गर्व से फूल जाते हैं। अन्य उपासना में जहाँ सिद्धि अंतिम लक्ष्य माना जाता है, वहाँ माँ ललिता की आराधना का यह प्रारम्भिक स्तर है।

इस चक्र की शक्तियाँ प्रकट योगिनी कहलाती है। चतुरस्र की मध्य रेखा में ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, माहेन्द्री, चामुण्डा और महालक्ष्मी की अर्चना की जाती है। ये शक्तियाँ श्यामल वर्ण की हैं तथा रक्त वस्त्रों से सुसज्जित हैं। चतुरस्र की तृतीय रेखा में सर्वसंक्षोभिणी मुद्रा शक्तियों की पूजा होती है। इनके हाथों में अंकुश और गदा हैं। सर्वशापपरिपूरक चक्र में प्रभाकर्षिणी, बुध्याकर्षिणी, अंहकाराकर्षिणी, शब्दाकर्षिणी, स्पर्शाकर्षिणी, रूपाकर्षिणी, रसाकर्षिणी, गंधाकर्षिणी, चिताकर्षणी, धैर्याकर्षिणी, स्मृत्याकर्षिणी, नामाकर्षिणी, बीजाकर्षिणी, आत्माकर्षिणी और शरीराकर्षिणी नित्याओं का पूजन होता है। ये ही गुप्त योगिनियाँ हैं। सर्वसौभाग्यदायक-चक्र में चौदह देवियाँ चौदह कोणों में स्थित हैं। इनके नाम हैं—सर्वसंक्षोभिणी, सर्वविद्रावणी, सर्वाकर्षिणी, सर्वाह्लादिनी, सर्वसम्मोहिनी, सर्वस्तम्भिणी, सर्वजृम्भिणी, सर्वशांकरी, सर्वरंजनी, सर्वोन्मादिनी, सर्वार्थसाधिनी, सर्वसम्पतिपूरणी, सर्वमंत्रमयी और सर्वद्वन्द्वक्षयकरी। ये सम्प्रदाय योगिनियाँ हैं। सर्वार्थसाधक अथवा बहिर्दशा चक्र में सर्वसिद्धिप्रदा, सर्वसम्पत्प्रदा, सर्वप्रियंकरी, सर्वमंगलकारिणी, सर्वकामप्रदा, सर्वदुःखविमोचनी, सर्वमृत्युप्रशमनी, सर्वविग्रहनिवारिणी, सर्वांगसुन्दरी और सर्वसौभाग्यदायिनी की पूजा होती है। इन्हें कुलोत्तीर्ण योगिनियाँ कहते हैं। सर्वरक्षाचक्र (अग्निस्वरूप अन्तर्दशार) में सर्वज्ञा, सर्वशक्ति, सर्व-ऐश्वर्यप्रदा, सर्वज्ञानमयी, सर्वव्याधिविनाशिनी, सर्वाधारस्वरूपा, सर्वपापहरा, सर्वानन्दमयी, सर्वरक्षारूपिणी, सर्वेप्सितफलप्रदा की आराधना होती है। ये निगर्भयोगिनी कहलाती हैं। ये कपूर के समान रुचिरवर्ण की हैं और इनके हाथों में जयमाला और पुस्तक है। सर्वरोगहरचक्र अष्टार में वशिनी, कामेशी, मोहिनी, विमला, अरुणा, जयिनी, सर्वेशी और कौलिनी की पूजा होती है। ये ललितासहस्रनाम के माला-मंत्र की ऋषि हैं। इन्हें रहस्ययोगिनी कहते हैं। ये देवियाँ चार भुजाओं वाली हैं। इनके हाथों में धनुष-बाण, पुस्तक और स्फटिक की माला रहती है और इनका वर्ण मूँगे के समान है।

अष्टमावरण में आयुध देवताओं की पूजा होती है। ये रक्तवस्त्रावृता हैं और इनके हाथ वर और अभय मुद्रा से शोभित हैं। पाश, अंकुश, धनुष और बाणों को अपने-अपने सिर में चिह्नस्वरूप रखती हैं। इसके पश्चात् सर्वसिद्धिप्रदचक्र में महात्रिकोणों की आराधना होती है। इसके अग्र, दक्ष और वाम कोण में कामेश्वरी, व्रजेश्वरी और भगमालिनी की पूजा होती है। बिन्दु

में महाकामेश्वरी की अर्चना की जाती है। त्रिकोण के तीन कोणों—कामरूप, पूर्णगिरी और जालधंरपीठों के मध्य में ओड्याणपीठ की पूजा की जाती है। इस चक्र की देवियाँ अतिरहस्य योगिनी कहलाती हैं। बिन्दु जो सर्वानन्दमय है, उसे सर्वानन्दमय-चक्र कहते हैं। यहीं पर महात्रिपुरसुन्दरी पराभट्टारिका ललिता अम्बिका का भगवान् कामेश्वर के साथ पूजन किया जाता है। बिन्दुचक्र त्रिकोण के साथ, अष्टदलकमल अष्टकोण के साथ, षोडशदल कमल अन्तर्दशार और बहिर्दशार के साथ तथा भूपुर चतुर्दशार के साथ जुड़े हुए हैं। शिव और शक्ति त्रिकोणों का आपस में अविनाभाव सम्बन्ध है। अतः बिन्दुचक्र के बिन्दु और त्रिकोण के महाकामेश्वर और महाकामेश्वरी भी एक दूसरे से अविनाभाव संयुक्त हैं।

श्रीचक्र में जो नौ चक्र हैं, उन्हें चतुरस्र, षोडशदल, अष्टदल, चतुर्दशार, बहिर्दशार, अन्तर्दशार, अष्टार, त्रिकोण और बिन्दु कहते हैं। किन्तु तन्त्र के अनुसार इनके नाम क्रमशः त्रैलोक्यमोहन, सर्वाशापरिपूरक, सर्वसंक्षोभण, सर्वसौभाग्यदायक, सर्वार्थसाधक, सर्वरक्षाकर, सर्वरोगहर, सर्वसिद्धिप्रद और सर्वानन्दमय माना जाता है। इन नौ चक्रों की अधिष्ठात्री ( चक्रेश्वरी ) देवियों के नाम हैं—त्रिपुरा, त्रिपुरेशी, त्रिपुरसुन्दरी, त्रिपुरवासिनी, त्रिपुराश्री, त्रिपुरमालिनी, त्रिपुरासिद्धा, त्रिपुराम्बा और महात्रिपुरसुन्दरी। इन चक्रों तथा अधिष्ठातृ देवियों का ध्यान और पूजन किस प्रक्रिया से किया जाय, यह गुरु-मुख से ही जानना चाहिए। यह विषय तंत्र में अत्यन्त गुह्य माना जाता है। इन्हीं चक्रों के अन्तर्गत अणिमादि सिद्धियों के अतिरिक्त अनेक शक्तियाँ भी आती हैं, जिनके विभिन्न नाम, रूप एवं आकार हैं, और आयुध भी भिन्न हैं। श्रीचक्र की पूजा आवरणार्चन से आरम्भ होती है। ये आवरण भी नौ हैं। नव चक्रों को ही सृष्टि, स्थिति और संहार का भी द्योतक माना जाता है। तीन चक्रों को संहार-चक्र, तीन को स्थिति-चक्र और तीन को सृष्टि-चक्र मानते हैं।

ब्रह्माण्ड के समान ही मानव देह में भी श्रीचक्र की भावना अपने शरीर में की गयी है। सम्पूर्ण शरीर को श्रीचक्र, ब्रह्मरंध्र को बिन्दुचक्र, मस्तक को त्रिकोण, ललाट को अष्टकोण, भ्रूमध्य को अन्तर्दशार, कण्ठ को बहिर्दशार, हृदय को चतुर्दशार, कुक्षि को वृत्त, नाभि को अष्टदलकमल, कटि को अष्टदल के बाहर का वृत्त, स्वाधिष्ठान को षोडशदलकमल, मूलाधार को षोडषदल-कमल के बाहर का वृत्तत्रय, जानु को भूपुर की प्रथम रेखा, जंघा को दूसरी रेखा और पैरों को तीसरी रेखा मानते हैं। श्रीचक्र में कमल भी हैं। कमल का अपना एक विशिष्ट स्थान है। कमल का संबंध सूर्य के साथ है। वह सूर्योदय

के समय ही खिलता है और सूर्यास्त होने के साथ बन्द भी हो जाता है। जिस प्रकार कमल की पंखुड़ियाँ धीरे-धीरे खुलती हैं, उसी प्रकार मानव देह में जो चक्र हैं, उसकी भी कल्पना की गयी है। चक्रों को कमल-सदृश माना गया है। श्रीचक्र की सम्पूर्ण परिभाषा बड़े गोपनीय ढंग से की गयी है। चक्र की पूजा व्यष्टि की पूजा नहीं है, क्योंकि मानव व्यष्टि के लिए नहीं, अपितु समष्टि के लिए जीवित रहता है। वह केवल अपनी ही समस्याओं का समाधान करने का प्रयत्न नहीं करता, अपितु वह समस्त मानवीय जगत् की समस्याओं से अपने को संबंधित मानता है। साधना के संबंध में उसका दृष्टिकोण यही है—'आत्ममोक्षार्थाय जगत् हिताय च'। चक्र-पूजा सामूहिक भी होती है।

श्रीचक्र को समस्त चक्रों का चक्रराज कहा जाता है, क्योंकि जितने भी अन्य देवी-देवताओं के चक्र हैं, उनका प्रादुर्भाव इस चक्र से हुआ है। श्रीचक्र के माध्यम से किसी भी देवी-देवता की पूजा की जा सकती है। इसलिए सभी पूजा-स्थलों में श्रीचक्र को मध्य में ही रखा जाता है। श्रीचक्र को नवयोनिचक्र, नवचक्र, वियतचक्र और मातृकाचक्र भी कहा जाता है। सम्पूर्ण श्रीचक्र का उद्भव बिन्दु और त्रिकोण से माना गया है। अतः बिन्दु और त्रिकोण को पूरी तरह समझना आवश्यक है। बिन्दु ही पराबिन्दु अथवा महाबिन्दु है। यह महाबिन्दु ही वह बिन्दु है, जो नाद के घनीभूत होने से बना। यही मेरु के रूप में श्रीचक्र के मध्य में है। इसी बिन्दु से विभिन्न रेखाएँ, त्रिकोण और वृत्त बने, जिनसे श्रीचक्र का आकार बना। बिन्दु सर्वशक्तिस्वरूपा है। इस बिन्दु को श्रीचक्र की परा नाभि भी कहते हैं। अर्थात् परम पुरुष की नाभि जिससे ब्रह्माण्ड की सृष्टि हुई। बिन्दु को ही वृत्त भी माना जा सकता है; एक ऐसा वृत्त जिसमें व्यास नहीं है। इसे त्रिकोण भी कह सकते हैं। ऐसा त्रिकोण जिसमें क्षेत्रफल नहीं और ऐसा भावी बिन्दु भी जिसमें अन्य तीन बिन्दु भी निहित हैं, मानते हैं। इस परा बिन्दु में ही पहले ही तीन बिन्दु श्वेत, रक्त और मिश्रित बतलाये गये हैं। इन तीन बिन्दुओं से जो त्रिकोण बना है, उसे ही मूल त्रिकोण कहते हैं। यह त्रिकोण ही तीन रूपों में सृष्टि का द्योतक है। इस मूल त्रिकोण को कामकला कहते हैं। इससे ही सम्पूर्ण इच्छा, वासना और प्रेम का उदय हुआ। इसी पराशक्ति में दोनों समान रूप से अथवा अविनाभाव से स्थित हैं। बीज से अंकुर और अंकुर से बीज उत्पन्न होता है। शिव ज्ञान शक्ति है और शक्ति क्रिया है। ज्ञान और क्रिया द्वारा ही जगत् का निर्माण हुआ है। यही त्रिकोण मूल त्रिकोण माना जाता है। अतः यही सृष्टि का मूल अथवा योनि है। यही वाग्भव है, जिसका द्योतक 'ए' है। इसकी आकृति त्रिकोण जैसी है। त्रिकोण को ही शृंगाटक भी कहते हैं। शृंग

का तात्पर्य दो सींगों से होता है। त्रिकोण की दो भुजाएँ और उनके बीच की रेखा को जो उन्हें मिलाती हैं, 'अता' कहते है। शृंग पर्वत की चोटी को भी कहते हैं और शृंगाटक का अर्थ है जो पर्वत को चोटी तक जाती है। तब यही शब्द 'कूटस्थ' का भी पर्यायवाची हो जायेगा। कूटस्थ का अर्थ है—वह 'सर्वोच्च शक्ति' जिस पर किसी का भी प्रभाव नहीं पड़ता। ऐसी स्थिति में मूल त्रिकोण जो सृष्टि की जननी है, सर्वोपरि है। उसे शृंगाटक कहना सर्वथा उपयुक्त है। इसलिए सहस्रनाम में माँ को योनिनिलया और कूटस्था सम्बोधित किया गया है। पराविन्दु से सम्पूर्ण सृष्टि का उदय होता है, अतः उसे लिंग कहा जाता है, जो पुरुष का प्रतीक है तथा त्रिकोण योनि का प्रतीक है। अतः समस्त सृष्टि लिंग और योनि अर्थात् बिन्दु और त्रिकोण का कार्य है। पराशक्ति में शिवशक्ति का यही समागम है। बिन्दु और त्रिकोण के तीन बिन्दु, इस प्रकार इन चार बिन्दुओं से कामकला का आविर्भाव हुआ है। इन्हीं के अन्तर्गत सत्-रज-तम आदि सभी त्रिक आ जाते हैं। कामकला पराम्बा को त्रि-बिन्दुमयी कहा जाता है।

श्रीचक्र का आध्यात्मिक एवं गुह्य भाव समझने के लिए यह आवश्यक है, कि वर्गीकरण के लिए कुछ सिद्धान्तों को जो द्रष्टा ऋषियों की अनुभूति पर आधारित हैं, भली प्रकार समझ लिया जाय। इस जगत् की सृष्टि को समझने के लिए तीन और नौ प्रकार के वर्गीकरण को हृदयंगम करना आवश्यक है। श्रीचक्र का ब्रह्माण्ड रूप में जो वर्णन किया जाता है, वह इस प्रकार है—बिन्दुचक्र सत्यलोक, त्रिकोण तपोलोक, अष्टकोण जनलोक, अन्तर्दशार महर्लोक, बहिर्दशार स्वर्लोक, चतुर्दशार भुवर्लोक, भूलोक प्रथम वृत्त, अष्टदल अतल, अष्टदल के बाहर का वृत्त वितल, षोडशकमल सुतल, वृत्तत्रय तलातल, भूपुर की प्रथम रेखा महातल, द्वितीय रेखा रसातल और तृतीय रेखा पाताल है। ब्रह्मादि देवता, इन्द्र आदि लोकपाल, सूर्य आदि नवग्रह, अश्विनी आदि सत्ताईस नक्षत्र, मेष आदि बारह राशियाँ, वासुकी आदि सर्प, यक्ष, वरुण, गरुड, मन्दार आदि वृक्ष, रम्भा आदि अप्सराएँ, कपिल आदि सिद्ध, वशिष्ठ आदि मुनीश्वर, कुबेर आदि यक्ष, राक्षस गन्धर्व, किन्नर विश्वावसु आदि गायक, ऐरावत आदि आठ दिग्गज, उच्चैःश्रवादि हय, सब प्रकार के आयुध, हिमालय आदि पर्वत, सातों समुद्र, नगर और विभिन्न राष्ट्र—उक्त सभी का प्रादुर्भाव श्रीचक्र से हुआ है।

योगिनीहृदय का कथन है—

'पिण्डब्रह्माण्डयोर्ज्ञानं श्रीचक्रस्य विशेषतः।
ज्ञात्वा शम्भुफलावाप्तिर्नान्यस्य तपसः फलम्॥'

अपनी देह और ब्रह्माण्ड को श्रीचक्र जानने वाला बड़ा भारी तपस्वी होता है। श्रीचक्र के साथ कालचक्र और देशचक्र की समानता तंत्रराजतंत्र के २८वें पटल में सदाशिव ने स्वयं अपने मुख से वर्णित की है।

महामुनि दुर्वासा ने महामहिम्नस्त्रोत्रम् के २८वें श्लोक में देवी की स्तुति करते हुए कहा है, कि संसारचक्र-स्वरूप श्रीचक्र में स्थित बीजाक्षर रूप शक्तियों से ज्योतिर्मय मूलविद्या के नव बीज-मन्त्रों से प्रसृत शोभाशालिनी आवरण शक्तियों से वीरवेष्टित तुम्हारा श्रीचक्र वेदों के मूल कारण ओंकार का कोष है।

ज्ञानार्णवतंत्र के अनुसार—

'लकारात् पृथिवी जाता सशैलवनकानना।
पञ्चाशत् पीठसम्पन्ना सर्वतीर्थमयी परा ॥
सर्वगङ्गामयी सर्वक्षेत्रस्थानमयी शिवे।
सकाराच्चन्द्रतारादि ग्रहराशिस्वरूपिणी ॥
हकारात् शिवसम्बाधव्योममण्डलसंस्थिता।
ईकाराद्विश्वकर्त्रीयं माया तुर्यात्मिका प्रिये ॥
सकाराद्वैष्णवीशक्तिर्विश्वपालनतत्परा ।
रकारात्तेजसा युक्ता परं ज्योतिःस्वरूपिणी ॥
ककारात्कामदा कामरूपिणी स्फुरदव्यया।
अर्धचन्द्रेण देवेशि विश्वयोनिरितीरिव ॥
बिन्दुना शिवरूपेण शून्यरूपेण साक्षिणी।'

अर्थात् 'लकार' से पृथ्वी, पर्वत, वन, कानन, पचास पीठ, सभी तीर्थ तथा पुण्यस्थलों का जन्म हुआ। 'सकार' से चन्द्रमा, तारागण, ग्रह, राशियाँ उद्भूत हुईं। 'हकार' से शिवयुक्त आकार मण्डल, 'ईकार' से शिव विश्व को संस्थित करने वाली तुरीयास्वरूपा माया, 'सकार' से विश्व का पालन करने वाली वैष्णवी शक्ति माया, 'रकार' से तेज युक्त परंज्योति स्वरूपिणी, 'ककार' से कामरूपिणी कामप्रद अव्यय रूपा, 'अर्धचन्द्र' से विश्व की योनि और 'बिन्दु' से शिव रूप में शून्य की साक्षिणी का जन्म हुआ। इन्हीं बीजाक्षरों से महर्षि दुर्वासा ने श्रीचक्र का प्रादुर्भाव बतलाया है। ज्ञानार्णवतन्त्र भी इस कथन का समर्थन करता है—

'लकारः पृथिवी बीजं तेजो भूबिम्बमुच्यते।
सकारश्चन्द्रमा भद्रे कलाषोडशकात्मकः ॥
तस्मात् पञ्चैव,
हकारः शिव उच्यते, अष्टमूर्तिः सदा चन्द्रे।
तस्माद्वै सुदलं भवेत् ॥

शक्तिरेकादशस्थाने स्थित्वा सूते जगत्त्रयम् ।
विष्णोर्योनिरिति ख्याता सा विष्णोर्दशरूपकम् ॥
एकारात् परमेशानि चक्रं व्याप्यव्यवस्थिता ।
दशकोणकरं तस्मात्प्रकारो ज्योतिरव्ययः ॥
कला दशान्वितो बहिर्दशकोणप्रवर्तकः ।
ककारान्मदनोर्देवि शिवं षाष्टस्वरूपकम् ॥
योनिवश्यं तदा चक्रं वसुयोन्यङ्कितं भवेत् ।
अर्द्धमात्रा गुणान् सूते नादरूपा यतः स्मृता ॥
त्रिकोणरूपा योनिस्तु विन्दुना वैन्दवं भवेत् ।
कामेश्वरस्वरूपं तद्विश्वाधारस्वरूपकम् ॥
श्रीचक्रन्तु वरारोहे श्रीविद्या वीर्यसम्भवम् ।'

तंत्रशास्त्र को साधना-शास्त्र माना जाता है । इस साधना में तंत्र, मंत्र और यंत्र तीनों का समागम है । तंत्र की साधना में महाविद्या का स्थान सर्वोपरि माना गया है । सर्वोच्च सत्ता की आराधना आद्याशक्ति के स्वरूप में की जाती है । महाविद्या के दश भेद माने गये हैं, अर्थात् आद्याशक्ति के दश स्वरूप अथवा दश महाशक्तियाँ हैं । जिनके आधार पर उनकी उपासना की जाती है । त्रिपुरसुन्दरी की साधना ही श्रीविद्या है । त्रिपुरभैरवी और कामकलात्मिका भी अधिकांशतः श्रीविद्या के अन्तर्गत आती हैं । त्रिपुर-सुन्दरी को षोडशी, भुवनेश्वरी को राजराजेश्वरी, श्रीविद्या और ललिता भी कहते हैं । कामकलात्मिका और कमला ( लक्ष्मी ) में विशेष भेद नहीं है । श्रीविद्या से मोक्ष और भोग दोनों की ही प्राप्ति मानी जाती है । आद्याशक्ति त्रिपुरसुन्दरी के एक हजार नाम हैं । जिनमें प्रथम नाम श्रीमाता है । उन्हें महाराज्ञी भी कहा जाता है और महाकालेश्वर को उनका स्वामी मानते हैं । ललितासहस्रनाम के अंतिम नाम में उन्हें 'शिवशक्त्यैक्यरूपिणी' कहा गया है । वे पराभट्टारिका भी कहलाती हैं । इन्हीं को शास्त्रों में विद्या, महाविद्या और परमाविद्या भी कहा गया है ।

श्रीविद्या के पंचदशी, षोडशी, दीपनी एवं कामराज आदि अनेक भेद हैं । इनके मन्त्र वर्णमूलक और उपासनामूलक दोनों प्रकार के हैं । पंचदशीमंत्र में पन्द्रह अक्षर और षोडशी में सोलह अक्षर हैं । ज्ञानार्णवतंत्र के अनुसार—

'कामराजाख्यमन्त्रोक्ते श्रीबीजेन समन्विता ।
षोडशाक्षरविद्येयं श्रीविद्येति प्रकीर्तिता ॥
वर्णितुं नैव शक्येयं श्रीविद्या षोडशाक्षरी ।
ब्रह्मविद्यास्वरूपा हि भुक्ति-मुक्तिफलप्रदा ॥'

कामराज मन्त्र में बीज हैं और षोडाशाक्षरी विद्या को श्रीविद्या कहते हैं। ये ब्रह्मविद्या-स्वरूपा हैं और भोग तथा मोक्ष दोनों प्रदान करती हैं। वामकेश्वर-तन्त्र इसे परब्रह्मस्वरूपा बतलाता है। उसमें उल्लेख है—'परब्रह्मस्वरूपा च।' अर्थात् परब्रह्म को जगत् का कारण माना जाता है। अतः ब्रह्मस्वरूपा का तात्पर्य जगत् का कारण है और इस प्रकार यह विद्या-जगत् की जननी हुई। इससे आद्याशक्ति और जगज्जननी हुई। महाकालसंहिता भी इस मान्यता का प्रतिपादन करती है। उसमें उल्लेख है—

'सर्वलक्ष्मीमयं नित्यां सर्वशक्तिमयीं भजे'।

अर्थात् ये सर्व लक्ष्मीमयी हैं, नित्य हैं और सर्व शक्तिमयी हैं।

शास्त्रों में भी विद्या की चर्चा इस रूप में अनेक स्थानों पर आती है। मार्कण्डेयपुराण में भी इसकी विशद रूप में चर्चा मिलती है। एक स्थान पर कहा गया है—

'त्वयैतद् धार्यते विश्वं त्वयैतत् सृज्यते जगत्।
त्वयैतत् पाल्यते देवि त्वमत्स्यन्ते च सर्वदा॥
सृष्टिस्थितिविनाशानां शक्तिभूते सनातनि।
या देवी सर्वभूतेषु शक्तिरूपेण संस्थिता॥
विसृष्टौ सृष्टिरूपा त्वं स्थितिरूपा च पालने।
तथा संहृतिरूपान्ते जगतोऽस्य जगन्मये॥
या देवी सर्वभूतेषु मातृरूपेण संस्थिता।
व्याप्तं तयैतत् सकलं ब्रह्माण्डं मनुजेश्वर॥
तया सर्वमिदं ततं, तया ततमिदं सर्वं जगत्।'

मार्कण्डेयपुराण के ही अन्तर्गत दुर्गासप्तशती में समस्त स्त्रियों को माँ-रूप में आदिशक्ति का ही स्वरूप बतलाया गया है तथा समस्त विद्याओं को विभिन्न रूपों में उनका ही स्वरूप बतलाया है।

'विद्याः समस्तास्तव देवि भेदाः स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु।
त्वयैकया पूरितमम्बयैतत् का ते स्तुतिः स्तव्यपरा परोक्तिः॥'

दुर्गासप्तशती सम्पूर्णतः उनकी शक्ति और स्वरूप पर विस्तृत प्रकाश डालती है। स्वर्ग और अपवर्ग का प्रदाता उन्हें ही बतलाया गया है। शास्त्रों में जिस श्रीविद्या की चर्चा हुई है, उसको उन्हीं का स्वरूप माना गया है। दशमहाविद्या की देवियाँ तथा ब्रह्मा, विष्णु, शिव आदि देवताओं के नामों से उन जगज्जननी की अभिव्यक्ति होती है।

दक्षिणामूर्तिसंहिता का कथन है—

'योषित्पुरुषरूपेण स्फुरन्ति विश्वमातृकाः।
निःसरन्ति महामन्त्रा महाग्नेर्विस्फुलिङ्गवत् ॥'

अग्नि की चिंगारियों के समान समस्त महामन्त्र आद्य से निकलते हैं।

कालिकापुराण का कथन है—

'महामायेति सम्प्रोक्ता तेन सा जगदीश्वरी।'

विष्णुपुराण में उल्लेख है—

'यज्ञविद्या महाविद्या गुह्यविद्या च शोभते।
आत्मविद्या च देवि त्वं विमुक्तिफलदायिनी' ॥

कुलार्णवतन्त्र का कथन है—'श्रीविद्यैव हि मन्त्राणाम्' अर्थात् मन्त्रों में श्रीविद्या ही श्रेष्ठ है।

ब्रह्माण्डपुराण के ललितोपाख्यान में उल्लेख है—

'इति मन्त्रेषु बहुधा विद्याया महिमोच्यते।
मोक्षैकहेतुर्विद्या न श्रीविद्या नात्र संशयः' ॥

अर्थात् मोक्ष प्रदान करने वाली एक मात्र यही विद्या है।

'यस्य नो पश्चिमं जन्म यदि वा शङ्करः स्वयम्।
तेनैव लभ्यते विद्या श्रीमत्पञ्चदशाक्षरी' ॥

अनेक जन्मों में जिसने अनेक विद्याओं की उपासना की है, वही अपने अंतिम जन्म में श्रीविद्या का साधक होता है।

महामुनि दुर्वासा ने त्रिपुरामहिम्नस्त्रोत्रम् में इसकी महिमा का वर्णन इस प्रकार किया है—

'वन्दे वाग्भवमैन्दवात्मसदृशं वेदादिविद्यागिरो
भाषा देशसमुद्भवाः पशुगताश्छन्दांसि सप्तस्वरान्।
तालान् पंच महाध्वनीन् प्रकटयत्यात्मप्रसारेण यत्
तद्बीजं पदवाक्यमानजनकं श्रीमातृके ते परम्' ॥ ३ ॥

हे देवी! मैं तेरे वाग्भवबीज की जो आत्मसदृश है, और वेदों में जिसको स्तुत्य माना गया है, जिसे षडंग वेद, स्मृति, शास्त्र, पुराण, मन्त्रशास्त्र तथा संस्कृत, प्राकृत आदि भाषाओं में अनुष्टुप् छन्द, निषाद, गान्धार आदि सात स्वरों और ध्रुव आदि ४६ तालों में, भेरी आदि पाँच प्रकार की ध्वनियों में पद, अक्षर, पदों के समूह की उत्पत्ति करने वाला बतलाया है, उसकी वन्दना करता हूँ।

बाला पंचदशी और षोडशी ही पराविद्या हैं। इसको सर्वत्र गुह्यतमा बतलाया गया है। ब्रह्माण्डपुराण में पंचदशी के बीजाक्षरों के सम्बन्ध में उल्लेख है—

'कत्रयं हृदयं चैव शैवो भागः प्रकीर्तितः।
शक्त्यक्षराणि शेषाणि ह्रींकार उभयात्मकः॥
एवं विभागमज्ञात्वा ते विद्या जपशालिनः।
न तेषां सिद्धिदा विद्या कल्पकोटिशतैरपि'॥

पंचदशी मंत्र में शिव के तीन ककार और दो हकार हैं। ये बीजाक्षर शिव के हैं और अन्य बीजाक्षर शक्ति के हैं। अन्य तीन बीजाक्षर शिव और शक्ति दोनों के संयुक्त रूप में हैं।

श्रीविद्या की परम्परा के अनुसार सर्वप्रथम साधक को श्रीविद्या का बाला मन्त्र ही प्रदान किया जाता है और इसके बाद योग्यता के अनुसार अन्य मंत्र प्रदान किये जाते हैं। श्रीविद्या के साधक के लिए एक निर्धारित अनुशासन है। इसमें व्रत और उपवास का कोई स्थान नहीं है। साधक को सदैव प्रसन्नचित्त रहना चाहिए। माँ ललिता में पूर्ण श्रद्धा और विश्वास का होना आवश्यक है। उसे किसी वस्तु की कामना या आकांक्षा नहीं करनी चाहिए, क्योंकि माँ स्वयं उसकी आवश्यकताओं को ध्यान में रखती है। अतः यह सदैव 'यथा योग्यं तथा कुरु' पर ही दृष्टि रखता है। श्रीविद्या के साधक के लिए समस्त स्त्रियों का आदर करना और उन्हें मातृ-स्वरूप में ही मानना आवश्यक है—'स्त्रियः समस्ताः सकला जगत्सु'। साधक को पाखंड-पूर्ण आचरण से दूर रहने का विधान है, तथा ईर्ष्या, द्वेष आदि भावों से अपने को दूर रखने की बात कही गयी है। साधक को सदैव मनसा, वाचा, कर्मणा के सिद्धान्तों पर चलना होता है, कि वह माँ का बालक है और माँ अपने शिशु के पालन-पोषण और रक्षा करने में स्वयं समर्थ है। साधक जब ऐसा मानकर साधना-मार्ग पर चलता है, तो निःसन्देह वह माँ के निर्देशन में द्रुत गति से आगे बढ़ता जाता है। माँ ही उसका जीवन और प्राण बन जाती है और वह सम्पूर्ण जगत् को माँ के रूप में देखता है—

'सर्वरूपमयी देवी सर्वं देवीमयं जगत्।'

श्रीविद्या के अन्तर्गत ही कादि, हादि अथवा सादि, कहादि भी आते हैं। बह्वृचोपनिषद् में देवी से सबकी उत्पत्ति और देवी की ब्रह्मरूपता का वर्णन है। इसका संबंध भी शक्ति-उपासना से ही है। इसमें उल्लेख है—

'एक मात्र देवी ही सृष्टि से पूर्व थीं। उन्होंने ही ब्रह्माण्ड की सृष्टि की। वे ही कामकला नाम से विख्यात हैं। वे ही श्रृंगारकला कहलाती हैं।

उन्हीं से ब्रह्मा, विष्णु तथा रुद्र प्रादुर्भूत हुए। अण्डज, स्वेदज, उद्भिज्ज तथा जरायुज जितने भी स्थावर-जंगम प्राणी हैं, उनकी तथा मनुष्य की सृष्टि भी उन्हीं से हुई। वे ही अपरा शक्ति हैं। वे ही शाम्भवी विद्या, कादि विद्या, आदि विद्या या सादि विद्या कहलाती हैं। वे ही रहस्यारूपा हैं। वे ही प्रणववाच्य अक्षरतत्त्व हैं। देश, काल और वस्तु के भीतर असंग रूप होकर रहती हुई वे महात्रिपुरसुन्दरी प्रत्यक् चेतना हैं। वे ही अस्ति, भाति और प्रिय इन तीन रूपों में हैं। वे ही पंचदशाक्षर मंत्रावली तथा षोडशी विद्या हैं।'

तंत्रमार्ग में पहले से ही कादि और हादि मत का प्रचलन रहा है। इसके अतिरिक्त सादि का भी उल्लेख मिलता है। किन्तु वर्तमान समय में इसकी चर्चा कम सुनी जाती है। सम्पूर्ण भारतवर्ष में कादि और हादि का प्रचार था। कालान्तर में कादि और हादि दोनों ही मत के और भी अनेक भेद हो गये। पंचदशाक्षरी मंत्र में 'क' कादि विद्या का और 'ह' हादि विद्या का प्रतीक माना जाता है। कादि अथवा हादि दोनों ही विद्या त्रिपुरातत्त्व की वाचक हैं और भगवती ही दोनों की वाच्य हैं। अतः वाच्य और वाचक में भेद नहीं है। हादि और कादि में जैसा कि पहले बतलाया गया, कि पंचदशी मंत्र के दो प्रकार हैं। हादि मत में प्रथम कूट में पाँच स्वर और चार व्यंजन, द्वितीय कूट में छः स्वर और आठ व्यंजन तथा तृतीय कूट में चार स्वर तथा छः व्यंजन हैं। लोपामुद्रा द्वारा उपासित यही हादि विद्या है। कामराज द्वारा उपासित कादि विद्या के प्रथम कूट में सात स्वर और पाच व्यंजन हैं। दूसरा और तीसरा कूट भी इसी प्रकार है।

ललितासहस्रनाम और श्रीविद्या में गुरु को अत्यन्त महत्त्व दिया गया है। केवल तंत्र में ही नहीं, अपितु सम्पूर्ण आध्यात्मिक विद्या में गुरु का स्थान सर्वोपरि माना जाता है। अनादि काल से किसी-न-किसी रूप में गुरु का समाज में प्रतिष्ठित स्थान रहा है। गुरु की स्थिति वैदिककाल से होती आयी है। गुरु की वन्दना में निम्नलिखित श्लोकों का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है—

'अखण्डमण्डलाकारं व्याप्तं येन चराचरम्।
तत्पदं दर्शितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥
अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥'

उक्त श्लोक से स्पष्ट हो जाता है कि जो अखण्डमण्डलाकार चराचर विश्व में व्याप्त हैं तथा मार्ग-दर्शन करते हैं, वे ही गुरु हैं। गुरु के माध्यम के बिना ज्ञान का प्रादुर्भाव नहीं हो सकता तथा अज्ञान रूपी तिमिरान्धकार भी दूर नहीं हो सकता है। अज्ञान को दूर किये बिना आध्यात्म में प्रवेश नहीं हो

सकता है। किसी भी मार्ग का अनुसरण करने लिए चाहे वह तंत्र हो या भक्ति, द्वैत हो या अद्वैत, किन्तु अज्ञान को अवश्य दूर करना पड़ेगा और यह कार्य गुरु के अतिरिक्त और कोई दूसरा नहीं कर सकता है। ज्ञान-अज्ञान, सद्-असद् दोनों ही वृत्तियाँ अपने अन्तर् में एक साथ ही हैं, किन्तु इसकी दिशा बताने का काम केवल गुरु ही करने में समर्थ हैं। साधक को गुरु के मार्गदर्शन में ही सफलता की प्राप्ति सम्भव है। इसके लिए उसकी गुरु में निष्ठा और श्रद्धा होना अनिवार्यतः अपेक्षित है। गुरु मंत्र-सिद्ध होते हैं और वे ही साधक के हृदय में बीज को अंकुरित करने की सामर्थ्य रखते हैं। केवल ग्रन्थों को पढ़ कर उनमें बताये गये मंत्रों का जप आदि फल प्रदान नहीं कर सकते। उनमें मंत्रों की शक्ति और तपस्या दोनों ही नहीं होती। गुरु-मुख से प्राप्त न किये गये मंत्रों का जाप करना व्यर्थ में समय और शक्ति को नष्ट करना है। मंत्र-साधना का यही सार है कि मंत्रों को गुरु से ही प्राप्त करना चाहिए, तभी वे शक्ति प्रदान करते हैं, क्योंकि गुरु ही मंत्रों का शक्तिस्रोत है।

माँ ललिता को शत-शत नमन करते हुए स्वानुभूति की कुछ चर्चा करूँ तो विषयान्तर नहीं होगा। मेरे जैसा अनास्थावादी व्यक्ति जो अपने जीवन-काल में कम्युनिस्ट विचारधारा और दर्शन का समर्थक रहा है; मैं कभी स्वप्न में भी यह कल्पना नहीं कर सकता था कि इस ग्रन्थ का भाष्य करना मेरे लिए सम्भव होगा। मैं इसे ललिता माँ की अनुकम्पा ही मानता हूँ कि मेरे विचारों में आमूलचूल परिवर्तन हुआ और मुझे माँ ललिता की शरण ही अपने लिए उपयुक्त स्थल प्रतीत हुआ। मुझमें इस ग्रन्थ के प्रति रुचि उत्पन्न हुई और स्वान्तःसुखाय इसका भाष्य लिखना आरम्भ किया। अनेक बार इसको बीच में छोड़ देने का विचार आया, किन्तु माँ ललिता के प्रति समर्पित हो जाने पर उनकी पहुँच से बाहर निकल कर जाने का स्थान ही कहाँ था ? अपने प्रमाद के लिए त्राहि माम् करता और पुनः उसमें जुट जाता। मुझे निरन्तर यह अनुभूति होती रही है कि इसकी प्रेरणा और प्रेरक वे ही हैं तथा जो भी कठिनाइयाँ और दुर्गम स्थल आये उससे उन्होंने ही बाहर निकाला। यह उन्हीं ही अनुकम्पा और उन्हीं की दी हुई शक्ति थी जिससे यह कार्य निर्विघ्न सम्पन्न हुआ।

इस भाष्य के लेखन का आरम्भ दक्षिण भारत के उस स्थान से हुआ जो हमारे देश के महामुनि महर्षि अगस्त्य और लोपामुद्रा की तपोभूमि रहा है, जहाँ महर्षि रमन का आश्रम ( अरुणाचल ) है और जिस क्षेत्र में आधुनिक युग के योगी अरविन्द और माताजी की समाधि-स्थल पाण्डेचेरी है। इसी क्षेत्र में मुझे लेखन की प्रेरणा मिली और यहीं पर यह भाष्य पूर्ण भी हुआ।

इस तपोवन को लेकर अनेक चमत्कारिक उपाख्यान हैं, किन्तु इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि यह क्षेत्र अभी भी महान् ऋषियों की तपस्या के वातावरण से आज भी जागृत है। ललितासहस्रनाम के सौभाग्यभास्कर के रचयिता श्रीभास्करराय ( भासुरानन्दनाथ ) के जीवन के अन्तिम क्षण इस क्षेत्र में कावेरी के तट पर व्यतीत हुए। दक्षिण में श्रीविद्या के उपासकों की कमी नहीं रही और आज भी इस विद्या से सम्बन्धित प्रचुर सामग्री वहाँ उपलब्ध है। आधुनिक युग के श्रीविद्या-उपासक काव्यकण्ठ वशिष्ठ गणपति महामुनि भी यहीं हुए। उन्हीं के शिष्य स्व० श्री टी० वी० कपाली शास्त्री हुए जो त्रिपुरसुन्दरी के महान् उपासक और महर्षि रमन के अत्यन्त स्नेह-भाजन माने जाते हैं। इन्हीं कपाली शास्त्री के निकटस्थ श्री एम० पी० पंडित ( पाण्डिचेरी आश्रम ) हैं, जो वर्तमान में तंत्र और श्रीविद्या के महान् ज्ञाता माने जाते हैं। सर वुडरफ विल्सन के तांत्रिक ग्रन्थों में उनका सहयोजन रहा तथा अन्तर्राष्ट्रीय जगत् में उनकी ख्याति है। तंत्र में उनकी गहरी पैठ रही है। इस भाष्य के लेखन में मुझे उनका स्नेह और मार्ग-दर्शन मिला। वे निरन्तर प्रोत्साहन देते रहे और भूमिका के रूप में अपना आशीर्वचन प्रदान कर मुझे अनुगृहीत किया।

तुलनात्मक दृष्टि से हिन्दी भाषी प्रदेश में ललितासहस्रनाम और श्रीविद्या का प्रचार एवं प्रसार बहुत ही सीमित है। आशा और विश्वास है कि हिन्दी भाषी पाठक माँ ललितात्रिपुरसुन्दरी के इस अनुग्रह से लाभ उठायेगें और इसको समझने में समर्थ होगें। श्रीविद्या केवल एक आध्यात्मिक मार्ग ही नहीं है, अपितु यदि उसे एक सम्पूर्ण जीवन कहें तो अत्युक्ति न होगी। लौकिक तथा पारलौकिक जीवन की गतियों में सामंजस्य स्थापित करते हुए जीवन को उत्कृष्ट रूप से कैसे जिया जाय, यह विद्या इसी का निरूपण करती है। आध्यात्मिक मार्ग के पथिकों को जहाँ विभिन्न कष्टों का सामना करना पड़ता है, वहाँ माँ की स्नेहिल छाया में विश्रान्ति का आनन्द भी प्राप्त होता है। विभिन्न दर्शनों के अनुसार या तो पूर्ण रूप से त्याग ( निवृत्ति ) का ही अनुकरण करना पड़ता है या फिर पूर्णतया भोग ( प्रवृत्ति ) को अपनाना पड़ता है, जैसा कि चार्वाकदर्शन से विदित होता है। भोग और मोक्ष; प्रवृत्ति और निवृत्ति इन दोनों की एक साथ प्राप्ति का साधन केवल एक मात्र श्रीविद्या ही है। साधारणतया मानव-मन का चांचल्य मनुष्य को संसार के भौतिक प्रलोभनों अथवा आकर्षणों की ओर खींच ले जाता है और द्वंद्वात्मक विसंगतियों में उलझकर अपने किये पर पछताता रहता है। किन्तु श्रीविद्या ही एक मात्र ऐसी विद्या है, जिसमें पश्चात्ताप या ग्लानि के लिए

कोई स्थान नहीं है और न ऐसा करने की आवश्यकता ही प्रतीत होती है; क्योंकि भोग और योग दोनों ही उनमें है। सत् और असद्, तम और ज्योति, ज्ञान और अज्ञान इनका आश्रय वे ही हैं। यदि यह भावना मन में दृढ़ हो जाय तो साधक को एक असीम शान्ति और आनन्द का अनुभव होता है। वह उनकी गोद में एक शिशु के समान खेलता रहता है और इस क्रीड़ा में उससे क्या हुआ, इसकी छाया भी उस शिशु-मन को स्पर्श नहीं कर पाती। समस्त ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और विलय जिनके संकेत मात्र पर हो रहा है, उनसे नाता जुड़ गया तो मानव को दुःख कहाँ? अनन्तशक्तिशाली माँ की गोद में दुःख और सुख को समान दृष्टि से देखने का अभ्यस्त हो जाने पर षड्रिपु कहाँ रह पायेंगे और मन स्वाभाविक रूप से स्थिर हो जायेगा; क्योंकि अब उसका एक मात्र लक्ष्य माँ ही रह गईं। माँ में समर्पण कर दिया तो फिर शेष क्या रहा—

'सर्वरूपमयी देवी, सर्वं देवीमयं जगत्।'

सम्पूर्ण भारतीय दर्शन यद्यपि वे शैव हों या शाक्त, जैन हों या बौद्ध, द्वैत हों या अद्वैत; सभी ललितासहस्रनाम के अन्तर्गत आ जाते हैं। कोई भी दार्शनिक विचारधारा शेष नहीं रह जाती जो कि इसका अंग न बन गई हो। माँ की गोद में बच्चा पलता है, खेलकर बड़ा होता है और विकसित होकर पूर्णत्व को प्राप्त होता है, अतः सभी दर्शन उन्हीं ललिता माँ की ओर ले जाते हैं। सभी का लक्ष्य एक है और सभी जीव क्रमानुसार उनकी ओर ही बढ़ते हैं, चाहे अपनी इच्छा से या अनिच्छा से, किन्तु उनका आश्रय एकमात्र वे ही हैं। दूरी पर खड़ी होकर प्यार से बच्चों को अपनी ओर दौड़कर आने का संकेत देती हैं। उनकी पुकार को सुनना और दौड़कर उनके गले लग जाना हमारा परम कर्तव्य है। हमें अपने में इतनी क्षमता उत्पन्न करनी होगी कि हम उनके अनुग्रह को देख सकें और उनकी पुकार को सुन सकें। हमारी माँ इतनी वात्सल्यमयी हैं कि वे गुण-दोषो में समान दृष्टि रखते हुए हमें अपनी गोद में बैठाने को आतुर रहती हैं, चाहे हम कितने ही मलों से संयुक्त हों, क्योंकि हम उनके हैं। वे ब्रह्मा से कीट-पर्यन्त समष्टि की जननी और महाराज्ञी हैं। वे पराभट्टारिका अम्बा त्रिपुरसुन्दरी श्रीविद्या की एक मात्र अधिष्ठात्री हैं। किसी भी व्यक्ति को जन्म-जन्मान्तर की पूर्व साधना के परिणामस्वरूप ही श्रीविद्या अथवा ललितासहस्रनाम की साधना प्राप्त होती है। इसमें कोई सन्देह नहीं है कि जिस व्यक्ति में परिच्छिन्न रूप से इसके बीज रहते हैं, वे उपयुक्त समय और परिस्थितियों में अनजाने में ही अंकुरित हो जाते हैं और तब ऐसा प्रतीत होता है कि उसे आकस्मिक रूप में यह निधि प्राप्त हो गई,

क्योंकि हम उस प्रक्रिया को नहीं देख पाते हैं, जो उसमें पहिले से ही चल रही थी। हम तो उसे अभिव्यक्त होने पर ही देख पाते हैं। वह चाहे जितना अनास्थावान् अथवा अन्य दोषों से आबद्ध रहा हो, किन्तु ललिता माँ उसे सभी ओर से बचाकर ऐसे निर्दिष्ट स्थल पर ले आती हैं, जहाँ से उसकी साधना पुनः अबाधगति से प्रगति करने लगती है। इस परिवर्तन पर केवल दूसरों को ही आश्चर्य नहीं होता और वह स्वयं भी स्तम्भित रह जाता है। यह प्रक्रिया उस समय तक निरन्तर चलती रहती है, जब तक कि साधक उन महिमामयी के स्पन्दनों में अपने को पूर्णतया आत्मसात् कर उनके साथ तादात्म्य स्थापित नहीं कर लेता। सभी साधनमार्ग यहीं पर पहुँच कर उनमें मिल जाते हैं, जिस प्रकार सागर में नदियाँ मिलकर एक हो जाती हैं। ऐसे व्यक्तियों का जन्म विशिष्ट उद्देश्य के लिए ही होता है और वे ऐसे कार्यों का सम्पादन करते हैं। भले ही कुछ समय के लिए उनकी प्रगति में व्यवधान आ जाय किन्तु अन्त में वे अपने निर्दिष्ट स्थान तक पहुँच ही जाते हैं।

माँ ललिता सौन्दर्य, आनन्द और अनुग्रह की साक्षात् मूर्ति हैं। उनमें अगाध श्रद्धा और निष्ठा रखने वालों में भी ये गुण स्वभावतः ही आ जाते हैं। एक ओर जहाँ उसे बाह्य मलिनता पसन्द नहीं है, वहीं वह मानसिक, वैचारिक और कार्मिक शुद्धता को जीवन का उत्कृष्ट धरातल मानता है। वह गरीबी और अभाव को आध्यात्मिक जीवन के अनुशासन के रूप में स्वीकार नहीं करता है। वह दरिद्रता और अभाव से मुक्त होने के लिए प्रयत्नशील रहता है। त्याग और तपस्या के नाम पर वह उन सुखद वस्तुओं के उपयोग में पीछे नहीं रहना चाहता और न दुःख ही भोगना चाहता है, जो मानव ने मानव के लिए ही तैयार की हैं। अपने अभावों का ज्ञान होने पर उसे उन्हें दूर करने की इच्छा होती है और क्रियाशक्ति का सहारा लेता है। वह कर्मयोग में विश्वास करता है, पलायनवाद से उसे घृणा है। इच्छा, ज्ञान और क्रियाशक्ति के रूप में माँ उसका सहारा है। वे इच्छा-शक्ति, ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति-स्वरूपिणी है। जगत् की सभी वस्तुएँ उनकी हैं, अतः वह 'सर्वजनहिताय और सर्वजनसुखाय' इस शाश्वत सत्य की गरिमा को पहचानता है। अभाव और दारिद्रय परमसत्ता तक पहुँचने के साधन हैं, वह ऐसा कभी भी स्वीकार नहीं करता है; किन्तु इनके साथ संघर्ष करने में वह साधनों की पवित्रता पर अवश्य ही दृढ़ रहता है। वह सदैव प्रसन्न रहता है और अपने चारों ओर के वातावरण को भी उन्मुक्त हास्य और आनन्द से ओत-प्रोत कर देता है। वह जहाँ भी रहता है, वहाँ के वातावरण में एक अलौकिक शान्ति और आनन्द की अनुभूति होती है, क्योंकि उसकी

दृष्टि सदैव उन महिमामयी के पावन नेत्रों पर रहती है, जिनकी करुणा की तरंगों में वह केवल अपने को ही आप्लावित नहीं करता, अपितु जो भी उस परिधि में आते हैं, वे सभी उस अनुग्रह का पूरा-पूरा लाभ उठाते हैं। वह सदैव किसी भी घटना या वस्तु के उज्ज्वल पक्ष पर ही ध्यान देता है। दृढ़ विश्वास, निःसंशयता और गहरी आस्था से महान् विपत्तियाँ भी टल जाती है। पराजय और विफलता, विजय और सफलता में बदल जाती हैं। अर्थ प्राप्ति की आकांक्षा उसमें नहीं होती, और न ही वह उसके लिए आतुर ही रहता है, किन्तु वैभव और ऐश्वर्यशाली जीवन को जीने की कला उसे आती है। भौतिक जीवन की सुख-सुविधाओं के उपभोग को वह उनकी देन मानकर भोगता है और उसके न होने पर उनके लिए ही संघर्षरत रहता है। वह दोनों में ही समरस होना जानता है। निष्ठा और श्रद्धा, आस्था और विश्वास उसका एक मात्र सम्बल है। पाखण्ड, विश्वासघात और छल-कपट की छाया से भी वह दूर भागता है। भावजगत् की दलदल में उसे फँसना नहीं सुहाता। वह न तो किसी के प्रति द्वेष रखता है और न ही ईर्ष्या। सभी कर्मों को शान्त और निश्छल मन से सम्पादन करते हुए भी उसकी दृष्टि उन राजराजेश्वरी के चरणों में ही लगी रहती है, जिनकी शरण वह अपने पूर्व जन्मों में ही ले चुका है और इस जन्म में भी वे ही उसका एक मात्र आश्रय-स्थल हैं। ऐसे व्यक्ति की माँ स्वयं उसके बाल्यकाल से ही देख-भाल करती हैं और कभी भी वह उनकी दृष्टि से ओझल नहीं हो सकता; क्योंकि वह पहले ही उनके चरणों में आत्म-समर्पण कर चुका है।

महर्षि अरविन्द के शब्दों में साधक की मान्यता यह होनी चाहिए कि महा महिमामयी माँ के कार्यों में योगदान करने वे लिए उसे जो यह जीवन मिला है, उसे उनकी अभिव्यक्ति के प्रति अपने को समर्पित कर देना है। शुद्धता, शक्ति, प्रकाश, उदारता और आनन्द ही उसकी एकमात्र आकांक्षा रहती है। इन्हीं के बल पर वह जगत् के सृजनात्मक कार्यों में अपने जीवन की आहुति देना चाहता है। उसकी दृष्टि में जगत् के सभी पदार्थ उन्हीं आद्याशक्ति की सम्पत्ति हैं और उन पर जिनका अधिकार है, वे उनका एक निश्चित सीमा तक दूसरों का शोषण और पीड़न किये बिना उपयोग कर सकते हैं। वे एक प्रकार से इसके अधिकारी हैं। वर्तमान परिस्थितियों में भूमा सम्पत्ति पर कुछ ही लोगों का अधिकार है और वे इसे भूमा की सम्पत्ति न मानकर अपनी निजी सम्पत्ति समझकर उसका उपयोग अपने लिए करते हैं। 'सर्वजनहिताय और सर्वजनसुखाय' का सिद्धान्त उनकी दृष्टि से ओझल हो गया प्रतीत होता है। साधक की आकांक्षा और तपस्या यही होनी चाहिए

कि वह आद्याशक्ति की सम्पत्ति को पुनः आसुरी शक्तियों से हस्तगत कर माँ के चरणों में भेंट कर सके, जिससे सर्वजन भूमा सम्पत्ति का उपयोग कर सकें। यहीं पर सही अर्थों में समष्टि की सेवा और मानव समाज के प्रति योगदान है।

सम्भवतः इसी ज्ञान के सम्यक् रूप से अनुसन्धान तथा अन्वेषण के फल-स्वरूप राष्ट्र के दिवंगत नेता लोकमान्य बालगंगाधर तिलक ने कर्मयोग के महान् सिद्धान्त का प्रतिपादन कर राष्ट्रीय चरित्र को उन्नत बनाने का प्रयास किया। ऐसा लगता है कि इसी की प्रेरणा से 'वन्दे मातरम्' एक शक्ति-सूत्र के रूप में उद्भासित हुआ और इसी प्रेरणात्मक शक्ति से समरस होकर हमारे राष्ट्र के सैकड़ों प्रतिभाशाली, ओजस्वी और वीर युवकों ने मातृभूमि को आसुरी-शक्तियों से बलात् मुक्त कराने के संग्राम में श्रीमद्भगवद्गीता को मस्तक पर लगाकर तथा मातृवन्दना करते हुए अपने प्राणों की आहुति उस यज्ञ में प्रदान कर दी। इसी प्रकार का यज्ञ भण्डासुर के वध के लिए देवताओं ने आयोजित किया था और जैसे ही वे आहुति रूप में अपने प्राणों को होम देने के लिए तत्पर हुए, तभी अग्निकुण्ड से अम्बा का प्राकट्य हुआ था—'चिदग्निकुण्डसम्भूता देवकार्यसमुद्यता।'

अन्त में मैं यह स्पष्ट करना चाहूँगा कि इस भाष्य के लेखन में मुझे महा-महोपाध्याय गोपीनाथ जी कविराज के तांत्रिक ग्रन्थों से अत्यधिक सहायता और मार्गदर्शन मिला है। उनके इस प्रसाद को ग्रहण करने में मैंने किसी प्रकार का संकोच नहीं किया, क्योंकि ललिता माँ की ऐसी ही प्रेरणा थी। सौन्दर्यलहरी के टीकाकार स्व० श्री १०८ स्वामी विष्णुतीर्थ जी महाराज की टीका से भी तत्सम्बन्धी उद्धरण लिये गये हैं, जिनके लिए योगश्रीपीठ, ऋषीकेश के प्रति मैं आभारी हूँ। गीता के उद्धरण श्री श्रीधर स्वामी कृत सुबोधिनी टीका से लिये गये हैं। इसके लिए सीताराम सेवा अनुसंधान समिति के प्रति भी कृतज्ञता ज्ञापन करता हूँ। इसके लेखन में मुझे निरन्तर अपनी अनुजा कु० गोदावरी जी से जो सबकी ही दीदी हैं, बड़ी सहायता मिली और वैचारिक आदान-प्रदान के परिणामस्वरूप एक नया दृष्टिकोण भी सामने आया। मैं माँ से प्रार्थना करता हूँ कि उन्हें सुखी बनायें। अन्य सहयोगियों में बैतूल के श्री रूपनारायण तिवारी ने जो श्रीविद्या के साधक हैं, समय-समय पर उचित परामर्श दिया। पं० राधेश्याम दुबे, सुश्री लीला मुले, कुमारी शारदा, राजेन्द्र तल्हारकर और बम्बई के श्री नागराज के नाम उल्लेखनीय हैं, जिनका मैं आभारी हूँ। इसके अतिरिक्त और भी अनेक हैं, जिनके प्रति मैं कृतज्ञ हूँ।

चौखम्बा संस्कृत प्रतिष्ठान, दिल्ली के अध्यक्ष बाबू श्रीवल्लभदास गुप्त ने इस पुस्तक के प्रकाशन का निर्णय लेकर मेरे भार और उत्तरदायित्व में हाथ बँटा कर सराहनीय योगदान किया है। अतएव मैं उन्हें साधुवाद प्रदान करता हूँ। माँ ललिता के अनुग्रह से यह कार्य सम्पन्न हो गया, इससे मुझे अत्यधिक आनन्द हो रहा है। उनके चरणों में मेरा शतशः नमन है और उनकी वस्तु उन्हीं को समर्पित है।

ध्यायेत् पद्मासनस्थां विकसितवदनां पद्मपत्रायताक्षीं
हेमाभां पीतवस्त्रां करकलित-लसद्धेमपद्मां वराङ्गीम्।
सर्वालङ्कारयुक्तां सततमभयदां भक्तनम्रां भवानीं
श्रीविद्यां शान्तमूर्ति सकलसुरनुतां सर्वसम्पत्प्रदात्रीम् ॥

॥ स्मरेदम्बिकाम् ॥

पाण्डिचेरी
१६-५-८६

विनीत
**भारत भूषण**

# श्री भास्करराय का जीवन-वृत्त

प्रस्तुत ग्रंथ के भाष्यकार श्रीभास्करराय के जीवन और उनकी साहित्यिक रचनाओं के सम्बन्ध में हमें जो कुछ ज्ञात है, उसका संक्षिप्त परिचय 'भास्कर-विलास' ग्रंथ से मिलता है। इस ग्रंथ की रचना उनके शिष्य जगन्नाथ ने की है। भास्करराय से दीक्षा ग्रहण करने के पश्चात् उन्हें उमानन्दनाथ के नाम से जाना जाता है। इन्होंने ही परशुराम-कल्पसूत्र पर आधारित त्रिपुरसुन्दरी की उपासना-पद्धति के लिए नित्योत्सव की रचना की। भास्करराय का यह संक्षिप्त जीवन-परिचय 'श्रीभास्करविलासः' नाम से इस ग्रन्थ के प्रारम्भ में दिया गया है।

बहुत पहले विश्वामित्र-गोत्र में गंभीरराय नाम के एक ब्राह्मण हुए। वे अपनी विद्वत्ता, ज्ञान-चारित्र्य और सम्पत्ति के कारण काफी प्रख्यात थे। विजयनगर राजवंश के दरबार में गंभीरराय का मुख्य कार्य महाभारत पर प्रवचन करना था। तत्कालीन शासक उनके प्रवचन से अत्यन्त प्रभावित हुए और उन्होंने उनको 'भारतीय' नामक उपाधि से सम्मानित किया और यह उपाधि वंश-परंपरागत प्रदान की गयी। गंभीरराय की पत्नी का नाम कोणाम्बा था। उन्हीं की कोख से भास्करराय का जन्म 'भागा' ग्राम में हुआ। कुछ लोग यह भी कहते हैं कि इस गाँव का नाम 'अनुज' था, जो विजय जिले के अन्तर्गत आता था। इनका बाल्यकाल भागनगर में ही व्यतीत हुआ। भास्करराय का उपनयन इनके पिता ने बनारस में किया और विद्याध्ययन के लिए इनको नृसिंहाध्वरीन् को सौंप दिया गया। इस प्रकार इनके गुरु नरसिंह ने इन्हें सम्पूर्ण १८ विद्याओं में पारंगत कर दिया। विद्याध्ययन में इनकी लगन और अध्ययनशीलता का परिचय केवल इसी एक बात से मिल जाता है कि जब वे बालक ही थे, तभी उनके पिता ने उन्हें सरस्वती-आराधना की दीक्षा प्रदान कर दी थी। यह उल्लेखनीय है कि जब उनकी अवस्था केवल सात वर्ष की थी, तब वे बड़ी योग्यता और कोमल स्वर के साथ रामेश्वर का स्तवन कर सकते थे। गंगाधर बाजपेयी से इन्होंने गौड़तर्क का सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्त किया। इसके पश्चात् इनका विवाह हो गया। इनकी पत्नी का नाम आनंदी था। इसी पत्नी से इन्हें एक पुत्र की प्राप्ति हुई जिसका नाम पाण्डुरंग था।

भास्करराय को इस बात से बड़ी ग्लानि हुई कि धीरे-धीरे अथर्ववेद लुप्त होता जा रहा है और सम्प्रदाय में बहुत मतभेद हो गये हैं; अतः इन्होंने

अथर्ववेद का गहन रूप में अध्ययन किया और वे इसके पण्डित माने जाने लगे। अनेक ब्राह्मणों को इन्होंने अथर्ववेद की शिक्षा दी। देवीभागवत महापुराण तथा रामायण के आठवें काण्ड अर्थात् अद्भुत्काण्ड को लोकप्रिय बनाने का श्रेय भास्करराय को ही प्राप्त है। इन्होंने अपनी पत्नी को भी श्रीविद्या में दीक्षित किया और दीक्षा ग्रहण करने के पश्चात् उनका नाम पद्मावती अम्बिका हो गया। इन्होंने स्वयं भी पूर्णाभिषेक की दीक्षा पण्डित शिवदत्त शुक्ल से ली। इसके पश्चात् इन्होंने गुजरात का भ्रमण किया और इस यात्रा में एक वाद-विवाद में वल्लभ-सम्प्रदाय के एक तार्किक पण्डित को पराजित किया। माधव-सम्प्रदाय के एक संन्यासी ने इनको चुनौती दी और इन्हें वाद-विवाद के लिए आमंत्रित किया। इस वाद-विवाद में भी भास्करराय विजयी हुए और इन्होंने अपने विरोधी के भाई की पुत्री पार्वती से भी विवाह किया। काशी में इन्होंने सोमयाग किया। कुछ समय तक ये यहीं रहे और इसके पश्चात् ये अपने शिष्य राजा चन्द्रसेन के अनुरोध पर कृष्णा नदी के तट पर रहे। बाद में ये चोल प्रदेश में चले गये, जहाँ इनके न्याय-विद्या के गुरु गंगाधर वाजयेयी रहते थे। इसका नाम भास्करपुर है और यह तंजोर जिले में कावेरी के उत्तरी तट पर स्थित है।. इसी स्थान पर इन्होंने अपनी पूजा-स्थली की स्थापना की। यह ग्राम तंजोर के मराठा शासक ने इन्हें भेंट-स्वरूप अर्पित किया था। यह स्थान तिरुवलमंकाडू के सामने है। इनका जीवनकाल काफी दीर्घ समय तक रहा और अन्त में इन्होंने मध्यार्जुन क्षेत्र में अपने शरीर को त्याग दिया। वर्तमान में यह स्थान तिरुविदइमरुदूर कहलाता है। यह दक्षिण रेलवे का एक स्टेशन भी है। जिस मकान में ये जीवन के अन्त तक रहे और जहाँ इन्होंने अपने प्राण विसर्जित किये वह महादानपुरम् मोहल्ले में स्थित है। अब से कुछ वर्ष पूर्व तक इसका अस्तित्व था।

भास्करराय और उनकी पत्नी ने अनेक मन्दिरों का निर्माण कराया और अनेक प्राचीन मन्दिरों का जीर्णोद्धार किया। काशी में इन्होंने चक्रेशा मन्दिर का निर्माण कराया तथा मूलह्रद में पाण्डुरंग का मन्दिर बनवाया। कोंकण में अपने पिता गंभीरनाथ की स्मृति में मन्दिर बनवाये। रामेश्वरम् में भी अपने पिता की स्मृति में एक मन्दिर बनवाया। सामवती नामक स्थान में इन्होंने अपनी कुलदेवी चन्द्रलाम्बा का मन्दिर बनवाया। इस मन्दिर का आकार श्रीचक्र के सदृश है। चोल देश में काहोलेगा मन्दिर में दैनिक, मासिक और वार्षिक समारोह की भी व्यवस्था की। इनकी प्रथम पत्नी ने भास्करपुर में, जो कावेरी के तट पर स्थित है, भास्करेश्वर मन्दिर का जीर्णोद्धार कराया तथा मन्दिर के चारों ओर चार दीवारी बनवायी।

भास्करराय की महानता और उनकी चमत्कारिक एवं आध्यात्मिक शक्तियों की अनेक घटनाएँ सुनने में आती हैं। इनमें से यहाँ केवल एक घटना की चर्चा करना पर्याप्त होगा। भास्करराय का अन्तिम जीवन मध्यार्जुन क्षेत्र में व्यतीत हुआ। सायंकाल के समय वे अधिकतर अपने मकान के बाहर के बारामदे में विश्रामावस्था में लेटे रहते थे। निकटस्थ खंभों पर उनके पैर होते थे और वे अपने शिष्यों को विद्याध्ययन कराते रहते थे। इस बीच सायंकाल के समय एक संन्यासी उनके मकान के सामने से श्रीमहालिंगस्वामी के दर्शनार्थ जाया करते थे। भास्करराय ने इस पर कोई ध्यान नहीं दिया और न ही वे कभी उठकर ही खड़े हुए। उन्होंने कभी संन्यासी को नमन भी नहीं किया। परिणामस्वरूप उस संन्यासी के मन में भास्करराय के विरुद्ध शत्रुता की भावना का जन्म हो गया। एक बार प्रदोष के दिन उन दोनों का श्रीमहालिंगस्वामी के मन्दिर में आमना-सामना हो गया। संन्यासी उनसे इसका बदला लेना चाहता था और उसने बहुत से लोगों के सामने उनकी भर्त्संना और निन्दा करनी आरंभ कर दी। उसने यहाँ तक कह डाला कि उन्हें एक गृहस्थ का साधारण शिष्टाचार भी नहीं आता है तथा यह भी ज्ञात नहीं कि संन्यासी के प्रति किस प्रकार से आदर-भाव प्रकट करना चाहिए। भास्करराय शान्त रहे और उन्होंने मुस्कराते हुए कहा कि यदि वे उसके प्रति नैष्ठिक प्रणाम करते तो उसका जीवन संकट में पड़ जाता। यह सुनकर संन्यासी अपने पर नियंत्रण खो बैठा और उसने भास्करराय को चुनौती दे डाली कि वे अपने कथन को सत्य प्रमाणित करें। भास्करराय ने उसकी चुनौती को स्वीकार करते हुए उससे प्रार्थना की कि अपना दण्ड और कमण्डल भूमि पर रख दें। जब भास्करराय ने उनके सामने दण्डवत् प्रणाम किया तो उसके सैकड़ों टुकड़े हो गये। संन्यासी आश्चर्यचकित रह गया और अपनी मूर्खता के लिए पश्चात्ताप करने लगा। उसने भास्करराय के सम्मुख नतमस्तक हो निवेदन किया—'मैं आपसे अपने मूढ़ व्यवहार के लिए बार-बार क्षमा की भिक्षा माँगता हूँ। मुझे आपकी महानता का ज्ञान हो गया। यदि आप क्षमा करें तो मुझे एक बात कहने की आज्ञा प्रदान करें। आपकी सेवा में मेरा यह विनम्र निवेदन है कि यदि आप संन्यासी के प्रति आदर प्रदर्शित नहीं करेंगे तो आपकी आड़ लेकर दूसरे लोग इस उदाहरण का अनुचित अनुकरण करने लगेंगे और इससे संन्यास-आश्रम की मर्यादा को आघात पहुँचेगा।' भास्करराय ने उसकी इस उक्ति में सार समझा और उस दिन से वे सदैव संन्यासी के आने के समय वहाँ से उठकर घर के अन्दर चले जाते थे। भास्करराय ने 'सेतुबन्ध' में इसका स्पष्टीकरण किया है। शास्त्र के

अनुसार यह सिद्धान्त है कि जो व्यक्ति षोढान्यास कर लेता है, परम सत्ता के साथ उसका तादात्म्य हो जाता है और उससे यह आशा नहीं की जाती कि वह किसी ऐसे व्यक्ति को साष्टांग दण्डवत् प्रणाम करे, जिसने षोढान्यास नहीं किया है। यदि कोई ऐसा व्यक्ति जिसने इसकी दीक्षा नहीं ली है, दीक्षित व्यक्ति को इस बात के लिए विवश करता है, कि वह उसके चरणों में गिरकर उसकी वन्दना करे तो फिर अदीक्षित व्यक्ति को स्वयं ही इस संकट का सामना करना होता है। दीक्षित व्यक्ति जिसे परम दिव्यदृष्टि प्राप्त हो गयी है, सर्वत्र ब्रह्म को देखता है और उसका सम्पूर्ण जीवन भगवान् को समर्पित होता है। कठिनाई तभी उपस्थित होती है, जब साधारण व्यक्ति अविवेकशील होकर ऐसे व्यक्ति को क्रिया के लिए उत्तेजित कर देता है। ऐसे अविवेकशील साधारण व्यक्ति में केवल कौतूहल की भावना होती है, जिसके परिणामस्वरूप वह ऐसी मूर्खता कर बैठता है। यहाँ पर शास्त्रों ने जो चेतावनी दी है, वह साधारण व्यक्तियों के हित में ही दी गयी है और साथ ही उसका उद्देश्य यह है कि दीक्षित व्यक्ति के मानस में अपने को लेकर अहं की भावना न आने पाये।

भास्करराय के अलौकिक कार्यों के सम्बन्ध में एक और उपाख्यान मिलता है। यह उपाख्यान बम्बई के निर्णयसागर प्रेस से जो ललितासहस्रनाम-भाष्य प्रकाशित हुआ है, उसमें इसका उल्लेख इस प्रकार है—

भास्करराय सभी विद्याओं में निपुण थे, किन्तु वे शाक्तमत के वामाचार सम्प्रदाय के अनुयायी माने जाते थे। जब वे बनारस में थे तो वहाँ का पण्डित-समुदाय उनके विरुद्ध हो गया और एक आन्दोलन खड़ा कर दिया गया। इन पण्डितों की इच्छा थी कि भास्करराय को एक शिक्षा दे दी जाय। इन पण्डितों में अग्रगण्य नारायणभट्ट थे। उनकी गणना भी उस समय के बड़े विद्वानों में की जाती थी। इसी वंश में आगे चलकर कमलाकरभट्ट हुए, जिन्होंने निर्णयसिन्धु की रचना की। भास्करराय को जब इस दुरभि-संधि का पता लगा तो उन्होंने इन पण्डितों की चुनौती को स्वीकार करने का निश्चय कर लिया। उन्होंने एक महायज्ञ का आयोजन किया और उसमें अपने विरोधियों को विशेष रूप से आमंत्रित किया। उनकी इच्छा थी कि इस अवसर पर उनकी वामाचार-निष्ठा के प्रति सत्य और असत्य का निर्णय सदैव के लिए हो जाय। नारायणभट्ट के नेतृत्व में यह पण्डित-मण्डली यज्ञ-शाला में पहुँची। भास्करराय ने उनका सौहार्दपूर्ण स्वागत किया। पण्डित ऐसे अवसर की खोज में थे, जिससे भास्करराय को विवाद में खींच सकें। भास्करराय ने यज्ञ की क्रियाएँ आदि ऐसे अनूठे विधि-विधान से कीं कि पण्डित-मण्डली आश्चर्यचकित रह गयी और भास्करराय की आध्यात्मिकता

की छाप उन पर भी गहरे रूप में पड़ी। इतना सब होने पर भी पण्डित मण्डली अपने हठ पर अडिग रही और उन्होंने मन्त्रशास्त्र की अनेक दुरूह और जटिल समस्याओं को प्रस्तुत कर दिया। भास्करराय उसमें पूर्ण पारंगत थे। पण्डित-मण्डली के प्रश्नों का उन्होंने विद्वत्तापूर्ण उत्तर दिया, किन्तु फिर भी पण्डितों का रोष शान्त नहीं हुआ। कहते हैं कि जिस समय यह विवाद चल ही रहा था, उस समय एक विद्वान् संन्यासी और श्रीदेवी के अनन्य निष्ठावान् साधक कुंकुमानन्द सरस्वती सभास्थल पर पहुँच कर पण्डितों से बोले कि भास्करराय को अपमानित करने का उनका प्रयत्न पूर्णतया व्यर्थ है, क्योंकि श्रीदेवी स्वयं भास्कर के मुख से बोल रही हैं। नारायण भट्ट को इसका विश्वास नहीं हुआ और वे इसका भी प्रमाण माँगने लगे। उस संन्यासी ने तुरन्त उस पात्र से जिसमें भास्करराय ने देवी की प्रतिमा को स्नान कराया था, थोड़ा-सा जल लिया और उसे नारायणभट्ट के नेत्रों में लगा दिया। नारायणभट्ट को तत्काल दिव्यज्योति प्राप्त हुई और उन्होंने प्रत्यक्ष देखा कि देवी भास्करराय के कंधे पर बैठी हैं और उनके मुख से बोल रहीं हैं। अब नारायणभट्ट अत्यंत लज्जित हो गये। इस प्रकार जो लोग उनकी हँसी उड़ाने आये थे, वे सभी लज्जित होकर अपने-अपने घर चले गये।'

इस उपाख्यान में कितनी सत्यता है, यह कहना कठिन है। इस तथ्य का निर्णय करना भी कठिन है, क्योंकि इतिहासकारों का कहना है कि नारायणभट्ट और भास्करराय समकालिक नहीं थे।

भास्करराय ने ललितासहस्रनाम का जो भाष्य किया है, उस भाष्य के आरंभ में ही तीन वेद, तीन अग्नि और पराशक्ति त्रिपुरा के प्रति अगाध एवं अटूट भक्ति प्रदर्शित की है। इससे यह स्पष्ट है कि भास्करराय सनातन वैदिक-धर्म के निष्ठावान् अनुयायी थे। उनका जन्म ऋग्वेदी-सम्प्रदाय के ब्राह्मण परिवार में हुआ था। वे नित्य और नैमित्तिक रूप में ब्राह्मण-गृहस्थ के लिए निर्धारित सोमयाग करते थे। उनका सम्पूर्ण जीवन पराशक्ति की आराधना में व्यतीत हुआ। उन्होंने पराशक्ति की एकनिष्ठ रूप में पूजा की और अपनी रचनाओं में उन्होंने जिनका गुणगान किया, वे देवी त्रिपुरसुन्दरी ही थीं। उन्हीं का मन्त्र श्रीविद्या पंचदशाक्षरी है। इसी मंत्र से उनके गुरु ने उन्हें श्रीदेवी की आराधना की दीक्षा दी थी। इनके दीक्षागुरु नरसिंहानन्द नाथ थे, जिन्होंने शाम्भवानंदकल्पलता तथा ललितासहस्रनाम के परिभाषा श्लोकों की भी रचना की। दीक्षा के पश्चात् भास्करराय का दीक्षा नाम भासुरानंदनाथ हो गया। इनके अनेक शिष्य थे, किन्तु शिष्यों में अग्रणी

उमानंदनाथ हुए, जिन्होंने श्रीविद्या के उपासना ग्रन्थ 'नित्योत्सव' की रचना की। भास्करराय का धार्मिक दर्शन पूर्णतया अप्पयदीक्षित के 'रत्नत्रयपरीक्षा' के सिद्धान्तों पर आधारित है। इस सिद्धान्त के अनुसार निरुपाधि ब्रह्म ने अपनी ही स्वयंभू शक्ति माया से दो आकार ( रूप ) ग्रहण किये। ये रूप ही क्रमशः धर्म और धर्मी कहे जाते हैं। धर्म ने अपने को पुरुष और नारी रूप में विभाजित किया। नारी रूप पर-शिव का जिन्हें धर्मी भी कहते हैं, देवी रूप है, जो उनकी सहचरी भी है। पुरुष रूप विष्णु ब्रह्माण्ड का उपादान कारण हो गये। इस प्रकार ये तीन रूप निरुपाधि ब्रह्म के स्वरूप हैं। यही कारण है कि उन्होंने अपने जीवन में शिव और शक्ति की महिमा का पूर्ण भक्ति से स्तवन किया। भास्करराय अद्वैतवाद के कट्टर समर्थक थे। वे शंकर के अद्वैत-सिद्धान्तों का पूर्णरूप से समर्थन करते थे। सप्तशती के भाष्य में उन्होंने शंकराचार्य के प्रति जो स्तुति की है, वह उनकी इस भावना को व्यक्त करती है। अपने ग्रन्थ में उन्होंने अनेक स्थानों पर पंचपादिका, वार्तिका, विवर्ण, भ्रान्ति, संक्षेपशारीरक और पंचदशी आदि का उल्लेख किया है। ललितासहस्रनाम भाष्य से भी उनके इस अद्वैतवाद का परिचय मिलता है।

## भास्करराय का साहित्य

भास्करराय ने ४० से अधिक ग्रन्थों की रचना की। उनके शिष्य जगन्नाथ ने उनका जीवन-परिचय लिखते हुए इन ग्रन्थों के नामों का उल्लेख किया है। वैसे आजकल इनमें से अनेक ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। वेदान्त पर उनके दो ग्रन्थ हैं—एक चन्द्रभास्कर और दूसरा नीलांचल अचयपेटिका। मीमांसा पर उनके दो ग्रंथ हैं—एक वादकौतूहल और दूसरा भट्टचन्द्रोदय। व्याकरण पर रसिकरंजनी और न्याय पर न्यायमण्डन, छन्दःशास्त्र पर छन्दोभास्कर, छन्द-कौस्तुभ, वृत्तचन्द्रोदय, वार्तिकराज, मृतसंजीवनी तथा काव्य पर चन्द्रशाला, मधुरामल और भास्करसुभाषित ग्रन्थ हैं। उन्होंने स्मृति पर भी टीकाएँ की हैं जिनके नाम स्मृतितत्त्व, सहस्रभोजन खण्ड टीका शोकचक्राण कणप्रायश्चित्त, एकादशीनिर्णय, प्रदोषनिर्णय, तृचभास्कर और कुण्डभास्कर की गणना श्रेष्ठ ग्रन्थों में की जाती है। उन्होंने शिवस्तव, देवीस्तव, शिवदण्डक, शिवस्तोत्र तथा सन्तनामस्तोत्रव्याख्या की रचना भी की। शिवस्तोत्र तथा शतनामाष्टोत्तरस्तोत्र में उन्होने शिव के १०८ नामों के श्लोक और विभिन्न छन्दों के प्रयोग से व्याख्या की है। इस स्तोत्र से यह पूर्णतया स्पष्ट हो जाता है कि वे संस्कृत के छन्दःशास्त्र के भी प्रकाण्ड विद्वान् थे। भास्करराय ने मंत्रशास्त्र पर भी अनेक पुस्तकें लिखीं जो इस प्रकार हैं—

खद्योत; यह गणपतिसहस्रनाम की व्याख्या है, चन्द्रलाम्बा-माहात्म्य टीका, नाथनवरत्नमालामंजूषा, भावनोपनिषद्भाष्य प्रयोगसहित—इसमें श्रीचक्र की आन्तर-पूजा का वर्णन है, श्रीसूक्तभाष्य, कौलोपनिषद्भाष्य, त्रिपुरोपनिषद्भाष्य, सौभाग्यभास्कर ( ललितासहस्रनाम ) का भाष्य, सौभाग्य-चन्द्रोदय, वरिवस्यारहस्य, त्रिपुरसुन्दरी बाह्य वरिवस्या, रत्नालोक—परशुराम-कल्पसूत्र का भाष्य, गुप्तवती—दुर्गासप्तशती की टीका, शतश्लोकी. मालामन्त्रोद्धार तथा सेतुबन्ध।

विद्वानों का कथन है कि भास्करराय का सेतुबन्ध श्रीविद्या के दर्शन और धर्म पर एक मात्र विशिष्ट ग्रन्थ है। इससे अधिक व्याख्या करना अब आगे संभव नहीं है। उनका एक अन्य ग्रन्थ और है जिसे वैदिककोष कहते हैं जिसमें अनेक वैदिक शब्दों की व्याख्या की गयी है।

# श्रीभास्करविलासः

## ( भुवनाभोगः )

श्रीः । श्रेयोमार्गनिरूपणाय शरणापन्नेषु बद्धादरा
दुर्वारप्रतिवादिचक्रविमलीकारप्रकारोत्तराः ।
साष्टाङ्गप्रणमन्नरेन्द्रमुकुटीरत्नप्रभामेदुराः
श्रीमद्भास्करभारतीपदनखज्योत्स्नाङ्कुराः पान्तु नः ॥ १ ॥

पश्यतु पदेन वेदान् व्यस्यतु वल्मीकतोऽप्युदेत्वथवा ।
अस्य भुवि भास्करेन्दोः कस्य न जिह्रेतु धीर्गुणान्गातुम् ॥ २ ॥

क्वाऽहं मन्दतमप्रज्ञः क्व गुरोर्गुणगौरवम् ।
तथाप्युपश्लोकयामि तन्वानः सफलां गिरम् ॥ ३ ॥

गम्भीरसत्त्वः कुशिकान्ववाये गम्भीररायोऽजनि गेयकीर्तिः ।
श्रुतेन शीलेन धिया नयेन श्रिया च यः स्वं गुरुमन्वकार्षीत् ॥ ४ ॥

विजयपुरसार्वभौमो विवृतमहाभारतस्तदुक्त्या यः ।
विद्यासु भारती सन्नृपनाम्नाप्यत्र भारती ववृते ॥ ५ ॥

तेनाभिपन्ने तनुजेऽग्रहारे कोनाम्बिकायां किल मध्यरत्नम् ।
प्रकाशको भास्करवज्जगत्याः प्रधीरभूद्भास्कररायनाम्ना ॥ ६ ॥

प्रादुर्भूतः सैष भागानगर्यां पुर्यां काश्यां तातपादोपनीतः ।
अन्तेवासी सन्नृसिंहाध्वरीन्द्रोरस्माद्विद्याः प्रापदष्टादशापि ॥ ७ ॥

स बालभावे जनकोपदिष्टसारस्वतोपासनया नयाढ्यः ।
विद्याः समस्ताः सकलाः कलाश्च विनापि यत्नेन वशे चकार ॥ ८ ॥

सप्तवर्षोऽपि युक्त्या यः सभेश्वरपतेर्मनः ।
सभेशभक्तो भूपालसभे कस्मिन् जयी न सः ॥ ९ ॥

शृण्वन्नेत्रस्य वीप्सा खलु पदविषयेऽपश्यदङ्घ्रेर्विभाषा
न्याये नव्येऽप्यनव्येऽप्यथ च परिणतिर्जैमिनेर्वाक्यजाते ।
छन्दोंऽशे पिङ्गलोऽन्यः श्रुतिशिखरमते सत्यवत्यास्तनूज-
स्तन्त्रेष्वेष स्वतन्त्रा गिरिशगुणनिका कीर्त्यते कीर्तनीयैः ॥ १० ॥

त्यक्तन्यग्रोधमूलः किमु शशिमुकुटः किंस्विदेकास्यशेषो
नागः शेषोऽयमाहो गुरुरमृतभुजामादृतक्ष्माविहारः ।
किं विद्यानां समष्टिर्जगति विविधतां भेजुषीणामुदञ्च-
त्पुम्भावा भारती वेत्यखिलबुधजनैर्भावितो भारतीन्दुः ॥ ११ ॥

फिर सम्पत्करी ने रण कोलाहल पर चढ़कर ऐसा घमासान मचाया कि दैत्यों के पैर उखड़ गये। उनके दो सेनापति मारे गये। इसी बीच में देवी स्वयं भी सामने आ गई और उन्हें देखते ही दैत्य सैनिक हाहाकार करते हुए युद्धभूमि से पलायन कर गये। भण्डासुर ने पुनः पाँच सेनापतियों के साथ सौ अक्षौहिणी सेना भेजी, जिसने आते ही सर्पिणी नाम की माया का प्रयोग किया। देवों की सेना में इससे भय छा गया। तमाम युद्ध क्षेत्र में साँप ही साँप दिखाई देने लगे। ये सर्प भयंकर दिखाई पड़ते थे। किसी के एक मुख, किसी के दो मुख और किसी के चार-चार मुख थे। एक सर्प के मरने पर अनेक पैदा हो जाते थे। शक्ति सेना के सैनिक इससे त्रस्त होकर धराशायी होने लगे। अपनी सेना को पराजित होते देख अत्यन्त क्रोध में भरी हुई नकुली देवी सामने आईं। उन्होंने अपने बत्तीस दाँतों से बत्तीस करोड़ गरुड़ों का प्रादुर्भाव किया जिन्होंने क्षण भर में सर्पों को अपने दाँतों से काट डाला और इसके साथ सर्पिणी की माया नष्ट हो गई। सर्पिणी का शरीर भी क्षत विक्षत हो गया। माया के नष्ट होते ही सर्पिणी भी अदृश्य हो गई। यह देखकर भण्ड के सेनापति ने नकुली पर बड़ा जोरदार आक्रमण किया। सम्पूर्ण क्षेत्र में गरुड़ ही गरुड़ छाये हुए थे। नकुली का क्रोध अभी भी कम नहीं हुआ था वरन् बढ़ता ही जा रहा था। अब उन्होंने अक्षुण्य कुल का प्रयोग किया जिससे युद्धक्षेत्र में गरुड़ों की संख्या में करोड़ों की वृद्धि हो गई। नकुली के हाथों दैत्य सेनापति मारा गया तथा बची हुई सेना ने नकुली के सामने आत्मसमर्पण कर अभयदान प्राप्त किया।

दैत्यराज को सर्पिणी शक्ति पर बड़ा भरोसा था। उसकी विफलता से वे अत्यन्त क्रोधित हो गये। उन्होंने तत्काल तीस अक्षौहिणी सेना और युद्ध में भेजी। यह सेना माया के प्रयोग में अत्यन्त कुशल थी किन्तु पहिली ही मुठभेड़ में एक शक्ति ने प्रमुख दैत्य सेनापति का सिर काट दिया। दैत्य सेना का संहार आरम्भ हो गया और एक-एक करके सात सेनापति काल में चले गए। बलाहक भी मारा गया। दैत्यों ने आसुरी माया का प्रयोग किया किन्तु महामाया के सामने वह निष्फल रही। भण्डासुर के भाई विसंग ने करोड़ों सैनिकों के साथ देवी की सेना के पार्श्व पर हमला किया। असुरों ने रात्रि के अन्धकार का आश्रय लेकर महेश्वरी पर भी आक्रमण किया। ललिता की सेना चारों ओर से घिर गई। ललिता चक्र-राज रथ पर आरूढ़ थीं। उनके साथ कामेश्री और अन्य नित्या देवियाँ भी थीं। विसंग का आक्रमण रथ के पिछले भाग पर था जिसे अणिमा आदि शक्तियों ने घेर रखा था। दैत्यों के शस्त्रों की मार से शक्तियाँ और भी क्रोधित हो उठीं किन्तु शत्रु का आक्रमण इतना तीव्र था कि वे कुछ न कर सकीं और घायल हो गयीं। उन्होंने तुरन्त ललिता को अपनी व्यथा बताई और इसी बीच में दैत्य सेनापति कुटिलाक्ष ने शक्तिसेना पर सामने से हमला बोल दिया। देवी की सेना में कोलाहल मच गया। विसंग ने एक बाण मार कर देवी के रथ के

एक छत्र को काट गिराया। शक्ति सेना अब पूरी शक्ति से शत्रु पर प्रत्याक्रमण करने लगी। ललिता का मुख अत्यन्त क्रोध से चमक रहा था ज्वालामुखी और वन्यवासिनी ने अपनी शक्तियों के प्रयोग से युद्ध क्षेत्र के अंधकार को नष्ट कर दिया। कामेश्वरी भी मोर्चे पर आ गई थीं। दैत्यों ने अन्धकार से जो लाभ उठाया था, अब वे उससे वंचित हो गए। १५ नित्य देवियाँ भी सिंह पर आरूढ़ दैत्यों का बड़ी द्रुत गति से संहार कर रही थीं। तीन यम लड़ाई हुई। नित्या देवियों के हाथों दैत्य सेना का संहार हो गया। कामेशी, भगमाला, नित्यक्लिन्ना, मेरुण्डा, महा-वज्रेश्वरी, शिवदूती, त्वरिता, कुलसुन्दरी ने दैत्य सेनापतियों को मार गिराया। विसंग ने युद्ध क्षेत्र से भाग कर अपने प्राण बचाये। ललिता नित्याओं की वीरता देखकर अत्यन्त प्रसन्न थीं।

हयग्रीव कहते हैं—युद्ध से भाग कर कुटिलाक्ष भण्ड के पास पहुँचा। मंत्रिणी और दण्डनाथा के कार्यकलापों को देखकर वह बड़ा निराश हो गया था। भण्ड ने पुनः सेनाओं को और अधिक संख्या में युद्ध भूमि में भेजा। इस बीच में देवी की सेना भी पूर्णतया संगठित हो चुकी थी। देवी की सेना की बागडोर मंत्रिणी के हाथों में थी। दक्षिण पार्श्व को सौ योजन और बढ़ा कर महेन्द्र पर्वत तक कर दिया था। रात्रि के अन्धकार से दैत्य लाभ न उठा सकें, इसके लिए ज्वालामालिनी ने ज्वाला भी प्रज्वलित कर दी थी। मुख्य रथ को सेना के बीच में स्थापित कर दिया गया था। उसके आसपास और भी कई अन्य रथ थे। दैत्यों की ओर से भण्ड के पुत्रों के हाथों में सेना की बागडोर थी। यह सुनकर ललितादेवी की पुत्री बाला ने उनसे युद्ध करने की इच्छा प्रकट की। बाला की अवस्था उस समय केवल आठ नौ वर्ष की रही होगी किन्तु पराक्रम में वे अपनी माता के ही समान थीं। देवी ने बाला को युद्ध करने की अनुमति प्रदान कर दी। इसी बीच दैत्य सेना ने आक्रमण कर दिया। शक्ति सेना ने डटकर शत्रु का प्रतिरोध किया। बाला भी शत्रुओं को बड़ी नृशंसता से मौत के घाट उतार रही थीं। उनका मुख क्रोध से तमतमा रहा था। वे भण्ड के पुत्रों का वध करने के लिये दौड़ पड़ीं और युद्ध की ज्वाला जोरों से भड़क उठी। मन्त्रिणी और दण्डनाथा बाला की रक्षा के लिए निरन्तर उनकी पालकी के पीछे चल रही थीं। बाला के बाणों की मार से भण्ड के राजकुमार आश्चर्य चकित रह गये। यद्यपि बाला का एक ही शरीर था किन्तु भण्ड पुत्रों को वे अनेक रूपों में दिखाई पड़ रही थीं। नारायण अस्त्र का प्रयोग होते ही दैत्य सेना में हाहाकार मच गया। उनकी सेना का दो तिहाई भाग देखते-देखते नष्ट हो गया। दैत्यों ने बड़ी दृढ़ता से प्रत्याक्रमण किया किन्तु बाला ने निरन्तर तीस बाण छोड़े जिनकी मार से भण्ड का एक भी पुत्र जीवित न बच सका। इनके मरते ही दैत्य सेना भाग खड़ी हुई।

भण्ड को जब यह समाचार मिला तो वह बड़ा दुखी हुआ। दहाड़ मारकर

रोने लगा और सिंहासन से नीचे गिर गया। किसी प्रकार वह होश में आया। अब भण्ड ने विशुक्र को युद्ध में जाने और जयविघ्न यन्त्र का प्रयोग करने का आदेश दिया। रात्रि का घोर अन्धकार था और विशुक्र ने अपने शरीर को माया से छिपाया हुआ था। वह दानव किसी प्रकार ललिता के शिबिर में घुस गया। वहाँ उसने भीषण अग्नि जलते देखी किन्तु फिर भी वह दक्षिण द्वार तक पहुँच ही गया। अब उसकी दृष्टि स्तंभिनी पर पड़ी। उन्हें देखते ही वह घबरा गया। घेरे के बाहर से ही उसने जयविघ्न यन्त्र का निर्माण किया। यह यन्त्र दो कोस लम्बी और दो कोस चौड़ी शिला पर निर्माण किया गया था। विशुक्र मायावी विद्या का विशेषज्ञ था। उसने यन्त्र के साथ एक मन्त्र भी परिवेष्टित किया, यन्त्र की पूजा की, बलिदान दिया और उसे शत्रु की सेना पर फेंक दिया। फलस्वरूप देवी की सेना में नैराश्य छा गया और वह हतोत्साहित हो गई। सैनिक युद्ध बन्द करने की बात करने लगे। उन्होंने अपने शस्त्र डाल दिए। शक्तियों के शिविर में सन्नाटा छा गया और उधर दैत्यों की सेना में बड़ा उत्साह था। केवल मंत्रिणी और दण्डनाथा ही इस यन्त्र के प्रभाव से बच पाईं। सारी स्थिति बताने के लिए वे ललिता देवी के पास गयीं। यह सुन कर महामहिषी ने कामेश्वर के मुख की ओर देखा और मन्द हास्य किया जिससे उनकी दंत-पंक्ति स्पष्ट दिखाई पड़ती थी। हास्य में एक प्रकार की चमक थी, जिससे एक देव का आविर्भाव हुआ। उसका मुख हाथी के समान था और कनपटियों के मध्य से मद चू रहा था। उसके सिर पर चन्द्रमा था और दस हाथों में धनुष, त्रिशूल, कमल, पाश, अक्षत, अंकुश, रत्नपात्र आदि थे। उसकी ध्वनि अत्यन्त मोहक थी। सिद्धलक्ष्मी ने उसका आलिंगन किया, वाणी और उसने स्वयं महेश्वरी को नमन किया। देवी का आशीर्वाद पाते ही महान गणपति वहाँ से चल दिए और उन्होंने जयविघ्न यन्त्र को पूर्णतया चूरचूर कर डाला। उन्होंने यन्त्र को आटा सरीखा पीस कर आकाश में उड़ा दिया। यन्त्र का प्रभाव समाप्त हो गया और देवी की सेना में पुनः उत्साह छा गया और सैनिक युद्ध की तैयारी में लग गए। गणपति की कनपटियों से जिस मद का स्राव हो रहा था, उससे अनेक गज प्रकट हुए और वे भी दैत्यों का संहार करने लगे। युद्ध में शक्तिसेना की विजय हुई। इसके उपलक्ष्य में देवी ने गणपति को यह वरदान दिया कि सभी शुभ कार्यों के प्रारम्भ में अन्य देवताओं से पूर्व उनकी ही आराधना होगी।

भण्डासुर को जब यह समाचार मिला तो उनकी रही सही आशायें भी क्षीण हो गयीं। इस युद्ध में उनका भाई भी मारा गया था। अब विशुक्र के साथ दैत्यों के युवराज भी मोर्चे पर भेज दिए गए। मंत्रिणी और दण्डनायिका ने अपने किरी चक्र और गेय चक्र पर आरुढ़ होकर भण्ड के छोटे भाई से युद्ध किया। दण्डनाथा ने विसंग पर आक्रमण किया और श्यामा विशुक्र से भिड़ गयीं। दैत्यों की ओर से

पुनः तृषार्त यन्त्र का प्रयोग किया गया जिसके फलस्वरूप देवी के सैनिक प्यास के कारण हाहाकार करने लगे। ललिता देवी ने युद्ध क्षेत्र में मदिरा सिन्धु का प्रादुर्भाव कर दिया और इस प्रकार यह यन्त्र भी विफल हो गया। युद्ध पुनः भड़क उठा और दैत्य युवराज की सेना का पूर्णतया संहार हो गया। सायंकाल होते-होते विशुक्र और विसंग भी ठिकाने लगा दिए गये।

भण्ड को जब यह समाचार मिला कि उसके भाई और पुत्र युद्ध में मारे गये तो उसकी व्यथा की सीमा न रही। अब वह कुटिलाक्ष और अपनी बची खुची सेना को लेकर स्वयं युद्ध क्षेत्र की ओर चला। शून्यक नगर में अब केवल स्त्रियाँ ही बची थीं। दैत्यराज भण्डासुर के रथ में एक हजार सिंह जुते हुए थे। उनके हाथ घाटक नाम की तलवार थी। भण्ड को युद्धक्षेत्र में आया देख समस्त ब्रह्माण्ड डोलने लग गया। देवी की सेना में भी भय व्याप्त हो गया। भण्ड के मोर्चे पर आने की सूचना मिलते ही देवी ने स्वयं भण्ड से युद्ध करने का निश्चय किया। देवी का चक्रराज रथ आगे बढ़ा। यह रथ अतुलनीय था। उनके रथ के आगे गेय-चक्र और पीछे किरीचक्र था। इसके अतिरिक्त इन रथों को सिंहों, ऊटों, गधों, अजगरों, मृगों, अश्वों, गजेन्द्रों, मेरुण्डों, व्याघ्रों आदि अन्य पशुओं ने घेर रखा था। देवी के रथ का छत्र मणियों से मंडित होने के कारण दूर से ही दिखाई देता था। शीघ्र ही निर्णयात्मक विजय के लिये दोनों पक्षों की सेनायें एक दूसरे के साथ गुथ गयीं। बाणों की वर्षा मे सूर्य ढक गए, दिन में ही अन्धेरा छा गया। दैत्यों के शरीर कट-कट कर गिर रहे थे, युद्ध क्षेत्र में रक्त की नदियाँ बह रही थीं। यह युद्ध का चौथा दिन था। यमराज भी भयभीत दिखाई पड़ रहे थे।

ललिता देवी और भण्ड के बीच भीषण युद्ध आरम्भ हो गया था। अस्त्र-शस्त्रों की मार से दिशायें गूंज उठीं। हुंकारों से युद्ध का दृश्य और भी भयानक हो गया था। जब देवी अपने धनुष से एक बाण छोड़तीं तो दस दिखाई पड़ते थे और दैत्यों की सेना में प्रवेश करते-करते वे हजार हो जाते थे और दैत्यों पर गिरते-गिरते उनकी संख्या करोड़ों तक पहुंच जाती थी। महाराज्ञी के भयानक बाणों से अन्धकार छा गया। दानवराज भण्ड ने भी देवी पर असंख्य बाण चलाए। सबसे पहले अन्धतामिस्रक का प्रयोग किया जिसके उत्तर में देवी ने महातरणी चलाया। दोनों ही ओर से प्रक्षेपास्त्र चल रहे थे जिनकी गिनती करना कठिन था। भण्ड ने शक्तिनाश चलाया जिसका उत्तर देवी ने विश्वावसु चला कर दिया। इस प्रकार दोनों ओर से अनेक प्रयोग हुए। भण्ड ने वालीन्दु भी चलाया जिसके उत्तर में देवी ने अपने दाहिने हाथ की अंगुली से शक्तिशाली वामनों का प्रादुर्भाव कर उत्तर दिया। भण्ड ने हैहय का प्रयोग किया जिसके उत्तर में देवी ने भृगुराम प्रकट किया जिन्होंने अपनी कुल्हाड़ी से उसका हनन कर दिया। इसके अतिरिक्त और भी न जाने कितने प्रकार के प्रक्षेपास्त्र चले होंगे। अपने प्रयोगों को व्यर्थ

जाते देख भंड अत्यन्त क्रोधित हो उठा और अन्त में उसने महामोह का आसरा लिया। माता ललिता ने इसको भगवान शिव के शाम्भव अस्त्र का प्रयोग कर विफल कर दिया और इसके तत्काल बाद ललिता माँ ने नारायण अस्त्र चला दिया। इससे दैत्यों की सेना क्षण-मात्र में भस्म हो गई। अब उन्होंने पाशुपत का प्रयोग किया। भंड के चालीस सेनापति काल के ग्रास बन गए। अब केवल एक मात्र असुरराज भंड ही बचे। श्री माता ने महाकामेश्वर अस्त्र से उसका भी संहार कर दिया। इसी अस्त्र की ज्वालाओं से दैत्यराज की नगरी शून्यक भी भस्म हो गई। वहाँ कुछ भी न बचा केवल भूमि ही शेष रह गई। भंड के संहार से तीनों लोक आनन्दित हो गए। देवों का कार्य माँ ने पूरा कर दिया। वे अपनी सेना सहित अपने शिविर में लौट आयीं और सभी को आनन्द और शान्ति प्राप्त हो गई।

वर्णितं श्रीपुरं चापि महाविभवविस्तरम्।
श्रीमत्पञ्चदशाक्षर्या महिमा वर्णितस्तथा ॥३॥

**निरुपपदस्य पुरपदस्य। प्रवृत्तिनिमित्तभूतधर्माणां पौष्कल्याद्वेभ्यः पुरमेव मुख्यं पुरपदवाच्यम्। अभियुक्तानां नाम श्रीपदपूर्वं प्रयुञ्जीतेति वचनाच्छ्रीकारपूर्वकमिह प्रयुक्तम्। तच्च रुद्रयामले 'अनन्तकोटिब्रह्माण्डकोटीनां बहिरूर्ध्वतः' इत्यादिना पञ्चविंशतिप्राकारैरनन्तयोजनविस्तृतैः परिवेष्टितत्वेन वर्णितमेकम्। मेरोरुपरि तत्समानयोगक्षेमं संक्षिप्तं ललितास्तवरत्ने भगवता दुर्वाससा देशिकेन्द्रेण वर्णितमपरम्। क्षीरसमुद्रमध्ये तृतीयमिति तु विद्यारत्नभाष्यकाराः। महाविभवविषयकः शब्दराशिर्यत्रेति तु वर्णनक्रियाया विशेषणम्। श्रीबीजयुक्ता या पञ्चदशाक्षरी पञ्चदशानां स्वराणां समाहारः कादिविद्या हादिविद्या वा तस्याः। तस्यां श्रीबीजयोगस्तु 'चत्वार ईं बिभ्रति क्षेमयन्तः' इति श्रुतिसिद्धो रहस्यतरः सांप्रदायिकैकवेद्योऽस्तीति कश्चित्। तत्तन्त्रेषु क्वाप्यदर्शनात्प्रामाणिका न मन्यते। उक्तश्रुतिस्तु 'कामराजाख्यमन्त्रान्ते श्रीबीजेन समन्विता। षोडशाक्षरविद्येयं श्रीविद्येति प्रकीर्तिते' ति हयग्रीवोद्धृतमन्त्रान्तरपरेत्यप्याहुः। तेन श्रीशब्दः शोभादिपरः; वक्ष्यमाणव्याडिकोशेन बह्वर्थत्वावगमात् ॥३॥**

श्रीपुर (श्रीचक्र) का भी विस्तृत विवरण एवं उसका महत्त्व भी आपने बताया। श्रीमत् पंचदशाक्षरी मन्त्र की महिमा भी बतायी।

**श्रीपुर**—श्रीपुर या श्रीचक्र को श्रीविद्या का यन्त्र कहते हैं। इसमें जो 'श्री' शब्द प्रयुक्त हुआ है वह श्रीविद्या का वाचक है। 'चक्र' शब्द चक्र-स्वरूप यन्त्र को इंगित करता है। केवल यही एक ऐसा चक्र है जो समस्त ब्रह्माण्ड का प्रतीक माना जाता है। यह प्रणवस्वरूप शब्दब्रह्म का प्रतीक है। यह परब्रह्म-

स्वरूपिणी आदि प्रकृतिमयी श्रीविद्या-रूपा महात्रिपुरसुन्दरी का आराधना स्थान है। यही उनका दिव्य धाम है और दिव्य रथ है। इसका संनिवेश मनोहर है। इसमें सभी प्रकार की आराधना और उपासनायें होती हैं इसमें सभी आम्नाओं, सभी क्रमों, सभी आचारों, सभी विद्याओं का एवं सभी तत्वों का समावेश होता है। इसमें सभी वर्णों, सभी आश्रमों, सभी सम्प्रदायों के सभी प्रकार के अधिकारी उपासक रूप में प्रविष्ठ हो सकते हैं।

रुद्रयामल में उल्लेख है **'अनन्त-कोटि-ब्रह्माण्डकोटीनां बहिरूर्ध्वतः।'** श्रीपुर कोटि ब्रह्मांडों से भी परे है, पच्चीस प्राचीरों से घिरा है और प्रत्येक प्राचीर सहस्रों योजन लम्बी है। भगवान दुर्वासा ने भी ललिता स्तव-रत्न में इसकी स्थिति का वर्णन करते हुए लिखा है कि यह मेरु पर्वत के शिखर पर है। मेरु में चार शिखर हैं। चौथे शिखर पर ही महामायी सुन्दरी की नगरी है और इसी का नाम श्रीपुर या श्रीनगर है। इसे ही योगियों ने मणिद्वीप भी कहा है। एक अन्य ग्रन्थ में भगवती का स्थान पूर्व सागर के तट पर कामगिरि के रूप में, पश्चिम सागर के तट पर पूर्णगिरि के रूप में तथा मेरु शिखर पर जालन्धर के रूप में है। भावनोषिद् के अनुसार मानव देह को नवरत्न द्वीप के रूप में और पुरुषार्थ को सागर के रूप में भावना रूप में वर्णन किया गया है।

आगमों में इस चक्र का वर्णन एक दिव्य द्वीप के रूप में किया गया है। कोशकारों ने चक्र शब्द का अर्थ नगर भी बताया है। रक्तवर्ण सुधा समुद्र से घिरा हुआ है यह रत्नद्वीप है। इसमें कल्प वृक्ष परिजात से लेकर सभी प्रकार के फल फूल और लता वनस्पतियों से हरे-भरे दिव्य नन्दन उद्यान के बीच में अनन्त योजन विस्तीर्ण रत्न प्राकार के भीतर अवस्थित इस पुर के मध्य में रत्न सिंहासन पर अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड नायिका महात्रिपुरसुन्दरी विराजमान हैं। यह पुर चक्राकार है। विद्यारत्न के भाष्यकार ने भी इसे क्षीरसागर के मध्य में स्थित तृतीय बताया है।

**पंचदशाक्षरी**—पंचदशी। कादि विद्या और हादि विद्या के रूप में इसके दो भेद हैं। मूल श्रीविद्या है। पंचदशी, पंच दशाक्षरी मन्त्र है। इस मन्त्र में 'श्रीं' जोड़ना चाहिये, ऐसा श्रुति में कहा गया है। इसमें चार 'ईं' हैं जो कल्याणप्रदा है **'चत्वार ईं बिभ्रति क्षेमयन्तः'**। कुछ की मान्यता है कि 'श्री' शब्द अत्यन्त रहस्यपूर्ण है और उसे परम्परागत गुरु से ही जानना चाहिये। अन्य महाजन ऐसा नहीं मानते हैं। उनका कथन है कि **'चत्वार ईं'** की चर्चा तन्त्र शास्त्र में नहीं है। कुछ विद्वानों का कथन है कि ऋग्वेद का उक्त कथन षोडशाक्षरी मन्त्र के सम्बन्ध में है क्योंकि यह कहा गया है, जब मन्त्र के अन्त में 'श्री' शब्द जोड़ दिया जाता है तो वह मन्त्र कामराज मन्त्र कहलाता है। उसमें सोलह अक्षर हो जाते हैं और उसे श्रीविद्या कहते हैं। एक मत यह भी है कि यह मन्त्र एक अन्य मन्त्र है

जिसका अनुसन्धान हयग्रीव ने किया था। साधारणतया यहाँ पर 'श्री' का अर्थ पवित्र समझना उपयुक्त होगा। ऊपर यह स्पष्ट कर दिया गया है कि पंचदशी मन्त्र कामराजोपासिता है। भास्कर राय का भी कथन है, **'कामराजाख्यमन्त्रान्ते श्री-बीजेन समन्विता'**। सप्तदशी वर्णित दुर्गा के दो क्रम हैं और इन दोनों क्रमों में पाँचवा क्रम पंचदशी का आता है। तीन ज्योतियों अर्थात् बाला, पंचदशी और षोडशी का समुदाय ही परा श्रीविद्या है। त्रिपुर-उपनिषद् के एक मन्त्र में इसकी चर्चा आती है। यह मन्त्र इस प्रकार है :

**कामो योनिः कमला वज्रपाणि-**
**र्गुहाहसा मातरिश्वभ्रमिन्द्रः।**
**पुनर्गुहा सकला मायया च**
**पुरूच्येषा विश्वमातादिविद्या ॥**

मन्त्र में काम 'क' योनि, 'ए' कमला वज्रपाणि, 'ल' 'गुहा' 'ह्रीं' इत्यादि संकेतों के द्वारा पंचदशी के मन्त्र का उद्धार किया गया है जो गुरुमुखगम्य है। विद्या (मन्त्र) का निरूपण सर्वत्र संकेत द्वारा है। पंचदशी विद्या को गुह्यतमा ही बताया गया है। निम्नलिखित मन्त्र से भी इसका समर्थन होता है :

**त्रिकलाढ्यां त्रिहृल्लेखां त्रिहृस्वस्वरभूषिताम्।**
**यो जपत्यम्ब ते विद्यां सोऽक्षरः परमः स्वराट् ॥**

पहले विद्या के दो भेद कादि और हादि बताये गये। कादि विद्या का आरम्भ **'क'** से होता है और हादि विद्या का आरम्भ 'ह' से माना जाता है। पंचदशी विद्या के बीजाक्षरों की संज्ञा के सम्बन्ध में ब्रह्माण्डपुराण में उल्लेख है :

**कत्रयं हृद्वयं चैव शैवो भागः प्रकीर्तितः।**
**शक्त्यक्षराणि शेषाणि ह्रींकार उभयात्मकः ॥**
**एवं विभागमज्ञात्वा ये विद्याजपशालिनः।**
**न तेषां सिद्धिदा विद्या कल्पकोटिशतैरपि ॥**

उपरोक्त श्लोक में पंचदशी मन्त्र से शिव वर्ण के तीन 'क' और दो 'ह' बताये गये हैं। इन बीजाक्षरों को शिव का भाग माना जाता है। शेष बीजाक्षर शक्ति वर्ण हैं। तीन ह्रींकार शिव और शक्ति दोनों के हैं।

पंचदशाक्षरी मन्त्र के सम्बन्ध में चतुःशती ग्रन्थ में उल्लेख इस प्रकार है :

**मूलध्यानं हंसबीजं सेव्यसेवकभेदकम्।**
**तेजः सूक्ष्ममभेदं हि सेव्यसेवकवर्जितम् ॥**

भावातीतं हि यद् ध्यानं सोऽहं ज्ञानात् परं शिवे।
यस्य यस्य पदार्थस्य या या शक्तिरुदीरिता॥
सा तु सर्वेश्वरी देवी स सर्वोऽपि महेश्वरः।
व्याप्ता पञ्चदशगुणैर्या विद्या भूतगुणात्मिका॥
पञ्चभिश्च तथा षड्भिश्चतुर्भिरपि चाक्षरैः।
स्वरव्यञ्जनभेदेन सप्तविंशप्रभेदिनी॥
सप्तविंशप्रभेदेन षट्त्रिंशत्तत्त्वरूपिणी।
तत्त्वातीतस्वभावा च विद्यैषा भाष्यते सदा॥

'हंस बीज देवता (सेव्य) और सेवक के भाव को लेकर मन्त्र के स्थूल ध्यान को बताता है। अर्थात् साधक (हंस) जीवात्मा और श्रीविद्या (श्री) को परमात्मा समझने के लिए सगुण ध्यान बताता है। सूक्ष्म ध्यान में सेव्य सेवक का भाव नहीं रह जाता है। भेद दूर हो जाता है। उसे स्पष्ट हो जाता है साधक की आत्मा और श्री एक हैं दो नहीं, और यही निर्गुण ध्यान है। भावातीत ध्यान में साधक अपने को 'सोऽहं' ज्ञान से परे शून्यरूप अर्थात् नाहं-भाव को धारण करता है। अपनी आत्मा को भूल जाता है। वह केवल अनुभवगम्य अर्थात् अनुभूति पूर्ण ध्यान है।

'जिस-जिस पदार्थ की जो जो शक्ति है, वह सब सर्वेश्वरी श्रीविद्या है और जो जो पदार्थ शक्ति वाले हैं, सब महेश्वर स्वरूप हैं। श्रीविद्या पञ्चदशी पञ्च-गुणस्वरूपिणी है अर्थात् पृथ्वी के शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध, पाँच गुण, जल के शब्द स्पर्श, रूप और रस चार गुण, तेज के शब्द, स्पर्श और रूप तीन गुण, वायु के शब्द और स्पर्श दो गुण तथा आकाश का एक गुण शब्द—सबको जोड़कर पञ्चदश (१५) गुणात्मिका १५ अक्षर वाली पञ्चदशी विद्या (पञ्चदशाक्षरी) हुई। प्रथम कूट में पाँच, दूसरे में छः और तीसरे में चार अक्षर तथा इन कूटाक्षरों के (पाँच, छः और चार अक्षरों के) स्वर व्यञ्जन भेद से अर्थात् इनके स्वर और व्यञ्जनों को जोड़कर सत्ताइस भेद बने। उनके भेदों के द्वारा पुनः छत्तीस तत्त्व-स्वरूपा होकर पुनः यह पञ्चदशी विद्या तत्त्वातीत स्वरूपिणी हुई।'

इसको अधिक स्पष्ट रूप से कहा जाय तो कहना होगा कि पंचदशी विद्या के १५ अक्षरों के तीन कूट अथवा तीन खण्ड हैं। प्रथम कूट के पाँच अक्षर, जिनमें चार व्यञ्जन और तीन स्वर हैं। एक नाद और एक बिन्दु हैं। यह जोड़ नौ हुए। दूसरे कूट में छः अक्षर हैं जिनमें सात व्यञ्जन, एक स्वर, एक नाद और एक बिन्दु हैं। कुल संख्या दस हुई। तीसरे कूट में चार अक्षर हैं जिसमें पाँच व्यञ्जन, एक स्वर, एक नाद और एक बिन्दु हैं। इनका योग आठ हुआ। इस प्रकार तीन कूटों का योग सत्ताइस हुआ। प्रत्येक कूट में अक्षरों के पृथक् पृथक् तीन तीन तत्त्व

उत्पन्न हुए। इस प्रकार नौ तत्त्व हुए और कुल योग ३६ हो गया। अर्थात् ३६ तत्त्व हो गये। यही कादि विद्या का मन्त्र है।

हयग्रीव ने अगस्त्य मुनि के प्रश्न करने पर जो उपदेश दिया उसका उल्लेख ब्रह्माण्ड पुराण में ललितोपाख्यान के अन्तर्गत अध्याय ३८ में आता है। यह प्रसंग अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। इससे पंचदशाक्षरी मन्त्र की भी महत्त्वपूर्ण जानकारी प्राप्त होती है। यह विवरण निम्नलिखित प्रकार है:

वाचक परिणाम अथवा वाच्य (शब्द) अन्य सभी पदार्थों मे अधिक बड़ा होता है। समस्त शब्दों और कथन की अपेक्षा वैदिक मन्त्रों में अधिक शक्ति होती है। वैदिक स्तोत्रों से मन्त्र अधिक शक्तिशाली होते हैं। वैदिक मन्त्रों से विष्णु मन्त्र, विष्णु मन्त्रों से दुर्गा मन्त्र, दुर्गा मन्त्रों से गणपति मन्त्र, गणपति मन्त्रों से सूर्य मन्त्र, सूर्य मन्त्रों से शिव मन्त्र, शिव मन्त्रों से लक्ष्मी मन्त्र, लक्ष्मी मन्त्र की अपेक्षा सरस्वती मन्त्र, सरस्वती मन्त्रों से गिरिजा मन्त्र, पार्वती मन्त्रों की तुलना में परम्परागत आम्नाय मन्त्र तथा आम्नाय मन्त्रों से वाराही देवी के मन्त्र अधिक शक्तिशाली माने जाते हैं। श्यामा अथवा राजश्यामला या मातंगी मन्त्र शेष सभी मन्त्रों की अपेक्षा श्रेष्ठ और शक्तिशाली हैं। ललिता के दस विभिन्न मन्त्र उनसे शक्तिशाली और इन दस मन्त्रों में भी केवल दो मन्त्र और भी शक्तिशाली माने जाते हैं। ये दो मन्त्र लोपामुद्रा और कामराज मन्त्र के नाम से प्रसिद्ध है। वह मन्त्र जिसके आरम्भ में 'ह' आता है वह लोपामुद्रा और जिसके आरम्भ में 'क' है वह कामराज मन्त्र है। हंस तथा अन्य शब्दों से ईश्वर अथवा कामराज की अभि-व्यक्ति होती है।

महामहिम त्रिपुरसुन्दरी ललिताम्बिका को 'स्मर' आदि शब्दों से अभि-व्यक्त किया गया है। हादि और कादि में तीन वर्णों का अन्तर है।

इन दो में से भी कामराज मन्त्र साधकों के लिए सिद्धिदाता बताया गया है।

"प्रमुख 'हंस' आदि मन्त्र महेश्वर के हैं। इन्हें पंच त्रिक द्वारा व्यक्त किया गया है। इनके तीन वर्ग या समूह हैं। प्रथम समूह (१) शिव, शक्ति, काम, क्षिति और माया। द्वितीय समूह (२) हंस (महेश्वर), भृगु, काम, शशिमौलि और शुक्र। तृतीय समूह (३) भुवनेश, चन्द्र, काम, क्षिति, हृल्लेखा। काम (श्री ललिताम्बिका) के मुख्य मन्त्र का उद्भव स्मर से हुआ है और यह श्री मुख है।

"गुरु मुख से पंचदशी मन्त्र प्राप्त कर साधक को इसकी आराधना करनी चाहिये।" इसके आगे साधना की विधि बताई गई है।

ह्रादि और हादि विद्या के सम्बन्ध में ऋग्वेदीय बह्वृचोपनिषद् में कहा गया है:

हरिः ॐ। एकमात्र देवी ही सृष्टि से पूर्व थीं, उन्होंने ब्रह्माण्ड की सृष्टि की। वे कामकला के नाम से विख्यात हैं, वे ही शृंगारकला कहलाती हैं। उन्हीं से ब्रह्मा

उत्पन्न हुए, विष्णु प्रकट हुए, रुद्र प्रादुर्भूत हुए। उन्हीं से समस्त मरुद्गण उत्पन्न हुए। उन्हीं से गाने वाले गन्धर्व, नाचने वाली अप्सराएँ और वाद्य बजाने वाले किन्नर सब ओर उत्पन्न हुए। उन्हीं से भोग-सामग्री उत्पन्न हुई, सब कुछ उत्पन्न हुआ, सब कुछ शक्ति से ही उत्पन्न हुआ। अण्डज, स्वेदज, उद्भिज्ज तथा जरायुज —जितने स्थावर-जंगम प्राणी हैं, उनकी तथा मनुष्य की सृष्टि भी उन्हीं से हुई। वे ही अपरा शक्ति हैं, वे ही ये शाम्भवी विद्या, कादि विद्या, हादि विद्या या सादि विद्या कहलाती हैं; वे ही रहस्यरूपा हैं। वे ही प्रणववाच्य अक्षर तत्त्व हैं, ॐ अर्थात् सच्चिदानन्द-स्वरूपा वे वाणी मात्र में प्रतिष्ठित हैं। वे ही जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति —इन तीनों पुरों तथा स्थूल, सूक्ष्म और कारण — इन तीनों प्रकार के शरीरों को व्याप्त कर बाहर और भीतर प्रकाश फैला रही हैं। देश, काल और वस्तु के भीतर असंग होकर रहती हुई वे महात्रिपुरसुन्दरी प्रत्यक्चेतना हैं। वे ही आत्मा हैं; उनके अतिरिक्त सब असत्य है, अनात्मा है। वे ब्रह्मविद्या हैं, भावाभाव-कला से विनिर्मुक्त चिन्मयी विद्याशक्ति हैं तथा अद्वितीय ब्रह्म का बोध कराने वाली हैं। वे सत्, चित् और आनन्दरूप लहरों वाली श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी बाहर और भीतर प्रविष्ट होकर स्वयं अकेली ही विराजमान हो रही हैं। उनके अस्ति, भाति और प्रिय—इन तीन रूपों में जो अस्ति है, वह सन्मात्र का बोधक है। जो भाति है, वह चिन्मात्र है और जो प्रिय है, वह आनन्द है। इस प्रकार सब आकारों में श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी ही विराजमान हैं; तुम और मैं, सारा विश्व और सारे देवता तथा अन्य सब कुछ श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी ही हैं। ललिता नाम की वस्तु ही एकमात्र सत्य है; वही अद्वितीय, अखण्ड परब्रह्म-तत्त्व है। पाँचों रूप अर्थात् अस्ति, भाति, प्रिय, नाम और रूप के परित्याग से तथा अपने स्वरूप के अपरित्याग से अधिष्ठानरूप जो एक सत्ता बच रहती है, वही महान् परम तत्त्व है ॥१॥

उसी को 'प्रज्ञान ही ब्रह्म है' अथवा 'मैं ब्रह्म हूँ' इत्यादि वाक्यों से प्रकट किया जाता है। 'वह तू है' इत्यादि वाक्यों से उसी का कथन किया जाता है। 'यह आत्मा ब्रह्म है', 'ब्रह्म ही मैं हूँ', 'जो मैं हूँ', 'वह मैं हूँ', 'जो वह है, सो मैं हूँ'— इत्यादि श्रुति वाक्यों के द्वारा जिनका निरूपण होता है, वे यही षोडशी श्रीविद्या हैं। वही पंचदशाक्षर मन्त्रवाली श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी, बाला, अम्बिका, बगला, मातंगी, स्वयंवर-कल्याणी, भुवनेश्वरी, चामुण्डा, चण्डा, वाराही, तिरस्करिणी, राजमातंगी, शुकश्यामला, लघुश्यामला, अश्वारूढ़ा, प्रत्यंगिरा, धूमावती, सावित्री, सरस्वती, ब्रह्मानन्दकला इत्यादि नामों से अभिहित होती हैं। ऋचाएँ एक अविनाशी परम आकाश में प्रतिष्ठित हैं, जिसमें सारे देवता भलीभाँति निवास करते हैं; उसको जानने का प्रयत्न जिसने नहीं किया, वह ऋचाओं के अध्ययन से क्या

कर सकता है। निश्चय ही उसको जो जान लेते हैं, वे ही उसमें सदा के लिए स्थित हो जाते हैं।

अथर्ववेदीय देव्युपनिषद् (देव्यथर्वशीर्षम्) में भी '**कामो योनिः कमला वज्रपाणिर्गुहा हंसा मातरिश्वा**' का उल्लेख है। इसकी क्रम संख्या १४ है और इसका अर्थ है—काम (क), योनि (ए), कमला (ई), वज्रपाणि=इन्द्र (ल), गुहा (ह्रीं); ह स वर्ण, मातरिश्वा=वायु (क), अभ्र (ह), इन्द्र (ल), पुनः गुहा (ह्रीं); स, क, ल—वर्ण और माया (ह्रीं)। इसे जगन्माता की मूल विद्या बताया गया है और बहुरूपिणी है। यही पंचदशी कादि श्रीविद्या का मन्त्र है।

आचार्य शंकर ने सौन्दर्यलहरी में श्रीविद्या को कादि मत कहा है।

षोढान्यासादयो न्यासा न्यासखण्डे समीरिताः ॥४॥

**षोढेति। गणेशग्रहनक्षत्रयोगिनीराशिपीठाख्यन्यासषट्कजन्यावान्तरापूर्वषट्कैकपरमापूर्वसाधनीभूतो न्यासः षोढान्यास उच्यते। स च भूषणमालिन्यादिभेदादनेकविधः। आदिना चक्रन्यासादिपरिग्रहः। न्यासखण्डे समस्तन्यासैकप्रतिपादके ग्रन्थशकले। न्यासो नाम तत्तद्देवतानां तत्तदवयवेष्ववस्थापनम्। अवस्थितत्वेन भावनेति यावत् ॥४॥**

न्यासखण्ड में न्यास जैसे षोढान्यास आदि का भी वर्णन किया।

अन्तर्यागक्रमश्चैव बहिर्यागक्रमस्तथा।
महायागक्रमश्चैव पूजाखण्डे प्रकीर्तितः ॥५॥

**अन्तरिति। अन्तर्यागो नामाधाराद्ब्रह्मरन्ध्रान्तं तेजस्तन्तोर्विभावनम्, मानसी देवपूजा वा तस्य क्रम इतिकर्तव्यता। बहिर्यागः पात्रासादनादिशान्तिस्तवान्तः कर्मसमूहः। स एवाष्टाष्टकाविघटितो महायागः। एते चास्माभिर्वरिवस्याप्रकाशे पूजाप्रकरण एव निरूपिताः ॥५॥**

अन्तर्याग और बहिर्याग को भी विस्तार से समझाया और महायाग पर भी प्रकाश डाला। पूजा खण्ड में भी इसकी चर्चा की। पुरश्चरण खण्ड में आपने मुझे पूजा का विधान भी बता दिया।

**न्यास**—'नि' पूर्वक 'अस्' धातु से न्यास शब्द साधित होता है। 'अस क्षेपणे स्थापने च'—अस धातु का अर्थ होता है क्षेपण करना एवं स्थापित करना। तात्पर्य यह निकला कि जिसका जो स्थान नहीं है, उसको वहाँ से हटाकर प्रकृत स्वामी को वहाँ बैठा देना और इसी को 'न्यास क्रिया' कहते हैं। न्यास कई प्रकार के बताये गए हैं। छः न्यास मुख्य हैं—गणेश, ग्रह, नक्षत्र, योगिनी, राशि और पीठ। सामूहिक रूप में इन्हें षोढान्यास कहा जाता है। इसके अतिरिक्त चक्रन्यास

और अन्य न्यास भी होते हैं। न्यास के और भी कई भेद बताये गए हैं—जिनके अन्तर्गत कर न्यास, हृदयादि न्यास, मातृकान्यास, ऋष्यादिन्यास और व्यापक न्यास भी आते हैं। न्यास क्रिया में विभिन्न मन्त्रों से, विभिन्न तत्त्वों में विभिन्न देवताओं और विभिन्न शक्तियों का चिन्तन किया जाता है। न्यास तत्त्व की साधना के फलस्वरूप हमारे भीतर से निर्मम, निरहंकार भाव उदित होकर हमें सत्य-प्रतिष्ठ और प्राण-प्रतिष्ठ करता है। न्यास क्रिया का स्वाभाविक फल अम्बिका की अनन्त लीलारस की अनुभूति कर सर्वत्र उनका दर्शन करना है। न्यास त्रिविध होता है। भगवान कृष्ण ने गीता में कहा है :

प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः।
अहङ्कारविमूढात्मा कर्त्ताहमिति मन्यते ॥ (३।२७)

यदि विद्वान् द्वारा भी कर्म किया जाना उचित है तो फिर विद्वान् और अविद्वान् में भेद ही क्या रहा, यह आशंका करके 'प्रकृतेः' इत्यादि श्लोक द्वारा भेद दिखाते हैं। साधारण अज्ञानी जन समुदाय प्रकृति के गुणों से अर्थात् प्रकृति के कार्यरूप इन्द्रियों के द्वारा सब प्रकार से किए हुए जो कर्म हैं उन सबको मैं ही करता हूँ ऐसा मानता है इसका कारण अहंकार है। अहंकार से अर्थात् इन्द्रियों में आसक्ति होने के कारण विमूढ़ बुद्धि है जिसकी है वह। लौकिक और वैदिक सम्पूर्ण कर्म प्रकृति के कार्य इन्द्रियगण द्वारा किए जाते हैं, परन्तु अहंकार से विमोहित पुरुष 'मैं यह कर्म समूह करता हूँ' ऐसा मानता है।

आद्याशक्ति अम्बा ही सब कर्मों का कर्ता हैं। मनुष्य बुद्धि के दोष से संस्कार वश अपने को कर्ता मान कर अनर्थों की सृष्टि करता है, ऐसा भाव यहाँ लिया जाना उपयुक्त होगा।

योगिनीहृदय के तृतीय पटल में श्लोक ८ से लेकर ४६ तक न्यास का वर्णन है। उल्लेख है कि ५१ गणेश न्यास, ६ ग्रह न्यास, २६ नक्षत्र न्यास, ७ योगिनी न्यास, १२ राशि न्यास, और ५१ पीठन्यास हैं। प्रत्येक न्यास का अपना वर्ण और अपने आयुध हैं। अधिष्ठाता देव का ध्यान उसके निश्चित शरीर अवयव में करना चाहिए। न्यास का महत्व श्लोक १२ से स्पष्ट हो जाता है जो इस प्रकार है :

षोढान्यासविहीनं यं प्रणमेदेव पार्वति।
सोऽचिरान्मृत्युमाप्नोति नरकं च प्रपद्यते ॥

**अन्तर्याग**—मूलाधार से राजदन्त तक जो प्रकाश की रश्मि जाती है उस पर ध्यान केन्द्रित करना अथवा देवता की मानसिक आराधना करना। आध्यात्मिक तत्त्वों को ही उपकरण माना जाता है।

**बहिर्याग**—बाहर के भौतिक उपकरण आदि से जो आराधना की जाती है, उसको बहिर्याग कहा जाता है। इसके भी वैदिक और तांत्रिक दो भेद होते हैं।

**महायाग**—यह बहिर्याग का ही स्वरूप है। इसमें आठ अष्टक भी लगते हैं।

पुरश्चरणखण्डे तु जपलक्षणमीरितम्।
होमखण्डे त्वया प्रोक्तो होमद्रव्यविधिक्रमः ॥६॥

**पुरश्चरणेति। पुरः मन्त्रोपास्तेरादौ दीक्षोत्तरकालं चरणं परिचर्या। जपस्य लक्षणमवस्थापञ्चकशून्यषट्कविषुवत्सप्तकचक्रनवकविभावनादिरूपं चिह्नम्। तच्चास्माभिर्वरिवस्यारहस्ये प्रथमेंऽश एवोक्तम्। होमेति। होमानां तद्द्रव्याणां च तद्विधीनां द्रव्यपरिमाणादिरूपाणां च क्रमः शब्दमध्ये पादविक्षेपो निबन्धनमिति यावत् ॥६॥**

चक्रराज्यस्य विद्यायाः श्रीदेव्या देशिकात्मनोः।
रहस्यखण्डे तादात्म्यं परस्परमुदीरितम्।
स्तोत्रखण्डे बहुविधाः स्तुतयः परिकीर्तिताः ॥७॥

**चक्रराजस्येति टच्प्रत्ययान्तम्। बिन्द्वादिनवचक्रात्मकस्येति तदर्थः। विद्यायाः पञ्चदश्याः षोडश्या वा। श्रीदेव्याः त्रिपुरसुन्दर्याः। देशिकात्मनोः गुरुशिष्ययोः तादात्म्यं तद्ब्रह्मैव आत्मा स्वरूपं यस्य तत्तदात्म 'ॐतत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः' इति वचनात्। तस्य भाव इत्यर्थे ब्राह्मणादित्वात्ष्यञ्। सर्वेषामेकब्रह्मरूपता। अभेद इति यावत्। मन्त्रस्य निगमार्थवर्णनावसरे वरिवस्यारहस्येऽस्माभिरुक्तोऽस्य प्रकारः। स्तोत्रेति। बहुविधाः पञ्चमीस्तवराजादिरूपाः ॥७॥**

होमखंड में आपने बताया कि होम के लिए किन-किन वस्तुओं की आवश्यकता पड़ती है और होम करने की विधि भी बताई। आपने यह भी बताया कि चक्रराज यन्त्र, विद्या (पंचदशाक्षरीमन्त्र), श्रीदेवी, गुरु और शिष्य में एकात्मता है। इनमें किसी प्रकार का भेद नहीं है। रहस्यखंड में आपने इस पर विस्तृत प्रकाश डाला। स्तोत्र खंड में प्रार्थना के अनेक स्तोत्र भी बताये।

**चक्रराज**—बिन्दु से उद्भूत होने वाले सभी चक्र चक्रराज के अन्तर्गत आ जाते हैं। ऐसे चक्रों की संख्या नौ (६) है। इन नौ चक्रों के मन्त्र योगिनी हृदय के प्रथम पटल में दिये गये हैं। इन नौ चक्रों के नाम इस प्रकार हैं—

त्रैलोक्यमोहन, सर्वाशापरिपूरक, सर्वसंक्षोभण, सर्वसौभाग्यदायक, सर्वार्थसाधक, सर्वरक्षाकर, सर्वरोगहर, सर्वसिद्धिमय, सर्वानन्दमय।

**विद्या**—पंचदक्षान्तरी अथवा षोडशाक्षरी मन्त्र को विद्या कहते हैं। पंचदशा-

क्षरी मन्त्र के ऋषि आनन्दभैरव, गायत्री छन्दः और पंचदशाक्षर्यधिष्ठात्री ललिता महात्रिपुरसुन्दरी देवता हैं। श्रीषोडशाक्षरी महामन्त्र के ऋषि दक्षिणामूर्ति, गायत्री छन्दः और श्रीराजराजेश्वरी देवता हैं।

**श्रीदेवी**—महादेवी त्रिपुरसुन्दरी से ही तात्पर्य है।

**तादात्म्य**—गुरु और शिष्य तदात्म हैं और वे ब्रह्म ही हैं। भगवद्गीता में कहा गया है :

**ॐ तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः।**
**ब्राह्मणस्तेन वेदाश्च यज्ञाश्च विहिताः पुरा ॥(१७।२३।)**

ॐ, तत्, सत् परमात्मा के त्रिविध नाम हैं। उसी तीन प्रकार के ब्रह्म के निर्देश द्वारा सृष्टि के आदि में ब्रह्म ने ब्राह्मण, वेद और और यज्ञ-समूह निर्माण किए थे।

इस प्रकार श्रीचक, मन्त्र, देवी, गुरु और शिष्य सभी ब्रह्म हैं।

**बहुविधा** :—पंचमी स्तव राज और प्रार्थना सम्बन्धी अन्य स्तोत्र।

मन्त्रिणीदण्डिनीदेव्योः प्रोक्ते नामसहस्रके।
नतु श्रीललितादेव्याः प्रोक्तं नामसहस्रकम् ॥८॥

**मन्त्रिणी मन्त्रो राजाधिकारोपयोगिनी मननक्रिया सास्यास्तीत्यर्थे इनिः। नान्तत्वान्ङीप् अमात्येत्यर्थः। सा च तन्त्रेषु राजश्यामलेत्युच्यते। दण्डिनी दण्डो दमनसाधनं तद्वती। सा च तन्त्रेषु वाराहीति प्रसिद्धा, ते च ते देव्यौ च तयोः ॥८॥**

देवी मन्त्रिणी और दण्डिनी के भी एक सहस्र नाम बताये किन्तु देवी ललिता के सहस्र नाम नहीं बताये।

मन्त्रिणी उनकी मन्त्री हैं जो राजकार्य में सहायता देती हैं और उन्हें राज-श्यामला भी कहते हैं।

दण्डिनी शत्रुओं अथवा इन्द्रियों पर नियन्त्रण रखने में सहायता देती है और इन्हीं को तन्त्र में वाराही कहते हैं।

तत्र मे संशयो जातो हयग्रीव दयानिधे।
किंवा त्वया विस्मृतं तज्ज्ञात्वा वा समुपेक्षितम् ॥९॥

**तत्रेति। तत्र अनुक्तौ धर्मीभूतायाम्। ललितासहस्रनामोक्त्यभावविशेष्यकः संशय इत्यर्थः। स च चतुष्कोटिक इत्याह—किंवेत्यादिना सार्धेन। विस्मृति-प्रयुक्तत्वमेकः प्रकारः। सर्वज्ञस्य विस्मरणासंभवात्प्रकारान्तरमाह—ज्ञात्वा नेति। उपेक्षा इष्टानिष्टोभयविषयकप्रवृत्तिनिवृत्त्योदासीन्येनावस्थानम् ॥९॥**

दयानिधे हयग्रीव ! मुझे इस विषय में यह सन्देह हो गया है कि क्या आप यह बताना भूल गए हैं अथवा जानबूझ कर नहीं बताये या मेरी उपेक्षा ही कर दी है।

मम वा योग्यता नास्ति श्रोतुं नामसहस्रकम्।
किमर्थं भवता नोक्तं तत्र मे कारणं वद ॥१०॥

**मित्रशत्रुभृत्योदासीनभेदेन चतुर्विधेषु जीवेषु भृत्यकोटिप्रविष्टस्य शिष्यस्योदासीनत्वायोगो भक्तिर्जिज्ञासितार्थोपेक्षायां देशिकेन्द्रस्य कृपालुत्वहानिश्चेत्यतस्तृतीयं प्रकारमाह—मम वेति। नास्तीत्यनेन सामयिकाभाव उक्तो नात्यन्ताभावः। तथात्वे चतुर्थकोटेरुत्थानायोगात्। अनधिकारिणं प्रत्यनुक्तेर्भृत्यत्वविघटकतायाः कृपालुत्वविघटकत्वस्य चायोगादिति भावः। तदुक्तं बोधसारे—'सत्सद्विवेकवैराग्ययुक्तवेदान्तयुक्तिभिः। श्रीगुरुः प्रापयत्येव नपद्ममपि पद्मताम्। प्रापय्य पद्मतामेनं प्रबोधयति तत्क्षणात्। तस्मात्सर्वप्रयत्नेन सेव्यः श्रीगुरुभास्करः' इत्युक्तम्। तत्र नपद्ममित्येकं पदं। नकारेणायं समासः। अयोग्येऽपि योग्यतामापाद्य श्रीगुरुसूर्यो बोधयतीति समुदायार्थः। अतो योग्यतायामपि गुरुरुपेक्षादेवेत्याशयेन कोटित्रयं स्वयमेव निरस्य का पुनश्चतुर्थी कोटिरित्यनवधार्य पृच्छति—किमर्थमिति। भवत्कर्तृकोक्त्यभावः किंप्रयुक्त इत्यर्थः। कारणं चतुर्थीं कोटिम्। इतरकोटीनां स्वेनैव निरस्तत्वादिति भावः ॥१०॥**

अथवा इसका कारण यह भी हो सकता है कि सहस्र-नामों को सुनने का अधिकारी ही नहीं हूँ। किस कारण नहीं बताये यह बताने का अनुग्रह करें।

महामुनि अगस्त्य को एक सहस्रनाम क्यों नहीं बताये गये, इसके चार कारण सम्पन्न हो सकते हैं। पहला तो यह कि गुरुदेव भूल गये हों। किन्तु यह कारण नहीं है क्योंकि हयग्रीव सर्वज्ञ और सर्वव्यापक हैं, अतः वे भूल नहीं सकते। दूसरा यह है कि गुरु ने उपेक्षा की हो। यह भी कारण नहीं है क्योंकि जो चार प्रकार के सम्बन्ध मित्र, शत्रु, सेवक और उपेक्षित व्यक्ति के प्रति बताये गये हैं, उनमें शिष्य के प्रति सम्बन्ध सेवक के अन्तर्गत आता है। यदि ऐसा है तो गुरु शिष्य के प्रति उपेक्षा की भावना नहीं रखता है। तीसरा कारण शिष्य का अयोग्य होना है। यह कारण भी नहीं हो सकता क्योंकि गुरु सदैव शिष्य को स्वयं इस योग्य बनाता है कि वह ज्ञान प्राप्त कर सके। बोधिसार का कथन है 'गुरु सदैव शिष्य को ऐसा ज्ञान प्रदान करता है जो उसे किसी भी दशा में प्राप्त नहीं हो सकता था। गुरु ही शिष्य को वेदान्त के भेदाभेद सिद्धांतों और वैराग्य अथवा शान्त चित्त रहने की शिक्षा देता है। गुरु सूर्य के समान हैं जो कमल को खिलाता है। अतः सदैव गुरुदेव से प्रार्थना ही करनी चाहिए जो सूर्य समान हैं।

चतुर्थ कारण यह हो सकता है कि ज्ञान गोपनीय है जैसा कि श्लोक १३ में उल्लेख है।

## सूत उवाच

इति पृष्टो हयग्रीवो मुनिना कुम्भजन्मना।
प्रहृष्टो वचनं प्राह तापसं कुम्भसंभवम् ॥११॥

अयमेकश्लोकः सूतोक्तिरूपः। भारते 'नापृष्टः कस्यचिद् ब्रूयादिति वेदानुशासनमि'ति निषेधादपृच्छकाय किमपि न वक्तव्यम्। यत्तु 'अपृष्टस्तस्य तद्ब्रूयाद्यस्य नेच्छेत्पराभव'मिति तदुत्तरार्धं तदपि श्रद्धालुप्रश्नासमर्थशिष्यपरम्। श्रद्धाभावे हानिस्मरणात्—यदाह बोधायनः—'अश्रद्धा परमः पाप्मा श्रद्धा हि परमं तपः। तस्मादश्रद्धया दत्तं हविर्नाश्नन्ति देवताः। इष्ट्वा दत्त्वापि वा मूर्खः स्वर्गं नहि स गच्छति। शङ्काविहितचारित्रो यः स्वाभिप्रायमाश्रितः। शास्त्रातिगः स्मृतो मूर्खो धर्मतन्त्रोपरोधनादि'ति। श्रुतिरपि 'श्रद्धयाग्निः समिध्यते श्रद्धया हूयते हवि'रित्यादि। ततश्च श्रद्धाभावे पृच्छकायापि न वक्तव्यं किमुतापृच्छकाय। तत्सत्त्वे तु यदि शिष्यः प्रश्ने न समर्थः तदा प्रश्नमप्रतीक्ष्यैव गुरुर्वदेदिति स्थितिः। प्रकृते त्वगस्त्यः श्रद्धालुः प्रश्ने समर्थश्च अथापि किमिति न पृच्छतीति चिन्तयानो नापृष्ट इति निषेधाद्भीतो देशिकसार्वभौमो भगवान् हयग्रीवः शिष्यकृतशुश्रूषया वशीकृतो विवक्षुरपि भक्तिपूर्वकप्रश्नाभावकृतविलम्ब्यादियन्तं कालं दुःखित इवाभूत्। अधुना तु न तथेत्याह सूतः—इति पृष्ट इति। चतुर्थकोटिविषयकप्रश्नकर्मीभूत इत्यर्थः। प्रच्छधातोर्द्विकर्मकतया कोटिवद्गुरोरपि कर्मत्वात्। प्रहृष्टः विलम्बापगमादिति शेषः। तपोभिर्यज्ञादिभिः पापक्षये सत्यङ्कुरितविविदिषाकत्वादस्ति श्रद्धेति योग्यतां प्रदर्शयति—तापसमिति। चित्तवृत्तिनिरोधकारणीभूतवायुवृत्तिनिरोधशीलत्वादपि योग्यतामाह—कुम्भसंभवमिति। कुम्भस्य कुम्भकस्य सम्यक् चिरकालं भवः स्थितिर्यस्मिस्तमित्यर्थः। रेचकपूरकयोः सार्वजनीनतया सुलभत्वान्निरोधपदवाच्याभावाच्च तत्परित्यागेन कुम्भकस्यैव ग्रहणम् ॥११॥

सूत कहते हैं—

इस प्रकार महर्षि अगस्त्य के प्रश्न करने पर हयग्रीव अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने कुम्भसंभव से कहा :

भारत निषेध करता है : "बिना पूछे इसे किसी को भी नहीं बताना चाहिए। ऐसा ही वेदों का भी आदेश है।" इतना ही नहीं वरन् इस आदेश के

साथ यह भी कहा गया है : यदि न भी पूछा जाय तो भी गुरु यदि देने के प्रति विरोध का भाव नहीं रखता है तो शिष्य को प्रदान किया जा सकता है।' यह ऐसे शिष्य के प्रति संकेत किया गया है जिसकी आस्था एवं निष्ठा हो किन्तु प्रश्न करने में समर्थ न हो। क्योंकि यह कहा गया है कि यदि किसी का विश्वास न हो इससे उसकी बड़ी हानि हो सकती है। बौधायन का कथन है, 'आस्था अथवा निष्ठा का न होना एक बड़ा पाप है, और आस्था होना तपस्या है। अतः देवता उस बलि को ग्रहण नहीं करते हैं जो बिना निष्ठा के प्रदान की जाती है। चाहे वह बलि दे या और कोई भेंट प्रदान करे किन्तु उस मूढ़ को स्वर्ग की प्राप्ति नहीं होती है। मूढ़ उसे कहते हैं जिसका चरित्र एवं आचरण सन्देहास्पद है, जो अपनी मनमानी करता हैं, और धर्मशास्त्रों के सभी सिद्धान्तों का उल्लंघन करता है।' श्रुति के अनुसार 'आस्था से ही अग्नि प्रज्वलित होती है और आस्था के ही कारण बलि आदि प्रदान की जाती है।' तात्पर्य यह है कि यदि कोई प्रश्न भी करता है किन्तु उसमें आस्था नहीं है तो उसे ज्ञान प्रदान नहीं करना चाहिए। ऐसी स्थिति में न पूछने वाले को तो प्रदान करने का प्रश्न ही नहीं है। पूर्ण आस्था होने पर यदि शिष्य प्रश्न करने में समर्थ नहीं है तो ऐसी स्थिति में पूछने की प्रतीक्षा किये बिना ही गुरु ज्ञान प्रदान कर सकता है। किन्तु यहाँ पर अगस्त्य की पूर्ण आस्था है और वे प्रश्न करने में भी पूर्ण सक्षम हैं। ऐसी स्थिति में हयग्रीव के मन में यह विचार आना स्वभाविक था कि उन्होंने प्रश्न क्यों नहीं किया है। हयग्रीव उन्हें यह ज्ञान प्रदान करने को इच्छुक थे किन्तु फिर भी वे इस कारण उपेक्षा करते रहे कि श्रुति के अनुसार 'बिना पूछे ज्ञान प्रदान न किया जाए।' उन्हें इस बात से बड़ा दुख हो रहा था कि अभी तक शिष्य ने उनसे निष्ठापूर्वक क्यों नहीं पूछा। इसी कारण सहस्रनामों का उपदेश उन्हें तब तक नहीं दिया गया जब तक इसके लिये उन्होंने स्वयं प्रार्थना नहीं की।

तापस—अगस्त्य में उतनी निष्ठा और आस्था थी जितनी ज्ञान की प्राप्ति के लिये आवश्यक होती है। यह आस्था और निष्ठा याग, जप आदि करके पापों के क्षीण होने पर ही आती है।

कुम्भसम्भव का अर्थ है ऐसा व्यक्ति जिसने दीर्घ काल तक कुम्भक का अभ्यास किया है। कुम्भक प्राणायाम का तृतीय स्तर है। इससे मानसिक रूपान्तरणों को वश में किया जा सकता है। रेचक और पूरक का अभ्यास सुगमता से किया जा सकता है किन्तु कुम्भक जटिल है।

अगस्त्य देवी के साधक थे अतः गुरु ने सहस्रनाम स्तोत्र उन्हें प्रदान कर दिया। यदि व्यक्ति में आस्था और निष्ठा है किन्तु फिर भी विद्या की आराधना नहीं करता है तो शास्त्रों के अनुसार जिस गुरु ने उसे विद्या प्रदान की है, उसे योगियों के अभिशाप को भोगना पड़ेगा।

लोपामुद्रापतेऽगस्त्य सावधानमनाः शृणु।
नाम्नां सहस्रं यन्नोक्तं कारणं तद्वदामि ते ॥१२॥

अथ सार्धैः षोडशभिः श्लोकैर्हयग्रीवोक्तिः। पूर्वश्लोक एव हयग्रीवः प्राहेत्युक्तत्वान्नैतदारम्भे हयग्रीव उवाचेत्युक्तिः। एवमम्बावचनेऽप्युत्तरत्र ज्ञेयम्। भर्त्रभिमतदेव्याराधनं गृहिण्या क्रियमाणमप्यनुकूलदाम्पत्यघटकं सत्पत्न्या उपास्तियोग्यतापादकमिति व्यञ्जयन् विवक्षितमर्थं प्रतिजानीते—लोपामुद्रापत इति। अतएव भगवत्यैव त्रिशत्यां वक्ष्यते 'पत्न्यस्य लोपामुद्राख्या मामुपास्तेऽतिभक्तितः। अयं च नितरां भक्तस्तस्मादस्य वदस्व त'दिति। अत्र भर्तृनिष्ठभक्तेः पत्न्यानुकूल्यस्य समुच्चयार्थकश्चकार इति तत्रैव वक्ष्यामः। अथवा न केवलं भक्तिप्रश्नावेव योग्यतावच्छेदकौ। विद्योपास्तिविरहे तयोः सत्त्वेऽपि उपदेष्टुर्योगिनीशापाम्नानात्। अतस्तत्साहित्यद्योतनायेदं विशेषणम्। अथवा लोपामुद्राशब्दस्तद्विद्यापरस्त्रिपुरसुन्दरीपरो वा। सैव पतिरुपास्या यस्येत्यर्थः। न चागस्त्यविद्योपासकस्य कथं तथात्वव्यपदेशः। शाखान्तराधिकरणन्यायेन विद्ययोरभेदाभिप्रायेणोपपत्तेः। न च विद्यापदवाच्ययोरुपास्त्योरभेदेऽप्यगस्त्यलोपामुद्रासंज्ञयोर्मन्त्रायोर्भेद एवेति वाच्यम्। अगस्त्योपासितेत्यादियौगिकशब्दैकदेशानां तेषां संज्ञात्वाभावेन भेदकत्वायोगात्। न चाक्षरन्यूनाधिकभावाभ्यां सुषिसुषिरयोरिव भेदः। तयोः पदभेदकत्वेऽपि मन्त्रभेदकत्वभावात्। अतएव 'अप्स्वन्तरमृत'मितिमन्त्रस्य याजुषाथर्वणबह्वृचैर्भिन्नच्छन्दस्कत्वेन पाठेऽपि भेदानङ्गीकारस्तान्त्रिकाणां संगच्छते। अतएव च भूतशुद्ध्यन्तर्गतजलमण्डलशोधने विकल्पेन विनियोगो न्यायसिद्धः। तदुक्तम्। अप्स्वन्तरिति मन्त्रेण शोधयेदम्बुमण्डलम्। आर्च्योष्णिहा पुरस्ताच्च बृहत्या पुर उष्णिहे'ति। एवं 'युञ्जन्ति हरी इषिरस्ये'ति मन्त्रो बह्वृचछन्दोगाभ्यां छन्दोभेदेन पठ्यमानोऽपि न भिद्यते। अनेनैवाशयेन नार्मेधाख्यसामाधिकारे 'अथ पुर उष्णिगनुष्टुप्त्वेन नुष्टुभो नयन्ती'तिश्रुतौ द्वयोरपि छन्दसोरुल्लेखः। तेन तन्त्रराजहादिविद्याधिकारे पठितानां कालनित्यामन्त्राणां पारायणानां च कादिविद्याङ्गत्वेनापि लेखः पद्धतिकाराणां संगच्छत इति दिक्। अवधानं विषयान्तरसंचाराभावस्तत्सहितं मनो यस्य तादृशः सन्। इतरकोटीनां तेष्वरसानां च तवैव स्फुरितत्वेऽपि तद्विलक्षणायाः कोटेर्विवक्षिताया झटिति त्वद्बुद्धौ स्फुरणायोग्यत्वादिति भावः। यत् येन कारणन 'निमित्तपर्यायप्रयोगे सर्वासां प्रायदर्शन'मिति वार्त्तिके सर्वविभक्तीनां साधुत्वाभिधानात् ॥१२॥

हयग्रीव कहते हैं: लोपामुद्रा के पति हे अगस्त्य! ध्यान से सुनो। मैं बताता हूं कि मैंने तुम्हें सहस्रनाम स्तोत्र क्यों नहीं बताया।

लोपामुद्रा—अगस्त्य की पत्नी। एक आदर्श सहधर्मिणी के रूप में उनका समाज में आदर और सम्मान किया जाता था। वे देवी की अनन्य भक्त थीं और उनके पति भी देवी के प्रति अगाध भक्ति रखते थे। लोपामुद्रा का पति होना भी अगस्त्य की एक विशिष्ट योग्यता ही समझनी चाहिए। देवी स्वयं त्रिशती के पूर्व भाग में श्लोक पन्द्रह में कहती है :

पत्न्यस्य लोपामुद्राख्या मामुपास्तेऽतिभक्तितः।
'अयं च नितरां भक्तस्तस्मादस्य वदस्व तत्॥

इनकी पत्नी लोपामुद्रा मेरी उपासना अनन्य भक्ति से करती हैं अतः तुम उन्हें यह ज्ञान अवश्य प्रदान कर दो।

लोपामुद्रा का तात्पर्य एक मन्त्र से भी हो सकता है अथवा यह त्रिपुरसुन्दरी के सहस्रनामों में से भी एक हो सकता है। हादि सम्प्रदाय के ऋषि के रूप में भी लोपामुद्रा का उल्लेख आता है। संस्कृत में पति शब्द से साधक का भी आशय लिया जाता है। लोपामुद्रा के मन्त्र के विषय में भाष्य में विस्तृत चर्चा है।

रहस्यमिति मत्वाहं नोक्तवांस्ते न चान्यथा।
पुरश्च पृच्छसे भक्त्या तस्मात्तत्ते वदाम्यहम्॥१३॥

प्रकटार्थस्योक्तौ प्रश्नभक्तिसदसद्भावापेक्षा नावश्यकी। किंतु रहस्यविषय एवोक्तरूपा वस्तुस्थितिरित्युपसंहारं द्योतयन् भक्तिपूर्वकप्रश्नस्योपदेशस्य चान्वयव्यतिरेकावुपदिशति—रहस्यमितीति। ते तुभ्यं अपृष्टवते इति शेषः। अन्यथा न त्वदुत्प्रेक्षितनिमित्तानि न भवन्ति। अस्वरसानां तवैव स्फुरितत्वादिति भावः। भक्त्या भक्तिपूर्वकम् तस्मात् भक्तियुक्तप्रश्नाभावकृतप्रतिबन्धस्यापगमात्। तत् ललितानामसहस्रम्॥१३॥

मैंने तुमसे इसलिये नहीं कहा कि मैं सोचता था कि, यह गोपनीय विषय है। इसके अतिरिक्त और कोई कारण नहीं था। अब तुमने इस विषय में जिज्ञासा की है, अतः मैं तुम्हें बताता हूँ।

ब्रूयाच्छिष्याय भक्ताय रहस्यमपि देशिकः।
भवता न प्रदेयं स्यादभक्ताय कदाचन॥१४॥

उक्तार्थे संमतिमाह—ब्रूयादिति। वक्त्रा पृच्छकेन श्रोतृभिश्च तत्त्वबुभुत्सूनां सभा भवति तत्र वक्तृभिन्नाः सर्वेऽपि यद्यपि शिष्यास्तथापि रहस्यपदार्थस्य रहसि जनबाहुल्याभावे सत्येव वक्तव्यत्वादत्र शिष्यशब्देन पृच्छक एवावशिष्यत इत्याशयेन शिष्यायेत्युक्तम्। त्वयाप्येवं वर्तितव्यमित्याशयेनाह—शिष्यायेत्यनु-

**वर्तते । अभक्ताय पृच्छकायापि न देयमित्यर्थः। तेनापृच्छकायापि प्रश्नासमर्थाय भक्ताय देयमिति ॥१४॥**

गुरु शिष्य को गोपनीय विद्या भी बता सकता है किन्तु शिष्य में निष्ठा और जिज्ञासा होना आवश्यक है। इसका ज्ञान कभी भी ऐसे व्यक्ति को नहीं देना चाहिए जिसमें भक्ति का अभाव हो।

**'भवता न प्रदेयं स्यादभक्ताय कदाचन'**—ऐसे किसी भी व्यक्ति को चाहे वह कितनी ही बार भी पूछे यह विद्या नहीं प्रदान करनी चाहिये जिसमें भक्ति नहीं है और जिसमें भक्ति तथा आस्था है उसे बिना पूछे भी यह विद्या प्रदान कर देना चाहिए।

न शठाय न दुष्टाय नाविश्वासाय कर्हिचित्।
श्रीमातृभक्तियुक्ताय श्रीविद्याराजवेदिने ॥१५॥

**अभक्ततताविवरणार्थां श्रुतिमर्थतोऽनुवदति—न शठायेति। 'विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगाम गोपाय मा शेवधिष्टेऽहमस्मि। असूयकायानृजवेऽयताय न मा ब्रूया वीर्यवती तथा स्या'मिति हि श्रुतिः। तत्र गुरूक्तिसमनन्तरमेव जातनिश्चयोपि यः पूर्वमेवैतदज्ञातचरमिति वा इदानीमपि न ज्ञातमिति वा प्रदर्शयितुं यतते स शठोऽयतश्च जातं निश्चयं गुरवे प्रदर्श्य तद्दूषणार्थमेवैदंपर्येण यतमानो हेत्वाभासोपन्यासशीलो दुष्टोऽसूयकश्च। गुरुभक्तिः सर्वापि यथार्थैवेति ज्ञानं विश्वासः स नास्ति यस्य सोऽविश्वासोऽनृजुश्च। यद्वा अयतोऽन्तःशुद्धिहीनः स चेह दुष्टपदेन संगृहीतः। एवंसति संप्रदायो माविच्छेदीत्यत आह—श्रीमात्रिति। भक्तितन्त्रे 'सा परानुरक्तिरीश्वर' इत्यधिकरणादिषु निर्णीतलक्षणश्चित्तवृत्तिविशेषो भक्तिः तथा युक्तायेत्यनेनाभक्तनिरासः। न केवलं भक्तिमात्रमधिकारितावच्छेदकमिति द्योतनाय विशेषणद्वयम्। विद्याराजः पञ्चदशी तद्वेदनं गुरुमुखादुपदेशः ॥१५॥**

कभी भी शठ और दुष्ट व्यक्ति को तथा भक्तिहीन को किसी भी दशा में यह विद्या न बताई जाय। माँ के प्रति जिसकी असीम और अगाध भक्ति है और जो इस राज-विद्या को समझता है उसे ही इसका ज्ञान देना चाहिये।

श्रुति का कथन है (मनु, २.११४ और निरुक्त, २.४) 'विद्या ने ब्राह्मण से निवेदन किया कि मैं तुम्हारी निधि हूँ, अतः मुझे आवरण से ढक कर रखो। कभी भी मुझे ऐसे व्यक्ति को मत देना जिसमें द्वेष और ईर्ष्या हो अथवा जो कुटिल हो। इस प्रकार रखने से धर्म चिरस्थायी रहता है।'

**दुष्टाय**—ऐसा व्यक्ति जो अपने गुरु से कहता है कि वह सत्य और शिक्षा के महत्व को समझ गया है किन्तु बाद में दुर्वचन कहता है तथा तिरस्कृत करता है

तथा जिसका हृदय निर्मल नहीं है।

शठाय—ऐसा व्यक्ति जो यह अच्छी प्रकार समझता है कि उसके गुरु ने उसे ज्ञान दिया है किन्तु फिर भी इस तथ्य को स्वीकार करने के लिए तैयार नहीं है और ज्ञान प्राप्त करने का श्रेय अपने को ही देता है अथवा इस बात को स्वीकार करने में टालमटोल करता है।

भक्ति—ऐसी धारणा कि गुरु जो कहते हैं वही सर्वोच्च सत्य है। भक्ति तन्त्र (शाण्डिल्य सूत्र १-२) में उल्लेख है कि 'ईश्वर के प्रति अगाध निष्ठा को भक्ति कहते हैं।' भक्ति को निर्णय करने में चित्तवृत्ति को मुख्य लक्षण माना गया है।

विद्याराज—पञ्चदशी मन्त्र। इसका ज्ञान केवल गुरु ही प्रदान कर सकते हैं।

उपासकाय शुद्धाय देयं नामसहस्रकम्।
यानि नामसहस्राणि सद्यःसिद्धिप्रदानि वै ॥१६॥

**नित्यनैमित्तिककर्माचरणपूर्वकं सर्वत्र देव्यभेदभावनाख्या मानसी क्रियोपास्तिः तद्वानुपासकः। शुद्ध इति शाठ्यादिदोषराहित्याय। अथैतदुपदेशे ईदृशो निर्बन्धोऽस्य रहस्यत्वात्तच्च मुख्यत्वात्तच्च देवताप्रीतिकरत्वेनावश्यकत्वादिति प्रदर्शयितुमुत्तरो ग्रन्थसन्दर्भो नामारम्भावधिकः—यानीति। यानि कोटिसंख्याकानि तेषु यानि सद्यःसिद्धिप्रदानि दशसंख्याकानि 'एते दश स्तवा गङ्गाश्यालकावालरासभे'ति संगृहीतानि ॥१६॥**

तन्त्रेषु ललितादेव्यास्तेषु मुख्यमिदं मुने।
श्रीविद्यैव तु मन्त्राणां तत्र कादिर्यथापरा ॥१७॥

**ललितादेव्या नामसहस्राणि तन्त्रेषु चतुःषष्टिसंख्याकेषु पुराणेषु च कथितानि तेष्वपीदं ललितानामसहस्रं मुख्यतममिति योजनयार्थः। 'देवीनामसहस्राणि कोटिशः सन्ति कुम्भजे'त्युत्तरग्रन्थानुसारात्। पुंदेवत्या मन्त्राः स्त्रीदेवत्या विद्या इति मन्त्रविद्ययोर्लक्षणभेदेऽप्यस्याः शिवशक्तिसामरस्यरूपत्वादुभयात्मतेति द्योतनाय मन्त्राणां मध्ये विद्येत्युक्तम्। अतएव देवताध्याने ऐच्छिको विकल्पः स्मर्यते। 'पुंरूपं वा स्मरेद्देवि स्त्रीरूपं वा विचिन्तयेत्। अथवा निष्कलं ध्यायेत्सच्चिदानन्दलक्षण'मिति मालामन्त्रेऽपि स्त्रीपुंसभेदेन भेदः। एतदभिप्रायेणैव गुणनिधिः श्रीमाता परंज्योतिरित्यादीनि नामानि त्रिलिङ्गकानि संभवन्त्यन्ते। अथवा कूटत्रयात्मकत्वेऽपि पञ्चदशस्वरघटितत्वात्पञ्चदशाक्षरशालित्वसूचनाय मन्त्राणामित्युक्तम्। पिण्डकर्तरीबीजमन्त्रमालाभेदेन पञ्चविधेषु मन्त्रेषु पञ्चदशाक्षराणां मन्त्ररूपत्वात्। तदुक्तं नित्या-**

तन्त्रे—'मन्त्रा एकाक्षराः पिण्डाः कर्तर्यो द्वयक्षरा मताः। वर्णत्रयं समारभ्य नवार्णा विधिबीजकाः। ततो दशार्णमारभ्य यावद्विंशति मन्त्रकाः। तत ऊर्ध्वं गता मालास्तासु भेदो न विद्यते' इत्यादि कादिः ककार आदिर्यस्यां सा कादिः कालीशक्तिः। त इति तन्त्रराजप्रसिद्धकादिनामकशक्त्यभिन्ना वा। अतएव 'कादिसंज्ञा भवद्रूपा मा शक्तिः सर्वसिद्धये' इत्यादि। तत्रैव देवीं प्रति शिव-वाक्यम्। सा च 'कामो योनिः कमला वज्रपाणिर्गुहा हसा मातरिश्वाभ्रमिन्द्रः। पुनर्गुहा सकला मायया च पुरूच्येषा विश्वमातादिविद्या' इत्याथर्वणः पठ्य-मानत्रैपुरसूक्तस्थायामप्युद्धृता। तन्त्रभेदेनोद्धृतानां विद्यानां सर्ववेदान्तप्रत्यय-न्यायेनैक्येप्युपासकरुच्यनुसारेण कल्पितं तारतम्यमप्यस्तीत्याह—परेति। भावार्थप्रभृत्यर्थानां सर्वेषां तत्रैव सामञ्जस्यात्। सप्तत्रिंशदक्षरैः, षट्त्रिंशत्तत्त्वा-तीतरूपायाः कादिविद्यातिरिक्तास्वसंभवाच्चेति भावः। तदिदमस्माभिर्वं-रिवस्यारहस्य एव विद्यान्तरेषु तदसामञ्जस्यप्रदर्शनपूर्वं निरूपितम् 'अजव्य-ञ्जनबिन्दुत्रयनादत्रितयैर्विभाविताकारा। षट्त्रिंशत्तत्त्वात्मा तत्त्वातीता च केवला विद्या' इति। किंच 'यदक्षरैकमात्रेपि संसिद्धे स्पर्धते नरः। रवितार्क्ष्येन्दुकं-दर्पशंकरानलविष्णुभिः। यदेकादशमाधारं बीजं कोणत्रयात्मकम्। ब्रह्माण्डादि-कटाहान्तं जगदद्यापि दृश्यते' इत्यादेर्गुरुमुखैकवेद्यो रहस्यार्थो न हादिविद्यासु समञ्जसः। 'चत्वार ईं बिभ्रति क्षेमयन्त' इत्यत्रापि कादिपक्ष एव स्वरसेत्येके। हादिपक्षेपि तुल्येति तु रहस्यम्। किंच। त्रिपुरोपनिषद्यपि 'अथैतस्य परं गह्वरं व्याख्यास्यामः' इत्यादिना गायत्रीपञ्चदश्योरेकरूपत्वं वक्तुं तत्पदककारयो-रेवैकार्थत्वमुक्तम्। तन्मूलकत्वेनैवान्या उद्धृताः। त्रिशत्यां कामेश्वराभ्यामप्यस्या एवादरः क्रियमाणो दृश्यते। तन्त्रराजे तु तृतीयकूटस्यैव प्रथममुद्धारेण तत्रै-वैकाक्षरनिवेशेनान्ययोः कूटयोर्लाघवेनोद्धाराय हादिविद्यैवावृतेति ज्ञेयम्। अतएव त्रैपुरसूक्ते 'षष्ठं सप्तममथ वह्निसारथिम्' इत्युक्त्वा कादेः पश्चादेव हादेरुद्धारः कृतः। 'शिवः शक्तिः कामः' इति सौन्दर्यलहरीस्थश्लोकद्वयं द्वेधापि व्याख्यायत इति दिक् ॥१७॥

ऐसे उपासक को जो पवित्र एवं निर्मल हृदय है सहस्रनामों का ज्ञान दिया जा सकता है। तन्त्र में महादेवी ललिता के सहस्रों शक्तिशाली नाम हैं। पुराणों में भी सहस्र नामों का उल्लेख है। किन्तु ये सहस्रनाम सर्वश्रेष्ठ है। सभी मन्त्रों में श्रीविद्या के मन्त्र श्रेष्ठ हैं और उनमें भी कादि विद्या सर्वोत्तम और सर्वश्रेष्ठ है।

**उपासक**—जो व्यक्ति नित्य और नैमित्तिक कर्म करता है और ऐसा करते हुये ध्यान में देवी के साथ तादात्म्य रखता है, देवी को सर्वस्वरूपमयी और समस्त जगत को देवीमय मानता है, वही उपासक है।

**शुद्धाय**—जो आचरण में शुद्ध है तथा कुटिल व्यवहार नहीं करता है।

**नामसहस्रकम्**—हजारों लाखों नामों में से केवल ऐसे दस समूहों का चयन किया गया है जिनमें प्रत्येक में सहस्रनाम हैं। इन दस समूहों का आरम्भ क्रमशः इन अक्षरों से होता है—गं, गा, श्या, ल, का, वा, ल, श, स, भा।

तन्त्र - चौंसठ (६४) आगमों में हजारों नाम हैं। सौन्दर्यलहरी के टीकाकार पं० लक्ष्मीधर ने सौन्दर्यलहरी के श्लोक ३१ की टीका में यह उल्लेख किया है। पुराणों में भी हजारों नाम हैं।

**मन्त्र**—मन्त्र और विद्या में भी अन्तर है और वह यह कि मन्त्र पुंदेवत्य है और विद्या स्त्रीदेवत्या है। शिव और शक्ति का सामरस्य बताने के लिये यहाँ पर विद्या शब्द को मन्त्र के साथ प्रयुक्त किया गया है। देवता के ध्यान में विकल्प भी बता दिया है। कहा गया है कि देवी का ध्यान पुलिंग अथवा स्त्रीलिंग में किया जा सकता है अथवा निष्कल ध्यान करे—सत्, चित् और आनन्द रूप में बिना किसी उपाधि के भी किया जा सकता है। माला मन्त्र में भी नामों का उल्लेख इसी प्रकार आता है जैसे 'गुणनिधिः' 'श्रीमाता' 'परं ज्योतिः' आदि। ये नाम तीनों ही लिंग के हैं। '**मन्त्राणां**' शब्द को बहुवचन में प्रयुक्त किया गया है जिससे यह स्पष्ट है कि यद्यपि यह त्रिकूटात्मक है किन्तु यह पंचदशी मन्त्र पन्द्रह अक्षरों से बनता है।

मन्त्र पाँच प्रकार के होते हैं—पिंड, कर्तरी, बीज, मन्त्र और माला। नित्या तन्त्र का कथन है: एक अक्षर के मन्त्र का नाम पिंड, दो अक्षर का मन्त्र कर्तरी, तीन से लेकर नौ अक्षरों का मन्त्र बीज, दस से लेकर बीस अक्षरों का मन्त्र मन्त्र तथा पच्चीस अक्षरों से अधिक के मन्त्र माला मन्त्र कहलाते हैं।

**कादि**—उस मन्त्र को कहते हैं जिसका प्रारम्भिक अक्षर 'क' है अथवा तन्त्रराज में जिस शक्ति का उल्लेख काली से किया गया है उसका संकेत करता है। तन्त्रराज में उल्लेख है, शिव देवी से कहते हैं " 'क' वर्ण आपका स्वरूप है और यह शक्ति ही सिद्धों को समस्त आश्चर्यजनक सिद्धियाँ प्रदान करती है।" श्रुति त्रिपुरोपनिषद् का कथन है: प्राचीन विद्या जगज्जननी आद्या शक्ति के मन्त्र की रचना '**कामो योनिः कमला वज्रपाणिर्गुहा हसा मातरिश्वाभ्रमिन्द्रः**'—कमला, वज्रपाणि, हस, मातरिश्वा, अभ्र, इन्द्र, गुह, सकल और माया के सांकेतिक अक्षरों से हुई है। **कादिसंज्ञा भवद्रूपा सा शक्तिः सर्वसिद्धये।**

व्यास मुनि के वेदान्त सूत्र के (३.३.१) अनुसार वेदान्त पाठों में जिन विद्याओं का उल्लेख है, वे सब एक ही हैं क्योंकि जो निर्देश किये गये हैं, उनमें कोई भेद नहीं है। किन्तु फिर भी उपासक की बौद्धिक क्षमता के अनुसार उनमें विभिन्नता प्रतीत होती है।

कादि विद्या को सर्वश्रेष्ठ 'परा' विद्या बताया जाता है क्योंकि अन्य विद्याओं में सम्पूर्ण ३७ अक्षरों को ३६ तत्वों का और उनके ऊपर एक (ब्रह्म) को प्रतीक बताया गया है जो अनुरूप नहीं है। वरिवस्यारहस्य में इस पर विस्तृत प्रकाश डाला

अन्नादो वसुदानो विन्दते वसु य एवं वेदे'ति। अन्नमासमन्तादत्त इत्यन्नादः। वसुनो धनस्य दानं यस्मात्स वसुदानश्च परमेश्वरस्तमेवंप्रकारेण यो वेदोपास्ते स वस्वन्नं च विन्दत इति तदर्थात्। किंच। अन्नदायै नम इति मन्त्रेण सार्वकाम्यवचनेन भयहरणकामप्रयोगे क्रियमाणे गौणमुख्याधिकरणन्यायेन तस्य मन्त्रस्य जघन्यवृत्त्या भयापहृत्वप्रकारकस्मृतिजनकतायाः सिद्धत्वेऽप्यन्नकामप्रयोगे मुख्यवृत्त्यैवान्नप्रदत्वप्रकारकस्मृतिजनकतया देवताया अपि झडित्यर्थोपस्थितिस्तत्प्रसादोऽपि झडित्येव स्यादिति विशेषद्योतनमपि प्रयोजनम्। अतएव स्कान्दे सूतगीतायां नामसु गौणमुख्याभेदेन फलभेदः स्मर्यते। 'नामानि सर्वाणि तु कल्पितानि स्वमायया नित्यसुखात्मरूपे। तथापि मुख्यास्तु शिवादिशब्दा भवन्ति संकल्पनया शिवस्य। मुख्यशब्दजपतो मुनीश्वराः सत्यमेव परमेश्वरो भवेत्। तस्य वक्त्रकमले सदाशिवो नृत्यति स्म परमेशया सहे' त्यलं विस्तरेण।

इस प्रकार पूर्वोक्त ढंग से साधकों के कल्याण की कामना से तथा सर्वज्ञ भगवती अम्बा के प्राकट्य को दृष्टि में रखते हुए सहस्रनामों की परिभाषा अथवा व्याख्या की गई है।

जो इकावन (५१) अक्षरों की अधिष्टात्री देवियों—अ से क्ष तक अमृताकर्षणी से क्षमावती तक की आराधना करना चाहें और वे अपनी देवियों के अक्षरों की जानकारी प्राप्त कर पापों से मुक्त होना चाहें वे उक्त देवियों की उपासना करें।

ब्रह्म दो प्रकार का है 'सकल' और 'निष्कल'। श्रुति (मनु० उप० १।४) का कथन है, 'दो प्रकार का ब्रह्म माना जाता है—पर और अपर।' स्मृतियों में भी इसी मान्यता की पुष्टि की गई है। सकल या अपर ब्रह्म भी एक स्वरूप है। इसके भी दो भेद हैं—एक सृष्टि का नियंता और दूसरा ब्रह्माण्ड स्वयं में। यह कहा गया है 'क्योंकि वह ब्रह्माण्ड का नियंता है और स्वयं में ब्रह्माण्ड है।' एक अन्य स्थान पर यह उल्लेख आता है 'शिव ही कर्ता है। शिव ही भोक्ता है और सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ही शिवमय है।' 'देवी दात्री, देवी भोक्त्री और देवी ही सर्व जगन्मय हैं।' 'वे ही स्थिति और संयम कर्ता हैं, कारणरूपा भी हैं और स्वयं ही जगत भी हैं। श्रुति का यह भी कथन है 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेयेति' कामना की मैं अनेक हो जाऊँ। शब्द कामना निमित्त कारण को अथवा ब्रह्म को व्यक्त करता है और 'मैं हो जाऊँ' परिणाम कारण को व्यक्त करता है। वेदान्त सूत्र में (१-४-२३) इस विचार का व्यास समर्थन करते हुए कहते हैं: 'ब्रह्म ही परिणाम भी है, इस मान्यता का पहिले बताई गई मान्यता और उसको स्पष्ट करने के लिए दिये गये उदाहरणों से कोई भी भेद नहीं है।' ब्रह्माण्ड या जगत रूप में दो प्रकार का है—चर और अचर। इन दो का ही आगे चल कर (१) हिरण्य गर्भ और अन्य दिव्य प्राणियों, (२) मानव और पशु में विभाजन हो जाता है।

ब्रह्माण्ड के नियन्ता की अभिव्यक्ति उसके सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह कार्यों के आधार पर ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र आदि अनेक रूपों में होती है। इनके भी रूप और आकार असीमित हैं। अपने भक्तों पर अनुग्रह करने के लिए भक्तों की वासना के अनुरूप ये और भी अनेक रूपधारण कर लेते हैं। ओर फिर ये रूप एवं आकार क्रिया के अनुसार भी धारण किये जाते हैं। इस प्रकार रूप असीमित हो गये। सुप्रभेद का कथन है: 'अपनी माया से योगियों, साधकों, मुनियों, ज्ञानियों की आराधना और ध्यान के लिए वह अनेक रूप ले लेता है।' कालिका पुराण में भी इस सन्दर्भ में कहा गया है: 'केवल अकेली माया (देवी) ही विविध भेद रूपों से कमला और सरस्वती बन जाती है और फिर वही माया सावित्री और संध्या बन जाती है।' बृ० नारदीय पुराण में शक्ति को जगत का कारण प्रतिपादित करते हुए उल्लेख किया गया है: कुछ लोगों का कथन है कि वे उमा हैं, कुछ उन्हें लक्ष्मी और कुछ कहते हैं कि वे भारती और वे ही गिरिजा, अम्बिका, दुर्गा, भद्रकाली, चण्डी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी, वाराही, ब्राह्मी, विद्या, अविद्या, माया, प्रकृति, और परा हैं। ऐसा ऋषियों और मुनीश्वरों का कथन है।' श्रुति (ब्रह्म बिन्दु उप० १२) में चर्चा है, 'वे एक भी दिखाई देती हैं और अनेक भी ठीक उसी प्रकार जैसे जल में चन्द्रमा के विविध प्रतिबिम्ब दिखाई देते हैं।' देवी पुराण का कथन हैं, 'हे महामुनि! देवी के विषय में यह मान्य सिद्धान्त है कि वे ही वेद हैं, वे ही यज्ञ की सामग्री हैं, वे ही यज्ञ है, वे ही स्वर्ग हैं, वे ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड हैं, चर-अचर सभी कुछ देवी स्वरूप और देवीमय है। जो कुछ भी होम रूप में अग्नि को समर्पण किया जाता है वह वे ही हैं और देव भी उनकी आराधना करते हैं। समस्त खाद्य सामग्री भी वे ही हैं, सम्पूर्ण पेय भी वे ही हैं, वे विविधरूपा और विभिन्न आकार वाली हैं एवं विभिन्न नाम भी उन्हीं के हैं। देवी सर्वज्ञ एवं सर्व व्यापक हैं। वृक्षों, पृथ्वी, वायु, आकाश, जल और अग्नि में भी वे ही हैं।'

'सर्वरूपमयि देवी, सर्वं देवीमयं जगत्।'

निष्कल ब्रह्म एक ही है। कूर्म पुराण में देवी स्वयं हिमवत् को विस्तृत रूप से समझाते हुए कहती हैं: 'यदि तुम मेरे अनादि और निष्कल रूप का ध्यान करने में अपने को सक्षम नहीं मानते हो तो मेरे सकल रूप का ध्यान करो। काल और परिस्थितियों के साथ इसमें असीम परिवर्तन होते रहते हैं किन्तु यह रूप मानस से गोचर है। आपका मन मेरे जिस रूप को भी ग्रहण करने में समर्थ हो, उसका ही ध्यान करो। हे पिता! तुम उसके ही साथ तादात्म्य हो जाओ और उसकी आराधना करो। त्रिशती ने कहा है—'लक्ष्यार्थलक्षणा गम्ये'ति।' किन्तु मेरा निष्कल स्वरूप केवल शुद्ध और शान्त चिति शक्ति है। उसमें कोई उपाधि नहीं

है। वह केवल अनादि एवं पर है। उस परमावस्था को केवल ज्ञान से ही जाना जा सकता है और उसके लिए सतत लगन एवं गहन प्रयास आवश्यक हैं। बड़ा क्लेश उठा कर ही परमपद की प्राप्ति सम्भव है। ऐसी स्थिति में सगुण ब्रह्म की आराधना का मार्ग उससे सरल और सुगम है। विशिष्ट ढंग से उस शक्ति से केवल तादात्म्य स्थापित करने से परम पद सम्भव है। सकलरूप ब्रह्म को अनेक नामों से सम्बोधित किया जाता है। किन्तु इसमें किसी प्रकार का विरोधाभास नहीं है क्योंकि उस सकलरूप ब्रह्म में वे सब गुण और उपाधियाँ हैं जिनका उल्लेख किया जाता है। निर्गुण ब्रह्म के सम्बन्ध में अनेक शब्दों का अप्रत्यक्ष रूप से प्रयोग किया जाता है क्योंकि निर्गुण और सगुण में तादात्म्य है। निर्गुण ब्रह्म में जो सम्बन्ध बताया जाता है वह केवल पूर्णतया भ्रान्ति अथवा मिथ्या है किन्तु ब्रह्म में वह गुण है ठीक उसी प्रकार जैसे मिट्टी के पात्र का उसके अतीत और भविष्य से सम्बन्ध है। त्रिशती के नाम ७२ और ७३ में कहा गया है कि देवी का सगुण और निर्गुण दोनों रूपों में शब्दों द्वारा गुणों का प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष वर्णन किया जाता है। अतः देवी के प्रति उपाधियों और गुणों का प्रयोग प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष रूप से किया जाता है, वे उनमें सगुण और निर्गुण दोनों ही रूपों में है। हयग्रीव फल श्रुति के श्लोक ७० में कहते हैं: 'देवीनामसहस्राणि कोटिशः सन्ति कुम्भजेऽति' देवी के नाम सहस्रों और करोड़ों है। स्कन्द-पुराण की सौर संहिता मे सूर्य महर्षि याज्ञवल्क्य से माया के विषय में कहते हैं: 'हे महामुनि! देवी के अनन्त नाम हैं। करोड़ों कल्पों में भी मैं उनका वर्णन करने में असमर्थ हूँ।' देवी भागवत में भी कहा गया है कि उनके नाम असंख्य हैं जिनकी रचना ब्रह्मा आदि देवताओं ने की है और यह रचना उनके विभिन्न गुणों और क्रिया कलापों को दृष्टि में रखकर ही की गई है। अधिक क्या कहा जा सकता है? शब्द मात्र ही ब्रह्म है। कुछ नाम जीवों की विभिन्न अवस्थाओं से सम्बन्धित अथवा उसके समान प्रतीत होते हैं जैसे यह कथन-'विश्वरूपा' 'तैजसात्मिका' आदि। कहा गया है कि स्वप्नावस्था में वे ही जीव हैं। कुछ नाम ऐसे भी हैं जिनके द्वारा जीव के गुणों को उनमें आरोपित किया गया है जैसे मालिनी पुष्पहार पहिने हुए (नाम ४५५)। कुछ नाम स्थावर वस्तुओं से सम्बन्धित हैं जैसे मही (नाम ७१८) अर्थात भूमि। कुछ नाम सगुण ब्रह्म की उपाधियाँ हैं जैसे मुकुन्दा (नाम ८३८) जो विष्णु का विशेषण है। कुछ नाम देवी की शक्ति के द्योतक हैं जैसे रमा (नाम ३१३)। कुछ नाम ऐसे हैं जिनसे देवी के अवतार विशेष में किये गये क्रियाकलापों का बोध होता है जैसे 'भण्डासुरेन्द्रनिर्मुक्तशस्त्रप्रत्यस्त्रवर्षिणी' आदि। कुछ नाम निष्कल ब्रह्म की प्रतीति कराते हैं जैसे परंज्योतिः (नाम ८०६)। इस प्रकार के और भी अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं।

यहाँ पर यह आपत्ति उठाई जा सकती है कि एक सहस्रनामों के इस विशिष्ट

संकलन का क्या विशेष महत्व है, जब कि समस्त शब्द किसी न किसी रूप में ब्रह्म की ही अभिव्यक्ति करते हैं। इसका उत्तर बड़ा सरल है कि महाजनों तथा भक्तों ने उनकी कुछ विशिष्ट नामों से आराधना एवं अर्चना की और उनकी कामनायें पूरी हो गई। देवी ने स्वयं इन नामों के महत्व और शक्ति का प्रतिपादन किया है अतः इन्हीं नामों से सहस्रनाम का संकलन और समायोजन किया गया। इस प्रकार जो अन्य सहस्रनाम हैं, उनकी स्थिति भी प्रायः ऐसी ही है। किन्तु, यदि यह कहा जाय कि ये नाम दूसरों से श्रेष्ठ हैं तो अतिशयोक्ति नहीं है और बड़े लोगों ने इस कथन को मान्यता भी दी है क्योंकि इसके फल त्वरित सामने आए हैं। इसकी चर्चा पहिले भी की जा चुकी है और सन्दर्भ में एक बार पुनः बल देकर कहना चाहते हैं। विष्णु धर्मोत्तर का कथन है: 'हे महामुनि! नाम विशेष का आश्रय लेने से प्राणियों को उसमें सन्तोष मिलता है और वे अपने लक्ष्य की ओर बढ़ते हैं। विभिन्न कामनाओं के अनुसार शक्तियाँ भी भिन्न हैं। जिस नाम में जो शक्ति है वह है उसी क्षेत्र में काम करती है। काशी खण्ड में उल्लेख है कि 'इस प्रकार क्षेत्र विशेष के स्वामी या अधिकारी का चिन्तन और उसकी प्रार्थना फल विशेष प्रदान करती है। विशिष्ट नाम का पाठ दिन रात करने से साधक को उससे सम्बन्धित फल निश्चय ही प्राप्त हो जाता है उदाहरणस्वरूप जो साधक 'उमा' नाम के द्वि अक्षरी मन्त्र का स्मरण निरन्तर करता है, उसे फिर कभी अपनी माता के स्तनों का दुग्ध पान नहीं करना पड़ेगा। मृत्यु के देवता चित्रगुप्त कभी उसकी ओर दृष्टि निक्षेप नहीं करेंगे, चाहे उसने कितने ही पाप कर्म क्यों न किये हों। ऐसा इस द्वि-अक्षरी मन्त्र का प्रताप है।'

प्रार्थना चाहे अच्छे के लिए की गई हो या बुरे के लिए किन्तु वह व्यर्थ नहीं जाती है। उसका परिणाम निश्चय ही सामने आता है। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि जिसे भोजन की आवश्यकता है उसे 'अन्नदा' (नाम ६६९) का ही निरन्तर स्मरण करना चाहिए: जिसे सम्पत्ति अथवा वैभव की आवश्यकता है वह 'वसुदा' (नाम ६७०) का और जिसे भय से मुक्त होना है उसे 'भयापहा' (नाम १२१) का और जो बन्धन में है उसे 'बन्धमोचिनी' (नाम ५०६) का निरन्तर स्मरण करना चाहिए।

इस प्रकार वायु पुराण में सभी नामों के प्रभाव और परिणाम का वर्णन किया गया है। एक स्थान पर उल्लेख है: 'जो जंगल आदि किसी ऐसे स्थान पर है जहाँ उसे सिंह, व्याघ्र और चोर आदि का भय है, अथवा रोग आदि के भय से पीड़ित है वहाँ उसे देवी के उस नाम विशेष का ही स्मरण करने से भय आदि से मुक्ति प्राप्त होगी। देवी के नाम का जप और स्मरण निरन्तर जागृत और सुषुप्ता-वस्था में भी करते रहना चाहिए। 'भयापहा' निश्चित रूप से उसके भय आदि को दूर करेगी। देवी के नामों का कीर्तन सब बन्धनों से छुटकारा दिलाता है।'

वामकेश्वर तन्त्र की गणना देवी आगम शास्त्रों में की जाती है। इसका कथन है : 'यदि कोई (साधक अभ्यर्थी) अपने मानस में देवी के एक नाम का भी स्मरण करता है वे साधक को अपने चक्र का ज्ञान प्रदान कर देती हैं।'

यहाँ पर एक शंका उठ सकती है कि जब फल श्रुति में कहा गया है कि साधक को ललिता सहस्रनाम का पाठ करने से समस्त मनोवांछित पदार्थ प्राप्त हो जायेंगे तो यह कहने से क्या लाभ कि यदि कोई साधक एक नाम का भी पाठ करेगा तो उसे शान्ति प्राप्त हो जाएगी। उपरोक्त कथन को जैसे 'हे समस्त रोगों को दूर करने वाली' को हम अर्थवाद (स्तुति) के रूप में नहीं ले सकते हैं क्योंकि यद्यपि यह वेदों में भी है किन्तु पुराणों में नहीं है। नारदीय पुराण का कथन है : 'जो पुराणों पर अर्थवाद का अभ्यास आरोपित करते हैं विशेषकर द्विज, उनके गुण भी उसी प्रकार के हो जायेंगे। पुराणों पर जो मुक्ति के साधन हैं, इस प्रकार के अभ्यास को आरोपित करने वाले शठ प्राणी नरक को प्राप्त होंगे।'

इसका उत्तर है कि यद्यपि प्रत्येक नाम अपनी शक्ति के अनुसार ही फल अथवा परिणाम प्रदान करने वाले हैं किन्तु फिर भी वे एक अन्य सर्वसाधारण परिणाम भी प्रदान करेंगे। तन्त्र-वार्तिक का कथन है कि जब किसी समस्या का समाधान साधारण नियमों से स्पष्ट नहीं होता है तो विशेष नियमों का सहारा लिया जाता है किन्तु इस विशेष नियम को साधारण नियमों के अन्तर्गत नहीं रखा जा सकता है और न इसकी गणना अन्य नियमों के साथ की जा सकती है। यहाँ पर भी बात ठीक ऐसी ही है। क्योंकि देवी (सु० प्र० १,४६ में) कहती हैं, 'साधक को इन सहस्रनामों का पाठ निरन्तर मेरी प्रसन्नता के लिए करना चाहिए। मेरी प्रीति से उसकी सम्पूर्ण मनस्कामनायें पूर्ण हो जाएंगी—

> कीर्तयेन्नामसाहस्रमिदं मत्प्रीतये सदा।
> मत्प्रीत्या सकलान्कामाँल्लभते नात्र संशयः इति।

यह साधारण नियम है कालिका पुराण भी कहता है, 'हे विश्वमाता जो आप की स्तुति अम्बिका, जगन्माता और माया नामों से करेंगे उन्हें सभी कुछ प्राप्त होगा, इसमें संशय नहीं—

> ये स्तुवन्ति जगन्मातर्भवतीमम्बिकेति च।
> जगन्मयीति मायेति सर्वं तेषां प्रसिध्यति।

विष्णु पुराण में विष्णु देवी से कहते हैं—

> ये त्वां मायेति दुर्गेति वेदगर्भेऽम्बिकेति च।
> भद्रेति भद्रकालीति क्षेम्या क्षेमंकरीति च।

जो आप को माया, दुर्गा, वेदगर्भा, अम्बा, भद्रा, भद्रकाली, क्षेम्या, क्षेमंकरी नामों से प्रातः और सायं आप की स्तुति करते हुए साष्टांग प्रणाम करते हैं वे मेरे प्रसाद से समस्त मनोवांछित पदार्थों को प्राप्त करेंगे।' याज्ञवल्क्य स्मृति में भी उपरोक्त कथन का अनुमोदन करते हुए उल्लेख है: 'विनायक की जननी अम्बिका की आराधना अर्चना जल कुशा तथा सर्षप के पुष्पों से करनी चाहिए और उनसे निवेदन करना चाहिए 'रूपं देहि यशो देहि भगं भगवती देहि मे। पुत्रान्देहि धनं देहि सर्वान्कामांश्च देहि मे' अर्थात् मुझे सौन्दर्य प्रदान करो, मुझे यश दो, पुत्र दो, सम्पत्ति दो, धन दो और सभी मनोवांछित वस्तुयें प्रदान करो। दुर्गा सप्तशती के अर्गला स्तवो में भी इसी प्रकार के भाव व्यक्त किये गए हैं। कहा गया है:

> विद्यावन्तं यशस्वन्तं लक्ष्मीवन्तं जनं कुरु।
> चण्डिके सततं ये त्वामर्चयन्तीह भक्तितः॥
> रूपं देहि जयं देहि...
> चतुर्भुजे चतुर्वक्त्रसंस्तुते परमेश्वरी।
> रूपं देहि...॥

इस अर्गला स्ततो में यह भी उल्लेख किया गया है कि 'कृष्ण, इन्द्र, शिव, ब्रह्मा, आदि सदैव आपके चरणों की वन्दना करते रहते हैं और आप ही संसार सागर से तारने में समर्थ हो।'

देवी भागवत पुराण में कहा गया है: 'तीनों लोकों में कोई भी ऐसी वस्तु नहीं है जो आप शिवा के प्रसन्न होने पर अलभ्य कही जा सके। वे व्यक्ति जिन्हें अम्बा की आराधना के प्रति श्रद्धा, भक्ति, और विश्वास नहीं है मन्द और अभागे हैं। वे सदैव अकिंचन, दरिद्र, रोगी और अन्य व्याधियों से पीड़ित रहते हैं।' हरिवंश पुराण का कथन है: 'ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, सूर्य, अग्नि, चन्द्रमा, वायु, अश्विन, वसु, विश्वदेव, महेन्द्र, परजन्य, धातृ, भूमि, दशों दिशायें, पशु, लोक, नक्षत्र, ग्रह, सरितायें, नद, ह्रद, सागर, विद्याधर, नाग, सुपर्ण, गन्धर्व, अप्सरायें, गरुड़, आदि उन स्थानों पर बड़े प्रसन्न रहते हैं जहाँ देवी के नामों का कीर्तन होता रहता है।'

इस प्रकार देवी के नामों का पाठ करना चाहिए चाहे वे कोई भी नाम क्यों न हों। ऐसा धर्म शास्त्रों का कथन है। यदि किसी की कोई विशेष कामना है तो वह उसकी पूर्ति के लिए स्वतः सम्बन्धित नाम का चयन कर सकता है और उस ही का स्तवन निश्चय फलदायी होगा। श्रुति का कथन है कि 'जो इस तथ्य को जानता है कि ब्रह्म सभी के निवेदित प्रसाद को ग्रहण करता है और साथ ही सभी को अन्न और वैभव प्रदान करता है, उसे निश्चय ही अन्न और वैभव की कमी नहीं होती है।'

उपरोक्त कथन का सार यह है कि यदि कोई साधक देवी का स्तवन किसी विशेष प्रयोजन के लिए जैसे अन्नदायै नमः मन्त्र के द्वारा करता है तो उसकी अन्न कामना पूरी होगी। इसके साथ ही एक भावना यह भी है कि साधक को देवी अन्न और धन आदि का दान भी करना चाहिए। इस प्रकार जो अम्बा की आराधना एवं पूजन करता है, उसकी निवेदित कामनायें भी पूरी हो जाती हैं। इस सम्बन्ध में सूत-संहिता में कहा गया है : उनके सभी नाम उनकी माया द्वारा उनके ही गुणों की अभिव्यक्ति करते हैं। वैसे उनका स्वरूप अनादि और अनन्त है किन्तु कुछ नाम ऐसे हैं जैसे 'शिव', ब्रह्म के लिए शिव स्वयं अपनी ही इच्छा से प्रयुक्त होते हैं। नामानि सर्वाणि तु कल्पितानि स्वमायया सुखात्मरूपे। हे मुनियों! विशेष नामों का पाठ अथवा जप करने से साधक स्वयं ही शिव हो जाता है। शिव आदि मुख्य शब्दों का जप करते-करते स्वयं साधक परमेश्वर रूप हो जाता है। उसके कमलरूपी नेत्रों में सदैव सदाशिव और परमेश्वरी का नर्तन होता रहता है।'

इदानीं छलाक्षरसूत्रोक्तरीत्यैव प्रतिनामधेयमक्षराणि संचिक्ष्यासुः श्लेषेण गुरुं प्रणमति—

मन्त्राद्योजयति गुणी नवचरणस्त्रिशदर्धाभः।
एकार्धत्रयदेहो भूमदहारीतसप्तपाल्लेशः ॥६॥

मन्त्राणामाद्यो मूलकारणं श्रीगुरुसार्वभौमो जयति सर्वोत्कर्षेण वा वर्तते। 'मोक्षस्य मूलं यद्ज्ञानं तस्य मूलं महेश्वरः। तस्य पञ्चाक्षरो मन्त्रो मन्त्रमूलं गुरोर्वचः' इतिवचनात्। तमेव विशेषणैर्विशिनष्टि। गुणी परमार्थतो निर्गुणोऽपि विद्यावतारसिद्ध्यर्थं स्वीकृतानेकविग्रहः। नवे नित्यतनूत्ने चरणे रक्तशुक्लाख्ये यस्य सः। तदुक्तं 'वन्दे गुरुपदद्वन्द्वमवाङ्मनसगोचरम्। रक्तशुक्लप्रभामिश्रमतर्क्यं त्रैपुरं महः' इति। अथवा। 'पवित्रं चरणं चक्रं लोकद्वारं सुदर्शनमि'ति कोशान्नवचक्रात्मकः। त्रैलोक्यमोहनादिसर्वानन्दमयान्तचक्रराजाभिन्न इति यावत्। त्रिशतामर्धं पञ्चदशाक्षराणि श्रीविद्यान्तर्गतानि तदाभस्तत्तुल्यस्तद्रूप इत्यर्थः। 'निरञ्जनः परमंसाम्यमुपैती'ति श्रुतावभेदेऽपि तुल्यतोक्तिदर्शनात्। एको मुख्यश्चासावर्धत्रयदेहश्च अर्धं च त्रयं च। अध्युष्टमिति यावत्। तादृशी सार्धत्रिवलयाकारा कुण्डलिन्येव सर्वदेवतारूपा देह आत्मा यस्य सः। भूतुल्यो मदो महामद इत्यर्थस्तं हरति। यद्वा भूमा ब्रह्मानन्दस्तं दत्तेऽतएव हारी मनोहरः। 'यो वै भूमा तत्सुखमि'ति श्रुतेः। प्ताः जटाः ताभिः सहितः सप्तः परमशिवस्तत्पादौ लाति आदत्ते विषयीकरोतीति सप्तपाल्ला शिवपदभक्तिः इता प्राप्ता सप्तपाल्ला येन सः अतएवेशः परमशिवः शिवभक्तिबललभ्यतदभेद इति समुदितार्थः। प्ता इत्येकाक्षरस्य जटावाचकत्वं 'स प्ताः सप्तारवनुन्नारुण-

किरणनिभाः पातु विभ्रस्त्रिनेत्रः' इतिप्रयागे प्रसिद्धम् । आदित्यपुराणप्रसिद्ध-पश्चिमोदधितीरस्थसप्तकोटीश्वरनामनिर्वचनश्लोकेऽपि । 'अद्याप्यस्ति विपश्चि-तामपि महत्संदेहकोटिद्वयं यः श्रुत्या जगदीश्वरो निगदितः सप्तः किमप्तोऽथ सः । तत्रेशः प्रथमैव कोटिरिरिति किं निश्चायनाय स्फुटं नाम्नैव प्रथितो भव-त्यरशिवः श्रीसप्तकोटीश्वरः' इति । अत्र सप्ताप्तशब्दौ सजटनिर्जटवाचिनौ-सन्तौ शिवविष्णुपरौ । ईदृश्या च रीत्योत्तरश्लोकानामपि प्रकृतोऽप्रकृतो वार्थो वर्णयितुं शक्योऽपि ग्रन्थविस्तरभयात्पण्डितैरूहितुं शक्यत्वाच्च निष्प्रयोजनत्वाच्च तमुपेक्ष्य नामविभाणपरत्वेनैव व्याख्यान्तरं प्रस्तूयते । मन्त्राद्यो जयति मन्त्राणामादावुच्चारणीयः प्रणवो जयति । 'ॐकारो वर्तुलस्तारो मन्त्राद्यः प्रणवो ध्रुवः' इति मातृकाकोशात् । कालिकापुराणे 'स्रवत्यनोकृतं पूर्वं परस्ताच्च विशीर्यते' इत्यनेनाद्यावन्ते चोच्चार्यत्वेन प्रणवस्य विधानात् । अतएव शाट्यायनः 'दानयज्ञतपःस्वाध्यायजपध्यानसंध्योपासनप्राणायामहोमदैवपित्र्यमन्त्रोच्चारण-ब्रह्मारम्भादीनि प्रणवमुच्चार्य प्रवर्तयेदिति । कात्यायनोऽपि प्रणवं प्रकृत्य 'ब्रह्मारम्भे विरामे च यागहोमादिषु शान्तिपुष्टिकर्मसु चान्येष्वपि काम्यनैमि-त्तिकादिषु सर्वेषु विनियोगोऽस्ये'ति । दाल्भ्यपरिशिष्टेऽपि 'ब्रह्मयज्ञो जपो होमो देवर्षिपितृकर्म च । अनोंकृत्य कृतं सर्वं न भवेत्सिद्धिकारक'मिति । अतएव 'ॐकारेण सर्वा वाक् संतृण्णे'ति श्रुतिः । सर्वो मन्त्रः संपुटित इति तदर्थः । 'उतृदिर् हिंसानादरयो'रिति धातोः समुपसृष्टत्वे उभयमेलनार्थकतया दीर्घ-सोमे संतृण्णाविति विधौ न संतृणत्यसंतृणेहि हनु इति निषेधेऽपि प्रयोगदर्शनात् । ननु सहस्रनामस्तोत्रस्य मन्त्रत्वे प्रणवपुटितत्वं युज्येत तदेव तु न संभवति । मानाभावात् । अतएव त्रिशत्यां मन्त्रत्वस्याहत्य विधिः । 'केवलानामबुद्धिस्ते न कुंभज । मन्त्रात्मकत्वमेतेषां नाम्नां नामात्मतापि चे'ति चेत् न । तच्चोदकेषु मन्त्राख्येत्यधिकरणे मन्त्रप्रसिद्धिविषयत्वस्यैव मन्त्रलक्षणत्वोक्तेः । अत्र च तान्त्रिकाणां मालामन्त्रत्वव्यवहारदर्शनात् 'शिवशंकररुद्रेशमहेश्वरमृडाव्यये'ति-संदर्भे तु मन्त्रप्रसिद्ध्यभावेन नामत्वमात्रं । केवलं नामबुद्धिस्ते इति त्वीदृशसंदर्भस्य परिसंख्यापकं न पुनः सहस्रनामसमाख्यातस्य । अतएव 'सहस्रनाममन्त्रोऽयं जपितव्यः शुभाप्तये' इत्यादिवचनानि गणेशसहस्रनामादिषु दृश्यन्ते इत्याद्यन्तयोः प्रणव आवश्यकः । तस्य वर्णभेदेन स्वरभेदादयः कालिकापुराणे स्मर्यन्ते 'स उदात्तो द्विजातीनां राज्ञां स्यादनुदात्तकः । प्रचितश्चोरुजातानां मनसापि तथा स्मरेत् । चतुर्दशस्वरे योसौ शेष औकारसंज्ञिकः । सबानुस्वारचन्द्राभ्यां शूद्राणां सेतुरुच्यते । शूद्राणामादिसेतुर्वा द्विसेतुर्वा यदृच्छया । द्विसेतवः समाख्याताः सर्वथैव द्विजातय' इति । द्विजातीनां ब्राह्मणानां । राज्ञां क्षत्रियाणां । ऊरु-जातानां वैश्यानां । मनसापीति वैश्यमात्रान्वयि । चन्द्रो नादः । सेतुः प्रणवः । द्विसेतव आद्यन्तप्रणवोच्चारणशीलाः । द्विजातयस्त्रैवर्णिका इति तदर्थः । यत्वा-

थर्वणब्राह्मणे वेदभेदेन स्वरव्यवस्था श्रूयते। स्वरितोदात्त एकाक्षर ओंकार-ऋग्वेदे त्रैस्वर्योदात्त एकाक्षर ओंकारो यजुर्वेदे दीर्घप्लुतोदात्त एकाक्षर ओंकारः सामवेदे ह्रस्वोदात्त एकाक्षर ओंकारोऽथर्ववेदे सामवेदविप्रग्रिष्ठवेवेति नात्रो-पयुज्यते ।। एवं प्रणवं प्रदर्श्य श्रीमातेत्यादीनि त्रिषष्टिनामानि विभज्यन्ते— गुणीत्यादिना। यद्यप्यत्र मूलकारैः स्वशास्त्रोपयुक्तपरिभाषा न्यायमूलत्वेन विदुषां सुलभा इत्याशयेनैकीकृत्य न दर्शितास्तथापि शिष्यानुजिघृक्षयास्माभिरत्र कथ्यते। कटपयवर्गभवैरिति पूर्वोक्तश्लोके ङकारञकारयोः शून्यसंकेतः कृतः इहतु दशत्वसंख्यायां क्रियते। तस्या एवापेक्षणात्। शून्यस्यानपेक्षणाच्च। ककारादिभिर्द्योतितसंख्याया आश्रयास्त्वेकैकनामान्तर्गताक्षराणि स्वरूपाणि। 'चतुरश्छयतावाद्यक्षरलोपश्चे'तिपाणिनिसूत्रे 'एष वै सप्तदशः प्रजापतिरि'-त्यादिश्रुतिषु च संख्यायाः स्वरमात्राश्रयत्वदर्शनात्। एकद्वित्र्यादिसंख्यावाचक-पदानि तु यत्र पादोऽर्धो वा विशेष्यत्वेन निर्दिश्यते तत्र तानि पादार्धात्मकनाम-संख्यापराणि। यत्र च विशेष्यनिर्देशमन्तरेण प्रयुज्यन्ते तत्र समसंख्याकाक्षरनाम-संख्यापराणि। तत्राप्यर्धस्यार्थयोरर्धानां वा समाप्तिपर्यन्तं यानि नामानि तत्प-राण्येव न पुनस्त्रिपादपञ्चपादान्तर्गतनामपराणि। एकद्वित्रिचतुःपादाद्यन्तर्गत-वर्णानां न सांकेतिकार्थे प्रयोग इति। एतदुदाहरणानि न्यायाश्चावसर एव व्यक्तीभविष्यन्ति। गुणी गकारणकारौ त्रित्वपञ्चत्वसंख्यापरौ तस्याश्च नाम-विशेष्यकत्वे त्रीणि पञ्च च नामानीति पर्यवसानात्तावता कतिभिरक्षरैरेकैकं नामेत्याकांक्षाया अनिरासेनाकांक्षितविधानं न्याय्यं इति सोमचयनेष्टयधिकरण-न्यायेनाक्षराण्येव विशेष्याणि स्वीक्रियन्ते। तेषां च नामान्तरसांकर्येण विशेष्य-त्वस्वीकारेऽप्युक्तदोषतादवस्थ्यादेकस्य नाम्नस्त्रीण्येवाक्षराणीत्यादिरेवार्थः सिध्यति। चतुरक्षरान्तर्गताक्षरत्रयस्यावयुत्यानुवादे वैयर्थ्यात्। एतेन अज्राट् इति छलाक्षरसूत्रेऽर्चां षोडशसु संकेतः। इयं च संख्याक्षरैनिष्ठा हलिभरुक्ता संख्या तु नामनिष्ठा। ततश्च इत्युक्ते एकं नाम त्र्यक्षरमित्यर्थ इति भ्रमो निरस्तः। प्रकृते वर्णक्रत्वादेवैकं नामेत्यर्थस्य लाभात्। प्रथमं नामेति तु वर्णप्राथम्यादेव सेत्स्यतीत्यंशस्तु सूत्रेष्वत्रापि समानः। नव चरणा यस्मिन्वाक्समूहे स नवचरणः। तस्य नवधा विभज्य निर्देशबलादेकैकस्य चरणस्यैकैकनामात्मकत्वं ध्वन्यते। तथाच नवशब्दोदिता संख्या नामस्वेवान्वेति नाक्षरेषु। अत्र नवशब्दान्नवत्व-संख्याया इव नकारवकारोदितदशचतुःसंख्ययोर्झडिति न प्रतीतिः। अतः प्रतीति-शैघ्र्यमान्थर्याभ्यां संख्यावाचकपदाक्षराणामिह संभूयैकार्थप्रत्यायकत्वमेव। एकत्र चरणादिशब्दसमभिव्याहारमहिम्ना संख्यावाचकशब्दानां नामधेयान्वितस्वार्थकत्वमेव नाक्षरान्वितस्वार्थकत्वमिति सिद्धे चरणादिविशेष्यसमर्पकपदाभावेऽपि नामान्वित-स्वार्थकत्वं क्लृप्तं न दण्डेन पराणुद्यते। एकत्र निर्णीतः शास्त्रार्थोऽसति बाधके-ऽन्यत्रापीति न्यायात्। आदित्यः प्रायणीयः पयसिचरुरिति विधेरस्थालीवचन-

स्यापि चरुशब्दस्यादितिमोदनेनेति वाक्यशेषवशादोदनार्थकत्वे निर्णीते सौर्यं चरुमित्यादौ वाक्यशेषाभावेऽप्योदनार्थकत्वानपायात्। ईदृशासांकार्यसिद्ध्यर्थमेव चाक्षरसंख्यायां वाच्यायां गुणादिशब्दान्तराणामेव प्रयोगो न पुनर्नवदशादिसंख्या-पदाक्षराणामिति व्यवस्थापि सिध्यति। त्रि'ादर्धाः। समांशस्याप्यंशत्वमात्र-विवक्षायामनियतलिङ्गोऽर्धशब्दः। 'अर्धं नपुंस क'मिति सूत्रे कः पुनः पुंलिङ्ग इति भाष्यस्यानियतलिङ्गपरत्वेनैव कैयटेन व्याख्यानात्। 'वा पुंस्यर्धं' इति कोशाच्च। तेन षोडशषोडशाक्षराणि त्रिंशन्नामानीत्यर्थः। भकारस्य चतुरक्षरात्मकमेकना-मेति। एकपदस्य तदुत्तरमेकनामेत्यर्थे सिद्धन्यायात् द्वादशाक्षरमिति सिध्यति। एकस्मिन्नर्धे तावत एव परिशेषात्। अर्धात्परतोऽर्धान्तरग्रहणेन तन्मध्ये नाम-समाप्त्ययोगात्। 'यतिर्विच्छेद' इति पिङ्गलसूत्रेणाऽर्धान्तेऽवसानविधानात्। अवसानस्य च पदसमाप्तिव्याप्यत्वात्। नचार्धान्न्यूनमेव नाम समाप्यतामिति वाच्यं। तथात्वे एकपदवैयर्थ्यात्। रूपपदेन द्वादशसंख्याया उक्तपरिभाषानुसारेण वक्तुं शक्यत्वेऽपि द्व्यक्षरैकाक्षरे नामनी इति भ्रमो माप्रसंजीति तथा नोक्तम्। अतएव दशाधिका संख्या पारिभाषिकानेकाक्षरसाध्यत्वान्नेह परिभाषया निर्दिश्यत इत्यपि नियमो द्रष्टव्यः। ततोऽर्धत्रयं त्रीणि नामानि ततोष्टाभिरष्टा-भिरक्षरैर्द्वे। ततश्चतुर्भिः पञ्चभिरष्टाभिर्द्वाभ्यां षड्भिश्चाक्षरैः षण्नामानि। ततः सप्तभिश्चरणैः सप्त। ततस्त्रिभिः पञ्चभिर्द्वे नामनी इत्येवं श्लोकार्थः॥७॥ अथ नाम्नामर्थः प्रस्तूयते। तेषु स्त्रीपुंनपुंसकलिगानां नाम्नां विशेषणरूपत्वेन तेषां क्रमेण चिदात्मा ब्रह्मेत्यादीनि विशेष्यसमर्पकपदानि निर्दिष्टानि। पदानुसारीण्येव हि लिगानि नतु वास्तविकं ब्रह्मण्येकमपि लिङ्गं 'न स्त्री न षण्ढो न पुमानजेतुरि'ति विष्णुभागवतात्। 'न त्वमब पुरुषो न चाङ्गना चित्स्वरूपिणि न षंढतापि ते। नापि भर्तुरपि ते त्रिलिङ्गता त्वां विना न तदपि स्फुरेदयमि'ति कालिदासोक्ते-श्च। अतएव देवताया ध्यानेप्यैच्छिक एव विकल्पः स्मर्यते। 'पुंरूपं वा स्मरेद्देवि स्त्रीरूपं वा विचिंतयेत्। अथवा निष्कलं ध्यायेत्सच्चिदानन्दलक्षणमिति विशेष्य-निर्देशार्यैव वा लिङ्गत्रयसाधारणस्य प्रणवस्यादौ प्रयोगः। तस्य च समस्तस्य ब्रह्मैवार्थः। 'ओंतत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः' इति भगवद्वचनात्। अकारोकारमकारनादबिन्दुभिर्व्यस्तैर्ब्रह्मविष्णुरुद्रेश्वरसदाशिवानां कथनात्तत्पञ्च-करूपमिति वा। तदुक्तं बृहन्नारदीये। 'अकारं ब्रह्मणो रूपमुकारं विष्णुरूपवत्। मकारं रुद्ररूपं स्यादर्धमात्रं परात्मकम्। वाच्यं तत्परमं ब्रह्म वाचकः प्रणवः स्मृतः। वाच्यवाचकसंबन्धस्तयोः स्यादौपचारिकः' इति। रूपपदं वाच्यवाचकयोरभे-दाभिप्रायेणाभिन्नपरम्। अतएव भेदघटितो वाच्यवाचकभावसंबन्ध औपचारिकः अमुख्यः। व्यावहारिक इत्यर्थः। अनेनैवाशयेन पुष्पदन्तोप्याह। 'समस्तव्यस्तं त्वां शरणद गृणात्योमिति पद'मिति। यज्ञवैभवखण्डे तु नानाविधा अर्था वर्णिताः। 'ज्ञातार्थे ज्ञातमित्येवं वक्तव्ये सति तद्विना। ओमिति प्राह लोकोऽयं

तेन ज्ञातस्य वाचकः। अज्ञातार्थे तथाज्ञातमिति प्राप्ते तु वाचके। ओमिति प्राह लोकोयं तेन ज्ञातस्य वाचकः। संदिग्धार्थे तु संदिग्धमिति प्राप्ते तु वाचके। ओमिति प्राह लोकोयं तेन संदिग्धवाचकः। आकाशादिपदार्थानां ये शब्दा वाचका भुवि। विना तानखिलान्शब्दान् लोक ओमिति भाषते। अतः प्रयोगबाहुल्यात् घटकुडयादिशब्दवत्। आकाशादिपदार्थानां वाचकः प्रणवः स्मृतः। सर्वावभासकत्वेन ब्रह्मण सदृशः स्मृतः। सर्वावभासकं मन्त्रमिमं जपति यो द्विजः। सर्वमन्त्रजपस्योक्तफलं स लभतेऽचिरात्' इति। बृहत्पाराशरस्मृतिरपि। 'प्रणवो हि परं तत्त्वं त्रिवेदं त्रिगुणात्मकं। त्रिदेवतं त्रिधामं च त्रिप्रज्ञं त्रिरवस्थितम्। त्रिमात्रं च त्रिकालं च त्रिलिङ्गं कवयो विदुः। सर्वमेतत्त्रिरूपेण व्याप्तं हि प्रणवेन तु। अग्निः सोमश्च सूर्यश्च त्रिधामेति प्रकीर्तितम्। अन्तःप्रज्ञं बहिःप्रज्ञं घनप्रज्ञमुदाहृतम्। हृत्कण्ठे तालुके चेति त्रिस्थानमिति कीर्तयेत्। अकारोकारमकारैस्त्रिमात्र उच्यते सतु। कर्मारम्भेषु सर्वेषु त्रिमात्रं तं प्रकीर्तयेत्। स्थित्वा सर्वेषु शब्देषु सर्वे व्याप्तमनेन हि। न तेन हि विना किंचिद्वक्तुं याति गिरा यत' इति। गोपथब्राह्मणेपि। 'ओंकारं पृच्छामः। को धातुः किंप्रातिपदिकं किं नामाख्यातं किं लिंगं का विभक्तिः कः स्वरः' इत्यादिना महता खण्डेन तत्स्वरूपनिर्णयः प्रपञ्चसारे प्रणवपटले व्याख्यातृभिः पद्मपादाचार्यैरपि प्रणवार्थदीपिकादिग्रन्थान्तरे च कृतो भूयानस्य विस्तरो द्रष्टव्यः ॥९॥

मन्त्रों का मूल अथवा आदि कारण सर्वकारण— पूर्ण परमेश्वर ही सब मन्त्रों के मूल गुरु हैं। मोक्ष के मूल का जो ज्ञान है उसके मूल महेश्वर हैं—**मोक्षस्य मूलं यद् ज्ञानं तस्य मूलं महेश्वरः**—उनका पञ्चाक्षर मन्त्र मन्त्रों का मूल है। गुरु का वचन ही मूल मन्त्र है। **मन्त्रमूलं गुरोर्वचः** गुरु का वाक्य, गुरु का उपदेश हृदय में रह कर सदैव बुद्धि को प्रेरित करता रहता है। वे ही सम्पूर्ण मन्त्रों के मुकुटमणि एवं मूल हैं। वे ही मन्त्रों के मूल कारण हैं। कहा गया है कि मुक्ति के ज्ञान के कारण एक मात्र महेश्वर हैं। उनकी प्राप्ति पंचाक्षरी मन्त्र से ही सम्भव है और समस्त मन्त्रों का उदय भी उनकी वाणी है। वे ही गुणों के स्वामी अर्थात् गुणी हैं। यद्यपि वे परमार्थतः निर्गुण हैं किन्तु फिर भी विद्या के प्रकाश के लिए उन्होंने अनेक शरीर विग्रह अर्थात् नाम धारण कर लिये हैं। उनके दोनों चरण दो विभिन्न वर्णों के हैं। एक रक्ताभ और दूसरा श्वेत। रक्ताभ देवी को अभिव्यक्त करता है और श्वेत शिव को। चरणों में दोनों वर्णों का होना दोनों के तादात्म्य का द्योतक है। यह भी कहा गया है, 'वन्दे गुरुपदद्वन्द्वमवाङ्मनसगोचरम्। रक्तशुल्कप्रभामिश्रमतर्क्यं त्रैपुरं महः' मैं गुरु चरणों में, जो इन्द्रियातीत और ध्यानातीत हैं तथा जो रक्ताभ, शुल्क और मिश्र वर्ण के हैं तथा जो स्वयं त्रिपुरा का अकल्पनीय प्रकाश है नमन करता हूँ।' अथवा कोश के अनुसार चरण का अर्थ है 'शुद्धता, चक्र, स्वर्ग का द्वार, तथा विष्णु का सुदर्शन चक्र।' त्रैलोक्य-

मोहन से लेकर सर्वानन्दमय चक्रराज तक नौ चक्र हैं जो गुरु से अभिन्न हैं। पंचदशाक्षरी मन्त्र भी वे ही हैं। निरंजन भी गुरु को ही मानते हैं। साढ़े तीन वलयवाली कुण्डलिनी कहलाती है जो सम्पूर्ण देवताओं का स्वरूप एवं आकार है और वे कुण्डलिनी ही गुरु की शरीर-रूपा और आत्मा हैं। उक्त श्लोक की एक व्याख्या निम्नलिखित प्रकार से भी की जा सकती है : सर्व प्रथम मन्त्र है। यही प्रणव है। प्रणव आकार में गोलाकार है तथा सर्वश और अनादि है। सब मन्त्रों में मुख्य है। ओंकार में छन्द, प्रयोग आदि सब हैं एवं उसी से उत्पन्न ब्रह्माण्ड सम्पुटित रहता है। गुरु रूप में प्रकट जो प्रणव मूर्ति है उसमें समस्त शक्तियाँ सम्यक रूप से प्रस्फुटित हैं। ॐकार का यह प्रकृत स्वरूप मात्रातीत है। यही तार भी है। कालिका पुराण का कथन है : कोई भी मंत्र उस समय तक प्रभावी नहीं होता जब तक उसके आरम्भ और अन्त में प्रणव का प्रयोग नहीं किया जाता। शाकटायन स्मृति का भी कथन है, "भेंट, बलि, तर्पण, होम, तपस्या जप, ध्यान, संध्या, प्राणायाम, मन्त्र, जाप, और देवों का ध्यान आदि कार्य प्रणव से ही आरम्भ करने चाहिए।" स्मृतियों में जिस 'ओं तत्सदिति' का उल्लेख है, वह भी यह प्रणव है। लिंगत्रय भी यही माना जाता है। ॐ में तीन मात्रायें हैं—'अ', 'उ' और 'म्'। तीन मात्रायें सद्, चित्, आनन्द अकार नाद बिन्दु, तीन देव ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र को अभिव्यक्त करती हैं। कात्यायन स्मृति का कथन है, "वेद पाठ, होम, जप, बलि, प्रायश्चित्त क्रियाओं में आदि और अन्त में प्रणव आवश्यक है। इसी प्रकार श्रुति की मान्यता है : प्रणव में ही सम्पूर्ण वाक् से आशय मन्त्र से है।

यह प्रश्न उठाया जा सकता है कि सहस्रनाम मन्त्र है तो प्रणव का योग उपयुक्त है किन्तु क्या सहस्रनाम मन्त्र हैं? इसका उत्तर त्रिसनी देवी है (१-२७) का कथन है, " हे कुम्भ सम्भव तुम्हें इन नामों को साधारण नाम नहीं समझना चाहिये वरन् प्रत्येक नाम एक मन्त्र भी है।" एक अन्य स्थान पर उल्लेख है : सौभाग्य अर्जित करने के लिए सहस्र नामों का पाठ मन्त्र के ही समान ही करना चाहिए।" अतः नामों के आदि अन्त दोनों में प्रणव सर्वथा आवश्यक है।

प्रणव का स्वर उपासक के वर्ण के अनुसार पृथक पृथक होता है। कालिकापुराण का कथन है : ब्राह्मण को उदात्त स्वर में, क्षत्रिय को अनुदात्त स्वर में, वैश्य को प्रचित अथवा मानसिक जप करने का अधिकार है। शूद्र को प्रणव चौदहवें स्वर में जिसे अंकुर कहते हैं करने की पात्रता है। इसके साथ अनुस्वार (म का नाद) और नाद रहता है। शूद्र भी एक या दो स्थानों पर आरम्भ या अन्त में अथवा दोनों ही प्रणव का प्रयोग कर सकते हैं। ब्राह्मण के लिए आदि और अन्त दोनों में ही प्रणव का प्रयोग अनिवार्य है। अथर्व ब्राह्मण का कथन है त्रिस्वर का भेद वेदों की भिन्नता पर आधारित है किन्तु स्वर के नियम केवल वैदिक उद्देश्य के लिए हैं अतः यहाँ पर उनकी चर्चा प्रयोजनीय नहीं है।

अब नामों की परिभाषा आरम्भ होती है। नाम एक प्रकार से गुण वाचक एवं विशेषण हैं। इन नामों में तीनों ही लिंगों पु०, स्त्री, नपु० के नाम हैं। इनसे यह स्पष्ट होता है कि ये उस ब्रह्म का ही संकेत करते हैं जो शुद्ध चैतन्य अथवा चिति शक्ति है। यथार्थ में ब्रह्म का कोई लिंग नहीं है, लिंग केवल नामों का है। विष्णु भागवत पुराण का कथन है "ब्रह्म न तो पुरुष है और न स्त्री। वह नपुंसक लिंग भी नहीं है।" महाकवि कालिदास भी देवी के आराधन में इसी प्रकार की भावना व्यक्त करते हुए चिद्गगन चन्द्रिका के श्लोक २७३ में कहते हैं :

न त्वमम्ब पुरुषश्च नाङ्गना
　　चित्स्वरूपिणि न षण्ढतापि ते।
नापि भर्तुरपि ते त्रिरूपता
　　त्वां विना तदपि न स्फुरेत् त्रयम्॥

"आप पूर्णतया चिति शक्ति हैं, आप न तो पुरुष हैं और न ही स्त्री हैं और न नपुंसक लिंग ही हैं। और न आप के स्वामी पर ही किसी गुण विशेष को आरोपित किया जाता है।" अतः देवी के लिए किसी भी आकार का चयन किया जा सकता है। इस प्रकार यह कहा गया कि देवी का ध्यान पुरुष में, अथवा स्त्री रूप में अथवा सत चित् आनन्द स्वरूप बिना किसी गुण को आरोपित किये भी किया जा सकता है। अतः प्रणव का प्रयोग आरम्भ और अन्त में किया जाय जिससे यह व्यक्त हो सके कि तीनों लिंग एक ही ब्रह्म की ही अभिव्यक्ति हैं।

प्रणव एक मात्र केवल ब्रह्म का ही प्रतीक है। भगवद् गीता में कहा गया है :

ॐ तत्सदिति निर्देशो ब्रह्मणस्त्रिविधः स्मृतः।
ब्राह्मणास्तेन वेदाश्च यज्ञाश्च विहिताः पुरा॥ (१७/२३)

ॐ, तत्, सत् ब्रह्म के त्रिविध नाम हैं। उसी तीन प्रकार के ब्रह्म के निर्देश द्वारा सृष्टि के आदि में ब्रह्मा ने ब्राह्मण, वेद और यज्ञ-समूह निर्माण किए थे। अथवा यह 'ॐ' का आशय पाँच देवों ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, और सदाशिव से है और ये तीनों भाग 'अ' 'उ' 'म्' तथा नाद और बिन्दु हैं। बृ० नारदीय पुराण का कथन है : 'अ' का अर्थ ब्रह्म, 'उ' अर्थात विष्णु और 'म' रुद्र हैं तथा अर्ध मात्रा परम है। इसी प्रकार यह कहा गया है कि प्रणव वाक् है और ब्रह्म वह जिसके विषय में कहा गया है। ब्रह्म और प्रणव का यह सम्बन्ध केवल आलंकारिक ही है। "वैम ब्रह्म अकेला ही है।" पुष्पदंत का कथन है : शब्द ब्रह्म में यह भाव है कि वे व्यक्तिगत और सामूहिक दृष्टि से भी सम्पूर्ण जीवों के आश्रय स्थल हैं।" सूत संहिता (अ० ४, १७-२२) में कहा गया गया है "जब किसी वस्तु का ज्ञान है तो यह न कह कर कि मैं जानता हूं, वे कहते हैं 'ॐ', जब किसी वस्तु का ज्ञान

नहीं है तो यह न कह कर कि मैं नहीं जानता कहेंगे 'ॐ' और जब किसी वस्तु को समझने में सन्देह है तो भी यह न कहकर कि इसमें सन्देह है तो भी 'ॐ' ही कहते हैं। इसी प्रकार अन्य वस्तुओं आकाश आदि को भी 'ॐ' ही कहते हैं। प्रणव ब्रह्म के समान ही है। हे मुनि! जो इस सर्व व्यापक मन्त्र 'ॐ' का जाप करता है, वह उन सम्पूर्ण पदार्थों को प्राप्त कर लेता है जिनको अन्य मन्त्रों के जाप से प्राप्त नहीं किया जा सकता है।" अतः प्रणव के अनेक अर्थ है जैसे आकाश, आदि, तथा अन्य वस्तुओं के नाम इसी अन्तर्गत आ जाते हैं। प्रणव ब्रह्म के ही समान है क्योंकि वह समस्त वस्तुओं का प्रकाशक है। ब्र० पाराशर स्मृति का कथन है : प्रणव महान् तत्त्व है, प्रणव वेद हैं, तीनों गुण भी वही है, तीनों देव भी हैं, तीन लोक हैं, चैतन्य का त्रयी रूप है, तीन अवस्था है, तीन कूट है, तीन काल है और तीनों लिंग भी है। महा जनों का कथन है कि समस्त ब्रह्माण्ड त्रयी प्रणव रूप में ओत-प्रोत अथवा आक्रान्त है।" इसके आगे और भी कहा गया है : अग्नि, सोम, सूर्य, तीन लोक हैं। आन्तर चेतना, बाह्य चेतना और घनीभूत चेतना ये तीनों प्रज्ञान हैं। हृदय, कण्ठ और तालु तीन स्थाणु है, अ ऊ म तीन मात्रायें हैं। किसी भी कार्य के पूर्व प्रणव का उद्घोष आवश्यक है। प्रत्येक शब्द इसमें समाहित है और सभी इससे ओत प्रोत हैं। इसके बिना किसी भी शब्द का उच्चारण नहीं हो सकता।" गोपथ ब्राह्मण का कथन है : अब हम ॐ कार का अनुसन्धान करेंगे। इसका मूल क्या है, इसका प्रातिपदिक क्या है। इसको किस नाम से व्यक्त किया जाता है और इसका लिंग कौन सा है। इसका स्वर कैसा है और विभक्ति किस प्रकार है।" गोपथ ब्राह्मण के प्रथम पटल में इसका विवेचन विस्तार से किया गया है। पद्मपादाचार्य ने शंकराचार्य द्वारा रचित प्रपंचसार की टीका में इसकी चर्चा की है। प्रणवार्थ दीपिका तथा अन्य ग्रन्थों में इस पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। अधिक विस्तार से इस विषय की जानकारी लेने वालों को उक्त ग्रन्थों का अध्ययन करना चाहिए।

## चिदग्निकुण्डसंभूता देवकार्यसमुद्यता ॥५२॥

**लोके हि दुःखदशायां मातुः स्मरणं प्रसिद्धं। अनुभूतास्तु मातरो न तापत्रयहरणसमर्थाः। तदुक्तमभियुक्तैः 'नानायोनिसहस्रसंभववशाज्जाता जनन्यः कति प्रख्याता जनका कियन्त इति मे सेत्स्यंति चाग्रे कति। एतेषां गणनैव नास्ति महतः संसारसिंधोर्विधेर्भीतं मां नितरामनन्यशरणं रक्षानुकंपानिधे' इति। अतो दुरन्तदुःखहरणक्षमासु सर्वोत्तमा जगन्मातैव स्वस्मिन्दयावत्त्वापादनाय मातृत्वेनैव स्तोतव्या स्तोत्रसंदर्भप्रयोजनमोक्षादिरूपफलत्वेनापि स्तोतव्येत्याशयेनाह—श्रीति। श्रियो लक्ष्म्या माता श्रीरिति गौरुपलक्षणं तद्वाचकमेव वा। तथाच व्याडिकोशः 'लक्ष्मीसरस्वतीधीत्रिवर्गसंपद्विभूतिशोभासु। उपकरणवेष-**

रचनाविद्यासु श्रीविद्ये प्रथिते'ति। तथाच श्रीगौर्जनकत्वान्नेयं तत्समानकोटिभूता रुद्राणी किंतु तत्त्रितयजनयित्री परशिवमहिषी परा भट्टारिकेत्युक्तं भवति। यद्वा श्रियं लक्ष्मीं माति परिच्छिनत्ति। परिच्छेद्यापेक्षया परिच्छेदस्याधिक्यावश्यं-भावादनवधिकश्रीरूपो मोक्ष इत्यर्थः। 'सा हि श्रीरमृता सतामि'ति श्रुति-प्रसिद्धम्। त्रयीं माति ब्रह्मणे बोधयति परिच्छेदेन व्यसृजति वा। 'यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मा' इति श्रुतेः। प्राथमिकाभिव्यक्ति-रूपा वेत्यर्थः। श्रियं विषं माति कण्ठे स्थापयतीति वा अनयोः पक्षयोर्नाम पुलिङ्गं भवति। शिवशक्त्योरभेदात्प्रकाशो विमर्शो वा विशेष्यः। श्रीमात्रे नम इति मन्त्रे विशेषाभावेऽप्यर्थानुसंधाने विशेषः। अथवा 'अभियुक्तानां नाम श्रीपदपूर्वं प्रयुञ्जीत। श्रीचक्रश्रीशैलश्रीविद्याश्रीफलादिकव'दित्यभियुक्तप्रसिद्धे-र्मातेति पदमात्रस्योत्पादिकेत्यर्थः। विनिगमनाविरहात्सर्वेषामिति लाभात्। 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' इति अविशेषश्रुतेश्च। अतएव निरुपपदा एवेश्वरेशानादिशब्दाः परशिववाचकाः अत'श्चेशानो भूतभव्यस्ये'त्यादाविव जगन्मातेति क्वचित्प्रतिसंबन्धिनिर्देशेऽपि मातृपदमात्रस्य त्रिपुरसुन्दरीवाचकत्वं न विहन्यते। यद्वा। हसकलरडेति व्यञ्जनषट्कस्य बालायाः स्वरत्रयेणान्ते योजने कूटत्रयात्मको जायमानो मन्त्रो मातेत्युच्यते। 'माया कुण्डलिनी मन्त्रो-द्धारपरा व्याख्यावगन्तव्या। राजशब्दान्नान्तत्वान्ङीपि कृते पश्चान्महच्छब्देन समासे 'आन्महत' इत्यात्वे श्रीयुक्ता महाराज्ञीति मध्यमपदलोपसमासे रूपं। नतु महाराजशब्दाट्टित्वान्ङीप्। तथात्वे महाराजीत्यापत्तेः। सकलप्रपञ्च-जातपालनेऽधिकृतेत्यर्थः। राजशब्दशक्यतावच्छेदकनृपत्वकोटौ पालनस्य निवि-ष्टत्वात्। तथाच श्रुतिः। 'येन जातानि जीवन्ती'ति। अत्र श्रीविद्यायां निगूढ-स्याक्षरत्रयस्योद्धारः। तत्रैकं तावत्षोडशीकलेत्युच्यते। 'सच्छिष्यायोपदेष्टव्या गुरुणवताय सा कले'ति वचनात्प्रायेणाधुनिकैर्बहुभिर्गुरुमुखाज्ज्ञातं। तच्च 'शिवः शक्तिः काम' इति विद्योद्धारश्लोके सौन्दर्यलहरीव्याख्यानोल्लेखने प्रकटीकृतं चतुर्लक्ष्मीमनुषु प्राथमिको मन्त्र इति। इतरद्वयं प्रकाशविमर्शरूपम्। तदुक्तं संकेतपद्धतौ। 'अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमः शिवः। हकारोन्त्यः कला-रूपो विमर्शाख्यः प्रकीर्तितः' इति। अनयोरपि रहस्यत्वादेव 'मध्यबिन्दुविसर्गांतः समास्थानमये परे। कुटिलारूपके तस्याः प्रतिरूपं वियत्कले' त्यादिभिर्गूढार्थैरेव श्लोकैर्योगिनीहृदये स्वरूपनिष्कर्षः कृतः। तत्प्रकाशनं चास्माभिर्वरिवस्या-रहस्यसेतुबन्ध एव कृतमिति नेह प्रतन्यते। राज्ञीत्यंशेन मायाराज्ञीमन्त्रोद्धारः। अतएव न टच्प्रत्ययान्तत्वेन प्रयोगः। नृपाधिष्ठितमासनं सिंहासनमुच्यते। आसनेषु सिंहः श्रेष्ठमित्यर्थे राजदन्तादित्वात्पूर्वनिपातः। श्रीमत्प्रपंचसाम्राज्य-लक्ष्मीवच्च तत्सिंहासनंच तस्येश्वरी ईशित्री। सिंहाभिन्नमासनमिति वा। देव्याः सिंहासनारूढत्वात्। तदुक्तं देवीपुराणे नामनिर्वचनाध्याये 'सिंहमारुह्य

कन्यात्वे निहतो महिषोऽनया। महिष्नीततो देवी तथा सिंहासनेश्वरी'ति। यद्वा सिंहशब्दो हिंसार्थकः। तदुक्तं वैयाकरणैः। 'हिंसिधातोः सिंहशब्दो वशकान्तौ शिवः स्मृतः। वर्णव्यत्ययतः सिद्धौ पश्यकः कश्यपो यथेति'। तेन सिंहेन हिंसयाऽसनं क्षेपणं निरास इति यावत्। 'असु क्षेपणे' इतिधातोर्ल्युट्। संहार इति समुदायार्थः। तत्रेश्वरी समर्था। तथाच श्रुतिः 'यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्तीति'। यद्वा मकारः पंचसंख्यापरः। सन्ति सिंहासनसमाख्याताश्चैतन्यभैरव्याविसंपत्प्रदा भैरव्यंता अष्टौ मन्त्राः। तेषु त्रयं युग्मरूपं द्वयमेकैकरूपमित्येवं पञ्चैव दिङ्पञ्चभेदेन सिंहासनानि ज्ञादार्णवे कथितानि। 'पञ्चसिंहासनगता कथं सा त्रिपुरा परा। कथयस्व महेशानं कथं सिंहासननानि भवेदि'ति पृष्टे। 'प्रथमं शृणु देवेशि ब्रह्मा सृष्टिकरो यदा। निश्चेतनोऽथ देवेशीं तदा त्रिपुरसुंदरीम्। समाराध्याभवत्कर्ता सृष्टेस्तु परमेश्वरि। ब्रह्माणं तं समाराध्य तपसा महता प्रिये। शक्रोऽभूद्देवराजोयं पूर्वस्यां दिशि पालकः। तदा प्रसन्ना त्रिपुरा पूर्वसिंहासने स्थिते' त्यादिना। तेषां पञ्चसिंहासनानामीश्वरीमित्यनेन मन्त्रोद्धारः। एवं त्रिभिर्नामभिः सृष्टिस्थितिलयकर्तृत्वेन ब्रह्म लक्षयित्वा प्रकृतपुराणोक्तमातृप्रादुर्भावादिकथाक्रमं प्रायेणाश्रयन्नेव तिरोधानानुग्रहापरपर्यायबन्धमोक्षप्रदत्वेनापि सप्रपञ्चं लक्षयितुमुपक्रमते—चिदग्नीत्यादिना शिवशक्त्यैक्यरूपिणीत्यंतेन। चित्केवलं ब्रह्म तदेवाग्निकुण्डं अविद्यालक्षणतमोविरोधित्वात्। 'अन्तर्निरन्तरनिरिन्धनमेधमाने मोहान्धकारपरिपन्थिनि संविदग्ना'वित्यादौ चिद्वह्निरूपकप्रयोगदर्शनात्। शक्तिसूत्रमपि। 'चिद्वह्निरवरोधपदे छन्नोपि चिन्मात्रयामेयेधनं पुष्यती'ति। तद्भाष्यं च चितिरेव विश्वग्रसनशीलनत्वाद्वह्निरिति। तत्र सम्यक् अभेदेन भूतस्थितिचैतन्याख्यधर्मरूपेणावस्थिता नतु जाता। 'तत्र भवः' इति पाणिनिना भूजनिधात्वोर्भेदेन कीर्तनात् शक्तिशक्तिमतोरभेदाच्च। तदुक्तं संक्षेपशारीरकाचार्यैः 'चिच्छक्तिः परमेश्वरस्य विमला चैतन्यमेवोच्यते' इति। यद्वा प्रसिद्धमग्निकुण्डमेव चित्। चिदग्निपदयोरेव वोपमितसमासः। 'ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुतेऽर्जुने'त्यादौ रूपकदर्शनात्। तस्य कुण्डात्संभूता प्रादुर्भूता उत्पन्नेत्यर्थः। 'धुंधुमारस्ततोऽभवदि'त्यादौ भवतेरुत्पत्तावपि प्रयोगात्। तदुक्तं रेणुकापुराणे 'रेणुनामाभवत्पुत्र इक्ष्वाकुकुलवर्धनः' इत्यारभ्य तस्य तपो देवीवरं च वर्णयित्वा। 'एतस्मिन्नन्तरे यज्ञ वह्निकुण्डाच्छर्नैद्विजा। दिव्यरूपान्विता नारी दिव्याभरणभूषिते'त्यारभ्य 'वह्ने शीतांशुबिम्बाभा सहसा निर्गता बहिः। एकैव तु जगद्धात्री द्वितीया नास्ति काचने'त्यन्तेन। ब्रह्माण्डपुराणेऽपि भण्डासुरपीडितं शक्रं निर्वर्ण्य 'कुण्डं योजनविस्तारं सम्यक्कृत्वातिशोभनमि'त्यादिना चिदग्निकुण्डे देवैः कृतं स्वस्वमांसहोममुक्त्वोक्तम् 'होतुमिच्छत्सु देवेषु कलेवरमनुत्तमम्। प्रादुर्बभूव परमं तेज पुंजमयं महत्। कोटिसूर्यप्रतीकाशं चन्द्रकोटिसुशीतलम्। तन्मध्यतः समुदभूच्चक्राकारमनोपमम्। तन्मध्यतो महादेवीमुदयार्कसमप्रभामि'-

त्यारभ्य 'तां विलोक्य महादेवीं देवाः सर्वे सवासवाः । प्रणेमुर्मुदितात्मानो भूयो-भूयोऽखिलात्मिका'मित्यन्तम् । नित्याया उत्पत्त्यसम्भवमाशङ्क्य समाधत्ते—देव-कार्येति । देवानां कार्याणि भण्डासुरमहिषासुरवधादीनि तदर्थमुद्यता आविर्भूता । प्रकृतिविकृतिभावाभावेन तादर्थ्यचतुर्थ्यन्तेन सह समासायोगेऽपि शेषषष्ठ्या समासः । तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—'देवानां कार्यसिध्यर्थमाविर्भवति सा यदा । उत्पन्नेति तदा लोके सा नित्याप्यभिधीयते' ॥ इति । कूर्मपुराणेऽपि हिमवन्तम्प्रति भगवत्योक्तं—'अहं वै याचिता देवैः संस्मृता कार्यगौरवात् । विनिन्द्य दक्षं पितरं महेश्वरविनिन्दकम् ॥ धर्मसंस्थापनार्थाय तवाराधनकारणात् । मेनादेहात्समुत्पन्ना त्वामेव पितरं श्रिते'त्यादि ॥ ५२ ॥

( १ ) **श्रीमाता**—सभी साधारणतया दुःख और क्लेश में माँ का स्मरण करते हैं, किन्तु इस संसार में हमारी लौकिक माताएँ ताप-त्रय को दूर करने में असमर्थ रहती हैं । जब वे स्वयं ही ताप-त्रय से मुक्त नहीं हो पाती हैं तो फिर वे हमारे ताप-त्रय को कैसे दूर कर सकती हैं । हमारे मनीषियों ने कहा है—'हमारे अब तक हजारों जन्म हो चुके हैं और इस प्रकार हमारी माताओं और पिताओं की संख्या हजारों में होंगी और अभी भी न जाने कितनी बार पुनः जन्म होगें इसकी कल्पना करना सम्भव नहीं है । इस प्रकार इस भवसागर में जो आता है, उसे बार-बार सागर में गोते लगाना और पुनः पुनः बाहर आना पड़ता है । नाना योनियों में अर्थात् चौरासी लाख योनियों में अथवा आजकल के वैज्ञानिकों के अनुसार अमीबा से लेकर मनुष्य तक लगभग १२८ लाख योनियों में भटक कर तब कहीं मनुष्य-योनि प्राप्त होती है । भारतीय-दर्शन के अनुसार ८४ लाख योनियों का वर्गीकरण इस प्रकार किया गया है—

९ लाख जलचर—जल में रहने वाले जीव जैसे मत्स्य, कच्छप आदि, २७ लाख स्थावर—वृक्ष, पर्वत आदि, ११ लाख कृमि-सर्प आदि; १० लाख योनियाँ पक्षियों की—जैसे कोयल, काक, भ्रमर आदि मानी जाती हैं । २३ लाख योनियाँ चौपायों की होती हैं—जैसे गाय, भैंस, सिंह, हाथी आदि और ४ लाख मनुष्य-योनियाँ होती हैं । इस प्रकार इनका योग ८४ लाख होता है ।

केवल जगत्-जननी ही ऐसी माँ हैं जिनकी शरण में जाने पर असीम भव-सागर से पार उतरा जा सकता है । वे ही मेरी कर्णधार हों तो किसी प्रकार का भय नहीं । जगत्-जननी आद्याशक्ति महामायी त्रिपुरसुन्दरी के नाम मात्र से ही हृदय में शान्ति एवं अपूर्व तेज का प्रकाश हो जाता है । सम्पूर्ण विश्व

उनकी शक्ति के स्पन्दन से स्पन्दित हो रहा है। हमारे असीम दुःखों को एक मात्र वे ही दूर कर सकती हैं।

शुद्ध चेतना शिव हैं और वे उनकी शक्ति हैं। वे समस्त ब्रह्माण्ड की जननी हैं और जीवनीशक्ति के रूप में मानव-शरीर के मूलाधार में उनका निवास है। वे जहाँ समस्त सृष्टि को जन्म देती हैं, वहीं पालन-पोषण भी करती हैं। चेतना की क्रियाशील अवस्था में वे ही हैं और इस प्रकार ब्रह्माण्ड की कल्पना भी उन्हीं में है। ब्रह्माण्ड को कल्पना कहा जाता है, क्योंकि यह सृजनात्मक कल्पना-शक्ति है, जिसके आधार पर पूर्व के कल्पों का केवल स्मरण मात्र है। योगिनीहृदय-तंत्र का कथन है—'ब्रह्माण्ड का चित्र उन्होंने अपनी कल्पना से इस प्रकार चित्रित किया है—स्वेच्छाविश्व-मयोण्ड एष' जिसे देखकर प्रभु बड़े प्रसन्न हुए। सृष्टि का आधार संस्कार है, जो पिछले युगों के दुःख-सुख का परिणाम है। अतः ऐसी स्थिति में उनकी माँ के रूप में माँ मानकर आराधना करना स्वाभाविक है। संसार में जीव के आने तथा देह धारण करने पर उसकी दीक्षा जिस मंत्र से होती है, वह मंत्र 'माँ' है। जीवन का आरम्भ भी 'माँ' शब्द से होता है और सम्भवतः मृत्यु के समय भी मुख से 'माँ' मंत्र का ही उच्चारण होता है। इसके लिए किसी प्रकार का प्रयास नहीं करना पड़ता है। इस पंचभूतात्मक ब्रह्माण्ड का निर्माण भी पंचमहाभूतों से ही हुआ है और ये पंचमहाभूत—आकाश, वायु, अग्नि, जल और पृथ्वी क्रियात्मक चेतना अथवा शक्ति से प्रादुर्भूत हुए और इन्हीं द्वारा उन्होंने अपने को प्रथम बार अभिव्यक्त किया। यही पूर्ण विकास की अवस्था है। यही कारण है कि प्राणी माँ की पूजा करता है। पिता केवल माँ का सहकारी मात्र है। सर्वोच्च पिता केवल अपना 'प्रकाश' देता है। माँ अथवा विमर्श शक्ति उत्पादन करती है किन्तु अकेले नहीं। योगिनीहृदय-तंत्र में उल्लेख है—'विमर्शशक्तिः प्रकाशात्मना परमशिवेन सामरस्यं प्राप्य विश्वं सृजति न तु केवला।' अतः प्राणी माँ की पूजा करते हैं। 'मातृभाव' संस्कृत का शब्द है। दर्शन के अनुसार यह ध्वनि है। प्राणी संसार में जो कुछ देखता है, वह सभी माँ-मय है और जगत् उसी के रूप में है। यह सर्वोच्च शक्ति शिव के अतिरिक्त अन्य नहीं है। परा शक्ति शिवाभिन्ना है और सभी वस्तुओं में उसके दर्शन हो रहे हैं—'सर्वकर्मशरीरिणी'। माँ से अधिक कोमल और कुछ भी नहीं है। यह मान्यता है कि प्रकृति से अधिक कोमल वस्तु कुछ और नहीं है। वह पुरुष की सम्पूर्ण रूप और पूर्ण शक्ति से उसके आनन्द में सेवा करती है और अन्त में मुक्ति प्रदान कर देती है। जब पुरुष उसकी सेवा लेने के योग्य नहीं रह जाता है तो वह उससे पृथक् हो जाती है। असीम दुःखों ( मोह-बन्धनों ) को दूर करने की

सामर्थ्य उन्हीं में है। अतः हम उनकी माँ के रूप में पूजा और स्तुति करते हैं, जिससे उनकी करुणा एवं अनुग्रह दृष्टि सदैव हम पर बनी रहे।

श्रीमाता से यह भी आभास होता है कि वे श्री की माता हैं। श्री का अर्थ है लक्ष्मी या सरस्वती अथवा इसका अर्थ धातृ भी है। श्री शब्द सम्पन्नता वैभव, सौन्दर्य और ऐश्वर्य का भी प्रतीक है। पक्ष का प्रथम दिवस भी श्री कहलाता है। अतः यहाँ श्री माता का अर्थ रुद्र की सहधर्मिणी अथवा पत्नी नहीं है या सरस्वती और लक्ष्मी के तुल्य स्थान रखने वाली भी नहीं है, अपितु वे परम शिव की अर्धाङ्गिनी और ब्रह्मा, विष्णु, महेश त्रिदेवों की माता हैं। वे ही परम भट्टारिका हैं और मोक्ष या मुक्ति प्राप्त करने के लिए केवल उन्हीं की शरण में जाना चाहिए।

माँ का अर्थ 'मूल्यांकन करने वाली' भी होता है अर्थात् वे श्री या लक्ष्मी का भी मूल्यांकन करती हैं। लक्ष्मी ने प्राणी को, जो सीमित वस्तुओं से अधिक शक्तिशाली है, सीमित कर दिया है। अतः उसका अर्थ यह भी है कि वे असीमित श्री अथवा मुक्ति हैं।

श्रुतियों में 'श्री' के सम्बन्ध में यह कथन है कि श्री मनीषियों के लिए अमृत ( सुधा ) और वेद है। उन्होंने ही ब्रह्मा को वेदों का ज्ञान दिया। माँ ने ही वेदों की अभिव्यक्ति व्यास द्वारा अठारह पुराणों के रूप में करायी।

श्री का अर्थ 'विष' भी किया जाता है और माँ का अर्थ संयुक्त करना अथवा लगाना भी है। शिव के कण्ठ में गरल है। शिव और शक्ति एक हैं, अतः श्रीमाता पुरुष-वाचक हुई। श्रीमाता स्त्री-वाचक भी है अतः यह देवी का विशेषण भी हुआ, क्योंकि देवी का एक भाव प्रकाश या विमर्श भी है। उनके नाम का स्मरण करते हुए उनके इस भाव को भी ध्यान में रखना चाहिए।

महान् पुरुषों और महान् वस्तुओं का उल्लेख करते हुए उनकी मर्यादा और मान को दृष्टि में रखते हुए उनके नाम के आरम्भ में 'श्री' शब्द लगा देते हैं, जैसे—श्रीचक्र, श्रीविद्या, श्रीशैल, श्रीराम, श्रीकृष्ण, श्रीफल आदि। वर्तमान संदर्भ में माता का अर्थ समस्त अथवा असंख्य वस्तुओं को उत्पन्न करनेवाली है। प्राणी का वह आकार या स्वरूप जिसमें प्राणी जन्म लेता है। ईश्वर या ईषना के साथ श्री शब्द का प्रयोग नहीं है। अतः इसका अभिप्राय परशिव से है और माता का तात्पर्य त्रिपुरसुन्दरी से है।

बाला मंत्र के छः अक्षर 'ह' 'स' 'र' 'क' 'ल' 'द' तीन स्वरों के साथ अन्त में संयुक्त कर दिये जाते हैं तो परिणाम यह होता है कि मंत्र के तीन कूट बन जाते हैं, जिन्हें 'माता' कहा जाता है। इसका अनुमोदन विद्वानों ने भी किया है, जिन्होंने उस श्लोक ( लघुस्तुतिश्लोक १८ ) का भाष्य किया

है, जो 'माया' और 'कुण्डलिनी' आदि से प्रारम्भ होता है। इसमें भी 'माता' शब्द का प्रयोग आता है और इस प्रकार उसे स्पष्ट किया गया है। भट्ट-नारायण के अनुसार श्री जगत् और माता जननी ( स्रष्टा ) अथवा श्री ऐश्वर्य और माता ज्ञाता अथवा साक्षी है।

कविराज गोपीनाथजी के अनुसार—सिद्ध योगीजनों ने परमहंस अवस्था में स्वयं शिशुभाव धारण कर महाशक्ति को ही मातृ रूप में अंगीकार किया है। देवीयामल में कालकर्षिणी और श्रीपूर्वशास्त्र में मातृ-सद्भाव के रूप से इन्हीं का निर्देश है। बुद्धि से विश्लेषण करने पर प्रतीत होता है कि शृंगाटक या त्रिकोण के मध्य बिन्दु में परा का स्थान है; दक्षिण में परापरा का, वाम में अपरा का और ऊर्ध्व में परातीता का स्थान है। इसमें सभी हैं परन्तु त्रिकोण एक ही है। यही श्रीमाता का प्रतीक है।

( २ ) **श्रीमहाराज्ञी**—समस्त ब्रह्माण्ड की नियंत्रक, जिसने उसकी रचना की और उसी में उसका निवास है। यहाँ पर श्रीविद्या के तीन अक्षर छिपे हुए हैं। उनमें से एक को षोडशी ( १६वीं और अन्तिम ) कला कहते हैं। कहा जाता है कि—'१६वीं कला का ज्ञान ऐसे शिष्यों को प्रदान करना चाहिए जो गुरु के प्रति निष्ठा रखते हों।' आज के आधुनिक शिष्यों ने इस मंत्र को गुरु-मुख से ग्रहण नहीं किया है, अपितु लोल्ला ने सौन्दर्य-लहरी की जो टीका की है, उसमें व्यक्त कर दिया है और यह भी स्पष्ट कर दिया है कि चतुर्लक्ष्मी के मन्त्रों में यह प्रथम है। अन्य दो अक्षर प्रकाश और विमर्श कहे जाते हैं। संकेत-पद्धति के अनुसार—सब अक्षरों में प्रथम 'अ' है जो प्रकाश और सर्वोच्च शिव है। 'ह' अन्तिम है और 'कला' देवी का प्रतीक है, इसे ही विमर्श कहते हैं। ये दोनों अत्यन्त गोपनीय हैं। इनकी प्रकृति का वर्णन 'योगिनीहृदय' में आता है किन्तु यह वर्णन एक प्रकार से आवरण युक्त ही है। 'वियत' और 'कला' ( 'अ' और 'ह' तथा अन्य ( शब्द ) आकार क्रमशः द्वितीय बिन्दु में है और विसर्ग के अन्त में है। ये सर्वोच्च और विह्वल हैं अर्थात् अभिव्यक्त होने की स्थिति में हैं। भास्कर राय ने प्रस्तुत ग्रन्थ लिखने के बाद योगिनीहृदयम् पर एक विस्तृत भाष्य लिखा है, जिसे 'सेतुबन्ध' कहा जाता है। उपरोक्त श्लोक की टीका करते हुए उन्होंने लिखा है कि बिन्दु चार हैं जिन्हें तुरीय या कामकला ( शिव और शक्ति का मिलन ), कामबिन्दु या मध्यबिन्दु ( 'अ'—स्वयं शिव ), विसर्ग ( 'ह'—देवी ) और चौथा हार्दकला है।

एक अन्य स्थान पर 'राज्ञी' शब्द का एक भाग एक मंत्र है, जिसे मायाराज्ञी कहते हैं अथवा राज्ञी शब्द मायाराज्ञी मंत्र का ही एक अंग है।

एक अन्य मत के अनुसार करोड़ों देवता और देवियाँ अपनी शक्ति और सत्ता इन्हीं परम भट्टारिका महाशक्ति से प्राप्त करती हैं और उनके नाम का सहारा लेकर कार्य करती हैं। इनकी शक्ति अनन्त और इनके रूप और नाम भी अनन्त हैं।

( ३ ) **श्रीमत्-सिंहासनेश्वरी**—राजा जिस आसन पर बैठते हैं, उसे सिंहासन कहते हैं। वह सर्वोत्तम आसन होता है। इस आसन में साधारणतया स्वर्ण के सिंह बने होते हैं, जो कोनों पर लगे रहते हैं। सिंह का अर्थ स्पष्ट है और देवी का वाहन सिंह है। देवीपुराण में उनके नामों की व्याख्या करते हुए उल्लेख आता है कि देवी ने अपनी बाल्यावस्था अथवा कौमार्यावस्था में सिंह पर सवार होकर महिषासुर का वध किया था, अतः उन्हें महिषासुर-मर्दिनी कहते हैं और इसी से यह भी कहते हैं कि सिंह उनका आसन है। सिंह शब्द हिंसा का भी वाचक है। वैयाकरणों का मत है कि सिंह शब्द हिंसार्थक है। यही शिव का मूल स्वरूप विनाशकारक माना जाता है, जिसका अर्थ वासना है। इन दो शब्दों के अक्षरों को उलट देने से ये शब्द बने हैं, जैसे—पश्यक से कश्यप बन जाता है। असन का अर्थ है बाहर करना तथा ईश्वरी का अर्थ है शक्तिशाली अर्थात् वे उस जगत् की संहारिणी शक्ति भी है जिसकी अभिव्यक्ति भी उन्हीं से हुई है। इसी प्रकार श्रुति का कथन है—'वह जिसमें वे अपनी मृत्यु होने पर लय हो जाते हैं।'

मां अर्थात् पांच। मकार भी पांच होते हैं। चैतन्यभैरवी से लेकर सम्पतप्रदा भैरवी तक आठ मंत्र हैं, जिन्हें सिंहासन कहा जाता है। इनमें छः मंत्रों के तीन जोड़े हैं तथा दो मंत्र जो शेष बचते हैं उन्हें जोड़कर संख्या पांच हो जाती है। ये चार चार कोणों में स्थित हैं तथा पांचवां केन्द्र में है। ज्ञानार्णवतंत्र में उल्लेख है—'नियंता ! मुझे यह बतलाओ कि देवी त्रिपुरा पांच सिंहासनों पर किस प्रकार आरूढ़ हुई या चढ़ीं और सिंहासनों का अस्तित्व किस प्रकार हुआ ?' शिव ने इस प्रश्न का उत्तर देते हुए कहा—'देवताओं के अधिपति इन्द्र ! सुनो, ब्रह्मा ने जब रचना आरम्भ की तो उनमें ज्ञान का अभाव था। उन्होंने त्रिपुरसुन्दरी की आराधना की और स्रष्टा बन गये। इन्द्र ने कठिन तप कर ब्रह्मा की आराधना की और वे देवाधिपति बन गये तथा पूर्वी कोण की रक्षा का भार भी उन्हें मिला। त्रिपुरा इससे बड़ी प्रसन्न हुई और उन्होंने सिंहासन के दक्षिण भाग में अपने को स्थित कर लिया। इसी से वे मंत्र जिसमें हैं, उसे सिंहासन मंत्र कहते हैं'। भट्ट-नारायण का कथन है कि अनेक लक्ष्मी देवियाँ देवी के सिंहासन को घेरे हुई हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त तीन नामों से ब्रह्म के तीन लक्ष्य निर्धारित होते हैं—सृष्टि, स्थिति और लय। ललितासहस्रनाम में चौथे नाम से लेकर ९९९ नामों तक जगत्-जननी के जन्म आदि का दिग्दर्शन है। पुराणों के अनुसार दो अन्य भाव या लक्ष्य तिरोधान और अनुग्रह हैं, जिनसे बन्धनों से मुक्ति होती है।

अथवा इसका एक भाव यह भी लिया जा सकता है कि मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपुर, अनाहत, विशुद्धि और आज्ञा चक्रों के ब्रह्मा आदि देवताओं की मूर्तियों से छः आधार कमलों के मध्य में अर्थात् कर्णिकाओं में उन्नत ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्रदल कमल की कर्णिका के मध्यभाग में स्थित महात्रिकोणरूपी आसन के ऊपर विराजमान हैं।

( ४ ) **चिदग्निकुण्डसम्भूता**—इसका तात्पर्य शिवशक्त्यैकरूपिणी से भी है, जिन्होंने चिद्-अग्निकुंड से जन्म लिया है। यहाँ पर केवल अग्नि शब्द का ही प्रयोग नहीं है, वरन् अग्नि का विशेषण चिद् भी है। चिद् का अर्थ है—शुद्ध ज्ञान-शक्ति तथा अग्नि भगवती त्रिपुरसुन्दरी का साक्षात् स्थूलस्वरूप। शुद्ध ज्ञान एवं ब्रह्म ही अग्नि की वेदी है और इसी से अविद्या का तिमिरान्धकार दूर होता है। ज्ञान की अग्नि जो अन्तर् में बिना समिधा के निरन्तर प्रज्वलित रहती है, माया के अन्ध तमस् को दूर कर देती है। ज्ञान में ही सम्पूर्ण दृश्य का भाव रहता है। अतः जैसे दर्पण के बिना प्रतिबिम्ब और मृत्तिका ( मिट्टी ) के बिना घटादि नहीं बन सकते, उसी प्रकार चिति शक्ति के बिना देश-कालादि कोई दृश्य पदार्थ भी नहीं बन सकता है। सत्ता रूप से चिति ही सब कुछ है। कोई भी देश या काल ऐसा नहीं है जिसमें चिति नहीं है। केवल चिति ही किसी अन्य की अपेक्षा के बिना स्वयं प्रकाशित होती है। जिस प्रकार प्रतिबिम्बों की सत्ता दर्पण ही है, उसी प्रकार चिति ही जगत् की सत्ता है। स्पष्ट है कि यहाँ ज्ञान की तुलना अग्नि से की गई है। शक्ति-सूत्र में एक सूत्र आता है 'चिदवाह्निनी···' ( ज्ञानाग्नि···· ) इसमें कहा गया है कि ज्ञान अग्नि है, क्योंकि वह स्वभावतया ब्रह्माण्ड का लय कर देती है। संभूता का अर्थ है—जन्म या प्रादुर्भाव। ज्ञान की विशेषता से इसका उसी अग्नि में निवास है, किन्तु वह उसके कारण नहीं है। ज्ञान और ज्ञान की व्याप्ति एक ही है।

संक्षेपशारीरकाचार्य का कथन है कि—'चितिशक्ति परमेश्वर का शुद्ध चैतन्य रूप है अर्थात् ब्रह्मज्ञान की शुद्ध ऊर्जा स्वयं ज्ञान ही है।' अग्निकुंड को ही चित्त भी कहा गया है।

**अग्निकुंड**—ज्ञान की अग्नि की साधारण वेदी। भगवद्गीता, अध्याय ४, श्लोक ३७ में भगवान् कृष्ण अर्जुन से कहते हैं—

'यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात् कुरुतेऽर्जुन।
ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात् कुरुते तथा'॥

हे अर्जुन! जैसे सम्यक् प्रज्वलित अग्नि काष्ठ-समुदाय को भस्मीभूत कर देती है, उसी प्रकार ज्ञानरूपी अग्नि प्रारब्ध कर्मों के अतिरिक्त सम्पूर्ण कर्मों को भस्मसात् कर देती है।

इससे यह स्पष्ट है कि आत्मज्ञान रूप अग्नि प्रारब्ध कर्मों के अतिरिक्त अन्य सभी कर्मों को भस्म कर देती है। देवी का प्रादुर्भाव यज्ञाग्नि से हुआ, ऐसा रेणुका-पुराण का कथन है। कहते हैं कि इक्ष्वाकु-वंश में रेणु नाम के एक युवराज हुए। उन्होंने तपस्या के फलस्वरूप देवी से वरदान प्राप्त किया तथा इस बीच यज्ञाग्नि से एक नारी का प्रादुर्भाव हुआ, जिसका स्वरूप अत्यन्त दिव्य था। वे बड़ी द्रुतगति से बाहर निकलीं। वे अकेली ही ब्रह्माण्ड का आधार हैं। उनके अतिरिक्त और कोई दूसरी शक्ति नहीं है। यह चितिरूपा महासत्ता ही सर्वेश्वरी भगवती त्रिपुरा हैं, जिनमें यह अनेक कोटि ब्रह्माण्ड उनसे अभिन्न होकर भासता है। ब्रह्माण्डपुराण में एक कथा आती है—'भण्डासुर ने इन्द्र को बुरी तरह सताया तब इन्द्र ने कई योजन की एक अत्यन्त भव्य वेदी का निर्माण कराया और देवताओं ने उस वेदी पर अपने शरीर का मांस बलि में निवेदन करने की प्रस्तावना की। जब देवता अपना सम्पूर्ण शरीर समर्पित करना चाहते थे तो अग्नि से ज्योति का किरणजाल प्रस्फुटित हो गया। यह प्रकाश इतना उज्ज्वल और निर्मल था कि करोड़ों सूर्य भी उसकी समानता नहीं कर सकते थे। उसमें इतनी शीतलता थी, जितनी करोड़ों चन्द्रमा में भी नहीं हो सकती। इस ज्योति-पुंज के मध्य श्रीचक्र था, जिसकी छटा का वर्णन करना सम्भव नहीं है और इस श्रीचक्र के केन्द्रबिन्दु से देवी की अभिव्यक्ति हुई, जिनकी छटा बाल रवि के वर्ण के समान थी। जगत्-जननी माँ के दर्शन कर इन्द्रादि देवता हर्षातिरेक से अभिभूत हो गये और वे उन्हें बारम्बार नमन करने लगे'।

दुर्गासप्तशती में उल्लेख है—

'ततः समस्तदेवानां तेजोराशिसमुद्भवाम्।
तां विलोक्य मुदं प्रापुरमरा महिषार्दिताः'॥ ( २।१९ )

समस्त देवों के तेज से उस कल्याणमयी देवी का प्रादुर्भाव हुआ।

( ५ ) **देवकार्यसमुद्यता**—देवताओं के उद्देश्य को पूरा करने के लिए सदैव तत्पर। देवी की अभिव्यक्ति अथवा प्रादुर्भाव भण्डासुर तथा महिषासुर

आदि के संहार के लिए हुआ। मार्कण्डेयपुराण में उल्लेख है—'यद्यपि देवी अनादि है, किन्तु फिर भी देवताओं की कार्यसिद्धि के लिए बार-बार अवतरित होती है।'

दुर्गासप्तशती में देवी स्वयं कहती हैं—

'इत्थं यदा यदा बाधा दानवोत्था भविष्यति।
तदा तदावतीर्याहं करिष्याम्यरिसङ्क्षयम्॥'
(११।५४-५५)

'जब-जब संसार में दानवी बाधा उपस्थित होगी, तब-तब अवतार लेकर मैं शत्रुओं का संहार करूँगी'।

कूर्मपुराण के अनुसार देवी ने हिमवान को सम्बोधित करते हुए कहा—'देवताओं की आर्तनाद पुकार सुनकर तथा कार्य की महत्ता को ध्यान में रखकर अपने पिता की, जिसने महेश्वर का अपमान किया था, उपेक्षा कर धर्मस्थापनार्थ तथा तुम्हारी भक्ति से दयार्द्र होकर मैंने मैना के गर्भ से जन्म लिया और तुम्हें अपना पिता बनाया।' इस प्रकार देवी के वास्तविक प्रकाश और आकार का वर्णन किया गया है तथा आगे विमर्श का वर्णन आता है।

योगवासिष्ठ में भगवान् कहते हैं—'मेरे दो आकार हैं—एक साधारण तथा दूसरा दिव्य। साधारण आकार में भुजाएँ आदि हैं जिसकी पूजा मूढ करते हैं। मेरा दिव्य स्वरूप अनादि है जिसका आदि और अन्त नहीं है। उसमें कोई विग्रह नहीं जिसे ब्रह्म, आत्मन्, परमात्मन् आदि कहते हैं। एक अन्य स्थान पर कहा गया है कि साधारण आकार भी दो प्रकार का है—एक स्थूल तथा दूसरा सूक्ष्म। गंगा का जल आदि चौथा आकार है जो अधिक घना है।

**उद्यद्भानुसहस्राभा चतुर्बाहुसमन्विता।**
**रागस्वरूपपाशाढ्या क्रोधाकाराङ्कुशोज्ज्वला॥ ५३॥**

एवं चिद्रूपत्वेन प्रकाशात्मकतामुक्त्वा विमर्शात्मकं रूपमाह—उद्यदिति। भानूनां किरणानां सहस्रं यस्य स भानुसहस्रः सूर्यः। तस्योद्यत्त्वं विशेषणं। वर्तमानकालिकोदयवत्त्वं तदर्थः। वर्तमाने लटः शतृशानचोर्विधानात्। तेन लौहित्यं ध्वन्यते। उद्यतां भानूनां रक्तसूर्याणां यत्सहस्रमानन्त्यं तेन तुल्येति वा। अतिलोहितेति फलितोऽर्थः। उक्तं हि स्वतन्त्रतन्त्रे—'स्वात्मैव देवता प्रोक्ता ललिता विश्वविग्रहा। लौहित्यं तद्विमर्शः स्यादुपास्तिरिति भावने'ति। वामकेश्वरतन्त्रेऽपि—'स्वयं हि त्रिपुरादेवी लौहित्यं तद्विमर्शनमि'ति। ईदृशप्रकाशविमर्शसामरस्यापन्नाया देव्यास्त्रीणि रूपाणि स्थूलं सूक्ष्मं परं चेति। करचरणादिविशिष्टं

स्थूलं। मन्त्रमयं सूक्ष्मं। वासनामयं परं। तदुक्तं योगवासिष्ठे भगवता-- 'सामान्यं परमं चेति द्वे रूपे विद्धि मेऽनघ। पाण्यादियुक्तं सामान्यं यत्तु मूढा उपासते। परं रूपमनाद्यन्तं यन्ममैकमनामयम्। ब्रह्मात्मा परमात्मादिशब्देनैत-दुदीर्यते' इत्यादि। 'सामान्यं द्विविधं प्रोक्तं स्थूलसूक्ष्मविभेदत' इत्यन्यत्रापि। यत्तु गङ्गादीनां जलादिमयं रूपं तत्स्थूलतरं चतुर्थम्। सूक्ष्मस्यापि पुनस्त्रैविध्यं वक्ष्यते। तेषु स्थूलं निर्दिशति —चतुरिति। ध्यानोक्तावयवमन्त्रोपलक्षणमेतत्। बाहुमात्रपरमेव वा। बाहुप्रसङ्गादायुधानां त्रिविधं रूपमाह—रागेतिचतुर्भिः। रागोऽनुरक्तिश्चित्तविशेषः। इच्छैव वा। राग एव स्वं वासनामयं रूपं यस्य स्थूलस्य पाशस्य तेनाढ्या वामाधःकरेत्युक्ता। क्रोधो द्वेषाख्या चित्तवृत्तिः। आकारशब्दा-दर्शआद्यचि आकारं सविषयकं ज्ञानमित्यर्थः। घटोऽयमित्याकारकं ज्ञानमित्यादौ विषयपरत्वेनाकारपदप्रयोगात्। क्रोधपदमेव ज्ञानपरमिति तु कश्चित्। तत्क्रोधो-ङ्कुश इति श्रुतिविरोधाद्वक्ष्यमाणस्मृतावेव ज्ञानपदस्य क्रोधपरत्वसम्भवादयुक्तम्। तस्माद् द्वेषज्ञानोभयात्मकेनाङ्कुशेनोज्ज्वला शोभमानदक्षाधःकरा। तथा चोक्तं पूर्वचतुःशतीशास्त्रे—'पाशाङ्कुशौ तदीयौ तु रागद्वेषात्मकौ स्मृता'विति। तन्त्र-राजेऽपि वासनापटले—'मनोभवेदिक्षु धनुः पाशो राग उदीरितः। द्वेषः स्याद-ङ्कुशः पञ्चतन्मात्रा पुष्पसायका' इति। उत्तरचतुःशतीशास्त्रे तु। 'इच्छाशक्ति-मयं पाशमङ्कुशं ज्ञानरूपिणम्। क्रियाशक्तिमये बाणधनुषी दधदुज्ज्वल'मि-त्युक्तम्॥ ५३॥

( ६ ) उद्यद्भानुसहस्राभा—उदय होते हुए प्रातःकालीन सहस्रों सूर्यों की अरुणिमा के तुल्य तथा सूर्योदय से पूर्व विकसित जपा पुष्पों के समान रक्तवर्ण जाज्वल्यमान। इससे यह प्रतीत होता है कि उनका वर्ण गहरा रक्ताभ है। स्वतंत्रतंत्र में कहा गया है—'ललिता का विश्व विग्रह ( आकार ) अपना स्वयं ही प्रकाश है। रक्ताभ वर्ण उनका विमर्श है। उनकी आराधना और ध्यान इसी रूप में है।' वामकेश्वरतंत्र का कथन है—'देवी त्रिपुरा स्वयं ही अपना वास्तविक आकार हैं और रक्ताभ वर्ण केवल उनकी एक अभिव्यक्ति है।'

इस प्रकार देवी के तीन विग्रह हैं, जिनमें प्रकाश और विमर्श भाव सन्निहित हैं—स्थूल, सूक्ष्म और पर। स्थूल आकार में हाथ-पैर आदि सभी अवयव हैं। सूक्ष्म में केवल मंत्र है तथा पर में वासना है। वासना का अर्थ है—आदर्श या मानसिक। मंत्रशास्त्र के अनुसार यह एक सांकेतिक शब्द है जिसका अर्थ है—यथार्थ अथवा स्वयं। सूक्ष्म रूप भी तीन प्रकार के होते हैं। इन तीन में से स्थूल आकार का वर्णन आगे आरम्भ होता है।

( ७ ) **चतुर्बाहुसमन्विता**—चार भुजाएँ हैं। सम्प्रदाय के अनुसार जागृत, स्वप्न, सुषुप्ति एवं तुरीय नामक चार अवस्थाओं को श्रीत्रिपुरेश्वरी की चार भुजाओं के रूप में प्रतिपादित किया गया है। त्रिपुरेश्वरी के चार अंग दशाओं के उपलक्षण मात्र हैं, न कि पारमार्थिक स्वरूप। सुषुप्ति आदि तीन दशाएँ बन्धकारिणी हैं, अतः इनके आयुध आगे के नामों में इक्षुचाप, पुष्पबाण एवं पाश आदि बतलाये गये हैं।

( ८ ) **रागस्वरूपपाशाढ्या**—पहले देवी की चार भुजाएँ बतायी गयी हैं, अब उनके हाथों में जो आयुध हैं उनका वर्णन किया जा रहा है। ये तीन प्रकार के हैं। राग पाश-स्वरूप है अथवा इसे इच्छाशक्ति का एक विलक्षण मानसिक रूपान्तरण भी कह सकते हैं। पाश स्थूल रूप है और वासना सर्वोच्च रूप। यह ऊपर के बायें हाथ में है।

स्वप्न-दशा किंचित् सूक्ष्म रूप है, अतः यह वायुतत्त्व भी है। वायु के प्रकोप से झंझावात के उदय के कारण स्वप्न-दशा भ्रामक भी कही जाती है। इसमें जीव को भेदाभेद की भ्रान्ति की अनुभूति होती है। अतः स्वप्नात्मक बाहु के आयुध को पाश के रूप में प्रदर्शित किया गया है।

राग का वर्ण लाल कहा जाता है। यह रजोगुणी भी कहलाता है। राग रजोगुण का प्रारम्भिक स्फुरण भी है।

( ९ ) **क्रोधाकाराङ्कुशोज्ज्वला**—हाथी के अंकुश की भाँति क्रोध और सांसारिक ज्ञान झलक रहा है।

क्रोध घृणा का रूपान्तरण भी है। आकार का अर्थ है—सांसारिक ज्ञान। कुछ लोगों का यह भी कथन है कि क्रोध का अर्थ ज्ञान है, किन्तु यह अर्थ श्रुति के अनुकूल नहीं है। श्रुति के अनुसार क्रोध हाथी का अंकुश है। अतः वे अपने दाहिने हाथ में अंकुश लिये हुए जाज्वल्यमान हो रही हैं। अंकुश घृणा और सांसारिक ज्ञान का प्रतीक है। पूर्वचतुःशतीशास्त्र के अनुसार देवी के कर में पाश और अंकुश वासना और क्रोध के प्रतीक हैं। तंत्रराज के वासना अध्याय में कहा गया है—'मानस ईख-दण्ड का धनुष है, राग पाश है, क्रोध उत्तेजना दे रहा है और पाँचों सूक्ष्म तन्मात्राएँ पुष्पों के पाँच शर हैं।' किन्तु योगिनीहृदयम् के अनुसार—'पाश इच्छा-शक्ति, उत्तेजित करनेवाली ज्ञान-शक्ति है तथा धनुष और बाण क्रिया-शक्ति हैं।' वे राग-रूपी पाश से बाँधती हैं और क्रोध-रूपी अंकुश से ताड़न करती है। परन्तु उनका अंकुश भी माँ का क्रोध होने से ममतामय है। इस प्रकार वे प्राणी को अपरा प्रकृति के स्तर पर बाँध देती हैं। राग या आसक्ति ही वह पाश है जिससे सारा जगत् बँधा रहता है। क्रोध, द्वेश अथवा घृणा प्रकृति का अंकुश है, जिससे बिद्ध

मनुष्य कौन-सा पाप-कर्म करने को विवश नहीं हो जाता। इस प्रकार प्रकृति पुरुष को पशु जैसा बनाकर अपने वश में रखती है और उससे अपने सृष्टि क्रम का कार्य कराती है।

चतुर्थ बाहु ज्ञानात्मक तुरीयादशा है, जिसमें शिवत्व की प्राप्ति कर जीव मुक्त हो जाता है। अतः ज्ञानात्म सदाशिव को अंकुश के रूप में आयुध निरूपित किया गया है। जिस प्रकार गजरूपी महापशु का नियंत्रक अंकुश होता है, उसी प्रकार चैत्य को महापशु का नियंत्रण ज्ञानरूप सदाशिव-तत्त्व से होता है। जिस क्षण तक प्राणी अपने से तथा दूसरों से बँधा होता है, तब तक ही वह पाशबद्ध है और जिस क्षण वह अपने को उनके पाश में बाँध लेता है तो वह मुक्त हो जाता है। अपने से बन्धन पाश और उनसे बद्ध होना ही मुक्ति है। यथा—'पाशबद्धो भवेज्जीवो पाशमुक्तो सदाशिवः।'

मनोरूपेक्षुकोदण्डा पञ्चतन्मात्रसायका।
निजारुणप्रभापूरमज्जद्ब्रह्माण्डमण्डला ॥ ५४ ॥

सङ्कल्पविकल्पात्मकक्रियारूपं मन एव रूपं यस्य तादृशमिक्षुरूपं पुण्ड्रेक्षुमयं कोदण्डं धनुर्यस्या वामोर्ध्वकरे सा तथोक्ता। पञ्चसङ्ख्यानि तन्मात्राणि शब्दादीनि विषयाः। तदेव तन्मात्रं पञ्चभूतानामेतदेव रूपमित्यर्थः। तदुक्तं महास्वच्छन्दसङ्ग्रहे—'भूतमात्रस्वरूपोऽर्थविशेषाणां निरूपकः। शब्दस्तु शब्दतन्मात्रं मृदूष्णकविनिश्चयः। विशिष्टस्पर्शरूपश्च स्पर्शतन्मात्रसंज्ञकः। नीलपीतत्वशुक्लत्वविशिष्टं रूपमेव च। रूपतन्मात्रमित्युक्तं मधुरत्वाम्लतायुतम्। रसतन्मात्रसंज्ञं तु सौरभ्यादिविशेषतः। गन्धः स्याद्गन्धतन्मात्रं तेभ्यो वै भूतपञ्चक'मिति। एतानि तन्मात्राण्येव सायकाः बाणा यस्या दक्षोर्ध्वकरे सा तथोक्ता। तदुक्तं वामकेश्वरतन्त्रे—'शब्दस्पर्शादयो बाणा मनस्तस्याभवद्धनु'रिति। कादिमतेपि। 'बाणास्तु त्रिविधाः प्रोक्ताः स्थूलसूक्ष्मपरत्वतः। स्थूलाः पुष्पमयाः सूक्ष्मा मन्त्रात्मानः समीरिताः॥ पराश्च वासनायां तु प्रोक्ताः स्थूलान् शृणु प्रिये। कमलं कैरवं रक्तं कह्लारेन्दीवरे तथा॥ सहकारकमित्युक्तं पुष्पपञ्चकमीश्वरी'ति। तेषां नामानि तु कालिकापुराणे—'हर्षणं रोचनाख्यं च मोहन शोषणं तथा। मारणं चेत्यमी बाणा मुनीनामपि मोहदा॥' इति। ज्ञानार्णवे तु—'क्षोभणं द्रावणं देवी तथाकर्षणसंज्ञकम्। वश्योन्मादौ क्रमेणैव नामानि परमेश्वरी'ति। तन्त्रराजे तु—'मदनोन्मादनौ पश्चात्तथा मोहनदीपनौ। शोषणश्चेति कथिता बाणाः पञ्च पुरोदिताः' इति। अथायुधमन्त्रोद्धारः। रश्च अगश्च स्वं च तेषां समहारो रागस्वम्। अगशब्देन स्थाणुर्हकारः। 'हः शिवो गगनं स्थाणु'रितिकोशात्। स्वं सबिन्दुक ईकारः। तेन रेफहकारेकारबिन्दुसमाहारो रूपं सूक्ष्माख्यं यस्य पाशस्येत्यादि। हकारोत्तरमिह रेफोऽवगन्तव्यः सम्प्रदायात्। क्रः च घश्च आ च

क्रोधाः । तदुपरि श्रूयमाणः कारप्रत्ययो द्वन्द्वान्तत्वात् प्रत्येकं सम्बध्यते । क्रोकार-धकाराकारा इत्यर्थः । तेऽङ्कुशेनोज्ज्वलाः अनुस्वारेण शोभमानाः । को शेत इति कुशः अङ्कुराभिन्नः कुशोऽङ्कुशः । मन इति थकारस्य संज्ञा । थकारा-धिकारे 'वक्षनासाधिपो मन' इति कोशात् । कोवण्डोऽनुस्वारः 'अङ्कुरश्चञ्चुको-वण्ड' इति कोशात् । मनोरूपः कोदण्डः थकाराभिन्नोऽङ्कुरः क्रोधाकारेत्यादिना-मसु दकाररेफककारलकारयकारसकारवकारा आ ई ऊ स्वराः सबिन्दुका विव-क्षिताः । इतरदविवक्षितं । तेषां यथासम्प्रदायं योगे बाणबीजानि सिध्यन्तीति । आयुधबीजविभागस्तु गुरुमुखादवगन्तव्यः । निजःस्वकीयो योऽरुणप्रभाया रक्तिम-कान्तेः पूरः प्रवाहस्तस्मिन्मज्जन्ति तदभेदेन भासमानानि ब्रह्माण्डानां मण्डलानि यस्याः सा । प्रातःकाले सौभाग्यादिन्यासविशेषेषु यादृशं ध्यानं विहितमस्ति तादृशरूपवतीत्यर्थः ।। ५४ ।।

( १० ) **मनोरूपेक्षुकोवण्डा**—हाथ में जो धनुष है, वह महामाया के मानस रूपी ईख के डंडे से बना है।

मानस संकल्प और विकल्प गुणों से युक्त है। यही मानस रूपी ईख का धनु उनके नीचे वाले हाथ में है। दक्षिणामूर्ति-संहिता में भगवती के निचले दक्षिण कर में धनुष बताया गया है। भावनोपनिषद् में इक्षु धनुष में मन की भावना की गई है—'मन इक्षु धनुष' अर्थात् उपासक का मन ही भगवती का इक्षु-धनु है अर्थात् गन्ने का धनुष.।

कविवर नीलकण्ठ दीक्षित कहते हैं—'हे भगवती ! तुम्हारा गन्ने का धनुष जो मनुष्य के मन से बना हुआ है, उसका मूल स्थान मेरे हृदय में हो अर्थात् उसकी जड़ मेरे हृदय में हो, क्योंकि कभी न कभी जब तुम उस पर ज्या चढ़ाओगी तो उसको अपने चरण से अवश्यमेव आक्रान्त करोगी अर्थात् उसे अपने चरण से दबाकर झुकाओगी। तात्पर्य यह कि भगवती त्रिपुर-सुन्दरी के चरणों में आत्म-समर्पण करना।

कहीं-कहीं ऐसा भी कहा गया है कि मानस सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का प्रतीक है और किसी-किसी स्थान पर मानस की पाँच विशिष्ट वृत्तियाँ भी बताई गई हैं।

इस धनुष पर संकल्प रूपी भौरों की प्रत्यञ्चा चढ़ी हुई है। इक्षु मधुर रस से ओत-प्रोत रहता है। इसलिये आनन्द-रस के भोगी मन को इक्षु-धनुष से उपमित किया गया है। मन में सदैव संकल्प और विकल्प रूपी भ्रमर उड़ते रहते हैं। उनकी उपमा धनुष की प्रत्यञ्चा से दी गई है। जैसे वे पुष्पों के मकरन्द की कामना से आकाश में गुंजन करते रहते हैं, वैसे ही मन की संकल्पात्मिका और विकल्पात्मिका वृत्तियाँ विषयों की वासना से चिदाकाश को प्रतिध्वनित करती हुई उड़ती रहती हैं।

इक्षु-चाप मधुर रसमय होता है एवं सुषुप्ति अथवा विश्रान्ति रूप होने से एक रस है, जिसमें जीव को शिवत्व की मधुर अनुभूति होती है। अतः सुषुप्ति रूप बाहु का आयुध इक्षुचाप निरूपित है।

साधना का रहस्य इतना ही है कि अपना मानस उनके हाथों की कठपुतली बन जाय और ऐसा होने पर मानस का अपना स्वयं का कोई क्रिया-कलाप नहीं रह जायेगा। उनकी इच्छा ही उसकी इच्छा रहेगी।

त्रिपुरामहिम्नस्तोत्र में क्रोधभट्टारक महामुनि दुर्वासा का कथन है—'अथ तव धनुः पुण्ड्रेक्षुकृतं'; जिसका अर्थ है—पौंडा से बना तेरा धनुष। ईख का एक भेद पौंडा है जो गन्ने की अपेक्षा अधिक स्थूल और अधिक रसमय होता है। अतः पौंडे का यह धनुष तीनों लोकों की स्त्रियों के लिए सर्वत्र फैलने वाली ज्योत्स्ना से युक्त चन्द्रमण्डल बन जाता है। भगवती का पुण्ड्रेक्षु धनुष पूर्णचन्द्रमण्डल के समान त्रिलोकी की प्रोषितभर्तृका स्त्रियों के लिए विरह का उत्पादक तथा विरहजन्य दुःख देने वाला हो जाता है। धनुष पर बाण चढ़ाकर खींचने से वह गोलाकार हो जाता है। अतः इसे चन्द्रमण्डल के समान बताया गया है। हाथ में धनुष का बार-बार स्मरण करने से तुम्हारा उपासक कामदेव के समान सौन्दर्य को प्राप्त कर लेता है। स्मरण करते-करते स्मर ही हो जाता है।

( ११ ) **पञ्चतन्मात्रसायका**—पाँच सूक्ष्म तन्मात्राओं के बाण हैं। स्वच्छन्द संग्रह का कथन है—'शब्द आदि के गुणों से तन्मात्राओं का निर्णय होता है।' पाँच सूक्ष्म तन्मात्राएँ शब्द, स्पर्श आदि बाण हैं। ये उनके ऊपर वाले दाहिने कर में हैं। वामकेश्वरतंत्र का भी यही कथन है—'शब्द, स्पर्श आदि तन्मात्राएँ उनके शर हैं तथा मानस धनुष है।' कादि माता में उल्लेख है—'शर तीन प्रकार के होते हैं—जड़, स्थूल और सूक्ष्म। स्थूल मंत्र है तथा सूक्ष्म वासनाएँ हैं। जड़ शर पाँच पुष्प हैं—कमल, रक्तकैरव, कह्लार, इन्दीवर और आम्र पुष्प।' एक अन्य स्थान पर कमल सूर्य विकासी शुभ्र तथा पीत वर्ण का कैरव चन्द्र विकासी कुमुद, रक्त कह्लार लाल कमल, इन्दीवर नील कमल और सहकार आम्रवृक्ष की मंजरी—ये पाँच पुष्प बताये गये हैं। भगवती त्रिपुरा के पाँच बाण इन्हीं पाँच प्रकार के पुष्पों के हैं जिनको प्रकट तथा स्फुट तथा जृम्भण ( खिलना ) उससे आगुम्फित, अमलचेतसा निर्मलचित्त होकर अर्थात् शुद्ध अन्तःकरण से विचार करना अन्तर्दृष्टि से देखना है। देवी के धनुष का नाम सर्वसंमोहन तथा बाणों का नाम सर्वजृम्भण है।

कालिकापुराण में इनका वर्णन इस प्रकार किया गया है—'हर्ष और प्रसन्नता प्रदान करने वाले, भ्रान्ति पैदा करने वाले, क्षीण करने वाले और

मृत्यु-दायक । ये इतने शक्तिशाली होते हैं कि मुनियों को भी भ्रान्ति में डाल देते हैं ।' ऐसा प्रतीत होता है, कि इन्हें ही मोहन, उच्चाटन, वशीकरण, मारण और स्तम्भन कहा जाता है । ज्ञानार्णवतंत्र में भी पाँचों शरों का इसी प्रकार वर्णन किया गया है तथा इनके नाम क्षोभण, द्रावण, आकर्षण, वशीकरण और उन्मादन हैं । तंत्रराज का भी यही कथन है, केवल नामों में भिन्नता है । वहाँ इन्हें मदन, उन्मादन, मोहन, दीपन और शोषण की संज्ञा दी गई है ।

आठ से लेकर ग्यारह तक जिन नामों का उल्लेख किया गया है, उनमें आयुध मन्त्र हैं । आठवें नाम रागस्व को तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है—र + अग + स्व । अग का अर्थ है—स्थाणु अर्थात् शिव, जिनका बीजाक्षर 'ह' है । निघण्टु ( कोश ) के अनुसार 'ह' का अर्थ है—शिव, गगन, और स्थाणु ( एक पद और शिव का एक भाव ) स्व, ई बिन्दु के साथ ( ं ) । इस प्रकार अंकुश का स्थूल आकार वह मंत्र है जो र, ह और ई तथा बिन्दु से मिलकर बनता है । 'ह' के पश्चात् 'र' ही आयेगा । नवें नाम क्रोधाकार का विभाजन भी इसी प्रकार होगा—क्रो + ध + आ = क्रोधा शब्द 'कार' तीनों में प्रत्येक के अन्त में जुड़ जायेगा । अंकुश अर्थात् अनुस्वार ( ं ) । दसवाँ नाम है—मनोरूप । मानस का अर्थ है 'थ' । निघण्टु के अनुसार 'थ' का अर्थ है—नासिका का दक्षिणी सुर और मानस के स्वामी का स्वामी । 'कोदण्डा' का अर्थ अनुस्वार ( ं ) है । कोश में भी कोदण्डा का अर्थ अनुस्वार मिलता है । ९, १० और ११ वें नाम में 'ड', 'र', 'क', 'ल', 'य', 'स' और 'व' तथा 'आ', 'इ', 'य' बिन्दु सहित आते हैं । नियमानुसार जब इन्हें संयुक्त किया जायेगा तब इनसे आयुध के मंत्रों का बीज प्राप्त होगा । आयुधों के मंत्रों के लिए बीजाक्षरों का विभाजन केवल गुरु ही बता सकते हैं ।

इसे एक दूसरे प्रकार से भी बताया गया है । पाँचों ज्ञानेन्द्रियों से सम्बन्धित पाँच प्रकार के विषय—शब्द, स्पर्श, रूप, रस तथा गन्धात्मक पाँच पुष्पबाण हैं । पाँच पुष्पबाण वाला धनुष कामदेव का भी अस्त्र है । इन बाणों के बिना भगवान् का सनातन अंश बन्धन में नहीं बँध सकता था, किन्तु वह अपनी लीला से स्वयं बँध जाता है । वैसे आत्मा प्रकृति से असंग है । 'असङ्गोऽयमात्मा'—यह सांख्य-वेदान्त का मूल सिद्धान्त है । उपाधि से उसमें जीवात्मा शक्ति का भाव है । इसी कारण वह परा प्रकृति कहलाती है । भगवद्गीता में श्रीकृष्ण ने कहा है—

'अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्य्यते जगत्' ।। ( ७।५ )

यह आठ प्रकार के भेदों वाली प्रकृति तो अपरा अर्थात् मेरी निकृष्ट जड़ प्रकृति है। इससे भिन्न को मेरी श्रेष्ठ जीवरूप प्रकृति जानो। हे महाबाहु! जिस चेतन प्रकृति से यह सम्पूर्ण जगत् धारण किया जाता है अथवा रक्षित किया जाता है, वह श्रेष्ठ इसीलिये है कि क्षेत्रज्ञ रूपा चेतन प्रकृति अपने कर्मों द्वारा इस जगत् को धारण करती है।

जैसे स्फटिक के ऊपर या उसकी सन्निधि में आने पर पदार्थों के रंग की छाया पड़कर उसे भी अपने रंग से रंजित कर देती है, उसी प्रकार आत्मा भी प्रकृति के संसर्ग में आकर पुरुष भी संसारी दीखने लगता है। माया कला के स्तर पर काल, कला, नियति, विद्या और राग इन पाँच कञ्चुकों के आवरण से स्फटिक समान आत्मा सोपाधिक हो जाता है और प्रकृति के रंग में रंगा दिखाई देने लगता है। ऐसी स्थिति हो जाने पर ही महामाया मनरूपी इक्षु-धनुष पर, जिस पर संकल्प रूपी भ्रमरों की प्रत्यञ्चा चढ़ी है, शब्द, स्पर्श, रस, रूप, गन्धात्मक पाँच विषयरूपी बाणों का सन्धान कर पुरुष का आखेट करती है। सभी जीवों का आत्मा स्वयं वही ब्रह्म है, जिसने एक से अनेक होने का संकल्प किया था। यही उसका बन्धन है।

जागृत अवस्था में प्रपंच का प्रसार होता है। इस अवस्था का मुख्य व्यापार वशीकरण है, जिसमें जीव माया के वश में हो जाता है। पुष्पबाण का व्यापार भी वशीकरण है। अतः जागृत रूप बाहु का आयुध पंच-बाण निरूपित है।

( १२ ) **निजारुणप्रभापूरमज्जद्ब्रह्माण्डमण्डला**—सम्पूर्ण जगत् को अपने गुलाबी तेज में स्नान करा रही है। प्रातःकाल न्यास और ध्यान के लिए गुलाबी तेज का समय उपयुक्त है। ( योगिनीहृदय-तंत्र ३।४८-७४ )।

**चम्पकाशोकपुन्नागसौगन्धिकलसत्कचा।**
**कुरुविन्दमणिश्रेणीकनत्कोटीरमण्डिता ॥ ५५ ॥**

**इदानीं अग्निकुण्डापादानकस्थूलरूपप्रादुर्भावे शीर्षस्य प्रथमत्वाद्देवीमुखाभिन्नवाग्भवकूटस्य पञ्चदश्यां प्रथमत्वाच्च शीर्षमारभ्यैव पादपद्मान्तं वर्णयितुमारभते। चम्पकादिशब्दा वृक्षे शक्ता अपि तत्तत्पुष्पेष्वपि निरूढलाक्षणिकाः। 'द्विहीनं प्रसवे सर्व'मित्यग्निपुराणकोशात्। चम्पकानि चेत्यादि द्वन्द्वः। सौगन्धिकानि कह्लाराणि तैः पुष्पैः लसन्तः शोभमानाः कचाः शिरोरुहा यस्याः सा। लसच्छब्दोऽन्तर्भावितण्यर्थो वा। तेन पुष्पेषु स्वीयपरिमलापादकाः कचा इति फलति। तदुक्तं—'जानासि पुष्पगन्धान् भ्रमर त्वं ब्रूहि तत्त्वं मे। देव्याः केशकलापे गन्धः केनोपमीयेते'ति। कुरुविन्दमणयः पद्मरागाख्याः शोणाः कामानुरागादिबहुगुणशीलाः रत्नविशेषा। तदुक्तं गरुडपुराणे रत्नाध्याये—'तस्यास्तटेषूज्ज्वल-**

चारुरागा भवन्ति तोयेषु च पद्मरागाः। सौगन्धिकोत्थाः कुरुविन्दजाश्च महागुणाः स्फाटिकसम्प्रसूताः ॥ सौगन्धिककुरुविन्दस्फटिकाद्यन्तर्गतपाषाणादिप्रभेदास्तद्गर्भे पद्मरागमणीनामुत्पत्तिः। तेषु कुरुविन्दोद्भवेष्वेव। 'बन्धूकगुञ्जाशकलेन्द्रगोपज-पाशशासृक्समवर्णशोभाः। भ्राजिष्णवो दाडिमबीजवर्णास्तथापरे किंशुकवर्णभास' इति। अत्र तस्या इत्यस्य रावणगङ्गाया इत्यर्थः। 'ये तु रावणगङ्गायां जायन्ते कुरुविन्दकाः। पद्मरागा घनाकारं बिभ्राणाः सुस्फुटार्चिष' इत्युपक्रमात्। गुणा-तिशयोऽपि तत्रैव कथितः 'कामानुरागः कुरुविन्दजेषु शनैर्न तावक् स्फटिकोद्भ-वेषु। माङ्गल्ययुक्ता हरिभक्तिदाश्च वृद्धिप्रदास्ते स्मरणाद्भवन्ती'ति। ईदृशानां श्रेण्या पङ्क्त्या कनता दीप्यमानेन कोटीरेण मुकुटेन मण्डिता। ईदृशविशेषण-विशिष्टां देवीं ध्यायतां भवत्यायुरभिवृद्धिर्भवतीति ध्वनिः। कुरुविन्दाश्च मणय-श्चेति द्वन्द्व इति तु कश्चित्। तत्स्त्रोत्पत्त्यज्ञानात् ॥ ५५ ॥

( १३ ) **चम्पकाशोकपुन्नागसौगन्धिकलसत्कचा**—उनके केश चम्पक, अशोक, पुन्नाग, सौगन्धिक के पुष्पों से सजे हुए हैं।

देवी का शारीरिक आकार अग्नि की वेदी से उत्पन्न हुआ है और इस प्रकार शिख से नख तक का वर्णन किया गया है। सर्वप्रथम शिख का वर्णन है, क्योंकि वह प्रथम कूट वाग्भव का प्रतीक है और पंचदशी मंत्र के कूटों में से यह एक है।

उनके केश पुष्पों को सुगन्ध प्रदान कर रहे हैं। कहा गया है—'देवी! पुष्पों की गन्ध स्वयं आप ही हैं। ऐसी स्थिति में क्या देवी के केशों की सुगन्ध की तुलना अन्य किसी वस्तु से की जा सकती है।'

भगवती के केश स्वयमेव सुगन्धित हैं। पुष्पों में जो सुगन्ध होती है वह प्रकृति देवी की पंचभूतात्मक देन है। साधारणतया केश-विन्यास के लिए नारियों के केश उनके द्वारा धारण किये गये पुष्पों से ही सुगन्धित होते हैं, किन्तु देवी के केशों की सुगन्ध से पुष्प स्वयं सुवासित हो रहे हैं।

चम्पक का एक नाम मालती भी प्रसिद्ध है। पुन्नाग को केशरबकुल ( मौलश्री ) अथवा केशरपुन्नाग तथा देववल्लभ भी कहते हैं।

( १४ ) **कुरुविन्दमणिश्रेणीकनत्कोटीरमण्डिता**—कुरुविन्द मणियों की लड़ों से उनका मुकुट चमचमा रहा है।

कुरुविन्द को पद्मरागमणि भी कहते हैं। गरुडपुराण में रत्नों का भी एक अध्याय है, जिसमें अनेक प्रकार की मणियों की चर्चा है, जो खानों से निकलती हैं। कुछ मणियाँ नदियों से भी प्राप्त होती हैं। स्फटिक-मणियों की अपेक्षा कुरुविन्द-मणियाँ श्रेष्ठ मानी जाती हैं। कुरुविन्द-मणि प्रेम, समृद्धि और हरि की भक्ति को प्रदान करने वाली मानी जाती है। यहाँ पर भाव या

उद्देश्य यह है, कि जो व्यक्ति इन मणियों से सुशोभित देवी का ध्यान करेगा, देवी के प्रति उसकी निष्ठा एवं भक्ति में वृद्धि होती रहेगी।

**अष्टमीचन्द्रविभ्राजदलिकस्थलशोभिता।**
**मुखचन्द्रकलङ्काभमृगनाभिविशेषका ॥ ५६ ॥**

**चन्द्रस्याष्टमी कला यस्यां तिथौ वर्धते ह्रसति वा सा तिथिरष्टमीत्युच्यते। तत्सम्बन्धी यश्चन्द्रोऽष्टकलायुक्तः समचन्द्रार्धमिति यावत्। तद्वद्विभ्राजता विराजमानेन अलिकस्थलेन ललाटदेशेन शोभिता। 'ललाटमलिकं गोधिरि'त्यग्निपुराणीयकोशात्। मुखमेव चन्द्र इति रूपकं तत्कलङ्कत्वेन तुल्यो मृगनाभेः कस्तूर्या विशेषकः तिलको यस्यास्तथोक्ता। कलङ्कतिलकयोरुपमानोपमेयभावः ॥ ५६ ॥**

( १५ ) **अष्टमीचन्द्रविभ्राजदलिकस्थलशोभिता**—उनका मस्तक अष्टमी के चन्द्रमा के समान उज्ज्वल एवं निर्मल है। अष्टमी के चन्द्रमा में आठ कलाएँ होती हैं। अतः उस दिन उसके दोनों ( प्रकाशित एवं अप्रकाशित ) भाग समान होते हैं।

( १६ ) **मुखचन्द्रकलङ्काभमृगनाभिविशेषका**—उनके ललाट पर मृग की नाभि से उत्पन्न कस्तूरी का तिलक लगा है। यह ठीक वैसा ही है जैसा कि चन्द्रमा में उसके कलंक को प्रकट करने वाला काला विन्दु। 'मुख ही चन्द्रमा के समान है यह कहना केवल एक रूपक है।

**वदनस्मरमाङ्गल्यगृहतोरणचिल्लिका।**
**वक्त्रलक्ष्मीपरीवाहचलन्मीनाभलोचना ॥ ५७ ॥**

**वदनमेव स्मरस्य कामराजस्य माङ्गल्यगृहं तस्य तोरणो बहिर्द्वारमेव, चिल्लिका भ्रूलता यस्याः। 'चिल्लिका भ्रूलतायां स्या'दिति नामकल्पद्रुमः। 'आभुग्नमसृणचिल्ली'ति ललितास्तवरत्नं च। परम्परितरूपकम्। प्राचीनपाठप्रयोगाच्चिल्लीशब्द एव भ्रूपरो ज्ञेयः। वक्त्रलक्ष्म्या मुखकान्तेः परीवाहे जलपूरे चलद्भ्यां चञ्चलाभ्यां मीनाभ्यां तुल्ये लोचने यस्याः। मीनस्येवेक्षणं यस्या इति वा। मीनानां वीक्षणमात्रे शिशूनामभिवृद्धिः न तु स्तन्यदानादिनेति प्रसिद्धेः। तेन कटाक्षमात्रेण भक्तपोषकेत्यर्थः ॥ ५७ ॥**

( १७ ) **वदनस्मरमाङ्गल्यगृहतोरणचिल्लिका**—देवी का मुख या वदन कामराज के सदन जैसा सुन्दर है। ऐसा प्रतीत होता है कि कामराज का जो मंगलमय प्रासाद है, वह उसकी तोरण = वहिर्द्वार है और उसके मेहराब के समान देवी की धनुषाकार भ्रू है।

( १८ ) **वक्त्रलक्ष्मीपरीवाहचलन्मीनाभलोचना**—उनके नेत्र ऐसे लग रहे हैं, जैसे उनके मुखरूपी सुन्दर सरोवर में चञ्चल मछलियाँ हैं। मछलियाँ चंचल

होती हैं और नेत्र भी चंचल माने जाते हैं। जिस प्रकार मछलियाँ अपनी दृष्टिमात्र से अपने बच्चों का पालन करती हैं, उसी प्रकार माँ के कटाक्ष मात्र से भक्तों का पोषण होता है।

**नवचम्पकपुष्पाभनासादण्डविराजिता ।**
**ताराकान्तितिरस्कारिनासाभरणभासुरा ॥ ५८ ॥**

**नवं नूतनं चम्पकस्य पुष्पं न तु केवलकलिका। ईषद्विकसिता गन्धफलीति यावत्। तेन तुल्यो यो नासादण्डस्तेन विराजिता तारा। मङ्गलाख्या शुक्लाख्या च तारकादेवीविशेषो वा। तयोः कान्तिं तिरस्करोति जयतीति तथा। तादृशेन नासाभरणेन माणिक्यमौक्तिकाविभ्यां घटितेन भासुरा शोभमाना ॥ ५८ ॥**

( १९ ) **नवचम्पकपुष्पाभनासादण्डविराजिता**—नव विकसित चम्पा का पुष्प केवल कलिका ही नहीं, अपितु इसी के विकसित होने पर गन्ध फैलती है। देवी का नासा-दण्ड ठीक इसी का प्रकार है।

( २० ) **ताराकान्तितिरस्कारिनासाभरणभासुरा**—उनके नासादण्ड में मोती हैं। वे तारा की कान्ति को भी फीका बना रहे हैं अथवा तिरस्कृत कर रहे हैं। तारा का अभिप्राय: ग्रह-नक्षत्रों से भी है।

तारा का आशय उन दो देवियों से हो सकता है जो मंगला, शुक्ला कहलाती हैं अथवा एक देवी का नाम तारका भी है। मणियाँ, माणिक्य और मौक्तिक हैं, जिनसे नथ शोभित है। यहाँ नथ के मोती से अभिप्राय प्रतीत होता है। नथ नासिका के बाँये भाग में पहिनी जाती है, जिसे कुछ लोग नथिया भी कहते हैं।

**कदम्बमञ्जरीक्लृप्तकर्णपूरमनोहरा ।**
**ताटङ्कयुगलीभूततपनोडुपमण्डला ॥ ५९ ॥**

**कदम्बमञ्जर्या नीपवल्लर्या क्लृप्तः कल्पितः कर्णपूरः कर्णोपरिभागे अवस्थाप्यमानः शेखरस्तेन मनोहरा रमणीया। ताटङ्कयुगलं कर्णाभरणद्वयं तस्य स्वर्णाविभवस्य प्रकृतेऽभावात्। अभूततद्भावे च्विः। तथा सम्पद्यमाने तपनस्य सूर्यस्योडुपस्य चन्द्रस्य च मण्डले यस्याः। तदुक्तं—'सूर्यचन्द्रौ स्तनौ देव्यास्तावेव नयने स्मृतौ। उभौ ताटङ्कयुगलमित्येषा वैदिकी श्रुति'रिति ॥ ५९ ॥**

( २१ ) **कदम्बमञ्जरीक्लृप्तकर्णपूरमनोहरा**—उनके कर्णफूल कदम्ब-मंजरी से कल्पित किये गये हैं। ये कानों के ऊपरी भाग में हैं। ये चन्द्रमा से भी अधिक मनाहर हैं।

( २२ ) **ताटङ्कयुगलीभूततपनोडुपमण्डला**—देवी के दोनों कानों में ताटंक ( बालियाँ ) हैं। ये साधारणतया स्वर्ण की होती हैं। इनका आकार भी गोल

है। माँ के कानों की ये बालियाँ ही सूर्यमण्डल और चन्द्रमण्डल हैं। सूर्य और चन्द्रमा को देवी का स्तन और नेत्र भी बताया गया है।

**पद्मरागशिलादर्शपरिभाविकपोलभूः ।**
**नवविद्रुमबिम्बश्रीन्यक्कारिदशनच्छदा ॥ ६० ॥**

**पद्मरागशिलेवातिनिर्मलत्वात्प्रतिबिम्बग्राहित्वाच्चादर्शो दर्पणं तं परिभवत्यवजानाति। ततोऽप्यतिशयेन कामेश्वरप्रतिबिम्बग्राहित्वाच्छोणत्वाच्च। ईदृशी कपोलभूर्गण्डभित्तिर्यस्याः। नवां नूतनां विद्रुमबिम्बयोः पक्वप्रवालतुण्डीफलयोः श्रियं कान्तिं न्यक्कुरुतोऽधःकुरुतस्ततोऽप्याधिक्येनौन्नत्यात्। तादृशौ रदनच्छदावोष्ठौ यस्याः। 'सा भवति शुद्धविद्या ये वन्ताहन्तयोरभेदमति'रित्युक्तेर्दत्तात्रेयसंहितादिषु श्रीविद्यायास्तादृशाभेदपरत्वेन व्याख्यानात्सैव शुद्धविद्योच्यते ॥६०॥**

( २३ ) **पद्मरागशिलादर्शपरिभाविकपोलभूः**—माँ के कपोल उस पद्मरागमणि के समान लालिमा लिये हुए हैं, जो अत्यन्त तेजवान् निर्मल होती है और दर्पण के समान उसमें प्रतिबिम्ब दिखलाई देता है। तात्पर्य यह है कि कपोल अत्यन्त दिव्य हैं। वे कामेश्वर का प्रतिबिम्ब ग्रहण करने में समर्थ हैं।

( २४ ) **नवविद्रुमबिम्बश्रीन्यक्कारिदशनच्छदा**—उनके अधरों के सामने बिम्बफल तथा नव मूँगों का रंग भी लज्जित हो जाता है।

अधरों का रंग स्वाभाविक लाल है। अधरों की शोभा को मूंगे के सदृश तभी बताया जा सकता है जब मूंगे की लता में फल आ जायँ। बिम्बफल तो किसी गिनती में ही नहीं आते, क्योंकि उनकी अरुणिमा तो तेरे बिम्ब की प्रतिबिम्बित अरुणिमा की झलक के सदृश है। मूँगे की लता में फल नहीं लग सकते क्योंकि वे जड़ हैं और बिम्बफल की अरुणिमा तो तेरे पंचमहाभूतों की ही आंशिक देन है। साधारण नारियों के अधरों की तुलना साधारणतया बिम्बफल से की जाती है, किन्तु यहाँ तो जगत्-जननी के अधरों की उपमा देनी है। माँ का सौन्दर्य अपार एवं अतुलनीय है। इसके साथ ही अधरों को 'दशनच्छदा' भी कहा है, अर्थात् दशनों का आच्छादन कर रही हैं। जिन दशनों का आच्छादन किया जा रहा है, उनका वर्णन आगे है।

**शुद्धविद्याङ्कुराकारद्विजपङ्क्तिद्वयोज्ज्वला ।**
**कर्पूरवीटिकामोदसमाकर्षिदिगन्तरा ॥ ६१ ॥**

**शुद्धाया अविद्यामलप्रतिस्पर्धिन्या विद्यायाः षोडशीरूपाया अङ्कुराणामिवाकारः स्वरूपं यस्य तेन द्विजपङ्क्तिद्वयेन दन्तपङ्क्तियुगलेनोज्ज्वला शोभमाना। श्रीमातुर्हि मूलाधारादिभ्यः परापश्यन्त्यादिक्रमेण वैखर्यात्मना मुखान्निःसृता सती षोडशीविद्या पश्चात्कर्णाकर्णोपदेशेन विसृताभूत्। तत्र शब्दब्रह्मरूपस्य बीजस्यो-**

च्छूनतावस्था परा स्फुटितावस्था पश्यन्ती मुकुलिताव्यक्तं दलद्वयं मध्यमा। सम्यग्विकासेन प्रसृतं मिथः संसृष्टमूलं दलद्वयं वैखरी। तदेव चाङ्कुरपदवाच्यम्। तद्दशायां दन्तसाम्यमप्यस्त्येव। षोडशाक्षराङ्कुराणां प्रत्यङ्कुरं दलद्वयाद् द्वात्रिंशद्दन्तसङ्ख्यासम्पत्तिरपि। अतस्तान्यङ्कुराण्येव मूर्तिमन्ति दन्तरूपाणीति तात्पर्यम्। द्विजशब्दश्लेषेण समासोक्त्यलङ्कारेणार्थान्तरमपि। वेदादयो विद्या हि ब्राह्मणमेवाश्रित्य तिष्ठन्ति। 'विद्या ह वै ब्राह्मणमाजगामे'ति श्रुतेः। तेनाप्रतिष्ठाः सत्योऽन्यत्र विस्तरं प्राप्नुवन्ति। अतोहेतोर्ब्राह्मणा एव विद्याङ्कुररूपाः। ततश्च शुद्धा निर्मला सती विद्याङ्कुराकारा च सती यावद् द्विजानां ब्राह्मणानां पङ्क्तिस्तद्द्वयेनोज्ज्वला। ब्राह्मणानामप्यम्बामुखान्निःसृतत्वेन त एव मूर्तिमन्तो दन्ता इति तात्पर्यम्। यद्वा 'शुद्धविद्या च बाला च द्वादशार्धा मतङ्गिनी'त्यादिक्रमेणानुत्तरपर्यन्ता द्वात्रिंशद्दीक्षास्तन्त्रेषु प्रसिद्धास्तद् द्विजपङ्क्तिपदेनोच्यन्ते। दीक्षाया अपि जन्मरूपत्वात्। उपनयनापेक्षया द्वितीयत्वाच्च। 'दीक्षा जन्म तृतीयं स्मा'विति वचनस्य मातुरुदराज्जन्ममेलनाभिप्रायकत्वेनाविरोधात्। शुद्धविद्या त्र्यक्षरी सैवाङ्कुरमारम्भो यस्याः सा शुद्धविद्याङ्कुरा। अकारेत्यत्राङ:परतोऽकारप्रश्लेषेणाङ्कुरयोरभिविध्यनुत्तरवाचकत्वेनानुत्तरपर्यन्तेत्यर्थः। शुद्धविद्याङ्कुरा च सा आकारा च सा द्विजपङ्क्तिश्चेति कर्मधारयोत्तरं तस्या द्वयेनोज्ज्वला भासमानेति विग्रहः। सम्प्रदायक्रमायातद्वात्रिंशद्दीक्षितान्तःकरणैः पुरुषधौरेयैरेव लभ्या नान्यैरिति भावः। 'एलालवङ्गकर्पूरकस्तूरीकेसरादिभिः। जातीफलदलैः पूगैर्लाङ्गल्यूषणनागरैः। चूर्णैः खदिरसारैश्च युक्ता कर्पूरवीटिके'तिलक्षणलक्षितस्य ताम्बूलस्यामोदं परिमलं समाकर्षन्ति स्वस्वाभिमुख्येन प्रसारयन्ति या दिशः प्राच्याद्या दश देवतास्ता एवान्तं परिधानं यस्याः सा। ताभिर्देवताभिरम्बामुखकमलविगलत् ताम्बूलकवलनापेक्षिणीभिरपि तदलाभात्प्रथमनिःसृतपरिमल एवाहम्पूर्विकया यौगपद्येन समाकृष्य सर्वाभिर्गृह्यते। तल्लिप्सयैव हि ता आवृत्य परितोऽदृश्यवेषेण स्थिता इति तात्पर्यगत्योत्प्रेक्षाध्वननादिह वस्तुमालङ्कारध्वनिः। अथवा यस्या वीटिकामोदेन परिमलातिशयेन समाकर्षीणि सुरभिलानि दिगन्तराणि सेति। 'आमोदः सोऽतिनिर्हारी वाच्यलिङ्गत्वमागुणात्। समाकर्षी तु निर्हारी सुरभिर्घ्राणतर्पण' इत्यमरः॥ ६१॥

( २५ ) शुद्धविद्याङ्कुराकारद्विजपङ्क्तिद्वयोज्ज्वला—वे अपनी दंतपंक्तियों के साथ तेजोमय आभा से ऐसी प्रकाशमान हैं, जैसे शुद्ध विद्या की कलिका।

सभापति ने शुद्ध विद्या-परिणय में 'अहं' और 'इदं' पर प्रकाश डाला है। दत्तात्रेयसंहिता तथा अन्य ग्रन्थों में श्रीविद्या की व्याख्या इसी दृष्टिकोण से की गई है। श्रीविद्या से तात्पर्य शुद्ध विद्या से है। शुद्ध का आशय है—निर्मल अर्थात् जिसे अज्ञान का स्पर्श तक भी नहीं हुआ हो। विद्या

षोडशी विद्या है। उनके दाँत षोडशी मंत्र के सोलह अक्षरों के प्रतिबिम्ब प्रतीत हो रहे हैं।

षोडशी का उदय महामायी के मूलाधार से हुआ है। फिर परा, पश्यन्ती से होते हुए वैखरी के रूप में उनके मुख से इसका परिस्फुरण होता है। इस प्रकार यह गुरु-शिष्य-परम्परा से चलती आ रही है। परा अथवा सूक्ष्मा को कहीं-कहीं नाद रूपा भी कहा गया है। यह अभिधेय बुद्धि का बीज है। इसका स्वरूप ज्योतिर्मय भी बताया गया है। कुछ मनीषी इसे केवल शब्द ब्रह्म की ध्वनि ही मानते हैं। परा को कुछ लोग चितिशक्ति भी मानते हैं।

बीज में अंकुरित होने की शक्ति ही परा है। पश्यन्ती उस अवस्था को कहते हैं जब बीज विकसित होता है तथा प्रसवावस्था में आने पर उससे दो पत्तियाँ फूटती हैं, किन्तु ये पत्तियाँ मूलाधार में जुड़ी रहती हैं। वैखरी वह अवस्था है जब ये दोनों पत्तियाँ पृथक्-पृथक् आकार ग्रहण कर लेती हैं, किन्तु मूलाधार में संयुक्त बनी रहती हैं। इसे ही यहाँ अंकुर बताया गया है। इस अवस्था में यह दाँतों के समान बताई गई है। दाँतों की संख्या दोनों पंक्तियों में बत्तीस होती है, इसी प्रकार षोडशी मंत्र की भी सोलह-सोलह की दो पंक्तियाँ हैं। अतः षोडशाक्षरी मंत्र की ये कलिकाएँ है। द्विज का एक अर्थ और भी है। विद्या का उदय वेद से माना जाता है और यह ब्राह्मणों को प्राप्त थी। श्रुति का कथन है—'विद्या ने ब्राह्मण से निवेदन किया।' ब्राह्मणों द्वारा शिक्षा प्रदान करने पर विद्या का बाहर प्रचार अथवा विस्तार हुआ। अतः ब्राह्मण विद्या की कलिका हैं। इसके अतिरिक्त ब्राह्मणों का उद्गम देवी के मुख से माना जाता है, अतः उनकी तुलना भी देवी के दाँतों से की जा सकती है।

तंत्रों के अनुसार—'शुद्ध विद्या च बाला च द्वादशार्धा मतङ्गिनी'। शुद्ध विद्या, बाला, द्वादशर्धा, मतंगी आदि से लेकर अनुत्तर तक ३२ (बत्तीस) दीक्षा होती हैं। दाँत भी दो बार निकलते हैं और जन्म के बाद उपनयन भी दूसरा संस्कार है। माँ के गर्भ से जन्म ही पहला संस्कार है। सम्प्रदाय में प्रवेश करना तीसरा संस्कार अथवा तीसरी दीक्षा है।

**शुद्धविद्या**—यह त्र्यक्षरी मंत्र भी है। यह बत्तीस दीक्षाओं का अंकुर है। अतः देवी का साक्षात् उन्हीं सौभाग्यशाली व्यक्तियों को होता है जिनकी आत्मा ३२ दीक्षाओं से पवित्र हो चुकी होती है। ऐसी परम्परा मानी जाती है।

शुद्धविद्यातत्त्व का बोधक अक्षर श-कार है। शुद्धविद्या में वेद्य का विक्रय हो जाता है। पशु दशा में इन्द्रियों के प्रकाश की सहायता से वेद्य

विश्व अर्थात् पृथ्वी आदि तत्त्वों का भास होता है। जब इस वेद्य का इन्द्रियों में विलय हो जाता है, उस अवस्था में उसे शुद्धविद्या नाम से सम्बोधित किया जाता है।

( २६ ) **कर्पूरवीटिकामोदसमाकर्षिदिगन्तरा**—उनके मुख में कर्पूरवीटिका है, जिसकी सुगन्ध समस्त दिशाओं को आकर्षित कर रही है।

यह वीटिका एला, लवङ्ग, कस्तूरी, केसर, नागर, जावित्री, खदिर आदि ६४ वस्तुओं को मिलाकर बनायी जाती है।

**निजसंलापमाधुर्यविनिर्भर्त्सितकच्छपी ।**
**मन्दस्मितप्रभापूरमज्जत्कामेशमानसा ॥ ६२ ॥**

**निजस्य स्वीयस्य स्वतःशोभनस्य ब्रह्मविषयकस्य वालापस्य वर्णात्मकशब्दस्य माधुर्येण मञ्जुलतया विशिष्य निःशेषेण भर्त्सिता तिरस्कृता कच्छपी वीणा यया सा । समासान्तविधेरनित्यत्वा'न्नद्यृतश्चे'ति न कप् । कच्छपस्य स्त्री कच्छपीति तु कश्चित् । तत् 'कच्छपी महतीवीणे'त्यादिकोशदर्शनात् । अमरकोशशेषोऽपि वीणामधिकृत्याह—'विश्वावसोः सा बृहती तुम्बुरोस्तु कलावती । सा नारदस्य महती सरस्वत्यास्तु कच्छपी'ति । लोके हि वर्णाभिव्यक्तेरभावेऽपि षड्जादिस्वराभिव्यक्तिमात्रेण ज्ञातचरानेव वर्णानुन्नीय माञ्जुल्यमात्रलिप्सयैव हि वीणानादे रुचिरित्यनुभवः । कच्छप्यास्तु सारस्वतत्वादेव शुकसारिकादिवदीषत्स्पष्टवर्णाभिव्यक्तिरप्यस्ति । स्पष्टतरवर्णाभिव्यक्तितदधिकमाधुर्यशालिनः संल्लापस्य तु सर्वातिशयत्वे नास्ति विवाद इति । अत एव सौन्दर्यलहर्याम्—'विपञ्च्या गायन्त्या विविधमपदानं पशुपतेस्त्वयारब्धे वक्तुं चलितशिरसा साधुवचने । तदीयैर्माधुर्यैरपलपिततन्त्रीकलरवां निजां वीणां वाणीं निचुलयति चोलेन निभृतमि'ति ॥ स्मितमीषद्धासः सोऽपि मन्दः तस्य प्रभापूरे लावण्यप्रवाहे मज्जतीति मज्जत् । न तु मग्नम् । एकत्र मग्नस्यावयवान्तरसञ्चारविलोपापत्तेः । इदं त्ववयवान्तरसञ्चारार्थं यतते तस्मान्निःसृतुं नाभिवाञ्छति चेति वर्तमाननिर्देशेन ध्वनितम् । कामः कलाशरीरघटको बिन्दुरग्नीषोमाख्यो रविः । तदुक्तं कामकलाविलासे—'बिन्दुरहङ्कारात्मा रविरेतन्मिथुनसमरसाकारः । कामः कमनीयतया कला च दहनेन्दुविग्रहौ बिन्दु'रिति । स एवेश्वरो राजराजेश्वरस्तस्य मानसं यस्याः सा तथोक्ता । मीमांसकमते विभुनोऽपि मनसो मज्जनकथनेन प्रभापूरस्य निरवधिकाधिक्यं ध्वन्यते ॥ ६२ ॥**

( २७ ) **निजसंलापमाधुर्यविनिर्भर्त्सितकच्छपी**—उनके शब्दों के माधुर्य एवं रस की तुलना में कच्छपी ( सरस्वती की वीणा ) भी लज्जित है।

अमरकोश के अनुसार—'विश्वावसु की वीणा बृहती, तुम्बुरु की कलावती नारद की महती और सरस्वती की कच्छपी कहलाती है। संसार में वीणा

सुनने की इच्छा निश्चय ही सुरसप्तकों के षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पंचम, धैवत तथा निषाद् के सुरीले स्वरों के कारण ही होती है, यद्यपि अक्षर स्पष्ट नहीं होते हैं। सरस्वती की कच्छपी के सुरीले रागों की ध्वनि शुक की वाणी से अधिक सुरीली और स्पष्ट है। किन्तु यह निर्विवाद सत्य है कि देवी के शब्दों में जो माधुर्य और रस है, वह वाद्य-यंत्रों में कहाँ ?

स्वामी विष्णुतीर्थ रचित सौन्दर्यलहरी में इसका वर्णन है—

'विपञ्च्या गायन्त्या विविधमपदानं पशुपते-
स्त्वयाऽऽरब्धे वक्तुं चलितशिरसा साधुवचने।
तदीयैर्माधुर्यैरपलपिततन्त्रीकलरवां
निजां वीणां वाणी निचुलयति चोलेन निभृतम्' ॥ ६६ ॥

जब त्रिपुरसुन्दरी पशुपति के विविध अपादानों ( त्रिपुर का संहार, दक्ष यज्ञ का ध्वंस आदि ) को सिर हिलाकर सुन्दर वचनों द्वारा वीणा पर बजाना आरम्भ करती हैं, तब उसकी मधुरता से सरस्वती की वीणा के स्वर भी फीके मालूम पड़ते हैं और सरस्वती अपनी वीणा को कपड़े में लपेट कर रख देती हैं। अर्थात् महामायी त्रिपुरसुन्दरी की वीणा के माधुर्य के सामने सरस्वती की वीणा के स्वर भी फीके पड़ जाते हैं।

( २८ ) **मन्दस्मितप्रभापूरमज्जत्कामेशमानसा**—माँ की मन्द एवं मधुर मुस्कान के सिन्धु में कामेश का मानस पूर्णतया अपनी सुध-बुध खो बैठा है। डूब नहीं गया, अपितु मग्न हो गया।

काम का अर्थ बिन्दु कला शरीर का घटक अथवा एक भाग निरूपित किया गया है। बिन्दु को ही सूर्य और चन्द्रमा अथवा सोमबिन्दु माना जाता हैं। सूर्य को ही अग्निबिन्दु भी कहते हैं। कामकलाविलास के अनुसार—'बिन्दु अहङ्कार का रूप है, कामकला का संयुक्त रूप है। काम वह है जिसकी आकांक्षा की जाती है और इसी प्रकार कला है। दो बिन्दुओं की काम और कला के रूप में अभिव्यक्ति है।' एक अन्य स्थान पर बिन्दु को इस प्रकार भी कहा गया है—

'बिन्दुरहङ्कारात्मा रविरेतन्मिथुनसमरसाकारः।
कामः कमनीयतया कला च दहनेन्दुविग्रहौ बिन्दू' ॥

रक्त एवं श्वेत बिन्दु के समागम से तीसरे मिश्र-बिन्दु का आविर्भाव होता है। यही अहं पद है। इसी में अ-कार से लेकर ह-कार पर्यन्त समस्त वर्ण राशि संयुक्त है। किसी भी वर्ण के आगे कार प्रत्यय लगाया जाता है जिससे अकार, ककार आदि शब्द बनते हैं। अहं भी वर्ण है और उसमें कार

प्रत्यय लगने पर अहंकार शब्द बनता है। इस प्रकार यह मिश्रबिन्दु के नाम से जाना जाता है। यह बिन्दु अत्यन्त सौन्दर्य राशि है। अत्यन्त कमनीय होने के कारण उसकी काम संज्ञा है।

ऊपर के कथित दोनों बिन्दुओं में रक्त-बिन्दु अग्नि और श्वेत-बिन्दु चन्द्रमा ये दोनों कला कहलाते हैं। इस प्रकार मूल बिन्दु एवं त्रिकोण के तीनों बिन्दु सम्पूर्ण कामकला के स्वरूप को अभिव्यक्त करते हैं। महाबिन्दु ही हार्द कला है। फलतः परमेश्वर पर शिव जो अपने आप में समस्त भुवनों को धारण किये हुए हैं, विमर्श शक्ति जिसके अन्तर्लीन है, वह निराकार अपनी विमर्श शक्ति में प्रविष्ट होकर विन्दु रूप का ग्रहण करते हैं। विमर्श शक्ति पूर्णाहन्ता स्वरूपिणी है और पर-शिव उसके अन्तर्गत है। इस प्रकार शिव में शक्ति और शक्ति में शिव अविनाभाव से स्थित हैं। विमर्श शक्ति जब महा बिन्दु में प्रविष्ट होती है तब महाबिन्दु उच्छून होता है। अर्थात् अंकुरित चने के समान फूलता है और उससे नाद शक्ति का आविर्भाव होता है। समस्त तत्त्व इस शक्ति के गर्भ में हैं। यह अनन्त तेजोमयी एवं सूक्ष्मातिसूक्ष्म है। महाबिन्दु से निकल कर यह शक्ति सिंघाड़े के समान त्रिकोण आकार धारण करती है। इस प्रकार महाबिन्दु प्रकाश है एवं त्रिकोणाकार नाद-शक्ति विमर्श है। अहं शब्द में इन दोनों का समावेश है। इस प्रकार त्रिकोण के तीनों बिन्दु—रक्त, श्वेत और मिश्र तथा मध्य-स्थित महाबिन्दु, ये चारों मिलकर कामकला के विग्रह को अभिव्यक्त करते हैं। (कामकलाविलास—पुण्यानन्द-रचित, पीताम्बरापीठ, दतिया)।

मीमांसा के सिद्धान्तानुसार मानस सर्वज्ञ है। अतः जब यह कहा गया कि मानस उनमें डूब गया तो इससे यह पूर्णतया स्पष्ट है कि देवी का यश एवं उसकी कीर्ति अनन्त है।

**अनाकलितसादृश्यचिबुकश्रीविराजिता।**
**कामेशबद्धमाङ्गल्यसूत्रशोभितकन्धरा ॥ ६३ ॥**

**वाग्देवतामारभ्याद्य यावद्वर्णयितुं प्रवृत्तैः कविभिरनाकलितं आसमन्तादभि-व्याप्य न कल्पितं सम्यक् न लब्धं सरसोपमानस्यालाभात्। अपि तु मुखमुकुर-वृन्तरूपयत्किञ्चिदुपमानेन लब्धप्रायं यत्सादृश्यमौपम्यं यस्यास्तादृश्या चिबुकश्रिया विराजिता। कामेशेन परमशिवेन बद्धं यन्माङ्गल्यसूत्रं कामोज्जीवनहेतुभूतं सौभाग्याभरणं तेन शोभिता कन्धरा शिरोधिर्यस्याः ॥ ६३ ॥**

( २९ ) **अनाकलितसादृश्यचिबुकश्रीविराजिता**—तेरी ठोडी की शोभा उपमा रहित है।

( ३० ) **कामेशबद्धमाङ्गल्यसूत्रशोभितकन्धरा**—कामेश परमशिव ने जो मंगलसूत्र कण्ठ में बाँधा, उससे शोभित है।

**कनकाङ्गदकेयूरकमनीयभुजान्विता ।**
**रत्नग्रैवेयचिन्ताकलोलमुक्ताफलान्विता ॥ ६४ ॥**

अङ्गं ददातीत्यङ्गदं शरीरघटकमित्यर्थः। कनकमेवाङ्गदं येषां तैः सुवर्णकशरीरकैः। केयूरैर्दोर्भूषणैश्चतुर्भिः कमनीया रमणीया ये भुजास्तैरन्विता युक्ता। अङ्गदकेयूरयोराकृतिवैलक्षण्यमाश्रित्याभरणद्वयपरं वा व्याख्येयम्। अत एव ब्रह्मोत्तरखण्डे सप्तमेऽध्याये शिवध्यानप्रकरणे प्रयोगः। 'दधानं नागवलयकेयूराङ्गदमुद्रिका' इति। अन्यत्रापि 'केयूराङ्गदहारकङ्कणमुखालङ्कारविभ्राजिता'मिति। 'केयूरमङ्गदं दोर्भूषे'त्यग्निपुराणं तु भुजभूषणत्वेनानुगमय्य कथनपरम्। तदनुसारित्वादमरसिंहोऽपि तत्पर एवेत्यदोषः। रत्नखचितग्रैवेयेण ग्रीवाभरणचिन्ताकेन चार्थात् सौवर्णेन लोलैश्चञ्चलैर्हारभावमापन्नैर्मुक्ताफलैश्चान्विता। रत्नमयं ग्रीवासम्बन्धि यच्चिन्ताकं तदधस्तिर्यक्पङ्क्तिरूपेण लम्बमानैर्मुक्ताफलैरित्येकाभरणपरं वा। चिन्ताकमान्ध्रदेशेषु प्रसिद्धम्। ललाटिकापर्याय इति तु कश्चित्। तत्तावृशकोशालेखनाच्चिन्त्यम्। ग्रीवायामेव चिन्ता ध्यानं येषां ते ग्रैवेयचिन्ताकाः। उपर्युपर्यापातत एव ध्यानं ये कुर्वन्ति न पुनर्दहरान्तर्देवानां द्रढयितुं क्षमास्ते मध्यमाधिकारिण इत्यर्थः। लोलाः सतृष्णा अधमाधिकारिणः 'लोलश्चलसतृष्णयो'रित्यग्निपुराणानुयाय्यमरः। मुक्ता उत्तमाधिकारिण इत्यर्थः। एषां त्रयाणामपि यानि रत्नभूतान्याफलानि अल्पफलान्यधिकफलानि च। 'आङीषदर्थेऽभिव्याप्ता'विति कोशात्। तैरन्विता तद्दाने तत्परा इति प्रकृताप्रकृतोभयविषयकश्लेषः ॥ ६४ ॥

( ३१ ) **कनकाङ्गदकेयूरकमनीयभुजान्विता**—उनकी कमनीय भुजाओं में स्वर्ण के अंगद ( केयूर ) हैं। अंगद, केयूर बाजूबन्द को कहते हैं, जिनका आकार गोल है। ब्रह्मोत्तरपुराण के सप्तम अध्याय में शिवध्यान-प्रकरण में इस प्रयोग के रूप में चर्चा आती है।

( ३२ ) **रत्नग्रैवेयचिन्ताकलोलमुक्ताफलान्विता**—गले में रत्नों और स्वर्ण का हार है, जिसमें मोती जगमगा रहे हैं।

अथवा वे जो ग्रीवा का ध्यान करते हैं, केवल वे ही ग्रैवेय-चिन्तक कहलाते हैं अथवा जो अपनी हृदयरूपी गुहा में देवी की स्थापना नहीं कर पाते हैं, अपितु देवी की बाह्य पूजा करते हैं, वे मध्यम श्रेणी के साधक कहलाते हैं।

मोती झूल रहे हैं का अर्थ है कि जो भौतिक कामनाओं के बन्धन में हैं।

अग्निपुराण में लोला का अर्थ परिवर्तन और कामनाएँ कहा गया है। ऐसे साधक निकृष्ट श्रेणी में आते हैं।

मुक्त सर्वश्रेष्ठ उपासक माने जाते हैं। इन तीनों श्रेणियों के उपासकों की अपनी-अपनी वासनाओं या कामनाओं के अनुसार देवी मनोकामना पूरा कर देती हैं। उन्हें फल मिल जाता है।

**कामेश्वरप्रेमरत्नमणिप्रतिपणस्तनी ।**
**नाभ्यालवालरोमालिलताफलकुचद्वयी ॥ ६५ ॥**

**कामेश्वरस्य प्रेमैव रत्नमणिः रत्नोत्तमः। तत्पणनविषये प्रतिपणभूतौ स्तनौ यस्याः। मणिशब्दो रत्नपरः सन्स्तनयोरेव विशेषणं वा। स्तनरत्ने विक्रीय प्रेमरत्नं क्रीतवतीति भावः। तेन द्विगुणमूल्यदानेन क्रयविक्रयाभ्यां च सुतरां परस्परस्वतापायेन प्रेमपरावृत्त्यभावः पातिव्रत्यातिशयश्चेति विनिमयालङ्कारेण वस्तुध्वनिः। नाभिरेवालवालो लतावापश्वभ्रो यस्या रोमाल्यभिन्नलतायास्तस्याः फलभूता कुचद्वयी यस्याः सेति परम्परितरूपकमुत्प्रेक्षासम्बन्धातिशयोक्तिश्चेति सङ्करः ॥ ६५ ॥**

( ३३ ) **कामेश्वरप्रेमरत्नमणिप्रतिपणस्तनी**—कामेश्वर का प्रेमरत्न समस्त रत्नमणियों में श्रेष्ठ है। उसके प्रतिदान में देवी ने अपने दोनों कुच ही समर्पित किये हैं। मणि शब्द रत्न-परक है। देवी ने एक रत्न के बदले उन्हें दो रत्न प्रदान किये।

( ३४ ) **नाभ्यालवालरोमालिलताफलकुचद्वयी**—दोनों कुच, ऐसा लगता है कि किसी लता पर लगे हुए फल हैं। यह लता नाभि से निकलती है। रोमावलि को यहाँ लता का आकार दिया गया है।

**लक्ष्यरोमलताधारतासमुन्नेयमध्यमा ।**
**स्तनभारदलन्मध्यपट्टबन्धवलित्रया ॥ ६६ ॥**

**लक्षयितुं योग्या लक्ष्या ज्ञाप्यमानेति यावत्। ज्ञायमानस्यैव लिङ्गस्यानुमितिं प्रति कारणत्वात्। लिङ्गज्ञानमात्रस्य कारणतावादेऽपि लिङ्गज्ञानयोर्विशेष्य-विशेषणभावे विनिगमनाविरहेणोभयतोऽपि कारणताया दुष्परिहरत्वात्। अनाग-तादेरपि बौधाकारस्य सत्वात्। तथा च गौतमसूत्रं 'बुद्धिसिद्धि तदसदि'ति। लक्ष्या या रोमलताधारता रोमावलिरूपवल्यावापस्थानत्वम्। आधारतासम्बन्धेन रोमलतैव लिङ्गमिति यावत्। तया सम्यगुन्नेयं प्रमानुमितिविषयो मध्यमं वलग्नं यस्याः। नाभ्यधःप्रदेशो मध्यमाख्यघनावयववान् रोमलतात्वादिति प्रयोगः। मध्यमस्य रोमलतया समर्थनात् काव्यलिङ्गालङ्कारः। यद्यपि 'निराधारो हा रोदिमि कथय कस्याद्य पुरत' इत्यादाविव स्वान्यतरभागानेकवर्णायाः पदमध्ययतेः**

साधुतायाः समुद्राद्यन्तस्थापरत्वेनैव व्यवस्थितत्वात्पादान्तयतेः 'प्रणमत भवबन्ध-क्लेशनाशाय नारायणचरणसरोजद्वन्द्वमानन्ददायी'त्यादाविवाधारतेत्यस्य मध्ये न साधुत्वं तथापि रातमाण्डव्यादिमुनीनां छन्दःशास्त्रप्रवर्तकानां प्राचामाचार्याणां च मते यतेरनङ्गीकारात्तद्रीत्या साधुत्वमुपपद्यते। पंङ्गुलं तु कलियुगीयग्रन्थमात्र-परमिति प्रदर्शितं छन्दोभास्करेऽस्माभिः। स्तनयोर्भारेण गौरवेण दलत इव मध्यस्य दार्ढ्यार्थं कृतः पट्टबन्धः कनकपट्टिकाभिर्बन्ध एव वलित्रयं यस्याः सेत्यु-त्प्रेक्षातिशयोक्ती ॥ ६६ ॥

( ३५ ) लक्ष्यरोमलताधारतासमुन्नेयमध्यमा—कटि अत्यन्त क्षीण है। इसको स्पष्ट करने के लिए बताया गया है कि रोमावलि रूपी लता के समान जो रोम हैं, उनसे कटि का संकेत मिलता है।

( ३६ ) स्तनभारदलन्मध्यपट्टबन्धवलित्रया – मध्यभाग की सम अवस्था है। स्वाभाविक क्षीण है। स्तन-भार से कटि झुकी जा रही है। इससे संकेत किया गया है कि वक्षःस्थल भारी हैं। ऐसा दिखलाई दे रहा है वक्ष के नीचे तीन वलि पड़ रही हैं। कटि में लगी कनकपट्टिका कटि को रोके हुए है, क्योंकि कटि इतनी क्षीण है कि हिलने मात्र से उसके टूटने की आशंका है।

**अरुणारुणकौसुम्भवस्त्रभास्वत्कटीतटी ।**
**रत्नकिङ्किणिकारम्यरशनादामभूषिता ॥ ६७ ॥**

अतिशयेनारुणमरुणारुणं कान्तायाः करतलरागरक्तरक्त इतिवदतिशयस्य वीप्सया द्योतनात्। अरुणवदनूरुवदरुणं वा। कुसुम्भेन रक्तं कौसुम्भं च यद्वस्त्रं तेन भास्वती भासुरा कट्यास्तटी यस्याः। रत्नमयीभिः किङ्किणिकाभिः क्षुद्र-घण्टिकाभी रम्येण रशनाभिन्नेन दाम्ना सौवर्णमेखलासूत्रेण भूषिता ॥ ६७ ॥

( ३७ ) अरुणारुणकौसुम्भवस्त्रभास्वत्कटीतटी—कटि-प्रदेश हल्के गुलाबी ( अरुण ) रंग के वस्त्र से दीप्तिमान् है।

( ३८ ) रत्नकिङ्किणिकारम्यरशनादामभूषिता—स्वर्णपट्टिका में रत्न-मणियाँ जड़ी हैं और इसमें रत्न-जटित किंकिणियाँ ( घंटियाँ ) हैं। हो सकता है इस वर्णन से स्वर्णपट्टिका ( करधनी ) को बतलाया गया हो।

**कामेशज्ञातसौभाग्यमार्दवोरुद्वयान्विता ।**
**माणिक्यमुकुटाकारजानुद्वयविराजिता ॥ ६८ ॥**

कामेशेनैव ज्ञाते तदेकसाक्षिके सौभाग्यमार्दवे लावण्यकोमलत्वे ययोस्तयो-रूर्वोर्द्वयेनान्विता। माणिक्यमुकुटं अखण्डमाणिक्येन निर्मितं मुकुटं टोपिकानामकं न्युब्जं शिरःप्रावरणं यत्तस्येवाकारौ ययोस्तयोर्जानुनोरूरुपर्वणोर्द्वयेन विरा-जिता ॥ ६८ ॥

( ३९ ) **कामेशज्ञानसौभाग्यमार्दवोरुद्वयान्विता**—देवी के दोनों ऊरु ( जंघाएँ ) अत्यन्त कोमल और लावण्यमय हैं, किन्तु वे सुडौल और उनका स्पर्श शान्तिदायक है। यह ज्ञान प्राप्त होने का सौभाग्य केवल कामेश्वर को ही प्राप्त है।

( ४० ) **माणिक्यमुकुटाकारजानुद्वयविराजिता**—उनके दोनों जानु अखण्ड माणिक्य से निर्मित हैं, ऐसा प्रतीत हो रहा है और वे जगमग कर रहे हैं। वे रत्न-जटित मुकुटों के सदृश हैं तथा उनकी प्रभा अतुलनीय है।

**इन्द्रगोपपरिक्षिप्तस्मरतूणाभजङ्घिका।**
**गूढगुल्फा कूर्मपृष्ठजयिष्णुप्रपदान्विता ॥ ६९ ॥**

**इन्द्रगोपाः प्रावृषेण्याः आरक्ततमा कृमिविशेषाः तैः परितः क्षिप्तौ खचितौ यौ स्मरस्य कामराजस्य तूणौ निषङ्गौ ताभ्यां तुल्ये जङ्घे एव जङ्घिके यस्याः। यदि तैः खचितौ स्यातां तदोपमा सम्भाव्येतेत्युपमायामभूतत्वांशध्वनिः। गूढौ मांसलौ गुल्फौ पार्ष्णी यस्याः। कूर्मयोः पृष्ठे जयत इति जयिष्णुनी ये प्रपदे पादाग्रे ताभ्यामन्विता। जयिष्णुपदमिष्णुच्प्रत्ययान्तम्। न तु 'ग्लाजिस्थश्चक्स्नु'-रिति क्स्नुप्रत्ययान्तं जिष्णुरित्यापत्तेः। इष्णुचो विधानं तु 'भुवश्चे'तिसूत्रे चकार-स्यानुक्तसमुच्चयार्थकत्वेन वृत्तिकृता व्याख्यानात्। तत्सूत्रे छन्दसीत्यनुवृत्तिस्तु न कार्या। 'भूष्णुर्भविष्णुर्भविते'त्यमरकोशे प्रयोगात्। प्रयोगशरणा वैयाकरणा इति न्यायात्। तस्माद्विष्णुभ्राजिष्णुवज्जयिष्णुरपि साधुरेव ॥ ६९ ॥**

( ४१ ) **इन्द्रगोपपरिक्षिप्तस्मरतूणाभजङ्घिका**—दोनों जंघिका रुद्र को जीतने के लिए दुगुने बाणों से भरे कामदेव के दो तरकसों के समान हैं।

( ४२ ) **गूढगुल्फा**—उसके टखने मांसल होने के कारण आच्छादित हैं।

( ४३ ) **कूर्मपृष्ठजयिष्णुप्रपदान्विता**—पद कूर्म की पीठ के समान हैं। कछुए की पीठ अत्यन्त कठोर होती है। वे जब दुष्टों और असुरों का संहार करने के लिए पद उठाती हैं, तो दशों दिशाएँ डगमगाने लगती हैं।

**नखदीधितिसञ्छन्ननमज्जनतमोगुणा।**
**पदद्वयप्रभाजालपराकृतसरोरुहा ॥ ७० ॥**

**नखानां पादनखचन्द्राणां दीधितिभिः किरणैः सम्यक् छन्नो लोपितो नमतां ब्रह्मविष्ण्वादिजनानां तमोगुणोऽज्ञानं यस्याः। पादध्यानेनाज्ञाननाश इति भावः। यद्वा अस्याश्चरणयुगस्य नखचन्द्रस्य नमज्जनकिरीटमणिगणच्छायाप्रतिबिम्ब-बाहुल्येन दीधितीनां विशिष्यमानाभावे तासां तमोनाशाय नमज्जनहृदयान्तः-प्रवेश उत्प्रेक्षते कविरिति भावः। तथा च मत्स्यपुराणपद्मपुराणयोः पार्वत्याः सामुद्रिकलक्षणानि दृष्टवतो नारदस्य वाक्यम्—'न जातोऽस्याः पतिर्भद्रे लक्षणैश्च**

विवर्जिता। उत्तानहस्ता सततं चरणैर्व्यभिचारिभिः। स्वच्छायया भविष्येयं किमन्यद्बहुभाष्यते' इति मेनाम्प्रत्युक्तेर्दुर्लक्षणान्येवेमानि कथितानीति भ्राम्यता हिमवता सदुःखं पृष्टो नारद उवाच—'हर्षस्थानेऽपि महति त्वया दुःखं निवेद्यते। अपरिच्छिन्नवाक्यार्थो मोहं यासि महागिरे'। इत्यादिना न जातोऽस्याः पतिरित्यादिवाक्यानामर्थं निर्वर्ण्यान्ते कथितम्। 'यत्तु प्रोक्तं मया पादौ स्वच्छायाव्यभिचारिणौ। अस्याः शृणु ममात्रापि वाचोऽर्थं शैलसत्तम। चरणौ पद्मसङ्काशावस्याः स्वच्छनखोज्ज्वलौ। सुरासुराणां नमतां किरीटमणिकान्तिभिः। विचित्रवर्णैर्हास्यन्ति स्वच्छायां प्रतिबिम्बितैः। प्रविश्य नाशयिष्यन्ति तेषां हार्दं तमोगुण'मिति। पदद्वयस्य चरणयुगलस्य प्रभाजालेन सौष्ठवादिगुणसमूहेन पराकृते निरस्ते सरोरुहे कमले यस्याः सा ॥ ७० ॥

( ४४ ) **नखदीधितिसञ्छन्ननमज्जनतमोगुणा**—उनके चरण के नखों से जो तीव्र प्रकाश निकल रहा है, उससे साधकों का अज्ञान और अन्धकार दूर हो रहा है।

त्रिपुरसुन्दरी के साधकों में ब्रह्मा, विष्णु आदि भी आते हैं। तमस् का अर्थ है—अज्ञान। चरणों का ध्यान करने वाले व्यक्ति का अज्ञान नष्ट हो जाता है, यह भाव है। मत्स्यपुराण और पद्मपुराण में उल्लेख है कि महामुनि नारद ने पार्वती के शारीरिक चिह्नों के सामुद्रिक लक्षण बताते हुए उनकी माता मैना से कहा—'न जातोऽस्याः पतिर्भद्रे लक्षणैश्च विवर्जिता'। इनके लिए अभी तक पति का जन्म नहीं हुआ है। वे शारीरिक चिह्नों से अलग हैं। वे अतुलनीय हैं तथा सदैव उनका स्थान सर्वोपरि ही रहेगा। वे स्वयं दूसरों को देने वाली ही रहेंगीं। इनकी अपनी छाया ही भविष्य है। चरणों में व्यभिचारी आयेंगे, और अधिक क्या कहा जा सकता है।' पार्वती की माता इससे बहुत दुःखी हुईं, क्योंकि वे नारद के कथन का तात्पर्य ठीक से न समझ पाईं। इस पर नारद ने कहा—'तुम्हें तो अत्यधिक प्रसन्न होना चाहिए। हर्ष के स्थान पर दुःख कैसा? मेरे अपरिच्छिन्न वाक्यों का अर्थ न समझ कर भ्रान्ति में पड़ गई हो। मैं अपनी बात को स्पष्ट करता हूँ। मैंने जो यह कहा कि इनके चरणों में व्यभिचारी शरण लेगें, इसका तात्पर्य समझो। इनके चरण कमल के समान हैं तथा नख उज्ज्वल हैं। सुर और असुर तथा बड़े-बड़े मुकुटधारी इनके चरणों में नमन करेगें। उनके पाप तथा अज्ञान भी इनके नखों से ही दूर होगें। जब देवता और असुर इनके चरणों में प्रणाम करेगें तो उनके रत्न-जटित मुकटों के विभिन्न वर्ण इनके नखों की आभा को लुप्त कर देगें, क्योंकि इनके नखों की दीप्ति से ही उनके हृदय में भरा तमोगुण दूर हो जायेगा।' नारद ने अपने इस कथन को

कि इनके लिए पति का अभी जन्म नहीं हुआ है, स्पष्ट करते हुए कहा कि शिव की गणना सृष्टि के जीव-समूह में नहीं है ।

( ४५ ) **पदद्वयप्रभाजालपराकृतसरोरुहा**—देवी के चरणों के तलुओं के सौन्दर्य के सामने कमल भी लजा रहे हैं । इनके पाद-पंकज तत्काल विकसित जपाकुसुम के समान हैं ।

**सिञ्जानमणिमञ्जीरमण्डितश्रीपदाम्बुजा ।**
**मरालीमन्दगमना महालावण्यशेवधिः ।। ७१ ।।**

**सिञ्जानाः भूषणजन्यशब्दविशेषं कुर्वाणा मणयो ययोस्ताभ्यां मञ्जीराभ्यां पादकटकाभ्यां मण्डिता श्रीर्ययोस्तादृशे पदाम्बुजे यस्याः 'नद्यृतश्चे'त्यविकल्पितोऽपि कप्रत्ययः श्रीशब्दस्य नदीसंज्ञानिषेधादेव न भवति । 'ह्रस्वो नपुंसक'इति ह्रस्वस्तु संज्ञापूर्वकविधेरनित्यत्वान्नेह भवति । मण्डिते श्रीयुक्ते पादाम्बुजे यस्या इति त्रिपदबहुव्रीहिर्वा । मरालो हंसः स्वभावादेव मन्दगतिः । तत्रापि स्त्रीजातीया विशेषत इति मराल्येवोपात्ता । तस्या इव मन्दगमनं यस्याः । महतो लावण्यस्यातिशयितसौन्दर्यस्य शेवधिर्निधिः । 'निधिर्ना शेवधि'रित्यग्निपुराणात् । अत एव 'परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयो'रिति पाणिनीयसूत्रात् पुंल्लिङ्गमिदं नाम । तेन शेवधये नम इत्येव प्रयोगो न पाक्षिकः शेवध्ये नम इति ।। ७१ ।।**

( ४६ ) **सिञ्जानमणिमञ्जीरमण्डितश्रीपदाम्बुजा**—देवी के चरण-कमलों में रत्न-जटित पायल हैं, जिनमें घुंघुरू गुथे हैं और चलते हुए उनसे झुनझुन की ध्वनि हो रही है ।

सिञ्जान—अव्यक्त ध्वनि करने वाले नुपूर पैरों में पहने जाने वाले पायजेव को कहते हैं ।

( ४७ ) **मरालीमन्दगमना**—मराली स्वभावतः मन्द गति से चलती है । मराल हंस को कहते हैं ।

( ४८ ) **महालावण्यशेवधिः**—देवी स्वयं अतुलित सौन्दर्य का सागर हैं । इसी को अग्निपुराण में 'निधिर्नाशेवधिः' कहा गया है ।

**सर्वारुणाऽनवद्याङ्गी सर्वाभरणभूषिता ।**
**शिवकामेश्वराङ्कस्था शिवा स्वाधीनवल्लभा ।। ७२ ।।**

**वसनाभरणकुसुमकान्त्यादिकं सर्वमेवारुणं यस्याः । अवद्यानि निन्द्यानि न भवन्तीत्यनवद्यानि सुलक्षणान्यङ्गानि अवयवा यस्याः । सर्वैश्चूडामणिप्रभृतिपादाङ्गुलीयकान्तैः कालिकापुराणोक्तैश्चत्वारिंशता कल्पसूत्रोक्तैरन्यैरपि वाभरणैर्भूषिता । एवं स्थूलं रूपमुक्त्वा तदवस्थितिस्थानान्याह—शिवकामेत्यादिना । कमनीयत्वात् कामः 'कामः कमनीयतये'त्युक्तेः । कामं यथेच्छं रूपमस्येति वा**

कामः। ईदृशव्युत्पत्त्यैव मन्मथे कामपदप्रवृत्तेः कालिकापुराणे प्रदर्शनात्। 'जगत्सु कामरूपत्वे त्वत्समो नैव विद्यते। अतस्त्वं कामनाम्नापि ख्यातो भव मनोभवे'ति। प्रज्ञानमेव वा कामः। तथा च श्रुतिः—'यदेतद्धृदयं मनश्चैतत्संज्ञानमज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं मेधा दृष्टिर्धृतिर्मतिर्मनीषा जूतिः स्मृतिः सङ्कल्पः क्रतुरसुः कामो वश इति सर्वाण्येवैतानि प्रज्ञानस्य नामधेयानि भवन्ती'ति। अत्र प्रज्ञानशब्देन शिव एवोच्यते। स्कान्दे ब्रह्मगीतायां तथैवोपबृंहणदर्शनात्। 'शङ्कराख्यं तु विज्ञानं बहुधा शब्द्यते बुधैः। केचिद्धृदयमित्याहु'रित्यारभ्य 'वश इत्यास्तिकाः केचित् सर्वाण्येतानि सन्ततम्। प्रज्ञानस्य शिवस्यास्य नामधेयान्यसंशय'मित्यन्तम्। जगत् सिसृक्षावानीश्वरः कामपदवाच्यः। तथा च बृहदारण्यके श्रूयते। 'आत्मैवेदमग्र आसीदेक एव सोऽकामयतेत्याद्येतावान्वै काम' इत्यन्तम्। शिवश्चासौ कामश्चासावीश्वरश्चेति कर्मधारयः। गुणिरुद्रमदनयोर्निरासाय पदत्रयी। तस्याङ्के वामोत्सङ्गे तिष्ठति निषण्णा। अत एवाह शिवा। वश कान्तौ शिवः स्मृतः। कान्तिरिच्छा। परशिवेच्छारूपेत्यर्थः। इच्छारूपायाः शक्तेः शिवाधारकत्वादिति भावः। शिवाभेदाद्वा शिवा। तत्र शिवपदनिरुक्तिस्तु शैवागमे। 'वृत्तेः साक्षितया वृत्तिप्रागभावस्य च स्थितः। बुभुत्सायास्तथा ज्ञोऽस्मीत्यापातज्ञानवस्तुनः। असत्यालम्बनत्वेन सत्यः सर्वजडस्य तु। साधकत्वेन चिद्रूपः सदा प्रेमास्पदत्वतः। आनन्दरूपः सर्वार्थसाधकत्वेन हेतुना। सर्वसम्बन्धवत्त्वेन सम्पूर्णः शिवसंज्ञितः। जीवेशत्वादिरहितः केवलः शिव एव स' इति। शिवं करोतीति वा शिवशब्दात् 'तत्करोती'तिण्यन्तात्पचाद्यचि टाप्। शेतेऽस्मिन्सर्वमिति वा। 'सर्वनिघृष्वरिष्वे'त्यादिना कर्तृभिन्नेऽर्थे औणादिकनिपातनात्। शिवाः शोभना गुणा अस्यां सन्तीति वा। अर्शआदित्वादच्। जैनेन्द्रव्याकरणे तु—'शिवादयश्चे'ति सूत्रम्। तत्सुभूतिचन्द्रेण व्याख्यातम्। शाम्यतीति शिवः क्वन इत्वमङ्गलोपश्च निपात्यत इति। 'समेधयति यं नित्यं सर्वार्थानामुपक्रमम्। शिवेति यन्मनुष्याणां तस्मादेव शिवः स्मृत' इति भारते। 'समा भवन्ति मे सर्वे दानवाश्चामराश्च ये। शिवङ्करोस्मि भूतानां शिवत्वं तेन मे सुरा' इति च। 'यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येको यस्मिन्निदं सं च विचैति विश्व'मिति श्रुतिः। 'त्रिलोचनं नीलकण्ठं प्रशान्तमि'ति च। तदेतत्सर्वं शिवाष्टोत्तरशतव्याख्याने सङ्गृहीतमस्माभिः। 'प्रकृत्या नैर्मल्यादमलगुणयोगादपि शमाज्जगत्याधारत्वाद्भुजदमृतदानाच्च भवतः। बलादिच्छाशक्तेः परमशिव वेदान्तनिकरैरसाधारण्येन व्यवहृतिमयासीः शिव इति' शिवाभेदा वा शिवा। तदभेदस्य प्रवृत्तिनिवृत्तता च लिङ्गपुराणे दर्शिता। 'यथा शिवस्तथा देवी यथा देवी तथा शिवः। तस्मादभेदबुद्ध्यैव शिवेति कथयन्त्युमामि'ति। तत्रैव स्थलान्तरे। 'उमाशङ्करयोर्भेदो नास्त्येव परमार्थतः। द्विधाऽसौ रूपमास्थाय स्थित एको न संशय' इति। 'परमात्मा शिवः प्रोक्तः शिवा सैव प्रकीर्तिते'ति च।

यज्ञवैभवखण्डेऽपि । 'चिन्मात्राश्रयमायायाः शक्त्याकारे द्विजोत्तमाः । अनुप्रविष्टा या संविन्निर्विकल्पा स्वयम्प्रभा । सदाकारा परानन्दा संसारोच्छेदकारिणी । सा शिवा परमा देवी शिवाभिन्ना शिवङ्करी'त्यारम्य 'करुणासागरामेनां यः पूजयति शाङ्करीम् । किं न सिद्ध्यति तस्येष्टं तस्या एव प्रसादत' इत्यन्तम् । अथवा । वायोर्भार्या शिवानाम्नी । उक्तं च लैङ्गे—'समस्तभुवनव्यापी भर्ता सर्वशरीरिणाम् । पवनात्मा बुधैर्देव ईशान इति कीर्त्यते । ईशानस्य जगत्कर्तुर्देवस्य परमात्मनः । शिवा भार्या बुधैरुक्ता पुत्री चास्य मनोजव'इति । 'बालेन्दुशेखरो वायुः शिवः शिवमनोरमे'ति च । वायुपुराणेऽपि—'ईशानस्य चतुर्थी या तनुर्वायुरिति स्मृता । तस्य पत्नी शिवानाम पुत्रश्चास्य मनोजव' इति । यद्वा । शिवं मोक्षं ददातीति शिवा । तदुक्तं देवीपुराणे—'शिवा मुक्तिः समाख्याता योगिनां मोक्षदायिनी । शिवाय जयते देवी ततो लोके शिवा स्मृते'ति । आगमे तु—'पावकस्योष्णतेवेयं भास्करस्येव दीधितिः । चन्द्रस्य चन्द्रिकेवेयं शिवस्य सहजा शिवे'ति । एवमिच्छादिधर्मरूपापि न धर्मिणम्प्रति गुणभूतेत्याह—स्वाधीनेति । स्वस्यात्मनोऽधीन आयत्तो वल्लभो भर्ता कामेश्वरो यस्याः । शिवस्य शक्त्यधीनात्मलाभकत्वाद्धर्म्येव धर्माधीन इत्यर्थः । तदुक्तं कालिकापुराणे—'नित्यं वसति तत्रापि पार्वत्या सह नर्मकृत् । मध्ये देवीगृहं तत्र तदधीनस्तु शङ्कर' इति । आगमेऽपि—'शक्तो यया स शम्भुर्भुक्तौ मुक्तौ च पशुगणस्यास्य । तामेनां चिद्रूपामाद्यां सर्वात्मनास्मि नत इति । स्कान्देऽपि—'जगत्कारणमापन्नः शिवो यो मुनिसत्तमाः । तस्यापि साभवच्छक्तिस्तया हीनो निरर्थक' इति । श्रीमदाचार्यभगवत्पादैरप्युक्तम्—'शिवः शक्त्या युक्तो यदि भवति शक्तः प्रभवितुं, न चेदेवं देवो न खलु कुशलः स्पन्दितुमपी'ति । स्वाधीनो वल्लभो ययेति वा । शर्यातिकन्यायाः सुकन्यायाः पतिरश्विभ्यां स्वसमानरूपः कृत इति तं विशिष्याजानत्या भगवतीमाराध्यैव स्वाधीनीकृत इति देवीभागवते सप्तमस्कन्धे कथा स्मर्यते । 'शरणं ते जगन्मातः प्राप्तास्मि भृशदुःखिता । रक्ष मेऽद्य सतीधर्मं नमामि चरणौ तवे'त्यादिप्रार्थनोत्तरम् । 'एवं स्तुता तदा देवी तया त्रिपुरसुन्दरी । हृदि तस्या ददौ ज्ञानं येनाधीनः पतिर्भवे'दित्याद्युक्तेः । एवं शच्या इन्द्रप्राप्तिरपि षष्ठस्कन्धोक्तेहोदाहर्तव्या ॥ ७२ ॥

( ४९ ) **सर्वारुणा**—उनके आभूषण, वस्त्र, पुष्प और वर्ण आदि सभी अरुण ( गुलाबी ) रंग के हैं।

( ५० ) **अनवद्याङ्गी**—समस्त अवयव दोष-रहित ही नहीं, अपितु अतुलनीय हैं।

( ५१ ) **सर्वाभरणभूषिता**—कोई भी ऐसा आभूषण नहीं है जो उनके अंगों पर न हो, अर्थात् सभी अंग आभूषणों से सुसज्जित हैं।

कालिकापुराण में उल्लेख है कि वे मुकुट से लेकर नखों तक चालीस प्रकार की मणियाँ धारण की हुई हैं। परशुराम-कल्पसूत्र के पाँचवें खंड में अन्य आभूषणों के भी नाम मिलते हैं।

( ५२ ) **शिवकामेश्वराङ्कस्था**—वे शिव कामेश्वर के अङ्क में विराजमान हैं। इससे पूर्व इकावन नामों में माँ ललिता के शरीराकार का वर्णन किया गया है। अब यहाँ से देवी के आसन का वर्णन आरम्भ होता है।

काम का अर्थ है, जिसकी कामना की जाय या इच्छा की जाय अथवा वह जो अपनी इच्छानुसार आकार ग्रहण कर सके। यह 'काम' विशेषण कामदेव के लिए भी प्रयुक्त किया जाता है, क्योंकि वह अपनी इच्छानुसार आकार ग्रहण करने में समर्थ है। कालिकापुराण में उल्लेख है—'ब्रह्माण्ड में ऐसा कोई नहीं है जो तुम्हारे समान अपनी इच्छानुसार कोई भी रूप या आकार ग्रहण कर सके। अतः मन से प्रादुर्भूत मन्मथ तुम्हारी संसार में काम के नाम से ख्याति होगी।'

काम का अर्थ प्रज्ञान भी है। श्रुति ( ऐत० उप० ए-२ ) का कथन है—'जिसे हृदय और मानस कहते हैं, वह सम ज्ञान है। आदेश, मेधा, बोध, गम्भीरता, चातुर्य, अन्वेषण, साक्षी, चिन्तन, विचारणीय, सत्वर, भोग, स्मरण, ध्यान, ईप्सिता, श्वास-प्रश्वास, स्नेह या रुचि, कामना आदि ज्ञान के अन्तर्गत आते हैं।' उक्त श्रुति में प्रज्ञान का तात्पर्यवाची शिव है। सूतसंहिता ( ब्र० गीता ४.३.१९-२४ ) में भी इसका अनुमोदन मिलता है। उल्लेख है कि 'विज्ञान शंकर हैं, जिन्हें मनीषियों ने अनेक नामों से सम्बोधित किया है।' कुछ लोग ऐसे भी हैं जो यह कहते हैं कि इसका तात्पर्य केवल हृदय से है…। कुछ अन्य जिन्हें ईश्वरवादी कहा जाता है, उनकी मान्यता है कि यह वश्य ( नियंत्रण में रखने योग्य ) है। किन्तु अन्त में इसका निष्कर्ष शिव ही निकलता है।

काम का एक आशय यह भी है—प्रभु ने सृष्टि की संरचना करने के लिए काम की कामना की। ब्र० उप० १.४.१७ के अनुसार—'आदि में केवल आत्मन् थे, उन्होंने कामना की…। इस प्रकार कामना के लिए काम प्रयुक्त हुआ।' अतः वर्तमान संदर्भ में 'काम' का अर्थ रुद्र या मन्मथ से नहीं है।

( ५३ ) **शिवा**—वश धातु से शिव का उद्गम है। वश का अर्थ है—इच्छा; तात्पर्य यह है कि वे परम शिव की साक्षात् इच्छा हैं। अतः शिव ऊर्जा की पूजा करते हैं। शैव-आगमों में 'शिव' शब्द की व्याख्या की गई है। इसमें कहा गया है—'शिव वह है, जो मानस के रूपान्तरण होने के साक्षी हैं, जो रूपान्तरण होने के ठीक पूर्व भी थे, जो इन्द्रियजनित ज्ञान के कारण हैं, जो समस्त अनात्मतत्त्वों में आत्मभाव हैं, उनके अपवित्र संघातों में पवित्रता

का भाव रखते हैं, जो स्वयं में चैतन्य हैं, जो स्वयं आनन्द हैं, जो सबके प्रीति भाजन हैं, जो सब कुछ प्रदान करने में समर्थ हैं, जो सृष्टि के कण-कण से जुड़े हैं और जो सर्वज्ञ एवं सर्वव्यापक हैं, वे शिव कहे जाते हैं। जो स्वप्रकाश से प्रकाशित हो रहे हैं, जो शुद्ध तत्त्व हैं तथा जिनमें जीव, ईश आदि का भाव ही नहीं है, वे शिव हैं।

वे सभी का कल्याण करती हैं, अतः उन्हें शिवा कहते हैं अथवा जिनमें सब कुछ स्थित है अथवा जिनमें सभी श्रेष्ठ गुण हैं अथवा जो शान्ति देती हैं। महाभारत में उल्लेख है—'वे मानवों के समस्त कार्यों को पूरा करती हैं और सदैव उनके कल्याण ( शिव ) की कामना करती हैं, उन्हें शिवा कहते हैं। देव और दानव दोनों ही मेरे लिए समान है, अतः मुझे शिवा कहते हैं'। श्रुति का कथन है—'जो सम्पूर्ण भूतों ( सृष्टि ) की जननी हैं, जो सभी के भीतर रहती हैं और उन्हीं से इस सृष्टि का प्रादुर्भाव है।' कैवल्य-उप० ७ में कहा गया है कि 'वे त्रिनेत्रा और नीलकंठा हैं। शिवस्तोत्र तथा शिव-सहस्रनाम में विस्तार से इन नामों का. उल्लेख है। लिंगपुराण में कहा गया है कि 'जो शिव है, वे ही शिवा और देवी हैं; और जो देवी हैं, वें ही शिव हैं, क्योंकि दोनों का भाव एक ही है। देवी को ही शिव कहा गया है।' एक अन्य स्थान पर कहा गया है कि शक्ति और शिव एक ही हैं। त्रिपुरा-सिद्धान्त के अनुसार वे ही कामेश्वर और कामेश्वरी हैं। गौड़ीय वैष्णवदर्शन के अनुसार वे ही श्रीकृष्ण और राधा हैं। शिव-शक्ति, कामेश्वर-कामेश्वरी, कृष्ण-राधा, उमा-शंकर, शिव-पार्वती एक और अभिन्न हैं। यही चरम वस्तु त्रिपुरा-मत में सुन्दरी अथवा त्रिपुरसुन्दरी हैं। शंकराचार्य ने भी सौन्दर्य-लहरी में इसी के स्वरूप का वर्णन किया है। सौन्दर्यलहरी के बारहवें श्लोक में कहा है—पूर्ण सौन्दर्य अनन्त है, उसकी तुलना नहीं। कवि उसका वर्णन नहीं कर सकते, अप्सराओं का सौन्दर्य उसके लेश मात्र के भी बराबर नहीं। देवांगनाएँ उसके दर्शन के लिए उत्सुक रहती हैं, ऐसा नहीं अपितु समग्र जगत् उसके लिए आकृष्ट रहता है। इसी सौन्दर्य के कण मात्र को प्राप्त कर विष्णु ने मोहिनी रूप से साक्षात् शंकर को भी मोहित कर दिया था। इसी कृपा से मदन मुनिजनों के मन को मोहित करते हैं। पंचम श्लोक में भी इसी प्रकार के भाव व्यक्त किये गये हैं। वामकेश्वर-तंत्र की चतुःशती में भी यही बात कही गई है। म० म० कविराज गोपीनाथ वैद्य के अनुसार तंत्रराज में कहा गया है—

'कदाचिदाद्या ललिता पुंरूपा कृष्णविग्रहा।
वंशीनादसमारम्भादकरोद् विवशं जगत्॥

यहाँ ललिता पुरुष रूप में कृष्णभाव में प्रकटित हैं। उपासना की पद्धति के अनुसार जप समर्पण का यही साधारण नियम है, कि स्त्री देवता के बाँये कर में और पुं-देवता के दक्षिण कर में जप फल समर्पित किया जाता है, किन्तु ललिता के दक्षिण कर में जप फल देने की व्यवस्था है। दूसरे पक्ष में कृष्ण का रमणी रूप ग्रहण करना और मोहिनी रूप में प्रकट होना भी प्रसिद्ध है। काश्मीरीय शैवाचार्य भी इसी भाव से परम शिव का ध्यान करते हैं। सूतसंहिता में उल्लेख है कि जो उस 'माया' से, जो चिन्मात्र से सम्बन्धित है, जो ज्ञान है स्व-प्रकाश है, अपरिवर्तनीय अर्थात् शाश्वत है, सत्-चित्-आनन्द है तथा संरक्षिका है—शक्ति-स्वरूप है, वे ही शिव हैं, वे ही महादेवी हैं, वे ही शिव से सामरस्य हैं और वे समस्त जगत् का कल्याण करने वाली हैं। जो इस दयासिन्धु शंकरी की उपासना करते हैं, उन्हें उनकी कृपा से कौन-सी वस्तु प्राप्त नहीं हो सकती। शिवा का एक अर्थ वायु की पत्नी भी हो सकता है। लिंगपुराण में उल्लेख है कि—'भगवान् ईषाण जो समस्त जगत् में व्याप्त एवं गतिशील हैं और सम्पूर्ण जीवों के आश्रय हैं, उन्हें वायुदेव कहते हैं। उनकी पत्नी शिवा कहलाती हैं और उनका पुत्र मनोजय है।' एक अन्य स्थान पर उल्लेख है—'जिनका मुकुट चन्द्रमा है वे शिव और उनकी पत्नी शिवा हैं।' वायुपुराण के अनुसार—'वायु, ईषाण का चौथा आकार है, उनकी पत्नी शिवा हैं और उनका पुत्र मनोजय है।'

एक अन्य प्रसंग में उल्लेख है कि जो मोक्ष प्रदान करती हैं, वे शिवा हैं। देवीपुराण का कथन है—'शिवा मुक्त है और वे योगियों को मुक्ति प्रदान करती हैं, वे कल्याण ( शिव ) करती हैं, अतः उन्हें शिवा कहते हैं।' अथवा शिव तक पहुँचने के लिए देवी की उपासना की जाती है, अतः वे शिवा हैं। आगमों के अनुसार—'जैसे अग्नि में उष्णता, सूर्य में प्रकाश तथा चन्द्रमा में चाँदनी है, उसी प्रकार शिव में शिवा सामरस्य है।'

( ५४ ) **स्वाधीनवल्लभा**—उन्होंने अपने स्वामी पर विजय प्राप्त कर ली है। इस नाम का अर्थ है कि यद्यपि देवी इच्छा तथा अन्य शक्तियाँ हैं, किन्तु वे कभी भी उनके अधीन नहीं होती हैं। इन विशेषणों से युक्त कामेश्वर हैं। कालिकापुराण में उल्लेख है—'देवी केन्द्र में रहती हैं और वहीं वे भी रहते हैं और शिव उनके अधीन हैं। इसी स्थान पर वे पार्वती के साथ लीला-विहार करते हैं।' आगम का कथन है—'देवी के माध्यम से ही शिव मानव को आनन्द और मुक्ति प्रदान करते हैं, केवल वे ही चेतनाशक्ति हैं। अतः मैं सम्पूर्ण रूप से उनके चरणों में नमन करता हूँ।' सूतसंहिता ( ४.१३–२४ )

में कहा गया है—'मुनियो ! शिव इस जगत् के अभिन्न निमित्तोपादान कारण हैं। देवी उनकी शक्ति हैं। देवी के बिना वे शक्तिहीन हैं।' आचार्य शंकर भी सौन्दर्यलहरी के प्रथम श्लोक में कहते हैं—'यदि शिव शक्ति से युक्त होकर ही सृष्टि करने को शक्तिमान् होता है और यदि ऐसा न होता तो वह ईश्वर स्पन्दित होने के योग्य भी नहीं था, इसलिये तुझ हरिहर ब्रह्मा आदि की भी आराध्या देवी को प्रणाम करने अथवा स्तुति करने की सामर्थ्य किसी भी पुण्यहीन मनुष्य में कैसे हो सकती है।' इच्छा, ज्ञान और क्रिया-भेद से शक्ति त्रिधा होती है। उसके बिना शक्ति रहित शिव कुछ भी नहीं कर सकते।

अथवा जिनके माध्यम से पति अधीन होते हैं। देवीभागवत-पुराण के सातवें स्कन्ध में एक उपाख्यान है जिसमें कहा गया है कि अश्विनी कुमारों ने शर्याति की पुत्री सुकन्या के पति को आकार स्वरूप में अपने जैसा बना दिया और फिर उससे कहा कि वह अपने पति को पहिचान ले। सुकन्या ने तब देवी की प्रार्थना की—'हे जननी, मैं बड़ी विपत्ति में हूँ और आपकी शरण में आई हूँ, मेरी रक्षा करें। मेरे सतीत्व की रक्षा करें। मैं आपके चरण-स्पर्श करती हूँ।' इस प्रार्थना से द्रवीभूत होकर देवी त्रिपुरसुन्दरी ने सुकन्या को ऐसी बुद्धि प्रदान कर दी जिससे कि उसने अपने पति को जान लिया। इसी ग्रन्थ में इसी प्रकार का एक आख्यान शची और इन्द्र का भी है।

शिव शक्ति से अलग नहीं है और शक्ति भी शिव से अलग नहीं है—दोनों में दोनों रहकर भी एक रस हैं।

**सुमेरुशृङ्गमध्यस्था श्रीमन्नगरनायिका।**
**चिन्तामणिगृहान्तस्था पञ्चब्रह्मासनस्थिता ॥ ७३ ॥**

**यद्यपि भक्तमीमांसायां 'तत्प्रतिष्ठा गृहपीठवदि'ति सूत्रे गृहे तिष्ठति पीठे तिष्ठतीति प्रयोगाविशेषादुभयोरप्यधिकरणत्वं मुख्यमेव न तु साक्षात्परम्परा-सम्बन्धाविरूपतारतम्यपीठभूभागस्यापि गृहान्तर्गतत्वादित्युक्तं, तथापि गृहे क्व तिष्ठतीतिवत् पीठे क्व तिष्ठतीत्याकाङ्क्षानुदयात्पीठमपेक्ष्येतरेषामधिकरणानां तारतम्यमनुभवसिद्धमस्त्येव। तेन न्यायेन मुख्यत्वात् कामेश्वरवामोत्सङ्गं प्रथम-मुक्त्वा स्थलान्तराण्याह—सुमेरुशृङ्गमध्यस्थेत्यादिना। सुमेरोर्हेमाद्रेर्मध्यशृङ्गे तिष्ठतीति तत्स्था। शोभने मेरुमध्यशृङ्गेति वा। मेरुपर्वते हि शिवत्रिकोणवत्-त्रीणि शृङ्गाणि तेषां मध्ये चतुर्थं शृङ्गमस्ति। तदुक्तं ललितास्तवरत्ने दुर्वास-महामुनिभिः—'स जयति सुवर्णशैलः सकलजगच्चक्रसङ्घटितमूर्तिः। काञ्चननि-कुञ्जवाटीकन्दलदमरीप्रपञ्चसङ्गीतः। हरिहयनैर्ऋतमारुतहरितामन्तेष्ववस्थितं तस्य। विनुमः सानुत्रितयं विधिहरिगौरीशविष्टपाधारम्'। मध्ये पुनर्मनोहररत्न-**

रचितस्तबकरञ्जितदिगन्तम्। उपरि चतुःशतयोजनमुत्तुङ्गं भृङ्गपुङ्गवमुपासे' इति। श्रीमल्लक्ष्मीवद्यन्नगरं निरुपपदमेव नगरपदं विद्यानगरवाचकं तस्य नायिका अधिपतिः। तच्च नगरं द्विविधं एकं तावन्मध्यमेरुशृङ्गस्थम्। तदुक्तं ललितास्तवरत्ने—'तत्र चतुःशतयोजनपरिणाहं देवशिल्पिना रचितम्। नानासालमनोज्ञं नमाम्यहं नगरमादिविद्यायाः' इति। तत्र मध्यशृङ्गे। चत्वारि शतानीति विग्रहः। ननु 'चतुःशतमुत्कृति'रिति पिङ्गलसूत्र इव चतुरधिकं शतमिति। उत्तरश्लोके प्रथमप्राकारस्य प्रथमं सहस्रपूर्वकषट्शतसङ्ख्याकयोजनपरिमित इति परिमाणोक्तिविरोधात्। नानासालैः पञ्चविंशतिभिः प्राकारैरिति तदर्थः। अपरं सकलं ब्रह्माण्डबहिरूर्ध्वभागे सुधासागरमध्यगतरत्नद्वीपस्थम्। तदुक्तं रुद्रयामले—'अनेककोटिब्रह्माण्डकोटीनां बहिरूर्ध्वतः। सहस्रकोटिविस्तीर्णं सुधासिन्धोस्तु मध्यमे। रत्नद्वीपे जगद्वीपे शतकोटिप्रविस्तरे। पञ्चविंशतितत्त्वात्मपञ्चविंशतिवप्रकैः। त्रिलक्षयोजनोत्तुङ्गैः श्रीविद्यायाः पुरं शुभ'मित्यादि। विद्यारत्नभाष्ये तु क्षीरसमुद्रमध्येऽप्येकं पुरमस्तीत्युक्तं परन्तु तस्य चतुर्विंशतिप्राकारा इत्यसकृदुक्तं तत्रैकस्य प्राकारस्य न्यूनत्वं गवेषणीयम्। श्रीमन्नगरशब्दः श्रीचक्रपरो वा। 'चक्रं पुरं च सदनमगारं नगरं गुहे'ति विश्वाख्योक्तेः। 'कगजदशारे'त्यादिगौडपादीयसूत्रे श्रीपुरस्य चक्रपरत्वेन तद्भाष्ये व्याख्यानाच्च। 'नैतमृषिमविदित्वा नगरं प्रविशेत्'। 'देवानां पूरयोध्या'। 'अमृतेनावृतां पुरी'मित्यादिश्रुतिषु नगरादिपदानां चक्रे प्रयोगदर्शनाच्च 'नगरचक्र–' ( ? ) इत्यादिरुद्रयामलात्। मेरौ तु स्वल्पपरिमाणं 'भृङ्गारवर्णवर्यस्योत्तरतः सकलविबुधसंसेव्यम्। चिन्तामणिगणरचितं चिन्ता दूरीकरोतु मे सदन'मिति ललितास्तवरत्नात्। गौडपादीयसूत्रभाष्ये तु सर्वेषां चिन्तितार्थप्रदमन्त्राणां निर्माणस्थानं तदेवेति तस्य चिन्तामणिगृहत्वमित्युक्त्वा तन्निर्माणप्रकारो विस्तरेण वर्णितः। पञ्चभिर्ब्रह्मभिर्निर्मितमासनं मञ्चकरूपं तत्र स्थिता। तदुक्तं बहुरूपाष्टकतन्त्रे भैरवयामलतन्त्रे च—'तत्र चिन्तामणिमयं देव्या मन्दिरमुत्तमम्। शिवात्मके महामञ्चे महेशानोपबर्हणे। अतिरम्यतले तत्र कशिपुश्च सदाशिवः। भृतकाश्च चतुष्पादा महेन्द्रश्च पतद्ग्रहः। तत्रास्ते परमेशानी महात्रिपुरसुन्दरी'ति। भृतकाः भृत्याः द्रुहिणहरिरुद्रेश्वराः इत्यर्थः। आग्नेयादीशानान्तविदिक्षु ब्रह्मादय उपर्यधःस्तम्भरूपाः मध्ये पुरुषरूपा अपि श्रीध्यानाच्छक्तिभावं प्राप्ता मीलिताक्षा निश्चला इत्यादिकं पुराणादवगन्तव्यम्॥ ७३॥

( ५५ ) **सुमेरुशृङ्गमध्यस्था**—सुमेरु पर्वत की मध्य चोटी पर निवास करने वाली। पहले यह उल्लेख किया जा चुका है कि देवी का आसन कामेश्वर के अंक में बाँयी जानु पर है। अब देवी के अन्य स्थानों का वर्णन हो रहा है। मध्य चोटी चौथा स्थान है। इस शिखर के मध्य में देवी का

जो स्थान है, वह अत्यन्त कान्तिवाला है तथा असंख्य मणियों से जटित होने के कारण दिशाएँ प्रकाशित हो रही हैं। इसके उच्च शिखर का परिणाम चार सौ योजन है। यह अत्यन्त उच्च है तथा वही श्रेष्ठ शिखर कहलाता है—

'मध्ये पुनर्मनोहर-रत्न-रुचिस्तबक-रञ्जित-दिगन्तम्।
उपरि चतुश्शतयोजनमुत्तुङ्गं शृङ्गपुङ्गवमुपासते॥

भगवती का परम रूप केवल भासक मात्र है, भास्य नहीं है। वह भास्वर-रूप है, यह अन्य वस्तु के संग में संसृष्ट नहीं है। इस कारण एकारात्मक है। इसलिये पूर्ण है। अतएव वह काल और देश का भी व्यापक है। भान अथवा प्रकाश ही परम चैतन्यरूपा परमेश्वरी त्रिपुरासुन्दरी महाशक्ति ललिता हैं। वे एक और अद्वितीय हैं। परा संवित् ही माँ का स्वरूप है। यह परा संवित् अथवा आत्मा ही महाशक्ति माँ हैं। उनका परम रूप निराकार है किन्तु अपर रूप साकार है। योगी कहते हैं कि उनके अनन्त साकार रूप हैं। दुर्गा-सप्तशती के रहस्यत्रय में कहा गया है—'सर्वरूपमयी देवी सर्वं देवीमयं जगत्।' किन्तु इन स्वरूपों से ऊपर एक प्रधान रूप जिसकी तुलना में अन्य सभी रूप अप्रधान रूप में परिगणित होते हैं, यह प्रधान रूप एक और अभिन्न है। यदि इसे सब अप्रधान रूपों के शिखर में स्थित किया जाय तो अत्युक्ति नहीं होगी। यह अपर रूप एक है अवश्य, किन्तु यह कैसा है इसका वर्णन भाषा नहीं कर सकती तथा एक ही रूप विभिन्न भक्तों के निकट रुचि-भेद, वासना-भेद और दृष्टि-भेद से पृथक्-पृथक् हो जायेगा, किन्तु फिर भी शिखर-स्थित एक ही अपर रूप है। यहाँ पर अपर रूप के धाम का वर्णन किया जा रहा है। यह शिखर कहाँ पर स्थित है। यदि इसे जानना हो तो फिर उस स्थान की एक धारणा बनानी होगी। म० म० गोपीनाथ कविराज ने कहा है—'हम जिस को ब्रह्माण्ड कहते हैं, उसमें चौदह भुवन विद्यमान हैं। उनमें से सात ऊपर और सात अधोभवन हैं। पाताल, नरक आदि अधोभुवनों के अन्तर्गत आते हैं। भूलोक से सत्यलोक पर्यन्त उपरि भुवन कहे जाते हैं। अन्तरिक्ष और स्वर्गादि इन्हीं के अन्तर्गत हैं। प्रत्येक भुवन एक-एक स्तर है। प्रत्येक स्तर का अवलम्बन कर अगणित लोक-लोकान्तर रहते हैं। इन सबको लेकर ही ब्रह्माण्ड है। इस प्रकार के अनन्त ब्रह्माण्ड हैं। उनके अतिरिक्त ऊपर में अन्यान्य विभाग भी हैं। उनमें शुद्ध और अशुद्ध स्तरों का विन्यास भी दिखाई देता है। इन सबको मिलाकर समग्र विश्व राज्य है। इसके बाहर सृष्टि का कोई भी निदर्शन नहीं है। अनन्तव्यापी ज्योति-राशि विराजमान रहती है। इस ज्योति के ऊपर अपरिच्छिन्न चिदाकाश विद्यमान है। योगी लोग कहते हैं कि चिदाकाश के मध्य में दिगन्त तक फैला हुआ एक महा समुद्र विराजमान है। उसका सुधा-

सिन्धु अथवा अमृत-समुद्र के रूप में वर्णन किया जाता है। इस महासमुद्र के मध्य में केन्द्रस्थान में महादेवी का धाम बताया गया है। इसी का सुधा-सिन्धु के रूप में वर्णन किया जाता है। इस महासमुद्र के केन्द्र-स्थान में रत्नमणियों से रचित नौ खण्डों का एक द्वीप है, उसे मणिद्वीप कहते हैं। इस द्वीप के मध्य में कदम्ब वन है। उसमें चिन्तामणि गृह अथवा मन्दिर है। उस मन्दिर में पंच ब्रह्ममय मंच हैं। यही देवी का मुख्य आसन है।

**सुमेरु**—सुवर्णशैल को भी कहते हैं और इसे ही श्रीचक्र का केन्द्र भी कहते हैं। श्रीचक्र सकल ब्रह्माण्ड का प्रतीक भी माना जाता है। वहाँ अनेक काञ्चन निकुंज हैं, वाटिकाओं के समूह हैं। वहाँ पर भ्रमर आदि कीट भी अगणित संख्या में रहते हैं तथा निरन्तर संगीत-ध्वनि से गूँजते रहते हैं। इसे दमरी-प्रपञ्च संगीत कहते हैं। यह सुवर्णशैल की विशेषता है। ललितास्तव-रत्न में इस प्रकार का उल्लेख है—

'स जयति सुवर्णशैलः सकलजगच्चक्रः सङ्घटितमूर्तिः।
काञ्चन-निकुञ्ज-वाटी-कन्दल-दमरी-प्रपञ्च-सङ्गीतः॥'

( ५६ ) **श्रीमन्नगरनायिका**—सौन्दर्यशाली नगर की स्वामिनी। नगर दो प्रकार के होते हैं। उनमें से एक सुमेरु पर्वत के केन्द्रीय शिखर पर स्थित है। ललितास्तवरत्न में महामुनि दुर्वासा ने इसका वर्णन करते हुए इस प्रकार कहा है—

'तत्र चतुश्शतयोजनपरिणाहं देवशिल्पिना रचितम्।
नाना सालमनोज्ञं नमाम्यहं नगरमादिविद्यायाः'॥ ५॥

'मैं आदि विद्या के सनातन नगर को जिसका विस्तार चार सौ योजन में है, जिसका निर्माण देवताओं के मूर्धन्य कलाकारों और शिल्पियों ने किया है और जिसकी अनेक प्राचीर हैं, प्रणाम करता हूँ।'

वहाँ पर अनेक प्राकारों के मध्य में अनेक देवी और देवता अपने-अपने अधिकार और स्तर के अनुसार रहते हैं। पुराणों तथा अन्य स्थानों पर श्रीनगर का वर्णन मिलता है। महामहोपाध्याय गोपीनाथ जी ने भी इसका वर्णन किया है। उनकी वर्णन-शैली उत्तम है। वे कहते हैं—श्रीनगर का प्राचीन नाम अतस्तदीयं है। प्रसिद्धि है कि मेरु में चार शिखर हैं। इसके तीन शिखरों पर ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र की तीन पुरियाँ हैं, चतुर्थ शिखर पर महामाया की पुरी विराजमान है। इसका नाम श्रीपुर या श्रीनगर है। यह चार सौ योजन लम्बी और चार सौ योजन चौड़ी है। यह सात प्राकारों से परिवेष्टित है। इसके चार प्रवेश द्वार हैं। प्रवेश स्थान में शाला, गोपुर आदि

हैं। बाहर का प्राकार लोहे का और भीतर का प्राकार सोने का है। बीच के छः प्राकार क्रमशः पीतल, ताँबा, जस्ता, पंच लोह और वज्र से निर्मित हैं। प्रत्येक आकार मानों एक दुर्ग है। सर्वत्र ही रक्षक और दुर्गपालों की व्यवस्था है। लोह दुर्ग के रक्षक महाकालगण और उनकी शक्तियाँ हैं। ये भगवती ललिता की कालचक्र में उपासना करते हैं। कालचक्र त्रिकोण, पंचकोण, षोडश दल और अष्ट दश कमल हैं। अन्य छः दुर्गों के रक्षक शक्ति सहित ऋतुएँ हैं। इन सब चक्रों में तीन शक्तियाँ कार्य करती हैं—मधु शुक्ला एक से पन्द्रह तक और मधु कृष्णा एक से पन्द्रह तक। यहाँ बहुत-सी शालाएँ हैं, जिनमें गन्धर्व, अप्सरा, नाग, यक्ष और रुद्रगण वास करते हैं। ब्रह्माण्डपुराण में लगभग पचीस शालाओं का उल्लेख है। एक-एक शाला मानों एक दुर्ग है। विभिन्न शालाएँ विभिन्न उपादानों से निर्मित हैं। एक शाला अष्टधातु की है। दो शालाओं के मध्य में वृक्षों के झुण्ड और कुंज विद्यमान हैं। जैसे सुवर्ण और रजत की शालाओं के बीच कदम्ब-वनवाटिका है, जहाँ मन्त्रिणी का वास है। ग्यारह शालाएँ महामूल्य रत्नमय हैं—पुष्पराज, पद्मराग, गोमेद, वज्र, वैदूर्य, इन्द्रनील, मुक्ता आदि से रचित हैं। मौक्तिकशाला के चक्र में जिसमें सोलह वृत्त हैं, महारुद्र निवास करते हैं। वे भी सर्वदा भगवती के ध्यान में मग्न रहते हैं। उनको चारों ओर से रुद्राणी गण घेर कर स्थित हैं। ये सब रुद्र ही दुर्ग के रक्षक हैं। उनमें से कोई बैठे हैं, कोई सुप्त हैं, कोई दण्डवत् लेटे हैं एवं कोई दौड़ते ही रहते हैं। यह वर्णन त्रिपुरारहस्य के महात्म्य-खंड, अध्याय ७९ में है और लगभग यही वर्णन महर्षि दुर्वासा ने ललितास्तवरत्न में किया है।

विद्यारत्न-भाष्य में उल्लेख है—'क्षीरसागर में एक नगर है। इसकी अनेक प्राचीरें हैं। इनका अनुमान करीब पच्चीस लगाया गया है। दूसरा नगर बाहर है और सृष्टि से परे बताया गया है। यह नगर रत्नद्वीप में बताया गया है और अमृतसागर के मध्य में इसकी स्थिति है।'

रुद्रयामल में उल्लेख है—'अनन्त कोटि ब्रह्माण्डों के बाहर ऊर्ध्व में और उनके क्षेत्र से बाहर अमृतसागर के केन्द्र में करोड़ों योजन विस्तीर्ण रत्नद्वीप है, जिसका विस्तार हजार करोड़ योजनों में है, जो सृष्टि का द्वीप है। यहीं श्रीविद्या का सर्वश्रेष्ठ नगर है। इस नगर की ऊँचाई तीन लाख योजन होगी तथा इसमें भी पच्चीस प्राचीरें हैं, जो पच्चीस तत्त्वों की प्रतीक हैं। किन्तु विद्यारत्नभाष्य में श्रीमन्नगर की श्रीचक्र के रूप में व्याख्या की गई है—'किसी ऋषि को जाने बिना पुर में प्रवेश नहीं हो सकता। देवों का यह पुर अभेद्य है। पुर के चारों ओर अमृत ही अमृत है।'

अन्य श्रुतियों में नगर या पुर का अर्थ चक्र ही बताया गया है और कहा है कि नगर और चक्र एक ही समझना चाहिए।

विश्व का भी कथन है—'चक्र का अर्थ पुर, भवन, नगर, वास-स्थान आदि है।' गौडपाद के सूत्र १३ की व्याख्या करते हुए उनके भाष्यकार ने श्रीपुर को श्रीचक्र का ही पर्यायवाची बताया है।

( ५७ ) **चिन्तामणिगृहान्तस्था**—चिन्तामणि से निर्मित भवन में रहने वाली चिन्तामणि उस रत्न को कहते हैं, जो सभी अभीप्सित कामनाओं को पूर्ण करने में समर्थ है। भगवती ललिता का भवन इन्हीं रत्नों से निर्मित है। ब्रह्माण्डपुराण में इस भवन का वर्णन विस्तार से किया गया है—'चिन्तामणि के इस भवन में सभी कुछ चिन्तामणि है।' यह भवन भी हजारों योजनों में ब्रह्माण्ड के बाहर है। मेरु के शिखर पर स्थित भवन आकार में इससे छोटा है। ललितोपाख्यान और शिवरहस्य में भी इसका विवरण मिलता है। श्रीमद्देवीभागवत के द्वादश स्कन्ध के अध्याय १०–१२ में भी इसका वर्णन मिलता है। यह वर्णन शाक्त दृष्टिकोण पर आधारित है। किन्तु वैष्णव लोग भी इस मणिद्वीप का वर्णन करते हैं। सुन्दरीतंत्र के अन्तर्गत आलमन्दारसंहिता के छठे अध्याय में तथा पुराणसंहिता के ३२वें अध्याय में भगवान् के निजधाम के रूप में इस द्वीप की चर्चा की गयी है। यह सुप्रसिद्ध श्वेत द्वीप से भिन्न है। आलमन्दारसंहिता के अनुसार भगवान् की पारमार्थिक और वास्तविक लीला इसी स्थान में होती रहती है। यह स्थान अक्षरब्रह्म के हृदयरूप चिदाकाश में स्थित है। वास्तव में यहाँ की भूमि, जल, तेज, वायु और आकाश सभी चिन्मय हैं। यहाँ सुधा-सिन्धु है, उसके मध्य में मणिद्वीप है—'सुधाब्धिस्तत्र विततः कोटियोजनकस्य च। तस्य मध्ये च कोट्यर्द्धं योजनं मणिद्वीपकम्॥' इस द्वीप में नवरत्न-मय नौ खण्ड हैं, जिनमें नौ रसों की लीला निरन्तर चलती रहती है। इसके मध्य में, मध्य खंड में जो पद्मरागमणि मय है, शृंगार-शाला है, यही आनन्द भूमि है। अष्टदल कमल की मानों यही कर्णिका है। इसके आठ और खण्ड हैं। आलमन्दारसंहिता के मत में नित्य वृन्दावन की लीला प्रातिभासिक है एवं व्रजभूमि की लीला व्यावहारिक है। पुराणसंहिता का वर्णन भी करीब-करीब ऐसा ही है—'इसकी मध्य भूमि में अखण्ड मणिज मूल मन्दिर प्रतिष्ठित है।'

> 'अनन्तकोटिब्रह्माण्ड प्रपञ्चाद् बहिरुद्गतः।
> चिदाकाशो महानास्ते लीलाधिष्ठानमद्भुतम्॥
> यत्र दिव्यः सुधासिन्धुः कोटियोजनविस्तृतः।
> कोटयर्द्धमानतस्तस्मिन् गणिद्वीपो मनोहरः।
> नवखण्डात्मकः श्रीमान् नवरत्नविभूषितः॥'

ललितास्तवरत्न श्लोक १०५ में कहा गया है—

'शृङ्गारवरणवर्यस्योत्तरतः सकलविबुधसंसेव्यम् ।
चिन्तामणिगणरचितं चिन्तां दूरीकरोतु मे सदनम् ॥'

'चिन्तामणि-रत्नों से बना आवास शृंगार वन के उत्तर में है। वहाँ समस्त देवता आराधना करने जाते हैं। वह मेरी समस्त मानसिक चिन्ताओं को दूर करे।'

गौडपाद-सूत्र की व्याख्या में कहा गया है कि—'चिन्तामणि आवास वह मूल स्थान है, जहाँ से उन समस्त मंत्रों का प्रादुर्भाव हुआ है, जो समस्त मनोवाञ्छित पदार्थों को देने वाले हैं। यहाँ पर उसकी रचना का विस्तृत विवरण भी दिया गया है।

( ५८ ) **पञ्चब्रह्मासनस्थिता**—चिन्तामणि रत्नों से निर्मित आवास में ही ललितात्रिपुरसुन्दरी का सिंहासन है, जिसे पंच ब्रह्माओं ने बनाया है। यह आसन मंच रूप में है।

इस सन्दर्भ में भैरवयामलतंत्र तथा बहुरूपाष्टक तंत्र का कथन है—'देवी का सर्वोच्च निवास-स्थान चिन्तामणि-रत्नों का बना हुआ है। शिव ही स्वतः अनेक पर्यङ्क हैं। ईषाण ही उस सौन्दर्यशाली पर्यङ्क पर उनके तोषक के रूप में हैं तथा फलक के रूप में सदाशिव हैं। पर्यङ्क के चारों पाद ब्रह्मा, हरि, रुद्र और ईषाण हैं। महान् देवाधिपति इन्द्र पीकदान है। उस पर्यङ्क पर पराभट्टारिका ललितात्रिपुरसुन्दरी विश्राम कर रही है।' ब्रह्मा के उपयुक्त स्थान कौन-से हैं, इनका पता पुराणों से लग सकता है।

पुराण-संहिता में इस प्रकार वर्णन है—'मणिद्वीप के नीचे कदम्ब वन है। उसमें चिन्तामणि गृह अथवा मन्दिर है। उस मन्दिर में पंच ब्रह्ममय मंच है। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र और ईश्वर—ये मंच के चार पाद हैं। मंच के ऊपर फलक के रूप में सदाशिव हैं। यही मुख्य आसन है। इस आसन पर अनादि मिथुन परचैतन्य परमेश्वर और परमेश्वरी अभिन्न रूप में विराजमान है।' एक अन्य मत यह भी है कि ॐ पलंग है तथा 'अ' 'उ' 'म' और अनुस्वार उसके चार पाद हैं अथवा मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपुर और अनाहत-चक्र चार पाये हैं। विशुद्ध चक्र उस पर बिछी हुई चादर ( फलक ) है। देह श्रीचक्र है और श्रीचक्र भगवती ललिता का निवास-स्थान माना जाता है। श्रीचक्र में बिन्दु को पर्यङ्क का स्थान, त्रिकोण को अ-क-थ चक्र, ४३ त्रिकोणों को नीप वृक्ष और चार श्रीकण्ठ तथा पाँच शिव युवतियों को कल्पवृक्ष समझना चाहिए। उक्त मत शाक्तानन्दतरंगिणी का है।

साधकों में यह आदि मिथुन परम पुरुष और परमा प्रवृत्ति के रूप में मान्य है। यही विश्वजननी का प्रधान अपररूप है। भगवती ललिता का जो परम स्वरूप है, वह निराकार एवं संवित् मात्र है। सृष्टि के आरम्भ में यह निराकार संवित् ही नित्य युगल रूप में अपने को प्रकट करता आया है। इस सन्दर्भ में भारतीय-दर्शन के महान् मनीषी गोपीनाथ जी कविराज के विचारों का उल्लेख आवश्यक है। वे कहते हैं—'साधकगण महाषोढान्यास से न्यस्त तनु होकर अनन्य चित्त से इस स्वरूप का ही ध्यान करते हैं। श्रीक्रमोत्तम नामक ग्रन्थ में उल्लेख है कि निम्नांकित प्रकार से भावना करनी चाहिए—सर्वप्रथम अमृत समुद्र, उसमें सुवर्ण द्वीप, उसमें कल्पवृक्ष वन, उसमें नव माणिक्य मंडप, उसमें नवरत्न मय सिंहासन रूपी कमल। इस कमल के मध्य में त्रिकोण एवं त्रिकोण के मध्यबिन्दु में अर्धनारीश्वर की मूर्ति विराजमान है। इसका लावण्य करोड़ों कन्दर्पों को लज्जित करता है। इसका मुख-कमल मन्द-मन्द स्मित युक्त है, तीन नेत्र हैं, ललाट में चन्द्रमा है, वस्त्र और आभूषण सभी दिव्य हैं। ये चतुर्भुज हैं—हाथों में कपाल-पात्र, चिन्मुद्रा, त्रिशूल और पुस्तक हैं। मुख और नेत्र सदा आनन्दमय रहते हैं। श्रीक्रमोत्तम में अर्धनारीश्वर की मूर्ति के ध्यान का विवरण है, पर यह भी स्पष्ट कर दिया है, कि उस मूर्ति का केवल पुरुषरूप में अथवा मातृरूप में ही ध्यान किया जा सकता है। वहाँ पर निष्फल ध्यान की चर्चा नहीं है। ऐसा प्रतीत होता है यह अनादि मिथुन का ही ध्यान है—कामेश्वर तथा कामेश्वरी का ध्यान। भावनोपनिषद्, तंत्रराज आदि में इस मानव देह को ही नवरत्न-द्वीप के रूप में और पुरुषार्थ को ही सागर के रूप में भावना करने के लिए कहा गया है। कविराज जी के अनुसार सदाशिव, ईश्वर, रुद्र, विष्णु और ब्रह्मा ये अधिकारी पुरुष हैं। ललितात्रिपुरसुन्दरी के अनुग्रह आदि पंच कृत्यों का ये ही सम्पादन करते हैं। ये सभी उनके भिन्न-भिन्न स्वरूप हैं। इसके अतिरिक्त गणेश, स्कन्द, दिक्पाल, कुमारी, लक्ष्मी आदि शक्तियाँ एवं यक्ष, राक्षस, असुर, नाग, किम्पुरुष आदि में सभी वस्तुतः माँ के ही रूप हैं। शास्त्र के अनुसार वे कांची में कामाक्षी के रूप में, केरल में कुमारी के रूप में, गुजरात में अम्बा रूप में, प्रयाग में ललिता रूप में, विन्ध्याचल में विन्ध्य-वासिनी रूप में, वाराणसी में विशालाक्षी रूप में, बंगाल में सुन्दरी रूप में और नेपाल में गुह्येश्वरी के रूप में विराजमान हैं। इसके अतिरिक्त और भी माँ के असंख्य रूप हैं।

**महापद्माटवीसंस्था कदम्बवनवासिनी।**
**सुधासागरमध्यस्था कामाक्षी कामदायिनी॥ ७४॥**

महान्ति पद्मानि यस्यामीदृश्यामटव्यां वने सम्यक्तिष्ठति। पद्माटवीस्वरूप-मूर्ध्वं 'त्रिलक्षयोजनायाममहापद्मवनावृतम्' इति रुद्रयामलोक्तमेकम्। ललितास्तवरत्नोक्तमन्यत् 'मणिसदनसालयोरधिमध्यं दशतालभूमिरुहदीर्घैः। पर्णैः पयोदवर्णैर्युक्तां काण्डैश्च योजनोत्तुङ्गैः। मिलितैस्तालीपञ्चकमानैर्मिलितां च केसरकदम्बैः। सन्ततगलितमरन्दस्रोतोनिर्यन्मिलिन्दसन्दोहाम्। पाटीरपवन-बालकधाटीनिर्यत्परागपिञ्जरिताम्। पद्माटवीं भजामः परिमलकल्लोलपक्ष्म-लोपान्ता'मिति। ब्रह्मरन्ध्रस्थितसहस्रदलपद्ममपि पद्माटवीत्युच्यते। उक्तञ्च स्वच्छन्दतन्त्रे—'तस्मादूर्ध्वं कुलं पद्मं सहस्रारमधोमुख'मिति प्रक्रम्य 'महापद्मवनं चेदं समानं तस्य चोपरी'ति। ब्रह्माण्डपिण्डाण्डयोरैकरूप्याच्च। इदं चारुणोप-निषद्भाष्ये 'आण्डीभवजमामुहु'रितिवाक्यव्याख्यानावसरे स्पष्टीकृतम्। कदम्बानां नीपानां वने वसतीति तथा। चिन्तामणिगृहं परितो मणिमण्डपं तत्परितः कदम्ब-वनम्। तदुक्तं भैरवयामले—'बिन्दुस्थानं सुधासिन्धुपञ्चयोन्यः सुरद्रुमाः। तत्रैव नीपश्रेणी च तन्मध्ये मणिमण्डपम्। तत्र चिन्तामणिमय'मित्यादि। कनकरजत-प्राकारमध्यभूः सप्तयोजना। तस्माद्द्वियोजनोन्नताः कदम्बवृक्षाः सन्तीत्यपि पुराणे स्थितम्। सुधासागरः पीयूषवर्णः स चोर्ध्वस्थ एकः 'अमृतेनावृतां पुरी'-मिति श्रुतिप्रसिद्धः। पिण्डाण्डे बिन्दुस्थाने सहस्रारकर्णिकाचन्द्रमध्येऽन्यः। अपराजिताख्ये सगुणब्रह्मोपासनाप्राप्ये नगरे अरनामकण्यनामकौ द्वौ सुधाह्रदौ सागरप्रतिमौ। शारीरकभाष्ये—'अनावृत्तिः शब्दादि'तिसूत्रे कथितावन्यौ। अविशेषात्सर्वेऽपीह गृह्यन्ते। तेषां मध्ये तिष्ठतीति तथा। कामे कमनीये अक्षिणी यस्याः। समासान्तष्टच्। कामेश्वर एव नेत्रं यस्या इति वा। नेत्रविषयत्वान्नेत्र-त्वमुपचर्यते। काञ्चीपीठाधिष्ठात्र्या इदमसाधारणं नाम। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'सर्वज्ञा साक्षिभावेन तत्तत्कामानपूरयत्। तद् दृष्ट्वा चरितं देव्या ब्रह्मा लोक-पितामहः। कामाक्षीति तदा नाम ददौ कामेश्वरीति चे'ति। कामान्मनोरथान् ददातीति कामदायिनी। कामेश्वरमेव वा भक्तेभ्यो वितरति शिवाभेददानाभि-प्रायेण वा कामदायिनी। कामं मन्मथं द्यति खण्डयतीति वा कामदः शिवस्तेन अयिनी शुभावहविधिमती। 'अयः शुभावहो विधि'रित्यमरः। अथवा दायो नाम पित्रादिपरम्परार्जितं स्वम्। ततः कामेश्वरेण दायवती। तदभिन्नानादिसिद्ध-स्वभाववतीत्यर्थः॥ ७४॥

(५९) महापद्माटवीसंस्था—महाकमल प्रान्तर में रहने वाली। रुद्रयामल में उल्लेख है कि कमल प्रान्तर जगत् की परिधि से बाहर है और उसका क्षेत्रफल तीन लाख योजन का होगा। इतने बड़े प्रान्तर ने उनके निवास-स्थान को चारों ओर से आच्छादित किया हुआ है। एक अन्य प्रान्तर मेरु पर है। ललितास्तवरत्न (श्लोक १०६-१०८) में कहा गया है—

'मणिसदनसालयोरधिमध्यं दशतालभूमिरुहदीर्घैः ।
पर्णैः सुवर्णवर्णैर्युक्तां काण्डैश्च योजनोत्तुङ्गैः ॥
मृदुलैस्तालीपञ्चकमानैर्मिलितां च केसरकदम्बैः ।
सन्ततगलितमरन्दस्रोतोनिर्यन्भिन्दसन्दोहाम् ॥
पाटीरपवनबालकघाटीनिर्यत् परागपिञ्जरिताम् ।
कलहंसीकुलकलकलकूलङ्कषनिनदनि वयकमनीयम्' ॥

'शृंगार-तट तथा मणि-सदन के मध्य भूमि पर दश ताल वृक्षों की चौड़ाई के समान दीर्घ, सोने के वर्ण के पत्तों से युक्त और एक योजन ऊँचे कमल नालों से युक्त पद्मा वन को मैं नमन करता हूँ ।'

'चन्दन वन से मन्द-मन्द बहने वाली पवन की गति के कारण जो पराग कमलपुष्पों से झरा है, उसमें से भरे हुए, कलहंसी के समूहों द्वारा जो मृदु कोलाहल होता है, उस ध्वनि से सुन्दर पद्मवन का ध्यान करता हूँ, जहाँ पर सुगन्धित पवन की लहरियों से उसके निकटस्थ स्थान ओत-प्रोत हैं ।'

ब्रह्मरन्ध्र में भी एक कमल है, उसे ही पद्माटवी कहते हैं । स्वच्छंद-तंत्र के अनुसार—'उसके ऊपर कुल-कमल है, जिसमें एक हजार पंखुड़ियाँ हैं । यह अधोमुख है । इसे ही कमल-प्रान्तर कहते हैं । इसके ऊपर समान है ।' मानव देह और समष्टि जगत् को पिण्डाण्ड और ब्रह्माण्ड बतलाया गया है । अरुण-उपपुराण में इसकी विस्तृत चर्चा है ।

श्रीविद्या भी महापद्माटवी में महाकमल वन में निवास करती है । अतः श्रीमहात्रिपुरसुन्दरी के मन्दिर की पूजा में चार के अंक में चार बीजाक्षरों का बोध होता है । पद्मवन के कमलों के नाल अत्यन्त दीर्घ होते हैं । पत्ते मेघवर्ण हैं तथा कमलों में पुष्परस के प्रवाह से भ्रमर-समूह घूमता रहता है, ऐसे पद्मवन अर्थात् पद्मा देवी का योगीजन ध्यान और भजन करते हैं, ऐसा महामुनि दुर्वासा का कथन है ।

ब्रह्मरन्ध्र में स्थित सहस्रदल कमल को भी महा-पद्मवन अथवा पद्माटवो कहते हैं । सहस्रदल कमल को ही अटवी बताया गया है ।

( ६० ) **कदम्बवनवासिनी**—कदम्ब-कुंजों में रहने वाली । चिन्तामणि प्रासाद चारों ओर से मणि-मंडपों से घिरा हुआ है और इसके चारों ओर कदम्ब के कुंज हैं । भैरवयामल का कथन है—बिन्दु का स्थान अमृत अथवा सुधा-सिन्धु में है अथवा पंचयोनियों में है । श्रीचक्र के पाँच शक्तिकोण दिव्य वृक्ष हैं । वहाँ पर नीप वृक्षों का कुंज है और इसके अन्दर मणिमण्डप है । उसके अन्तर में भी मणिमण्डप है और उसके अन्दर चिन्तामणि प्रासाद । मध्य में सात योजन की कनक और रजत की प्राचीर है । वहाँ पर दो योजन उन्नत कदम्ब वृक्ष हैं ।' ऐसा ही वर्णन पुराणों में भी मिलता है ।

( ६१ ) **सुधासागरमध्यस्था**—सुधासिन्धु के केन्द्र में रहनेवाली। सुधा-सागर पीत वर्णीय है। उसके ऊपर अमृत से ढँकी हुई एक पुरी है। वताया जाता है कि सुधासागर स्वर्ग में है। श्रुति का कथन है कि इस पुरी को चारों ओर से सुधासागर ने घेर रखा है। एक अन्य सुधासागर बिन्दु के मध्य स्थान पर है, जो चन्द्रमा के केन्द्र में है। इस कमल में भी एक हजार पंखुड़ियाँ हैं। तीसरा अपराजितपुर में है। सगुण ब्रह्म की उपासना और भक्ति द्वारा ही इसे प्राप्त किया जा सकता है। सुधासागर के समान ही दो सुधा सरोवर हैं जिन्हें 'अर' और 'ण्य' कहते हैं। इन पर व्यास के वेदान्त-सूत्र ( ४.४.२२ ) में विस्तृत प्रकाश डाला गया है। उपर्युक्त सागर एवं सरोवर तक पहुँच जाने पर पुनः जन्म-मरण अर्थात् आवागमन के चक्र से छुटकारा मिल जाता है।

( ६२ ) **कामाक्षी**—जिसके नेत्र कमनीय हैं अथवा जिसके नेत्रों में 'काम' है। काञ्चीपीठ में स्थित देवी की यही संज्ञा है। ब्रह्माण्डपुराण में कहा गया है, कि वे सर्वज्ञा हैं और साक्षी भाव से सभी कुछ की द्रष्टा हैं और इसी से उनका नाम कामेश्वरी भी है। एक अन्य स्थान पर 'का' शब्द का अभिप्राय सरस्वती और 'मा' का अभिप्राय लक्ष्मी से बताया गया है। अर्थात् सरस्वती और लक्ष्मी उनके नेत्र हैं।

( ६३ ) **कामदायिनी**—कामनाओं और मनोरथों को पूरा करने वाली। ब्रह्माण्डपुराण में कहा गया है—वे देवी सभी कामनाओं और आकांक्षाओं को साक्षी रूप से पूरा कर देती हैं। संसार के सृष्टिकर्ता ब्रह्मा ने देवी के इन कार्य-कलापों को देखकर उन्हें कामाक्षी और कामेश्वरी की संज्ञा दे दी। अथवा जो अपने उपासकों को कामेश्वर प्रदान करे अर्थात् शिव के साथ सायुज्य प्रदान कर दे। अथवा जो काम-मन्मथ का संहार कर दे। 'दय' का अर्थ संहार भी है। अथवा 'कामद्' शिव और 'आयिनी' सौभाग्य प्रदान करने वाली। अतः शिव उन्हें सौभाग्य प्रदान करते हैं। अथवा काम, शिव और 'दाय' उत्तराधिकार में प्राप्त। शिव जिन्हें उत्तराधिकार में ही प्राप्त हैं, जिन पर उनका स्वामित्व है। अनादि काल से दोनों एक-दूसरे के अभिन्न और अविभाज्य अंग हैं।

**देवर्षिगणसङ्घातस्तूयमानात्मवैभवा ।**
**भण्डासुरवधोद्युक्तशक्तिसेनासमन्विता ॥ ७५ ॥**

**अथ परिभाषायां चतुःषष्टिनामानि विभजते—**

अर्धचतुर्विंशतितनुदोद्भव···गुणगणो दशपात् ।
दम्भावहगोमेदाभावेहचतुर्गुणा गुणैर्गङ्गा ॥ १० ॥

अर्धानां चतुर्विंशतिः ततस्तकारात्षडक्षरमेकं नाम । ततो नकाराद्दशाक्षरम् । नकारस्य शून्ये सङ्केतितत्वेऽपि तावन्मात्रस्य नामाक्षरसङ्ख्यत्वायोगादकारान्तर-साहित्यापेक्षायां प्रथमोपस्थितिन्यायेनैकाङ्कसमावेशे दशसङ्ख्यावाचकत्वसिद्धेः । टवर्गे दशमत्वादपि तत्सिद्धेः दशपादिति । तत्रैकादशानां पादात्मकनाम्नां सत्त्वेऽपि छन्दोऽनुरोधादवयुत्यानूद्यैकादशः पादः पृथग् उत्तरार्धे दकारेण निर्दिष्टः । चतुरिति चत्वारि नामानीत्यर्थः । न तु चतुरक्षरमेकं नामेति । तथात्वे एकेनैव घकारढकाराद्यक्षरेण सिद्धेऽधिकोक्तेर्वैयर्थ्यात् । एकाद्यादिसङ्ख्यावाचकपद-सम्बन्धिभिन्नैरेव वर्णैरक्षरसङ्ख्याव्यवहारस्यासाङ्कर्यार्थमङ्गीकारस्योक्तत्वाच्च । ततश्चत्वारि नामानि कतिकत्यक्षराणीत्याकाङ्क्षायां परस्पराक्षरसङ्ख्यावैषम्ये मानाभावात् 'समं स्यादश्रुतत्वा'दिति न्यायेन समसङ्ख्याक्षराणीति सिद्धेऽर्धस्यार्ध-योरर्धानां वा मध्य एवेत्यपि नियमाच्चत्वारिचत्वार्यष्टावष्टौ वाक्षराणीति सिद्ध्यति न तु नवनवेत्यादि । अर्धात्परतो द्वितीयनामसमाप्त्यापत्तेः छन्दःसूत्र-विरोधेन तस्यानिष्टत्वात् । चतुरष्टसङ्ख्ययोरन्यतरनियमस्तु 'भक्तिप्रिया भक्ति-गम्या भक्तिवश्या भयापहे'त्यर्थपर्यालोचनवतां व्युत्पत्तिमतां च सुज्ञान एव । नह्ययं ग्रन्थः सहस्रनामाक्षराणामुद्धाराय गुरुचरणैः कृतः किन्तु ज्ञाताक्षरान् प्रति विभागप्रदर्शनाय । अतश्चाक्षरज्ञानसापेक्षत्वाद्व्युत्पन्नैश्चतुश्चतुरक्षराणीति ज्ञातुं शक्यमेव । न च तैरन्यत्राप्येवमेव ज्ञातुं शक्यत्वाद्ग्रन्थवैयर्थ्यम् । व्युत्पन्नानामपि सन्देहस्य प्रचुरं प्रदर्शयिष्यमाणत्वात् । अन्यथा छलाक्षरसूत्राणामपि वैयर्थ्यापत्तेः । अथापि यद्यष्टाक्षरे द्वे नामनी विभज्येते तदा गुणैरिति गकारेण शरच्चन्द्रनिभान-नेत्यत्र शरच्चमिति त्र्यक्षरस्य भिन्ननामत्वापत्तिः । तत्रापि भ्रमादिष्टापत्तिं वदन्तस्तु नात्राधिकारिणः । तदुक्तं योगवासिष्ठे—'नात्यन्तमज्ञो नोत ज्ञः सोऽस्मिन् शास्त्रेऽधिकारवानि'ति तुल्याविमौ पर्यनुयोगसमाधी सर्वशास्त्रेष्वपीति ॥ १० ॥

अथ देव्याः स्थूलरूपस्य कार्याणि स्पष्टतया वदन्नेव रहस्यभूतं परं रूपं रहस्योक्तिभिरेव वर्णयितुमारभते—देवर्षीत्यादिना । देवगण ऋषिगणश्च यस्तयोः सङ्घातेन महासमुदायेन स्तूयमान आत्मा स्वरूपं यस्य तादृशं वैभवं यस्याः, स्तूयमानात्मवैभवमात्मनो व्यापकत्वं यस्या वा सा । अथवा देवर्षिगणैः सङ्घातशः स्तूयमानं बहुप्रकारेण स्तूयमानमित्यर्थः । यद्वा सङ्घातो नरकविशेष-स्तन्निरासार्थं स्तूयमानमित्यादि । पापस्य प्रायश्चित्तमित्यादौ षष्ठ्या नाश्यनाशक-भावसम्बन्धार्थकत्वदर्शनादिहापि षष्ठीसमासः । यद्वा सम्यक् घातो भण्डासुर-वधस्तदुद्देशेन स्तूयमानमित्यादि । अत एवोत्तरनामनि तदुत्तरभावितवधोद्योग-कथनम् । अत एव ब्रह्माण्डपुराणे भण्डासुरपीडितैर्देवैः कृतं 'जयदेवि जगन्मात'-रित्यादिना देवीस्तवं निर्वर्ण्याम्बया वरं वृणुध्वमित्युक्ते देवानां वाक्यम्—'यदि तुष्टासि कल्याणि वयं दैत्येन्द्रपीडिताः । दुर्लभं जीवितं चापि त्वां गताः शरणा-

थिन' इत्यादि। अन्यत्रापि—'ततः कदाचिदागत्य नारदो भगवानृषिः। प्रणम्य परमां शक्तिमुवाच विनयान्वित' इत्यारभ्य 'अयं भण्डासुरो देवि बाधते जगतां त्रयम्। त्वयैकयैव जेतव्यो न शक्यस्त्वपरैः सुरै'रित्यन्तम्। वस्तुतस्तु। देवा ब्रह्मादयः। ऋषयो वसिष्ठादयः। देवर्षयो नारदादयः। देवर्षयश्च देवर्षयश्चेति विग्रहः। गणाः आदित्यादयः। 'आदित्यविश्ववसवस्तुषिताभास्वरानिलाः। महाराजिकसाध्याश्च रुद्राश्च गणदेवताः'॥ इत्यग्निपुराणात्। तेषां सङ्घातः समुदायः 'अनेककोटिदिक्पालैश्चन्द्रार्कवसुकोटिभि'रित्यादिरुद्रयामलोक्तस्तेन स्तूयमानमित्यर्थः। तेन न गणसङ्घातपदाभ्यां पौनरुक्त्यं शङ्कनीयम्। अथ पररूपपरत्वपक्षे देवादिस्तूयमानत्वविशेषणादखिलानुगतमखिलपरिचितमखिलप्रेमास्पदं चैतन्यमेवात्मेति शैवशास्त्रोक्तं स्वरूपं ध्वनितम्। अग्निपुराणेऽपि—'तस्य चैतन्यमात्मेति प्रथमं सूत्रमीरितम्। ज्ञानबन्ध इतीदं तु द्वितीयं सूत्रमीशितु'रिति। ततश्च देवादिभिः स्तूयमानं परिचीयमानमात्मनः। 'स्वात्मैव देवता प्रोक्ता ललिता विश्वविग्रहे'ति तन्त्रराजोक्ताया आत्माभिन्नदेवताया वैभवं विभुत्वमनन्तशक्तिसंवृतत्वरूपं प्राभवं यस्याः सेति वर्णनीयम्। अथ देवकार्यसमुद्यतेति यत्स्थूलरूपस्य कार्यमुक्तं तत्प्रपञ्चयति। भण्डनामकोऽसुरस्तद्युद्धादिकं च ललितोपाख्याने विस्तरेण प्रसिद्धतरम्। तदुक्तं तत्रैव ब्रह्माण्डपुराणे मन्मथदाहं प्रक्रम्य। 'अथ तद्भस्म संवीक्ष्य चित्रकर्मा गणेश्वरः। तद्भस्मना तु पुरुषं चित्राकारं चकार स' इत्यारभ्य 'एतद्दृष्ट्वा तु चरितं धाता भण्डितिभण्डिति। यदुवाच ततो नाम्ना भण्डो लोकेषु कथ्यत' इत्यन्तम्। तस्यासुरत्वमपि तत्रैवोक्तम्। 'रुद्रकोपानलाज्जातो यतो भण्डो महाबलः। तस्माद्रौद्रस्वभावश्च दानवश्चाभवत्तत'इति। तस्य दैत्यस्य वधे हनने उद्युक्तानां शक्तीनां स्त्रीदेवतानां सेनाभिः सैन्ये सम्यक् व्यूहनिर्माणेनान्विता युक्ता। सम्यगभेदेनान्विता वा। तथा च गौडपादीयं सूत्रम्—'भण्डासुरहननार्थमेकैव अनेका' इति। यद्वा भण्डो निर्लज्जः स च प्रकृते जीवभावमापन्नो देही। तदाहुः—'सच्चित्सुखात्मापि जडास्थिरत्वदुःखादिभिः क्लिश्यसि भण्डिमाय'मिति। तस्यासून् प्राणान् रात्यादत्ते तत्सवं स्वं तद्गतो धर्मो भण्डिमेति यावत्। ज्ञानबन्ध इति सूत्रोक्तो बन्ध इति भावः। अस्यात्मा ज्ञानमिति सूत्रद्वयं सन्धावकारश्लेषाश्लेषाभ्यामात्मन्यात्मत्वज्ञानाभावोऽनात्मन्यात्मत्वज्ञानं च आणवमलपदवाच्यत्वेन प्रसिद्धो बन्ध इत्यर्थस्तद्भाष्यवार्तिकयोरुक्तः। तस्य वधो यस्मात्तदुद्युक्तमुद्योग उद्यम इति यावत् तस्य याः शक्तयः सामर्थ्यानि तासां सेनया समूहेन समन्वितेति रहस्यार्थः। तथा च शिवसूत्राणि—'उद्यमो भैरवः शक्तिचक्रानुसन्धाने विश्वसंहारः'। शक्तिसन्धाने शरीरोत्पत्तिः भूतसन्धाने भूतपृथक्त्वविश्वसङ्घट्टा इत्यादीनि तद्वार्तिकानि यथा—'योऽयं विमर्शरूपायाः प्रसरन्त्याः स्वसंविदः। झडित्युच्चलनाकारप्रतिभो मज्ज-

नात्मकः। उद्यमोन्तःपरिस्पन्दः पूर्णाहम्भावनात्मकः। स एव सर्वशक्तीनां सामरस्यादशेषतः। विश्वतो भरितत्वेन विकल्पानां विभेदिनाम् ॥ अलं कवलनेनापीत्यन्वर्थादिव भैरवः। योऽयमुक्तः स्वसंवित्तेरुद्योगो भैरवात्मकः ॥ अस्यास्ति महती शक्तिरतिक्रान्तक्रमाक्रमा। निःशेषनिजचिच्छक्तिसेनाक्रमणलम्पटा ॥ रिक्तारिक्तोभयाकाराप्यन्यैतद्दूषिणी परा। तथैव स्वात्मचिद्वृत्तौ प्रमेयोल्लासनादितः ॥ परप्रमातृविश्रान्तिपर्यन्तस्पन्दरूपया। सृष्टिस्थितिलयान्ताख्या भासा शक्तिप्रसारणात् ॥ प्रपञ्चविषयं चञ्चत्पञ्चकृत्यं प्रपञ्चितम्। तया प्रसारितस्यास्य शक्तिचक्रस्य यत्पुनः ॥ सन्धानमन्तरा माया सोक्तक्रमविमर्शनम्। तस्मिन्सत्यस्य विश्वस्य कालाग्न्यादिकलावधेः ॥ संहारः स्यात्स्वसंवित्तिवह्निसद्भावलक्षणः। इच्छाशक्तिरुमेत्यादिसूत्रोक्ता शक्तिरस्य या ॥ सन्धाने योगिनस्तस्यास्तन्मये भावने सति। तद्वशात् तत्तदिच्छार्हशरीरोत्पत्तिरिष्यते ॥ भूतानां देहधीप्राणशून्यानां ग्राहकात्मनाम्। ग्राह्याणां स्थावराणां च सन्धानं परिपोषणम् ॥ पृथक्त्वमथ विश्लेषो व्याध्यादिक्लेशबन्धनात्। विश्वस्य देशकालादिविप्रकृष्टस्य यत्पुनः ॥ सङ्घट्टश्चक्षुराद्यक्षप्रत्यक्षीकरणादिकम्। एतत्सर्वं भवेच्छक्तिसन्धाने सति योगिन' इत्यादि ॥ पुंस्त्वशक्तिर्बाल्ये तिरोहितापि यौवने यथा समुल्लसति तथा विचित्राः शक्तिसमूहा जीवे विद्यमाना अप्यज्ञानवशात् तिरोहिताः उद्योगे सति तु सर्वा अपि ताः समुल्लसन्तीति तु समुदायार्थः ॥ ७५ ॥

( ६४ ) **देवर्षिगणसङ्घातस्तूयमानात्मवैभवा**—देवताओं और ऋषिगणों ने सामूहिक रूप से जिनके कार्य-कलापों, शक्तियों और वैभव की सराहना की है।

वैभव का अर्थ सत्ता या शक्ति है। इसका तात्पर्य यह भी है कि देवी सर्वव्यापक हैं। संघात—विभिन्न प्रकार के विविध समूह। 'संघात' का अर्थ अधिक विनाश से भी है। नरक के जो नाम गिनाये गये हैं, उनमें एक नाम यह भी है। इस नरक से बचायें। 'सं' का अर्थ सम्पूर्ण और 'घात' का अर्थ वध करना है। ब्रह्माण्डपुराण के अनुसार भण्डासुर से पीड़ित देवों ने कहा—'जगत्-जननी अम्बे ! आपकी जय हो।' देवताओं ने स्तोत्र से माँ की स्तुति की तो माँ ने उन्हें वर माँगने को कहा। देव बोले—'यदि आप हम पर प्रसन्न हैं तो महान् दैत्यराज से पीड़ित हम, जिनका जीवन भी दुर्लभ हो गया है, आपकी शरण माँगते हैं।' एक अन्य स्थान पर उल्लेख है कि—'एक बार नारद मुनि ने भगवती ललिता को नमन कर निवेदन किया कि यह भण्डासुर तीनों लोकों को पीड़ित किये हुए है। इसे आप को छोड़कर कोई अन्य देवता पराजित करने की सामर्थ्य नहीं रखता है, अतः आप ही इसका संघात कर सकती हैं।'

उक्त नाम की यथार्थता इस प्रकार है—देव-ब्रह्मा आदि, ऋषि-वशिष्ठ आदि, देवर्षि-नारद आदि, गण-आदित्य आदि। अग्निपुराण में गणदेवताओं का उल्लेख इस प्रकार है—आदित्य, विश्व, वसव, तुषित, भास्वर, अनिल, महाराजिकसाध्य और रुद्र।' रुद्रयामल के अनुसार देवी की महती कीर्ति की सराहना लाखों दिक्पाल, लाखों सूर्य, चन्द्रमा और वसुओं आदि ने की है। इसके अतिरिक्त हम देवी के इस नाम के गहन अर्थ ( स्वरूप ) को लें, जो शैवागमों में स्पष्ट किया गया है कि देवताओं, ऋषियों तथा देवर्षियों ने सर्वत्र आत्मन् की ही स्तुति की है क्योंकि चैतन्य सभी वस्तुओं में है अर्थात् वह अखिलानुगत है, वही अखिलपरिचित तथा वही सत्, चित् एवं आनन्द है। अग्निपुराण के अनुसार—'शिव-सूत्र ( १.१ ) में कहा गया है कि आत्मन् ही उसका चैतन्य है और दूसरे सूत्र में बताया गया है कि सांसारिक ज्ञान ही पाश है।' अतः देवताओं तथा अन्यों ने जिसकी स्तुति की अथवा जिसकी अनुभूति की वह आत्मन् ही है, क्योंकि तंत्रराज का कथन है—'ललिता का भूमा आकार ही स्व-आत्मन् है।' स्व अथवा आत्मन् से भूमा आकार अभिन्न है। उनका वैभव सर्वत्र है तथा उनकी शक्तियाँ एवं सत्ता अनन्त है।

( ६५ ) **भण्डासुरवधोद्युक्तशक्तिसेनासमन्विता**—भण्डासुर का वध करने के लिए उनके पास प्रचुर सैन्य-शक्तियाँ हैं।

[ आरम्भ से पाँचवाँ नाम 'देवकार्यसमुद्यता' है, जिसका अर्थ किया गया है, कि देवताओं का कार्य सम्पूर्ण करने के लिए उद्यत हैं और इसके लिए ही उनका अग्निकुंड से प्रादुर्भाव हुआ। देवी के स्थूल आकार के कार्य-कलापों की चर्चा अभी तक हो चुकी है और आगे भी उसका ही वर्णन आता है। ]

देवी और भण्डासुर के युद्ध का वर्णन ललितोपाख्यान में विस्तृत रूप से है। हम भी इसकी चर्चा पहिले कर चुके हैं। इसी में मन्मथ दाह का भी वर्णन है। कहा गया है—'गणेश ने कामदेव का दहन देखकर बड़ी चतुराई से भस्म से एक सुन्दर आकृति का व्यक्ति बना दिया था···। ब्रह्मा गणेश के इस कार्य से बड़े प्रसन्न हुए और हर्षातिरेक से भण्ड-भण्ड चिल्ला पड़े····।' इसी पुराण में असुरत्व का भी स्पष्टीकरण किया गया है। उल्लेख है कि शक्तिशाली भण्ड का उद्भव रुद्र के भयानक क्रोध से हुआ था, अतः उसका स्वभाव रौद्र है। रौद्र-स्वभाव के ही कारण वह भयानक दानव है।

अथवा समावृता हैं, पूर्णतया युक्त हैं। उस दैत्य का वध करने के लिए स्त्री-देवताओं की सेना से उन्होंने व्यूह का भी निर्माण किया है। गौड़पाद ( सूत्र ८ ) में उल्लेख है—'भण्डासुर का वध करने लिए उन्होंने एक होते हुए भी अपने को अनेक रूपों में विभाजित कर दिया—'भण्डासुर हननार्थमेकैव

अनेका। भण्ड स्वभाव से लज्जाहीन भी है। यहाँ पर इसका तात्पर्य है कि देही ने जीवन ग्रहण कर अपने को साकार बना लिया है। क्योंकि ऐसा भी वर्णन मिलता है कि यद्यपि सत्-चित्-आनन्द है, किन्तु भण्डी का मन अविद्या, नश्वरता और दुःख आदि से ग्रस्त हो गया; ज्ञानी बन्धन में पड़ गया; आत्म-तत्त्व को पूर्णतया विस्मृत कर दिया। असुर—असु अर्थात् जीवन, 'र' ले लेना अर्थात् असुर उसे कहते हैं, जो जीवन को ले ले अथवा नष्ट कर दे। जीवन को असु बताया है और इसका आशय यथार्थ प्रकृति से भी है जो बन्ध है। शिवसूत्र ( १-२ ) में कहा गया है कि ज्ञान ही बन्धन है। दूसरे सूत्र में कहते हैं कि आवरण से युक्त पुरुष ( जीव ) अपने में सुःख-दुःख, बन्ध, अल्पज्ञत्व आदि भावों की प्रतीति करने लगता है। मायारूपी मल से आवृत होकर पुरुष अपनी सर्वज्ञता, पूर्णता और नित्यता को भूल कर सुख-दुःख को मानने लगता है। आत्मन् के वास्तविक स्वरूप से अनभिज्ञ बन जाता है अर्थात् वह भूल जाता है कि वही 'सत्य' है और जो नहीं है उसे ही ज्ञान मानने लगता है। भण्ड शब्द आणव मल का भी पर्यायवाची है।

शिवसूत्र ( १, ५, ६ और २१ ) के अनुसार—'उद्यम ही भैरव है। जब उसका शक्ति-चक्र से समायोजन हो जाता है तब सृष्टि का प्रपंच आरम्भ हो जाता है। जब शक्ति संयोजित रहती है, तब सृष्टि की स्थिति होती है।' उक्त सूत्र पर जो वृत्तिका हैं, वे इस प्रकार हैं—देवी के विमर्श रूप का स्वज्ञान होने पर जो रचना के लिए उन्मुख है, तुरन्त ही उद्यम करने का भाव उत्पन्न होता है और इसमें पूर्णतया अहं भाव रहता है जो प्रतिभा में लय हो जाता है। इस उद्यम को ही भैरव की संज्ञा दी गई है, क्योंकि वह पूर्णतया समस्त शक्तियों से सम्पन्न है, वह सर्वव्यापी है तथा मानस के विभिन्न रूपान्तरणों द्वारा तैयार की गई सेनाओं का संहारक है। वह उद्योग जिसका नाम भैरव है, उसे संवित् भी कहते हैं। संवित् अथवा ज्ञान उसके अभेद रूप हैं। यह ज्ञान ही शिव का स्वरूप अथवा शरीर है। शक्तिचक्र से मिलन का अर्थ है कि अपने को जान लेना। जब यह प्रक्रिया होती है तो कालाग्नि से विश्व का प्रपंच, अर्थात् उससे सम्बद्ध होना अथवा फँसना, आरम्भ हो जाता है। तब काल की स्व संवित् की अग्नि के रूप में स्थिति रहती है। शक्ति—उनकी शक्ति का वर्णन शिवसूत्र ( १.१३ ) में किया गया है और उनकी शक्ति को इच्छा शक्ति उमा बताया गया है। वे उनके साथ अभिन्न हैं। ऐसा मानकर उनका इस रूप में ध्यान करने से इतनी शक्ति प्राप्त हो जाती है कि योगी इच्छानुसार रचना भी कर सकता है। भूत—भूत शरीर है। बुद्धि और प्राण द्वारा ही दृश्य जान पड़ते हैं अर्थात् दृश्य का ज्ञान होता है। एक साथ संयुक्त रहने

से शरीर का संवर्धन होता है तथा रोग आदि होने से वृद्धि और प्राण पृथक् हो जाते हैं। योगी को शक्तियों द्वारा इसका ज्ञान प्राप्त हो जाता है। जैसे बाल्यकाल में प्रजनन-शक्ति छिपी रहती है और युवा अवस्था में पदार्पण करते ही वह अभिव्यक्त हो जाती है, उसी प्रकार जीव में ऐसी अनेक शक्तियाँ हैं जो अज्ञान के कारण छिपी हुई हैं अथवा सुप्त हैं। जब इन्हें जानने का प्रयास किया जाता है तो ये अभिव्यक्त हो जाती हैं। ऊपर जो वर्णन किया गया उसका यही तात्पर्य है।

**सम्पत्करी समारूढसिन्धुरव्रजसेविता।**
**अश्वारूढाधिष्ठिताश्वकोटिकोटिभिरावृता॥ ७६॥**

**अस्ति सम्पत्करीनाम काचिद्देवता। या तावत् स्वतन्त्रतन्त्रे—'सम्पत्करीति काप्यस्ति विद्या साऽचिन्त्यवैभवे'त्यारभ्य 'एवं त्रिवर्णा सा विद्या विधानं चाथ कथ्यत' इत्यन्तेन वर्णिता। सा हि त्रिपुरसुन्दर्या गजेष्वधिकृतेति ललितोपाख्याने प्रसिद्धम्। 'ललितापरमेशान्या अङ्कुशास्त्रात्समुद्गता। सम्पत्करी नामदेवी' त्यारभ्य 'रणकोलाहलं नाम साऽरुरोह मतङ्गज'मित्यादिकमुक्त्वा 'तामन्वगा ययुः कोटिसङ्ख्याकाः कुञ्जरोत्तमा' इत्यन्तम्। तया सम्यग्गजशास्त्रकथितोपायैरारूढानामारोहणाविना नियमितानां सिन्धुराणां भद्रमन्द्रमृगादिभेदभिन्नगजानां व्रजेन हास्तिकेन सेविता। अथवा सुखसम्पन्मयी चित्तवृत्तिः सम्पत्करीत्युच्यते तस्यां समारूढैर्विषयीभूतैः सिन्धुरव्रजैः शब्दादिविषयसमूहैः सेविता। तथा च कादिमते 'इन्द्रियार्थान्गिजान्पूर्वे तन्नाम्नैव समर्चयेदि'ति। एकस्मिन् ज्ञाने विषयीभूतायास्त्रिपुट्या विविच्य सम्बन्धज्ञानरूपा चित्तवृत्तिः सुखसम्पत्करी। तदुक्तं प्रत्यभिज्ञायाम्—'ग्राह्यग्राहकसंवित्तिसामान्ये सर्वदेहिनाम्। योगिनां तु विशेषोऽयं सम्बन्धे सावधानते'ति। तदिदं 'लोकानन्दः समाधिसुख'मिति शिवसूत्रव्याख्यायां स्पष्टम्। 'मात्रा स्वप्रत्ययानुसन्धाने नष्टस्य पुनरुत्थान'मिति सूत्रे वरदराजेनोक्तम्—'मात्राः पदार्थरूपाद्यास्तेष्वेभिश्चक्षुरादिभिः। अक्षैः स्वप्रत्ययो नाम ततस्त्वग्राह्यवेदनम्। सन्धानं तु समस्तं तदहमित्यनुसंहतिः। अमुष्मिन्सति नष्टस्य हरितस्योक्तवर्गतः। तुर्यस्य पुनरुत्थानं भूय उन्मज्जनं भवेत्। ऐक्यसम्पत्करं तस्य योगीन्द्रस्येति शिष्यत'इति। अश्वारूढाख्या काचिद्देवता तन्त्रे प्रसिद्धा। यस्यास्त्रयोदशाक्षरो मन्त्रः सा तावदश्वेष्वधिकृता। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'अथ श्रीललितेशान्याः पाशायुधसमुद्भवा। अतित्वरितविक्रान्तिरश्वारूढा चलत्पुर' इत्यारभ्य 'अपराजितनामानं समारुह्य हयं ययौ। बहवो वातजवना वाजिनस्तां समन्वयु'रित्यन्तम्। अत एव त्रिपुरासिद्धान्ते नामनिरुक्तिः 'तुरङ्गेषु स्थिरत्वाच्च साश्वारूढेति गीयत' इति। तयाधिष्ठितानां स्वायत्तीकृतानां अश्वानां कोटिगुणितकोटिभिर्जलधिसङ्ख्याभिर्बह्वीभिरावृता। यद्वा**

'इन्द्रियाण्यश्वरूपाणि तत्र पश्चिमतो यजे'दिति कादिमते वचनादश्वपदेनेन्द्रियाणि कथ्यन्ते। तदारूढं मनः। मनस इन्द्रियद्वारैव वृत्तिनिर्गमात्। ततश्चैकेन मनसा असङ्ख्यातानीन्द्रियाण्यधिष्ठाय तत्तत्सुखानि भुनक्तीत्यर्थः। अश्वारूढैरिति बहुवचनान्तेन विग्रहे बहुभिर्मनोभिर्युगपदनन्तेन्द्रियाधिष्ठात्रीत्यर्थः। आत्माख्य-देवतारूपो योगी पूर्वोक्तोद्यमाभ्यासवांश्चेदिच्छामात्रेण सर्वशरीराभिमानी भव-तीति भावः। तथा च शिवसूत्राणि—'विस्मयो योगभूमिकाः। इच्छाशक्तिरुमा कुमारी। दृश्यं शरीर'मिति। तद्वार्तिकानि च 'यथा सातिशयानन्दे तस्य चिद्वि-स्मयो भवेत्। तथास्य योगिनो नित्यं तत्तद्वेद्यावलोकने॥ निःसामान्यपरानन्दा-नुभूतिस्तिमितेन्द्रिये। परे स्वात्मन्यतृप्त्यैव यदाश्चर्यं स विस्मयः॥ स एव खलु योगस्य परतत्त्वैकरूपिणः। भूमिकास्तत् क्रमारोहपरविश्रान्तिसूचिकाः॥ ईदृग्वि-स्मयविद्योगभूमिकारूढचेतसः। परभैरवतां युक्त्याभ्यसमानस्य शाश्वती॥ तस्यैव योगिनो येच्छाशक्तिः सैव भवत्युमा। परा भट्टारिका सैव कुमारीति प्रकीर्तिता॥ सदाशिवादिक्षित्यन्तविश्वसर्गादिलीलया। कुमारी कुं महामाया भूमिं मारयती-त्यपि॥ कुमारी चोपभोग्यस्य योगिनो भैरवात्मनः। कुमारी नान्यभोग्यस्य भोक्त्रैकात्म्येन तिष्ठति॥ उमा कुमारी सन्त्यक्तसर्वसङ्गा महेशितुः। आराधनपरा तद्वदिच्छाशक्तिस्तु योगिनः॥ अयमेव स्फुटोपायो दृष्टोऽनुत्तरदेशिकैः। एवमी-दृक्प्रभावेच्छाशक्तियुक्तस्य योगिनः॥ यद्यदृश्यमशेषं तच्छरीरं तस्य योगिनः। अहमित्यपृथक्त्वेन प्रतिवत् प्रतिभासनात्॥ एवं देहे च बाह्ये च सर्वत्रैवास्य योगिनः। दृश्यं शरीरतामेति शरीरं चापि दृश्यतामिति॥ सूत्रान्तरञ्च—'यथा तत्र तथान्यत्रे'ति। 'यत्र स्वाभाविका देहे स्फुटीभूता स्वतन्त्रता। यथा तत्र तथा-न्यत्र देहे भवति योगिनः॥ स्फुटीभवति युक्तस्य पूर्णाहन्तास्वरूपिणी'ति॥७६॥

( ६६ ) **सम्पत्करी समारूढसिन्धुरव्रजसेविता**—संपत्करी के संचालन में हाथियों के झुण्ड के झुण्ड उनके साथ हैं।

संपत्करी एक देवी का नाम है। स्वतंत्रतंत्र में उल्लेख है—'संपत्करी एक विद्या है जिससे अकल्पनीय शक्तियाँ प्राप्त हो जाती हैं। यह एक त्र्यक्षरी मंत्र भी है।' ललितोपाख्यान में संपत्करी देवी को हाथियों की अधिष्ठात्री भी बताया गया है। वे देवी के हाथियों की देखभाल भी करती हैं। गज-विद्या में पारंगत हैं। संपत्करी का प्रादुर्भाव देवी के हाथ में जो अंकुश है, उससे बतलाया गया है। संपत्करी के हाथी का नाम रण-कोलाहल था। उनके पीछे लाखों बलवान् और सुन्दर हाथी चलते थे।

सिन्धुर भी हाथियों की एक जाति है। इसके अतिरिक्त भद्र, मन्द्र और मृग आदि जातियों के भी हाथी होते हैं।

अथवा संपत्करी अर्थ मानसिक आनन्द की पूर्णता भी है। ऐसी आह्लाद पूर्ण मानसिक स्थिति में ललिता के साथ हाथियों के समूह के समूह चल रहे थे। अर्थात् शब्द आदि इन्द्रिय विषय। कादि माता में कहा गया है—'इन्द्रिय जनित विषयों को हाथी कहते हैं, ऐसा प्राचीन मुनियों का कथन है।'

दृश्य वस्तुओं का स्पष्ट ज्ञान तथा उनके सम्बन्ध का ज्ञान होना मानस की एक विशेषता है। इस विद्या को ही संपत्करी कहते हैं। प्रत्यभिज्ञा-दर्शन में उल्लेख है—'साधारण व्यक्ति को ग्राह्य और ग्राहक के बीच का सम्बन्ध सामान्य प्रतीत होता है, किन्तु योगियों की यह विशेषता है कि वे दोनों के बीच विवेकपूर्ण ढंग से भेद करते हैं।' शिवसूत्र पर वरदराजसंहिता ( १.१९ ) में उल्लेख हैं कि लोकानन्द और समाधि-सुख इस प्रकार है—जब व्यक्ति यह अनुभव कर लेता है कि इन्द्रिय-जनित विषय उसके अपने ही हैं, मानसिक विचार हैं तो उसकी मानसिक तुरीय-अवस्था कभी व्यक्त और कभी तिरोहित होती है। यही प्रक्रिया उसमें निरन्तर चलती रहती है। इस प्रकार के मिलन को संपत्करी कहा जाता है। इस अवस्था का स्थायित्व किन्हीं-किन्हीं महान् योगियों को प्राप्त होता है, जो सदैव ही समाधि-सुख अर्थात् तुरीयावस्था में ही रहते हैं। इसे ही सूत्रकार ने 'यथा तत्र तथान्यत्र' कहा है। इससे युक्त पूर्णाहंता हैं।

( ६७ ) **अश्वारूढाधिष्ठिताश्वकोटिकोटिभिरावृता**—अश्वारूढा द्वारा संचालित करोड़ों अश्वों से घिरी हुईं। तंत्र में अश्वारूढा एक देवी का नाम है। उसका मंत्र तेरह अक्षरों का है। वे देवी घोड़ों की संचालिका हैं। ब्रह्माण्ड-पुराण का कथन है—'अश्वारूढा का प्रादुर्भाव ललिता देवी के पाश से हुआ और बड़ी द्रुतगति से अपराजित नामक अश्व पर चढ़कर उनके आगे-आगे चलने लगीं। करोड़ों अश्व उनके पीछे-पीछे चल रहे थे।' त्रिपुरा-सिद्धान्त में इस नाम की व्याख्या करते हुए कहा गया है कि चूंकि वे अश्वों की संचालिका हैं, अतः उन्हें अश्वारूढा कहते हैं।'

अथवा इन्द्रिय-जनित ज्ञान को अश्व भी कहते हैं। कादि माता के एक सूत्र में इन्द्रियों पर नियंत्रण रखने वाला या इन्द्रियों पर आरूढ रहने वाला सदैव मानस ही है, क्योंकि इन्द्रियों से ही मानसिक रूपान्तरण होता है। इस प्रकार एक योगी ही असीमित इन्द्रिय ज्ञान पर केवल एक मानस द्वारा ही शासन करता है। यदि हम आरूढ को बहुवचन मान लें तो इसका अर्थ होता है कि देवी एक साथ अर्थात् एक ही समय अनेक मानसों पर नियंत्रण कर असीमित इन्द्रिय ज्ञान का दिशा-निर्देश करती हैं। अर्थ यह भी है कि योगी अपनी स्व-आत्मा से साक्षात्कार कर लेता है, तो जैसा ऊपर बताया

गया, वह उद्यम शक्ति को विकसित कर लेता है और अपनी इच्छानुसार सभी का स्वामी बन जाता है। शिवसूत्र ( ३.१२ ) में कहा है—'विस्मयो योग-भूमिका। इच्छाशक्तिरुमा कुमारी। दृश्यं शरीरमिति'। अर्थात् योग की ओर पग बढ़ाना ही विस्मय है और इसमें अनेक भूमिकाएँ होती हैं। इसके वार्तिककार का कथन है—अत्यन्त प्रसन्नता से जिस प्रकार विस्मय होता है, उसी प्रकार योगी को जो भी अनुभूतियाँ होती हैं, उन पर वह आश्चर्यचकित हो जाता है। योग का यह विस्मय और परानन्द की अनुभूति उसे सर्वोच्च सत्ता तक पहुँचा देती है, किन्तु इसके अनेक स्तर हैं। इसका तात्पर्य यह हुआ कि यह सर्वोच्च स्थिति धीरे-धीरे क्रमानुसार प्राप्त होती है, किन्तु उसे शान्ति का आभास सदैव मिलता रहता है और यही इस तथ्य की प्रतीति भी कराती है कि उसकी दिशा सही है। शिवसूत्र के तेरहवें सूत्र में इच्छा-शक्ति को उमा कुमारी बताया है। कामना की ऊर्जा उमा हैं। टीका—जिसका मानस योग के उस धरातल तक पहुँच गया है, जिसे विस्मय योग कहते हैं तथा जिसने योग द्वारा सर्वोच्च भैरवता की अनुभूति कर ली, उसकी स्थिति सनातन हो जाती है अर्थात् वह 'स्थित-प्रज्ञ' हो जाता है। पर-भैरवता शिव का ही एक भाव है। उस योगी को कामना की ऊर्जा धीरे-धीरे प्राप्त होती है और इस ऊर्जा को ही पराभट्टारिका एवं कुमारी कहते हैं। खेल-खेल में ही उन्होंने सदाशिव से लेकर पृथ्वी तक अर्थात् छत्तीस तत्त्वों की रचना कर डाली, अतः वे कुमारी हैं। अथवा वे बड़ी-बड़ी भ्रान्तियों के कारण ( आधार ) को नष्ट कर देती हैं, इसी कारण वे कुमारी कहलाती हैं। कुमारी सम्पूर्ण आनन्द की भोक्ता है। कुमारी अन्य की भोक्ता नहीं है। योगी कुमारी का भोक्ता नहीं है। कुमारी से आनन्द प्राप्त नहीं कर सकता, क्योंकि वह भैरव है और भैरव कुमारी के अतिरिक्त और सभी का भोक्ता हो सकता है, क्योंकि कुमारी का भोक्ता से अविनाभाव अर्थात् अभिन्न सम्बन्ध है। कुमारी उमा हैं और उमा ने सभी अनुरागों का परित्याग कर केवल अपने स्वामी के प्रति ही निष्ठा रखी थी। योगियों की इच्छा-शक्ति इसी प्रकार की होती है। महान् ऋषि-मुनियों ( अनुत्तरदेशिकों ) ने इस सुगम मार्ग का अनुसन्धान किया।

एक तीसरा सूत्र है जिसका उल्लेख ऊपर किया गया है—'दृश्यं शरीरम्' शरीर दिखाई पड़ता है। इसकी टीका है—इस प्रकार योगी जिसके अधिकार में इच्छा-शक्ति की ऊर्जा है, जो कुछ देखता है, वह उसका शरीर ही हो जाता है। सबमें उसे अपना आपा ही दीखता है। उसके अपने आप के अतिरिक्त उसे और कुछ भी नहीं दिखाई देता है। इस प्रकार जहाँ भी दृष्टि

डालता है, वहाँ उसे अपना आपा ही दृष्टिगोचर होता है। जो कुछ है वह स्वयं ही है अर्थात् शिव-स्वरूप है।

चौथे सूत्र में कहा गया है—'यथा तत्र तथान्यत्र' योगियों की देह इसी प्रकार की हो जाती है। प्राकृतिक शरीर में आत्मनिर्भरता अभिव्यक्त है अर्थात् स्वतंत्रता है। योगी को दूसरों के शरीर में अपनी अभिव्यक्ति दिखाई देती है। निष्ठावान् योगी की आत्मनिर्भरता व्यक्तित्व की पूर्णता है। यही पूर्णहंता है।'

**चक्रराजरथारूढसर्वायुधपरिष्कृता।**
**गेयचक्ररथारूढमन्त्रिणीपरिसेविता॥ ७७॥**

चक्रराजकिरिचक्रगेयचक्रादयो रथप्रभेदा रथशास्त्रे ललितोपाख्याने च वर्णिताः। 'आनन्दध्वजसंयुक्तो नवभिः पर्वभिर्युतः। दशयोजनमुन्नम्रश्चतुर्योजन-विस्तृतः॥ महाराज्ञाश्चक्रराजरथेन्द्रः प्रचलन्बभौ। मन्त्रिताभामहाचक्रे गीतिचक्रे रथोत्तमे॥ सप्तपर्वाणि चोक्तानि तत्र देव्यश्च ताः शृणु। किरिचक्ररथेन्द्रस्य पञ्चपर्वसमाश्रयाः॥ देवताश्च शृणु प्राज्ञ नामयं ( ? ) शृण्वतां जयः। चक्र-राजरथो यत्र तत्र गेयरथोत्तमः॥ यत्र गेयरथस्तत्र किरिचक्ररथोत्तमः। एतद्रथ-त्रयं तत्र त्रैलोक्यमिव जङ्गम'मित्यादि॥ तेषु चक्रराजाख्यं रथमारूढैः सर्वैरायुधैः परिष्कृतालङ्कृता युद्धकाले देवी। रथसमीपे देव्याः सर्वाण्यायुधानि चक्रराजरथे परिपूर्य ...ापितानि सन्तीत्यर्थः। यद्वा चक्रराजं श्रीचक्रमेव रथस्तमारूढानि यानि सर्वायुधानि सर्वाण्यात्मज्ञानसाधनानि तैरित्यादि। यज्ञायुधानि सम्भरती-त्यादौ साधने प्रायुधशब्दप्रयोगदर्शनात्। आणवोपायशाक्तोपायशाम्भवोपायादयः शैवशास्त्रोक्तसाधनविशेषा योगशास्त्रोक्ताश्च ते श्रीचक्रान्न भिद्यन्त इत्यर्थः। तथा च सूत्रम्—'नासिकान्तमध्यसंयमात् किमत्र सव्यापसव्यसौषुम्ये'ष्विति। चक्रसिद्धौ सत्यां योगमार्गे किमपि नावशिष्यत इत्यर्थः। अथवा चक्रराजमेव रथ आधारो यस्य तच्चक्रेशत्वाख्या सिद्धिरितियावत्। तामारूढं तद्दानेऽधिकृतं यत्सर्वा-युधं सर्वाणि कर्मादिरूपाण्यायुधानि साधनानि यस्मिंस्तत् 'सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यत'इति वचनाज्ज्ञानम्। शुद्धविद्येत्यर्थः। तया परिष्कृता। तथा च शिवसूत्रम्—'शुद्धविद्योदयाच्चक्रेशत्वसिद्धि'रिति। वार्तिकान्यपि। 'यदा-परिमितां सिद्धिमनिच्छन् पुनरिच्छति। विश्वात्मवत्प्रथारूपांपरां सिद्धिं तदास्य तु॥ शुद्धविद्योदयाच्चक्रराजत्वं सिद्धिमृच्छति। वैश्वात्म्यप्रथनाकाङ्क्षी सन्धत्ते शक्तिमात्मनः॥ यदा योगी तदा तस्य सदाशिवपदस्पृशः। ईश्वरो बहिरुन्मेषो निमेषोऽन्तः सदाशिवः॥ सामानाधिकरण्यं च सद्विद्याहमिदं धियोः। इति नीत्या जगत्सर्वमहमेवेति या मतिः॥ सा शुद्धा निर्मला विद्या तदीयादुदयात् स्फुटात्। उन्मज्जनात्स चिच्छक्तिमात्मनो नित्यमामृशेत्॥ यदा योगी तदा तस्य चक्रेशत्व-

**मनुत्तरम् । माहेश्वर्या समावेशोत्कर्षात् सिध्यति योगिन' इति ।। गेयचक्राख्यं रथमारूढया मन्त्रिण्या श्यामलादेव्या परितः सेविता । यद्वा गेयं प्रसिद्धं चक्रं यस्य तादृशो रथो यस्य सूर्यमण्डलस्य तत्रारूढाभिर्मन्त्रिणीभिर्विद्योपासकाभिर्योगिनीभिः परिसेविता । अथवा गेयो मुख्यश्चक्राख्यो रथो यस्याः सा त्रिपुरसुन्दरी तस्या आरूढमारोहणं बुद्धौ विषयीकरणमनुसन्धानमिति यावत् । तेन यो मन्त्रिणीः । मन्त्रोऽस्यास्तीति मन्त्रि मन्त्रवीर्यं तन्नयति विषयीकरोतीति तदनुभवस्तेन परिसेविता । आत्मानं त्रिपुरसुन्दर्याश्चाभेदेनानुसन्धाने क्रियमाणे यत्तावत् तन्त्रराजे कथितं गुरुमुखैकवेद्यं मन्त्रवीर्ययोजनं तस्यानुभवो भवतीत्यर्थः । तथा च सूत्रम्—'महाह्रदानुसन्धानान्मन्त्रवीर्यानुभव'इति । 'महाह्रद इति प्रोक्ता शक्तिर्भगवती परा । अनुसन्धानमित्युक्तं तत्तादात्म्यविमर्शनम् । मन्त्रवीर्यमिति प्रोक्तं पूर्णाहन्ताविमर्शनम् । तदीयोऽनुभवस्तस्य स्फुरणं स्वात्मनः स्फुट'मिति । एतच्च 'विद्याशरीरस्फुरता मन्त्ररहस्य'मिति सूत्रे भगवता श्रीक्षेमराजेन विस्तरेण स्फुटीकृतम् ।। ७७ ।।**

( ६८ ) **चक्रराजरथारूढसर्वायुधपरिष्कृता**—चक्रराज रथ पर समस्त आयुधों से सज्जित आरुढ हैं। ललितोपाख्यान में रथों के अनेक भेद बताये गये हैं, जैसे—चक्रराज, किरिचक्र, गेयचक आदि। एक का नाम चक्रराज है जिस पर ललिता देवी आसीन हैं। इस रथ का वर्णन इस प्रकार किया गया है—

'चक्रराज सर्वोत्तम माना गया है। यही देवी का रथ है। इसमें नौ कोण और ऊँचाई दस योजन है। इसकी परिधि अथवा मंडल भी चार योजन में है। उस पर आनन्द-पताका फहरा रही है। इसके बाद की कोटिका का दूसरा रथ गीतिचक्र है। इसमें बड़े पहिये लगे हैं और इसमें सात कोण हैं। इस रथ में मंत्रार्था बैठी हुई है। माँ के रथ के साथ ही किरिचक्र भी था, जिसमें भी सात कोण हैं। हे महामुने! इन देवियों के नाम सुनो। इनके नामों के श्रवण का फल यह होगा कि तुम सदैव विजयी रहोगे। चक्रराज रथ के साथ ही गेयचक्र भी था और जहाँ गेयचक्र खड़ा था वहीं से किरिचक्र भी दिखलायी पड़ता था। ये तीनों चक्र प्रफुल्लित करने वाले तीन लोक ही प्रतीत हो रहे थे।'

अथवा चक्रराज का अर्थ श्रीचक्र से भी लगाया जा सकता है। समस्त-आयुध—देवी के पास आत्मज्ञान प्राप्त करने के सभी साधन हैं। इन साधनों की चर्चा शैवसूत्रों में इस प्रकार की गई है—आणवोपाय, शाक्तोपाय, शाम्भवोपाय आदि। देवी के चक्र में सभी आयुध थे। चक्रराज श्रीचक्र में आत्मज्ञान के सभी साधन हैं। योगशास्त्र में आत्मज्ञान प्राप्त करने के लिए

इन्हीं उपर्युक्त साधनों का उल्लेख किया गया है। इन सब में श्रीचक्र का तात्पर्य उससे बताया गया है, जो ज्ञानमार्ग का संकेत करे। योगशास्त्र का कथन इस प्रकार है—'यदि नासिका के अन्तःस्थ नोक पर ध्यान किया जाय तो फिर दक्षिण, वाम और मध्य मार्ग ( केन्द्र ) में क्या रह जाता है। अर्थात् जब सिद्धि ही प्राप्त हो गई अर्थात् श्रीचक्र पर ही पहुँच गये तब योगाभ्यास द्वारा कुछ भी प्राप्त होना शेष नहीं रह गया। श्रीचक्र ही सर्वोच्च बिन्दु है, जहाँ तक योगाभ्यास द्वारा पहुँचा जा सकता है।

अथवा चक्रराज का अर्थ है—सिद्धि, जिसे चक्रेत्व कहते हैं। इसके द्वारा ऐसी शक्ति अर्जित हो जाती है, जिससे चक्रों पर नियंत्रण स्थापित हो जाता है। आरुढ—देने की शक्ति, सर्वायुध—समस्त क्रियाएँ। भगवद्गीता अध्याय ४ श्लोक ३३ में भगवान् कृष्ण अर्जुन से कहते हैं—

'श्रेयान् द्रव्यमयाद् यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परन्तप !।
सर्वं कर्माखिलं पार्थ ! ज्ञाने परिसमाप्यते ॥'

द्रव्यमय कर्म-यज्ञ से ज्ञानरूप यज्ञ श्रेष्ठ है, क्योंकि सम्पूर्ण फल कर्मज्ञान में शेष होते हैं अर्थात् ज्ञान उनकी पराकाष्ठा है। समस्त कर्म ज्ञान में ही अन्तर्भूत हैं, अर्थात् समस्त कर्मों का उद्देश्य ज्ञान-लाभ है। ज्ञान में ही समस्त कर्म उत्तम रूप में लीन हो जाते हैं।

ज्ञान का अर्थ है—शुद्धविद्या। शिवसूत्र ( १.२२ ) में कहा गया है—'शुद्धविद्योदयाच्चक्रेशत्वसिद्धि।' शुद्ध विद्या का उदय होने पर चक्रों पर नियंत्रण करने में सफलता प्राप्त हो जाती है। इस अंश का भाष्य इस प्रकार है—'जब कोई सीमित शक्तियाँ नहीं चाहता है तथा उसका दृष्टिकोण अधिक उदार एवं व्यापक हो जाता है और वह सभी कुछ अपने अन्तर् में आलिङ्गित कर लेने को उद्यत है, तो उसका ज्ञान विकसित होता है और शुद्धविद्या का उद्भव अथवा उदय हो जाता है। ऐसी स्थिति में वह समस्त चक्रों का स्वामी बन जाता है। जब योगी सभी वस्तुओं को स्वयं अपने आलिंगन में ले लेने की शक्ति अथवा योग्यता का विकास कर लेता है तथा सदाशिव के चरण-स्पर्श कर लेता है तो उसे शुद्धविद्या के निर्मल ज्ञान द्वारा अहं और इदं ( मैं और यह ) का भेद भासित नहीं होता। वह अपने अन्तर् में और बाह्य में प्रभु को ही देखता है। इस प्रकार वह इस सनातन भाव में पहुँच जाता है कि मैं ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड हूँ—'अहं ब्रह्मास्मि'। यही शुद्धविद्या है। जब यह भाव विकसित हो जाता है और उसमें वह अपने को आत्मसात् अथवा लय या विलीन कर लेता है तो सर्वदा के लिए अपनी चिति-शक्ति को

पुनः प्राप्त कर लेता है। जब योगी अपने को पूर्णतया माँ में आत्मसात् कर देते हैं तो वे चक्रों का पूर्ण अधिकार प्राप्त कर लेते हैं।'

( ६९ ) **गेयचक्ररथारूढमन्त्रिणीपरिसेविता**—गेयचक्र पर आरूढ मन्त्रिणी श्यामलाम्बा उनकी सेवा में अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित खड़ी है।

श्यामला देवी का ही एक नाम मन्त्रिणी है। उनका वर्ण कुछ धुंधला जैसा बताते हैं।

**गेयचक्र**—गेय का अर्थ है प्रशंसनीय और चक्र पहियों को कहते हैं तथा रथ का आशय सूर्यमण्डल से है। शास्त्रों में सूर्य के रथ की बड़ी सराहना मिलती है। जो गेयचक्र पर आरूढ रहते हैं, वे श्रीविद्या के उपासक योगी माने जाते हैं। उन्हें मन्त्रिणी भी कहते हैं। जो सूर्यलोक तक पहुँच गये हैं, वे भी देवी का ध्यान करते हैं, जिससे वे उनको अगले स्तरों तक पहुँचा सके। इसके अतिरिक्त गेय का अर्थ महत्त्वपूर्ण और चक्र से श्रीचक्र का भी संकेत है। रथ का भाव स्पष्ट है। आरूढ का अर्थ है ध्यान में संलग्न। त्रिपुरसुन्दरी जिनका रथ, महत्त्व श्रीचक्र है उस पर ध्यान करना चाहिए। जो साधक ऐसा करता है, उसे मंत्र की शक्ति प्राप्त हो जाती है। अर्थात् वह मन्त्ररूप बन जाता है। तंत्रराज-तंत्र में कहा गया है कि मंत्र की अनुभूति होने पर ही इसका प्रयोग किया जाता है। इस मंत्र को गुरु से ही प्राप्त करने का विधान है। शिवसूत्र ( १.२३ ) में कहा गया है—'महाह्रदानुसन्धानान्मन्त्रवीर्यानुभवः' अर्थात् महाह्रद-मंत्र का अनुसन्धान अथवा ध्यान करने से मंत्र की शक्ति प्राप्त हो जाती है। महाह्रद दिव्य एवं सर्वोच्च है। ध्यान का अर्थ है—अनुसन्धान करना। यह अनुभूति करना कि शक्ति और साधक एक ही है। मन्त्र की शक्ति मंत्र-वीर्य कहलाती है। आत्मतत्त्व का पूर्ण बोध तथा अनुभूति होना ही इस भाव का पूर्ण विकास है। मंत्र-रहस्य के ज्ञान से शरीर में स्फुरण होता है—'विद्याशरीरस्फुरता मन्त्ररहस्यमिति।'

शिवसूत्र के उपर्युक्त अंश का विस्तृत भाष्य क्षेमराज ने अपनी टीका में किया है, जिसमें बताया गया है कि विद्या शरीर का विकास ही मंत्र का रहस्य है ( २.३ )। इसके अतिरिक्त जो इसका अध्ययन करना चाहें वे शिवसूत्र की अन्य टीकाओं का अवलोकन करें।

**किरिचक्ररथारूढदण्डनाथपुरस्कृता ।**
**ज्वालामालिनिकाक्षिप्तवह्निप्राकारमध्यगा ॥ ७८ ॥**

**किरिर्वराहः 'कोलः पोत्री किरिः किटि'रित्यमरात्। तदाकृतीनि तदा-कृष्टानि वा चक्राणि यस्य तं रथमारूढया दण्डनाथया वाराह्याख्यया देव्या**

पुरस्कृता सेविता। 'सर्वदा दण्डपाणित्वाद् दण्डनाथेति गीयत' इति त्रिपुरासिद्धान्ते दण्डनाथनामनिर्वचनात्। अथवा किरय इति किरणाः सृष्टय इति यावत्। इद-मुपलक्षणं स्थितिलययोः तेषां चक्रं समूह एव रथः तस्यारोहेऽपि दण्डनाथेन कृतान्तेन पुरस्कृता न स्वाधीनीकृता। सृष्टिस्थितिलयान्तःपतितोऽपि योगी न यमयातनाविषयः। अलुप्तानुसन्धान इति यावत्। तथा च सूत्रम्—'तत्प्रवृत्താव-प्यनिरासः स्वसंवेत्तृभावा'दिति। व्याख्यातं च भगवता कृष्णदासेन—'तेषां सृष्ट्यादिभावानां प्रवृत्तावप्यनारतम्। उन्मज्जनेऽपि निष्कम्पयोगावष्टम्भ-शालिनः॥ अनिरासः स्वसंवेत्तृभावादप्रच्युतिर्निजात्। उद्यत्तुर्यचमत्कारादुप-लब्धिस्वभावत' इति॥ ज्वालामालिनीनामिका चतुर्दशीतिथिर्नित्या। तया हि श्रीमातरमभितो वह्निमयः प्राकारो निर्मितः। तदाक्षिप्तस्य निर्मितस्य वह्नि-मयस्य प्राकारस्य वरणस्य मध्यगा मध्यभागे स्थिता। तथा च ब्रह्माण्डे ज्वाला-मालिनीम्प्रति देवीवचनम्—'वत्से त्वं वह्निरूपासि ज्वालामालामयाकृतिः। त्वया विधीयतां रक्षा बालस्यास्य महीयसः॥ शतयोजनविस्तारं परिवृत्य महीतलम्। त्रिंशद्योजनमुन्नम्रज्वालाप्राकारतां व्रजे'दित्यादि॥ यद्वा ननु परस्परविलक्षण-सृष्ट्यादिसंवृतस्य ज्ञानिनः कथमद्वैतानुसन्धानलोपाभाव इत्यत आह—ज्वालेति। ज्वालानां मालिनिका मालास्ताश्च आक्षिप्तास्तत्क्षणे उत्पन्नाश्च वह्नेः प्राकाराः प्रकाराः स्फुलिङ्गादयस्तेषां मध्यगा तद् द्रष्टृत्वेन तत् स्रष्टृत्वेन च मध्यवर्तिनी विवदमानयोर्द्वयोर्मध्यस्थवन्निर्विकारा। सृष्ट्यादिकर्तृत्वेन तद्विकारेऽप्यविकारि-णीति यावत्। तदुक्तं स्पन्दशास्त्रे—'अवस्थायुगलं चात्र कार्यकर्तृत्वशब्दितम्। कार्यता क्षयिणी तत्र कर्तृत्वं पुनरक्षयम्॥ कार्योन्मुखप्रयत्नो यः केवलं सोऽत्र लुप्यते। तस्मिंल्लुप्तेऽपि लुप्तोऽस्मीत्यबुधः प्रतिपद्यते॥ न तु योऽन्तर्मुखो भावः सर्वज्ञत्वगुणास्पदः। तस्य लोपः कदाचित्स्यादन्यस्यानुपलम्भना'दिति॥ चिद्वह्नि-रूपस्य ज्ञानिनो विस्फुलिङ्गज्वालादितुल्यजगतः कार्यस्य नाशेऽपि वह्नित्वरूप-प्रकाशकत्वस्य प्रकाशात्मकत्वस्य वा न क्षतिरिति फलितार्थः। न च शिवकार्यस्य क्षयिष्णुत्वेन शिवनिष्ठकर्तृत्वस्य नाशाभावे साधकस्य योगिनः किमायातमिति वाच्यम्। अस्यापि शिवतुल्यत्वेन 'तथापर्यनुयोगानर्हत्वात् शिवतुल्यो जायत' इति सूत्रात्। उक्तञ्च—'स्वशक्तिप्रचयो विश्व'मिति सूत्रे वार्तिककारैः। 'शक्त-योऽस्य जगत्कृत्स्नं शक्तिमांस्तु महेश्वरः। इत्यागमदिशा विश्वं स्वशक्तिप्रचयो यथा। शिवस्य तत्समस्यापि तथास्य परयोगिन' इति। अथवा। ज्वालामालि-निकासु शक्तित्रिकोणेषु पञ्चसु क्षिप्तानां समरसभावमापन्नानां वह्निप्राकाराणां शिवत्रिकोणानां चतुर्णां मध्ये बिन्दुरूपेण तिष्ठतीति। तदुक्तमुत्तरचतुःशतीशास्त्रे। 'तच्छक्तिपञ्चकं सृष्टया लयेनाग्निचतुष्टयम्। पञ्चशक्तिचतुर्वह्निसंयोगाच्चक्र-सम्भव'इति॥ ७८॥

( ७० ) **किरिचक्ररथारूढदण्डनाथपुरस्कृता**—उनके आगे-आगे किरिचक्र में आरूढ होकर दण्डनाथा चल रही हैं अर्थात् वे देवी के चक्रराज के आगे हैं।

**किरिचक्र**—किरि अर्थात् वराह। किरिचक्र रथ का आकार वराह के समान होता है। इसका अर्थ यह भी हो सकता है कि इस रथ को वराह खींच रहे थे। दण्डनाथा देवी वाराही भी कहलाती हैं। त्रिपुरसिद्धान्त का कथन है—'उन्हें दण्डनाथा इसलिये कहा जाता है कि वे अपने हाथ में दण्ड रखती हैं।'

किरि सृष्टि-रचना की ज्योति-किरणों को भी कहते हैं तथा चक्र से तात्पर्य सृष्टि, स्थिति और संहार के चक्र से है। यद्यपि योगी किरिचक्र पर चढ़ जाते हैं अर्थात् सृष्टि, स्थिति और संहार के चक्र में फँस जाते हैं, किन्तु फिर भी पुरस्कृत हैं। वे दण्डनाथ ( यमराज ) के क्षेत्र से बाहर रहते हैं। उन्हें उनका स्पर्श नहीं होता है और मृत्यु भी दूर ही रहती है। वे जन्म और मृत्यु की परिधि में नहीं आते हैं। शिवसूत्र ( ३.३३ ) के अनुसार—'यद्यपि वे चक्र के नियमों के अन्तर्गत ही हैं, किन्तु आत्मज्ञान के अधिकारी रहते हैं।' कृष्णदास ने इस संदर्भ में अपनी टीका में लिखा है—'यद्यपि योगी सृष्टि, स्थिति और संहार के सतत चक्र में फँसे हुए हैं, फिर भी अपनी आध्यात्मिक योग्यता के आधार पर योग के उच्च धरातल पर पहुँचने के लिए दृढ़ रहते हैं। उनमें स्वानुभूति की स्थिति बनी ही रहती है, जिससे वे सर्वोच्च अथवा तुरीयावस्था तक पहुँच जाते हैं।'

( ७१ ) **ज्वालामालिनिकाक्षिप्तवह्निप्राकारमध्यगा**—वे अग्नि के उस दुर्ग के मध्य में रहती हैं, जिसकी रचना ज्वालामालिनि ने की है।

ज्वालामालिनि चन्द्रमास के चौदहवें दिन की नित्या देवी हैं। ब्रह्माण्ड-पुराण में उल्लेख है कि देवी ने ज्वालामालिनि से कहा—'हे बालिके तुम्हारा आकार अग्नि है और अग्नि ही तुम्हारा शरीर हैं। तुम विशाल सैन्य की रक्षा करो। तुम ऐसे अग्नि दुर्ग की रचना करो जो सम्पूर्ण पृथ्वी को आच्छादित कर ले तथा जिसका वृत्त सौ योजन तक विस्तृत हो तथा ऊँचाई तीस योजन हो।'

ज्वाला अग्नि को कहते हैं। माला 'हार' होता है। आक्षिप्त का अर्थ विनाश करना है। वह्निप्राकार—अग्नि के स्फुलिंग अथवा कण। मध्यगा—जो मध्य में आसीन हो।

पहले कहा गया है कि ज्ञानी भी सृष्टि, स्थिति और संहार के चक्र के नियमों के अन्तर्गत ही रहते हैं, किन्तु फिर भी ज्ञानी की अपनी ब्रह्मानुभूति में किसी प्रकार की बाधा नहीं पड़ती है। ऐसा प्रतीत होता है कि इस नाम से

यही विरोधाभास स्पष्ट करने का प्रयत्न किया गया है। मुनि अथवा योगी के नाते वह एक प्रकार से ज्वाला के बीच में है जो अज्ञानान्धकार को विनष्ट करती है। वैसे ज्वाला-माला का अर्थ भी अग्नि का हार है। वैसे एक स्रष्टा के रूप में वह स्फुलिंगों के बीच ही है ( वह्निप्राकार ) जो बराबर निकलती ही रहती है। उसकी स्थिति ठीक वैसी ही समझनी चाहिए जैसे दो मल्लों के बीच खड़े होने वाले की है। उसका इस पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। यद्यपि सृष्टि के क्रिया-कलापों आदि से रूपान्तरण होते रहते हैं, किन्तु उनसे वह अप्रभावित अथवा असंग रहता है, उसमें परिवर्तन नहीं होता। स्पन्द-शास्त्र की १४वीं कलिका में इस पर प्रकाश डाला गया है—

'अवस्थायुगलं चात्र कार्यकर्तृत्वशब्दितम्।
कार्यता क्षयिणी तत्र कर्तृत्वं पुनरक्षयम्॥'

स्पन्दात्मक आत्मतत्त्व की दो अवस्थाएँ हैं। इन दो अवस्थाओं को कार्यता और कर्तृत्व नाम दिया गया है। इनमें भेद यह है कि एक भोग्य है और दूसरी भोक्ता है। इनमें से जो 'भोग्य' नाम वाला भेद है, वह उत्पन्न भी होता है और नष्ट भी होता है। परन्तु 'भोक्ता' नाम वाला भेद मात्र चिद्-रूप होने कारण न तो उत्पन्न ही होता है और न कभी नष्ट ही होता है। अतः वह नित्य है।

उपरोक्त दो अवस्थाओं को क्रिया और ऊर्जा नाम भी दे सकते हैं। क्रिया अथवा कर्म नष्ट हो जाते हैं, किन्तु ऊर्जा नित्या है। कर्म अथवा क्रिया के लिए जो प्रयास किया जाता है, उसे रोका भी जा सकता है। जब प्रयत्न बन्द कर दिया जाता है तो मूढ सोचता है कि वह स्वयं सोया हुआ है, किन्तु उसके अन्तर् में जो अन्तर्यामी हैं, वे कभी नहीं सोते हैं चाहे दूसरे अपने अज्ञान या बोध के अभाव में भले ही यह विश्वास कर लें कि वह सोया हुआ है। इसका अर्थ यह हुआ कि यद्यपि संसार अग्नि की चिनगारियों, ज्वालाओं आदि के रूप में विनष्ट हो रहा है और कार्य की अभिव्यक्ति भी हो रही है, किन्तु फिर भी ज्ञानी जो अग्नि के मध्य में है, जो अग्नि का तेज है, जो स्वयं तेजोमय है, वह कभी विनष्ट नहीं होता।

किन्तु यदि यह मान लें कि शिव की ऊर्जा का अस्तित्व कभी रुकता नहीं है, चाहे उसकी क्रिया समाप्त हो जाय तो फिर आकांक्षी योगी का क्या होगा? शिवसूत्र ( २६ ) में कहा गया है—'वह शिव के साथ समरस हो जाता है।' अतः उपर्युक्त प्रश्न उत्पन्न ही नहीं होता है। शिवसूत्र ( ३.३१ ) का कथन है—'ब्रह्माण्ड उनकी ऊर्जा का ढेर है।' टीकाकार इस सूत्र की व्याख्या में लिखते हैं—'उनकी ऊर्जा शक्तियों से ही ब्रह्माण्ड की रचना होती है, जो

इन ऊर्जा-शक्तियों के स्वामी हैं और वे ही महेश्वर हैं।' आगमों का कथन है कि सब कुछ उनकी ऊर्जा-शक्ति का ही समूह है। यह शिव पर क्रियान्वित होता है; जो शिव जैसा है और शिव बनने का आकांक्षी है। एक अन्य मतानुसार यह बात योगियों पर भी लागू होती है।

अथवा ज्वालामालिनिका—शक्ति के पाँच कोण, क्षिप्ता—सार में समान रूप से भागीदार। वह्निप्राकार—शिव के चतुष्कोण। मध्यगा—बिन्दु रूप में केन्द्र में रहने वाले। योगिनीहृदयम् ( १.८ ) में बताया गया है—'जब देवी ने पाँच प्रकार की ऊर्जाएँ उत्पन्न कर लीं तब उनके मिलने से श्रीचक्र अस्तित्व में आया।'

**भण्डसैन्यवधोद्युक्तशक्तिविक्रमहर्षिता ।**
**नित्यापराक्रमाटोपनिरीक्षणसमुत्सुका ॥ ७९ ॥**

**भण्डासुरस्य सैन्यस्य चतुरङ्गबलस्य वधे उद्युक्तानां संयतानां शक्तीनां नकुल्यादीनां विक्रमेण पराक्रमेण हर्षिता। यद्वा। भण्डो जीवभावस्तस्य सैन्यं तदनुगुणाद्वैतविषयिण्यो वृत्तयस्तस्य वधे उद्युक्तानामद्वैतवृत्तिरूपशक्तीनां विशेषेण क्रमः पादविक्षेपस्तेन हर्षिता। स्वानन्दांशे आवरणनाशात्। तदिदमुक्तं शक्तिसूत्रे—'तदपरिज्ञाने स्वशक्तिव्यामोहिता संसारित्व'मिति। तस्य स्वकर्तृकपञ्चविधकृत्यस्यापरिज्ञाने स्वाभिः शक्तिभिः खेचरीगोचरीदिक्चरीभूचरीसंज्ञाभिर्व्यामोहितैव संसारित्वमिति तदर्थः। तासां च शक्तीनां पशुभूमिकापतिभूमिकेति भूमिकाद्वैविध्येन प्रमात्रन्तःकरणबहिःकरणविषयभावाद्यापत्तिस्तद्भाष्ये द्रष्टव्या। एतद्वधोद्युक्तशक्तयश्चैतदुत्तरसूत्रे कथिताः तत्परिज्ञाने चित्तमेवान्तर्मुखीभावेन चेतनपदाध्यारोहाच्चितिरिति। अन्तर्मुखीभावशब्देन वृत्तिविशेषरूपाः शक्तय उच्यन्त इति। कामेश्वर्यादिचित्रान्ताः पञ्चदशतिथिनित्याख्या देवताः। यासां मन्त्रा ज्ञानार्णवे तन्त्रराजे च भेदेनोद्धृताः। तासां पराक्रमस्याटोपो विस्तारो दमनकादिचन्द्रगुप्तान्तपञ्चदशसेनानीवधपर्यन्तः तस्य निरीक्षणे सम्यगुत्सुका। पक्षे नित्या अनादिसिद्धाः स्वात्मशक्तयस्तत्पराक्रमे क्षणे उत्तरोत्तरमुत्सुका। सकृज्जातापि ज्ञानकलान्तर्मुखतायामेवोत्साहं जनयन्ती सती वर्धते। उक्तञ्च योगवासिष्ठे—'सर्वा एव कला जन्तोरनभ्यासेन नश्यति। इयं ज्ञानकला त्वन्तः सकृज्जातापि वर्धत'इति ॥ ७९ ॥**

( ७२ ) **भण्डसैन्यवधोद्युक्तशक्तिविक्रमहर्षिता**—सैन्य शक्तियों के क्रिया-कलापों को देखकर कि वे भण्ड की सेना का संहार करने के लिए सन्नद्ध हैं, देवी प्रसन्न हुई।

शक्ति—नकुली आदि देवियाँ; भण्ड—बद्ध आत्मा; सेना—द्वैत का विचार आदि जो बद्ध आत्मा की प्रकृति हो गई है। शक्ति—ऊर्जा अथवा अद्वैत के

विचार जो भण्ड की सेना को नष्ट करने के लिए तैयार हैं। देवी इस पर प्रसन्न हैं कि द्वैत आदि की भावनाओं को नष्ट कर दिया जायेगा। जब कोई व्यक्ति वास्तविक आनन्द की तनिक-सी झलक पा लेता है, तो अज्ञान का आवरण नष्ट हो जाता है। शक्ति-सूत्र का कथन है—'जब तक व्यक्ति इसका ज्ञान नहीं प्राप्त कर लेता, तब तक वह अपनी ही ऊर्जा से भ्रान्ति में पड़ा रहता है और सांसारिकता में उलझा रहता है।' जब तक व्यक्ति को अपनी पाँचों कर्मेन्द्रियों का ज्ञान नहीं है, तब तक उसकी ऊर्जा अथवा सही रूप में यदि इनको उसकी तीन योग अवस्थाओं खेचरी, दिक्चरी और भूचरी कहा जाय तो ये ही उसकी अपनी दुर्बलता का लाभ उठा लेती हैं। इन ऊर्जाओं के दो स्वरूप हैं—एक है पशुभूमिका और दूसरी है पतिभूमिका। इस प्रकार इन्हीं दोनों की अभिव्यक्ति मानव में आन्तरिक और बाह्य रूप से होती है। इस सूत्र के भाष्य में इसको विस्तृत रूप से स्पष्ट किया गया है। इन ऊर्जाओं को अन्य ऊर्जाओं द्वारा नष्ट करना चाहिए, क्योंकि वे साधक की प्रगति के मार्ग में बाधक हैं। अगले सूत्र में कहा गया है—'जब साधक को इसका ज्ञान हो जाता है और उसका चिन्तन अथवा विचार अन्तर्मुखी होकर मानस तक पहुँच जाता है, तो उसकी अपनी चेतना जागृत हो जाती है।' यहाँ पर चिन्तन अथवा विचार का तात्पर्य मानसिक ऊर्जा के रूपान्तरण से है।

( ७३ ) **नित्यापराक्रमाटोपनिरीक्षणसमुत्सुका**—नित्याओं के बढ़ते हुए पराक्रम को देखकर देवी प्रसन्न हो रही हैं। जब भण्डासुर की सेना ने देवी की सेना पर आक्रमण कर दिया तो सभी पन्द्रह कला-नित्याओं ने असुर की सेना का आश्चर्यजनक ढंग से प्रतिरोध कर उसे पूर्णतया विफल कर दिया। नित्याओं की इस शक्ति का निरीक्षण कर देवी अत्यन्त हर्षित हैं।

नित्या १५ देवियाँ हैं, जो कामेश्वरी से चित्रा तक चान्द्रमास की १५ तिथियों की अधिष्ठात्री हैं। इनके मंत्र ज्ञानार्णव और तंत्रराज में मिलते हैं।

नित्याओं का पराक्रम बढ़ता जा रहा है, यह इस संदर्भ में कहा गया; क्योंकि उन्होंने भण्ड की सेना के १५ सेनापतियों—दमनक, चित्रगुप्त आदि का संहार कर दिया।

अथवा नित्या व्यक्ति की आत्मा की अनादि शक्तियाँ हैं। बढ़ता हुआ पराक्रम ( पराक्रमाटोप ) निरन्तर प्रगति ही कर रहा है। एक बार यदि ज्ञान के तत्त्व अन्तरात्मा में विकसित हो जायें तो उनकी निरन्तर वृद्धि होती रहती है। योगवाशिष्ठ का कथन है—'मानव की समस्त कलाएँ उपयोग के बिना नष्ट हो जाती है। किन्तु यदि हृदय में ज्ञान-कला के अंकुर उग जायें तो वे कभी नष्ट नहीं होते, अपितु विकसित होते ही रहते हैं।'

एक अन्य ग्रन्थ में उल्लेख है कि शुक्लपक्षीय पन्द्रह तिथियों की अधिष्ठात्री देवियाँ श्रीचक्रस्थ नित्या हैं। १६वीं नित्या चिद्रूपात्मिका है। वह सदाशिव रूप होने से सबकी अधिष्ठात्री है और अमावस्या तिथि रूपा है। वह स्वयं नित्याओं के रूप में प्रकाशमान है। इस दृष्टि से सबकी अधिदेवता है। पंचदशी मंत्र के १५ अक्षरों को भी १५ नित्या तथा १६वीं को स्वयं श्री कहा गया है। नित्याओं का स्थान विशुद्धिचक्र में माना जाता है। चिति-शक्ति का शुद्ध स्वरूप सहस्रार में है, जिसकी ये सभी कलाएँ है।

**भण्डपुत्रवधोद्युक्तबालाविक्रमनन्दिता।**
**मन्त्रिण्यम्बाविरचितविषङ्गवधतोषिता ॥ ८० ॥**

**भण्डासुरस्य पुत्राणां चतुर्बाह्वाद्युपमायान्तानां त्रिंशत् सङ्ख्याकानां वधे उद्युक्ताया बालाख्यदेव्या नववर्षीया स्वपुत्र्या विक्रमेण नन्दिता हृष्टा। उक्तञ्च ब्रह्माण्डे—'ताभिर्निवेद्यमानानि सा देवी ललिताम्बिका। पुत्र्या भुजापदानानि श्रुत्वा प्रीतिं समाययौ'विति। मन्त्रिण्यम्बया श्यामलाम्बया विरचितेन विषङ्गाख्यस्य दैत्यस्य वधेन तोषिता। विषङ्गविशुक्रौ भण्डासुरभ्रातरौ। तदुक्तं ब्रह्माण्डे—'पुरा भण्डासुरो नाम सर्वदैत्यशिखामणिः। पूर्वदेवान् बहुविधानन्यः स्रष्टुं स्वेच्छया पटुः॥ विशुक्रं नाम दैतेयवर्गसंरक्षणक्षमम्। शुक्रतुल्यविचारज्ञं दक्षांसेन ससर्ज सः॥ वामांसेन विषङ्गं च सृष्टवान् भ्रातरावुभा'वित्यादि ॥८०॥**

( ७४ ) **भण्डपुत्रवधोद्युक्तबालाविक्रमनन्दिता**—बाला के पराक्रम को देखकर कि वह भण्ड के पुत्रों का वध करने के लिए तत्पर है, देवी को बड़ा आनन्द हुआ।

भण्ड के तीस पुत्र थे जिनके नाम चतुर्बाहु, उपमाया आदि-आदि थे। बाला नव वर्ष की आयु की एक देवी हैं। ब्रह्माण्डपुराण में उल्लेख है कि उसके पराक्रम को सुनकर अर्थात् अपनी पुत्री के शौर्य और कीर्ति को सुनकर देवी प्रसन्न हुईं।'

बाला एक प्रमुख मंत्र भी है जिसमें तीनों बीज हैं। तीनों बीजों से सब भयों की मुक्ति होती है और मनोवांछित कामनाओं की पूर्ति हो जाती है। बाला और ललिता का अविनाभाव सम्बन्ध है।

( ७५ ) **मन्त्रिण्यम्बाविरचितविषङ्गवधतोषिता**—माता मन्त्रिणी ने विषङ्ग का वध कर दिया है, इससे देवी को सन्तोष हुआ।

मन्त्रिणी श्यामलाम्बा हैं। विषग और विशुक्र भण्ड के दो भाई थे। ब्रह्माण्डपुराण का कथन है—'एक बार असुरों के अधिपति भण्डासुर ने अनेक प्रकार के असुरों की रचना करने की इच्छा की। उसने दक्षिण स्कन्ध से

विशुक्र को बनाया जो दैत्यों की रक्षा करने में समर्थ था एवं विद्या में दैत्यों के गुरु शुक्राचार्य के समान था और वाम स्कन्ध से उसने विषंग की रचना की।'

विशुक्रप्राणहरणवाराहीवीर्यनन्दिता ।
कामेश्वरमुखालोककल्पितश्रीगणेश्वरा ॥ ८१ ॥

विशुक्राख्यस्य दैत्यस्य प्राणान् हरतीति हरणं तादृशेन वाराहीनामिकाया दण्डिनीदेव्या वीर्येण शौर्येण नन्दिता। त्रिपुरासिद्धान्ते वाराहीपदनिरुक्तिर्यथा—'वाराहानन्दनाथस्य प्रसन्नत्वान् महेश्वरी। वाराहीति प्रसिद्धेयं वराहवदनेन चे'ति॥ पक्षे भण्डपुत्रा आणवादयो मलाः विरुद्धः सङ्गो विषङ्गो विषयाभिलाषः, विषं गच्छतीति वा विषात्मक इति यावत्। अत एव 'यो विषस्थो ज्ञानशक्तिहेतुश्चे'ति सूत्रे विषविरुद्धत्वादविषशब्दो माहेश्वर्यादिशक्तिमण्डलपरत्वेन क्षेमराजवृत्तौ व्याख्यातः। विरुद्धं शुक्रं तेजो यस्य स जीवभावः। विशेषेण शुचं शोकं राति क्रामतीति वा। अयस्मयादित्वात्पृषोदरादित्वाद्वा पक्षद्वये शब्दसिद्धिः। बालामन्त्रिणीवाराह्य अन्तरवृत्तिविशेषास्ताभिस्तेषां क्षयेण स्वात्मदेवता तुष्यतीति। तदिदमुक्तम्—'बललाभे विश्वमात्मसात्करोती'ति शक्तिसूत्रे। चित्तिरेव बलं तल्लाभे उन्मग्नस्वरूपाश्रयेण विश्वं स्वाभेदेन भासयतीति तद्भाष्यम्। तथा 'तदारूढप्रमिते तत्क्षयाज्जीवसङ्क्षय' इति शिवसूत्रे वार्तिककारः। 'तदित्युक्तचरे धाम्नि संवेत्तृत्वस्वरूपिणी। आरूढा प्रमितिः सच्चिन्मद्विमर्शनतत्परा॥ यस्य तस्यास्य तदिति प्रोक्ताणवमलात्मनः। अभिलाषस्य रूढस्य क्षयाज्जीवस्य सङ्क्षय'इति॥ असुरनिर्मितैर्नानाविधैर्विघ्नैर्यन्त्रितान्देवान् वीक्ष्य श्रीमात्रा तदात्व एव स्वभर्तुर्मुखालोकनमात्रेणाष्टाविंशत्यर्णो महागणपतिरुत्पादितस्तेन तदीयं विघ्नयन्त्रं निर्भिद्य देवा मोचिताः। उक्तञ्च ब्रह्माण्डपुराणे—'ततः सा ललितादेवी कामेश्वरमुखम्प्रति। दत्तापाङ्गा समहसन्नातिव्यक्तरदावलि॥ तस्या मन्दस्मितरुचः कुञ्जराकृतिमान्मुखे। कटक्रोडगलद्दानः कश्चिद्देवो व्यजृम्भते'त्यादि॥ तदिदं नामद्वयेनाह। कामेश्वरमुखस्य परशिववदनचन्द्रस्यालोकाभ्यां साकूतवीक्षणचन्द्रिकाभ्यां कल्पित उत्पादितः श्रीमान् महान् गणेश्वरो यस्याः सा। यद्वा सूत्रोक्तो जीवक्षयो नित्यत्वान्न युज्यत इत्याशङ्क्य जीवभावस्य क्षयपरत्वेन समाधत्ते—कामेश्वर इति। कामेश्वरः केवलनिर्गुणः शिवस्तन्मुखालोकेन तदनुभवेन कल्पितं श्रीगणेश्वरत्वं पुर्यष्टकाधीश्वरत्वं यया सा। पुर्यष्टकप्रमातृत्वाहन्ताभिमानिविशिष्टस्य जीवपदवाच्यत्वेन तत्तादात्म्याभिमानस्य स्वात्मस्वरूपनिष्कर्षज्ञानजन्येन पुर्यष्टकेश्वरत्वज्ञानेन नाशे विशेषणाभावाप्रयुक्तो विशिष्टाभाव इति भावः। तदुक्तम्—'भूतकञ्चुकी तदा विमुक्तो भूयः पतिसमः पर' इति शिवसूत्रे वार्तिककारः। 'तदेत्युक्ताभिलाषस्य प्रशमाज्जीवसङ्क्षये। पुर्यष्टकप्रमातृत्वाभिमानगलनादसौ॥ देहारम्भकरैर्भूतैरस्पृशद्भिरहं पदम्। कञ्चुकीव

**विशेषेण मुक्तो निर्वाणभाग्यतः ।। भूयो बाहुल्यतः पत्या समोऽयं परमेशिना । तत्स्वरूपं समाविष्टश्चिदानन्दघनात्मकम् ।। तत एव परः पूर्णः सम्यक् तन्मयतां गत' इति । अयमेवार्थः शक्तिसूत्रेऽप्युक्तः—'चिदानन्दलाभे देहप्राणाविष्वसमास-मानेष्वपि चिदैकात्म्यप्रतिपत्तिदार्ढ्यं जीवन्मुक्ति'रिति । 'मध्यविकासाच्चिदा-नन्दलाभ' इत्युत्तरसूत्रे तु मध्यविकासो यश्चिदानन्दलाभो हेतुत्वेनोक्तः स इह वक्ष्यमाणमहागणेशपदेन ग्राह्यः । यश्च मध्यविकासेऽप्युपायस्ततोऽप्युत्तरसूत्रे विकल्पक्षयादिरूपो वर्ण्यते स इह कामेश्वरमुखालोकपदेनोक्तः । प्रहर्षितेत्यनेन तु चिदानन्दलाभ उक्तः । एतेषां स्वरूपनिष्कर्षस्तु प्रत्यभिज्ञाहृदयेऽनुसन्धेयो विस्तर-भयान्नेहोच्यते ।। ८१ ।।**

( ७६ ) **विशुक्रप्राणहरणवाराहीवीर्यनन्दिता**—वाराही ने, जिन्हें दण्डिनी भी कहा गया है, विशुक्र के प्राण हरण कर लिये हैं। यह देखकर देवी वाराही की वीरता से आनन्दित हैं।

वाराही का नाम दण्डनाथा भी है। त्रिपुरसिद्धान्त में वाराही शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गयी है—

क्योंकि जगन् माता ने वाराहनन्दनाथ को दर्शन दिये और उनकी आकृति वाराह के सदृश है, अतः उन्हें वाराही भी कहते हैं। वाराहनन्दनाथ की गणना गुरुओं में है।

भण्ड के पुत्र एक प्रकार से धब्बे या कलंक हैं। उन्हें आणव और मल भी कहते हैं। विषंग का अर्थ है—संग का विरोधी, सांसारिक वासनाओं अथवा मोह में आसक्ति। विष का अर्थ स्पष्ट है और ग का अर्थ है जाना। अर्थात् इन्द्रियजनित सुख के प्रति विषैला दृष्टिकोण।

श्रीक्षेमराज ने शिवसूत्र ( ३.३० ) में 'यो विषस्थो ज्ञानशक्तिहेतुश्च' की व्याख्या करते हुए कहा है—अविष शब्द माहेश्वरी तथा अन्य शक्तियों, जो विष की विरोधी हैं, का प्रतीकात्मक है। विशुक्र : वि–विरोधी, शुक्र–तेज अथवा प्रकाश अर्थात् शरीरी आत्मा। अथवा वि–अधिक, शुक्र–पीड़ा, र–प्राप्त करना अर्थात् संसार।

बाला ( ७४ ), मन्त्रिणी ( ७५ ) और वाराही ( ७६ ) आन्तरिक रूपान्तरण की अभिव्यक्तियाँ हैं। जब ये विरोधी वृत्तियों का नाश कर देती हैं तो मानव की अपनी दिव्य आत्मा आनन्दित हो जाती है। विरोधी वृत्तियों को उपरोक्त ७४, ७५ और ७६ की टीका में क्रमशः स्पष्ट कर दिया गया है।

शक्तिसूत्र में कहा गया है—'जब उसे बल मिल जाता है तो वह समस्त भूमा को अपना बना लेता है।' इस पर जो भाष्य है, उसमें कहा गया है—'बल भूमा चेतना है। उसे प्राप्त करने का अर्थ है उसमें समरस

( लय ) हो जाना या उसके साथ तादात्म्य हो जाना। ऐसा होने पर समस्त ब्रह्माण्ड ही तत् सम ( अपने से अभिन्न ) हो जाता है।' शिवसूत्र ( ३.४२ ) 'तदारूढप्रमिते तत्क्षयाज्जीवसङ्क्षयः'—जब शुद्ध ज्ञान द्वारा उस तक पहुँच जाता है तब 'इदम्' नष्ट हो जाता है अर्थात् जीवभाव की समाप्ति हो जाती है। इदं ( यह ) आत्मानुभूति होने पर यथार्थ ज्ञान है, पहुँचना—यथार्थ की प्राप्ति अर्थात् मानस उच्च स्तर पर पहुँच कर परम शक्ति के साथ एक हो जाता है। आणव मल के कारण मानव कलंकित हो गया है, किन्तु उसमें उससे छुटकारा पाने की तीव्र लालसा है। तदनुसार जीव की मूर्तिमत्ता भी नहीं रहती।

( ७७ ) **कामेश्वरमुखालोककल्पितश्रीगणेश्वरा**—देवी की दृष्टि जब कामेश्वर के मुख पर पड़ी तो उससे श्रीगणेश्वर का प्रादुर्भाव हो गया।

देवी ने देखा कि दैत्यों ने अनेक यन्त्रों जैसे विजय-विघ्न आदि का प्रयोग किया है और देव-सेना उनके बन्धन में बँध गई है, तो उन्होंने अपने पति कामेश्वर के मुख पर दृष्टि डाली और इस दृष्टि मात्र से ही महान् गणपति का जन्म हो गया। गणपति का मन्त्र २८ अक्षरों का है। इसके द्वारा दानवी माया नष्ट हो गई और देव-सेना बन्धन-मुक्त हो गई। ब्रह्मपुराण का कथन है—'ललिता ने अपने पति के मुख को देखा तथा स्मित हास्य बिखर गया। उस स्मित हास्य से जो किरणें प्रस्फुटित हुई, उनसे एक देव का जन्म हो गया। इनका सिर हाथी का था और कनपटियों से द्रव या मद का क्षरण हो रहा था।' कहीं-कहीं ऐसा भी आलेख है कि मूर्तिमान आत्मा नष्ट हो गई, किन्तु यह माननीय नहीं है, क्योंकि आत्मा अनादि है। इस शंका को दूर करने के लिए ही आत्मा का वाहन उपाधि कहा है। कामेश्वर शुद्ध शिव हैं। उनमें कोई उपाधि नहीं है। दृष्टि डालने का अर्थ है व्यक्तिगत रूप से जानकारी लेना। गणेश्वर : गण—ऐसा नगर जो आठ वस्तुओं से बना हो ( पूर्याष्टक )। ये आठ वस्तुएँ हैं—१. पाँच कर्मेन्द्रियाँ २. पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, ३. चार मानस, ४ पंच प्राण, ५. पञ्चभूत, ६. काम, ७. कर्म और ८. अविद्या तथा ईश्वर। कल्पित—निराधार होते हुए भी कल्पना कर ली जाय।

जीव शब्द का अर्थ है ऐसा व्यक्ति जो आत्माभिमानी है और जिसे इस बात का अहं है कि वही पूर्याष्टक का संचालन करता है। जब यथार्थ ज्ञान द्वारा यह अहंकार नष्ट ही जाता है और वह पूर्याष्टक के संचालक को जान लेता है तो उसे 'स्व' का भी ज्ञान हो जाता है और फिर कुछ भी समझने को नहीं रह जाता।

'भूतकञ्चुकी तदा विमुक्तीभूय पतिसमः परः' शिवसूत्र ( ३.४३ )। जब पंचभूतों द्वारा तैयार किये गये वस्त्रों अथवा आवरण को पहनने वाला मुक्त हो जाता है तो वह पुनः सर्वोच्च और परम शक्ति के समान हो जाता है। टीका—जैसा ऊपर बताया गया है राग अथवा मोह के समाप्त होने पर जीव उपाधि नष्ट हो जाती है, क्योंकि पूर्यष्टक के संचालन का विचार ही तिरोहित हो गया तथा वे भूत भी उसके संग नहीं रह गये जिनसे उसे शरीर मिला था। अब वे उसे प्रभावित नहीं करते। उसकी स्थिति ठीक उस व्यक्ति के समान हो जाती है जो वस्त्र पहिने हुए भी निर्वाण प्राप्त कर लेता है। अतः वह परमेश्वर हो गया। यथार्थ के सार-तत्त्व—सत्-चित्-आनन्द में पहुँच जाने से वह पूर्ण हो गया।'

इसका समर्थन एक शक्ति-सूत्र से भी होता है, जिसमें कहा गया है—'जब मानव चित् और आनन्द की प्राप्ति कर लेता है तब शरीर, जीवन आदि के रहते हुए भी भूमा चैतन्य के साथ एक हो जाता है और इस प्रकार उसे जीवन्मुक्ति मिल जाती है।' एक अन्य शक्ति-सूत्र में कहा है—'मध्यविकासाच्चिदानन्दलाभः'—भूमा चैतन्य और आनन्द की उपलब्धि का हेतु मध्य विकास है। मध्य विकास का तात्पर्य महागणेश ( ७८ ) से है। मध्य विकास को विकसित करने की प्रक्रिया उत्तर-सूत्र में बतलायी गयी है। प्रक्रिया यह है—सभी विकल्प निर्मूल कर दिये जायँ। विस्तृत चर्चा के लिए 'प्रत्यभिज्ञानहृदय' का अवलोकन करें।

**महागणेशनिर्भिन्नविघ्नयन्त्रप्रहर्षिता ।**
**भण्डासुरेन्द्रनिर्मुक्तशस्त्रप्रत्यस्त्रवर्षिणी ॥ ८२ ॥**

**महागणेशेन निःशेषेण भिन्नैर्नाशितैर्विघ्नयन्त्रैः प्रत्यूहसमूहयन्त्रणैः प्रकर्षेण हर्षिता। गव्यूतिमात्रायामे शिलापट्टे अलसादिदेवताष्टकपुटितशूलाष्टकोपेतविगष्टकं जयविघ्नं नाम यन्त्रं विलिख्य देवीसैन्ये विशुक्रेण निक्षिप्तं तन्महागणपतिना चूर्णीकृतमिति ललितोपाख्याने प्रसिद्धम्। भण्डेनासुरेन्द्रेण दैत्यराजेन निर्मुक्तानां शस्त्राणामस्त्राणां प्रतिकूलान्यस्त्राणि वर्षतीति तथा। शस्त्रास्त्रयोर्भेदो धनुर्वेदे 'धृत्वा प्रहरणं शस्त्रं मुक्त्वात्वस्त्रमितीरित'मिति। पक्षे महागणानामीश्वरत्वेनात्मन्यात्मताज्ञानाभावादाविद्यकवृत्तिरूपाणां विघ्नानामस्त्राणां च पराहन्तानुसन्धानधारारूपप्रत्यस्त्रैर्नाशेन नामद्वयमध्यात्मरीत्यापि व्याख्येयम् ॥ ८२ ॥**

( ७८ ) **महागणेशनिर्भिन्नविघ्नयन्त्रप्रहर्षिता**—देवी अत्यन्त प्रसन्न हैं कि महागणेश ने दानवी माया के विजय-विघ्न यंत्र को पूर्णतया खंडित कर दिया।

जय-विघ्न मायावी यंत्र था, जिसका प्रयोग देव-सेना पर किया गया था। इसमें आठ कोण और आठ त्रिशूल होते हैं। उसकी अलसा आदि आठ देवता

रक्षा करते हैं। इस मूर्ति को एक विशाल शिला पर अङ्कित किया गया था। यह शिला दो कोस लम्बी और चौड़ी थी और इसका प्रयोग विशुक्र ने किया था। ललितोपाख्यान में इसका विस्तृत रूप से वर्णन किया गया है। हमने इसका विवरण भण्डासुर-युद्ध में पहले किया है।

श्री महागणेश अज्ञानान्धकार दूर करने वाले और सम्पूर्ण विघ्नबाधाओं को नष्ट करने की शक्तियों से सम्पन्न देवता माने जाते हैं। तांत्रिक-साधना में महागणेश की पूजा का सर्वप्रथम विधान है। उनकी मूर्ति रहस्यात्मक है। स्वामी प्रत्यगात्मानन्द ने जप-सूत्र में श्रीगणेश की जो स्तुति ( श्लोक ९७ से ९९ तक ) की है, उसमें गणपति के सकल अंगों पर प्रकाश डाला पाया है। इसका वर्णन निम्न प्रकार है—

वेद उनका मुख है, ज्ञान रूप रति है, शब्द उनका दन्त है, सम्यग् रूप से निष्पन्न उद्गीथ उनका सूँड़ है, परा और अपरा रूप दो विद्याएँ उनके नेत्र हैं। इन दो विद्याओं के विशेष ज्ञान के कारण उनका भाल विशाल है, उनका वक्षःदेश है मंत्र; यंत्र और तंत्र में कुशलता उनके दोनों पार्श्व हैं, ऋषि आदि चार भुजाएँ हैं, शरीर सकल यज्ञमय और ऋद्धि उनके चरण हैं। वे गणपति रणस्थल में शत्रु रचित जटिल दुर्भेद्य व्यूह को भी विदीर्ण करने में समर्थ हैं।'

( ७९ ) **भण्डासुरेन्द्रनिर्मुक्तशस्त्रप्रत्यस्त्रवर्षिणी**—भण्डासुर ने देवी की सेना पर अस्त्र-शस्त्रों की भयानक वर्षा की, जिसके प्रत्युत्तर में देवी ने भी भण्डासुर की सेना पर प्रक्षेप्यास्त्रों की बौछार कर दी।

धनुर्वेद के अनुसार शस्त्र और अस्त्रों के भेद को इस प्रकार बताया गया है—शस्त्र उसे कहते हैं जिसे हाथ में लेकर शत्रु पर आक्रमण किया जाता है। अस्त्र वह है, जिसे फेंका जाता है अथवा जिसका संचालन हाथ से किया जाता है। जैसे—धनुष के बाण।

७८वें और ७९वें नामों का स्पष्टीकरण इस प्रकार किया है—महागणेश का अर्थ है पूर्यष्टक अथवा आठ वस्तुओं से तैयार किये गये पुर पर अधिकार। इसका अर्थ है—आत्मानुभूति। विशुक्र की मायावी मूर्ति तथा भण्डासुर के शस्त्र फेंकने से तात्पर्य है—अविद्या के भिन्न रूपान्तरण तथा देवी ने वर्षा की, इसका अर्थ है—निरन्तर परमा शक्ति का ध्यान रखा।

**कराङ्गुलिनखोत्पन्ननारायणदशाकृतिः।**
**महापाशुपतास्त्राग्निनिर्दग्धासुरसैनिका॥ ८३॥**

**कराङ्गुल्यो दक्षवामकरद्वयस्याङ्गुल्यो दश तासां नखसन्धिषूत्पन्ना नारायणस्य दशाकृतयो मत्स्यादिदशावतारा यस्याः सा। भण्डासुरेण सर्वासुरास्त्रं**

नाम सकलदैत्योत्पादनमस्त्रं प्रयुक्तं तेन सोमकरावणबलिहिरण्याक्षादय उत्पन्नाः सन्तोऽयुध्यन्त। ततो देव्या दक्षहस्ताङ्गुष्ठादिवामहस्तकनिष्ठिकान्ताङ्गुलिनखेभ्यः क्रमेण मत्स्यकूर्मवराहनारसिंहवामनभार्गवदाशरथिहलधरकृष्णकल्किरूपदशावतारानुत्पाद्य ते निषूदिताः। उक्तं च ब्रह्माण्डे—'दक्षहस्ताङ्गुष्ठनखान्महाराज्याः समुत्थितः। महामत्स्याकृतिः श्रीमानादिनारायणो विभु'रित्यारभ्य 'दशावतारनाथास्ते कृत्वेत्थं कर्म दुष्करम्। ललिताम्बां नमस्कृत्य बद्धाञ्जलिपुटाः स्थिता' इत्यन्तेन। पक्षे जीवसम्बन्धिन्यो जाग्रदादयोऽवस्था पञ्चेश्वरसम्बन्धीनि सृष्ट्यादीनि कृत्यानि पञ्चेत्येवं दशाकृतयोऽपि नखमात्रेणोत्पन्ना भवन्तीति अनायासेनोत्पद्यन्त इत्यत्र तात्पर्यम्। नारायणशब्दो जीवेश्वरयोरुपलक्षकः। दशाशब्दोऽवस्थापरः। कृतिशब्दः कृत्यपरो वा। षडक्षरात्पाशुपतास्त्रमन्त्रादयं भिन्नो महापाशुपतास्त्रमन्त्रः। पूर्व ईश्वरदेवत्योऽन्त्यः सदाशिवदेवत्यः। 'रुद्रादयः पिशाचान्ताः पशवः परिकीर्तिताः। तेषां पतित्वात्सर्वेशो भवः पशुपतिर्मत'इति लैङ्गात्॥ पशुपतेः ईश्वरस्य सदाशिवस्येदं पाशुपतम्। अश्वपत्यादित्वान्न पत्युत्तरपदलक्षणो ण्यप्रत्ययः। महच्च तत् पाशुपतञ्च महापाशुपतं सदाशिवास्त्रं तस्याग्निना निर्दग्धा असुरस्य भण्डस्य सैनिका यया सा। पक्षेऽभ्यासतारतम्येनोत्तरोत्तरोत्पन्ना उत्कृष्टा अद्वैतवृत्तय एव महापाशुपतास्त्राग्नयः असुरसैनिका आविद्यकवृत्तयः॥ ८३॥

( ८० ) कराङ्गुलिनखोत्पन्ननारायणदशाकृतिः—उनके करों की दसों अँगुलियों के नखों से नारायण के दसों रूपों का प्रादुर्भाव हुआ।

नारायण के दसों रूप अर्थात् दस अवतार—मत्स्य, कूर्म, वाराह, नृसिंह, वामन, परशुराम, राम, बलराम, कृष्ण और कल्कि। सर्वासुरा शस्त्रों से ( जो भण्डासुर ने देवों के वध के लिए चलाये थे ) दैत्यों का प्रादुर्भाव हुआ। वे दैत्य थे—सोमक, रावण, बलि, हिरण्याक्ष आदि। अनेक बार इनसे युद्ध हुआ है। इस प्रकार यहाँ पर इनकी उत्पत्ति भी बतलायी गयी है। इन दैत्यों के विनाश के लिए देवी ने अपने नखों से विष्णु के दश अवतारों का सृजन किया। ललितोपाख्यान में इसका विस्तार से वर्णन है। उसमें चर्चा है कि 'महात्रिपुरसुन्दरी के दाहिने अँगूठे के नख से सर्वप्रथम सर्व शक्तिशाली नारायण ने बहुत बड़ी मछली ( मत्स्य ) का आकार ग्रहण किया। दशों अवतारों ने अपने-अपने निर्दिष्ट कार्य को पूरा किया और हाथ जोड़कर माँ के सम्मुख खड़े होकर उन्हें नमन किया।

दस आकारों के सम्बन्ध में पाठ में दशाकृति शब्द का प्रयोग हुआ है, जिसका अर्थ यह भी लगाया जा सकता है कि जीव की पाँच दशाएँ होती हैं—

जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय और कैवल्य तथा ईश्वर के भी पाँच कृत्य हैं—सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह।

( ८१ ) महापाशुपतास्त्राग्निनिर्दग्धासुरसैनिका—उन्होंने पाँच महापाशुपत अस्त्रों की अग्नि से दैत्यों की सम्पूर्ण सेना को भस्मीभूत कर दिया। महापाशुपत मंत्र और पाशुपतास्त्र मंत्र भिन्न-भिन्न हैं, दोनों एक नहीं हैं। इनमें क्रमशः पहला सदाशिव का तथा दूसरा ईश्वर का है। लिंगपुराण का कथन है—'रुद्र से पिशाच तक की कोटि वालों को पशु कहते हैं और शिव इनके स्वामी होने के नाते पशुपति कहलाते हैं।' इस मंत्र के अधिष्ठाता सदाशिव हैं।

अथवा महापाशुपत शस्त्र उच्चतर मानसिक रूपान्तरण है, जिसका सम्बन्ध अद्वैत से है। इसकी प्रगति धीरे-धीरे होती है और प्राप्ति निरन्तर भक्तिपूर्ण अभ्यास से होती है।

दैत्यों की सेना का अर्थ भी मानसिक रूपान्तरण से ही है, जो अज्ञान से सम्बन्धित है।

कामेश्वरास्त्रनिर्दग्धसभण्डासुरशून्यका।
ब्रह्मोपेन्द्रमहेन्द्रादिदेवसंस्तुतवैभवा[1] ॥ ८४ ॥

कामेश्वरस्य यदस्त्रं तन्महापाशुपतादस्त्रादप्यधिकम्। तस्याग्निना निर्दग्धं भण्डासुरेण सहितं ( [2]भण्डासुराः सैनिकास्तत्समीपवर्तिमुख्यसैनिकास्तेषां ) शून्यकाख्यं तदीयनगरं यया सा। तथा च ब्रह्माण्डे—'अथैकशेषितं दुष्टं निहताशेषबान्धवम्। क्रोधेन प्रज्वलन्तं च जगद्विप्लवकारिणम्॥ महासुरं महासत्त्वं भण्डं चण्डपराक्रमम्। महाकामेश्वरास्त्रेण सहस्रादित्यवर्चसा॥ गतासुमकरोन्माता ललिता परमेश्वरी। तदस्त्रप्रहितैर्ज्वालैः शून्यकं तस्य पत्तनम्॥ सस्त्रीकं च सबालं च सगोष्ठधनधान्यकम्। निर्दग्धमासीत् सहसा स्थलमात्रमशिष्यत॥ शून्यकं तत्पुरं नाम शून्यमासीद्यथार्थत' इति। यद्वा। आत्माख्यदेवताया जीवदशायामेव सायुज्यमुक्तिं प्राप्तस्य शिवतुल्यस्थितिमियता प्रबन्धेन कथयित्वा साम्प्रतं प्रारब्धवशात्स्थितस्य दग्धपटाभासस्य द्वैतभानस्य तत्तुल्येन लिङ्गशरीरादिना सह नाशमात्मज्ञानेन वदन् शिवमात्रावशेषमाह। कामेश्वरास्त्रं चिदग्निः। चिदात्मन एव सर्वकाम्यमानत्वेन कामेश्वरत्वात्। 'आत्मनः कामाय सर्वं प्रियं भवती'ति श्रुतेः। भण्डासुरो द्वैतभानकरो जीवभावः। शून्यकेतिपदस्य दग्धपटाभासद्वैतभानमर्थः। शून्यवादिसम्मतं शून्यमेव वा। जीवभावसहितस्य शून्यभावस्य चिदग्निनापगमे चिन्मात्रमवशिष्यत इति सिध्यति। शून्यशब्दाद्रिक्तेऽर्थे

---

१ स्तूयमानात्मवैभवा इति पा०। २ चिह्नगतो भाग एकस्मिन्कोशेऽधिकः।

यावादिगणपाठात् कन् । एवं भण्डासुरपीडितैर्देवैः स्तुता सती भण्डहननान्तं देवकार्यं कृत्वा तदन्ते सन्तुष्टैर्देवैः पुनः स्तुतेत्याह—ब्रह्मेति । ब्रह्मविष्णुशक्रादेवैः सम्यक् स्तुतं वैभवं पराक्रमो यस्याः । 'अस्मिन्नवसरे देवा भण्डसंहारतोषिताः । सर्वेऽपि सेवितुं प्राप्ता ब्रह्मविष्णुपुरोगमाः' । इत्यादिब्रह्माण्डपुराणात् । पक्षे ब्रह्मणः संस्तुतं परिचितं विभुत्वमपरिच्छिन्नत्वं सर्वात्मत्वं यस्या आत्मरूपदेवतायाः सा ॥ ८४ ॥

( ८२ ) **कामेश्वरास्त्रनिर्दग्धसभण्डासुरशून्यका**—कामेश्वर के महापाशुपत अस्त्र की अग्नि से भण्डासुर अपनी सेना सहित भस्मीभूत हो गया । एक अन्य पाठ में कहा गया है कि अपने शून्यक नगर सहित भण्डासुर दग्ध हो गया ।

कामेश्वरी का अस्त्र सभी अत्र-शस्त्रों की अपेक्षा अधिक शक्तिशाली होता है । ब्रह्मपुराण का कथन है—'आदिशक्ति माँ ललितात्रिपुरसुन्दरी क्रोध से जल रही थीं, अथवा उनमें तेज का आधिक्य था, वे तेजोवती थीं । इसके फलस्वरूप समस्त ब्रह्माण्ड में हा-हा-कार मचा हुआ था । सहसा कामेश अस्त्र, जो सूर्य के समान तेजस्वी था, चला और उसने महाबलशाली आसुरी शक्तियों से पूर्ण भयंकर और अत्याचारी भण्ड को जो अपनी सेना और परिवार-जनों के मारे जाने से अकेला ही बच गया था, प्राण-विहीन कर दिया । इस अस्त्र में जो अग्नि की ज्वालाएँ प्रस्फुटित हुईं उनसे उसका नगर, जिसका नाम शून्यक था और जो पूर्णतया जन-विहीन हो गया था, जलकर राख हो गया । जो स्त्री, बच्चे, पशु आदि शेष बचे रह गये थे वे भी जलकर राख हो गये । अब केवल वह भूमि ही शेष रह गई जहाँ पर यह नगर स्थित था । अतः इसका शून्यक नाम पूर्णतया सार्थक हो गया ।

अथवा इसका एक अर्थ यह भी है कि जीव ने जीवनकाल में ही आत्मसाक्षात्कार कर लिया और मुक्ति की अन्तिम अवस्था सायुज्य को प्राप्त कर लिया । सायुज्य प्राप्त होने पर शेष बचा ही क्या ? अन्त में केवल शिव ही रह जाते हैं अर्थात् ज्ञान प्राप्त हो जाने से प्रारब्ध के अनुसार जीवन के आरम्भ होने पर जो कर्मचक्र स्थूलशरीर और सूक्ष्मशरीर में प्रारम्भ हुआ था, वह समाप्त हो गया । फिर वह शरीर उस वस्त्र के समान है जो पूर्णतया जल चुका हो और केवल दिखाने मात्र के लिए दूसरा है ।

कामेश्वर अग्नि-चैतन्य-ज्ञान को कहते हैं, क्योंकि वही वासनाओं का भूमा लक्ष्य है । श्रुति ( ब्र० उ० ३ II ४–५ ) में भी कहा गया है—'अपने आपके लिए प्रत्येक वस्तु प्रिय होती है ।' भण्डासुर जीव स्थिति है और इस कारण द्वैत का होना केवल प्रतीत मात्र है, सेना और सूक्ष्म शरीर आदि इसके रूप हैं । एक अन्य मत के अनुसार शून्यक अर्थात् एकाकीपन वस्त्र के जलने से

स्पष्ट हो जाता है। अथवा शून्यक का आशय यह है कि द्वैतभाव पूर्णतया समाप्त हो गया। जब साधक का जीवभाव समाप्त हो जाता है तो वह केवल चैतन्य रूप ही रह जाता है।

( ८३ ) **ब्रह्मोपेन्द्रमहेन्द्रादिदेवसंस्तुतवैभवा** —ब्रह्मा, विष्णु, महेन्द्र आदि देवताओं ने उनके वैभव की स्तुति की।

ब्रह्मपुराण के अनुसार—उस अवसर पर समस्त देवता, जिनके आगे-आगे ब्रह्मा और विष्णु थे, भण्ड के संहार से बड़े प्रसन्न हुए और वहाँ आकर माँ का स्तुति-गान करने लगे।

संस्तुत का एक अर्थ यह भी है कि उन्होंने अपने में ही वैभव, अनन्त और सर्वज्ञता की अनुभूति प्राप्त कर ली।

**हरनेत्राग्निसन्दग्धकामसञ्जीवनौषधिः।**
**श्रीमद्वाग्भवकूटैकस्वरूपमुखपङ्कजा ॥ ८५ ॥**

**हरस्य तृतीयनेत्रस्थेन अग्निना सम्यक् दग्धस्य भस्मीकृतस्य कामस्य मन्मथस्य सञ्जीवनौषधिः जीवातुः। विरक्ततरस्यापि कामेश्वरस्य स्वाभिमुखीकरणात्। भण्डासुरहननोत्तरं ब्रह्मादिभिः प्रार्थितया ललिताम्बया पुनर्मन्मथो जीवित इति कथाया ब्रह्माण्डपुराणे स्मरणाच्च—'एतेन पित्रा निर्भर्त्सितो बालो मात्रैवाश्वास्यते किले'ति न्यायोऽप्यनुगृहीतः। अनेनैवाशयेनोक्तं ब्रह्मवैवर्ते—'हरौ रुष्टे गुरुस्त्राता गुरौ रुष्टे न कश्चने'ति। न च तत्र हरिपदस्योपास्यदेवतोपलक्षणत्वेन त्रिपुरसुन्दरीकोपात् त्राणकर्तृत्वं परमशिवस्यैव गुरुपरम्परावधित्वाद् वक्तव्यं न पुनर्वैपरीत्यमिति शङ्क्यम्। परमशिवस्यापि श्रीविद्योपासकत्वेनोपासनायाश्च गुरुमन्तरेणायोगात्तदपेक्षायां त्रिपुरसुन्दर्या एव तद्गुरुत्वस्वीकारात्। अत एव योगिनीहृदये शिवेनैव पार्वतीम्प्रत्युक्तम्। 'अन्यायेन न दातव्यं नास्तिकानां महेश्वरि। एवं त्वयाहमाज्ञप्तो मदिच्छारूपया प्रभो' इति प्रवृत्तिम्प्रति इच्छायाः कारणत्वाच्छिवस्य प्रवर्तिका भगवत्येवेति सिद्धं तस्या गुरुत्वम्। अत एव गुरुमूर्तिरिति नाम वक्ष्यते। 'शक्त्या विना शिवे सूक्ष्मे नाम धाम न विद्यत' इति। चतुःशतीशास्त्रादिच्छाशक्तिविशिष्टस्यैव परशिवस्यादिनाथत्वेन तन्त्रेषु गणनाच्च त्रिपुरसुन्दर्या गुरुमण्डलान्तरादिनाथात् पूर्वगणनपूजनाद्यापत्तिचोद्यावकाशः। तथा च महास्वच्छन्दतन्त्रे—'गुरुशिष्यपदे स्थित्वा स्वयमेव सदाशिवः। प्रश्नोत्तरपदैर्वाक्यैस्तन्त्रं समवतारय'त्विति॥ स्वयमेवेत्यनेन प्रकाशविमर्शांशयोर्विभजनेन परस्परं गुरुशिष्यभावः सूचितः। प्रवर्तकत्वप्रष्टृत्वे देवीनिष्ठयोर्वक्तृत्वप्रवर्त्यत्वे शिवनिष्ठयोर्गुरुत्वशिष्यत्वयोरवच्छेदके इति तद्भेदादविरोधः। एतदेव द्योतयितुं मदिच्छारूपयेति विशेषणं प्रभुपदेन सम्बोधनं च। वस्तुतस्तु आदिनाथादर्वागादिशक्त्यम्बानाम्ना द्वितीयस्थाने गण्यत एवेति न ततः पूर्वं पुनर्गणना-**

पत्तिः । सदाशिवनामकतृतीयगुरुं प्रत्यादिनाथावच्छिन्नाया आदिशक्तेरेव गुरुत्वाद् द्वितीयस्थान एव गणनीयतया न तयोः पौर्वापर्ये विनिगमनाविरहोऽपीति दिक् । यद्वा हरणं हरः आत्मस्वरूपापहारः, हरन्तीति वा हराः आत्मापहर्तारस्तेषां नेता नायकः स एव आसमन्ताद्व्याप्तोऽग्निः स्वस्वरूपान्यथाकरणात् । मूलाज्ञानमिति यावत् । तस्य मूलाज्ञानाधिकत्वात् । तेन सम्यग्दग्धो यः कामो जीवभावमापन्नः कामेश्वरस्वरूप आत्मा तस्य सम्यगावरणपरावृत्त्यभावपूर्वकं जीवने स्वस्वरूपावाप्तौ ओषधिर्मूलिका । एतदुपासनया विद्यारूपयाऽविद्यानिवृत्त्या स्वस्वरूपावाप्तिलक्षणो मोक्ष इति भावः । मन्मथस्य दाहात्पूर्वं स्वशरीरस्य जीवत एव पश्चादशरीरजीवनादृष्टान्तादात्मनोऽपि पूर्वं ब्रह्मण एव सतोऽविद्यावशात्सशरीरस्येव स्थितस्य तन्निवृत्तावशरीरतापूर्वकब्रह्मैक्यप्राप्तिर्ध्वन्यते । ध्वनितं चैवमेव शैवशास्त्रान्तिमाधिकरणे 'भूयः स्यात्प्रोक्तमिलन'मिति । वार्तिकेऽपि—'पुनश्च प्रोक्तचैतन्यस्वरूपमिलनात्मकम् । परायोगादिरूढस्य भवेत् परमयोगिनः ।। भूयः स्यादिति वाक्यस्य स्फुट एवायमाशयः । यच्छिवत्वममुष्योक्तं नापूर्वं तत्तु योगिनः ।। स्वभाव एव तन्मायाशक्तिप्रोत्थापितान्निजात् । नानाविकल्पदौरात्म्यात्पराभूतमिव स्वतः ।। विमृष्टं गुरुनिर्दिष्टप्रोक्तोपायक्रमेण तत् । शिवत्वं व्यक्तमेतीति शिवेनोदीरितं शिव'मिति ।। शक्तिशास्त्रान्तिमाधिकरणेऽपि 'निजसंविद्देवताचक्रेश्वरत्वप्राप्ति'रिति सूत्रावयवे निजपदेन तथैव स्फोरितमिति । इयता प्रबन्धेन देव्याः परं रूपं सूक्ष्मतरत्वात्सूक्ष्मरूपात्परात्परतो वक्तव्यमपि रहस्योक्तिविषयत्वात्स्थूलरूपकार्येण भण्डासुरवधेन सह श्लेषलिप्सया पूर्वमेवोक्त्वा क्रमप्राप्तं सूक्ष्मरूपं स्थूलरूपाभिन्नत्वेन वर्णयति—श्रीमद्वाग्भवेत्यादिना । सूक्ष्मरूपमपि सूक्ष्मसूक्ष्मतरसूक्ष्मतमभेदात् त्रिविधं पञ्चदशीविद्या कामकलाक्षरं कुण्डलिनी चेति भेदात् । तेष्वाद्यं नामत्रयेणोच्यते । श्रीमज्ज्ञानप्रदायकत्वादिमाहात्म्यशीलं वाग्भवत्यस्मादिति व्युत्पत्त्यावाग्भवनामकं कूटं पञ्चाक्षराणां समुदाय एवैकं मुख्यं स्वं निजं रूपं यस्य तादृशं मुखपङ्कजं यस्याः । तदुक्तम्—'नेत्रोष्ठापरगलवर्णशालिवाचां सम्भूतिर्मुखमिति वाग्भवाख्यकूट'मिति ।। ८५ ।।

( ८४ ) हरनेत्राग्निसन्दग्धकामसञ्जीवनौषधिः—कामदेव जिसका शिव के तीसरे नेत्र की अग्नि से संहार हो गया था । उसके लिए माँ जीवनदायिनी औषधि सिद्ध हो गई ।

नेत्र का आशय शिव के तीसरे नेत्र से है । ब्रह्मपुराण में यह आख्यान मिलता है कि देवी ने अपने स्वामी शिव को, यद्यपि उन्होंने सम्पूर्ण वैराग्य ले लिया था, ब्रह्मा आदि देवताओं की प्रार्थना पर पुनः अपने पाश में आबद्ध किया और कामदेव को जीवन-दान दिया । यह प्रसंग इस बात का अनुमोदन करता है कि 'पिता जब बालक को ताड़ना देता है तो माँ ही उसे अपने अंक में

लेकर आश्वस्त करती है।' इसी प्रकार ब्रह्मवैवर्तपुराण में भी कहा गया है—'यदि हरि क्रोध करते हैं तो गुरु रक्षा कर लेते हैं, किन्तु यदि गुरु अप्रसन्न हो जायँ तो फिर कोई भी रक्षा नहीं कर सकता है।' किन्तु यहाँ यह कहा जा सकता है कि हरि ही देवी हैं, जिनकी उपासना की जाती है, तो परम शिव ही देवी के क्रोध से बचा सकते हैं, क्योंकि वे ही आदिगुरु है। शिव को आदि-गुरु आदिनाथ कहा जाता है। यह कथन सही नहीं है, क्योंकि परम शिव भी देवी के उपासक अथवा साधक हैं और साधक को गुरु की आवश्यकता अनिवार्य होती है, अतः त्रिपुरसुन्दरी अवश्य ही उनकी गुरु होनी चाहिए। योगिनीहृदय तंत्र ( पटल ३, श्लोक २११ ) में कहा गया है कि शिव पार्वती से कहते हैं—'महादेवी ! यह ज्ञान सभी को तथा नास्तिकों आदि को नहीं देना चाहिए, अतः मैं तुम्हें जो मेरी इच्छा-रूपा है, यह आदेश देता हूँ।' प्रत्येक प्रयास का कारण इच्छा है। शिव क्रिया-कलापों का मुख्य कारण देवी हैं, ऐसा सभी को ज्ञात है; और वे ही उनकी गुरु भी हैं। अतः उनका एक नाम गुरुरूपिणी ( ६०३ ) भी है। चतुःशक्तिशास्त्र का कथन है—'बिना शक्ति के शिव का अस्तित्व ही नहीं है।' तंत्र के अनुसार शिव आदिनाथ रूप में प्रथम गुरु हैं, क्योंकि उनका इच्छाशक्ति पर पूर्ण अधिकार है। अतः यह प्रश्न उपस्थित नहीं होता कि देवी की गणना गुरु-क्षेत्र में होती है या नहीं अथवा उनका स्थान प्रथम गुरु के रूप में है या नहीं। महास्वच्छंद-तंत्र में उल्लेख है—'सदाशिव स्वयं ही गुरु और शिष्य हैं और उन्होंने स्वयं तंत्र में प्रश्न और उत्तर दिये हैं।' स्वयमेव शब्द का अर्थ है यथार्थ तथा अभिव्यक्त स्वरूप अर्थात् प्रकाश और विमर्श। इस प्रकार गुरु और शिष्य उनके दोनों स्वरूप हैं। सुझाव देना और प्रश्न करना देवी स्वरूप है और शिक्षा तथा प्रत्युत्तर देना शिव स्वरूप है। योगिनीहृदयम् ( ३.२ ) के अनुसार—शिव देवी को अपनी इच्छा का स्वरूप मानते हैं तथा उन्हें देवी शब्द से ही सम्बोधित करते हैं। वास्तव में गुरुओं की गणना में आदिनाथ शिव प्रथम गुरु के पश्चात् आदि शक्ति की गणना होती है और आदिनाथ किसी के बाद नहीं हैं। इन दोनों में एक को प्रथम कहना पूर्णतया अनुचित है। आदिशक्ति आदिनाथ के साथ संयुक्त रूप में दूसरी गुरु हैं, क्योंकि तीसरे गुरु सदाशिव की वे गुरु हैं। उनको उन्होंने ही ज्ञान दिया है। शाक्त-सम्प्रदाय के अनुसार गुरुओं का क्रम इस प्रकार है—आदिनाथ, आदिशक्ति और सदाशिव।

अथवा हर : अपने आत्मस्वरूप के वास्तविक स्वरूप का भान, नेता, अग्नि जिससे आकार परिवर्तित होते हैं अर्थात् मूल अज्ञान, काम, आबद्ध जीव जिसकी यथार्थ प्रकृति शिव है। संजीवन : सं—पूर्णतया, माया के आवणर

से सर्वदा के लिए छुटकारा और जीवन—अपने पूर्ण स्वरूप का ज्ञान हो जाना, औषधि—देवी ही इस औषधि को, जिससे अपने यथार्थ आत्मस्वरूप का ज्ञान हो जाय, प्राप्त करने का माध्यम है। आशय यह है कि मोक्ष-प्राप्ति का तात्पर्य अपने यथार्थस्वरूप का ज्ञान हो जाना है। यह ज्ञान कैसे हुआ ? इसका माध्यम साधना हुई जो विद्या रूप में है और अविद्या से छुटकारा मिल गया। दहन से पूर्व मन्मथ देहधारी ( आबद्ध ) था, इसके पश्चात् वह अशरीरी हो कर भी रहा। इस उदाहरण से प्रतीत होता है कि जीव जो ब्रह्म से पूर्व भी था, ज्ञान-हीन होने के कारण शरीरी हो गया और जब जीव ने अज्ञान के प्रभाव से अपने को मुक्त कर लिया तो फिर शरीरी नहीं रह गया और ब्रह्म के साथ एकाकार हो गया। इसी विचार को शिवसूत्र ( ३.४६ ) में भी व्यक्त किया गया है—'भूयः स्यात्प्रोक्तमिलनम्' अर्थात् कहा गया है कि मिलन पुनः प्राप्त हो जाता है। पुनः शिव से मिलन अपने चैतन्य-स्वरूप की प्राप्ति अथवा ज्ञान-प्राप्ति ही है। जो योगी योगाभ्यास में उच्चतर स्थिति पर पहुँच गये हैं, उनकी यह स्थिति हो जाती है। शिव के साथ पुनः मिलन की अवस्था की प्राप्ति होना योगियों के लिए कोई नवीन बात नहीं है, क्योंकि यह तो उनकी यथार्थ प्रकृति ही है। उस प्रकृति पर अज्ञान का आवरण पड़ गया था, अतः वह तमस् से आच्छादित थी। इस आवरण का कारण अनेक सांसारिक वस्तुएँ थीं, जो माया अथवा भ्रान्ति ने पैदा कर दी थीं और जब आवरण नष्ट हो गया तो शिव-प्रकृति की उसमें अभिव्यक्ति हो गई, क्योंकि गुरु ने मार्ग-निर्देश कर दिया। ऐसा शिव का कथन है। अन्तिम शक्ति-सूत्र में उल्लेख है—'अपने दिव्य स्वरूप की प्राप्ति तथा चक्रों पर पूर्ण नियंत्रण।

( ८५ ) **श्रीमद्वाग्भवकूटैकस्वरूपमुखपङ्कजा**—उनके मुख-कमल से दिव्य वाग्भव ज्ञान ( भाव ) प्रकट हो रहा है।

[ वाग्भवकूट आग्नेय भगवती का मुख ही है। यहाँ तक देवी के अलौकिक स्वरूप की चर्चा हुई और उनके द्वारा किये गये आश्चर्यजनक कार्यों, जैसे भण्डासुर का वध आदि हैं, का भी वर्णन हुआ। अब आगे उनके सूक्ष्म रूप, जो उनके शारीरिक आकार से अभिन्न है, की चर्चा आरम्भ होती है। ]

इस सूक्ष्म आकार के तीन भेद हैं—सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म और परासूक्ष्म। सूक्ष्म पंचदशी मंत्र है, जिसमें पन्द्रह अक्षर होते हैं। इसे वाग्भवकूट कहते हैं। दूसरा कामकला सूर्य से सम्बन्ध रखता है, वह कण्ठ से नीचे कटि-पर्यन्त रूप है और तीसरा शक्तिकूट जो चन्द्र से सम्बन्धित है। कटि से नीचे का भाग कुण्डलिनी है। प्रथम स्वरूप श्रीमत् अर्थात् दिव्य है जो बुद्धि, ज्ञान आदि अलौकिक शक्तियों को प्रदान करता है। वाग्भव उसे कहते हैं जिसके

द्वारा साधक को वाक्-सिद्धि प्राप्त होती है। वाग्भवकूट में पाँच अक्षर हैं। श्रीत्रिपुरामहिमस्तोत्र के श्लोक ४ में उल्लेख है कि वाग्भव की उपासना के बिना कोई भी साधक स्वर्ग, मृत्यु और पाताल नाम के तीनों लोकों में सुर, असुर तथा मनुष्यों के मन को प्रसन्न करने, शाप देने तथा अनुग्रह करने में समर्थ तंत्रों की शक्ति प्राप्त नहीं कर सकता। वाग्भव बीज की साधना के बिना सांसारिक तथा पारमार्थिक दोनों ही कार्यों में सफलता प्राप्त होना असम्भव है। अतः त्रिपुरा के त्र्यक्षरी मंत्र के प्रथम अक्षर वाग्बीज की नियमानुसार निरन्तर साधना करनी चाहिए। यह वाग् बीजाक्षर 'ऐं' है।

**कण्ठाधःकटिपर्यन्तमध्यकूटस्वरूपिणी।**
**शक्तिकूटैकतापन्नकट्यधोभागधारिणी॥ ८६॥**

**कण्ठस्याधःकटिपर्यन्तो यस्य स मध्यभागः स एव मध्यस्थकामराजाख्यस्य षडक्षरसमूहस्य स्वं निजं रूपमस्याः। पटुज्योतिष्मती लोचने इतिवत् कर्मधारयावपि मत्वर्थीयः। सर्जनशक्तिमत्त्वाच्छक्तिनामकेन कूटेन चतुरक्षरसमूहेनैकतामभेदमापन्नकटेरधोभागं धारयतीति तथा। तदुक्तम्—'कामस्ते हृदि वसतीति कामराजं स्रष्टृत्वात् तदनु तवाम्ब शक्तिकूट'मिति॥ ८६॥**

( ८६ ) **कण्ठाधःकटिपर्यन्तमध्यकूटस्वरूपिणी**—वह भगवती कण्ठ से कटि तक मध्य कूट की अभिव्यक्ति स्वरूपा है।

**मध्यकूट**—कण्ठ से कटि तक कामराज कूट में छः अक्षर हैं। कहा जाता है—तुम्हारे हृदय में काम ( ब्रह्माण्ड के सृजन की इच्छा ) का निवास है अतः तुम्हारे मंत्र के दूसरे भेद का नाम कामराज है। यहाँ काम का अर्थ ब्रह्माण्ड की सृष्टि करने की इच्छा लेना चाहिए। हे अम्बा ! आप ब्रह्माण्ड की रचना करने वाली हैं, अतः मंत्र का तीसरा भेद शक्तिकूट कहा जाता है। मध्यम बीज अपने स्वात्म प्रसारण का कार्य भी करता है। अर्थात् अपने कामकलाक्षर को त्रय रूप में बिन्दुमय—रक्तबिन्दु, श्वेतबिन्दु और मिश्रबिन्दुओं के स्फुरण से उत्पन्न करता है। इच्छा, ज्ञान, क्रिया—सोम, सूर्य, अग्नि—अकार, उकार; मकार तीन लोक, तीन पीठ, तीन लिंग, तीन काल, तीन वेद, तीन अग्नि, तीन स्वर आदि त्रिबिन्दु रूप काम-कलाक्षर से ही उत्पन्न हुए हैं।

( ८७ ) **शक्तिकूटैकतापन्नकट्यधोभागधारिणी**—कटि से नीचे वे शक्तिकूट की अभिव्यक्ति कर रही हैं। शक्तिकूट चार अक्षरों वाला मंत्र है। उन्हें शक्ति इसलिए कहते हैं क्योंकि वे योगीजनों की शक्ति हैं।

**मूलमन्त्रात्मिका मूलकूटत्रयकलेवरा।**
**कुलामृतैकरसिका कुलसङ्केतपालिनी॥ ८७॥**

चतुर्विधपुरुषार्थमूलकारणत्वान्मूलं पञ्चदशाक्षरी सैव मननात् त्रायत इति मन्त्रः। आत्मा स्वरूपं यस्याः। तदुक्तम्—'पूर्णाहन्तानुसन्ध्यात्मा स्फूर्जन्मनन-धर्मतः। संसारक्षयकृत्त्राणधर्मतो मन्त्र उच्यत' इति। मूलस्य कूटत्रयमेवोक्त-रीत्या कलेवरं स्थूलरूपं यस्याः, कूटत्रयमेव कलेवरं सूक्ष्मरूपं यस्या इति वा। वस्तुतस्तु मूलशब्दाभ्यां कामकलाक्षरमुच्यते। कूटत्रयपदेन त्र्यात्मकसमुदायघट-कावयवा उच्यन्ते। अवयवे तयपो विधानात्। कामकलायां तूर्ध्वबिन्दुरेकस्त-दधस्तिर्यग्बिन्दुद्वयं तदधो सार्धकलेति त्रयोऽवयवा गुरुमुखैकवेद्याः। त एव क्रमा-द्विद्याकूटतया स्थूलरूपमुखाद्यवयवात्मना च परिणता इति सूक्ष्मतरं कुण्डलिन्याख्यं सूक्ष्मतमं वररूपपरं नामद्वयं समष्टिव्यष्टिभेदेनेति नाथचरणागमे विस्तरः। एवं ब्रह्माण्डान्तर्गतरूपमुक्त्वा पिण्डाण्डान्तर्गतं कुण्डलिन्याख्यं रूपं वक्तुमुपक्रमते। सा हि मूलाधाराख्ये चक्रे सार्धत्रिवलयाकारेण सुप्ता सती योगिभिरुत्थाप्य षट्-चक्राणि ब्रह्मविष्ण्वादिग्रन्थींश्च भेदयन्ती सहस्रारं नीता सती तत्कर्णिकारूपचन्द्र-मण्डलादमृतं स्रावयति। अयोगिभिरपि भावनामात्रेण सर्वाप्येषा प्रक्रिया सम्पा-द्यते तत्प्रक्रियापराणि नामान्याह—कुलामृतेत्यादिना। कुलं सजातीयसमूहः। स चैकज्ञानविषयत्वरूपसाजात्यापन्नज्ञातृज्ञेयज्ञानरूपत्रयात्मकः। घटमहं जानामी-त्येव ज्ञानाकारात्। ज्ञानभासनायानुव्यवसायापेक्षायां दीपभासनाय दीपान्तरा-पेक्षापत्तेः। उक्तञ्चाचार्यभगवत्पादैः—'जानामीति तमेव भान्तमनुभात्येतत्समस्तं जग'दिति। ततश्च सा त्रिपुटी कुलमित्युच्यते। तदुक्तं चिद्गगनचन्द्रिकायाम्—'मेयमातृमितिलक्षणं कुलं प्रान्ततो व्रजति यत्र विश्रम'मिति। ऊर्ध्वाधरभावेन विद्यमानेषु स्वच्छन्दसङ्ग्रहादौ प्रपञ्चितेषु द्वात्रिंशत्पद्मेषु सर्वाधस्तनं पद्मं त्रिपुटी-सम्बन्धाभावादकुलमुच्यते। तदुपरिस्थानि कुलसम्बन्धीनि। यद्वा। कुः पृथ्वी-तत्वं लीयते यत्र तत्कुलमाधारचक्रं तत्सम्बन्धाल्लक्षणया सुषुम्णामार्गोऽपि। अतः सहस्रारात्स्रवदमृतं कुलामृतम्। 'शरीरं कुलमित्युक्त'मिति स्वच्छन्दसङ्ग्रहोक्त्या शरीरसम्बन्धित्वाद्वा तत्कुलामृतम्। तत्र मुख्यतया रसिका तद्रसास्वादनपरा। 'पुष्पितायाः कुलागारं दृष्ट्वा यो जपते नर'इति कालीतन्त्रे प्रयोगात् तत्रत्यामृत-रहस्यरसिकेति वा। उपास्योपासकवस्तुजातस्य चित्त्वेन साजात्यात् तत्समुदाय-प्रतिपादकं शास्त्रमपि कुलम्। तथा च कल्पसूत्रे प्रयोगः—'कुलपुस्तकानि च गोपाये'दिति। 'दर्शनानि तु सर्वाणि कुलमेव विशन्तिहो'त्यागमे च। 'न कुलं कुलमित्याहुराचारः कुलमुच्यत'इति भविष्योत्तरपुराणवचनात् आचारोऽपि कुलं तयोः सङ्केतान् तत्रत्यरहस्यानि पालयति पशुषु न प्रकाशयति साम्प्रदायिक-परम्परायै प्रकाश्य तन्तुं प्रवर्तयति चेति तथा। 'चक्रसङ्केतको मन्त्रपूजासङ्केत-काविति। त्रिविधस्त्रिपुरादेव्याः सङ्केतः परमेश्वरी'त्यागमे 'कुलाङ्गनैषाप्यथ राजवीथीः प्रविश्य सङ्केतगृहान्तरेषु। विश्रम्य विश्रम्य वरेण पुंसा सङ्गम्य सङ्गम्य रसं प्रसूत' इति चिन्तामणिस्तवे च प्रतिपादितोऽयमर्थः॥ ८७॥

( ८८ ) **मूलमन्त्रात्मिका—वे स्वयं मंत्र की मूल शक्ति हैं।** मूल का अर्थ है—जड़ अथवा आधार। यहाँ पर पंचदशी मंत्र है। चारों मानवीय पुरुषार्थों की पूर्ति कराने में यह मंत्र सक्षम है। 'मंत्र' शब्द दो भागों में विभाजित किया जा सकता है—मन+त्र। मन का तात्पर्य होता है बारम्बार तथा त्र का अर्थ है रक्षा। इस प्रकार मंत्र उनकी रक्षा करता है जो इसे बारम्बार अथवा निरन्तर जपते हैं। इसका उल्लेख इस प्रकार है—'मंत्र वह होता है जिसके बारम्बार मनन से अहंभाव ( संसार ) नष्ट हो जाता है और रक्षा करता है।'

( ८९ ) **मूलकूटत्रयकलेवरा—बीज मंत्र के तीन कूट आपका शरीर है।** मंत्र के तीन कूट का अर्थ उनके स्थूलशरीर अथवा सूक्ष्मशरीर के तीन कलेवरों से लगाया जा सकता है।

'मूल' शब्द यहाँ और इससे पिछले नाम में भी आया है। इसका आशय सूक्ष्मशरीर से है, जिसे कामकला कहते हैं। कामकला विद्या की प्राप्ति गुरु से ही हो सकती है। कामकला के भी तीन भेद हैं। पर बिन्दु अथवा ईश्वर तत्त्व। सृष्टि में तीन भेद हो गये—बिन्दु कार्य, नाद और बीज। ये तीनों बिन्दु मिलकर एक कोण का संकेत करते हैं, जिसे कामकला कहा जाता है। काम का अर्थ समझने में किसी प्रकार का भ्रम नहीं होना चाहिए। काम का तात्पर्य केवल किसी वासना, लैंगिक और इसी प्रकार के अन्य कार्यों से नहीं समझना चाहिए। इसका अर्थ है—इच्छा; ब्रह्माण्ड की रचना करने की इच्छा। उक्त तीनों बिन्दुओं को शिव, शक्ति और शिव-शक्ति भी कहा गया है। प्रकाश, विमर्श और प्रकाश-विमर्श, श्वेत, लाल और मिश्रित, बिन्दु नाद बीज, कारण सूक्ष्म और स्थूल, तीन देवियाँ, तीन देव, इच्छा की तीन शक्तियाँ इच्छा, ज्ञान और क्रिया भी कहते हैं। इस प्रकार इस बिन्दु पर तीनों ऊर्जाएँ में ( शक्ति ) एक होकर सर्वोच्च सत्ता का रूप ले लेती हैं। यह त्रिबिन्दु ही ब्रह्मा, विष्णु और शिव हैं। इसे ही महाबिन्दु कहते हैं।

कामकला के एक बिन्दु को जिसका मुख ऊपर की ओर है अर्थात् ऊर्ध्व मुख है उसे ऊर्ध्व बिन्दु और अधोमुख दो बिन्दु जो त्रिकोण के नीचे की रेखा के दोनों सिरों अथवा कोणों पर हैं, हार्दकला कहलाते हैं। पंचदशाक्षरी मंत्र के भी तीन ही भाग होते हैं—मुख, मुख से कटि तक और तीसरा कटि से नीचे। यही देवी का स्थूल रूप है जिसे कामकला से स्पष्ट किया गया है। नाथचरण आगम में भी इसकी विस्तृत विवेचना है।

एक अन्य मत के अनुसार महागायत्री, पंचदशाक्षरी और षोडशी इन तीन मंत्रो का उद्भव महाकामेश्वरी के स्थूल रूप से ही माना जाता है। ये

तीनों मंत्र एक ही रूप में उद्भूत हुए हैं। सुषुम्ना, वज्रिणी और चित्रणी, तीन आवरण एक में ही हैं। चित्रणी के मध्य में महान् शक्ति पराशक्ति का निवास है और ये आवरण ही उनका शरीर है।

( ९० ) **कुलामृतैकरसिका**—कुल : अमृत के प्रति उन्हें विशेष रुचि है। अभी तक देवी के स्वरूप का वर्णन ब्रह्माण्ड में किया गया और अब इसके आगे उनके सूक्ष्म रूप का जिसे पिण्डाण्ड में कुण्डलिनी कहते हैं, वर्णन किया जा रहा है।

पिण्ड-शरीर की रचना के उपरान्त जो शक्ति शेष रहती है, वह मूलाधार में शरीर को धारण किये हुए प्रसुप्त जैसी पड़ी रहती है। इसीलिए इसे आधार शक्ति कहते हैं और इसी का नाम कुण्डलिनी भी है। इसी शक्ति के जागरण से प्रतिप्रसव क्रम का आरम्भ होता है। सभी तत्त्वों को लयाभिमुख करती हुई शिव में लीन होने के लिए सुषुम्ना मार्ग से सहस्रार में चढ़ने लगती है, मानों सभी तत्त्वों को भस्म कर उन्हें शिव के अंग की विभूति बना देती है। कहते हैं कि आकार में यह साढ़े तीन कुण्डल है। यह अधोमुख है। योगी इसका जागरण करते हैं। जागृत होने पर जैसा ऊपर बताया गया है कि छः चक्रों का भेदन करती हुई तीन ब्रह्म, विष्णु और रुद्र ग्रन्थियों को भेद कर आगे बढ़ती है तथा सहस्रार तक पहुँचती है। यह सभी इन्द्रियों को अन्तर्मुखी कर देती है और मन पर नियंत्रण कर लेती है। इसी के कारण चन्द्रमण्डल से टपकने-वाली सुधा की वर्षा सहस्रार में होती है तथा योगीजन केवल भावना मात्र से समस्त सुविधाएँ प्राप्त कर लेते हैं।

कुल—एक जाति अथवा गुण, त्रिक ज्ञान वह है जिसमें ज्ञान, ज्ञाता और ज्ञेय तीनों एक ही हैं। जब कोई व्यक्ति यह कहता है कि 'मैं घट को जानता हूँ' तो वहाँ केवल एक ही विचार का अस्तित्व रहता है और यदि किसी अन्य जानकारी की आवश्यकता हो तो इसके लिए प्रकाश की भी आवश्यकता होती है जिसके द्वारा उसको देखा जा सके। इसका अर्थ यह हुआ कि एक प्रकाश को दूसरे प्रकाश के आधार की आवश्यकता पड़ती है। अतः कुल को त्रिक कहते हैं। चिद्गगन-चन्द्रिका में कहा गया है—

> 'मेयमातृमिति लक्षणं कुलं प्रान्ततो व्रजति यत्र विश्रमम्।
> तत्पदं तव तुरीयमम्बिके यन्महद्भिरनुपाख्यमिष्यते' ॥ ७२ ॥

अर्थात् 'कुल ही मापने वाला है, कुल ही मापने वाली वस्तु है और कुल से मापा जा रहा है।'

शरीर में ३२ कमल होते हैं। इनमे से कुछ ऊर्ध्वमुखी और कुछ अधोमुखी होते हैं। स्वच्छन्दसंग्रह और अन्य ग्रन्थों में इसका विस्तार से वर्णन

है। इनमें सब से छोटा अकुल कहलाता है, क्योंकि इसका त्रिक से कोई सम्बन्ध नहीं है तथा अन्य कमल जो इसके ऊपर हैं उन्हें कुल कहते हैं। सेतुबन्ध में २२ कमल ही बताये गये हैं तथा उनके नाम और स्थानों का भी उल्लेख है। किन्तु यहाँ ३२ कमल बताये गये हैं। योगिनीहृदयम् में भी ऐसा ही उल्लेख है।

अथवा 'कु' से तात्पर्य पृथ्वी और 'ल' से अपने में समा लेने वाली अर्थात् मूलाधार, क्योंकि इसी में पृथ्वीतत्त्व समाया हुआ है। सहस्रार से जिस अमृत की वर्षा होती है उसे ही कुलामृत कहते हैं। स्वच्छन्दसंग्रह के अनुसार शरीर को कुल कहा जाता है। कुलामृत इसलिए कहते हैं कि इसका सम्बन्ध शरीर से है। कुछ ग्रन्थों में इसका विवरण निम्न प्रकार से है—

आ मूलाधारब्रह्मरन्ध्रं गत्वा पुनः पुनः।
चिच्चन्द्रकुण्डलिनी शक्तिसामरस्यः सुखोदयः॥
व्योमपङ्कजनिष्यन्दसुधापानं ततो भवेत्।
सुधापानमिदं प्रोक्तमितरे मद्यपायिनः॥

(कु० ५.७७.१०८)

अमृतांशुस्वरूपत्वात् मृत्युभीतिनिवारणात्।
तत्त्वप्रकाशहेतुत्वादमृतं कथितं प्रिये!॥

(कु० १७.६६.२६२)

सप्तादशकलाः प्रोक्ता अमृतं श्रवते शशिः।
प्रतमां तां विजानीयादितरे मद्यपानता॥ (आगम-तंत्र)
त्वमेश्राम्पूरये अमृतं परमानन्दं परं।
तटे वात्युत्तमं द्रव्यं सर्वदेवप्रियं प्रिये॥ (श्रीविद्याविलास)
कुलामृतं प्रयत्नेन गृण्पीया दुर्लभं नरः।
तेनामृतेन दिव्येन सर्वे तुष्टा भवन्ति हि॥ (कौलमुकरम्)

(९१) **कुलसङ्केतपालिनी**—कुल के रहस्यों की रक्षा करने वाली। कुल ग्रन्थ—क्योंकि इनमें साधक के विचारों का स्पष्टीकरण किया गया है और साधना का उद्देश्य वताया गया है। कल्पसूत्र में उल्लेख है कि कुल के रहस्यों को तथा सिद्धान्तों को गोपनीय रखना चाहिए। आगम भी कहते हैं—'सभी शास्त्र कुल के ही अन्तर्गत आते हैं।' अर्थात् साधना का स्पष्टीकरण करते हैं अथवा कुल का अर्थ सच्चरित्र भी है। एक अन्य पुराण में उल्लेख है कि कुल का अर्थ परिवार मे नहीं हैं, अपितु सच्चरित्र मे है। संकेतपालिनी—रक्षा करने वाली। देवी कभी भी इन दोनों शास्त्रों और सच्चरित्रता के रहस्यों का उद्घाटन मूढ जनों के सामने नहीं करती हैं, अपितु जो परम्पराओं का पालन

करते हैं, उन्हीं को इसका ज्ञान देती हैं। रहस्य तीन प्रकार के हैं—चक्रों का रहस्य, मंत्रों का रहस्य और साधना का रहस्य। योगिनीहृदय में उल्लेख है—'देवी त्रिपुरा इस प्रकार तीन रहस्य रखती हैं।' चिन्तामणिस्तव में भी कहा गया है—'कुलकुण्डलिनी सुषुम्ना के पथ से चलकर कई स्थानों पर विराम ( चक्रों को ) लेती हुई शिव तक पहुँचती है और सहस्रार में अमृत की वर्षा करती है।

**कुलाङ्गना कुलान्तस्था कौलिनी कुलयोगिनी।**
**अकुला समयान्तस्था समयाचारतत्परा॥ ८८॥**

कुलं नाम पातिव्रत्यादिगुणराशिशीलो वंशस्तत्सम्बन्धिन्यङ्गना यथा गुप्ता तथेयमप्यविद्याजवनिकया गुप्तत्वात्कुलाङ्गना। तदुक्तं कुलार्णवे—'अन्यास्तु सकला विद्याः प्रकटा गणिका इव। इयं तु शाम्भवी विद्या गुप्ता कुलवधूरिवे'ति॥ भगवान्परशुरामोऽप्याह—'अन्या विद्या वेश्या इवातिप्रकटा' इत्यादि। कुलस्यान्तः मातृमेययोर्मध्ये मितिरूपेण स्थिता। कुलशास्त्रस्य मध्ये ज्ञेयत्वेन वा स्थिता। प्रतिगृहं प्रतिदेशं प्रतिदेहं प्रतिवंशं वा पूज्यत्वेन तिष्ठति। 'कुलं जनपदे गृहे। सजातीयगणे गोत्रे देहेऽपि कथितं कुल'मिति विश्वः। तदुक्तं भविष्योत्तरपुराणे—'पूजनीया जनैर्देवी स्थाने स्थाने पुरे पुरे। गृहे गृहे शक्तिपरैर्ग्रामे ग्रामे वने वन' इति॥ अधःस्थितं रक्तं सहस्रदलकमलमपि कुलम्। तत्कर्णिकायां कुलदेवीदलेषु कुलशक्तयश्च सन्तीति स्वच्छन्दतन्त्रेऽस्य विस्तरः। ईदृगर्थस्य कुलपदस्य परतः सम्बन्धसामान्यार्थे तद्धिते कौलम्। 'कुलं शक्तिरिति प्रोक्तमकुलं शिव उच्यते। कुलेऽकुलस्य सम्बन्धः कौलमित्यभिधीयत' इति तन्त्रोक्तम्। शिवशक्तिसामरस्यं वा कौलं तद्वती कौलिनी बाह्याकाशावकाशे चक्रं विलिख्य तत्र पूजादिकं कौलमिति रूढयोच्यत इति कश्चित्। कुले उक्तार्थके योगः सम्बन्धोऽस्या इति कुलयोगिनी। छलाक्षरसूत्रकारैः कौलिनी कुलयोगिनीत्यष्टाक्षरस्यैकनामत्वं यदुक्तं तत्रोपपत्तिं दशमे शतके वक्ष्यामः। सुषुम्णोर्ध्वस्थितं सहस्रारपद्ममकुलमित्युच्यते। तथा च स्वच्छन्दसङ्ग्रहे—'अधश्चोर्ध्वः सुषुम्णायाः सहस्रदलसंयुत'मित्यारभ्य 'पङ्कजद्वयमीशानि कुलाकुलमयं शुभ'मित्यन्तम्। तद्रूपत्वात्तन्निष्ठत्वाद्वाऽकुला। न विद्यते कुलं देहवंशादिकं यस्या इति वा। दहराकाशावकाशे चक्रं विभाव्य तत्र पूजादिकं समय इति रूढयोच्यते। स च सर्वैर्योगिभिरैकमत्येन निर्णीतोऽर्थ इति सङ्केतरूपत्वादपि समयः। तत्प्रतिपादकत्वाद्वसिष्ठशुकसनकसनन्दनसनत्कुमाराख्यतन्त्रपञ्चकमपि समयपदेन व्यवह्रियते। तदन्तस्तत्प्रतिपाद्यतया तिष्ठति। यद्वा। समं साम्यं यातीति समयः शिवः। 'आतोऽनुपसर्गे कः' समयादेवी च तयोरेकशेषः। साम्यं च परस्परं शिवशक्त्योः पञ्चविधं अधिष्ठानसाम्यमनुष्ठानसाम्यमवस्थानसाम्यं नामसाम्यं रूपसाम्यं चेति। अधिष्ठानं पूजाधिकरणं चक्रादि। अनुष्ठानं

सृष्टयादिकृत्यम् । अवस्थानं नृत्यादिक्रिया । नाम भैरवादि । रूपमारुण्यादि । अस्य च विस्तारो वासनासुभगोदयव्याख्याने लल्लेन कृतः । तयोरन्ते स्वरूपे तिष्ठति । 'अन्तःप्रान्तेऽन्तिके नाशे स्वरूपेऽतिमनोहर' इति विश्वः । रुद्रयामले दशभिः पटलैरुपदिष्ट आचारः समयाचार इत्युच्यते । यद्वा । दीक्षितस्य गुरु-कटाक्षवशात् षड्विधैक्यचतुर्विधैक्यान्यतरानुसन्धानदाढर्ये महावेधाख्यसंस्कारे च महानवम्यां जाते सति पश्चान्मूलाधारादुत्थिता देवी मणिपूरे प्रत्यक्षा भवति । तां तत्रैव पाद्यादिभूषणान्तैरुपचारैः सम्पूज्यानाहतं नीत्वा ताम्बूलान्तमभ्यर्च्य विशुद्धिचक्रं नीत्वा तत्रत्यचन्द्रकलारूपैर्मणिभिः पूरयित्वा आज्ञाचक्रं नीत्वा-नीराज्य सहस्रदलकमले सरघामध्ये सदाशिवेन संयोज्य तिरस्करिणीं प्रसार्य समीपं मन्दिरे स्वयं स्थित्वा यावद्भगवती पुनर्निर्गता सती मूलाधारकुण्डं प्रविशति तावत् तत्रैव समयं प्रतीक्षेतेत्याकारो गुरुमुखैकवेद्यः समयाचारः । तयोरुभयविधयो-रपि तत्परा आसक्ता ॥ ८८ ॥

( ९२ ) **कुलाङ्गना**—पातिव्रत आदि गुणों से युक्त तथा समस्त अङ्गों को गुप्त रखने वाली । सम्भ्रान्त परिवार की नारी के समान उन्हें अविद्या से बचाकर गोपनीय ही रखा जाता है । कुलार्णवतंत्र में उल्लेख है—'अन्य सभी विद्या सार्वजनिक हैं, किन्तु इस शाम्भवी विद्या की कुलीन महिला के समान रक्षा करनी चाहिए ।' परशुराम-कल्पसूत्र में भी इसे गोपनीय बताया है ।

( ९३ ) **कुलान्तस्था**—कुल में स्थित । वे मापने वाले और मापने वाली वस्तु के बीच स्थित हैं, खड़ी हैं । अथवा कुल=शास्त्र; वे शास्त्रों के मध्य में भी हैं, क्योंकि वे कुल का लक्ष्य हैं ।

( ९४ ) **कौलिनी**—कुल की है । प्रत्येक घर, प्रत्येक स्थान और प्रत्येक व्यक्ति उनकी पूजा करता है । विश्व के अनुसार—'कुल का अर्थ देश, घर, एक ही प्रकार के जीवों की समूह-जाति और शरीर है ।' एक अन्य पुराण का कथन है, कि देवी की पूजा घर-घर में, गाँव-गाँव में और जंगल-जंगल में उन लोगों को करनी चाहिए जो शक्ति के भक्त हैं ।

नीचे के कमल में एक हजार लाल पंखुडियाँ हैं । इसे भी कुल कहा जाता है । स्वच्छंदतंत्र के अनुसार—'इसके पराग-कोश में कुलदेवी का निवास है और पंखुड़ियों में कुल-शक्तियों का निवास है ।

अथवा तंत्र के अनुसार शक्ति, अकुल, शिव तथा कुल और अकुल के मिलन को कौल कहते हैं । कौल का अर्थ शिव और शक्ति का सामरस्य है, अतः देवी को कौलिनी कहते हैं ।

( ९५ ) **कुलयोगिनी**—सामान्य रूप से कौल का तात्पर्य उपासना का समर्पण चक्र को करना है, जिसका निर्माण आकाश में होता है। वे योग से सम्बन्धित हैं, जिसमें चक्रों का भेदन किया जाता है। कुल शास्त्र के अनुसार सुन्दरी देवी की बाह्य पूजा करते हैं।

छलाक्षर सूत्र के रचयिता ने ९४ और ९५ नामों को एक माना है। इसकी व्याख्या अन्त में की जायेगी।

( ९६ ) **अकुला**—जिनका कुल नहीं है वे अकुला हैं। सुषुम्ना के आधार में सहस्रदल कमल है, जिसे अकुल कहते हैं। स्वच्छंदसंग्रह के अनुसार सुषुम्ना के ऊपर तथा आधार में सहस्रदल कमल हैं। ये कमल अत्यन्त कान्तिवान् हैं। इन्हें ही कुल और अकुल कहा जाता है।' उन्हें अकुल इसलिए कहते हैं कि वे अकुलाकार हैं अथवा उसमें उनका निवास है।

अथवा क्योंकि उनका कोई परिवार नहीं है, कुल नहीं है, अतः वे अकुला हैं। अकुल शिव और शक्ति का संयुक्त रूप भी है—'शिवशक्तिमयो लोके।'

( ९७ ) **समयान्तस्था**—समय एक प्रकार की साधना है। समय शब्द अनेक अर्थों का वाचक है। दहराकाश में चक्र की कल्पना कर पूजादि को समय कहते हैं। इस उपासना-पद्धति के प्रतिपादक वशिष्ठ, शुक, सनक, सनन्दन माने जाते हैं। सनत्कुमार-संहिता नाम वाले पंच तंत्र ग्रन्थों को भी समय कहते हैं। उनमें जो आचार बताये गये हैं, वे समयाचार हैं। अथवा साम्य को प्राप्त करने के लिए जो कार्य किया जाये, उसे भी समय ही कहते हैं। शिव और शक्ति के साम्य भाव को भी समय ही माना जाता है। इस प्रकार शिव को समय और श्रीमाता को समया कहा जाता है। शिव और शक्ति का यह पारस्परिक साम्य पाँच प्रकार का माना गया है—( १ ) अधिष्ठान-साम्य ( २ ) अनुष्ठान-साम्य ( ३ ) अवस्थान-साम्य ( ४ ) नाम-साम्य और ( ५ ) रूप-साम्य। अधिष्ठान-साम्य पूजाधिकरण चक्रादि, अनुष्ठान-साम्य सृष्ट्यादिकृत, अवस्था-साम्य नृत्यादि क्रिया, नाम-साम्य भैरवादि, और रूप-साम्य आरुण्यादि के नाम से प्रसिद्ध है। रुद्रयामल-तंत्र के दश पटलों में उपदिष्ट आचार को भी समयाचार कहते हैं। वासनासुभगोदय में लोल्ला ने इस पर विस्तृत प्रकाश डाला है। विश्व के अनुसार 'अन्त' का अर्थ—कोना, निकट, विनाश, यथार्थ प्रकृति और सौन्दर्य है। इन दोनों की यथार्थ प्रकृति है।

( ९८ ) **समयाचारतत्परा**—समय के अनुसार आचरण करने में रत। समयाचार का तात्पर्य रुद्रयामल-तंत्र के दसवें पटल में बताये गये ढंग के आचरण से है।

अथवा जब दीक्षार्थी गुरु की कृपा-दृष्टि से चार अथवा छः प्रकार की मिलन-क्रियाओं का निरन्तर अभ्यास करते हुए तथा महावेध की गोपनीय क्रिया द्वारा जिसे 'महावेध' कहते हैं, शुद्ध हो जाता है, तब नवें दिन अर्थात् चान्द्रमास की नवमी तिथि को देवी कुण्डलिनी जागृत होती है। मूलाधार चक्र को बेधती हुई मणिपुर चक्र में प्रतीत होती है। मणिपुर चक्र में उनका बहिः-पूजन होता है जो कर्मकाण्ड-प्रधान है। पूजन के बाद साधक को दीक्षित किया जाता है। ये क्रियाएँ पाद्यादि के समर्पण से आरम्भ होती हैं। आभूषण भी समर्पित किये जाते हैं। उसके बाद कुण्डलिनी देवी को अनाहतचक्र तक ले जाया जाता है। बहिःपूजन निरन्तर चलता रहता है तथा ताम्बूल भी अर्पित किया जाता है। इसके आगे विशुद्ध चक्र पर भी उनका पूजन होते रहना चाहिए। यहाँ पर वे चन्द्रकलाओं से चारों ओर से आच्छादित रहती हैं और फिर आज्ञाचक्र पर पहुँच जाती हैं, जहाँ नीराजन क्रिया होती है। उनके सामने ज्योति अथवा दीप रखे जाते हैं। इसका अर्थ यह बताया गया है कि अब पूजन की क्रिया समाप्त हो गई। इससे अगली और अन्तिम क्रिया सरघा है। सरघा के केन्द्र में सहस्रदल कमल हैं। वहाँ उनका मिलन सदाशिव से कराना चाहिए। इसके बाद एक आवरण खींच दिया जाता है। दीक्षार्थी दूसरे स्थान पर रहता है और वह उस समय तक प्रतीक्षा करता रहता है जब तक वे पुनः मूलाधार कुण्ड में प्रवेश न कर जायँ। यह क्रिया गुरु से ही जाननी चाहिए। समयाचार का यही अर्थ बतलाया गया है।

वे रुद्रयामल में बताये गये व्यवहार और सुषुम्ना की क्रियाओं को मानती हैं। म० म० गोपीनाथ कविराज ने समयाचार की दीक्षा पर अपने ग्रन्थ तान्त्रिक-साधना और सिद्धान्त में इस पर विस्तृत प्रकाश डाला है।

ललिता-त्रिशती के ८८वें श्लोक में 'सनकादिमुनिध्येया' इस नाम से भी समयाचार का ही ग्रहण किया जाता है। और 'कुलकुण्डालया-कौलमार्ग-तत्परसेविता' ( श्लोक १४४ ) के भाष्य में इस प्रकार कहा गया है। अथवा समय-मत, कौल-मत और मिश्र-मत ये तीनों मत श्रीविद्या के ही अन्तर्गत आते हैं। वशिष्ठसंहिता में पंचक में कहा हुआ वैदिक मार्ग युक्त आचार समय-मत कहा जाता है। चन्द्रकुलादि आठ तंत्रों में प्रतिपादित मिश्र मत है, क्योंकि ये तंत्र कुल और समय दोनों मतों का अनुसरण करते हैं। इससे भिन्न कौल-मार्ग है जिसका उपदेश कुलमार्ग का प्रतिपादन करते हुए शिव ने देवी को दिया है। समयाचार नाम का एक ग्रन्थ भी उपलब्ध है। उसमें पूजा-संकेत को 'समय' कहा गया है।

आचार्य शंकर की सौन्दर्यलहरी की टीका में श्रीलक्ष्मीधर ने भी इसकी चर्चा की है। वे कहते हैं कि हृदयाकाश में चक्रपूजा का नाम 'समयपूजा'

है। यह पूजा हृदयाकाश और सहस्रदल कमल में भी होती है। भिन्न-भिन्न कामनायुक्त साधक अन्य चक्रों में भी पूजा करते हैं। हृदय-कमल में समाराधित देवी सभी ऐहिकफल प्रदान करती हैं। समयाचार के साधकों के लिए आन्तरिक पूजा का भी विधान बताया गया है। समय-मत में पूजा में मानसिक म पञ्चक भी लगते हैं। कहा गया है कि सहस्रार से निकली हुई सुधा का पान मद्य, काम-क्रोधादि पशुओं को ज्ञान खड्ग से मार कर उनका मांस-भक्षण ही मांस है, इन्द्रिय निरोध मत्स्य, आशा-तृष्णादि की मुद्रा और मन का सुषुम्ना के साथ योग मिथुनीभाव है। प्रायः सभी योगी 'समयाचार' पूजा को सर्वश्रेष्ठ बताते हैं।

**मूलाधारैकनिलया ब्रह्मग्रन्थिविभेदिनी।**

**मूलाधाराख्यं चतुर्दलं पद्मं तत्कर्णिकायां मध्ये बिन्दौ कुलकुण्डनामके मुखमाच्छाद्य कुण्डलिनी तत्र सर्वदैव सुप्ता तिष्ठति। अत एवैतदाधारत्वात्सुषुम्णामूलत्वाच्च मूलाधार इत्युच्यते। स एवैको मुख्यो निलयो वासस्थानं यस्याः। षट्चक्रेषु प्रतिचक्रमाद्यन्तयोर्द्वौ द्वौ ग्रन्थी। तत्र ब्रह्मग्रन्थिद्वयं स्वाधिष्ठानीयं विशेषेण भिनत्तीति तथा।**

इति श्रीभासुरानन्दकृते सौभाग्यभास्करे।
आद्येन शतकेनाभूद्द्वितीया तापिनी कला ॥ १०० ॥

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामपरिभाषाभाष्ये प्रथमशतकं नाम द्वितीया कला ॥ २ ॥**

---

( ९९ ) **मूलाधारैकनिलया**—मुख्यतया मूलाधार में ही वास है। मूलाधार में ही गुद एवं लिङ्ग के मध्य चतुर्दल कमल है। उसके पराग-कोश में मध्यबिन्दु है, जिसे कुल-कुण्ड कहते हैं। इसी कुण्ड में कुलकुण्डलिनी मुख को आच्छादित कर सदैव शयन करती है। मूलाधार ही सुषुम्ना का मूल है। अन्य चक्रों का यही आधार है।

मूलाधार स्वयं में मूलाधार चक्र माना जाता है। यह मूल प्रकृति से युक्त है। इस चक्र का वर्णन योग के अनेक ग्रन्थों में मिलता है। आजकल योग की बहुत चर्चा है। अपने पाठकों की जानकारी के लिए यहाँ पर इसका विवेचन आवश्यक प्रतीत होता है। इस सम्बन्ध में कोई नयी जानकारी देना तो सम्भव नहीं है। बदरीनाथ विरचित चक्रकौमुदी में कहा गया है—'गुद और लिंग के बीच चार दलों से युक्त पद्म विराजमान है। उसके चार दलों में स्वर्ण-सदृश चारों दिक् की कल्पना की गई है। इस पर ही छः कोण वाला

पीत कान्ति युक्त क्षिति-मण्डल है। इसके चारों कोणों में वज्रादि 'लं' बीज की भावना की जाती है। वहीं पर चतुर्भुज ब्रह्मा का स्थान बताया गया है जो पृथ्वी के रूप में हाथी पर बैठे हुए हैं तथा उनके चारों हाथों में वेद, अक्षमाला, दिव्य कमल तथा कमण्डल है। उनके वाम पार्श्व में सूर्य के समान कान्ति वाली डाकिनी शक्ति है। इसी मूलचक्र पर देवी का ध्यान किया जाता हैं। चार भुजाओं वाली अक्षमाला और जल-पात्र से युक्त मूलचक्र पर स्थित अम्बिका का ध्यान यहीं किया जाता है। मूलाधार चक्र के चतुर्दल कमल की कलिका की कर्णिका में अत्यन्त सुन्दर ऊर्ध्वकोण त्रिकोण है। उसके ऊर्ध्वकोण में सुषुम्ना तथा बायीं एवं दायीं ओर क्रमशः इडा और पिङ्गला नाम की नाड़ियाँ वीणा-तन्तु की तरह स्थित हैं। पूर्वोक्त त्रिकोण के ऊर्ध्वकोण में अनार के फूल के सदृश एक लिङ्ग की आकृति है जिसे स्वयम्भू-लिङ्ग कहते हैं। यह लिङ्ग दस इन्द्रियों, मन, बुद्धि और पाँच प्राणों से युक्त है। इसका निर्माण शुद्ध पंचभूतों से माना जाता है। इसे ही लिङ्ग-शरीर कहते हैं। इसी लिङ्ग के आश्रय में सोये हुए सर्प की आकृति वाली साढ़े तीन वलयों वाली कुण्डलिनी है। यह नित्य है और इसे ही प्रकृति भी कहते हैं।'

इस सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी तत्त्वचिन्तामणि ग्रन्थ से उपलब्ध की जा सकती है।

( १०० ) **ब्रह्मग्रन्थिविभेदिनी**—ब्रह्मग्रन्थि का भेदन करने वाली। शरीर में जो छः चक्र बतलाये गये हैं, उसके दोनों ओर दो ग्रन्थियाँ बतायी गई हैं। स्वाधिष्ठान चक्र में तीन ग्रन्थियाँ है, जिनमें से एक ब्रह्मग्रन्थि है।

**ब्रह्म**—सृष्टिकर्ता, **ग्रन्थि**—गाँठ और **विभेदिनी**—खोलना अथवा भेदन करना। ब्रह्मग्रन्थि स्वाधिष्ठान के ऊपर है। यह अत्यन्त कड़ी और मोटी होती है। अतः इसका द्रवण अत्यन्त कठिन होता है। इसके लिए अधिक उष्णता की आवश्यकता है। किन्तु माँ ललिता की कृपा से इस पर नियंत्रण हो सकता है। ब्रह्मग्रन्थि का द्रवण कठिन अवश्य है, किन्तु कुण्डलिनी-शक्ति के ताप से द्रवण हो जाता है और आगे का मार्ग खुल जाता है, क्योंकि दूषित द्रव अग्निसात् हो जाता है।

इस प्रकार प्रथम सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। दूसरी
कला जिसे तापिनी कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह
ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

# द्वितीयशतकं

## नाम

# तृतीया धूम्रिका कला

### मणिपूरान्तरुदिता विष्णुग्रन्थिविभेदिनी ।। ८९ ।।

**नाभौ दशदले पद्मे सामयिकपूजायां मणिभी रत्नैः पूर्यते भाष्यते देवीति तच्चक्रं मणिपूरपदवाच्यम् । तस्यान्तरधःस्थितं ग्रन्थि भित्त्वोदिता प्रकटिता । तदुपरिस्थितं विष्णुग्रन्थि विशिष्य भिनत्तीति तथा । विष्णोर्मणिपूरचक्रस्थितत्वेन तद्ग्रन्थ्योर्विष्णुग्रन्थिसंज्ञा । एवं ब्रह्मरुद्रग्रन्थिसंज्ञे अपि ज्ञेये ।। ८९ ।।**

( १०१ ) **मणिपूरान्तरुदिता**—मणिपुर में अभिव्यक्त । मणिपुर-चक्र का स्थान नाभि है । यहाँ पर दश दल कमल है । नाभि में कुण्डलिनी को धारण करने वाली मांसपेशी का कन्द अधःसहस्रार कहलाता है । समय-पूजा में माना जाता है कि देवी मणियों से अलंकृत हैं । इस चक्र के नीचे ब्रह्मग्रन्थि है, जिसके खुलने या भेदन होने पर उनका यहाँ प्राकट्य होता है । स्वाधिष्ठान चक्र को पार करने पर मणिपुर-चक्र में देवी अधिक दीप्तिमान् हो जाती हैं । यहाँ पर योगीजन नाद को स्पष्ट सुन लेते हैं । सहस्रनाम में वाग्देवियों ने चक्रों और ग्रन्थियों के रहस्यों का वर्णन किया है । स्वाधिष्ठान और अनाहत चक्र को छोड़कर मूलचक्र, ब्रह्मग्रन्थि, मणिपुर और विष्णुग्रन्थि पर बल दिया गया है ।

मणिपुर-चक्र सर्वसिद्धियों का प्रदाता माना जाता है । नाभिमूल में दश दल नीलकमल है । यह कमल 'ड' मंत्र से 'फ' पर्यन्त मंत्रों से युक्त है । उनमें वह्नि-मंडल भी बताया जाता है । यह त्रिकोण और स्वस्तिक से युक्त है । यहाँ पर छः भुजाओं वाले वह्नि के रज को धारण करने वाला 'रं' बीज है और त्रिनेत्र रुद्र की स्थिति भी बतलायी गयी है । यहाँ पर शिवशक्तियों का ध्यान किया जाता है ।

( १०२ ) **विष्णुग्रन्थिविभेदिनी**—मणिपुर के ऊपर विष्णुग्रन्थि है । मणिपुर विष्णु का स्थान है अर्थात् वे वहाँ रहते हैं, अतः इस ग्रन्थि को विष्णुग्रन्थि कहते हैं । इसी प्रकार ब्रह्म और रुद्रग्रन्थियाँ भी हैं, क्योंकि इन चक्रों में क्रमशः ब्रह्मा और विष्णु का निवास है । इस स्थान पर विष्णु स्वयं अपनी मायाशक्ति का नियंत्रण करते हैं । चित्रिणी में प्रवेश करना ही मध्यमा अर्थात् नाद है । यही मध्यमा अनाहतचक्र में दस विभिन्न नादों को

उत्पन्न करती है और विष्णुग्रन्थि का भेदन हो जाता है। यही ग्रन्थि सबसे दृढ़ मानी गई है।

**आज्ञाचक्रान्तरालस्था रुद्रग्रन्थिविभेदिनी।**
**सहस्राराम्बुजारूढा सुधासाराभिवर्षिणी॥ ९०॥**

भ्रूमध्ये द्विदलपद्मे आज्ञापकस्य श्रीगुरोरवस्थानादाज्ञाचक्रसंज्ञा। तावत्पर्यन्तं मनोविग्रहाभ्यासे ईषद् ज्ञानोदयो भवतीति वा। आङीषदर्थकः। तदन्तराले तिष्ठति। रुद्रग्रन्थिद्वयं हृदयगतानाहतचक्रीयं विभिनत्तीति तथा। अनुष्ठाने एतद्वैपरीत्यमुन्नेयम्। पाठक्रमादर्थक्रमस्य बलीयस्त्वात् 'अर्थाच्चे'ति पाञ्चमिक-न्यायात्। यद्वा। श्रीविद्यायां चत्वारः खण्डाः आग्नेयसौरसौम्यचन्द्रकलाख्याः। त एव वाग्भवकामराजशक्तितुर्याख्याश्च। तेषां चतुर्णां मध्ये त्रयो हृल्लेखाख्या ग्रन्थयः। ताश्च तिस्रः क्रमेण रुद्रविष्णुब्रह्मसंज्ञकाः। तत् त्रयं भिनत्ति तदन्तः प्रविशति। तदभिधेयेत्यर्थः। वस्तुतस्तु दत्तात्रेयसंहितायां षडर्थप्रकरणोक्त-कौलिकार्थपरमिदं नामषट्कम्। तदुक्तं तत्रैव—'मूलाधारादिकं चक्रषट्कं कुल-मिति स्मृतम्। ग्रन्थित्रयं तन्त्रदेविचक्रत्रितयगर्भितम्॥ पृथ्व्याप्यचक्रद्वितयं ब्रह्मग्रन्थिपदोदितम्। वह्निसूर्यमयं चक्रद्वयं तेजोमयं महत्॥ विष्णुग्रन्थिपदेनोक्तं तैजसं सर्वसिद्धिदम्। वाय्वाकाशद्वयीरूपं चक्रद्वितयमुत्तमम्॥ रुद्रग्रन्थिपदेनोक्तं मङ्गलायतनं महत्' इत्यादि। सहस्रसङ्ख्याका अरा दलानि यस्य तदम्बुजं कमलं ब्रह्मरन्ध्राधःस्थमारूढा। सुधायास्तत्कर्णिकाचन्द्रसम्बन्धिन्या आसारो धारासम्पातस्तमभिवर्षितुं शीलमस्याः 'अमृतस्य धारा बहुधा दोहमानं, चरणं नो लोके सुधितान् दधात्वि'ति श्रुतेः॥ ९०॥

(१०३) **आज्ञाचक्रान्तरालस्था**—भ्रू-मध्यों के बीच एक द्वि-दल कमल है। इसी को आज्ञाचक्र कहते हैं, क्योंकि इसी में गुरु का स्थान है जो निरन्तर आज्ञा देते हैं। आ का अर्थ थोड़ा भी है तथा 'ज्ञा' का तात्पर्य ज्ञान से है। इस प्रकार का अर्थ यह हुआ कि पहले उन्हीं में ज्ञान प्रस्फुटित होता है। मानसिक रूप से इस चक्र का भेदन करते हैं, अतः इसे आज्ञा-चक्र कहते हैं। यहीं पर देवी सर्वरूपमयी हो जाती हैं और यहीं पर अनादि निर्गुण ब्रह्म रूप में उनकी प्रतीति होती है। यही सिद्धिप्रदा स्थान है। यह चक्र दो अक्षरों 'ह' और 'क्ष' से युक्त है। 'तत्त्वचिन्तामणि' के अनुसार यहाँ पर हाकिनीशक्ति है जो चन्द्रमा के समान धवल वर्ण की है। उक्त ग्रन्थ में इस चक्र का निरूपण इस प्रकार किया गया है—

आज्ञानामाम्बुजं तद्धिमकरसदृशं ध्यानधामप्रकाशं
हक्षाभ्यां वै कलाभ्यां परिलसितवपुर्नेत्रपत्रं सुशुभ्रम्।

तन्मध्ये हाकिनी सा शशिसमधवला वक्त्रषट्कं दधाना
विद्यां मुद्राकपालं डमरुजपवटीं बिभ्रती शुद्धचित्ता ॥ ३३ ॥
एतत्पद्मान्तराले निवसति च मनः सूक्ष्मरूपं प्रसिद्धं
योनौ तत्कर्णिकायामितरशिवपदं लिङ्गचिह्नप्रकाशम् ।
विद्युन्मालाविलासं परमकुलपदं ब्रह्मसूत्रप्रबोधं
वेदानामादिबीजं स्थिततरतहृदयश्चिन्तयेत् तत् क्रमेण ॥ ३४ ॥

इसी पद्म ( कमल ) में सूक्ष्म रूप से मन रहता है । इसकी कर्णिका में लिङ्ग है, जो वेदों का बीज है और सनातन अन्तरात्मा है ।

( १०४ ) **रुद्रग्रन्थिविभेदिनी**—रुद्रग्रन्थि का भेदन करने वाली । हृदय का केन्द्र अनाहतचक्र है । इसमें दो रुद्रग्रन्थियाँ हैं । क्रिया में इसका स्वरूप विपरीत है ।

अथवा श्रीविद्या-मंत्र के चार खण्ड है, जिन्हें क्रमशः अग्नि, सूर्य, सोम चन्द्रकला अथवा वाग्भव, कामराज, शक्ति और तुरीयकूट भी कहते हैं । ८५ से ९० तक के नामों में इसकी चर्चा है । इन चारों में तीन हृल्लेखा ( ह्रीं ) हैं । इन्हें ग्रन्थि कहते हैं तथा क्रमशः यही ब्रह्म, विष्णु और रुद्रग्रन्थि हैं । भेदन—भेदन का अर्थ खोलना है ।

यथार्थ में देखा जाय तो ये छः चक्र ( ९४ से १०४ तक के नाम ) ब्रह्माण्ड के मूल का संकेत अथवा अभिव्यक्ति करते हैं, जैसा कि दत्तात्रेय-संहिता के चौथे अध्याय में वर्णन किया गया है । इसमें उल्लेख है—'मूलाधार तथा अन्य पाँच चक्र मिलकर 'कुल' कहलाते हैं । उनके बीच में तीन ग्रन्थियाँ हैं । इन तीनों को देवी-चक्र कहते हैं । पृथ्वी और जल चक्र ब्रह्म-ग्रन्थि के प्रतीक हैं । अगले दो चक्र अधिक शक्तिशाली और तेजोमय हैं । ये अग्नि और सूर्य चक्र हैं । विष्णुग्रन्थि इनका प्रतीक है । यह तेज ही समस्त सिद्धियों का दाता है । आगे के दो चक्र वायु और आकाश के रूप में रुद्रग्रन्थि के प्रतीक हैं जो सर्वसिद्धि-दाता हैं ।

एक अन्य योग-मनीषि का कथन है कि रुद्रग्रन्थि तीसरी है तथा विशुद्धि और आज्ञाचक्र के ऊपर है । इस दृढ ग्रन्थि के नियंत्रक रुद्र हैं । आज्ञाचक्र से कुण्डलिनी रुद्रग्रन्थि पर आक्रमण करती है और अपनी सम्पूर्ण ऊर्जा-शक्ति लगाकर इसे द्रवित कर देती है । कुण्डलिनी-शक्ति का जब मूलाधार में जागरण हो जाता है तो वह धीरे-धीरे छः चक्रों तथा तीन ग्रन्थियों के बीच के द्रव और मल को भस्म कर देती है । ये द्रव तथा मल चित्रिणी में है । इसके बाद वह गुरुमण्डल में पहुँचती है । रुद्रग्रन्थि के ऊपर निरालम्ब पुरी है । इसका

तात्पर्य सात कारण-देहों से है—ईश्वर, बोधिनी, नाद, महानाद, व्यापिका, समनी और उन्मनी। उन्मनी से चार अवस्थाओं का बोध समझा जाता है—ईश्वर, सदाशिव, शक्ति और शिव। सात कारण-देह पचास वर्ण के हैं। प्रथम अक्षर 'अ' और अन्तिम अक्षर 'ह' को जब संयुक्त कर दिया जाता है तो यही 'अह' बन जाता है। इस प्रकार निरालम्बपुरी ही 'अह' का केन्द्र है। इस 'अह' पर ही नियंत्रण करना होता है। इसके फलस्वरूप अनासक्त अवस्था प्राप्त हो जाती है अर्थात् साधक निर्गुणोपासना का अधिकारी बन जाता है। रुद्रग्रन्थि और निरालम्बपुरी के बीच में पश्चिमी द्वार है जिसे विवरस्थान अथवा इन्द्रयोनि कहते हैं। नारी-शरीर में रचना योनि होती है। योनि से जन्म लेने वाले बालक का शरीर माया से घिरा होता है और इस कारण उसे अपने पूर्व जन्मों का स्मरण नहीं रह जाता है। पुरुष-शरीर में इन्द्रयोनि रहती है और यही जीव को गुरु की सहायता से मुक्त करा देती है।

( १०५ ) **सहस्राराम्बुजारूढा**—सहस्रदल कमल पर आरूढ हैं। यह ब्रह्मरन्ध्र के अधोभाग में है। सहस्रदल कमल के मध्य में चन्द्रमण्डल ही चित्कलायुक्त बिन्दु स्थान है। यहाँ पर पूजा करने का तात्पर्य बिन्दु चित्कला के साथ-साथ शिवशक्ति-सामरस्य का अनुसंधान भी है। यह अनुसन्धान चार प्रकार का होता है। इसे महारहस्य भी कहते हैं। ऊपर जो चन्द्रमण्डल बताया गया है वह श्वेत है और उसके ऊपर जो बिन्दु रूप में मकार स्थित है, यहीं पर महानाद भी माना जाता है। श्रीतत्त्वचिन्तामणि में सहस्रार-चक्र का वर्णन इस प्रकार है—

तदूर्ध्वे शङ्खिन्या निवसति शिखरे शून्यदेशे प्रकाशं<br>
बिसगन्धिः पद्मं दशशतदलं पूर्णचन्द्रातिशुभ्रम्।<br>
अधोवक्त्रं कान्तं तरुणरविकलाकान्तिकिञ्जल्कपुञ्जं<br>
ललाटाद्यैर्वर्णैः प्रविलसिततवपुः केवलानन्दरूपम्॥<br>
समास्ते तस्यान्तःशशपररहितः शुद्धसम्पूर्णचन्द्रः<br>
स्फुरज्ज्योत्स्नाजालः परमरसचयस्निग्धसन्तानहासी।<br>
त्रिकोणं तस्यान्तःस्फुरति च सततं विद्युदाकाररूपं<br>
तदन्तःशून्यं तत् सकलसुरगणैः सेवितश्चातिगुप्तम्॥ ६।४१-४२।

( १०६ ) **सुधासाराभिवर्षिणी**—जिसकी कर्णिका से अमृत की वर्षा होती है। यह अमृत चन्द्र-रूपी कमल के बीज-कोश से प्रस्रवित हो रहा है। श्रुति का कथन है—'अमृतस्य धारा बहुधा दोहमानं, चरणं नो लोके सुधितान् दधात्विव।' अर्थात् देवी के चरण जिनके चारों ओर अमृत की धाराएँ प्रस्रवित होती रहती हैं, हमें शान्ति-प्रदान करें।

तडिल्लतासमरुचिः षट्चक्रोपरि संस्थिता ।
महासक्तिः कुण्डलिनी बिसतन्तुतनीयसी ॥ ९१ ॥

तडित्सौदामिन्येव लता वल्ली तया समा रुचिः कान्तिर्यस्याः । 'विद्युल्लेखेव भास्वरे'ति श्रुतेः । षडवयवकानि चक्राणीति मध्यमपदलोपी समासः । तेन 'द्विगो'रिति ङीप्प्रत्ययो न भवति । तानि च मूलाधारस्वाधिष्ठानमणिपूरानाहत-विशुद्धाज्ञाचक्रनामकानि । तेषामुपरि सहस्रारे सम्यक् स्थिता । महे उत्सवे तत्रत्यशिवशक्तिसमायोगरूपे आसक्तिस्तत्परता यस्याः । 'मह उद्धव उत्सव' इत्यमरः । वह्नितेजस्यासक्तिर्यस्या वा । 'मह उत्सवतेजसो'रिति विश्वः । महती आ समन्तात् सक्तिः संयोगो यस्या वा । कुण्डले अस्याः स्त इति कुण्डलिनी आकृत्या भुजङ्गी वा । तत्स्वरूपं च तन्त्रराजे—'मूलाधारस्थवह्न्यात्मतेजोमध्ये व्यवस्थिता । जीवशक्तिः कुण्डलाख्या प्राणाकाराथ तैजसी ॥ प्रसुप्तभुजगाकारा त्रिरावर्ता महाद्युतिः । मायाशीर्षा नदन्तीं तामुच्चरत्यनिशं खगे ॥ सुषुम्णामध्य-देशे सा यदा कर्णद्वयस्य तु । पिधाय न शृणोत्येनं ध्वनिं तस्य तदा मृति'-रित्यादि ॥ योगवासिष्ठे चूडालोपाख्याने—'पुर्यष्टकापराख्यस्य मनसो जीवना-त्मिकाम् । विद्धि कुण्डलिनीमन्तरामोदस्येव मञ्जरी'मिति ॥ नामनिर्वचनञ्च देवी-पुराणे—'यतः शृङ्गाटकाकारा कुण्डलिन्युच्यते तत' इति । यद्वा वाग्भवबीजस्य कुण्डलिनीति संज्ञा । तद्रूपा बिसतन्तुः कमलनालं तदेव तन्तुस्तद्वत्तनीयसी अति-शयेन कृशाकृतिः । 'नीवारशूकवत्तन्वी पीता भास्वत्यणूपमे'ति श्रुतेः । 'कुलामृतै-करसिके'त्यारभ्येयत्पर्यन्तामुक्ता प्रक्रिया सर्वापीति स्पष्टीकृता वामकेश्वरतन्त्रे—'भुजङ्गाकाररूपेण मूलाधारं समाश्रिता । शक्तिः कुण्डलिनीनाम बिसतन्तुनिभा शुभा ॥ मूलकन्दं फणाग्रेण दंष्ट्राकमलकन्दवत् । मुखेन पुच्छं सङ्गृह्य ब्रह्मरन्ध्रं समन्विता ॥ पद्मासनगता स्वस्था गुदमाकुञ्च्य साधकः । वायुमूर्ध्वगतं कुर्वन्कुम्भ-काविष्टमानसः ॥ वाय्वाघातवशादग्निः स्वाधिष्ठानगतो ज्वलन् । ज्वलनाघात-पवनाघातैरुन्निद्रितोऽहिराट् ॥ ब्रह्मग्रन्थिं ततो भित्त्वा विष्णुग्रन्थिं भिनत्त्यतः । रुद्रग्रन्थिं विभिद्यैव कमलानि भिनत्ति षट् ॥ सहस्रकमले शक्तिः शिवेन सह मोदिते । साचावस्था परा ज्ञेया सैव निर्वृतिकारण'मिति ॥ अरुणोपनिषद्यपि श्रूयते । 'उत्तिष्ठत मा स्वप्त अग्निमिच्छध्वं भारताः । राज्ञः सोमस्य तृप्तासः सूर्येण सयुजोषसः' इति । इयं चोपनिषत् सर्वापि भगवतीपरैव । उपबृंहणदर्श-नात् । 'अरुणोपनिषद्गीते'ति श्यामलासहस्रनामसु पाठाच्च । पृश्निनामकानामु-पासकानां परस्परमुक्तिरियं भारतीसरस्वतीविद्येति यावत् । तत्सम्बन्धिनो भारताः । हे श्रीविद्योपासकाः, उत्तिष्ठत उपास्तिक्रमे प्रवर्तध्वम् । मा स्वप्त प्रमत्ता मा भूत । अन्तर्भावितण्यर्थौ वा कुण्डलिनीकर्मकाविमौ धातू योजनीयौ । अग्निं स्वाधिष्ठानगताग्नितेजोमयीं कुण्डलिनीमिच्छध्वं इच्छादण्डेनाहत्योत्था-

पयध्वम् । सूर्येण सयुजा विशुद्धयनाहतचक्रयोर्मध्यवर्तिसूर्यसहितेन तेनाग्निना । उषसो दग्धस्य द्रुतस्येति यावत् । सोमस्य उमया राजराजेश्वर्या सहितस्य राज्ञो राजराजेश्वरस्य सहस्रारीयचन्द्रमण्डलान्तर्गतस्य वा । अर्थादमृतेन तृप्तासो भवत तृप्यत । अग्निकुण्डलिनीमुत्थाप्य सूर्यकुण्डलिन्या संयोज्य ताभ्यां चन्द्रमण्डल-शिवशक्तिसामरस्येन द्रावयित्वा तदुत्थामृतधाराभिर्द्विसप्ततिसहस्रनाडीमार्गा-नापूर्य तृप्ता भवतेत्यर्थः । तृप्तास इत्यत्र 'आज्जसे'रित्यसुगागमः । तथा 'यत्कुमारी मन्द्रयते यद्योषिद्यत् पतिव्रता । अरिष्टं यत्किञ्च क्रियते अग्निस्तदनु-वेधति' । कुः पृथ्वीतत्त्वं म्रियते लीयते यस्मिंस्तत्कुलकुण्डं कुमारं तत्सम्बन्धिनी कुमारी कुलकुण्डलिनी । मन्द्रयते मन्द्रस्वरेण नदति । अत एव रोदनावस्था-साहित्यात्कुलकुण्डादुत्थापनस्योत्पत्तिरूपत्वाच्च सद्य उत्पन्ना कुमारीत्युच्यते । योषित् तरुणी तारुण्यलक्षणसूर्येणानाहतादुपरिभागे साहित्यात् । पतिव्रता पतिं ब्रह्मरन्ध्रस्थं कामेश्वरं व्रतयति भुङ्क्ते । 'पयोव्रतं ब्राह्मणस्ये'त्यादिप्रयोगात् । एवं कौमारतारुण्यसम्भोगैररिष्टं शुभं पीयूषवर्षणरूपमन्यदपि यत्किञ्चित् सा क्रियते करोति तत्सर्वमग्निः स्वाधिष्ठानगतोऽनुवेधति साधयति । अग्निज्वलनेनैव चन्द्रमण्डलद्रवादिति भावः । एतदुपबृंहणं सनत्कुमारतन्त्रे—'पृश्नयो नाम मुनयः श्रीविद्योपासका मिथः । सम्भूयोपदिशन्त्येतामुत्थापयत मा चिरम् ।। कर्णिकाधाम-धिष्ठाने वह्निमिच्छथ भारताः । सूर्येण सह विद्राव्य राज्ञः सोमस्य तृप्यते'त्यादि 'पातिव्रत्ये भुजङ्गम्या अग्निरेव सहायवानि'त्यन्तम् । एवं 'लोकस्य द्वारमर्चिमत् पवित्रम् । ज्योतिष्मद्भ्राजमानं महस्वत् । अमृतस्य धारा बहुधा दोहमानम् । चरणं नो लोके सुधितान् दधात्वि'ति मन्त्रोऽपि लोकस्य ब्रह्मलोकस्य द्वारं साधनम् । अर्चिर्ज्योतिर्महःशब्दा अग्निसूर्यचन्द्रकलावाचकाः । चरणशब्दश्चरति यातायातं करोतीति व्युत्पत्त्या कुण्डलिनीपरः । सामान्ये नपुंसकम् । सुधितान् तृप्तान् । हकारस्य धकारादेशोऽर्चिःशब्दे सकारलोपश्च छान्दसः । कुण्डलिनी अग्न्यादिस्थानमागतासती सुधावृष्टिं कुर्वत्यस्मांस्तृप्तान् करोत्वित्यर्थः । तदिद-मुपबृंहितं शुक्रसंहितायाम् । 'पावकस्यार्चिषा भानोर्ज्योतिषा महसा विधोः । दोहमाना सुधाधारा द्विसप्ततिसहस्रधा ।। गुप्ताचारा कुण्डलिनी तृप्तानस्मां-स्तनोतु से'ति । अत्र गुप्तं यथा तथा चरतीति चरणपदस्यार्थः । एवं वसिष्ठादि-तन्त्रेष्वप्युपबृंहणानि द्रष्टव्यानि ।। ९१ ।।

( १०७ ) तडिल्लतासमरुचिः—विद्युत् की कौंध के समान देदीप्यमान । श्रुति का कथन है कि वे इतनी कान्तिवाली हैं, जितनी कौंधती हुई विद्युत् की चमक ।

( १०८ ) षट्चक्रोपरिसंस्थिता—छहों चक्रों के ऊपर रहने वाली । संस्थिता का अर्थ है—स्थित अर्थात् निवास करने वाली । 'सं' का अर्थ है—

स्थायी रूप से, स्थिता—रहने वाली, षट्चक्रोपरि—छः चक्रों के ऊपर। चक्रों के नाम इस प्रकार हैं—मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपुर, अनाहत, विशुद्धि और आज्ञा।

( १०९ ) **महासक्तिः**—मिलन के प्रति महा-आसक्ति रखनेवाली। आसक्ति का अर्थ है—शिव और शक्ति का सहस्रार में मिलन। अथवा मह को तैजस् कहते हैं और आसक्ति है समर्पण। विश्व में उल्लेख है कि मह का अर्थ तेजस् अथवा प्रसन्नता है। महत् का अर्थ महानता है और आसक्ति राग को भी कहा जाता है।

( ११० ) **कुण्डलिनी**—कुण्डल का अर्थ है—चक्राकार, अतः कुण्डलिनी घेराकार है। उसका अपना स्वरूप कुण्डली मारे हुए नाग के समान है। तंत्र-राज का कथन है—'तेजस् जीव-शक्ति है, जो प्राण को अभिव्यक्त करती है। उसको कुण्डलिनी कहते हैं। वह मूलाधार में अग्निकुण्ड के केन्द्र में निवास करती है। वह सर्प के समान सुप्त है, उसमें साढ़े तीन कुण्डल हैं और वर्ण रक्त-सदृश है। सुषुम्ना में जहाँ वह माया शिखर पर रहती है, वहाँ सदा हुंकार करती रहती है। यदि कोई व्यक्ति नेत्र बन्द कर अपने कानों से इस ध्वनि को नहीं सुन पाता है तो समझना चाहिए कि उसकी मृत्यु सन्निकट है।' योगवाशिष्ठ में चूडाला के उपाख्यान में कहा गया है कि 'अपने अन्तर् में कुण्डलिनी को पहिचानो जो मानस का प्राण है। इसे ही पुर्याष्टक भी कहते हैं और यह उसके साथ ठीक उसी प्रकार है जैसे पुष्प में गन्ध।' देवीपुराण में उल्लेख है—'उसे कुण्डलिनी इसलिए कहते हैं कि उसका आकार शृंगाटक के समान त्रिकोणाकार है। त्रिकोण हैं—इच्छा, ज्ञान और क्रिया ( योगिनीहृदयम् १.५१ टीका )।

अथवा वाग्भव-बीज को भी कुण्डलिनी कहते हैं। म० म० श्रीगोपीनाथ कविराज वैद्य ने भी इसका उल्लेख अपने ग्रन्थ तांत्रिक-साधना और सिद्धान्त में किया है। उन्होंने लिखा है—'चित्-शक्ति या अनुत्तर अत्यन्त सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर यही अकुल स्वरूप की आदिभूत कौलिकी-शक्ति है। इसी कुलशक्ति ने कुण्डलिनी नाम से प्रसिद्धि पायी है। यही विसर्ग शक्ति का सूक्ष्मतम रूप है। इसी शक्ति से निखिल विश्व का स्फुरण होता है। सृष्टि के तीन भेद हैं—भेद, भेदाभेद और अभेद। भेद-सृष्टि स्थूल है, इसका नाम आणवविसर्ग है। भेदाभेद-सृष्टि सूक्ष्म है, इसका नाम शक्तिविसर्ग है और अभेद परम या सूक्ष्मातिसूक्ष्म है, इसका नाम शाम्भवीविसर्ग है। इन तीनों में से स्थूल-विसर्ग संकुचित ज्ञानात्म चित् का विसर्ग मात्र है। जिस स्फुरण में भेदोन्मुख अवस्था जागृत होती है, उसमें प्रमाता-प्रमेय आदि सम्पूर्ण विश्व ही सृष्टि

के विषय रूप में प्रकट होता है। सूक्ष्मविसर्ग को चित् का सम्यक् बोध कहते हैं। इस अवस्था में चित् अपने निष्कल रूप में आत्मसमर्पण करने को उद्यत रहता है। अखण्ड प्रकाश में समस्त चराचर की आहुति हो रही है, ऐसा प्रतीत होता है। यही शक्ति की अवस्था है। सूक्ष्मातिसूक्ष्म में चित् नहीं रहता। यह आनन्ददायक अभेद अवस्था है। इस अवस्था में चित् विलीन हो जाता है और मात्र संवित् या चैतन्य ही रह जाता है।

यह विसर्गशक्ति अखण्ड प्रकाश की पराशक्ति के नाम से प्रचलित है। यह प्रमाता के साथ अभिन्न में वर्तमान रहती है। इच्छा रूप में यह अत्यन्त सूक्ष्म दृष्टि से वर्णित होने योग्य है। कामकला-विज्ञान में इसी को कामकला कहते हैं। कामकला का स्वरूप-तत्त्व सृष्टि की पूर्वावस्था है। यह इच्छा जब बाहर की ओर उन्मुख होती है तो इसे विसर्ग कहते हैं। इसका कारण क्षोभ है। क्षोभ की पूर्वावस्था को 'अ' और परावस्था को 'आ' समझें। 'अ' चित्-शक्ति और 'आ' आनन्द-शक्ति है, जो धीरे-धीरे क्रिया तक विस्तार पाकर इस बाहरी उल्लास में खेलती रहती है। यह जो 'अ' पराशक्ति की बात कही गयी है, इसी का नाम सप्तदशी कला 'अमा' है। इसे ही अमृतकला भी कहते हैं। यही अन्तःकरण आदि षोडशकलाओं का आप्यायन भी करती है। विसर्ग दो हैं—जो पर-विसर्ग है, वही आनन्द या 'आ' और जो अपर-विसर्ग है, वही 'ह' है। इन दोनों विसर्गों के स्व-स्वरूपस्थ या आत्मभूत दो बिन्दु हैं। इन दो बिन्दुओं की गति से अर्थात् ये दो बिन्दु अवभासनपूर्वक प्रसृत होकर अमाकला को उल्लसित करते हैं। अर्थात् 'अ' उन-उन अवभासनपूर्वक इच्छा से बाहर की ओर प्रवाहित होता रहता है। प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय इस अमाकला से अभिन्न हैं, फिर भी अमाकला उन्हें प्रकाशित करती है।

यही अमाकला जब विसर्गात्मक होती है, अर्थात् जब यह बहिर्मुख नहीं होती है तो इसे ही शक्ति-कुण्डलिनी कहते हैं। यह प्रसुप्त भुजंगाकार स्वात्म मात्र विश्रान्त परासंवित् है। विसर्ग के दोनों ओर दो कुण्डलिनियाँ हैं। आदि कोटि में जो कुण्डलिनी है, उसका नाम प्राणकुण्डलिनी है। अन्तिम कोटि में जो कुण्डलिनी है, उसका नाम पराकुण्डलिनी है, क्योंकि बहिर्मुख में संवित् यहाँ प्राणरूप में ही प्रकाशित होता है। यही आत्म-विश्रान्त परासंवित् है जो अन्तर्मुखी है। यह सप्तदशी कला—शिव-व्योम—परब्रह्म के रूप में वर्णित होती है।

मनुष्य-शरीर में यह कुण्डलिनी-शक्ति सुषुप्तरूप में विद्यमान है। यह सुप्त-शक्ति जाग कर क्रमशः ऊपर की ओर उठती है। इस क्रमिक उत्थान-काल में मनुष्य के विकास का परिपन्थी सम्पूर्ण विकल्पज्ञान उपशमित होता है।

चक्र के बाद चक्र के भेद का यही उद्देश्य है। कुछ चक्रों के भेद के बाद आत्मा का तृतीय नेत्र मल-शून्य होकर स्वच्छ और प्रसन्न रूप धारण करता है। विकल्प-निवृत्ति के कारण निर्विकल्प रूप का दर्शन होता है और 'शिवाहं' रूप में आत्मस्वरूप का साक्षात्कार होता है। कुण्डलिनी के प्रबुद्ध होने पर चित्-शक्ति अपना संवित् रूप मात्र प्रकाशित करती है। यह अत्यन्त प्रबल अग्निस्वरूप है। इसी को चिद्-अग्नि कहते हैं। यह शक्ति गुरु-कृपा, ईश्वर-कृपा, काल के परिपाक, पुरुषकार अथवा अन्य किसी भी कारण से जागृत होती है। इस जागरण के मूल में प्राण और अपान शक्तियों का साम्य-स्थापन और प्राण तथा अपान से सारी विरुद्ध शक्तियों को समझना होगा। विरुद्ध शक्तियों का साम्य ही समान वायु की क्रिया की फल-प्राप्ति है। इस समय सोयी हुई कुल-कुण्डलिनी जाग उठती है तथा साधक का मन और प्राण इस जागृत कुण्डलिनी रूप अग्नि शक्ति से एकीभूत हो जाता है। ····कुण्डलिनी के न जागने से परम लक्ष्य की प्राप्ति तो दूर, महापथ पर चलना भी सम्भव नहीं होता। इसके जागृत हुए बिना चित् और अचित् का द्वन्द नहीं मिट सकता। कुण्डलिनी का ही दूसरा नाम आधारशक्ति है। जो शक्ति सभी पदार्थों को आश्रय देकर उन पदार्थों की मूल सत्ता के रूप में मौजूद है; इसको चैतन्य करने से वह निराधार हो जाती है। जब कुण्डलिनी निराधार है; तो जगत् की सारी वस्तु ही निराधार है। कुण्डलिनी जब चैतन्यमय हो जाती है तो ब्रह्माण्ड भी चैतन्यरूप धारण करता है। अतः जिसे कुण्डलिनी का जागरण कहते हैं वह और 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' एक ही वस्तु है। जागरण क्रमशः होता है। कर्म, ज्ञान, भक्ति आदि इस जागरण की ही अवस्था मात्र हैं। जब जागरण पूर्ण हो जाता है, तब निद्रा लेशमात्र भी नहीं रह जाती और तभी परिपूर्ण अद्वैत-सिद्धि का लाभ होता है।

( १११ ) **बिसतन्तुतनीयसी**—कमलनाल के तन्तु ( रेशे ) से अधिक कृश। श्रुति के अनुसार वह इतनी कृश है, जितना कि धान के छिलके का अग्र भाग होता है। अर्थात् केशरी ( पीला ) वर्ण और अणु के समान।

[ ९० से आरम्भ होकर यहाँ तक सभी नाम एक ही समूह के हैं। ]

वामकेश्वर-तंत्र का कथन है—'भुजंगाकार में जो कुण्डलिनी है, वही शक्ति का स्वरूप है। यह मूलाधार में रहती है। मूलाधार में जो बीजों का कोश है, वह भी कमल के पराग के समान है। यह उसका चर्वण करती रहती है और इसकी पूँछ भी इसके मुख में ही रहती है, जिसे वह काटती रहती है। इसका सम्बन्ध ब्रह्मरंध्र से है। यह पद्मासन में स्थित है तथा अपानवायु का संकोचन करती है। वह निरन्तर कुम्भक में ध्यान रखती है, अतः साधक को

श्वास की गति ऊर्ध्वं रखनी चाहिए। श्वास का अवरोधन करने से स्वाधिष्ठान में अग्नि प्रज्वलित हो जाती है। इस अग्नि के प्रज्वलित होने तथा श्वास की शक्ति के दबाव पड़ने से कुण्डलिनी जागृत हो जाती है और ब्रह्म, विष्णु एवं रुद्रग्रन्थि को खोल देती है तथा छः चक्रों का भेदन कर देती है। यह शक्ति सहस्रदल कमल में पहुँचकर शिव से मिल जाती है। इसी स्थिति को परा अवस्था कहते हैं जो सर्वोच्च है और यही अन्तिम अवस्था का कारण भी है।'

अरुण-उपनिषद् ( वैय० आरु १.२७ ) में कहा गया है—'जागृत सुप्त न हो, ज्योति प्रसन्न हो, कामनाओं अथवा इच्छाओं को भस्म करो, अमृत ग्रहण करो तथा शिव के साथ मिलन करो जो उमा के साथ रमण कर रहे हैं और इसमें सूर्य अग्नि की सहायता लो।' इस प्रकार उपनिषद् देवी का ही संकेत करते हैं। इसी प्रकार श्यामला के सहस्रनामों में भी जहाँ इनका उल्लेख है, एक नाम की विशेष स्तुति है, जिसको अरुणोपनिषद् में महत्त्व दिया गया है। यह एक प्रकार के साधक पृश्नि की वार्ता है। कौन आनन्द में है? आदि। भारत! केवल वे ही आनन्द में हैं जो सरस्वती विद्या के अर्थात् श्रीविद्या के आराधक हैं। उठो, अपनी निष्ठा में दृढ़ रहो। प्रमाद में मत पड़ो अथवा जागृत रहो, जिससे कुण्डलिनी जागृत रहे। सुप्त न हो, 'उसे भी सुप्त न होने दो। अग्नि—स्वाधिष्ठान की अग्नि, इसे कुण्डलिनी में रूपान्तरित करो, इच्छा—अपनी इच्छाशक्ति से इसे ऊर्ध्वं करो। सूर्य अग्नि की सहायता से—सूर्य जो अनाहत और विशुद्धि चक्र के बीच में है और अग्नि जिसके साथ है। परम शिव चन्द्रबिम्ब में उमा के साथ है। इसका अर्थ यह है कि कुण्डलिनी अग्नि को प्रज्वलित कर तथा कुण्डलिनी को सूर्य के साथ एक कर तथा इन दोनों को चन्द्रबिम्ब तक पहुँचा कर फिर शिव तथा शक्ति के साथ मिलन करा देते हैं, तब इस मिलन के परिणामस्वरूप ७२ हजार नाड़ियाँ अमृत की धाराओं से पुष्ट हो जाती हैं और इससे पूर्ण सन्तोष मिल जाता है।

एक अन्य श्रुति ( तयी० अरु० १ ) के अनुसार—'कन्या चाहे जितना फुसकारती हो, नारी चाहे जो कुछ करे, किन्तु विवाह के पश्चात् नारी जो भी अच्छे कार्य करती है उसमें अग्नि ही सहायता करती है।' कन्या का अर्थ कुमारी है। 'कु' अर्थात् पृथ्वी, 'म्र'—पूर्णतया मिल जाना और कुलकुण्ड का तात्पर्य मूलाधार से है। यहाँ पर कुमारी का आशय नवजात शिशु से है, क्योंकि यहाँ कुण्डलिनी की फुसकार का प्रसंग है। नवजात शिशु की भाँति कुण्डलिनी मूलाधार से उठने पर इस प्रकार की ध्वनि करती है। सूर्य का अनाहत पर प्रभाव पड़ने के परिणामस्वरूप नारी विवाह के योग्य हो जाती है, क्योंकि उसमें परिपक्वता आ जाती है। विवाह के पश्चात् नारी प्रतिव्रता

रहती है। पति—कामेश्वर जिनका निवास ब्रह्मरन्ध्र में है। वह जो कुछ भी ( कुमार अवस्था में ) तीन क्रमों में करती है—अच्छी बातें, अमृत का स्राव, तथा स्वाधिष्ठान में अग्नि—ये सहायक होती हैं, क्योंकि चन्द्रबिम्ब उस अग्नि से द्रवीभूत हो जाता है और इस प्रकार अमृत का स्राव होता है।' सनत्कुमार-तंत्र भी इस मान्यता का समर्थन करता है। उसमें उल्लेख है—'श्रीविद्या के उपासक एकत्रित होकर एक-दूसरे को बताने लगे कि जागृत रहो, बिलम्ब न करो, स्वाधिष्ठान कमल के बीजकोश में सूर्य की सहायता से इच्छा अग्नि को जागृत करो, सहस्रार में चन्द्रबिम्ब में द्रवण होगा तथा शिव और उमा के मिलन से अमृतस्राव फूट पड़ेगा—इसमें केवल अग्नि ही संगी रहेगी।'

एक अन्य श्रुति में कहा गया है—'आपके चरण-कमल जो दीप्तिमान्, तेजवान्, कान्तिमान् और प्रतापी हैं और जो ब्रह्मरन्ध्र में पहुँचने की क्षमता रखते हैं, हमें शान्ति प्रदान करें अथवा हमारी मनोकांक्षा पूर्ण करें।' दीप्तिमान् तेजवान्, कान्तिमान् और प्रतापी का तात्पर्य क्रमशः अग्नि, सूर्य, चन्द्रमा और कला से है। शुकसंहिता में इसको और अधिक स्पष्ट किया गया है—'कुण्डलिनी जिसकी गतिविधि पूर्णतया रहस्यात्मक है और जो अग्नि की प्रभा से, सूर्य के प्रकाश से और चन्द्रमा की उज्ज्वल कान्ति से ७२ हजार नाड़ियों में अमृत का स्राव करती हुई हमें पुष्टि प्रदान करे।' वशिष्ठ तथा अन्य तंत्र-ग्रन्थों में भी इसी प्रकार के उल्लेख मिलते हैं।

**भवानी भावनागम्या भवारण्यकुठारिका।**
**भद्रप्रिया भद्रमूर्तिर्भक्तसौभाग्यदायिनी ॥ ९२ ॥**

**भवं महादेवं संसारं कामं वा आनयति जीवयतीति भवानी। तदुक्तं देवीपुराणे निर्वचनाध्याये—'रुद्रो भवो भवः कामो भवः संसारसागरः। तत्प्राणनादियं देवी भवानी परिकीर्तिते'ति ॥ यद्वा जलमूर्तेः परमेश्वरस्य भव इति संज्ञा। तस्य पत्नी उषानाम्नी। पुत्रः शुक्राख्यः। तदुक्तं लिङ्गपुराणे—'भव इत्युच्यते देवैर्भगवान्वेदवादिभिः। सञ्जीवनेन लोकानां भवस्य परमात्मनः ॥ उषा सङ्कीर्तिता भार्या सुतः शुक्रश्च सूरिभि'रिति। वायुपुराणेऽपि—'भवस्य या द्वितीया तु तनूरापः स्मृतेति वै। तस्योषा नामिका पत्नी पुत्रश्चाप्युशना स्मृत' इति। भवशब्दनिष्पत्तिरपि तत्रैव। 'यस्माद्भवन्ति भूतानि ताभ्यस्ता भावयन्ति च। भवनाद्भावनाच्चैव भूतानां स भवः स्मृत' इति ॥ अत्र ताभ्य इत्यस्याद्भ्य इत्यर्थः। 'तस्मादापो भवः स्मृता' इत्युपक्रम्य पाठात्। भवं जीवनरूपं जलमप्यानयति जीवयतीति भवानी। यद्वा भवस्य स्त्रीत्यर्थे पुंयोगलक्षणो ङीप्। 'इन्द्रवरुणे'त्यादिनानुगागमः। इयञ्च स्थानेश्वराख्यपीठस्याधिष्ठात्री देवता। तदुक्तं**

पद्मपुराणेऽष्टोत्तरशतदेवीतीर्थमालाध्याये—'स्थानेश्वरे भवान्याख्या बिल्वके नामपत्रके'ति। एवं रूपपञ्चकं निर्वर्ण्य तत्प्राप्त्युपायं कतिपयैर्नामभिराह। भावना तावद्द्विविधा—शाब्दी भावना आर्थी भावना चेति। तत्र शाब्दी वैदिक-शब्दनिष्ठाचार्येच्छासमानयोगक्षेमा। ईश्वरेच्छैवेति तु मीमांसकवादकौतूहले निरूपितमस्माभिः। आर्थी तु प्रवृत्तिरूपा। कारकाणां परस्परसम्बन्धरूपेत्यपि तत्रैव निरूपितम्। ताभ्यामगम्या गम्या वा कर्ममार्गाविषय इति वा तज्जन्य-चित्तशुद्धिरूपा वेत्यर्थः। यद्वा भावना त्रिविधा। तदुक्तं कूर्मपुराणे—'ब्राह्मी माहेश्वरी चैव तथैवाक्षरभावना। तिस्रस्तु भावना रुद्रे वर्तन्ते सततं द्विजा' इति॥ अन्यत्रापि—'त्रिविधां भावनां ब्रह्मन् प्रोच्यमानां निबोध मे। एका मद्विषया तत्र द्वितीयाऽव्यक्तसंश्रया॥ अन्त्या तु सगुणा ब्राह्मी विज्ञेया त्रिगुणा त्रिधे'ति॥ इदं चेन्द्रद्युम्नम्प्रति कूर्मावतारस्य भगवतो वचनम्। एतल्लक्षण-निष्कर्षश्च रत्नत्रयपरीक्षायां दीक्षितैः कृतस्तत एवावगन्तव्यः। यद्वा—'आज्ञान्तं सकलं प्रोक्तं ततः सकलनिष्कलम्। उन्मन्यन्ते परे स्थाने निष्कलं च त्रिधा स्थित'मिति योगिनीहृदयोक्तलक्षणास्तिस्रो भावनाः। ताभिर्गम्या ज्ञेया। भवः संसार एवारण्यमतिगहनत्वात् पुनः पुनः प्ररोहाच्च। तस्य कुठारेव कुठारिका। 'द्वयोः कुठार' इति कोशात् स्त्रीलिङ्गता। तच्छेत्त्रीत्यर्थः। भद्रं मङ्गलं प्रियं यस्याः। भद्रो गजविशेषस्तज्जातीया गजाः प्रिया यस्या इति वा। भद्रा भव्या मूर्तिः स्वरूपं यस्याः। 'ब्रह्म तन्मङ्गलं विदु'रिति विष्णुपुराणात्। 'मङ्गलानां च मङ्गल'मिति भारताच्च। 'भगः श्रीकाममाहात्म्यवीर्ययत्नार्ककीर्तिष्वि'त्याग्नेय-पुराणोक्ता भगपदार्थाः शोभना यस्यां सा सुभगा ललितैव तस्या भावः सौभाग्यं तदभेद इति यावत्। यत्तु पद्मपुराणे—'इक्षवस्तरुराजश्च निष्पावा जीरधान्यके। विकारवच्च गोक्षीरं कौसुम्भं कुसुमं तथा॥ लवणं चाष्टमं तद्वत्सौभाग्याष्टक-मुच्यते' इति वचने परिगणितं तदपि मङ्गलकार्योपयुक्तत्वाच्छ्रीकरत्वात्सौभाग्य-मेव। सुष्ठु भाग्यं नियतिर्यस्य तस्य भावो वा सौभाग्यम्। भक्तेभ्यस्तानि ददातीति तथा। अत्रेदं बोध्यम्। महाशक्तिरित्यारभ्यैतत्पर्यन्तानि नव नामानि बडण् इति छलाक्षरसूत्रेण निर्दिष्टानि। तथाहि वररुचिसङ्केते यवर्गोऽष्टानामिह तु नवानां संज्ञेत्युक्तं 'काज्ञाद्वाः, टयौ चे'ति सूत्राभ्यां ककारमारभ्य ञकारमभि-व्याप्य द्वाराणि नव भवन्ति। टवर्गयवर्गावप्येवमिति तदर्थः। पिषुः। पवर्ग इषूणां पञ्चानां संज्ञा। एतान्यक्षराणि नामसङ्ख्याद्योतकानि। अज्राट्। अचो राजः षोडशान्तसङ्ख्यावाचका भवन्ति। युयुत्साः। इकार आदौ तत उकारः। एतद्द्वयं यस्मादक्षरात्परतस्तदक्षरं साः। अकारेण सहितं तयोर्नाम। यथा किकु इत्यनयोः क इति संज्ञा टिटु इत्यनयोः ट इति। फीपात्पृडवः। फीकारा-त्परतः पृकारश्चेत्तद्युगलस्य डकारः संज्ञा। पकारात्परतश्चेत्तद्युगलस्य बकारः

संज्ञा। पुटोण्। सम्पुटीकरणस्य ण् इति संज्ञा। एवञ्च बर्डणिति सूत्रस्य डकारेण पुटितो बकार इत्यर्थः। तेन डबड इति सिध्यति। ततश्च फोपृपिपुपृफोपृ इति सप्त वर्णा भवन्ति। द्वे नामनी चतुरक्षरे। तत्र प्रथमनाम्न आद्यमक्षरं पवर्गीयम्। तृतीयं नामाष्टाक्षरम्। तदाद्यमक्षरं पवर्गीयम्। ततो द्वित्रिपञ्चाक्षरे। तदाद्ये पवर्गीये। ततः षष्ठं नामाष्टाक्षरं। तदाद्यमक्षरं च पवर्गीयम्। ततो द्वे चतुरक्षरे। तयोराद्यं नाम पवर्गीयादिमाक्षरकम्। ततोऽष्टाक्षरमेकं नाम। तदाद्यमक्षरं च पवर्गीयमिति। एवं नव नामानीत्येतावान्सूत्रार्थ इति दिक्॥ ९२॥

( ११२ ) **भवानी**—भव का अर्थ है—महादेव, संसार और मन्मथ तथा अन् का अर्थ है—जीवन देना। देवीपुराण में इसका अर्थ इस प्रकार बताया गया है—

भाव का आशय है—रुद्र, काम, संसार और सागर। देवी को भवानी इसीलिए कहा जाता है क्योंकि वे उपर्युक्त सभी को जीवन देती हैं।'

अथवा शिव का जलद आकर भी है, जिससे वे शिव कहलाते हैं। शिव के जो आठ रूप बताये गये हैं, उनमें एक भाव भी है। उनकी पत्नी उषा है और पुत्र शुक्र है। लिङ्ग और वायुपुराण में भी इसी प्रकार का उल्लेख मिलता है। वायुपुराण का कथन है—'सभी जीवों का उद्भव उनसे हुआ तथा जल में उनकी स्थिति है, क्योंकि वे ही मूल हैं और सभी जीवों के आधार हैं, अतः उन्हें भव कहा जाता है। वे भव को जल प्रदान करती हैं, अतः भवानी हैं।' अथवा पद्मपुराण के अनुसार तीर्थयात्रा के जो १०८ स्थान बतलाये गये हैं, उनमें स्थानेश्वर की अधिष्ठात्री देवी को भी बतलाया गया है।

( ११३ ) **भावनागम्या**—ध्यान द्वारा प्राप्य। पहले पाँच स्वरूप बतलाने के पश्चात् आगे उन्हें प्राप्त करने के लिए कुछ और नाम बताये गये हैं। इनके द्वारा उनकी प्राप्ति सम्भव है।

**भावना**—दो प्रकार का ध्यान है। एक ध्यान शब्दों पर आधारित है तथा दूसरा अर्थ पर आधारित है। शब्दों का आशय यहाँ पर पक्ति शब्दों से है, जिन पर गुरु के निर्देशन में ध्यान किया जाता है। मीमांसकवादकौतूहल में इसकी चर्चा आती है, जिसमें कहा गया है कि इस प्रकार ध्यान में प्राप्ति प्रभु की इच्छा पर है। दूसरा ध्यान जिस अर्थ पर आधारित है, वह प्रवृत्ति रूप है। इसका भी निरूपण उक्त ग्रन्थ में है। इसमें कारण और परिणाम का सम्बन्ध निरूपित किया गया है। गम्य शब्द को अगम्य मान लेने पर अर्थ होता हैं—प्राप्त नहीं हो सकती। अथवा कर्म मार्ग द्वारा उनकी प्राप्ति नहीं हो सकती अथवा इसका अर्थ है—सत् कर्मों द्वारा मानस को शुद्ध करना।

अथवा ध्यान तीन प्रकार का होता है। कूर्मपुराण में उल्लेख है—'ध्यान तीन प्रकार का होता है : ब्राह्मी, माहेश्वरी और अक्षर। ये तीनों ही रुद्र के अन्तर हैं।' इसी में एक अन्य स्थान पर कहा गया है—'ब्राह्मण ! मैंने जो तीन प्रकार के ध्यान बताये हैं, उन्हें जानो। एक मुझसे सम्बन्धित है जो अक्षर है, दूसरा अभिव्यक्ति पर आधारित है, जिसे माहेश्वर कहते हैं और तीसरा ब्रह्म पर आधारित है जिसमें तीन गुण हैं। इस प्रकार तीन प्रकार के ध्यान का ज्ञान होना चाहिए।' भगवान् ने जब कच्छप अवतार लिया था तब इन्द्रद्युम्न को उन्होंने यह उपदेश दिया था। अप्पयदीक्षित के ग्रन्थरत्नत्रय-प्रकाश में ध्यान की विशेषताओं का उल्लेख है।

ध्यान की तीन अवस्थाएँ हैं—सकल, सकल-निष्कल और निष्कल। योगिनीहृदय में तीन प्रकार के ध्यान को इस प्रकार कहा गया है—'मूलाधार से आज्ञा तक सकल, इन्दु से उन्मनी तक सकल-निष्कल और महाबिन्दु में निष्कल ध्यान होता है।'

भावना नौ प्रकार की होती है। आर्थी और शाब्दीभावना—आर्थीभावना प्रकृति-रूपा होती है। यह स्थूल रूप है, जिसका सावयव अनुभव किया जा सकता है और शाब्दी मंत्रमयी है। योगिनीहृदय में भावना के तीन स्तर बताये गये हैं—'मूलाधार से आज्ञाचक्र तक सगुण रूप कहा है, उसके ऊपर उन्मनी तक सगुण-निर्गुण और उसके अन्त में सहस्रारस्थ परम स्थान पर निष्कल निर्गुण की स्थिति है। इसलिए तीनों में वैसी ही भावना करनी चाहिए। यह आर्थीभावना के भेद हैं। शाब्दी भावना के अन्तर्गत मंत्रों का न्यास, प्राण-प्रतिष्ठा, जप और स्वाध्याय का समावेश होता है। वैदिक, तांत्रिक और पौराणिक भेद से मंत्र अनेक हैं, परन्तु ये सभी नादरूपा नामरूप-विवर्जिता शक्ति के ही अनेक भेद हैं।

( ११४ ) **भवारण्यकुठारिका**—भव संसार को कहते हैं। यह एक अरण्य के समान है। इसमें से निकलना तब तक अत्यन्त कठिन है, जब तक इस पर कुठार से बार-बार प्रहार न किया जाय।

अथवा जीव सांसारिक प्रपञ्च में फँस गया है। सदैव किसी-न-किसी प्रकार के इन्द्रिय-जनित भोगों की कामना करता ही रहता है। सदा किसी न किसी अभाव की पूर्ति में प्रयत्नशील है। यही उसका एक मात्र लक्ष्य वन गया है। अम्बा की कृपा से ही वह इस प्रपञ्च से पीछा छुड़ाने में समर्थ हो सकता है।

( ११५ ) **भद्रप्रिया**—जीवों का सदैव मंगल करती हैं। अथवा भद्र का अर्थ एक प्रकार का हाथी भी है। भद्रा उसे भी कहते हैं जिसकी मूर्ति भव्य है। विष्णुपुराण में भद्र का अर्थ परब्रह्म भी किया है।

( ११६ ) भद्रमूर्तिः—अनुग्रह की मूर्ति। अथवा वे स्वयं परमात्मा स्वरूप हैं।

( ११७ ) भक्तसौभाग्यदायिनी—भक्तों को सौभाग्य प्रदान करने वाली। अग्निपुराण के अनुसार भग का अर्थ है—सौभाग्य, अभिलाषा, शक्ति, समृद्धि, यश, वैभव, पराक्रम, सूर्य और साहस।'

सुभगा स्वयं ललिता का पर्यायवाची नाम है। सौभाग्य उनके गुण अथवा विशेषताएँ हैं। वे उक्त सभी गुणों को अपने सायुज्य में लेती हैं। किन्तु पद्म-पुराण में कहा गया है कि ईख, पारिजात, निष्पाव, जीरे के बीज, गाय दुग्ध तथा उसके परिवर्तित स्वरूप जैसे—मही, दधि, घृत आदि, केशरिया वर्ण की वस्तुएँ, पुष्प और लवण—इस प्रकार की आठ वस्तुएँ सौभाग्याष्टक हैं। इनका प्रयोग शुभ समारोहों में होता है

या 'सु' का अर्थ अधिक तथा भाग्य है अर्थात् वे अपने भक्तों को सौभाग्य-शाली बनाती हैं।

[ संख्या १०९ से ११७ तक के नाम छलाक्षर सूत्र के अनुसार विभक्त किये गये हैं। ]

**भक्तिप्रिया भक्तिगम्या भक्तिवश्या भयापहा।**
**शाम्भवी शारदाराध्या शर्वाणी शर्मदायिनी ॥ ९३ ॥**

भक्तिर्द्विविधा—मुख्या गौणी चेति। तत्रेश्वरविषयकोऽनुरागाख्यश्चित्तवृत्ति-विशेषो मुख्यभक्तिः। तथा च भक्तिमीमांसासूत्रम्—'सा परानुरक्तिरीश्वरे' इति। 'अथातो भक्तिजिज्ञासे'ति सूत्रोपात्ता भक्तिस्तत्पदार्थः। तस्याः परेति विशेषणम्। परां मुख्यां भक्तिविशेषमुद्दिश्यानुरक्तिलक्षणत्वेन विधीयत इति तदर्थः। अत एव परेति गौणीं व्यावर्तयतीति भाष्यम्। 'गौण्या तु समाधिसिद्धि'रिति सूत्रे गौणी भक्तिः सेवारूपा कथिता। तथा च गरुडपुराणे—'भज इत्येष वै धातुः सेवायां परिकीर्तितः। तस्मात् सेवा बुधैः प्रोक्ता भक्तिसाधनभूयसी'ति ॥ तद्भेदाः स्मरण-कीर्तनादयो बहवः। तेन 'भक्तिरष्टविधा ह्येषा यस्मिन्म्लेच्छेऽपि वर्तते। स विप्रेन्द्रो यतिः श्रीमान् स मुनिः स च पण्डित' इत्यादित्यगरुडपुराणयोर्वचनम्। 'भक्तिर्नवविधा राजन्' इत्यादि भागवतं वचनम्। 'भक्तिर्दशविधा ज्ञेया पापारण्य-दवोपमे'ति दशविधत्वप्रतिपादकं बृहन्नारदीयवचनमन्यच्चैतादृशमवयुत्यानुवाद एव। ईदृशो भक्तिपदार्थः प्रियो यस्याः सा। तथा च शिवपुराणे—'कृतकृत्यस्य तृप्तस्य मम किं क्रियते नरैः। बहिर्वाऽभ्यन्तरे वाऽपि मया भावो हि गृह्यते' इति ॥ अत्र भावशब्देन बाह्या सेवारूपा चेष्टाऽभ्यन्तरोऽभिप्रायश्च गृह्यते। भक्त्या संराधनेन गम्या प्रत्यक्षा। तथा च श्रुतिः—'पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयम्भूस्त-स्मात्पराङ् पश्यन्ति नान्तरात्मन्। कश्चिद्धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्तचक्षुरमृतत्व-

मिच्छन्ति'ति। स्मृतिरपि। 'योगिनस्तं प्रपश्यन्ति भगवन्तं सनातनमि'ति। 'ईश्वरप्रणिधानाद्वे'ति योगसूत्रेऽप्येवम्। प्रणिधानपदस्य भक्तिपरतया राजमार्तण्डे व्याख्यानात्। (भक्ति) ब्रह्मसूत्रमपि—'अपि संराधने प्रत्यक्षानुमानाभ्या'मिति। अव्यक्तमपि ब्रह्म भक्त्या प्रत्यक्षं भवतीति श्रुतिस्मृतिभ्यां तथाऽवगमादिति तदर्थः। 'भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवंविधोऽर्जुन। ज्ञातुं द्रष्टुं च तत्त्वेन प्रवेष्टुं च परंतपे'ति भगवद्वचनमपि। अत्र प्रवेष्टुमित्यनेन ब्रह्मभावाख्यो मोक्ष उच्यते, सोऽपि भक्त्यैव लभ्यत इत्यर्थः। तेन प्रकृते गम्यपदं प्राप्यपरत्वेनापि व्याख्येयम्। 'ब्रह्मसंस्थोऽमृतत्वमेती'ति श्रुतौ निष्ठापर्यायभक्तिवाचिना संस्थापदेन तथा प्रतिपादनात्। अत एव भक्तिमीमांसायां 'तत्संस्थस्यामृतत्वोपदेशादि'ति सूत्रम्। ब्रह्ममीमांसायां 'तन्निष्ठस्य मोक्षोपदेशादि'ति सूत्रञ्च। नित्यातन्त्रेऽपि भक्तिलक्षणकथनपूर्वकं तस्याखिलपुरुषार्थप्रदत्वमुक्तम्। 'उक्तलक्षणसम्पन्ने गुरौ तत्प्रोक्तयोस्तथा। विद्यानुष्ठानयोः स्थैर्यधियः संशयनाशनी। तारकत्वाप्रमत्तत्वे भक्तिरुक्ताखिलार्थदा। यया विहीना नियतमिहामुत्र च दुःखिता' इति। अथवा भक्तिर्लक्षणा तया गम्या बोध्या। विशिष्टशक्तिकानां सत्यज्ञानादिपदानां निर्धर्मकब्रह्मवाचकत्वायोगात्। अत एव त्रिशत्यां वक्ष्यते—'लक्ष्यार्था लक्षणागम्ये'ति। 'सर्वेषां वैकमन्त्र्यमैतिशायनस्य भक्तिपावनत्वात्सवमानाधिकारो ह्री'ति जैमिनिसूत्रे भक्तिपदस्य लक्षणायां प्रयोगः। आस्माकीने शिवस्तवेऽपि—'न मे शक्तिः श्रीमन्महिमपरमाणोरपि नुतौ, तथापि त्वद्भक्ति व्यतनवमवष्टभ्य किमपि। न मश्चाः क्रोशन्ति प्रवचनमथापि प्रववृते, यथा लोके भक्त्या परशिव न शक्त्या स्वगतये'ति भक्तेरुक्तलक्षणाया वश्या पराधीना। भक्त्या वश्येति वा। 'स्वतन्त्रापि शिवभक्तिपारतन्त्र्यत्वमश्नुष' इति वचनात्। भयानि जलस्थलादिप्रयुक्तादीनि सर्वाण्यपहन्तीति भयापहा। 'आनन्दं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कुतश्चने'ति श्रुतेः। तथा च वायुपुराणे—'अरण्ये प्रान्तरे वाऽपि जले वाऽपि स्थलेऽपि वा। व्याघ्रकुम्भीरचोरेभ्यो भयस्थाने विशेषतः॥ आधिष्वपि च सर्वेषु देवीनामानि कीर्तयेदि'ति। शम्भोरियं स्त्री शाम्भवानामियं माता वा शाम्भवी। योगशास्त्रे मुद्राविशेषस्येदं नाम। तल्लक्षणं तत्रैव—'अन्तर्लक्ष्यं बहिर्दृष्टिर्निमेषोन्मेषवर्जिता। एषा सा शाम्भवी मुद्रा सर्वतन्त्रेषु गोपिते'ति। कल्पसूत्रे तु दीक्षास्तिस्रः—शाक्तिः, शाम्भवी मान्त्री चेति। विभज्य तल्लक्षणान्युक्तानि देवीभागवते—'अष्टवर्षा च शाम्भवी'ति कन्याविशेषस्य नामोक्तं तद्रूपा वेत्यर्थः। शारदया सरस्वत्या वाग्देवताभिश्च आराध्या, शारदे शरदृतौ वर्षादौ वा आराध्या। 'अथ शरत्समाः। संवत्सर' इत्यमरात्। 'शरत्काले महापूजा क्रियते या च वार्षिकी'ति मार्कण्डेयपुराणे। वर्षस्यादौ भवा वार्षिकीत्यर्थः। 'वासन्ते नवरात्रे तु पूजयेद्रक्तदन्तिका'मिति रुद्रयामलात्। शारदैर्विशारदैः पण्डितैः शालीनाख्याश्रमविशेषशीलैर्वा-

ऽऽराध्या । 'शारदः पीतमुद्गे स्याच्छालीने प्रतिभाविनी'ति मेदिनी । 'अकारो वासुदेवः स्यादाकारस्तु पितामह' इत्यनेकार्थध्वनिमञ्जर्यामभिधानात्ताभ्यामाराध्येत्यक्षरद्वयश्लेषेणार्थे सिद्धे शारदा चासावाराध्येति कर्मधारयो वा । तत्र शारदांशनिरुक्तिः कालीपुराणे—'शरत्काले पुरा यस्मान्नवम्यां बोधिता सुरैः । शारदा सा समाख्याता पीठे लोके च नामत' इति ।। क्षितिमूर्तेः परमशिवस्य शर्व इति संज्ञा । तस्य स्त्रीत्यर्थे पुंयोगलक्षणे ङीष्यानुगागमः । मङ्गलस्य माता सुकेशी नाम्नीत्यर्थः । तदुक्तं लैङ्गे—'चराचराणां भूतानां धाता विश्वम्भरात्मकः । शर्व इत्युच्यते देवः सर्वशास्त्रार्थपारगैः । विश्वम्भरात्मनस्तस्य शर्वस्य परमेष्ठिनः । सुकेशी कथ्यते पत्नी तनुजोऽङ्गारकः स्मृत' इति ।। वायवीयेऽपि—'शर्वस्य या तृतीया तु नाम भूमितनुः स्मृता । पत्नी तस्य सुकेशीति पुत्रश्चाङ्गारको मत' इति ।। शर्म सुखं दातुं शीलमस्याः 'शर्म शातसुखानि चे'त्यग्निपुराणीयकोशः । 'सुखं ददाति भक्तेभ्यस्तेनैषा शर्मदायिनी'ति देवीभागवतात् ।। ९३ ।।

( ११८ ) **भक्तिप्रिया**—भक्ति दो प्रकार की होती है—मुख्य और गौण। मुख्य भक्ति एक विशेष प्रकार का मानस-रूपान्तरण है, जिसमें ईश्वर ( भगवान् ) के प्रति लगन की तीव्रता होती है । भक्तिमीमांसासूत्र ( शाण्डिल्यसूत्र १.२ ) में उल्लेख है—'भक्ति ईश्वर के प्रति सबसे बड़ी लगन है । भाष्यकार के अनुसार परा एक अन्य प्रकार की गौणभक्ति होती है । गौणभक्ति में सेवा अथवा दास्य भाव है । सूत्र ( १.२० ) में कहा गया है—'गौणीभक्ति द्वारा ध्यान में अवस्थित होना ।' गरुडपुराण के अनुसार 'मूल भज' का अर्थ है—बार-बार सेवा में भजन । अतः महात्माओं ने सेवा को ईश्वर-प्राप्ति में महत्त्वपूर्ण साधन बतलाया है ।

भक्ति कई प्रकार की है । जैसे स्मरण, बारम्बार ईश्वर नाम का उच्चारण आदि । आदित्य और गुरुडपुराण का कथन है—'भक्ति के आठ भेद हैं । यदि म्लेच्छ में भी भक्ति है तो वह ब्राह्मणों से भी श्रेष्ठ है, वह सन्यासी है, सुखी है, तपस्वी है और विद्वान् है ।'

विष्णुभागवतपुराण में उल्लेख है—'भक्ति नौ प्रकार की होती है ।' नारदीय पुराण के अनुसार—'भक्ति दस प्रकार की होती है । भक्ति द्वारा पापों का अरण्य तक भस्म हो जाता है । अतः भक्ति के अनेक भेद बताये गये हैं । उक्त सभी भेद भक्ति के अन्तर्गत ही समाविष्ट हो जाते हैं । शिवपुराण के अनुसार—'मेरे लिए नश्वर प्राणी क्या कर सकते हैं, क्योंकि मैं सदैव सन्तुष्ट हूँ, किन्तु फिर भी मेरे भक्त भक्ति के रूप में आन्तरिक या बाह्य रूप में जो भी करते हैं, उसे मैं ग्रहण करता हूँ ।'

( ११९ ) **भक्तिगम्या**—केवल भक्ति द्वारा ही प्राप्त हो सकती है। कठोपनिषद् ( ४.१ ) में उल्लेख है—'यम-नियम द्वारा इन्द्रियों का दमन करने से वे बहिर्मुखी हो जाती हैं। अतः उस साधक को, जो मुक्ति चाहता है, अपना ध्यान अन्तर्मुखी रखना चाहिए और इसके लिए उसे बाहरी दृश्य-जगत् से अपनी दृष्टि हटा लेनी चाहिए।' स्मृति का भी कथन है—'योगी सदैव परम प्रभु पर ही दृष्टि रखते हैं।' योगसूत्र ( १.२३ ) में उल्लेख है—'ईश्वर पर ही ध्यान केन्द्रित रखते हैं। राजमार्तण्ड टीका में बताया गया है कि ध्यान ही भक्ति है। ब्रह्मसूत्र ( ३.२.२४ ) में कहा गया है—'श्रुति और स्मृति के अनुसार योगी सदैव परब्रह्म का ही निरूपण साधना की उन्नत अवस्था में भी करते हैं।' इसका तात्पर्य यह हुआ कि यद्यपि अभिव्यक्ति नहीं है, किन्तु फिर भी भक्तिवश उसका प्राकट्य हो जाता है अथवा वह अभिव्यक्त हो जाता है।

भगवद्गीता में कहा गया है—

'भक्त्या त्वनन्ययाशक्य अहमेवं विधोऽर्जुन।
ज्ञातुं द्रष्टुञ्च तत्त्वेन प्रवेष्टुञ्च परन्तप॥' ११.५४।

'तो फिर किस उपाय से आप देखे जा सकते हैं। इस पर कहते हैं—'एकनिष्ठ अनन्य भक्ति द्वारा ही इस प्रकार का विश्वरूपधारी मैं यथार्थतत्त्व से जाना जा सकता हूँ। अर्थात् इसी एकनिष्ठ भक्ति द्वारा मनुष्य शास्त्रानुसार ही मेरा दर्शन कर सकता है और मेरे तत्त्व में प्रत्यक्ष प्रवेश भी कर सकता है, जो अन्य किसी उपाय से सम्भव नहीं है।'

गम्य का अर्थ है—प्राप्त करना, क्योंकि श्रुति ( छां० उ० २.२३.२ ) में कहा है—'जिसका चित्त ब्रह्म में लीन रहता है वह अमरता प्राप्त कर लेता है। ब्रह्म में लीन रहने का अर्थ भी भक्ति से ही है। भक्ति और ब्रह्म मीमांसा का कथन है—'जो उसकी भक्ति में लीन हुं, वह तो अमर हो ही गया।' नित्यतंत्र में इसे और भी अधिक स्पष्ट करते हुए पहले भक्ति की विशेषताएँ बतलाते हुए कहा गया है कि इससे समस्त मानवीय आकांक्षाओं की पूर्ति होती है। उल्लेख है कि जो गुरु पर भरोसा रखता है तथा गुरु के आदेश और शिक्षा का पालन करता है, जिनसे उनकी मानसिक शंकाएँ दूर होती हैं और उसे प्रत्येक वस्तु प्राप्त हो जाती है, फलस्वरूप वह संसार-सागर को पार कर जाता है। और जो भक्ति में दृढ़ नहीं हैं, वे यहाँ भी और इसके बाद भी दुःख ही उठाते हैं।

भक्ति की विशेषताएँ ( लक्षण ), गम्य-जान लेना, क्योंकि सत्य ज्ञान आदि जिनके अनेक भेद और विशेषताएँ बतलायी गयीं हैं, उनमें से किसी से भी

परब्रह्म का वर्णन नहीं किया जा सकता है। अतः त्रिशती के ७३वें नाम में कहा है—'उनका लाक्षणिक ज्ञान ही हो सकता है अर्थात् लक्षण से ही जाना जा सकता है।' शिवस्तव में उल्लेख है—'हे प्रभु ! आपकी महानता के एक कण की भी प्रशंसा करने की सामर्थ्य मुझमें नहीं है, किन्तु फिर भी अपनी टूटी-फूटी भक्ति पर भरोसा रखकर मैं इस स्तुति की रचना कर रहा हूँ।' परम शिव ! अपनी शक्ति से नहीं अपितु भक्ति से ही जीव सफलता प्राप्त करता है।

( १२० ) **भक्तिवश्या**—भक्ति के वश में हैं। कहा गया है—'शिव ! यद्यपि आप परम स्वतंत्र हैं, फिर भी भक्ति के दास हैं।' देवी को प्रसन्न करना भक्ति द्वारा ही सम्भव है।

( १२१ ) **भयापहा**—भय को दूर करने वाली। श्रुति का कथन है—'ब्रह्मानन्द की अनुभूति हो जाने पर किसी प्रकार का भय नहीं रह जाता है।' वायुपुराण का भी कथन है—'जंगल में, जल में, पृथ्वी पर, सिंह का सामना हो जाने पर तथा अन्य वन्य पशुओं के सामने पड़ जाने पर, विभिन्न प्रकार की कठिनाइयों और रोगों आदि का आक्रमण होने पर देवी के नामों का उच्चारण ही पार लगाता है।

( १२२ ) **शाम्भवी**—शिव की सहधर्मिणी। अथवा वे शम्भु के भक्तों की माता हैं। योगशास्त्र ( हठ० प्र० ४.३६ ) के अनुसार—यह एक प्रकार की मुद्रा है, जिसको विस्तृत रूप में इस प्रकार से समझाया गया है—लक्ष्य अन्तर में है, दृष्टि बाहर है चाहे नेत्र खुले हों या बन्द हों। इसे शाम्भवी मुद्रा कहते हैं। इसे तंत्रों में अत्यन्त गोपनीय रखा गया है।' कल्पसूत्र ( परशुराम १.३३ ) में उल्लेख है—'दीक्षा तीन प्रकार की होती हैं। शक्ति, शाम्भवी और मांत्री।' इन सभी दीक्षाओं की विशेषताएँ होती हैं, जिन्हें कल्पसूत्र में विस्तृत रूप से बतलाया गया है। देवीभागवतपुराण के अनुसार आठ वर्ष की बालिका को शाम्भवी कहते हैं। मंत्रशास्त्र में एक विद्या का नाम भी शाम्भवी है।

शाम्भवी दीक्षा—इसे वेध-दीक्षा के अन्तर्गत माना गया है। इसमें गुरु शिष्य पर शक्तिपात कर शक्ति की कुण्डलिनी को जागृत कर देता है। शाम्भवीदीक्षा तीव्रतम दीक्षा होती है। इसमें जीव-ब्रह्मैकत्व ज्ञान का प्रस्फुटन होता है, इसलिए इसको महाविधदीक्षा कहते हैं। यह दीक्षा गुरु के शक्तिपात रूपी अनुग्रह द्वारा ही सम्पादित होती है।

( १२३ ) **शारदाराध्या**—शारदा की आराध्या। शारदा अथवा सरस्वती वाग्-देवी है। अथवा उनका पूजन शरद् अथवा वर्षा ऋतु में किया जाता

है। मार्कण्डेयपुराण का कथन है—'उनका पूजन वसंत ऋतु अथवा वर्षा ऋतु में करना चाहिए। रुद्रयामल का कथन है—'रक्त-दंडिका का पूजन वसन्त ऋतु में नौ दिनों तक करना चाहिए।

अथवा शारद निर्मल मन के व्यक्ति को कहते हैं। मेदिनी में कहा गया है कि आश्रम-अवस्थाओं में से यह एक है। इसे शालीन भी कहते हैं।

अथवा अनेकार्थध्वनिमंजरी के अनुसार 'अ' का अर्थ वासुदेव और 'आ' का ब्रह्मा है। उनका पूजन महान् ( शारद ) ब्रह्मा और विष्णु करते हैं। कालिकापुराण में शारद शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गयी है—'एक समय वसन्त ऋतु में नवें दिन आपको देवों ने जगाया, अतः संसार में इसी नाम से प्रसिद्ध हो गयीं और इसी नाम से शारदापीठ हो गयी। अथवा सरस्वती देवी आपकी आराधना करती हैं।

( १२४ ) **शर्वाणी**—शिव की पत्नी हैं, जिनका शरीर पृथ्वी है। लिङ्ग और वायुपुराण के अनुसार शिव को पृथ्वी के आकार में शर्व कहते हैं और उनकी पत्नी सुकेशी और पुत्र अंगारक हैं।

शिव के आठ स्वरूप बताये गये हैं—शिव, भैरव, श्रीकण्ठ, सदाशिव, ईश्वर, रुद्र, विष्णु और ब्रह्मा। ईश्वर को शर्व भी कहा जाता है, अतः शर्व की पत्नी शर्वाणी हुई।

( १२५ ) **शर्मदायिनी**—सुख प्रदान करनेवाली। देवीभागवत के अनुसार वे अपने भक्तों पर सुख एवं आनन्द की वर्षा करती हैं, अतः उन्हें सुखप्रदा कहा जाता है।

**शाङ्करी श्रीकरी साध्वी शरच्चन्द्रनिभानना।**
**शान्तोदरी शान्तिमती निराधारा निरञ्जना॥ ९४॥**

**करोतीति करः। पचाद्यच्। 'कृञो हेतुताच्छील्ये'त्यादिना टो वा। शं सुखस्य करः। शं करे यस्य स वा शङ्करः तस्य स्त्री शाङ्करी। तथा च—कालिकापुराणे—'प्रतिसर्गादिमध्यान्तमहं शम्भुं निराकुलम्। स्त्रीरूपेणानुयास्यामि प्राप्य दक्षादहं तनुम्॥ ततस्तु विष्णुमायां मां योगनिद्रां जगन्मयीम्। शाङ्करीति स्तुविष्यन्ति रुद्राणीति दिवौकस' इति॥ करोतीति करी, श्रियः करी श्रीकरी। श्रीकरो विष्णुः। 'श्रीधरः श्रीकरः श्रीमानि'ति विष्णुसहस्रनामसु पाठात्। तस्येयं श्रीकरीति वा॥**

अथ परिभाषायां षट्चत्वारिंशन्नामानि विभजते—

राजा चतुर्बलेन्द्रो भूत्वा बलिरागमान् द्विदश।
गुणगणगौण्यं गणगोमार्गे मार्गे मृगेण भवेत्॥ १५॥

चतुरित्येकस्मिन्नर्धे चतुश्चतुरक्षराणि चत्वारि नामानि द्विदश द्विसहिता दश । अर्धत्रयेणैतादृशानि नामानि द्वादश । स्पष्टमन्यत् ॥ ११ ॥

साध्वी पतिव्रता । 'सती साध्वी पतिव्रते'त्यमरः । कालत्रयेऽपि पत्यन्तरयोगाभावादनितरसाधारणं पातिव्रत्यम् । तदुक्तं श्रीमदाचार्यभगवत्पादैः—'कलत्रं वैधात्रं कति कति भजन्ते न कवयः, श्रियो देव्याः को वा न भवति पतिः कैरपि धनैः । महादेवं हित्वा तव सति सतीनामचरमे, कुचाभ्यामासङ्गः कुरबकतरोरप्यसुलभ' इति ॥ देवीभागवतेऽपि—'साध्वीत्यनन्यसामान्यपातिव्रत्येन गीयसे' इति । शरत्कालिकेन चन्द्रेण तुल्यमाननं मुखं यस्याः । 'शो तनूकरणे' । शातं कृशम् । 'आदे च उपदेशेऽशिती'त्यात्वम् । उदरं यस्याः सा शातोदरी । शतोदरस्यानन्तगुहस्य हिमवतोऽपत्यं हैमवतीत्यर्थो वा । शान्तिरस्या अस्तीति शान्तिमती । भक्तेष्वौद्धत्याभावात् । आधारान्निष्क्रान्ता मूलाधारादुद्गता । 'निरादयः क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्ये'ति समासः । यद्वा निर्गत आधारः अधिष्ठानान्तरं यस्याः । सर्वजगदधिष्ठानस्य सत्यत्वेनाधारान्तरायोगात् । अथवा निराधाराख्यपूजास्वरूपा । तथा च सूतसंहितायाम्—'पूजा शक्तेः परायास्तु द्विविधा सम्प्रकीर्तिते'त्युपक्रम्य बाह्याभ्यन्तरभेदेन द्वैविध्यमुक्त्वा बाह्याया वैदिकतान्त्रिकभेदेन द्वैविध्यं सलक्षणं वर्णयित्वोक्तम् । 'पूजा याभ्यन्तरा सापि द्विविधा परिकीर्तिता । साधारा च निराधारा निराधारा महत्तरा ॥ साधारा या तु साधारे निराधारा तु संविदि । आधारे वर्णसंक्लृप्तविग्रहे परमेश्वरीम् ॥ आराधयेदतिप्रीत्या गुरुणोक्तेन वर्त्मना । या पूजा संविदि प्रोक्ता सा तु तस्यां मनोलयः ॥ संविदेव परा शक्तिर्नेतरा परमार्थतः । अतः संसारनाशाय साक्षिणीमात्मरूपिणीम् ॥ आराधयेत् परां शक्तिं प्रपञ्चोल्लासवर्जिताम् । स्वानुभूत्या स्वयं साक्षात् स्वात्मभूतां महेश्वरीम् ॥ पूजयेदादरेणैव पूजा सा पुरुषार्थदे'ति । अथ निराधारपूजाकर्मीभूतसंवित्स्वरूपस्यैदम्पर्येण निषेधमुखेन विधिमुखेन पराभिमतनिरासेन च निर्धारणपूर्वकं तत्प्राप्तिसाधनोपायं तज्जन्यफलस्वरूपञ्च कतिपयैर्नामभिराह निरञ्जनादिभिरष्टभिः श्लोकैः । सन्ति हि त्रिविधाः पशवः । तत्रानात्मन्यात्मताज्ञानस्वरूपाणवमलमात्रेण युक्तो विज्ञानकेवलः देहारम्भकादृष्टात्मककार्मणमलवान् प्रलयकालः भेदबुद्धिजनकमाध्याख्य ( ? ) मलवान् सकल इति भेदात् । एषूत्तरोत्तरो मलः पूर्वपूर्वव्याप्य इत्यादि निरूपितं सेतुबन्धेऽस्माभिः । तत्र सकलपशुनिरासायाह । निरञ्जना अञ्जनं नाम कालिमा । मायासङ्ग इति यावत् । तमोरूपत्वेनावरणधर्मेण सादृश्यात् । तथा च योगवासिष्ठे—'भावाभावे पदार्थानां हर्षामर्षविकारदा । मलिना वासना राम सङ्गशब्देन कथ्यत' इति ॥ निर्गतमञ्जनं यस्याः सा निरञ्जना । 'निरवद्यं निरञ्जन'मिति श्रुतेः । 'अविद्यासम्पर्काभाववतीत्यर्थः । मिथ्यारूपाया अविद्यायाः स्वाधिष्ठानेऽभावात् । प्रतिपन्नोपाधौ

त्रैकालिकनिषेधप्रतियोगित्वस्यैव मिथ्यात्वात् । यद्वा नितरां रञ्जनं रागो रक्तिमा सन्तोषणं वा यस्याम् ॥ ९४ ॥

( १२६ ) **शाङ्करी**—शंकर की पत्नी । शं–सुख और कर–करनेवाली । कालिकापुराण के अनुसार—प्रत्येक सृष्टि-चक्र के आरम्भ में मैं सदैव निर्मल शंभु के साथ नारी के रूप में रहती हूँ, जिसका जन्म दक्ष से हुआ है । सब देव मेरी स्तुति करेगें और मुझे विष्णुमाया, योगनिद्रा, शांकरी और रुद्राणी नामों से सम्बोधित करेगें ।'

( १२७ ) **श्रीकरी**—सफलता अथवा श्री प्रदान करनेवाली । विष्णुसहस्रनाम के अनुसार श्रीकर विष्णु का ही नाम है और उनकी पत्नी श्रीकरी है ।

[ परिभाषा का ग्यारहवाँ सर्ग : जिसमें ४६ नाम विभक्त किये गये हैं । ]

( १२८ ) **साध्वी**—सती । तीनों काल—भूत, वर्तमान और भविष्य में वे केवल अपने पति से ही अनुरक्त हैं । यह उनकी महान् अतुलनीय विशेषता है । सौन्दर्यलहरी में भगवत्पाद आचार्य कहते हैं—

'पुरारातेरन्तःपुरमसि ततस्त्वच्चरणयोः
सपर्यामर्यादा तरलकरणानामसुलभा ।
तथा ह्येते नीताः शतमखमुखाः सिद्धिमतुलां
तव द्वारोपान्तस्थितिभिरणिमाऽऽद्याभिरमराः ॥' ९६ ।

अर्थात् 'तू त्रिपुरारि के अन्तःपुर की रानी है, अतः तेरे चरणों की सपर्या ( पूजा ) की मर्यादा चंचल इन्द्रियों वाले मनुष्यों को सुलभ नहीं है और इन्द्र की प्रमुखता में रहने वाले ये देवगण तेरे द्वार के निकट खड़ी रहने वाली अणिमादि की अतुल सिद्धियों तक ही पहुँच पाते हैं ।'

'कलत्रं वैधात्रं कति कति भजन्ते न कवयः
श्रियो देव्याः को वा न भवति पतिः कैरपि धनैः ।
महादेवं हित्वा तव सति सतीनामचरमे
कुचाभ्यामासङ्गः कुरवकतरोरप्यसुलभः ॥'

अर्थात् विधाता की स्त्री सरस्वती को कितने ही कविजन क्या नहीं भजते और कौन थोड़ा-सा भी धनवान् होकर लक्ष्मी का पति नहीं होता ? परन्तु हे सती ! सतियों में श्रेष्ठ ! महादेव को छोड़कर तेरे कुचों का संग तो कुरवक-तरु को भी दुर्लभ है । ( सौन्दर्यलहरी, स्वामी विष्णुतीर्थ )

देवीभागवतपुराण का कथन है कि अपने पति के प्रति अतुलनीय भक्ति रखने के कारण साध्वी कहकर आपकी स्तुति की जाती है ।

( १२९ ) **शरच्चन्द्रनिभानना**—शरत् काल के चन्द्रमा के सदृश जिनका मुख है ।

( १३० ) **शान्तोदरी**—जिनका उदर अत्यन्त कृश है। हिमालय की उदर में अनन्त विद्याओं का भंडार होते हुए भी जो शान्त है, वे शान्तोदरी हैं। अथवा शतोदरी कन्या को भी कहते हैं, क्योंकि हिमालय में सैकड़ों गुहाएँ हैं।

( १३१ ) **शान्तिमती**—सदैव शान्त रहने वाली। भक्तों के प्रति देवी सदैव स्नेह रखती हैं। वैराग्य, विवेक, सन्तोष, क्षमा और शान्ति उनके गुण हैं। वे संकल्प-विकल्प से परे हैं। उनमें क्षोभ नहीं है, अतः वे सदैव शान्त रूप में रहती हैं।

( १३२ ) **निराधारा**—आधार नहीं है अर्थात् वे किसी पर निर्भर नहीं है। आधार से ही निष्क्रमण हुआ है। मूलाधार में ही है। निर्गत ही जिनका आधार है।

अथवा यह एक उपासना-पद्धति भी है, जिसे निराधार कहते हैं। सूत-संहिता ( १.५.३ ) का कथन है—'देवी की पूजा दो प्रकार से होती है।' आगे चल कर दोनों विधियों की विस्तृत चर्चा की गयी है—एक बाह्य पूजा और दूसरी अन्तःपूजा। बाह्य पूजा के भी दो भेद बताये गये हैं—एक वैदिक और दूसरा तांत्रिक। इनकी अपनी अलग-अलग विशेषताएँ है। इसके बाद चर्चा आती है ( ११-१२ ) आन्तरिक या अन्तर्मुखी पूजा की; ये भी दो प्रकार की होती हैं—एक साधार और दूसरी निराधार। इस निराधार की साधना उच्चकोटि की है। साधार पूजा मानस में प्रतिमा या छवि आदि का ध्यान कर की जाती है। निराधार साधना पूर्णतया बिना किसी आकार का ध्यान किये की जाती है। यही शुद्ध ध्यान है। साधार साधना में देवी की पूजा अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक एवं पवित्र शब्दों द्वारा की जाती है, जिसका निर्देशन गुरु करते हैं। निराधार साधना में संवित् ध्यान में अपना मनोलय किया जाता है। वास्तव में शुद्ध ज्ञान का इसके अतिरिक्त और कोई आशय नहीं है, अपि तु केवल सर्वोच्च शक्ति का ध्यान किया जाता है। अतः सांसारिक बन्धनों से मुक्त होने और आवागमन के चक्र से छुटकारा प्राप्त करने के लिए साधना करना अनिवार्य है। अर्थात् अपना स्व, साक्षी प्रपंचवादी संसार की माया से मुक्त है। अपने स्व के माहेश्वरी रूप में प्रत्यक्ष अनुभूति प्राप्त कर उसका माहेश्वरी रूप में पूर्ण श्रद्धा और विश्वास के साथ ध्यान करना चाहिए। इसी साधना से मुक्ति की ओर अग्रसर हुआ जाता है।

( १३३ ) **निरञ्जना**—निर्मल अथवा स्वच्छ।

[ आगे कुछ नाम इसी प्रकार के हैं। शुद्ध ज्ञान की प्रकृति का जानना जो निराधार साधना का लक्ष्य है, उसकी एक निश्चित परिभाषा हो गयी तथा

अध्यास दूर हो गये। तब उसे प्राप्त करने के साधन निश्चित किये गये और उनका जो परिणाम होना है, उनकी जानकारी भी प्राप्त हो गई। ]

मूढ़ पशु तीन प्रकार के होते हैं : विज्ञान केवल वे हैं जो अनात्मा में अपने को आत्मवत् देखता है और उसमें केवल यही मल है। प्रलयकाल के पशु वे हैं जिनमें कर्म मल है और तीसरे सकल वे हैं, जिनमें माया का मल है और इसी से द्वैत का आभास होता है। इन तीनों में दूसरे में पहिले का और तीसरे में दूसरे का मल अपने मल के अतिरिक्त है। सेतुबन्ध में इसका विस्तृत विवेचन किया गया है।

उन्हें निर्मल या स्वच्छ इसलिए कहते हैं, क्योंकि वे सकल के मल से परे हैं।

अंजन--काला अर्थात् अज्ञानी; क्योंकि अज्ञानी में यह गुण है कि वह प्रकृति पर आवरण डाल देता है, क्योंकि उसकी प्रकृति ही तमस् है। योग-वाशिष्ठ का कथन है—'इच्छित वस्तुओं का स्थायित्व और अस्थायित्व सुख और दुःख पैदा करते हैं। राम ! दूषित आसक्तियों को संग या राग कहते हैं।' श्रुति ( श्वेता० उप० ४.१९ ) में कहा गया है—'आरोप हीन एवं निष्कलंक' अर्थात् वे राग और अज्ञान से रहित हैं, क्योंकि अज्ञान तो केवल पूर्ण भ्रान्ति है, अतः उसके स्थायित्व का प्रश्न ही नहीं है। भ्रान्ति या भ्रम का अर्थ है—जो किसी काल में भी न हो। अथवा नि का अर्थ है—अधिक और रंजन का लाली या प्रसन्नता।

**निर्लेपा निर्मला नित्या निराकारा निराकुला।**
**निर्गुणा निष्कला शान्ता निष्कामा निरुपप्लवा ॥ ९५ ॥**

**प्रलयकालेऽतिव्याप्ति निरस्यति। कर्मसम्बन्धेन लेपस्तस्मान्निष्काशिता। 'न मां कर्माणि लिम्पन्ति' इति स्मृतेः। यद्वा लेपः कर्मसम्बन्धः स निर्गतो यस्याः ज्ञानेन सा निर्लेपा। तदुक्तं यज्ञवैभवखण्डे—'कर्मभिः सकलैरपि लिप्यते ब्रह्मवित्प्रवरश्च न सर्वथा। पद्मपत्रमिवाद्भिरहो परब्रह्मवित्प्रवरस्य तु वैभवम्'। गीतास्वपि 'लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसे'ति। विज्ञानकेवलेऽतिव्याप्ति परिहरति। निर्मला आणवमलाभाववती, मलस्तमात्मा तदभाववती वा। मुक्त-जीवस्तु लक्ष्य एव। नित्यमुक्तेत्यनेन वा तन्निरासः। यद्वा नित्यशुचिनो मालिन्य-भ्रमाधायकत्वादविद्यैव मलस्तदभावत्वान्निर्मला। मलस्य मिथ्यात्वात्। तदधि-ष्ठानं तु न तथेत्याह। नित्या कालत्रयेऽप्यबाध्या। तेन क्षणिकविज्ञानमेवात्मेत्यौ-( त्तानि )त्पातिकबाह्यनिरासः। 'अविनाशी वा अरेऽयमात्मे'ति श्रुतेः। तिथि-नित्या कालनित्या मन्त्ररूपा वा। साकारविज्ञानवादिमाध्यमिकनिरासायाह। आकारस्य सगुणरूपस्य कल्पितत्वान्निराकारा। तदुक्तं विष्णुभागवते—'स वै न**

देवासुरमर्त्यतिर्यङ् न स्त्री न षण्ढो न पुमान्न जन्तुः। नायं गुणः कर्म न सन्न चासन्निषेधशेषो जयतादशेषः' इति। आकुलेति भावप्रधानो निर्देशः। अविद्या-सम्पर्केऽप्याकुलत्वाभावान्निराकुला। निर्गता आकुलचित्ता यस्या इति वा। तादृशानां दूरेति यावत्। आकुलत्वं सर्वाभावः शून्यं वा। तेन शून्यवादिगम्भीरा-ख्यबाह्यनिरासः। तार्किकमतं निरस्यति। गुणशून्यत्वान्निर्गुणा। 'साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्चे'ति श्रुतेः। गुणानां शरीरधर्मत्वेन चिद्धर्मत्वाभावाच्च। तदुक्तं मत्स्यपद्मपुराणयोर्हिमवन्तम्प्रति नारदेन—'यदुक्तं च मया देवी लक्षणैर्वर्जितेति च। शृणु तस्यापि वाक्यस्य सम्यगर्थं विचारणात्॥ लक्षणं देवकोटयङ्कः शरीरै-काश्रयो गुणः। इयं तु निर्गुणा देवी नैव लक्षयितुं क्षमे'ति॥ सावयवमेव ब्रह्मेति मतं निरसितुमाह। निर्गताः कला अंशा वास्तविका यस्याः। 'अंशो नानाव्यप-देशा'दिति सूत्रम्। 'ममैवांशो जीवलोक' इति स्मृतिश्च कल्पितांशाभिप्रायत्वाद-विरुद्धा। निर्गुणचिन्ता वा निष्कलेत्युच्यते। तदुक्तं विज्ञानभैरवभट्टारकैः—'ध्यानं या निष्कला चिन्ता निराधारा निराश्रया। न तु ध्यानं शरीरस्य मुख-हस्तादिकल्पने'ति। निष्कला कलातीता वा। शान्ता शमवती। 'निष्कलं निष्क्रियं शान्त'मिति त्रिपुरोपनिषत्। शकारोऽन्तो यस्य तद्रूपा। अमृतबीजात्मिकेति यावत्। अशान्तेति वा छेदाद्दिगन्तव्याप्तत्वोक्त्यात्मनः परिच्छिन्नतावादिदिग-म्बरनिरासः। 'सत्यकामः सत्यसङ्कल्प' इत्यादिश्रुत्या तादृशमेव ब्रह्मेति मतं निर-स्यति। निर्गतः काम इच्छा यस्याः सा निष्कामा। 'अवाप्ताखिलकामायास्तृष्णा किं विषया भवेत्' इति देवीभागवतात्। 'नेतिनेत्यात्मे'ति श्रुतेः 'पूर्णमदः पूर्ण-मिद'मिति श्रुतेश्च औपाधिकगुणपराणि श्रुत्यन्तराणीति भावः। निष्कममतीति वा। 'अम गत्यादिषु'। उपप्लवो नाशः स निर्गतो यस्याः। निःशेषेणातिशयेन उप समीप एव पिण्डाण्ड एव प्लवोऽमृतस्रवणं यया सा निरुपप्लवा। निर्बन्धादि-पदेष्वतिशयाद्यर्थे निरः प्रयोगात्। तथा चारुणोपनिषदि 'आप्लवस्व प्रप्लवस्व आण्डीभवज मा मुहु'रिति॥ ९५॥

(१३४) निर्लेपा—शुद्ध, अपवित्रता से दूर। उन्हें ऐसा इसलिए कहा गया है, क्योंकि वे प्रलयकाल में भी मल से पूर्णतया रहित ही रहती हैं। लेप अर्थात् मल कर्म-सम्बन्ध से पैदा होता है। भागवतपुराण में कहा गया है—'न मां कर्माणि लिम्पन्ति' अर्थात् कर्म मुझे प्रभावित नहीं करते। अथवा देवी के ज्ञान से भक्त अशुद्धता से मुक्त हो जाता है। शु० सं० (४.२५.२५) में उल्लेख है—'ब्रह्म-ज्ञानी किसी भी कर्म से प्रभावित नहीं होता और न उसमें अपवित्रता का भाव ही आता है। उसकी स्थिति ठीक वैसी ही है जैसी जल में रहने वाले कमल के पत्ते की। पत्ते पर जल नहीं टिकता। ब्रह्म-ज्ञानी की यही मर्यादा है। भगवद्गीता में कहा गया है—

'ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ॥'' ५.१० ।

अर्थात् परमेश्वर में कर्मों का समर्पण करके तथा उनके फल में आसक्ति छोड़कर जो उन कर्मों को करता है, वह साधक पाप से—अर्थात् बन्धन का हेतु होने के कारण जो पापमय कहे गये हैं, उन पुण्य-पाप रूप कर्मों से—उसी प्रकार लिप्त नहीं होता है, जिस प्रकार कमल का पत्ता जल में रहता हुआ भी जल से लिप्त नहीं होता ।

( १३५ ) **निर्मला**—जिनमें आणवमल नहीं हैं अर्थात् स्वच्छ । वे विज्ञान केवल मल से भी दूर हैं । मल का अर्थ आणवमल है । अविद्या भी एक प्रकार का मल ही है, जो निरन्तर तमस्, भ्रान्ति और भ्रम को बनाये ही रखता है ।

( १३६ ) **नित्या**—अनादि । अशुद्धता यद्यपि स्थायी नहीं है, किन्तु उसका नियंत्रक स्थायी अर्थात् नित्य है । वे तीनों काल में है । इसका अर्थ है कि जो लोग यह कहते हैं कि सभी कुछ आदर्श और क्षणिक है, वे सही नहीं हैं । इस प्रकार यहाँ क्षणिक विज्ञानवाद के सिद्धान्तों का खण्डन किया गया है । श्रुति ( बृ० उप० ४.५.१४ ) में कहा गया है कि 'यह स्वात्मा अविनाशी है ।'

अथवा नित्या मास की तिथियों की अधिष्ठात्री देवियों को भी कहते हैं । श्री चक्रस्थ पन्द्रह नित्या हैं । १६वीं नित्या चिद्रूपात्मिका है । वह सदाशिव रूपा होने के कारण सबकी अधिष्ठात्री है और अमावस्या तिथि रूपा है । वह स्वयं नित्याओं के रूप में प्रकाशमान है । अतः सबकी अधिदेवता है । पंचदशी के १५ अक्षरों को भी नित्या और १६वीं को स्वयं श्री समझना चाहिए । सोलह नित्याओं का स्थान विशुद्धिचक्र में है । चितिशक्ति का शुद्ध स्वरूप सहस्रार में है जिसकी ये सब कलाएँ हैं । नित्या नाम का एक मंत्र भी है ।

( १३७ ) **निराकारा**—आकार रहित । इससे उस सिद्धान्त का खण्डन होता है जिसके अनुसार यह मान्यता है, कि प्रत्येक पदार्थ का आकार है । यह सिद्धान्त विज्ञानवाद है और इसे माध्यमिक कहते हैं । १३६वें नाम में भी इसका खण्डन किया गया है ।

**आकार**—ऐसा रूप जिनमें गुणों का अध्यास अथवा आरोपण किया जाता है । विष्णुभागवतपुराण के अनुसार—'ब्रह्म न देव हैं और न दैत्य, न मानव हैं और न पशु । न स्त्री हैं और न शिखण्डी क्लीव हैं । वे गुण भी नहीं हैं, कर्म भी नहीं हैं, वे न तो अस्तित्व-विहीन हैं और न उनका अस्तित्व

ही है। ब्रह्म की जय हो। वे अनन्त हैं और वेद, शास्त्र, आगम, पुराण, ऋषि, मुनि उनका नेति-नेति से ही वर्णन करते हैं।'

( १३८ ) **निराकुला**—यद्यपि उनका अविद्या से भी सम्बन्ध या सम्पर्क है। किन्तु वे फिर भी उससे प्रभावित या उद्वेलित नहीं होतीं। वे उनसे भी दूर रहती हैं, जिनके मानस आकुल रहते हैं। इसके द्वारा उन गम्भीर सिद्धान्तों को भी मान्यता नहीं दी गयी हैं, जिनकी धारणा है कि सब कुछ शून्य ही है, अर्थात् शून्यवाद का खण्डन।

( १३९ ) **निर्गुणा**—गुण-रहित। यहाँ पर तर्क-सिद्धान्त को अमान्य किया गया है। श्रुति ( श्वे० उप० ६.२ ) में कहा गया है—'साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च।' गुण शरीर का धर्म है। मत्स्य और पद्मपुराण में नारद ने हिमवान् को सम्बोधित करते हुए कहा है—'यदुक्तं च मया देवी लक्षणै-र्वजिते'—जैसा मैंने कहा कि देवी में अध्यास का आरोपण नहीं है। अच्छी प्रकार सुनो और अर्थ को ग्रहण करो—लक्षण देवों के चिह्न हैं और गुण शरीर पर निर्भर करते हैं। यह देवी बिना गुणों के है, अतः उन्हें लक्षण से नहीं पहचाना जाता है।' वे साक्षी, विशुद्धतम सत्, अरूप, ज्ञान और निर्गुण हैं।

( १४० ) **निष्कला**—भिन्न अवस्थाएँ नहीं। इससे उस सिद्धान्त का प्रतिवाद हो जाता है जिसके अन्तर्गत ब्रह्म की विभिन्न अवस्थाएँ मानी जाती हैं। वेदसूत्र ( २.३.४३ ) में उल्लेख है—'आत्मा भगवान् का अंश या रूप है, क्योंकि इसमें विभिन्नता की प्रतीति होती है। भगवद्गीता में कहा गया है—

'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।
मनः षष्ठानीन्द्रियाणि प्रकृतिस्थानि कर्षति ॥' १५.७।

अर्थात् 'मेरा ही सनातन अंश इस जीव देह में है। जीवात्मा सत् होकर त्रिगुणमयी माया में स्थित हुआ मन सहित छहों इन्द्रियों का आकर्षण करता है।'

ये दो श्रुति और स्मृति एक-दूसरे की विरोधी नहीं हैं। क्योंकि अंशी को ही लक्षण रूप में बताया गया है।

अथवा ब्रह्म का ध्यान निष्कल रूप में करना। विज्ञानभैरव मट्टारक का कथन है—'ब्रह्म का ध्यान निष्कल स्वरूप में करना चाहिए, क्योंकि वह निराधार है और निवास का कोई स्थान नहीं है। मुख, हाथ, चरण आदि को आकार के भाग मानकर ध्यान करना ध्यान नहीं है।'

एक अन्य मत म० म० कविराजजी का यह है कि लयावस्था में शिव को निष्कल और भोगावस्था में सकल-निष्कल कहा जाता है। किन्तु इन दोनों

के अतिरिक्त नाम की अधिकारावस्था उसकी एक और अवस्था है। इस अवस्था में शिव सकल भाव में विराजते हैं। शिव या परमेश्वर की ये भिन्न अवस्थाएँ हैं, किन्तु ये वास्तविक नहीं, मात्र औपचारिक हैं। शक्ति अथवा कला की अविकास दशा, विकासोन्मुख दशा एवं पूर्ण विकास की दशा का अनुसरण करके शिव की उपर्युक्त विभिन्न दशाएँ कल्पित हैं।···कलात्मक ही शिव के देह रूप में कल्पित की गई है। इसलिए लयावस्था में बिन्दु विक्षोभ न रहते हुए भी कला का उद्भव नहीं होता, इसलिए शिव को निष्कल शिव अथवा अशरीर कहा जाता है। शिव को जब अशरीरी कहा जाता है तब उसी अवस्था को लक्ष किया जाता है। भोगावस्था शिव की सकल-निष्कल उभयात्मक अवस्था भी होती है। अशरीरी अवस्था में शक्ति लीन रहती है और बिन्दु अक्षुब्ध; इसलिए रहते हुए भी न रहने के कारण बराबर है। उस समय एक मात्र अपनी महिमा से विराजते हैं।

'अकुल से महाबिन्दु तक फैले महामार्ग में जो सब अवान्तरचक्र हैं, उनकी समष्टि ही विश्वचक्र है। इसमें अकुल से आज्ञाचक्र तक का अंश सकल है, आज्ञाचक्र के ऊपर बिन्दु से उन्मना तक का अंश सकल-निष्कल है और उन्मना के बाद महाबिन्दु अंश निष्कल है। वस्तुतः यह महाबिन्दु ही विश्व का हृदय है। यही विश्वातीत परमेश्वर अथवा शिवशक्ति के आविर्भाव का स्थान है। उन्मना तक पहुँचने के बाद काल की कला, तत्त्व, देवता, और मन बिल्कुल विरुद्ध हो जाते हैं। तंत्र इसी को निर्वाणात्मक रुद्रवक्त्र कहता है।'

( १४१ ) **शान्ता**—त्रिपुरा-उपनिषद् का कथन है—'निष्कलं निष्क्रियं शान्तम्।' न उनके अवयव हैं, न उनमें गति है; अतएव वे शान्त हैं। अक्षर 'स' अमृतबीज मंत्र के अन्त में हैं अर्थात् देवी स्वयमेव अमृतबीज मंत्र हैं। अथवा आशान्ता—आशा-दिक्-अन्ता—पहुँचना अर्थात् सर्वव्यापक। इसके द्वारा दिगम्बर के इस सिद्धान्त को स्थापित किया गया कि स्व-आत्मा सीमित है।

( १४२ ) **निष्कामा**—कोई कामना या इच्छा नहीं है। जो लोग यह मानते हैं कि भगवान् की इच्छा और विचार अनादि हैं, उनकी मान्यता का भी इससे खंडन हो जाता है। देवीभागवतपुराण का कथन है कि जब उनकी समस्त इच्छाएँ या कामनाएँ पूर्ण हैं तो फिर और क्या इच्छा शेष है। श्रुति ( बृ० उप० २.३.६ ) का कथन है—'आत्मन् को लक्षणों द्वारा लक्ष्य नहीं कराया जा सकता।' अन्य श्रुति जिनमें गुणों की चर्चा है, केवल उपाधि का ही वर्णन करती है।

( १४३ ) निरुपप्लवा—निर्—अधिक, उप—निकट अर्थात् शरीर में। प्लव—निसृत ( अमृत )। तात्पर्य यह हुआ कि जिससे शरीर में अमृत-स्राव होता है ( नाम १११ )। अरुणोपनिषद् का कथन है—'समस्त शरीर को अमृत स्राव से आप्लावित कर लो और शरीर की ७२ हजार नाड़ियों को भी इस अमृत से ओत-प्रोत कर लो। मुझे सदैव भूमा से उत्पन्न जानो अर्थात् आत्मा को परमेश्वर का अंश समझो।

**नित्यमुक्ता निर्विकारा निष्प्रपञ्चा निराश्रया।**
**नित्यशुद्धा नित्यबुद्धा निरवद्या निरन्तरा॥ ९६॥**

नित्यं मुक्ता यस्या भक्ताः सा। नित्यं यथा तथा मुक्ता वा। नित्यं मुञ्चति मुच्यते वा नित्यमुक्तस्य भावस्तत्ता वा। मोक्षरूपेत्यर्थः। प्रधानस्य मनसश्च निरासायाऽऽह। निर्गता विकाराः साङ्ख्ये प्रसिद्धा महदाद्यास्त्रयोविंशतिर्यस्याः। तदुक्तं साङ्ख्यतत्त्वकौमुद्याम्—'मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त। षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुषः' इति॥ निर्गताः प्रपञ्चाः क्षित्यादिसञ्चयप्रतारणविस्तारा यस्याः सा निष्प्रपञ्चा। 'प्रपञ्चः सञ्चये प्रोक्तो विस्तारे च प्रतारण' इति विश्वः। 'प्रपञ्चोपशमं शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्त' इति श्रुतेः। शरीराश्रितं ब्रह्मेति चार्वाकमतं निरस्तमिति। सर्वाश्रयस्याश्रयान्तरायोगान्निराश्रया। 'विश्वं प्रतिष्ठितं यस्यां तस्याः कुत्र प्रतिष्ठिति'रिति वचनात्। कालत्रयेऽपि मालिन्याभावान्नित्यशुद्धा। 'अस्पर्शश्च महाञ्शुचि'रिति श्रुतेः। 'अत्यन्तमलिनो देहो देही चात्यन्तनिर्मल' इति स्मृतेश्च। 'नहि विज्ञातुर्विज्ञातेर्विपरिलोपो विद्यते' इति श्रुतिमभिसन्धायाह। नित्यबुद्धा चिद्रूपा। शुद्धबुद्धौ जिनविशेषौ तौ नित्यौ यस्याः प्रसादादिति वा। षड्दर्शनपूजायां जैनदर्शनोपास्यत्वेनापि देव्याः पूजादर्शनात् तदुपास्यतारानामकदेवीरूपेति यावत्। निर्गतं अवद्यं गर्ह्यंमाविद्यकविकारजातं यस्याः। 'निरवद्यं निरञ्जन'मिति श्रुतेः। अवद्यान्नरकान्निर्गता यत्प्रसादादिति वा। तथा च कूर्मपुराणे—'तस्मादहर्निशं देवीं संस्मरेत्पुरुषो यदि। न यात्यवद्यं नरकं सङ्क्षीणाशेषपातकः' इति॥ लिङ्गपुराणेऽपि—'मायान्ताश्चैव घोराद्या अष्टाविंशतिकोटयः। नरकाणामवद्यानां पच्यन्ते तासु पापिनः॥ अनाश्रिता भवानीशं शङ्करं नीललोहित'मित्यादि। अवकाशावधिभेदच्छिद्राण्यन्तरपदार्थाः तैर्विरहिता निरन्तरा। 'अन्तरमवकाशावधिपरिधानान्तर्द्धिभेदतादर्थ्ये। छिद्रात्मीयविनाबहिरवसरमध्येऽन्तरात्मनि चे'त्यमरः। 'य एतस्मिन्नुदरमन्तरं कुरुतेऽथ तस्य भयं भवति' इति श्रुतेः। तेन सजातीयादिभेदत्रयवदेव ब्रह्मेति मतनिरासः॥ ९६॥

( १४४ ) नित्यमुक्ता—जिसके भक्त सदैव मुक्त रहते हैं अथवा जो अनादि काल से मुक्त हैं।

( १४५ ) **निर्विकारा**—विकार-रहित। विकार—सांख्यशास्त्र में विकारों के २३ भेद बताये गये हैं, जिनका आरम्भ महत् से होता है। सांख्यतत्त्वकौमुदी ( कारिका ३ ) में उल्लेख है—'मूल प्रकृति की विकृति महद् आदि है। मूल प्रकृति अनादि है। किन्तु महद् आदि विकृतियों की उत्पत्ति है। १६ अन्य भी उत्पादित तत्त्व हैं, किन्तु इनसे उत्पत्ति नहीं होती है। आत्मा की न तो किसी से उत्पत्ति है और न उससे ही किसी की उत्पत्ति होती है।

( १४६ ) **निष्प्रपञ्चा**—प्रपञ्च से अलग हैं। विश्व के अनुसार—'प्रपञ्च का अर्थ है—एकत्रित करना, विस्तार करना और प्रतारण।' श्रुति ( मान० उप० ७ ) का कथन है—'उनकी मान्यता है कि चतुर्थ अवस्था भ्रान्ति, शान्ति, आनन्द और अद्वैत की नकारात्मक अवस्था है।

( १४७ ) **निराश्रया**—अशरीरी। इसके द्वारा चार्वाक-सिद्धान्त को अमान्य किया गया है। चार्वाक यह मानते हैं कि 'ब्रह्म शरीर का अभिन्न अंग है।'

देवी सभी की आधार हैं और वे किसी पर आधारित या निर्भर नहीं हैं। कहा भी गया है—'समस्त ब्रह्माण्ड जिन पर आधारित है, उनका आधार कहाँ ?'

( १४८ ) **नित्यशुद्धा**—सदैव शुद्ध। भूत, वर्तमान और भविष्य इन तीनों कालों में वे सर्वदा शुद्ध रही हैं, अतः उन्हें शुद्धचिति कहा जाता है। श्रुति की मान्यता है—'आणवमल से उनका कभी भी सम्पर्क नहीं हुआ और वे स्वयं में शुद्ध चिति हैं।' स्मृति में कहा गया है—'शरीर आणवमल के कारण अत्यन्त अपवित्र है, किन्तु इसमें निवास करने वाला अत्यन्त शुद्ध है।'

( १४९ ) **नित्यबुद्धा**—सदैव ज्ञानी। श्रुति ( ब्र० उप० ४.३.३० ) के अनुसार—'ज्ञान ज्ञाता से अभिन्न है।' वे स्वयं चिति-स्वरूपा हैं, अतः सदैव ज्ञानवान् है। अथवा शुद्ध ( नाम १४८ ) और बुद्ध दो अन्य व्यक्तियों का भी परिचायक है। जैनों के तीर्थंकर, जो देवी के ही अनुग्रह से नित्य की कोटि में पहुँच गये। देवी की आराधना के जो छः मार्ग बताये गये हैं उनमें छः जैन-ग्रन्थों की भी गणना होती है। इसका अर्थ यह हुआ कि देवी तारा रूप में भी हैं। जैन-उपासना में तारा मुख्य है, जिनकी उपासना तीर्थंकर भी करते थे।

( १५० ) **निरवद्या**—अपवाद रहित। अवद्य—आरोप; यह अविद्या का रूपान्तरण है। श्रुति ( श्वे० उप० ६.१९ ) में कहा गया है—'दोष और कलंक रहित।' अथवा अवद्य एक नरक का भी नाम है, उनके अनुग्रह से भक्त उस नरक से बच जाते हैं। कूर्मपुराण का कथन है—'यदि कोई देवी का

स्मरण रात-दिन करता है तो वह अवद्य में नहीं जाता है, क्योंकि उसकी सभी पापों से मुक्ति हो जाती है।' लिंगपुराण के अनुसार नरक २८ करोड़ हैं—घोर से लेकर माया तक। इन नरकों में पापी लोगों को बड़ी यातना मिलती है। जो व्यक्ति देवी के पति शंकर एवं नीललोहित का स्मरण नहीं करते हैं, उन्हें नरक में जाना पड़ता है।

( १५१ ) निरन्तरा—अविरल। अमरकोश में इसका अर्थ बताया है—'अन्तर अर्थात् आरम्भ, समय, वस्त्र, तिरोधान, भेद, छेद, स्व, अनुपस्थिति, बाह्य, अवसर, मध्य और व्यक्तिगत आत्मा। श्रुति ( ता० उप० ७.१ ) का कथन है—'जो व्यक्ति तनिक-सा भी भेदाभेद का भाव ग्रहण करता है, उसे भय उत्पन्न हो जाता है।' इससे वह सिद्धान्त अमान्य हो जाता है, जिसके अनुसार ब्रह्म के तीन भेद या स्वरूप हैं। सजातीय आदि का तात्पर्य है—एक ही जाति के प्राणियों ( जीवों ) में भेद, विभिन्न जीवों में भेद तथा व्यक्ति-व्यक्ति में भेद।

एक अन्य मत के अनुसार सृष्टि के आरम्भ से वे ही निरन्तर क्रिया में संलग्न हैं। वे सदैव नियंत्रक रूप में नियन्ता स्वरूपा हैं।

**निष्कारणा निष्कलङ्का निरुपाधिर्निरीश्वरा।**
**नीरागा रागमथना निर्मदा मदनाशिनी॥ ९७॥**

सर्वकारणस्य कारणान्तराभावान्निष्कारणा। 'सकारणं करणाधिपाधिपो न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिप' इति श्रुतेः। निःशेषं कारणं प्रथमं यस्यामिति वा। तज्जन्यानन्दवतीत्यर्थः। 'महापप्रवनान्तस्थां कारणानन्दविग्रहा'मिति वचनात्। कलङ्कः पापं तदभावान्निष्कलङ्का। 'शुद्धमपापविद्ध'मिति श्रुतेः। उप समीपे आदधाति स्वीयं धर्मम् इत्युपाधिः। 'उपसर्गे घोः किः'। स्वीयं लौहित्यं सामीप्यमात्रेण स्फटिके समर्पयज्जपाकुसुममुपाधिः। तद्वच्चितेर्भेदेन भानेऽविद्यैवोपाधिस्तद्रहिता निरुपाधिः। यद्वा। निष्कलङ्कत्वाद्यसाधारणधर्मेषु साध्येषु देव्यास्तादात्म्येन हेतुत्वे निरुपाधित्वं नाम व्याप्यत्वासिद्ध्यभावः सद्धेतुरित्यर्थः। सखण्डोपाधिरखण्डोपाधिश्चेति द्विविधैरपि धर्मैः शून्येति वा। मीमांसाशास्त्रं साङ्ख्यशास्त्रञ्च द्विविधं सेश्वरं निरीश्वरं चेति। तदुभयरूपत्वान्निरीश्वरा। सर्वेषामीश्वर्या ईश्वरान्तराभावाद्वा। अथान्तःकरणभेदानामात्मत्वनिरासायारिषड्वर्गत्यागस्य साधनत्वबोधनाय च राग इच्छा तदभावाववाप्तसकलकामत्वान्नीरागा। अथवा 'द्वेषप्रतिपक्षभावाद्रसशब्दाच्च राग' इति शाण्डिल्यसूत्रे भक्तेरपि रागपदवाच्यत्वाभिधानात्तन्निष्क्रान्तेत्यर्थः। नीरं जलमगः पर्वतस्तदुभयरूपा वा। भक्तानां वैराग्यदानेन रागं मथ्नातीति रागमथनी। कर्तर्यपि ल्युटो महाभाष्ये—'नहि कारणयोरेव ल्युडुच्यत' इत्यादिग्रन्थेन साधितत्वादिह 'रागद्वेषाभिनिवेशाः क्लेशा'

**इति योगसूत्रोक्तो रागो गृह्यते। मदराहित्यान्निर्मदा। मदं नाशयति मदनं धत्तूरमश्नातीति वा मदनाशिनी ॥ ९७ ॥**

( १५२ ) **निष्कारणा**—वे ही सबका निमित्त कारण हैं। उनका कोई कारण नहीं है। श्रुति ( श्वे० उप० ६.९ ) के अनुसार—'वे ही कारण अथवा निमित्त हैं। वे ही महा निमित्त हैं। उनका जन्म किसी से नहीं और उनके ऊपर भी कोई नहीं है। अथवा निष्—अधिक, कारण, द्रव्य अर्थात् वे सत्-चित्-आनन्द हैं। यह भी उल्लेख है कि वे सहस्रार में सहस्रदल कमल में रहती हैं तथा कारण रूपी अमृत में सदा आनन्दित रहती हैं।

( १५३ ) **निष्कलङ्का**—श्रुति ( ईशोपनिषद् ८ ) का कथन है—'पूर्ण शुद्ध जिन्हें मल स्पर्श भी नहीं कर पाता, क्योंकि वे ही परम पद हैं।'

( १५४ ) **निरुपाधिः**—उप का अर्थ है निकट और आधि का प्रदान करना। स्फटिक के निकट यदि रक्तवर्ण का पुरुष हो तो स्फटिक भी लाल ही दीखने लगता है। यही उपाधि हुई। इसी प्रकार अज्ञान भी उपाधि ही है। इसी कारण चित् में भेद प्रतीत होने लगते हैं। अथवा निरुपाधि सत् हेतु का यथार्थ कारण, जिसके द्वारा देवी में भिन्नता का भेद नहीं प्रतीत होता है। अथवा उपाधि दो प्रकार की होती है—एक पूर्ण तथा दूसरी आंशिक और वे इन दोनों से परे हैं।

( १५५ ) **निरीश्वरा**—सबकी ईश्वर। क्योंकि वे सबकी अधिष्ठात्री हैं। उनके ऊपर कोई नहीं है। अथवा दो पद्धतियाँ हैं—उत्तर-मीमांसा और सांख्य। मीमांसा अद्वैत है और सांख्य निरीश्वरवाद और वे दोनों में ही हैं।

( १५६ ) **नीरागा**—राग-रहित। अब यहाँ से इस सिद्धान्त का प्रतिवाद आरम्भ होता है, कि मानस में जो विभिन्न विचार आते हैं, उनका कारण अपना आत्मा ही है तथा उन षट् बाधाओं पर विजय प्राप्त करने के लिए एक मात्र मार्ग वैराग्य नहीं है। इन्हें षड्रिपु के नाम से जाना जाता है। राग आसक्ति है। नीरागा, क्योंकि उनकी सारी आकांक्षाओं की पूर्ति हो चुकी है।

शाण्डिल्यभक्तिसूत्र ( १.६ ) के अनुसार—'भक्ति भी एक प्रकार का राग ही है, क्योंकि यह द्वेष के सर्वथा विपरीत स्वभाव की है और इसे 'रस' शब्द द्वारा स्पष्ट किया गया है।' भक्ति का अर्थ चाहना है, वे इससे मुक्त हैं क्योंकि वे स्वयं चिति रूपा हैं, अतः उन्हें कोई भी चाहना नहीं है। अथवा 'नीर' जल को कहते हैं और अग से तात्पर्य पर्वतों से है और जल तथा पहाड़ दोनों ही उनके आकार हैं।

( १५७ ) **रागमथना**—राग का मन्थन करने वाली अर्थात् नष्ट करने वाली। वे अपने भक्तों को राग प्रदान नहीं करतीं। राग का तात्पर्य वासना, मोह तथा जीवन के प्रति आसक्ति से है। योगसूत्र ( २.३ ) में ऐसा उल्लेख है।

( १५८ ) **निर्मदा**—मद से रहित।

( १५९ ) **मदनाशिनी**—मद का नाश करती हैं। अथवा मदन, अत्यधिक चिन्ता और अशिनी, उसे खा जाने ( समाप्त कर देने ) वाली।

**निश्चिन्ता निरहङ्कारा निर्मोहा मोहनाशिनी।**
**निर्ममा ममताहन्त्री निष्पापा पापनाशिनी ॥ ९८ ॥**

**चिन्ताशब्दः स्मृतिसामान्यवचनोऽपि दुःखजनकस्मृतिविशेषे निरूढलाक्षणिकः। 'चिन्ता चितासमा ज्ञेया चिन्ता वै बिन्दुनाधिका। चिता दहति निर्जीवं चिन्ता दहति जीवित'मिति प्रयोगात्। 'चिन्ता छले चुल्लिकाया'मिति विश्वकोशाच्छलमप्यर्थः। तदुभयराहित्यान्निश्चिन्ता। 'वैकारिकस्तैजसश्च भूतादिश्चेत्यहं त्रिधे'ति वचनात् त्रिविधोऽहङ्कारस्तद्राहित्यान्निरहङ्कारा। मोहो वैचित्यं तदभावान्निर्मोहा। मोहमेकत्वज्ञानदानेन नाशयतीति मोहनाशिनी। 'तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः' इति श्रुतेः। मम शब्दो विभक्तिप्रतिरूपकमव्ययं ममेदमित्याकारकबुद्धिपरम्। सा च भेदघटितसम्बन्धं स्वरसतो विषयीकरोति। स्वाभिन्ने तदभावान्निर्ममा। ममतायास्तादृश्या बुद्धया हन्त्री। पापराहित्यान्निष्पापा पापं नाशयति स्वीयविद्याया जपादिना भक्तानामिति तथा। 'यथेषीकातूलमग्नौ प्रोतं प्रदूयेतैवमेवास्य पाप्मानः प्रदूयन्त' इति श्रुतेः। तथा च वसिष्ठस्मृतिः—'विद्यातपोभ्यां संयुक्तं ब्राह्मणं जपनैत्यकम्। सदाऽपि पापकर्माणमेनो न प्रतियुज्यते ॥ जापिनां होमिनां चैव ध्यायिनां तीर्थवासिनाम्। न संवसन्ति पापानि ये च स्नाताः शिरोव्रतै'रिति ॥ पाद्मे पुष्करखण्डे—'मेरुपर्वतमात्रोऽपि राशिः पापस्य कर्मणः। कात्यायनीं समासाद्य नश्यति क्षणमात्रतः ॥ दुर्गार्चनरतो नित्यं महापातकसम्भवैः। दोषैर्न लिप्यते वीर पद्मपत्रमिवाम्भसे'त्यादि ॥ देवीभागवतेऽपि—'छित्वा भित्वा च भूतानि हत्वा सर्वमिदं जगत्। प्रणम्य शिरसा देवीं न स पापैर्विलिप्यते ॥ सर्वावस्थागतो वाऽपि युक्तो वा सर्वपातकैः। दुर्गां दृष्ट्वा नरः पूतः प्रयाति परमं पद'मित्यादि। ब्रह्माण्डपुराणेऽपि—'वर्णाश्रमविहीनानां पापिष्ठानां नृणामपि। यद्रूपध्यानमात्रेण दुष्कृतं सुकृतायत' इति ॥ ९८ ॥**

( १६० ) **निश्चिन्ता**—चिन्ता से रहित। चिन्ता का सामान्य अर्थ है दुःख की स्मृति। यहाँ पर इसका तात्पर्य दुःखदायी प्रसंगों का स्मरण करना है।

कहा गया है—'चिन्ता चिता समाज्ञेया चिन्ता वै बिन्दुनाधिका। चिता दहति निर्जीवं चिन्ता दहति जीवितम्॥' अर्थात् चिन्ता एक प्रकार से चिता-अग्नि के समान है। चिता शव को जलाती है और चिन्ता जीवित प्राणी को भस्म कर देती है। दोनों में केवल 'न' का अन्तर है। विश्व के अनुसार चिन्ता को भ्रान्ति भी कहते हैं। उन्हें किसी प्रकार की भ्रान्ति नहीं है।

( १६१ ) **निरहङ्कारा**—मैं-पन का भाव नहीं। अहंकार तीन प्रकार का होता है—वैकारिक, तेजस् और भूतादि। ये क्रमशः सत्, रजस् और तमस् के परिणाम हैं।

( १६२ ) **निर्मोहा**—मोह का अर्थ है—विचारों का उद्रेक, मानस की व्यग्रता अथवा आकुलता।

( १६३ ) **मोहनाशिनी**—उद्रेक का नाश करने वाली। अपने भक्तों को एकता का ही भाव प्रदान करती हैं। श्रुति ( ईशोपनिषद् ७ ) में उल्लेख है—'जो विश्व में केवल एक को ही देखता है, उसे क्या व्यग्रता और क्या आकुलता? उससे दुःख भी दूर रहता है।

( १६४ ) **निर्ममा**—निजत्व रहित। निजत्व की भावना से ही अनेक का भाव आता है। वे निजत्व रहित हैं, क्योंकि वहाँ भेद नहीं है। वे सगुणावस्था की समस्त क्रिया-कलापों को नष्ट कर देती हैं।

( १६५ ) **ममताहन्त्री**—निहित स्वार्थ को नष्ट कर देने वाली।

( १६६ ) **निष्पापा**—पाप रहित।

( १६७ ) **पापनाशिनी**—पापों को नाश करने वाली। उनके मन्त्रों का जप आदि करने से वे अपने भक्तों के पापों का शमन कर देती हैं। श्रुति ( छा० उ० ५.२४.३ ) का कथन है—'जैसे अग्नि में नरकट जल जाता है, उसी प्रकार सारे पापों का क्षय हो जाता है।' वशिष्ठस्मृति में उल्लेख है—'जो ब्राह्मण ज्ञान-प्राप्ति का अनुरागी है, तप में लगा रहता है तथा निरन्तर मंत्रों का जाप करता है, वह पाप से प्रभावित नहीं होता। मंत्रों का जाप करने वालों, होम करने वालों, ध्यान करने वालों, तीर्थयात्रादि करने वालों तथा शिरोव्रत करने वालों में पाप नहीं रहता।' शिरोव्रत वह है जिसमें शिर पर अग्नि लेकर चलते हैं। सूतसंहिता के अनुसार यह एक प्रकार की शैव-दीक्षा मानी गई है।

पद्मपुराण के पुष्करखंड में उल्लेख है—'पापों का समूह चाहे मेरुपर्वत के समान हीं क्यों न हो, किन्तु वह भी कात्यायिनी की शरण में जाने पर तुरन्त ही नष्ट हो जाता है। जो व्यक्ति दुर्गा का भक्त है, वह चाहे कितने भी पाप करे किन्तु उनसे उसी प्रकार कलंकित नहीं होता, जैसे जल में रहने वाले

कमल के पत्ते पर पानी का कण मात्र भी नहीं रहता। देवीभागवतपुराण में भी इसी प्रकार की चर्चा है। ब्रह्माण्डपुराण के अनुसार जो वर्ण और आश्रम के अन्तर्गत नहीं हैं तथा अत्यन्त कुत्सित हैं, वे भी देवी का ध्यान करने मात्र से सद्व्यक्ति हो जाते हैं।

**निष्क्रोधा क्रोधशमनी निर्लोभा लोभनाशिनी।**
**निःसंशया संशयघ्नी निर्भवा भवनाशिनी॥ ९९॥**

**द्वेष्यस्यैवाभावान्निष्क्रोधा। 'न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रिय' इति भगवद्वचनात्। भक्तानामरिषड्वर्गान्तर्गतं क्रोधं शमयति नाशयतीति क्रोधशमनी। क्रोधस्य दुष्टत्वमापस्तम्बेनोक्तम्—'क्रोधयुक्तो यद्यजति यज्जुहोति यदर्चति। स तस्य हरते सर्वमामकुम्भो यथोदक'मिति॥ अत्यन्तमौदार्यान्निर्लोभा। लोभः सर्वगुणान् हन्तीति निन्दितं लोभं भक्तानां नाशयतीति तथा। तन्त्रराजे गुरुलक्षणकथनदशायाम्—'असंशयः संशयच्छिन्निरपेक्षो गुरुर्मत' इत्युक्त्वा तयोर्विशेषणयोर्लक्षणमुक्तम्—'असंशयस्तत्त्वविच्च तच्छित्तत्प्रतिपादनादि'ति। तादृशगुर्वभेदादिदं नामद्वयम्। निःसंशया संशयघ्नीति। 'छिद्यन्ते सर्वसंशया' इति श्रुतेः स्मृतेश्च॥**

**अथ परिभाषायामेकोनपञ्चाशन्नामानि विभजते—**

गुणभुवि गोमृगशृङ्गे मूलमघाभोगगौरवाभावे।
स्थूणाङ्गमहान्तो द्विर्भवदूषितवाक्चतुर्विभाऽजोष्टौ॥ १२॥

**द्विरिति पञ्चाक्षरं नामद्वयम्। एकस्मिन्नर्धे दशाक्षराणामेव परिशेषात्। चतुरष्टपदे चतुरक्षरकनामधेयचतुष्टयाष्टकपरे। स्पष्टमन्यत्॥ १२॥**

**उत्पत्तिराहित्यान्निर्भवा। 'अनादिमत्परं ब्रह्मे'ति श्रुतेः। भवं संसारं नाशयतीति तथा। तथा च शक्तिरहस्ये—'नवम्यां शुक्लपक्षे तु विधिवच्चण्डिकां नृप। घृतेन स्नापयेद्यस्तु तस्य पुण्यफलं शृणु॥ दश पूर्वान् दश परानात्मानं च विशेषतः। भवार्णवात्समुद्धृत्य दुर्गालोके महीयते' इति॥ कौर्मेऽपि—'सैषा धात्री विधात्री च परमानन्दमिच्छताम्। संसारतापान्निखिलान्निहन्तीश्वरसंज्ञये'ति। देवीभागवतेऽपि—'अहं वै मत्परान्भक्तानैश्वरं योगमाश्रितान्। संसारसागरादस्मादुद्धराम्यचिरेण त्वि'ति भगवतीवाक्यम्। यद्वा। भवनाशिनीतटं नृसिंहमगमदिति बृहज्जाबालोपनिषत्प्रसिद्धनदीविशेषरूपा॥ ९९॥**

( १६८ ) **निष्क्रोधा**—क्रोध नहीं। उन्हें द्वेष का कोई कारण ही नहीं है। भगवद्गीता में कहा गया है—

'समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम्॥' ९.२९।

अर्थात् 'मैं सब भूतों में समभावापन्न हूँ। न कोई मेरा प्रिय है और न अप्रिय, परन्तु जो भक्त मुझे प्रेम से भजते हैं वे मुझमें हैं और मैं भी उनमें हूँ। भाव यह है कि जिस तरह अग्नि उन्हीं का अन्धकार और शीत आदि दुःखों का निवारण करती है, जो उसकी सेवा करते हैं। फिर भी अग्नि में विषमता नहीं है, जैसे कि कल्पवृक्ष में विषमता नहीं है।

( १६९ ) **क्रोधशमनी**—क्रोध का शमन करने वाली। क्रोध की गणना षड्रिपुओं में होती है ( नाम १५६ )। आपस्तम्ब में उल्लेख है—'जो क्रोध में रहते हुए बलि, पूजा, नैवेद्य आदि प्रदान करते हैं, उन्हें कोई भी लाभ नहीं मिलता, ठीक वैसे ही जैसे कच्चे घड़े में पानी भरने से कोई लाभ नहीं होता है।

( १७० ) **निर्लोभा**—कण मात्र भी लोभ नहीं। सदैव अनुग्रह करती रहती है। लोभ सभी गुणों को नष्ट करता है तथा भक्तों का विनाश कर देता है।

( १७१ ) **लोभनाशिनी**—लोभ को नष्ट करने वाली। कहा गया है कि इससे सभी सद्गुणों का नाश हो जाता है। तंत्रराज में गुरु के लक्षणों की चर्चा करते हुए उल्लेख है—'गुरु वह है जिसमें किसी प्रकार का संदेह नहीं है, वह संदेह को दूर करता है और कोई भी आशा नहीं रखता है।' एक अर्थ यह भी है कि जीव जब अम्बा को देखता है, तो उसके लोभ आदि दुर्गुण नष्ट हो जाते हैं।

( १७२ ) **निःसंशया**--संशय नहीं।

( १७३ ) **संशयघ्नी**--संशय को नष्ट करने वाली। श्रुति ( मनु० उप० २.२.८ ) में कहा गया है कि सभी संशय दूर हो गये।

[ १२ वाँ श्लोक ४९ नामों को विभक्त करता है ]

( १७४ ) **निर्भवा**--उत्पत्ति रहित। श्रुति में कहा गया है कि अनादि ब्रह्म है। भव का नाश करती हैं। भगवद्गीता में उस अनादि के रूप को समझाया गया है—

> 'ज्ञेयं यत् तत् प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वामृतमश्नुते।
> अनादिमत् परं ब्रह्म न सत् तन्नासदुच्यते ॥' १३.१२।

अर्थात् 'जो जानने योग्य है, जिसे जानकर मोक्ष-लाभ होता है, वह आदि रहित परम ब्रह्म न सत् और न ही असत् कहा जाता है। वह उत्पत्ति-हीन निर्विशेष और निरतिशय है।'

( १७५ ) **भवनाशिनी**—संसार का नाश करने वाली। शक्तिरहस्य का कथन है—'चान्द्रमास के नवें दिन अर्थात् नवमी को नियमानुसार जो व्यक्ति

चण्डिका को घी से आप्लावित करता है, उसके फलस्वरूप वह संसार-सागर को ही नहीं तर जाता है, अपितु दुर्गा लोक में भी ख्याति प्राप्त करता है। उसकी दस पूर्वज और दस आगे की पीढ़ियाँ भी तर जाती हैं।' कूर्म और भागवतपुराण में भी इस प्रकार के आलेख हैं।

बृहद्जाबाल-उपनिषद् में भवनाशिनी एक नदी का नाम भी कहा गया है।

**निर्विकल्पा निराबाधा निर्भेदा भेदनाशिनी।**
**निर्नाशा मृत्युमथनी निष्क्रिया निष्परिग्रहा ॥ १०० ॥**

विकल्पः शून्यविषयकं शब्दजन्यं ज्ञानम्। तथा च योगसूत्रम्—'शब्दमात्रानुपाती वस्तुशून्यो विकल्प' इति। खण्डनखण्डखाद्येऽपि—'अत्यन्तासत्यपि ह्यर्थे ज्ञानं शब्दः करोति ही'ति। फलपरीक्षायां गौतमसूत्रमपि—'बुधिसिद्धं तदस'दिति। तन्निष्क्रान्ता निर्विकल्पा। 'अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयये'ति समासः। तदतिक्रमश्च शब्दजन्यत्वांशे। तेन निर्विषयकनित्यज्ञानरूपेति फलितम्। अथवा विकल्पः प्रकारो न विद्यते यस्यां चरमवृत्तौ तद्रूपेति। यद्वा विरुद्धः कल्पः पक्षो विकल्पस्तदभाववती। स्वविरुद्धपक्षान्तराभावात्। सर्वस्य चाभिन्नत्वान्निर्विशेषेति पर्यवसितोऽर्थः। 'अरूपवदेव हि तत्प्रधानत्वा'दिति तार्तीयीके ब्रह्ममीमांसाधिकरणे निर्विकल्पैकलिङ्गताया ब्रह्मणः साधितत्वात् नेदं रजतमिति ज्ञानेन रजतबाधेऽपीदं पदार्थस्येव बाधाभावान्निराबाधा। अन्योऽन्याभावस्य प्रतियोगित्वसम्बन्धेनानुयोगित्वसम्बन्धेन चाभावान्निर्भेदा। तदुक्तं कौर्मे—'त्वं हि सा परमा शक्तिरनन्ता परमेष्ठिनी। सर्वभेदविनिर्मुक्ता सर्वभेदविनाशिनी' इति। तत्रैव स्थलान्तरे—'शक्तिशक्तिमतोर्भेदं वदन्त्यपरमार्थतः। अभेदं चानुपश्यन्ति योगिनस्तत्त्वचिन्तका' इति। भेदज्ञानं भेदमेव वा व्यावहारिकं तत्त्वज्ञानेन नाशयतीति तथा। नाशोऽन्तस्तदभावान्निर्नाशा। 'सत्यं ज्ञानमनन्त'मिति श्रुतेः। भक्तानां मृत्युं मथ्नातीति तथा। 'अथ कस्मादुच्यते मामृतादित्यमृतत्वं प्राप्नोतीत्यक्षयत्वं प्राप्नोति नित्यत्वं प्राप्नोति स्वयं रुद्रो भवती'ति त्रैपुरोपनिषदुक्तेः। विहितनिषिद्धरूपक्रियाराहित्यान्निष्क्रिया। 'अशरीरं वाव सन्तं न प्रियाप्रिये स्पृशतः' इति श्रुतेः। यद्वा क्रियान्वयमन्तरेणैव कर्त्रादिकारकभावमापन्ना। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'यथा सन्निधिमात्रेण गन्धः क्षोभाय जायते। मनसो नोपकर्तृत्वात् तथाऽसौ परमेश्वर' इति। निर्गतः परिग्रहो यस्याः 'परिग्रहः परिजने पत्न्यां स्वीकारमूलयो'रिति मेदिनी ॥ १०० ॥

( १७६ ) निर्विकल्पा—विकल्प रहित। विकल्प एक प्रकार की भावना है, जिसे केवल शब्द ही प्रकट करते हैं, जब कि उसका कोई लक्ष्य नहीं होता। योगसूत्र (१.९) में कहा गया है—'विल्कप एक भावना है, जिसमें केवल शब्द

मात्र हैं, किन्तु जिसका यथार्थतः कोई लक्ष्य नहीं होता।' खण्डनखण्डखाद्य में उल्लेख है—'शब्द ऐसे लक्ष्य की जानकारी देते हैं जिनका सम्भवतः कोई अस्तित्व ही नहीं रहता।' गौतमसूत्र में परिणाम की विवेचना करने के पश्चात् कहा गया है—'मानस में जिसकी रचना की गई, वह यथार्थ नहीं है।' अतः वे निर्विकल्प, प्रकाशात्मक और स्वातंत्र्यमय हैं, नित्य, शुद्ध और मुक्त हैं।

निर्विकल्प मानस का अन्तिम रूपान्तरण है—ध्यान का अन्तिम चरण। उसमें कोई विकल्प नहीं है। 'वि' कहते हैं विरोध को और 'कल्प' कहते हैं सिद्धान्त को। कोई भी ऐसा सिद्धान्त नहीं है, जिसमें उनकी सत्ता का विरोध किया गया हो, क्योंकि सभी कुछ उनसे अभिन्न है। देवी में पार्थक्य नहीं है। वेदान्तसूत्र ( ३.२.१४ ) में उल्लेख है—'ब्रह्म का कोई आकार नहीं है। इसी कारण शास्त्रों का भी मुख्य उद्देश्य इसी बात को समझाना है।' इससे यह सिद्ध होता है कि ब्रह्म की विशिष्टता उसका किसी भी रूप में वैशिष्ट्य न होना है।

( १७७ ) **निराबाधा**—बाधित नहीं। जब इस बात का ज्ञान हो जाता है कि सीप में रजत की केवल प्रतीति मात्र ही है तो भ्रान्ति दूर हो जाती है। उनके स्वभाव में ऐसा कुछ भी नहीं है जिससे कोई बद्धता आये।

( १७८ ) **निर्भेदा**—वे भेदातीता हैं। कूर्मपुराण के अनुसार—'आप सर्वोच्च शक्ति हैं, अनन्त हैं, भेदातीता हैं और भेदाभेद का नाश करने वाली है।' एक अन्य स्थान पर कहा गया है—'कुछ मूढजन कहते हैं कि शक्ति और उसके स्वामी शिव भिन्न हैं, किन्तु वे योगी जो यथार्थ का ध्यान करते हैं, वे दोनों को अभेद मानते हैं।

( १७९ ) **भेदनाशिनी**—भेद अर्थात् द्वैत का ज्ञान। वे इसे दूर करती हैं। ब्रह्मज्ञान से यह भेद समूल नष्ट हो जाता है। वे ब्रह्मज्ञान प्रदान करती है।

( १८० ) **निर्नाशा**—अविनाशी। नाश का अर्थ है—अन्त। श्रुति में कहा गया है—'ब्रह्मं ज्ञानम् अनन्तम्।'

( १८१ ) **मृत्युमथनी**—मृत्यु का मन्थन करने वाली। भक्त की मृत्यु। त्रिपुरा-उपनिषद् में उल्लेख है—'ऐसा क्यों कहा गया है, क्योंकि भक्त इहलोक में प्राण छोड़कर अमर हो जाता है। शिव-सायुज्य प्राप्त कर शिव समान बन जाता है और अविनाशी हो जाता है।

( १८२ ) **निष्क्रिया**—विहित निषिद्ध रूप क्रियाएँ नहीं करती हैं। श्रुति ( छां० उप० ८.१२.१ ) के अनुसार—'केवल वही जिसका आकार या शरीर नहीं होता है, प्रियता और अप्रियता से अलग रहता है। इसका

स्पष्टीकरण यह भी हो सकता है कि जो नाटक और नाटयकार दोनों ही हैं अर्थात् पदार्थ भी और पदार्थ का निमित्तोपादन भी। विष्णुपुराण का कथन हैं—'जैसे सुगन्धित पदार्थ केवल अपने होने मात्र से ही मस्तिष्क को आकर्षित कर लेता है, उसी प्रकार परमेश्वर है।' अथवा उनमें किसी भी प्रकार की क्रिया नहीं है, क्योंकि वे स्वयं ही क्रियास्वरूपा हैं।

( १८३ ) निष्परिग्रहा—परिग्रह ही जिनका स्वरूप है। मेदिनी-कोश में परिग्रह का अर्थ अनुचर, पत्नी, अपनाने का कार्य और मूल बताया है। वे इनमें से कुछ भी नहीं हैं।

**निस्तुला नीलचिकुरा निरपाया निरत्यया।**
**दुर्लभा दुर्गमा दुर्गा दुःखहन्त्री सुखप्रदा॥ १०१॥**

उपमाभावान्निस्तुला 'हेतुदृष्टान्तवर्जित'मिति त्रिपुरोपनिषत्। नीलाश्चि-कुराः कुन्तला यस्याः। अपायोऽत्ययो नाशस्तद्रहिता। 'अत्ययोऽतिक्रमे दण्डे विनाशे दोषकृच्छ्रयो'रिति विश्वकोशानुसारेणातिक्रमादिरहिता निरत्यया। दुर्लभा योगिनामप्यसाध्यत्वात्। अत एव दुर्गमा अधिगन्तुमशक्यत्वात्। अदुर्ग-मेति वा छेदः। न विद्यते दुर्गमो यस्या इति तदर्थः। दुर्गमाख्यदैत्यवधप्रयोजि-केति यावत्। अत एव दुर्गा। तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे पाञ्चरात्रे लक्ष्मीतन्त्रे च भगवत्यैव—'तत्रैव च वधिष्यामि दुर्गमाख्यं महासुरम्। दुर्गादेवीति विख्यातं तन्मे नाम भविष्यती'ति॥ काशीखण्डेऽपि 'दुर्गो नाम महादैत्य' इत्यादिरध्यायः सर्वोऽप्येतत्पर एव। इयञ्च भीमरथीतीरे सन्नतिक्षेत्रवासिनी। दुर्गापदनिरुक्ति-र्देवीपुराणेऽपि—'सुबलादिभये दुर्गे तारिता रिपुसङ्कटे। देवाः शक्रादयो येन तेन दुर्गा प्रकीर्तिते'ति॥ इयञ्च वाराणस्यां सुबाहुनाम्ने राज्ञे वरदानेन तेन प्रार्थिता सती देव्यनेन नाम्ना प्रसिद्धा सती स्थिता। तदुक्तं देवीभागवते तस्मै वरदा-नोत्तरं तत्प्रार्थनाप्रकरणे—'नगरेऽत्र त्वया मातः स्थातव्यं सर्वदा शिवे। दुर्गा-देवीति नाम्ना वै त्वं शक्तिरिह संस्थिते'ति। नववर्षा कन्यापि दुर्गेत्युच्यते। तद-प्युक्तं तत्रैव—'नववर्षा भवेद् दुर्गे'ति तेन तद्रूपा वेत्यर्थः। दुःखस्य सांसारिकस्य हन्त्री। 'तदत्यन्तविमोकोऽपवर्ग' इति गौतमसूत्रात्। 'दुःखेनात्यन्तविमुक्तश्चरति' इति श्रुतेश्च। सुखान्यैहिकामुष्मिककैवल्यरूपाणि प्रकर्षेण दत्ते सुखप्रदा। 'रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति' इति श्रुतेः। एतस्य विस्तरः पाद्मे पुष्करखण्डे चरम-भागे षड्भिरध्यायैर्द्रष्टव्यः॥ १०१॥

( १८४ ) निस्तुला—अतुलनीय। जिनका उपमान ही नहीं है। त्रिपुरा-उपनिषद् का कथन है, कि न तो उनका कोई निमित्त है और न तुलना ही है; हेतु और दृष्टान्त भी नहीं है।

( १८५ ) **नीलचिकुरा**—नीले कुन्तल ( केश ) वाली।

( १८६ ) **निरपाया**—अविनाशी परब्रह्म-स्वरूपा हैं, फिर उन्हें किसका भय।

( १८७ ) **निरत्यया**—मर्यादा रखने वाली। विश्व के अनुसार अत्यय का अर्थ उल्लंघन करना, दण्ड, बाधा, दोष, दुर्बलता इत्यादि है। अतिक्रम आदि से रहित।

( १८८ ) **दुर्लभा**—योगियों के लिए भी प्राप्त करना कठिन।

( १८९ ) **दुर्गमा**—सान्निध्य प्राप्त करना कठिन है। दुर्गम एक दैत्य भी था, जिसका संहार देवी ने किया।

( १९० ) **दुर्गा**—'मार्कण्डेय और पाञ्चरात्र के लक्ष्मीतंत्र में उल्लेख है—

'तत्रैव च वधिष्यामि दुर्गमाख्यं महासुरम् ॥ ४९ ॥
दुर्गा देवीति विख्यातं तन्मे नाम भविष्यति' ॥ ५० ॥

अर्थात् 'वहाँ पर मैं दुर्गम नाम के एक विशाल दैत्य का वध करूँगी, अत एव मैं दुर्गा नाम सें प्रसिद्ध हूँगी।' भीमरथी नदी के तट पर सन्नति नामक स्थान पर दुर्गा देवी रहती हैं। दुर्गा शब्द को देवीपुराण में विस्तृत रूप से समझाया गया है। उल्लेख है—'इन्द्र तथा अन्य देवता बड़ी कठिनाई और विपत्ति में थे। वे मानसिक और शारीरिक दोनों प्रकार की पीड़ा से त्रस्त थे। देवी ने उन्हें भय-मुक्त किया, अतः उन्हें दुर्गा देवी कहते हैं।' यह घटना शुम्भ और निशुम्भ के संहार से सम्बन्धित है। एक उपाख्यान यह भी है—सुबाहु नाम के एक राजा ने उनकी प्रसन्नता के लिए तप किया। देवी ने प्रसन्न होकर उन्हें वर दिया। उसने यह वर मांगा कि देवी इसी नाम से उसकी राजधानी वाराणसी में निवास करें। देवी ने यह स्वीकार कर लिया। देवीभागवतपुराण में भी इसका उल्लेख है। नववर्ष की बालिका को भी दुर्गा कहते हैं।

पीताम्बरा पीठ, दतिया के स्वामी जी ने एक लेख में इस प्रकार विचार व्यक्त किये हैं—'सम्पूर्ण जगत् के योग-क्षेम की अधिष्ठात्री जगन्माता ही एक तत्त्व-स्वरूप हैं। उनकी उपासना से जीव अपनी त्रुटियों को हटाकर पूर्णता का लाभ कर सकता है, ऐसा सिद्धान्त है। उनके अनेक नाम और रूप निर्दिष्ट हैं। तथापि दुर्गा नाम सर्वप्रधान और भक्तों को अतिप्रिय लगता है।

दकार, उकार, रेफ, गकार और आकार इन वर्णों के योग से मंत्र स्वरूप दुर्गा नाम की निष्पत्ति होती है। इसका अर्थ इस प्रकार बताया गया है—दैत्यों के विनाश के अर्थ को 'द'कार बतलाया है, 'उ'कार विघ्न का नाशक वेद-सम्मत है। 'र'कार रोग का नाशक, 'ग'कार पाप का नाशक और

'आ'कार भय तथा शत्रु का विनाशक है। इस प्रकार दुर्गा नाम अपने अर्थ का यथार्थबोधक है। इसी से देव्युपनिषद् में कहा गया है—

'तामग्निवर्णां तपसा ज्वलन्तीं वैरोचनीं कर्मफलेषु जुष्टाम्।
दुर्गादेवीं शरणं प्रपद्यामहेऽसुरान्नाशयित्र्यै ते नमः॥'
(अ० शी० ९)

अर्थात् अग्नितत्त्व के समान वर्ण वाली, तपसा—अपने ज्ञानमय रूप से प्रदीप्त, कर्म फलार्थियों द्वारा वैरोचनी अग्नितत्त्व की शक्ति, विशेष रूप से सेवनीय दुर्गा देवी की शरण को हम प्राप्त करें।

महाभारत में नारद-शंकर के संवाद में कहा गया है, कि अविमुक्तक (काशी) क्षेत्र में जीवों के मरने पर भगवान् शंकर इसी पावन नाम का उपदेश देकर मुक्ति प्रदान करते हैं। रुद्रयामलतंत्र में भगवान् शिव ने इस नाम की महिमा बतलायी है—

'दुर्गा नाम जपो यस्य किं तस्य कथयामि ते।
अहं पञ्चाननः कान्ते तज्जपादेव सुव्रते॥'

अर्थात् 'दुर्गा नाम की महिमा को मैं क्या कहूँ। इसी नाम का जप करने के कारण मैं पञ्चानन कहलाता हूँ।'

पद्मपुराण के पुष्करखंड में उल्लेख है—मेरु के समान पापराशि वाला भी दुर्गा भगवती के नाम का जप करने से मुक्त हो जाता है। अतः सदैव इसका स्मरण करना चाहिए—

'भूतानि दुर्गा भुवनानि दुर्गा, स्त्रियो नराश्चापि पशुश्च दुर्गा।
यद्यद्धि दृश्यं खलु सैव दुर्गा, दुर्गास्वरूपादपरं न किञ्चित्॥'

(१९१) दुःखहन्त्री—पीड़ा का हनन करने वाली। दुःख संसार-जन्य है। गौतमसूत्र (१.२२) का कथन है—'इस पीड़ा अथवा दुःख का पूर्ण निराकरण मुक्ति ही है।' श्रुति के अनुसार—'वे दुःख से पूर्णतया मुक्त हैं।'

(१९२) सुखप्रदा—सुख प्रदान करने वाली। सुख—इस संसार में प्रसन्नता प्रदान करने वाली तथा मरणोपरान्त मोक्ष प्रदान करने वाली। श्रुति में कहा गया है—'ब्रह्मरस की प्राप्ति के बाद ही परमानन्द की स्थिति प्राप्त होती है। पद्मपुराण के पुष्करखंड के अन्तिम छः अध्यायों में इसका विस्तृत विवेचन है।

**दुष्टदूरा दुराचारशमनी दोषवर्जिता।**
**सर्वज्ञा सान्द्रकरुणा समानाधिकवर्जिता॥ १०२॥**

**दुष्टानां दोषवतां दूरा अप्राप्या। 'न भजन्ति कुतर्कज्ञा देवीं विश्वेश्वरीं शिवा'मिति देवीभागवतात्। दुराचारं शास्त्रविरुद्धाचारं शमयतीति तथा।**

वक्ष्यति च पुरस्तात् । 'नित्यकर्माननुष्ठानान्निषिद्धकरणादपि । यत्पापं जायते पुंसां तत्सर्वं नश्यति ध्रुव'मिति । दोषं रागद्वेषादिभिर्वर्जिता । सर्वं जानातीति सर्वज्ञा । 'यः सर्वज्ञः सर्ववि'दिति श्रुतेः । 'सर्वज्ञा सर्ववेत्तृत्वा'दिति देवीपुराणाच्च । सान्द्रा घना करुणा यस्याः । 'न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यत' इति श्रुतौ दर्शननिषेधेन तद्विषययोरेव निषेधात् समानाधिकाभ्यां वर्जिता ॥ १०२ ॥

( १९३ ) दुष्टदूरा—दुष्टों को अप्राप्य । देवीभागवतपुराण का कथन है कि जो लोग बराबर मिथ्या वाद-विवाद ही करते रहते हैं, वे कभी भी देवी की उपासना नहीं कर सकते । वे ब्रह्माण्ड की अधिष्ठात्री और अत्यन्त अनुग्रह करने वाली हैं ।

( १९४ ) दुराचारशमनी—दुराचारी रीति-रिवाजों को समाप्त करने वाली । पातकी रीति-रिवाज शास्त्र-विरुद्ध हैं । वे शीघ्रता से भक्तों के उन पापों को नष्ट कर देती हैं जो दैनिक क्रियाओं में प्रमादवश हो जाते हैं । अथवा किन्हीं प्रबन्धित कार्यों के करने के परिणामस्वरूप होते हैं ।

( १९५ ) दोषवर्जिता—दोषों को वर्जित करती हैं । अत्यन्त उदार हैं । अपने भक्तों और उपासकों के दोषों की उपेक्षा कर देती हैं ।

( १९६ ) सर्वज्ञा—जो सभी कुछ जानता है, वह सर्वज्ञ है । श्रुति ( मुण्डकोपनिषद् १.१.९ ) का कथन है—'जो सब का द्रष्टा और ज्ञाता है ।' देवीपुराण का कथन है—'उन्हें पूर्ण ज्ञान है, अतः उन्हें सर्वज्ञ कहते हैं ।'

( १९७ ) सान्द्रकरुणा—जिसकी करुणा अत्यन्त घनी है ।

( १९८ ) समानाधिकवर्जिता—न कोई उनके समान है और न कोई उनसे अधिक शक्तिशाली है । श्रुति ( श्वेत० उप० ६.८ ) का कथन है—'न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यत इति' अर्थात् न तो कोई उनके समान ही है और न कोई उनसे शक्तिशाली है ।

**सर्वशक्तिमयी सर्वमङ्गला—**

अथ सगुणरूपमाश्रित्याह—बालाबगलादिनिखिलशक्त्यभेदात्सर्वशक्तिमयी । ब्रह्ममयं जगदित्यादाविव मयडभेदार्थकोऽपि । सर्वदेवशक्तिसमूहरूपत्वादपि सर्वशक्तिमयी । तदुक्तं पाञ्चरात्रलक्ष्मीतन्त्रयोरिन्द्रम्प्रति देव्यैव—'महालक्ष्मीरहं शक्र ! पुनः स्वायम्भुवेऽन्तरे । हिताय सर्वदेवानां जाता महिषमर्दिनी ॥ मदीयाः शक्तिलेशा ये तत्तद्देवशरीरगाः । सम्भूय ते ममाभूवन् रूपं परमशोभनम् ॥ आयुधानि च देवानां यानि यानि सुरेश्वर । मच्छक्तयस्तदाकारा आयुधानि तदाऽभवन्'ति ॥ मार्कण्डेयपुराणे स्वयमर्थो विस्तरेण वर्णितो द्रष्टव्यः—'पदार्थशक्तयो या यास्तास्ता गौरीं विदुर्बुधा' इति लैङ्गादसङ्कुचितार्थक एव सर्वशब्दो वा । सर्वाणि मङ्गलानि यस्याः । देवीपुराणे तु—'सर्वाणि हृदयस्थानि मङ्गलानि

शुभानि च । ईप्सितानि ददातीति तेन सा सर्वमङ्गला ।। शोभनानि च श्रेष्ठानि या देवी ददते हरे । भक्तानामार्तिहरणी तेनेयं सर्वमङ्गला' इति ।।

इति श्रीभासुरानन्दकृते सौभाग्यभास्करे ।
द्वितीयशतकेनाभूत् तृतीया धूम्रिका कला ।। २०० ।।

इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये
द्वितीयं शतकं नाम तृतीया कला ।। ३ ।।

---

( १९९ ) **शर्वशक्तिमयी**—सभी शक्तियों की अधिष्ठात्री । [ अब आगे उनके सगुण रूप की चर्चा आरम्भ होती है ] उन्हें किसी भी शक्ति, जैसे बाला, बगला आदि से भिन्न अथवा पृथक् नहीं किया जा सकता । वे परा शक्ति हैं । सम्पूर्ण दिव्य शक्तियों का उनमें निवास है । पाञ्चरात्र के लक्ष्मी-तंत्र में देवी इन्द्र से कहती हैं—'हे इन्द्र ! मैं महालक्ष्मी हूँ । स्वयम्भू-कल्प में महिष का वध करने के लिए तथा देवताओं के दुःख को दूर करने के लिए मेरा प्रादुर्भाव हुआ है । मेरी शक्तियों के अंश जो देवों के शरीरों में प्रविष्ट हुए थे, उन सबसे संयुक्त होकर मेरा आकार अत्यन्त सौन्दर्यमय हो गया । देवों के आयुधों के रूप में मेरी शक्तियाँ ही प्रकट हुईं ।' मार्कण्डेयपुराण में इसकी विस्तृत चर्चा है ।

सर्व का अर्थ है—अनन्त । लिङ्गपुराण का कथन है—'ज्ञानी इससे परिचित हैं कि पदार्थों में जो शक्तियाँ हैं, वे गौरी की ही अभिव्यक्ति हैं ।

( २०० ) **सर्वमङ्गला**—समस्त मंगलों का निमित्त कारण । देवीपुराण का कथन है—'वे समस्त आकांक्षाओं और कामनाओं की हृदय में पूर्ति कर देती हैं, अतः उन्हें सर्वमंगला कहते हैं । वे भक्तों के दुःखों को दूर कर देती हैं तथा 'हर' को सर्वश्रेष्ठ और अतुलनीय वस्तुएँ भेंट करती हैं, अतः वे सर्वमङ्गला हैं ।

इस प्रकार दो सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई । तीसरी
कला जिसे धूम्रिका कहते हैं, वह पूर्ण हुई । यह
ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है ।

---

# तृतीयशतकं

## नाम

# चतुर्थी मरीच्याख्या कला

**—सद्गतिप्रदा ।**

**सर्वेश्वरी सर्वमयी सर्वमन्त्रस्वरूपिणी ।। १०३ ।।**

स्वर्गादिमोक्षान्ताः सद्गतीः सतो ब्रह्मणोऽवगतिं ज्ञानं वा सतां गतिर्वा प्रददातीति तथा । 'गतिस्त्वं मतिस्त्वं त्वमेका भवानी'त्यभियुक्तोक्तेः । पाद्मे— 'त्रिकालं पूजयेद्यस्तु चतुर्दश्यां नराधिप । स गच्छति परं स्थानं यत्र देवी व्यवस्थिते'त्यारभ्य 'दुर्गापूजोपकरणं स्वल्पं वा यदि वा बहु । कृत्वा वित्तानुसारेण रुद्रलोके महीयत' इत्यन्तैश्चतुर्भिरध्यायैः प्रत्युपचारं गुणकामविधिभिः क्रमेण समस्तलोकगतिप्रतिपादकानि वचनानीहोपष्टम्भकत्वेन योजनीयानि । अत एव सर्वस्वामित्वात् सर्वेश्वरी । असङ्कुचितस्वामित्वमभेदं विना न निर्वहतीत्याह । सर्वमयी क्षित्यादिशिवान्ततत्त्वाभिन्ना । तदुक्तं कामिके—'चतुर्विंशत्युत्तरं यद्भुवनानां शतद्वयम् । भुवनाध्वा स सञ्चिन्त्यो रोमवृन्दात्मनो विभोः ।। पञ्चाशद्वर्णरूपेण स्तुवन् वर्णाध्वकल्पना । असौ त्वगात्मनाऽचिन्त्यो देवदेवस्य शूलिनः ।। सप्तकोटिमहामन्त्रैर्मूलविद्यासमुद्भवैः । मन्त्राध्वा सन्धिरात्माऽसौ विचिन्त्यः पार्वतीपतेः ।। अनेकभेदसम्भिन्ना मन्त्राणां पदसंहतिः । पदाध्वेत्युच्यते सोम्या शिरामांसतया स्थितः ।। पृथिव्यादीनि षड्विंशत्तत्त्वान्यागमवेदिभिः । तत्त्वाध्वेत्युदितान्येष शुक्लमज्जास्थिरूपधृगि'ति ।। एतदेवावयुत्यानुवदति त्रिभिः । सर्वे सप्तकोटिसङ्ख्यामन्त्राः स्वरूपमस्याः । श्रूयते च सुन्दरीतापिनीये—'पूर्वोत्तराभ्यां विद्याया अनेकाः परिक्लृप्ता' इति । स्पष्टतरं च गौडपादै'र्विद्यायाः पूर्वोत्तराभ्यामनेका जाता' इत्यादिभिः सप्तभिः सूत्रैः सर्वमन्त्रात्मकत्वं वर्णितं तद्भाष्ये च प्रपञ्चितम् । तत्रैव 'तथा यन्त्रतन्त्राणी'ति सूत्रे वर्णितं प्रमेयमाह ।। १०३ ।।

( २०१ ) सद्गतिप्रदा—शुद्ध मार्ग अथवा सद्गति प्रदान करने वाली । सद्गति में स्वर्ग से मोक्ष तक की सभी अवस्थाएँ आ जाती हैं । अथवा सद् ब्रह्म, गति, ज्ञान, या सद्-विद्वान्, गति-लक्ष्य । मनीषियों का कथन है— 'केवल ब्रह्म ही गतिवान् है । भवानी ! केवल एकमात्र आप ही जीवन का लक्ष्य हैं ।' पद्मपुराण के अनुसार—'हे राजन् ! चौदहवें दिन जो तीनों काल में देवी की पूजा करता है, वह मुक्त हो जाता है तथा देवी के लोक में निवास करता है । अपने साधनों के अनुसार बड़े या छोटे स्तर पर जो नियमानुसार

पूजा करता है, वह रुद्र-लोक में प्रसिद्धि पाता है।' इस प्रकार उक्त शास्त्र के चार अध्यायों में देवी-पूजा के विधि-विधानों का उल्लेख है। इससे आराधक का अन्य लोकों में मार्ग प्रशस्त हो जाता है। उनकी प्रसन्नता से श्रीविद्या प्राप्त हो जाती है। इस सम्बन्ध में एक आख्यान है, कि मुनि वशिष्ठ ने दीर्घ-काल तक देवी की पूजा की, किन्तु उन्हें सिद्धि प्राप्त नहीं हुई। वे बहुत हताश हुए। तब उन्होंने यह आकाशवाणी सुनी कि तुम्हें चीनाचार द्वारा आराधना करने से ही सिद्धि प्राप्त होगी। अतः भगवान् बुद्ध की उपासना करो। उन्होंने ऐसा ही किया और सिद्धि सुलभ हो गई। ये बुद्ध वे ऐति-हासिक बुद्ध नहीं हैं, जो पहले राजकुमार सिद्धार्थ थे।

( २०२ ) **सर्वेश्वरी**—वे सभी शक्तियों की अधिष्ठात्री हैं, अतः वे उचित और उपयुक्त मार्ग का सदैव निदर्शन करती हैं।

( २०३ ) **सर्वमयी**—उनमें भेद नहीं है। पूर्ण न होने से अनन्त भी नहीं हो सकतीं, अतः उन्हें सर्वमयी कहा गया है। सर्व का आशय समस्त छत्तीस तत्त्वों से है, जो पृथ्वी से लेकर शिव-पर्यन्त हैं।

कामिक में उल्लेख है कि जगत् २२४ हैं। इनका ध्यान करना चाहिए। मानों वे परम शिव के रोम हैं, जो त्रिक है उसका इसी रूप में ध्यान करना चाहिए। शिव-शरीर का रक्त मानों सात करोड़ मंत्र हैं, जिनका प्रादुर्भाव विद्या से हुआ है। इसे अक्षर-पद्धति कहते हैं। मंत्रों के शब्द भिन्न-भिन्न हैं। इनको विविध प्रकार से रखा जाता है। इस प्रकार उन्हें शिव-शरीर का मांस तथा रक्त की कोशिकाओं का रूप बताया गया है। यह पदाध्व-पद्धति कहलाती है। पृथ्वी से लेकर शिव तक जो ३६ तत्त्व बताये गये हैं वे स्नायु, मज्जा और अस्थियाँ हैं। यह तत्त्व-पद्धति कहलाती है जैसा कि वेदज्ञों का भी मत है।

( २०४ ) **सर्वमन्त्रस्वरूपिणी**—वे सम्पूर्ण अथवा समस्त मंत्रों का सार हैं।

[ इस नाम से तथा अगले दो नामों में पहले वाले नाम को और अधिक स्पष्ट किया गया है। ]

मंत्र सात करोड़ बतलाये गये हैं। सुन्दरतापनीय-उपनिषद् में उल्लेख है—'मंत्रों का संयोजन, विद्या, पंचदशाक्षरी के दोनों ओर किया जाता है।' गौड़पाद ने सात ( ३ से ९ ) सूत्रों में तथा उनके मीमांसाकार ने विस्तार से समझाते हुए कहा है कि वे ही सभी मंत्रों का सार हैं या स्वत्व हैं।

**सर्वयन्त्रात्मिका सर्वतन्त्ररूपा मनोन्मनी।**
**माहेश्वरी महादेवी महालक्ष्मीर्मृडप्रिया॥ १०४॥**

**सर्वेषां घटार्गलादीनां यन्त्राणामात्मस्वरूपमेवात्मिका। 'प्रत्ययस्था'दिती-त्वम्। वामकेश्वरादिसर्वतन्त्राण्येव रूपं शरीरमस्याः। सर्वतन्त्रैर्निरूप्या वा।**

तदुक्तम्—'बहुधाऽप्यागमैर्भिन्नाः पन्थानः सिद्धिहेतवः । त्वय्येव निपतन्त्येते स्रोतस्विन्य इवार्णव' इति ।। शरीरपक्षेऽपि कामिकागमे—'कामिकं पादकमलं योगजं गुल्फयोर्युगम् । पादद्वयाङ्गुलीरूपे कारणप्रसृताह्वये ।। अजिता जानुनोर्युग्मं दीप्तमूरुद्वयं विभोः । पृष्ठभागेंऽशुमानस्य नाभिः श्रीसुप्रभेदकम् ।। विजयं जठरं प्राहुर्निःश्वासं हृदयात्मकम् । स्वायम्भुवं स्तनद्वन्द्वमनलं लोचनत्रयम् ।। वीरागमः कण्ठदेशो रुरुतन्त्रं श्रुतिद्वयम् । मुकुटं मुकुटं तन्त्रं बाहवो विमलागमाः ।। चन्द्रज्ञानमुरः प्रोक्तं बिम्बं वदनपङ्कजम् । प्रोद्गीततन्त्रं रसना ललितं गण्डयोर्युगम् ।। सिद्धं ललाटफलकं सन्तानं कुण्डलद्वयम् । किरणं रत्नभूषा स्याद्वातुलं वसनात्मकम् ।। अङ्गोपाङ्गानि रोमाणि तन्त्राण्यन्यानि कृत्स्नशः । एवं तत्त्वात्मकं रूपं महादेव्या विचिन्तये'दिति ।। भ्रूमध्यादष्टमं स्थानं ब्रह्मरन्ध्रादधस्तनम् । मनोन्मनीति कथितं तद्रूपा । तत्स्वरूपं स्वच्छन्दसङ्ग्रहे—'या शक्तिः कारणत्वेन तदूर्ध्वं चोन्मनी स्मृता । नात्र कालकलामानं न तत्त्वं न च देवता ।। सुनिर्वाणं परं शुद्धं रुद्रवक्त्रं तदुच्यते । शिवशक्तिरिति ख्याता निर्विकल्पा निरञ्जने'ति ।। अत एव 'वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नम' इति श्रुतौ प्रसिद्धस्य मनोन्मनाख्यशिवस्य शक्तिरिति च । त्रिपुरोपनिषद्यपि 'निरस्तविषयासङ्गं सन्निरुद्धं मनो हृदि । यदायात्युन्मनीभावं तदा तत्परमं पद'मिति । योगशास्त्रे मुद्राविशेषस्य संज्ञा । तल्लक्षणं तत्रैव—'नेत्रे ययोन्मेषनिमेषमुक्ते वायुर्यया वर्जितरेचपूरः । मनश्च सङ्कल्पविकल्पशून्यं मनोन्मनी सा मयि सन्निधत्ता'मिति ।। बृहन्नारदीयेऽपि—'ध्यानध्यातृध्येयभावो यदा पश्यति निर्भरम् । तदोन्मनत्वं भवति ज्ञानामृतनिषेवणादि'ति ।। मनांस्युन्मन्यन्ते उत्कृष्टज्ञानयुक्तानि कुरुत इति वा । सन्धिरार्षः । 'यो वेदादौ स्वरः प्रोक्तो वेदान्ते च प्रतिष्ठितः । तस्य प्रकृतिलीनस्य यः परः स महेश्वर' इति श्रुतिप्रसिद्धस्य महेश्वरपदस्य त्रिगुणातीतत्वं शक्यतावच्छेदकम् । तदुक्तं लैङ्गे—'तमसा कालरुद्राख्यो रजसा कनकाण्डजः । सत्त्वेन सर्वगो विष्णुर्नैर्गुण्येन महेश्वर' इति ।। अविच्छिन्नत्वमत्र तृतीयार्थः । महेश्वरपदस्य तद्वाच्ये लक्षणा । कालरुद्राख्य इत्युपक्रमानुसारात् । तेन तदवच्छिन्नो महेश्वरः । 'सत्येन ब्रह्मचर्येण लिङ्गमस्य यथा स्थितम् । समर्चयन्ति ये लोकास्तन्महेश्वर उच्यत' इति ।। भारते—'महेश्वरः स भूतानां महतामीश्वरश्च स' इति च । यस्य पञ्चविंशतिव्यूहो वातुलशुद्धे प्रतिपादितः सोऽपि महेश्वरस्तस्येयं माहेश्वरी । महती च सा देवी च महादेवी । महत्त्वं च प्रमाणागम्यशरीरकत्वम् । तदुक्तं देवीपुराणे—'बृहदस्य शरीरं यदप्रमेयं प्रमाणतः । धातुर्महेति पूजायां महादेवी ततः स्मृते'ति । अथवा चन्द्रमूर्तेः शिवस्य महादेव इति संज्ञा तस्य पत्नी । बुधस्य माता रोहिणीनाम्नी देवीत्यर्थः । तथा च लैङ्गे—'समस्तसौम्यवस्तूनां प्रकृतित्वेन विश्रुतः । सोमात्मको बुधैर्देवो महादेव इति स्मृतः । सोमात्मकस्य देवस्य महादेवस्य

सूरिभिः । दयिता रोहिणी प्रोक्ता बुधश्चैव शरीरज'इति ।। वायवीयेऽपि—'नाम्ना देवस्य महतश्चन्द्रमास्तनुरष्टमी । पत्नी तु रोहिणी तस्य पुत्रश्चास्य बुधः स्मृत' इति ।। सेयं गण्डक्यां चक्रतीर्थाधिष्ठात्री देवता । 'शालग्रामे महादेवी'ति पाद्मे पुष्करखण्डे देवीतीर्थेषु परिगणनात् । तत्रैव 'करवीरे महालक्ष्मी'रिति परिगणितां देवीमाह महालक्ष्मीः । महती च सा लक्ष्मीश्च । महाविष्णोरियं पत्नी । करवीरं कलौ कोलापुरमिति प्रसिद्धम् । अथवा अम्बिकांशभूतैवेयम् । तदुक्तं मैलारतन्त्रे—'महालनामकं दैत्यं स्यति क्षपयतीति च । महालसा महालक्ष्मीरिति च ख्यातिमागता ।। उपत्यकायां सह्याद्रेः पश्चिमोदधिरोधसी'ति । शिवपुराणेऽपि शिवं प्रस्तुत्य—'तस्याङ्कमण्डलारूढा शक्तिर्माहेश्वरी परा । महालक्ष्मीरिति ख्याता श्यामा सर्वमनोहरे'ति ।। आयुष्यसूक्ते—'श्रियं लक्ष्मीमम्बिकामौपलाङ्का'मित्यत्र लक्ष्मीपदमात्रस्य पार्वत्यां प्रयोगश्च । तेन पदेन पूज्यवाचिमहत्पदस्य 'सन्महत्परमे'-त्यादिसूत्रेण समासः । 'सर्वस्याद्या महालक्ष्मीस्त्रिगुणा सा व्यवस्थिते'ति मार्कण्डेय-पुराणञ्च । त्रयोदशवर्षात्मककन्यारूपा वा । कन्यां प्रक्रम्य 'त्रयोदशे महालक्ष्मी'-रिति धौम्येन कथनात् । 'मृड सुखने' इति धातोर्विश्वस्थितिकर्तुः सत्त्वगुणवतः शिवस्य मृड इति संज्ञा । 'जनसुखकृते सत्त्वोद्रिक्तौ मृडाय नमो नमः' इति महिम्नस्तवात् । तस्य प्रिया ।। १०४ ।।

( २०५ ) सर्वयन्त्रात्मिका—सर्व यन्त्रों की आत्मा उन्हें ही माना जाता है । यंत्र घट, अर्गला आदि हैं । सौन्दर्यलहरी में विस्तृत रूप से चर्चा की गई है । यंत्रों का आकार, उनके मंत्र और पूजा का विधान भी बताया गया है, किन्तु इनका ज्ञान गुरुमुख से प्राप्त करने पर बल दिया गया है ।

( २०६ ) सर्वतन्त्ररूपा—सब तन्त्रों का तेज अथवा जीवन सत्त्व से ही है । वामकेश्वर आदि तंत्र हैं । अथवा उनकी प्राप्ति समस्त तंत्रों के माध्यम से करनी चाहिए । कहा गया है—'शास्त्रों के अनुसार अनेक विभिन्न मार्ग हैं और सभी में सफलता भी प्राप्त होती है और वे सभी उन्हीं में उसी प्रकार मिलते हैं, जैसे सारी नदियाँ समुद्र में जाकर मिलती हैं ।' आगम एक प्रकार से उनके शरीर-रूप हैं ।

म० म० गोपीनाथ कविराज जी ने 'तांत्रिक-साधना और सिद्धान्त' में कहा है—'अद्वैत आगम का सिद्धान्त यह है कि जिन समस्त शास्त्रों का प्रकाश जगत् में हो चुका है और जिनका प्रकाश अभी तक नहीं हुआ है और जो प्रकाशित होकर लुप्त हो चुके हैं, ये सभी परबोध रूप एवं परावाक् में नित्य वर्तमान हैं । वही तंत्र का परम स्वरूप है । परबोधात्मकशास्त्र पश्यन्ती आदि भूमि में भूमि-विशेष की विशिष्टता के साथ अभिव्यक्त होते हैं । जिस

क्रम का प्रणाली से परबोध निम्नतम भूमि तक अवतीर्ण होता है, तंत्र के मतानुसार वास्तव में वही आविर्भाव का प्रकार है।

'चिद्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान एवं क्रिया के पांच स्रोतों में से प्रत्येक की दो अवस्थाएँ होती हैं। एक को उद्भवोन्मुख और दूसरी को उद्भूत कहते हैं। शिव के इन पांच मुखों का शास्त्रीय नाम ईषान, तत्पुरुष, सद्योजात, वामदेव और अघोर है। आगम के मतानुसार महेश्वर का स्वरूप एक ही है, परन्तु शक्ति वर्ग के सम्बन्ध-भेद के कारण उनमें अनेकता है और भेदों का उपचार होता है। फलस्वरूप प्रधान एवं अभेद-प्रधान अवस्था का उदय होता है।

महेश्वर की भेद-प्रधान अवस्थाएँ १० हैं और भेद के प्रतिपादक आगम भी मूलतः १० हैं। इनके आविर्भाव की प्रणाली इस प्रकार है—उद्भवोन्मुख 'ई' 'त' और 'स'। इन तीन मुखों से एक-एक। उसके बाद 'ई' 'त' और 'स'—इनके द्वि-मुख-मिलन से एक-एक। उसके बाद 'इ' 'त' और 'स'—इस प्रकार कुल नौ। इ, त, स, के त्रिमुख मिलन से एक-एक—इस प्रकार कुल दस भेद प्रधान आगम के प्रकट होते हैं। इनके नाम हैं—कामिक, योगज, चिन्त्य, मुकुट, अंशुमान, दीप्त, अजित, सूक्ष्म, सहस्र और सुप्रभेद। परमेश्वर की भेदाभेद प्रधान दशा या रौद्र अवस्था १८ हैं। इनसे प्रवृत्त रौद्रागम का विवरण इस प्रकार है—'वा' 'अ'—दो एकक हैं। बाकी तीन एकक 'ई' 'त' और 'स' हैं, जो भेद-प्रधान में पहले बताये जा चुके हैं। किरणागम के अनुसार ये नाम इस प्रकार हैं—कामिक, योगज, चिन्त्य, कारण, अजित, दीप्त, सूक्ष्म, सहस्र, सुप्रभेद और अंशुमत।

[ कामिक प्रणव शिव का, योगज सुधाख्य शिव का, चिन्त्य दीप्ताख्य शिव का, कारण कारणाख्य शिव का, अजित सुशिव का, सुदीप्त ईश्वर का, सूक्ष्म शिव का, सहस्र काल-शिव का, सुप्रभेद गणेश-शिव का और अंशुमत अंशु-शिव का ज्ञान है। किरणागम के अनुसार अष्टादश आगम इस प्रकार हैं—विजय, पारमेश, निःश्वास, प्रोद्गीत, मुखबिम्ब, सिद्धमत, सन्तान, नारसिंह, चन्द्रहास, भद्र, स्वायम्भू, विरक्त, कौरव्य, मुकुट, किरण, ललित, आग्नेय और पर।

आगम देवी का शरीर माने जाते हैं। कामिक के अनुसार देवी के ये २८ आगम इस प्रकार हैं—१. कामिक–चरण-कमल, २. योगज–गुल्फ, ३–४. कारण तथा प्रसृत–चरणों की अंगुलियाँ, ५. अजित–घुटने, ६. दीप्त–जंघाएँ, ७. अंशुमत–कटि, ८. सुप्रभेद–नाभि, ९. विजय–उदय, १०. निःश्वास–हृदय, ११. स्वायम्भुव–वक्षःस्थल ( चित्त ), १२. अनल–तीन नेत्र, १३. वीरा-

गम–कण्ठ, १४. रुरुतंत्र–कर्ण, १५. मुकुट–मुकुट, १६. विपुल–भुजा, १७. चन्द्र-ज्ञान–वक्ष, १८. बिम्ब–मुखकमल, ११. प्रोद्‌गीत–जिह्वा, २०. ललित–कपोल, २१. सिद्ध–मस्तक, २२. सन्तान–कर्णों के बाले, २३. किरण–रक्तवर्ण मणियाँ, २४. वातुल–वस्त्र और अन्य पूरक तंत्रों की केश-राशि, रोम आदि माना जाता है। इनकी संख्या चार है—२५. सर्वोक्त, २६. परमेश्वर, २७. चिन्त्य और २८. सूक्ष्म। इस प्रकार कुल संख्या २८ होती है।

महात्रिपुरसुन्दरी के शरीर का ध्यान तंत्रों के रूप में इस प्रकार करना चाहिए।

( २०७ ) **मनोन्मनी**—योगिनीहृदय के अनुसार—'मनोन्मनी का केन्द्र से भ्रूमध्य में आठवाँ स्थान है। यह ठीक ब्रह्मरन्ध्र के नीचे है। वहाँ पर उनका ठीक यही रूप है, अतः उन्हें इसी नाम से जाना जाता है।' निरलम्बपुरी उन्मनी का अन्तिम स्थान है।

योगिनीहृदयम् ( १.२६ ) के अनुसार भ्रूमध्य से आठ स्थान इस प्रकार बतलाये गये हैं—इन्दु, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी, समाना एवं उन्मनी अथवा मनोन्मनी और ये एक-दूसरे से अधिक सूक्ष्म हैं। नवें स्थान को महाबिन्दु कहते हैं।

स्वच्छंदसंग्रह के अनुसार—'वहाँ एक शक्ति है जो कारणों का कारण महाकारण है और उसके ऊपर उन्मनी है। उस केन्द्र में या देश में कोई तत्त्व नहीं है, कोई देवी नहीं है, वह पूर्ण स्वतंत्र, शुद्ध तथा परा है और इसे ही रुद्रवक्त्र अर्थात् रुद्र का मुख कहते हैं। यही शिव की शक्ति है। यह निष्कलंक है।' अतः श्रुति ( रुद्राध्याय ) में कहा है—'परा शक्तिमान् वामदेव का नमन करता हूँ।' इसमें यह बतलाया गया है कि शक्ति को मनोन्मनी कहते हैं। त्रिपुरा-उपनिषद् में आलेख है—'जब मानस उस राग से मुक्त हो जाता है, जो उसके हृदय में है तो उन्मनी स्थिति प्राप्त हो जाती है। अर्थात् परम पुरुष का सान्निध्य मिल जाता है।'

मनोन्मनी एक मुद्रा का भी नाम है। योगशास्त्र में इसके लक्षण इस प्रकार बतलाये गये हैं—'इस मुद्रा में न तो आँखें बन्द रहती हैं और न खुली रहती हैं। श्वास न तो बन्द होता है और न ही चलता है और मानस शून्य हो जाता है। उसमें न किसी प्रकार का संकल्प रहता है और न किसी प्रकार का सन्देह ( विकल्प ), तब मनोन्मनी अवस्था हो जाती है।' बृहन्नारदीयपुराण के अनुसार उसमें ध्यान, ध्याता और ध्येय का नाश हो जाता है। तब उन्मनी अवस्था आती है। फलस्वरूप साधक ज्ञान के परमानन्द में डूब जाता है।

अथवा भक्तों के मानसिक स्तर को उन्मन्यते तक पहुँचा देती है जो ज्ञान का सर्वोत्कृष्ट स्तर है।

( २०८ ) **माहेश्वरी**—वेदों के प्रादुर्भाव काल में पहला स्वर ओंकार ही परिस्फुटित हुआ था। सभी वर्णों द्वारा उन्हीं का संकेत किया जाता है, जो महेश्वर हैं। उक्त कथन महानारायण-उपनिषद् का है। श्रुति में कहा गया है कि महेश्वर तीनों गुणों के अधिष्ठाता हैं। लिङ्गपुराण का कथन है—'तमस् का आधिक्य होने से उन्हें रुद्र कहते हैं, जो विनाश के देवता हैं। रजस् का आधिक्य होने के कारण ब्रह्मा कहलाते हैं तथा पूर्ण सत् में उन्हें सर्वशक्तिमान् विष्णु कहते हैं। निर्गुण होने पर वे ही महेश्वर हैं। महादेव भी उन्हीं का नाम है। वे महेश्वर हैं, जिनका लक्षण लिङ्ग है। ब्रह्मचर्य का पालन करने वाले तथा सतोगुणी व्यक्ति उनकी लिङ्ग रूप में पूजा करते हैं।' भारत का कथन है—'वे समस्त सृष्टि के स्वामी तथा महान् हैं।' वातूल-शुद्धागम महेश्वर को पच्चीस तत्त्वों का प्रतीक मानता है। त्रिपुरारहस्य में उल्लेख है—

'राधिता परमादेवी सम्यक् तुष्टा सती तदा।
विचाररूपतां याति चित्ताकाशे रविर्यथा॥'

अर्थात् 'हृदयस्था सकल की आत्मरूपा अन्तर्यामिनी चिन्मयी माहेश्वरी की आराधना करने से वे ही साधक के चित्त में विचार रूप से उदित होती हैं। इस प्रसंग में कहा गया है कि दीर्घकाल तक सद्गुरु द्वारा क्रमानुसार निष्कपट भाव से अर्थात् फल की अभिसन्धि से रहित होकर इस हृदयवासिनी आत्मा देवी की आराधना करने से उनकी कृपा उपासक के चित्त में विचार रूप में स्फुरित होती है। ( २.२९.८२ )।

त्रिपुरारहस्य में ही अन्यत्र उल्लेख है—इसी विचार से क्रमशः सभी आध्यात्मिक अवस्थाओं का विकास होता है और अन्त में आत्म-प्रत्यभिज्ञा का उदय होकर निर्विकल्पक आत्मस्वरूप में स्थिति होती है। ( त्रिपुरारहस्य, १७.६३.६८ )।

( २०९ ) **महादेवी**—महान् देवी आदि शक्ति। महान्—जिनके शरीर की सीमा नहीं है। देवीपुराण में कहा गया है—'उनका शरीर अमित है और किसी भी प्रकार उनका नाप-जोख नहीं किया जा सकता। मूल 'मह' का अर्थ है—पूजा, अतः उन्हें महादेवी कहते हैं।'

अथवा शिव अपने आठवें रूप में चन्द्र हैं और उन्हें महादेव कहते हैं। उनकी पत्नी रोहिणी और उनका पुत्र बुध है। लिङ्गपुराण और वायुपुराण इसका अनुमोदन करते हैं। पद्मपुराण के अनुसार महादेवी गण्डकी नदी के तट पर स्थित चक्रतीर्थ की अधिष्ठात्री देवी हैं।

देवराज के नाम से शिव की उपासना एवं विविध प्रकार से शक्ति की उपासना भारतवर्ष से दूसरे देशों में प्रवर्तित हुई थी। इन देवी-देवताओं के नाम, जैसे—भगवती, महादेवी, उमा, पार्वती, महाकाली, महिषमर्दिनी, पाशुपत और भैरव आदि हैं।

( २१० ) **महालक्ष्मी**—करवीर ( कोल्हापुर ) की अधिष्ठात्री देवी का नाम पद्मपुराण के अनुसार महालक्ष्मी है। अथवा महा–महान् और लक्ष्मी–विष्णु की पत्नी हैं। मैलारतंत्र के अनुसार महाल एक दैत्य का नाम है, जिसका उन्होंने वध किया, अतः उन्हें महालसा और महालक्ष्मी कहते हैं। इनका निवास पश्चिमी सागर के सह्य पर्वत के निचले स्थान पर है। शिव-पुराण में शिव के सन्दर्भ में कथन है—'सबको आकर्षित करने वाली परा शक्ति श्यामा जो शिव के अङ्क में आसीन हैं, उन्हें महालक्ष्मी कहते हैं।

आयुष्यसूक्त में कहा गया है—'श्री····लक्ष्मी।' लक्ष्मी को ही पार्वती कहते हैं। मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—'महालक्ष्मी से ही उस प्रत्येक वस्तु का प्रादुर्भाव हुआ है, जो तीन गुणों से अभिव्यक्त है।' धौम्यस्मृति के अनुसार तेरह वर्ष की कन्या को महालक्ष्मी कहते हैं।

( २११ ) **मृडप्रिया**—मृड का अर्थ है—प्रसन्नता, सुख। शिव में जब सतोगुण का आधिक्य रहता है तो उन्हें मृड कहते हैं। महिम्नस्तव में कहा गया है—'मैं मृड को नमन करता हूँ, जो सतोगुण के अधिष्ठाता तथा सात्त्विक प्रकृति के स्वामी हैं। वे मानवों को सुख प्रदान करें।' अर्थ है—मृड प्रिया अर्थात् मृड की पत्नी।

**महारूपा महापूज्या महापातकनाशिनी।**
**महामाया महासत्त्वा महाशक्तिर्महारतिः॥ १०५॥**

**महद् रूपचतुष्टयमपेक्ष्योत्कृष्टं रूपं यस्याः। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'परस्य ब्रह्मणो रूपं पुरुषः प्रथमं द्विज। व्यक्ताव्यक्ते तथैवान्ये रूपे कालस्तथा परम्॥ प्रधानपुरुषव्यक्तकालानां परमं हि यत्। पश्यन्ति सूरयः शुद्धं तद्विष्णोः परमं पदम्॥ प्रधानपुरुषव्यक्तकालास्तु प्रविभागशः। रूपाणि स्थितिसर्गान्त-व्यक्तिसद्भावहेतव' इति॥ महती च सा पूज्या च महापूज्या। पूज्यानां शिवादीनामपि पूज्येत्यर्थः। तथा च पाद्मदेवीभागवतयोः शिवब्रह्मविष्णुकुबेरविश्व-देववायुवसुवरुणाग्निशक्रसूर्यसोमग्रहराक्षसपिशाचमातृगणादिभेदेन तत्तत्पूजनीय-देवीमूर्तिभेदो मन्त्रे शैलेन्द्रनीलस्वर्णरौप्यपित्तलकांस्यस्फटिकमाणिक्यमुक्ताफल-प्रवालवैडूर्यत्रपुसीसवज्रलोहविकाररूपो विस्तरेण दर्शितः। अत्राग्निशक्रसूर्या माणिक्यमयीमेव प्रतिमां पूजयन्ति। इतरद्यथासङ्ख्यं योजनीयम्। महान्ति ब्रह्महत्यादीनि पातकानि नाशयतीति तथा। तथा च ब्रह्माण्डे—'कृतस्याखिल-**

पापस्य ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपि वा। प्रायश्चित्तं परं प्रोक्तं पराशक्तेः पदस्मृति'रिति॥ ब्रह्मोत्तरखण्डेऽपि—'बहुनाऽत्र किमुक्तेन श्लोकार्धेन वदाम्यहम्। ब्रह्महत्याशतं वाऽपि शिवपूजा विनाशये'दिति॥ 'महापातकशब्देन वीरहत्यैव कथ्यत' इति त्वर्थ-रत्नावल्यामुक्तम्। अत्रैव सौभाग्यरत्नाकरादिषु प्रायश्चित्तप्रकरणे पापतारतम्येन पञ्चदश्या जपसङ्ख्यायां तारतम्यवचनान्युपष्टम्भकत्वेन योजनीयानि। ब्रह्मा-दीनामपि मोहकत्वान्महामाया। तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा॥ बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति'॥ कालिका-पुराणेऽपि—'गर्भान्तज्ञानसम्पन्नं प्रेरितं सूतिमारुतैः। उत्पन्नं ज्ञानरहितं कुरुते या निरन्तरम्॥ पूर्वातिपूर्वसङ्घातसंस्कारेण नियोज्य च। आहरादौ ततो मोह-ममत्वाज्ञानसंशयम्। क्रोधोपरोधलोभेषु क्षिप्त्वा क्षिप्त्वा पुनः पुनः॥ पश्चात्कामेन योज्याशु चिन्तायुक्तमहर्निशम्। आमोदयुक्तं व्यसनासक्तं जन्तुं करोति या॥ महामायेति सम्प्रोक्ता तेन सा जगदीश्वरी'ति। यद्वा—'माया दम्भे कृपायां चे'ति कोशात् कृपाबहुला। सतो भावो बलं गुणः। प्राणिनश्च सत्त्वपदार्थाः। 'सत्त्वं गुणे पिशाचादौ बले द्रव्यस्वभावयो'रिति विश्वः। महान्ति सत्त्वानि यस्याः, महती सर्वजगन्निर्वाहकत्वादिरूपा विस्तृता विविधा च शक्तिः सामर्थ्यं यस्याः सा। 'शक्तिर्बले च सामर्थ्ये तथा प्रहरणान्तरे'इति यादवः। बलायुधपक्षावपोह्य योज्यौ। उक्तञ्च विष्णुपुराणे—'एकदेशस्थितस्याग्नेर्ज्योत्स्ना विस्तारिणी यथा। परस्य ब्रह्मणः शक्तिस्तथैतदखिलं जग'दिति॥ 'तत्राप्यासन्नदूरत्वाद् बहुत्वं स्वल्पता यतः। ज्योत्स्नाभेदोऽस्ति तच्छक्तेस्तद्वन्मैत्रेय विद्यत' इति॥ महाशक्तिः कुण्डलि-नीत्यत्र यदि तृतीयाक्षरस्य तालव्यत्वनिश्चयस्तदात्राकारप्रश्लेषः कर्तव्य इति न पौनरुक्त्यम्। न विद्यते महती शक्तिर्यदपेक्षयेति बहुव्रीहिः। 'न तत्समश्चाभ्य-धिकश्च दृश्यत' इति श्रुतेः। छलाक्षरसूत्रे परिभाषायां चानयोश्चतुरक्षरत्वोक्ति-बलात्क्वचित्पुस्तकेषूपलम्भाच्च महासनामहाशनापदयोरिव भेदमङ्गीकृत्यास्माभि-स्तथा व्याख्यातम्। न ह्येतद्विष्णुसहस्रनामादिवत्पुनरुक्तिशताक्रान्तं येनार्थभेद-मात्रमङ्गीकृत्य शब्दत ऐक्यं सोढव्यं स्यादिति। महती विषयरतिभ्योऽधिका रतिः प्रीतिर्ज्ञानिनां यस्यां सा। महाकामसुन्दरीत्वाद्वा महारतिरित्युच्यते॥१०५॥

( २१२ ) महारूपा—अन्य चार आकारों में सर्वोत्कृष्ट रूप। महारूपा परा शक्ति। विष्णुपुराण में ( १.२.१५-१७ ) में उल्लेख है—'हे द्विज! परा ब्रह्म का पहला आकार पुरुष है। इसके बाद पंचमहाभूत है और फिर व्यक्त और अव्यक्त अथवा प्रधान है और सबके अन्त में काल है। ज्ञानी विष्णु का स्थान देखते हैं जिनसे प्रधान, पुरुष, व्यक्त और काल का प्रादुर्भाव हुआ है। चार आकार प्रधान आदि हैं, जो मायावी सृष्टि के सृजन, स्थिति और संहार के कारण हैं।

( २१३ ) **महापूज्या**—जो महान् हैं, वे ही महापूज्या हैं। वे शिव आदि की भी पूज्या हैं। पद्म और देवीभागवतपुराण का कथन है—'शिव, ब्रह्मा, विष्णु, कुबेर, विश्वेदेवा, वायु, वसु, वरुण, अग्नि, शुक्र, सूर्य, सोम, ग्रह, राक्षस, पिशाच, मातृकाएँ आदि क्रमशः मन्त्र, मणियाँ, नीलम, स्वर्ण, रजत, ताम्र, पीतल, कांस्य, स्फटिक, माणिक्य, मुक्ताफल, प्रवाल, वैडूर्य, वज्र, लौह आदि से पूजा करते हैं।' कुछ लोगों का मत है कि अग्नि, शुक्र और सूर्य-रत्नों की प्रतिमा बनाकर पूजा करते हैं। पूजा के असंख्य ढंग है।

( २१४ ) **महापातकनाशिनी**—जघन्य पापों का शमन करने वाली। ब्रह्माण्डपुराण का कथन है—'जघन्य पापों का प्रायश्चित्त चाहे वे ज्ञात में अथवा अज्ञात में हुए हों, देवी के चरणों में स्मरण करना है।' ब्रह्मोत्तरखंड में भी कहा गया है—'संक्षेप में मैं तुमसे आधे श्लोक में ही कहूँगा—'ब्रह्महत्या-शतं वापि शिवपूजाविनाशयेत्।' अर्थात् 'शिव की पूजा से सौ ब्रह्म-हत्याओं का पाप भी दूर हो जाता है।' अर्थरत्नावली का कथन है कि जघन्य पापों का अर्थ वीरों की हत्या से है। सौभाग्यरत्नावली तथा अन्य ग्रन्थों में प्रायश्चित्त और उसकी विधियों के अध्याय में बताया गया है, कि इसके लिए बार-बार पंचदशी के मंत्र का जप करें।

( २१५ ) **महामाया**—ब्रह्मा आदि बड़े-बड़े देवों को भी जो मोह या भ्रान्ति में डाल देती हैं, वे ही 'महामाया' हैं।

मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—वे परा देवी महामाया बड़े-बड़े ज्ञानियों को भी भ्रान्ति में डाल देती हैं, इतर जनों की तो गणना ही क्या ?

'ज्ञानिनामपि चेतांसि देवी भगवती हि सा।
बलादाकृष्य मोहाय महामाया प्रयच्छति॥'

कालिकापुराण का कथन है—'वे उस आत्मा को जो गर्भ में आत्मस्वरूप का पूर्ण ज्ञाता है, विवश कर ज्ञान-हीन बनाकर प्रसव वायु द्वारा जन्म लेने को बाध्य करती हैं तथा पूर्वजन्म के संस्कारों के कारण उसमें आहार की इच्छा आदि उत्पन्न कर अहंकार, सन्देह, अनेकता, मतभेद आदि की भ्रान्ति उत्पन्न कर देती हैं। इसके पश्चात् वह जीव जो अपने को उनका अंश मानकर सर्व शक्तिशाली और पूर्ण ज्ञानी था; काम, क्रोध, लोभ, मोह आदि में पड़कर निरन्तर जन्म-मृत्यु के चक्र में फँसा रहता है। दिन-रात दुःखी-सुखी होता है। नित्य को अनित्य और अनित्य को नित्य मानता है। यही महामाया की बड़ी भ्रान्ति है। अतः वे संसार की स्वामिनी हैं।

एक अन्य मत के अनुसार महामाया का नामान्तर कुण्डलिनीशक्ति है। दूसरा मत यह भी है कि शुद्ध रूप को ही बिन्दु या महामाया कहते हैं। अशुद्ध

रूप का नाम माया है। महामाया अथवा बिन्दु की तीन अवस्थाएँ हैं—परा, सूक्ष्म और स्थूल। परा अवस्था के ही नाम 'महामाया', 'परामाया', 'कुण्डलिनी' आदि हैं। वह परम कारण-स्वरूप और नित्य है। सूक्ष्म एवं स्थूल ये दो अवस्थाएँ उसके कार्य हैं, अतः अनित्य हैं। महामाया के विक्षुब्ध होने से उससे शुद्ध धाम एवं उन सब धामों की स्थिति में शीलमंत्र ( विद्या ) और मंत्रेश्वर ( विद्येश्वर ) वर्ग के शरीर और इन्द्रिय आदि रचित होते हैं। शुद्ध जगत् का संस्थान और देहादि सभी साक्षात् रूप में महामाया के कार्य हैं। ये सभी उसके विशुद्ध मायातीत और उज्ज्वल स्वरूप हैं। महामाया की सूक्ष्म और दूसरी अवस्था का नाम माया है। समस्त अशुद्ध अध्वा का मूल कारण माया है। इसे ही मोहिनी भी कहा जाता है। महामाया की ही तीसरी अवस्था का नाम 'प्रकृति' है। प्रकृति त्रिगुणमयी है। यही पुरुष की बुद्धि आदि की भोग-साधन एवं भोग्यादि विषय की उत्पादिका है। कलादि तत्त्व के सम्पर्क से पुरुष भोक्ता का रूप धारण करता है। उसके भोग्य और भोग-साधन की सृष्टि के लिए महामाया प्रकृति रूप स्थूल अवस्था का ग्रहण करती है। महामाया ही कुण्डलिनी या परव्योम स्वरूप है। शब्द उसी का परिणाम स्वरूप है। यह जो जगत् है, इसी का नाम महामाया का जगत् है।

( २१६ ) **महासत्त्वा**—महान् सत्त्व वाली। सद्भाव ही गुणों का बल है। सत्त्वा का अर्थ यथार्थ, अस्तित्व, बल और जीवित प्राणी है। विश्व के अनुसार सत्त्व का अर्थ मित्रों की विशिष्टता भी है। बल प्रकृति और वास्तविकता भी है।

( २१७ ) **महाशक्तिः**—वे समस्त ब्रह्माण्ड की महान् ऊर्जा हैं। यादव के अनुसार शक्ति के पर्याय—ऊर्जा, बल, संघर्ष, शस्त्र। विष्णुपुराण का कथन है—'जैसे अग्नि की ज्वालाएँ दूर-दूर तक फैल जाती हैं, उसी प्रकार ब्रह्म की चिति-शक्ति भी ब्रह्माण्ड में सर्वत्र प्रकाशित है। अग्नि की दूरी के अनुसार वे ज्वालाएँ कहीं अधिक और कहीं कम दिखलायी पड़ती हैं। ऐसा ही विचार ऊर्जा अथवा चिति-शक्ति के साथ भी है। हे मैत्रेय ! इसको इस प्रकार जानो।

( २१८ ) **महारतिः**—महान् विषयों में जिसकी रति अथवा प्रीति अधिक है। ज्ञानी जिसकी प्रीति के पात्र हैं। महाकामसुन्दरी को भी महारति कहते हैं। अथवा महान् ऋषि-मुनियों को भौतिक जगत् की वस्तुओं की अपेक्षा उनके ध्यान में परमानन्द की प्राप्ति होती है।

**महाभोगा महैश्वर्या महावीर्या महाबला।**
**महाबुद्धिर्महासिद्धिर्महायोगेश्वरेश्वरी ॥ १०६ ॥**

**महानाभोगः क्षित्यादिरूपो विस्तारो यस्याः। भोगः सुखं वा धनं वा महद्यस्या इति वा। ऐश्वर्यमीश्वरता विभूतिश्चेत्युभयं महद्यस्याः। महान्ति**

वीर्याणि शुक्रादीनि यस्याः । 'वीर्यं शुक्रे प्रभावे च तेजःसामर्थ्ययोरपी'ति विश्वः । महान्ति बलानि गन्धादीनि यस्याः । 'बलं गन्धे रसे रूपे स्थामनि स्थौल्य-सेनयोः । बलो हलायुधे दैत्यभेदे बलिनि वायस' इति विश्वः । वायसपक्षे भुसुण्डादयो यत्प्रसादान्महान्तो जाता इति योज्यम् । तथा च योगवासिष्ठे वसिष्ठम्प्रति भुसुण्डाख्यस्य वायसस्य वाक्यम्—'भ्रातरश्चण्डतनया वायसा एकविंशतिः । भ्रातृभिः सह हंसीभिर्ब्राह्मी भगवती तथा ॥ चिरमाराधितास्माभिः समाधिविरमे सति । प्रसादपरया काले भगवत्या ततः स्वयम् ॥ तथैवानुगृहीताःस्मो येन मुक्ता वयं स्थिता' इत्यादि । अथ परिभाषायां चत्वारिंशन्नामानि विभजते—

भुवि हि चतुर्देहार्धं चतुष्पदार्धं भवेदविभो ।
पादत्रयगुणदो द्विर्गौणार्हो द्विर्विभागशरवीरः ॥ १३ ॥

अत्र प्राथमिकं चतुरिति पदं द्विरिति पदद्वयं चैकैकार्धविभागपरम् । तेनाद्ये चत्वारि नामानि चतुरक्षराणि अन्त्ययोरष्टाक्षरे द्वे द्वे नामनी इति सिद्धयति । चतुष्पदेत्यत्र पदशब्दः पादपरः । स्पष्टमन्यत् ॥ १३ ॥

महती च सा बुद्धिश्च महाबुद्धिः । यस्यां बुद्धावुत्पन्नायां ज्ञातव्यं नावशिष्यते सा महती । 'यस्मिन् विज्ञाते सर्वमिदं विज्ञातं स्या'दिति श्रुतेः । महती बुद्धिर्यस्याः सकाशादिति वा । एवमेव द्वेधा महासिद्धिपदं व्याख्येयम् । सिद्धयश्चाणिमाद्याः प्रसिद्धाः । अन्या अप्युक्ताः स्कन्दपुराणे—'रसानां स्वत उल्लासः प्रथमा सिद्धिरीरिता । द्वन्द्वैरनभिभूतिश्च द्वितीया सिद्धिरुच्यते ॥ अधमोत्तमताभावस्तृतीया सिद्धिरुत्तमा । चतुर्थी तुल्यता तेषामायुषः सुखदुःखयोः ॥ कान्तेर्बलस्य बाहुल्यं विशोका नाम पञ्चमी । परमात्मपरत्वेन तपोध्यानादिनिष्ठता ॥ षष्ठी निकामचारित्वं सप्तमी सिद्धिरुच्यते । अष्टमी च तथा प्रोक्ता यत्र क्वचनशायिते'ति ॥ महतां योगेश्वराणामीश्वरीति तथा ॥ १०६ ॥

( २१९ ) महाभोगा—क्षिति आदि रूप में जिनका विस्तृत विस्तार है । अथवा महाभोगा का तात्पर्य प्रसन्नता, समृद्धि आदि से है । उन्हें भोग के सभी दिव्य साधन प्राप्त हैं ।

( २२० ) महैश्वर्या—जिनका ऐश्वर्य अनन्त है । ऐश्वर्य को ही विभूति भी कहते हैं । उनसे सभी भयभीत भी रहते हैं ।

( २२१ ) महावीर्या—जिनका वीर्य ( शुक्र ) महान् है । शुक्र के प्रभाव से तेज की सामर्थ्य भी अधिक होती है । विश्वकोश के अनुसार—'वीर्य का अर्थ उस धातु से है, जिससे पुरुष सन्तानोत्पत्ति करता है । उनकी शक्ति कल्पनातीत है ।

( २२२ ) महाबला—अत्यधिक बलशाली । विश्वकोश के अनुसार—'बल छोटा, स्वाद, वर्ण, आतमा, स्थूल, सेना, बलराम और महान् दैत्य महाबलि

और एक काक से भी है।' यदि बल का अर्थ काक से लिया जाय, तो योग-वाशिष्ठ में भुशुण्डि का एक उपाख्यान प्रसिद्ध है। वे कहते हैं—'हम चन्द्र के पुत्र भाई-बहन सब मिलकर इक्कीस काक हुए। हम सबने मिलकर दीर्घकाल तक देवी की आराधना की। फलस्वरूप समाधि में देवी भगवती ने स्वयं दर्शन दिये और हम पर अनुग्रह किया। इस प्रकार हम मुक्त हो गये।' एक अन्य मत के अनुसार उनकी शक्तियाँ असीमित और सैन्य बल भी असीमित है।

[ १३ श्लोकों में ४० नामों का विभाजन हुआ ]।

( २२३ ) **महाबुद्धिः**—जिसकी महती बुद्धि है, वह महाबुद्धि है। जिसमें बुद्धि अथवा ज्ञान का उदय हो जाता है, उसे जानने के लिए कुछ भी शेष नहीं रह जाता है। ज्ञान उनकी ओर ही निर्देशित करता है। श्रुति ( छां० उप० ६.१ ) का कथन है—'जब उनको ही जान लिया तो समस्त ब्रह्माण्ड का ज्ञान हो गया।' अथवा देवी से ही महत् ज्ञान की प्राप्ति होती है।

( २२४ ) **महासिद्धिः**—सिद्धियाँ अपौरुषेय एवं अद्भुत शक्तियाँ हैं, जैसे अणिमा आदि। अन्य भी बहुत-सी सिद्धियाँ हैं, जो चमत्कारिक हैं। स्कन्द-पुराण में इनकी चर्चा है। शुद्ध विद्या में आठ सिद्धियाँ हैं।

( २२५ ) **महायोगेश्वरेश्वरी**—महायोगियों की भी ईश्वरी।

**महातन्त्रा महामन्त्रा महायन्त्रा महासना।**
**महायागक्रमाराध्या महाभैरवपूजिता ॥ १०७ ॥**

**महान्ति बहुफलप्रदानि तन्त्राणि कुलार्णवज्ञानार्णवादीनि मन्त्रा बालाबगलादयो यन्त्राणि पूजाचक्रपद्मचक्रामृतघटमेरुलिङ्गादीनि यस्याः सा तथा। यद्वा स्वतन्त्राख्यं तन्त्रं श्रीविद्याख्यो मन्त्रः सिद्धिवज्राख्यं च यन्त्रं महत्सर्वोत्तमं यस्याः। स्वतन्त्रस्यान्यानपेक्षत्वान्महत्त्वम्। तदुक्तं तत्रैव—'भगवन्सर्वतन्त्राणि भवतोक्तानि वै पुरा। तेषामन्योन्यसापेक्ष्याज्जायते मतिविभ्रमः॥ तस्मात्तु निरपेक्षं मे तन्त्रं तासां वद प्रभो'। इति प्रश्ने—'शृणु कादिमतं तन्त्रं पूर्णमन्यानपेक्षया। गोप्यं सर्वप्रयत्नेन गोपनं तन्त्रचोदित'मिति। सौन्दर्यलहर्यामप्युक्तम्—'चतुःषष्ट्या तन्त्रैः सकलमभिसन्धाय भुवनं, स्थितस्तत्तत्सिद्धिप्रसवपरतन्त्रः पशुपतिः। पुनस्त्वं निर्बन्धादखिलपुरुषार्थैकघटना, स्वतन्त्रं ते तन्त्रं क्षितितलमवातीतरदिद'मिति। मन्त्रविषये तु 'श्रीविद्येव तु मन्त्राणा'मित्यादीनि कुलार्णवशक्तिरहस्ययोः परःसहस्रं वर्णनानि द्रष्टव्यानि। सिद्धिवज्राख्यं यन्त्रं प्रकृत्य नित्यातन्त्रे स्मर्यते। 'ललिताविद्यया विद्यामन्यां यन्त्रेण वाऽमुना। यन्त्रमन्यत्समं वेत्ति योऽसौ स्यान्मूढचेतन' इति॥ महदासनं क्षित्यादिषट्त्रिंशत्तत्त्वरूपं यस्याः। 'एषा भगवती सर्वतत्त्वान्याश्रित्य तिष्ठती'ति देवीभागवतात्। ब्राह्म्याद्यंशभूताक्षोभ्यादिचतुःषष्टियोगिनीपूजासहितो महायागः स एव क्रमः तदितरस्य सर्वस्यापि**

विलम्बितफलप्रदत्वेनाक्रमत्वात् तेनाराध्या । 'शक्तौ च परिपाट्यां च क्रमश्चलन-पङ्क्त्यो'रिति शाश्वतः । यद्वा भावनोपनिषदा प्रतिपादितो यागो रहस्यतरः शिव-योग्यैकसाध्यो महायागः । स चास्माभिस्तद्भाष्ये तत्प्रयोगविधौ च विशदीकृत इति नेहोच्यते । भरणरमणवमनकर्ता सृष्टिस्थितिसंहृतिकारी परशिवो भैरवः स एव महांस्तेन महाभैरवेण पूजिता । तदुक्तं पाद्मे—'शम्भुः पूजयते देवीं मन्त्र-शक्तिमयीं शुभाम् । अक्षमालां करे कृत्वा न्यासेनैव भवोद्भव' इति । महाशम्भु-नाथो महायागेन चिदग्निकुण्डाल्ललितां प्रादुर्भावयामासेति ललितोपाख्याने प्रसिद्धम् ॥ १०७ ॥

( २२६ ) महातन्त्रा—तंत्रों को महान् कहा जाता है, क्योंकि वे साधक को अद्‌भुत शक्तियाँ प्रदान करते हैं। उन तंत्र-ग्रन्थों की संख्या ६४ बतलायी गयी है, जो कि उपलब्ध हैं। इनके नाम इस प्रकार हैं—

१. महामाया शम्बर नाम का मोहनतंत्र, २. योगिनीजाल शम्बर, ३. तत्त्वशम्बर—तत्त्वों में संकरण करने की विद्या, ४. सिद्धभैरव, ५. बटुक-भैरव, ६. कंकालभैरव, ७. कालभैरव, ८. कालाग्निभैरव, ९. योगिनीभैरव, १०. महाभैरव, ११. शक्तिभैरव—उक्त आठ भैरवतंत्र कापालिकों के तंत्र हैं। इनमें अनेक सिद्धियों का वर्णन है। १२. ब्राह्मी, १३. माहेश्वरी, १४. कौमारी, १५. वैष्णवी, १६. वाराही, १७. माहेन्द्री, १८. चामुण्डा, १९. शिवदूती—इन आठ तंत्रों को बटुरूपाष्टक कहते हैं। इनमें उक्त शक्तियों की उपासना है। २०. ब्रह्मयामल, २१. विष्णुयामल, २२. रुद्रयामल, २३. लक्ष्मीयामल, २४. उमायामल, २५. स्कन्दयामल, २६. गणेशयामल, २७. जयद्रथयामल—ये आठ काम-सिद्धियाँ यामलतंत्र हैं। २८. चन्द्रज्ञान, २९. मालिनीविद्या—समुद्र पार करने की विद्या, ३०. महासम्मोहन, ३१. वाम-जुष्ट, ३२. महादेव, ३३. वातुल, ३४. वातुलोत्तर, ३५. कामिक, ३६. हृदभेद-तंत्र—वामाचार द्वारा षट्चक्र-भेद, ३७. तन्त्र-भेद, ३८. गुह्यतंत्र, ३९. कला-वाद, ४०. कलासार, ४१. कुण्डिकामत, ४२. मंतोत्तर—पारद विज्ञान का तंत्र, ४३. वीनाख्य यक्षिणी का तंत्र, ४४. त्रोतल—जादू-ताबीज आदि का तंत्र, ४५. त्रोतलोत्तर—चौंसठ हजार यक्षिणियों को बुलाने करने की विद्या, ४६. पञ्चामृत—आयु को दीर्घ करने की विद्या, ४७. रूपभेद, ४८. भूताड्डामर, ४९. कुलासार, ५०. कुलोड्डीश, ५१. कुलचूडामणि—इन सबमें मारण और उच्चाटन प्रयोग हैं। ५२. सर्वज्ञानोत्तर, ५३. महाकालीमत, ५४. अरुणेश, ५५. मोदिनी ईशा, ५६. विकुण्ठेश्वर—ये पाँच तंत्र दिगम्बरों के हैं। ५७. पूर्व आम्नाय, ५८. पश्चिम आम्नाय, ५९. दक्षिण आम्नाय, ६०. उत्तर आम्नाय, ६१. निरुत्तर आम्नाय, ६२. विमल, ६३. विमलोत्तर, ६४. देवी मत—ये क्षपणकों के तंत्र ( वामकेश्वरतंत्र ) हैं।

भास्करराय के अनुसार ४ से ११ तक भैरवाष्टक को एक तंत्र माना जाता है और ३१ तथा ३२ वामजुष्ट और महादेव दोनों को एक तंत्र माना गया है। इसलिए नीचे के नाम और जोड़ देने पर पुनः ६४ की संख्या पूरी हो जाती है—१. महालक्ष्मीमत, २. सिद्धयोगेश्वरीमत, ३. कुरूपिकामत, ४. देवरूपिकामत, ५. सर्ववीरमत, ६. विमलामत, ७. ज्ञानार्णव और ८. वीरावलि। सौन्दर्यलहरी के ३१वें श्लोक में आचार्य कहते हैं—'पशुपति शंकर ने ६४ तंत्रों से सम्पूर्ण भुवन को भरकर, जो अपनी-अपनी उन सिद्धियों को देने में समर्थ हैं, जो प्रत्येक का विषय हैं, तत्पश्चात् तेरे आग्रह से सब पुरुषार्थों की सिद्धि देने वाले तेरे स्वतंत्रतंत्र को भूतल पर उतारा है।

भगवती त्रिपुरसुन्दरी का श्रीविद्या-तंत्र स्वतंत्र है और सभी तंत्र गौण हैं। भगवती के तंत्र से कुण्डलिनी-शक्ति को जगाकर सहस्रार में ले जाया जाता है, परन्तु अन्य सब तंत्र धर्म, अर्थ और काम की ही सिद्धि दे सकते हैं। केवल श्रीविद्या तंत्र चारों पदार्थों को देता है।

भारतीय कोश-ग्रन्थों में तंत्र के जितने अर्थ बताये गये हैं, उनमें एक अर्थ यह भी है—शिव-मुखोक्त शास्त्र। यही शिवोक्त शास्त्र आगम, यामल, और तंत्र तीन भागों में विभक्त हैं। 'वाराही तंत्र' तंत्र को कल्प के अन्तर्गत मानता है। वास्तव में तंत्रशास्त्र उसे कहते हैं, जिसमें सृष्टि, प्रलय, मंत्र-निर्णय, देवता, संस्थान, तीर्थ आदि का वर्णन हो। शिवोक्त तंत्र-साहित्य अत्यन्त विशाल है। वाराहीतंत्र में ५५ तंत्रों का उल्लेख मिलता है। उसके श्लोकों की संख्या ९६७८४९ बताई जाती है। आगमतत्त्वविलास के अनुसार २०८ तंत्र ग्रन्थ हैं। ये आज भी प्राप्त बताये जाते हैं। बौद्धों के भी ७२ तंत्र ग्रन्थ हैं। तिब्बती तंत्र रिण-युद् ७८ भागों में है, जिसमें २६४० स्वतंत्र ग्रन्थ हैं।

( २२७ ) **महामन्त्रा—**मंत्र-रूपिणी महाशक्ति। 'तांत्रिक-साधना और सिद्धान्त' में ऐसा उल्लेख है—जो आत्माएँ तत्त्व-भेद के क्रम से ऊर्ध्वगति के परिणामस्वरूप माया के अतिक्रमण करने में सफल हुई हैं, वे मल-पाक के कारण भगवान् की कृपा प्राप्त होने से देवता के पद पर प्रतिष्ठित होती हैं। इनका नाम 'मंत्र' है। जो आत्माएँ सृष्टि के समय सर्व ज्ञानक्रिया का अभि-व्यक्ति रूप अनुग्रह प्राप्त करती हैं, उसके फलस्वरूप वे आधिकारिक पद प्राप्त करते हैं। ये पर-मन्त्रेश्वरमंत्र और अपर-मंत्रेश्वर पद पर प्रतिष्ठित होते हैं। तत्पश्चात् मंत्रेश्वर पद की प्रतिष्ठा के बाद परमेश्वर सात करोड़ विज्ञानाकल अणु को सर्वज्ञत्व आदिशक्ति की अभिव्यंजना द्वारा अनुग्रह करके मंत्र पद पर स्थापित करते हैं। अपर मंत्रेश्वर माया गर्भ के अधिकारी हैं। इनकी देह

एक ही साथ मायिक एवं वैन्दव दोनों होती हैं। इनके तीन पदों के नाम मंत्र-महेश्वर, मंत्रेश्वर और मायिक अधिकारी हैं।

मंत्र की शक्ति का प्रयोग शरीर पर नहीं करना चाहिए। साधारणतः यही नियम है। मंत्र की शक्ति इतनी तीव्र होती है कि पल भर में प्राण लिया जा सकता है। शाक्तागम का मंत्र तत्त्व साक्षात् चित्शक्ति-स्वरूप है जिसके मूल में शिव-शक्ति का सामरस्य रहता है। इसीलिए शाक्त-आगम की शक्ति, जिसे मंत्ररूपा शक्ति कहते हैं, वह स्वभावतः ही चित्कला-स्वरूप है। महामाया के जगत् में मंत्र क्रिया करता है और उस क्रिया के कारण महामाया का स्वरूप तक अधिगत होना सम्भव है।

मंत्र-विज्ञान बहुत काल से है। वैदिक विज्ञान भी मंत्र-विज्ञान है। तांत्रिक-विज्ञान भी मंत्र-विज्ञान ही है। इनके मूल में मंत्र-क्रिया की शक्ति स्पष्ट दिखलाई देती है। सब मंत्र एक-से नहीं हैं। उनके स्तर भी भिन्न हैं, साथ ही शक्ति-भेद भी है, लक्ष्यगत भेद भी हैं और नाना प्रकार का वैचित्र्य मंत्र-अनुशीलन से ज्ञात होता है। पतञ्जलि ने भी मंत्रशास्त्र की सराहना की है। माया-राज्य में शक्ति का परिचय सभी को ज्ञात है। इस सिद्धि की अलौकिकता को सभी मानते हैं। परन्तु ये क्षुद्र सिद्धियाँ हैं।

वास्तविक शुद्ध मंत्र 'महामाया-राज्य के विषय हैं। महामाया-राज्य का ही दूसरा नाम बैन्दव अथवा शुद्ध माया है। अतः उन्हें महामंत्रा कहते हैं।

( २२८ ) **महायन्त्रा**—यंत्र अनेक प्रकार के होते हैं—पूजाचक्र, पद्मचक्र, लक्ष्मीचक्र, अमृतघट, मेरुलिंग आदि। देवी के भी यन्त्र हैं, जैसे—श्रीचक्र, श्रीविद्या, सिद्धवज्र आदि। ये यंत्र सर्वश्रेष्ठ माने जाते हैं। देवी के यंत्र स्वतंत्र होते हैं, क्योंकि ये किसी पर आधारित नहीं हैं। स्वतंत्र-तन्त्र में उल्लेख है—'आपने अब तक जो समस्त तंत्र बतलाये हैं, उनसे केवल भ्रान्ति ही उत्पन्न होती है, क्योंकि वे सभी एक-दूसरे पर निर्भर हैं, अतः मेरे स्वतंत्र तन्त्र को ही बताइये।' इस प्रकार पूछने पर परम शिव ने उत्तर दिया—'सुनो, अब मैं तुम्हें कादिमाता-तंत्र बतलाता हूँ, जो स्वयं में पूर्ण है और अन्य किसी दूसरे पर आधारित नहीं है। इसे पूर्ण चेष्टा से गोपनीय ही रखना चाहिए।' श्रीविद्या सभी मंत्रों, तंत्रों तथा यंत्रों में श्रेष्ठ है। कुलार्णव और शक्तिरहस्य में इसकी विस्तृत चर्चा है। सिद्धवज्र-यंत्र के संदर्भ में नित्यतंत्र का कथन है—'जो ललिता की विद्याओं की दूसरी विद्याओं से तुलना करता है और इसे दूसरों का बतलाता है, ऐसे व्यक्ति को पागल ही समझना चाहिए।

( २२९ ) **महासना**—पृथ्वीतत्त्व से लेकर शिवतत्त्व तक जो ३६ तत्त्व हैं, उन्हीं पर वे आसीन हैं। देवीभागवत-पुराण का कथन है—'परमा शक्ति सभी तत्त्वों में विचरण करती रहती हैं।'

( २३० ) **महायागक्रमाराध्या**—उनका पूजन महायाग-क्रम से किया जाता है। महायाग चौंसठ योगिनियों की पूजा है। पहली को अक्षोभ्य कहते हैं। सभी योगिनियाँ ब्रह्म का अंश हैं। अन्य क्रियाओं से द्रुत परिणाम सामने आते हैं। शाश्वत का कथन है—'क्रमा का आशय ऊर्जा, व्यवस्था, गति और हिलना-डुलना से है। भावनोपनिषद् में महायाग की विस्तृत चर्चा है। यह अत्यन्त गोपनीय मानी जाती है। इसे शिवयोगी ही कर सकते हैं। इस पूजा में कादि और हादि दोनों ही मतों के अनुसार भावना प्रतिपादित की जाती है। 'प्रयोग-विधि' ग्रन्थ में भी इस पर प्रकाश डाला गया है। महायाग के द्वारा ही ललिता का जन्म चिदग्निकुंड से ही माना गया है।

( २३१ ) **महाभैरवपूजिता**—महाभैरव भी जिनकी आराधना करते हैं। महाभैरव परमशिव हैं। वे ही सृष्टि, स्थिति और संहार का कार्य करते हैं। 'भैरव' शब्द के प्रत्येक अक्षर का अर्थ इस प्रकार है—'भ' का अर्थ है—भरण अर्थात् रचना या निर्माण, 'र' का अर्थ है—रमण अर्थात् स्थिति या पालन और 'व' का अर्थ है—वमन अर्थात् संहार। वमन का शाब्दिक अर्थ है—उलटी करना। पद्मपुराण में उल्लेख है—'शम्भु जो ब्रह्माण्ड के मूल हैं, देवी का पूजन उन्हीं के मंत्रों से जिनकी शक्ति वे स्वयं हैं, हाथ में माला लेकर करते हैं और न्यासविधि का भी पालन करते हैं। ललितोपाख्यान में उल्लेख है कि महाशम्भु ने याग द्वारा ( बलि अर्पण कर ) ललिता को चिद्-अग्नि से अभिव्यक्त किया।

**महेश्वरमहाकल्पमहाताण्डवसाक्षिणी।**
**महाकामेशमहिषी महात्रिपुरसुन्दरी॥ १०८॥**

**महाकल्पे महाप्रलये यन्महेश्वरस्य महाताण्डवं विश्वोपसंहारादात्मैकशेष-समुद्भूतानन्दकृतं तत्कालेऽन्यस्य कस्याप्यभावादियमेव साक्षिणी। तदुक्तं पञ्च-दशीस्तवे—'कल्पोपसंहरणकल्पितताण्डवस्य देवस्य खण्डपरशोः परभैरवस्य। पाशाङ्कुशैक्षवशरासनपुष्पबाणैः सा साक्षिणी विजयते तव मूर्तिरेके'ति। 'एषा संहृत्य सकलं विश्वं क्रीडति सङ्क्षये। लिङ्गानि सर्वजीवानां स्वशरीरे निवेश्य चे'ति देवीभागवते। महावासिष्ठेऽपि निर्वाणप्रकरणोत्तरार्धे एकाशीतितमे सर्गे शताधिकैः श्लोकैरत्यद्भुतमतिभयङ्करं नृत्यमुभयोर्निर्वर्ण्योपसंहृतं 'डिम्बं डिम्बं सुडिम्बं पच पच सहसा भ्रम्यभ्रम्यं प्रभ्रम्यं नृत्यन्त्याः शब्दवाद्यैः स्रजमुरसि शिरः-**

शेखरं ताक्ष्यंपक्षैः । पूर्णं रक्तासवानां यममहिषमहाश्रृङ्गमादाय पाणौ पायाद्वो वन्द्यमानः प्रलयमुदितया भैरवः कालराज्ये'ति ।। महतः कामस्य परमशिवाभिन्नस्येशस्य भूपस्य महिषी कृताभिषेका पत्नी । त्रयाणां मातृमानमेयानां पुरं नगरं तदात्मिका च सा । महती च सा सुन्दरी चेति तथा ।। १०८ ।।

( २३२ ) **महेश्वरमहाकल्पमहाताण्डवसाक्षिणी**—महाकल्प में महेश्वर ने जो महाताण्डव-नृत्य किया, उसकी साक्षिणी । महाकल्प को ही महाप्रलय कहते हैं । महाताण्डव का कारण यह था कि महाकल्प में ये अकेले ही आत्मरूप रह गये थे तथा ब्रह्माण्ड को अपने में लीन कर परमानन्द-स्वरूप हो गये थे । उस समय उनके अतिरिक्त और कोई नहीं था । अतः इसकी केवल एक मात्र साक्षी वही थीं । पंचदशीस्तव में उल्लेख है—'तुम्हारा ही रूप अनूप है, हाथों में पाश, अंकुश, ईख का धनुष तथा पुष्पबाण हैं ( ८ से ११ तक के नामों में इनको स्पष्ट कर दिया गया है ) तथा जो परभैरव के नृत्य का त्रिशूल हाथ में लिये हैं, वे साक्षी हैं । संहारकारी शिव ने जब ब्रह्माण्ड का संहार कर उसे अपने में लीन कर लिया, उस समय उन्होंने नृत्य करना प्रारम्भ किया । देवीभागवतपुराण का भी कथन है—'देवी ने खेल ही खेल में समस्त ब्रह्माण्ड को अपने में लीन कर लिया । सम्पूर्ण जीव ( लिंग ) उनके शरीर में प्रविष्ट हो गये ।' वशिष्ठ-ग्रन्थ के छठे भाग के दूसरे छन्द के ८१वें सूत्र में शिव और देवी के आश्चर्यपूर्ण और भयानक ताण्डव का वर्णन किया गया है—

> 'डिम्बं डिम्बं सुडिम्बं पच पच सहसा झम्यझम्यं प्रझम्यं
> नृत्यन्त्याः शब्दवाद्यैः स्रजमुरसि शिरःशेखरं ताक्ष्यंपक्षैः ।
> पूर्णं रक्तासवानां यममहिषमहाश्रृङ्गमादाय पाणौ
> पायाद्वो वन्द्यमानः प्रलयमुदितया भैरवः कालराज्या ।।'

अन्त में कहा गया है—'उसके वक्ष पर माला तथा शिर पर आभूषणों के रूप में गरुड के पंख हैं, रक्तवर्ण की वारुणी के मद में विह्वल तथा हाथों में यमराज के महिष का सींग है । गान की लय और ताल पर डिम्ब, डिम्ब, सुडिम्ब, पच, पच, झम, झम, प्रझम आदि ध्वनियों पर नृत्य चल रहा है । प्रार्थना है कि आपके स्वामी भैरव जो अपनी अर्धांगिनी कालरात्रि के साथ प्रलय के समय आनन्दित हैं, वे आपकी रक्षा करें ।'

( २३३ ) **महाकामेशमहिषी**—महाकामेश्वर की पत्नी ।

( २३४ ) **महात्रिपुरसुन्दरी**—त्रिपुर : तीनों का पुर अर्थात् मातृ, मेय और मान । पुरारी त्रिपुरारि शंकर को कहते हैं । जागृत, स्वप्न और सुषुप्ति ये तीन पुर हैं । ब्राह्मी अवस्था में तीनों लोकों एवं जागृत, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओं का भी लय हो जाता है ।

**चतुःषष्ट्युपचाराढ्या चतुःषष्टिकलामयी ।**
**महाचतुःषष्टिकोटियोगिनीगणसेविता ॥ १०९ ॥**

चतुरधिका षष्टिश्चतुःषष्टिस्तावन्त उपचारा भगवता परशुरामेण कल्पसूत्रे गणिताः । अन्येऽप्यष्टौ तन्त्रान्तरे—'शिवपादप्रसूनानां धारणं चात्मरोपणम् । परिवारविसृष्टिश्च गुरुभक्तार्चनं तथा ॥ शैवपुस्तकपूजा च शिवाग्नियजनं ततः । शिवपादोदकादानं साङ्गं प्राणाग्निहोत्रकम् ॥ एते चतुःषष्टियुता उपचारा द्विःसप्तति'रिति । चतुरधिका षष्टिश्चतुःषष्टिस्तत्सङ्ख्या उपचाराः पूजाप्रकरणेऽस्माभिरुक्ताः तैराढ्या धनिनी तदभिन्नधनशीला । चतुःषष्टिकलाः शार्ङ्गधरीये कथाकोशे च श्रीधरीये लक्ष्मीपीठिकायां च वैलक्षण्येन गणितास्ता निष्कृष्य लिख्यन्ते—'अष्टादशलिपिबोधस्तल्लेखनशीघ्रवाचने चित्रम् । बहुविधभाषाज्ञानं तत्कविताश्रुतनिगाविताद्यूतम् । वेदा उपवेदाश्चत्वारः शास्त्राङ्गषट्के द्वे । तन्त्रपुराणस्मृतिकं काव्यालङ्कारनाटकादि द्वे । शान्तिर्वश्याकर्षणविद्वेषोच्चाटमारणानि च षट् । गतिजलवृष्ट्यग्न्यायुधवाग्रेतःस्तम्भसप्तकं शिल्पम् । गजहयरथनरशिक्षाः सामुद्रिकमल्लसूदगारुडकाः । तत्ततसुषिरानद्धघनेन्द्रजालनृत्तानि गीतरसवादौ । रत्नपरीक्षा चौर्यं धातुपरीक्षाऽप्यवश्यत्वम् । इति भास्कर( सुधियो )कविनोक्ता निष्कृष्य कलाश्चतुःषष्टि'रिति तत्प्रचुरा । कलाशब्दस्तन्त्रपरो वा । तान्यपि चतुःषष्टिर्वामकेश्वरतन्त्रे गणितानि । तानि ( सेतुबन्धेऽस्माभिर्विवृतानि ) तट्टीकायामस्माभिर्विवेचयिष्यन्ते । तन्मयी तत्प्रधाना । ब्राह्म्यादीनामष्टानां मध्ये एकैकस्या अंशभूता अक्षोभ्यादिशक्तयोऽष्टावष्टाविति चतुःषष्टिर्योगिन्यः । तासामपि प्रातिस्विकमंशभूताः कोटिसङ्ख्याका गणास्तैर्महद्भिः सेविता । वस्तुतस्तन्त्रराजोक्ता एवेह ग्राह्याः । यथा—'ललिताचक्रनवके प्रत्येकं शक्तयः प्रिये । चतुःषष्टिमिताः कोट्य' इति । ताः संहत्य पञ्चाब्जानि सप्तार्बुदानि षट्कोट्यो भवन्ति । नवसु त्रैलोक्यमोहनादिचक्रादिषु प्रतिचक्रं भिन्नाभिन्नाश्चतुःषष्टिकोटिसङ्ख्याका योगिन्यः सन्तीति ताः संहत्य पञ्चाब्जानि सप्तार्बुदानि षट्कोट्यो भवन्ति । तदिदं द्योतयितुं महत्पदं कोटिरेव विशेषणं वा । महत्त्वं च नवगुणितत्वम् ॥ १०९ ॥

( २३५ ) चतुःषष्ट्युपचाराढ्या—परशुराम-कल्पसूत्र ( ४.५ ) में इसे विस्तृत रूप में समझाया गया है । अन्य तंत्रों में इसके अतिरिक्त आठ उपचार और बताये गये हैं जो इस प्रकार हैं—१. समर्पण के पश्चात् पुष्पों का सेवन करना, २. धार्मिक दृष्टि से धन समर्पण करना, ३-४. गुरु और भक्तों का पूजन, ५. शैव-ग्रन्थों का पूजन, ६. शिवाग्नि में बलि, ७. शिव-चरणोदक का आचमन तथा ८. प्राणाग्निहोत्र ।' वरिवस्यारहस्य में ७२ उपचारों पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है ।

( २३६ ) **चतुःषष्टिकलामयी**—६४ कलाओं की अधिष्ठात्री। श्रीधर के शाङ्र्गधरीय कथा-कोश तथा लक्ष्मी-पीठिका में इन ६४ कलाओं, यथा—१. लिपिज्ञान, २-३. लिपि का द्रुत गति से लेखन और पठन-पाठन, ४. विभिन्न भाषाओं का ज्ञान, ५. इनमें कविता करना, ६. द्यूत, ७ से १४. चारों वेदों और चारों उपवेदों का ज्ञान, १५ से २६. तक बारह उप विज्ञान, २७. तंत्र, २८. पुराण, २९. स्मृति, ३०. कविता, ३१. छन्द, ३२. नाट्य, ३३ से ३८. स्तम्भन, वशीकरण, मोहन, मारण, उच्चाटन तथा शत्रुनाश ३९ से ४५. गति, जल, दृष्टि, अग्नि, शस्त्र, वाक् और शुक्र का निरोध करने की कला, ४६ से ४९. हाथियों, घोड़ों, रथों और मनुष्यों का प्रशिक्षण, ५० से ५३. सामुद्रिक, मल्लयुद्ध, भोजन पकाना तथा गरुडविद्या, ५४. सुषिर, ५५. आनद्ध, ५६. घन, ५७. इन्द्रजाल, ५८. नृत्य, ५९. गायन, ६०. कीमियागिरी, ६१. रत्नों की परख, ६२. चौर्य-कला, ६३. नाड़ी-ज्ञान तथा ६४. तिरोधान—का वर्णन किया गया है। कतिभास्कर ने इनकी परीक्षा करने के पश्चात् ही इन्हें मान्यता दी है। कहीं-कहीं इनमें थोड़ा-बहुत परिवर्तन भी मिलता है।

अथवा ६४ कलाओं से उन कलाओं का भी तात्पर्य हो सकता है जिनका उल्लेख वामकेश्वरतंत्र में है।

( २३७ ) **महाचतुःषष्टिकोटियोगिनीगणसेविता**—चौंसठ करोड़ योगिनी समूह जिनकी सेवा में तत्पर है। ब्राह्मी तथा अन्य सात देवियों में प्रत्येक की आठ-आठ शक्तियाँ हैं। अक्षोभ्या आदि उनके ही वर्गीकरण में हैं। अतः यह संख्या चौंसठ होती है। प्रत्येक के पास एक-एक करोड़ का गण अथवा समूह है। तंत्रराज के अनुसार यह ६४ करोड़ विभिन्न शक्तियाँ हैं। ललिता के नवचक्रों में अनेक शक्तियाँ हैं, जिनकी संख्या ६४ करोड़ है।

महा का अर्थ है—नौ गुना करना। नौ चक्रों में जो त्रैलोक्य मोहन से आरम्भ होते हैं, प्रत्येक चक्र में अलग-अलग ६४ करोड़ योगिनियों का निवास है। इस प्रकार कुल संख्या पांच अब्ज, सात अर्बुद और छः करोड़ होती है। ये ही शक्तियाँ हैं।

**मनुविद्या चन्द्रविद्या चन्द्रमण्डलमध्यगा।**
**चारुरूपा चारुहासा चारुचन्द्रकलाधरा॥ ११०॥**

**'मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च लोपामुद्रा च मन्मथः। अगस्तिरग्निः सूर्यश्च इन्द्रः स्कन्दः शिवस्तथा॥ क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासका' इति वचने सङ्गृहीतो द्वादशप्रकारः श्रीविद्याप्रस्तारः। तदुद्धारश्च ज्ञानार्णवे द्रष्टव्यः। तेषु मनुश्चन्द्रविद्योभयरूपेत्यवयुत्यानुवादो नामद्वयम्। चन्द्रमण्डलस्य मध्यं गच्छन्तीति तथा। कुण्डलिन्याः सहस्रारकर्णिकाचन्द्रभेदित्वात्। सायंसन्ध्यावन्दने आयुष्कर-**

प्रयोगादौ च चन्द्रमण्डले ध्येयत्वात् । शिवपुराणे देवीम्प्रति शिववचनम्—'अहमग्निशिरोनिष्ठस्त्वं सोमशिरसि स्थिता । अग्नीषोमात्मकं विश्वमावाभ्यां समधिष्ठित'मिति । चन्द्रमण्डलं तु श्रीचक्राभिन्नमिति रहस्यम् । चारु सुन्दरं रूपं लावण्यं हासश्च यस्याः । 'तदैव मन्दस्मितबिन्दुरिन्दु'रित्युक्तेः । परमानन्दप्रदः प्रबोधविशेषो गुरुमुखैकवेद्यो यस्या इति तु लक्षणया कश्चिदूचे । चार्व्या वृद्धिक्षयरहिताया‌श्चन्द्रकलायाः सादाख्यायाश्चिद्रूपाया धरा धारयित्री । यद्वा चन्द्रकलाख्या राजकन्या देवीभागवते प्रसिद्धा । तस्याः स्वप्ने कामराजबीजोपासकः सुदर्शनाख्यो राजपुत्र एव त्वया वरणीय इत्यम्बया कथितम् । तेन चारु यथा तथा चन्द्रकलायाः धरा आधारभूतेत्यर्थः । तदुक्तं तत्रैव तृतीयस्कन्धे—'एतस्मिन् समये पुत्री काशिराजस्य सत्तमा । नाम्ना शशिकला दिव्या सर्वलक्षणसंयुते'त्युपक्रम्य 'स्वप्ने तस्याः समागत्य जगदम्बा निशान्तरे । उवाच वचनं चेदं समाश्वास्य सुखं स्थिता ।। वरं वरय सुश्रोणि मम भक्तं सुदर्शनम् । सर्वकामप्रदं तेऽस्तु वचनान्मम भामिनी'त्यादि ।। ११० ।।

( २३८ ) **मनुविद्या**—श्रीविद्या के बारह भेद बतलाये गये हैं और ये उसके बारह साधकों पर आधारित हैं—

'मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च लोपामुद्रा च मन्मथः ।
अगस्तिरग्निः सूर्यश्च इन्द्रः स्कन्दः शिवस्तथा ।।
क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासकाः ।'

स्पष्ट है कि श्रीविद्या के बारह प्रस्तार हैं । बारह उपासकों के नाम हैं—मनु, चन्द्र, कुबेर, लोपामुद्रा, मन्मथ, अगस्त्य, अग्नि, सूर्य, इन्द्र, स्कन्द, शिव और क्रोधभट्टारक दुर्वासा । इनके मंत्रों की व्याख्या ज्ञानार्णवतंत्र में मिलती है । मनु और चन्द्रविद्या एक ही-सी हैं, इनमें केवल नाम-भेद है ।

( २३९ ) **चन्द्रविद्या**—चन्द्रमण्डल में जाती हैं । सहस्रार रक्तवर्ण मातृकाओं से युक्त है । उसमें पूर्णचन्द्र स्फुरित होता है ।

( २४० ) **चन्द्रमण्डलमध्यगा**—कुण्डलिनी सहस्रार में चन्द्र-मण्डल का भेदन करती है । सहस्रदल कमल में सहस्र कर्णिकाएँ हैं । फलश्रुति में इस संदर्भ में आयुष्कर प्रयोग की चर्चा है । यह प्रयोग दीर्घजीवन की प्राप्ति के लिए है । सायंकाल देवी की जो पूजा की जाती है, उसमें देवी को चन्द्रमा के वृत्त में स्थित मानकर पूजा करनी चाहिए । शिवपुराण में शिवजी देवी से कहते हैं—'मैं अग्नि के शिखर पर स्थित हूँ और तुम्हारा निवास चन्द्रमा के ऊर्ध्व अथवा शिखर पर है । इस प्रकार यह ब्रह्माण्ड जिसकी रचना सूर्य और अग्नि से हुई है, उसको हम 'शिव तथा शक्ति' में स्थित करते हैं अथवा रक्षा करते हैं ।' इसका गुह्य रहस्य यह है कि चन्द्रमण्डल ही स्वयमेव श्रीचक्र है ।

( २४१ ) **चारुरूपा**—रूप और लावण्य से युक्त।

( २४२ ) **चारुहासा**—मन्दस्मित इन्दु-बिन्दु के सदृश। इसका आशय यह है, कि वहाँ जो प्रबोध की स्थिति है, वह परमानन्द प्रदान करती है। इसे भाष्यकार ने गुरुगम्य बतलाया है।

( २४३ ) **चारुचन्द्रकलाधरा**—निर्मल और सुन्दर चन्द्रमा को धारण किये हुए हैं। चारु न तो रुग्ण है और न ही कलंकित। चन्द्रकलाओं में कभी वृद्धि होती है और कभी क्षय होता है; किन्तु वहाँ अनन्त कलाएँ हैं, जो सदैव चेतनारूप में रहती हैं। अर्थात् बीस आवर्त्तकों से युक्त पूर्ण-चन्द्रमा हैं।

अथवा चन्द्रकला एक राजा की पुत्री है। देवी ने उसको स्वप्न में आदेश दिया कि वह राजकुमार सुदर्शन से विवाह कर ले। सुदर्शन देवी का उपासक था। देवी का उपासक अर्थात् कामराजबीज की उपासना करता था। इस कथानक के अनुसार चारु अर्थात् चन्द्रकलाएँ धरा का आधार हैं। ( देखें—देवीभागवतपुराण )।

**चराचरजगन्नाथा चक्रराजनिकेतना।**
**पार्वती पद्मनयना पद्मरागसमप्रभा॥ १११॥**

**जङ्गमस्थावरात्मकस्य जगतोऽधीश्वरी। त्रैलोक्यमोहनादिनवचक्रराजमेव निकेतनं वासस्थानं यस्याः। हिमवत्पर्वतस्य स्त्र्यपत्यत्वात् पार्वती। क्वचिदपवाद-विषयेऽप्युत्सर्गस्य प्रवृत्तेरिञभाव इत्याहुः। 'प्रदीयतां दाशरथाय मैथिली'ति-वत्सम्बन्धसामान्यमेवेह विवक्षितं न विशेष इति युक्तम्। पद्मे इव नयने यस्याः सा पद्मनयना। पद्मरागाख्यरत्नेनारक्तेन समा तुल्या प्रभा कान्तिर्यस्यास्तथा। पद्मविशेषस्य कोकनदस्य रागेण रक्तिम्ना समेत्यादि वा। 'त्रायस्व कुण्डलिनि कुङ्कुमपङ्कताम्रे' इति कल्याणाचार्योक्तेरमृतकुण्डलिनीपरं वेदं नाम॥ १११॥**

( २४४ ) **चराचरजगन्नाथा**—जङ्गम और स्थावर ब्रह्माण्ड की अधीश्वरी।

( २४५ ) **चक्रराजनिकेतना**—वासस्थान त्रैलोक्य मोहन आदि नवचक्र-राज में है, जिसे श्रीचक्र कहते हैं। श्रीविद्या का स्थूल शरीर श्रीचक्र है, जिसमें महात्रिपुरसुन्दरी का निवास-स्थान है। इसीलिए श्रीचक्र ब्रह्माण्ड का प्रतीक है और मानव-शरीर भी श्रीचक्र है। इसमें चार शिवकोण और पाँच शक्तिकोण होते हैं। दोनों के योग से श्रीचक्र बनता है। इनके योग के अभाव में केवल मध्यबिन्दु ही रह जाता है।

( २४६ ) **पार्वती**—हिमवान् की कन्या।

( २४७ ) **पद्मनयना**—कमल के समान जिसके नेत्र हैं ।

( २४८ ) **पद्मरागसमप्रभा**—नेत्रों की कान्ति और प्रभा पद्मरागमणि के समान है । अथवा पद्म का आशय कमल, राग का आशय लाल और प्रभा का आशय वर्ण से है । कल्याणाचार्य का कथन है—

'त्रायस्व कुण्डलिनी कुङ्कुमपङ्कताम्रे ।'

कुण्डलिनी जो वर्ण में केशरिया कुंकुम के समान है, मेरी रक्षा करें । यह नाम अमृतकुण्डलिनी का भी संकेत करता है ।

**पञ्चप्रेतासनासीना पञ्चब्रह्मस्वरूपिणी ।**
**चिन्मयी परमानन्दा विज्ञानघनरूपिणी ॥ ११२ ॥**

**ब्रह्माद्याः पञ्चापि वामादिस्वस्वशक्तिविरहेसति कार्याक्षमत्वाद्वामांशेन[1] प्रेताः तैः कल्पिते आसने मञ्चके आसीना । तदुक्तं ज्ञानार्णवे—'पञ्च प्रेतान्महेशान ब्रूहि तेषां तु कारणम् । निर्जीवा अविनाशास्ते नित्यरूपाः कथं वदे'त्यादिना देव्या पृष्ट ईश्वर उवाच—'साधु पृष्टं त्वया भद्रे पञ्चप्रेतासनं कथम् । ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः ॥ पञ्च प्रेता वरारोहे निश्चला एव ते सदा । ब्रह्मणः परमेशानि कर्तृत्वं सृष्टिरूपकम् ॥ वामा शक्तिस्तु सा ज्ञेया ब्रह्मा प्रेतो न संशयः । शिवस्य करणं नास्ति शक्तेस्तु करणं यत' इत्यारभ्य 'सदाशिवो महाप्रेतः केवलो निश्चलः प्रिये । शक्त्या विनाकृतो देवि कथञ्चिदपि न क्षम' इत्यन्तम् । ब्रह्मादि-सदाशिवान्तानां पञ्चानामपि ब्रह्मकोटावन्तर्भावात्पञ्चब्रह्मणां स्वरूपमस्याः । तदुक्तं त्रिपुरासिद्धान्ते—'निर्विशेषमपि ब्रह्म स्वस्मिन्मायाविलासतः । ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः । इत्याख्यावशतः पञ्च ब्रह्मरूपेण संस्थित'-मिति । यद्वा । ईशानतत्पुरुषाघोरवामदेवसद्योजाताख्यानि पञ्च ब्रह्माणि । तथा च लैङ्गे—'क्षेत्रज्ञप्रकृतिबुद्ध्यहङ्कारमनांसि श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वोपस्थानि शब्दादिपञ्च-तन्मात्राणि च पञ्च ब्रह्मस्वरूपाणीत्युक्त्वा तेषामाकाशादिपञ्चमहाभूतजनकत्व-मुक्तम् । तादृशस्वरूपवतीत्यर्थः । यज्ञवैभवखण्डेप्युक्तम्—'एक एव शिवः साक्षात् सत्यज्ञानादिलक्षणः । विकाररहितः शुद्धः स्वशक्त्या पञ्चधा स्थित' इति ॥ सृष्टि-स्थित्यादिपञ्चकृत्यशक्तिभिः सद्योजातादिपञ्चरूपो जात इत्यर्थः । गरुडपुराणेऽपि—'लोकानुग्रहकृद्विष्णुः सर्वदुष्टविनाशनः । वासुदेवस्य रूपेण तथा सङ्कर्षणेन च ॥ प्रद्युम्नाख्यस्वरूपेणाऽनिरुद्धाख्येन च स्थितः । नारायणस्वरूपेण पञ्चधा ह्यद्वय-स्थित' इति ॥ आचार्यैरप्युक्तम्—'पुम्भावलीला पुरुषास्तु पञ्च यादृच्छिकं संल-पितं त्रयी ते । अम्ब त्वदक्ष्णोरणुरंशुमाली तवैव मन्दस्मितबिन्दुरिन्दु'रिति । चिदभेदाच्चिन्मयी । परम उत्कृष्ट आनन्दो यस्याः स्वरूपं सा । 'यो वै भूमा**

---

[1] त्वाद्धर्म्यंशेन ।

**तत्सुख'मिति श्रुतेः । विज्ञानं चैतन्यमेव घनं सान्द्रं तदेकरसं रूपमस्याः । 'विज्ञानघन एवैतेभ्यो भूतेभ्यः समुत्थाये'ति श्रुतौ विज्ञानघनपदस्य चिदेकरस-परत्वेन व्याख्यानदर्शनात् । अथवा विज्ञानशब्दो जीवपरः । 'यो विज्ञाने तिष्ठन् विज्ञानमन्तरो यमयती'त्याद्यन्तर्यामिब्राह्मणे तथा व्याख्यानात् । तैर्घनं समष्ट्या-त्मकं रूपमस्याः । जीवसमष्ट्यभिमानिहिरण्यगर्भात्मिकेत्यर्थः । 'एतस्माज्जीव-घना'दिति श्रुतौ जीवघनपदस्य तथा व्याख्यानात् ।। ११२ ।।**

( २४९ ) **पञ्चप्रेतासनासीना**—पाँच प्रेतों ( शवों ) से बने आसन पर विराजमान । पाँच ब्रह्मा आदि जब अपनी शक्तियों, जैसे वामादि हैं, से वंचित हो जाते हैं तथा उनमें कार्य करने की क्षमता नहीं रह जाती तब पदच्युत हो जाते हैं और उनकी गणना एक प्रकार से शवरूप में ही होने लगती है । बैठने के आसन को इस प्रकार कल्पित किया गया है । ज्ञानार्णव-तंत्र में कहा गया है—

'पञ्चप्रेतान् महेशान ब्रूहि तेषां तु कारणम् ।
निर्जीवा अविनाशास्ते नित्यरूपाः कथं वद ।।'

अर्थात् 'हे ईशान ! मुझे यह बताओ कि ये पाँचों शव क्या हैं और किस कारण से हैं ? उन्हें अविनाशी और अनादि कहा जाता है फिर निर्जीव क्यों ?

इस प्रकार प्रश्न करने पर शिव ने उत्तर दिया—

'साधु पृष्टं त्वया भद्रे ! पञ्च प्रेतासनं कथम् ।
ब्रह्मा विष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः ।।
पञ्चप्रेता ! वरारोहे निश्चला एव ते सदा ।
ब्रह्मणः परमेशानि ! कर्तृत्वं सृष्टिरूपकम् ।।
वामा शक्तिस्तु सा ज्ञेया ब्रह्मा प्रेतो न संशयः ।
शिवस्य करणं नास्ति शक्तेस्तु करणं यतः ।।'
'सदाशिवो महाप्रेतः केवलो निश्चलः प्रिये ! ।
शक्त्याविना कृतो देवि ! कथञ्चिदपि न क्षमः ।।'

हे देवी ! तुमने बिलकुल उपयुक्त प्रश्न पूछा है । मैं तुम्हें पाँच शवों से बने आसन का रहस्य बतलाता हूँ । ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव ये पाँच शव अथवा प्रेत हैं । ये सदैव गतिहीन हैं । ब्रह्मा की शक्ति सृजन में प्रकट हुई, जो वामाशक्ति कहलाती है । इस शक्ति से हीन ब्रह्मा निश्चय ही शव मात्र हैं । शिव में भी स्वयमेव कोई गति नहीं है । गति तो केवल शक्ति की होती है । शुद्ध सदाशिव भी गतिहीन महाशव हो जाते हैं । बिना शक्ति के उनमें भी किसी कार्य को करने की क्षमता नहीं रहती है ।

एक अन्य मत के अनुसार मृत शरीर को शव अथवा प्रेत कहते हैं, क्योंकि इसमें जीव नहीं रहता। ऐसे शरीर में न तो छाया रहती है और न ही छाया पुरुष। सूक्ष्म, कारण और तुरीयशरीर का भी इसमें अभाव हो जाता है।

( २५० ) **पञ्चब्रह्मस्वरूपिणी**—पाँचों ब्रह्म उनका ही स्वरूप हैं। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव अनादि ब्रह्म हैं। त्रिपुरासिद्धान्त में इस कथन को निम्न रूप में स्वीकार किया गया है—

'निर्विशेषमपि ब्रह्म स्वस्मिन् माया विलासतः।
ब्रह्माविष्णुश्च रुद्रश्च ईश्वरश्च सदाशिवः॥
इत्याख्यावशतः पञ्च ब्रह्मरूपेण संस्थितम्।

अर्थात् 'माया के खेल से निरुपाधि ब्रह्म स्वयं ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर और सदाशिव बन जाता है। इस प्रकार केवल नाम-रूप में ही ब्रह्म के पाँच स्वरूप हैं।'

अथवा पाँच ब्रह्मा—ईशान, तत्पुरुष, अघोर, वामदेव और सद्योजात हैं। लिंगपुराण का कथन है—'क्षेत्रज्ञ, प्रकृति बुद्धि, अहंकार, मन; इन्द्रियाँ—कर्ण, चक्षु, जिह्वा, त्वचा, नासिका तथा सूक्ष्मभूत पंच के रूप एवं आकार हैं। इसी ग्रन्थ में यह भी कहा गया है कि उक्त पाँचों सूक्ष्मभूत ही पंच स्थूलमहाभूतों के कारण रूप हैं। ये ही उसके स्वरूप एवं आकार हैं। यज्ञवैभव-खण्ड में कहा गया है—

'एक एव शिवः साक्षात् सत्यज्ञानादिलक्षणः।
विकाररहितः शुद्धः स्वशक्त्या पञ्चधा स्थितः॥'

अर्थात् 'शिव जो शुद्ध, निरुपाधि, विकार-रहित हैं और ज्ञान तथा सत्य जिनकी विशेषताएँ अथवा लक्षण हैं, वे ही अपनी शक्ति से पाँच स्वरूप ग्रहण कर लेते हैं। पाँच स्वरूप—सृष्टि, स्थिति, संहार, अनुग्रह और तिरोधान—इन शक्तियों से ग्रहण कर लेते हैं।

गरुडपुराण के अनुसार—'विष्णु लोक-कल्याण करते हैं तथा दुष्टों का संहार करते हैं। यद्यपि वे एक ही हैं, किन्तु वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध और नारायण रूप में पाँच आकार बन जाते हैं।' आचार्य का कथन है—

'पुम्भावलीला पुरुषास्तु पञ्च यादृच्छिकं संलपितं त्रयी ते।
अम्ब ! त्वदक्षणोरणुरंशुमाली तवैव मन्दस्मितबिन्दुरिन्दुः॥'

अर्थात् 'अम्बा ! जब आप क्रीड़ा करती हैं तो क्रीड़ा में वह अनेक का अभिनय करती हैं। साधारण वार्ता तीन वेद बन जाती है, और आप की एक ही दृष्टि सूर्य है और आपका मधुर हास्य चन्द्रमा बन जाता है।'

एक अन्य मत के अनुसार पाँच ब्रह्म ये हैं—शब्द, नाद, महानाद, वाक् और परब्रह्म।

( २५१ ) **चिन्मयी**—स्वयमेव चिद् अर्थात् परम उत्कृष्ट चैतन्य स्वरूप वाली। यही कुण्डलिनी की परावस्था है।

( २५२ ) **परमानन्दा**—श्रुति ( छा० उप० ७.१३ ) के अनुसार—जो परमानन्दा स्वरूपा एवं अनन्त हैं, वे ही आनन्दरूपा अथवा भूमा हैं।

( २५३ ) **विज्ञानघनरूपिणी**—शाश्वत चेतना। यहाँ पर विज्ञान का अर्थ है—चैतन्य और घन का अर्थ है—एक सार; इस प्रकार चैतन्य का एक सार। श्रुति में विज्ञानघन शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गयी है—अथवा विज्ञान—जीव, क्योंकि श्रुति के अनुसार विज्ञान में स्थित को जीव के रूप में समझाया गया है। घन का अर्थ है—जीवों का समूह। जीवों के इस समूह को हिरण्यगर्भ कहते हैं। श्रुति में जहाँ जीवघन शब्द प्रयुक्त हुआ है, वहाँ इसे इसी प्रकार समझाया गया है।

**ध्यानध्यातृध्येयरूपा धर्माधर्मविवर्जिता।**
**विश्वरूपा जागरिणी स्वपन्ती तैजसात्मिका ॥ ११३ ॥**

**'ध्यै चिन्तायाम्'। चिन्ता मानसं ज्ञानं 'प्रत्ययैकतानता ध्यान'मिति योगसूत्रोक्तम्। ज्ञानज्ञातृज्ञेयाख्यत्रिपुटीरूपेत्यर्थः। इष्टानिष्टप्रापके कर्मणी धर्माधर्मौ। तदुक्तं मत्स्यपुराणे—'धर्मेति धारणे धातुर्महत्त्वे वै प्रपद्यते। धारणेन महत्त्वेन धर्म एव निरुच्यते ॥ तेनेष्टप्रापको धर्म आचार्यैरुपदिश्यते। इतरोऽनिष्टफलदस्त्वाचार्यैरुपदिश्यते' इति। संवर्तस्मृतिरपि—'देशे देशे य आचारः पारम्पर्यक्रमागतः। आम्नायैरविरुद्धश्च स धर्मः परिकीर्तित' इति। याज्ञवल्क्योऽपि—'इज्याचारदमाहिंसादानस्वाध्यायकर्मणाम्। अयं तु परमो धर्मो यद्योगेनात्मदर्शन'मिति ॥ जैमिनिरपि—'चोदनालक्षणोऽर्थो धर्म' इति। अत्रैवाधर्म इत्यकारप्रश्लेषेण विहितनिषिद्धक्रियात्वे तल्लक्षणे ऊह्ये। ताभ्यां विवर्जिता। तिर्यगधिकरणन्यायेन देवतानां कर्मानधिकारित्वात्। शास्त्रस्याविद्यावद्विषयत्वाद्वा। यद्वा धर्माधर्मौ बन्धमोक्षौ। 'धर्माधर्मस्य वाच्यस्य विषामृतमयस्य चे'ति नित्याहृदयश्लोके तथा व्याख्यानदर्शनात्तदुभयरहिता। तथा च त्रिपुरोपनिषदि श्रूयते—'न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बन्धो न च साधकः। न मुमुक्षुर्न वै मुक्तिरित्येषा परमार्थते'ति। अथवा धर्मशब्दो मत्वर्थलक्षणया धर्मिपरः। अधर्मशब्दो बहुव्रीहिणा धर्मपरः। धर्मिधर्मभावेन रहिता। जगता सहात्यन्ताभिन्नेत्यर्थः। धर्माधर्मशब्दौ शक्तिशिवाक्षरवाचकौ ताभ्यां विवर्जिता पञ्चदशीलतेति ( ? ) तु रहस्यार्थः। धातूनामनेकार्थत्वाद्वर्जनमभिवृद्धिः। तच्चाक्षरद्वयं नित्याहृदये कथितम्। 'मध्यप्राणप्रथारूपस्पन्दव्योम्नि स्थिता पुनः। मध्यमे मन्त्रपिण्डे तु तृतीये पिण्डके पुनः। राहु-**

कूटद्वयं स्फूर्ज'दिति । एतस्यार्थो गुरुमुखादवगन्तव्यो वरिवस्यारहस्ये वा सेतुबन्धे वा प्रपञ्चितोऽस्माभिरिति ततोऽवगन्तव्यः । अथैकोनविंशतिनामभिर्जीवेश्वरयोर्भेदान्विभजंस्तदात्मकत्वेन देवीं स्तोतुमुपक्रमते—विश्वरूपेत्यादिना । सृष्टिक्रमे हि प्राथमिकस्तमःसर्गस्ततो महतः सर्गस्ततोऽहङ्कारस्य त्र्यात्मकस्य । ततः पञ्चतन्मात्रापरपर्यायाणि सूक्ष्मभूतानि शब्दादीनि भवन्ति । तेषु च पञ्चज्ञानशक्तयः पञ्च क्रियाशक्तयश्च सन्ति । तास्वाद्या व्यष्टिवेषेण श्रोत्रादिज्ञानेन्द्रियपञ्चकं जनयन्ति । समष्टिवेषेण त्वन्तःकरणम् । अन्त्या अपि व्यष्टिवेषेण वागादिकर्मेन्द्रियपञ्चकं समष्टिवेषेण प्राणं जनयन्ति । धर्मिभूताः शब्दादयस्तु गगनादिस्थूलभूतपञ्चकं जनयन्तीति वस्तुस्थितिः । तत्र व्यष्टिभूतैः स्थूलभूतोपाधिभिः सूक्ष्मभूतोपाधिभिः कारणोपाधिभिश्चोपहितं चैतन्यं क्रमेण विश्वतैजसप्राज्ञपदवाच्यं भवति । समष्टिभूतैस्तैरुपहितं तु तत्त्वं क्रमेण वैश्वानरहिरण्यगर्भेश्वरपदवाच्यम् । अन्तःकरणकारणोपहितः परमात्मा हिरण्यगर्भः । प्राणकारणोपहितस्तु सूत्रात्मा । उभाभ्यां कारणाभ्यामविभक्ताभ्यामनुगमय्योपहितस्त्वन्तर्यामीत्युच्यते । एते त्रय एव ब्रह्मविष्णुरुद्रपदैः क्रमादभिधेया भवन्ति । एतच्च व्यष्टिजीवात्मसमष्टिजीवात्मपरमात्मनां प्रातिस्विकं त्रैविध्यमौपनिषदानां मतमवलम्ब्योक्तम् । तेषामन्ते जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तीनामवस्थानां सृष्टिस्थितिसंहाराणां कृत्यानां च त्रयस्य त्रयस्यैवाङ्गीकारात् । तान्त्रिकाणां मते तु तुर्यतुर्यातीतयोरवस्थयोस्तिरोधानानुग्रहयोः कृत्ययोश्च द्वयोर्द्वयोराधिक्येन तदवस्थाकृत्यापन्नयोजीवपरमात्मनोरप्याधिक्यात्प्रातिस्विकं पाञ्चविध्यम् । न चैतावता वैमत्यं, त्रिवृत्करणपञ्चीकरणप्रक्रिययोरिव स्थूलसूक्ष्मदृष्टिभेदेन व्यवस्थोपपत्तेः । परन्तु सुषुप्तावेव प्राज्ञस्य ब्रह्मभावसम्पत्त्या तदतीतावस्थाद्वयापन्नस्यात्मनो न जीवभावः । अविद्यालेशानुवृत्तेः सत्वाच्च न परमात्मभावोऽपि । अत एव सुषुप्तिदशापन्नजीवोपाधेः कारणशरीरत्वेनेव तुर्यदशापन्नजीवोपाधेर्महाकारणशरीरत्वेन व्यवहारः 'तत्परश्च शिवतुल्यो जायत' इति शिवसूत्रे तादृशः शिवतुल्यत्वेन निर्दिष्टः । अर्धसाम्यादर्धशिव इति तदर्थः । अत एव च ततोऽपि परस्य 'निरञ्जनः परमं साम्यमुपैती'ति श्रुतावभेदस्य परमसाम्यपदेन निर्देश उपपद्यते । अनेनैवाशयेन पूर्णजीवतायाः पूर्णशिवतायाश्च तद्दशायामभावान्न पृथग्गणनमौपनिषदानाम् । अत एव 'मुग्धेऽर्धसम्पत्तिः परिशेषा'दित्यधिकरणे मूर्च्छावस्थायाः पार्थक्येन गणनाभावेऽप्ययमेव हेतुस्तैरुपन्यस्तः । अस्त्येव वा गणनं पञ्चविधजीवोपाधीनां पञ्चकोशपदैर्व्यवहारदर्शनात् । परमात्मनस्तु तिरोधानानुग्रहापरपर्यायबन्धमोक्षदानोपाधिकत्वेन 'ईश्वरो बहिरुन्मेषो निमेषोऽन्तः सदाशिव' इति शैवतन्त्रोक्तलक्षणानुसारेण रुद्रात्परतो भेदद्वयमक्षुण्णम् । एवं सति विश्वे स्थूलभूतोपहितजागरावस्थापन्नचैतन्यात्मका जीवास्तत्समष्टिभूतो वैश्वानरो रूपं चैतन्यवृष्ट्यात्मैव यस्याः सा

विश्वरूपेत्यर्थः । यद्वा पूर्वं धर्मधर्मिभावविवर्जितेत्युक्तं तेन जगदभेदः सिद्ध इत्याह—विश्वरूपेति । विश्वमेव यस्या रूपं नतु विश्वाधारत्वेन धर्मिभूतमन्यद्रूपमस्तीत्यर्थः । तदुक्तं विष्णुपुराणे—'यथा हि कदलीनाम त्वक्पत्रान्या न दृश्यते । एवं विश्वस्य नान्यत्वं त्वत्स्थादीश्वर दृश्यत' इति ।। देवीभागवतेऽपि प्रथमस्कन्धे 'वटपत्रशयानाय विष्णवे बालरूपिणे । श्लोकार्धेन तदा प्रोक्तं भगवत्याखिलार्थदम् ।। सर्वं खल्विदमेवाहं नान्यदस्ति सनातन'मिति । अथवा साक्षाद्ब्रह्मणो जीवभावोऽत्यन्तं नीचं रूपमिति शुनकतुल्यत्वम् । अत एव नीचसेवात्मकवृत्तेः श्ववृत्तिरिति संज्ञा । नीचतरः पशुभाव इति यावत् । तादृशं स्वरूपं विगतं यस्याः प्रसादात्सा विश्वरूपा । अथवा षोडशकलात्मिका त्रिपुरसुन्दरीत्यविवादम् । तदुक्तं वासनासुभगोदये—'दर्शाद्याः पूर्णिमान्ताश्च कलाः पञ्चदशैव तु । षोडशी तु कला ज्ञेया सच्चिदानन्दरूपिणी'ति ।। चन्द्रमण्डले हि सादाख्या कला वृद्धिह्रासरहितैका । अन्याः पञ्चदश यातायातभागिन्यः । तदभिन्नायाः श्रीदेव्या अपि चिद्रूपा कला त्रिपुरसुन्दरीपदवाच्यैका । अन्यास्तु कामेश्वर्यादिचित्रान्तास्तिथिभेदेन विपरिवर्तमानाः । तदभिन्नायां पञ्चदश्यामप्येकमक्षरं गुरुमुखैकवेद्यं चिद्रूपं यद्वशादस्याः श्रीविद्येति संज्ञा । अन्यानि च पञ्चदशाक्षराणि सर्वैरुपासकैः श्रूयमाणानि नित्यास्वरूपाणि । एवं चन्द्रमण्डलदेवीपञ्चदशीनामैक्यमिति तत्तत्कलाक्षराणामप्यैक्यमेव । अत एव पञ्चदशसङ्ख्यानां तिथीनामक्षराणामपि त्रिखण्डत्वम् यथा—नन्दा भद्रा जया रिक्ता पूर्णेति त्रिरावृत्तेन भेदेन वाग्भवादिकूटभेदेन च । अत एव खण्डत्रयेणैव तैत्तिरीयाः शुक्लपक्षरात्रीणां पञ्चदशानां नामान्यामनन्ति । 'दर्शा दृष्टा दर्शता विश्वरूपा सुदर्शना । आप्यायमानाप्यायमानाप्यायसूनृतेरापूर्यमाणापूर्यमाणा पूरयन्ती पूर्णा पौर्णमासी'ति । एवमेतद्दिवसानामपि खण्डत्रयेणैव नामान्याम्नायन्ते । 'संज्ञानं विज्ञानं प्रज्ञानं जानदभिजानत् । सङ्कल्पमानं प्रकल्पमानमुपकल्पमानमुपक्लृप्तं क्लृप्तं श्रेयोवसीय आयत्सम्भूतं भूत'मिति । अनयोरनुवाकयोश्च दिवसरात्रिनामत्वमित्यपि तत्रैवाम्नातम् । 'संज्ञानं विज्ञानं दर्शा दृष्टे'त्येतावनुवाकौ पूर्वपक्षस्याहोरात्राणां नामधेयानीति । अत्र यद्यपि खण्डत्रयमपि समानसङ्ख्यमेव तथाप्येकादश्या दशमीवेधे दशमीत्वात् 'उपोष्या द्वादशी शुद्धे'ति वचनाद्द्वादश्या एवैकादशीत्वाच्चरमखण्डान्तर्गततिथेर्मध्यमखण्डे प्रवेशान्मन्त्रे द्वितीयतृतीयखण्डौ षट्चतुरक्षरौ भवतः । अत एव वेधाभावपक्षाभिप्रायेण सूर्यादिविद्यान्तरेषु समानाक्षराण्येव त्रीणि कूटानि । अनेनैवाशयेन सुभगोदयटीकायां लल्लेनोक्तम् । 'आपूर्यमाणायाः कलायाश्चन्द्रखण्डान्तःस्थिताया अपि सौरखण्डेऽन्तर्भावः । इराकलाप्रभेदत्वादिरापूर्यमाणयोरैक्यमनुसन्धेयमिति । उक्तश्लोके दर्शाद्या इति पदस्य शुक्लप्रतिपदाद्या इत्यर्थः । उदाहृतश्रुतौ प्रतिपदो दर्शनामकत्वोक्तेः तासां तिथीनां मन्त्राक्षराणां च प्रातिस्विकं शिवशक्तिमायाशुद्धविद्यादितत्त्वात्मकत्वं

कौलिकसामयिकमतभेदेन तत्तदुपासनाप्रकारश्च चन्द्रकलायां द्रष्टव्यः। एवञ्च परस्पराभेदाच्छुक्लपक्षचतुर्थीरात्रेः संज्ञाभूतमपि विश्वरूपापदं वाग्भवकूटचतुर्थाक्षरस्य शुद्धविद्यातत्त्वस्य च प्रतिपादकमिति तत्त्रितयाभिन्नेत्यर्थः। अथवा विश्वरूपमिति नपुंसकं पदम्। तस्य च मिथ्याजगदधिष्ठानेतिवत्स्त्रीलिङ्गता। तच्च कृष्णपक्षपञ्चमीदिवसवाचकम्। तथा च श्रूयते—'प्रस्तुतं विष्टुतं संस्तुतं कल्याणं विश्वरूपम्। शुक्रममृतं तेजस्वि तेजः समिद्धम्। अरुणं भानुमन्मरीचिमदभितपत्तपस्वत्। सुता सुन्वती प्रसूता सूयमानाभिषूयमाणा। पीति(ति) प्रपासंपा तृप्तिस्तर्पयन्ती। कान्ता काम्या कामजाती युष्मती कामदुघा। प्रस्तुतं विष्टुतं सुतासुन्वती'ति। एतावनुवाकावपरपक्षस्याहोरात्राणां नामधेयानी'ति। तेन तद्रूपेत्यर्थः। एवं रात्रिविशेषस्य दिवसविशेषस्य चोपलक्षणरीत्या श्लेषलिप्सया चैकैकस्यैवोपादानेऽपि सर्वरात्रिरूपा सर्वदिवसरूपा चेत्यर्थः पर्यवस्यति। अत एवेदृशज्ञाने फलविशेषः श्रूयते। 'स यो हवा एता मधुकृतश्च मधुवृषांश्च वेद कुर्वन्ति हास्यैता अग्नौ मधु नास्येष्टापूर्तं धयन्ति। अथ यो न वेद न हास्यैता अग्नौ मधु कुर्वन्ति धयन्त्यस्येष्टापूर्त'मिति। अत्र मधुकृच्छब्दो रात्रिपरः। मधुवृषशब्दश्च दिवसपरः। या एताः पूर्वपक्षापरपक्षयो रात्रयस्ता मधुकृतो यान्यहानि ते मधुवृषा इति वाक्यशेषात्। मधु कुर्वन्ति वर्षन्ति चेत्यवयवशक्तेश्च। एता यो वेद तस्यैता दिवससहिता रात्रयः अग्नौ बैन्दवस्थानात् ब्रह्मरन्ध्रान्मधु कुर्वन्ति स्रावयन्ति। अस्येष्टापूर्तं कर्मजातं न धयन्ति पीत्वा न लोपयन्ति। व्यतिरेकेऽनिष्टमाह। अथ य इत्यादिना। कुण्डलिन्युत्थापनेन मधुस्रावणेन डाकिन्यादिमण्डलाप्लावनरूपान्तरकर्मणि सत्येव बाह्यानि यज्ञादिकर्माणि सफलानि भवन्ति। तदभावे तु यस्मिन्काले कर्माणि क्रियन्ते स काल एव तेषां कर्मणां कालमृत्युरूपो भवतीति फलितार्थः। तदिदमुपबृंहितं चन्द्रज्ञानतन्त्रे—'अन्तरग्नौ मधुस्रावं कुर्वतां शिशिरात्मनाम्। इष्टापूर्तादिकर्माणि फलन्ति किल कालतः॥ अन्तःस्रावविहीनानां सदा सन्तप्तचेतसाम्। कर्माणि क्रियमाणानि कालो ग्रसति तत्क्षणात्॥ कालकर्षणिकैवान्तः करोति मधुवर्षति। इति यो वेद तस्य स्याद्ब्रह्मरन्ध्रात् सुधास्रुतिः॥ वैदेही जनयामास सरघा कालकर्षणी। अहोरात्रैरिमां विद्यां दशपञ्चभिरक्षरै'रिति॥ अत्र तृतीयचतुर्थश्लोकयोरयमर्थः। कालकर्षिण्याख्या देवी मधु करोतीति मधुकृत् रात्रिरूपा। मधुवर्षतीति मधुवृषा अहोरूपा च। इति प्रकारेण रात्रिदिवसाभिन्नां देवीं यो वेदेत्यादि। विगतो देहो यस्य स विदेहोऽनङ्गः कामेशस्तत्सम्बन्धिनी वैदेही कामेश्वरी अहोरात्राभिन्नैः पञ्चदशभिर्वर्णैरिमां पञ्चदशीं विद्यां जनयामास। तथा च श्रुतिः—'जनको ह वैदेहोऽहोरात्रैः समाजगामे'ति। इयमेव च मधुकर्तृत्वात्सरघा। 'सरघामधुमक्षिके'त्यमरः। श्रुतिरपि—'इयं वाव सरघा तस्या अग्निरेव सारघं मक्षि'-

तीत्यलं विस्तरेण । जागराख्यावस्थालक्षणमुक्तमीश्वरप्रत्यभिज्ञायाम् । 'सर्वाक्ष-गोचरत्वेन या तु बाह्यतया स्थिरा । सृष्टिः साधारणी सर्वप्रथात्मायं स जागर' इति ।। तद्वान् जागरी विश्वाख्यः स्थूलशरीराभिमानी जीवः । तदभिन्ना जाग-रिणी । 'ऋन्नेभ्यो ङीप्' । स्वप्नलक्षणमपि प्रत्यभिज्ञायाम् । 'मनोमात्रपथेऽध्यक्ष-विषयत्वेन विभ्रमात् । स्पष्टावभासभावानां सृष्टिः स्वप्नपदं मत'मिति । स्वपि-तीति स्वपन् स्वप्नदशापन्नस्तैजसाख्यः सूक्ष्मशरीरव्यष्ट्यभिमानी जीवः तदभिन्ना स्वपन्ती । 'उगितश्चे'ति ङीप् । तैजसा उक्तलक्षणा जीवास्तत्समष्टिभूतो हिरण्य-गर्भ आत्मा स्वरूपं यस्याः सा तैजसात्मिका ।। ११३ ।।

( २५४ ) **ध्यानध्यातृध्येयरूपा**—वे ही ध्यान हैं, ध्यान करने वाली भी वही हैं और ध्येय रूप भी वे ही हैं । इन तीनों शब्दों में 'ध्यै' धातु है जिसका अर्थ ध्यान या मनन करना है । इसे ही मान भी कहते हैं । योगसूत्र ( ३.२ ) के अनुसार—'ध्यान ही ध्येय से मिलन है ।' अर्थात् वे त्रिकस्वरूपा हैं—ज्ञान, ज्ञाता और ज्ञेय ।

( २५५ ) **धर्माधर्मविवर्जिता**—सद् और असद् की भावना से रहित । ऐसे कर्म जिनके परिणाम वांछनीय और अवांछनीय होते हैं । मत्स्यपुराण में उल्लेख है—'धर्म की मूल उत्पत्ति 'धृ' धातु अर्थात् धारण से होती है और 'म' महानता का सूचक है, जिससे वे महान् हैं और सबको धारण करती हैं, अतः इसे धर्म कहते हैं । इस प्रकार धर्म शब्द की परिभाषा की गयी । जिसका परिणाम वांछनीय हो और जिसे गुरु धर्म कहें, वही धर्म है । अधर्म का अर्थ इसके ठीक विपरीत है । संवृत्-स्मृति का कथन है—'वह आचरण जो प्रत्येक देश और काल में परम्पराओं के अनुसार चला आता है और धर्म-ग्रन्थों के विपरीत भी नहीं है, उसे धर्म कहते है । याज्ञवल्क्यस्मृति ( १.८ ) में कहा गया है—निम्नलिखित कर्म के परिणामस्वरूप दम, सदाचार, आत्मसंयम, अहिंसा, बलि, समर्पण तथा अध्ययन वहीं सर्वश्रेष्ठ धर्म है जिसमें योग द्वारा आत्मदर्शन होता है । जैमिनि भी कहते हैं—'धर्म जीवन का लक्ष्य है, जिसके पीछे शास्त्रों की शक्ति है । 'अधर्म को इसके ठीक विपरीत जानना चाहिए । देवी इन दोनों से शून्य हैं, क्योंकि शास्त्र अज्ञानियों के लिए हैं और देवता उनकी परिधि में नहीं आते हैं । नियम आदि पशु सृष्टि ( तिर्यग् अधिकरणन्याय ) पर लागू होते हैं ।

अथवा धर्म-बन्धन और अधर्म-मुक्ति क्योंकि नित्यहृदय के एक श्लोक में इन शब्दों का अर्थ स्पष्ट किया गया है ।

वे धर्म और अधर्म से मुक्त और इनसे पूर्णतः स्वतंत्र हैं । त्रिपुरा उपनिषद् का कथन है—

'न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बन्धो न च साधकः ।
न मुमुक्षुर्न वै मुक्तिरित्येषा परमार्थता ॥'

अर्थात् 'शाश्वत सत्य यह है कि न जन्म है, न मृत्यु है, न आदि है, न अन्त है, और न दासता है न मुक्ति है ।

अथवा धर्म एक ऐसी वस्तु है जिसमें विशिष्टताएँ हैं और अधर्म स्वयमेव में गुण हैं । न वे सगुण हैं और न वे स्वयमेव गुण हैं । वे ब्रह्माण्ड से पूर्णतया एक हैं । उनका उससे अविनाभाव सम्बन्ध है ।

अथवा धर्म शक्ति शब्द का प्रतीक है और अधर्म शिव का प्रतीक है । विवर्जिता का अर्थ है—अधिक वृद्धि । तात्पर्य यह है कि देवी पंचदशी ( विद्या ) की लता हैं । शक्ति और शिव के दोनों अक्षरों की नित्यहृदय में व्याख्या की गई है—

'मध्यप्राणप्रथारूपस्पन्दव्योम्नि स्थिता पुनः ।
मध्यमे मन्त्रपिण्डे तु तृतीये पिण्डके पुनः ॥'

इसका अर्थ केवल गुरु ही समझ सकते हैं । वरिवस्यारहस्य में इसको बताया गया है । सेतुबन्ध का भी यही कथन है ।

( २५६ ) **विश्वरूपा—सर्वज्ञ ।**

[ यहाँ उन्नीस नामों द्वारा जीव और ईश्वर का भेद बताया गया और अब दोनों रूपों में देवी की प्रशंसा की जा रही है । ]

सृष्टि में सबसे पहले तमः की अभिव्यक्ति होती है और उसके बाद महत् की और फिर अहंकार की । इसके पश्चात् पाँच सूक्ष्मभूत जिनमें प्रथम नाद है । इनमें ज्ञान की पांच तथा क्रिया की पांच शक्तियाँ हैं । इन क्रियाओं में पहली पांच पृथक्-पृथक् पांच ज्ञानेन्द्रियाँ और एक साथ मिलकर अन्तःकरण को जन्म देती हैं । शेष पांच शक्तियाँ अलग-अलग रूप में कर्मेन्द्रियों को बनाती हैं तथा वे सब एक साथ संयुक्त होकर प्राण को जन्म देती हैं । नाद और अन्य चार सूक्ष्मतत्त्व पांच स्थूलभूतों को प्रकट करते हैं । यह एक सर्वमान्य सत्य है । तब स्थूल, सूक्ष्म और कारण साधनों द्वारा जिन्हें क्रमशः विश्व, तेजस् और प्रज्ञान कहते हैं, उनमें से चैतन्य अपने को व्यक्त करता है । ये ही क्रमशः वैश्वानर, हिरण्यगर्भ और ईश्वर कहलाते हैं । परमात्मा कारणरूप में अन्तः-करण में व्यक्त होते हैं, जिन्हें हिरण्यगर्भ कहते हैं । प्राण में कारण रूप ही सूत्रात्मा हैं और इन दोनों के द्वारा अभेद रूप में व्यक्त होने पर ये अन्तर्यामी कहलाते हैं । इन तीनों को ही क्रमशः ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र कहा जाता है । यहाँ पर हमने त्रिविध रूप की चर्चा की और यह भी स्पष्ट किया कि व्यष्टिजीवात्म ( विश्व, तैजस् और प्रज्ञान ) और समष्टिजीवात्म ( वैश्वानर,

हिरण्यगर्भ और सूत्रात्मा ) और परमात्मा यही त्रिविध है। यह स्पष्टीकरण अथवा व्याख्या उपनिषद् के अनुसार है। इस सिद्धान्त में वे तीन अवस्थाओं— जाग्रत, स्वप्न और सुषुप्ति, और तीन कृत्य—सृष्टि, स्थिति और संहार को मानते हैं। तान्त्रिक अपने सिद्धान्त के अनुसार दो अवस्थाएँ और मानते हैं—तुरीय और तुरीयातीत तथा दो कृत्यों–अनुग्रह और तिरोधान को भी मानते हैं। इन दोनों का विवेचन २७०वें और २७३वें नामों में किया जायेगा। जिन्हें इन दो अवस्थाओं—तुरीया और तुरीयातीता की प्राप्ति हो चुकी है, उनके कृत्यों में तिरोधान और अनुग्रह का भी संयोग कर देना होगा। इस प्रकार पांच अवस्थाएँ और पांच कृत्य हो गये।

उपर्युक्त दोनों सिद्धान्तों में कोई आपसी वैषम्य नहीं है। दोनों ही सृष्टि के तीन या पांच कारण मानते हैं। वेदान्त-सूत्र में पांच कारण माने गये हैं। विरोधाभास इसलिए नहीं है कि यह पद्धति स्थूल और सूक्ष्म दोनों भावों की विशिष्टताओं को लेकर ही आगे बढ़ती है। सुषुप्तावस्था में प्रज्ञान ( सुषुप्ता-वस्था का जीव ) ब्रह्म बन जाता है, वह जीव नहीं रह जाता; किन्तु फिर भी जीव परमात्मा नहीं होता, क्योंकि उसका सम्पर्क अविद्या के अंश से रहता है। सुषुप्तावस्था में जीव का साधन ( उपाधि ) कारण शरीर ही है, अतः चौथी अवस्था में जीव का यह साधन महाकारण ( शरीर ) ही रहता है। इसके आगे अर्थात् जिसे पांचवीं अवस्था भी मान सकते हैं, उसमें जीव शिव के समान हो जाता है। शिवसूत्र ( ३.२६ ) में भी यही बात कही गयी है— 'तत्परश्च शिवतुल्यो जायते' अर्थात् उसके बाद जीव शिव-तुल्य हो जाता है अर्थात् पूर्ण शिव नहीं अपितु अधूरा ही। इसके आगे श्रुति ( मु० उ० ३.१-३ ) का कथन है—'वह जीव निष्कलंक उच्चतम समानता प्राप्त कर लेता है।' अर्थात् निरंजन का परम से साम्य हो जाता है। उच्चतम समानता का तात्पर्य परम साम्य से ही है। इससे यह अर्थ निकलता है कि दोनों अवस्थाओं ( चार और पांच ) के प्राप्त न होने से जीव अथवा शिव का पूर्णत्व प्राप्त नहीं होता, अतः इनकी गणना उपनिषदों के अनुयायी पृथक् से नहीं करते। मूर्च्छावस्था की भी पृथक् से गणना न करने का हेतु भी यही है। वेदान्तसूत्र ( ३.२.१३ ) में उल्लेख है—'उसमें जो मूर्च्छावस्था है, वह उसका अर्ध-मिलन ही है।'

जीव के जो पांच रथ, करण अथवा वाहन बताये गये हैं, उन्हें पंचकोष जानना चाहिए। तिरोधान और अनुग्रह जिन्हें बन्ध और मोक्ष भी कहा जाता है, ईश्वर और सदाशिव के कृत्य माने जाते हैं। इन्हीं को बन्धन और मोक्ष प्रदान करने वाला मानते हैं। जो दो अवस्थाएँ ( चौथी और पांचवीं ) रुद्रातीत

बतायी गयी हैं, उनके ऐसा कहने में कोई त्रुटि नहीं है, क्योंकि शैव-सिद्धान्त इसका अनुमोदन करता है। 'ईश्वर बहिरुन्मेषी हैं तथा सदाशिव निमेषोऽन्तः हैं।'

विश्वरूपा—विश्व : जागृत अवस्था में जीव स्थूलतत्त्वों द्वारा व्यक्त हुआ और वैश्वानर वह जो जीव का समूह अर्थात् समष्टि है। रूप आकार अर्थात् यह दोनों उस आद्या के आकार और स्वरूप हैं।

अथवा पिछले २५५वें नाम से यह ज्ञात होता है कि वे और विश्व दोनों एक-दूसरे से अविनाभाव सम्बन्ध से युक्त हैं। अतः यह नाम स्पष्ट करता है कि देवी ही विश्वरूप में हैं। तात्पर्य यह है कि उनका रूप ही विश्वरूप है और इसके अतिरिक्त उनका अन्य कोई भी रूप नहीं है और वे ही ब्रह्माण्ड की आधार हैं। विष्णुपुराण में उल्लेख है—'जिस प्रकार कदली का पौधा स्वतंत्र रूप से बिना पत्तों और गुम्फों के नहीं देखा जा सकता, उसी प्रकार ब्रह्माण्ड भी पूर्णतया देवी के रूप में ही देखा जाता है।' देवीभागवतपुराण में भी इसकी चर्चा इस प्रकार मिलती है—'मैं ही ब्रह्माण्ड हूँ और मेरे अतिरिक्त किसी का भी अस्तित्व नहीं है। देवी का कथन इस प्रकार है—

'वटपत्रशयानाय विष्णवे बालरूपिणे।
सर्वं खल्विदमेवाहं नान्यदस्ति सनातन॥'

अथवा 'वि' अर्थात् पृथक् स्वरूप। एक श्वान का स्वरूप—मानव विकास में जीवभाव की क्रमोन्नति। जीवभाव की क्रमोन्नति सबसे निचले स्तर से हुई है, अतः उसकी तुलना श्वान से भी की जा सकती है। इसी प्रकार जो निष्कृष्ट सेवा है, उसे श्व-वृत्ति कहते हैं। ( श्ववृत्ति के लिए देखें—मनुस्मृति )। निम्न जीव के निम्न अस्तित्व वाले पशुभाव को श्व-रूप मानते हैं। ( भक्त का श्वान जैसा स्वरूप, वि देवी के अनुग्रह से मुक्ति )।

अथवा त्रिपुरसुन्दरी के सोलह अवयव हैं, इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है। इसे वासनासुभगोदय में कहा गया है—

'दर्शाद्या पूर्णिमान्ताद्याः कलाः पञ्चदशैव तु।
षोडशी तु कला ज्ञेया सच्चिदानन्दरूपिणी॥'

अर्थात् 'दर्श से पूर्णिमा तक पन्द्रह कलाएँ होती हैं। १६वीं कला को सत्-चिद्-आनन्दरूपा समझना चाहिए।'

चन्द्रमा के मण्डल में एक कला है, जिसे सोलहवीं कहते हैं और इसे सद् अर्थात् अनादि भी कहा जाता है। इसकी न तो वृद्धि होती है और न ही ह्रास। अन्य पन्द्रह कलाएँ घटती-बढ़ती रहती हैं। यद्यपि देवी इनमें से किसी से भी भिन्न नहीं हैं, किन्तु फिर भी सोलहवीं कला जिसे चित् कहते हैं, उसे

त्रिपुरसुन्दरी मानते हैं। अन्य कलाओं के नाम भी इसी आधार पर क्रमशः कामेश्वरी से चित्रा तक हैं। ये पक्ष के दिनों के अनुसार हैं। पंचदशी मंत्र में जो इनसे पूर्णतया अभिन्न है, एक अक्षर है जिसका ज्ञान गुरु ही दे सकते हैं। यह अक्षर चित् के आकार का है और पंचदशी मन्त्र में होने के कारण ही पंचदशी श्रीविद्या कहलाती है। पन्द्रह अक्षर, जिनसे सभी साधक परिचित हैं, नित्याओं के आकार ( स्वरूप ) हैं। इसी प्रकार चन्द्रमण्डल देवी और पंचदशी मन्त्र एक हैं। पन्द्रह कलाओं के पन्द्रह अक्षर हैं, अतः वे एक ही हैं। पन्द्रह दिवसों और पन्द्रह अक्षरों के तीन कूट हैं। पंचदशी मंत्र का पहला कूट वाग्भव है। इस कूट में जो नित्या हैं, उनके नाम क्रमशः नन्दा, भद्रा, जया, रिक्ता और पूर्णा हैं। ज्योतिषशास्त्र में ये नन्दा आदि तिथियों की संज्ञाएँ भी हैं। तैत्तिरीयशाखा के अनुयायी शुक्लपक्ष की रात्रियों के नामों की तीन कूटों में पुनरावृति करते हैं। श्रुति के अनुसार इनके नाम इस प्रकार हैं—'दर्शा, दृष्टा, दर्शना, विश्वरूपा, सदुर्शना, प्यायमाना, आप्यायमाना, प्याया, सूनृता, इरा, अपूर्यमाणा, पूर्यमाणा, पूरयन्ती, पूर्णा और पूर्णिमा।'

इसी प्रकार शुक्लपक्ष के दिवसों के नामों की भी तीन कूटों में पुनरावृत्ति की जाती है। श्रुति के अनुसार शुक्लपक्ष के दिवसों के नाम इस प्रकार बताये गये है—संज्ञानं, विज्ञानं, प्रज्ञानं, जानद, अभिजानत, सङ्कल्पमानं, प्रकल्पमानं उपकल्पमानं, उपक्लृप्तं, क्लृप्तं, श्रेयस्, वसीय, आयत, सम्भूतं और भूतम्।

शुक्लपक्ष के दिवसों और रात्रियों के अनुवाक का जो स्पष्टीकरण दिया गया, उसका समर्थन श्रुति से होता है। श्रुति ( तै० बृ० ३.१०.१० ) का कथन है—'ये दो अनुवाक संज्ञानं, विज्ञानं और दर्श दृष्टा शुक्ल के दिवसों और रात्रियों के नाम हैं।' यद्यपि तीनों कूट समान हैं—प्रत्येक कूट में पाँच। फिर भी जब दसवाँ दिवस अर्थात् दशमी एकादशी में लय हो जाती है तो एकादशी को दशमी का अंश मानते हैं। 'शुद्ध द्वादशी ज्यों की त्यों रहती है।' तदनुसार द्वादशी में एकादशी का अंश है। अतः पंचदशी मंत्र के दूसरे कूट में छः अक्षर हैं और अन्तिम कूट में चार। किन्तु अन्य ऋषि इस प्रकार का वेध नहीं मानते हैं। सूर्य-मन्त्रों तथा अन्य पंचदशी-मन्त्रों में तीनों कूटों में समान अक्षर हैं। इस विचार को दृष्टिगत रखकर सुभगोदय के भाष्य में भाष्यकार लोल्ला का कथन है—'यद्यपि ग्याहरवीं कला अपूर्यमाणा अन्तिम कूट चन्द्र-खण्ड की है, किन्तु फिर भी इसे दूसरे कूट सूर्यखण्ड में सम्मिलित कर लिया गया है। दसवीं और ग्यारहवीं कला—इरा और अपूर्यमाणा एक हैं, क्योंकि ग्यारहवीं कला दसवीं का अंश है।' दिन और रात्रि की १५ देवियों की पूजा-विधि तथा पंचदशी मंत्र के अक्षरों का क्रम क्या हो; शिव, शक्ति

माया तथा शुद्धविद्या के लिए इन्हें किस प्रकार प्रयुक्त किया जाय तथा समय और कौलपूजा सम्पन्न करने की विधि का ज्ञान आदि चन्द्रकला तंत्र से प्राप्त करना चाहिए। इस प्रकार ( अक्षरों, तिथियों और देवियों में ) कोई भेद न होने से यद्यपि विश्व शब्द शुक्ल की चतुर्थ रात्रि का परिचायक है, किन्तु इसका तात्पर्य वाग्भवकूट के चतुर्थ अक्षर से है। यही शुद्धविद्या का तत्त्व है अर्थात् देवी इन तीनों ( चतुर्थ रात्रि, चतुर्थ अक्षर और शुद्धविद्या ) से अविनाभाव रूप से युक्त हैं।

'विश्वरूपम्' का अर्थ कृष्णपक्ष की पाँचवीं रात्रि है। श्रुति के अनुसार इनके नाम इस प्रकार हैं—

**दिवस**—१. प्रस्तुतं, २. विष्टुतं, ३. संस्तुतं, ४. कल्याणं, ५. विश्वरूपं, ६. शुक्रम्, ७. अमृतं, ८. तेजस्वि, ९. तेजः, १०. समिद्धम्, ११. अरुणं, १२. भानुमत्, १३. मरीचिमत्, १४. अभितपत् और १५. तपस्वत्।'

इनकी रात्रियाँ इस प्रकार है—

**रात्रि**—१. सुता, २. सुन्वती, ३. प्रसूता, ४. सूयमाणा, ५. अभिषूयमाणा, ६. प्रीति, ७. प्रपा, ८. संपा, ९. तृप्ति, १०. तर्पयन्ती, ११. कान्ता, १२. काम्या, १३. कामजाता, १४. आयुष्मती, १५. कामदुघा।'

कृष्णपक्ष और शुक्लपक्ष के दिवसों और रात्रियों की सभी देवियों के रूप में देवी अभिव्यक्त हैं। जो इस प्रकार उनको जानता है कि वे मधु का क्षरण करती हैं तथा उससे शरीर को पुष्ट करती हैं तो उसमें भी बैन्दव से मधु का क्षरण होता है। उसके प्रति त्याग तथा शुभकार्य प्रभावी होते हैं। जो इससे अनभिज्ञ हैं, उनमें मधु उत्पन्न नहीं होता है और उनका त्याग एवं शुभ कार्य व्यर्थ ही जाते हैं।' मधु का उत्पादन रात्रि की देवियाँ करती हैं और इससे शरीर की पुष्टि करती हैं। श्रुति ( तै० ब्रा० ३.१०.१० ) का कथन है—'शुक्ल और कृष्णपक्ष की वे रात्रियाँ मधुकृत हैं और उनके दिवस मधुवर्षण करते हैं।' त्याग और सत् कार्य भक्ति युक्त कार्यों को कहते हैं।

जब डाकिनी आदि देवियों के स्थान कुण्डलिनी के जागृत होने पर सहस्रार में अमृत के प्रवाह से भर जाते हैं तो वह व्यक्ति जो भी कार्य करता है, वह प्रभावी होता है, जैसे बाह्यकर्म–बलि आदि; और उनका परिणाम शुभ होता है। अमृत-प्रवाह की अनुपस्थिति में जो भी कर्म किये जाते हैं, वे उस काल में ही नष्ट हो जाते हैं अर्थात् उनका कोई भी परिणाम नहीं निकलता। इसकी परिभाषा चन्द्रज्ञान-तंत्र में मिलती है। उसमें कहा गया है—'जो बैन्दव में अमृत-प्रवाह करने में समर्थ है और जिनके शरीर ( अमृत द्वारा ) शीतल हैं उनकी बलि और शुभकर्म समय पर शुभपरिणामी और सद्यः प्रभावी होते हैं।

जो इस प्रवाह से वंचित होते हैं और जिनका मानस चिन्तातुर रहता है, उनकी मृत्यु उनके कर्मों एवं क्रियाओं को समाप्त कर देती है। काल की भोक्ता केवल देवी ही अमृत का सृजन कर उसे प्रवाहित कर सकती हैं। जो इस तथ्य को जानता है, उसके ब्रह्मरंध्र से अमृत का प्रवाह होता है। वैदेही (श्रीविद्या, जिन्हें विदेह का ज्ञान माना जाता है) जो सरघा और काल की विनाशिनी हैं, उन्होंने दिवसों और रात्रियों के भेद से यह पंचदशाक्षरी विद्या उद्भासित की है। सरघा का शाब्दिक अर्थ मधुमक्षिका है।'

कालकर्षिणी—समय का विकर्षण करने वाली। यह देवी का एक नाम भी है। कालकर्षिणी उसे भी कहते हैं जो मधुकृत और मधुवर्षिणी के भेद को जानता है। मधुकृत रात्रि की देवियों को तथा मधुवर्षिणी दिवस की देवियों को कहते हैं।

श्रुति (तै० उ० ब्रा० ३.१०.९) में उल्लेख है—'संस्थापक वैदेह ने पन्द्रह अक्षरों के मंत्र पक्ष के दिवसों और रात्रियों की देवियों के आधार पर रचे थे।

(२५७) **जागरिणी**—जाग्रत अवस्था। ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में इसकी व्याख्या की गयी है कि 'जाग्रत अवस्था सभी को प्रिय होती है और इसी अवस्था में बाह्यकर्म कर्मेन्द्रियों द्वारा किये जाते हैं।' जीव को जागरी भी कहते हैं, क्योंकि इसी अवस्था में वह अपने स्थूल शरीर का भार अपने पर लेता है और विषयों से भ्रमित भी हो जाता है।

(२५८) **स्वपन्ती**—स्वप्ना अवस्था। ईश्वरप्रत्यभिज्ञा में स्वप्ना का उल्लेख है। उसमें कहा गया है कि 'स्वप्नावस्था वह है, जिसमें जीव उन आभासों को प्रत्यक्ष रूप में उपस्थित करता है जो भाव उसके मस्तिष्क में अप्रत्यक्ष रूप से छिपे हुए थे।' स्वप्नावस्था के जीव को तैजस् कहते हैं। उसका अहं सूक्ष्म शरीर में लय हो जाता है।

(२५९) **तैजसात्मिका**—तैजस् को हिरण्यगर्भ कहते हैं, जो जीवों का सामूहिक स्वरूप है।

**सुप्ता प्राज्ञात्मिका तुर्या सर्वावस्थाविवर्जिता।**
**सृष्टिकर्त्री ब्रह्मरूपा गोप्त्री गोविन्दरूपिणी॥ ११४॥**

सुप्तं सम्मदावस्था। तल्लक्षणञ्च शिवसूत्रे—'अविवेको माया सौषुप्त'मिति। 'सुखमहमस्वाप्सं न किञ्चिदवेदिष'मिति स्मरणान्यथानुपपत्त्या कल्पितास्तिस्रोऽविद्यावृत्तयोऽज्ञानाहन्तासुखविषयिण्यः सन्ति यत्र तत्सौषुप्तमित्यर्थः। तद्वान् प्राज्ञाख्यः कारणशरीरव्यष्ट्यभिमानी जीवः सुप्तः। अर्श आदिभ्योऽच्। तदभिन्ना सुप्ता। प्राज्ञा उक्तलक्षणा जीवास्तत्समष्टिभूत ईश्वर आत्मा स्वरूपं यस्याः सा

प्रज्ञात्मिका। एतदवस्थात्रयस्य तद्भोक्तृणाञ्च विविच्य ज्ञानजन्यः शुद्धविद्यो-दयाख्यश्चमत्कारस्तुर्यावस्था। तदुक्तं स्पन्दशास्त्रे—'त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता यश्च प्रकीर्तितः। विद्यात्तदुभयं यस्तु स भुञ्जानो न लिप्यत' इति॥ वरदराजे-नापि—'तुर्यं नाम परं धाम तदाभोगश्चमत्क्रिया। भेदेऽपि जाग्रदादीनां योगिन-स्तस्य सम्भवे'दिति। शिवसूत्रमपि—'जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिभेदेऽपि तुर्याभोगसम्भव' इति। 'त्रिषु चतुर्थं तलवदासेच्य'मिति च। तद्वान्महाकारणशरीराभिमानी जीवस्तुर्यः। तस्य व्यष्ट्या समष्ट्या चाभिन्ना तुर्या। तुर्यावस्थाप्राप्तावुपायः शिवेनोक्तः। 'मनः स्वचित्तेन प्रविशे'दिति। 'प्राणायामादिकं कृत्वा स्थूलोपायं विकल्पकम्। अविकल्पकरूपेण स्वचित्तेन स्वसंविदा॥ अन्तर्मुखपरामर्शचमत्कार-रसात्मना। मनस्तुर्यरसेनात्र स्वदेहादिप्रमातृताम्॥ मज्जनेन प्रशमयन् प्रविशेत्त-त्समाविशेत्' इति। यद्वा—'शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्त' इति श्रुतिप्रसिद्धस्वरूपा तुरीया कापि देवतेति शक्तिरहस्यात्। 'तुरीया कापि त्वं दुरधिगमनिःसीम-महिम्ने'ति भगवत्पादोक्तेश्च। त्रिपुरासिद्धान्ते तु—'तुरीयानन्दनाथस्य प्रसन्नत्वा-द्वरानने। तुर्येति नाम विख्यातं तस्य देव्या निरन्तर'मित्युक्तम्।

अथ चत्वारिंशन्नामानि परिभाषायां विभजते—

> दिविभारतभुविताडघमृदुजङ्गमभोवदार्थदिवा ।
> वाक्चतुरङ्घ्रिद्वर्यंर्धातत्फलमूलं तदेव वादबलम् ॥ १४ ।'

स्पष्टोऽर्थः ॥ १४ ॥

अस्ति पञ्चमी जीवस्यावस्था। तस्याश्च रूढ्या नामान्तराभावात्तुर्यावस्था-मतिक्रान्तत्वात्तुर्यातीतेत्येव यौगिको व्यवहार इत्याशयेनाह—सर्वेति। तुर्या-वस्थामतिक्रान्ते पुरुषे प्राथमिकावस्थात्रयातिक्रमस्यावश्यकत्वात्सर्वाभिश्चतसृभिर-वस्थाभिर्विशेषेण पुनरावृत्त्यभावपूर्वकं वर्जितो रहितो जीवस्तुर्यातीतस्तत्समष्टि-व्यष्ट्यभेदादियमपि सर्वावस्थाविवर्जितेत्यर्थः। सा च तुर्यावस्थादार्ढ्याद्भवति। 'तुर्याविष्टम्भतो लभ्यं तुर्यातीतं परं पद'मिति वचनात्। वरदराजोऽप्याह—'तुर्या-भ्यासप्रकर्षेण तुर्यातीतात्मकं पदम्। सम्प्राप्तः साधकः साक्षात्सर्वलोकान्तरात्मना। तुल्यः शिवेन चिन्मात्रस्वच्छन्दानन्दशालिने'ति। पञ्चमदशापन्नस्य स्वरूपकथनाय सूत्रत्रयम् 'शरीरवृत्तिर्व्रतम्। कथा जपः। दानमात्मज्ञानमि'ति। स्वात्मानुसन्धान-रूपशिवपूजासाधनत्वाच्छरीरधारणं व्रतरूपं न तुच्छम्। अतएव भट्टोत्पलेन शरीर-धारणं प्रार्थितम्। 'अन्तरुल्लसितस्वच्छशक्तिपीयूषपोषितम्। भवत्पूजोपभोगाय शरीरमिदमस्तु मे' इति। स्वैराभिलापमात्रं जपः। तच्चित्तस्य सत्यग्राहित्वात्। तदुक्तं योगसूत्रद्वये—'निर्विचारवैशारद्येऽध्यात्मप्रसादः', 'ऋतम्भरा तत्र प्रज्ञे'ति। 'यद्धि मनसा ध्यायति तद्वाचा वदती'ति श्रुत्या तदुक्तेः सर्वस्या अपि यथार्थरूपत्वेन मन्त्ररूपत्वात्। तदुक्तं योगवासिष्ठे—'सदा सन्तोऽभिगन्तव्या यद्यप्युपदिशन्ति

नो। या हि स्वैरकथास्तेषामुपदेशा भवन्ति ता' इति ।। परेभ्य आत्मोपदेश एव दानम्। तदुक्तं कृष्णदासेन—'प्रोक्तचैतन्यरूपस्य साक्षात्करणमात्मनः। यत्तज्ज्ञानं तदेवास्य दानं यत्तेन दीयते' इति। एतत्सूत्रत्रयमुपलक्षणपरत्वेन व्याख्येयमिति मन्वानैरुक्तं भगवत्पादैः। 'जपो जल्पः शिल्पं सकलमपि मुद्राविरचन'मित्यादि। वार्तिकेपि—'इति प्रोक्तं व्रतं कुर्वञ्जपं चर्यां च पालयन्। शिवतुल्यः सदा स्वात्मा शिवाराधनतत्परः।। अयमेव महायोगी महामन्त्रधुरन्धरः। अन्तेवासिजन-स्यान्तस्तत्वतस्तत्वबोधक' इति।। एवमविद्यावशीकृतस्य जीवस्य पाश्वविध्यमुक्त्वा वशीकृतमायावच्छिन्नस्येश्वरस्य कृत्यभेदेन तथात्वमाह—सृष्टीत्यादिना। आचार्यभगवत्पादैरयमर्थो 'जगत्सूते धाते'ति श्लोके निरूपितः। सृष्टिर्जगन्निर्माणं रजोगुणप्रधानस्येश्वरस्य कृत्यम्। तस्य कर्त्री। ब्रह्मा चतुर्मुखस्तादृश ईश्वरः स एव रूपं यस्याः। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'ब्रह्मविष्णुशिवा ब्रह्मन् प्रधाना ब्रह्म-शक्तय' इति। गोपनं जगतः स्थितिः सा च सत्त्वगुणप्रधानस्येश्वरस्य कृत्यम्। तस्य कर्तृत्वाद्गोप्त्री। गोविन्दस्तादृश ईश्वरो विष्णुः स एव रूपमस्याः। तथा च हरिवंशे नारदवाक्यम्—'प्रकृत्याः प्रथमो भाग उमादेवी यशस्विनी। व्यक्तः सर्वमयो विष्णुः स्त्रीसंज्ञो लोकभावन' इति ।। गोविन्दपदनिरुक्तिर्विष्णुभागवते—'अहमिन्द्रो हि देवानां त्वं गवामिन्द्रतां गतः। गोविन्द इति नाम्ना त्वां भुवि गास्यन्ति मानवा' इति ।। भारते मोक्षधर्मेऽपि—'नष्टां च धरणीं पूर्वमविन्दं वै गुहागताम्। गोविन्द इति तेनाहं देवैर्वाग्भिरभिष्टुत' इति ।। हरिवंशेऽपि—'गौरेषा तु तथा वाणी ताञ्च विन्दयते भवान्। गोविन्दस्तु ततो देव मुनिभिः कथ्यते भवानि'ति ।। 'गवादिषु विदेः संज्ञाया'मिति शः। 'गोविन्दो वासुदेवे स्याद् गवाध्यक्षे बृहस्पता'विति विश्वप्रकाशकोशाद् बृहस्पतिरूपेति वा ।। ११४ ।।

( २६० ) **सुप्ता**—निद्रावस्था। इसका लक्षण शिवसूत्र ( १.१० ) में बतलाया गया है—'निद्रावस्था उसे कहते हैं, जिसमें प्रभेद करने की क्षमता नहीं रहती।' कुछ लोग कहते हैं कि मैं खूब सोया, मुझे कुछ भी पता नहीं लगा—ऐसा जो कथन है, इसका आधार केवल स्मरण-शक्ति ही है। इस कथन से अविद्या के तीन रूपान्तरों अर्थात् अज्ञान, अहं और प्रसन्नता का पता लगता है। गहरी निद्रा उसी अवस्था को कहते हैं, जिसमें ये तीनों रहते हैं। इस प्रकार के व्यक्ति को प्राज्ञ कहते हैं, क्योंकि उसका अहं कारण शरीर में लय हो जाता है।

( २६१ ) **प्राज्ञात्मिका**—स्वयं प्राज्ञा है। प्राज्ञा ईश्वर है, जो जीवों का सामूहिक स्वरूप है।

( २६२ ) **तुर्या**—आनन्दमय। तुर्यावस्था वह है जिसमें शुद्धविद्या की प्राप्ति होती है और प्रभेद नहीं रह जाता है। तात्पर्य यह है कि यह पूर्व की तीन

अवस्थाओं—जाग्रत, स्वप्न और सुप्त के भेद का परिणाम है। स्पन्दशास्त्र का कथन है—'जो तीनों अवस्थाओं में अपने प्राप्ति-लक्ष्य और उसके विषय को दृष्टि में रखकर अनुभूति कर लेता है, वह यद्यपि इसमें स्वयं विषयी भी बन जाता है, किन्तु फिर भी वह शुद्ध या निष्कलंक रहता है।' वरदराज का कथन है—'तूर्य सर्वोच्च स्थान है। उस अवस्था में पहुँच जाना आश्चर्यजनक है। यद्यपि इसकी जाग्रत आदि विभिन्न अवस्थाएँ हैं, किन्तु योगियों के लिए एकमात्र सत्य यही है।' शिवसूत्र ( १.७ ) में कहा गया है—'यद्यपि जाग्रत, स्वप्न आदि विभिन्न अवस्थाएँ है, किन्तु इस चौथी अवस्था में ही वास्तविक आनन्द की अनुभूति होती है। चतुर्थावस्था का आनन्द एक प्रकार से तीनों पूर्व अवस्थाओं के लिए ऐसा ही है जैसे कि छिद्रों से तैल रिस-रिस कर अन्तिम पात्र में जाता है।' जीव वह है जो महाकारण देह में लय है। देवी को तुर्या कहते हैं, क्योंकि वे इस अवस्था में एकाकी रूप में भी हैं और समष्टि रूप में भी। शिवसूत्र ( १.१५ ) में तुर्यावस्था प्राप्त करने के साधनों की चर्चा करने के साथ यह भी उल्लेख है—'अपने भावों अथवा विचारों द्वारा अपने मानस को आगे बढ़ाना चाहिए।' इस पर टीकाकार की टिप्पणी इस प्रकार है—'प्राणायाम तथा अन्य अनिश्चित स्थूल साधनों को छोड़कर अपने विचारों, अपने ज्ञान तथा आन्तरिक अनुभूति अर्थात् तुर्य की सहायता से शरीर का भान छोड़कर यह भावना करे कि वह अपने में लीन होकर चतुर्थ अवस्था में पहुँचने के परिणाम स्वरूप इसमें प्रवेश कर रहा है।'

शक्ति-रहस्य के अनुसार जैसा कि श्रुति ( मं० उ० ७ ) में कहा गया है कि तुरीया एक देवी है, वे चतुर्थावस्था को शान्त और अद्वैत मानते हैं।

भट्ट कल्लट की वृत्ति-संहिता में तुर्या-अवस्था पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। तुर्या की परिभाषा करते हुए कहा गया है—'यह विशुद्ध प्रभारूपा अथात् विरज, विमल, अखण्ड एवं सर्वतोमुखी चिन्मात्ररूपता की अवस्था है। यही शिव-भाव में प्रविष्ट होने का सिंह-द्वार है। वास्तव में जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति—ये तीनों अवस्थाएँ अन्त में इसी में विलीन हो जाती हैं। तुर्या-वस्था में ज्ञेयता के संस्कार भी अवशिष्ट नहीं रहते, अतः इसमें शक्ति-स्फुरणा का रूप पूर्ण चिन्मय है।'

आचार्य सौन्दर्यलहरी में कहते हैं—'आप ही तुरीया हैं, अनन्त रहस्यमयी हैं और आपकी प्राप्ति सुलभ नहीं है।' त्रिपुरसिद्धान्त के अनुसार—'हे सौन्दर्यमयी ! आप तुरीयानन्दनाथ को आनन्द प्रदान करने वाली हैं।' अतएव देवी को तुरीया कहा गया है।

[ उक्त १४ श्लोक ४० नामों का विभाजन करते हैं ]

( २६३ ) **सर्वावस्थाविवर्जिता**—जीवों की पाँचवीं अवस्था भी है, किन्तु उसका कोई विशेष नाम नहीं है। यह तुरीयातीत है। अतः इसे तुरीयातीता के नाम से भी जाना जाता है। इस नाम से पाँचवीं अवस्था समझनी चाहिए अर्थात् अभी तक जितनी अवस्थाओं की चर्चा की जा चुकी है, उससे भी आगे। क्योंकि जब व्यक्ति चारों अवस्थाओं को पार कर लेता है, वह अन्य तीन अवस्थाओं को भी पार कर ही जाता है। विवर्जिता का अर्थ इस प्रकार है—वि–सम्पूर्ण रूप में अर्थात् फिर वह अन्य अवस्थाओं में वापिस नहीं लौटता है। यह अवस्था भी दो प्रकार की है—व्यष्टि और समष्टि। चौथी तुरीयावस्था के दृढ़ होने के परिणामस्वरूप ही यह अवस्था आती है। कहा जाता है—'तुरीया के आगे कीं जो पाँचवीं अवस्था है, वह सर्वोच्च अवस्था है। उसे प्राप्त करने के लिए तुर्या में अत्यन्त दृढ़ता होनी चाहिए। तुर्या पर जब तक दृढ़ अधिकार नहीं होता, तब तक वह अवस्था प्राप्त नहीं हो सकती।' वरदराज का भी अपने भाष्य में कथन है—'चतुर्थ अवस्था से पूर्णरूपेण परिचित होने के बाद ही साधक उस अवस्था को पार करता है तथा शिव-तुल्य हो जाता है, जो समस्त ब्रह्माण्ड की आत्मा हैं और शुद्ध सत्-चिद्-आनन्द हैं।' शिवसूत्र में इस संदर्भ में तीन श्लोक दिये हैं ( शिवसूत्र ३.२७-२९ )। उसमें पहले उस साधक की प्रकृति बतायी गयी है, जिसने पाँचवीं अवस्था प्राप्त कर ली है और फिर कहा है—उसका देह 'शरीरवृत्तिर्व्रतम्' ( यंत्र ) है, उसकी वार्ता जप है और उसका देना आत्मज्ञान है। उसका आत्म-अनुसंधान शिव की पूजा करना है। उसके शारीरिक कृत्य धर्म हैं।' भट्टोत्पल देवी से प्रार्थना करते हैं—'शरीर स्वस्थ रहे, जिससे आपकी पूजा कर सकूँ। शुद्ध शक्ति द्वारा मुझमें जो अभिव्यक्त हो रही है, वह अमृत से सिंचित हो जाय।' योगसूत्र ( १.४७-४८ ) में उल्लेख है—'पूर्णशुद्धावस्था में संकल्प विकल्पहीन होने पर आत्मा परमानन्द को प्राप्त करती है। उस अवस्था में ज्ञान ऋतम्भरा हो जाता है।' श्रुति का कथन है—'वह अपने मस्तिस्क में जो कुछ सोचता है, केवल उसका ही उच्चारण करता है। उसके शब्द मंत्ररूपा हैं, क्योंकि उसके विचार शुद्ध हैं।'

योगवाशिष्ठ का कथन है—'ज्ञानियों की सेवा सदैव की जानी चाहिए, यद्यपि वे शिक्षा न भी दें; क्योंकि उनकी साधारण वार्ता ही उपदेश बन जाती है।' भेंट अथवा दान : कृष्णदास का कथन है—'आत्मन् की प्रत्यक्ष अनुभूति स्वयमेव चैतन्य है, जैसा ऊपर बताया गया है। ज्ञान ही उनकी देन है, जिसे वे मुक्तरूप से देते रहते हैं।' आचार्य सौन्दर्यलहरी के श्लोक २७ में इसको ध्यान में रखकर तीन सूत्रों की व्याख्या करते हैं, जो इस प्रकार हैं—

'जपो जल्पः शिल्पं सकलमपि मुद्राविरचनं
गतिः प्रादक्षिण्यं भ्रमणमशनाद्याहुतिविधिः ।
प्रणामः संवेशः सुखमखिलमात्मार्पणदशा
सपर्यापर्यायस्तव भवतु यन्मे विलसितम् ॥'

अर्थात् मंत्रों के सदृश बोलना, कर्मकाण्ड की सभी मुद्राओं की विरचना, प्रदक्षिणा के सदृश चलना-फिरना, आहुति के समान खाना-पीना, प्रणाम सदृश सोना, सभी सुखों के उपयोग में आत्मसमर्पण की दृष्टि अर्थात् जो भी मेरा विलास है, वह सब तेरी पूजा-पद्धति का भी क्रम हो ।'

आचार्य के उक्त कथन को अधिक विस्तार के साथ विष्णुतीर्थ ने स्पष्ट किया है । उनका कथन है—'यह ज्ञानयोग का लक्षण दिखलाया गया है । स्फोटात्मक शब्दों के सार्थक एवं निरर्थक क्रम को जल्प कहते हैं । यहाँ तक कि वर्णमाला के अक्षरों के उच्चारण को एकाक्षरी मन्त्र कहा जाता है । इसी प्रकार उनके योग से जो पद बनते हैं, वे सभी मंत्रों के तुल्य हैं और इस न्याय से सभी जल्प जप के समान हैं । पूजन में हाथों के अभिनयों से अनेक प्रकार की मुद्राएँ दिखलाई जाती हैं अर्थात् मुद्राएँ एक प्रकार से हाथों की क्रियाएँ मात्र हैं, इसलिए विविध कर्मों को करने के लिए जो भी क्रियाएँ हाथ से करते हैं, वे सभी मुद्राओं से समान हैं । भगवती की व्यापकता सर्वत्र है, इसलिए चलते-फिरते समय सर्वत्र उस विभु की प्रदक्षिणा होती है । जठराग्नि भी शक्ति का ही रूप है, वह अन्तराग्नि अन्न को पचाकर आत्मा को बलि पहुँचाती है । हवन की अग्नि का कार्य भी हव्य को देवता तक पहुँचाना है, इसी अभिप्राय से उसकी एक कला का नाम हव्यवाहिनी भी है । इस दृष्टि से खाना-पीना सब आहुति देना है ।

साष्टांग प्रणाम पैरों, जानुओं, हाथों, छाती, सिर, दृष्टि, वाणी और बुद्धि—इन आठों अंगों से भूमि को स्पर्श करके किया जाता है । भगवती भीतर-बाहर सर्वत्र हैं । इसलिए सोते हुए शरीर का भूशायी होना साष्टांग प्रणाम है । जितने सुख हैं, वे सब आत्मानन्द की लहरें हैं । उनमें चित् को लगाना ही आनन्दब्रह्म को समर्पण मात्र है । वास्तविक पूजन भाव से सम्बन्ध रखता है । ब्राह्मी स्थिति में रहने वाले का लक्ष्य सर्वदा ईश्वर-पद में लगा ही रहता है और उसकी क्रियाएँ भी तद् रूप ( पूजनवत् ) ही होती रहती हैं ।

वार्तिक में कहा गया है कि इस प्रकार जो व्यक्ति निर्धारित कर्मों को करता है तथा अपने शरीर को भी सन्तुलित बनाये रखता है, वह शिव के ही तुल्य है, क्योंकि वह सदैव आत्मानन्द में लीन रहता है । उसे महान् योगी

कहते हैं। वह इन कृत्यों में रत रहते हुए भी अपने शिष्यों को यथार्थ ज्ञान प्रदान करता ही रहता है।

( २६४ ) **सृष्टिकर्त्री**—सृष्टि करने वाली। इस प्रकार जीव की पाँच अवस्थाओं का वर्णन किया गया है। इनका नियंत्रण माया करती है। अब आगे ईश्वर के पाँच कृत्यों का वर्णन आरम्भ होता है जो माया पर नियंत्रण रखते हैं। सृष्टि ईश्वर का कृत्य है और यह उस समय होती है जब रजोगुण के प्रभाव का आधिक्य रहता है।

( २६५ ) **ब्रह्मरूपा**—ब्रह्म रूप में। ब्रह्मा चतुर्मुखी कहलाते हैं। विष्णु-पुराण में कहा गया है—'ब्रह्मा, विष्णु और शिव परब्रह्म की मुख्य शक्तियाँ हैं। वेदों को भी ब्रह्म की संज्ञा दी गयी है। देवी स्वयं वेदरूपा हैं।

( २६६ ) **गोप्त्री**—रक्षिका। ब्रह्माण्ड को स्थित रखने वाली। यह ईश्वर का उस समय का कृत्य है जब उनमें सतोगुण का वार्धक्य रहता है।

( २६७ ) **गोविन्दरूपिणी**—गोविन्द-स्वरूप वाली। हरिवंशपुराण में नारद कहते हैं—'प्रकृति के प्रथम स्तर में महान् देवी उमा कहलाती हैं। दूसरी अभिव्यक्ति विष्णु हैं। ब्रह्माण्ड का रक्षक सर्वशक्तिमान्, सर्वज्ञ, सर्वव्यापक नारी को ही बताया गया है। विष्णुभागवतपुराण में गोविन्द का अर्थ इस प्रकार बताया गया है—'मैं देवताओं का स्वामी हूँ। तुम गोकुल के अधिष्ठाता हो, अब तुम्हें संसार में गोविन्द के नाम से जाना जायेगा।'—

'अहमिद्रो हि देवानां त्वं गवामिन्द्रतां गतः।
गोविन्द इति नाम्ना त्वां भुवि गास्यन्ति मानवाः॥'

मोक्ष-धर्म में भारत कहते हैं—'मैंने पृथ्वी को पुनः प्राप्त किया, जिसे बलात् ले लिया गया था और उस तक पहुँच पाना कठिन था। अतः देवता गोविन्द नाम से मेरी स्तुति करते हैं। हरिवंशपुराण के अनुसार—'गो नाद को कहते हैं जिसे केवल तुम ही जानते हो। अतः तुम्हें मुनि और तपस्वी आदि गोविन्द कहेंगें।'

अथवा गोविन्द, बृहस्पति-देवताओं के गुरु। विश्वप्रकाश के अनुसार—'गोविन्द वासुदेव को कहते हैं; ग्वालों का मुखिया और बृहस्पति।

**संहारिणी रुद्ररूपा तिरोधानकरीश्वरी।**
**सदाशिवाऽनुग्रहदा पञ्चकृत्यपरायणा॥ ११५॥**

संहारो जगतः परमाण्वादिसावशेषो ध्वंसस्तमोगुणप्रधानस्येश्वरस्य कृत्यं तत्करोतीति संहारिणी। रुद्रस्तादृश ईश्वरः। रुजं द्रावयतीति वा रोदयतीति वा। संवर्तकालीनाया वृष्टेरेतत्सूर्याख्यनेत्रजन्यत्वेनाश्रुरूपत्वात्। 'सोरोदीद्यदरोदीतद्रुद्रस्य रुद्रत्व'मिति श्रुतेः। 'रुजं द्रावयते तस्माद्रुद्रः पशुपतिः स्मृत' इति

शिवरहस्याच्च । 'प्राणा वाव रुद्रा एते हीदं सर्वं रोदयन्ती'ति छान्दोग्यात् । 'रोदेर्णिलुक्चे'त्यौणादिको रक् । अण्यन्तादपि रगित्याहुः । 'वृष्टचर्थे ब्रह्मणः पुत्रो ललाटादुत्थितः स्वयम् । अरुदत्सुस्वरं घोरं जगतः प्रभुरव्यय' इति भारते । वायवीयसंहितायां तु 'रुद्दुःखं दुःखहेतुर्वा तद्द्रावयति यः प्रभुः । रुद्र इत्युच्यते तस्माच्छिवः परमकारण'मित्युक्तं स एव रूपं यस्यास्तथा । तिरोधानमाच्छादनं निरवशेषो ध्वंसः । परमाण्वादेरपि प्रकृतौ लयो दीपनाशतुल्यो घनतरशुद्ध-सत्त्वप्रधानस्येश्वरस्य कृत्यं तत्करोतीति तिरोधानकरी । तिरस्करिण्याख्यशक्ति-विशेषरूपा वा । तदुक्तं त्रिपुरासिद्धान्ते—'अभक्तानां च सर्वेषां तिरोधानकरी यतः । श्रीस्तिरस्करिणी तस्मात्प्रोक्ता सत्यं वरानने' इति ।। ईश्वरपदेन घनतर-शुद्धसत्त्वप्रधान ईश्वर उच्यते । ईश्वरपदस्य मायाया इव तादृशसत्त्वगुणस्यापि शक्यतावच्छेदकत्वेनानेकार्थत्वात् । तदभिन्नत्वादीश्वरी । 'वनोरचे'ति ङीप् । वस्तुतः 'स्थेशभासे'ति वरचि गौरादित्वान्ङीप् । अश्नोतेर्वा वरट् इच्चोपधायाः टित्वान्ङीप् । पराहन्तेवेश्वरत्वं तद्वतीत्यर्थः । उक्तश्च विरूपाक्षपञ्चाशिकायां विश्वशरीरस्कन्धे—'ईश्वरता कर्तृत्वं स्वतन्त्रता चित्स्वरूपता चेति । एते चाह-न्तायाः पर्यायाः सद्भिरुच्यन्त' इति । विरलतरशुद्धसत्त्वप्रधान ईश्वरः सदाशिव-स्तदभेदात् सदाशिवा । अदन्तत्वाट्टाप् । अनुग्रहो निरवशेषध्वंसमापन्नस्य जगतः सृष्ट्यादौ पुनः परमाण्वादिरूपतापत्तिः । सा च तावदुक्तविधस्येश्वरस्य कृत्यं तद्ददाति कुरुत इत्यनुग्रहदा । तिरोधानानुग्रहौ बन्धमोक्षौ वा । एतत्पक्षे बहि-रन्तरुन्मेषनिमेषलक्षणयोरीश्वरसदाशिवयोरेतत्प्रदत्वं स्वारसिकं भवति । पञ्च-विधानामुक्तरूपाणां कृत्यानां परायणम् आश्रयस्तेषु तत्परा वा । तान्यभीष्टानि यस्या इति वा । 'परायणमभीष्टं स्यात् तत्पराश्रययोरपी'ति विश्वः । उक्तश्च मृगेन्द्रसंहितायाम्—'जगज्जन्मस्थितिध्वंसतिरोधानैककारणम् । भूतभौतिकभावानां नियमस्यैतदेव ही'ति । आगमान्तरेऽपि—'पञ्चविधं तत्कृत्यं सृष्टिः स्थितिसंहृती तिरोभावः । तद्वदनुग्रहकरणं जगतः सततोदितस्यास्ये'ति । देवीभागतेऽपि चतुर्थस्कन्धे—'सा विश्वं कुरुते कामं सा पालयति पालितम् । कल्पान्ते संहरत्येव त्रिरूपा विश्वमोहिनी ।। तया युक्तः सृजेद् ब्रह्मा विष्णुः पाति तयान्वितः । रुद्रः संहरते कामं तया सम्मिलितो जगत् ।। सा बध्नाति जगत्कृत्स्नं मायापाशेन मोहितम् । अहं ममेति पाशेन सुदृढेन नराधिप ! ।। योगिनो मुक्तसङ्गाश्च मुक्ति-कामा मुमुक्षवः । तामेव समुपासन्ते देवीं विश्वेश्वरीं शिवा'मिति ।। आचार्य-भगवत्पादैरप्युक्तम्—'जगत्सूते धाता हरिरवती'त्यादिना । शक्तिसूत्रेऽपि—'तथापि तद्वत्पञ्च विधकृत्यानि करोती'ति । कृत्यलक्षणान्यप्येतदुत्तरसूत्रे—'आभासनरक्तिविमर्शनबीजावस्थापनविलापनतस्तानी'ति । एतदर्थः प्रत्यभिज्ञा-हृदये द्रष्टव्यः ।। ११५ ।।

( २६८ ) **संहारिणी**—विनाश करने वाली। संहार का अर्थ है—ब्रह्माण्ड का कण-कण कर देना। यह ईश्वर का तमोगुणी स्वरूप है।

( २६९ ) **रुद्ररूपा**—रुद्र स्वरूप में। रुद्र को ईश्वर भी बताया है अथवा रुद्र उसे कहते हैं जो दुःखों को दूर करे। इसका एक अर्थ रोना ( रोदिति ) भी है, क्योंकि ब्रह्माण्ड के संहार के समय जो वर्षा होती है उसके बारे में कहते हैं कि वह वर्षा उनके नेत्र रूपी सूर्य से अश्रुओं के रूप में हुई। श्रुति का कथन है—क्योंकि वे रोये, अतः उन्हें रोने वाला अर्थात् रुद्र कहा जाता है।' शिवरहस्य का भी कथन है—'पशुओं अर्थात् जीवों के स्वामी भी रुद्र कहलाते हैं, क्योंकि वे दुःखों का शमन करते हैं।'

अथवा छा० उप० ( ३.१६.३ ) के अनुसार—'प्राण ( इन्द्रियाँ ) रुद्र हैं और इन्हीं इन्द्रियों के कारण देह रोता है।' भारत का कथन है—'ब्रह्म के पुत्र को प्रसन्न करने के लिए ब्रह्माण्ड के स्वामी जिनका प्रादुर्भाव उनके मस्तक से हुआ था, जोर-जोर से रोये और दहाड़ मारकर चीखे।' वायवीय-संहिता में कहा गया है—'रु का अर्थ है—पीड़ा अथवा पीड़ा का कारण, 'द्र' का अर्थ है—जो दर कर दे। शिव जो महाकारण हैं, उन्हें रुद्र कहते हैं।'

( २७० ) **तिरोधानकरी**—आच्छादन करने अथवा निरवशेष ध्वंस करने वाली। तिरोधान का अर्थ है—सम्पूर्ण ध्वंस। अर्थात् अणु-परमाणु को भी प्रकृति में लीन कर देना जिससे प्रकाश बिल्कुल ही नष्ट हो जाय। यह ईश्वर का उस स्थिति का कृत्य है जब उनमें पूर्ण घनीभूत सतोगुण का आधिक्य रहता है।

अथवा वे उस शक्ति के स्वरूप में हैं, जिसे तिरस्कारिणी कहते हैं। त्रिपुरसिद्धान्त के अनुसार—'क्योंकि तुम उन सबका तिरोधान कर देती हो जो भक्त नहीं हैं, अतः हे सुन्दरी! आपको तिरस्कारिणी ठीक ही कहा जाता है।

( २७१ ) **ईश्वरी**—यहाँ पर ईश्वर का प्रयोग एक विशेष अर्थ में किया गया है; ठीक उसी प्रकार जैसे माया का प्रयोग दूसरे अर्थ में किया जाता है। पराहन्ता ईश्वर का गुण है। विरूपाक्षपंचाशिका के विश्वशरीर-स्कन्ध में कहा गया है—

'ईश्वरता कर्तृत्वं स्वतन्त्रता चित्स्वरूपता चेति।
एते चाहन्तायाः पर्यायाः सद्भिरुच्यन्त इति॥'

अर्थात् 'ईश्वरता, क्रिया, स्वातन्त्र्य और चैतन्य आपका स्वरूप है।' ये उनके अलौकिक गुण बताये गये हैं।

( २७२ ) **सदाशिवा**—जब उनमें विरलतर सतोगुण का प्राधान्य रहता है।

( २७३ ) **अनुग्रहदा**—आनन्द का अनुग्रह करने वाली। पूर्ण संहार के पश्चात् जब ब्रह्माण्ड का निर्माण होता है तो इस कृत्य को अनुग्रह कहते हैं। निर्माण अणु और परमाणुओं से होता जिनको लय कर दिया गया था। यह सदाशिव का कृत्य माना जाता है।

अथवा तिरोधान और अनुग्रह ( नाम २७० और २७३ ) जिसकी चर्चा कर रहे हैं, ये बन्धन और मुक्ति बतलाये गये हैं। इस संदर्भ में सदाशिव क्रमशः बाह्य और आन्तरिक अभिव्यक्ति हैं जो क्रमशः बन्धन और मुक्ति के कारण हैं।

( २७४ ) **पञ्चकृत्यपरायणा**—पंचकृत्यों में तत्पर। विश्वकोश के अनुसार परायण का अर्थ—अनुरक्त, आसक्त और निर्भर है। मृगेन्द्रसंहिता का कथन है—'ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और संहार के मूल कारण ब्रह्म हैं।' अन्य आगम भी यही कहते हैं—'उनके पाँच कृत्य सृष्टि, स्थिति, संहार, तिरोधान और अनुग्रह हैं। अनुग्रह से पुनः ब्रह्माण्ड की सृष्टि हो जाती है और वह तुरन्त ही प्रकट हो जाता है।' देवीभागवतपुराण ( भाग ४ ) में उल्लेख है—वे ब्रह्माण्ड की सृष्टि करती हैं और वे ही इसकी रक्षा भी करती हैं और चक्र पूरा होने पर वे ही उसका संहार भी कर देती हैं, जिसका सृजन और रक्षा उन्होंने ही की थी। वे अपने तीन स्वरूपों से ब्रह्माण्ड को भ्रम में डाल देती हैं अथवा व्याकुल कर देती हैं। उनसे युक्त होकर ही ब्रह्मा सृष्टिकार्य करते हैं और विष्णु रक्षा करने में समर्थ होते हैं और रुद्र उनसे ही युक्त होकर संहार करते हैं। वे समस्त ब्रह्माण्ड को आबद्ध रखती हैं तथा भ्रान्ति के पाश से विभ्रमित कर देती हैं। अहं और इदं ( मैं और यह ) उनका दृढ़ पाश है। जो योगी स्वातंत्र्य एवं मुक्ति चाहते हैं, वे सांसारिक मोह तथा आसक्ति के बन्धन काटकर उस देवी की अराधना करते हैं जो ब्रह्माण्ड की सर्वेश्वरी हैं।'

आचार्य ने सौन्दर्यलहरी ( श्लोक २४ ) में कहा है—

> जगत्सूते धाता हरिरवति रुद्रः क्षपयते
> तिरस्कुर्वन्नेतत्स्वमपि वपुरीशः स्थगयति।
> सदा पूर्वः सर्वं तदिदमनुगृह्णाति च शिव-
> स्तवाज्ञामालम्ब्य क्षणचलितयोर्भ्रूलतिकयोः॥'

अर्थात् 'ब्रह्मा जगत् की रचना, हरि उसका पालन और रुद्र संहार करते हैं। ईश्वर सबका तिरस्कार करके अपने को स्थिर रखते हैं और शिव, जिनके नाम के पूर्व 'सदा' लगा हुआ है अर्थात् इन सबको निगल जाते हैं,

अथवा तेरे क्षण चपल भ्रू-लताओं की आज्ञा का आलम्ब लेकर सभी पर अनुग्रह करते रहते हैं।

शक्तिसूत्र में उल्लेख है—'वे इस प्रकार पंचकृत्यों का निरूपण करती हैं।' अगले सूत्र में सृष्टि, पालन, संहार, तिरोधान और अनुग्रह की विशेषताएँ बतलायी गयी हैं। इस संदर्भ में प्रत्यभिज्ञादर्शन में विस्तृत प्रकाश डाला गया है।

महा० महो० गोपीनाथ जी कविराज का कथन है—'साकार विश्व के सम्पूर्ण कृत्यों का संपादन करने के लिए ब्रह्मा, विष्णु आदि पाँच कारणों की नियुक्ति की गयी है। शास्त्रों में बहुत जगह ये ही पंचब्रह्म के नाम से परिचित हैं। वे ऐश्वर्य-सम्पन्न होने पर भी अधिकारी पुरुष हैं, किन्तु इनका अधिकार सीमाबद्ध है। इनमें से कोई भी अपना स्थान छोड़कर शक्ति-राज्य में प्रवेश नहीं कर सकता। यदि किसी प्रकार प्रवेश कर भी सका तो थोड़ी दूर जाकर इनकी गति रुक जाती है। रोधिनी इनको रोक देती है। इसलिए सभी अधिकारी पुरुष आदिसृष्टि के मूलस्थान-पर्यन्त नहीं जा सकते और उन्हें वह मार्ग भी प्राप्त नहीं हो सकता।'

**भानुमण्डलमध्यस्था भैरवी भगमालिनी।**
**पद्मासना भगवती पद्मनाभसहोदरी॥ ११६॥**

भानुमण्डलस्य सूर्यमण्डलस्य मध्ये तिष्ठतीति तथा। सन्ध्यासमये देव्यास्तत्र ध्येयत्वात्। अन्तरधिकरणे 'य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुषो दृश्यत' इति श्रुतौ प्रतिपादितस्य रूपस्य परमेश्वरत्वनिर्णयाच्च। तथा च कूर्मपुराणे हिमवत्कृते देवीस्तवे 'अशेषवेदात्मकमेकवेद्यं स्वतेजसा पूरितलोकभेदम्। त्रिलोकहेतुं परमेष्ठिसंज्ञं नमामि रूपं रविमण्डलस्थ'मिति भानुमण्डलमनाहतकमलं वा। भैरवस्य परशिवस्य स्त्री भैरवी। यद्वा भीरूणां स्त्रीणां संहतिर्भैरवी। 'तस्य समूह' इत्यणि ङीप्। न च काकं शौकं यौवतं गार्भिणमितिवन्नपुंसकापत्तिः। भैरवपदाद्विभूतिसम्बन्धे पुनरणि ङीप्सम्भवात्। तथा च लैङ्गे—'अर्थः शम्भुः शिवा वाणी दिवा शम्भुः शिवा निशे'त्यारभ्यारुन्धत्यनसूयाशच्यादीनां गौरीरूपत्वं विशिष्यविशिष्योक्त्वान्ते उपसंहृतम्। 'स्त्रीलिङ्गशब्दवाच्या याः सर्वा गौर्या विभूतय' इति। त्रिपुराम्बाचक्रेश्वरीमन्त्रे मध्यकूटे रेफनिष्कासे तस्य भैरवीति संज्ञा। तन्मन्त्रात्मिकेति वा। द्वादशवर्षकन्यारूपा वा। 'द्वादशाब्दा तु भैरवी'ति कन्यां प्रकृत्य धौम्योक्तेः। भगं षाड्गुण्यं मलति धारयतीति भगमालिनी। 'मल मल्ल धारण' इति धातुः। मालापदाद्वा समष्टिवाचिनो व्रीह्यादित्वादिनिः। भगाङ्कवस्तुमात्ररूपा वा। तथा च लैङ्गदेवीभागवतयोः। 'ये ये पदार्था लिङ्गाङ्कास्ते ते शर्वविभूतयः। अर्था भङ्गाङ्किता ये ये ते ते गौर्या विभूतय' इति॥

तिथिनित्या विशेषरूपा वा। अस्या मन्त्रे तन्त्रराजज्ञानार्णवोद्धृतप्रकारमपेक्ष्य दक्षिणामूर्तिसंहितोद्धृतप्रकारे बहवो भगशब्दाः पठ्यन्ते। तदावरणदेवतानामान्यपि प्रायेण भगशब्दपूर्वाण्येवेति तद्बाहुल्याद्भगमालिनीवेयम्। ब्रह्मरूपत्वात्पद्मासना। प्रकृतिमयपत्रविकारमयकेसरसंविन्नालादिविशेषणशीलं पद्ममेवासनं पीठं यस्या वा। पद्मां लक्ष्मीं सनति भक्तेभ्यो विभज्य ददातीति वा। 'वन षण सम्भक्तौ'। तदुक्तमभियुक्तैः—'असौभाग्यं धत्ते परमसुखभोगास्पदमयं, विचित्रं तद्गेहं भवति पृथुकार्तस्वरभृतम्। निविष्टः पल्यङ्के स कलयति कान्तारतरणं, प्रसादं कोपं वा जननि भवती यत्र कुरुते' इति॥ प्रसादपक्षे असौ इति छेदः। कार्तस्वरं सुवर्णम्। पल्यङ्को मञ्चः। कान्तारस्य तरणमिति। कोपपक्षे असौभाग्यमित्येकं पदम्। अयम् इति छेदः। विचित्रं विगतचित्रम्। पृथुकानामार्तस्वरः। पल्या अङ्के कान्ताया रते रणमिति श्लेषेण योज्यम्। पद्मः शूरः पद्मासुरस्तमस्यति क्षिपतीति वा। बिन्द्वादिसम्भवदर्थान्तरमपि योज्यम्। 'पद्मं स्यादम्बुजव्यूहनिधिसङ्ख्या हि बिन्दुष्वि'ति रभसः। 'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः। ज्ञानविज्ञानयोश्चैव षण्णां भग इतीरणे'ति॥ कालिकापुराणे—'भगमैश्वर्यमाहात्म्यज्ञानवैराग्ययोनिषु। यशोवीर्यप्रयत्नेच्छाधर्मश्रीरविमुक्तिष्वि'ति। कोशे च प्रसिद्धा भगपदार्था अस्यां सन्तीति भगवती। देवीभागवते तु—'उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानां गतिमागतिम्। अविद्याविद्ययोस्तत्त्वं वेत्तीति भगवत्यसा'वित्युक्तम्॥ शक्तिरहस्ये तु—'पूज्यते या सुरैः सर्वैस्तांश्चैव भजते यतः। सेवायां भजतिर्धातुर्भगवत्येव सा स्मृते'त्युक्तम्॥ पद्मनाभस्य विष्णोः सहोदरी एकोदरभवा भगिनी। एकमेव ब्रह्म धर्मो धर्मीति रूपद्वयं प्रापत्। तत्र धर्मः पुमान् स्त्रीति द्विधाभवत्। तत्र पुमान् विष्णुः सकलजगदुत्पादनभावं स्त्री तु परमशिवमहिषीभावं प्रापत्। एतत् त्रयमपि मिलित्वैकमखण्डं ब्रह्मेति शैवमतरहस्यं कूर्मपुराणादिषु प्रसिद्धं रत्नत्रयपरीक्षायां दीक्षितैर्विस्तरेण निरूपितम्। एतदभिप्रायेणैव ब्रह्मपुराणे पुरुषोत्तमक्षेत्रमाहात्म्ये—'या मेनाकुक्षिसम्भूता सुभद्रा पूर्वजन्मनि। कृष्णेन सह देवक्याः सास्मिञ्जन्मनि कुक्षिगे'त्यादि स्मर्यते॥ यत्तु 'सुभद्राप्राणनाथाय जगन्नाथाय मङ्गल'मिति तत्रैव पठ्यते। तत्र सुभद्रापदं लक्ष्मीपरं तात्त्विकाभेदाभिप्रायं वेति न कश्चिद्विरोध इति। अन्यत्रापि—'काञ्चीक्षेत्रे पुरा धाता सर्वलोकपितामहः। श्रीदेवीदर्शनार्थाय तपस्तेपे सुदारुणम्॥ आत्मैक्यध्यानयुक्तस्य तस्य प्रतपतो मुनेः। प्रादुर्बभूव त्रिपुरा पद्महस्ता ससोदरा॥ पद्मासने च तिष्ठन्ती विष्णुना जिष्णुना सहे'ति। अत्र कादिविद्याया वाग्भवकूटोद्धारः। पद्मासनः ककारः। भग एकारः। तद्वतीत्यत्र कामकलायाः प्रश्लेषः। पद्मनाभस्योपेन्द्रस्य सहोदर इन्द्रो लकारः। हश्च उदश्च होदे हकारबिन्दू ताभ्यां सहिता सहोदा। सहोदा च सा रीचेत्यनेन हृल्लेखेति रहस्यम्॥ ११६॥

( २७५ ) **भानुमण्डलमध्यस्था**—सूर्यमण्डल के मध्य में स्थित। सन्ध्या काल में देवी का ध्यान सूर्यमंडल में ही करना चाहिए। वेदान्त-सूत्र ( १.१.२० ) में छा० उप० १.६ के ६ठे सूत्र को समझाते हुए कहा गया है—'स्वर्ण की आभा से युक्त हिरण्मयपुरुष सूर्य में दिखाई देते हैं।' वे परमब्रह्म हैं। कूर्मपुराण में यह चर्चा आती है कि हिमवान् ने देवी की स्तुति में कुछ छन्दों की चर्चा की है तथा उनमें कहा गया है—मैं उस स्वरूप को नमन करता हूँ जो सूर्यमण्डल में व्यक्त हो रहा है, जो वेदरूप हैं तथा एकमात्र ज्ञान के विषय हैं, जो अपनी प्रभा से विभिन्न ब्रह्माण्डों को ओत-प्रोत कर रहे हैं, जो ब्रह्माण्ड के मूल कारण हैं और जिन्हें परमेश्वर कहते हैं—

'अशेषवेदात्मकमेकवेद्यं स्वतेजसा पूरितलोकभेदम्।
त्रिलोकहेतुं परमेष्ठिसंज्ञं नमामि रूपं रविमण्डलस्थम् ॥'

अथवा अनाहतचक्र को भानुमण्डल कहते हैं।

( २७६ ) **भैरवी**—परम शिव की पत्नी। अथवा भैरव; नारी जाति को भीरु भी कहते हैं और उनका समूह भैरव है। लिंगपुराण के अनुसार—'शिव और देवी शब्दस्वरूपा हैं। दिन शिव और रात्रि देवी हैं।' इसके आगे कहा गया है कि—'अरुन्धती, अनसूया, शची आदि देवी की ही अभिव्यक्ति हैं' और अन्त में कहा गया है—'स्त्री-लिंग शब्दों से जो कुछ प्रकट होता है, वह सभी देवी का व्यक्त स्वरूप है।'

अथवा त्रिपुर-चक्रेश्वरी-मंत्र के मध्यखंड में जब 'र' को निकाल दिया जाता है तो यह भैरवीमंत्र रह जाता है। अथवा धौम्य के अनुसार बारह वर्ष की कन्या को भैरवी कहते हैं।

( २७७ ) **भगमालिनी**—भग का अर्थ है—छः प्रकार की समृद्धि और मालिनी का अर्थ है—स्वामिनी। अथवा भग का अर्थ है—नारी का चिह्न। इस प्रकार देवीभागवत और लिंगपुराण में कहा गया है—'जिनके पुरुष-चिह्न हैं वे शिव के प्रतिस्वरूप और जिनके नारी-चिह्न हैं, वे देवी के प्रतिस्वरूप हैं।

अथवा भगमालिनी पन्द्रह नित्या देवियों में से एक हैं। इस मंत्र में भग का प्रयोग अधिक हुआ है, जो दक्षिणामूर्ति-सिद्धान्तों के अनुकूल हैं। तंत्रराज और ज्ञानार्णव से यह मेल नहीं खाता है। उस मंत्र के आवरण देवियों के नाम भी प्रायः भग शब्द से युक्त हैं, अतः भग शब्द की अधिकता होने से उसे 'भगमालिनी' कहते हैं।

( २७८ ) **पद्मासना**—जो कमल के आसन पर बैठी हैं। कमल : उसके दल प्रकृति हैं, तन्तु वर्ग हैं, नाल ज्ञान है आदि। इस प्रकार का पद्म उनका आसन है।

अथवा पद्मा—लक्ष्मी, धन तथा समृद्धिकी देवी हैं। 'सन' का अर्थ है—वितरण करना। सन्तों ने कहा है—

'असौभाग्यं धत्ते परमसुखभोगास्पदमयं,
विचित्रं तद्गेहं भवति पृथुकार्तस्वरभृतम्।
निविष्टः पल्यङ्के स कलयति कान्तारतरणं,
प्रसादं कोपं वा जननि भवती यत्र कुरुते॥'

अर्थात् 'हे माँ जिस पर आप प्रसन्न होती हैं, वह व्यक्ति सुख, वैभव तथा आनन्द से परिपूर्ण हो जाता है। उसका निवास-स्थान सौन्दर्यशाली बन जाता है। उसे धन-धान्य, सोना-चाँदी की कमी नहीं रहती है। वह अपनी कान्ता के साथ सुखपूर्वक रमण करता है और जब आपकी कृपादृष्टि नहीं रह जाती तो वह व्यक्ति अत्यन्त मलिन हो जाता है, सुख और ऐश्वर्य उसका साथ छोड़ देते हैं, उसका आवास अभिशप्त जैसा प्रतीत होता है और वह अन्न तक के लिए कंगाल हो जाता है।'

अथवा पद्मशूर—पद्मासुर का संहार करने वाली। अथवा पद्म बिन्दु को भी कहते हैं। रभस-कोश के अनुसार—'पद्म' कमल को कहते हैं; इसके पर्याय—संख्या, व्यूह, निधि और बिन्दु हैं। इसी दृष्टि से उपयुक्त शब्द का प्रयोग कर लेना चाहिए।

( २७९ ) **भगवती**—पुराण का कथन है—'सर्वोच्च अधिकार अथवा प्रभुत्व, धर्म, प्रसिद्धि, समृद्धि, ज्ञान और विवेक—ये छः भग कहे जाते हैं।' कोश की मान्यता इस प्रकार है—'भग का अर्थ प्रभुत्वशाली, महत्त्वपूर्ण, ज्ञान, वैराग्य, योनि, प्रसिद्धि, शक्ति, प्रयत्न, इच्छा, धर्म, समृद्धि और सांसारिकता है।' ये सभी गुण देवी में है। देवीभागवतपुराण का कथन है—'वे आदि और प्रलय ( जीवों के जन्म और मृत्यु ), विद्या और अविद्या का ज्ञान रखती हैं, अतः उन्हें भगवती कहते हैं। शक्तिरहस्य में उल्लेख है—'भग शब्द भज धातु से बना है, जिसका अर्थ है—आराधना। जिसकी सभी देवता आराधना करते हैं और वे उन्हें आशीर्वाद देती हैं। अतः उन्हें भगवती कहते हैं।

( २८० ) **पद्मनाभसहोदरी**—पद्मनाभ अर्थात् विष्णु की सहोदरी। एक ही ब्रह्म दो स्वरूप ले लेता है। अर्थात् धर्म और धर्म के गुणों का स्वामी। पुनः ये दो विशेषण हो जाते हैं—पुरुष और नारी। विष्णु पुरुष है जो समस्त ब्रह्माण्ड के निमित्तकारण हैं और नारी परम पुरुष की पत्नी या सहचरी है। शैवसिद्धान्त का रहस्य यह है कि ये तीनों संयुक्त होकर एक अविच्छेद्य ब्रह्म हो जाते हैं। कूर्म तथा अन्य पुराणों में इसको विस्तृत रूप से समझाया गया

है। अप्पयदीक्षित ने भी अपने ग्रन्थ रत्नमयी-परीक्षा में इस पर विस्तृत प्रकाश डाला है। ब्रह्मपुराण के पुरुषोत्तमक्षेत्र-माहात्म्य में उल्लेख है—'सुभद्रा जो मेनका के गर्भ से पूर्वजन्म में उत्पन्न हुई थीं, इस बार कृष्ण के साथ देवी के गर्भ से पैदा हुईं।' विष्णु की जय हो जो सुभद्रा के पति हैं। वहाँ सुभद्रा लक्ष्मी हैं और इसमें कोई विरोध नहीं है अथवा यथार्थ में कोई अन्तर भी नहीं है। एक अन्य स्थान पर उल्लेख है कि ब्रह्मा ने, जो जगत् के पितामह कहे जाते हैं, एक बार देवी का दर्शन करने के लिए तपस्या की। यह अत्यन्त गहन तपस्या काञ्चीक्षेत्र में हुई। त्रिपुरा ने उन्हें कमल पर खड़े हुए तथा हाथ में कमल लिये हुए अपने भाई के साथ दर्शन दिये।

अथवा इसमें कादिविद्या पंचदशी का प्रथम कूट है। पद्मासन शब्द 'क' का प्रतीक है, भग 'ए' का और 'वती' कामकला का, पद्मनाभ 'स' का और होद 'ह' का। ह्, म् और री मिलकर 'ह्रीं' बनता है। यह गोपनीय अर्थ है।

**उन्मेषनिमिषोत्पन्नविपन्नभुवनावली ।**
**सहस्रशीर्षवदना सहस्राक्षी सहस्रपात् ॥ ११७ ॥**

**उन्मेषनिमिषौ नेत्रविकाससङ्कोचौ ताभ्यामेव क्रमेणोत्पन्ना विपन्नाश्च सृष्टा नष्टाश्च भुवनानां ब्रह्माण्डानामावल्यः पङ्क्तयो यस्यास्तथा। देव्या अनिमिषत्वेऽपि प्राणिकर्मवशेन तयोरुत्पत्तिसम्भवात्। इच्छामात्रे तात्पर्यात्। तदुक्तमाम्नावतारे—'इच्छयैव जगत्सर्वं निगिरत्युद्गिरत्यपी'ति। 'इच्छामात्रं प्रभोः सृष्टि'-रिति च। कालिदासेनाप्युक्तम्—'दृष्टदृश्यदृशिलक्षणं जगत्प्राक्स्मृतेस्त्वयि तदम्ब संहृतम्। उन्मिषत्यपि पुनस्त्वदुद्गमे त्वल्लये निमिषति त्वदिच्छये'ति॥ गोरक्षेणाप्युक्तं महार्थमञ्जर्याम्—'विसुउम्मेसदसाए देसि अणाहस्स जंतयोऽवसरो। कालावत्थप्पढियो विस्सणिमेसेवि तेत्तियो होई' इति। [छाया—विश्वोन्मेषदशायां देशिकनाथस्य यावानवसरः। कालावस्थाप्रथितो विश्वनिमिषेऽपि तावानेव भवती'ति।] 'सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपा'दिति श्रुतौ सहस्रशब्दोऽनन्तपरः। शीर्षशब्दो मुखादेरुपलक्षणम्। लिङ्गं त्वविवक्षितम्। 'सर्वतः पाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्। सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठती'ति गीतासूपबृंहणदर्शनादित्याशयेनाह—सहस्रशीर्षवदनेति। 'बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णो'रिति षच्प्रत्ययान्तान्ङीषि सहस्राक्षी। सहस्राणि पादा यस्याः सहस्रपात्। सहस्रपदे नम इति प्रयोगः। 'सङ्ख्यासुपूर्वस्ये'ति समासान्तो लोपः। देवीभागवते तृतीयस्कन्धे—'सहस्रनयनारामा सहस्रकरसंयुता। सहस्रशीर्षचरणा भाति दूरावसंशय'मिति॥ अत्र भुवनस्यावलीत्यनेन भुवनेश्वरीबीजद्वयम्। सहस्राक्षीत्यनेन लकारः। सहस्रशब्दो हकारसकारसाहित्यपरः। तेन द्वितीयतृतीयकूटयोरुद्धारः॥ ११७॥**

( २८१ ) **उन्मेषनिमिषोत्पन्नविपन्नभुवनावली**—उनके नेत्र के झपकने से अनेक ब्रह्माण्डों की सृष्टि हो जाती है और अनेक का संहार। देवी के नेत्र कभी झपकते नहीं हैं जो उनके असीम प्रभाव के द्योतक हैं। उनकी इच्छा मात्र ही जीवों का भाग्य है। आज्ञावतार में उल्लेख है—'उनकी तनिक-सी इच्छा पर समस्त ब्रह्माण्डों का प्राकट्य और संहार हो जाता है।' परम की सृष्टि केवल उनकी इच्छामात्र है। कालिदास का कथन है—'ब्रह्माण्ड जिसमें ऋषि, मुनि, व्यक्त और अव्यक्त जीव आते हैं, सृष्टि से पूर्व भी आप में ही था। ब्रह्माण्ड का बनना और बिगड़ना आप की इच्छा मात्र है।' गोरखनाथ ने महार्थमंजरी में कहा है—'परम पुरुष को जितना समय ब्रह्माण्ड की रचना में लगता है, उतना ही समय उसके संहार में भी लगता है।'

( २८२ ) **सहस्रशीर्षवदना**—श्रुति ( पुरुषसूक्त ) का कथन है—'पुरुष हजारों शिरों वाला, हजारों नेत्रों वाला और हजारों पैरों वाला है। हजारों का तात्पर्य अनन्त से है। भगवद्गीता में कहा गया है—

'सर्वतः पाणिपादं तत् सर्वतोऽक्षिशिरोमुखम्।
सर्वतः श्रुतिमल्लोके सर्वमावृत्य तिष्ठति॥ १३.१३।

वह ज्ञेय वस्तु सब ओर से हाथ-पैरों युक्त, सब ओर से नेत्र, शिर और मुख युक्त, सब ओर से कर्णयुक्त और संसार में सबको व्याप्त करके स्थित है।'

अर्थात् अचिन्त्य शक्ति-सम्पन्न होने से सब जगह है। वह सब प्राणियों की प्रवृत्तियों द्वारा अर्थात् हाथ-पैर आदि उपाधियों द्वारा समस्त व्यवहार में समर्थ होकर स्थित है।

( २८३ ) **सहस्राक्षी**—अनन्त नेत्रों वाली।

( २८४ ) **सहस्रपात्**—अनन्त पदों वाली। देवीभागवतपुराण ( भाग ३ ) में उल्लेख है—'देवी के हजारों नेत्र हैं, हजारों शिर हैं और हजारों ही पैर हैं, वे इनसे शोभायमान हैं। अथवा ( नाम २८१ से २८४ तक ) पंचदशी मंत्र का दूसरा तथा अन्तिम कूट है। भुवनावली ( २८१ ) दो भुवनेश्वरी बीजों का संकेत करता है। सहस्राक्षी ( २८३ ) 'ल्' और सहस्र ( २८४ ) 'ह्' और 'स'। इस प्रकार दूसरा और तीसरा कूट है।

**आब्रह्मकीटजननी वर्णाश्रमविधायिनी।**
**निजाज्ञारूपनिगमा पुण्यापुण्यफलप्रदा॥ ११८॥**

**ब्रह्मा सर्वजीवसमष्टिः स्थूलतमो हिरण्यगर्भाख्यो जीवः कीटः अतीन्द्रियतर ऊर्णाभक्षको वैद्यतन्त्रे ककेरुकमकेरुकेति द्वैविध्येन प्रतिपादितः स्तम्बाख्यो जीवविशेषः। आद्यन्तग्रहणेन प्रत्याहारन्यायेन तन्मध्यपतिताः सर्वेऽपि तन्मध्यम-**

परिमाणकशरीरधारिणो जीवा गृह्यन्ते । आङ्भिविधौ । ब्रह्मादिस्तम्बान्तजीव-जातजनयित्रीत्यर्थः । एवं निर्मितानां जीवानां सन्मार्गप्रदर्शनाय स्वाज्ञारूपवेदा-त्मिका जाता । तत्र कर्मकाण्डब्रह्मकाण्डभेदेन द्विविधे वेदे कर्मणि तिर्यगधिकरण-न्यायेन देवानां तिरश्चां चाधिकाराभावान्मनुष्यानेव वर्णाश्रमभेदेन चतुर्धा विभज्य कर्मकाण्डेन मातेव तत्तद्धर्मानपि व्यवस्थापयामासेत्याह—वर्णाश्रमेति । तथा च कूर्मपुराणे हिमवत् कृतदेवीस्तवानन्तरम्—'अथ सा तस्य वचनं निशम्य जगतोऽरणिः । सस्मितं प्राह पितरं स्मृत्वा पशुपतिं पतिम् ॥ शृणुष्व चैतत्परमं गुह्यमीश्वरगोचरम् । उपदेशं गिरिश्रेष्ठ ! सेवितं ब्रह्मवादिभि'रित्यादिना साधना-न्युक्त्वा 'ध्यानेन कर्मयोगेन भक्त्या ज्ञानेन चैव हि । प्राप्याहं ते गिरिश्रेष्ठ ! नान्यथा कर्मकोटिभि'रित्युपसंहृत्य कर्मयोगनिरूपणार्थं पुनरप्युक्तम्—'श्रुतिस्मृत्यु-दितं सम्यक्कर्म वर्णाश्रमात्मकम् । अध्यात्मज्ञानसहितं मुक्तये सततं कुरु ॥ धर्मात् सञ्जायते भक्तिर्भक्त्या सञ्जायते परम् । श्रुतिस्मृतिभ्यामुदितो धर्मो यज्ञादिको मतः ॥ नान्यतो ज्ञायते धर्मो वेदाद्धर्मो हि निर्बभौ । तस्मान्मुमुक्षुर्धर्मार्थं मद्रूपं वेदमाश्रयेत् ॥ मदाज्ञयैव गुप्त्यर्थं वेदानां भगवानजः । ब्राह्मणादीन्ससर्जाथ स्वे स्वे कर्मण्ययोजय'दित्यादि । निजां स्वीयामाज्ञां वेदविद्भिः शब्दभावनात्वेन व्यवहृतां रूपयन्ति साध्यसाधनेतिकर्तव्यतारूपांशत्रयविशिष्टामर्थभावनार्थवादादिभिः कुर्वन्ति तादृशा निगमाः कर्मकाण्डात्मका वेदा यस्यास्तथा । अत एव 'तद्भूतानां क्रिया-र्थेन समाम्नाय' इति जैमिनिः । कौर्मेऽपि—'ममैवाज्ञा पराशक्तिर्वेदसंज्ञा पुरातनी । ऋग्यजुःसामरूपेण सर्गादौ सम्प्रवर्तत' इति ॥ अथवा सन्ति वेदानुयायीनि शैव-तन्त्राणि कामिकादीन्यष्टाविंशतिः वेदविरुद्धानि कापालभैरवादीनि च । तेषु वैदिकानि निगमपदवाच्यानि परमेश्वरस्य मुखादुद्भूतत्वादाज्ञारूपाणि न पुन-र्नाभ्यधोभागादुत्पन्नानि वेदविरुद्धानीत्यर्थः । तदुक्तं देवीभागवतस्कान्दयोः—'सद्योजातमुखाज्जाताः पञ्चाद्याः कामिकादयः । वामदेवमुखाज्जाता दीप्ताद्याः पञ्च संहिताः ॥ अघोरवक्त्रादुद्भूताः पञ्चाप्तिविजयादयः । पुंवक्त्रादपि सम्भूताः पञ्च वैरोचनादयः ॥ ईशानवदनाज्जाताः प्रोद्गीताद्यष्टसंहिताः । ऊर्ध्वस्रोतोभवा एते नाभ्यधःस्रोतसः परे' ॥ इत्यादि । एवं व्यवस्थापिते वर्णाश्रमधर्मात्मके वेदे विहिताचरणनिषिद्धाचरणाभ्यां सदसत्फलमपि व्यवस्थादार्ढ्यार्थं मातेव ददाती-त्याह—पुण्यापुण्येति । पुण्यपापयोः फले स्वर्गनरकौ प्रददातीति तथा । तदुक्तं कौर्मे—'ये न कुर्वन्ति तद्धर्मं तदर्थं ब्रह्मणा कृताः । निरयांस्तेषु शमनः पातयेत्ता-न्मदाज्ञया ॥ धर्मं कुर्वन्ति वेदोक्तं ये मद्भक्तिपरायणाः । स्वर्गादिषु शचीशाद्या-स्तान्नयन्ति मदाज्ञये'ति ॥ अन्यत्रापि—'ईश्वरप्रेरितो गच्छेत्स्वर्गं वा श्वभ्रमेव वे'ति । 'ऋतौ सुप्ते जाग्रत् त्वमसि फलयोगे ऋतुमता'मित्यादि । शिवरहस्ये श्रुति-रपि—'एष एव साधु कर्म कारयति यमुन्निनीषत्येष एव ह्यसाधु कर्म कारयति

यमधोनिनीषतो'ति। 'फलमत उपपत्ते'रिति ब्रह्ममीमांसाधिकरणेऽप्ययमेवार्थः साधितः। 'वैषम्यनैर्घृण्ये अपि कर्मसापेक्षत्वान्न भवत' इति च तत्रैवोक्तम्। सौरसंहितायामपि—'ननु धर्मो ह्यधर्मश्च स्वस्वकर्ता ह्यधिष्ठितः। अन्तरेण महादेवं फलं कर्तुः प्रयच्छति। इति चेत् तन्न साधूक्त'मित्यादिनान्तर्यामिब्राह्मणोपबृंहणपूर्वकं समर्थ्योपसंहृतम्। 'श्रुत्यनुग्राहकेणापि ग्राह्यस्तर्केण शङ्करः। अतः सर्वात्मना साक्षाद्धर्माधर्मफलप्रद' इति ॥ ११८ ॥

( २८५ ) **आब्रह्मकीटजननी**—ब्रह्मा से लेकर कीट-पतंगों तक की माता हैं। ब्रह्मा सर्वजीव समष्टि हैं। हिरण्यगर्भ समष्टि का स्थूल रूप है। कीट छोटा कीड़ा होता है जो मकड़ी के जाले को खाता है। वैद्यक-शास्त्र में कीट को स्तम्ब कहते हैं। दो प्रकार के परान्न भोजी अथवा पर जीवी कीट होते हैं—१, ककेरुक और २. मकेरुक।

( २८६ ) **वर्णाश्रमविधायिनी**—वर्ण और आश्रम की संस्थापिका। वे स्वयमेव वेद भी हैं, यद्यपि वेद उनके ही आदेश हैं। ये आदेश जीवों के कल्याण और उन्हें सही मार्ग पर चलने के लिए हैं। वेदों के दो भाग हैं—कर्मकाण्ड और ब्रह्मकाण्ड। नियमानुसार देवता तथा निम्न श्रेणी के पशुओं का कर्मकाण्ड में प्रवेश नहीं है। कर्मकाण्ड के अनुसार महामायी ने धर्म की स्थापना की तथा मानव-समाज के चार वर्ण और चार आश्रम निरूपित किये। कूर्मपुराण में हिमवान् देवी की स्तुति करते हैं। इसके बाद उल्लेख है कि देवी ने जो ब्रह्माण्ड का जीवन है, हिमवान् द्वारा की गयी स्तुति को सुनकर अपने पति शिव का स्मरण किया और अपने पिता को स्मित हास्य से उत्तर दिया—'पर्वतों के स्वामी ! मुझसे यह सिद्धान्त सुनो जो सर्वोच्च और गोपनीय है। इसका ज्ञान केवल ईश्वर को ही है और केवल ब्रह्मवादी उसका अभ्यास करते हैं।' इसके बाद ध्यान द्वारा उसे प्राप्त करने के साधन भी बतलाये। कर्मयोग, भक्तियोग और ज्ञानयोग बतलाया। इसकी प्राप्ति केवल इन्हीं साधनों से हो सकती है। कर्मों का निर्धारण श्रुति और स्मृति में वर्ण और आश्रम-व्यवस्था के अन्तर्गत किया गया है। सदैव इनका पालन करो। मुक्ति के लिए आत्मज्ञान की प्राप्ति इसी से होगी। धर्म से ही भक्ति आती है और भक्ति से परब्रह्म की प्राप्ति होती है। धर्म का अर्थ त्याग और बलिदान है, ऐसा श्रुतियों में कहा गया है। धर्म को अन्य किसी प्रकार से नहीं जाना जा सकता है, क्योंकि उसकी उत्पत्ति वेदों से हुई है। मुक्ति चाहने वालों को वेद का ही सहारा लेना चाहिए। वेद ही मेरा स्वरूप है, क्योंकि उनमें धर्म है। ब्रह्मा ने मेरे ही आदेश पर वेदों की रक्षा के लिए ब्राह्मणों का सृजन किया और उनके कर्म निर्धारित किये।'

( २८७ ) **निजाज्ञारूपनिगमा**—वेद उनके आदेशों को प्रकट करते हैं। आज्ञा अर्थात् आदेश। वेद का ज्ञान रखने वालों का कहना है, कि कर्मकाण्ड में तीन बातें मुख्य हैं—अर्थ, ध्यान और स्तुति। इन्हीं से ब्रह्म की प्राप्ति होती है। जैमिनीसूत्र ( १.१.२२ ) में कहा है—'यहाँ जिन शब्दों का उल्लेख है, उनका अर्थ पूर्वप्रसंगों के अर्थ से ही कर्म द्वारा जाना जाता है।' कूर्मपुराण का कथन है—'सनातन और सर्वोच्च शक्ति अथवा ऊर्जा को ही वेद कहते हैं, जो मेरे आदेश हैं। सृष्टि के आरम्भिक काल में इनकी अभिव्यक्ति हुई थी।'

अथवा अठाईस शैवतंत्र हैं, जो वेदों के अनुयायी हैं तथा कामिक से आरम्भ होते हैं। कुछ अन्य ग्रन्थ हैं जिनका आरम्भ कापाल और भैरव आदि से हैं, किन्तु ये वेद-विरुद्ध हैं। इनमें दो ऐसे हैं जो वेदों को पूर्ण रूप से मानते हैं और ये निगम हैं। उन्हें निगम इसलिए कहा जाता है कि उनका उद्भव परमेश्वर के मुख से हुआ और इन्हीं में मेरे आदेश हैं। कापालिक आदि का प्रादुर्भाव शिव की नाभि के नीचे के भाग से हुआ। वे वेदों के विरुद्ध हैं। देवीभागवत और स्कन्दपुराण में उल्लेख है—'पाँच तंत्र जिनमें कामिक प्रथम है, शिव के सद्योजात मुख से प्रतिभूत हुए हैं। पाँच विजय आदि अघोर से, पाँच वैरोचन आदि तत्पुरुष से तथा आठ तंत्र प्रोद्गीत आदि ईशान से उस समय प्रतिभूत हुए जब ऊर्ध्वमुखी धाराएँ थीं तथा अन्य नाभि के नीचे की धाराओं से व्यक्त हुए हैं। इनको आगम, यामल और तंत्र के नामों से तीन भागों में विभक्त किया जाता है। वाराहीतंत्र के अनुसार तंत्र 'कल्प' के अन्तर्गत आता है। तंत्रशास्त्र वही शास्त्र है जिसमें सृष्टि, प्रलय, मंत्र-निर्णय, देवस्थान और तीर्थ आदि का वर्णन है। वाराहीतंत्र में ५५ तंत्रों का उल्लेख है। उसमें ९६७९४९ श्लोक हैं। आगमतत्त्वविलास के अनुसार इस समय इनकी संख्या २०८ है। इसके अतिरिक्त बौद्ध और जैन तंत्र भी हैं। महर्षि दुर्वासा ने शैव आगम के तीन भेद—त्र्यम्बक, आमर्दक और श्रीनाथ बतलाये हैं।

( २८८ ) **पुण्यापुण्यफलप्रदा**—शुभ और अशुभ कर्मों का फल प्रदान करने वाली। जब वर्ण और आश्रम के माध्यम से धर्म की स्थापना हुई और वेदों को स्थायित्व प्राप्त हो गया, तब माँ ने इस स्थापना का समर्थन करने के लिए शुभकर्मों और प्रतिबन्धित कर्मों का शुभाशुभ फल भी प्रदान किया। अच्छे और बुरे कर्मों के फलस्वरूप स्वर्ग और नरक की प्राप्ति होती है। कूर्मपुराण के अनुसार—'जो व्यक्ति स्थापित धर्म के अनुसार कार्य नहीं करते हैं, उनके लिए ब्रह्मा ने नरक बनाये हैं, जिनमें मेरे आदेशानुसार यमराज ऐसे प्राणियों को डाल देते हैं। जो मेरे भक्त हैं तथा वेदों के अनुसार आचरण और कर्म करते हैं, उन्हें मेरे आदेशानुसार इन्द्र तथा अन्य देवता स्वर्ग तथा अन्य उच्च

स्थानों में रखते हैं।' अन्य ग्रन्थों में भी ऐसा ही कहा गया है कि केवल ईश्वर द्वारा ही व्यक्ति स्वर्ग और नरक में भेजा जाता है। शिवरहस्य का कथन है—'जब त्याग अथवा बलिदान सुप्त हो जाते हैं, तो केवल आप ही जागृत रहती हैं, जिससे त्याग और बलिदान का फल प्रदान कर सकें।' श्रुति ( कौषी० उप० ३.८ ) के अनुसार—'वह केवल उसको ही शुभ कर्म करने की प्रेरणा देता है जिसे ऊपर उठाना चाहता है और जिन्हें नीचे गिराना चाहता है उन्हें दुष्कर्म करने को बाध्य करता है।' जहाँ तक भगवान् के पक्षपात अथवा निर्दयता की बात है, उसके संदर्भ में इसी वेदान्तसूत्र ( २.१.३४ ) में कहा गया है—'पक्षपात और निर्दयता का आरोप उन पर नहीं लगाया जा सकता है, क्योंकि इसका निर्णय गुण-दोष ही करते हैं।' सौरसंहिता का भी यही कथन है—'धर्म और अधर्म कर्ता पर निर्भर है और वे स्वयं अपना फल देते हैं। इसमें महादेव का कोई हाथ नहीं है। उपनिषद् का आरम्भ 'सविनय प्रार्थना' से होता है तथा अध्याय की समाप्ति अन्तर्यामी ब्रह्म का वर्णन करते हुए होती है। शिव की प्राप्ति धर्मशास्त्रों के अनुसार ही होती है, अतः शिव शुभ और अशुभ कर्मों का फल सीधे ही प्रदान कर देते हैं।

**श्रुतिसीमन्तसिन्दूरीकृतपादाब्जधूलिका।**
**सकलागमसन्दोहशुक्तिसम्पुटमौक्तिका ॥ ११९ ॥**

**एवं कर्मकाण्डस्य क्रियार्थत्वमुक्त्वा ब्रह्मकाण्डस्य सिद्धवस्तुप्रतिपादनपरत्वमपि मातुराज्ञैवेत्याह। श्रुतीनां सीमन्ता ऊर्ध्वभागसाम्यादुपनिषदां भागास्तेषु सिन्दूरवत्तदन्तर्गतरहस्यार्थवत्सम्पद्यमाना कृता पादाब्जधूलिश्चरणकमलरजो यया सा तथोक्ता। अत्र विषयस्योपनिषदादेर्निगरणाद्रूपकातिशयोक्तिः। श्रुतिशब्दस्य स्त्रीलिङ्गत्वाविवशादप्रस्तुतनायिकामण्डनप्रतीतेश्च समासोक्तिः। ताभ्यामलङ्काराभ्यां वस्तुनो ध्वनिः। वेदा अपि भगवत्याः स्वरूपं भृङ्गग्राहिकया विधिमुखेन प्रतिपादयितुमसमर्था एव। इतरनिषेधमात्रं कुर्वन्तस्तु दूरादेव लज्जिता इव भीता इव वा यथाकथञ्चित्प्रतिपादयन्तीव। तदिदं प्रतिपादनमित्थमिति ज्ञानाजननादत्यल्पतममिति धूलिपदेन ध्वन्यते। एतदपि च न वेदानां सामर्थ्यादपि तु मातुराज्ञयैवेति च्विप्रत्ययेन ध्वन्यत इति। तदिदमुक्तमस्माभिः शिवस्तवे—'सर्वज्ञाः श्रुतयोऽपि याः परशिव! त्वत्प्राणरूपाः प्रियाः, शृङ्गग्राहिकया त्रपाभृत इव त्वां न प्रजल्पन्ति ताः। अन्यानेव तु नेति नेति बहुशो वाचा निषेधन्ति चेत्, कोऽन्यस्त्वामिदमित्थमित्यनुवदेत्तत्रापि मावृग्जन' इति। विधिमुखेन प्रतिपादयन्तस्त्वागमाः स्थूलारुन्धतीन्यायेन तटस्थलक्षणरीत्यैव निर्दिशन्तीत्याह। सकलाश्च ते आगमा वेदाश्च तेषां सन्दोहाः समूहा एव शुक्तयस्ताभिः सम्पुटं पुटितं गर्भीकृतं प्रतिपादितं**

मौक्तिकं नासाभरणं यस्याः सा तथोक्ता। मौक्तिकपदं समीपवर्तिसृष्ट्यादिधर्मोपलक्षकं स्थूलतारकासाम्यात्तन्न्यायस्मारकञ्च। अम्बामुखसमीपवर्त्यसाधारणं मौक्तिकाद्येव वेदैः प्रतिपाद्यते न तु तस्याः स्वरूपम्। 'यतो वाचो निवर्तन्त' इत्यादिश्रुतेरिति भावः। यद्वा मुक्ताशब्दात्स्वार्थे कप्रत्ययोत्तरं तद्धितेन मौक्तिकमिति नपुंसकरूपसिद्धावपि प्रथममेवाणन्तान्ङीपि कृते पश्चात्कप्रत्यये 'ङ्यापोः संज्ञाछन्दसोर्बहुल'मिति ह्रस्वे घटी घटिकेतिवन्मौक्तिकेति स्त्रीलिङ्गमपि रूपं भवति। मौक्तिकवदाचरतीत्यर्थे क्विबन्तात् 'अप्रत्यया'दित्यनेनाकारप्रत्यये सत्यवन्ताट्टाब्वा। एवमेव मिथ्याजगदधिष्ठानेत्यादिवक्ष्यमाणनामसु द्रष्टव्यम्। तेनागमसन्दोह एव शुक्तिमयः सम्पुटः समुद्गकस्तत्र मौक्तिकेव मौक्तिकेति तत्पुरुष एवेति न परवल्लिङ्गताविरोधभयेन बहुव्रीहिराश्रयणीय इति रूपकोत्प्रेक्षे। श्रुतिसीमन्तेत्यादिना त्रैवर्णिकोपास्यत्वं सकलागमेत्यादिना चतुर्थवर्णोपास्यत्वं ध्वनितमिति वा। तथा च रुद्रयामले—'यद्वेदैर्गम्यते स्थानं तत् तन्त्रैरपि गम्यते। ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रास्तेन सर्वेऽधिकारिण' इति॥ ११९॥

( २८९ ) **श्रुतिसीमन्तसिन्दूरीकृतपादाब्जधूलिका**—उनके चरणकमलों की धूलि वेदों के मस्तक पर सिन्दूर रूप में लगायी जाती है।

[ इस प्रकार कर्मकाण्ड का वर्णन पूरा करने के बाद अब ब्रह्मकाण्ड का वर्णन आरम्भ होता है। ]

महामायी के आदेशानुसार ब्रह्म ही सिद्ध वस्तु है। ऊपर जिस धूलि शब्द का उल्लेख किया गया है, उसका अर्थ यह है, कि वेद देवी के स्वरूप का वर्णन सकारात्मक रूप में करने में समर्थ हैं। वे इसकी कोई स्पष्ट परिभाषा नहीं करते। इसे ही शृंगग्राहिका कहते हैं। उनका वर्णन नेति नेति कह कर करते हैं, जैसे कोई भीत या लज्जावनत हो रहा हो और उनसे बहुत दूरी पर ही खड़ा हो। यह वर्णन पूर्णतया अपूर्ण है। जिससे अहं या इदं का कोई स्पष्ट चित्र नहीं आता। शिवस्तव में इस पर प्रकाश डाला गया है—'सभी शास्त्र जो परम शिव आपको अत्यधिक प्रिय हैं, आपका वर्णन पूर्णरूपेण नहीं करते हैं; जिस प्रकार एक नारी अपने पति का वर्णन करने में लज्जा से सकुचाती है। यदि वे आपके सभी गुणों को नकारते जायें अर्थात् यही कहते रहें कि यह भी नहीं, यह भी नहीं तो फिर यह कौन बतला सकता है, कम से कम मुझ जैसा तुच्छ व्यक्ति तो नहीं ही बतला सकता।

( २९० ) **सकलागमसन्दोहशुक्तिसम्पुटमौक्तिका**—आगमों के समूह में आप नाक में पहिने जाने वाले उस मोती के समान हैं, जो सीप से आवृत है। जब शास्त्र ब्रह्म का निरूपण सकारात्मक भाषा में करते हैं, तो केवल गुणों और विशिष्टताओं से ही उसे सिद्ध करते हैं। अरुन्धती एक बहुत ही छोटा नक्षत्र

है और इसे बतलाने के लिए बड़े-बड़े नक्षत्रों का संकेत किया जाता है, कि यह उसके पास है और इस प्रकार उसे देखा जा सकता है ।

[ मोती शब्द से उनके धर्म बताये गये हैं जैसे सृष्टि आदि । शास्त्रों ने केवल उनकी नासिका के मोती तथा अन्य रत्नों का ही वर्णन किया है, न कि उनके यथार्थ स्वभाव का, क्योंकि श्रुति के अनुसार जहाँ वाणी मूक और मानस शून्य हो जाता है; वहाँ तक पहुँचना सम्भव नहीं है ।'

इस नाम से यह और स्पष्ट कर दिया गया है कि चौथे वर्ण के लोग भी इस साधना के अधिकारी हैं, क्योंकि रुद्रयामल में उल्लेख है—'वेदों में जो ब्रह्म का स्थान बताया गया है, वही अन्य शास्त्रों में भी है । अतः सभी वर्ण के लोगों—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रों को भी आराधना का समान अधिकार है ।'

**पुरुषार्थप्रदा पूर्णा भोगिनी भुवनेश्वरी ।**
**अम्बिकाऽनादिनिधना हरिब्रह्मेन्द्रसेविता ॥ १२० ॥**

**धर्मादींश्चतुरः पुरुषार्थान् प्रददातीति तथा । 'येऽर्चयन्ति पराशक्तिं विधिनाऽविधिनापि वा । न ते संसारिणो नूनं मुक्ता एव न संशयः ॥ तस्मादशेषवर्णानां त्रिपुराराधनं विना । न स्तो भोगापवर्गौ तु यौगपद्येन कुत्रचि'दिति ब्रह्माण्डपुराणात् । 'पुरुषो वै रुद्र' इति श्रुत्या रुद्रः अर्थप्रदः पुरुषार्थदातृत्ववान्यया सेति वा । निष्कलस्य ब्रह्मण उपास्यत्वं फलप्रदत्वं च शक्त्यायत्तमिति भावः । देशकालवस्तुकृतपरिच्छेदराहित्यात् पूर्णा । 'पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते । पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यत' इति श्रुतेः ॥ पञ्चमीदशमीपञ्चदशीतिथिस्वरूपा वा । शुक्लपक्षचतुर्दशीरात्रिस्वरूपा वा । नदीविशेषरूपा वा । भोगः सुखसाक्षात्कारस्तद्वती भोगिनी । नागकन्यात्मिका वा । भुवनानां चतुर्दशसङ्ख्याकलोकानामीश्वरी स्वामिनी । भुवनशब्दो जलपरो वा । हृल्लेखाभिमानिदेवतारूपा वा । हृल्लेखात्मकमन्त्रस्वरूपा वा । त्रिपुरासिद्धान्ते तु—'भुवनानन्दनाथस्य प्रसन्नत्वान्महेश्वरी । भुवनेष्वतिविख्याता शाम्भवी भुवनेश्वरी'त्युक्तम् । भुवनानन्दनाथो नाम मानवौघान्तर्गतो गुरुविशेषः । दक्षिणामूर्तिसंहितायां तु घटार्गलयन्त्रपटले 'एकाक्षरेऽपि देवेशि सन्त्यत्र भुवनानि त्वि'त्युपक्रम्य हृल्लेखाघटकाक्षरेषु हकारादिषु 'व्योमबीजे महेशानि कैलासाविप्रतिष्ठित'मित्यादिना प्रत्येकं भुवनादिसद्भावं प्रतिपाद्य 'अत एव महेशानी भुवनाधीश्वरी स्मृते'त्युपसंहृत्य 'हकाराद् व्योमतुर्येण स्वरेणानिलसम्भव' इत्यादिना भुवनजनकत्वमप्युक्त्वा 'अत एव महेशानी भुवनेशीति कथ्यत' इत्युपसंहारेण द्वेधा निरुक्तम् । अम्बैवाम्बिका । जगन्माताभारतीपृथ्वीरुद्राण्यात्मकेच्छाज्ञानक्रियाशक्तीनां समष्टिरम्बिकेत्युच्यते तद्रूपा वा । रात्रिरूपा निद्रारूपा वा । 'अम्बिका कैतवे सिद्धे निद्रायां**

निशि कीर्त्यंत' इति विश्वः। उक्तञ्च नवरात्रदीपे स्कान्दे—'रात्रिरूपा महादेवी दिवारूपो महेश्वर' इति। हरिवंशेऽपि—'या ह्येषा गह्वरी माया निद्रेति जगति स्थिता। तस्यास्तनुस्तमोद्वारि निशादिवसनाशिनी ॥ जीवितार्धहरी घोरा सर्वप्राणिभृतां भुवि। नैतया कश्चिदाविष्टो जृम्भमाणो मुहुर्मुहुः ॥ सक्तः प्रसहितुं वेगं मज्जन्निव महार्णवे। देवोष्वपि दधारैनां नान्यो नारायणादृत' इति। मार्कण्डेयपुराणेऽपि—'विश्वेश्वरीं जगद्धात्रीं स्थितिसंहारकारिणीम्। स्तौमि निद्रां भगवतीं विष्णोरतुलतेजस' इत्यादि। आदिर्जननं निधनं मरणञ्च न विद्यते यस्याः साऽनादिनिधना। अथवाऽनादिशब्दादादिशब्दाद्वा वररुचिपरिभाषानुसारेणाशीतिसङ्ख्योच्यते। आदिसङ्ख्याकानि च तानि निधनानि च। आयुर्घृतमितिवत् साधनलक्षणया मरणसाधनान्यमृतत्वविघातकानीति यावत्। न विद्यन्ते आदिनिधनानि यस्या उपासनया साऽनादिनिधना। निधनसाधनानि तावत्पाशवधभेदेन द्विविधानि। तत्र वधा अष्टाविंशतिविधाः। 'अहङ्कृता अहम्माना अष्टाविंशद्वधात्मिका' इति विष्णुपुराणात्। पाशास्तु द्विपञ्चाशद्विधाः। 'द्वापञ्चाशदमी पाशा अविद्यापर्वसम्भवा' इति लिङ्गपुराणात्। एवमशीतिः। तेषु वधनिरूपणं साङ्ख्यतन्त्रे। तत्र समाससूत्राणि—'अष्टाविंशतिधा शक्तिः। नवधा तुष्टिः। अष्टधा सिद्धि'रिति। एतेषामर्थस्तु कारिकाभिरुक्तः—'एकादशेन्द्रियवधाः सहबुद्धिवधैरशक्तिरुद्दिष्टा। सप्तदशधा तु बुद्धेर्विपर्ययात् तुष्टिसिद्धीनाम्। आध्यात्मिकाश्चतस्रः प्रकृत्युपादानकालभाग्याख्याः। बाह्या विषयोपरमात्पञ्चान्यास्तुष्टयोऽभिहिताः। ऊहः शब्दोऽध्ययनं दुःखविघातास्त्रयः सुहृत्प्राप्तिः। दानं च सिद्धयोऽष्टौ सिद्धेः पूर्वाङ्कुशस्त्रिविध' इति। अयमर्थः। मुक्तेः पूर्वाङ्कुशः प्रतिघातकस्त्रिविधः अशक्तिस्तुष्टिः सिद्धिश्चेति। तत्राशक्तिर्नामेन्द्रियाणां स्वार्थग्रहणासामर्थ्यमान्ध्यबाधिर्याविवेकल्यकृतम्। सा चेन्द्रियाणामेकादशत्वादेकादशधा। तुष्टिस्तावद् द्विविधा—आध्यात्मिकबाह्यभेदात्। तत्राद्या प्रकृत्यादिभेदाच्चतुर्धा। अष्टविधायां प्रकृत्यां चित्तलयान्मुक्तोऽस्मीति तुष्टिः प्रकृत्याख्या। संन्यासवेषमात्रोपादानात्कृतार्थोऽस्मीति तुष्टिरुपादानाख्या। कालत एव सेत्स्यति किं ध्यानक्लेशेनेति तुष्टिः कालाख्या। दैवोदयादेव सेत्स्यतीति तुष्टिर्भाग्याख्या। एताश्चात्मानमधिकृत्य भवन्तीत्याध्यात्मिकाः। बाह्यास्तु शब्दादिविषयपञ्चकभेदेन पञ्चविधा अर्थानामर्जनरक्षणव्ययनाशादिदोषाणां शब्दादिषु विद्यमानानां कतिपयेषां दोषाणां च दर्शनेन तत्तद्विषयेष्वलम्बुद्धिरूपाः। एवं नव तुष्टयः। एतासां सलिलाद्युत्तमाम्भःपर्यन्तानि नामानि तारादिसमुदितान्तानि सिद्धिनामानि चाकर एव द्रष्टव्यानि। सिद्धिरष्टविधा। ऊहादिभेदात्। उपदेशानपेक्षमेवार्थोन्नयनमूहसिद्धिः। प्रासङ्गिकाच्छब्दश्रवणादर्थज्ञानं शब्दसिद्धिः। गुरूपदेशादेव ततो विवेकार्थज्ञानमध्ययनसिद्धिः। आध्यात्मिकाधिदैविकाधिभौतिकरूपदुःखत्रयवि-

घातात्मिकास्तिस्रः सिद्धयः। सुहृत्प्राप्तितोऽर्थसिद्धिरेका विद्वत्तपस्विशुश्रूषालभ्यार्थसिद्धिरेकेत्यष्टौ सिद्धयो नव तुष्टयश्च। एतासां सप्तदशानां विपर्ययोऽपि सप्तदशविधः। अस्तेत्यादिप्रमुदितान्तानि तन्नामान्याकरे द्रष्टव्यानि। एतेऽप्यशक्तिबुद्धिपदवाच्याश्चेति सप्तदश। एकादशभिरिन्द्रियशक्तिभिः सहाष्टाविंशतिर्वधा इति। एतेषां च व्यवस्थोक्ता वायुपुराणे—'अष्टमोऽनुग्रहः सर्गः स चतुर्धा व्यवस्थितः। विपर्ययेण चाशक्त्या सिद्ध्या तुष्ट्या तथैव च॥ स्थावरेषु विपर्यासात्तिर्यग्योनिस्वशक्तितः। सिद्ध्यात्मना मनुष्येषु तुष्ट्या देवेषु कृत्स्नश' इति दिक्। हरिब्रह्मेन्द्रैर्विष्णुविधिशक्रैः सेवितोपासिता। श्रीनगरेऽष्टादशसप्तदशप्राकारयोर्मध्ये विष्णोः सप्तदशषोडशयोर्मध्ये ब्रह्मणः पञ्चदशचतुर्दशयोर्मध्ये चेन्द्रादिलोकपालानां देवीसेवार्थं निवासस्मरणात्। देवीभागवतेऽपि—'ब्रह्मा विष्णुस्तथा शम्भुर्वासवो वरुणो यमः। वायुरग्निः कुबेरश्च त्वष्टा पूषाश्विनौ भगः॥ आदित्या वसवो रुद्रा विश्वेदेवा मरुद्गणाः। सर्वे ध्यायन्ति तां देवीं सृष्टिस्थित्यन्तकारिणी' मिति॥ एतेन विष्णुब्रह्मादिमात्रविषयकागमद्रष्टॄणां विष्ण्वादित्रिषयकतत्त्वज्ञानाभावात् तदुपासनायां प्रवृत्तावपि देव्यागमदर्शिनां विशेषदर्शनान्न तदुपासनायां प्रवृत्तिः। न हि भिक्षुको भिक्षुकान्याचितुमर्हति सत्यस्मिन्नभिक्षुक इति न्यायविरोधादिति ध्वन्यते। तदिदमुक्तमस्माभिः शिवस्तवे—'त्वद्दत्तैश्वर्यभाजः परमशिव कथङ्कारमन्यानमर्त्यान् याचे देहीति शक्रद्रुहिणहरिमुखान्भिक्षुकान्भिक्षुकोऽहम्। अन्नोऽपि द्वादशाहक्रतुविकृतिशतोक्थ्याङ्गभूतोऽपि चोक्थ्यो, ज्योतिष्टोमोक्थ्यधर्मानभिलषति न तु द्वादशाहोक्थ्यधर्मानि'ति॥ १२०॥

( २९१ ) **पुरुषार्थप्रदा**—कामनाओं को पूरा करने वाली। मानवीय पुरुषार्थ चार हैं—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष। ब्रह्मपुराण का कथन है—'जो परमा शक्ति की आराधना करते हैं, यद्यपि यह आराधना विधि-विधान से हो अथवा न हो, उन्हें संसारी नहीं कहा जा सकता, अपितु वे मुक्त जीव हैं। अतः किसी भी वर्ण के व्यक्ति त्रिपुरा की आराधना के बिना पुरुषार्थों की प्राप्ति नहीं कर सकते।'

अथवा पुरुष का तात्पर्य शिव से है। श्रुति का कथन है—'पुरुष ही रुद्र है।' अर्थ, मुक्ति अर्थात् निरुपाधि ब्रह्म की आराधना और उसका फल केवल 'शक्ति' पर ही निर्भर है।

( २९२ ) **पूर्णा**—काल, स्थान और देश के बन्धन में नहीं। श्रुति ( ब्र० उप० ५.१ ) में कहा गया कि ब्रह्म ही पूर्ण है—

'ओं पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात् पूर्णमुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते॥'

अर्थात् 'वह परब्रह्म सभी प्रकार से पूर्ण है। यह जगत् भी पूर्ण ही है, क्योंकि उस पूर्ण ब्रह्म से यह पूर्ण ही उत्पन्न हुआ है। इस प्रकार परब्रह्म की पूर्णता से जगत् पूर्ण होने पर भी वह परब्रह्म परिपूर्ण है। उस पूर्ण में से पूर्ण को निकाल लेने पर भी वह पूर्ण ही शेष रहता है। पूर्ण ब्रह्म से यह जगत् निकला तो भी यह पूर्ण ही रहा।'

अथवा पूर्ण का तात्पर्य पाँचवीं और दसवीं तथा पन्द्रहवीं तिथि रूपा नित्या देवियों से है। अथवा वे शुक्लचतुर्दशी रात्रिस्वरूपा हैं। एक नदी का नाम भी पूर्णा है।

( २९३ ) **भोगिनी**—सदैव आनन्द करने वाली। भोगिनी एक नाग कन्या का भी नाम है।

( २९४ ) **भुवनेश्वरी**—ब्रह्माण्ड की ईश्वरी। भुवन चौदह होते हैं। अथवा जल को भी भुवन कहते हैं। अथवा भुवनेश्वरी देवी हैं, जिनका अक्षर 'ह्रीं' है। त्रिपुरासिद्धान्त के अनुसार—'ब्रह्माण्ड की अधिष्ठात्री देवी; शिव की पत्नी को भुवनेश्वरी कहते हैं। उन्होंने भुवनानन्दनाथ को, जो एक गुरु भी हैं, आशीर्वाद दिया था और इस कारण भी सभी ब्रह्माण्डों में उनकी पूजा होती है।' भुवनानन्दनाथ गुरुओं में से एक हैं जो मानवौघ में आते हैं। अथवा भुवनेश्वरी : दक्षिणामूर्ति-संहिता के घटार्गल-यंत्र परिच्छेद में कहा गया है—'ओ ! देवताओं के अधिपति ! एक अक्षर में अनेक भुवन हैं···। अक्षरों में 'ह' आदि, जिनसे 'ह्रीं' शब्द बनता है आदि। 'ह' आकाश का बीजाक्षर है। उसी में कैलाश आदि भुवन हैं। प्रत्येक भुवन की स्थापना की चर्चा करने के बाद कहा गया है—'हे देवताओं के अधिपति इन्द्र ! उन्हें भुवनेश्वरी कहा जाता है।' अक्षर 'ह' से आकाश की उत्पत्ति तथा चतुर्थ स्वर से वायु आदि। इस प्रकार ब्रह्माण्ड की सृष्टि की चर्चा समाप्त करते हुए उन्हें भुवनेश्वरी कहते हैं।

म० म० गोपीनाथ कविराज ने इस विषय पर विस्तृत प्रकाश डालते हुए कहा है—'आगम की दृष्टि से सृष्टियाँ असंख्य हैं। सृष्टि को ही संसार कहा जाता है। इसलिए ३६ तत्त्व और उनके अन्तराल में स्थित भुवन ये सभी संसार के अन्तर्गत आते हैं। सम्पूर्ण विश्व ही संसार है। यह केवल एक ही प्रकार का नहीं है। पृथ्वी से माया तक जो जगत् है, उसका नाम मायाजगत् है। इसे 'भव' भी कहते हैं। इसके आगे 'अभव' भी है, किन्तु यह अशुद्ध संसार नहीं है। शुद्धविद्या से सदाशिवतत्त्व तक जितने भुवन हैं, वे सबके सब अभव संसार के अन्तर्गत आते हैं।' इस सम्बन्ध में कविराज जी के ग्रन्थों से विस्तृत जानकारी मिल सकती है। तेजस्तत्त्व, वायुतत्त्व, आकाशतत्त्व, जलतत्त्व, बुद्धितत्त्व और तन्मात्राओं के भी अनेकानेक भुवन बताये गये हैं।

अव्यक्त में भी अनेक भुवन हैं। इसके अतिरिक्त मंत्रो की अधिष्ठात्री देवियों के भी भुवन हैं। विद्येश्वरों के भुवन हैं तथा कालाग्निभुवन हैं। यही वह ब्रह्माण्ड है जिसे शतकोटियोजन बताया गया है। फिर अनन्तकोटि ब्रह्माण्डों के अनन्तर कारण समुद्र भी हैं। इस विषय में अ गम का कथन है कि 'जलतत्त्व से शिवतत्त्व तक के भुवनों को स्वयं परमेश्वर के अतिरिक्त और किसी ने नहीं देखा।' उसकी गणना करना मानव-बुद्धि से परे है।

( २९५ ) **अम्बिका**—माँ। ब्रह्माण्ड की जननी। अम्बिका भारती को भी कहते हैं। वाग् देवी और पृथ्वी भी माँ ही है। इच्छा, ज्ञान और क्रिया शक्ति के संयुक्त रूप को भी, जो रुद्राणी का स्वरूप हैं, अम्बिका कहते हैं। अम्बिका का एक अर्थ रात्रि अथवा निद्रा से भी है। विश्व के अनुसार अम्बिका का अर्थ वंचना, पूर्णता, निद्रा और रात्रि है।

स्कन्दपुराण के नवरात्र-प्रदीपिका अध्याय में कहा गया है—'रात्रि देवी हैं और शिव दिवस है।' हरिवंश का भी कथन है—'माया बड़ी ठगिनी है। संसार में निद्रा को ही माया कहा जाता है। उसका शरीर रात्रि है, क्योंकि वह तमस् का निर्माण करती है तथा दिन का अन्त कर देती है। संसार में जीव का आधा काल निद्रा में ही समाप्त होता है। इससे भयानक और क्या होगा। उसकी समानता कौन कर सकता है। देवताओं में विष्णु के अतिरिक्त और किसी का उस पर वश नहीं चलता। केवल वे ही उसे नियंत्रण में रख सकते हैं।' मार्कण्डेयपुराण का कथन है—'मै विष्णु की दिव्य निद्रा को नमस्कार करता हूँ, उनकी शक्ति अतुलनीय है, वे ही ब्रह्माण्ड के शासक हैं तथा संसार का पालन करते हैं और वे ही स्थिति और संहार के भी कारण हैं।

( २९६ ) **अनादिनिधना**—न आदि और न अन्तवाली। अथवा वररुचि-पद्धति के अनुसार नाड़ी और आदि का अर्थ है—अस्सी; अर्थात् द=आठ और न=० अर्थात् वह जिसकी पूजा मानव को मृत्यु के अस्सी कारणों से त्राण दे। ये अस्सी दो में विभक्त हैं—पाश और वध। वध भी २८ प्रकार का होता है, जैसा कि विष्णुपुराण में उल्लेख है—'अहंकार तथा आत्मप्रवंचना भी २८ प्रकार की होती है।' पाश ५२ प्रकार के होते हैं, जैसा कि लिंगपुराण में उल्लेख है—'अविद्या की ग्रन्थि के फलस्वरूप ५२ पाश हैं। इस प्रकार योग ८० हुआ। सांख्यतंत्र में वध की समीक्षा करते हुए कहा गया है—'अशक्तता २८ प्रकार की होती है, तुष्टि ९ प्रकार की तथा सिद्धि ८ प्रकार की होती है।' इनके अर्थ ईश्वरकृष्ण की सांख्यकारिका में दिये गये हैं—११ इन्द्रियों की कलुषता अथवा भ्रष्टता तथा ज्ञान की क्षति को अशक्तता बताया गया है। ज्ञान अथवा बुद्धि की क्षति के भी १७ प्रकार बताये गये हैं। इन्हें अशक्ति

कहते हैं। इस क्षति का कारण सहिष्णुता में कमी होना और मुक्ति के प्रति विचारों में उलट-फेर होना है। ९ प्रकार की तुष्टि बतायी गयी हैं, जिनमें चार आन्तरिक 'स्व' से सम्बन्धित हैं, जो इस प्रकार हैं—प्रकृति, उपादान, काल तथा भाग्य। पाँच सिद्धियाँ संयम से सम्बन्धित हैं। बाह्य वस्तुओं के आनन्द के प्रति उपेक्षा और उनका त्याग, विवेक, श्रवण, शास्त्रों का अध्ययन सुहृत्-प्राप्ति, तापत्रय का दमन तथा उदारता—ये आठ प्रकार की सिद्धियाँ बतलायी हैं। ऊपर बतलायी गईं तीन अशक्ति, तुष्टि और सिद्धि मुक्ति में प्रथम बाधाएँ हैं। इनके कारण इन्द्रियाँ अपने भोग्य पदार्थों को प्राप्त नहीं कर सकतीं, जैसे—अन्धता दोष, बहरा हो जाना आदि। वे ग्यारह प्रकार की है, क्योंकि इन्द्रियों की संख्या ११ है।

तुष्टि दो प्रकार की होती है—आन्तरिक और बाह्य। आन्तरिक के भी चार भेद हैं। पहिली वह जब व्यक्ति कहता है, कि अष्टधा प्रकृति में अपने मानस को लीन कर मैं मुक्त हूँ—यह प्रकृतितुष्टि है। दूसरी वह जब व्यक्ति कहता है, कि मुझे सन्यासी के वस्त्र प्राप्त करने में सफलता मिल गयी—यह उपादानतुष्टि है। तीसरी वह जब व्यक्ति कहता है कि कष्टदायक ध्यान करने से क्या लाभ; सफलता तो समयानुसार ही मिलेगी—इसे कलातुष्टि कहते हैं। अन्तिम वह है जब व्यक्ति कहता है कि भगवान् के माध्यम से ही सफलता मिलेगी—यह भाग्यतुष्टि है। ये सभी आन्तरिक हैं, क्योंकि इन सभी का सम्बन्ध स्व से है।

बाह्य तुष्टियाँ पाँच हैं, जिनका सम्बन्ध पाँच प्रकार के इन्द्रिय-ज्ञान से है—शब्द, स्पर्श आदि। प्रत्येक इन्द्रिय में इस प्रकार के दोष हैं, जैसे सांसारिक पदार्थों का संग्रह, अर्थार्जन और रक्षण, व्यय, नाश आदि। एक प्रकार की तुष्टि तब होती है, जब व्यक्ति भोग्य वस्तुओं की निःसारता को जानकर उनकी कामना नहीं करता अथवा छोड़ देता है। इस प्रकार नौ प्रकार की तुष्टियाँ हुईं। इनमें से प्रत्येक का नाम सलिल से लेकर उत्तम्भन अथवा उत्तमाभः तक है। प्रत्येक सिद्धि का नाम तारा से लेकर समुदिता तक है। शास्त्रों से इसकी जानकारी प्राप्त की जा सकती है।

आठ प्रकार की सिद्धियाँ: 'ऊह'—बिना बताये ही अर्थ का ज्ञान हो जाना अर्थात् समझ लेना। श्रवण—केवल श्रवण मात्र से ही आशय जान लेना, अध्ययन—गुरु की शिक्षा का सम्यग् ज्ञान होना। अन्य तीन प्रकार की सिद्धियाँ तीन प्रकार की आपदाओं से मुक्ति—स्व की आपदाएँ और अध्यात्म, अधिभूत और अधिदैवत। अच्छे मित्रों की प्राप्ति से अर्थार्जन होता ही है, अतः अर्थसिद्धि प्राप्त होती है। तथा अन्तिम सिद्धि सन्तों तथा तपस्वियों की सेवा

करने से प्राप्त होती है। ये सत्रहों परस्पर विरोधी भी होती हैं। इनके नाम अस्तेय से प्रारम्भ होकर प्रमुदित तक हैं। इसकी जानकारी उपयुक्त ग्रन्थों से प्राप्त करनी चाहिए।

इन १७ को अशक्ति और बुद्धि-वध भी कहते हैं। ग्यारह इन्द्रियाँ जो कालुष्य अथवा भ्रष्टता से क्षतिपूर्ण हैं, को इनमें जोड़ दिया जाय तो २८ अशक्तता हो जायेंगी। वायुपुराण में इनके क्रम का उल्लेख है। आठवीं सृष्टि अनुग्रह है। वह भी इस प्रकार चतुर्मुखी है—विपर्यय, अशक्ति, सिद्धि और तुष्टि।

'अष्टमोऽनुग्रहः सर्गः स चतुर्धा व्यवस्थितः।
विपर्ययेण चाशक्त्या सिद्धया तुष्टया तथैव च॥
स्थावरेषु विपर्यासितिर्यग्योनिष्वशक्तितः।
सिद्धात्मना मनुष्येषु तुष्टया देवेशु कृत्स्नशः॥'

( २९७ ) **हरिब्रह्मेन्द्रसेविता**—हरि, ब्रह्मा और इन्द्र से सेवित। श्रीचक्र ( नगर ) के केन्द्र में सत्रहवें और अठाहरवें परकोटे के मध्य विष्णु का, १६वें और १७वें के बीच ब्रह्मा का तथा १४वें और १५वें के बीच इन्द्र तथा अन्य लोकपालों के स्थान हैं। उक्त सभी अपने स्थानों में रहते हैं, जिससे देवी की आराधना कर सकें। देवीभागवतपुराण के अनुसार—'ब्रह्मा, विष्णु, शिव, वरुण, यम, वायु, अग्नि, कुबेर, त्वष्टृ ( त्वष्टा ), पूषा, अश्विनौ, भग, आदित्य, वसु, रुद्र, विश्वेदेवा, मरुद्गण आदि ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और संहार की कारणमूला उन परा देवी का ध्यान करते रहते हैं।'

इस तथ्य से यह स्पष्ट है कि जो वेदों में ब्रह्मा, विष्णु आदि की चर्चा ही देखते हैं वे विष्णु आदि के स्वरूप का यथार्थज्ञान नहीं प्राप्त कर सकते, भले ही वे उनके भक्त ही क्यों न हों। जो वेदों का अध्ययन देवी को लेकर करते हैं वे उनसे कहीं अधिक ज्ञानी हैं। अतः देवी के अतिरिक्त किसी अन्य देवता की आराधना करना विधि के विरुद्ध है, क्योंकि एक भिक्षुक से क्या माँगे जब वहाँ दाता ही उपस्थित हो। शिवस्तव में इसकी व्याख्या करते हुए कहा गया है—'हे परमशिव, मैं भिक्षुक विष्णु, ब्रह्मा, इन्द्र तथा अन्य भिक्षुकों से क्यों याचना करूँ, क्योंकि उनके पास जो यश और वैभव आदि हैं, वे आपके ही दिये हुए हैं। अतः आप ही मुझे देने का अनुग्रह करें।

**नारायणी नादरूपा नामरूपविवर्जिता।**

**नरस्यापत्यमित्यर्थे नडादित्वात्फक्कि नारायणः शिवो विष्णुर्वा तस्येयं नारायणी। नारायणपदनिरुक्तिस्तावन्मनुस्मृतौ—'आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः। अयनं तस्य ता यस्मात् तेन नारायणः स्मृत' इति। ब्रह्मवैवर्तेऽपि—**

'नराणामयनं यस्मात् तस्मान्नारायणः स्मृत' इति । अत्र नारशब्दो जीवपरः । 'नॄ नये' इति धातुमभिप्रेत्य 'नयतीति नरः प्रोक्तः परमात्मा सनातन' इति देवीभागवतात् । नरस्येमे नारा इति व्युत्पत्तिसम्भवात् । महाभारते तु 'नराज्जातानि तत्त्वानि नाराणीति विदुर्बुधाः । तान्येव चायनं तस्य तेन नारायणः स्मृत' इत्युक्तस्य नारायणस्य परमशिवस्य स्त्री नारायणी । तुरीयं प्रकृत्य 'सः श्रीपतिः सोऽपि च पार्वतीपति'रिति काशीखण्डात् । लक्ष्म्यभेदाभिप्रायेण वेयमुक्तिः । वस्तुतस्तु 'पुंयोगादाख्याया'मिति सूत्रे पुंयोगपदेन न वधूवरभाव एव विवक्षितः । पितृपुत्रीभावरूपसम्बन्धस्यापि तत्रोदाहरणदर्शनात् । तेनेह भ्रातृभगिनीभावरूपे पुंयोगे ङीप् । नारायणभगिनीत्यर्थः । अत एव 'नारायणीसहचराय नमः शिवाये'-त्यत्रैवमेव व्याचक्षते । नारायणस्य गौर्या सहाभेदादपि नारायणी । तदुक्तं कूर्मपुराणे गुणिशिवेन—'अहं नारायणो गौरी जगन्माता सनातनी । विभज्य संस्थितो देवः स्वात्मानं परमेश्वरः ॥ न मे विदुः परं तत्त्वं देवाद्या न महर्षयः । एकोऽहं वेद विश्वात्मा भवानी विष्णुरेव चे'ति । देवीपुराणे तु—'जलायनानले ( ? ) कुर्यात्समुद्रशयनाथवा । नारायणी समाख्याता नरनारीः प्रकुर्वती'ति । इयञ्च सुपार्श्वक्षेत्रे प्रसिद्धा । उक्तञ्च पाद्मे देवीक्षेत्राध्याये—'नारायणी सुपार्श्वे तु त्रिकूटे भद्रसुन्दरी'ति । ह्रींकारादिषु बिन्दोरुपर्यर्धचन्द्ररोधनीनादनादान्तशक्तिव्यापका समनोन्मन्याख्याः सूक्ष्मसूक्ष्मतरसूक्ष्मतमरूपा अष्टौ वर्णा वर्तन्ते तेषु तृतीयो वर्णो नाद इत्युच्यते । तत्स्वरूपं च महास्वच्छन्दतन्त्रे—'रोधिन्याख्यं यदुक्तं ते नादस्तस्योर्ध्वसंस्थितः । पद्मकिञ्जल्कसङ्काशः सूर्यकोटिसमप्रभः । पुरैः परिवृतोऽसङ्ख्यै'रित्यारभ्य 'तस्योत्सङ्गगतामूर्ध्वगामिनीं परमां शिवाम् । ध्याये'-दित्यन्तं तादृशे नादे रूपं यस्याः सा । नाद एव रूपं यस्या इति वा । सन्ति हि परस्परविवेकेन चिदचिद्ग्रन्थिरूपेण भासमानानि जगतः पञ्च रूपाणि । 'अस्ति भाति प्रियं नाम रूपं चेत्यंशपञ्चकम् । आद्यत्रयं ब्रह्मरूपं जगद्रूपं ततो द्वय'मित्यभियुक्तैर्विवेचितानि । तत्र जगद्रूपयोर्नामरूपयोर्मिथ्यात्वात्ताभ्यां विवर्जिता । असत्यसत्ययोः सम्बन्धस्यापि मिथ्यात्वेन वास्तविकस्ताभ्यां सम्बन्धः सत्येन स भवतीति भावः । आमनन्ति च छन्दोगाः । 'आकाशो ह वै नाम नामरूपयोर्निर्वहिता ते यदन्तरा तद्ब्रह्मे'ति । चिच्छक्तिरूप आकाश एव नामरूपयोर्निर्वाहकस्तदुभयं विना यदधिष्ठानमात्रमवशिष्यते तदेव ब्रह्मेति तदर्थः ॥

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे ।
मरीच्याख्या कला तुर्या जाता नाम्नां शतत्रयात् ॥ ३०० ॥

इति श्रीपदवाक्येत्यादिभास्कररायोन्नीते ललितासहस्रनामभाष्ये
तृतीयशतकं नाम चतुर्थी मरीचिः कला ॥ ४ ॥

---

( २९८ ) **नारायणी**—नारायण, विष्णु या शिव। मनुस्मृति ( १.१० ) में नारायण शब्द की परिभाषा दी गयी है। जल को नार कहते हैं, क्योंकि इसका उद्गम नर ( ब्रह्म ) से है, अर्थात् वह उसका प्रथम अयन ( स्थान ) है। अतः उन्हें नारायण कहते हैं। ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार—'क्योंकि उनका निवास मानवों के मध्य है, अतः उन्हें नारायण कहते हैं।' नर का अर्थ आगे चलने वाला भी है। नार शब्द जीवपरक भी है, अतः आत्मदेव को नर कहते हैं। भारत का कथन है—'बुद्धिमान् जानते हैं कि तत्त्वों का प्रादुर्भाव नर ( ब्रह्म ) और उनके स्वरूप से हुआ है, अतः उसे नारायण कहते हैं।' यहाँ पर नारायण परम शिव हैं, क्योंकि चतुर्थ अवस्था के विषय में काशीखंड में उल्लेख है—'वे लक्ष्मी और पार्वती के पति हैं।' 'लक्ष्मी के पति' का तात्पर्य यह है कि लक्ष्मी और पार्वती अभिन्न हैं। अथवा विष्णु की भगिनी को नारायणी कहते हैं, क्योंकि एक कथन यह भी है—'शिव की आराधना, नारायणी के पति की आराधना है, अथवा गौरी और नारायण भी परस्पर अभिन्न हैं। कूर्मपुराण में शिवजी का कथन है—'मैं ही अधिष्ठाता हूँ। मैंने अपने को दो स्वरूपों में विभक्त किया है। एक स्वरूप नारायण है और दूसरा गौरी जो जगन्माता हैं। मेरे यथार्थस्वरूप का ज्ञान न तो देवताओं को है और न ही ऋषियों को, क्योंकि मैं एक ही हूँ। मैं देवी भी हूँ और विष्णु भी।' देवीपुराण में उल्लेख है—'क्योंकि उनका निवास जल में है वायु में नहीं अथवा उनका स्थान सागर में हैं, अतः उन्हें नारायणी कहते हैं—नर और नारी की रचना करने वाली।

पद्मपुराण के अनुसार सुपार्श्व नामक स्थान पर जिन देवी का पूजन किया जाता है, उनका नाम नारायणी है।

( २९९ ) **नादरूपा**—'ह्रीं' अक्षर के बिन्दु के ऊपर आठ वर्ण हैं। जैसे अर्धचन्द्रबिन्दु, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिका, समाना और उन्मनी जो सूक्ष्म, सूक्ष्मतर और सूक्ष्मतम हैं। इनमें तीसरा नाद है। महास्वच्छंदतंत्र में इसके स्वभाव अथवा प्रकृति का वर्णन इस प्रकार किया गया है—'नाद कमल के सूक्ष्म तन्तु के समान है। उसका तेज करोड़ों सूर्यों के तेज से भी अधिक है। उसको चारों ओर से असंख्य पुर घेरे हुए हैं। वह रोधिनी के ऊपर है। परामहिषी ललितात्रिपुरसुन्दरी उस नाद पर आसीन है। ऊर्ध्व की ओर गति है। इस प्रकार उनका ध्यान करना चाहिए।

अथवा नाद का अर्थ साधारण ध्वनि भी है। एक अन्य स्थान पर कहा गया है—'बिन्दु शिवात्मक और बीज शक्त्यात्मक है और दोनों के समवाय से उत्पन्न होने वाला तत्त्व नाद कहलाता है। सत्-चिद्-आनन्द स्वरूप

विभु परमेश्वर के स्पन्दन रूपी संकलन से शक्ति उत्पन्न होती है जो साक्षात् पराशक्ति से युक्त हैं। यह बिन्दु फिर तीन रूपों में विभक्त हो जाता है—बिन्दु, बीज और नाद। 'बिन्दु-नाद-कला-ब्रह्मन् विष्णुमहेशदेवताः' (योग-शिखोपनिषद्) इस प्रकार विष्णु को बिन्दु, ब्रह्मा को नाद और रुद्र को कला माना गया है।

वरिवस्यारहस्य में बिन्दु, अर्धचन्द्रिका, रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिका, उन्मनी, और समनी—इन नौ स्तरों की समष्टि को नाद की संज्ञा दी गयी है। एक अन्य मत के अनुसार कुण्डलिनी-जागरण का एक विशिष्ट लक्षण नाद का स्फुरण है। शक्ति से ही नाद का आविर्भाव माना जाता है। स्थूलत्व प्राप्त करने पर नाद ही बिन्दु का आकार धारण कर लेता है। घनीभूत होकर नाद आदि सृष्टि या बिन्दु रूप में परिणत हो जाता है। नाद वर्णात्मक नहीं है। शिवपुराण में इसकी विस्तृत चर्चा है। ब्रह्म-प्राप्ति के लिए भी नाद साधना को उत्कृष्ट साधन बताया गया है।

( ३०० ) **नामरूपविवर्जिता**—ब्रह्माण्ड के पाँच स्वरूप हैं। ये पदार्थ और आत्मा की ग्रन्थि में उलझे हुए हैं। सन्तों ने इन्हें 'सत्ता, ज्ञान, आनन्द, नाम और रूप' बतलाकर विश्लेषण किया है। प्रथम तीन स्वरूप ब्रह्म के हैं और दो जगत् के हैं। बाद के दो नाम और रूप भ्रान्त हैं। अतः वे उन दोनों से श्रेष्ठ अथवा दोनों से ऊपर हैं। आशय यह है कि दोनों का कोई मेल नहीं है। छान्दोग्योपनिषद् ( ७.१४.१ ) का कथन है—'ब्रह्म ही नाम और रूप के बीच भेद है। इन्हीं के बीच में ब्रह्म है। उक्त दोनों को आकाशतत्त्व समाप्त कर देता है, जो चिति शक्ति है।

इस प्रकार तीन सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। चौथी
कला जिसे मरीचि कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह
ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

## चतुर्थशतकं

## नाम

# पञ्चमी ज्वालिनी कला

**ह्लींकारी ह्लीमती हृद्या हेयोपादेयवर्जिता ॥ १२१ ॥**

**ह्रीं लज्जां करोतीति ह्लींकारी। कर्मण्यणन्तान्ङीप्। द्वितीयाया अलुक्। यद्वा ह्लीमिति स्वरादेराकृतिगणत्वादव्ययम्। अत एव त्रिशत्यामेकोनशततमस्य नाम्नश्चतुर्थ्यन्तो ह्रीं-नम इत्येव प्रयोगः। तस्यार्थस्तु स्वतन्त्रतन्त्रे व्याकुलाक्षर-श्लोकेनोक्तः—'त्वंकामाम्नानप्रशव्यो नानमसग्निमातवग्रारोमईयोकार्विर्शतानन्तफा-वुलनान्निबिम्' इति। 'देवतारथगो मूक इति यो वेत्ति न क्रमम्। स व्याकुलाक्षरे मूको देवतारथगोऽपि सन्नि'ति तु वाचनक्रमः। सृष्टिस्थितिसंहारास्तदर्थत्वेन पर्यवस्यन्ति तान् करोतीति ह्लींकारी। अथवा वर्णात्कारप्रत्ययोऽयम्। गौरादेरा-कृतिगणत्वान्ङीप्। भुवनेश्वरीबीजस्वरूपेत्यर्थः। ह्लीरस्या अस्तीति ह्लीमती। तथा च श्रूयते—'लज्जामती तुष्टिरिष्टा च पुष्टे'ति ॥**

**अथ परिभाषायामष्टत्रिंशन्नामानि विभजते—**

राजतरेखितलिङ्गैरहरत्तैर्द्विविभूरतौ रेतः।
हालामदभुविरक्तो गुणदम्भो वाजिगीर्णं द्विः ॥ १५ ॥

**द्विर्द्विरिति चतुश्चतुरक्षरे द्वे द्वे नामनी ॥ १५ ॥**

**हृदि भवा हृद्या मुनिहृन्निवासिनी, रमणीया वा। हातुमुपादातुञ्च योग्ये हेयोपादेये ताभ्यां वर्जिता। प्रवृत्तिनिवृत्तिबोधकशास्त्राणामविद्यावद्विषय-त्वात् ॥ १२१ ॥**

( ३०१ ) **ह्लींकारी—ह्रीं**—लज्जा और कारी—करने वाली अर्थात् जो लज्जा करे वे ह्लींकारी हैं। ह्रीं का अर्थ स्वतंत्रतंत्र में व्याकुलाक्षर श्लोक में दिया गया है। व्योमन् ( ह ) का अर्थ व्यक्त अथवा अभिव्यक्ति है। वह्नि ( र ) जटिलता अथवा अन्तराभिमुखता 'ई' पूर्णत्व और बिन्दु ( ं ) तीनों का नियंत्रक। आशय यह है कि 'ह्रीं' सृष्टि, स्थिति और संहार तीनों का परिचायक है अथवा तीनों की अभिव्यक्ति करता है। और कारी अर्थात् करने वाली। अथवा ह्रीं भुवनेश्वरी बीज है।

( ३०२ ) **ह्लीमती**—ह्री का अर्थ लज्जा है। श्रुति के अनुसार ह्री का आशय लज्जा, वुद्धि, तुष्टि, कामना ( रिष्टा ) और पुष्टि ( पोषण ) है।

[ १५ श्लोक ३८ नामों को विभक्त करते हैं। ]

( ३०३ ) **हृद्या**—जो मुनि और तपस्वियों के हृदय में निवास करे अथवा हृदय को प्रसन्न करने वाली रमणी।

( ३०४ ) **हेयोपादेयवर्जिता**—उनके लिए न कोई हेय ( त्याज्य ) है और न कोई उपादेय ( स्वीकार्य ) है। धर्मशास्त्रों में जो प्रतिबंध बताये गये हैं, वे केवल मूढ़ जनों के लिए ही हैं।

**राजराजार्चिता राज्ञी रम्या राजीवलोचना।**
**रञ्जनी रमणी रस्या रणत्किङ्किणिमेखला॥ १२२॥**

**राजराजो मनुः कुबेरश्च ताभ्यामर्चितोपासिता, कुबेरादिविद्यारूपा वा। अत एव चतुर्दशपञ्चदशप्रकारयोर्मध्यभूमिं वर्णयतोक्तं दुर्वासमुनिना—'तल्लोकपूर्वभागे धनदं ध्यायामि शेवधिकुलेशम्। अपि माणिभद्रमुख्यानम्बाचरणावलम्बिनो यक्षानि'ति। तल्लोकेति तत्पदस्य वायुरर्थः। राजराजेश्वरस्य पट्टमहिषीत्वाद्राज्ञी। रम्या सौन्दर्यवती। राजीवशब्देन पद्मं हरिणो मत्स्यो वा गृह्यते। तद्वल्लोचने यस्याः सा राजीवलोचना। 'राजीवाख्या मृगे मत्स्ये पद्मे राजोपजीविनी'ति विश्वः। राजोपजीविनो लोचयति पश्यतीति वा। भक्तान् रञ्जयतीति रञ्जनी। 'शुद्धस्फटिकसङ्काशं परमशिवमरुणादेवीजपाकुसुमवत्सान्निध्यमात्रेण रञ्जयतीति वा। 'भक्तान् रमयति तैः सह क्रीडतीति रमणी। 'जक्षन् क्रीडन् रममाण' इति श्रुतेः। रसयितुमास्वादितुं योग्या रस्या। 'रसो वै स' इति श्रुतेः। रणन्त्यः किङ्किणयः क्षुद्रघण्टिका यस्यां तादृशी मेखला रशना यस्याः सा॥१२२॥**

( ३०५ ) **राजराजार्चिता**—राज-राजाओं द्वारा आराधित। राज-राजा मनु और कुबेर हैं अथवा कुबेर तथा अन्य देवताओं की विद्या। दुर्वासा ने अपने लघुस्तव में १४ और १५ प्राचीरों के मध्य का वर्णन करते हुए कहा है—'तल्लोकं पूर्वभागे धनदं ध्यायामि शेवधि कुलेशम्। अपि माणिभद्रमुख्या नम्बाचरणावलम्बिनो यक्षान्।' अर्थात्—'मैं उन कुबेर का ध्यान करता हूँ, जो एक धनाढ्य परिवार के स्वामी हैं और जो वायु-स्थान से पूर्व भाग में रहते हैं। तथा अन्य यक्षों का भी ध्यान करता हूँ, जैसे माणिभद्र आदि, जो सदा अम्बा के चरणों में ही आश्रित हैं।'

( ३०६ ) **राज्ञी**—वे राजराजेश्वर की पट्टमहिषी हैं।

( ३०७ ) **रम्या**—सौन्दर्यशालिनी।

( ३०८ ) **राजीवलोचना**—पद्म, हरिणी अथवा मत्स्य के समान नेत्रों वाली। विश्वकोश के अनुसार—'राजीव का आशय हरिण, मत्स्य, कमल और राजा पर निर्भर रहने वाले से है।' यदि अन्तिम आशय को मान लें तो कह सकते हैं, कि वे जो राजा की विभूतियों पर ही आश्रित हैं।

( ३०९ ) रञ्जनी—भक्तों को आनन्द प्रदान करने वाली अथवा अपने भक्तों का रंजन करने वाली अथवा रंजनी अर्थात् रंगने वाली। कपोल—गुलाबी वर्ण के कपोल वाली। देवी की उपस्थिति से ही शुद्ध स्फटिक के समान शुक्ल परमशिव में जपाकुसम का वर्ण चमकने लगता है, अर्थात् लाली दिखलायी पड़ने लगती है।

( ३१० ) रमणी—भक्तों के साथ क्रीड़ा करने वाली अथवा आह्लाद प्रदान करने वाली। श्रुति में भी इसका अर्थ क्रीड़ा करना, स्मित हास्य और प्रसन्नता बतलाया गया है।

( ३११ ) रस्या—जो आस्वादन के योग्य हैं, अर्थात् रस प्रदान करती हैं। श्रुति में ब्रह्म को 'रसो वै सः' कहा गया है।

( ३१२ ) रणत्किङ्किणिमेखला—कटि में जो किङ्किणीमेखला है, उसमें घुंघुरू बज रहे हैं।

**रमा राकेन्दुवदना रतिरूपा रतिप्रिया।**
**रक्षाकरी राक्षसघ्नी रामा रमणलम्पटा ॥ १२३ ॥**

सूतसंहितायाम्—'लक्ष्मीवागादिरूपेण नर्तकीव विभाति ये'त्युक्तरीत्या लक्ष्मीस्वरूपत्वाद्रमा। 'कलाहीने सानुमतिः पूर्णे राका निशाकरे।' इत्याग्नेय-पुराणस्थकोशबलाद्राकेन्दुवत्पूर्णचन्द्रवद्वनं यस्याः। रतिरेव रूपं यस्याः काम-पत्नीत्वात्। रमा ईकारः। राकेन्दुवदना अनुस्वारसहिता चेद्रतिरूपा कामकला भवतीत्युद्धारः। रतिः कामपत्नी रतं वा प्रियं यस्याः। रक्षा रक्षणं भस्म वा तत्कर्तृत्वाद्रक्षाकरी स्थितिसंहारकर्त्री। रक्षांस्येव राक्षसास्तान्हन्तीति राक्षसघ्नी। रामा स्त्रीमात्रस्वरूपा। रमन्तेऽस्यां योगिन इति वा 'ज्वलितिकसन्तेभ्यो ण' इति णः। 'स्त्रीलिङ्गमखिलं गौरी'ति लैङ्गात्। तत्रैव स्थलान्तरे 'शङ्करः पुरुषाः सर्वे स्त्रियः सर्वा महेश्वरी। पुंल्लिङ्गशब्दवाच्या ये ते च रुद्राः प्रकीर्तिताः। स्त्रीलिङ्गशब्दवाच्या याः सर्वा गौर्या विभूतयः। एवं स्त्रीपुरुषाः प्रोक्तास्तयोरेव विभूतय' इति। विष्णुपुराणेऽपि—'देवतिर्यङ्मनुष्यादौ पुंनाम्नि भगवान् हरिः। स्त्रीनाम्नि लक्ष्मीर्मैत्रेय नानयोर्विद्यते पर'मिति॥ ब्रह्मवैवर्तेऽपि—'यत्किञ्चित् त्रिषु लोकेषु स्त्रीरूपं देवि दृश्यते। तत्सर्वं त्वत्स्वरूपं स्यादिति शास्त्रेषु निश्चय' इति॥ अत एव बृहत्पराशरस्मृतौ 'स्त्रियस्तुष्टाः स्त्रियो रुष्टास्तुष्टा रुष्टाश्च देवताः। वर्धयन्ति कुलं तुष्टा नाशयन्त्यपमानिता' इति॥ निखिलस्त्रीरूपत्वादेव स्वस्व-रमणेषु पतिषु रमणे सम्भोगे वा क्रीडायां वा लम्पटा लालसा सतृष्णा ॥१२३॥

( ३१३ ) रमा—लक्ष्मी-स्वरूपा। सूतसंहिता ( ४.४७–६६ ) में कहा गया है—'वे लक्ष्मी और सरस्वती के रूप में कुशल नर्तकी प्रतीत हो रही हैं।'

( ३१४ ) **राकेन्दुवदना**—पूर्णचन्द्रमा के समान जिनका मुख है। पूर्ण चन्द्रमा में सोलह कलाएँ होती हैं। अतः यहाँ उनकी तुलना चन्द्रमा से की गयी है।

( ३१५ ) **रतिरूपा**—जिसका स्वरूप रति के समान है। रति अर्थात् काम की पत्नी। अथवा रमा ( ३१३ ) ई, राकेन्दुवदना ( ३१४ ), अनुस्वार सहित चन्द्रमा। इस प्रकार यहाँ कामकला-मंत्र का भी संकेत किया गया है।

एक अन्य मत के अनुसार ध्यान दो प्रकार से किया जाता है—रति और उपरति। रति को ध्यानयोग भी कहते हैं और उपरति ध्यान द्वारा निर्विकल्पक समाधि की प्राप्ति हो जाती है। माँ की पूजा रति अर्थात् ध्यान-योग से भी की जाती है, अतः उन्हें रतिरूपा बताया गया है।

( ३१६ ) **रतिप्रिया**—रति—काम की पत्नी अथवा जिसे 'रतं' प्रिय है। अर्थात् रति ध्यान के उपासकों से प्रसन्न रहती हैं।

( ३१७ ) **रक्षाकरी**—रक्षा रक्षणं भस्म। स्थिति और संहार दोनों ही करती हैं।

( ३१८ ) **राक्षसघ्नी**—राक्षसों का संहार करती हैं।

( ३१९ ) **रामा**—नारी। अथवा योगी उन्हीं में प्रसन्न रहते हैं। 'रम्' का अर्थ है—प्रसन्नता। लिंगपुराण का कथन है—'सभी पुरुष शंकर हैं तथा स्त्रियाँ देवी हैं। जिन नामों से पुंल्लिग प्रकट होता है, वे सभी शिव के नाम हैं और स्त्रीलिंग वाचक सभी शब्द देवी के नाम हैं। इस प्रकार पुरुष और स्त्री शिव और देवी के प्रतीक हैं।' विष्णुपुराण का कथन है—'हरि देवताओं के बीच पुरुष के रूप में और लक्ष्मी स्त्री-रूप में रहती हैं। इन दोनों में न कोई छोटा है और न कोई बड़ा है।' ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार—'हे देवी! तीनों लोकों में स्त्री के रूप में जो प्रकट हो रहा है, वह केवल आप ही का स्वरूप है। ऐसा ही शास्त्र भी कहते हैं।' पाराशरस्मृति में उल्लेख है—'जिस प्रकार नारियाँ प्रसन्न और अप्रसन्न होती रहती हैं, उसी प्रकार देवता भी प्रसन्न और अप्रसन्न होते रहते हैं—'क्षणे तुष्टा क्षणे रुष्टा।' यदि वे प्रसन्न रहती हैं तो वंश की वृद्धि होती है और अप्रसन्न होने पर परिवार का विभाजन हो जाता है।

( ३२० ) **रमणलम्पटा**—अपने पति से ही रमण अथवा क्रीड़ा करने में संतुष्ट। देवी स्त्रियों का समष्टि रूप और नारी वर्ग की प्रतीक हैं। वे यह भी आदर्श प्रस्तुत करती हैं कि स्त्रियों को पति के प्रति स्वामिभक्त होना चाहिए। अथवा रमण–आमोद, क्रीड़ा। लम्पटा–भक्त।

**काम्या कामकलारूपा कदम्बकुसुमप्रिया।**
**कल्याणी जगतीकन्दा करुणारससागरा॥ १२४॥**

ज्ञानेन प्राप्तव्यत्वेन मुमुक्षुभिः काम्यमानत्वात् काम्या । कृष्णपक्षद्वादशी-रात्रिरूपा वा । बिन्दुत्रयं हार्दकला चेत्यत्र प्रथमो बिन्दुः कामाख्यश्चरमा कला चेति प्रत्याहारन्यायेन कामकलेत्युच्यते । तस्याः स्वरूपं 'स्फुटशिवशक्तिसमागम-बीजाङ्कुररूपिणी पराशक्ति'रित्यारभ्य 'कामः कमनीयतया कला च दहनेन्दु-विग्रहौ बिन्दू' इत्यन्तेन निर्णीतं कामकलाविलासे तद्रूपेत्यर्थः । कामो योनिः कमलेति वा । तदुक्तं त्रिपुरासिद्धान्ते—'तस्य कामेश्वराख्यस्य कामेश्वर्याश्च पार्वति । कलाख्या सविलासा च ख्याता कामकलेति से'ति ।। कामा चासौ कला-रूपा चेति वा । कामपदमात्रवाच्यतायाः कालीपुराणे प्रतिपादनात् 'कामार्थ-मागता यस्मान्मया सार्धं महागिरौ । कामाख्या प्रोच्यते देवी नीलकूटरहोगता ।। कामदा कामिनी काम्या कान्ता कामाङ्गदायिनी । कामाङ्गनाशिनी यस्मात् कामाख्या तेन कथ्यत' इति ।। कदम्बकुसुमानि नीपपुष्पाणि प्रियाणि यस्याः सा । मङ्गलस्वरूपत्वात्कल्याणी । पाद्मे देवीपुराणे च—'कल्याणी मलयाचल' इति परिगणितमूर्तिविशेषरूपा । शुभात्मका वाणी कल्या तामेवाणति शब्दायतेऽसौ कल्याणी । जगत्याः कन्दः पूरणं मूलं वा यस्याः सा । 'कन्दः स्यात्पूरणे सस्यमूले जलधरेऽपि चे'ति यादवः । करुणैव रसो येषु तादृशाः सागराः यस्यां सा । साग-रेभ्योऽप्यधिकतमकरुणाशीलेति यावत् । तत्पुरुषपक्षे कन्दसागरपदयोः परवल्लि-ङ्गतया पुंस्त्वापत्तिः ।। १२४ ।।

( ३२१ ) काम्या—जिनकी कामना की जाय । जो मुक्ति चाहते हैं वे ज्ञान द्वारा उन्हें प्राप्त करने की कामना करते हैं । ये कृष्णपक्ष की द्वादशी रात्रि की अधिष्ठात्री देवी हैं ।

( ३२२ ) कामकलारूपा—तीन बिन्दु और हार्दकला होती है । इनमें पहला बिन्दु काम है और अन्तिम कला है । प्रत्याहार-सिद्धान्त के अनुसार कामकला में ये चारों ही आते हैं । कामकला के वास्तविक स्वरूप का वर्णन कामकलाविलास में मिलता है । जो इस प्रकार है—

'स्फुटशिवशक्तिसमागमबीजाङ्कुररूपिणी पराशक्तिः ।
अणुतररूपानुत्तरविमर्शलिपिलक्ष्यविग्रहा भाति ।।'

अर्थात् 'पराशक्ति में शिवशक्ति का समागम है । बीज से अंकुर उत्पन्न होता है और अंकुर से बीज उत्पन्न होता है । यह दोनों शिवशक्ति के प्रतीक हैं और दोनों समान रूप से इसमें स्थित हैं । शिव ज्ञान-शक्ति है और शक्ति क्रिया है । इन दोनों ज्ञान और क्रिया द्वारा ही जगत् का निर्माण सम्भव है । यह तत्त्व सूक्ष्म से भी सूक्ष्म है । अणुतर अर्थात् अ-कार विमर्श है और ह-कार प्रकाश है । इन दोनों के मिलने से बनने वाला अहं पद ही इनका

वाच्य है। यही अहं अकार से लेकर हकार-पर्यन्त समस्त मातृका एवं अकार शिव तथा हकार शक्ति का समन्वित रूप है।

इसके आगे सातवें श्लोक तक इसकी चर्चा की गयी है और काम का अर्थ भी बतलाया गया है—

'बिन्दुरहङ्कारात्मा रतिरेतन्मिथुनसमरसाकारः।
कामः कमनीयतया कला च दह्येन्दुविग्रहोबिन्दुः॥'

अर्थात् 'रक्त एवं श्वेतबिन्दु के समागम से तीसरे मिश्रबिन्दु का प्रादुर्भाव होता है। यही अहं पद है। इसी में समस्त वर्णराशि 'अ' से 'ह' तक समाहित हैं। मिश्रबिन्दु को ही सूर्यबिन्दु कहा जाता है। यह बिन्दु अनन्त सौन्दर्य-राशि है। अत्यन्त कमनीय होने के कारण इसकी संज्ञा 'काम' है।'

अथवा काम में शिव और देवी दोनों ही माने जाते हैं तथा कला उसकी अभिव्यक्ति है। त्रिपुरसिद्धान्त में कहा गया है—'हे पार्वती! कला कामेश्वर और कामेश्वरी को व्यक्त करती है, अतः उसे कामकला कहते हैं।

अथवा वे काम और कला दोनों को अक्तिव्यक्त करती है। कालिकापुराण में कहा गया है कि काम से केवल देवी का ही तात्पर्य है। देवी को कामा इसलिए कहते हैं, क्योंकि वे कैलाश की नील चोटियों पर गोयनीय ढंग से मेरे साथ कामार्था होकर आयीं। अतः देवी को कामा कहते हैं। वे कामनाओं की पूर्ति करती हैं, कामना करती हैं और काम्या भी हैं। कामा का एक अर्थ सुन्दर भी है, उन्होंने काम को शरीर प्रदान किया, काम के शरीर का विनाश भी किया, अतः उन्हें कामा कहा जाता है। कालिकापुराण का कथन है—

'कामार्थमागता यस्मान्मया सार्धं महागिरौ।
कामाख्या प्रोच्यते देवी नीलकूटे रहोगता॥
कामदा कामिनी काम्या कान्ता कामाङ्गदायिनी।
कामाङ्गनाशिनी यस्मात्कामाख्या तेन कथ्यते॥'

( ३२३ ) **कदम्बकुसुमप्रिया**—जिन्हें कदम्बकुसुम ( नीप ) के पुष्प प्रिय हैं।

( ३२४ ) **कल्याणी**—मंगलस्वरूपा ( शुभवाणी बोलने वाली )।

( ३२५ ) **जगतीकन्दा**—जगत् का मूल। यादव-कोश के अनुसार कन्द का अर्थ भरना भी है। अथवा पौधों की जड़ें, मेघ।

( ३२६ ) **करुणारससागरा**—जिनमें करुणरस का सागर है, अर्थात् जो करुणा से ओत-प्रोत हैं।

**कलावती कलालापा कान्ता कादम्बरीप्रिया।**
**वरदा वामनयना वारुणीमदविह्वला॥ १२५॥**

चतुःषष्टिसङ्ख्याः कला अस्याः सन्तीति कलावती । कल एवालापो भाषणं यस्याः सा । कलो मञ्जुल आलापो यस्या इति वा । 'ध्वनौ तु मधुरास्फुटे । कल' इत्यमरः । कं ब्रह्म तस्य लालावत् लक्षणया अतिसुलभः आपः प्राप्तिर्यस्याः सकाशादिति वा । कं लालापं लालाजलप्रायं ययेति वा । अपां समूह आपम् 'ऋक्पूरब्धू'रिति समासान्तो वा । कान्ता कमनीयत्वात् । कं ब्रह्मैवान्तः सिद्धान्तो यस्या इति वा । कृष्णैकादशीरात्रिरूपा वा । कादम्बरी उत्तमा मदिरा सैव प्रिया यस्याः । अत एव श्रुतिः—'परिस्रुतं झषमाद्यं पलं च भक्तानि योनीः सुपरिष्कृतानि । निवेदयन् देवतायै महत्यै स्वात्मीकृत्य सुकृती सिद्धिमेती'ति । ब्रह्मविष्ण्वादिभ्य उपासकेभ्यो वरान् दत्त इति वरदा । तदुक्तं मात्स्यपाद्मयोर्नारदेन—'यच्चाहमुक्तवानस्या उत्तानकरतां सदा । उत्तानो वरदः पाणिरेष देव्याः सदैव तु ॥ सुरासुरमुनिव्रातवरदेयं भविष्यती'ति । अत्र दानस्य प्रायेण हस्तकरणकत्वाद्वरदः पाणिरित्युक्तम् । वस्तुतो देवकामनापूर्तिमात्रे तात्पर्यं न तु वरदमुद्राधारणेऽपि । भगवत्पादाचार्यैः—'त्वदन्यः पाणिभ्यामभयवरदो दैवतगणस्त्वमेका नैवासि प्रकटितवराभीत्यभिनया' । इत्युक्ते 'वरार्थिभ्यः सुरादिभ्यः कामान्पूरयतीश्वरी । धातुर्वृञ् वरणे प्रोक्तस्तेन सा वरदा स्मृते'ति देवीभागवताच्च । वाराहेऽपि वेत्रासुरवधप्रकरणे—'नवम्यां च सदा पूज्या इयं देवी समाधिना । वरदा सर्वलोकानां भविष्यति न संशय' इति । वामानि सुन्दराणि नयनानि नेत्राणि प्रमाणानि वा यस्याः । वामं मार्गविशेषं नयतीति वा । अथवा कर्मजन्यफलं वाममित्युच्यते । 'एष उ एव वामनि'रिति श्रुतौ संयद्वामाविश्रुतौ च वामपदस्य तथा व्याख्यानदर्शनात् तन्नयति प्रापयतीति वामनयना । वरुणस्येयं वारुणी सास्यास्तीति वारुणीमान्सहस्रफणः शेषः । शेषं प्रस्तुत्य विष्णुपुराणे—'उपास्यते स्वयं कान्त्या यो वारुण्या च मूर्तये'ति पाठात् स यथा भूधरणे विह्वलो न भवति तद्वदविह्वला । यद्वा खर्जूरीसमुद्भवो रसो वरुणप्रियत्वाद्वारुणी तस्या मदेन पानजन्यानन्देन विह्वला बाह्यपदार्थविस्मरणशीला । स्वात्मानन्दैकचर्वणवतीति यावत् । वारुणीमन्त अविह्वला ययेति वा । वारुण्याख्यां वायुदेवत्यां नाडीं जितवन्तो वारुणीमन्त इत्युच्यन्ते । उक्तञ्च योगशास्त्रे—'अधश्चोर्ध्वं स्थिता नाडी वारुणी सर्वगामिनी । पूषा दिग्देवता प्रोक्ता वारुणी वायुदेवते'ति ॥१२५॥

( ३२७ ) कलावती—कला-विज्ञान से परिपूर्ण ।

( ३२८ ) कलालापा—साधारण वार्ता भी कला का परिचय देती है । जिनका आलाप अत्यन्त मंजुल है, ध्वनि में माधुर्य है । अमरकोष के अनुसार कला का अर्थ है—मधुररस युक्त शब्द । आलाप–वचन । अथवा क–ब्रह्म, लाला–तालु का रस अथवा लार, आप–प्राप्ति । ब्रह्म की प्राप्ति उनके अनुग्रह से इतनी स्वाभाविक है, जैसे मुख में लार का प्रवाह ।

( ३२९ ) **कान्ता**—कमनीय। अथवा 'क'–ब्रह्म, अन्त–अन्तिम। निरुपाधिक ब्रह्म ही उनका अन्तिम स्वरूप है। अथवा कृष्णपक्ष की एकादशी की रात्रिदेवी को भी कान्ता कहते हैं।

( ३३० ) **कादम्बरीप्रिया**—उत्तम मदिरा जिन्हें प्रिय है। श्रुति ( त्रि० उप ) का कथन है—'मधु की मदिरा, मत्स्य, पकाये हुए भोज्य पदार्थ देवता की ओर से त्रिकोण में अर्पित किये जाते हैं, भाग्यशाली भक्त आत्मस्वरूप का ज्ञान प्राप्त कर मुक्ति प्राप्त कर लेता है।' इस उपनिषद् की आलोचना में भास्करराय का कथन है कि जिन्हें मदिरा और मत्स्य ग्रहण करने की छूट है, उन पर यह प्रतिबन्ध लग जाता है कि देवता को अर्पण करने के बाद वे मदिरा आदि लें और धीरे-धीरे इससे छुटकारा प्राप्त कर लें। मनुस्मृति और भागवतपुराण का भी यही कथन है।

( ३३१ ) **वरदा**—वर प्रदान करने वाली। ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं को वर प्रदान करती रहती हैं। नारद ने मत्स्य और पद्मपुराण में कहा है—'मैंने तुमसे इस देवी के विषय में इस सम्बन्ध में कहा है कि उनका कर सदा ही ऊपर उठा रहता है, इससे वे सदैव वर प्रदान करती रहती हैं। वे ही सभी देवताओं, दैत्यों और तापसों की वरदाता होंगी।' संसार में कुछ भी प्रदान करने का माध्यम हाथ ही है। यहाँ पर देवी का हाथ वर प्रदान करता रहता है; यही आशय है। वास्तव में यह भाव इस बात की प्रतीति कराता है कि वे कामनाओं को पूर्ण करती हैं। उनका कोई और ऐसा सांकेतिक चिह्न नहीं है, जिससे ऐसा प्रतीत होता हो। भगवत्पाद आचार्य सौन्दर्यलहरी के ४थे श्लोक में कहते हैं—

'त्वदन्यः पाणिभ्यामभयवरदो दैवतगण-
स्त्वमेका नैवासि प्रकटितवराभीत्यभिनया।
भयात् त्रातुं दातुं फलमपि च वाञ्छासमधिकं
शरण्ये लोकानां तव हि चरणावेव निपुणौ॥'

अर्थात् 'तेरे अतिरिक्त अन्य सभी देवता दोनों हाथों के अभिनय से अभयदान और वरदान देते हैं। तू ही एक ऐसी है, जो अभयदान अथवा वरदान देते समय हाथों से अभिनय नहीं करती। भय से त्राण करने में और वाञ्छा के अनुकूल वर प्रदान करने में, हे लोकों को शरण देने वाली! तेरे दोनों चरण ही निपुण हैं।' इसमें बालामंत्र का भी संकेत है।

देवीभागवतपुराण में उल्लेख है—'वे उन सब देवों की इच्छा पूर्ण करती हैं, जो वरदान माँगते हैं। वर शब्द का मूल धातु 'वृ' है जिसका अर्थ है—चुनना; इसलिए भी उन्हें वरदा अर्थात् वरों को देने वाली कहते हैं। ऐसी

वस्तुएँ देने वाली जो चुनकर माँगी गयी हैं। वाराहपुराण के अनुसार—'इस देवी की आराधना अथवा ध्यान सदैव नवें दिन अर्थात् 'नवमी' तिथि को करना चाहिए। निश्चय ही वे समस्त लोकों को वरदान देनेवाली हो जायेंगीं।'

( ३३२ ) **वामनयना**—सुन्दर नयनों वाली। अथवा वाम–सुन्दर। नयन का शाब्दिक अर्थ है—नेत्र अर्थात् साक्षी। किसी भी वस्तु के साक्षी केवल नेत्र ही होते हैं। अथवा वाम का अर्थ बाँया भी है और 'न' का अर्थ होता है—ले जाने वाला। अथवा वाम किसी कर्म के फल को कहते हैं, क्योंकि श्रुति ( छा० उ० ६.१५.२ ) का कथन है कि जहाँ 'वाम' शब्द आया है, वहाँ इस शब्द को वाममार्ग से ही निरूपित किया जाय।

(३३३) **वारुणीमदविह्वला**—वारुणी मद से व्याकुल। वारुणी मत्–वरुण के क्षेत्र की, अर्थात् आदिशेष, सहस्रफण वाला सर्प; क्योंकि देवी उसी के क्षेत्र में रहती हैं। अविह्विल—अचिन्तित या अविश्रांत अर्थात् उनकी कृपा से आदि शेष को विश्व का धारण करने में किसी प्रकार के क्लेश अथवा कष्ट का अनुभव नहीं होता है। विष्णुपुराण का कथन है—'वरुण-क्षेत्र में आदिशेष अपने तेजस्वी एवं यशस्वी शरीर से देवी की आराधना करते रहते हैं।'

**वारुणी**—खर्जूरी से निकला रस जिसे वारुणी कहते हैं, क्योंकि वरुण को यह प्रिय है। इसका तात्पर्य यह है कि वाह्य वस्तुओं को विस्मृत कर स्वात्मानन्द में लवलीन होकर आनन्द-विभोर हो जाना। अथवा वारुणीमत्—वे जिन्होंने वरुण आदि को विजित कर लिया है तथा अविह्वल हो गये हैं। योगशास्त्र का कथन है—'वारुणी नाड़ी जो ऊपर और नीचे भी है, जिसकी सर्वत्र गति है। पुषाण इस क्षेत्र की देवी और वायु इस नाड़ी के देवता हैं।

**विश्वाधिका वेदवेद्या विन्ध्याचलनिवासिनी।**
**विधात्री वेदजननी विष्णुमाया विलासिनी॥ १२६॥**

**विश्वस्मात्क्षित्यादिशिवान्तादधिकोत्कृष्टा। 'विश्वाधिको रुद्रो महर्षि'रिति श्रुतेः। वेदै ऋग्यजुःसामाथर्वणैर्वेद्या ज्ञेया। 'वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्य' इति श्रुतेः स्मृतेश्च। यद्वा चिन्तामणिगृहस्य चत्वारि द्वाराणि चतुर्वेदरूपाणि। द्वारप्रवेशमन्तरेण देवतादर्शनाभावाद्वेदैकवेद्यत्वम्। तथा च श्रुतिः—'ऋचां प्राची महती दिगुच्यते दक्षिणामाहुर्यजुषामपाराम्। अथर्वणामङ्गिरसां प्रतीची साम्नामुदीची महती दिगुच्यत' इति॥ शुद्धविद्यादिभिः सौभाग्यादिभिर्लोपामुद्रादिभिस्तुरीयाम्बादिभिश्चर्ग्यजुषाथर्वसामदेवताभिर्वेद्येत्यप्यर्थः। विन्ध्याख्ये अचले पर्वते निवसतीति तथा। तथा च पाद्मे देवीक्षेत्रगणनायाम्—'त्रिकूटे च तथा सीता विन्ध्ये विन्ध्याधिवासिनी'ति। पाञ्चरात्रलक्ष्मीतन्त्रेऽपि—'वैवस्वतेऽन्तरे तौ च पुनः शुम्भनिशुम्भकौ। उत्पत्स्येते वरान्मत्तौ देवोपद्रवकारिणौ॥ नन्दगोपकुले जाता**

यशोदागर्भसम्भवा । तावहं नाशयिष्यामि नन्दाख्या विन्ध्यवासिनी'ति ॥ मार्कण्डेयपुराणेऽप्येषोऽर्थः प्रसिद्धः। विदधाति धारयति पोषयति वा जगदिति विधात्री। 'धात्री माता समाख्याता धारणाच्चोपगीयत' इति देवीपुराणात्। विधातुर्ब्रह्मणः पत्नी वा। विशिष्टा विशेषप्रीतिविषया धात्री आमलकी यस्या इति वा। वेदानां जननी उत्पादिका। 'अस्य महतो भूतस्य निःश्वसितमेतद्य-दृग्वेदो यजुर्वेद' इत्यादिश्रुतेः। 'ऋचः सामानि जज्ञिर' इत्यादिश्रुतेश्च। देवी-पुराणे तु—'यतः शृङ्गाटकाकारकुण्डलिन्याः समुद्गताः। स्वराश्च व्यञ्जनानीति वेदमाता ततः स्मृते'त्युक्तम्। 'विष्णोर्व्यापनशीलस्य देशकालादिभिरनवच्छिन्न-स्यापि माया आवरणकर्त्री। परिच्छेदिकेति यावत्। तत्सम्बन्धिनी मायेति वा। 'दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यये'ति भगवद्वचनात्। कालिकापुराणे-ऽप्युक्तम्—'अव्यक्तव्यक्तरूपेण रजःसत्त्वतमोगुणैः। विभज्य यार्थं कुरुते विष्णु-मायेति सोच्यत' इति। विलासो विक्षेपशक्तिरस्या अस्तीति तथा। पीठशक्ति-विशेषरूपा वा। 'नित्या विलासिनी दोग्ध्री'त्यादिना तासु परिगणनात्। बिले ब्रह्मरन्ध्रे आस्त इति वा विलासिनी। तदुक्तं स्वच्छन्दतन्त्रे—'तत्र ब्रह्मबिलं ज्ञेयं रुद्रकोटयर्बुदैर्वृत'मिति प्रस्तुत्य 'ब्रह्माणीत्यपरा शक्तिर्ब्रह्मणोत्सङ्गगामिनी। द्वारं सा मोक्षमार्गस्य रोधयित्वा व्यवस्थिते'ति ॥ १२६ ॥

अथ परिभाषायामष्टत्रिंशन्नामानि विभजते ॥

मृगजो द्विर्बालः खे जीवाभं पञ्चपादार्धम्।
गुणभूवरतेजोर्धं रतिगुणलेशो दहेद् गणं दुरितम् ॥ १६ ॥

द्विरित्यष्टाक्षरे द्वे नामनी ॥ १६ ॥

( ३३४ ) **विश्वाधिका**—विश्वातीत। विश्व—पृथ्वी से लेकर शिवतत्त्व तक के लोक। श्रुति का कथन है—'महान्, महर्षि, रुद्र, शिव, विश्वातीत हैं।'

( ३३५ ) **वेदवेद्या**—वेदों द्वारा जिनका ज्ञान होता है। वेद चार हैं—ऋग्, यजुः, साम और अथर्व। श्रुति ( कैवल्य उप० २.३ ) का कथन है—'सभी वेदों से केवल मुझे ही जाना जाता है।' भगवद्गीता में कहा गया है—

'सर्वस्य चाहं हृदि सन्निविष्टो मत्तः स्मृतिर्ज्ञानमपोहनञ्च।
वेदैश्च सर्वैरहमेव वेद्यो वेदान्तकृद् वेदविदेव चाहम् ॥ १५.१५।

अर्थात् 'मैं सभी प्राणियों के हृदय में सम्यक् अन्तर्यामी रूप से प्रविष्ट हूँ। इस कारण मुझसे सभी जीवों की पूर्वानुभूति अर्थविषयिणी स्मृति और विषय इन्द्रिय संयोग से उत्पन्न ज्ञान भी होते हैं और उन दोनों का विलोप भी मुझसे ही हो जाता है। सब वेदों द्वारा विभिन्न देवता रूप में मैं ही ज्ञातव्य हूँ। और मैं ही वेदान्तकृत् अर्थात् वेदान्त-सम्प्रदाय-प्रवर्त्तक, ज्ञानदाता, गुरु और मैं ही

वेदार्थकर्त्ता हूँ।' अथवा चिन्तामणिप्रासाद (नाम ५७) के चार द्वार हैं। ये ही चार वेद हैं। जब तक द्वार में प्रवेश न हो तब तक देवी का दर्शन तक नहीं हो सकता। इसलिए कहा जाता है कि उनका ज्ञान वेदों के माध्यम से हो सकता है। श्रुति का कथन है—'पूर्वी भाग बहुत बड़ा है जिसे ऋक् कहते हैं, दक्षिणी भाग असीम है, उसका कहना है कि यही यजुः है, पश्चिमी भाग अथर्व है और विशाल उत्तरी भाग साम है।' तात्पर्य यह है कि देवी का ज्ञान चारों वेदों से ही प्राप्त हो सकता है। चारों वेदों के देवता शुद्धविद्या तथा अन्य सौभाग्य, लोपामुद्रा और तुरीयाम्ब तथा अन्य हैं। ये ही क्रमशः ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद के देवता हैं।

(३३६) **विन्ध्याचलनिवासिनी**—विन्ध्याचल पर्वत पर निवास करने वाली। पद्मपुराण में पवित्र स्थानों का उल्लेख करते हुए बताया गया है—'सीता त्रिकूट पर्वत पर रहती हैं और विन्ध्यवासिनी विन्ध्यपर्वत पर रहती हैं। पाञ्चरात्र के लक्ष्मीतंत्र में उल्लेख है—'वैवस्वतमन्वन्तर में शुम्भ और निशुम्भ दो दैत्यों का जन्म होगा और वे वरदान प्राप्त होने के कारण अत्यन्त शक्तिशाली माने जायेगें। वे शक्ति और वरदानों के गर्व में देवताओं पर अत्याचार करेगें। इस अवसर पर मैं नन्दगोप के घर यशोदा के गर्भ से जन्म लूंगी। विन्ध्यपर्वत पर नन्दा के नाम से मेरा निवास होगा और मैं उन दोनों का वध करूँगी।' यही उपाख्यान मार्कण्डेयपुराण के अन्तर्गत दुर्गासप्तशती के ११वें अध्याय में इस प्रकार आता है। देवी कहती हैं—

'वैवस्वतेऽन्तरे प्राप्ते अष्टाविंशतिमे युगे
शुम्भो निशुम्भश्चैवान्यावुत्पत्स्येते महासुरौ।
नन्दगोपगृहे जाता यशोदागर्भसम्भवा
ततस्तौ नाशयिष्यामि विन्ध्याचलनिवासिनी॥'

इसी में महिषासुर, मधुकैटभ, चण्डमुण्ड, अरुणाख्य, दुर्ग और भीम आदि दैत्यों के संहार का भी वर्णन है।

(३३७) **विधात्री**—ब्रह्माण्ड का पोषण करने वाली। देवीपुराण का कथन है—'धात्री को माँ कहते हैं, क्योंकि वही धारण करती हैं। अथवा' ब्रह्मा की पत्नी विधातुः अथवा 'वि' का अर्थ अधिक, धात्री—आँवला या हर्रे को भी कहते हैं। उन्हें आँवला वहुत पसन्द है, अतः धात्री कहलाती हैं।

(३३८) **वेदजननी**—वेदों की माता। श्रुति (मुण्डकोपनिषद् १.१.५) के अनुसार—'वेदों का प्राकट्य उस महान् पुरुष के श्वास से हुआ है।' पुरुषसूक्त में कहा गया है—'ऋक् और साम का उद्गम उन्हीं से है।' देवीपुराण

में उल्लेख है—'कुण्डलिनी जो त्रिकोणरूपा है, वह उन्हीं का स्वरूप है, उसी के जागृत होने पर सभी वर्णों की उत्पत्ति होती है। अतः वे ही वेदजननी हैं।

( ३३९ ) **विष्णुमाया**—विष्णु की माया। विष्णु का अर्थ है—सर्वज्ञ; जो काल, स्थान और देश से प्रतिबन्धित नहीं है। माया विष्णु को सीमित कर देने वाली अथवा उपाधि लगा देने वाली है। अथवा माया का अर्थ भ्रान्ति या भ्रम भी है। यह माया या भ्रान्ति विष्णु की ही है। भगवद्गीता में भी यही उल्लेख है—

'दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया।
मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते॥' ७.१४।

अर्थात् 'यह दैवी अलौकिक अर्थात् अति अद्भुत् त्रिगुणमयी मेरी माया बड़ी दुस्तर है, परन्तु जो पुरुष मेरी एकनिष्ठ भक्ति से उपासना करते हैं, वे इस माया का अतिक्रमण कर जाते हैं, अर्थात् संसार को पार कर मुझको पाते हैं।

कालिकापुराण का कथन है—'विष्णुमाया वह है जो सभी व्यक्त और अव्यक्त वस्तुओं में भेद की प्रतीति कराती है और उसका यह कार्य तमस्, और सद्गुणों पर आधारित है।

( ३४० ) **विलासिनी**—विलास उस विक्षेप-शक्ति को कहते हैं, जिसकी वे स्वामिनी हैं। विलास का अर्थ एक विशेष शक्ति से भी है, जिसे 'पीठशक्ति' कहते हैं।

अथवा 'बिल' ( व और ब में कोई भेद नहीं है ) सहस्रार में ब्रह्मरंध्र में रहने वाली। स्वच्छन्दतंत्र में इसकी परिभाषा भी दी गयी है। उसमें उल्लेख है—'ब्रह्मरंध्र में गुहा को जानना चाहिए, जो लाखों रुद्रों से घिरी हुई है। यह एक अन्य शक्ति भी है, जिसे ब्रह्माणी कहते हैं। वे ब्रह्म के अङ्क में विराजमान हैं तथा मुक्ति के द्वार का अवरोध किये हुए हैं।

[ ३८ नामों का १६ श्लोक से विभाजन हुआ। ]

**क्षेत्रस्वरूपा क्षेत्रेशी क्षेत्रक्षेत्रज्ञपालिनी।**
**क्षयवृद्धिविनिर्मुक्ता क्षेत्रपालसमर्चिता॥ १२७॥**

क्षेत्रं कामरूपादिकं वसुधादिशिवान्तषट्त्रिंशत् तत्त्वात्मकं शरीरं वा। तत्स्वं निजं रूपं यस्याः सा। तथा च लैङ्गे—'बिभर्ति क्षेत्रतां देवी त्रिपुरान्तकवल्लभा। क्षेत्रज्ञत्वमजो धत्ते भगवानन्तकान्तक' इति क्षेत्रस्य शरीरस्येशः शिवस्तस्येयं क्षेत्रेशी। क्षेत्रज्ञो जीवस्तं क्षेत्रञ्च पालयतीति क्षेत्रक्षेत्रज्ञपालिनी। तथा च

विष्णुस्मृतौ—'इदं शरीरं वसुधे क्षेत्रमित्यभिधीयते। एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः। क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि सर्वक्षेत्रेषु भारते'ति गीतास्वप्येवमेव कौन्तेयभारतसम्बोधनाभ्यां घटितमिदमेव। लैङ्गेऽपि—'चतुर्विंशतितत्त्वानि क्षेत्र-शब्देन सूरयः। आहुः क्षेत्रज्ञशब्देन भोक्तारं पुरुषं तये'ति॥ वायुपुराणे तु—'अव्यक्तं क्षेत्रमुद्दिष्टं ब्रह्मा क्षेत्रज्ञ उच्यत' इत्युक्तम्। ब्रह्मपुराणेऽपि—'क्षेत्रा-ख्यानि शरीराणि तेषां चैव यथासुखम्। तानि वेत्ति स योगात्मा ततः क्षेत्रज्ञ उच्यत'इति॥ मनुस्मृतौ तु—'योऽस्यात्मनः कारयिता तं क्षेत्रज्ञं प्रचक्षते। यः करोति तु कर्माणि स भूतात्मोच्यते बुधैः॥ जीवसंज्ञोऽन्तरात्मान्यः सहजः सर्वदेहिनाम्। येन वेदयते सर्वं सुखं दुःखं च जन्मसु॥ तावुभौ भूतसम्पृक्तौ महान् क्षेत्रज्ञ एव च। उच्चावचेषु भूतेषु स्थितं तं व्याप्य तिष्ठतः॥ असङ्ख्या मूर्तयस्तस्य निःपतन्ति शरीरतः। उच्चावचानि भूतानि सन्ततं चेष्टयन्ति याः॥ इत्युक्तम्। क्षयवृद्धयोः क्षेत्रसम्बन्धिभावविकाररूपत्वेन तदधिष्ठातृत्वे-ऽपि ताभ्यां विनिर्मुक्ता। 'नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणी'त्यादिस्मृतेः। कर्मकृताभ्यां वा ताभ्यां विनिर्मुक्ता। 'एष नित्यो महिमा ब्राह्मणस्य न कर्मणा वर्धते नो कनीयानि'ति काठकश्रुतेः। 'स न साधुना कर्मणा भूयान्नो एवासाधुना कनीयानि'ति वाजसनेयश्रुतेश्च। दारुकासुरवधार्थं शिवेन काली निर्मिता सती दारुकं हतवती। तदुत्तरमप्यशान्तेन तस्याः क्रोधाग्निना जगदाकुलमालोक्य शिवस्तत्क्रोधनिरासाय बालो भूत्वाऽरोदीत्। सा तं बालं स्तनावपाययत्। स पयोद्वारा तस्याः क्रोधाग्निमपि पपौ सोऽयं क्षेत्रपालः शिवावतारविशेष इति कथा लैङ्गादिषु प्रसिद्धा। क्षेत्रं यागायतनं पालयतीति व्युत्पत्तिः। तेन सम्य-गर्चिता॥ १२७॥

( ३४१ ) **क्षेत्रस्वरूपा**—क्षेत्र—कामरूप आदि तथा अन्य स्थान अथवा पृथ्वी से लेकर शिव तक ३६ तत्त्वों के स्थान हैं। क्षेत्र का वास्तविक अथवा शाब्दिक अर्थ उस क्षेत्र से है, जिस स्थान पर आत्मा रहती है अर्थात्—पदार्थ। ३६ तत्त्व ही उनका शरीर हैं। लिंगपुराण का कथन है—'त्रिपुरों का नाश करने वाले शिव की पत्नी देवी हैं अर्थात् शिव ही क्षेत्र ( पदार्थ ) हैं। परा और अनादि शिव काल के काल महाकाल इन शरीरों से परिचित हैं।

( ३४२ ) **क्षेत्रेशी**—क्षेत्र के शरीर में रहनेवाली।

( ३४३ ) **क्षेत्रक्षेत्रज्ञपालिनी**—पदार्थ और उसके ज्ञाता की रक्षिका। क्षेत्रज्ञ जीव है। विष्णुस्मृति का कथन है—'यह शरीर क्षेत्र कहलाता है और जो इसे जान लेता है, उसे क्षेत्रज्ञ कहते हैं। हे देवी! सभी शरीरों में मुझे ही क्षेत्रज्ञ रूप में जानो।' भगवद्गीता में श्रीकृष्ण ने अर्जुन को यही शिक्षा दी है—

'इदं शरीरं कौन्तेय ! क्षेत्रमित्यभिधीयते ।
एतद् यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञ इति तद्विदः ॥' १३.१ ।

अर्थात् 'हे कौन्तेय ! यह शरीर क्षेत्र है, ऐसा कहा जाता है । जो इस शरीर अर्थात् क्षेत्र को जानता है, ज्ञानीजन उसको क्षेत्र के तत्त्व का ज्ञाता तथा क्षेत्रज्ञ कहते हैं ।'

लिंगपुराण के अनुसार—'मनीषियों ने क्षेत्र के चौबीस भेद बतलाये हैं और उनमें आनन्द लेने वाला क्षेत्रज्ञ है ।' वायुपुराण का कथन है—'अव्यक्त को क्षेत्र और ब्रह्म को क्षेत्रज्ञ कहते हैं ।' ब्रह्मपुराण के अनुसार—'क्षेत्र शरीर है और उनसे आत्मा युक्त होने पर ( योगात्मा ) आनन्द का भोक्ता अपने आनन्द के अनुसार क्षेत्रज्ञ है ।' मनुस्मृति ( १२.१२-१५ ) के अनुसार—'वह जो कर्म ( व्यक्त आत्माओं ) का कारण है, उसे ही क्षेत्रज्ञ कहते हैं । वह जो कर्म करता है, उसे ही मनीषी भूतात्मा कहते हैं । अन्य स्व-आत्मा जो शरीर से चैतन्य प्राप्त करता है, उसे जीव कहते हैं । इसी के कारण क्षेत्रज्ञ समस्त शरीरों में सुख-दुःख का अनुभव करता है । परम सत्ता और क्षेत्रज्ञ ये दोनों ही घनिष्ठ रूप में तत्त्वों से संयुक्त हैं । उसे पूर्णतया व्याप्त किये रहते हैं जो सभी छोटे और बड़े देह में रहता है । उसके शरीर से असंख्य शरीर जन्म लेते हैं, जो निरन्तर नाना रूप के जीवों को कर्म करने के लिए विवश करते हैं ।

( ३४४ ) **क्षयवृद्धिविनिर्मुक्ता**—विकार और वृद्धि से मुक्त । वृद्धि और विकार क्षेत्र के अन्तर्गत आते हैं और ये परिवर्तनीय हैं । यद्यपि वे इनका नियंत्रण करती हैं, किन्तु स्वयं उसकी परिधि में नहीं है । श्रुति का कथन है—'ब्रह्म के ज्ञानी की यह नित्य महिमा है कि न तो उसमें कर्म से वृद्धि होती है और न विकार ही आते हैं । कर्मों के फल से वे मुक्त हैं । श्रीमद्भगवद्गीता में कहा गया है—

'नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः ।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः ॥' २.२३ ॥

अर्थात् 'इस आत्मा को शस्त्र आदि नहीं काट सकते और न ही इसको अग्नि जला सकती है । न तो इसको जल ही गीला कर सकते हैं और न वायु ही सुखा सकता है ।'

( ३४५ ) **क्षेत्रपालसमर्चिता**—क्षेत्रपाल द्वारा आराधित । शिव ने काली का सृजन दारुक दैत्य का संहार करने के लिए किया था । दारुक का वध करने

के बाद भी काली की क्रोधाग्नि शान्त नहीं हुई। संसार में हा-हाकार मच गया और लोग त्राहि-त्राहि करने लगे। यह देख कर शिवजी ने काली के क्रोध का शमन करने के लिए एक ऐसे छोटे शिशु का रूप धारण कर लिया जो बड़े जोरों से क्रन्दन कर रहा था। काली ने शिशु को स्तन-पान कराया। इस प्रकार उन्होंने दुग्ध के साथ ही साथ उनके क्रोध का भी पान कर लिया। यह शिशु जो शिव का ही प्रतिरूप अथवा अवतार था, क्षेत्रपाल कहलाता है। लिंग तथा अन्य पुराणों में यह उपाख्यान मिलता है। क्षेत्र का शाब्दिक अर्थ इस प्रकार है—क्षेत्र उस स्थान को कहते हैं जहाँ पर बलि दी जाती है; और पाल का अर्थ है—रक्षा करने वाला।

**विजया विमला वन्द्या वन्दारुजनवत्सला।**
**वाग्वादिनी वामकेशी वह्निमण्डलवासिनी॥ १२८॥**

विशिष्टो जयो यस्याः सा विजया संविद्रूपा वा। देवीपुराणेऽष्टषष्टिशिवतीर्थेषु 'विजयं चैव काश्मीर' इति गणित इति शिवस्वरूपा वा। तत्रैव निर्वचनाध्याये—'विजित्य पद्मनामानं दैत्यराजं महाबलम्। त्रिषु लोकेषु विख्याता विजया चापराजिते'ति। विश्वकर्मशास्त्रप्रसिद्धविजयाख्यगृहविशेषरूपा वा। विजयाख्यो मुहूर्त उक्तश्चिन्तामणौ—'आश्विनस्य सिते पक्षे दशम्यां तारकोदये। स कालो विजयो ज्ञेयः सर्वकार्यार्थसिद्धिद' इति। रत्नकोशे तु 'ईषत्सन्ध्यामतिक्रान्तः किञ्चिदुन्निद्रतारकः। विजयो नाम कालोऽयं सर्वकार्यार्थसाधकः॥ एकादशो मुहूर्तो यो विजयः परिकीर्तितः। तस्मिन्यात्रा विधातव्या सर्वैर्विजयकाङ्क्षिभि'रिति तादृशकालरूपेत्यर्थः। विगतो मल आविद्यको यस्याः सा विमला। पाद्मे 'विमला पुरुषोत्तमे' इति देवीतीर्थेषु परिगणितमूर्तिविशेषरूपा वा। गृहविशेषरूपा वा। तदुक्तं विश्वकर्मशास्त्रे गृहानधिकृत्य—'ध्रुवं धान्यं जयं कान्तं विपुलं विजयं तथा। सुमुखं विमलं नन्दं निधनं च मनोरममि'ति। वन्दितुं योग्या वन्द्या। योग्यतामेवाह—वन्दार्विति। वन्दन्ते ते वन्दारवः। 'शृवन्द्योरारु'रित्यारुप्रत्ययः। तादृशान् जनान्वत्सवल्लात्यनुगृह्णाति 'वत्सांसाभ्यां कामबल' इति लप्रत्ययो वा। वाचं वदतीति वाग्वादिनी काचिद्देवता तद्रूपा वा। वाचं वादयतीति वा। एतन्निर्वचनं च त्रिपुरासिद्धान्ते—'सर्वेषां च स्वभक्तानां वादरूपेण सर्वदा। स्थिरत्वाद्वा च विख्याता लोके वाग्वादिनीति सें'ति। 'शब्दानां जननी त्वमेव भुवने वाग्वादिनीत्युच्यस' इति लघुस्तवेऽपि। वामाः सुन्दराः केशा यस्याः सा। वामा एव वामकास्तेषामीशः शिवः। देवीपुराणेऽष्टषष्टिशिवतीर्थेषु 'जटे वामेश्वरं विद्यादि'ति प्रतिपादितस्तस्य स्त्री वा। वामकेशेन प्रोक्तं तन्त्रं वामकेशं तत्र प्रतिपाद्यतया तत्सम्बन्धिनी वा। वह्नेर्मण्डलं मूलाधारे परमाकाशे वा विद्य-

मानं तत्र वसतीति तथा। वह्निशब्दस्त्रित्वसङ्ख्यावच्छिन्नपरो वा। तेन सोम-सूर्याग्निमण्डलत्रयवासिनीत्यर्थः ॥ १२८ ॥

( ३४६ ) **विजया**—सदैव ही जिनकी विजय होती है अथवा विजया स्वयमेव ज्ञान। देवीपुराण के अनुसार वे काश्मीर की देवी हैं, जो चौंसठ तीर्थस्थानों में से एक है। विजया के अर्थ के सन्दर्भ में इस पुराण में उल्लेख है—'दैत्यों के शक्तिशाली राजा पद्म पर विजय प्राप्त करने के फलस्वरूप तीनों लोकों में उन्हें विजया या अपराजिता कहा जाता है।'

अथवा विजया एक भवन का भी नाम है, जिसका उल्लेख विश्वकर्म शास्त्र में मिलता है। चिन्तामणि के अनुसार विजय एक शुभ मुहूर्त है—'आश्विन मास में शुक्लपक्ष के दसवें दिन जब नक्षत्र का उदय होता है, उस काल को विजय कहते हैं। उस समय जो कार्य किये जाते हैं उनमें सफलता मिलती है।' रत्नकोश में उल्लेख है—'सन्ध्या के समय जब छुट-पुट अँधेरा होता है और नक्षत्र चमकना प्रारम्भ करते हैं तो उसे भी विजया कहते हैं। वह समय भी कार्य का आरम्भ करने के लिए शुभ होता है। आधे दिन के बाद जो ग्याहरवाँ मुहूर्त आरम्भ होता है वह विजय कहा जाता है। जो व्यक्ति सफलता चाहते हैं, उन्हें इस समय यात्रा प्रारम्भ करनी चाहिए।'

( ३४७ ) **विमला**—स्वच्छ और निर्मल। मल अविद्या में रहता है। पद्मपुराण के अनुसार पुरुषोत्तम तीर्थ की देवी विमला कही जाती हैं।

अथवा विमल एक प्रकार का मकान है। विश्वकर्मशास्त्र में इनके नाम इस प्रकार बतलाये गये हैं—ध्रुव, धान्य, जय, कान्त, विपुल, विजय, सुमुख, विमल, नन्द, निधन और मनोरम।

( ३४८ ) **वन्द्या**—पूजनीय। अम्बा के चरणों में सभी देव वन्दना और स्तुति करते हैं। वे आदिशक्ति हैं।

( ३४९ ) **वन्दारुजनवत्सला**—वन्दना करने वालों पर वत्सलभाव रखती हैं।

( ३५० ) **वाग्वादिनी**—वाग्देवी। शब्दों की जननी। अथवा वाग्वादिनी एक देवी का भी नाम है। त्रिपुरासिद्धान्त का कथन है—'वे अपने भक्तों की जीभ पर सदैव ही वाक् रूप में निवास करती हैं। अतः उन्हें संसार में वाग्वादिनी भी कहते हैं।' लघुस्तव ( श्लोक १५ ) में कहा गया है—'आप ही सब शब्दों का मूल हैं, अतः विश्व आपको 'वाग्वादिनी' देवी के नाम से जानेगा।

( ३५१ ) **वामकेशी**—सुन्दर केश हैं जिनके, वे वामा। अथवा वामक, मनुष्य और ईश, परम अर्थात् शिव। उनकी पत्नी वामकेशी। देवीपुराण के अनुसार वामकेशी जट नामक तीर्थ की अधिष्ठात्री देवी हैं। अथवा वामकेश उन

( ३७३ ) **कामेश्वरप्राणनाडी**—कामेश्वर की प्राणभूता शक्ति। आचार्य ने सौन्दर्यलहरी के श्लोक २८ में कहा है—

'करालं यत्क्ष्वेलं( डं ) कवलितवतः कालकलना।
न शम्भोस्तन्मूलं तव जननि ताटङ्कमहिमा॥'

अर्थात् 'कराल हलाहल विष का पान करने वाले शम्भु पर काल की कलना नहीं चलती। इसका कारण, हे जननि ! तेरे कर्णफूलों की महिमा है।

ताटङ्क अर्थात् कर्णफूल, जो सौभाग्य का चिह्न माना जाता है। शंकर पर जो विष का कोई असर नहीं हुआ, इसका कारण आपका अनादि, अनन्त और अखण्ड सुहाग है।

( ३७४ ) **कृतज्ञा**—कर्मों की निर्णायिका। कृत—अच्छे और बुरे कर्म। सूर्य, चन्द्रमा, यमराज, काल तथा पंचमहाभूत—ये नौ अच्छे और बुरे कर्मों के साक्षी हैं। वे इनसे पृथक् नहीं हैं, अतः उन्हें कृतज्ञा कहते हैं। अथवा कृत = सत्कर्म। इसके पुरस्कार रूप में वे ज्ञान प्रदान करती हैं। अथवा कृत पहले से ही प्राप्त, ज्ञा–ज्ञान, जिस पर उनका अधिकार है। कृत—कृतयुग, स्वर्णयुग, सत्ययुग क्योंकि उस युग में पूर्णतया सद्धर्म की स्थापना की थी। ज्ञान भी सम्पूर्ण रूप से था अथवा पूर्ण ज्ञानी हैं, जैसा कि सत्ययुग में था।

द्यूत-क्रीड़ा के विज्ञान के अनुसार चार द्यूत होते हैं, जिन्हें कृत, त्रेता, द्वापर और कलि कहते हैं। इनकी संख्या भी क्रमशः चार, तीन, दो और एक है। किन्तु गणना क्रमशः दस, छः, तीन और एक से की जाती है, क्योंकि उच्च संख्या में नीचे की एक की संख्या भी शामिल रहती है। अतः श्रुति ( छा० उप० ४.३.८ ) का कथन है—ये पाँच और दूसरे पाँच मिलकर दस होते हैं, जो कृत ( पाँसे ) के प्रतीक हैं।' अतः द्यूत-विद्या के अनुसार जो कृत को विजित कर लेता है, उसकी ही तीन अन्य पर भी विजय होती है। श्रुति ( छा० उ० ४.१.४ ) के अनुसार—'जैसे पासे के खेल में नीचे के सभी दाँव उसको मिलते हैं, जो कृत ( पाँसे ) से जीता है।' तात्पर्य यह हुआ कि कृत ( पाँसे ) के समान उनका ज्ञान सर्वज्ञ एवं सर्वव्यापक है।

अथवा वे कृत ( पाँसा ) फेंकना जानती हैं। इसका एक अभिप्राय यह भी निकलता है, कि वे शिव से द्यूत-क्रीडा में सदैव ही विजयी होती हैं।

( ३७५ ) **कामपूजिता**—काम की आराध्या देवी। अरुणोपनिषद् का कथन है—'लक्ष्मी का एक अशरीरी पुत्र है, यद्यपि उसके मानस नहीं है किन्तु फिर भी उस में जीवन है। उसने पंचदशाक्षरी मंत्र प्राप्त किया है।'

अथवा वे कामराजोपासिता हैं। इस विशेषण से कामराजकूट की भावना का भी प्रतिपादन किया गया है।

( ३७६ ) **शृङ्गाररससम्पूर्णा**—आनन्द से ओतप्रोत। अथवा जैसा कि आगे बताया गया है, जालन्धर और ओड्याणपीठ के नीचे ( नाम ३७५ और ३७६ ) इन दो नामों से कामरूप और पूर्णागिरि पीठ का संकेत किया गया है। शृंग, दो ( दो सींग ) अर, कमलदल, रस छः ( छः गन्ध होती हैं ) इस प्रकार शृंगाररस का अर्थ हुआ—अनाहतचक्र जिसमें बारह कमलदल होते हैं अर्थात् बारह अक्षरों का अनाहतचक्र। सम–बराबर, पूर्ण रहना अर्थात् वे इस केन्द्र में रहती हैं। तंत्र के अनुसार अधिभूत में कामरूप आदि चार चक्र हैं—मूलाधार, अनाहत, विशुद्धि और आज्ञा। अतः इस नाम से अनाहत और पूर्णगिरि केन्द्रों का, जो शरीर और ब्रह्माण्ड में है, संकेत किया गया है। अथवा शृंग—मुख्य आवरण, अरर।, आवरण अर्थात् अविद्या जो आवरण का कार्य करती है, स–सम्पूर्ण या सहित अर्थात् ब्रह्म। इस प्रकार बतलाया गया है, कि वे सगुण और निर्गुण ब्रह्म हैं।

( ३७७ ) **जया**—विजयी। पद्मपुराण के अनुसार जया वाराह पर्वतों में पूजी जाने वाली एक देवी का नाम है।

( ३७८ ) **जालन्धरस्थिता**—जालन्धर में रहने वाली। पद्मपुराण के अनुसार जालन्धर एक स्थान है, जहाँ उन की पूजा विष्णुमुखी देवी के रूप में की जाती है।

जालन्धर एक सिद्ध विद्यापीठ है। इस पीठ से अभिनवगुप्त के गुरु शम्भुनाथ का सम्बन्ध था। यह एक ज्योतिर्लिंग का स्थान है तथा पहले यह तांत्रिक साधना का महत्त्वपूर्ण केन्द्र रहा है।

[ १७ श्लोक ४४ नामों को विभक्त करते हैं ]

**ओड्याणपीठनिलया बिन्दुमण्डलवासिनी।**
**रहोयागक्रमाराध्या रहस्तर्पणतर्पिता ॥ १३४ ॥**

ओड्याणाख्यं पीठमेव निलयो वासस्थानं यस्याः। बिन्दुरेव मण्डलं सर्वानन्दमयात्मकं चक्रवालं तत्र वसति। बिन्दुः शुक्लं तस्य मण्डलं ब्रह्मरन्ध्रमित्यन्ये। 'सहस्रारे पद्मे सह रहसि पत्या विहरसे' इत्याचार्योक्तेः। रहसि विविक्ते क्रियमाणो यागश्चिदग्नौ अनच्ककुण्डलन्यधिष्ठिते पुण्यादिहोमाष्टकरूपो रहोयागस्तस्य क्रमेण प्रयोगेणाराध्या। 'यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेष्वि'ति धातुपाठादेकान्तसङ्गतिरेव वा रहोयागः तत्र क्रमेण पादविक्षेपेणाराध्या प्राप्या। यदाहापस्तम्बः—'न शब्दशास्त्राभिरतस्य मोक्षो न चैव रम्यावसथप्रियस्य। न भोजनाच्छादनतत्परस्य न लोकचित्तग्रहणे रतस्य ॥ एकान्तशीलस्य दृढव्रतस्य मोक्षो

भवेत्प्रीतिनिवर्तकस्य । अध्यात्मयोगे निरतस्य सम्यङ्मोक्षो भवेन्नित्यमहिंस-कस्ये'ति ।। अरुणोपनिषदपि 'यदि प्रविशेत् मिथो चरित्वा प्रविशेदि'ति । श्रीविद्यो-पासनामार्गे रहःसम्पाद्यैव प्रविशेदिति तदर्थः । 'मिथोऽन्योन्यं रहस्यपी'ति कोशात् 'प्रकाशामर्शहस्ताभ्यामवलम्ब्योन्मनी स्रुचम् । धर्माधर्मकलास्नेहं पूर्णवह्नौ जुहो-म्यह'मिति । मन्त्रोक्तार्थविभावनं 'अन्तर्निरन्तरनिरिन्धनमेधमाने मोहान्धकार-परिपन्थिनि संविदग्नौ । कस्मिश्चिदद्भुतमरीचिविकासभूमौ विश्वं जुहोमि वसुधादिशि वा वसान'मिति ।। मन्त्रार्थविभावनञ्च रहस्तर्पणं तेन तर्पिता ।।१३४।।

( ३७९ ) **ओड्याणपीठनिलया**—ओड्याण पीठ में निवास करने वाली । कहते हैं कि जब स्थिति-शक्ति क्षीण हो जाती है, तब स्वभाव के नियम से ही आकर्षण की प्रबलता होने के कारण संहार-शक्ति की क्रिया आरम्भ होती है । तब ज्ञानशक्ति क्रियाशक्ति के रूप में परिणीत होकर शिवांश रौद्री शक्ति के साथ साम्यभाव को प्राप्त हो जाती है और उसी को ओड्याणपीठ कहते हैं । इस बिन्दु से चित् शक्ति महातेजस्-सम्पन्न परलिंग रूप में अभिव्यक्त होती है । यहाँ पर परमेश्वर के परम कर्तव्य की अभिव्यक्ति होने के कारण इसे पीठ नाम दिया गया है । परमेश्वर का जो प्रतिबिम्ब कर्त्ता रूप में उनके परम कर्त्तृत्व की स्फुरणा द्वारा अनुप्राणित होकर ओड्याणपीठ में अपनी शक्ति के साथ अधिष्ठित रहता है, उसे कलियुग का नाथ कहते हैं ।

( ३८० ) **बिन्दुमण्डलवासिनी**--बिन्दु के मध्य में रहने वाली । बिन्दु मंडल के केन्द्र को सर्वानन्दमय चक्र कहते हैं । कुछ लोगों की मान्यता के अनुसार बिन्दु का अर्थ है—श्वेत, मंडल, वृत्त अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र ।

( ३८१ ) **रहोयागक्रमाराध्या**—गोपनीय रूप से बलि आदि की क्रियाओं द्वारा विधि-विधान से पूजा करनी चाहिए । आचार्य सौन्दर्यलहरी के श्लोक ९ में कहते है'—

> महीं मूलाधारे कमपि मणिपूरे हुतवहं
> स्थितं स्वाधिष्ठाने हृदि मरुतमाकाशमुपरि ।
> मनोऽपि भ्रूमध्ये सकलमपि भित्त्वा कुलपथं
> सहस्रारे पद्मे सह रहसि पत्या विहरसि ।।'

अर्थात् 'पृथ्वीतत्त्व को मूलाधार में और जल को भी मूलाधार में ही, मणिपुर में अग्नितत्त्व को जिसकी स्थिति स्वाधिष्ठान में है, हृदय में वायुतत्त्व को और ऊपर विशुद्धचक्र में आकाशतत्त्व को और मन को भी भ्रूमध्य में—इस प्रकार सकल कुलपथ-शक्तिमार्ग का वेध करके तू सहस्रार पद्म में अपने पति के साथ एकान्त में विहार करती है ।'

[ यहाँ अन्तर्याग का वर्णन है। कुण्डलिनी शक्ति का षट्चक्रवेध पूर्वक आरोहण बतलाया गया है। ]

रहो—एकान्त में ( सहस्रार ), याग—आठ सत् कर्मों की आहुति अथवा बलि आदि, चित्ताग्नि के प्रसुप्त होने पर कुण्डलिनी की सहायता से, अथवा रहो याग का अर्थ है—शिवशक्ति का एकान्त ( सहस्रार ) स्थान में मिलन, क्रम से आगे बढ़कर वहाँ पहुँचना, आराध्या का अर्थ है—प्राप्त करना।

'आपस्तम्ब' का कथन है—'मुक्ति ऐसे व्यक्तियों के लिए नहीं है, जो अपने को धर्मशास्त्र के शब्दों तक ही सीमित रखते हैं, और न उनके लिए है, जो सुन्दर भवनों में रहते हों, अथवा जो सुस्वादु भोजन करते हों और मूल्यवान् परिधान पहनते हों अथवा सांसारिक कामनाओं की पूर्ति में तृप्त हों। अपितु मुक्ति ऐसे व्यक्तियों के लिए है जो एकान्तसेवी हैं, दृढ़ विचारों के, अपनी बात के धनी हों तथा जिन्होंने सांसारिक भोगवासनाओं को परित्यक्त कर दिया है। इन्हीं को मुक्ति मिलती है। जो व्यक्ति ध्यान-धारणा में लगे रहते हैं, आत्मदेव में ही मगन रहकर आनन्द लेते हैं, किसी की कोई हानि नहीं करते, वे निश्चय ही मुक्त हो जाते हैं।'

देवी की पूजा गोपनीय ढंग से भी की जाती है। योग में इसे यति क्रम बताया गया है। किन्तु यह आराधना साधारण व्यक्तियों के लिए नहीं है। इसकी विस्तृत चर्चा साधक और गुरु के मध्य ही हो सकती है। इस साधना में दृढ़ संयम की आवश्यकता होती है और तनिक भी स्खलन होने से साधक का पतन होना निश्चित है।

( ३८२ ) **रहस्तर्पणतर्पिता**—गोपनीय बलि से सन्तुष्ट। अरुणोपनिषद् का कथन है—यदि कोई प्रवेश करे तो उसे प्रवेश करने दो, यदि वह एकान्त मिलन में दक्ष हो चुका है।' श्रीविद्या के प्रति निष्ठा रखने के नियमानुसार ( पद्धति ) आत्म-साक्षात्कार हो जाने के बाद ही इस मार्ग को अपनाना चाहिए। रहस्तर्पण : एक मंत्र में इसका विवरण इस प्रकार दिया गया है—'दोनों हाथ बाँधकर, जो प्रकाश और विमर्श का प्रतीक है, उन्मनी का अवलम्बन ( सहारा ) कर बलि को उठाकर सद्गुणों और दुर्गुणों के घृत से तथा कलाओं को संयुक्त करके चित्ताग्नि में यह कहते हुए समर्पण करना कि मैं बलि देता हूँ।' एक अन्य विवरण के अनुसार—'मैं पृथ्वी से लेकर शिव तक के ब्रह्माण्ड की बलि संवित् अग्नि में देता हूँ जो बिना समिधा के निरन्तर प्रदीप्त तथा प्रज्वलित होती रहती है, तीव्र से तीव्रतर होकर भ्रान्ति अथवा मोह के अन्धकार को दूर कर रही है और जिसके मध्य में अद्भुत मरीचि विकसित हो रही है।'

**सद्यःप्रसादिनी विश्वसाक्षिणी साक्षिवर्जिता ।**
**षडङ्गदेवतायुक्ता　　षाड्गुण्यपरिपूरिता ॥ १३५ ॥**

तादृशयागतर्पणाभ्यां सद्यस्तदात्व एव प्रसीदतीति तथा । विश्वस्य द्रष्ट्री साक्षादव्यवधानेन स्वरूपात्मकबोधेनेति विश्वसाक्षिणी । 'साक्षाद्द्रष्टरि संज्ञाया'-मितीन् । सर्वसाक्षिण्याः साक्ष्यन्तरायोगात्साक्षिवर्जिता । षडवयवकान्यङ्गानि हृदयशिरःशिखानेत्रकवचास्त्राणि तेषां देवताभिः शक्तिभिर्युक्ता आवृता । ज्ञानार्णवादिषु 'अथाङ्गावरणं कुर्याच्छ्रीविद्यामनुसम्भवम् । षडङ्गावरणाद्बाह्यसमीपे क्रमतोऽर्चयेत् । परिवारार्चनं पश्चादादावङ्गावृतिः प्रिये' इत्यादिव्यवहारदर्शनेन तासामप्यावरणदेवतात्वात्, ताभिः सहैव नवावरणसङ्ख्यापूर्तेः सम्भवाच्च । षण्णामङ्गानामधिष्ठात्री देवता महेश्वर एव । तेन युक्ता वा । उक्तञ्च देवीभागवते—'सर्वज्ञता तृप्तिरनादिबोधः स्वतन्त्रता नित्यमलुप्तशक्तिः । अनन्तता चेति विधेर्विधिज्ञाः षडाहुरङ्गानि महेश्वरस्ये'ति ॥ शिक्षाकल्पादिषडङ्गाभिमानिदेवतासाहित्याच्छ्रुतिस्वरूपेति वाऽर्थः । सन्धिविग्रहयानासनद्वैधीभावसमाश्रयाणां कामन्दकोक्तानामैश्वर्यधर्मयशःश्रीज्ञानवैराग्याणां पुराणप्रसिद्धानां वा षण्णां गुणानां समूहः षाड्गुण्यं तेन परितः पूरिता ॥ १३५ ॥

( ३८३ ) **सद्यःप्रसादिनी**—वे याग और तर्पण से शीघ्र ही प्रसन्न हो जाती हैं । इनकी चर्चा ( नाम ३८१ और ३८२ में ) पहले की जा चुकी है ।

( ३८४ ) **विश्वसाक्षिणी**—साक्षात् द्रष्टा । वे सदैव अनासक्त रूप में ब्रह्माण्ड के क्रियाकलापों को देखती हैं और इस प्रकार ये पिण्ड की क्रियाओं की भी एकमात्र प्रत्यक्ष द्रष्टा हैं ।

( ३८५ ) **साक्षिवर्जिता**—जो सबका साक्षी है, परन्तु उसका कोई भी साक्षी नहीं हो सकता ।

( ३८६ ) **षडङ्गदेवतायुक्ता**—छः अंगों की अधिष्ठात्री देवियों से युक्त । अंग इस प्रकार बतलाये गये हैं—हृदय, शिर, शिखा, नेत्र, कवच, अस्त्र के देवता । वे इन अंगों की शक्ति-देवियों के साथ रहती हैं । ज्ञानार्णव तथा अन्य ग्रन्थों में उल्लेख है—'अब उसे विद्या के अंगों का न्यास करना चाहिए । ये बाह्य कृत्य हैं । तथा बाद में तीन देवियों की जो चारों ओर हैं, पूजा करनी चाहिए । इस प्रकार आवरण पूरे हो गये ।

अथवा षडङ्ग देवता शिव हैं, जो छः अंगों के अधिष्ठाता देवता हैं । देवीभागवतपुराण का कथन है—'महेश्वर के छः अंग बताये गये हैं, जो इस प्रकार हैं—सर्वज्ञता, तृप्ति, अनादिबोध, स्वतंत्रता अलिप्त और अनन्त शक्ति ।

अथवा षडङ्ग—स्वर-विज्ञान, कल्प, व्याकरण, कोशरचना-कला, छन्दः-शास्त्र, खगोलविद्या ।

इन छः शक्तियों से घिरी हुई का तात्पर्य है कि वेद उनका स्वरूप है—

( ३८७ ) षाड्गुण्यपरिपूरिता—छः गुणों से युक्त। पुराण के अनुसार—ऐश्वर्य, धर्म, यश, श्रीज्ञान और वैराग्य। कामन्दक ने इन्हें सन्धि-विग्रह, द्वैधीभाव, स्थिर-आसन, गति और शक्तिविग्रह रूप में कहा है।

**नित्यक्लिन्ना निरुपमा निर्वाणसुखदायिनी।**
**नित्याषोडशिकारूपा श्रीकण्ठार्धशरीरिणी ॥ १३६ ॥**

नित्यं दयया क्लिन्ना सार्द्रा। तृतीयातिथिनित्या नित्यक्लिन्नेत्युच्यते। इयं गरुडपुराणे—'नित्यक्लिन्नामथो वक्ष्ये त्रिपुरां भुक्तिमुक्तिदा'मित्यादिना प्रपञ्चिता तद्रूपा वा। निर्गतोपमा सादृश्यं यस्याः सा निरुपमा। 'न तस्य प्रतिमास्ती'ति श्रुतेः। निर्गतं बाणं शरीरं यस्मिंस्तदशरीरम्। 'एतद्बाणमवष्टभ्ये'तिश्रुतौ वेदान्तिभिर्गीर्वाणपदे च मीमांसकैर्बाणशब्दस्य शरीरपरत्वेन व्याख्यानात्। 'शरीरे बाण-मुद्गला'वित्यमरशेषाच्च। अशरीरम् इयत्तानवच्छिन्नं सुखं मोक्षाख्यं ददातीति तथा। कौर्मे हिमवन्तम्प्रति देवीवाक्यम्—'मामनावृत्य परमं निर्वाणममलं पदम्। प्राप्यते न हि शैलेन्द्र ! ततो मां शरणं व्रज ॥ एकत्वेन पृथक्त्वेन तथा चोभयतोऽपि वा। मामुपास्य महाराज ततो यास्यसि तत्पद'मिति ॥ षोडशैव षोडशिकाः नित्याश्च ताः षोडशिकाश्च कामेश्वर्यादित्रिपुरसुन्दर्यन्तास्तासां रूपाणि यस्याः सा। उक्तञ्च तन्त्रराजे—'आद्याया ललितायाः स्युरन्याः पञ्चदशाङ्गगाः। ललिताङ्गित्वरूपेण सर्वासामात्मविग्रहे'ति ॥ षोडश्येव षोडशिकेति वा। नित्यो विकल्परहित आसमन्तात्षोडशिको ग्रहयागाभ्यासविशेषो येषु क्रतुषु तैरासमन्ताद्रूप्यते प्रीयत इति वा। अतिरात्रे विकल्पितस्यापि षोडशिग्रहस्योत्तरेहन् द्विरात्रस्य गृह्यत' इत्यादिवचनैरुत्तरक्रतुषु नित्यत्वात्। उक्तञ्च शक्तिरहस्ये—'कोटिभिर्वाजपेयानां यथा षोडशकोटिभिः। प्रीयतेऽम्बा तथैकेन षोडश्युच्चारणेन से'ति। श्रीर्विषं कण्ठे यस्य सः श्रीकण्ठः शिवस्तस्यार्धं शरीरमस्याः। श्रीकण्ठेनार्धशरीरवतीति वा। तदभिन्नार्धशरीरशालिनीति यावत्। अत एवैकस्यैव द्व्यात्मकत्वं बृहदारण्यके श्रूयते—'आत्मैवेदमग्र आसी'दिति प्रक्रम्य 'स इममेवात्मानं द्वेधाऽपातयत्ततः पतिश्च पत्नी चाभवतामि'ति। अथवा—श्रीकण्ठवदर्धे शरीरे अस्याः। श्रीकण्ठस्य यथा किञ्चिन्नीलं किञ्चिच्छुक्लं शरीरं तद्वदुभयरूपेति यावत्। तदुक्तं वायुपुराणे—'तत्र या सा महाभागा शङ्करस्यार्धकायिनी। कायार्धं दक्षिणं तस्याः शुक्लं वामं तथा सितम् ॥ आत्मानं विभजस्वेति प्रोक्ता देवी स्वयम्भुवा। तदैव द्विविधा भूता गौरी कालीति सा द्विजा' इति। यद्वा—'अः श्रीकण्ठः सुरेशश्च ललाटं केशवोऽमृते'ति मातृकाकोशाच्छ्रीकण्ठोऽकारः स एवार्धं शरीरमस्या वाग्रूपाया इत्यर्थः। तथा च श्रूयते—'अकारो वै सर्वा वाक्सैषा स्पर्शोष्मभिर्व्यज्यमाना बह्वी नानारूपा भवती'ति। अकाररूपा पराख्या प्रथमा वागेव वैखर्यात्मिका जातेति फलितार्थः। उक्तञ्च सूतसंहितायाम्—'वाग्विभूता

पराशक्तिर्या चिद्रूपा पराभिधा। वन्दे तामनिशं भक्त्या श्रीकण्ठार्धशरीरिणी'-मिति। यद्वा एकार्धरूपाया देव्या अर्धान्तरः श्रीकण्ठः परिपूर्तिकर इति यावत्। तदपि तत्रैवोक्तम्—'इच्छासंज्ञा च या शक्तिः परिपूर्णा शिवोदरे'ति। शैवे मातृकान्यासेऽर्धं पूर्णोदर्यादिशक्तिभिरर्धं श्रीकण्ठादिशिवैः पूर्यत इति फलितार्थः। यद्वा अकारस्य यल्लेखनवशायां कामकला समानजातीयमर्धं तदभिन्नशरीरवतीति ॥ १३६ ॥

( ३८८ ) **नित्यक्लिन्ना**—सदैव दयार्द्र। अथवा तृतीया तिथि की देवी का नाम नित्यक्लिन्ना है। गरुडपुराण में इस देवी के वर्णन में कहा गया है—'आगे मैं नित्यक्लिन्ना देवी का वर्णन करता हूँ....। वे स्वयं त्रिपुरा हैं जो ऐश्वर्य तथा मुक्ति प्रदान करती हैं।'

( ३८९ ) **निरुपमा**—जिनकी कोई तुलना अथवा उपमा नहीं है। श्रुति ( श्वेता० उप० ४.१९ ) का कथन है—'कोई भी उनकी समता नहीं कर सकता।'

( ३९० ) **निर्वाणसुखदायिनी**—निर्वाण का आनन्द प्रदान करने वाली। निर्वाण—निर्–मुक्त, वाण–शरीर, क्योंकि श्रुति ( प्र० उप० २.२ ) के अनुसार—'इस वाण को पकड़े हुए।' वेदान्तियों और मीमांसकों के अनुसार निर्वाण शब्द का अर्थ जो निर्वाण का ही रूप है, शरीर बतलाया गया है। अमरशेष के अनुसार—'बाण का अर्थ शरीर और धनुष है।' अतः यहाँ पर निर्वाण का अर्थ है—अशरीरी अर्थात् अवर्णनीय आनन्द। कूर्मपुराण में देवी हिमवान् से कहती हैं—'हे पर्वतराज! यदि आप मेरी उपेक्षा करेगें तब आपको परम निर्वाण की शान्ति नहीं मिल सकेगी। अतः मेरी शरण लो। एक और अनेक रूपों में मैं ही हूँ। इस प्रकार मेरी आराधना करो। आपको निर्वाण प्राप्त होगा।'

( ३९१ ) **नित्याषोडशिकारूपा**—सोलह नित्याओं के रूप में। ये सोलह नित्याएँ कामेश्वरी से लेकर त्रिपुरसुन्दरी तक हैं। इनके नाम इस प्रकार है—१. कामेश्वरी, २. भगमालिनी, ३. भेरुण्डा, ४. नित्यक्लिन्ना, ५. वह्निवासिनी, ६ महावज्रेश्वरी, ७. शिवदूती, ८. त्वरिता, ९. कुलसुन्दरी, १०. नित्या, ११. नीलपटाकिनी, १२. विजया, १३. सर्वमंगला, १४. ज्वालामालिनी, १५. चित्रा तथा १६. त्रिपुरसुन्दरी।

तंत्रराज का कथन है—'पन्द्रह देवियाँ ललिता के अवयव हैं और सोलह में प्रथम ललितासुन्दरी हैं। वे इन अंगों से युक्त हैं और स्वयं शरीर हैं। वे उनके शरीर की अवयव हैं।

अथवा नित्या–अनिवार्य, आ–कभी-कभी, षोडशिका–एक भवन जहाँ ग्रहों की बलि होती है, रूपा–प्रसन्न अर्थात् वे अनिवार्य रूप से की जाने वाली बलि से प्रसन्न रहती हैं। शक्तिरहस्य का कथन है—'माँ करोड़ों बाजपेय षोडश बलियों से भी उतनी प्रसन्न नहीं होती हैं, जितनी षोडशाक्षरी मंत्र के एक बार के जप से प्रसन्न होती हैं।

( ३९२ ) **श्रीकण्ठार्धशरीरिणी**—श्रीकण्ठ के अर्धशरीर की स्वामिनी। श्रीविष जिनके कण्ठ में है, वे श्रीकण्ठ हैं अर्थात् शिव है। वे शिव के शरीर का अर्ध भाग हैं। बृ० उप० ( १.४.१-३ ) में कहा गया है—'आरम्भ में केवल आत्मदेव ही थे··· । इसके बाद उन्होंने अपने दो भेद कर लिये और तब वे पति और पत्नी हुए।

अथवा शिव के समान ही उनके शरीर के दो वर्ण हैं। आधा भाग नील और आधा भाग श्वेत या शुक्ल। वायुपुराण के अनुसार—'उन दयामयी का अर्ध शरीर शंकर है और उनका दक्षिण भाग श्वेत है, वाम नीला—इस प्रकार मेरे शरीर को विभक्त करो, ऐसा ब्रह्मा ने देवी से कहा। इस प्रकार दो रूपों में से एक गौरी ( श्वेत ) हो गया तथा दूसरा काली ( नीला )।'

मातृकोश के अनुसार—'अ' का अर्थ है—श्रीकण्ठ, इन्द्र, मस्तक और विष्णु।' इस प्रकार श्रीकण्ठ 'अ' है। 'अ' अक्षर अन्य सभी उच्चारण किये जाने वाले समस्त अक्षरों का आधा भाग है। इस प्रकार श्रुति में कहा गया है—'अ' ही सम्पूर्ण वाक् है। 'अ' ही विभिन्न व्यञ्जनों के साथ संयुक्त होकर विभिन्न स्वरूप ले लेता है। तात्पर्य है कि 'अ' जिसका सर्वप्रथम उच्चारण हुआ, परारूप है और यही बाद में वैखरी हो जाता है। सूतसंहिता का कथन है—'पराशक्ति सर्वोच्च शक्ति है। यह चित् स्वरूपा और वाक् रूप में प्रस्फुटित होती है। यही परादेवी है। मैं सदैव भक्तिपूर्वक उस शक्ति को, जो शिव शरीर का अर्धांश है, नमन करता हूँ।

अथवा देवी जिनका केवल आधा ही भाग है, दूसरा अर्ध भाग श्रीकण्ठ कहलाता है, अर्थात् अर्ध को सम्पूर्ण करने वाला। सूतसंहिता में इसकी व्याख्या इस प्रकार की गयी है—'शक्ति जिसे इच्छा भी कहते हैं, शिव के उदर में भरी हुई है।' इसका आशय यह हुआ कि शैव-सिद्धान्तों में मातृ-न्यास क्रिया में आधा शरीर पूर्णोदरी और अन्य शक्तियों से परिपूर्ण है और दूसरा अर्ध शिव का श्रीकण्ठ है।

अथवा 'अ' अक्षर को लिखते हैं तो इसका अर्ध कामकला के सदृश है ( अ+ई )।

प्रभावती प्रभारूपा प्रसिद्धा परमेश्वरी ।
मूलप्रकृतिरव्यक्ता व्यक्ताव्यक्तस्वरूपिणी ॥ १३७ ॥

प्रभा अणिमाद्या आवरणदेवताः । 'अणिमादिभिरावृतां मयूखै'रिति वचनात् । तद्वती ताभिरावृता । किरणास्तावद्गुणस्वरूपा न पुनर्द्रव्यान्तराणीति प्राचां पक्षः । 'किरणा गुणा न दव्वं तेसु पयासो गुणो न सो दव्वो' इति धर्मसङ्ग्रहिण्यादौ ग्रन्थे हरिभद्रादिभिर्जैनसूरिभिरुट्टङ्कितः । 'किरणा गुणा न द्रव्यं तेषु प्रकाशो गुणो न स द्रव्य'मिति तु तच्छाया । ततश्च गुणगुणिनोरभेदादाह—प्रभारूपा अणिमाद्या देवता, स्वरूपमेव यस्याः । 'मनोमयो भारूप' इति श्रुतेः । सर्वैरहमिति वेद्यत्वात्प्रसिद्धा । तथा च देवीभागवते—'तामहं प्रत्ययव्याजात्सर्वे जानन्ति जन्तव' इति । तत्रैव प्रथमस्कन्धारम्भे—'सर्वचैतन्यरूपां तामाद्यां विद्यां च धीमही'ति । परमा उत्कृष्टा च सेश्वरी स्वामिनी च । मूलस्य श्रीविद्यामन्त्रस्य प्रकृतिः कारणभूतप्रकाशविमर्शाख्याक्षरद्वयरूपा । साङ्ख्यमतप्रसिद्धा वा मूलप्रकृतिः । यदाहुः—'मूलप्रकृतिरविकृतिर्महदाद्याः प्रकृतिविकृतयः सप्त । षोडशकस्तु विकारो न प्रकृतिर्न विकृतिः पुरुष' इति ॥ मृगेन्द्रसंहितायां तु—'महदादिसप्तकरूपसुषुम्णावेष्टिता कुण्डलिन्येवाष्टप्रकृतिरूपा मूलप्रकृतिरुच्यत' इत्युक्तं तेन तद्रूपा वा । अथवा पृथिव्यादीनामाकाशान्तानां मध्ये पूर्वपूर्वस्य विकृतिभूतस्योत्तरोत्तरं भूतं प्रकृतिः । आकाशस्य तु ब्रह्मैव प्रकृतिः । 'आत्मन आकाशः सम्भूत' इति श्रुतेः । तस्य तु न प्रकृत्यन्तरमतो मूलस्थानीया प्रथमा प्रकृतिरित्यर्थः । अत एव पञ्चरात्रागमे शिववाक्यम्—'प्रादुरासीज्जगन्माता वेदमाता सरस्वती । यस्या न प्रकृतिः सेयं मूलप्रकृतिसंज्ञिता ॥ तस्यामहं समुत्पन्नस्तत्त्वैस्तैर्महदादिभि'रिति । अत्रेदं बोध्यम् । नियतकालपरिपाकानां हि कर्मणां मध्ये परिपक्वानामुपभोगेन क्षयादितरेषां च पक्वानां भोगसम्भवेन तदर्थायाः सृष्टेरनुपयोगात् प्राकृतप्रलयो भवति । तदा ग्रस्तसमस्तप्रपञ्चा माया स्वप्रतिष्ठे परमशिवे निष्कले विलीना सती यावदवशिष्टकर्मपरिपाकं तथैव तिष्ठति । तदुक्तम्—'प्रलये व्याप्यते तस्यां चराचरमिदं जग'दिति । विष्णुपुराणेऽपि—'जगत्प्रतिष्ठा देवर्षे पृथिव्यप्सु प्रलीयते । तेजस्यापः प्रलीयन्ते तेजो वायौ प्रलीयते ॥ वायुः प्रलीयते व्योम्नि तदव्यक्ते प्रलीयते । अव्यक्तं पुरुषे ब्रह्मन्निष्कले सम्प्रलीयत' इति ॥ अव्यक्तं माया । तस्याश्च लयो नाम मुक्ताविव नात्यन्तिको नाशः किन्तु सुषुप्तावन्तःकरणवृत्तीनामिव मायावृत्तीनामनुदयावत्यन्तनिर्विकल्पात्मनः परमात्मप्रकाशस्य बलाद्भानसत्त्वेऽप्यप्रतिभातप्रायत्वम् । सर्वथा भानाभावे वस्तुन एवाभावापत्तेः । इष्टापत्तावुत्तरत्र सर्गानुपपत्तेः । अवशिष्टैः प्राणिकर्मभिश्च तस्यां मायायां विलीयैव क्रमेण प्राप्तपरिपाकैः स्वफलप्रदानाय परशिवस्य सिसृक्षात्मिका मायावृत्तिरुत्पाद्यते । सैषा मायावस्था

ईक्षणकामतपोविचिकीर्षाविशब्दैरुच्यते । 'स ईक्षत लोकान्नु सृजा' इत्यैतरेये । 'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेये'ति छान्दोग्ये । 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेये'ति तैत्तिरीये । 'तपसा चीयते ब्रह्मे'ति मुण्डके । तादृशवृत्तिविषयतया सविकल्पकत्वेन मायाया यत्स्फुरणं सोऽयमबुद्धिपूर्वकस्तमसः सर्गः प्रथमः । 'नासदासीन्नो सदासी'दित्यारभ्य 'तम आसीत्तमसा गूळ्हमग्र' इत्यन्ता श्रुतिः 'तस्मादव्यक्तमुत्पन्न'मित्यादिस्मृतिरप्येतत्परैव । एतस्मादविभागापन्नगुणत्रयादव्यक्ततमःपदवाच्यादन्तर्विभागस्थगुणत्रयात्मकस्यैषदव्यक्तस्य महतः सर्गो द्वितीयः । तदुक्तम्— 'अव्यक्तादन्तरुदितत्रिभेदग्रहणात्मकम् । महन्नाम भवेत् तत्त्वं महतोऽहङ्कृतिस्तथे'ति ।। तस्माद् बहिर्विभागगुणत्रयावस्थस्याहङ्कारस्य सर्गस्तृतीयः । 'वैकारिकस्तैजसश्च भूतादिश्चैव तामसः । त्रिविधोऽयमहङ्कारो महत्तत्त्वादजायते'ति वचनात् । अत्र भूतादेस्तामसत्वेन विशेषणादन्ययोः सात्त्विकराजसत्वे सूचिते । तत्र भूतादिनामकात् तामसादहङ्काराद्रजसावष्टब्धात्पञ्चतन्मात्राणां सर्गश्चतुर्थः । वैकारिकनाम्नः सात्त्विकादहङ्काराद्रजोवष्टब्धादेकादशेन्द्रियगणस्य सर्गः पञ्चमः । राजसात्तैजसादहङ्कारादुभयाधिष्ठातृदिग्वातार्कप्रचेतोऽश्व्यादिदेवतासर्गः षष्ठः । यदाहुः साङ्ख्याः—'सात्त्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकृतादहङ्कारात् । भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभय'मिति । शैवमते तु सात्त्विकादहमो मनो राजसादहमो दशेन्द्रियाणीति विशेषः । यदाहुः शैवाः—'सात्त्विकराजसतामसभेदेन स जायते पुनस्त्रेधा । स च तैजसवैकारिकभूतादिकनामभिः समुल्लसति । तैजसतस्तत्र मनो वैकारिकतो भवन्ति चाक्षाणि । भूतादेस्तन्मात्राण्येषां सर्गोऽयमेतस्मा'दिति । एते च षट्सर्गाः प्राकृताः । वृक्षादिरूर्ध्वस्रोतोरूपः पश्वादिस्तिर्यक्स्रोतोरूपो भूतप्रेतादिरर्वाक्स्रोत इति त्रयो वैकृताः । प्राकृतवैकृतात्मक एकः कौमारसर्ग इति । तदुक्तं विष्णुभागवते—'आद्यस्तु महतः सर्गो गुणवैषम्यमात्मनः । द्वितीयस्त्वहमो यत्र द्रव्यज्ञानक्रियोदयः ।। भूतसर्गस्तृतीयस्तु तन्मात्रो द्रव्यशक्तिमान् । चतुर्थ ऐन्द्रियः सर्गो यस्तु ज्ञानक्रियात्मकः ।। वैकारिको देवसर्गः पञ्चमो यन्मयं मनः । षष्ठस्तु तमसः सर्गो यस्त्वबुद्धिकृतः प्रभोः ।। षडिमे प्राकृताः सर्गा वैकृतानपि मे शृणु' इत्यादि । अत्राव्यक्ताख्यतमःसर्गस्य षष्ठत्वोक्तिः पाठक्रमानुसारेण । आर्थक्रमात्तु तस्य प्रथमत्वमेव । अस्मिन्नेवार्थे वायुपुराणादीन्यप्युदाहार्याणि । एवं चाव्यक्तादिसर्गाणां मध्ये उत्तरोत्तरस्य पूर्वपूर्वं प्रकृतिः अव्यक्तस्य तु ब्रह्मैव प्रकृतिरिति सर्वसृष्टीनां मूलभूतत्वात्तस्य मूलान्तराभावाच्च मूलप्रकृतिरित्यर्थः । अत एव श्रूयते—'इन्द्रियेभ्यः परा ह्यर्था' इत्यारभ्य 'महतः परमव्यक्तमव्यक्तात् पुरुषः परः । पुरुषान्न परं किञ्चित् सा काष्ठा सा परा गति'रिति । अथवा मूकारः पञ्चसङ्ख्यानां तन्मात्राणाम् । लकारस्त्वव्यक्तमहदहङ्काराणां त्रयाणां बोधकः । तेनाष्टविधा प्रकृतिरित्यर्थः । तथा च समाससूत्रम् 'अष्टौ प्रकृतय'

इति । अथ क्रमेण सर्वस्वरूपैः स्तोतुमुपक्रमते । अव्यक्ता प्राथमिकमायास्फूर्ति-रूपा । साङ्ख्यमते प्रधानप्रकृत्यादिपदवाच्यमव्यक्तं तद्रूपा वा । तदुक्तं साङ्ख्य-सप्तत्याम्—'सूक्ष्ममलिङ्गमचेतनमनादिनिधनं तथा प्रसवधर्मि । निरवयवमेकमेव हि साधारणमेतदव्यक्त'मिति । पञ्चशिखाचार्यैरपि 'अनादिमध्यं महतः परं ध्रुवं प्रधानमव्यक्तमुशन्ति सूरय' इति । तच्च गुणत्रयसमष्टिरूपमेवेति 'सत्त्वादीनाम-तद्धर्मत्वं तद्रूपत्वादि'ति साङ्ख्यप्रपञ्चनसूत्रे स्पष्टम् । ब्रह्मैव वाऽव्यक्तपदेनोच्यते । 'तदव्यक्तमाह ही'त्यधिकरणे 'न चक्षुषा गृह्यते नापि वाचा नान्यैर्देवैस्तपसा कर्मणा वे'त्यादिश्रुतिभिस्तथा निर्णयात् । विष्णुस्वरूपेति वार्थः । 'प्रधानमव्ययं योनिरव्यक्तं प्रकृतिस्तमः । विष्णोरेतानि नामानि नित्यं प्रभवधर्मिण' इति लैङ्गात् । व्यक्तं महत्तत्त्वं पूर्वस्मादभिव्यक्तत्वान्महत्वाच्च । आसमन्ताद्व्यक्त आव्यक्तस्तज्जन्योऽहङ्कारः तदुभयस्वरूपिणीत्येकं पदम् । व्यक्तेत्यस्य भिन्नपदत्वं स्वीकृत्योत्तरत्र ब्रह्मजननीति नामद्वयस्यैक्यमपि कर्तुं युक्तं पौनरुक्त्यादिदोषा-प्रसरात् । प्रत्युत वकारबकारादिनामप्रायपाठानुगुण्याच्च । अस्मिन् पक्षे व्यक्तं स्वरूपमहन्तात्मकमस्या इति योज्यम् । पराहन्तायास्त्रिपुरसुन्दरीरूपत्वाद् अहङ्काराख्यतत्त्वे तदभिव्यक्तेः । व्यक्तमव्यक्तं चेति स्वरूपे अस्या इति वा । भूतभावविकारसाहित्यराहित्यवतीत्यर्थः । तदप्युक्तं लैङ्गे—'भूतभावविकारेण द्वितीयेन सदुच्यते । व्यक्तं तेन विहीनत्वादव्यक्तमसदित्यपी'ति । क्षराक्षररूपेति वाऽर्थः । 'उक्तमक्षरमव्यक्तं व्यक्तं क्षरमुदाहृत'मिति मत्स्यपुराणात् । समष्टि-व्यष्टिरूपेति वा । 'समष्टिं विदुरव्यक्तं व्यक्तं व्यष्टिं मुनीश्वरा' इति नृसिंहपुरा-णात् । त्रयोविंशतितत्त्वप्रकृतिरूपा वा—'त्रयोविंशतितत्त्वानि व्यक्तशब्देन सूरयः । वदन्त्यव्यक्तशब्देन प्रकृतिं च परां तथे'ति ब्रह्माण्डपुराणात् । अथवा व्यक्ताव्यक्ते च व्यक्ताव्यक्तं चेति पुनरेकशेषान्तरेण व्यक्तमव्यक्तं व्यक्ताव्यक्तं चेति त्रिविध-लिङ्गरूपेत्यर्थः । तल्लक्षणानि ब्रह्मवैवर्तपुराणे—'स्वायम्भुवं बाणलिङ्गं शैल-लिङ्गमिति त्रिधा । कीर्तितं व्यक्तमव्यक्तं व्यक्ताव्यक्तमिति क्रमात् ।। व्यक्तं भुक्तिप्रदं मुक्तिप्रदमव्यक्तमुच्यते । भुक्तिमुक्तिप्रदं लिङ्गं व्यक्ताव्यक्तं प्रचक्षते ।। द्विस्त्रिस्तुलां समारूढं वृद्धिमेति न हीयते । तद्बाणलिङ्गमुदितं शेषं शैलं विदुर्बुधा' इति ।। अथवा पक्वमलेषु सुव्यक्तं पाशबद्धेष्वव्यक्तं स्वरूपमस्याः । तदुक्तं शक्ति-रहस्ये शक्तिपातशब्दार्थनिरूपणावसरे—'व्यापिनी परमा शक्तिः पतितेत्युच्यते कथम् । ऊर्ध्वाधोगतिः पातो मूर्तस्यासर्वगस्य च ।। सत्यं सा व्यापिनी नित्या सहजा शिववत्स्थिता । किं त्वियं मलकर्मादिपाशबद्धेषु संवृता ।। पक्वदोषेषु सुव्यक्ता पतितेत्युपचर्यत' इति ।। १३७ ।।

( ३९१ ) प्रभावती—प्रभा : देवता का वह आवरण जो मुखमण्डल के चारों ओर घिरा रहता है, जैसे अणिमा आदि । ऐसी भी मान्यता है—'अणिमादि-

भिरावृतां मयूखैरहमित्येव विभावये भवानीम्। अर्थात् देवी अणिमा आदि अन्य प्रकाश-किरणों से घिरी रहती हैं। कतिपय हरिभद्र आदि जैन आचार्यों ने धर्मसंग्रहणी आदि में कहा है,—'किरण अर्थात् रश्मियाँ गुण हैं, आधार नहीं। उनका प्रकाश भी गुण है, द्रव्य नहीं। देवतास्वरूप में अणिमादि उनके प्रभाव का प्रकाश है।

( ३९४ ) प्रभारूपा—तीव्र प्रकाश रूप में। इससे गुणों और गुणों की स्वामिनी की प्रतीति होती है। प्रभा—अणिमा और अन्य देवता।

( ३९५ ) प्रसिद्धा—देवी को सभी अहं रूप में जानते हैं। देवीभागवत पुराण में देवी स्वयं कहती हैं—

'तामहं प्रत्ययव्याजात् सर्वे जानन्ति जन्तवः।'

प्रथम स्कन्ध के आरम्भ में कहते हैं—

'सर्वचैतन्यरूपां तामाद्यां विद्यां च धीमहि॥'

अर्थात् 'हम समष्टि की चैतन्यरूपा आदिविद्या का ध्यान करते है।

( ३९६ ) परमेश्वरी—सम्पूर्ण ऐश्वर्यशालिनी।

( ३९७ ) मूलप्रकृतिः—महाकारणस्वरूपा। मूल—श्रीविद्या का मंत्र, प्रकृति—उद्गम। वे द्वि-अक्षररूपा हैं—'अ' प्रकाश तथा 'ह' विमर्श। 'अ' वर्णमाला का मूल अक्षर है और 'ह' विमर्श रूप उस वर्णमाला का अन्तिम अक्षर है।

अथवा मूलप्रकृति सांख्यसिद्धान्त के अनुसार पदार्थ है। सांख्यकारिका ( ३ ) में उल्लेख है—'मूलप्रकृति कोई उत्पादन नहीं है। महत् आदि सात उत्पादन प्रकृति विकृति से उत्पन्न हुए हैं। इसके सोलह रूपान्तरण हैं। पुरुष न तो प्रकृति है और न उसका रूपान्तरण है।'

मृगेन्द्रसंहिता के अनुसार—'कुण्डलिनी को मूलप्रकृति कहते हैं और उसके ही महत् आदि सात उत्पादन हैं। उस कुण्डलिनी को सुषुम्णा घेरे हुए है, जो सात रूप में है।' अथवा पृथ्वी से लेकर आकाश तक पंचभूत जिनमें से प्रत्येक एक-दूसरे की प्रकृति हैं। आकाश की प्रकृति ब्रह्म है। श्रुति का कथन है कि 'आत्मदेव से आकाश का प्रादुर्भाव हुआ।' ब्रह्म की प्रकृति नहीं है। अतः वही मूल अथवा महाकारण है। पंचरात्र-आगम में शिव कहते हैं—'ब्रह्माण्ड और वेदों की जननी एक ही है और उसे सरस्वती कहते हैं। उसकी कोई जननी नहीं है। अतः उसे मूलप्रकृति कहते हैं। उसी से मैंने महत् आदि तत्त्वों के साथ जन्म लिया।

यहाँ पर यह अच्छी प्रकार समझ लेना चाहिए कि कर्म जो एक निश्चित समय पर परिपक्व होते हैं, वे फलीभूत होने पर समाप्त हो जाते हैं और जो कर्म परिपक्व नहीं होते और जिनके फलीभूत होने का समय भी नहीं आया है, उनके लिए नयी सृष्टि व्यर्थ है। ऐसी स्थिति में प्राकृत प्रलय होता है। तब समस्त प्रपंचरूपिणी माया समस्त ब्रह्माण्ड को अपने में लीन कर स्वयं भी उन स्वतंत्र निष्कल परमशिव में लीन हो जाती है, जो निर्गुण है। माया तब तक लीन रहती है, जब तक शेष कर्म परिपक्व नहीं हो जाते। ऐसा कहा जाता है—'इस प्रलय में सम्पूर्ण जड और चेतन जगत् माया में लीन हो जाता है।' विष्णुपुराण का कथन है—'पृथ्वी जो सब का आधार है, जलमग्न हो जाती है, और जल अग्नि में लीन होता है; अग्नि वायु में, वायु आकाश में और आकाश अव्यक्त में लीन हो जाता है; और यह समस्त पूर्णतया निर्गुण पुरुष में लीन हो जाता है।' निर्गुणब्रह्म की प्रकाशशक्ति से माया को भी प्रकाश मिलता है, किन्तु वह सुप्त ही रहती है, जैसे कि उसमें प्रकाश ही नहीं है। यदि माया को तनिक भी प्रकाश नहीं मिलता तो फिर उसका अस्तित्व ही नहीं है। यदि इस सिद्धान्त को मान्यता दी जाय तो फिर आगे को सृष्टि नहीं होगी।

माया के रूपान्तरण स्वरूप परम शिव में इच्छा उत्पन्न होती है, कि जिनके कर्म परिपक्व नहीं थे और जो माया के गर्भ में लीन हो गये थे, उन्हें फल प्रदान किया जाय। जब उनके कर्म समय पर परिपक्व हो जाते हैं तो माया की इस अवस्था को ईक्षणकामविचिकीर्षा आदि कहते हैं, जिससे सृष्टि करने का भाव उदय हुआ। एतरेय उपनिषद् ( १.१ ) का कथन है—'उसने विचार किया कि लोकों का सृजन करूँ।' छान्दोग्य उपनिषद् का कथन है—'उसने सोचा मुझे अनेक होना है।' तैत्तिरीय उपनिषद् के अनुसार—'उसने बहुत सी प्रजा की कामना की।' मुण्डक उपनिषद् ( १.१.८ )—'तप से ब्रह्म का विस्तार हो गया'। माया की यह अभिव्यक्ति प्रथम सृष्टि है—अन्धकार अथवा तमस् सर्ग। इसमें चैतन्य नहीं था। श्रुति ( ऋग्वेद १०.१२९ ) का कथन है—'उस समय कुछ भी नहीं था, जीव भी नहीं था···, आदि में तमस् आच्छादित था।' इससे उक्त कथन की पुष्टि होती है कि उससे अव्यक्त का जागरण अथवा उदय हुआ।'

इस सृष्टि से जिसे तमस् सर्ग कहते हैं, तीन गुण भिन्न वृत्ति के आये तथा आंशिक रूप से महत् भी व्यक्त हुआ। यह दूसरी सृष्टि हुई। कहा जाता है—'अव्यक्त से महत् उत्पन्न हुआ, जिसमें स्पष्टतः तीन गुणों का स्फुरण हुआ तथा महत् से अहंकार हुआ।' महत् की सृष्टि से अहंकार की

सृष्टि हुई जिससे तीन गुण व्यक्त हुए। कहा गया है—'महत् से तीन प्रकार के अहंकार का उदय हुआ—वैकारिक, तैजस् और तमस्। तमस् से भूतों का आविर्भाव हुआ अथवा तमस् ही भूतों का मूल है।' यहाँ पर जैसे तमस् भूतों का मूल है, उसी क्रम से अन्य सृष्टि भी सत् और रजस् से हुई।

उस तमस् अहंकार से जिसे भूतों का जनक कहा जाता है, राजस् के सहयोग से पाँच सूक्ष्म तन्मात्राओं का सृजन हुआ। यही चतुर्थ सृष्टि है।

शुद्ध अहं से जिसे वैकारिक कहा गया है तथा राजस् की सहायता से ग्यारह इन्द्रियों का आविर्भाव हुआ। इसे पाँचवी सृष्टि कहते हैं।

राजस् अहं से दिक्, वात, अर्क, प्रचेता, अश्विनी आदि हुए। ये ही चौथी और पाँचवीं सृष्टि के देव हैं। यह छठी सृष्टि हुई।

सांख्य ( सां० का० २६ ) का कथन है—'शुद्ध अहं से ग्यारह सात्त्विक इन्द्रियों का प्रादुर्भाव हुआ। तमस् अहं ( भूतादि ) से सूक्ष्मभूत और राजस् अहं से उन देवताओं का जो दोनों के अधिष्ठाता हैं, प्रादुर्भाव हुआ।'

किन्तु शैव-सिद्धान्त में यह कहा गया है कि--'शुद्ध अहं अर्थात् सात्त्विक अहं से मनः और राजस् अहं से दश इन्द्रियाँ उत्पन्न हुई। इस प्रकार इनमें विरोध है। शैव कहते हैं कि महत् सत्, रजस् और तमस् इन तीन गुणों की विभिन्नता त्रिमुखी हो जाती है जिनकी संज्ञा वैकारिक, तैजस् और भूतादि है। तैजस् से मन, वैकारिक से इन्द्रियाँ और भूतादि से सूक्ष्मभूतों का उदय होता है। इस प्रकार महत् से छः सृष्टियाँ हुईं। ये छः सृष्टियाँ प्राकृत कहलाती हैं, क्योंकि ये प्रकृति से उत्पन्न हुईं हैं।

वैकृत सृष्टि में वृक्ष आदि आते हैं, जिनकी जीवनधारा ऊर्ध्वमुखी होती है, पशु आदि की जीवनधारा क्षितिज के समानान्तर तथा भूत आदि जीवन-धारा अधोमुखी होती है।

प्राकृत और वैकृत सृष्टियाँ मिलकर कौमारसृष्टि कहलाती हैं। भागवत-पुराण के अनुसार—'पहली सृष्टि महत् की है; उससे गुणों की असमानता का उदय होता है। दूसरी सृष्टि अहं की है; उससे द्रव्य, ज्ञान और क्रिया उत्पन्न होते हैं। तीसरी सृष्टि भूतों की है; उससे सूक्ष्मभूत उत्पन्न होते हैं जिनमें द्रव्यों की ऊर्जा रहती है। चौथी सृष्टि इन्द्रियों का सृजन है जिसमें ज्ञान और क्रिया रहती है। पाँचवीं सृष्टि वैकारिक है, इसमें देवों की सृष्टि जिसमें मनः भी सम्मिलित है। छठी सृष्ठि तमस् की है जो माया का परिणाम है। यह ज्ञान से रहित मानी जाती है। ये छः सृष्टियाँ प्राकृतसृष्टि कहलाती हैं। अब मुझसे वैकृतसृष्टि का वर्णन सुनो।'

यहाँ पर तमस् की सृष्टि को अव्यक्त कहा गया है। यह क्रम से छठी सृष्टि है। किन्तु इसके अर्थ के अनुसार इसे पहली समझना चाहिए। इस सम्बन्ध में वायु तथा अन्य पुराणों का अध्ययन करना चाहिए।

इन सृष्टियों में जो अव्यक्त सृष्टि से अ रम्भ होती हैं, पहली सृष्टि बाद की सृष्टि का मूलकारण है। अव्यक्त का मूल केवल ब्रह्म है। अतः जब वह समस्त सृष्टियों का मूल है और उसका कोई मूल नहीं है तो वही मूलप्रकृति हुई। श्रुति ( कठ० उप० ३.१०-११ ) के अनुसार—'इन्द्रियातीत विषय भी है····महत् से भी आगे अव्यक्त, अव्यक्त से परे पुरुष है और पुरुष से परे कुछ भी नहीं है। यही लक्ष्य है और यही परमधाम है।'

अथवा 'म' पाँच अर्थात् पाँच सूक्ष्मभूत और 'ल' तीन अर्थात् अव्यक्त, महत् और अहम्। अतः आठ प्रकृति और कारण हैं। समास-सूत्र के अनुसार प्रकृति आठ हैं।

( ३९८ ) **अव्यक्ता**—जो व्यक्त अथवा प्रकट नहीं है।

[ अब यहाँ से देवी के स्वरूप की सृष्टि-क्रम में स्तुति करते हैं ]

अव्यक्त माया की अभिव्यक्ति है। सांख्य के अनुसार इसे शब्दों में प्रधान, प्रकृति तथा अन्य शब्दों से वर्णित किया गया है। सांख्यसप्तति में कहा गया है—'जो सूक्ष्म, निर्गुण, अचेतन, अनादि, सृष्टि में सक्षम, सम्पूर्ण, एक और प्रसवधर्मी है, उसे ही अव्यक्त कहते हैं।' पंचशिखाचार्य का कथन है—'विद्वज्जन कहते हैं, कि प्रधान अव्यक्त है, उसका न आदि है और न अन्त है, जो महत् से परे है और शाश्वत है।' अव्यक्त तीन गुणों का सामूहिक स्वरूप है।' सांख्यसूत्र ( ६.३९ ) के अनुसार—'सत् तथा अन्य गुण उस ब्रह्म की उपाधि नहीं हैं, क्योंकि वे उस अव्यक्त के गुण हैं।'

अथवा अव्यक्त का अर्थ 'ब्रह्म' है, जैसा कि वेदसूत्र ( ३.२.२३ ) में कहा गया है—'ब्रह्म अव्यक्त है, क्योंकि धर्मशास्त्र ऐसा कहते हैं।' श्रुति ( मु० उप० ८ ) में उल्लेख है—'उसे न नेत्रों से, न वाणी से, न इन्द्रियों से, न तपस्या से और न ही कर्म से जाना जा सकता है।

अथवा विष्णु को अव्यक्त कहते हैं। लिंगपुराण के अनुसार—'विष्णु को जो सदैव सृष्टि करने में सक्षम हैं, प्रधान, अव्यय, योनि, अव्यक्त, प्रकृति और तमस् भी कहते हैं।

( ३९९ ) **व्यक्ताव्यक्तस्वरूपिणी**—व्यक्त और अव्यक्त स्वरूप वाली। 'व्यक्त महत् की श्रेणी'—ऐसा इसलिए कहते हैं, क्योंकि यह पहले व्यक्त हुई और फिर इसका कारण महानता भी है। अव्यक्त—आ–चारों ओर से, व्यक्त–अभिव्यक्त अर्थात् अहं अव्यक्त की अभिव्यक्ति करता है।

यदि ब्रह्मज्ञानमयी ( नाम ८२२–८२३ ) को दो नाम माना जा सकता है, तो इसे भी दो नामों में मान सकते हैं। इस दृष्टिकोण से व्यक्त 'पराहन्ता' है, क्योंकि पराहन्ता त्रिपुरसुन्दरी का रूप है। वे ही अहं की श्रेणी में अभिव्यक्त है।

अथवा वे ही दोनों रूपों—व्यक्त और अव्यक्त में हैं। वे भूतों के रूपान्तरण से परे हैं। लिंगपुराण के अनुसार—'व्यक्त को सत् कहते हैं और यह भूतों का द्वितीय रूपान्तरण है। अव्यक्त को असत् कहते हैं, क्योंकि उसमें रूपान्तरण नहीं है। अथवा व्यक्त–विनाशी और अव्यक्त–अविनाशी। मत्स्यपुराण के अनुसार—'व्यक्त विनाशी है और अव्यक्त अविनाशी है। अथवा व्यक्त अकेला और अव्यक्त समष्टिरूप है। नृसिंहपुराण के अनुसार—'अव्यक्त को समष्टि और व्यक्त को व्यष्टि कहा है।'

अथवा व्यक्त, अव्यक्त और व्यक्ताव्यक्त। तीन प्रकार के लिंग भी हैं। वे ही उन्हीं सभी रूपों में हैं। ब्रह्मवैवर्तपुराण में तीन लिंग बतलाये गये हैं। तीन लिंग—स्वायम्भुवलिंग, बाणलिंग और शैललिंग। इन्हें ही क्रमशः व्यक्त, अव्यक्त और व्यक्ताव्यक्त कहते हैं। उल्लेख है कि व्यक्त मुक्ति प्रदान करते हैं, अव्यक्त सांसारिक सुखोपभोग को और व्यक्ताव्यक्त दोनों को प्रदान करते हैं। बाणलिंग उसे कहते हैं, जो दो या तीन तुला से भारी निकलता है। विद्वानों ने अन्य को शैललिंग बताया है।

अथवा वे उन व्यक्तियों में व्यक्त हैं, जिनके कर्म परिपक्व हो चुके हैं और उनमें अव्यक्त हैं, जो माया के पाश से आबद्ध हैं। शक्तिरहस्य में कहा गया है कि जब मनुष्य में शक्ति का आवेश होता है : तुम किस प्रकार यह कहते हो कि पराशक्ति जो सर्वव्यापक है उतरती है; उतरना ऊपर से नीचे की ओर होता है और यह केवल उसी का हो सकता है जिसका आकार हो तथा जो सर्वव्यापक न हो। अतः यह कैसे उतर सकती है ? यह सत्य है कि वे सर्वव्यापी हैं, अनादि हैं, नित्य हैं और सह अस्तित्व में हैं, किन्तु फिर भी वे उनमें छिपी हुई हैं जो अशुद्धता, कर्मों आदि के पाश में आबद्ध हैं तथा उनमें अभिव्यक्त हैं जिनके पाप का क्षय हो चुका हो। इस प्रकार उनका उतरना कहा गया है।

**व्यापिनी—**

**अहङ्कारत्रयकार्यरूपावशिष्टप्राकृतसर्गत्रितयात्मकतया परिणामाद्व्यापिनी। सर्वजगद्व्यापिका वा।**

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे ।
चतुर्थशतकेनाभूत्पञ्चमी ज्वालिनी कला ।। ४०० ।।

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये चतुर्थशतकं नाम पञ्चमी कला ।। ५ ।।**

---

( ४०० ) **व्यापिनी**—उन्हें सर्वव्यापक कहते हैं, क्योंकि वे तीन प्रकार के अहं की तीन सृष्टियों का स्वरूप ग्रहण कर लेती हैं ।

इस प्रकार चार सौ नामों की चर्चा हुई । पाँचवीं कला जिसे ज्वालिनी कहते हैं, वह पूर्ण हुई । यह ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है ।

---

## पञ्चमशतकं

### नाम

# षष्ठी रुच्याख्या कला

**—विविधाकारा विद्याविद्यास्वरूपिणी ।**
**महाकामेशनयनकुमुदाह्लादकौमुदी ॥ १३८ ॥**

प्राकृता वैकृताः सर्गाः कौमारसर्गश्चेत्येवं विविधा आकारा यस्याः सा । 'विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह । अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययाऽमृतमश्नुते ।' इति श्रुतौ प्रसिद्धे विद्याविद्ये । विद्या स्वात्मरूपं ज्ञानम् । अविद्या चरमवृत्तिरूपं ज्ञानम् । तदुभयं स्वरूपमस्याः । उक्तञ्च बृहन्नारदीये—'तस्य शक्तिः परा विष्णोर्जगत्कार्यपरिक्षमा । भावाभावस्वरूपा सा विद्याविद्येति गीयत' इति ॥ देवीभागवतेऽपि—'ब्रह्मैव साति दुष्प्रापा विद्याविद्यास्वरूपिणी'ति । तत्रैव स्थलान्तरे—'विद्याविद्येति देव्या द्वे रूपे जानीहि पार्थिव । एकया मुच्यते जन्तुरन्यया बध्यते पुन'रिति ॥ यद्वा—विद्यैव चरमवृत्तिरूपं ज्ञानम् । अविद्या भेदभ्रान्तिरूपं ज्ञानम् । स्वः परब्रह्मात्मकं ज्ञानम् । स्वपदस्यात्मवाचित्वात् । 'स्वो ज्ञातावात्मनी'ति कोशात् । एतत् त्रयं रूपमस्याः । उक्तञ्च लैङ्गे—'भ्रान्तिर्विद्या परं चेति शिवरूपमिदं त्रयम् । अर्थेषु भिन्नरूपेषु विज्ञानं भ्रान्तिरुच्यते ॥ आत्माकारेण संवित्तिर्बुधैर्विद्येति कथ्यते । विकल्परहितं तत्त्वं परमित्यभिधीयत' इति ॥ महांश्चासौ कामेशश्चेति वा महाकामो महेच्छो महाशयश्चासावीशश्चेति वा महाकामेशस्तस्य नयने एव कुमुदे कैरवे रक्तपङ्कजे वा तयोराह्लादे विकासे सुखातिशयकृतनिमीलने वा कौमुदी चन्द्रिकेव । कार्तिकपूर्णिमेवेति वा । 'कुमुदं कैरवे रक्तपङ्कजे कुमुदः कपौ । कामुदः कार्तिके मासि चन्द्रिकायां च कौमुदी'ति यादवः । अथवा कुत्सिता नश्वरत्वाधिकदुःखसम्मिश्रत्वादिहेतुभिर्निन्द्या मुत्प्रीतिर्येषां ते कुमुदो वैषयिकाः अत एव तेषामनुकम्प्यत्वाभिप्रायेण 'कृपणे कुमुदे कुमुदि'ति शाश्वतः । 'स्यात्कुमुत्कृपणेऽन्यवदि'ति विश्वश्च । तेषामासमन्ताद्व्याप्तो ह्लादः सुखातिशयो मोक्षरूप इति यावत् । स च महाकामेशम्प्रति नयनेन प्रापणेनेति तृतीयासमासः । शिवप्रापणजन्यस्य वैषयिकनिष्ठस्य सुखस्य कौमुदी प्रकाशिका ॥ १३८ ॥

( ४०१ ) विविधाकारा—प्राकृत, वैकृत और कौमार सृष्टि में जिनके विविध स्वरूप हैं ।

( ४०२ ) विद्याविद्यास्वरूपिणी—ज्ञान तथा अज्ञान स्वरूप वाली । ईश उपनिषद् में विद्या और अविद्या की विस्तृत परिभाषा इस प्रकार दी गयी है—

'जो विद्या और अविद्या दोनों को अच्छी तरह जानता है, वह अविद्या के साथ मृत्यु का भी उल्लंघन कर जाता है। ज्ञान होने के कारण वह अमरता को प्राप्त कर लेता है।

अथवा विद्या आत्मदेव का ज्ञान और अविद्या अन्तिम रूपान्तरण का ज्ञान ( अर्थात् द्वैत अवस्था जो आत्मदेव का ज्ञान होने से पूर्व थी )। बृहन्नारदीय पुराण का कथन है—'विष्णु की पराशक्ति इतनी सक्षम है, कि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड चाहे चल हो या अचल, जड़ हो या चेतन, सभी को अपने में लीन कर लेती है। इसे ही विद्या और अविद्या कहा जाता है।' एक अन्य स्थान पर इस प्रकार का उल्लेख है—'राजन्! यह जान लो कि विद्या और अविद्या देवी के ही दो आकार हैं। एक से मानव ( जीव ) मुक्त होते हैं तथा दूसरे से आबद्ध होते हैं।

अथवा विद्या द्वैत-अवस्था के अन्तिम रूपान्तरण के रूप का अथवा चरम वृत्ति रूप का ज्ञान है। अविद्या भ्रान्ति और भेद रूप का ज्ञान है। यह अपने को पृथक् मानने की धारणा को दृढ़ करने वाला है। स्व; आत्मदेव का ज्ञान परब्रह्म का ज्ञान है। कोश के अनुसार—स्व का अर्थ आत्मा और रूप दोनों हैं। ये उसके स्वरूप हैं। लिंगपुराण के अनुसार—'शिव के तीन स्वरूप हैं—भ्रान्ति, विद्या और परा। विषयों के विभिन्न प्रकार के ज्ञान को भ्रान्ति कहते हैं, विद्वानों की ऐसी मान्यता है। आत्मदेव का स्व-स्वरूप में ज्ञान विद्या कहलाता है। बिना किसी विकल्प के ब्रह्म का ज्ञान परा कहलाता है।' मुण्डक-उपनिषद् में परा और अपरा दो प्रकार की विद्याएँ बतलायी गयीं हैं। जिस विद्या से ब्रह्म का ज्ञान होता है, उसे पराविद्या कहते हैं। अपराविद्या के जानने वालों को विद्वान् नहीं कहा जा सकता, क्योंकि वे अविद्या में ही पड़े रहते हैं। कर्मकाण्ड और उसका सब व्यवहार विस्तार अविद्यामय है, उससे ब्रह्म की प्राप्ति नहीं होती।

( ४०३ ) **महाकामेशनयनकुमुदाह्लादकौमुदी**—महाकामेश के कुमुद रूपी नेत्रों को प्रसन्नता प्रदान करने वाली चन्द्रज्योति। कौमुदी का आशय कार्तिक मास के पूर्णचन्द्र से भी लिया जा सकता है। यादव का कथन है—'कुमुद का अर्थ कमल, रक्तकमल और बिना पूँछ का बन्दर है।' कुमुद का अर्थ 'कमल' नपुंसकलिंग में तथा 'बिना पूँछ का बन्दर' पुंल्लिग में लिया जाता है। कौमुद कार्तिकमास को भी कहते हैं और कौमुदी उक्त मास के चन्द्रमा की कान्ति को।'

अथवा 'कु' छोटा नीचे का, मुद–प्रसन्नता। कौमुद वे हैं जो सांसारिक सुखोपभोग की वस्तुओं आदि के पीछे पागल रहते हैं। उन्हें निम्नस्तरीय समझा जाता है, क्योंकि उनके सुखोपभोग मिश्रित होते हैं। उनमें सुख के

साथ दुःख भी रहता है। इसके अतिरिक्त अन्य कारण भी हैं जिनसे उन्हें निम्नस्तरीय माना जाता है। अतः कौमुद का अर्थ हुआ—व्यथित। शाश्वत और विश्व के अनुसार—'कुमुद का अर्थ निम्नस्तरीय व्यक्ति और कमल है।' 'आ'-पूरा, ह्लाद-प्रसन्नता, सुख अर्थात् मुक्ति। यह अवस्था तभी प्राप्त होती है, जब व्यक्ति महाकामेश की ओर बढ़ता है। कुमुदी प्रकाश को भी कहते हैं। अतः इसका अभिप्राय यह है कि महामायी दयार्द्र होकर स्वयं प्रकाश बन जाती हैं, जिससे वे सांसारिक सुखोपभोग में अन्धे हुए लोगों को प्रकाश दिखा सकें।

**भक्तहार्दतमोभेदभानुमद्भानुसन्ततिः ।**
**शिवदूती शिवाराध्या शिवमूर्तिः शिवङ्करी ॥ १३९ ॥**

भक्तानां हृदि भावनी यानि तमांस्यावरणशक्तिमन्त्यज्ञानानि तेषां भेदे नाशने भानुमतः सूर्यस्य भानुसन्ततिः किरणपरम्परेव। 'हृदयस्य हृल्लेखयदण्लासेष्वि'ति हृदादेशः। 'तत्र भव' इत्यण्। शिवो दूतोऽल्पं यथा भवति तथा सन्देशप्रापको यस्याः सा शिवदूती। 'दूञ् उपतापे'। यथोक्तवक्तृत्वा दूतोऽप्युपतापकः। 'दूती सञ्चारिके समे' इति कोशे, सञ्चारशब्दोऽपि सन्देशसञ्चारणपरः। दुनोतेर्निष्ठायां 'दुतनिभ्यां दीर्घश्चे'ति दीर्घः। 'क्तादल्पाख्याया'मिति ङीप्। बहुव्रीहेः क्तान्तादवन्तादल्पत्वे द्योत्ये स्त्रियां ङीषिति तदर्थः। उक्तञ्च मार्कण्डेयपुराणे—'यतो नियुक्तो दौत्येन तया देव्या शिवः स्वयम्। शिवदूतीति लोकेऽस्मिंस्ततः सा ख्यातिमागते'ति॥ एतद्व्याख्याकारास्तु शिवेन सन्देशं प्रापयतीति शिवदूती। गौरादेराकृतिगणत्वान्ङीप् बहुव्रीहौ तु टाप् स्यादित्याहुस्तच्चिन्त्यम्। इयञ्च पुष्कराख्ये तीर्थे स्थिता। तदुक्तं पद्मपुराणे पुष्करखण्डे—'अथ तेऽन्याः प्रवक्ष्यामि पुष्करे या व्यवस्थिता' इति प्रकृत्य 'शिवदूती तथा वेदी क्षेमा क्षेमङ्करी सदे'त्यादि। शिवेनाराध्योपास्या। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'शिवोऽपि यां समाराध्य ध्यानयोगबलेन च। ईश्वरः सर्वसिद्धीनामर्धनारीश्वरोऽभवदि'ति॥ शङ्करोपासितचतुष्कूटविद्यास्वरूपा वा। शिव एव मूर्तिः स्वरूपं यस्याः शिवशक्त्योरभेदात्। तदुक्तम्—'एको रुद्रः सर्वभूतेषु गूढो माया रुद्रः सकलो निष्कलश्च। स एव देवी न च तद्विभिन्ना ह्येतज्ज्ञात्वैवामृतत्वं व्रजन्ती'ति। शिवा मङ्गलमयी मूर्तिर्यस्या इति वा। शिवो मोक्ष एव रूपं यस्या वा। मोक्षस्यात्ममात्रस्वरूपत्वात्। तदुक्तं सौरसंहितायां चतुर्दशाध्याये—'अथ मुक्तेः स्वरूपं ते प्रवक्ष्यामि समासत' इत्यारभ्य 'तस्मादात्मस्वरूपैव परा मुक्तिरविद्यया। प्रतिबद्धा विशुद्धस्य विद्यया व्यज्यतेऽनघे'त्यन्तम्। भक्तं शिवमेव करोति अविद्यापाशनिरासेन मुक्तप्राप्यं ब्रह्म करोतीवेत्युपचारात्। मङ्गलं करोतीति वा शिवङ्करी। 'कृञो हेतुताच्छील्यानुलोम्येष्वि'ति टः। 'शिवशमरिष्टस्य कर' इति मुम्॥१३९॥

( ४०४ ) **भक्तहार्दतमोभेदभानुमद्भानुसन्ततिः**—वे सूर्य की प्रखर किरण हैं, जिनके द्वारा भक्तों के हृदय का तमस् अथवा अन्धकार दूर हो जाता है।

( ४०५ ) **शिवदूती**—शिव उनके सन्देशवाहक का कार्य करते हैं। मार्कण्डेयपुराण में कहा गया है—'देवी ने स्वयं शिव को दैत्यों के पास अपना सन्देश लेकर दूती के रूप में भेजा था। दुर्गासप्तशती कहा गया है—

सा चाह धूम्रजटिलमीशानमपराजिता।
दूत त्वं गच्छ भगवन् पार्श्वं शुम्भनिशुम्भयोः॥ ८.२४।

अर्थात् 'उस अपराजिता देवी ने धूमिल जटा वाले महादेव जी से कहा—भगवन्! आप शुम्भ और निशुम्भ के पास दूत बनकर जाइए।'

कुछ टीकाकारों ने यह भी कहा है कि शिव ने ही उन्हें दूती बनाकर भेजा था, किन्तु इस प्रकार के कथन का कोई दृढ़ आधार नहीं है।

पुष्करतीर्थ की देवी का नाम शिवदूती है। पद्मपुराण का कथन है—'अब मैं तुमसे अन्य देवियों का वर्णन करता हूँ। जो देवी पुष्कर में रहती हैं अर्थात् शिवदूती। ये सदैव उदार और दूसरों को सुख प्रदान करने वाली हैं। शिवदूती एक मंत्र भी है, जिसके चार पाद होते हैं।

( ४०६ ) **शिवाराध्या**—शिव ने जिनकी आराधना की। ब्रह्मपुराण के अनुसार—'शिव उनकी आराधना करते हैं। ध्यान कर वे योग द्वारा समस्त सिद्धियों के स्वामी ही नहीं अपितु अर्धनारीश्वर बन गये।' शिवदूती मंत्र जिस के चार पाद हैं, शिव उसका जप करते हैं।

( ४०७ ) **शिवमूर्तिः**—शिवस्वरूप। शिव और शक्ति में किसी प्रकार का पार्थक्य नहीं है। श्रुति का कथन है—'सभी जीवों में एक रुद्र ही छिपा है, वह माया के साथ संयुक्त है। वे स्वयं देवी हैं और देवी से पृथक् भी नहीं हैं। जो इसे समझता है, वह मुक्त हो जाता है और अमर बन जाता है।' अथवा शिव–महादानी, मूर्ति–आकार अथवा शिव–मुक्ति, मूर्ति–आकार। मुक्ति का अर्थ आत्मदेव का ज्ञान भी है। सौरसंहिता का कथन है—'अब मैं तुमसे संक्षेप में मुक्ति की चर्चा करूंगा कि मुक्ति क्या है? अतः परामुक्ति आत्मदेव का ज्ञान है। जो अविद्या से आबद्ध थे, वे विद्या द्वारा मुक्त हो गये।' देवी अपने भक्तों को शिव के समान बना देती हैं, क्योंकि वे उन्हें आत्मदेव का ज्ञान देती हैं, जिससे भक्त अविद्या पाश से मुक्त हो जाते हैं।

( ४०८ ) **शिवङ्करी**—मंगल करने वाली। वे अपने भक्तों का मंगल अथवा कल्याण ( शिव ) करती हैं। अविद्या के पाश से जीव को मुक्त कर ब्रह्म तक ले जाती हैं। मुक्त जीव इसकी ही कामना करते हैं। अथवा शिव का अर्थ शुभ और करी का अर्थ है—देनेवाली।

शिवप्रिया शिवपरा शिष्टेष्टा शिष्टपूजिता ।
अप्रमेया स्वप्रकाशा मनोवाचामगोचरा ॥ १४० ॥

शिवस्य प्रिया । शिवः प्रियो यस्या इति वा । शिवात्परा शिवस्य शक्त्यधीनात्मलाभकत्वात् । शिवः परो यस्या इति वा । शिवप्रतिपादकत्वाद्वा शिवपरा । अयं शिवशब्द एतत्पर इत्यत्रैवमेव व्याख्यादर्शनात् । शिष्टान्यनुशिष्टानि विहितकर्माणि इष्टानि इच्छाविषयाः प्रियाणि यस्याः सा शिष्टेष्टा । 'इषु इच्छाया'मिति धातोः कर्मणि निष्ठायामिष्टमिति रूपम् । यद्वा शिष्टैर्विहितकर्मभिरिष्टा पूजिता । यजतेर्निष्ठायां सम्प्रसारणे 'व्रश्चे'ति षत्वे च रूपम् । 'स्वस्ववर्णाश्रमैर्धर्मैः सम्यग्भगवदर्पितैः । यत्पूजनं न तद्गन्धमाल्यादीनां समर्पणै'रिति वचनात् । 'आचारप्रभवो धर्मो धर्मस्य प्रभुरच्युत' इति महाभारतबृहन्नारदीययोर्वचनाच्च । यद्वा 'न पाणिपादचपलो न नेत्रचपलो भवेत् । न च वागङ्गचपल इति शिष्टस्य गोचरः ॥ पारम्पर्यागतो येषां वेदः सपरिबृंहणः । ते शिष्टा ब्राह्मणा ज्ञेयाः श्रुतिप्रत्यक्षहेतव' इति वसिष्ठसूत्रोक्तलक्षणकाः शिष्टास्ते इष्टा यस्याः सा । यद्वा शिष्टैरिष्टा पूजिता । इममेवार्थं स्पष्टमाचष्टे शिष्टपूजिता । प्रमातुं योग्या प्रमेया प्रमेया न भवतीत्यप्रमेया । अकारार्थैर्ब्रह्मविष्ण्वादिभिः प्रमेया वा । अप्सु प्रमेया वा । 'मम योनिरप्स्वन्तःसमुद्र' इति श्रुतेः । स्वः आत्माभिन्नः प्रकाशो यस्याः । दृश्यत्वाभावेन पराप्रकाश्यत्वात् । 'अत्रायं पुरुषः स्वयंज्योति'रिति श्रुतेः । सुषु अप्सु प्रकाशो यस्या वा । मनांसि च वाचश्च मनोवाचस्तेषां तासां चागोचरा अविषयः । 'यतो वाचो निवर्तन्ते । अप्राप्य मनसा सहे'ति श्रुतेः । विष्णुपुराणे प्रह्लादवचनञ्च—'यातीतगोचरा वाचां मनसां चाविशेषणा । ज्ञानिज्ञानपरिच्छेद्या वन्दे तामीश्वरीं परा'मिति । 'स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचरे'त्यादाविव गोचरशब्दस्य स्त्रीलिङ्गत्वम् । न विद्यते गोचरो यस्यामिति वा । वाङ्मनसविषय एकोऽपि पदार्थो यस्यां नास्ति । तद्गुणानामप्यानन्त्येन वाङ्मनसाऽतीतत्वादिति भावः । यत्तु अन्त्या इत्यधिकृत्य 'निर्मन् द्वे' 'क्तिष्ठे' इति छलाक्षरसूत्रद्वयं पठ्यते । निः मन् क्तिः ष्ठा इत्येतदक्षरान्तानि चत्वार्येव नामानि द्विद्विपदघटितानि भवन्तीति तदर्थः । तत्समानविभक्तिकपदद्वयपरम् । 'अप्राप्ते वाक्यमर्थव'दिति न्यायेन तादृशस्थल एव नामद्वयभ्रमनिरासकत्वेन सार्थक्यात् । यथा 'परं ज्योतिः परं धाम परा शक्तिः परा निष्ठे'ति । इदं तु भिन्नविभक्तिपदद्वयघटितमेकं नामेत्यवोचः । यद्यपि मनश्च वाचा च मनोवाचे ते च ते आमे च अपक्वे च मनोवाचामे । 'विशेषणं विशेष्येण बहुल'मित्युक्तेनं पूर्वनिपातः । ते न भवत इत्यमनोवाचामे । तयोर्गोचरेत्येकपदमेवेदं नाम सुवचम् । 'यतो वाचो निवर्तन्ते' इति श्रुतेर्वेदैकदेशत्वश्रुत्या 'मनसैवानुद्रष्टव्य' इत्यादिश्रुत्या च सह विरोधस्य भामत्यां शक्तिलक्षणापरतया

पक्वापक्वमनःपरतया च व्यवस्थाकल्पनेन परिहृतत्वात्। तथापि 'गस्वियादृढो-ठकां पृण्' इति छलाक्षरसूत्रविरुद्धम्। तस्य च छाया पृकिकुरवीरिवबृढीठकांपृ' इत्येकादशभिरक्षरैर्भाष्यकारैरुक्ता(?)। तेषु च प्रकृतं नामारभ्य पञ्चकोशान्तर-स्थितेत्यन्तानि चतुर्दश नामानि प्रतिपाद्यन्ते। पवर्गाद्यक्षरकाष्टाक्षरनामभ्यां सम्पुटीकृतानि द्वादश नामानीत्यर्थः। प्रकृतनामन्येकाक्षरप्रश्लेषे तु नवाक्षरत्वं स्वरादित्वं च स्यादिति तादृशेन सम्पुटीकरणाभावाद्भवति सूत्रविरोधः। सूत्राणा-मपि दृष्टोपायनिबन्धनमात्ररूपत्वेन तदुक्तोपायस्योपायान्तरादूषकत्वपर्यालोचने तु सोऽपि पक्षः साधुरेव। एवमन्यत्रापि द्रष्टव्यम्॥ १४०॥

( ४०९ ) **शिवप्रिया**—शिव की प्रिया अथवा जिसको शिव प्रिय हैं।

( ४१० ) **शिवपरा**—शिव ही जिनके पर (सब कुछ) हैं। शिव अवस्था-शक्ति पर आधारित है अथवा वे अपने भक्तों को 'परा' ब्रह्मज्ञान देती हैं।

( ४११ ) **शिष्टेष्टा**—ज्ञानी जिनकी कामना करते हैं। शिष्ट—धार्मिक कृत्य जिनको इष्ट अर्थात् प्रिय हैं। शिष्टा—धार्मिक कृत्यों से जिनकी आराधना की जाती है। कहा गया है—'भगवान् की आराधना अपनी जाति और उसके अनुसार निर्दिष्ट परम्परा से करनी चाहिए। केवल पुष्प, गंध आदि भेंट करना ही पर्याप्त नहीं है।' महाभारत और नारदीयपुराण का कथन है—'आचार से ही धर्मपरायणता आती है। धर्मपरायणता के स्वामी विष्णु हैं।'

वशिष्ठसूत्र के अनुसार—'शिष्ट उन्हें कहते हैं जो अपने नेत्र, वाणी और सम्पूर्ण शरीर पर नियंत्रण रखते हैं, परम्परागत ढंग से वेदों का आदर करते हैं और जो ब्राह्मणों के भक्त हैं तथा जिनके समस्त क्रिया-कलाप शास्त्रों के के अनुसार हैं।' अथवा वे बुद्धिमानों ( शिष्टों ) की इष्ट हैं।

( ४१२ ) **शिष्टपूजिता**—विद्वान् जिनकी पूजा करते हैं।

( ४१३ ) **अप्रमेया**—जो असीम हैं। अथवा 'अ' ब्रह्मा, विष्णु आदि, प्रमेय–जाना जाने वाला अथवा मापा जाने वाला अर्थात् उनको वे ही जान सकते हैं। अथवा अप्–जल, प्रेमया–उसमें रहने वाला। श्रुति का कथन है—'मेरा मूल सागर के जल में है।'

( ४१४ ) **स्वप्रकाशा**—स्वयं प्रकाशरूप। श्रुति ( ब्र० उप० ४.३.९ ) का कथन है—'स्व–स्वयं प्रकाश हैं। वे दूसरे से प्रकाशित नहीं है।' अथवा सु–अधिक, अप्–जल, प्रकाश–व्यक्त।

( ४१५ ) **मनोवाचामगोचरा**—मन और वाणी की गति से भी अगोचर। मानस ही मस्तिष्क का कार्य भी करता है। श्रुति ( तैत्ति० उप० २.९ )

में उल्लेख है—'यतो वाचो निवर्तन्ते।' अर्थात् जहाँ मन और वाणी का भी प्रवेश नहीं, उससे भी आगे। विष्णुपुराण में प्रह्लाद का कथन है—

'यातीतगोचरा वाचां मनसां चाविशेषणा।
ज्ञानिज्ञानपरिच्छेद्या वन्दे तामीश्वरीं पराम्' ॥

अर्थात् 'मैं उन परा ईश्वरी को नमन करता हूँ, जो वाणी और मन का विषय नहीं हैं। केवल ज्ञानी ही अपने ज्ञान द्वारा उनका आभास मात्र प्राप्त करने में समर्थ होते हैं।

अथवा वे मन और वाक् का विषय नहीं हैं। अथवा 'अ' नाम के साथ पहिले उपसर्ग रूप में है। मानस—मस्तिष्क, वाचा—वाणी, आम—अपक्व अथवा मिट्टी का बना बिना पका हुआ बर्तन। 'अ' नहीं, अर्थात् वे उन लोगों से परे हैं जो मनसा, वाचा शुद्ध नहीं हैं, अतः वे उन्हें नहीं जान सकते। किन्तु श्रुति में कहा गया है, कि उसका दर्शन मन से ही हो सकता है। पुनः एक अन्य श्रुति ( कठ० उप० ४.२ ) में कहा गया है—'उन्हें केवल मानस द्वारा ही प्राप्त करने का प्रयास करना चाहिए····।' इस श्रुति विरोध का परिहार वाचस्पति मिश्र ने भामती में ( शांकरभाष्य की टीका करते हुए ) इस प्रकार किया है—'मानस' अशुद्ध और शुद्ध भेद से दो प्रकार का होता है।

**चिच्छक्तिश्चेतनारूपा जडशक्तिर्जडात्मिका।**
**गायत्री व्याहृतिः सन्ध्या—**

**चिच्छक्तिरौपम्यशक्तिः। 'चिदित्युपमाया'मिति यास्कस्मृतेः। 'चिदिति चोपमार्थे प्रयुज्यमान' इति पाणिनिस्मरणाच्च। 'द्वे अक्षरे ब्रह्मपरे अनन्ते विद्याऽविद्ये निहिते यत्र गूढे। क्षरं त्वविद्या ह्यमृतं तु विद्या विद्याऽविद्ये ईशते यस्तु सोऽन्य' इति श्वेताश्वतरनिर्दिष्टं विद्यापदेनोच्यते। अविद्यानिवारकत्वरूपं सामर्थ्यं चैतन्यापरपर्यायं वा चिच्छक्तिः। देवीभागवते पञ्चमस्कन्धे—'वर्तते सर्वभूतेषु शक्तिः सर्वात्मना नृप। शववच्छक्तिहीनस्तु प्राणी भवति सर्वथा॥ चिच्छक्तिः सर्वभूतेषु रूपं तस्यास्तदेव ही'ति। तदेवाह चेतनारूपा। 'चिच्छक्तिः परमेश्वरस्य विमला चैतन्यमेवोच्यत' इति सङ्क्षेपशारीरकाचार्याः। 'चैतन्यस्वरूपा शक्ति'-रिति गौडपादीयसूत्रश्च। देवीभागवते प्राथमिकश्लोकेऽपि—'सर्वचैतन्यरूपां तामाद्यां विद्यां च धीमहि। बुद्धिं या नः प्रचोदया'दिति। इयञ्च त्रिचरणा गायत्री। अत एव मात्स्ये 'गायत्र्या च समारम्भस्तद्वै भागवतं विदु'रिति। 'सैषानन्दस्य मीमांसा भवती'ति श्रुतिरपि। आनन्दस्य ब्रह्मणः सैषा चिद्रूपा शक्तिर्मीमांसा भवति विमर्शात्मिका भवतीति शङ्करारण्यचरणैर्विद्यारत्ने व्याख्यान-दर्शनात्। स्रष्टव्यजगदात्मकक्षयप्रतियोगिको मायापरिणामविशेषो जडशक्तिः।**

सृज्यशक्तिमात्रोपलक्षणमेतत्। उक्तञ्च विष्णुपुराणे—'शक्तयः सर्वभावानामचिन्त्य-ज्ञानगोचराः। शतशो ब्रह्मणस्तास्तु सर्गाद्या भावशक्तयः॥ भवन्ति तपसां श्रेष्ठ पावकस्य यथोष्णता। निमित्तमात्रमेवासौ सृज्यानां सर्गकर्मणि॥ प्रधान-कारणीभूता यतो वै सृज्यशक्तयः। निमित्तमात्रं मुक्त्वैकं नान्यत्किञ्चिदपेक्षते॥ नीयते तपसां श्रेष्ठ स्वशक्त्या वस्तुतस्तु ता'मिति। जडं दृश्यमात्रमात्मा स्वरूपं यस्या मायायाः सा जडात्मिका। चतुर्विंशत्यक्षरं छन्दो गायत्री। 'गायत्री छन्द-सामह'मिति गीता। 'गायत्री छन्दसामसी'ति कौर्मे देवीस्तवे च। यद्वा गाय-त्र्याख्या गोपकन्या ब्रह्मणः कनिष्ठपत्नी। तदुक्तं पद्मपुराणे पुष्करक्षेत्रे ब्रह्मणि यागं कुर्वति सति समाहूता सावित्री, लक्ष्म्यादिका अद्यापि नागतास्ताभिः सहा-गच्छामीत्युत्तरमदात्। तेन वचनेन कुपितो ब्रह्मा शक्तिहस्तात्काञ्चिद् गोप-कन्यामानाय्य विष्णुं प्रत्युक्तवानिति प्रकृत्य 'तावद् ब्रह्मा हरिं प्राह यज्ञार्थं मत्वरं च नः। दैवी चैषा महाभाग गायत्री नामतः प्रभो॥ एवमुक्ते तदा विष्णुर्ब्रह्माणं प्रोक्तवानिदम्। तदेनामुद्वहस्वाद्य मया दत्तां तव प्रभो॥ गान्धर्वेण विवाहेन विकल्पं मा कृथाश्चिरम्। गृहाण गोपकन्याया अस्याः पाणिमनाकुलम्॥ गान्ध-र्वेण ततो गोपीमुपयेमे पितामहः'। इत्यादि। तेन तादृशगोपकन्यारूपेत्यर्थः। अथवा 'गायन्तं त्रायते यस्माद् गायत्री तेन कथ्यत' इति गायत्रीकल्पे भरद्वाज-स्मृत्युक्तनिर्वचनाद्वेदमातरि प्रसिद्धो गायत्रीशब्दस्तदभेदादम्बाया अपि वाचकः। 'आतोऽनुपसर्गे क' इति कः। गौरादित्वान्ङीष्। तदुक्तं पद्मपुराणे—'विशेषात्पुष्करे स्नात्वा जपेन्मां वेदमातरम्। अष्टाक्षरा स्थिता चाहं जगद्व्याप्तं मया त्विद'-मिति। देवीपुराणे तु—'गायनाद् गमनाद्वापि गायत्री त्रिदशार्चिते'त्युक्तम्। 'गायति च त्रायते चे'ति तु छान्दोग्यम्। 'गायत्री गायनात्मत्वा'दिति महा-वासिष्ठरामायणञ्च। व्याहृतिर्व्याहरणमुच्चारणं तद्रूपा। मन्त्रविशेषरूपा वा। वायुपुराणे तु—'मयाभिव्याहृतं यस्मात्त्वं चैव समुपस्थिता। तेन व्याहृतिरित्येवं नाम ते सिद्धिमेष्यती'ति निरुक्तम्। आदित्यावच्छिन्नचैतन्यस्य स्वस्य चाभेद-भावनं सन्ध्यापदार्थः। सम्यग्ध्यायन्त्यस्यामिति व्युत्पत्तेश्च। तदुक्तं महाभारते—'सन्ध्येति सूर्यगं ब्रह्म सन्ध्यानादविभागतः। ब्रह्माद्यैः सकलैर्भूतैस्तदंशैः सच्चि-दात्मनः॥ तस्य दासोऽहमस्मीति सोऽहमस्मीति या मतिः। भवेदुपासकस्येति ह्येवं वेदविदो विदु'रिति। तदभेदादियमपि सन्ध्या। तथा च व्यासः—'न भिन्नां प्रतिपद्येत गायत्रीं ब्रह्मणा सह। साहमस्मीत्युपासीत विधिना येन केनचि'दिति। भारद्वाजस्मृतावपि 'ब्रह्माद्याकारभेदेन या भिन्ना कर्मसाक्षिणी। भास्वतीश्वरशक्तिः सा सन्ध्येत्यभिहिता बुधै'रिति। 'गायत्री सशिरास्तुरीयसहिता सन्ध्यामयीत्याग-मैराख्याता त्रिपुरे त्वमेव महतां शर्मप्रदा कर्मणा'मित्यभियुक्तोक्तिरिति। अत एव सन्धिकालोपास्यदेवतापरोऽयं शब्द इति माधवः। सम्यग्ध्येयत्वात्सन्ध्या।

'आतश्चोपसर्गे' इति 'कर्मण्यणि'ति पारिजातकारः। इयञ्च ब्रह्मणो मानसपुत्री। तदुक्तं कालिकोपपुराणे—'तदा तन्मनसो जाता चारुरूपा वराङ्गना। नाम्ना सन्ध्येति विख्याता सायंसन्ध्या जयन्तिका॥ ब्रह्मणो ध्यायतो यस्मात्सम्यग्जाता वराङ्गना। अतः सन्ध्येति लोकेऽस्मिन्नस्याः ख्यातिर्भविष्यती'ति॥ भगवतीपुराणेऽपि—'या सा सन्ध्या ब्रह्मसुता मनोजाता पुरा भवत्। तपस्तप्त्वा तनुं त्यक्त्वा सैव भूता ह्यरुन्धती'ति। रेणुकापुराणे तु—'इडैकास्य महाकाली महालक्ष्मीस्तु पिङ्गला। एकवीरा सुषुम्णेयमेवं सन्ध्यात्रयात्मिके'त्युक्तम्। एकवर्षात्मककन्यारूपा वा 'एकवर्षा भवेत् सन्ध्ये'ति कन्याप्रकरणे धौम्यवचनात्।

अथ परिभाषायां षट्त्रिंशत् पदानि विभजते—

दिवि कूटैरुदिते द्वे द्विर्द्विर्गीर्णा विभाति नदी।
चत्वारो रूढफलं शम्भुर्भोजो बली राजा॥ १८॥

द्वे इति पञ्चाक्षरे नामनी। चत्वार इति द्व्यक्षराः शब्दाः 'एकस्मिन्नर्थेऽविशिष्टेषु समं स्या'दिति न्यायेन तथैव पर्यवसानात् नकारस्य दशाक्षरं नामेत्यर्थः। स्पष्टमन्यत्॥ १८॥

( ४१६ ) चिच्छक्तिः—चितिशक्ति। यास्कस्मृति और पाणिनि के अनुसार चित् का अर्थ तुलना है। अथवा चित्-शक्ति—अविद्या को दूर करने वाली है और इसे ही चैतन्य भी कहा है। श्वे० उप० ( ५.१ ) के अनुसार—'अविनाशी और निस्सीम ब्रह्म में विद्या और अविद्या दोनों ही छिपी हैं—एक अविनाशी और दूसरी नाशवान्। जो इन दोनों पर शासन करता है, वह अन्यों से अलग ही प्रकार का है।' देवीभागवतपुराण के पांचवे स्कन्ध में कहा गया है—'हे राजन्! सभी प्राणियों में शक्ति अपनी पूर्ण सत्ता के साथ रहती है। कोई भी प्राणी जिस में शक्ति नहीं है, वह एक शव के समान हो जाता है। सम्पूर्ण प्राणियों में यही चितिशक्ति ही उनका स्वरूप है।

( ४१७ ) चेतनारूपा—संक्षेपशारीरकाचार्य का कथन है—पराब्रह्म की शुद्ध चितिशक्ति को ही चैतन्य कहते हैं।' गौडपाद सूत्र ( ३ ) में भी कहा गया है—'शक्ति ही स्वयं चैतन्य है। देवीभागवतपुराण में उल्लेख है—'हम आदिविद्या का ध्यान करते हैं जो सभी में चैतन्यरूपा हैं और जो हमारी इन्द्रियों का संचालन करती है'। इसका आशय गायत्री से हुआ। और मत्स्यपुराण का कथन है—'वे भागवत ( पुराण ) को जानते हैं तथा जिसका प्रारम्भ गायत्री से होता है।' श्रुति ( तैत्ति० उप० २.८.१ ) में कहा गया है—'ब्रह्म की जिज्ञासा की जाय।' शक्ति चैतन्यरूपा है। विद्यारत्न की टीका में शंकरारण्य ने कहा है कि 'शक्ति विमर्शरूपा है।'

( ४१८ ) **जडशक्तिः**—माया का एक रूपान्तरण उस शक्ति से भी सम्बन्धित है जिससे जड़जगत् की सृष्टि होती है। इस प्रकार इस नाम से केवल क्रियाशक्ति की प्रतीति होती है। विष्णुपुराण का कथन है—'सम्पूर्ण प्राणियों की शक्ति का हम अपनी बुद्धि से आभास नहीं पा सकते, फिर ब्रह्म की क्रिया-शक्तियों का आभास पाना तो उससे भी सैंकड़ों गुना कठिन हैं। वे उसके साथ वैसे ही हैं जैसे अग्नि के साथ ताप। ब्रह्म केवल सृष्टि का निमित्तोपादान कारण है और क्रिया-शक्तियाँ उपादान कारण हैं। क्रिया-शक्तियाँ निमित्त कारण के अतिरिक्त और किसी पर आश्रित नहीं हैं। विषय अपनी शक्ति से स्वयं बन जाता है।

( ४१९ ) **जडात्मिका**—दृश्यमान जगत् ही जिसका स्वरूप है।

( ४२० ) **गायत्री**—चौबीस अक्षरों का छन्द गायत्री कहलाता है। कूर्मपुराण का कथन है—'छन्दों में मैं गायत्री हूँ। भगवद्गीता ( अध्याय १० श्लोक ३५ ) में कहा गया है—'गायत्री छन्दसामहम्।' अर्थात् छन्द-विशिष्ट ऋक्-समूह में मैं गायत्री हूँ।

अथवा ग्वाले की कन्या को भी गायत्री कहते हैं। यह ब्रह्मा की नवयौवना पत्नी थी। पद्मपुराण में यह उपाख्यान इस प्रकार आता है—'एक बार ब्रह्मा पुष्कर में यज्ञ कर रहे थे। उन्होंने अपनी पत्नी सावित्री को बुलाया, किन्तु वे लक्ष्मी आदि के साथ थीं, अतः नहीं आयीं और जवाब में कहला भेजा कि मैं सभी के साथ ही आऊंगी। सावित्री का यह उत्तर सुन ब्रह्मा बड़े क्रोधित हुए और उन्होंने अपनी पत्नी का स्थान ग्वाले की कन्या को दे दिया, जिसे इन्द्र ने उन्हें अपने हाथ से प्रदान किया। इसके बाद ब्रह्मा विष्णु को सम्बोधित कर बोले—'हमें यज्ञ की आहुति प्रदान करने में शीघ्रता करनी चाहिए। यहाँ पर अत्यन्त सदाचारी नारी गायत्री उपस्थित हैं।' इस पर विष्णु ने कहा—'क्या तुम नारी से गान्धर्व-रीति से विवाह करने को तैयार हो ? मैं तुम्हें इसे प्रदान करता हूँ। अतः संकोच मत करो। ग्वाले की इस कन्या का हाथ अपने हाथ में ले लो।' और इस प्रकार पितामह ब्रह्मा ने गान्धर्वरीति से उससे विवाह कर लिया।

अथवा गायत्री वेदों की जननी को भी कहते हैं। भारद्वाजस्मृति के अनुसार—'क्योंकि वे गायक ( गा ) की रक्षा ( त्रा ) करती हैं, अतः उन्हें गायत्री कहते हैं।' गायत्री से महामायी भिन्न नहीं हैं अर्थात् अविनाभाव है, अतः उन्हें गायत्री कहते हैं। पद्मपुराण के अनुसार—'पुष्कर में स्नान करने के बाद मुझे वेदों की जननी ( गायत्री ) का जप करना चाहिए। यद्यपि मैं आठ अक्षरों में रहती हूँ, किन्तु फिर भी यह ब्रह्माण्ड मुझसे व्याप्त है।' देवीपुराण में

कहा गया है—'जो भी व्यक्ति गाता है, वह उन तक पहुँच जाता है, अतः वे गायत्री कहलाती हैं। देव भी उनकी आराधना करते हैं।' छा० उप० ( ३.१२.१ ) का कथन है—'गायत्री त्रायते।' इसका गान करने से रक्षा होती है। वशिष्ठ का राम से कहना है—'वे गायन के रूप में हैं, अतः वे गायत्री हैं।'

एक अन्य मत की चर्चा भी आवश्यक है। स्वामी प्रत्यगात्मानन्द सरस्वती ने अपने ग्रन्थ जपसूत्रम् के प्रथम खण्ड के ४थे श्लोक में कहा है—'सब छन्दों की माता गायत्री है। उनका शिर 'जप' है। वे सप्तव्याहृति एवं त्रिपाद सहित हैं। जीव की सुषुप्ति में अथवा प्रलय में जब सब पदार्थ लीन हो जाते हैं तथा सभी उस लीनता के स्थानभूत सलिल राशि में छन्दोमाता गायत्री स्वयं निगूढसन्धि रहकर मीनशक्ति के रूप में निखिल बीज धारण करके पुनः अभिव्यक्ति की अपेक्षा में विद्यमान रहती हैं। फिर यह निखिल बीजों की नाभि में आसीन होकर कूर्मशक्ति के रूप में उनका संग्रह और शासन किया करती हैं। यही पुनः कालशक्ति का आश्रय लेकर वाराही तनु में विश्वभुवन को अधः से ऊर्ध्व की ओर धारण करती है, एवं नारसिंही तनु में समस्त व्यूढ बाधा को विदीर्ण करती हैं, जैसे नृसिंह भगवान् ने अपने वज्रसार नखों से हिरण्यकशिपु का विदारण किया था।'

( ४२१ ) व्याहृतिः—उच्चारण अथवा एक विशेष मंत्र। वायुपुराण का कथन है—'मैंने तुम्हें व्याहरण से सम्बोधित किया हैं, अतः तुम संसार में व्याहृति नाम से प्रसिद्ध होओगी।'

( ४२२ ) सन्ध्या—संध्या, मिलन, ध्यान अर्थात् हम उस चैतन्य से पृथक् नहीं हैं, जो सूर्य में है। इस शब्द का स्पष्टीकरण इस प्रकार है—'मनुष्य सम्पूर्ण रूप से उनका ध्यान करते हैं, अतः उन्हें संध्या कहा जाता है।' महाभारत के अनुसार संध्या का अर्थ है—'ब्रह्म, जिनका निवास सूर्य में है और उन्हें एक मान कर ही आराधना की जाती है। ब्रह्म तथा सभी प्राणी उसकी किरणें हैं।' इसी प्रकार जिन्हें वेदों का ज्ञान है, उनके कथनानुसार साधक को चाहिए कि वह इस प्रकार ध्यान करे—'मैं उस ब्रह्म का दास हूँ जो नित्य एवं चैतन्य है और मैं वही हूँ।' व्यासस्मृति का कथन है—'गायत्री को ब्रह्म से अलग मत समझो। किसी भी दशा में उनकी पूजा यह कहते हुए करनी चाहिए—'मैं वही ( देवी ) हूँ।' भारद्वाजस्मृति का कथन है—'देवी जो ब्रह्म का ही स्वरूप हैं आदि, कर्म की साक्षी, तेजोमय, दीप्तिमान् तथा ईश्वर की शक्ति हैं, उन्हें विद्वज्जन संध्या कहते हैं।' महान् व्यक्तियों का यह भी कथन है—'गायत्री का सिर मंत्र है: 'ओं' तथा इसी के चतुर्थ भाग या पाद को वेदों में संध्या कहा है—'हे त्रिपुरा! तुम्ही महान्

कर्मों की फलदाता हो।' टीकाकार माधव का कथन है—'संध्या शब्द का अर्थ एक देवी है जिनकी आराधना एकान्त में की जाती है।' पारिजातकार का कहना है—'केवल उन्हीं का ध्यान करना चाहिए। अतः उन्हें संध्या कहते हैं।'

ब्रह्मा की मानस पुत्री संध्या हैं। कालिकापुराण के अनुसार—'इनका जन्म उनके मानस से हुआ, वे स्वरूप में अत्यन्त सौन्दर्यमयी हैं तथा उनके अवयव भी सुन्दर हैं। इन्हीं का नाम संध्या है। वे विजया देवी हैं। उनका जन्म ब्रह्मा से उस समय हुआ, जब वे ध्यानस्थ थे; अतः उन्हें संध्या कहते हैं।' भागवतपुराण के अनुसार संध्या ब्रह्मा की मानस पुत्री हैं। अत्यन्त कठिन तपस्या करने और अपने शरीर को छोड़ देने पर वे वशिष्ठ की पत्नी अरुंधती हुईं।'

रेणुकापुराण में उल्लेख है—'इडा काली हैं, 'पिंगला लक्ष्मी हैं, सुषुम्ना एकवीरा हैं और संध्या तीनों ही है।

धौम्य के अनुसार एक वर्ष की कन्या को संध्या कहते हैं।

[ १८ श्लोकों में ३८ नामों का विभाजन हुआ। ]

**—द्विजवृन्दनिषेविता ॥ १४१ ॥**

**द्विजवृन्दैस्त्रैवर्णिकसमूहैर्निषेवितोपास्या सन्ध्यात्वादेव। उक्तञ्च रेणुकापुराणे—'सन्ध्यैका सर्वदा देवैर्द्विजैर्वन्द्या महात्मभिः। आसने शयने याने भोजने रेणुकैव हीं'ति। अथवा व्याहृत्यादिनामत्रयमवस्थात्रयवत्परम्। व्याहृतिर्वाग्व्यापारो जाग्रदवस्थोपलक्षकः। सन्ध्याशब्दोऽवस्थयोः सन्धौ जात इति व्युत्पत्त्या 'सन्ध्ये सृष्टिराह हीं'ति व्याससूत्रे प्रयोगाच्च स्वप्नपरः अवस्थाविशेषत्वाभिप्रायेण तदवच्छिन्नदेव्यभिप्रायेण च स्त्रीलिङ्गः। द्विजाः पक्षिण इव द्विजा जीवास्तेषां वृन्देन नितरामभेदेन सेविता सम्बद्धेति सुषुप्तिवृशोक्तिः। यथा पक्षिणः सञ्चारेण श्रान्ताः पक्षौ सङ्कोच्य नीडे लीयन्ते तथा जीवा अपि श्रान्ता जागरस्वप्नौ सङ्कोच्य परब्रह्मणि निलीयन्त इत्युक्तेः। यच्छ्रुतं बृहदारण्यके—'तद्यथास्मिन्नाकाशे श्येनो वा सुपर्णो वा विपरिपत्य श्रान्तः संहत्य पक्षौ संल्लयायैव ध्रियत एवमेवायं पुरुष एतस्मा अन्ताय धावति यत्र सुप्तो न कञ्चन कामं कामयते न कञ्चन स्वप्नं पश्यती'ति। 'सता सोम्य तदा सम्पन्नो भवती'ति श्रुतेश्च। 'तदभावो नाडीषु तच्छ्रुतेरात्मनि चे'ति तार्तीयीकाधिकरणे तथा निर्णयाच्च ॥ १४१ ॥**

( ४२३ ) **द्विजवृन्दनिषेविता**—सभी द्विजों से पूजित। वे संध्या हैं, अतः इस प्रकार पूजन होता है। रेणुकापुराण में उल्लेख है—'इस सन्ध्या की

आराधना देवों, द्विजों, महान् आत्माओं को बैठे हुए, लेटे हुए, चलते हुए, खाते हुए भी करनी चाहिए और वे स्वयं में रेणुका हैं।' नाम ४२१, ४२२ और ४२३ में व्याहृति आदि कहा गया है। इनसे तीन अवस्थाएँ हैं—व्याहृति, भाषण और इससे ही जाग्रत् अवस्था का पता लगता है।

संध्या इसलिए कि दो अवस्थाओं के बीच में है—स्वप्नावस्था। वेदसूत्र (३.२.१) का भी यही कथन है—'बीच की स्वप्नावस्था में ही सृष्टि होती है, क्योंकि ऐसा शास्त्रों का क़थन है।'

द्विज चिड़ियों को भी कहते हैं, अतः इसका तात्पर्य जीवों से है। इन तीनों ही अवस्थाओं में उनकी पूजा करनी चाहिए और यह धारणा रखनी आवश्यक है कि हम उनके साथ हैं। सुप्तावस्था—जैसे चिड़ियाँ उड़ते-उड़ते थक जाती हैं, तो अपने पंखों को समेट कर घोंसलों में प्रविष्ट हो जाती हैं। इसी प्रकार सांसारिक व्यवहारों से थका हुआ जीव जाग्रत् और स्वप्नावस्था को छोड़कर परब्रह्म में आश्रय लेता है। ब्र० उप० (४.३.१९) में उल्लेख है—'जैसे एक बाज अथवा गरुड़ बड़ी लम्बी उड़ान के बाद अपने पंखों को बन्द कर अपने घोंसले में चला जाता है, उसी प्रकार जीव भी अपने अन्तिम लक्ष्य पर पहुँचता है, जहाँ निद्रा में न तो उसे कोई इच्छा रहती है और न वह किसी प्रकार का स्वप्न ही देखता है।' छा० उप० (६.८.१) का भी कथन है—'वहाँ उसे ब्रह्म का आश्रय मिल जाता है।'

**तत्त्वासना तत्त्वमयी पञ्चकोशान्तरस्थिता।**
**निःसीममहिमा नित्ययौवना मदशालिनी॥ १४२॥**

शिवादिक्षित्यन्तानि षट्त्रिंशत्तत्त्वान्येवासनं योगपीठाख्यमासनं यस्याः। तत्त्वान्यस्यति क्षिपतीति वा। तत्पदस्य बुद्धिविपरिवृत्तिविषये शक्तिः। भगवत्यपि सर्वेषां बुद्धौ विपरिवर्तत एवेति भवति तत्पदवाच्या। एवमेव चोक्तं 'यत्तत्पदमनुत्तम'मिति विष्णुसहस्रनामभाष्ये आचार्यभगवत्पादैः। ततश्च तत्र 'यदे नमस्तदे नम' इति केषाञ्चिच्चतुर्थ्यन्तमन्त्रकल्पनं चिन्त्यम्, यत्तत्पदशक्यतावच्छेदकापरित्यागेनैव ब्रह्मणि प्रवृत्तौ संज्ञात्वाभावेन सर्वनामत्वानपायात्। किञ्च तवर्गीयाक्षरचतुष्टयान्यतमान्तत्वेऽपि चर्त्वेन यत्तत्पदमिति संहितोपपत्तेर्दकारान्तत्वमेवेति तयोः प्रातिपदिकयोर्दुरुपपादम्। तस्माद्यस्मैनमस्तस्मैनम इत्येव प्रयोगः। ब्रह्मविशेष्यकत्वाभिप्रायेण नपुंसकलिङ्गोपपत्तिः। एवमेव त्वं पदेनापि भगवती वाच्येति तुभ्यं नम इत्येव प्रयोगः। यदा तु तत्त्वमसीत्यत्रेव निर्गुणब्रह्मलक्षके तत्त्वं पदे तदापि सर्वनामतानपायादुक्तविध एव प्रयोगः। नहि सङ्कुचितवृत्तिकमपि विश्वपदं विश्वेदेवा इत्यादौ सर्वनामतां जहाति। अयीति कोमलामन्त्रणे-

ऽव्ययम् । गौरादेराकृतिगणत्वात्ततो ङीषि रूपमिदं । जनमातृत्वाज्जनैरामन्त्रणी-येत्यर्थः । अयः शुभावहो विधिस्तद्रूपा वा । असीति पदार्थस्यैक्यस्य वाचकं वाऽयीति पदम् । 'अयपयगता'विति धातुपाठेन गत्यर्थस्य तत्रैव पर्यवसानात् अय्यैनम इति प्रयोगः । चरमशतकान्तर्गतेन नाम्ना पौनरुक्त्यपरिजिहीर्षयेयं कल्पना सूत्रकृतामित्युपपत्तिः । एवमन्यत्राप्यूह्यम् । पञ्चसङ्ख्याकाः कोशाः पञ्चकोशा इति मध्यमपदलोपी समासः । ते च पञ्च पञ्चिकापूजने प्रसिद्धा मन्त्र-विशेषाः । तदभेदात्तद्देवता अपि । ताश्च ज्ञानार्णवे 'श्रीविद्या च परंज्योतिः परा निष्कलशाम्भवी । अजपा मातृका चेति पञ्च कोशाः प्रकीर्तिता' इति । एतासु पञ्चदेवतासु श्रीचक्रराजेऽर्च्यमानासु परंज्योतिराद्याश्चतस्रो देवता अभितः सृष्ट्यादिचक्रेषु व्यष्टिसमष्टिभेदेन पूज्यन्ते । श्रीविद्या तु मध्ये बिन्दाविति स्थितिः । तेन पञ्चकोशानामन्तरे मध्ये स्थितेत्यर्थः । यद्वा सन्ति तावदस्मदादिशरीरेष्वन्न-मयप्राणमयमनोमयविज्ञानमयानन्दमयाख्या अन्तरन्तःकक्ष्याक्रमेण पञ्चकोशपद-वाच्याः पदार्थाः । एतेषां पञ्चानां मध्ये आन्तर आनन्दमयः कोशस्तत्राभेदेन स्थिता । आनन्दमयाधिकरणे वृत्तिकारैः 'अन्योऽन्तरात्मानन्दमय' इत्यादि-श्रुतिष्वानन्दमयस्य ब्रह्मरूपतोक्तेः । आचार्यभगवत्पादैस्त्वानन्दमयस्य शोधनीयेषु गणनादशुद्धत्वे सिद्धे ब्रह्मता नोपपद्यत इत्याशयेन ब्रह्मपुच्छवाक्य एव ब्रह्मनिर्देशो व्यवस्थापितः । तत्पक्षे 'यदयमाकाश आनन्दो न स्या'दिति सामानाधिकरण्येन प्रयोगादानन्दमयकोशस्य पराकाशात्मकब्रह्मशरीरभूतचिच्छक्तिरूपत्वम् । श्रीकण्ठ-भाष्ये तट्टीकादावयमर्थः स्पष्टः । पुच्छब्रह्मपक्षे तु पञ्चानामन्तरे मध्ये स्थिते-त्यर्थः । युक्तञ्चैतत् । ब्रह्मगीतायां तथैवोपबृंहणदर्शनात् । तदुक्तम्—'तथानन्द-मयश्चापि ब्रह्मणान्येन साक्षिणा । सर्वोत्तरेण सम्पूर्णो ब्रह्म नान्येन केनचित् ॥ यदिदं ब्रह्मपुच्छाख्यं सत्यज्ञानाद्वयात्मकम् । सरसः सर्वदा साक्षान्नान्यथा सुर-पुङ्गवा' इति । श्रीधभट्टारका अप्याहुः—'अन्नप्राणमयैः प्रबोधपरमानन्दैः शिरः-पक्षयुक् पुच्छात्मप्रकटैर्महोपनिषदां वाक्यैः प्रसिद्धीकृतः । कोशैः पञ्चभिरेभिरेव भवतीमेतत्प्रलीनामिति ज्योतिः प्रज्वलदुज्ज्वलात्मचपलां यो वेद स ब्रह्मवित्' इति । निष्क्रान्तः सीमानं सीमां वा निःसीमा निःसीमो वा निरवधिको महिमा यस्याः । 'मन' इति निषेधान्न ङीप् । वैकल्पिको डाप् । अतो निःसीममहिम्ने नम इति वा निःसीममहिमायै नम इति वा प्रयोगः । कालत्रयेऽपि रजसोऽविरहान्नित्य-यौवना । विषयान्तरसम्पर्कशून्य आनन्दैकविषयको वृत्तिविशेषो मदस्तेन शालते शोभत इति तथा ॥ १४२ ॥

( ४२४ ) तत्त्वासना—तत्त्व ही उनका आसन है । तत्त्व छत्तीस होते हैं—पृथ्वी से लेकर शिव तक । आसन एक मुद्रा है, जिसे योगपीठ कहते हैं । अथवा तत्त्व, श्रेणियाँ, असन—अस्वीकृत करना ।

( ४२५ ) तत्—तत् शब्द मानसिक क्रान्ति को स्पष्ट करता है, क्योंकि देवी सभी की बुद्धि को चलायमान रखती हैं, अतः उन्हें तत् इस सर्वनाम शब्द से स्पष्ट किया गया है।

( ४२६ ) त्वम्—यह शब्द देवी का प्रतीक है। इसका प्रयोग इस प्रकार किया जाता है—'तुभ्यं नमः।'

( ४२७ ) अयी—अहा ! यह शब्द विस्मयार्थक है। देवी सभी की जननी हैं, अतः उन्हें इस प्रकार से सम्बोधित किया गया है। अथवा 'अयी' का अर्थ अय वाली अर्थात् भाग्यशाली भी है।

( ४२८ ) पञ्चकोशान्तरस्थिता—पाँच कोशों में स्थित। ये पंचकोश वे हैं, जहाँ पाँच देवियों की आराधना की जाती है। ज्ञानार्णवतंत्र के अनुसार इन कोशों को श्रीविद्या, परमज्योति, परा, निष्कल, शाम्भवी और अजपा मंत्र कहते हैं। श्रीचक्र की पूजा करते समय इनकी पूजा की जाती है। और सृष्टि तथा अन्य चक्रों की पूजा में जो श्रीचक्र के चारों ओर हैं, सामूहिक रूप से इनकी पूजा की जाती है। श्रीविद्या केन्द्र-मण्डल के मध्य में है। इस प्रकार उनका पंचकोशों के मध्य स्थान स्वीकृत है।

हमारे शरीर में पाँच कोश हैं, जिन्हें अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आनन्दमय कोश कहते हैं। प्रत्येक कोश अपने पूर्व के कोश में भी समाविष्ट माना जाता है। इन पाँच में भी सबसे भीतर जो अन्तिम कोश है वह आनन्दमय है। इस कोश के साथ भी देवी को माना गया है। वेदसूत्र ( १.१.१२-१९ ) में वृत्तिकार ने बताया है कि आनन्दमयकोश ही ब्रह्म है। किन्तु इस संदर्भ में आचार्य का कथन है कि आनन्दमयकोश ब्रह्म नहीं है, क्योंकि यह अशुद्ध है और यह भी अन्नमय आदि कोशों के साथ ही है, जिन्हें छोड़ देना चाहिए। वैसे इसका एक अर्थ यह भी निकाला जा सकता है कि इन कोशों को शुद्ध करना चाहिए। ऐसी दशा में श्रीकण्ठभाष्य तथा उसकी टीकाओं के अनुसार आनन्दमयकोश चितिशक्ति के रूप में है जो ब्रह्म का शरीर है और स्वयमेव प्रकाशरूप है। तैत्तिरीय उप० ( २.७.१ ) का कथन है—'आकाश ही ब्रह्म है।'

एक मान्यता यह भी है कि 'आनन्दमयकोश का आधार ब्रह्म है।' इस मान्यता से यह निष्कर्ष निकलता है कि वे इन पाँचों कोशों के मध्य में हैं। हमारे विचार से भी यही मान्यता उपयुक्त है। ब्रह्मगीता ( ३.४५-४६ ) और सूतसंहिता इसका समर्थन करते हैं। 'अतः आनन्दमयकोश भी एक अन्य ब्रह्म से ओत-प्रोत है, जो सर्वसाक्षी और सर्वव्यापक है। यही ब्रह्म जो सब

का आधार नित्य, ज्ञान और एक ही है। यह वही एक है जो सभी का एकमात्र सार है। हे देवी ! इसे अन्यथा न समझें।'

क्रोधभट्टारक ( दुर्वासा ) का कथन है—'हे महामायी आप दीप्तिमान् ( प्रकाश से दीप्त ) हैं। जो यह समझता है कि पाँच कोशों—अन्न, प्राण, मानस, बुद्धि और आनन्द से, जिनके लक्षण शिर, पंख, पुच्छ और धड़ आदि हैं, पूर्ण आच्छादित हैं, वही सचमुच में ब्रह्म का ज्ञाता है। महोपनिषद् में ऐसा वर्णन मिलता है।

( ४२९ ) **निःसीममहिमा**—जिसकी महिमा असीम है।

( ४३० ) **नित्ययौवना**—काल और विषय का प्रभाव न होने से सदा युवावस्था में स्थित। उन्हें जरावस्था का स्पर्श भी नहीं है। वे वर्तमान, भूत और भविष्य में एक-सी रहती हैं।

( ४३१ ) **मदशालिनी**—सदैव आनन्दित रहने वाली। मद एक प्रकार का आनन्द है। यह मद सांसारिकता से अलग एवं निष्कलंक है।

**मदाघूर्णितरक्ताक्षी मदपाटलगण्डभूः।**
**चन्दनद्रवदिग्धाङ्गी चाम्पेयकुसुमप्रिया॥ १४३॥**

**मदेन घूर्णितानि रक्तानि चाक्षीणि यस्याः। बाह्यविषयवैमुख्यं घूर्णनम्। मदेन पाटले श्वेतरक्ते गण्डभुवौ कपोलभित्ती यस्याः। मदो मद्यं लक्षणया तत्पानम्। यद्वा मदः कस्तूरी। पाटलं पुष्पविशेषः। मत्वर्थीयोऽच्। तद्वत्यौ मकरिकाचित्रिते कर्णावतंसवत्यौ च गण्डभुवौ यस्याः। 'मदो रेतसि कस्तूर्यां गर्वे हर्षेभदानयोः। मद्येऽपि मद आख्यात' इति विश्वः। चन्दनस्य मलयजस्य द्रवेण घृष्टसारेण दिग्धानि लिप्तान्यङ्गानि यस्याः। चाम्पेयकुसुमं नागकेसरपुष्पं चम्पासम्बन्धिपुष्पं वा प्रियं यस्याः॥ १४३॥**

( ४३२ ) **मदाघूर्णितरक्ताक्षी**—अत्यधिक आनन्द के कारण लाल नेत्रों वाली। घूर्णित का अर्थ है—घुमा हुआ; सांसारिक वस्तुओं की ओर से आँख फेर लेना अर्थात् बाह्य विषयों से विमुख होना।

( ४३३ ) **मदपाटलगण्डभूः**—हर्षातिरेक से गुलाबी कपोलस्थल वाली। पाटल—गुलाबी रंग को कहते हैं। मद—कस्तूरी। पाटल—एक प्रकार का पुष्प। इससे उनके कपोल रंजित और सुगंधित हो रहे हैं। विश्वकोश के अनुसार मद का अर्थ है—शुक्र, मुश्क, गर्व, प्रसन्नता, हाथी का एक द्रव तथा मदिरा।

( ४३४ ) **चन्दनद्रवदिग्धाङ्गी**—चन्दन द्रव के लेपन से युक्त अंगों वाली।

( ४३५ ) चाम्पेयकुसुमप्रिया—चम्पा अथवा नागकेशर के पुष्पों से प्रेम करने वाली ।

**कुशला कोमलाकारा कुरुकुल्ला कुलेश्वरी ।**
**कुलकुण्डालया कौलमार्गतत्परसेविता ॥ १४४ ॥**

सृष्ट्यादिनिर्माणकौशलवत्त्वात्कुशला । कुशं जलं लाति आदत्ते इति वा । आदन्तत्वात्कः । कुत्सितः शलश्चन्द्रमा यस्या अग्रे तदधिककान्तिमत्त्वादिति वा । 'शलं तु शल्लकीलोम्नि शलो भृङ्गीगणे विधा'विति विश्वः । कोमलः सुकुमार आकारोऽवयवविन्यासो यस्याः । कुरुकुल्लाख्यदेवी श्रीपुरेऽहङ्कारचित्तमयप्राकार-योर्मध्ये विमर्शमयवाप्यामधिकृता । तदुक्तं ललितास्तवरत्ने वापीं प्रकृत्य—'कुरु-विन्दतरणिनिलयां कुलाचलस्पर्धिकुचनमन्मध्याम् । कुङ्कुमविलिप्तगात्रीं कुरु-कुल्लां मनसि कुर्महे सतत'मिति । तन्त्रराजे च द्वाविंशे पटले निरूपिता तद्रूपा । सजातीयानां मातृमानमेयानां समूहः कुलं तस्येश्वरी । मूलाधारकर्णिकामध्यगतो बिन्दुः कुलकुण्डं कमलकन्दमध्यस्थितछिद्रतुल्यं तदेवालयः स्वापस्थानं यस्याः । तस्मिन्नासमन्ताल्लयः सुषुप्तिरिव यस्या इति वा । सा कुण्डलिनीति यावत् । तदुक्तमाचार्यभगवत्पादैः—'अवाप्य स्वां भूमिं भुजगनिभमध्युष्टवलयं स्वमात्मानं कृत्वा स्वपिषि कुलकुण्डे कुहरिणी'ति । स्वस्ववंशपरम्पराप्राप्तो मार्गः कुल-सम्बन्धित्वात् कौलः । तदुक्तं व्रतखण्डे—'यस्य यस्य हि या देवी कुलमार्गेण संस्थिता । तेन तेन च सा पूज्या बलिगन्धानुलेपनै'रिति । 'नैवेद्यैर्विविधैश्चैव पूजयेत्कुलमार्गत' इति च । यद्वा समयमतं कौलमतं मिश्रमतञ्चेति विद्योपास्तौ मतत्रयम् । शुकवसिष्ठादिसंहितापञ्चकोक्तं वैदिकमार्गकरम्बितमाद्यम् । चन्द्र-कुलादितन्त्राष्टकोक्तं तु चरमम् । कुलसमयोभयानुसारित्वात् । एतद्भिन्नतन्त्रोदितं कौलमार्गम् । कौलैर्मृग्यत इत्यर्थे कर्मणि घञ् । तत्तदुपास्तिभेदोऽधिकारभेदश्च तत्तत्तन्त्रेष्वेव स्पष्टः तस्मिंस्तत्परैरासक्तैः सेविता ॥ १४४ ॥

( ४३६ ) कुशला—सृष्टि के कार्यों में अत्यन्त कुशल । वे अपना चातुर्य ब्रह्माण्ड की सृष्टि में दिखलाती हैं । अथवा कुश—जल, ल—लेने वाला अथवा कु—छोटा, शल—चन्द्रमा । उनकी तेजोमय दीप्ति के सामने चन्द्रमा भी तुच्छ है ।

( ४३७ ) कोमलाकारा—शालीन और मर्यादित स्वरूप वाली । अर्थात् जिनके शरीर के अवयवों का विन्यास कोमल और सुकुमार है ।

( ४३८ ) कुरुकुल्ला—इस देवी का निवास विमर्शमय सरोवर में है । श्रीचक्र में चित्त और अहंकार की भीत के बीच में है । उक्त सरोवर के सम्बन्ध में ललितास्तवरत्न में कहा गया है—

'कुरुविन्दतरणिनिलयां कुलाचलस्पर्धिकुचनमन्मध्याम् ।
कुङ्कुमविलिप्तगात्रीं कुरुकुल्लां मनसि कुर्महे सततम् ॥' ९७ ।

अर्थात् 'मैं उन कुरुकुल्ला का ध्यान करता हूँ, जो माणिक्य अथवा कुरुबिन्द में रहती हैं, जिनकी कटि उनके (क्षों के भार से झुकी है। महेन्द्र पर्वतों से जिनके स्तन स्पर्धा कर रहे हैं और शरीर का मध्य भाग झुका है तथा शरीर पर केशर का लेपन है। कुरुविन्दरत्नों से बनी नौका ही उनका निवास-स्थान है।' तंत्रराज के २२वें अध्याय में इन देवी का विस्तृत विवेचन है। ये अपने कुल की अधिष्ठात्री हैं।

( ४३९ ) **कुलेश्वरी**—त्रिलोकी की स्वामिनी। कुल तीन का योग, तीन विषयों की संयुक्त रचना।

( ४४० ) **कुलकुण्डालया**—कुलकुण्ड में निवास करने वाली। कुलकुण्ड उस बिन्दु को कहते हैं, जो मूलाधार की कर्णिका के मध्य में है। कमलकन्द के मध्य एक छोटा-सा बिल है, जिसे गुहा भी कहते हैं। यह गुहा रूपा है। यहीं वे सुप्तावस्था में निवास करती हैं। यही कुण्डलिनी है।

अथवा आलय—विश्राम-स्थल। यह कुण्डलिनी का विश्राम-स्थल है। आचार्य सौन्दर्यलहरी में इसका वर्णन करते हैं—

'सुधाधाराऽऽसारं चरणयुगलान्तर्विगलितैः
प्रपञ्चं सिञ्चन्ती पुनरपि रसाम्नाय महसा।
अवाप्य स्वां भूमिं भुजगनिभमध्युष्टवलयं
स्वमात्मानं कृत्वा स्वपिषि कुलकुण्डे कुहरिणी' ॥ १० ॥

अर्थात् 'अमृतधाराओं की वर्षा से, जो आपके दोनों चरणों के बीच से टपकती हैं, प्रपंच को सींचती हुई, फिर छहों आम्नायों से होती हुई अथवा छहों चक्रों द्वारा सींचती हुई अपनी भूमि पर उतर कर अपने आपको सर्पिणी के सदृश साढ़े तीन कुण्डल डाल कर, हे कुहरिणी ! आप कुलकुण्ड में सोती हैं।'

तांत्रिक परिभाषा के अनुसार शक्ति चन्द्रमण्डल से नीचे उतर कर आती है और अपनी भूमि पर आकर साढ़े तीन कुण्डलाकृति सर्पिणीवत् होकर सो जाती है। कुल का अर्थ शक्ति समझना चाहिए और इससे उसके रहने का कुण्ड सदृश स्थान समझना चाहिए। कुहरिणी का अर्थ कुहर अर्थात् बिल या गुहा है। वे गुहा में रहती हैं। कुहर रन्ध्र को भी कहते हैं।

( ४४१ ) **कौलमार्गतत्परसेविता**—कौलमार्ग के साधकों की आराध्या। मार्ग का अर्थ रास्ता है। वह मार्ग जिस पर वंश-परम्परा से चले आ रहे हैं। इसे कुल इसलिए कहते हैं, क्योंकि इसका सम्बन्ध मूलाधार से है। **व्रतखण्ड**

में उल्लेख है—'देवी, जिनकी स्थापना वंशपरम्परा से की गयी है, आराध्या हैं, उनका पूजन करना चाहिए। भेंट आदि का समर्पण करना भी उपयुक्त है। इसके लिए जो विधि-विधान है, उसका पालन परम्परागत रूप में करना उचित है।

अथवा देवी-पूजा की तीन विधियाँ हैं—समय, मिश्र और कौल। पहिली अर्थात् समय का दिग्दर्शन वेदों, आगमों और वाशिष्ठ के शास्त्रों मे उपलब्ध है। दूसरी विधि का निर्देशन आठ तंत्र-ग्रन्थों चन्द्रकला आदि में है। इसे ही मिश्र भी कहते हैं, क्योंकि इसमें दोनों का समावेश है। कौलविधि इन दोनों से भिन्न है। अन्य तंत्र-ग्रन्थों में इसका परिचय मिलता है। इसको कौल इसलिए कहते हैं, क्योंकि इसका निर्धारण कौलों ने किया है। तंत्र में इन आराधना-पद्धतियों पर विस्तृत प्रकाश डाला गया है। आनन्दलहरी में आचार्य ने भी इस पर प्रकाश डाला है—

'चतुःषष्ठ्यातन्त्रैः सकलमति(भि)संधाय भुवनं
स्थितस्तत्तत्सिद्धिप्रसवपरतन्त्रैः पशुपतिः।
पुनस्त्वन्निर्बन्धादखिलपुरुषार्थैकघटना-
स्वतन्त्रं ते तन्त्रं क्षितितलमवातीतरदिदम्' ॥ ३१ ॥

अर्थात् 'पशुपति शंकर ने ६४ तंत्रों से सम्पूर्ण भुवन को भर कर जो अपनी-अपनी उन सिद्धियों को देने वाले हैं, जो प्रत्येक का अपना विषय हैं, फिर तेरे आग्रह से सभी पुरुषार्थों की सिद्धि देने वाले तेरे स्वतंत्रतंत्र को भूतल पर उतारा।'

एक मत यह भी है, कि कौलाचार ही वाममार्ग है। इसमें बहिःपूजा पर अधिक बल दिया गया है। ब्राह्मणों के लिए कौलाचार का निषेध है, क्योंकि उसमें पंच-मकार का प्रावधान है।

बताया जाता है कि महर्षि दुर्वासा कौलाचार से सम्बन्धित थे। कौलों में भी दो भेद हैं—पूर्व कौल और उत्तर कौल। प्राचीन समय से ही कौलमत की चर्चा होती आयी है। कौलमत में ही मानव का चरन उत्कर्ष माना जाता है। ये कहते हैं कि तपस्या, मन्त्र-साधना आदि से चित्त की शुद्धि होती है।

**कुमारगणनाथाम्बा तुष्टिः पुष्टिर्मतिर्धृतिः।**
**शान्तिः स्वस्तिमती कान्तिर्नन्दिनी विघ्ननाशिनी ॥ १४५ ॥**

कुमारः स्कन्दो गणनाथो गजाननस्तयोरम्बा माता। कुत्सितो मारगणः स्मरविकारसमूहो येषां तन्नाथानम्बते बध्नातीति वा। 'अबि बन्धन' इति धातुः।

कुमारशब्देन तद्देवत्योऽहङ्कारो वा गृह्यते। तदुक्तं वराहपुराणे—'पुरुषो विष्णुरित्युक्तः शिवो वा नाम नामतः। अव्यक्तं तु उमादेवी श्रीर्वा पद्मनिभेक्षणा॥ तत्संयोगादहङ्कारः स च सेनापतिर्गुह' इति। तद्गणैर्नाथानतीवाहन्ताविष्टान-म्बत इति। तुष्ट्यादीनि सप्त नामानि तोषपोषज्ञानधैर्यशमकल्याणवत्त्वकमनीय-तावाचकानि सन्ति तादृशभगवतीस्वरूपत्वाभिप्रायेण तामप्यभिदधति। तथा च मार्कण्डेयपुराणे—'या देवी सर्वभूतेषु तुष्टिरूपेण संस्थिता। नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नम' इत्यादि। मल्लारिमाहात्म्येऽपि—'यो देवः सर्वभूतेषु तोष-रूपेण संस्थितः। नमस्तस्मै नमस्तस्मै नमस्तस्मै नमो नम' इत्यादि। देवीभागवते तृतीयस्कन्धे—'बुद्धिः कीर्तिर्धृतिर्लक्ष्मीः शक्तिः श्रद्धा मतिः स्मृतिः। सर्वेषां प्राणिनां साम्बा प्रत्यक्षं तन्निदर्शन'मिति। पद्मपुराणे देवीक्षेत्रगणनावसरे—'तुष्टिर्वस्त्रेश्वरे तथा। देवदारुवने पुष्टिः धृतिः पिण्डारकक्षेत्रे' इत्येवं तत्तत्क्षेत्रा-धिष्ठात्र्या भगवत्या नामेत्युक्तम्। मतिस्तु वायुपुराणे निरुच्यते—'बिभर्ति मानं मनुते विभागं मन्यतेऽपि च। पुरुषो भोगसम्बद्धस्तेन चासौ मतिः स्मृते'ति। तस्याश्च देवीरूपता सूतसंहितायाम्—'यानुभूतिरुदिता मतिः परा वेदमाननिरता शुभावहा। तामतीव सुखदां वयं शिवां केशवादिजनसेवितां नुम' इत्यादि। शान्तिशब्देन वायवीयः कलाविशेषो वा कथ्यते। तदुक्तं शैवागमे—'मलमाया-विकारौघशान्तिः पुंसः पुनर्यया। सा कला शान्तिरित्युक्ता साधिकारास्पदं पद'-मिति। बृहत्पाराशरस्मृतावपि—'दशपञ्चाङ्गुलव्याप्तं नासिकाया बहिःस्थितम्। जीवो यत्र विशुध्येत सा कला षोडशी स्मृते'ति प्रकृत्य 'सा च शान्तिः प्रकीर्तिते'-त्यन्तम्। सुष्ठु अस्तिः सत्ता तद्वत्त्वेन वा स्वस्तिमती। सत्तायाः शोभनत्वञ्च पारमार्थिकत्वं व्यावहारिकसत्ताधिकत्वम्। 'प्राणा वै सत्यं तेषामेष सत्यम्'। 'तत्सत्यस्य सत्य'मिति च श्रुतेः। 'स्वस्त्याशीःक्षेमनिष्पापपुण्यमङ्गलवाचक' इति रत्नकोशः। 'स्वस्तीत्यविनाशिनामे'ति यास्कश्च। कान्तिशब्देनेच्छाशक्ति-र्वोच्यते। नन्दयितृत्वान्नन्दिनी कामधेनुवंशोद्भवो गोविशेषो वा गङ्गास्वरूपा वा। विशेषेण घ्नन्तीति विघ्ना विद्यान्तरायास्तान्नाशयितुं शीलमस्यास्तथा॥१४५॥

( ४४२ ) कुमारगणनाथाम्बा—कुमार और गणनाथ की माता। कुमार स्कन्द हैं और गणनाथ गणेश हैं। अथवा 'कु'—छोटा, मारगण—विकार, नाथ—इनका स्वामी। अम्बा—आवद्ध अथवा संहार करने वाली। कुमार अहंकार को भी कहते हैं, जिसकी देवी कुमार हैं। वाराहपुराण का कथन है—'विष्णु पुरुष हैं अथवा शिव का भी यही नाम है। अव्यक्त उमा या लक्ष्मी हैं, जिनके नेत्र कमल के समान हैं। इन दोनों के आपसी सम्बन्धों से अहंकार का उदय होता है। यह अहंकार गुह ( कुमार ) हैं—सेनापति। वे उन्हें आबद्ध रखती हैं, जिनमें अहंकार है।

( ४४३ ) तुष्टिः—सन्तोषरूपिणी । मार्कण्डेयपुराणोक्त दुर्गासप्तशती के पाँचवें अध्याय में कहा गया है—

'या देवी सर्वभूतेषु तुष्टिरूपेण संस्थिता ।
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥'

जो देवी समस्त प्राणियों में तुष्टि रूप में रहती हैं, उन्हें नमस्कार है ।

मल्लारि-महात्म्य में भी ऐसा ही उल्लेख आता है । देवीभागवतपुराण के तृतीय स्कन्ध में कहा गया है—'वे महामायी सभी प्राणियों में विवेक, तुष्टि, पुष्टि, मति, धृति, यश, वैभव, प्रसिद्धि, दृढता, बुद्धि, चिति, श्रद्धा, शक्ति, वैभव, ऊर्जा, स्मरण आदि रूपों में रहती हैं ।' पद्मपुराण के अनुसार—'वस्त्रेश्वर तीर्थ की देवी को तुष्टि कहते हैं ।'

( ४४४ ) पुष्टिः—पोषण करने वाली । ये देवी देवदारु वन में स्थित हैं ।

( ४४५ ) मतिः—बुद्धिरूपिणी । मति की व्याख्या करते हुए वायुपुराण में उल्लेख है—'पुरुष मापता है, विभाग का ज्ञान भी रखता है और अपने को अवयवों से निर्मित मानता है । अतः उसे मति कहते हैं ।' सूतसंहिता ( सूतगीता ८.८९ ) के अनुसार—'मति देवी का स्वरूप है : हमें उन शिव की आराधना करनी चाहिए जिनकी विष्णु आदि अन्य देवता भी पूजा करते हैं, वे आनन्द के प्रदाता हैं, मति हैं, परा हैं तथा वेदों के ज्ञाता हैं ।'

( ४४६ ) धृतिः—धैर्यरूपिणी । पिण्डारक क्षेत्र की देवी का नाम है । वहाँ इसी नाम से पूजा होती है ।

( ४४७ ) शान्तिः—शान्तिरूपिणी । यह शान्ति वायु की एक कला है । शैवागम का कथन है—'संघर्षशील मानव को यह अणु, माया और कर्म से संघर्ष करने में सहायता देती है । उस कला को ही शान्ति कहते हैं । यही वह स्थान है, जहाँ से सत्ता की प्राप्ति होती है । पाराशरस्मृति का कथन है—'नासिका के अन्तिम स्थान से पन्द्रह अंगुल आगे वह स्थान है, जहाँ जीव को शुद्ध किया जाता है । यही षोडशी कला है । प्रकृति में यही शान्तिकला है ।

( ४४८ ) स्वस्तिमती—शाश्वत सत्य । सु—अत्यन्त, अस्ति—होना, मत—रखना, क्योंकि उनका अस्तित्व परा सत्य है, ऐसा सत्य नहीं जैसा कि साधारण लोग समझते हैं । श्रुति ( बृ० उप० २.१.२० ) का कथन है—'इन्द्रियाँ सत्य हैं और ब्रह्म उनका भी सत्य है ।' वही ब्रह्म यथार्थ का भी यथार्थ है ।

रत्नकोश के अनुसार स्वस्ति का आशय है—'आशीर्वाद, दया अथवा कृपा, निष्कलंक, पवित्र और सौभाग्य ।' यास्क का भी यही कथन है । स्वस्ति का अर्थ अमरत्व है ।

( ४४९ ) कान्तिः—देदीप्यमान। अथवा कान्ति को इच्छा-शक्ति भी कहते हैं।

( ४५० ) नन्दिनी—नन्द की पुत्री। अन्यत्र नन्दिनी एक गाय विशेष का भी नाम है। इसका जन्म कामधेनु के कुल में हुआ अथवा गंगा भी नन्दिनी कहलाती हैं।

( ४५१ ) विघ्ननाशिनी—बाधाओं को नष्ट करने वाली। विघ्न ज्ञान-मार्ग की बाधाएँ हैं।

**तेजोवती त्रिनयना लोलाक्षी कामरूपिणी।**
**मालिनी हंसिनी माता मलयाचलवासिनी॥ १४६॥**

तेजसामादित्यादीनामाधारभूतत्वात्तेजोवती। 'एतस्मिन् खल्वक्षरे गार्गि सूर्याचन्द्रमसौ विधृतौ तिष्ठत' इति श्रुतेः। त्रीणि सोमसूर्याग्निरूपाणि नयनानि नेत्राणि यस्याः। क्षुभ्नादेराकृतिगणत्वात् संज्ञाशब्दत्वेऽपि णत्वाभावः। त्रौषडिति शब्दस्य त्रिनयनेति संज्ञा नामपारायणे प्रसिद्धा तद्रूपा वा। यद्वा नयनशब्दो लक्षणया प्रमाणपरः। नयति प्रापयति प्रमाणमिति व्युत्पत्तेश्च। तथा च शाण्डिल्य-सूत्रे प्रयोगः—'त्रीण्येषां नेत्राणि शब्दलिङ्गाक्षभेदाद्रुद्रव'दिति। त्रीणि प्रत्यक्षा-नुमानशब्दरूपाणि प्रमाणानि यस्याः। यद्विषयकप्रमाजनने त्रिविधमेव प्रमाणम्। श्रवणरूपं शाब्दज्ञानम्। मननं यौक्तिकत्वादानुमानिकम्। निदिध्यासनं तु स्वानु-भवरूपं प्रत्यक्षमेव। परन्तु विजातीयप्रत्ययैः कदाचिन्मध्ये मध्येऽन्तरितम्। एतद-भिप्रायेणैव शाण्डिल्यमुनिना शब्दमारभ्यैव प्रमाणानि गणितानि। उपमानस्य शक्तिग्रहमात्रविषयकत्वेन प्रकृतानुपयोगात्। अत एवोक्तं मनुस्मृतौ—'प्रत्यक्षं चानुमानं च शास्त्रं च विविधागमम्। त्रयं सुविदितं कार्यं धर्मशुद्धिमभीप्सते'ति। साङ्ख्यानां समाससूत्रमपि 'त्रिविधं प्रमाण'मिति। योगसूत्रमपि 'प्रत्यक्षानुमाना-गमाः प्रमाणानी'ति। त्रीन्मार्गान्प्रत्यधिकारिणो नयतीति वा। दक्षिणोत्तरमार्गौ ब्रह्ममार्गश्चेति त्रयो मार्गा उत्तरत्र विवेचयिष्यन्ते। तथा चोक्तं देवीपुराणे—'दक्षिणं चोत्तरं लोकं तथा ब्रह्मायनं परम्। नयं सन्मार्गवर्गं च नेत्री त्रिनयना मते'ति। लोलाक्षीणां स्त्रीणां यः कामो मन्मथस्तद्रूपिणी। शिवकामनिरासाय लोलाक्षीसम्बन्धित्वं कामविशेषणम्। कामाभिमानियोगेश्वरीरूपा वा। तदुक्तं वाराहपुराणे—'कामः क्रोधस्तथा लोभो मदो मोहश्च पञ्चमः। मात्सर्यं षष्ठमि-त्याहुः पैशुन्यं सप्तमं तथा॥ असूया त्वष्टमी ज्ञेया इत्येता अष्ट मातरः। कामं योगेश्वरीं विद्धि क्रोधं माहेश्वरीं तथा॥ लोभस्तु वैष्णवी प्रोक्ता ब्रह्माणी मद एव च। मोहः स्वयम्भूः कल्याणी मात्सर्यं चेन्द्रजां विदुः॥ यमदण्डधरा देवी पैशुन्यं स्वयमेव च। असूया च वराहाख्या इत्येताः परिकीर्तिता' इति॥ माला-वत्त्वान्मालिनी। व्रीह्यादित्वादिनिः। एकपञ्चाशन्मातृकाभिमानिदेवताया मालि-

नीति संज्ञा तद्रूपा वा। यद्वा अस्ति देव्याः सखी मालिनीनाम्नी तद्रूपा वा। तदुक्तं वामनपुराणे पार्वतीविवाहप्रकरणे सप्तपदीक्रमणं प्रकृत्य—'ततो हराङ्घ्रिर्मालिन्या गृहीतो दायकारणात्। किं याचसे ददाम्येष मुञ्चस्वेति हरोऽब्रवीत्॥ मालिनी शङ्करं प्राह मत्सख्यै देहि शङ्कर!। सौभाग्यं निजगोत्रीयं ततो मोक्षमवाप्स्यसि॥ अथोवाच महादेवो दत्तं मालिनि मुञ्च मा'मित्यादि। वृत्तविशेषरूपा मन्दाकिनीरूपा वा। 'मालिनी वृत्तभेदे स्यान्मालाकारस्त्रियामपि। चम्पानगर्यां गौर्यां च मन्दाकिन्यां च मालिनी'ति विश्वः। सप्तवर्षा कन्या मालिनीत्युच्यते तद्रूपा वा। 'सप्तभिर्मालिनी सा स्यादि'ति कन्याप्रकरणे धौम्यवचनात्। हंसा यतिविशेषा अस्यामभेदेन सन्तीति हंसिनी। हंस इत्यजपामन्त्रो वा। सर्वजनयितृत्वान्माता। मातृकारूपा वा। 'मन्त्राणां मातृभूता च मातृका परमेश्वरी'ति स्कान्दात्। प्रमात्रर्थकं पुंल्लिङ्गं वा। प्रकाशोऽत्र विशेष्यः। अथवा दशमीतिथिनित्यामन्त्रस्य मातेति संज्ञा। नामपारायणे तथा दर्शनात् तद्रूपेत्यर्थः। कायावरोहणाख्यक्षेत्राधिष्ठात्रीयं 'माता कायावरोहण' इति पाठात्। लक्ष्मीबीजस्यापि मातेति संज्ञा। 'श्रीर्मा रमा च कमला माता लक्ष्मीश्च मङ्गले'ति विश्वाख्योक्तेः। शाबरचिन्तामणौ प्रसिद्धा मलयालयभगवती तद्रूपत्वान्मलयाचले वसतीति तथा॥ १४६॥

अथ परिभाषायां पञ्चत्रिंशन्नामानि विभजते—

गलफफशोभावेगः शम्भोर्वेदे चतुर्होमः।
भूर्द्विस्ताद्राजेको मोदाङ्गणवासतो नतिहृत्॥ १९॥

अत्र स्ताद्राजेत्यनेनार्धसमाप्त्युत्तरमेकपदेनैकं नामेत्येतावन्मात्रोक्तावपि परत्र मोदाङ्गणेति पञ्चाक्षरनामकीर्तनबलात्प्रथमस्यैकादशाक्षरात्मत्वलाभो न्यायगम्यः। तावत एव परिशेषात्। चरमतकारस्य स्वरयोगाभावान्नाक्षरसङ्ख्यापरता॥ १९॥

( ४५२ ) तेजोवती—वे ही तैजस् की, जो सृष्टि का आधारभूत तत्त्व है, आधार हैं। श्रुति ( ब्र० उप० ३.८.११ ) के अनुसार अविनाशी ब्रह्म में ही तेजस्वी सूर्य और चन्द्रमा हैं।

( ४५३ ) त्रिनयना—तीन नेत्रों वाली। सूर्य, चन्द्र और अग्नि ये तीन नेत्र हैं। अथवा 'शिव' का नाम त्रिनयन है। अथवा नयन प्रमाण को भी इंगित करते हैं, नय—नेतृत्व देना अर्थात् वे प्रमाण दिखाते हैं। शांडिल्यभक्तिसूत्र ( ९९ ) का कथन है—'तीन प्रकार के प्रमाण होते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शाब्द। अर्थात् श्रवण, मनन और निदिध्यासन। जैसे रुद्र के तीन नेत्र बतलाये गये हैं, न कम और न अधिक, उसी प्रकार प्रमाण भी निश्चित

रूप से तीन ही हैं। शब्द श्रवण के ही समान है। परिणाम पूर्णतया मनन से ही निकलता है और निदिध्यासन स्वानुभव है। किन्तु कभी-कभी स्वानुभव में विभिन्न विचार भी आ जाते हैं, जो इसमें व्यवधान डाल देते हैं। महामुनि शांडिल्य ने शब्द को ही प्रथम लिया है, क्योंकि वह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। उपमान ( तीसरा प्रमाण ) को यहाँ छोड़ दिया गया है, क्योंकि इसकी आवश्यकता नहीं मानी गयी है। इसलिए मनु ने प्रत्यक्ष, अनुमान और धर्म-शास्त्रों को ही तीन प्रमाणों के रूप में माना है। धर्माचरण के लिए उन्होंने इन तीन का अनुकरण करना श्रेयस् बताया है। सांख्य और योग ने भी इसी तथ्य को दुहराया है। अथवा त्रि, तीन ( मार्ग ) अर्थात् दक्षिण, उत्तर और ब्रह्म का मार्ग। नय–ले जाना। जो इन तीन मार्गों में से किसी पर भी चलने के अधिकारी हैं, उनका वे उस मार्ग में पथ-प्रदर्शन करती हैं। देवीपुराण के अनुसार दक्षिण और उत्तरी जगत् हैं और ब्रह्म लोक है। वे उनका पथ-प्रदर्शन करती हैं जो सही मार्ग पर चलते हैं; अतः उन्हें त्रिनयना कहते हैं।

( ४५४ ) **लोलाक्षी कामरूपिणी**--स्त्रियों की कामना रूप वाली। उनके प्रति प्रेम प्रकट करना केवल शिव तक ही सीमित नहीं है, अतः यह नाम प्रयुक्त हुआ। अथवा वे योगेश्वरी रूपा हैं, जो काम की देवी हैं। वाराहपुराण के अनुसार उनके आठ नाम हैं—१. काम, २. क्रोध, ३. लोभ, ४. मद, ५. मोह, ६. मात्सर्य, ७. पैशुन्य तथा ८. असूया।

काम को योगेश्वरी, क्रोध को माहेश्वरी, लोभ को वैष्णवी, मद को ब्रह्माणी, मोह को स्वयंभू, मात्सर्य को कल्याणी, पैशुन्य को यमदण्डधरा और असूया को वाराही समझना चाहिए।

( ४५५ ) **मालिनी**—इक्यावन अक्षरों की अधिष्ठात्री देवी को मालिनी कहते हैं। अथवा मालिनी, जो देवी की एक सहचरी भी है। यह प्रसंग पार्वती के विवाह के सन्दर्भ में आता है। इसका उल्लेख वामनपुराण में है। सप्तपदी के अवसर पर हर ने कहा—मेरा पैर छोड़ दो, जो माँगोगी वही दूँगा।' इस पर मालिनी बोली—'हे शिव, अपनी समृद्धि मेरी सखी को भेंट कर दो, तभी तुम मुक्त किये जाओगे।' इसके उत्तर में हर ने कहा—'वह तो मैंने पहिले ही दे दी, अब मुझे मुक्त कर दो।'

मालिनी एक छन्द को भी कहते हैं; और यह गंगा का भी एक नाम है। विश्वकोश के अनुसार मालिनी का अर्थ है—एक विशेष छन्द, नृत्य अ गायक जाति की कन्या, चम्पानगरी, गौरी एवं गंगा।

धौम्य के अनुसार सात वर्ष की कन्या को मालिनी कहते हैं।

( ४५६ ) **हंसिनी**—हंसी–अजपा मंत्र।

( ४५७ ) **माता**—वे सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की जननी एवं माता हैं। अक्षरों के रूप में माता ( मातृका ) हैं। सूतसंहिता के अनुसार—'क्योंकि वे सभी मंत्रों की माता हैं, अतः परा-ईश्वरी हैं। परा-ईश्वरी को मातृका कहते हैं।'

अथवा चांद्रपक्ष की दशमी तिथि की नित्यादेवी का मंत्र भी माता-मंत्र कहलाता है। पद्मपुराण के अनुसार—'काव्यावरोधन स्थान की देवी को माता कहते हैं।' लक्ष्मी बीज का नाम भी माता है। विश्वकोश के अनुसार—'श्रीराम और माता का अर्थ लक्ष्मी है।'

( ४५८ ) **मलयाचलवासिनी**—मलय पर्वत पर रहने वाली। शबर-चिन्तामणि में इस देवी को मलय भगवती कहा गया है।

[ १९ श्लोकों में ३५ नामों का विभाजन हुआ। ]

**सुमुखी नलिनी सुभ्रूः शोभना सुरनायिका।**
**कालकण्ठी कान्तिमती क्षोभिणी सूक्ष्मरूपिणी ॥ १४७ ॥**

शोभनं मुखं यस्याः सा सुमुखी। ज्ञानेन मुखकान्तेराधिक्यात्। 'शोभतेऽस्य मुखं य एवं वेदे'ति श्रुतेः। 'ब्रह्मविद इव ते सौम्य ! मुखमाभाती'ति श्रुतेश्च। षोडश्यङ्गत्वेनोपास्यदेवताविशेषो वा सुमुखी। करचरणमुखनेत्राद्यवयवानां कमलरूपत्वात्सृष्टिन्यायेन नलिनी। भागीरथीरूपत्वाद्वा। 'नन्दिनी नलिनी गङ्गे'ति तदीयद्वादशनामसु गणनात्। नलाख्यो राजा यस्यामुपासनया तादात्म्येन निविष्टः सेति वा। शोभने भ्रुवौ यस्याः सा सुभ्रूः सौन्दर्यशीलत्वाच्छोभना। 'सुषुमं साधु शोभन'मिति कोशः। सुराणां नायिकेश्वरी 'महत्तरा महिमा देवताना'मिति श्रुतेः। कालः कण्ठो यस्येश्वरस्य तस्य स्त्री। उक्तञ्च वायुपुराणे—'पश्यतां देवसङ्घानां पिशाचोरगरक्षसाम्। धृतं कण्ठे विषं घोरं कालकण्ठस्ततोऽस्म्यह'मिति देवीपुराणेऽष्टषष्टिशिवतीर्थप्रकरणे कालञ्जरे कालकण्ठ इति स्मर्यते। तेन तत्क्षेत्राधिष्ठात्रीत्यर्थः। मधुरोऽस्फुटो ध्वनिः कलः स एव कालः स्वार्थिकोऽण् कालः कण्ठो यस्या इति वा। अङ्गगात्रकण्ठेभ्यो वा ङीप्। दारुकासुरवधार्थं 'ससर्ज कालीं कामारिः कालकण्ठीं कपर्दिनी'मिति लैङ्गे कथायाः प्रसिद्धेस्तद्रूपा वा। कलपदादेव स्वार्थिकोऽण्वा। मञ्जुध्वनिरिति तदर्थः। कान्तिरस्या अस्तीति कान्तिमती। परमेश्वरौ सृष्ट्यौन्मुख्येन क्षोभयतीति क्षोभिणी। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'प्रकृतिं पुरुषं चैव प्रविश्यात्मेच्छया हरिः। क्षोभयामास भगवान्सर्गकाले व्यपाश्रित' इति। यद्वा। मनःक्षोभात्कांश्चिद् गणान-जनयदिति क्षोभिणी। तदुक्तं वराहपुराणे मूर्तित्रयं प्रकृत्य—'या मन्दरं गता देवी तपस्तप्तुं तु वैष्णवी। तस्यास्तपन्त्याः कालेन महता क्षुभितं मनः। तस्मात्क्षोभात्समुत्तस्थुः कुमार्यः सौम्यदर्शनाः। नीलकुञ्चितकेशान्ता बिम्बोष्ठ्यः पद्मलोचनाः। इन्दीवरसमा दामनूपुराढ्याः सुवर्चसः। एवंविधाः स्त्रियो देव्यः

क्षोभिते मनसि द्रुतम् । उत्तस्थुः शतसाहस्राः कोटिशो विविधानना' इत्यादि । सूक्ष्मं दुर्ज्ञेयं रूपमस्याः । 'सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरं नित्यम्' 'अणोरणीयान्' इति च श्रुतेः । सूक्ष्म इति होमविशेषस्य संज्ञा । तन्त्रराजे—'नित्यानित्योदिते मूलाधारमध्येऽस्ति पावक' इत्यादिना 'एवं द्वादशधा होममक्षरैः स्याद्वदीरितै'रित्यन्तेन ग्रन्थेनोक्ता तदेव रूपमस्या इति वा । देव्या अपि त्रीणि रूपाणि स्थूलसूक्ष्मपरभेदात्सन्त्येवेति व्यक्तमेव ॥ १४७ ॥

( ४५९ ) **सुमुखी**—जिसके मुख पर शोभा है, वे सुमुखी हैं। ज्ञान से मुख की शोभा में वृद्धि होती है। श्रुति का कथन है—'जो यह समझता है कि उसका मुख कान्तिमान् है।' छा० उप० ( ४.१४.२ ) में उल्लेख है—'हे शिशु तुम्हारा मुख ऋषि ( संवित् ) के मुख के समान कान्तिमान् है।'

अथवा सुमुखी एक देवी है, जिनकी पूजा षोडशीमंत्र के अंग के रूप में की जाती है।

( ४६० ) **नलिनी**—सृष्टि-नियम के अनुसार उनके कर, पाद, मुख, नेत्र और शरीर के अन्य अवयव कमल के समान हैं। अथवा नलिनी—गंगा। अथवा नलिनी—नल नाम का एक राजा हुआ है। देवी की भक्ति के कारण उसे देवी का रूप माना जाता है, अतः उन्हें नलिनी कहते हैं।

( ४६१ ) **सुभ्रूः**—जिसकी भ्रू ( भौंहें ) सुन्दर हैं।

( ४६२ ) **शोभना**—सौन्दर्यशील।

( ४६३ ) **सुरनायिका**—सुरों ( देवताओं ) के नायकों की ईश्वरी। श्रुति का कथन है—'वे ही देवताओं की पराशक्ति हैं।'

( ४६४ ) **कालकण्ठी**—जिनके कण्ठ में काल है, उनकी पत्नी। कालकण्ठ शिव को कहते हैं, क्योंकि उनका कंठ विष से रंजित है। वायुपुराण का कथन है—'देवी, पिशाचों, नागों और राक्षसों के अनगिनत समूहों के सामने ही हलाहल विष मेरे कण्ठ में स्थित हो गया, अतः मुझे कालकंठ कहते हैं।'

देवीपुराण के अनुसार—६८ पवित्र स्थानों में एक कालिंजर भी है, जहाँ कालकण्ठ की आराधना होती है।

अथवा काल—एक मधुर धीमी ध्वनि। कण्ठ से अत्यन्त मधुर धीमी ध्वनि निकल रही है। अथवा लिंगपुराण में एक उपाख्यान है कि 'दारुक दैत्य के संहार के लिए शिव ने काली का सृजन किया। उनके साथ ही कौमारी, कालकण्ठी और कपर्दिनी भी प्रकट हुईं।'

( ४६५ ) **कान्तिमती**—तेजस्विनी।

( ४६६ ) **क्षोभिणी**—क्षुभित कराने वाली। सृष्टि करने के लिए वे शिव को क्षोभित करती हैं, अतः उन्हें क्षोभिणी कहते हैं। विष्णुपुराण के अनुसार—

'प्रकृतिं पुरुषं चैव प्रविश्यात्मेच्छया हरिः ।
क्षोभयामास भगवान् सर्गकाले व्यपाश्रिते ॥'

अर्थात् 'सृष्टि उन्मेष के समय अपनी इच्छा से क्षुभित हो कर पुरुष और प्रकृति में प्रविष्ट होते हैं ।'

अथवा क्षोभिणी : अपने मानसिक क्षोभ के स्वरूप में उन्होंने अनगिनत देवियों की सृष्टि कर डाली । त्रिमातृकाओं के वर्णन में वाराहपुराण में उल्लेख है—'विष्णु की पत्नी एक बार तपस्या करने के लिए मन्दार पर्वत पर गयीं । दीर्घकाल तक तपस्या करते रहने से उनका मन काम से क्षुभित हो गया और इसी क्षोभ से गौरवर्ण की एक सुन्दर कुमारी प्रकट हुईं, जिसके केश नीलवर्ण के और घुंघराले थे । उसके अधर बिम्बाफल के समान प्रतीत हो रहे थे । नेत्र कमल के समान, शरीर अरुणवर्ण का तथा पैरों में पायजेब थीं । इसके साथ ही उसी क्षुभित अवस्था में लाखों-करोड़ों अन्य नारियाँ विविध आकृतियों की प्रकट हुईं ।'

( ४६७ ) **सूक्ष्मरूपिणी**—सूक्ष्म आकार वाली । सूक्ष्म जिसे देखना कठिन होता है—दुर्ज्ञेय । श्रुति का कथन है—'सूक्ष्म से भी सूक्ष्मतर, अनादि ।' कठ उपनिषद् ( २.२० ) के अनुसार—'अणु से भी सूक्ष्मातिसूक्ष्म ।'

अथवा सूक्ष्म एक होम का भी नाम है । तंत्रराज का कथन है—'मूलाधार में एक अनादि और विनाशी केन्द्र है, वहाँ पर अग्नि है···· । इस प्रकार के बारह होम हैं, जो अक्षरों के रूप में हैं ।' अथवा जैसा कि तीन स्वरूप बतलाया गया है—स्थूल, सूक्ष्म और पर । यहाँ पर उनके दूसरे स्वरूप को इंगित किया गया है ।

**वज्रेश्वरी वामदेवी वयोवस्थाविवर्जिता ।**
**सिद्धेश्वरी सिद्धविद्या सिद्धमाता यशस्विनी ॥ १४८ ॥**

**षष्ठीतिथिनित्या जालन्धरपीठाधिष्ठात्री वज्रेश्वरी । अथवा श्रीपुरस्य द्वादशः प्राकारो वज्रमणिमयस्तस्यैकादशस्य मध्ये वज्राख्या नदी तदधिपतिः । उक्तञ्च दुर्वाससा—'तत्र सदा प्रवहन्ती तटिनी वज्राभिधा चिरञ्जीयात् । चटुलोर्मिझाटनृत्यत्कलहंसीकुलकलक्वणितपुष्टा । रोधसि तस्या रुचिरे वज्रेशी जयति वज्रभूषाढ्या । वज्रप्रदानतोषितवज्रिमुखत्रिदशविनुतचारित्रे'ति । इन्द्राय वज्रोऽपि देव्यैव दत्तः । तदुक्तं ब्रह्माण्डे शक्रस्य जले तपःप्रकृत्य—'तज्जलादुत्थिता देवी वज्रं दत्वा बलद्विषे । पुनरन्तर्दधे सोऽपि कृतार्थः स्वर्गमेयिवा'निति । वामो वननीयो देवो वामदेवः । 'तं देवा अब्रुवन्नयं वै नः सर्वेषां वाम इति तस्माद्वाम-देव' इत्यैतरेयश्रुतेः । वामेन भागेन दीव्यतीत्यर्धनारीश्वरो वा वामदेवः । 'कुङ्कुमक्षोदसङ्काशं वामाख्यं वनवेषधृत् । वक्त्रमुत्तरमीशस्य प्रतिष्ठायां प्रति-**

ष्ठित'मिति शिवपुराणोक्तः सदाशिवव्यूहान्तर्गतो मूर्तिविशेषोऽपि वामदेवस्तस्येयं वामा सुन्दरी च सा देवी वा। वामानां कर्मफलानां वा देव्यधिष्ठानदेवता। वामाचारे रता वामाः। 'पूजकोऽपि भवेद्वामस्तन्मार्गे सततं रत' इति कालिका-पुराणवचनात् तेषां देवीति वा। उक्तश्च देवीपुराणे—'वामं विरुद्धरूपं तु विपरीतं तु गीयते। वामेन सुखदा देवी वामदेवी ततः स्मृते'ति। बाल्यपौगण्डकैशोराविवयोविशेषाणामवस्थाभिर्विवर्जिता। सदातनत्वात्। गोरक्षप्रमुखानां सिद्धानामीश्वरी स्वामिनी एतन्नाम्नैव काश्यां प्रसिद्धा। सिद्धा च सा विद्या च सिद्धविद्या। अत एव पञ्चदश्याः सिद्धारिचक्रशोधो नास्तीत्युक्तं कादिमते 'नित्यानां सिद्धमन्त्रत्वान्नावेक्ष्यास्त्वंशकादय' इति। सिद्धानां माता रक्षकत्वात्। यशोऽस्या अस्तीति यशस्विनी। 'अस्मायामेधास्रजो विनिः'। 'तस्य नाम महद्यश' इति श्रुतेः ॥ १४८ ॥

( ४६८ ) वज्रेश्वरी—छः नित्या देवियों में से एक। अथवा जालंधर पीठ की देवी जो संरक्षण प्रदान करती हैं।

अथवा श्रीचक्र में बारह प्राचीरें हैं। वे सभी रत्नों की हैं। ११वीं के मध्य में एक नदी है, जिसे वज्रमयी कहते हैं और वे उसकी अधिष्ठात्री देवी हैं। ललितास्तवरत्न में क्रोधभट्टारक ( दुर्वासा ) कहते हैं—

> 'तत्र सदा प्रवहन्ती तटिनी वज्राभिधा चिरञ्जीयात्।
> चटुलोर्मिजालनृत्यत्कलहंसीकुलकलक्वणितपुष्टा ॥
> रोधसि तस्या रुचिरे वज्रेशी जयति वज्रभूषाढ्या।
> वज्रप्रदानतोषितवज्रिमुखत्रिदशविनुतचारित्रा ॥ ४४-४५ ॥

अर्थात् 'इस नदी को जो निरन्तर बहती है, वज्रा कहते हैं। उसकी चंचल जलराशि पर कलहंसों का समूह नृत्य करते हुए मधुर रागिनियों का उद्घोष करता रहता है। उस नदी के सुरम्य तट पर वज्र नामक रत्नों से उनका शृंगार किया है। इस देवी की स्तुति इन्द्र आदि देवताओं ने भी की है। देवी ने इन्द्र को वज्रास्त्र प्रदान किया, जिससे वे बड़े सन्तुष्ट हुए। अथवा वज्रेश्वरी हीरों के ऐसे आभूषणों से आप्लावित हैं, जिन्हें केवल देवता ही नहीं, अपितु देवाधिपति इन्द्र भी, जो स्वयं विद्युत् के स्वामी हैं, लुब्धक दृष्टि से देखते हैं।'

ब्रह्मपुराण का कथन है—'जब इन्द्र ने जल में रहकर भारी तपस्या की तो देवी ने प्रसन्न होकर इन्द्र को एक धनुष प्रदान किया, जिसे वज्र कहते हैं। इसके पश्चात् वे तिरोहित हो गईं और इन्द्र पूर्णतया सन्तुष्ट होकर स्वर्ग को लौट आये।

( ४६९ ) **वामदेवी**—वामदेव की पत्नी । वाम—पूजा करनी चाहिए, देव—देवता या देवी । श्रुति ( ऐतरेय उ० ) का कथन है—'देवों ने उन्हें सम्बोधित किया; वे हमारे पूजनीय हैं, अतः उन्हें वामदेव कहते हैं ।'

अथवा वाम–बाँयी ओर से, देव–वे दीप्तिमान् हैं अर्थात् अर्धनारीश्वर ( अर्धांग शिव और अर्धांग देवी ) को ही वामदेव कहते हैं । अथवा वामदेव शिव पांच व्यूह ( स्वरूप ) में से एक हैं । जैसा कि शिवपुराण का कथन है—'सुन्दर आकृति, कुंकुम के समान रक्तवर्ण, परम शिव का उत्तरी मुख वाम कहलाता है, इसमें कोई विवाद नहीं है ।' अथवा वाम–सुन्दर, कर्मों का फल देने वाली, देवी–अधिष्ठात्री । अथवा वाम जो वामाचार के अनुयायी हैं । कालिकापुराण का कथन है—'जो साधक सदैव इस मार्ग पर चलते हैं, उन्हें वाम कहते हैं ।' वे उनकी देवी हैं । देवीपुराण में बताया गया है वाम—विपरीत, अन्तर्मुखी । देवी इस मार्ग पर चलने वालों को आनन्द प्रदान करती हैं । अतः उन्हें वामदेवी कहते हैं ।

चार भुवनों की अधिष्ठात्री शक्ति का भी चार नामों में से एक नाम यही है । विद्याकला में माया, कला, काल, नियति विद्या ( अविद्या ) राग और प्रवृति—ये सात भुवनाधार हैं । इनमें अंगुष्ठ मात्र भुवन के नाम से वामदेव भुवन तक २७ भुवन हैं, अतः वामदेव एक भुवन का भी नाम है । वामा—श्रीभगवान् की वामा नामक शक्ति भी है । जो चार शक्तियाँ सभी शक्तियों का मूल कारण हैं, उनमें से एक वामा भी है ।

( ४७० ) **वयोवस्थाविवर्जिता**—वे अनादि हैं, अतः शैशव, कौमार्य, यौवन और जरा आदि अवस्थाओं की परिधि से बाहर हैं ।

( ४७१ ) **सिद्धेश्वरी**—सिद्धों की महाराज्ञी । गोरक्ष आदि सिद्ध माने जाते हैं । वाराणसी में इस नाम की एक देवी हैं ।

( ४७२ ) **सिद्धविद्या**—अनादि विद्या । अर्थात् पंचदशी । अन्य मंत्रों के लिए जो सावधानी आवश्यक है, उनसे पंचदशी मुक्त है । कादि माता का कथन है—'इसमें ज्योतिष आदि की गणना की कोई आवश्यकता नहीं है, क्योंकि यह अनादि मंत्र है ।

( ४७३ ) **सिद्धमाता**—सिद्धों की माता । माता—रक्षा करने वाली ।

( ४७४ ) **यशस्विनी**—जिनका यश एवं प्रसिद्धि सर्वत्र है । श्रुति ( महेन्द्र उपनिषद् ) का कथन है कि यह उनके नाम का ही प्रताप है ।

**विशुद्धिचक्रनिलया रक्तवर्णा त्रिलोचना ।**
**खट्वाङ्गादिप्रहरणा वदनैकसमन्विता ॥ १४९ ॥**

अथ द्विषष्टिनामभिर्योगिनीन्यासक्रमेण विशुद्ध्यादिसप्तचक्राधिष्ठातृडरलकसहयाख्ययोगिनीसप्तकस्वरूपेण भगवतीं स्तोतुमारभते । विशुद्धीत्यादिना । तत्रैवं डाकिनीध्यानम्—'ग्रीवाकूपे विशुद्धौ नृपदलकमले श्वेतरक्तां त्रिनेत्रां, हस्तैः खट्वाङ्गखड्गौ त्रिशिखमपि महाचर्म सन्धारयन्तीम् । वक्त्रेणैकेन युक्तां पशुजनभयदां पायसान्नैकसक्तां त्वक्स्थां वन्देऽमृताद्यैः परिवृतवपुषं डाकिनीं वीरवन्द्या'मिति । विशुद्धिचक्रं षोडशदलकमलस्य कर्णिकैव निलयो यस्याः । आरक्तो वर्णो यस्या इति पञ्चाक्षरं नाम । आङीषदर्थे । तेन 'श्वेतरक्तस्तु पाटल' इत्युक्तलक्षणकपाटलीकुसुमसमानवर्णेत्यर्थः । लाकिनीप्रकरणगतनाम्ना पौनरुक्त्याभावाच्च । त्रीणि लोचनानि यस्याः । खट्वाङ्गं खट्वापादः । दण्डारोपितनरकपालं वा । तदादि येषां चतुर्णां मध्ये तानि प्रहरणान्यायुधानि यस्याः । वदनञ्च तदेकञ्च । 'पूर्वकालैके'ति समासः । अनित्यत्वान्न पूर्वनिपातः । तेन समन्विता युक्ता ॥१४९॥

( ४७५ ) **विशुद्धिचक्रनिलया**—विशुद्धिचक्र में रहने वाली ।

[ अब यहाँ से देवी की योगिनीन्यास के अनुसार बासठ नामों से स्तुति आरम्भ होती है । सात चक्रों की यह सात योगिनी अधिष्ठात्री देवी हैं । इनके नाम ड, र, ल, क, स, ह और य से आरम्भ होते हैं । ]

डाकिनी का ध्यान विशुद्धिचक्र में इस प्रकार किया जाता है—विशुद्धिचक्र कण्ठ की गुहा में है । यहाँ पर षोडशदल कमल है, जिसमें सोलह स्वर विद्यमान हैं । मैं यहाँ पर निवास करने वाली डाकिनी देवी का ध्यान करता हूँ, जो स्पर्शतन्मात्रा की अधिष्ठात्री देवी हैं और जिनको अमृता तथा अन्य देवियों ने घेर रखा है । वे रक्तवर्णा हैं । उनके तीन नेत्र हैं, हाथ में डंडा, खड्ग, त्रिशूल, बड़ा-सा चर्म है और जिनका एक ही मुख है । वीर इनकी पूजा करते हैं ।'

विशुद्धिचक्र—उनका निवास षोडशदल कमल का पराग है ।

( ४७६ ) **रक्तवर्णा**—विशुद्धिचक्र स्थित रक्तवर्ण की देवी ।

( ४७७ ) **त्रिलोचना**—तीन लोचनों वाली ।

( ४७८ ) **खट्वाङ्गादिप्रहरणा**—खाट का पाया आदि आयुधों वाली । खट्वाङ्ग—खाट के पाये को कहते हैं । अथवा एक डंडा ऊपरी भाग पर नरकपाल भी रहता है ।

( ४७९ ) **वदनैकसमन्विता**—एक मुख वाली ।

**पायसान्नप्रिया त्वक्स्था पशुलोकभयङ्करी ।**
**अमृतादिमहाशक्तिसंवृता डाकिनीश्वरी ॥ १५० ॥**

पयो विकारः पायसश्च तदन्नं च तत्परमान्नं प्रियं यस्याः । त्वचि धातौ तिष्ठतीति त्वक्स्था । तदभिमानित्वात् । अद्वैतविद्याविहीनाः पशवस्त एव लोका-

स्तेषां भयङ्करी । 'योऽन्यां देवतामुपास्तेऽन्योऽसावन्योऽहमस्मीति न स वेद यथा पशु'रिति श्रुतेः । 'द्वितीयाद्वै भयं भवति' 'य एतस्मिन्नुदरमन्तरं कुरुतेऽथ तस्य भयं भवती'ति च श्रुतेः । अमृताख्या शक्तिरादिर्यासां ताभिः षोडशभिर्महाशक्तिभिः 'अमृताकर्षिणीन्द्राणी'त्यादिभिरक्षरान्ताभिरेकैकदलनिष्ठाभिः संवृता । उक्तञ्च स्वच्छन्दतन्त्रे—'तस्मादेकाङ्गुलादूर्ध्वं विशुद्धं षोडशाक्षरम् । मध्यगा डाकिनी बाह्यपत्रेषु परमेश्वरी । अमृताद्यक्षरान्ताः स्युश्चन्द्रबिम्बं तदूर्ध्वत' इति । नवानां विशेषणानां विशेष्यं नाम्ना निर्दिशति—डाकिनीश्वरीति । डाकिन्याख्येश्वरीत्यर्थः ॥ १५० ॥

( ४८० ) पायसान्नप्रिया—खीर का भोजन जिन्हें प्रिय है ।

( ४८१ ) त्वक्स्था—स्पर्शतन्मात्रा की अधिष्ठात्री ।

( ४८२ ) पशुलोकभयङ्करी—अज्ञानियों में भय का संचार करने वाली । अज्ञानियों, द्वैत तथा अनेकतावादियों को पशु कहते हैं । श्रुति ( बृ० उ० १.४.१० ) का कथन है—'जो किसी अन्य देव की पूजा करता है और यह मानता है कि देव पृथक्-पृथक् हैं और स्वयं उनसे पृथक् है, वह एक पशु के समान है ।' भय तभी आता है जब द्वैत है । जो तनिक भी भेदाभेद देखता है, वही भयाक्रान्त होता है ।' ( तैत्तिरीय उ० २.७.१ ) ।

( ४८३ ) अमृतादिमहाशक्तिसंवृता—अमृता आदि महाशक्तियों से घिरी हुई । अमृता—सोलह बड़ी शक्तियाँ जिनके नाम अमृता से अक्षर तक हैं । प्रत्येक शक्ति एक कमलदल है । इस प्रकार षोडश कमलदलों पर सोलह शक्तियाँ आसीन हैं । स्वच्छंदतंत्र का कथन है—'अनाहत से एक अंगुष्ठ ऊपर विशुद्धि केन्द्र है, जिसमें षोडशदल हैं । उस केन्द्र की शासिका डाकिनी परा हैं । अमृत से अक्षर तक सोलह कमलदल हैं । इनके ऊपर चन्द्रबिम्ब है ।'

( ४८४ ) डाकिनीश्वरी—वे नौ गुणों की स्वामिनी हैं । ( नाम ४७५ से ४८३ तक ) विशुद्धिचक्र में इसी रूप से उनकी आराधना होती है ।

[ यह तथ्य स्पष्ट प्रतीति कराता है कि ४७५ से ४८४ तक के नामों में विशुद्धिचक्र का विवेचन किया गया है । इन नामों में डाकिनी का ही वर्णन है । इनकी परिभाषा एक के ही अन्तर्गत हो सकती थी । ]

**अनाहताब्जनिलया श्यामाभा वदनद्वया ।**
**दंष्ट्रोज्ज्वलाक्षमालादिधरा रुधिरसंस्थिता ॥ १५१ ॥**

हृदये द्वादशदलकमलेऽनाहताख्यचक्रे राकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति । तस्या ध्यानं यथा—'हृत्पद्मे भानुपत्रे द्विवदनलसितां दंष्ट्रिणीं श्यामवर्णामक्षं शूलं कपालं डमरुमपि भुजैर्धारयन्तीं त्रिनेत्राम् । रक्तस्थां कालरात्रिप्रभृतिपरिवृतां

**स्निग्धभक्तैकसक्तां, श्रीमद्वीरेन्द्रवन्द्यामभिमतफलदां राकिनीं भावयाम' इति। अनाहताब्जं तत्कर्णिका निलयो यस्याः। श्यामा षोडशवार्षिकी तया तुल्या श्यामाभा। श्यामा आभा कान्तिर्यस्या इति वा। वदनयोर्द्वयं यस्याः। दंष्ट्राभिर्वराहसमानदन्तैरुज्ज्वला शोभमाना। अक्षमाला आदिर्येषां तेषां चतुर्णामायुधानां धरा। पचाद्यच्। कर्मण्यणि धारेति स्यात्। उक्तश्लोके यदि चक्रं शूलमित्येव पाठस्तदाऽक्षस्य रथाङ्गस्य मां शोभां लाति आदत्त इत्यक्षमालं चक्रमित्याख्येयम्। रुधिरे शोणिते संस्थिता तदभिमानित्वेन॥ १५१॥**

( ४८५ ) **अनाहताब्जनिलया**--अनाहतकमल में निवास करने वाली। हृदय में बारह कमलदल हैं। इसी को अनाहतचक्र भी कहते हैं। यहाँ पर योगिनी डाकिनी का निवास है। इसका ध्यान इस प्रकार बतलाया गया है—'हम डाकिनी का ध्यान करते हैं, जो हृदय के बारह कमलदल में विराजमान हैं। उनके दो मुख हैं और नुकीले दाँत बाहर को निकले हुए हैं। काला रंग है तथा हाथों में चक्र, त्रिशूल, कपाल और डमरु है, वे तीन नेत्रों वाली हैं। वे रक्त की अधिष्ठात्री हैं। कालरात्रि तथा अन्य देवियाँ उनके साथ हैं। चिकने खाद्य पदार्थों के सेवन में उनकी रुचि है। वीर उनकी पूजा करते हैं और वे मनोवांछित वस्तु प्रदान करती हैं।'

[ नाम संख्या ४८५ से ४९४ तक अनाहत का वर्णन किया गया है।

( ४८६ ) **श्यामाभा**—साँवली आभा से युक्त। १६ वर्ष की कन्या को भी श्यामा कहते हैं। इसे काकिनी भी कहते हैं।

( ४८७ ) **वदनद्वया**—दो मुखों वाली।

( ४८८ ) **दंष्ट्रोज्ज्वला**—वराह के समान उज्ज्वल दाँतों से युक्त।

( ४८९ ) **अक्षमालाविधरा**—अक्षमाला आदि आयुधों को धारण करने वाली। अक्षमाला–रथ के पहिये ( चक्र ), मा–शोभा को धारण करने वाली। गले में जो माला पड़ी है उसमें 'अ' से लेकर 'क्ष' तक के अक्षर हैं और ये ही मनके हैं।

( ४९० ) **रुधिरसंस्थिता**—रक्त में स्थित रहने वाली। अर्थात् रक्त में रहने वाली जीवनी शक्ति ये ही हैं।

**कालरात्र्यादिशक्त्यौघवृता स्निग्धौदनप्रिया।**
**महावीरेन्द्रवरदा—**

**अस्ति कालरात्र्याख्या काचन शक्तिः। तदुक्तं वाराहपुराणे मूर्तित्रयं प्रकृत्य—'या सा नीलगिरिं याता तपसे धृतमानसा। रौद्री तमोभवा शक्तिस्तस्याः शृणु धरे व्रत'मित्यारभ्य 'रौद्री तपोरता देवी तामसी शक्तिरुत्तमा। संहारकारिणी नाम्ना कालरात्रीति तां विदु'रिति। सा आदिर्यासां तासां ठङ्कार्य-**

न्तद्वाशशक्तीनामोघेन समूहेन वृता । पत्रेषु वेष्टिता । स्निग्धो घृतप्लुत ओदनः प्रियो यस्याः । विविधा ईरा वा इरा वा येषां ते वीराः । पक्षद्वयेऽपि चमत्कृत-वाणीकाः स्तावका इति यावत् । अथवा महावीरं सौमिकः पात्रविशेषः । 'महावीरं तु विबाधमृजीष'मित्यादिश्रुतिप्रसिद्धः लक्षणया च पानपात्रपरः । तस्मान्मत्वर्थीयोऽच् । ब्रह्मरसामृतपानशीला इति यावत् । अत एवेन्द्रा ब्रह्मविदः । इदमित्यापरोक्ष्येण ये साक्षिणः स्वात्मभूतं ब्रह्माहमस्मीति साक्षात्कुर्वन्ति ते इन्द्राः । तथा च श्रूयते—'इदमदर्शमिदमदर्शमिति तस्मादिन्द्रो नामे'ति । अथवा 'त्रितयाभोक्ता वीरेश' इति शिवसूत्रोक्तलक्षणा जागराद्यवस्थात्रयेऽपि तुर्यानुसन्धानपरा वीरेन्द्राः । उक्तञ्च वरदराजेन—'वीरेश इति वीराणां भेदव्यसनकारिणाम् । अन्तर्बहिर्विसरतामिन्द्रियाणामधीश्वर' इति । अथवा महावीरः प्रह्लाद इन्द्रः शक्रश्च । देवीभागवते चतुर्थस्कन्धे शक्रप्रह्लादयोर्दिव्यवर्षशतं युद्धे जाते पश्चादुभाभ्यां स्तुता भगवती द्वयोरपि वरमदाविति कथानकस्मरणात् तेभ्यो वरं ददातीति तथा ॥

अथ परिभाषायामेकोनचत्वारिंशन्नामानि विभजते—

पञ्चपदी भाविचतुष्पदी द्विचरणीव शम्भोर्वाक् ।
चतुरङ्घ्रिवशे पञ्चाङ्घ्रिभवे द्वैकं चतुष्पदं च मम ॥ २० ॥

षट्पदीति वक्तव्ये चतुर्णां द्वयोश्च विभज्योक्तिः छन्दःपूरणाय । एकपदेन द्वादशाक्षरमेकं नाम । अर्धे तावत एव परिशेषात् ॥ २० ॥

( ४९१ ) कालरात्र्यादिशक्त्योघवृता—कालरात्रि सहित असंख्य शक्तियों से घिरी हुईं । कालरात्रि नाम की एक शक्ति है । देवी के तीन स्वरूपों के सम्बन्ध में वाराहपुराण में उल्लेख है—'रुद्र की रौद्री शक्ति का जन्म तमस् से हुआ है । वे पूजा करने के लिए नीलपर्वत पर गयीं । हे पृथ्वी ! उन्होंने जो शपथ ली, उसे सुनो । पराशक्ति रौद्री सदैव तपस्यारत रहती हैं तथा विनाश अथवा संहार करती हैं । उन्हें कालरात्रि कहते हैं ।

आदि—कालरात्रि से तमकारी तक बारह शक्तियाँ अनाहत के बारह दलों पर स्थित हैं ।

( ४९२ ) स्निग्धौदनप्रिया—चिकने भोज्य पदार्थों में रुचि रखने वाली ।

( ४९३ ) महावीरेन्द्रवरदा—महान् वीरों को वर प्रदान करने वाली । वी–अनेक, ई–उत्तेजित अथवा मदमत्त । अर्थ है—वीर अच्छे वक्ता होते हैं । अथवा महावीर एक यंत्र है, जिसका सोमबलि में प्रयोग होता है । ऐसा श्रुति में कहा गया है—'महावीर· · ·आदि ।' कहने का आशय है कि महावीर वे हैं जो सदैव ब्रह्मानन्द में लीन रहते हैं । इन्द्र वे हैं जो ब्रह्म को जानते हैं,

जिन्होंने ब्रह्म से साक्षात्कार किया है तथा जो आत्मदेव और सबके साक्षी हैं और यह कहते हैं—'अहं ब्रह्मास्मि।' श्रुति का कथन है—'उसने देखा, अतः वह इन्द्र कहलाता है।' अथवा वीरेन्द्र वे हैं, जो चतुर्थ ( तुरीया ) अवस्था की अनुभूति पहले की तीन अवस्थाओं में कर चुके हैं। शिवसूत्र ( १.२ ) का कथन है—वे वीरेश हैं, जो तीनों प्रकार से आनन्द करते हैं।' वरदराज इस सूत्र का भाष्य इस प्रकार करते हैं—'वीर इन्द्रियाँ जो पृथकता के परिणामों से पीड़ित करती हैं, बाहर और अन्दर फैली हुई हैं।

अथवा महावीर, प्रह्लाद और इन्द्र देवों के अधिदेव हैं। देवीभागवतपुराण के चतुर्थ भाग में कहा गया है कि इन्द्र और प्रह्लाद ने सैकड़ों दिव्य वर्षों तक देवी के साथ संग्राम किया और फिर उनकी स्तुति की। देवी ने उन्हें वर प्रदान किये।

[ २०वाँ श्लोक ३९ नामों को विभाजित करता है। ]

**—राकिण्यम्बास्वरूपिणी ॥ १५२ ॥**

**राकिणीनामिकाया अम्बायाः स्वरूपमस्याः ॥ १५२ ॥**

( ४९४ ) **राकिण्यम्बास्वरूपिणी**—माता राकिनी के स्वरूप वाली।

**मणिपूराब्जनिलया वदनत्रयसंयुता।**
**वज्रादिकायुधोपेता डामर्यादिभिरावृता ॥ १५३ ॥**

**मणिपूराख्यं दशदलं नाभौ पद्मं तत्र लाकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति। तदुक्तम्—'दिक्पत्रे नाभिपद्मे त्रिवदनविलसद्दंष्ट्रिणीं रक्तवर्णां, शक्तिं दम्भोलिदण्डावभयमपि भुजैर्धारयन्तीं महोग्राम्। डामर्याद्यैः परीतां पशुजनभयदां मांसधात्वेकनिष्ठां, गौडान्नासक्तचित्तां सकलसुखकरीं लाकिनीं भावयाम' इति। मणिपूराख्यमब्जं निलयो यस्याः। वदनानां त्रयेण संयुता। वज्रादिकैश्चतुर्भिरायुधैरुपेता। डामर्याद्याभिः फट्कारिण्यन्ताभिर्दशभिः शक्तिभिरावृता ॥ १५३ ॥**

( ४९५ ) **मणिपूराब्जनिलया**—मणिपुरचक्र में निवास करने वाली। मणिपुरचक्र के दस कमलदल नाभि में है। यहाँ लाकिनी नामक योगिनी का निवास है। उनका ध्यान इस प्रकार किया जाता है—हम लाकिनी का, जो अष्टदल-कमल पर विराजमान हैं, ध्यान करते हैं। उनके तीन मुख हैं, दाँत बाहर की ओर निकले हुए हैं, रंग लाल है, हाथों में शक्ति, विद्युत्, डंडा और अभय ( एक विशेष शस्त्र ) लिये हुए हैं तथा देखने में भयानक हैं। डामरी और अन्य शक्तियाँ उनकी सेवा में हैं। मूढ़ों में भय का संचार कर रही हैं। वे मांस की अधिष्ठात्री देवी हैं। उन्हें मीठे पदार्थ रुचिकर हैं और वे सबका कल्याण करती हैं।

( ४९६ ) **वदनत्रयसंयुता**—तीन मुखों वाली।

( ४९७ ) **वज्रादिकायुधोपेता**—वज्र आदि आयुधों से सज्जित।

( ४९८ ) **डामर्यादिभिरावृता**—डामरी तथा अन्य शक्तियों से सेवित। आदि शब्द से उन दस शक्तियों का अभिप्राय है, जो डामरी से फट्कारिणी तक कही गयी है।

**रक्तवर्णा मांसनिष्ठा—**

**रक्तो वर्णो यस्याः। मांसे नितरां तिष्ठति तद्धात्वभिमानित्वेनेति तथा॥**

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे।
पञ्चभिः शतकैरासीत्षष्ठी नाम्ना रुचिः कला॥ ५००॥

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये**
**पञ्चमशतकं नाम षष्ठी रुचिः कला॥ ६॥**

---

( ४९९ ) **रक्तवर्णा**—रक्त के समान वर्ण वाली।

( ५०० ) **मांसनिष्ठा**—मांस की अधिष्ठात्री। अथवा मांस की जीवनी शक्तिरूपिणी।

इस प्रकार पांच सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। छठी
कला जिसे 'रुचि' कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह
ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

षष्ठशतकं

नाम

# सप्तमी सुषुम्णा कला

**—गुडान्नप्रीतमानसा।**

**समस्तभक्तसुखदा लाकिन्यम्बास्वरूपिणी ॥ १५४ ॥**

गुडेन मिश्रमन्नं गुडान्नम्। 'भक्ष्येण मिश्रीकरण'मिति समासः। तेन प्रीतं मानसं यस्याः। समस्तेभ्यो भक्तेभ्यः सुखं ददातीति तथा। लाकिन्याख्याया अम्बायाः स्वरूपमस्याः ॥ १५४ ॥

( ५०१ ) गुडान्नप्रीतमानसा—मिष्टान्न का सेवन करने से प्रसन्नचित्त।

( ५०२ ) समस्तभक्तसुखदा—समस्त भक्तों को सुख प्रदान करने वाली।

( ५०३ ) लाकिन्यम्बास्वरूपिणी—माँ लाकिनी के स्वरूप वाली: मणिपुर में अम्बा लाकिनी हैं।

**स्वाधिष्ठानाम्बुजगता चतुर्वक्त्रमनोहरा।**
**शूलाद्यायुधसम्पन्ना पीतवर्णातिगर्विता ॥ १५५ ॥**

स्वाधिष्ठानाख्ये षड्दले पद्मे काकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति। तदुक्तम्—'स्वाधिष्ठानाख्यपद्मे रसदललसिते वेदवक्त्रां त्रिनेत्रां, हस्ताभ्यां धारयन्तीं त्रिशिखगुणकपालाभयान्यात्तगर्वाम्। मेदोधातुप्रतिष्ठामलिमदमुदितां बन्धिनीमुख्ययुक्तां, पीतां दध्योदनेष्टामभिमतफलदां काकिनीं भावयाम' इति। स्वाधिष्ठानाख्यमम्बुजं गता प्राप्ता। चतुर्भिर्वक्त्रैर्मनोहरा रुचिरा। शूलादिभिरुक्तसङ्ख्याकायुधैः सम्पन्ना। पीतो वर्णो यस्याः सा। अतीव सौन्दर्याविकृतो गर्वो यस्याः। सञ्जातो गर्वधातोर्निष्ठया वातिगर्विता ॥ १५५ ॥

( ५०४ ) स्वाधिष्ठानाम्बुजगता—स्वाधिष्ठानरूपी कमल में स्थित। षड्दल कमल में योगिनी काकिनी का निवास है। उनका ध्यान इस प्रकार करते हैं—स्वाधिष्ठान नामक छः पंखुड़ियों वाले कमल पर आसीन हैं। उनके चार मुख तथा तीन नेत्र हैं। हाथों में त्रिशूल, पाश, खप्पर और अभय है। वे सदा गर्विता हैं। मज्जा की अधिष्ठात्री हैं और उनको मधु की मदिरा प्रिय है। बन्धिनी और अन्य शक्तियाँ उनकी सेवा में हैं। पीले रंग तथा दही के साथ मिश्रित खाद्य पदार्थ उन्हें बहुत प्रिय हैं। वे मनोकामनाओं की पूर्ति करती हैं। ऐसी काकिनी का हम ध्यान करते हैं।

( ५०५ ) चतुर्वक्त्रमनोहरा—चार मुखों से अत्यन्त मनोहर।

( ५०६ ) शूलाद्यायुधसम्पन्ना—त्रिशूल तथा अन्य आयुधों से युक्त।

( ५०७ ) पीतवर्णा—पीले वर्ण वाली।

( ५०८ ) अतिगर्विता—अत्यन्त लावण्यमयी और सुन्दर होने से गर्वयुक्त।

**मेदोनिष्ठा मधुप्रीता बन्धिन्यादिसमन्विता।**
**दध्यन्नासक्तहृदया काकिनीरूपधारिणी॥ १५६॥**

मेदसि धातुविशेषे निष्ठा स्थितिर्यस्याः। मधुना मद्येन क्षौद्रेण वा प्रीता। तथा च श्रुतिः—'यन्मधुना जुहोति महतीमेव तद्देवतां प्रीणाती'ति। महादेवीं प्रीणयतीत्यर्थः। बन्धिन्यादिभिर्लम्बोष्ठ्यन्ताभिः षड्भिः समन्विता। दध्ना अन्नं दध्यन्नम्। 'अन्नेन व्यञ्जन'मिति समासः। दधिसिक्त ओदन इति यावत् तस्मिन्नासक्तं हृदयं यस्याः। काकिन्या रूपं स्वरूपं धारयतीति तथा॥ १५६॥

( ५०९ ) मेदोनिष्ठा—मज्जा की अधिष्ठात्री।

( ५१० ) मधुप्रीता—मद्य-प्रिया। मधु—शहद, आत्मा ब्रह्म के मद वाली। श्रुति का कथन है—'जो मधु के साथ उन्हें नैवेद्य समर्पित करता है, उससे वे बड़ी प्रसन्न होती हैं।

( ५११ ) बन्धिन्यादिसमन्विता—बन्धिनी आदि शक्तियों से युक्त। बन्धिनी से लम्बोष्ठी तक छः देवियाँ उनके साथ रहती हैं।

( ५१२ ) दध्यन्नासक्तहृदया—दही युक्त भोजन के प्रति आसक्त चित्त।

( ५१३ ) काकिनीरूपधारिणी—काकिनी के स्वरूप वाली।

**मूलाधाराम्बुजारूढा पञ्चवक्त्रास्थिसंस्थिता।**
**अङ्कुशादिप्रहरणा वरदादिनिषेविता॥ १५७॥**

मूलाधाराख्ये चतुर्दले कमले साकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति। तदुक्तम्—'मूलाधारस्थपद्मे श्रुतिदललसिते पञ्चवक्त्रां त्रिनेत्रां, धूम्राभामस्थिसंस्थां सृणि-मपि कमलं पुस्तकं ज्ञानमुद्राम्। बिभ्राणां बाहुदण्डैः सुललितवरदापूर्वशक्त्या वृतां तां, मुद्गान्नासक्तचित्तां मधुमदमुदितां साकिनीं भावयाम' इति। मूलाधा-राख्येऽम्बुजे आरूढा तत्कर्णिकायां स्थिता। पञ्चसङ्ख्यानि वक्त्राणि यस्याः। अस्थि अस्थिषु वा संस्थिता। अङ्कुशादीनि चत्वारि प्रहरणानि यस्याः। वरदादिभिः सरस्वत्यन्ताभिश्चतसृभिः शक्तिभिर्निषेविता॥ १५७॥

( ५१४ ) मूलाधाराम्बुजारूढा—मूलाधार कमल पर स्थित। योगिनी शाकिनी का चार पंखुडियों वाले कमल मूलाधार में निवास है। उनका ध्यान इस प्रकार करते हैं—जो चार पँखुड़ियों वाले कमल मूलाधार में स्थित हैं। जिनके पाँच मुख तथा तीन नेत्र हैं। धुंए के समान जिनका धूमिल वर्ण है।

जो अस्थियों की अधिष्ठात्री हैं। जिनके हाथों में अंकुश, कमल, पुस्तक और ज्ञानमुद्रा है। वरदा और अन्य देवियाँ जिनकी सेवा में है। मुद्ग की फलियाँ जिन्हें विशेष प्रिय हैं तथा मदिरा से जो प्रसन्न रहती हैं। ऐसी शाकिनी का हम ध्यान करते हैं।'

( ५१५ ) **पञ्चवक्त्रा**—पाँच मुखों वाली।

( ५१६ ) **अस्थिसंस्थिता**—अस्थियों की अधिष्ठात्री।

( ५१७ ) **अङ्कुशादिप्रहरणा**—अंकुश आदि आयुधों वाली।

( ५१८ ) **वरदादिनिषेविता**—वरदा आदि शक्तियों से सेवित। वरदा से सरस्वती तक चार शक्तियाँ है।

**मुद्गौदनासक्तचित्ता साकिन्यम्बास्वरूपिणी।**
**आज्ञाचक्राब्जनिलया शुक्लवर्णा षडानना॥ १५८॥**

**मुद्गसूपमिश्र ओदने आसक्तं चित्तं यस्याः। तल्लक्षणं च कुमारसंहितायाम्—'मुशालितण्डुलप्रस्थं तदर्धं मुद्गभिन्नकम्। चतुःपलं गुडं प्रोक्तं तन्मानं नालिकेरकम्॥ मुष्टिमात्रं मरीचं स्यात्तदर्धं सैन्धवं रजः। तदर्धं जीरकं विद्यात्कुडवं गोघृतं विदुः॥ गोक्षीरेण स्वमात्रेण संयोज्या कमलासनम्॥ मन्दाग्निपचनादेव सिद्धान्नमिदमुत्तम'मिति॥ साकिन्यम्बायाः स्वरूपमस्याः भ्रूमध्ये आज्ञाचक्रं नाम द्विदलं पद्मं तत्र हाकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति। तदुक्तम्—'भ्रूमध्ये बिन्दुपद्मे दलयुगकलिते शुक्लवर्णां कराब्जैर्बिभ्राणां ज्ञानमुद्रां डमरुकममलामक्षमालां कपालम्। षट्चक्राधारमध्यां त्रिनयनलसितां हंसवत्यादियुक्तां हारिद्रान्नैकसक्तां सकलसुखकरीं हाकिनीं भावयाम' इति। आज्ञाचक्राब्जमेव निलयो यस्याः। शुक्लो वर्णो यस्याः। षट्संख्यान्याननानि यस्याः॥ १५८॥**

( ५१९ ) **मुद्गौदनासक्तचित्ता**—मूँग की दाल और भात जिन्हें प्रिय हैं। [ इस मुद्गौदन का निर्माण-प्रकार संस्कृत व्याख्या में देखें। ]

( ५२० ) **साकिन्यम्बास्वरूपिणी**—साकिनी के स्वरूप वाली।

( ५२१ ) **आज्ञाचक्राब्जनिलया**—आज्ञाचक्र के कमल में रहने वाली। आज्ञाचक्र में दो पंखुड़ियों का कमल है—दो भौंहों के मध्य में। वहाँ पर हाकिनी शक्ति से युक्त प्रदीप्त अमृत का स्रवण 'ल' वर्ण से युक्त कर्णिका से होता है। हाकिनी शक्ति श्वेतवर्ण की है। चन्द्र के समान कान्ति से युक्त इस हाकिनी का यहाँ पर ध्यान करना चाहिए। आज्ञा 'ह' और 'क्ष' अक्षरों से युक्त है। यह शक्ति ज्ञान मुद्रा में है। ढोल, कमल, डिण्डिम और रुद्राक्ष की माला को हाथ में धारण किये हैं। मज्जा में रहती हैं। उनके छः मुख और तीन नेत्र हैं तथा जो हंसवती और अन्य शक्तियों से सेवित हैं। केशरिया भोजन उन्हें प्रिय है तथा वे सबका कल्याण करती हैं।

( ५२२ ) शुक्लवर्णा—उज्ज्वल वर्ण वाली।

[ ऐसा प्रतीत होता है कि यह नाम हाकिनी देवी का ही विशेषण है क्योंकि पूर्व के ५२१वें नाम में हाकिनी को शुक्लवर्ण का बताया गया है, जो आज्ञाचक्र की स्वामिनी हैं। ]

( ५२३ ) षडानना—छः मुखों वाली।

**मज्जासंस्था हंसवती मुख्यशक्तिसमन्विता।**
**हरिद्रान्नैकरसिका हाकिनीरूपधारिणी॥ १५९॥**

मज्जशब्दो नकारान्तः पुल्लिङ्गः। 'सारो मज्जा नरी'त्यमरात्। तदुत्तरमाङ्प्रश्लेषेण मज्ज्ञि आसमन्तात्सम्यक् तिष्ठतीति विग्रहे मज्जधात्वभिमानिनीत्यर्थः। आबन्तो वा मज्जाशब्दः। तथा 'चिद्बिल्वफलमज्जेयं' 'चिन्मज्जारूपमखिलं निजमज्जाचमत्कृति'रित्यादेर्ज्ञानवासिष्ठे प्रयोगात्। 'मज्जा स्यान्मज्जया सहे'ति कोशाच्च टाबन्त एव वा। तेन नाङ्प्रश्लेषः। मुखे भवा मुख्या हंसवत्येव मुख्या आदिर्ययोस्ताभ्यां शक्तिभ्यां हंसवतीक्षमावतीभ्यां समन्विता। हरिद्रामिश्रेऽन्ने एको मुख्यो रसो रसवत्ता बुद्धिः प्रीतिर्यस्याः। हाकिन्याख्याया देव्या रूपं धारयितुं शीलमिति तथा॥ १५९॥

( ५२४ ) मज्जासंस्था—मज्जा की अधिष्ठात्री।

( ५२५ ) हंसवती मुख्यशक्तिसमन्विता—हंसवती आदि प्रधान शक्तियों से सेवित। ये शक्तियाँ हंसवती और क्षमावती हैं।

( ५२६ ) हरिद्रान्नैकरसिका—हल्दी से युक्त भोज्य पदार्थों में अनुरक्त।

( ५२७ ) हाकिनीरूपधारिणी—हाकिनी के स्वरूप वाली।

**सहस्रदलपद्मस्था सर्ववर्णोपशोभिता।**
**सर्वायुधधरा शुक्लसंस्थिता सर्वतोमुखी॥ १६०॥**

ब्रह्मरन्ध्रे सहस्रदलं पद्मं तत्र याकिन्याख्या योगिनी तिष्ठति। तदुक्तम्—'मुण्डव्योमस्थपद्मे दशशतदलके कर्णिकाचन्द्रसंस्थां रेतोनिष्ठां समस्तायुधकलितकरां सर्वतोवक्त्रपद्माम्। आदिक्षान्तार्णशक्तिप्रकटपरिवृतां सर्ववर्णां भवानीं सर्वान्नासक्तचित्तां परशिवरसिकां याकिनीं भावयाम' इति। सहस्रदले पद्मे तिष्ठतीति तथा। सर्वैर्वर्णैः पाटलश्यामरक्तपीतादिरूपैरुपशोभिता। चित्रवर्णेति यावत्। यद्वा सर्वाण्यकारादिक्षकारान्तानि वर्णा अक्षराणि यासां ताभिरमृतादिक्षमावत्यन्ताभिः पञ्चाशच्छक्तिभिरुप समीपे दलेषु शोभिता आवृता अनुलोमविलोमरीत्या शतसङ्ख्याभिस्ताभिर्दशवारं दलेषु स्थिताभिः परिवृतेति यावत्। उपशब्दस्योक्तपरिभाषया दशसङ्ख्याबोधकत्वासम्भवाच्च। अत एव योगिनीन्यासे दशवारं तासां न्यासं केचिदिच्छन्ति। सर्वेषामायुधानां धरा धारयित्री। 'सह-

स्राणि सहस्रशो बाह्वोस्तव हेतय' इति श्रुतेः । शुक्ले वीर्याख्यधातौ सम्यक् तदभिमानित्वेन स्थिता । भविष्योत्तरपुराणे रमणकालिकध्यानविशेषः शुक्लसंज्ञः कथितस्तत्र स्थिता वा । सर्वतः सर्वासु दिक्षु मुखानि यस्याः सा । 'सर्वतोऽक्षि-शिरोमुख'मिति वचनात् ।। १६० ।।

अथ परिभाषायां द्वात्रिंशन्नामानि विभजते—

हेदाराः फलरेखारम्भविवादे तमोंऽशोऽस्ति ।
खेदो देहे भीष्मो देवे वा त्र्यङ्घ्रिलिङ्गफले ।। २१ ।।

( ५२८ ) **सहस्रदलपद्मस्था**—सहस्रदल कमल में निवास करने वाली । यह आज्ञाचक्र के ऊपर है । ब्रह्मरन्ध्र में सहस्रकमल में याकिनी योगिनी का स्थान है । उनका ध्यान इस प्रकार करते हैं—'वे सहस्रदल कमल के चन्द्ररूपी मण्डल के मध्य बीजकोश में स्थित हैं । शुक्र की अधिष्ठात्री हैं तथा सभी आयुधों से सुसज्जित चारों ओर जिनकी दृष्टि पड़ती रहती है । 'अ' अक्षर से लेकर 'क्ष' अक्षर तक की जितनी मातृकाएँ ( वर्ण शक्तियाँ ) हैं जिनकी संख्या असंख्य मानी जाती हैं, उनके द्वारा सेवित हैं । सभी प्रकार के वर्णवाली हैं । सभी प्रकार का भोजन उन्हें रुचिकर है और वे परमशिव की भक्त हैं ।' ऐसी कल्याणकारी याकिनी का हम ध्यान करते हैं । कहा जाता है कि यहाँ पर सभी प्रकार का देहाभिमान नष्ट हो जाता है । मेरुपथ के दोनों छोर पर सहस्रदल कमल हैं । साधक यहाँ पहुँच कर पुरुष और प्रकृति को एक अभिन्न ज्ञान के अन्तर्गत समझने लगता है । भाव यह है—

'मुण्डव्योमस्थपद्मे दशशतदलके कर्णिकाचन्द्रसंस्थां,
रेतोनिष्ठां समस्तायुधकलितकरां सर्वतो वक्त्रपद्माम् ।
आदिक्षान्तार्णशक्तिप्रकटपरिवृतां सर्ववर्णां भवानीं,
सर्वान्नासक्तचित्तां परशिवरसिकां याकिनीं भावयामः' ।।

( ५२९ ) **सर्ववर्णोपशोभिता**—सभी प्रकार के वर्णों से शोभायमान । अथवा सर्व—सम्पूर्ण, वर्ण ( ५० अक्षर ) 'अ' से 'क्ष' तक, ये पचास शक्तियाँ अमृता से क्षमावती तक हैं । उप—कमल की पंखुडियों में । यदि इन पचास को आरम्भ से अन्त तक और अन्त से आरम्भ तक गिना जाय तो संख्या सौ हो जाती है । ये सौ शक्तियाँ प्रत्येक दस दलों में रहती हैं । उप का अर्थ दस भी माना जाता है । वररुचि के सिद्धान्त के अनुसार 'प' का अर्थ एक तथा 'उ' का अर्थ शून्य है; अर्थात् प्रत्येक शक्ति दस पंखुड़ियों में है । अतः कुछ लोग योगिनीन्यास में इन शक्तियों की आराधना दस-दस बार करते हैं, जिससे एक हजार की संख्या पूरी हो जाती है ।

( ५३० ) **सर्वायुधधरा**—सभी शस्त्रों को धारण करने वाली। श्रुति ( रुद्राध्याय ) में उल्लेख है—'तुम्हारे सहस्रों शस्त्र हैं और सहस्रों ही अस्त्र हैं।'

( ५३१ ) **शुक्लसंस्थिता**—शुक्र धातु में स्थित। भविष्योत्तरपुराण के अनुसार शुक्ल एक प्रकार का ध्यान है, जो सम्भोग के आनन्द के समय किया जाता है।

( ५३२ ) **सर्वतोमुखी**—चारों ओर मुखों वाली। भाव यह है कि वह सभी प्राणियों की हाथ-पैर आदि की प्रवृत्तियों द्वारा समस्त व्यवहार में समर्थ होकर स्थित है।

[ २१ श्लोक ३१ नामों का विभाजन करते हैं। ]

**सर्वौदनप्रीतचित्ता याकिन्यम्बास्वरूपिणी।**
**स्वाहा स्वधामतिर्मेधा श्रुतिस्मृतिरनुत्तमा ॥ १६१ ॥**

**सर्वैः पायसादिभिर्हरिद्रान्नैरविशेषादन्यविधैरप्योदनैः प्रीतं तुष्टं चित्तं यस्याः। याकिन्याख्याया अम्बायाः स्वरूपमस्याः। एवं योगिनीस्वरूपतया वर्णयित्वा प्रकारान्तरैरपि वर्णयितुमारभते—स्वाहा स्वधेत्यादिना। 'स्वाहा देवहविर्दाने श्रौषट्वौषड्वषट्स्वधे'ति कोशादुद्देश्यकद्रव्यत्यागवचनौ स्वाहास्वधाशब्दौ। तदर्थरूपापि देव्येव। तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—'सोमसंस्था हविःसंस्थाः पाकसंस्थाश्च सप्त याः। तास्त्वदुच्चारणाद्देवि क्रियन्ते ब्रह्मवादिभि'रिति। अन्यत्रापि—'यस्याः समस्तसुरता समुदीरणेन तृप्तिं प्रयाति सकलेषु मखेषु देवि। स्वाहासि वै पितृगणस्य च तृप्तिहेतुरुच्चार्यसे त्वमत एव जनैः स्वधा च'। अस्मिन् पक्षेऽनयोरव्ययत्वात्स्वाहानमः स्वधानम इति प्रयोगः। तन्निरुक्तिः प्रपञ्चसारे—'स्वेति स्वर्गे स्वेति चात्मा प्रविष्टो हेत्याहेतौ हेति विद्याद् गतिश्च। स्वर्गात्मा च स्वात्मना सामशाखा वह्नेर्जाया हूयते यत्र सर्व'मिति। 'सैव ते वागित्यब्रवीदि'ति तैत्तिरीयश्रुतौ स्वाहापदस्य स्वीया वागित्यर्थ उक्तः। सामब्राह्मणे स्वाहा कस्य-क्षरेत्यादिप्रश्नात् तदुत्तराणि च श्रूयन्ते। एतेषु निर्वचनेषु पृषोदरादिप्रवेश एव गतिः। एवं यास्कस्य निरुक्तावपि सु आहेति स्वमाहेति वेत्यादौ बोध्यम्। अन्ये त्वाहुः। सुष्ठु आहूयतेऽनयेति व्युत्पत्तिः। 'अन्येभ्योऽपि दृश्यत' इति डप्रत्ययः। स्वान् स्वकीयान् आजिहीते गच्छति स्वीयत्वेन सम्यग्जानातीति वा स्वाहा। सुष्ठु आं पितामहं जिहीत इति वा। इयञ्च वह्निमूर्तेः शिवस्य भार्या स्कन्दमाता। तदुक्तं लिङ्गपुराणे—'स्वाहा वह्न्यात्मनस्तस्य प्रोक्ता पशुपतेः प्रिया। षण्मुखो भगवान् देवो बुधैः पुत्र उदाहृत' इति। वायवीयेऽपि—'नाम्ना पशुपतेर्या तु तनुरग्निर्द्विजैः स्मृता। तस्य पत्नी स्मृता स्वाहा स्कन्दश्चापि सुतः स्मृत' इति।**

एषा च माहेश्वरपीठाधिष्ठात्री। 'स्वाहा माहेश्वरे पुर' इति पाठात्। सुष्ठु आधीयतेऽनयेति वा। सुष्ठु अं विष्णुं स्वान्वा दधाति पोषयतीति स्वधा। अस्मिन् पक्षे स्वाहायै नमः स्वधायै नम इति प्रयोगः। 'यन्न व्येति तदव्यय'मिति आथर्वणश्रुतौ न व्येतीत्यस्य लिङ्गसङ्ख्याकारकरूपान् सत्त्वधर्मान् गृह्णातीति व्याख्यानेन हविर्दानेऽर्थर्व एव तयोरसत्त्वार्थकत्वात्। अमतिरिति त्र्यक्षरं नाम। अविद्येत्यर्थः। नञोऽल्पार्थकत्वमाश्रित्य वृत्त्यात्मकज्ञानरूपेति वा। वैदिकनिघण्टुगतोऽयममितिशब्दः स्वात्मविज्ञानपरत्वेन नैरुक्ते दुर्गभट्टेन व्याख्यातः। तत्रैव स्थलान्तरे रूपपरत्वेनोक्तः। यद्वा पूर्वोक्ते सृष्टिक्रमे प्राथमिकी सृष्टिरबुद्धिपूर्वा तद्रूपा वा। क्रमप्राप्तत्वाद्बुद्धिपूर्वकसृष्टिरूपापि देव्येवेत्याह। मेधा 'मेधासि देवि विदिताखिलशास्त्रसारे'ति च। 'या देवी सर्वभूतेषु मेधारूपेण संस्थिते'ति वचनात्। 'धीर्धारणावती मेधे'त्यग्निपुराणवचनाच्च बुद्धिविशेषरूपा वा। 'मेधा काश्मीरमण्डल' इति पद्मपुराणोक्तदेवीरूपा वा। वेदा मन्वादिस्मृतयश्चैतद्रूपा एवेत्याह श्रुतिः। स्मृतिः 'ऋचो यजूंषि सामानि तथैवाथर्वणानि च। ब्रह्मणः सहजं रूपं नित्यैषा शक्तिरव्यये'ति कौर्मे। श्रवणस्मरणात्मकज्ञानरूपा वा। वायुपुराणे तु—'वर्तमानान्यतीतानि तथैवानागतान्यपि। स्मरते सर्वकार्याणि तेनासौ स्मृतिरुच्यत' इत्युक्तम्। देवीपुराणे तु—'स्मृतिः संस्मरणाद्देवी'ति। यदपेक्षयोत्तममन्यद्वस्तु नास्ति सानुत्तमा। 'न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यत' इति श्रुतेः। 'न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोऽन्य' इति स्मृतेश्च। देवीभागवते तृतीयस्कन्धेऽपि—'रुद्रहीनं विष्णुहीनं न वदन्ति जनास्तथा। शक्तिहीनं यथा सर्वे प्रवदन्ति नराधम'मिति। न नुत्ता परप्रेरिता मा बुद्धिरैश्वर्यं वा यस्या इति वा। स्वतन्त्रबुद्धिः सहजैश्वर्या चेति यावत्॥ १६१॥

( ५३३ ) **सर्वौदनप्रीतचित्ता**—पायस, हरिद्रान्न आदि भोज्य पदार्थों से प्रसन्नचित्त।

( ५३४ ) **याकिन्यम्बास्वरूपिणी**—मां याकिनी के स्वरूप वाली।

( ५३५ ) **स्वाहा**—देवताओं को तृप्त करने वाली।

( ५३६ ) **स्वधा**—पितरों को तृप्त करने वाली।

[ इससे पूर्व देवी के योगिनी-स्वरूपों का वर्णन किया जा चुका है, अब उनके अन्य गुणों का वर्णन किया जा रहा है। ]

स्वाहा और स्वधा शब्दों का प्रयोग तब होता है, जब देवताओं को नैवेद्य अपर्ण किया जाता है। अमरकोश में—'स्वाहा-देव, हविः, दान, श्रौषट्, वौषट्, वषट् और स्वधा का प्रयोग देवों को उनके अर्पण तथा होम में किया जाता है।' अतः उक्त दो शब्द स्वयं देवी के ही रूप के प्रतीक हैं। मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—'सोम में नैवेद्य, अर्पण तथा होम में सात शब्दों का प्रयोग होता

है। केवल आपके नाम का उच्चारण करने मात्र से उक्त नामों के फल की प्राप्ति हो जाती है। ऐसी ब्रह्मवादियों की मान्यता है।' एक अन्य स्थान पर देवीमहापुराण में कहा गया है—'देवी ! आपके नाम के उच्चारण मात्र से समस्त देवता सन्तुष्ट हो जाते हैं, क्योंकि आप ही स्वयं स्वाहा और स्वधा हैं। इन नामों से पितरों को भी सन्तोष मिल जाता है।' प्रपंचसारतन्त्र का कथन है—'स्व का अर्थ स्वर्ग और आत्मा है, आहा–प्राप्ति और स्वाहा अग्निदेव की पत्नी है।'

श्रुति ( तैत्तिरीय उ० ) के अनुसार—'आप 'स्व' और वाणी 'आहा' हैं। अर्थात् अपनी ही वाक्। सामवेदब्राह्मण और निरुक्त में स्वाहा की परिभाषा इस प्रकार की गयी है—सु–अच्छा, आहा–वाणी या स्व–आत्मा और आहा–वाक्।' कुछ अन्य लोगों का मत इस प्रकार है—सु–अच्छा, आहा–आहुति रूप में देना। अथवा स्व–अपने लोग, आहा–उनको जाना अर्थात् वे सर्वजनों को अपना ही आत्मा मानती हैं। अथवा सु–अच्छा और अ–ब्रह्म, ह–जाना। अथवा स्वाहा शिव की अग्नि स्वरूपा पत्नी। वे ही स्कन्द की माता हैं। लिंगपुराण में उल्लेख है—'शिव की पत्नी को ही अग्नि रूप में स्वाहा कहते हैं। मनीषिजन छः मुखी दिव्य स्कन्द को पुत्र कहते हैं।' वायुपुराण भी इसका समर्थन करता है। पद्मपुराण के अनुसार—'महेश्वर की नगरी की यही अधिष्ठात्री देवी हैं।'

स्वधा—सु–अच्छा, 'अ'–विष्णु, धा–रक्षा करने वाला।

( ५३७ ) **अमतिः**—बुद्धि से रहित। अमति अविद्या को कहते हैं। अथवा 'अ'–थोड़ा, मति–ज्ञान। अर्थात् वे ज्ञान के रूपान्तरण स्वरूप हैं। शुक्लयजुर्वेद की टीका में श्री दुर्गाचार्य ने अमति का अर्थ आत्मज्ञान बतलाया है।

अमति की चर्चा पहले ( ३९७वें नाम में ) भी हुई है। वहाँ इसे प्रथम सृष्टि कहा गया है, जिसमें ज्ञान अथवा बुद्धि का अभाव था।

( ५३८ ) **मेधा**—बुद्धिस्वरूपिणी। द्वितीय सृष्टि बुद्धि के साथ थी। अथवा मेधा, व्यक्ति, बुद्धि। दुर्गासप्तशती के ५वें अध्याय में उल्लेख है—

'या देवी सर्वभूतेषु बुद्धिरूपेण संस्थिता।
नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमस्तस्यै नमो नमः ॥'

अर्थात् 'देवी सभी भूतों में बुद्धि रूप से रहती हैं। और हे देवी आप ही बुद्धि हैं और सभी धर्मशास्त्रों का सार हैं, अतः आपको बार-बार नमस्कार है।

पद्मपुराण के अनुसार कश्मीर में देवी को मेधा कहते हैं और इसी रूप में उनकी आराधना की जाती है।

( ५३९ ) **श्रुतिः**—धर्मशास्त्रस्वरूपिणी।

( ५४० ) स्मृतिः—वेद तथा मनुस्मृति आदि स्वरूप वाली। कूर्मपुराण का कथन है—ऋक्, साम, यजुः तथा अथर्व ब्रह्म के स्वाभाविक स्वरूप हैं और इस प्रकार शक्ति अनादि हैं।'

अथवा श्रुति और स्मृति, श्रवण और स्मरण एवं मनन स्वरूप में ज्ञान है। वायुपुराण में उल्लेख है—वे सभी भूत, वर्तमान और भविष्य के कर्मों को स्मरण रखती हैं, अतः उन्हें स्मृति कहते हैं।' देवीपुराण में उल्लेख है—'वे स्मृति हैं, क्योंकि वे स्मरण रखती हैं।'

( ५४१ ) अनुत्तमा—सर्वश्रेष्ठ। कोई अन्य उनसे श्रेष्ठ नहीं है। श्रुति और स्मृति ( श्वे० उप० ६.८ ) तथा भगवद्गीता ( अध्याय ११ श्लोक ४३ ) का कथन है—'न तो कोई उनके बराबर अथवा समान है और न उनसे श्रेष्ठ है।' देवीभागवतपुराण ( तृतीय स्कन्ध ) में उल्लेख है—'लोग व्यक्ति के बारे में यह नहीं कहते हैं कि उसमें शक्ति नहीं है, रुद्र या विष्णु से पृथक् हैं, अपितु कहते हैं कि वह शक्ति से च्युत है।

अथवा उनुत्त—निर्भर नहीं, या बुद्धि या प्रभुत्व, अर्थात् जिसकी बुद्धि या प्रभुत्व दूसरे से प्राप्त नहीं हैं।

**पुण्यकीर्तिः पुण्यलभ्या पुण्यश्रवणकीर्तना।**
**पुलोमजार्चिता बन्धमोचनी बन्धुरालका॥ १६२॥**

पुण्या पुण्यप्रदा कीर्तिर्यस्याः। पुण्यैः प्राक्तनैर्लभ्या। उक्तञ्च देवीभागवते तृतीयस्कन्धे—'पश्यन्ति पुण्यपुञ्जा ये ये वेदान्तास्तपस्विनः। रागिणो नैव पश्यन्ति देवीं भगवतीं शिवा'मिति। पुण्ये विहितकर्मरूपे श्रवणकीर्तने यस्याः। षष्ठपर्यन्त्वरित्रहारकः सम्बन्धः। पुलोमतो जातया इन्द्राण्यार्चिता। तथा च देवीभागवते षष्ठस्कन्धे कथा स्मर्यते। नहुषे स्वाराज्यं शासति शक्रप्राप्त्यर्थमिन्द्राण्या भगवत्याराधितेति 'इत्युक्ता सा तदा तेन शक्रपत्नी सुमानसा। जग्राह मन्त्रं विधिवद् गुरोर्देव्याः सुसाधनम्। विद्यां प्राप्य गुरोर्देवी देवीं त्रिपुरसुन्दरीम्। सम्यगाराधयामास बलिपुष्पार्चनैः शुभै'रित्यादि। बन्धमाविद्यकं मोचयति। कारागृहादपि मोचयति। तदुक्तं हरिवंशे अनिरुद्धेन—'एभिर्नामभिरन्यैश्च कीर्तिता ह्यसि शाङ्करि। त्वत्प्रसादादविघ्नेन क्षिप्रं मुच्येय बन्धनात्। अवेक्षस्व विशालाक्षि पादौ ते शरणं व्रजे। सर्वेषामेव बन्धानां मोक्षाणां कर्तुमर्हसी'त्यारभ्य 'एवं स्तुता तदा देवी दुर्गा दुर्गपराक्रमा। बद्धं बाणपुरे वीरमनिरुद्धं व्यमोचय'-दित्यन्तम्। एवं देवीभागवते षष्ठस्कन्धे एकावलीनामिका राजकन्या कालकेतुना दानवेन बद्धा यशोवत्या तत्सख्या स्वोपासितभगवतीमन्त्रबलान्मोचितेति कथा स्मर्यते[]साप्यत्रोदाहर्तव्या। बन्धुरा उन्नतानता अलकाश्चूर्णकुन्तला यस्याः। बर्बरालकेति तु सम्प्रदायागतपाठः। बर्बरशब्दः सङ्कुचितप्रह्लस्वकेशेषु रूढः।

'आनीलस्निग्धबर्बरकचाना'मिति ललितास्तवरत्ने प्रयोगात्। बर्बरेति पाठेऽपि स एवार्थः। बाबरेत्यपभ्रंशदर्शनाच्च वस्तुतोऽयमेव बहुसम्मतः पाठो न बन्धुरेति ॥ १६२ ॥

( ५४२ ) **पुण्यकीर्तिः**—धर्माचरण के लिए प्रसिद्ध। जिनका यश ही शुद्ध करने वाला है।

( ५४३ ) **पुण्यलभ्या**—धर्माचरण द्वारा प्राप्य। पुण्य—धर्मानुकूल कार्य, जो पिछले जन्मों में किये गये हैं। देवीभागवतपुराण के अनुसार—'केवल वे ही सद्धर्म का आचरण करने वाले तपस्वी ( ज्ञानी ) उन्हें देखते हैं। वासनाओं से युक्त प्राणी, शुद्ध, उदार और पवित्र देवी को नहीं देख सकते।

( ५४४ ) **पुण्यश्रवणकीर्तना**—जिनका नाम श्रवण तथा कीर्तन का पुण्य प्रदान करता है।

( ५४५ ) **पुलोमजार्चिता**—इन्द्राणी द्वारा पूजित। देवीभागवतपुराण का यह आख्यान उल्लेखनीय है—'जब स्वर्ग में राजा नहुष का शासन स्थापित हो गया था तो इन्द्र की पत्नी ने देवी की आराधना इस उद्देश्य से की, कि इन्द्र पुनः सिंहासनस्थ हो जायें। इन्द्र की पत्नी ने स्वस्थ एवं प्रसन्नचित्त होकर देवताओं के गुरु बृहस्पति से देवीमंत्र ग्रहण किया और दृढ़तापूर्वक त्रिपुरसुन्दरी की आराधना की। भोज्य सामग्री, पुष्पों आदि से नैवेद्य अर्पित किया।'

( ५४६ ) **बन्धमोचिनी**—सभी प्रकार के बन्धनों से मुक्त करने वाली। बन्ध—अविद्या और पाश आदि के बन्धन। हरिवंश में अनिरुद्ध कहते हैं—'हे शांकरी ! आपकी इस और इसी प्रकार के अन्य नामों से स्तुति की जाती है। आप अनुग्रह करें, जिससे मैं इस कारागार से मुक्त हो जाऊँ।'

'हे विशाल नेत्रों वाली देवी ! मेरी ओर दृष्टि डालें। मैं तुम्हारे चरणों में शरणागत हूँ। तुम्हीं मुझे सभी प्रकार के पाशों से मुक्त कर सकती हो··· ।' इस प्रकार उन्होंने महामायी त्रिपुरसुन्दरी की स्तुति की। तब उन्होंने वीर अनिरुद्ध को जो बाणासुर की बाणनगरी में बन्दी थे, कारागार से मुक्त करा दिया।' देवीभागवतपुराण के छठे स्कन्ध में इसी प्रकार की एक चर्चा और मिलती है—'एक बार एकावलि नाम की एक राजकुमारी को कालकेतु दैत्य ने बन्दी बना लिया और उसे भी देवी ने ही मुक्त कराया। राजकुमारी की एक सखी यशोवती ने इसी उद्देश्य से महामायी की पूजा की थी।'

( ५४७ ) **बन्धुरालका**—सुन्दर केशों वाली।

**विमर्शरूपिणी विद्या वियदादिजगत्प्रसूः।**
**सर्वव्याधिप्रशमनी सर्वमृत्युनिवारिणी ॥ १६३ ॥**

प्रकाशात्मकस्य परब्रह्मणः स्वाभाविकं स्फुरणं विमर्श इत्युच्यते। तदुक्तं सौभाग्यसुधोदये—'स्वाभाविकी स्फुरत्ता विमर्शरूपास्य विद्यते शक्तिः। सैव चराचरमखिलं जनयति जगदेतदपि च संहरत' इति। स एव रूपं शक्तिरस्याः। विमर्शो वाचकः शब्दो वा स एव रूपं निरूपकं निरूप्यं चास्याः। तदुक्तं मातृकाविवेके—'वाचकेन विमर्शेन विना किंवा प्रकाश्यते। वाच्येनापि प्रकाशेन विना किंवा विमृश्यते। तस्माद्विमर्शो विस्फूर्तौ प्रकाशं समपेक्षते। प्रकाशश्चात्मनो ज्ञाने विमर्शं समपेक्षत' इति। मोक्षप्रदज्ञानस्वरूपत्वाद्विद्या। 'विद्यासि सा भगवती परमा हि देवी'ति देवीमाहात्म्यात्। तथा च गौडपादीयं सूत्रं 'सैव विद्ये'ति। चैतन्यस्वरूपाशक्तिरिति पूर्वसूत्रोपस्थितायाः शक्तेस्तत्पदेन परामर्शः। तेजोनिष्ठकलाविशेषरूपा वा। तल्लक्षणं च शैवतन्त्रे—'मायाकार्यविवेकेन वेत्ति विद्यापदं यया। सा कला परमा ज्ञेया विद्या ज्ञानक्रियात्मिके'ति। वियद्व्योम आदिर्यस्य तज्जगत्प्रसूते। 'आत्मन आकाशः सम्भूत' इत्यादिश्रुतेः। सर्वेषां व्याधीनां ज्वरादिरूपाणां प्रशमनी नाशकारणम्। अपमृत्युकालमृत्य्वादिरूपसर्वमृत्यून्निवारयति। 'ज्ञात्वा देवं मृत्युमुखात् प्रमुच्यत' इति श्रुतेः॥ १६३॥

( ५४८ ) **विमर्शरूपिणी**—परब्रह्म के प्रथम स्वभावगत स्फुरण अथवा स्पन्दन ( कम्पन ) स्वरूपा। सौभाग्यसुधोदय के अनुसार—'उस ब्रह्म में एक स्वभावगत शक्ति है जिसका स्वरूप कम्पन अथवा स्फुरण है। इसे ही विमर्श कहते हैं। इसी शक्ति से जड़ और चेतन ब्रह्माण्डों की सृष्टि हुई और इसी शक्ति से संहार भी होता है।

अथवा विमर्श का अर्थ शब्द भी है, जिसे वाणी कहते हैं। मातृकाविवेक के अनुसार—'विमर्श के बिना विचार की अभिव्यक्ति किस प्रकार हो सकती है? अतः वाक् या वाणी के लिए विचार आवश्यक हैं और विचार की अभिव्यक्ति के लिए आत्मचैतन्य के होते हुए भी वाणी आवश्यक है।'

( ५४९ ) **विद्या**—वे विद्यास्वरूपा हैं। विद्या से ही मुक्ति मिलती है। देवीभागवतपुराण के अनुसार—'परादेवी ही विद्या हैं।' गौडपादसूत्र का कथन है—'वे स्वयं ही विद्यास्वरूपा हैं।' 'वे' से देवी को इंगित किया गया है, जैसा कि पूर्व के सूत्र में बताया गया है कि 'वे पूर्ण चैतन्य के रूप में हैं।'

अथवा विद्या एक प्रकार की कला है, जो तैजस् में रहती है और इसका स्वरूप अथवा स्वभाव शैवतंत्र में इस प्रकार बतलाया गया है—'माया के विभिन्न उत्पादनों में विवेकपूर्ण भेद करने पर ज्ञान की स्थिति का पता लग जाता है और जिससे यह विवेक किया जाता है कि उसी 'पराकला' को विद्या कहते हैं, जिसमें ज्ञान और क्रिया दोनों ही समाविष्ट हैं।'

भगवान् की अनुग्रह शक्ति को भी शुद्धविद्या कहते हैं। इसी से आत्मा के अज्ञान का नाश होता है और जीव में अहन्ता का जागरण होता है। कहीं-कहीं इसे ही योगमाया भी बतलाया गया है।

( ५५० ) **वियदादिजगत्प्रसूः**—सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की जननी। श्रुति का कथन है—'आत्मन् से आकाश की उत्पत्ति हुई।'

( ५५१ ) **सर्वव्याधिप्रशमनी**—समस्त रोगों का शमन करने वाली। व्याधि—रोग तथा वृद्धावस्था आदि।

( ५५२ ) **सर्वमृत्युनिवारिणी**—सब प्रकार की मृत्यु का निवारण करने वाली। मृत्यु—अकाल मृत्यु, भीषण रोग आदि। श्रुति ( श्वे० उप० ४.१५ तथा कठ उप० ३.१५ ) का कथन है—'उनके ज्ञान से मृत्यु का पाश कट जाता है। अर्थात् उनका उपासक मृत्यु से अजेय हो जाता है।'

**अग्रगण्याऽचिन्त्यरूपा कलिकल्मषनाशिनी।**
**कात्यायनी कालहन्त्री कमलाक्षनिषेविता ॥ १६४ ॥**

**सर्वस्य जगतो मूलकारणत्वादग्रे प्रथमतो गण्या गणयितुमर्हा। गणं लब्ध्री गण्या। अग्रे च सा गण्या चेति वा। 'धनगणं लब्धे'ति यत्प्रत्ययः। गुणसम्पर्क-शून्यत्वादचिन्त्यं चिन्तयितुमशक्यं रूपमस्याः। कलियुगे कल्मषाधिक्यस्यावश्य-कत्वात् तन्नाशमन्यसाध्यमेषैव करोति। तदुक्तं कूर्मपुराणे—'शमायालं जलं वह्ने-स्तमसो भास्करोदयः। शान्त्यै कलेरघौघस्य देवीनामानुकीर्तन'मिति। 'कृतस्या-खिलपापस्य ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपि वा। प्रायश्चित्तं परं प्रोक्तं पराशक्तेः पदस्मृति'-रिति ब्रह्माण्डपुराणेऽपि। कतो नामर्षिः तस्यापत्यं स्त्रीत्यर्थे गर्गादित्वाद्यञि कात्यः ततः 'सर्वत्र लोहितादिकतन्तेभ्य' इति ष्फः। षित्वान्ङीष्। सर्वदेवतेजः-समूहात्मिकाया देव्या इयं संज्ञा। तदुक्तं वामनपुराणे—'तच्चापि तेजो वरमुत्तमं महन्नाम्ना पृथिव्यामभवत्प्रसिद्धम्। कात्यायनीत्येव तदा बभौ सा नाम्ना च तेनैव जगत्प्रसिद्धे'ति। इयञ्च ओड्यानपीठाभिमानिनी। तदुक्तं कालिका-पुराणे—'कात्यायनी चोड्डियाने कामाख्या कामरूपके। पूर्णेश्वरी पूर्णगिरौ चण्डी जालन्धरे स्मृते'ति। देवीपुराणे तु—'कं ब्रह्म कं शिरः प्रोक्तमश्मसारं च कं मतम्। धारणाद्वासनाद्वापि तेन कात्यायनी मते'त्युक्तम्। कालस्य मृत्योर्हन्त्री। 'ज्ञः कालकालो गुणी सर्वविद्य' इति श्रुतेः। कमलाक्षेण विष्णुना नितरां सेवितो-पासिता। उक्तञ्च पद्मपुराणे—'इन्द्रनीलमयीं देवीं विष्णुरर्चयते सदा। विष्णुत्वं प्राप्तवांस्तेने'त्यादि ॥ १६४ ॥**

( ५५३ ) **अग्रगण्या**—सबसे आगे अर्थात् सर्वप्रथम। वे ही अनन्त ब्रह्माण्ड का मूल महाकारण हैं। अतः उनकी गणना सर्वप्रथम की जाती है। अथवा गण्य—मारुत आदि। वे ही उनके प्रथम सेनापति हैं।

( ५५४ ) **अचिन्त्यरूपा**—जिस रूप की कल्पना अथवा विचार भी नहीं किया जा सकता, ऐसे रूप वाली ।

( ५५५ ) **कलिकल्मषनाशिनी**—कलि में पापों का नाश करने वाली । वे कलियुग के उन पापों को भी नष्ट कर देती हैं, जिनका शमन अन्य किसी भी शक्ति से नहीं हो सकता । कूर्मपुराण का कथन है—'अग्नि को जल शान्त करने में समर्थ है । सूर्य के प्रकाश से अन्धकार तिरोहित हो जाता है और निरन्तर देवी के नामों का उच्चारण एवं जप करने से कलियुग में किये गये पापों के समूह नष्ट हो जाते हैं । ब्रह्मपुराण के अनुसार—'पराशक्ति महामायी के चरणों के स्मरण मात्र से बड़े से बड़े ज्ञात या अज्ञात पापों का प्रायश्चित हो जाता है ।'

( ५५६ ) **कात्यायनी**—कत नाम के ऋषि की कन्या । समस्त देवों के तैजस् रूप में जो देवी संयुक्त रूप में प्रकट हुईं, उनका नाम कात्यायनी है । वामनपुराण का कथन है—'उस तैजस् से जो सर्वश्रेष्ठ और महान् था, उसे ही जगत् में तैजस् के नाम से जाना जाता है । इस नाम से वे प्रसिद्ध हैं और इसी रूप में उनकी आराधना की जाती है ।

कालिकापुराण के अनुसार ओड्याण की यही अधिष्ठात्री हैं । देवीपुराण में उल्लेख है—'क–ब्रह्म, शिर और वज्र । वे उनकी आधार हैं, अतः उन्हें कात्यायनी कहते हैं ।'

( ५५७ ) **कालहन्त्री**—समय अथवा काल को नष्ट करने वाली । काल—मृत्यु; श्रुति ( श्वे० उप ६.२ ) का कथन है—'त्रिकालज्ञ काल की भी काल, सम्पूर्ण गुणों की स्वामिनी और सर्वज्ञ ।'

( ५५८ ) **कमलाक्षनिषेविता**—कमलाक्ष विष्णु से पूजित । पद्मपुराण का कथन है—'विष्णु सदैव इन्द्रनीलमणि के आकार वाली देवी की आराधना करते हैं, अतः उन्होंने यह स्थिति प्राप्त की है ।

**ताम्बूलपूरितमुखी दाडिमीकुसुमप्रभा ।**
**मृगाक्षी मोहिनी मुख्या मृडानी मित्ररूपिणी ॥ १६५ ॥**

**ताम्बूलेन पूरितं मुखं यस्याः । अस्ति फलविरहितः पुष्पमात्रशाली दाडिमीत्वव्याप्यजातिमान् वृक्षविशेषस्तस्य कुसुमस्येव प्रभा यस्याः । मृगस्येवाक्षिणी यस्याः । मोहयतीति मोहिनी । तदुक्तं लघुनारदीयपुराणे—'यस्मादिदं जगत्सर्वं त्वया सुन्दरि मोहितम् । मोहिनीत्येव ते नाम स्वगुणोत्थं भविष्यती'ति । अथवा अमृतमथने यद्विष्णुना मोहिनीरूपं धृतं प्रवरानदीतीरे निवासपुरे निवसति तदस्या एवाभेदभावनया व्यक्तिमापन्नम् । तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'आदौ प्रादुरभूच्छक्ति-र्ब्रह्मणो ध्यानयोगतः । प्रकृतिर्नाम सा ख्याता देवानामिष्टसिद्धिदा ॥ द्वितीय-**

मुदभूद्रूपं प्रवृत्तेऽमृतमन्थने । सर्वसम्मोहजनकमवाङ्मनसगोचरम् ।। यद्दर्शनाद-भूदीशः सर्वज्ञोऽपि विमोहित' इत्यादि । तत्रैवाध्यायान्तरे मोहिनीरूपं प्रक्रम्य । 'यद्ध्यानवैभवाल्लब्धं रूपमद्वैतमद्भुतम् । तामेवानन्यमनसा ध्यात्वा किञ्चिद्विहस्य स' इत्यादि । मुखे सर्वादौ भवा मुख्या । 'अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्ये'ति श्रुतेः । 'मृड सुखने' । 'जनसुखकृते सत्त्वोद्रिक्तौ मृडाय नमो नम' इति शिवरहस्यात् । सुखप्रदस्य मृडस्य परमशिवस्य पत्नीत्यर्थे आनुगागमविशिष्टो ङीष् ।।

अथ परिभाषायामेकत्रिंशत्पदानि विभजते—

शम्भोर्भाले मज्जज्जीवाभेदाच्चरे त्र्यङ्घ्रिः ।
भवदृढभण्डो मन्दो गौणार्घं भूशिलाषाढे ।। २२ ।।

मित्राणां सूर्याणामिव रूपमस्याः । 'सुहृत्स्वरूपे'ति वा ।। १६५ ।।

( ५५९ ) **ताम्बूलपूरितमुखी**—ताम्बूल से पूर्ण मुख वाली ।

( ५६० ) **दाडिमीकुसुमप्रभा**—अनार के पुष्प के समान वर्णवाली । दाडिम अनार का ही एक भेद है ।

( ५६१ ) **मृगाक्षी**—मृगी के समान नेत्रों वाली ।

( ५६२ ) **मोहिनी**—अपने आकर्षक रूप से सभी के मन को मोहित करने वाली । लघुनारदीय पुराण में कहा गया है—'हे सुन्दरी ! यह समस्त ब्रह्माण्ड आपके प्रति आकर्षित है । आपके नाम में एक तीव्र आकर्षण है, जिसकी अपनी ही विशेषताएँ हैं ।'

अथवा समुद्र-मन्थन के समय विष्णु ने मोहिनीरूप धारण किया था और यह मोहिनी मन्दिर प्रतरा नदी के तट पर है । ब्रह्मपुराण के अनुसार—'तपस्या के परिणामस्वरूप सबसे पहिले ब्रह्मा के सामने जिस शक्ति का प्राकटय हुआ उसे प्रकृति कहते हैं, जो देवताओं की कामनाओं की पूर्ति करती हैं । उनका दूसरा प्राकटय समुद्र-मन्थन के समय हुआ । उन्होंने सबको मोहित और भ्रमित कर दिया । वाणी मूक तथा बुद्धि जड़ हो गई । उस रूप को देखकर त्रिकालज्ञ शिव भी मोह में फँस गये । ध्यान के फलस्वरूप जो साकार रूप प्रकट होता है, वह अतुलनीय एवं अकथनीय होता है । यदि उस रूप का मानस में ध्यान करोगे तो तुम मुक्त हो जाओगे ।'

( ५६३ ) **मुख्या**—प्रथमा । श्रुति ( तैत्तिरीय उप० ३.१०.६ ) का कथन है—'मैं ही सर्वप्रथम सत्य रूप से प्रकट हुई हूँ ।'

( ५६४ ) **मृडानी**—मृड की पत्नी । मृड अर्थात् प्रसन्नता प्रदान करने वाले परम शिव ।

( ५६५ ) **मित्ररूपिणी**—मित्र ( सूर्य ) रूप वाली । अथवा मित्र—बारह सूर्य ।

**नित्यतृप्ता भक्तनिधिर्नियन्त्री निखिलेश्वरी।**
**मैत्र्यादिवासनालभ्या महाप्रलयसाक्षिणी ॥ १६६ ॥**

नित्यं सर्वकालं तृप्ता। नित्येन स्वरूपानन्देन वा तृप्ता। भक्तानां निधिरिव। कामपूरकत्वात्। नात्र पाक्षिकोऽपि निध्यै नम इति प्रयोगः। जगन्नियामकत्वान्नियन्त्री। निखिलस्य कृत्स्नप्रपञ्चस्येश्वरी। मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षा चेति चतस्रो वासनाः। सुखिषु मैत्री दुःखिषु करुणा पुण्येषु मुदिता पापिषूपेक्षेति व्यवस्थिता इति विष्णुभागवते प्रसिद्धाः। एताश्चित्तस्य शोधिकाः। तदुक्तमभियुक्तैः—'मैत्र्यादिचित्तपरिकर्मविदो विधाय क्लेशप्रहाणमिह लब्धसबीजयोगाः। ख्यातिं च सत्त्वपुरुषान्यतयाधिगम्य वाञ्छन्ति तामपि समाधिभृतो निरोद्धु'मिति। तथा च योगसूत्रमपि—'मैत्रीकरुणामुदितोपेक्षाणां सुखदुःखपुण्यापुण्यविषयाणां भावनातश्चित्तप्रसादन'मिति। इह सुखादिशब्दैस्तद्वन्तः प्रतिपादिता इति राजमार्तण्डः। मैत्र्यादिभिश्चतसृभिर्वासनाभिर्लभ्या। परमशिवस्य महाप्रलयकालिके ताण्डवे ब्रह्मविष्ण्वादेरपि नाशात्तदैषैव तत्साक्षिणी। उक्तञ्च—कल्पोपसंहरणकल्पितताण्डवस्य देवस्य खण्डपरशोः परभैरवस्य। पाशाङ्कुशैक्षवशरासनपुष्पबाणैः सा साक्षिणी विजयते तव मूर्तिरेके'ति। गुरुकलायामपि—'सुरेन्द्ररुद्रपद्मजाच्युतादयोऽपि ये मृतेर्वशंवदा न तत्स्त्रियः सुवासिनीपदस्पृशः। महेश्वरस्य मृत्युधस्मरस्य साक्षिणी तु या 'सुमङ्गलीरियं वधूरिमां समेत पश्यते'ति ॥ १६६ ॥

( ५६६ ) **नित्यतृप्ता**—सदैव तृप्त रहने वाली। अथवा नित्य स्वयं कल्याणरूपा। आनन्द स्वरूप से तृप्त।

( ५६७ ) **भक्तिनिधिः**—भक्तों की एकमात्र निधि। भक्तों के सम्पूर्ण कार्य उन्हीं से पूर्ण होते हैं। निधि उसे कहते हैं, जिससे सारी कामनाओं और आकांक्षाओं की पूर्ति होती है।

( ५६८ ) **नियन्त्री**—सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की नियामिका। नियामक ही निर्देशक भी होता है। वे समस्त ब्रह्माण्ड का निर्देशन भी करती हैं।

( ५६९ ) **निखिलेश्वरी**—निखिल जगत् के प्रपञ्चों की स्वामिनी।

( ५७० ) **मैत्र्यादिवासनालभ्या**—मैत्री आदि वासनाओं से प्राप्त होने वाली। चार प्रकार की वासनाएँ बतलायी गयीं हैं—मैत्री, करुणा, मुदिता और उपेक्षा। इन्हें ही क्रमशः सुखी, दुःखी, पुण्यशील और पापी पर चरितार्थ किया जा सकता है। विष्णुभागवतपुराण में इनकी व्याख्याएँ की गयी हैं। इनसे मानस शुद्ध होता है। कहा गया है—'जिनके मानस मैत्री आदि से शुद्ध हैं, उनके दुःख दूर होते हैं और जो इसी शरीर में रहते हुए योग

का बीज प्राप्त कर लेते हैं तथा पुरुष और सत्त्व ( पदार्थ ) में भेद कर सकते हैं और समाधि में रहकर उस अवस्था से पार जाने की कामना रखते हैं, वे उन्हें प्राप्त कर लेते हैं।' योगसूत्र ( ३.३ ) में भी ऐसा ही उल्लेख है। भाष्यकार राजमार्तण्ड का कथन है—'प्रसन्नता ( मुदिता ) तथा सौख्यादि उन लोगों के प्रतीक हैं जो सुखी आदि हैं।'

( ५७१ ) **महाप्रलयसाक्षिणी**—महाप्रलय में जब शिव ताण्डवनृत्य करते हैं तो ब्रह्मा, विष्णु आदि का नाश हो जाता है, तब केवल वे ही एकमात्र उस ताण्डव की साक्षिणी रहती हैं। कहा गया है—

'कल्पोपसंहरणकल्पितताण्डवस्य देवस्य खण्डपरशोः परभैरवस्य।
पाशाङ्कुशैक्षवशरासनपुष्पबाणैः सा साक्षिणी विजयते तव मूर्तिरेके॥'

अर्थात् 'पाश, अंकुश, ईक्षु-धनुष और पुष्पबाण सम्भाले केवल आपका ही स्वरूप अपराजित अवस्था में रह जाता है। ब्रह्माण्ड के प्रलयकाल में परभैरव हाथ में त्रिशूल लिये ताण्डव करते हैं, तो केवल एकमात्र आप ही उसे साक्षी रूप में देखती हैं।

**पराशक्तिः परानिष्ठा प्रज्ञानघनरूपिणी।**
**माध्वीपानालसा मत्ता मातृकावर्णरूपिणी॥ १६७॥**

**देहे दशमधातुः पराशक्तिरित्युच्यते। तदुक्तं कामिकागमे—'त्वगसृङ्मांसमेदोऽस्थिधातवः शक्तिमूलकाः। मज्जशुक्लप्राणजीवधातवः शिवमूलकाः। नवधातुरयं देहो नवयोनिसमुद्भवः। दशमी धातुरेकैव पराशक्तिरितीरिते'ति। यद्वा परोत्कृष्टा शक्तिः। शक्तिमात्रस्वरूपत्वादेवोत्कर्षः 'अन्येभ्योऽपि दृश्यत' इति दीर्घः। 'परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयत' इति श्रुतिः। लैङ्गेऽपि—'यस्य यस्य पदार्थस्य या या शक्तिरुदाहृता। सा सा विश्वेश्वरी देवी शक्तः सर्वो महेश्वरः। शक्तिमन्तः पदार्था ये ते वै सर्वविभूतयः। पदार्थशक्तयो यायास्तास्ता गौरीं विदुर्बुधा' इति। परा निष्ठा उत्कृष्टा समाप्तिर्ज्ञानविशेषरूपा। सर्वकर्मणां सर्वजगतां चात्रैव समाप्तेः। उक्तञ्च गीतासु—'सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यत' इति। स च ज्ञानविशेषः सूतगीतायामुक्तः—'शास्त्राचार्योपदेशेन तर्कैः शास्त्रानुसारिभिः। सर्वसाक्षितयाऽऽत्मानं सम्यङ्निश्चित्य सुस्थिरः। स्वात्मनोऽन्यतया भातं समस्तमविशेषतः। स्वात्ममात्रतया बुद्ध्वा पुनः स्वात्मानमद्वयम्। शुद्धं ब्रह्मेति निश्चित्य स्वयं स्वानुभवेन च। निश्चयं च स्वचिन्मात्रे विलाप्याविक्रियेऽद्वये। विलापनं च चिद्रूपं बुद्ध्वा केवलरूपतः। स्वयं तिष्ठेदयं साक्षाद्ब्रह्मवित्प्रवरो मुनिः। ईदृशीयं परा निष्ठा श्रौती स्वानुभवात्मिके'ति। अत्र परस्यै शक्त्यै नम इति। परायै निष्ठायै नम इत्याकारकः प्रयोगः। 'अग्नये**

पवमानायेद'मित्यादाविवोभयत्र चतुर्थ्यन्तताया न्यायसिद्धत्वात् । 'पराशक्तिमिन्त्रं नुमः पञ्चवक्त्र'मिति भगवत्पादानां प्रयोगाद्यद्येकं पदं तदा पराशक्त्यै नम इत्येव प्रयुज्यताम् । परा मन्त्रस्य या शक्तिस्तद्रूपेत्यर्थः । प्रकृष्टेन वृत्तिभिन्नेन नित्येन ज्ञानेन घनं निरन्तरमविद्यालेशेनाप्यस्पृष्टं रूपमस्याः । तथा च काण्वेषु श्रूयते—'स यथा सैन्धवघनोऽनन्तरोऽबाह्यः कृत्स्नो रसघन एवैवं वा अरेऽयमात्मानन्तरोऽबाह्यः कृत्स्नः प्रज्ञानघन एवे'ति । माध्वीशब्दः परिपन्थिशब्दवच्छान्दसोऽपि लोके प्रयुज्यते । 'स्वब्रह्मभावहन्त्रीं साधुविनिन्द्यां सुरां च सरणिं च । अहह कथं नु भजध्वे माध्वीं गौडीं च मोहिनीं मन्वा' इति । तेन 'छन्दसि परिपन्थिपरिपरिणा'विति वत् 'ऋत्व्यवास्त्व्यवास्त्वमाध्वीहिरण्ययानि छन्दसी'त्यपि प्रयोगवशाद्भाषासमुच्चयपरं सूत्रैकदेशांशे व्याख्येयम् । छान्दसत्वेऽपि वा' नात्र दुष्यति । माध्व्या द्राक्षाजन्यमदिरायाः पाने नालसा । अन्तरैकनिष्ठतया शीतला । अत एव मत्तेव मत्ता । यद्वा मच्छब्दोऽहमर्थकस्तस्य भावो मत्ता । परशिवनिष्ठपराहन्तारूपेत्यर्थः । मातृका अकारादिक्षकारान्तास्तासां वर्णाः शुक्लादिरूपाणि तान्येव रूपं स्वरूपमस्याः । तानि च सनत्कुमारसंहितायाम्—'अकाराद्याः स्वरा धूम्राः सिन्दूराभास्तु कादयः । डादिफान्ता गौरवर्णा अरुणाः पञ्च बादयः । लकाराद्याः काञ्चनाभा हकारान्त्यौ तडिन्निभा'विति । तन्त्रान्तरे तु—'स्फटिकाभाः स्वराः प्रोक्ताः स्पर्शा विद्रुमसन्निभाः । यादयो नव पीताः स्युः क्षकारस्त्वरुणो मत' इति । सर्वे वर्णाः शुक्ला इत्यपि क्वचित् । मातृकाविवेके तु—'अकारं सर्वदेवत्यं रक्तं सर्ववशङ्कर'मित्यादिना प्रत्यक्षरं वर्णविशेष उक्तः । यद्वा एकपञ्चाशन्मातृकावर्णा एव रूपमस्या इति । अथवा वर्णा एव रूपा निरूपका वाचका यस्याः । तदुक्तं यज्ञवैभवखण्डे—'यथा परतरः शम्भुर्द्विधा शक्तिशिवात्मना । तथैव मातृकादेवी द्विधाभूता सती स्वयम् । एकाकारेण शक्तेस्तु वाचिका चेतरेण तु । शिवस्य वाचिका साक्षाद्विद्येयं पदगामिनी'ति । अकारादयः श्रीकण्ठादिवाचकाः पूर्णोदर्यादिवाचकाश्चेत्यस्यार्थं उक्तस्तट्टीकायाम् । अक्षमालास्वरूपिणीति वा । उक्तञ्च ज्ञानार्णवे—'अकारः प्रथमो देवी क्षकारोऽन्त्यस्ततः परम् । अक्षमालेति विख्याता मातृकावर्णरूपिणी । शब्दब्रह्मस्वरूपेयं शब्दातीतं तु जप्यत' इति । मातृकावर्णान् रूपयति जनयतीति वा । अनुत्तराख्यशिवस्येच्छाशक्त्या योगादिक्रमेण वर्णोत्पत्तिप्रकारः सौभाग्यसुधोदये द्रष्टव्यः । मातृकावर्णानामेव श्रीचक्रात्मकत्वं मातृकाविवेके षष्ठे पटले विस्तरेण प्रतिपादितम् । अत एव सनन्दनसंहितायां मातृकाचक्रयोरैक्यविभावनं कैलासप्रस्तार इति व्यवहृतं तादृशरूपवतीति वा । प्रचण्डाज्ञेति वक्ष्यमाणनाम्नोरन्ययोर्वैक्यमुरीकृत्य 'स्कन्दोत्पादेन मातृके'ति देवीपुराणे निरुक्तदर्शनाच्च मातृकेत्यवर्णरूपिणीति च नामद्वयं सुवचम् ॥ १६७ ॥

( ५७२ ) **पराशक्तिः**—अनिर्वचनीय शक्तिस्वरूपा। शरीर में जो दसवाँ मौलिक धातु है, उसे पराशक्ति कहते हैं। कामिकागम के अनुसार—'रक्त, मेद, वसा, मांस और अस्थि—ये पाँच देवी से ही प्राप्त होते हैं और मज्जा, शुक्र, श्वास और जीव—ये चार शिव से मिलते हैं। इस प्रकार शरीर में नौ सार ( मूल ) हैं। दसवाँ सार ही पराशक्ति है।'

श्रुति ( श्वे० उप० ६.८ ) का कथन है—'उनकी पराशक्ति विभिन्न रूपों में दिखलायी पड़ती है।' लिंगपुराण के अनुसार—'जिस किसी भी ऊर्जा को जिस किसी भी साधन या स्रोत से प्राप्त माना जाय, फिर भी वह देवी ही है। समस्त ऊर्जाशक्तियों के शक्तिमान् शिव हैं। जिन पदार्थों अथवा सारतत्त्वों में शक्ति है, वह विश्वेश्वरी देवी हैं।'

अथवा परामंत्र को भी पराशक्ति कहते हैं।

( ५७३ ) **परानिष्ठा**—ज्ञान के प्रति अगाध निष्ठा वाली। परानिष्ठा—एक प्रकार का विशेष ज्ञान। सभी कामनाओं और जगत् का यही लक्ष्य है।

भगवद्गीता में उल्लेख है—

'श्रेयान् द्रव्यमयाद् यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परन्तप !।
सर्वं कर्माखिलं पार्थ ! ज्ञाने परिसमाप्यते ॥' ४.३३ ॥

अर्थात् 'हे परन्तप ! द्रव्यमय यज्ञ-समूह से ज्ञानयज्ञ अत्युत्तम है। हे पार्थ ! इसका कारण है कि समस्त कर्म ज्ञान के अन्तर्भूत हैं, अर्थात् समस्त कर्मों का उद्देश्य ज्ञान-लाभ है, ज्ञान में ही समस्त कर्म उत्तमोत्तम रूप में लीन हो जाते हैं। ज्ञान आत्मा का स्वरूप है।'

सूतसंहिता ( सूतगीता, श्लोक ५०-५४ ) में भी इसी प्रकार के विचार व्यक्त किये गये हैं—'धर्मशास्त्र के उपदेशों तथा गुरुओं की वाणी में वर्णित विचारों के मनन से, कि वह ही सभी का साक्षी है, मानस में दृढ़ता आती है, सम्पूर्ण ज्ञान हो जाता है। जो अनेक प्रतीत होते थे, अब वे अपने ही आत्मदेव जैसे प्रतीत होते हैं। यह धारणा पूर्ण रूप से बन जाती है कि वह स्वयं पूर्णशुद्ध और अद्वैतब्रह्म है। इस धारणा या मान्यता को अपनी शुद्ध चितिशक्ति अथवा चिन्मात्र में जो अपरिवर्तनशील और अद्वैत है, उससे मिला देता है। यह जानना कि यह विलयन चिद्रूप है। इस प्रकार के तपस्वी श्रेष्ठ हैं जो ब्रह्म को जानते हैं। यही धर्मशास्त्रों की सबसे बड़ी शिक्षा है।'

( ५७४ ) **प्रज्ञानघनरूपिणी**—घनीभूत ज्ञानस्वरूपा। प्र–श्रेष्ठ अर्थात् मानसिक रूपान्तरणों से भिन्न, ज्ञान–अनादि ज्ञान, घन–ठोस, जिसका अविद्या से कोई सम्बन्ध न हो। श्रुति ( बृ० उ० ४.५.१३ ) का कथन है—'जैसे लवण की मात्रा का स्वाद न तो उसके अन्तर् में है और न बाह्य में, अपितु

सभी जगह समान रूप में है, अतः यह आत्मदेव न तो अन्तर् में हैं और न ही बाहर, अपितु पूर्ण हैं और यही घनीभूत ज्ञान है ।

( ५७५ ) **माध्वीपानालसा**—द्राक्षा की मदिरा के पान से शिथिल ।

( ५७६ ) **मत्ता**—अहंकारावस्था से युक्त । अर्थात् शिव की पराहन्ता शक्ति ।

( ५७७ ) **मातृकावर्णरूपिणी**—मातृकाओं के रूप वाली । मातृका–'अ' से 'क्ष' तक के अक्षर, वर्ण–श्वेत आदि, रूपिणी–देवी इनके रूप में । सनत्कुमार संहिता में उल्लेख है—'सोलह स्वर इनका धूमिल वर्ण है । 'क' से 'ठ' तक बारह अक्षर सिन्दूरी वर्ण वाले हैं । 'ड' से 'फ' तक दस अक्षरों का वर्ण गोरा, 'ब' से 'म' तक पाँच अक्षर अरुण वर्ण के, 'ल' से पाँच अक्षर सुनहले रंग के, 'ह' और 'क्ष' विद्युत् के रंग के सदृश हैं । कुछ तंत्रों में कहा गया है कि 'सोलह स्वर स्फटिक वर्ण के, 'क' से 'म' तक पच्चीस मूँगे के वर्ण के, 'य' तथा अन्य 'ह' तक नौ पीले और 'क्ष' गहरे लाल रंग का है ।' कुछ की मान्यता है कि समस्त अक्षर श्वेत वर्ण के हैं । मातृकाविवेक का कथन है—'अ' दिव्य है, वर्ण लाल है और सभी का नियंत्रक है····।' इस प्रकार प्रत्येक अक्षर का वर्ण पृथक्-पृथक् बतलाया गया है ।

अथवा 'अ' से 'क्ष' तक के सभी अक्षर उन्हीं का स्वरूप हैं । वर्ण—अक्षर; रूप उनको इंगित करता है । तीन प्रकार के प्रस्तर हैं—मेरु, कैलाश और भू-प्रस्तर । पहला सोलह नित्या देवियों का, दूसरा इक्यावन मातृका का तथा तीसरा आठ वशिनियों का समझना चाहिए । सूतसंहिता ( ४.४. २१–२२ ) में कहा गया है—'जिस प्रकार परमशिव में शक्ति और शिव दोनों हैं, उसी प्रकार यह मातृकाशक्ति दोनों में स्वयं तेजोमय है । ये स्वर शक्ति का ही एक रूप हैं तथा व्यञ्जन शिव को इंगित करते हैं ।' टीकाकार इसके स्पष्टीकरण में कहते हैं—'अ' आदि का तात्पर्य श्रीकण्ठ तथा शिव के अन्य स्वरूपों से है तथा पूर्णोदरी आदि अन्य शक्तियाँ भी इसी के साथ हैं ।

अथवा अक्षमाला अर्थात् 'अ' से 'क्ष' तक के अक्षरों की माला पहिने हुए है । ज्ञानार्णवतन्त्र का कथन है—'हे देवी ! 'अ' प्रथम है और 'क्ष' अन्तिम, इसलिए उन्हें अक्षमाला कहते हैं । माला जिसमें 'अ' से 'क्ष' तक के अक्षर हैं, वे स्वयं शब्द ब्रह्म हैं । किन्तु यथार्थ में वे शब्द को श्रेष्ठता प्रदान करती हैं ।'

अथवा मातृकावर्ण, अक्षर जो श्रीचक्र में आये हैं, उनकी व्याख्या मातृका-विवेक के १६वें अध्याय में की गयी है । सनन्दनसंहिता में कहा गया है—'अक्षरों तथा श्रीचक्र का ध्यान एक ही है और यही कैलाशप्रस्तर कहलाता है ।'

अथवा मातृकावर्णों ( अक्षरों ) की वे रचना करती हैं। सौभाग्यसुधोदय इनका क्रम बतलाया गया है। अक्षरों का मूल शिव की इच्छा शक्ति द्वारा अनुत्तर स्वरूप से हुआ है।

कुछ लोगों का यह की कहना है कि इस नाम का विभाजन दो नामों में किया जाना चाहिए—मातृका और वर्णरूपिणी अक्षरों के स्वरूप में। वरिवस्या-रहस्य में मातृका शब्द की व्याख्या इस प्रकार की गयी है—माँ–सीमा, 'तृ'–पार करना, क–चमकना अर्थात् जो मातृका अक्षरों का ज्ञान रखता है, वह ब्रह्म ( माँ ) को जानता है, संसार को तर जाता है और दीप्तिमान् होता है।

म० म० श्रीगोपीनाथ कविराज ने अपने ग्रन्थों में इस विषय की विस्तृत चर्चा की है। उनके तर्क और मान्यताएँ अकाट्य हैं। वे कहते हैं—

तंत्रशास्त्र के रहस्य-मार्ग में प्रवेश करने और आगे बढ़ने के लिए मातृका-विज्ञान की पग-पग पर आवश्यकता पड़ती है। स्फोट, विज्ञान, नाद आदि को समझने के लिए मातृकारहस्य की उपेक्षा नहीं की जा सकती। इस वर्णात्मक शब्द से ही अथवा जो इसका मूल प्रतीक है, उसी से विश्व-सृष्टि का आविर्भाव हुआ है।

मातृका शब्द का अर्थ है—'माँ'। मातृका या महामाया विश्वजननी है। एक ही परम सत्ता केवल इन्हीं के सम्बन्ध के कारण बहुरूप में प्रकाशमान् होती है। 'इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते'—वेद में ऐसा कथन है। एक ही परमात्मा माया की असंख्य वृत्तियों द्वारा असंख्य रूपों में प्रतिभासमान् होते हैं। माया और मातृका एक ही वस्तु है। माया विश्वजननी है तथा मातृका से ही विश्व की उत्पत्ति होती है—इन दोनों कथनों का तात्पर्य एक ही है। मूल में मातृका एक और अभिन्न हैं। वास्तव में यह अक्षरब्रह्म की क्षरणात्मक स्वरूपभूता शक्ति है। प्राचीन आगम में परावाक् रूप में इसी की प्रशंसा की गयी है। वैदिकसाहित्य में शब्दब्रह्म में जिसका निर्देश दिया गया है, वह वही है। यह शब्दब्रह्म या परामातृका ही विश्वजननी है।

मातृका, महामातृका तथा वर्ण-माला—ये सभी मूल रूप में एक अद्वैत महाशक्ति की ही भिन्न-भिन्न अवस्थाओं के अनुरूप नाम हैं। मातृका शब्द का अर्थ माता, अम्बा, अम्बिका—एक ही वस्तु को इंगित करता है। मातृका वह है, जो अनन्त, अखण्ड, महासत्य जगत् को प्रकाशित कर रहा है, उसकी स्वरूपभूता शक्ति ही मातृका नाम से परिचित है। मातृका रहित अर्थात् स्वरूपभूत शक्तिहीन होने से वह महाप्रकाश होते हुए भी प्रकाशमान् नहीं है। विद्वानों ने कहा है कि ज्ञान या बोध की एक शाश्वत नित्यसिद्ध वाग्रूपता है। इसलिए ज्ञान स्वयं प्रकाश रूप में परिचित होता है।

प्रकाशरूप में यदि वाग्रूपता नहीं रहती अर्थात् मातृभाव नहीं रहता तो स्वरूपतः प्रकाश होने के बावजूद प्रकाश का भान नहीं हो सकता, क्योंकि मातृका ही प्रत्यवमर्शनकारिणी शक्ति है। अर्थात् प्रकाश तभी अपने को प्रकाशरूप में पहचान पाता है, जब उससे मातृका जुड़ती है। मातृका के अन्तर्लीन होने से प्रकाश प्रकाश ही रहता है, परन्तु वह अपने को प्रकाश कहकर पहचान नहीं सकता। शक्ति मातृका में ही रहती है। मातृका स्वरूप-भूता शक्ति है। समग्र जगत्, ईश्वर, जीव और ज्ञेय जड़ पदार्थ व्यष्टि और समष्टि रूप में मातृका से उद्भूत हैं। अर्थात् अहं रूप में जो प्रकाश प्रतीत होता है उसकी जड़ में मातृका है। पूर्ण अहं सम्पूर्ण मातृकामय है। स्वरूप का प्रकाश भी मातृका से ही होता है। मातृका के अनन्त प्रकार हैं।'

**महाकैलासनिलया मृणालमृदुदोर्लता।**
**महनीया दयामूर्तिर्महासाम्राज्यशालिनी ॥ १६८ ॥**

**महाकैलासो नाम कैलासादतीव परतो लोकः परमशिवावासस्थानत्वेन शिवपुराणादौ प्रसिद्धः। पूर्वनामोक्ताभेदभावनाविशेषो वा कैलासः। 'एतत्कैलास-संज्ञं पदमकलपदं बिन्दुरूपी स्वरूपी यत्रास्ते देवदेव' इत्यादित्रिपुरासारोक्तेर्ब्रह्म-रन्ध्रस्थसहस्रारमेव वा कैलासः। सर्वाशन्यादितादात्म्यनित्यातादात्म्याख्यप्रस्ता-रान्तरापेक्षयोत्तमत्वान्महान्। स एव निलयो यस्याः। मृणालं बिसतन्तुः तद्व-न्मृद्व्यौ दोर्लता यस्याः। पूज्यत्वान्महनीया। दयैव मूर्तिः स्वरूपं यस्याः। महा-कैलासाधिपत्यं महासाम्राज्यं तच्छालिनी ॥ १६८ ॥**

( ५७८ ) **महाकैलासनिलया**—महाकैलास पर रहने वाली। महाकैलास वर्तमान कैलासपर्वत से कहीं आगे है। शिव तथा अन्य पुराणों में इसे परम-शिव का निवास-स्थान बतलाया गया है।

अथवा महाकैलास का अर्थ है—बहुत ऊपर या श्रीचक्र का कैलास प्रस्तर। अथवा सहस्रार को भी महाकैलास कहते हैं जो ब्रह्मरंध्र में है। त्रिपुरारहस्य का कथन है—'यह कैलास है, कुल है और अकुल का आसन है, जहाँ परमशिव बिन्दु रूप में स्थित हैं।' महत्—क्योंकि वासिनी आदि नित्या देवियाँ जो अन्य प्रस्तरों की हैं, यहाँ उनका कोई स्थान नहीं है, अतः ये महान् हैं।

( ५७९ ) **मृणालमृदुदोर्लता**—लता के समान कोमल भुजाओं वाली।

( ५८० ) **महनीया**—अखण्ड परब्रह्म स्वरूपा।

( ५८१ ) **दयामूर्तिः**—साक्षात् दया की मूर्ति।

( ५८२ ) **महासाम्राज्यशालिनी**—अनन्त भुवनों की स्वामिनी। महा-कैलास पर उनका आधिपत्य है।

**आत्मविद्या महाविद्या श्रीविद्या कामसेविता।**
**श्रीषोडशाक्षरीविद्या त्रिकूटा कामकोटिका ॥ १६९ ॥**

आत्मज्ञानरूपत्वादात्मविद्या। आत्माष्टाक्षरमन्त्ररूपा वा। अत एव महाविद्या। महती च सा विद्या च। सर्वानर्थनिवारकत्वान्महत्त्वम्। नवदुर्गाविद्याया अपि महाविद्येति संज्ञा तद्रूपा वा। श्रीविद्या पञ्चदशीस्वरूपा। उक्तञ्च विष्णुपुराणे—'यज्ञविद्या महाविद्या गुह्यविद्या च शोभने। आत्मविद्या च देवि त्वं विमुक्तिफलदायिनी। आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीतिस्त्वमेव चे'ति। अत्र व्याख्यातारः। कर्मविद्या विश्वरूपाद्युपासना मन्त्रविद्या ब्रह्मविद्या चेति विद्यापदचतुष्टयार्थः। वार्ता शिल्पशास्त्रायुर्वेदादिः। दण्डनीती राजनीतिरिति। कामो महाकामेशस्तेन सेवितोपासिता। यद्वा। कामोऽनङ्गस्तेन सेविता स्यूता। 'सीवनं सेवनं स्यूति'रिति कोशात्। श्रूयते चारुणोपनिषदि—'पुत्रो निर्ऋत्या वैदेहः। अचेता यश्च चेतनः। स तं मणिमविन्दत्। सोऽनङ्गुलिरावयवत्। सोऽग्रीवः प्रत्यमुञ्चत्। सोऽजिह्वो असश्चत। नैनमृषिं विदित्वा नगरं प्रविशेत्। यदि प्रविशेत् मिथो चरित्वा प्रविशेत्। तत्सम्भवस्य व्रत'मिति। निर्ऋत्या लक्ष्म्याः पुत्रो वैदेहो विदेहोऽनङ्गो मन्मथः अनङ्गत्वादेवाचेता नेत्राङ्गुलिग्रीवाजिह्वारहितश्च सोऽन्धो मणिं विद्यारत्नमविन्दत्। तत आवयद् असीव्यत्। ततो ग्रीवायां धृतवानास्वादितवांश्च। तेन मन्त्रद्रष्टृत्वादयमेवर्षिः। अस्य ज्ञानोत्तरं नगरे बाह्यचक्रे प्रवेशः। पूजाटोपो व्यर्थत्वात्कृतकार्यत्वाच्च न कार्यः। यदि सर्वथा पूजनेच्छा तदा शिवशक्तिसामरस्यात्मकं मिथुनीभावं विज्ञाय कुर्यात्। तत्सामरस्यमेव चित्तसम्भवस्य मन्मथस्य रहस्यतरं व्रतमिति श्रुत्यर्थः। शिवशक्तिसामरस्यमविज्ञाय क्रियमाणं पूजनं न तथा फलतीति तात्पर्यार्थः। षोडशानामक्षराणां समाहारः षोडशाक्षरी। श्रीयुक्ता च सा षोडशाक्षरी च सा विद्या चेति तथा। यद्यपि गौडपादीयसूत्रमप्यविद्याष्टाविंशतिवर्णविशिष्टेति पठ्यते तथापि तत्रत्य कूटत्रयस्य पञ्चदशाक्षररूपतया विभज्य गणनाभिप्रायमित्यविरोधः। श्रीति षोडशमक्षरं यस्यां तादृशी च सा विद्या चेति वा। गौराद्यन्तर्गतस्य पिप्पल्यादेराकृतिगणत्वान्ङीष्। त्रयाणां ब्रह्मादीनामवस्थापीठलोकगुणादीनां वा कूटं समूहो यस्याम्। वाग्भवादिकूटत्रयाभिन्ना वा। कामः परशिव एव कोटिरेकदेशो यस्याः सैव कामकोटिका। शिवशक्तिसामरस्यपरब्रह्मरूपत्वात् ॥ १६९ ॥

(५८३) आत्मविद्या—आध्यात्मिक ज्ञान स्वरूपा। आत्मविद्या से अष्टाक्षरी मंत्र का भी तात्पर्य है, जो आत्मसाक्षात्कार का मंत्र है। यही ब्रह्मविद्या भी है। इसकी आराधना आत्मबोध का ज्ञान प्रदान करती है।

(५८४) महाविद्या—उच्च ज्ञान की विद्या। इससे समस्त दुःख दूर

हो जाते हैं। अथवा महाविद्या वनदुर्गा मंत्र है। अम्बा ही दश महाविद्याओं की मूर्ति हैं। इन्हीं के अन्तर्गत श्रीविद्या भी है।

( ५८५ ) **श्रीविद्या**—शुद्ध विद्या। अथवा पञ्चदशी-मंत्र। विष्णुपुराण के अनुसार—'हे, देवी ! यज्ञविद्या, महाविद्या, गुह्यविद्या और आध्यात्मिक विद्या—ये सभी तुम्हारे ही रूप हैं। तुम्हीं मुक्ति प्रदान करती हो, तुम्हीं आन्वीक्षिकी, त्रयीवार्ता और दण्डनीतिविद्या हो।' भाष्यकार के कथनानुसार विद्या के चार भेद हैं—कर्मविद्या, विश्वरूपा उपासनादि मंत्रविद्या और ब्रह्मविद्या। वार्ता के अन्तर्गत शिल्प और आयुर्वेद आते हैं। दण्डनीति और न्याय राजनीति के अंग हैं।

अगस्त्य मुनि ने श्रीविद्या पर एक भाष्य की रचना की है। यह हयग्रीव से प्राप्त पंचदशाक्षरी मंत्र की व्याख्या है। दत्तात्रेय, अगस्त्य और लोपामुद्रा श्रीविद्या के उपासक थे। श्रीविद्या आदिब्रह्मविद्या है। उसके दो भेद हैं—कादि और हादि। आदिशक्ति को वेदों में 'श्री' की संज्ञा दी गयी है। इसलिए इस विद्या का नाम श्रीविद्या है, जो ब्रह्मविद्या भी है। श्रीसूत्र के पन्द्रह मंत्र इसकी पुष्टि करते हैं। श्रीविद्या की उपासना अत्यन्त प्राचीन मानी जाती है।

ब्रह्मा, विष्णु, शिव, कुबेर, दत्तात्रेय, वशिष्ठ, मन्मथ, परशुराम, दुर्वासा की गणना श्रीविद्या के उपासकों में की जाती है। श्रीविद्या का स्थूल शरीर श्रीचक्र है, जिसमें महात्रिपुरसुन्दरी का निवास है। श्रीविद्या के तीन स्तर हैं—बाला, पंचदशी और षोडशी। तीनों के ही मंत्र हैं, जिनका ज्ञान गुरु ही प्रदान कर सकते हैं।

( ५८६ ) **कामसेविता**—काम द्वारा सेवित। काम—महाकाम। अथवा काम—अनंग, काम का देवता। अरुण उप० ( १.२ ) का कथन है—'यह लक्ष्मी का अशरीरी पुत्र है। अचेतस् होते हुए भी उसमें जीवन है। उसे श्रीविद्या का ज्ञान था। यद्यपि उसकी अँगुलियाँ नहीं हैं, किन्तु फिर भी उसने हाथ जोड़कर आराधना की। यद्यपि उसके कण्ठ नहीं है, किन्तु फिर भी गले में माला धारण की, उसके जिह्वा नहीं थी, किन्तु फिर भी उसने रस ग्रहण किया। ऋषि के ज्ञान के बिना भी इस नगर में प्रवेश करना चाहिए। जब कोई इसमें प्रवेश करता है तो उसे सर्वप्रथम गुह्यक्रियाएँ कर लेना चाहिए, ऐसी मन्मथ की शपथ है।' अचेतस् होते हुए भी उसे ज्ञान है, बिना नेत्रों के भी उसने इस रत्नमयी विद्या को देख लिया, बिना जिह्वा के भी उसने इसका स्वाद लिया, बिना कण्ठ के भी उसने माला धारण की, अतः वह

ऋषि है। उसका ज्ञान होने से बाह्य ( चक्र ) की पूजा की जा सकती है। आन्तरिक पूजा के लिए किसी भी बाह्यकर्म को करने की आवश्यकता नहीं है, अतः आन्तरिक पूजा के लिए ऋषि आदि का ज्ञान होना आवश्यक नहीं है। पूजा के लिए शिव और शक्ति के सामरस्य का ज्ञान आवश्यक है। इसके बिना पूजा का कोई फल नहीं प्राप्त नहीं होता। गुह्य-क्रियाओं से तात्पर्य है कि शिव और देवी में सामरस्य का भाव है।

( ५८७ ) **श्रीषोडशाक्षरीविद्या**—षोडशाक्षरी मंत्र के सोलह अक्षरों का ज्ञान। गौडपादसूत्र ( ६७ ) में उल्लेख है—'इस मंत्र में २८ अक्षर होते हैं।' किन्तु यदि हम पन्द्रह अक्षरी मंत्र को तीन पादों में विभक्त कर लें और विभाजन में कुछ अक्षरों को बीच में जोड़ दें तो इससे न तो कोई विरोध होता है और न ही कोई अन्तर पड़ता है। अथवा इसका अर्थ उस विद्या से है जिसमें १६वाँ अक्षर 'श्री' प्रयुक्त किया जाता है।

इस मंत्र का सम्बन्ध यंत्र से है। पहले मंत्र का स्वरूप समझना आवश्यक है। फिर मंत्र, यंत्र, षट्चक्र, मातृका, ब्रह्माण्ड और पिण्ड का पारस्परिक सम्बन्ध समझ में आ सकता है।

[ नाम संख्या ५८८–५८९ आदि द्वारा मंत्र के अर्थों को समझने में सहायता मिलेगी। ]

वैसे यह मंत्र अनेक ग्रन्थों में भी दिया गया है, किन्तु साधकों के लिए इसका ज्ञान गुरु से ही प्राप्त करना चाहिए। तंत्रशास्त्र का ऐसा स्पष्ट निर्देश है। मंत्र के अर्थों का ज्ञान तो पुस्तकों से प्राप्त हो जायेगा, किन्तु साधना का उद्देश्य पूर्ण नहीं होगा।

( ५८८ ) **त्रिकूटा**—तीन कूटों से युक्त। 'त्रि' अर्थात् ब्रह्मा आदि तीन देवता; तीन अवस्थाएँ : जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति; तीन पीठ : जालंधर आदि; तीन लोक और तीन गुण आदि हैं। अथवा त्रिकूटा का वाग्भव, कामराज और शक्तिकूट अर्थ है। श्रीषोडशाक्षरी मंत्र के तीन कूट होते हैं। इन तीन कूटों में पन्द्रह अक्षर हैं। सोलहवाँ अक्षर गुरुमुख से लेकर यह षोडशाक्षरी मंत्र बन जाता है। पहला कूट वाग्भव आग्नेय भगवती का मुख है। दूसरा कामराज अथवा कामकलाकूट है। यह सूर्य से सम्बन्ध रखता है। वह कण्ठ के नीचे कटिपर्यन्त रूप है। तीसरा शक्तिकूट वह है, जिसका सम्बन्ध चन्द्रमा से है। इसमें कटि के नीचे का भाग आता है। यह सृजनशक्ति का रूप है।

( ५८९ ) **कामकोटिका**—परशिव स्वरूपिणी। शिव और शक्ति की समसत्ता ही परब्रह्म रूप है।

कटाक्षकिङ्करीभूतकमलाकोटिसेविता ।
शिरःस्थिता चन्द्रनिभा भालस्थेन्द्रधनुष्प्रभा ॥ १७० ॥

कटाक्षस्य दृगेकदेशपातस्य किङ्करीभूताभिः कमलानां लक्ष्मीणां कोटिभिः सेविता। यस्मिन्नीषदवलोकनं तं पारेपरार्धं लक्ष्म्या वृणत इति तात्पर्यम्। शिरसि ब्रह्मरन्ध्रे गुरुरूपतया स्थिता। ब्रह्मरन्ध्रस्याधोभागे चन्द्रोऽस्ति स च विद्यातृतीयकूटात्मक इत्याशयेनाह। चन्द्रनिभा भालहृल्लेखा बिन्दुरूपेण तिष्ठतीति भालस्था। तदुपर्यर्धचन्द्ररूपेण तिष्ठतीति द्योतनायाह। इन्द्रधनुष्प्रभा। उक्तश्च नित्याहृदये—'दीपाकारोऽर्धमात्रश्च ललाटे वृत्त इष्यते। अर्धचन्द्रस्तथाकारः पादमात्रस्तदूर्ध्वतः' इति ॥ १७० ॥

( ५९० ) कटाक्षकिङ्करीभूतकमलाकोटिसेविता—कटाक्षपात मात्र से करोड़ों लक्ष्मियों द्वारा सेवित।

( ५९१ ) शिरःस्थिता—ब्रह्मरंध्र में गुरु रूप में स्थित।

( ५९२ ) चन्द्रनिभा—ब्रह्मरंध्र के निचले भाग में स्थित चन्द्रमा के सदृश। यह पंचदशी मंत्र का तीसरा कूट है।

( ५९३ ) भालस्था—भाल में रहने वाली। 'ह्रीं' के बिन्दु रूप में मस्तक में स्थित चन्द्रमंडल में इसे देवी का पराबिन्दु कहते हैं।

( ५९४ ) इन्द्रधनुष्प्रभा—भाल के ऊपरी भाग में इन्द्रधनुष के रूप में स्थित। नित्यहृदय ( योगिनीहृदय १.२८ ) में उल्लेख है—'अर्धमात्रा मस्तक में दीपाकार रूप में है। यह अर्धमात्रा का चतुर्थ अंश ही है। मात्रा २५६ लव की होती है, अर्धमात्रा १२८ लव की और अर्धचन्द्र ६४ लव का होता है।

हृदयस्था—

हृदये ध्येयत्वेन तिष्ठतीति तथा। यद्वा पराबीजं हृदयमित्युच्यते। 'प्रभुहृदयज्ञातुः पदे पदे सुखानि भवन्ती'ति कल्पसूत्रे प्रयोगात्। परमेश्वरहृदयाख्योपनिषदेव वा हृदयेनोच्यते। तत्रान्तर्यामितया प्रतिपाद्यतया वा तिष्ठति। अथवा हृदयस्य सर्वजगद्बीजत्वात्तत्र जगद्रूपेण स्थिता। तदुक्तमनुत्तरत्रिंशिकाशास्त्रे—'यथा न्यग्रोधबीजस्थः शक्तिरूपो महाद्रुमः। तथा हृदयबीजस्थं जगदेतच्चराचरमि'ति ॥

अथ परिभाषायां पञ्चत्रिंशत्पदानि विभजते—

भेदभुवि त्र्यङ्घ्रिभुवो गुणगणजार्धं विभेजेर्धम्।
भर्गो रोगेणैको मूलगुरोर्दण्डमुण्डशिला ॥

अत्रैकपदेनैकादशाक्षरमेकं नामेत्यर्थः ॥ २३ ॥

( ५९५ ) हृदयस्था—हृदय में स्थित। ध्यान हृदय में किया जाना चाहिए। पराबीज को भी हृदय कहते हैं। कल्पसूत्र में उल्लेख है—'जो पराशिव के हृदय को जानता है, उसे जीवन में पग-पग पर प्रसन्नता मिलती है।' यहाँ पर हृदय का आशय पराबीज से है। अथवा हृदय एक उपनिषद् भी है, जिसे परमेश्वरहृदय कहते हैं।

अथवा हृदय ब्रह्माण्ड का बीज है। अनुत्तरा त्रि-शिखा शास्त्र में उल्लेख है—'जैसे बरगद का वृक्ष शक्तिरूप एक बीज में रहता है, उसी प्रकार जड और चेतन ब्रह्माण्ड हृदयबीज में रहते हैं।

[ २३ श्लोक ३४ नामों का विभाजन करते हैं। ]

**—रविप्रख्या त्रिकोणान्तरदीपिका।**
**दाक्षायणी दैत्यहन्त्री दक्षयज्ञविनाशिनी ॥ १७१ ॥**

हृदये तावत्सूर्यमण्डलमस्ति तच्च विद्याद्वितीयकूटमित्याशयेनाह। रविप्रख्या निभप्रख्यशब्दौ सादृश्यपरावपीह तृतीयद्वितीयकूटयोस्तदभेदादभेदपरौ। स्वस्मिन्नेव मादृशः पुरुष इति व्यवहारदर्शनात्। सूर्यसमानकान्तिमतीति वा। मूलाधारपद्मकर्णिकामध्ये त्रिकोणमस्ति। तदन्तरग्निमण्डलम्। तच्च प्रथमकूटस्वरूपं तदेतदाह। त्रिकोणस्यान्तरे मध्ये दीपवद्दीपिका तदभिन्नेत्यर्थः। तदुक्तं तन्त्रराजे—'नित्यानित्योदिते मूलाधारमध्येऽस्ति पावकः। सर्वेषां प्राणिनां तद्वद्धृदये च प्रभाकरः। मूर्धनि ब्रह्मरन्ध्राधश्चन्द्रमाश्च व्यवस्थितः। तत् त्रयात्मकमेव स्यादाद्या नित्या त्रिखण्डकमि'ति। अथवा पूर्वोक्तं रवितुल्यत्वमुपमानोपमेयनिष्ठयोर्वस्तुतो भिन्नयोरपि धर्मयोः श्लेषभित्तिकाभेदाध्यवसायेनैकीकुर्वन्साधारणधर्मं निर्दिशति—त्रिकोणेति। देवीपक्षे तु पूर्वयोजनैव। रविपक्षे यथा। मेरुं प्रदक्षिणीकुर्वन् रविरष्टकोणात्मकस्य मेरोस्त्रींस्त्रीनेव कोणानवभासयति। तथाहि—'इन्द्रपुरे मध्याह्ने सूर्ये स्थिते सौम्ययाम्यपुरयोरस्तमयोदयौ। एवं कोणत्रयतया स्थितं पुरत्रयमेव भासयति। ईशाग्निकोणौ तु त्रिकोणरेखामध्यपतिताविति तद्भासनमर्थायातम्। ईशे तदानीं तृतीयो यामः। आग्नेये तु प्रथमो यामः। एवं दिक्त्रयं मध्यपतितत्वाद्विदिग्द्वयं च भासयति। अग्निपुरे यदा मध्याह्नेऽस्तद्रेशनिर्ऋत्योरस्तमयोदयौ। इन्द्रयमपुरयोस्तृतीयप्रथमयामौ। एवं षट्कोणत्रयतया स्थितं विदिक्त्रयं तद्रेखास्थानापन्नं दिग्द्वयं च भासयति। एवं याम्यादिपुरेषु मध्याह्नकाल ऊह्यम्। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'शक्रादीनां पुरे तिष्ठन् स्पृशत्येष पुरत्रयम्। त्रिकोणौ द्वौ विकोणस्थस्त्रीन्कोणान् द्वे पुरे तथे'ति। स्वावस्थितिकोण एकः। स्वदक्षिणवामकोणौ द्वौ। एवं त्रीन् कोणान् तदन्तरे च तन्मध्यस्थिते स्वदक्षिणवामरेखे चेति पुरपञ्चकं दीपयति प्रकाशयतीति त्रिकोणान्तरदीपिका। दक्षस्य

कन्या दाक्षायणी। लोहितादित्वात्फः। अश्विन्यादिरूपा वा। 'दाक्षायणी त्वपर्णायां रोहिण्यां तारकासु चे'ति विश्वः। दर्शपूर्णमासयोरावृत्तिर्दाक्षायणयज्ञपदेनोच्यते तद्रूपा वा। दैत्यानां भण्डासुरादीनां हन्त्री। दक्षो द्विविधः—एकः प्रजापतित्वेन प्रसिद्धः, अन्यो मानुषो राजा तस्यैवावतारविशेषः। उभयोरपि यज्ञं विनाशयितुं शीलमस्याः। ताच्छील्ये णिनिः। शिवकृतेऽपि यज्ञनाशे देव्या निमित्तत्वात्कर्तृत्वव्यपदेशः। तदुक्तं ब्रह्मपुराणवायुपुराणयोः—'अभिव्याहृत्य सप्तर्षीन् दक्षं सोऽभ्यशपत्पुनः। भविता मानुषो राजा चाक्षुषस्य त्वमन्वये। प्राचीनबर्हिषः पौत्रः पुत्रश्चैव प्रचेतसः। दक्ष इत्येव नाम्ना त्वं मारिषायां जनिष्यसि। कन्यायां शाखिनां चैव प्राप्ते वै चाक्षुषान्तरे। अहं तत्रापि ते यज्ञं हन्मि देव्याः प्रियेप्सये'ति। यद्यत्रोपान्त्यस्वरोऽकारः पठ्यते तदा विनाशनशब्दाल्ल्युडन्तान्ङीप्। इकारपाठे तु णिन्यन्तात्। एवमन्यत्राप्यूह्यम्॥ १७१॥

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे।
षष्ठेन शतकेनाभूत्सुषुम्णा सप्तमी कला॥ ६००॥

इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये
षष्ठशतकं नाम सप्तमी सुषुम्णा कला॥ ७॥

---

(५९६) **रविप्रख्या**—सूर्य के तुल्य। हृदय में सूर्यमण्डल है। यह पंचदशी मंत्र का दूसरा कूट है।

(५९७) **त्रिकोणान्तरदीपिका**—त्रिकोण की अन्तर्ज्योति। मूलाधारकमल चतुर्दलकमल है। इसकी कर्णिका में अत्यन्त सुन्दर ऊर्ध्वकोण त्रिकोण है। यहाँ पर अग्निमंडल है। यह पंचदशी मंत्र का प्रथम कूट है। इस त्रिकोण के मध्य में अग्नि की ज्योति है। तंत्रराज का कथन है—'सर्व व्यक्तियों के मूलाधार में जो अनादिकाल से अभिव्यक्त है, मध्य में अग्नि है; इसी प्रकार हृदय में सूर्य है और शिर पर ब्रह्मरंध्र के नीचे चन्द्रमा है। इस प्रकार सनातनमंत्र के तीन खण्ड हैं।

अथवा जब सूर्य अष्टत्रिकोणीय मेरुपर्वत की परिक्रमा करता है, तो एक साथ केवल तीन कोण ही भासमान होते हैं। जब सूर्य इन्द्रनगरी में चरम उत्कर्ष पर होता है, तब सोम और यमपुर में क्रमशः सूर्यास्त और सूर्योदय होता है। विष्णुपुराण के अनुसार—'जब सूर्य मध्याह्नकाल में देवनगरों से गुजरता है तो उसका प्रकाश तीनों नगरों तथा दो अन्य केन्द्रों तक पहुँचता है। जब वह मध्यस्थ बिन्दु पर होता है तो वह दो नगरों और तीन मध्यवर्ती

बिन्दुओं को प्रकाशित करता है।' तात्पर्य यह है कि वे तीनों नगरों को ज्योति प्रदान करती है, जो त्रिकोणात्मक रूप में हैं।

( ५९८ ) **दाक्षायणी**—दक्ष की कन्या। विश्वकोश के अनुसार दाक्षायणी शिव की पत्नी, रोहिणी और नक्षत्र-मण्डल है। अथवा दाक्षायण का अर्थ एक विशेष प्रकार की बलि भी है, जिसमें दर्श और पूर्णमास के कृत्यों को दुहराया जाता है।

( ५९९ ) **दैत्यहन्त्री**—भण्डासुर आदि दैत्यों का संहार करने वाली।

( ६०० ) **दक्षयज्ञविनाशिनी**—दक्ष का यज्ञ विनष्ट करने वाली। दो दक्ष हुए हैं। एक प्रजापति दक्ष कहलाते हैं तथा दूसरे एक राजा जो पहले का ही अवतार बताये जाते हैं। यद्यपि शिव ने दोनों के ही यज्ञ विध्वंस किये। इस विध्वंस का कारण देवी ही हुई। ब्रह्माण्ड और वायुपुराण के अनुसार—'सप्त ऋषियों से परामर्श करने के बाद ही उन्होंने दक्ष को यह कहते हुए शाप दिया कि चाक्षुषचक्र में तुम एक साधारण मनुष्य होकर राजा बनोगे और तुम्हारा जन्म एक मारीष जाति की स्त्री से होगा। तुम प्रचेता के पुत्र होगे तथा प्राचीन बर्हिष् के पौत्र के नाम से दक्ष रूप में प्रख्यात होगे। देवी को प्रसन्न करने के लिए मैं तुम्हारे यज्ञ का विध्वंस करूँगा।'

इस प्रकार छः सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। सातवीं कला जिसे 'सुषुम्णा' कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

## सप्तमशतकं

### नाम

# अष्टमी भोगदा कला

दरान्दोलितदीर्घाक्षी दरहासोज्ज्वलन्मुखी ।
गुरुमूर्तिर्गुणनिधिर्गोमाता गुहजन्मभूः ॥ १७२ ॥

दरमीषद्यथा स्यात्तथा आन्दोलितानि चञ्चलानि दीर्घाणि आकर्णान्तिकविश्रान्तीन्यक्षीणि यस्याः । यद्वा दरं भयमान्दोलितमस्थिरीकृतं नाशितं यैस्तादृशानि दीर्घाक्षीणि यस्याः । कटाक्षपातमात्रेण भयनाश इति यावत् । दरहासेनेषत्स्मितेनोज्ज्वलच्छोभमानं मुखं यस्याः । गुरुरेव मूर्तिः शरीरं यस्याः । अत एव सुन्दरीतापिनीये श्रूयते—'यथा घटश्च कलशः कुम्भश्चैकार्थवाचकाः । तथा मन्त्रो देवता च गुरुश्चैकार्थवाचका' इति । गुरुपदनिरुक्तिरपि शक्तिरहस्ये—'गुकारस्त्वन्धकारः स्याद्रुकारस्तन्निवर्तक' इति । अन्यत्रापि—'गुकारः सदिति प्रोक्तो रुकारो ज्ञानवाचकः । ब्रह्मज्ञानैकरूपत्वाद् गुरुरित्यभिधीयत' इति । 'तामिच्छाविग्रहां देवीं गुरुरूपां विभावये'दिति । नित्याहृदयेऽपि । गुणानां निधिः शेवधिः । 'कर्मण्यधिकरणे चे'ति किः । सत्त्वादिगुणानां सत्त्वत्वादिजातिभिस्त्रित्वेऽपि व्यक्त्यानन्त्यमिति साङ्ख्यसिद्धान्तात् । अत एव साङ्ख्यप्रवचनसूत्रं 'लघुत्वादिधर्मैरन्योऽन्यं साधर्म्यं वैधर्म्यं च गुणाना'मित्युपपद्यते । सत्त्वादयश्च द्रव्यत्वेऽपि पुरुषोपकरणत्वाद् गुणा इत्युच्यन्ते । ईदृशानां गुणानां निधिर्वा । यद्वा गुणा व्यूहरूपा निधिसङ्ख्या यस्याः । नवव्यूहात्मकत्वरूपगुणवतीति यावत् । यदाहुः—'नवव्यूहात्मको देवः परानन्दः परात्मक' इति । 'कालव्यूहः कुलव्यूहो नामव्यूहस्तथैव च । ज्ञानव्यूहस्तथा चित्तव्यूहः स्यात्तदनन्तरम् । नादव्यूहस्तथा बिन्दुव्यूहः स्यात्तदनन्तरम् । कल्पाव्यूहस्तथा जीवव्यूहः स्यादिति ते नवे'ति च । एतल्लक्षणानि च सौन्दर्यलहर्यां 'तवाज्ञाचक्रस्थ'मिति श्लोकव्याख्यानावसरे लल्लेन प्रपञ्चितानि । यद्वा । गुणो रज्जुः सा चेह नौकाबन्धनी वटीरिकानाम्नी लक्षणया गृह्यते । सा नितरां धीयतेऽस्यामिति गुणनिधिः । एवं हि मात्स्यकालीपुराणयोः कथा स्मर्यते । प्रलयकाले मनुना भगवदाज्ञानुसारेण सर्वाणि बीजानि ऋषींश्च नौकायां निवेश्य मत्स्यावतारस्य भगवतः शृङ्गे सा नौका रज्ज्वा बद्धा । सा रज्जुरम्बयाधिष्ठिता सती दार्ढ्यमापेद इति । तदुक्तम्—'नवयोजनदीर्घां तु यामत्रयसुविस्तृताम् । कुरुष्व चर्मणा तूर्णं बृहतीमिरिकावटिम् । जगद्धात्री महामाया लोकमाता जगन्मयी । दृढयिष्यति तां रज्जुं न त्रुटयति यथा तथे'ति मनुम्प्रति विष्णोर्वचनेन ।

तत्रैव स्थलान्तरे । 'योगनिद्रा जगद्धात्री समासीद्वटोरिका'मिति । गवां धेनूनां माता सुरभिरूपा । सम्भवन्तोऽन्येऽपि गोपदस्यार्था वागादयो ग्राह्याः । तथा च विश्वः—'गौः स्वर्गे वृषभे रश्मौ वज्रे चन्द्रमसि स्मृतः । अञ्जनीनेत्रदिग्बाणभूवाग्वारिषु गौर्मते'ति । अनेकार्थध्वनिमञ्जरी च—'बाणे वाचि पशौ भूमौ दिशि रश्मौ जलेऽक्षिणि । स्वर्गे मातरि वज्रेऽग्नौ मुखे सत्ये च गोध्वनि'रिति । गुहस्य स्कन्दस्य जन्मभूरुत्पत्तिस्थानम् । यद्वा 'गुहू संवरण' इति धातोरविद्यासंवृता गुहा जीवाः तेषां जन्मस्थानम् । 'यथाग्नेः क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्ती'त्यादिश्रुतेः । याज्ञवल्क्यस्मृतिरपि 'निःसरन्ति यथा लोहपिण्डात्तप्तात्स्फुलिङ्गिकाः । सकाशादात्मनस्तद्वदात्मानः प्रभवन्ति ही'ति ॥ १७२ ॥

( ६०१ ) दरान्दोलितदीर्घाक्षी—विशाल नेत्रों को मन्दगति से हिलाने वाली । अथवा दर–भय, आन्दोलित–हिलाना-डुलाना । उनकी दृष्टि मात्र से भक्तों के भय दूर हो जाते हैं ।

( ६०२ ) दरहासोज्ज्वलन्मुखी—मन्द हास्य से दीप्तियुक्त मुख वाली ।

( ६०३ ) गुरुमूर्तिः—गुरुस्वरूपा । सुन्दरतापिनीयोपनिषद् का कथन है—'जिस प्रकार घड़ा शब्द बर्तन आदि का प्रतीक है, उसी प्रकार मंत्र, देवता और गुरु का अर्थ भी एक ही है । शक्तिरहस्य में गुरु शब्द का अर्थ इस प्रकार है—'गु का अर्थ अन्धकार और रु का अर्थ उसको दूर करने वाला ।' एक अन्य स्थान पर 'गु' का अर्थ ब्रह्म और 'रु' का अर्थ ज्ञान बतलाया गया है । क्योंकि गुरु को ब्रह्मज्ञान है, अतः उसे गुरु कहते हैं ।' नित्यहृदय-तंत्र में उल्लेख है—'उन देवी का ध्यान करना चाहिए जो अपनी इच्छा मात्र से गुरु आदि सभी रूपों को ग्रहण कर सकती हैं ।'

( ६०४ ) गुणनिधिः—सभी गुणों के आगार वाली । सांख्य-सिद्धान्त के अनुसार यद्यपि सत् आदि तीन गुण हैं, किन्तु उनके असंख्य रूपान्तर हैं । सांख्यसूत्र ( १.१२८ ) का कथन है—'लघु होने के धर्म ( गुण ) के कारण प्रत्येक गुण साधर्म्य और वैधर्म्य—समान अथवा असमान होते हैं ।' यद्यपि सत्त्व आदि सार या द्रव्य हैं, किन्तु वे जिस स्वरूप में हैं, उसमें पुरुष के कारण ही स्थित हैं और उन्हें गुण कहा जाता है । इसलिए उन्हें गुणनिधि कहा गया है ।

अथवा गुण–व्यूह, निधि–नव अर्थात् नौ गुणों का व्यूह भी कहा जाता है । ऐसा भी कहा जाता है कि परमशिव में नव गुणों का व्यूह है—कालव्यूह, कूलव्यूह, नामव्यूह, ज्ञानव्यूह, चित्तव्यूह, नादव्यूह, बिन्दुव्यूह, कल्पव्यूह तथा जीवव्यूह ।' सौन्दर्यलहरी ( ३४ ) की टीका में इस पर प्रकाश डाला गया है—'तू शम्भु का शरीर है, जिसके वक्षःस्थल पर सूर्य और चन्द्र दो स्तन

उभरे हुए हैं और तेरी आत्मा सम्पूर्ण भव की आत्मा शंकर अथवा नवात्मा शंकर हैं। इसलिए तुम दोनों में पराशक्ति और आनन्द का एक समरस होने के कारण शेष और शेषीवत् सम्बन्ध स्थित है।'

शंकर में नौ व्यूह बताये गये हैं और ऊपर के श्लोक में उन्हें नवात्मा बताया गया है। इससे भी नौ व्यूह ही इंगित किये गये हैं।

अथवा गुण को रस्सी समझ लें, इसे वटीरिका कहते हैं जिससे प्रलय में नौका को बाँधा गया था। निधि वह देवी है जिसके साथ रस्सी को बाँधा गया था। मत्स्य और कालिकापुराण में यह उपाख्यान है—'प्रलय के समय समस्त वपुः ( बीज ) और ऋषि मनु के आदेश पर नौका में बैठे। उन्हें परम शिव ने यही आदेश दिया था। नौका को एक मछली की सींगों के साथ बाँध दिया गया। यह साधारण मछली नहीं थी। अपितु अवतारस्वरूप थी। उस रस्सी को जब देवी ने पकड़ा तो वह दृढ़ हो गयी। चर्म की रस्सी बनाओ। इसी रस्सी को वटीरिका कहा गया है।' यह रस्सी नौ योजन लम्बी थी और तीन हाथ मोटी थी। देवी ने—जो ब्रह्माण्ड की रक्षिका हैं, माया हैं और ब्रह्मांड की जननी हैं—स्वयं इस रस्सी को दृढ़ बनाया, जिससे यह टूट न जाय। एक अन्य स्थान पर कहा गया है—'ब्रह्माण्ड की रक्षक योगनिद्रा ने रस्सी को पकड़ा था।'

( ६०५ ) **गोमाता**—गोमाता सुरभि रूपा। गो शब्द के अन्य अर्थ भी हैं। जैसे वाक् आदि। विश्वकोश के अनुसार—'गो का अर्थ स्वर्ग है। साँड़, किरण, तड़ित्, विद्युत्, चन्द्रमा, अंजन, नेत्र, धनुष, वाणी और जल को भी गो के अर्थ में बतलाया गया है। अनेकार्थध्वनिमंजरी के अनुसार—माता का अर्थ अग्नि, मुख, सत्य और मार्ग भी है।

( ६०६ ) **गुहजन्मभूः**—कार्तिकेय की जननी। गुह—स्कन्द और सुब्रह्मण्यम् को कहते हैं। अथवा गुह जो ढँका हुआ है अर्थात् अविद्या के आवरण से ढँके जीव। जन्मभूः का अर्थ जन्म-स्थान है। श्रुति ( ब्र० उप० २.१.२० ) का कथन है—'जिस प्रकार अग्नि से छोटी-छोटी चिनगारियाँ निकलती हैं आदि।' याज्ञवल्क्यस्मृति का कथन है—'जिस प्रकार लोह-पिण्ड को तप्त करने पर स्फुलिंग झरते हैं, उसी प्रकार आत्मदेव से प्रभव हुआ।'

**देवेशी दण्डनीतिस्था दहराकाशरूपिणी।**
**प्रतिपन्मुख्यराकान्ततिथिमण्डलपूजिता ॥ १७३ ॥**

**देवानां ब्रह्मविष्ण्वादीनामीशी ईश्वरी। दण्डनीतावर्थशास्त्रे तिष्ठति इति तथा। नीतिशास्त्रोक्तज्ञापि देव्येवेति यावत्। तदुक्तं देवीपुराणे—'नयानय-**

गतांल्लोकानविकल्पे नियोजनात् । दण्डनाद्दमनाद्वापि दण्डनीतिरिति स्मृते'ति । दहरमल्पमाकाशं हृदयकुहरवर्ति तदेव रूपमस्याः । 'दहर उत्तरेभ्यस्त्युत्तर-मीमांसाधिकरणे 'अथ यदस्मिन्ब्रह्मपुरे दहरं पुण्डरीकं वेश्मदहरोऽस्मिन्नन्तरा-काशस्तस्मिन्यदन्तस्तदन्वेष्टव्य'मिति श्रुतौ दहराकाशस्यैव परब्रह्मत्वनिरूपणात् । प्रतिपत्तिथिर्मुख्या आद्या यस्मिन् राका पूर्णिमातिथिरन्ते यस्मिंस्तस्मिंस्तिथि-मण्डले पञ्चदशतिथिसमूहे पूजिता । तिथिभेदेन पूजाभेदस्य तन्त्रेषु कथनात्ता-दृशप्रकारविशेषैरर्चितेत्यर्थः । यद्वा प्रतिपद्राकाशब्दौ कामेश्वरीचित्रापरौ । तिथि-शब्दो नित्यापरः । तेन नित्यामण्डलेन पूजिता त्रिकोणरेखात्रयरूपेणावृता । अथवा प्रतिपन्मुख्या राकान्ताश्च तिथयो यासां देवतानां तासां मण्डलेन समूहेन पूजिता । ताश्च वाराहपुराणे--'कथमग्नेः समुत्पत्तिरश्विनोर्वा महामुने । गौर्या गणपतेर्वापि नागानां वा गुहस्य च ॥ आदित्यस्य च मातृणां दुर्गाया वा दिशां तथा । धनदस्य च विष्णोर्वा धर्मस्य परमेष्ठिनः ॥ शम्भोर्वापि पितृणां वा तथा चन्द्रमसो मुने । शरीरे देवताश्चैताः कथं मूर्तित्वमागताः ॥ किञ्च तासां मुने भोज्यं काश्च संज्ञा तिथिश्च का' इति प्रश्ने षोडशभिरध्यायैः प्रतिपदातिथि-देवतात्वेन क्रमेणाग्न्यादीनामुत्पत्तय उक्ताः । अत्र परमेष्ठिशब्दो विशेषणमात्रम् । अत एवोक्तं कादिमतेऽपि--'वह्निर्दस्त्रावुमा विघ्नो भुजङ्गः षण्मुखो रविः । मातरश्च तथा दुर्गा दिशो धनदकेशवौ । यमो हरः शशी चेति तिथीशाः परि-कीर्तिता' इति । तत्र त्वमावास्या पञ्चदशस्थाने गणिता पूर्णिमा तु षोडशस्थाने अत्र तु राकैव पञ्चदशीति विशेषः । प्रकृते त्वविशेषाद्वाराहोक्ताः षोडशापि देवता गृह्यन्ते ॥ १७३ ॥

( ६०७ ) **देवेशी**—ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं की ईश्वरी ।

( ६०८ ) **दण्डनीतिस्था**—दण्डनीति रूप में स्थित । देवीपुराण का कथन है कि वे इधर-उधर भटकने वालों तथा अच्छे-बुरे कर्म करने वालों को दण्ड भी देती हैं तथा उनका नियंत्रण भी करती हैं । उन्हें एक निश्चित दिशा की ओर ले जाती हैं तथा धैर्य भी बँधाती हैं । वे दमन और दण्ड-नीति का भी अनुकरण करती हैं ।

( ६०९ ) **दहराकाशरूपिणी**—हृदय स्थित सूक्ष्मतर आकाशरूपा । वेदसूत्र ( १.३.१४ ) में उल्लेख है—'अल्प आकाश ब्रह्म है ।' श्रुति ( छा० उप० ८.१.१ ) के अनुसार—'ब्रह्म की इस नगरी में एक छोटा-सा कमलालय है और उसके छोटे आकाश में ही उसे खोजना चाहिए ।'

कला शब्द का तात्पर्य अग्नि की दस कलाएँ, सूर्य की बारह कलाएँ, चन्द्रमा की सोलह कलाएँ तथा अन्य चौंसठ कलाओं से है, जिन्हें सभी जानते हैं । इसके अतिरिक्त जाग्रत् अवस्था में भी चार कलाएँ होती हैं । वे हैं—

उत्पत्ति, जागना, बोध और व्याकृति के कर्म। कहा जाता है कि 'जाग्रत् में देवी सर्वगुणों के साथ शक्ति रूप में संयुक्त रहती हैं।' इसी प्रकार मृत्यु, विस्मृति, मूर्च्छा और निद्रा जिसमें तमस् अथवा अन्धकार भी है—ये चार कलाएँ हैं। ये सुषुप्तावस्था की चार कलाएँ शिव की हैं। अभिलाषा, भ्रम, चिन्ता और विषयों का स्मरण—ये चार कलाएँ स्वप्नावस्था की हैं। ये कलाएँ शिव और शक्ति दोनों की ही त्रिपुरात्मिका मानी जाती हैं। इसी तरह वैराग्य, मुमुक्षता, समाधि द्वारा चित्त की शुद्धि, यथार्थ और अयथार्थ का भेद—ये तुरीयावस्था की कलाएँ हैं। दूतीयागप्रकरण में कामकला की सोलह कलाओं का वर्णन मिलता है। अन्तरदूती अध्याय में श्रीविद्या की सोलह कलाएँ बतलायी गयी हैं। इसके अतिरिक्त बिन्दु, अर्धचन्द्र, रोधिनी आदि की भी पृथक् कलाएँ हैं। स्वच्छंदभैरव और अन्य तंत्र-ग्रन्थों में इसका विवेचन है। यहाँ पर इन सभी कलाओं से तात्पर्य है।

परम सत्ता की यामल अवस्था में स्थित देवी चित् तथा आनन्द रूप में आविर्भूत होती हैं। ये दोनों भी कलाएँ हैं—चित्कला और आनन्दकला। बिन्दु में पन्द्रह कलाएँ हैं। इसमें सोलहवीं अर्थात् अमृतकला का अभाव है। वैसे उन्मना में पन्द्रह कलाओं का अवसान है, किन्तु गुप्तकला ( षोडशी ) का आभास है। पन्द्रह कलाएँ उसी के अन्तर्गत रहती हैं। पुरुष में सोलहवीं अमृतकला होती है। वही वास्तविक अमाकला है, शेष पन्द्रह कलाएँ कालस्पृष्ट और कालराज्य में संक्रमण करती हैं।

कामकला कहने से तीन बिन्दुओं का बोध होता है। इन तीन बिन्दुओं से समष्टिभूत महात्रिकोण ही दिव्याक्षर स्वरूपा आद्याशक्ति का अपना रूप है। मध्य में रविबिन्दु देवी के मुख रूप में है। शेष हैं अग्नि और सोम बिन्दु।

( ६१० ) **प्रतिपन्मुख्यराकान्ततिथिमण्डलपूजिता**—प्रतिपदा से पूर्णिमा तक की तिथियों द्वारा पूजित। इसका अर्थ यह हुआ कि देवी की पूजा विभिन्न तिथियों में तंत्रशास्त्र में निर्दिष्ट विधि-विधानों से करनी चाहिए।

प्रतिपदा से कामेश्वरी, राका से चित्रा, अन्य तिथियों से नित्यादेवियों के पूजन का आशय है। इनके अपने समूह हैं, जो देवी की पूजा करते रहते हैं। वे त्रिकोण की तीन रेखाओं से घिरी हुई हैं। वाराहपुराण में इन देवियों का वर्णन इस प्रकार किया गया है—'अग्नि का उदय कैसे हुआ और अश्विनौ की उत्पत्ति किस प्रकार हुई? गौरी, गणपति, नाग, गुह, आदित्य, मातृका, दुर्गा, चतुर्दिक्, कुबेर, विष्णु, यम, पितामह ब्रह्मा, शिव, पितृ और चन्द्रमा का आरम्भ कहाँ से है? ये देवता शरीर में किस प्रकार प्रवेश करते हैं? उनका

कार्य-क्षेत्र या क्रिया-क्षेत्र क्या है ? उनके नाम क्या हैं ? तथा उनके निवास-स्थान कौन-से हैं ?' इन प्रश्नों का समाधान सोहलवें अध्याय में किया गया है। अग्नि के उदय तथा अन्य पन्द्रह चन्द्रतिथियों पर प्रकाश डाला गया है। कादि-माता में भी इसे स्पष्ट किया गया है। किन्तु बाद के ग्रन्थों में नये चान्द्रदिवस को १५वाँ दिवस और पूर्णचन्द्र दिवस को १६वाँ दिवस बतलाया गया है। पहले के ग्रन्थों में पूर्णचन्द्र दिवस को १५वाँ कहा गया है। अतः पूर्णचन्द्र दिवस को चाहे १५वाँ अथवा १६वाँ दिवस मान लिया जाय।

**कलात्मिका कलानाथा काव्यालापविनोदिनी।**
**सचामररमावाणी सव्यदक्षिणसेविता ॥ १७४ ॥**

**अत्र कलाशब्देन वह्नेर्दशकलाः सूर्यस्य द्वादशकलाश्चन्द्रस्य षोडशकलाश्चतुः-षष्टिसङ्ख्याकत्वादिना प्रसिद्धाः। अन्याश्च कला गृह्यन्ते। 'उत्पत्तिर्जागरो बोधो व्यावृत्तिर्मनसः सदा। कलाचतुष्टयं जाग्रदवस्थायां व्यवस्थितम्। जाग्रत्सर्वगुणैः प्रोक्ता केवलं शक्तिरूपिणी'ति। तथा 'मरणं विस्मृतिर्मूर्च्छा निद्रा च तमसा वृता। सुषुप्तेषु कला ज्ञेयास्ताः सर्वाः श्रीकलात्मिकाः'। तथा 'अभिलाषो भ्रम-श्चिन्ता विषयेषु पुनः स्मृतिः। कलाचतुष्टयं देवी स्वप्नावस्था विधीयते। शिव-रूपाः शक्तिरूपास्ताः कलास्त्रिपुरात्मिकाः'। तथा 'वैराग्यं च मुमुक्षुत्वं समाधि-विमलं मनः। सदसद्वस्तुनिर्धारस्तुर्यावस्थाः कला इमाः'। दूतीयागप्रकरणे षोडश कामकला उक्ताः। अन्तरदूतीप्रकरणे श्रीविद्यायाः षोडशकला उक्ताः। एवं बिन्द्वर्धचन्द्ररोधिन्यादीनां पार्थक्येन काश्चन कलाः स्वच्छन्दभैरवादावुक्तास्ता-दृशनिखिलकलास्वरूपेत्यर्थः। एतासां कलानां नाथा स्वामिनी च। चन्द्रमण्डलस्य श्रीचक्रस्वरूपत्वाच्चन्द्ररूपेत्यर्थो वा। काव्यानां वाल्मीक्यादिमहाकविकृतप्रबन्ध-विशेषाणामष्टादशलक्षणलक्षितानां रूपकभेदभिन्नानामालापेन विशिष्य मोदत इति तथा। चामराभ्यां सहिते सचामरे तादृशीभ्यां रमावाणीभ्यां लक्ष्मी-सरस्वतीभ्यां सव्ये दक्षिणे क्रमेण सेविता वीजिता ॥ १७४ ॥**

( ६११ ) **कलात्मिका**—कला रूप में स्थित। स्तन-द्वय रूप में तथा 'ह'कार की अर्धकला अथवा हार्दकला योनि रूप में कल्पित है। यह अत्यन्त गुह्यतत्त्व है। शिव और शक्ति के मिलन से उत्पन्न अमृत की धारा प्रवाहित होने पर उससे जिस लीला-तरंग की उत्पत्ति होती है, उसे ही तांत्रिक भाषा में हार्दकला कहा जाता है।

( ६१२ ) **कलानाथा**—कलाओं की स्वामिनी। कलाओं का विवेचन ऊपर किया गया है। कलानाथ का अर्थ है—श्रीचक्र के चन्द्रमण्डल में स्थित चन्द्रमा। वे उसी रूप में है।

( ६१३ ) **काव्यालापविनोदिनी**—कविता आदि में रुचि लेने वाली। काव्य महर्षि वाल्मीकि आदि के ग्रन्थ हैं तथा अन्य नाटक आदि भी इसी के अन्तर्गत आते हैं।

( ६१४ ) **सचामररमावाणी सव्यदक्षिणसेविता**—चामर लिये हुए लक्ष्मी तथा सरस्वती द्वारा दाहिनी और बायीं ओर से सेवा की गयी।

**आदिशक्तिरमेयाऽऽत्मा परमा पावनाकृतिः।**
**अनेककोटिब्रह्माण्डजननी दिव्यविग्रहा ॥ १७५ ॥**

सर्वजगतामुत्पादकत्वादादिः कारणभूता च सा शक्तिश्च। मातुमशक्या अमेया। न विद्यते मेयं यस्या इति वा। यदपेक्षयाऽतिरिक्तं मेयं नास्तीत्यर्थः। तदुक्तं लिङ्गपुराणे—'स्वर्गपाताललोकान्तब्रह्माण्डावरणाष्टके। मेयं सर्वमुमारूपं माता देवो महेश्वर' इति। आत्मशब्देन जीवः परमशब्दोत्तरं चात्मानुषङ्गात् परमात्मा चेति नामद्वयेन कथ्यते। उक्तञ्च लैङ्गे—'विष्णुलिङ्गा यथा तावदग्नौ च बहुधा स्मृताः। जीवाः सर्वे तथा शर्वाः परमात्मा च स स्मृत' इति। शिवपुराणेऽपि—'आत्मा तस्याष्टमी मूर्तिः शिवस्य परमा तनुः। व्यापिकेतरमूर्तीनां विश्वं तस्माच्छिवात्मक'मिति। अस्मिन्पक्षे आत्मने नम परमायात्मने नम इति नामद्वयप्रयोगः। 'नमो भवाय च रुद्राय च नम' इत्यादिमन्त्राणामप्युभयतो नमस्कारत्वपक्षे सकृत्पठितस्यापि नमःशब्दस्य रुद्रशब्दस्य सर्वशब्दोभयशेषत्वेन पुनरावृत्तिवदात्मशब्दस्य वृत्तिः। यद्वा। आत्मशब्देन ब्रह्मैव। 'यच्चाप्नोति यदादत्ते यच्चात्ति विषयानिह। यच्चास्य सततो भावस्तस्मादात्मेति कीर्त्यत' इति वचनात्। आत्मशब्देन शरीरमेवोच्यते। तथा च वासिष्ठलैङ्गे—'गौरीरूपाणि सर्वाणि शरीराणि शरीरिणाम्। शरीरिणस्तथा सर्वे शङ्करांशा व्यवस्थिता' इति। एवम् आत्मा देहमनोब्रह्मस्वभावधृतिबुद्धिष्वि'ति विश्वप्रकाशोक्तान्यर्थान्तराण्यपि योज्यानि। 'या देवी सर्वभूतेषु बुद्धिरूपेण संस्थिते'त्यादिवचनात्। परं ब्रह्म माति परिच्छिनत्तीति परमा। परस्य शिवस्य मा लक्ष्मीर्वा। यद्वा परब्रह्मणो रूपचतुष्कमस्ति तस्मात्परमोत्कृष्टा। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'परस्य ब्रह्मणो रूपं पुरुषः प्रथमं द्विजाः। व्यक्ताव्यक्ते तथैवान्ये रूपे कालस्तथा परम्। प्रधानपुरुषव्यक्तकालानां परमं हि यत्। पश्यन्ति सूरयः शुद्धं तद्विष्णोः परमं पदम्। प्रधानपुरुषव्यक्तकालास्तु प्रविभागशः। रूपाणि स्थितिसर्गान्तव्यक्तिसद्भावहेतव' इति। पावनी पावयित्री आकृतिः शरीरं चरित्रं वा ज्ञानं वा यस्याः। तथा च याज्ञवल्क्यस्मृतिः—'भूतात्मनस्तपो विद्ये बुद्धेर्ज्ञानं विशोधनम्। क्षेत्रज्ञस्येश्वरज्ञानाद्विशुद्धिः परमा मते'ति। अनेका अनन्ताः कोटयो ये ब्रह्माण्डास्तेषां जननी जनयित्री। यद्वा अनेककोटयो ब्रह्माण्डा येषां ते तथा। अभिमन्यमानत्वादिरूपः सम्बन्धः षष्ठ्यर्थः। तेषां विराडादीनां जननी। विकारषोड-

शान्तर्वर्तिपञ्चीकृतस्थूलभूतकार्यो हि ब्रह्माण्डः। तदभिमानी विराडुच्यते। ब्रह्माण्डान्तर्वर्तिसमष्टिलिङ्गशरीराभिमानी स्वराट्। तदुभयकारणाव्याकृताभिमानी सम्राट्। तदुक्तम्—'प्राधान्येन विराडात्मा ब्रह्माण्डमभिमन्यते। स्वराट् स्वरूपमुभयं सम्राडित्यब्रवीच्छ्रुति'रिति। दिव्यो रमणीयो विग्रहो देहो यस्याः। दिव्यन्तरिक्षे भवो दिव्यो विग्रहो रणो यस्या वा। 'तत्रापि सा निराधारा युयुधे तेन चण्डिके'ति मार्कण्डेयपुराणवचनात्। विस्तारः प्रविभागो वा विग्रहपदार्थः। 'विग्रहः समरे देहे विस्तारः प्रविभागयो'रिति मेदिनी॥ १७५॥

( ६१५ ) आदिशक्तिः—चराचर जगत् रूप सृष्टि की कारणभूता।

( ६१६ ) अमेया—अपरिमेय स्वरूपवाली। उनको मापा नहीं जा सकता है, क्योंकि सभी कुछ उन्हीं में है। उनके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है। लिंगपुराण का कथन है—'स्वर्ग, पाताल, ब्रह्माण्ड का अन्तिम छोर आदि इन आठ में से जिसको मापना है वे सभी उमा के स्वरूप हैं और मापने वाले महेश्वर हैं।

( ६१७ ) आत्मा—परब्रह्मरूपा। यहाँ पर आत्मन् का तात्पर्य जीव से है। अगले नाम का अर्थ है—परा आत्मा। लिंगपुराण का कथन है—'जिस प्रकार अग्नि में चिनगारियाँ हैं, उसी प्रकार जीव विष्णु में हैं, क्योंकि वे ही परा आत्मा हैं।' शिवपुराण का कथन है—'शिव का आठवाँ परा स्वरूप आत्मन् है और इससे इतर स्वरूप उसके अन्तर्गत हैं। अतः शिव ही ब्रह्माण्ड हैं।'

अथवा आत्मन् ही ब्रह्म है, वे ही परमात्मन् हैं, वे ही रुद्र हैं, क्योंकि साधारणतया प्रयोग में इस प्रकार कहा जाता है—'आत्मने नमः परमात्मने नमः, नमो भवाय च रुद्राय च नमः।' आत्मन् को ब्रह्म इसलिए कहा गया है कि जो प्राप्त करता है, जिसे दिया जाता है, जो विषयों का भोक्ता है और जो नित्य है।'

अथवा आत्मन्—शरीर। वशिष्ठ और लिंगपुराण का कथन है—'देही आत्मा के सभी देह गौरी स्वरूप हैं और सर्वदेही ( शरीरों में स्थित ) शंकर के अंश हैं।' विश्वकोश के अनुसार—'आत्मन् का अर्थ देह, मानस, ब्रह्म, प्रकृति, दृढ़ता और ज्ञान है।' इसके अन्य अर्थ भी समझने चाहिए। दुर्गासप्तशती के तन्त्रोक्त देवीसूक्त में इसे विस्तृत रूप से समझाया गया है। इसका आरम्भ निम्न स्तुति से होता है—

'नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।
नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताःस्म ताम्॥

रौद्रायै नमो नित्यायै गौर्यै धात्र्यै नमो नमः ।
ज्योत्स्नायै चेन्दुरूपिण्यै सुखायै सततं नमः ॥
कल्याण्यै प्रणतां वृद्धयै सिद्धयै कूर्म्यै नमो नमः ।
नैऋत्यै भूभृतां लक्ष्म्यै शर्वाण्यै ते नमो नमः ॥
दुर्गायै दुर्गपारायै सारायै सर्वकारिण्यै ।
ख्यात्यै तथैव कृष्णायै धूम्रायै सततं नमः ॥
अति सौम्यातिरौद्रायै नतास्तस्यै नमो नमः ।
नमो जगत्प्रतिष्ठायै देव्यै कृत्यै नमो नमः ॥'

( ६१८ ) **परमा**—परमोत्कृष्टा । पर–ब्रह्म, म–सीमित अथवा पर–शिव, मा–लक्ष्मी—परब्रह्म के ये चार स्वरूप हैं । 'म'–इन चारों से भी आगे है । विष्णुपुराण में उल्लेख है—'परब्रह्म का पहला स्वरूप पुरुष है, दूसरा अव्यक्त और तीसरा व्यक्त है तथा चौथा काल है । इस प्रकार वह प्रधान ( अव्यक्त ) से उच्चतर है । पुरुष व्यक्त और काल को विद्वान् देखते हैं और उसी में विष्णु का शुद्ध एवं परा स्थान ( निवास ) मानते हैं । प्रधान आदि स्वरूप ब्रह्माण्ड की अभिव्यक्ति के महाकारण हैं ।'

( ६१९ ) **पावनाकृतिः**—शुद्ध स्वरूपा । आकृति का तात्पर्य उनके शरीर, चरित्र, ज्ञान और क्रियाशक्ति से है । याज्ञवल्क्यस्मृति में उल्लेख है—'तपस्या और ज्ञान भूतात्मा की शुद्धि के साधन हैं । ज्ञान बुद्धि को शुद्ध करता है । परमात्मा के ज्ञान से क्षेत्रज्ञ पूर्णतया शुद्ध हो जाता है ।'

( ६२० ) **अनेककोटिब्रह्माण्डजननी**—करोड़ों ब्रह्माण्डों की माता अथवा सृष्टि करने वाली । वे विराट् आदि की जननी हैं, जो करोड़ो देवों के अधिष्ठाता हैं । विराट् ब्रह्माण्ड की व्यष्टि है, जिससे पाँच महाभूत और उनके सोलह रूपान्तरण अथवा तन्मात्राएँ हुईं ।

सूक्ष्म जीवों के रूपों को लिंगशरीर कहते हैं और इनके समूह को स्वराट् या समष्टि कहा जाता है । श्रुति का कथन है—'विराट् पुरुष को ब्रह्माण्ड माना जाता है और स्वराट् अपनी प्रकृति ( लिंगशरीर ) से दोनों का सम्राट् है ।'

( ६२१ ) **दिव्यविग्रहा**—दिव्यस्वरूपा । अथवा दिव्य का तात्पर्य आकाश और विग्रह का तात्पर्य झगड़े से है । मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—'आकाश में बिना किसी आधार के चण्डिका ने उस शुम्भ-निशुम्भ के साथ युद्ध किया ।' मेदिनीकोश के अनुसार विग्रह के पर्याय हैं—झगड़ा, देह, विस्तार और विभाजन ।

क्लींकारी केवला गुह्या कैवल्यपददायिनी।
त्रिपुरा त्रिजगद्वन्द्या त्रिमूर्तिस्त्रिदशेश्वरी॥ १७६॥

कामं बीजं करोतीति वा कामबीजस्वरूपेति वा क्लींकारस्य शिवकामस्य स्त्रीति वा क्लींकारी। निखिलधर्मराहित्येनैकाकित्वात्केवला। 'तद्विमुक्तस्तु केवली'ति शिवसूत्रप्रसिद्धज्ञानविशेषो वा केवली। कार्त्स्न्यं निर्णीतार्थश्च केवलम्। मत्वर्थीयेऽचि तद्वती तदभिन्ना वा। 'केवलं ज्ञानभेदे स्यात्केवलश्चैककृत्स्नयोः। निर्णीते केवलं प्रोक्तं केवलः कुहने क्वचि'दिति विश्वः। यद्वा पूर्वोक्तकामबीजे केवलत्वं ककारलकारात्मकव्यञ्जनराहित्यम्। तेन केवलतुर्यस्वरूपा कामकले-त्यर्थः। 'यदीं शृणोत्यलकं शृणोति न हि प्रवेद सुकृतस्य पन्थान'मिति श्रुतेः। ईकारमात्रश्रवणं तु लकारककारराहित्येन श्रवणम् अतस्तद्वान्। सुकृतस्य सत्कर्मणः पन्थानमुत्तमलोकान्नायाति किन्तु निर्गुणज्ञानस्यैव लोकं प्राप्नोति। कामबीज-मात्रेण त्रिवर्गः कामकलामात्रेण तु मोक्ष इति पर्यवसितोऽर्थः। तमेवाह नामद्वयेन गुहां प्रविष्टा गुह्या। अतिरहस्यार्था इति यावत्। केवलस्य भावो धर्मिमात्रा-वशेषः कैवल्यं पञ्चमी मुक्तिस्तदेव पदं ददाति। अथवा कैवल्यं च पदानि च स्थानानि च दातुं शीलमस्याः। कैवल्यशब्देन योगशास्त्रान्तिमसूत्रेण कैवल्यं स्वरूपं 'प्रतिष्ठा चितिशक्ते'रित्येतेन प्रतिपादितस्वरूपो मोक्ष उच्यते। 'चिति-शक्तेर्वृत्तिसारूप्यनिवृत्तौ स्वरूपमात्रेणावस्थानं कैवल्यमुच्यत' इति भोजराजवृत्तौ। पदशब्देन सालोक्यादिमुक्तिचतुष्टयं तासां स्थानविशेषरूपत्वात्। अत्रेदं बोध्यम्। प्रतीकाद्युपासनया सालोक्यम्। अन्तरेण प्रतीकं स्वात्मनः पृथक्त्वेनैश्वर्यविशेष-विशिष्टतया देवताया उपासकस्य च रूपतः साम्यं सारूप्यम्। इयमेव सार्ष्टिते-त्युच्यते। समानर्धितेत्यर्थः। सगुणं देवतारूपमहंग्रहेणोपास्यदेवतातादात्म्यं प्राप्नोति। तदिदं सायुज्यमूर्ध्वरेतसां स्वाश्रमे युक्तधर्मानुष्ठानवतां सामीप्यम्। 'एतासामेव देवतानां सायुज्यं सार्ष्टितां समानलोकतामाप्नोती'ति तैत्तिरीयश्रुति-रुक्तमुक्तित्रये प्रमाणम्। चतुर्थ्यां तु मण्डूकश्रुतिः। 'तपःश्रद्धे ये ह्युपवसन्त्यरण्ये शान्ता विद्वांसो भैक्षचर्यां चरन्तः। सूर्यद्वारेण ते विरजाः प्रयान्ति यत्रामृतः स पुरुषो ह्यव्ययात्मे'ति। सूर्यद्वारेणेत्यस्य सूर्योपलक्षितेर्ऽचिरादिमार्गेण गत्वा यत्र सत्यलोके स पुरुषो ब्रह्म वर्तते तत्र यान्तीत्यर्थात्। एताः कर्मफलभूता अनित्याः सातिशया मुक्तयः। अत एव स्थानवाचिना पदपदेनेह निर्दिष्टाः। या तु ज्ञान-फलं निरतिशयानन्दलक्षणं कैवल्याख्या मुक्तिस्तस्यां तु तैत्तिरीयश्रुतिरेव प्रमा-णम्। 'य एवं विद्वानुदगयने प्रमीयते देवानामेव महिमानं गत्वादित्यस्य सायुज्यं गच्छति। अथ यो दक्षिणे प्रमीयते पितृणामेव महिमानं गत्वा चन्द्रमसः सायु-ज्यं सलोकतामाप्नोत्येतौ वै सूर्याचन्द्रमसोर्महिमानौ ब्राह्मणो विद्वानभिजयति तस्माद् ब्रह्मणो महिमानमाप्नोती'ति। अत्र केवलकर्मणां चन्द्रलोकप्राप्तिः। य

एवं विद्वानिति विद्वच्छब्दाभिहितप्रतीकाद्युपासनात्रयवतो देवानां महिमानमित्यनेन सालोक्यादित्रयम्। ब्राह्मणो विद्वानित्यनेन ब्रह्मज्ञानवांस्तु एतौ कर्मोपासनप्राप्यौ सूर्यचन्द्रयोर्महिमानौ सातिशयत्वादिदोषवन्तौ बुध्वा अभिजयत्यभितः पराकरोति। तस्मादधिकं निरतिशयं ब्रह्मणो महिमानमाप्नोतीत्यर्थः। तदिदमुपबृंहितं शक्तिरहस्ये—'आत्मबुद्ध्या प्रतीकेन मातृबुद्ध्याप्यहंधिया। कर्मणापि भजन्मर्त्यः कैवल्यपदमश्नुत' इति। तिसृभ्यो मूर्तिभ्यः पुरातनत्वात् त्रिपुरा। तदुक्तम्—'मूर्तित्रयस्यापि पुरातनत्वात्तदम्बिकायास्त्रिपुरेति नामे'ति। गौडपादीयसूत्रमपि 'तत्त्वत्रयेण भिदे'ति। एकमेव ब्रह्म तत्त्वत्रयेणाभिद्यतेत्यर्थः। तद्भाष्ये तु तत्त्वपदं गुणमूर्तिबीजजगत्पीठखण्डादिपरत्वेन बहुधा व्याख्यातमिति गुणादिभ्यः पुरेत्यर्थः। त्रिपुरार्णवे तु—'नाडीत्रयं तु त्रिपुरा सुषुम्णा पिङ्गला इडा। मनोबुद्धिस्तथा चित्तं पुरत्रयमुदाहृतम्। तत्र तत्र वसत्येषा तस्मात्तु त्रिपुरा मते'त्युक्तम्। कालिकापुराणेऽपि—'त्रिकोणं मण्डलं चास्या' इत्यादिप्रस्तुत्य 'सर्वं त्रयं त्रयं यस्मात्तस्मात्तु त्रिपुरा मते'ति। 'देवानां त्रितयं त्रयी हुतभुजां शक्तित्रयं त्रिस्वरा त्रैलोक्यं त्रिपुरी त्रिपुष्करमथ त्रिब्रह्मवर्णास्त्रयः। यत्किञ्चिज्जगति त्रिधा नियमितं वस्तु त्रिवर्गात्मकं तत्सर्वं त्रिपुरेति नाम भगवत्यन्वेति ते तत्त्वत' इति। लघुस्तवे पूर्वचतुःशत्यां चतुर्थपटले 'त्रिपुरा परमा शक्ति'रित्यारभ्य 'त्रिपुरा ख्यातिमागते'त्यन्तेन ग्रन्थेनान्यान्यप्येतन्नामनिर्वचनान्युक्तानि तानि तु तट्टीकायामेवास्माभिः व्याख्यास्यन्त इति तत्रैव द्रष्टव्यानि। त्रिभिर्जगद्भिर्वन्द्या त्रयो जगद्वन्द्या यस्या वा। त्रैवर्षिककन्यारूपत्वात्त्रिमूर्तित्वं 'त्रिमूर्तिस्तु त्रिवर्षा स्या'दिति कन्याप्रकरणे धौम्यवचनात्। रक्तशुक्लमिश्रात्मकचरणमूर्तित्रयरूपा वा। तत्तन्मन्त्राणामुद्धारस्तत्स्वरूपादिकं तन्त्रेषु व्यक्तम्। यद्वा ब्रह्मादिमूर्तित्रयं वामादित्रयमिच्छादिमूर्तित्रयं चास्या एवेति त्रिमूर्तित्वम्। तदुक्तं वाराहपुराणे—'एवमुक्त्वा स्वयं ब्रह्मा वीक्षाञ्चक्रे पिनाकिनम्। नारायणं च मनसा सस्मार परमेश्वरः॥ ततो नारायणो देवो द्वाभ्यां मध्ये व्यवस्थितः। एकीभूय ततस्ते तु ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः॥ परस्परं सूक्ष्मदृष्ट्या वीक्षाञ्चक्रुर्मुदान्विताः। ततस्तेषां त्रिधा दृष्टिर्भूता वै समजायत॥ तस्यां दृष्ट्यां समुत्पन्ना कुमारी दिव्यरूपिणी'त्यादिना तां वर्णयित्वा—'अथ तां वीक्ष्य कन्यां तु ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः। ऊचुः का त्वमसि ब्रूहि किंवा कार्यं शुचिस्मित' इति प्रश्ने 'त्रिवर्णा च कुमारी सा कृष्णा शुक्ला च पीतिका। उवाच भगवद्दृष्टेर्येन जातास्मि सत्तमाः। किं मां न वेत्थ सुश्रोणीं स्वशक्तिं परमेश्वरी'मित्युत्तरिते 'ततो ब्रह्मादयस्तस्यै त्रयस्तुष्टा वरं ददुः। नाम्नासि त्रिकला देवि पाहि विश्वं च सर्वदा। अपराण्यपि नामानि भविष्यन्ति तवानघे। गुणोत्थानि महाभागे सर्वसिद्धिकराणि चे'त्याद्युक्त्वोक्तं 'अन्यच्च कारणं देवि! यद्वक्ष्यामि शृणुष्व तत्। सितरक्तकृष्णवर्णैस्त्रिवर्णासि

वरानने ! मूर्तित्रयं त्रिभिर्वर्णैः कुरु देवि ! स्वविग्रहे । एवमुक्ता तदा देवैरकरोत् त्रिविधां तनुम् । सितां रक्तां तथा कृष्णां त्रिमूर्तित्वं जगामहे'त्यादि उक्त्वा ब्राह्मीवैष्णवीरौद्रीणां श्वेतमन्दरनीलपर्वतेषु तपश्चर्यादिकमुक्तम् । अन्यत्रापि 'एषा त्रिमूर्तिरुद्दिष्टा नयसिद्धान्तगामिनी । एषा श्वेता परा शक्तिः सात्त्विकी ब्रह्मसंस्थितिः । एषैव रक्ता रजसि वैष्णवी परिकीर्तिता । एषैव कृष्णा तमसि रौद्री देवी प्रकीर्त्तिता । परमात्मा यथा देव एक एव त्रिधा स्थितः । प्रयोजन-वशाच्छक्तिरेकैव त्रिविधा भवे'दिति । गौडपादीयं सूत्रमपि—'शाम्भवीविद्या श्यामा' इति । देवीभागवतेऽपि—'शाम्भवी शुक्लरूपा च श्रीविद्या रक्तरूपिका । श्यामला श्यामरूपा स्यादित्येता गुणशक्तय' इति । त्रिदशानां देवानां तिसृणां वा दशानामवस्थानां त्रियुक्तदशानां त्रयोदशानां विश्वेषां देवानां वा त्रिगुणित-दशानां त्रिंशता लक्षणया त्रयस्त्रिंशद्गणानां चेश्वरी स्वामिनी ।। १७६ ।।

( ६२२ ) क्लींकारी—'क्लीं' शब्द की सृष्टि करने वाली । क्लीं काम-बीज है अथवा वे स्वयं क्लींरूपा अथवा क्लींकार हैं । शिव काम हैं और वे उनकी पत्नी ।

'क्लीं' बीज मकार से युक्त ककार से बनता है । ककार से काम, जल, प्राण एवं सुख का अर्थ लिया जाता है । 'क' जल को भी कहते हैं और प्राण को भी । 'क' का अर्थ सुख भी है । जल के वेध से प्राण का विकास बतलाया गया है और प्राण का स्थूल रूप वायु और वायु का कारण आकाश, आकाश का कारण सूक्ष्म प्राण और यह प्राण स्वयं ब्रह्म का तेज है । इसलिए कहा जाता है कि प्राण ब्रह्म है, 'कं' ब्रह्म है, 'खं' ब्रह्म है अथवा जो 'कं' है वही 'खं' है और वही प्राण है । 'खं' का अर्थ आकाश भी है । श्रुति के अनुसार—'कं', 'खं' और प्राण ब्रह्म के वाचक हैं ।

'क्लीं' में ककार के साथ 'ल' कार भी है, जो पृथ्वी का बीजाक्षर है । पृथ्वी के वेध से अन्न होता है और अन्न से मन । मूलाधार क्लीं बीज की पीठ है, जहाँ पर पृथ्वी और जल दोनों का वेध होकर मन और प्राण के विकास में सहायता मिलती है । मन का वेध आज्ञाचक्र में होता है । मन आनन्द का स्थान है और आनन्द को ब्रह्म कहते हैं । इस प्रकार प्राण और मन दोनों की सहायता से ब्रह्म की प्राप्ति होती है ।

( ६२३ ) केवला—समस्त धर्मों से मुक्त रहनेवाली । वे एक हैं, अतः उनमें कोई उपाधि नहीं है । अथवा वे केवल ज्ञान विशेष भी हैं । शिवसूत्र का कथन है—'जो उन सबसे मुक्त है वही केवलम् है ।'

अथवा केवल का अर्थ पूर्णता और निश्चित है । विश्वकोश के अनुसार—'केवल का अर्थ है ज्ञान का एक भाग, एक, पूर्ण और निश्चित । कभी-कभी इसका अर्थ चूहा भी किया जाता है ।'

अथवा कामबीज के सन्दर्भ में ( क्लीं ) जैसा कि पूर्व नाम में कहा गया है जब 'क' और 'ल' को क्लीं से हटा दिया जाता है, तो केवल का अर्थ कामकला ( ीं ) है जिसे तुर्यावस्था भी कहते हैं। श्रुति का कथन है—'जो इसे 'क' और 'ल' के बिना सुनता है, वह शुभ अथवा सत्कर्म पथ से नहीं जाता है। अपितु निर्गुण ज्ञानलोक में स्थान पाता है।' इसका स्पष्टीकरण है कि जो बिना 'क' और 'ल' के 'ईं' को सुनता है, उसे उसी स्थान की प्राप्ति होती है, जिस स्थान को निर्गुणब्रह्म का ज्ञान रखने वाले प्राप्त करते हैं। तात्पर्य यह है कि कामबीज से धर्म, अर्थ और काम तीनों पुरुषार्थ प्राप्त होते हैं और मोक्ष केवल कामकला से ही प्राप्त होता है।

( ६२४ ) **गुह्या**—गुहा में प्रविष्ट। गुह्या का शब्दार्थ—गुहा में प्रविष्ट होता है अर्थात् वे अत्यन्त रहस्यमय हैं।

[ इस नाम का और जो नाम अब आगे आयेगें उनका महत्व उतना ही है, जितना कि पूर्व नाम का था। ]

( ६२५ ) **कैवल्यपददायिनी**—कैवल्यपद प्रदान करने वाली। कैवल्य का अर्थ निरुपाधि अवस्था अथवा धर्मिभाव है। यह पाँचवीं अवस्था है।

अथवा कैवल्य–पांच, पद–अवस्था, दायिनी–देने वाली। योगसूत्र ( ४.३३ ) का कथन है—'कैवल्य स्वरूप 'चिति-शक्ति' में प्रतिष्ठित है।' टीकाकार भोजराज इसको और अधिक स्पष्ट करते हुए कहते हैं—चिति-शक्ति को अपना स्वरूप जानकर उसमें ही प्रतिष्ठित होना कैवल्य है। यह प्रतिपादित स्वरूप ही मोक्ष कहलाता है। उस अवस्था में रूपान्तरण नहीं रहते हैं। अपने स्वभाव के साथ केवल एक की ही प्रतीति होती है।

पद का अर्थ चार प्रकार की मुक्ति है—सालोक्य, सारूप्य, सामीप्य और सायुज्य। सालोक्य का अर्थ है उसी लोक में भगवान् के साथ निवास। यह मूर्ति आदि की पूजा से प्राप्त होती है। सारूप्य—देवता आदि इष्ट के साथ एक हो जाना। अपने को स्वयं इष्ट मानकर आराधना करना। इसमें इष्ट आदि देवताओं की मूर्ति नहीं रहती, क्योंकि उसमें सारूप्य का भाव रहता है। इष्ट अपने से पृथक् नहीं होता। सामीप्य—इष्ट के निकट रहना और विभिन्न अवस्थाओं के जो क्रियाकर्म बतलाये गये हैं, उनका पालन करना। सायुज्य–अपने को ही इष्ट मानकर गुणों सहित अपनी ही आराधना करना। एक प्रकार से इष्ट के साथ समरस हो जाना। महानारदीय उपनिषद् में कहा गया है—'पहले तीन प्रकार की मुक्ति सायुज्य, सारूप्य और सालोक्य इष्ट देवताओं की आराधना से प्राप्त हो जाती है।' सामीप्य के विषय में मुण्डक उपनिषद् का कथन है—'जो शान्त हैं, ज्ञानी हैं, भिक्षा से ही जीवन-यापन

करते हैं, जंगलों में रहकर तपस्या करते हैं, श्रद्धावान् है और वैरागी हैं, वे सूर्य मार्ग द्वारा वहाँ पहुँच जाते हैं, जहाँ अमर पुरुष और अनादि आत्मा का निवास है।'

सूर्य मार्ग—अग्नि आदि द्वारा। छा० उप० ( ४.१५.४ ) और भगवद्-गीता ( ८.२४ ) में कहा गया है कि वे सत्यलोक जहाँ ब्रह्म अथवा पुरुष का निवास है। उक्त चार प्रकार की मुक्ति क्रियाशक्ति के परिणामस्वरूप मिलती है। अतः यहाँ पर इनका वर्णन पदरूप में किया गया है। कैवल्यमुक्ति ज्ञान-स्वरूपा है वही निरुपाधि ब्रह्म है तथा वह मुक्ति स्थायी होती है। तैत्तिरीय उपनिषद् का कथन है—जो ऐसा जानता हुआ सूर्य के उत्तरायण होने पर प्राणों को छोड़ता है, वह देवों की मानमर्यादा प्राप्त कर सूर्य का सायुज्य प्राप्त करता है। जो सूर्य के दक्षिणायन होने पर देह त्याग करते हैं वे पितरों की मान-मर्यादा प्राप्त कर चन्द्रमा का सायुज्य प्राप्त करते हैं। सूर्य और चन्द्रमा का यह प्रताप है। ब्रह्मज्ञानी इन दोनों को स्वीकार नहीं करते हैं, अतः वे ब्रह्म की मर्यादा प्राप्त करते हैं।' जो केवल क्रियाशक्ति के सहारे ही रहते हुए कर्म करते हैं, वे चन्द्रलोक को जाते हैं। जो त्रिविध आराधना और मूर्ति की पूजा करते हैं, वे सालोक्य आदि प्राप्त करते हैं। जो ब्रह्मज्ञानी हैं, सूर्य और चन्द्रलोक का भी जिन्हें ज्ञान है, वे इसे अधूरा मानते हैं और इसे स्वीकार नहीं करते। वे ब्रह्म की मर्यादा को पाते हैं और इन दोनों से आगे की स्थिति प्राप्त करते हैं। शक्तिरहस्य में इसे इस प्रकार समझाया गया है—'वह व्यक्ति जो विधि-विधानों से अथवा मानसिक भावों से आराधना करता है तथा जिसे आत्मस्वरूप का ज्ञान हो गया है, वह कैवल्य को प्राप्त करता है।'

( ६२६ ) **त्रिपुरा**—तीनों मूर्तियों से प्राचीन। 'देवी को त्रिपुरा कहते हैं, क्योंकि वे तीनों ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र से भी प्राचीन हैं'—ऐसी श्रुति है। त्रिपुरार्णव का कथन है—'त्रिपुरा का अर्थ तीन नाड़ियाँ—सुषुम्णा, पिंगला और इडा अथवा मन, बुद्धि तथा चित्त है। देवी का इनमें निवास है, अतः उन्हें त्रिपुरा कहते हैं। गौड़पादसूत्र में उल्लेख है—'भेद तीन प्रकार से सिद्ध होता है।' आशय यह है कि एक ब्रह्म को तीन तत्त्वों ने तीन रूप से बतला दिया। उक्त की टीका में तत्त्वों की विवेचना करते हुए समझाया गया है कि 'गुण, मूर्ति, बीज, जगत्पीठ खण्ड आदि के परे पुरा हैं।' लघुस्तव ( श्लोक १६ ) में उल्लेख है—'तीन देव हैं, तीन पुर हैं, तीन वेद हैं, तीन अग्नि हैं, तीन शक्ति हैं, तीन स्वर हैं, तीन ब्रह्माण्ड हैं, तीन ग्राम हैं ( अथवा एक अन्य मत के अनुसार तीन पुर हैं ), तीन सरोवर हैं, तीन वर्ण हैं। संसार में जो कुछ भी त्रिगुणात्मक है, जैसे तीन प्रकार की मानवीय

वासना आदि, वे सभी तुम्हारे ही नाम हैं ।' कालिकापुराण का कथन है—'तुम्हारा क्षेत्र त्रिकोणात्मक है' · · । क्योंकि प्रत्येक वस्तु त्रिगुणात्मक है, अतः तुम्हें त्रिपुरा कहते हैं ।'

अथवा त्रिपुरा तीन पाद—श्वेत, लाल और मिश्रित है । इन मंत्रों के विषय में तंत्र में विशेष चर्चा है । पूर्व चतुःशती के चौथे अध्याय में कहा गया है—'पराशक्ति को त्रिपुरा कहते हैं ।' भावनोपनिषद् में भी तीन पाद की चर्चा है । श्वेतपाद को शुद्ध संवित्, लाल पाद को पराहन्ता तथा मिश्रित में उक्त दोनों का तथा वृत्ति का रूपान्तरण भी समाविष्ट है ।

( ६२७ ) **त्रिजगद्वन्द्या**—तीनों लोकों की आराध्या ।

( ६२८ ) **त्रिमूर्तिः**—तीन वर्ष की बालिका । यह मत महर्षि धौम्य का है । अथवा त्रिमूर्ति—ब्रह्मा आदि । तीन शक्तियाँ—वामा आदि और इच्छा आदि का भी इससे संकेत मिलता है । वाराहपुराण के अनुसार—'इस प्रकार कहकर ब्रह्मा ने शिव की ओर देखा और नारायण को भी देखा । तब दिव्य नारायण दोनों के बीच में खड़े हो गये । वहाँ ब्रह्मा, विष्णु और शिव थे । वे दिव्य दृष्टि से एक-दूसरे को देखकर बड़े आनन्दित हो रहे थे । उस दृष्टि से एक त्रयी दृश्य उनके सामने आया और उससे यौवन से परिपूर्ण एक दिव्य कन्या प्रकट हुई । उस कन्या को देखकर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर ने पूछा कि यह कौन है ? इसके कार्य क्या हैं ? और क्रियाएँ कौन-सी हैं ? यह पूछने पर उस कन्या ने जो कृष्ण, शुक्ल और पीत वर्ण की थी, उत्तर दिया—'हे महापुरुषो ! क्या आप अपनी शक्तिस्वरूप मुझे नहीं जानते ? मैं आपके तेज से ही उत्पन्न हुई हूँ । तब त्रिदेव—ब्रह्मा आदि अत्यन्त प्रसन्न हुए और उन्होंने उसे वरदान दिया—तुम्हारा नाम त्रिवेदी होगा, तुम सदैव ब्रह्माण्ड की रक्षा करोगी । भविष्य में तुम्हारे और भी अनेक नाम होंगे, जो तुम्हारे गुणों के आधार पर ही रखे जायेंगे और उनसे सिद्धियाँ भी प्राप्त होंगीं । देवी हमारी एक बात और सुनो । अपने शरीर को अपने वर्णों की भाँति त्रिरूपा ( श्वेत, रक्त और कृष्णवर्ण ) बना लो । देवी ने उनकी बात स्वीकार कर ली और ऐसा ही किया । इस प्रकार उनके तीन स्वरूप हो गये—सफेद, लाल और काला ।' एक अन्य स्थान पर तीनों शक्तियों—ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र के तप की चर्चा करते हुए कहा गया है कि इन तीनों ने क्रमशः श्वेत, मन्दर और नील पर्वत पर तपस्या की । पुनः एक स्थान पर इन रूपों पर प्रकाश डाला गया है—'परा शक्ति सतोगुण से युक्त श्वेत ब्रह्मा की शक्ति, वही शक्ति रजोगुण से युक्त विष्णु की रक्तवर्ण शक्ति और तमस् गुण के कारण जो रुद्र के साथ रही, उस रौद्रीशक्ति को काली कहते हैं । इस प्रकार

यद्यपि पराशक्ति एक है, किन्तु तीन गुणों से वह त्रिधा बन जाती है। प्रयोजनवश वह तीन स्वरूप ले लेती है। यह ठीक उसी प्रकार समझना चाहिए जैसे एक ब्रह्म तीन रूपों में हो जाता है। ऐसा भी प्रयोजनवश ही होता है।'

गौडपाद-सूत्र ( २ ) में उल्लेख है—'एक शाम्भवी शुक्लरूपा, दूसरी श्रीविद्या रक्तवर्णा, तीसरी श्यामला श्यामरूपा हैं।' देवीभागवत में भी इसका ही अनुमोदन किया गया है। इस प्रकार शक्तियाँ तीन गुणों वाली हैं।

( ६२९ ) **त्रिदशेश्वरी**—देवताओं की स्वामिनी। त्रिदश देव हैं; त्रि—तीन दशाएँ हैं। अथवा एक आशय तीन या तेरह का भी है। त्रिदश विश्वेदेवा हैं अथवा तीस अर्थात् वे देवों के तीस गुणों की स्वामिनी हैं।

**त्र्यक्षरी—**

**त्रयाणामक्षराणां वाक्कामशक्तिबीजात्मकानां समाहारः। उक्तञ्च वामकेश्वरतन्त्रे—'वागीश्वरी ज्ञानशक्तिर्वाग्भवे मोक्षरूपिणी। कामराजे क्रियाशक्तिः कामेशी कामरूपिणी। शक्तिबीजे पराशक्तिरिच्छैव शिवरूपिणी। एवं देवी त्र्यक्षरी तु महात्रिपुरसुन्दरी'ति। शुद्धविद्या कुमारीमन्त्ररूपा वा। तथा च गौडपादीये—'त्र्यक्षरी शुद्धविद्या कुमारी चे'ति। हृदयरूपा सत्यरूपा वा। 'तदेतत् त्र्यक्षरं हृदय'मिति। 'तदेतत् त्र्यक्षरं सत्य'मिति च बृहदारण्यकात्। आईपल्लवितयुगाक्षरमासाक्षरनित्याक्षरसमाहारो वा।**

**अथ परिभाषायां पञ्चत्रिंशन्नामानि विभजते—**

मन्दिरचरतां विभवः शैवो मार्गो महान् हितोऽनुगुणः।
गौणीलीलार्द्रीभावार्धविभेदा भवेदेव ॥ २४ ॥

**स्पष्टार्थः।**

( ६३० ) **त्र्यक्षरी**—तीन अक्षरों वाली। पंचदशी मंत्र के तीन कूटों के तीन अक्षर बीज हैं। वाग्भव, कामराज और शक्ति ये तीन कूट हैं। वामकेश्वर तंत्र का कथन है—

'वागीश्वरी ज्ञानशक्तिर्वाग्भवे मोक्षरूपिणी।
कामराजे क्रियाशक्तिः कामेशी कामरूपिणी॥
शक्तिबीजे पराशक्तिरिच्छैव शिवरूपिणी।
एवं देवी त्र्यक्षरी तु महात्रिपुरसुन्दरी॥'

अर्थात् 'वागीश्वरी ज्ञानशक्ति है, जो वाग्भवकूट में है तथा मोक्षरूपिणी है। कामराज क्रियाशक्ति है जो कामनाओं की पूर्ति करती हैं और कामेशी

हैं। शक्ति बीज में पराशक्ति है, जो शिवरूप में है। इस प्रकार त्र्यक्षरीदेवी महात्रिपुरसुन्दरी हैं।

गौडपादसूत्र ( ६९-७० ) में उल्लेख मिलता है—'शुद्धविद्या और कुमारी त्र्यक्षरी हैं। शुद्धविद्या तथा कुमारी मंत्ररूपा है। ब्रह० उ० का कथन है—'त्र्यक्षरी हृदय और सत्य हैं।'

अथवा त्र्यक्षरी वर्णमाला के क्रम से युगाक्षर, मासाक्षर और नित्याक्षर ये तीन भाग हैं।

[ २४ श्लोक ३५ नामों का विभाजन करते हैं। ]

**—दिव्यगन्धाढ्या सिन्दूरतिलकाञ्चिता।**
**उमा शैलेन्द्रतनया गौरी गन्धर्वसेविता॥ १७७॥**

**दिवि भवा दिव्या देवादयश्चेतनाचेतनात्मकपदार्थसमूहाः तेषां गन्धैः सम्बन्धैराढ्या परिपूर्णा। न तु राजादिरिव भौमैः पदार्थैः परिवृतेति यावत्। दिव्यगन्धो हरिचन्दनादिपरिमलो वा तेनाढ्या 'गन्धद्वारां दुराधर्षामि'ति श्रुतेः। अथवा श्रोत्राकाशयोः सम्बन्धे 'संयमाद्दिव्य'मिति योगसूत्रे श्रवणेन्द्रियाकाशयोः सम्बन्धे कृतसंयमस्य योगिनो दिव्यं श्रोत्रं भवति तेन दिव्यशब्दश्रवणं भवतीत्युक्तम्। तुल्यन्यायेन तत्सर्वेन्द्रियाणामुपलक्षणम्। तेन दिव्यगन्धा आढ्याः सम्पन्ना यया यत्प्रसादात्सेत्यर्थः। सिन्दूरस्य रक्तचूर्णस्य गोरोचनाया वा तिलकेन चित्रकेणाञ्चिता युक्ता। तिलकालकपरो वा तिलकशब्दः। तत्पक्षे सिन्दूरतिलकाभ्यामिति विग्रहः। 'सिन्दूरं रोचनारक्तचूर्णधातकिकासु चे'ति रभसः। 'तिलकं चित्रके प्राहुर्ललामे तिलकालक' इति विश्वः। नागैः स्त्रीभिश्च परिवृतेति वा। 'सिन्दूरतिलके नागे सिन्दूरतिलका स्त्रिया'मिति विश्वः। 'सिन्दूरतिलको हस्ती सिन्दूरतिलकाङ्गने'ति हेमचन्द्रः। गजगामिनी वा। स्त्रीभिः पूजितेति वा। 'अञ्चु गतिपूजनयो'रिति धातुपाठात्। तथा च विष्णुभागवते दुःसहप्रेष्ठविरहतीव्रतापधुताशुभा नन्दव्रजकुमारिका उपक्रम्य—'कात्यायनि महामाये महायोगिन्यधीश्वरि। नन्दगोपसुतं देवि पतिं मे कुरु ते नमः॥' इति मन्त्रं जपन्त्यस्ताः पूजां चक्रुः कुमारिका' इत्यादि। रुक्मिण्या अपि उद्वाहप्रकरणे कृष्णागमनविलम्बोत्तरं वचनम्—'दुर्भगाया हि मे धाता नानुकूलो महेश्वरः। देवी च विमुखा गौरी रुद्राणी गिरिजा सती'त्याद्युक्त्वा 'कन्या चान्तःपुरात्प्रागाद्भटैर्गुप्ताम्बिकालयम्। पद्भ्यां विनिर्ययौ द्रष्टुं भवानीपादपल्लव'मित्यादिना तदर्चनान्मनोरथसिद्ध्यादिकं वर्णितम्। उकारः शिववाचकस्तस्य मा लक्ष्मीः। उं परशिवं माति परिच्छिनत्तीति वा। अतसीकुसुमसङ्काशत्वादभेदोपचारादुमा वा। हरिद्रावर्णत्वादप्येवं वा। कीर्तिकान्तिस्वरूपत्वाद्वा। 'या देवी सर्वभूतेषु कान्तिरूपेणे'त्यादिवचनात्। 'उमातसीहैमवतीहरिद्राकीर्तिकान्तिष्वि'ति विश्वः। उद्दत्यामन्त्रणे।**

मेति निषेधे। बाल्ये तपस्यन्ती भगवती मात्रामन्त्र्य निषिद्धेत्युमा वा। तदुक्तं कालिकापुराणे--'यतो निरस्ता तपसे वनं गन्तुं तु मेनया। उमेति तेन सोमेति नाम प्राप तदा सती'ति। ब्रह्मपुराणे--'अपर्णा तु निराहारा तां माता प्रत्यभाषत। उमा इति निषेधन्ती उमेत्येव तदाभवत्। सा तथोक्त्वा तया मात्रा देवी दुश्चरचारिणी। तेनैव नाम्ना लोकेषु विख्याता सुरपूजिते'ति। पद्मपुराणे पुष्करखण्डे—'ततोऽन्तरिक्षाद्दिव्या वागब्रवीद् भुवनत्रये। उमेति तु त्वया मेने यदुक्तं तनयाम्प्रति। उमेति नाम तेनास्या भुवनेषु भविष्यती'ति। उः उत्तमा च सा मा चित्तवृत्तिश्चेति वा। तदुक्तं सूतसंहितायाम्—'परानुभूतिं भवपाशनाशिनीं सदाशिवस्याप्यतिशोभनाढ्याम्। उमाभिधामुत्तमचित्तवृत्तिं नमामि नानाविधलोकवैभवा'मिति। अथवा प्रणवघटकैरकारोकारमकारैर्विष्णुशिवब्रह्मवाचकैर्घटितत्वात्त्रिमूर्त्यात्मिकेत्यादयः प्रणवार्था इह योज्याः। अत एवास्य पदस्य देवीप्रणव इति संज्ञेति रहस्यविदः। उक्तञ्च लैङ्गे भगवतीं प्रति परशिवेनैव—'अकारोकारमकारा मदीये प्रणवे स्थिताः। उकारं च मकारं च अकारं च क्रमेरितम्। त्वदीयं प्रणवं विद्धि त्रिमात्रं प्लुतमुत्तममि'ति। महावासिष्ठेऽपि—'ओंकारसारशक्तित्वादुमेति परिकीर्तिते'ति। तत्रैव—'सुप्तानामथ बुद्धीनाममात्रोच्चारणाद्धृदि। नित्यं त्रैलोक्यभूतानामुमेतीन्दुकलोच्यते' इति। सर्वप्राणिनां स्वापे बोधे वा हृद्यनाहतनादात्मना अकारादिमात्रात्रयशून्यस्य प्रणवनादभागस्य शब्दब्रह्मात्मकस्य नित्यमुच्चारणाद्धृदम्बुजच्छिद्राकाशदहराकाशशिवस्य शिरसीन्दुकला बिन्दुरूपेण स्थितेति तट्टीकायाम्। वायवीयसंहितायामपि ओंकाराक्षरं ब्रह्मेत्युपक्रम्य तदवयवानुक्त्वा 'अर्धमात्रात्मको नादः श्रूयते लिङ्गमूर्धनी'त्युक्तम्। हंसोपनिषद्यपि हृदयाब्जदलभेदेन हंसावस्थाने मतिभेदानुक्त्वा लिङ्गे सुषुप्तिः पद्मत्यागे तुरीया हंसस्य लिङ्गमूर्धस्थाना देवी लये सति तुर्यातीतावस्थेत्युक्तम्। यद्वा 'इच्छाशक्तिरुमाकुमारी'ति शिवसूत्रे योगिनामिच्छाया उमेति संज्ञोक्ता तद्रूपा वा। उक्तञ्च भगवता कृष्णवासेन--'परभैरवतामुक्तां ग्रसमानस्य शाश्वतीम्। तस्यैव योगिनो येच्छाशक्तिस्तां निगदन्त्युमा'मिति। इयञ्च विनायकपीठाधिष्ठात्री 'उमादेवी विनायके' इति पाद्मात्। 'उमा सिन्धुवने नाम्ने'त्यपि पाद्म एव स्मर्यते। [षड्वार्षिककन्यारूपा वा 'उमा षड्वार्षिकी मते'ति कन्याप्रकरणे धौम्यवचनात्। शैलेन्द्रस्य पर्वतराजस्य हिमवतस्तनया पुत्री। 'जाता शैलेन्द्रगेहे सा शैलराजसुता तत' इति देवीपुराणे निर्वचनम्। गौरवर्णत्वाद् गौरी। 'गौरी गौराङ्गदेहत्वा'दिति महावासिष्ठात्। 'षिद्गौरादिभ्यश्चे'ति ङीष्। 'वरुणस्य प्रिया गौरी'ति पाद्मे। 'नदीभेदेऽपि गौरी स्याद् दशाब्दायां च योषिती'ति कोशे च। तेन तत्तत्स्वरूपेति वा। देवीपुराणे तु—'योगाग्निना तु या दग्धा पुनर्जाता हिमालयात्। शङ्खकुन्देन्दुवर्णा चेत्यतो गौरीति

सा स्मृते'त्युक्तं। इयञ्च कान्यकुब्जपीठाधिष्ठात्री। 'कान्यकुब्जे तथा गौरी'ति पाठात्। गन्धर्वैर्विश्वावसुप्रभृतिभिः सेविता। गन्धर्वैरश्वैर्वा सेविताऽश्वारूढाख्या देवी वा। दिव्यगानमेव वा गन्धर्वः॥ १७७॥

( ६३१ ) **दिव्यगन्धाढ्या**—दिव्य सुगन्धियों से सम्पन्न। दिव्य—दिव्य जीव जैसे देवता आदि तथा अन्य चैतन्य प्राणी। वे सदैव दिव्य अथवा सुरलोक के उपादानों से घिरी रहती हैं। वे साधारण राजाओं की तरह नहीं, जो सदा लौकिक एवं सांसारिक वस्तुओं से घिरे होते हैं।

अथवा दिव्यगन्ध—स्वर्गीय सुगन्ध अर्थात् हरिचन्दन आदि। श्रुति (तैत्ति० उ० ११.१० ) का कथन है—'देवी दुराधर्षा हैं, अतः उन्हें गन्ध आदि से नहीं देखा जा सकता।' योगसूत्र ( ३.४१ ) के अनुसार—'श्रोत्र और आकाश का जो सम्बन्ध है उस पर यदि ध्यान दिया जाय तो सुनने का एक अलौकिक यंत्र प्राप्त हो जाता है।' यही बात अन्य इन्द्रियों के सम्बन्ध में भी है। देवी के अनुग्रह से किसी भी प्राणी को ये दिव्य गन्ध प्राप्त हो सकती है।

( ६३२ ) **सिन्दूरतिलकाञ्चिता**—सिन्दूर के तिलक से सुशोभित। विश्वकोश के अनुसार सिन्दूर का अर्थ हाथी है। तिलक हथिनी का भी पर्यायवाची है। अञ्चिता–पूजी गयी। अथवा उन स्त्रियों द्वारा पूजित जिनकी चाल विशिष्ट है अथवा जिन्हें गजगामिनी कहा जाता है। विष्णुभागवतपुराण का कथन है—'नन्दगोपसुत व्रजकुमारिकाओं का प्रेम अत्यधिक था और जो विरह के ताप से दग्ध हो रही थीं, उन्होंने देवी की आराधना करते हुए प्रार्थना की—

'कात्यायनि महामाये महायोगिन्यधीश्वरी।
नन्दगोपसुतं देवि पतिं मे कुरु ते नमः॥'

अर्थात् 'महामाया ! हमें नन्दगोप के पुत्र को पति रूप में प्रदान करो।'

इस प्रकार मंत्र का जप करते हुए वे निरन्तर देवी की पूजा करती थीं। रुक्मिणी ने भी कृष्ण के आने में विलम्ब होते देखकर अम्बा से इसी प्रकार प्रार्थना की—

'दुर्भगाया हि मे धाता नानुकूलो महेश्वरः।
देवी च विमुखा गौरी रुद्राणी गिरिजा सती॥'

अर्थात् 'भाग्य ही मेरे विरुद्ध है, महेश्वर भी मेरे अनुकूल नहीं है। देवी ! शिव की पत्नी पर्वतराज की कन्या की भी मुझ पर कृपा नहीं है···।'

इस प्रकार प्रार्थना और विलाप करते हुए वे रनिवास से मन्दिर की ओर भृत्यों के साथ प्रस्थित हुईं। वे पैदल चल रही थीं और देवी के चरण-

कमलों में उनका ध्यान लगा हुआ था। देवी के पूजन से उनकी मनोकामना पूर्ण हुई।

( ६३३ ) उमा—पार्वती ! ॐकार शिववाचक है और माँ लक्ष्मीवाचक है। उमा–लाल वर्ण, केशरिया रंग तथा यश और तेज की प्रसिद्धि, अथवा कीर्ति और कान्ति को भी कहते हैं।

मार्कण्डेयपुराण में उल्लेख है—'देवी सभी प्राणियों में तेजरूप में रहती हैं।' विश्वकोश के अनुसार—'उमा का अर्थ चीना गुलाब का पुष्प, पर्वतराज, हिमवन्त की कन्या, केशर, यश और तेज है।'

अथवा 'उ' प्रश्नवाचक चिह्न तथा माँ और नकार भी माना गया है। जब देवी तपस्या करने जा रही थीं तो उनकी माँ ने अनुमति नहीं दी। कालिकापुराण का कथन है—'जब उन्हें जंगल में जाने से रोका गया तो उन्हें उमा कहा जाने लगा ( उमा—अर्थात् नहीं जाओ )। ब्रह्मपुराण और पद्मपुराण के पुष्करखंड में भी यह उपाख्यान है।

अथवा उमा—'उ'–श्रेष्ठ, मा–एक प्रकार का मानसिक रूपान्तरण। सूतसंहिता का कथन है—'मैं उस भवपाशनाशिनी परानुभूति की आराधना करता हूँ जो सदाशिव तक को शुद्ध करती हैं तथा सांसारिक बन्धनों के पाश का उच्छेदन कर देती हैं—वे महादेवी उमा हैं। वे ही ज्ञान प्रदान करती हैं जिससे तेजस् का उदय होता है। समस्त ब्रह्माण्डों में उन्हीं का प्रकाश है।

उमा की व्याख्या इस प्रकार भी की जा सकती है—'उ', 'म' और 'अ'। यह प्रणव का स्वरूप है। जिसका अर्थ क्रमशः ब्रह्मा, रुद्र और विष्णु है। इसके अतिरिक्त प्रणव के और अर्थ भी लगाये जा सकते हैं। अतः जो इसके रहस्य से परिचित हैं, इसे देवी ( उमा ) प्रणव कहते हैं। लिंगपुराण में शिव देवी से कहते हैं—'मेरे प्रणव में अ–उ–मा और तुम्हारे प्रणव में उ–मा–अ क्रमशः हैं। इसके साथ तीन मात्राएँ और उच्चतर प्लुत है।' महा-वाशिष्ठरामायण का कथन है—'उमा इसलिए कहते हैं, क्योंकि इसमें प्रणव का सार है।' पुनः कहते हैं—'उमा इन्दुकला है, जो तीनो लोकों के प्राणियों के हृदय को जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति अवस्थाओं में श्वास प्रदान करती है।' टीका में इसे प्रकार समझाया गया है—'सभी प्राणियों के हृदय में यद्यपि वे जाग्रत् अथवा सुप्त अवस्था में हों, अनाहत नाद निकलता रहता है जो प्रणव का ही भाग है। इसमें मात्रा नहीं है और हृदयस्थित गुहा में से इसका उदय होता है। यही नाद शब्दब्रह्म है, यही प्रणव है। गुहा शिव हैं। उनके शिर में इन्दुकला बिन्दुरूप में स्थित है।' वायवीयसंहिता में उल्लेख है—'ओंकार ब्रह्म है जिसमें दो ही अक्षर हैं। लिंग शरीर के शिर में यह सुना

जा सकता है जिसका पदांश आधा ही है।' अन्य तथ्यों को स्पष्ट करते हुए कहा गया है--'लिंग में उस समय उत्थान होता है, जब कमल का तुर्यावस्था से जागरण होता है और हंस ( जीव ) उस नाद में पूर्णतया लीन हो जाता है जो लिंग के शिर में है, तो ऐसी अवस्था '.ास हो जाती है जो चतुर्थ अवस्था से भी आगे है।' टीकाकार नारायण के अनुसार लिंग का अर्थ है—पुरीतत् नाड़ी।

शिवसूत्र ( १.१३ ) के अनुसार उमा का अर्थ योगियों की इच्छाशक्ति है। टीकाकार कृष्णदास का कथन है कि उन योगियों की शक्ति का जिन्हें पर-भैरव का ज्ञान हो गया है, यहाँ वर्णन किया गया। यही कामना की अनादि-शक्ति है, जिसे विद्वज्जन उमा कहते हैं।

पद्मपुराण के अनुसार विनायक तथा सिन्धु वन में जो देवी हैं, उन्हें उमा कहा जाता है। धौम्य के अनुसार छः वर्ष की कन्या को उमा कहते हैं।

( ६३४ ) **शैलेन्द्रतनया**—पर्वतराज की कन्या। देवीपुराण के अनुसार—'देवी का जन्म पर्वतराज के यहाँ हुआ। अतः वे पर्वतराज की कन्या की संज्ञा से सम्बोधित की जाती हैं।

( ६३५ ) **गौरी**—गौरवर्ण की गौरी। उनका रंग पीलापन लिये है। महावाशिष्ठ का कथन है—'उन्हें गौरी इसलिए कहते हैं, क्योंकि उनका शरीर पीले वर्ण का है।

पद्मपुराण के अनुसार गौरी वरुण की पत्नी हैं। कोष के अनुसार गौरी एक नदी का भी नाम है और दस वर्ष की बालिका को भी गौरी कहा जाता है। देवीपुराण के अनुसार—'गौरी वे हैं, जिन्हें योगाग्नि ने जला दिया था और पुनः हिमवान् के यहाँ उनका जन्म हुआ। उनका वर्ण शंख के घोंघे के समान तथा मल्लिका के पुष्प के समान है और जो चन्द्रमा के सदृश है, अतः उन्हें गौरी कहते हैं।' पद्मपुराण के अनुसार कान्यकुब्ज ( कन्नौज ) में पूजी जाने वाली देवी को भी गौरी कहते हैं।

( ६३६ ) **गन्धर्वसेविता**—गन्धर्वों द्वारा सेवित। गन्धर्व : विश्वावसु तथा अन्य। अथवा अश्व या एक देवी जिसका नाम अश्वारूढा है। अथवा इसका तात्पर्य एक देवगान से भी हो सकता है।

**विश्वगर्भा स्वर्णगर्भावरदा वागधीश्वरी।**
**ध्यानगम्यापरिच्छेद्या ज्ञानदा ज्ञानविग्रहा॥ १७८॥**

**विश्वं प्रपञ्चजातं गर्भे यस्याः। स्वर्णं हिरण्यं गर्भे यस्याः। स्वर्णस्य गर्भभवा वा। तदुक्तं वायुपुराणे—'हिरण्यमस्या गर्भोऽभूद्धिरण्यस्यापि गर्भजः। यस्माद्धि-रण्यगर्भः स पुराणेऽस्मिन्निरुच्यत' इति। यद्वा अर्णानां वर्णानां मातृकाणां गर्भः**

शोभनो यया सा । मातृकाप्रतिपाद्येति यावत् । बह्वर्थगर्भितः शब्द इति प्रयोगात् । स्वर्णाः शोभनार्णा मन्त्रा गर्भे यस्या इति वा । अवरदेति चतुरक्षरं नाम । अवराननार्याननसुरान् द्यति खण्डयतीति तथा । अवन्तीत्यवाः कान्तिमन्तो रदा दन्ता यस्या वा । कान्त्यर्थकादवतेः पचाद्यच् । वाचामधीश्वरी स्वामिनी । ध्यानेन विभावनेन गम्या ज्ञेया । 'ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन् देवात्मशक्तिं स्व-गुणैर्निगूढा'मिति श्रुतेः । अभावप्रतियोगित्वं परिच्छेद्यत्वं तदभावादपरिच्छेद्या । देशतः परिच्छेदो ह्यत्यन्ताभाव एव । कालतस्तु ध्वंसप्रागभावौ । वस्तुतस्त्वन्योन्या भाव इति स्थितेः । ज्ञानं कैवल्यप्रदत्वेनाभिमतं ददातीति ज्ञानदा । तथा चोक्तं तलवकारोपनिषदि—'तस्मिन्नाकाशे स्त्रियमाजगाम बहुशोभमानामुमां हैमवतीं तां होवाच किमेतद्यक्षमिति ब्रह्मेति होवाचे'त्यादि । स्कान्देऽपि—'ईदृशी परमा विद्या शाङ्करी भवनाशिनी । प्रसादादेव जन्तूनां शक्तेरेव हि जायत' इति । सूतसंहितायामपि—'विद्यारूपा या शिवा वेदवेद्या सत्यानन्दानन्तसंवित्स्वरूपा । तस्या वाचः सर्वलोकैकमातुर्भक्त्यैव स्यादम्बिकायाः प्रसादा'दिति । ज्ञानं ददाति खण्डयतीति वा । 'ज्ञानं बन्ध' इति तु शिवसूत्रे प्रथमोन्मेषे सूत्रमेकं तत्र त्वका-रस्य प्रश्लेषोऽप्यस्तीत्युक्तम् । 'चैतन्यमात्मे'ति पूर्वसूत्रेण संहितापाठे तथा सम्भ-वात् । तृतीयोन्मेषेऽपि तादृशं सूत्रमपरं तत्र तु न प्रश्लेषः सम्भाव्यते । 'आत्मा चित्त'मिति पूर्वसूत्रात् । तच्च व्याख्यातं वार्तिके । 'अन्तःसुखादिसंवेद्यव्यवसाया-दिवृत्तिमत् । बहिस्तद्योग्यनीलादिदेहादिविषयोन्मुखम् । भेदाभासात्मकं चास्य ज्ञानं बन्धोऽनुरूपिणः । तत्प्राशितत्वादेवासावणुः संसरति ध्रुव'मिति । तदिदं संवित्स्वापादकं ज्ञानं नाशयतीत्यर्थः । अत एव द्वितीयोन्मेषे सूत्रान्तरं 'ज्ञानमन्न'-मिति । वार्तिकञ्च 'ज्ञानं बन्ध इति प्रोक्तं यत्प्राक्तत्परयोगिनः । अनात्मन्यात्मता-ज्ञप्तिरन्नं ग्रस्यत इत्यत' इति । ज्ञानमेव विग्रहः शरीरं यस्याः सर्वस्य जगतो ज्ञानात्मकत्वात् । तदुक्तं विष्णुपुराणे द्वितीयेंऽशे—'ज्ञानमेव परं ब्रह्म ज्ञानं बन्धाय चेष्यते । ज्ञानात्मकमिदं विश्वं न ज्ञानाद्विद्यते परम् । विद्याविद्येति मैत्रेय ज्ञानमेवोपधारये'ति । ज्ञानस्य विग्रहो विस्तारो यस्याः सकाशादिति वा ॥ १७८ ॥

( ६३७ ) विश्वगर्भा—सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड अपने गर्भ में धारण की हुई ।

( ६३८ ) स्वर्णगर्भा—स्वर्ण अण्ड से उत्पन्न । अथवा जिसका गर्भ स्वर्णिम है । वायुपुराण के अनुसार—'उनका गर्भ स्वर्णिम है और स्वर्ण से ही उनका जन्म हुआ है, इसीलिए उन्हें हिरण्यगर्भा कहते हैं । अथवा सु—श्रेष्ठ, अर्ण—अक्षर, मंत्र, गर्भ, दीप्तिमान् अर्थात् मातृका ( अक्षरों ) द्वारा उन्हें समझाया गया है ।

अथवा सु—श्रेष्ठ, अर्ण—गर्भ । गर्भ में अर्थात् उनके गर्भ में उच्चतर मंत्र हैं ।

( ६३९ ) **अवरदा**—दुष्टों को दण्ड देने वाली। अवर—दुष्ट राक्षस असुर या अव–दीप्तिमान्, रदा–दाँत।

( ६४० ) **वागधीश्वरी**—वाक् अथवा वाणी की स्वामिनी।

( ६४१ ) **ध्यानगम्या**—ध्यान से प्राप्त होने वाली। श्रुति ( श्वेता० उप० १.३ ) का कथन है—'वे मुनि तपस्वी जो ध्यान के प्रति निष्ठावान् हैं, उस दिव्यशक्ति को देख पाते हैं जो अपने ही गुणों से अव्यक्त हैं।

( ६४२ ) **अपरिच्छेद्या**—असीम। देश और काल की उन्हें कोई बाधा नहीं।

( ६४३ ) **ज्ञानदा**—ज्ञान की प्रदाता। केन उप० ( श्लोक २५ ) का कथन है—'आकाश में उन्हें अतीव सुन्दरी उमा मिलीं। इन्द्र ने उनसे पूछा कि यह यक्ष कौन है ? उन्होंने जवाब दिया कि यह ब्रह्म है।' सूतसंहिता ( ४.४७.५८ ) में उल्लेख है—'इस प्रकार की परमा विद्या शांकरी हैं, जो भवनाशिनी हैं। केवल उनके अनुग्रह से ही जीवों में शक्ति का उदय होता है।' सूतगीता ( अध्याय ८ ) में कहा गया है—'वे जो विद्यास्वरूपा और शिवा हैं, वे ही सत्यानन्द और संवित् हैं। उनका ज्ञान वेदों द्वारा होता है। उन अम्बिका की वाणी के अनुग्रह से ही, जो जगत् जननी है, जीव मुक्त हो जाता है। यही भक्ति का प्रसाद है।'

वे ज्ञानदा हैं, अर्थात् ज्ञान देती हैं। शिवसूत्र ( १.२ ) का कथन है—'ज्ञान बन्धन है।' यह किस प्रकार है ? इस सूत्र के मीमांसकों का कथन है कि ज्ञान का आशय अज्ञान से लेना चाहिए। वार्तिककार इसकी व्याख्या में कहते हैं—'यह ज्ञान जिसमें सुखादि हैं, अन्तर्मुखी रूपान्तरण हैं। इसकी वृत्तियाँ बहिर्मुखी होने पर देहादि विषयों की ओर ले जाती हैं। प्राणी में भेद अथवा द्वैत की भावना को जन्म देती हैं और अब ज्ञान बन्धन का कारण हो जाता है। प्राणी इस बन्धन में बँध जाता है और सदैव संसार में ही चक्कर काटता रहता है।

एक अन्य सूत्र में कहा गया है—'ज्ञान ही अन्न है।' वार्तिक की मान्यता है कि जो इसके साथ आबद्ध है, वह अनात्म वस्तुओं में ही आत्मन् को देखता है, अतः उसे अन्न बतलाया गया है क्योंकि अन्न नाशवान् है।'

(६४४) **ज्ञानविग्रहा**—जो ज्ञानस्वरूपा हैं। समस्त ब्रह्माण्ड ही ज्ञानस्वरूपा है। विष्णुपुराण में कहा गया है—'ज्ञान ही परब्रह्म है, ज्ञान ही बन्धन का कारण है, यह समग्र आत्मरूप ब्रह्माण्ड ज्ञान में है तथा ज्ञान के अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है। हे मैत्रेयी ! यह समझ लो कि ज्ञान ही विद्या और अविद्या दोनों है।'

अथवा ज्ञान—विग्रह, विस्तार। उन्हीं के माध्यम से आत्मज्ञान का विस्तार होता है।

**सर्ववेदान्तसंवेद्या सत्यानन्दस्वरूपिणी।**
**लोपामुद्रार्चिता लीलाक्लृप्तब्रह्माण्डमण्डला ॥ १७९ ॥**

सर्वैर्वेदान्तैरुपनिषत्समूहैः सम्यग्वेद्या। उक्तञ्च वाराहे—'एषा त्रिशक्तिरुद्दिष्टा नयसिद्धान्तगामिनी। एषा ज्ञानात्मिका शक्तिः सर्ववेदान्तगामिनी'ति। सत्य-मानन्दश्च स्वरूपं यस्याः। अत्र सत्येति भिन्नं पदमाश्रित्यामेयात्मेत्यकं पदं कर्तुं शक्यते। 'सच्च त्यच्चाभव'दितिश्रुतेः सत्या। प्राणान्नादित्यरूपा वा। 'सदिति प्राणस्तीत्यन्नमयमित्यसावादित्य' इति श्रुतेः। 'सति येति विकर्षेण त्र्यक्षरत्वेप्युच्चारणं मेलनेन द्व्यक्षरस्यैवेति ज्ञेयम्। इदञ्च 'इयादिपूरण' इति छन्दःसूत्र-व्याख्यानावसरे छन्दोभास्करे प्रपञ्चितमस्माभिः। सत्सु साधुरिति वा सत्या। सत्यभामा स्वरूपेति वा। आनन्दः स्वरूपमस्या इत्यानन्दरूपिणी। अत एवोत्तर-मीमांसायाम्—'आनन्दादयः प्रधानस्ये'ति तार्तीयीकाधिकरणे आनन्दादिधर्माणां स्वरूपत्वादेव विद्यान्तरेष्वूपसंहारः साधितः। लोपामुद्रयागस्त्यपत्न्या कर्त्र्यार्चितो-पासिता। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'पत्न्यस्य लोपामुद्राख्या मामुपास्तेति भक्तित' इति। त्रिपुरासिद्धान्तेऽपि—'अगस्त्यपत्न्या लोपाख्यमुद्रायाः परमेश्वरी। प्रसन्नत्वादियं देवी लोपामुद्रेति गीयत' इति। अत एव लोपामुद्रा चासावर्चिता चेत्यपि सुवचम्। लोपामुद्राख्यविद्यया करणेन वा पूजिता। 'विद्यातृतीयखण्डेन कुर्यात्सर्वोपचारका'निति कादिमतात्। लीलामात्रेणानायासेन क्लृप्तानि ब्रह्माण्ड-मण्डलानि यस्याः। तदुक्तमस्माभिर्देवीस्तवे—'विधिविष्णुमुखामरोदयस्थिति-नाशेषु शिवोऽप्यनीश्वरः। भगवन्ब तव त्वयं क्रमः क्षणमुद्दालकपुष्पभञ्जिके'ति। उद्दालकेत्यादिनवाक्षरं क्रीडाविशेषस्य नाम। शक्तिसूत्रमपि 'स्वेच्छया स्वभित्तौ विश्वमुन्मीलयती'ति ॥ १७९ ॥

( ६४५ ) **सर्ववेदान्तसंवेद्या**—सभी वेदान्तों द्वारा जानने योग्य। वाराह-पुराण में उल्लेख है—'देवी को त्रिमुखीशक्ति बतलाया गया है और उन्हीं पर पहुँच कर तर्क का अन्त है। वे ज्ञान की शक्ति हैं, जैसा कि वेदान्त-शास्त्रों में कहा है।

( ६४६ ) **सत्यानन्दस्वरूपिणी**—सत्य एवं आनन्द स्वरूपा। कुछ विद्वान् इस नाम को दो भागों में विभक्त करते हैं—सत्य और आनन्दस्वरूपिणी। श्रुति ( तैत्तिरीय उप० २.६.१ ) का कथन है—'वह सत्य भी हुआ और आनन्द भी हुआ।' अथवा सत्—प्राण, अन्न आदि। श्रुति का कथन है—'सत्—प्राण और अन्न, य—आदित्य।' वे प्राण, अन्न और आदित्य रूपा हैं। अथवा वे सत्य हैं—ज्ञानियों के लिए कल्याणप्रद अथवा तेजस्वरूपा हैं।

आनन्दस्वरूपिणी—वेदसूत्र ( ३.३.२ ) में उल्लेख है—'आनन्द तथा अन्य गुण ब्रह्म की प्रकृति हैं।' यह स्पष्ट किया गया है कि आनन्द आदि गुण ब्रह्म का स्वभाव ही है।

( ६४७ ) **लोपामुद्रार्चिता**—लोपामुद्रा की आराध्या। अगस्त्यमुनि की पत्नी का नाम लोपामुद्रा है। त्रिशती में देवी का कथन है—

'अगस्त्यपत्न्या लोपाख्यमुद्रायाः परमेश्वरी।
प्रसन्नत्वादियं देवी लोपामुद्रेति गीयते ॥'

अर्थात् 'अगस्त्य की पत्नी लोपामुद्रा मेरी आराधना अत्यन्त भक्ति से करती हैं।'

त्रिपुरसिद्धान्त में भी चर्चा है—'पराशक्ति अगस्त्य की पत्नी लोपामुद्रा से अत्यन्त प्रसन्न थीं। अतः यहाँ पर देवी को भी लोपामुद्रा के नाम के साथ समायोजित कर दिया गया।'

अथवा लोपामुद्रा—पंचदशी मंत्र ( नाम २३८ ) तथा अर्चित, पूजित अथवा लोपामुद्रा मंत्र से उनकी आराधना करनी चाहिए। कादिमाता में उल्लेख है—'मंत्र के तीसरे पद के अनुसार सम्पूर्ण विधि-विधान भी करना चाहिए।'

( ६४८ ) **लीलाक्लृप्तब्रह्माण्डमण्डला**—संसार का क्रम ऐसे बना दिया जैसे केवल एक लीला हो। इसमें कोई प्रयास नहीं करना पड़ा। देवीस्तव में उल्लेख है—'शिव सृष्टि करने में असमर्थ हैं, ब्रह्मा और विष्णु आदि देवता भी स्थिति और संहार करने में समर्थ नहीं हैं, किन्तु हे माँ! आपके लिए ब्रह्माण्ड की कल्पना केवल एक खेल या लीला है।' शक्तिसूत्र के अनुसार—'वे जब इच्छा करती हैं, तभी संसार को व्यक्त कर देती हैं।'

लघुस्तव में इस प्रकार का विवेचन है—

'विधिविष्णुमुखामरोदयस्थितिनामेषु शिवोऽप्यनीश्वरः।
जगदम्ब तव त्वयं क्रमः क्षणमुद्दालक पुष्पभञ्जिके ॥'

**अदृश्या दृश्यरहिता विज्ञात्री वेद्यवर्जिता।**
**योगिनी योगदा योग्या योगानन्दा युगन्धरा ॥ १८० ॥**

दृश्यविलक्षणत्वाददृश्या। चक्षुरादीन्द्रियायोग्या वा। 'न दृष्टेर्द्रष्टारं पश्ये'-दितिश्रुतेः। उक्तञ्च देवीभागवते तृतीयस्कन्धे—'निर्गुणस्य मुने रूपं न भवेद्दृष्टि-गोचर'मिति प्रक्रम्य 'निर्गुणा दुर्गमा शक्तिर्निर्गुणश्च परः पुमा'नित्यन्तम्। दृश्यस्य व्यावहारिकस्य पारमार्थिकभाववत्त्वाद्दृश्यरहिता। निर्विषया संविद्वा। विशेषेण जानातीति विज्ञात्री। 'विज्ञातारमरे केन विजानीया'दिति श्रुतेः। वेद्यस्य पदार्था-

न्तरस्यानवशेषेण सर्वज्ञत्वाद्वैदर्वर्जिता। वेद्यस्य पारमार्थिकाभाववती वा। योग एकत्वभावना तद्वत्त्वात्तत्प्रदत्वात्तद्योग्यत्वाच्च योगिनी योगदा योग्या च। 'योगाद्यच्चे'ति यत्प्रत्ययः। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'ज्ञानेन्द्रियाणि सर्वाणि निगृह्य मनसा सह। एकत्वभावनायोगः क्षेत्रज्ञपरमात्मनो'रिति। 'तं विद्याद्दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञित'मिति गीतासु। 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोध' इति पातञ्जलसूत्रञ्च। स च मन्त्री लयो हठो राजेति चतुर्विधः। राजयोगोऽपि साङ्ख्यतारकामनस्कभेदात् त्रिविधः। तत्तल्लक्षणानि तु विस्तरभयान्नोच्यन्ते। यद्वा। मङ्गलादिसङ्कटान्ता अष्टौ योगिन्यः षड्विंशतिवर्षैः पुनःपुनः परिवर्तमाना ज्योतिःशास्त्रे डाकिन्यादयश्च सप्त मन्त्रशास्त्रे प्रसिद्धास्तद्रूपा। अथवा योगो विषयसङ्गो भोग इति यावत्। तेन भोक्तृभोगप्रदभोग्यत्रितयरूपेति नामत्रितयार्थः। तदुक्तं श्वेताश्वतरोपनिषदि—'भोक्ता भोग्यं प्रेरितारं च मत्वा सर्वं प्रोक्तं त्रिविधं ब्रह्मैत'दिति। अत्रेदं बोध्यम्। माया प्रधानं स्वतन्त्रमिति साङ्ख्याः। शिवस्य सा शक्तिरेवेति वेदान्तिनः। शक्तिरित्यनेन परतन्त्रतोच्यत इति विवरणाचार्याः। सा त्रिगुणा। गुणाश्च परस्पराभिभावकाः। 'रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत। रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तथे'ति गीतोक्तेः॥ तेन सा त्रिविधा पर्यवस्यति। रजस्तमसोरत्यन्ताभिभवाद्विशुद्धसत्त्वात्मकैका। ईषदुद्भूतरजस्तमोभ्यां मलिनसत्त्वा द्वितीया। अत्यन्ताभिभूतरजःसत्त्वाभ्यासप्राया केवलतमोमयी तृतीयेति। तास्वाद्यावच्छिन्ना चिदीश्वरनाम्नी भोगप्रदा योगदेत्युच्यते। द्वितीयावच्छिन्ना जीवनाम्नी भोक्त्री योगिनी। तृतीयावच्छिन्ना जडवस्तुनाम्नी भोग्या योग्येत्युच्यत इति विवेकः। योगः शिवशक्तिसामरस्यमेवानन्दो यस्याः। निद्राया आनन्दप्रधानत्वाद्योगनिद्रेति वार्थः। सा च देव्येवेयम्। तथा च हरिवंशे—'याप्यानन्दघना योगनिद्रेति जगति स्थिते'त्युपक्रम्य 'देवेष्वपि बधारैर्वा नान्यो नारायणादृते। सखी सदाशिवस्यैवा माया विष्णोः शरीरजा। सैषा नारायणमुखे दृश्या कमललोचन!॥ लोकानल्पेन कालेन भजते भृशमोहिनी'ति। योगानन्दाख्यो नृसिंहस्तद्रूपा वा। मोहिनीमुख्येत्येकपदं स्वीकृत्येह अयोगानन्देति नामद्वयं सुवचम्। योगः सङ्गो न विद्यते यस्याः। 'असङ्गो नहि सज्जत' इति श्रुतेः। अयः पर्वतरूपा वा। अभेद्येति तात्पर्यार्थः। अयेन शुभावहविधिना उं परशिवं गच्छतीति वा। नन्दा अलकनन्दात्मकगङ्गारूपा वा। प्रतिपत्षष्ठ्येकादशीरूपा वा। 'नन्दा भगवती नाम या भविष्यति नन्दजे'ति मार्कण्डेयपुराणोक्तमूर्तिविशेषरूपा वा। सरस्वत्या एव स्थानविशेषयोगादानन्देति संज्ञा वा। 'नन्दा हिमवतः पृष्ठ' इति पाद्मात्। पुष्करप्रान्तःस्यनदीविशेषरूपा वा। तदप्युक्तं पाद्म एव पुष्करमाहात्म्ये 'पुण्या पुण्यजलोपेता नदीयं ब्रह्मणः सुता। नन्दा नाम्नीति विपुला प्रवृत्ता दक्षिणामुखी। अगच्छन्नपि यस्तस्या नाम गृह्णाति मानवः। स जीवन्मुख-

माप्नोति मृतो भवति खेचर' इति। नामनिरुक्तिर्वराहपुराणे—'यथागतं तु ते जग्मुर्देवीं स्थाप्य हिमे गिरौ। संस्थाप्यानन्दिता यस्मात्तस्मान्नन्दा तु साभव'-दिति। देवीपुराणे तु—'नन्दते सुरलोकेषु नन्दने वसतेऽथवा। हिमाचले महा-पुण्ये नन्दादेवी ततः स्मृते'ति। तत्स्वरूपमपि वाराहे—'गायत्र्यष्टभुजा या तु चैत्रासुरमयोधयत्। सैव नन्दा भवेद्देवी देवकार्यचिकीर्षया। स्वायम्भुवे हतो दैत्यो वैष्णव्या मन्दरे गिरौ। महिषाख्योऽसुरः पश्चात् स वै चैत्रासुरोऽभवत्॥ नन्दया निहतो विन्ध्ये महाबलपराक्रमः। ज्ञानशक्तिस्तु सा देवी महिषोऽज्ञान-मूर्तिमान्॥ अज्ञानं ज्ञाननाश्यं तु भवत्येव न संशय' इति। 'युगं हस्ते चतुष्केऽपि रथसीराङ्गयोर्युगः। युगं कृतादौ युगले वृद्धिनामौषधेऽपि चे'ति विश्वप्रकाशोक्त्या रथसीराङ्गधारिणामश्ववृषभाणां रथसीरनिर्वाहकत्वदर्शनादिह सकलजगन्निर्वाह-कत्वमात्रतात्पर्येण युगन्धरेत्युच्यते। शिवशक्तियुगलस्य कृतादेर्वा धारणाद्युगन्धरा 'संज्ञायां भृतृवृजिधारिसहितपिदम' इति खच्। 'अरुर्द्विषदजन्तस्ये'ति मुम्॥१८०॥

( ६४९ ) **अदृश्या**—नेत्रों तथा अन्य इन्द्रियों से आभास न होने वाला। श्रुति ( ब्र० उप० ३.४.२ ) के अनुसार—'द्रष्टा को दृष्टि से नहीं देख सकते।' देवीभागवतपुराण में कहा गया है—'हे मुनि ! निर्गुण का रूप शरीर दृष्टि से गोचर नहीं है।···· शक्ति में गुण नहीं है, उपगम्य भी नहीं है। परा पुरुष भी निर्गुण है।

( ६५० ) **दृश्यरहिता**—दृश्यातीत स्वरूपा। वे दृश्य से परे हैं। उन्हें सांसारिक वस्तुओं से कुछ लेना-देना नहीं, क्योंकि वे ( वस्तुएँ ) विनाशी हैं।

( ६५१ ) **विज्ञात्री**—दृष्टा। श्रुति का कथन है—'विज्ञाता को कैसे जाना जा सकता है।'

( ६५२ ) **वेद्यवर्जिता**—ज्ञेय से भी आगे। क्योंकि वे अनादि नहीं हैं।

( ६५३ ) **योगिनी**—योग मिलन अथवा एकात्मभाव है। वे योग की स्वामिनी हैं और इसे दूसरे को भी प्रदान करती हैं। अतः योगिनी हैं।

( ६५४ ) **योगदा**—योग की प्रदात्री।

( ६५५ ) **योग्या**—योग की परिभाषा विष्णुपुराण में इस प्रकार दी गयी है—'ज्ञान द्वारा इन्द्रियों को वश में अथवा उन पर निग्रह करना और आत्मा का परा आत्मा के साथ एकत्व की भावना करना योग है।' भगवद्-गीता ( ६.२३ ) में योग की परिभाषा इस प्रकार है—

'तं विद्याद्दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम्।
स निश्चयेन योक्तव्यो योगोऽनिर्विण्णचेतसा॥'

अर्थात् 'जो इस प्रकार की अवस्था विशेष है, उसी को 'तम्' इत्यादि आधे श्लोक द्वारा कहते हैं—दुःख के सम्पर्क के अभाव को योग समझो।

यहाँ पर दुःख से विषयजनित सुख का भी ग्रहण होता है, क्योंकि उसमें दुःख मिश्रित रहता है। दुःख के संयोग अर्थात् स्पर्श मात्र से भी जिसमें वियोग है, उस अवस्था विशेष को योग शब्द वाच्य जानना चाहिए। भाव यह है कि परमात्मा से क्षेत्रज्ञ को जोड़ना ही योग है। अथवा दुःख के संयोग से वियोग को ही विरुद्ध लक्षण से योग कहा जाता है। दुःख-बुद्धि से अर्थात् साधन में दुःख मान कर प्रयत्न में जो शिथिलता लायी जाती है, वह निर्वेद या वैराग्य है।'

योगसूत्र ( १.२ ) के अनुसार—मानसिक रूपान्तरणों पर निग्रह अथवा रोक।' पातञ्जलयोगसूत्र में इसे इस प्रकार कहा गया है—योगश्चित्त-वृत्तिनिरोधः।' योग चार प्रकार का बतलाया गया है—मन्त्र, लय, हठ और राज। राजयोग तीन प्रकार का है—सांख्य, तारक और अमनस्क।

अथवा योगिनी आठ होती है—मंगला से संकटा तक। ज्योतिषशास्त्र के अनुसार उनका चक्र छत्तीस वर्ष में पूरा होता है। एक स्थान पर छब्बीस वर्ष भी बतलाया गया है।

डाकिनी सात बतलायी गयी है। मंत्रशास्त्र में इसका विस्तृत विवेचन मिलता है। ( नाम ४७५ देखें )।

अथवा योग का तात्पर्य विषयों का आनन्द अथवा विषयों के साथ भोग है। इसके तीन भेद हैं—भोक्ता, भोगप्रद और भोग्य। श्वेता० उपनिषद् के अनुसार—'भोक्ता, भोग्य और प्रेरित करने वाला। ये ही तीनों ब्रह्म हैं।'

सांख्य कहता है कि आद्या माया स्वतंत्र है। वेदान्तियों का कहना है कि वह शिव की शक्ति है। विवरणाचार्य का कथन है कि वह शक्ति साधारण है और स्वतंत्र नहीं है। इस शक्ति के तीन गुण हैं। तीनों में एक-दूसरे का पारस्परिक अंश नहीं है।

'रजस्तमश्चाभिभूय सत्त्वं भवति भारत।
रजः सत्त्वं तमश्चैव तमः सत्त्वं रजस्तमः' ॥ १४-१० ॥

रज और तम इन दोनों गुणों को दबाकर इनका तिरस्कार करके सत्त्व गुण अदृष्ट ( पूर्वजन्मार्जित कर्मफल ) के बल से उत्पन्न होता है। उसके बाद अपने कार्य सुख और ज्ञान आदि में आसक्त रहता है। इसी प्रकार रजोगुण भी सत्त्व और तम इन दोनों गुणों को दबाकर वृद्धि को प्राप्त होता है। उसके बाद उसे अपने कार्य तृष्णा और कर्म आदि में लगाता है। इसी प्रकार तमोगुण भी सत्त्व और रज को दबाकर प्रबल हो उठता है। उसके बाद अपने कार्य प्रमाद एवं आलस्य में संयोजित करता है, यह भाव है।

इस प्रकार शक्ति त्रिधा है। जब रजस् और तमस् बिल्कुल नहीं रहते, तब वह शक्ति शुद्ध सत्त्वात्मक होती है। जब सत्त्व को रजस् दबा लेता है तो वह शक्ति मलिन सत्त्व कहलाती है। जब सत्त्व और रजस् को तमस् दबा लेता है तो वह शक्ति तमोमयी कहलाती है। इन तीनों में पहिली को ईश्वरी कहते हैं ( देखें नाम ६५४ )। दूसरी को जीव कहते हैं। नाम ६५३ में यह बतलाया गया है कि जब तमस् का आधिपत्य होता है तो वह शक्ति भोग्या होती है। इसे जड़ वस्तु भी कहा गया है। इस प्रकार इनके भेदों को ध्यान में रखना चाहिए।

( ६५६ ) **योगानन्दा**—योग में ही आनन्द का अनुभव करने वाली। शिवशक्ति का योग ही आनन्द है। इन दोनों के सामरस्य होने में ही आनन्द की अनुभूति होती है। अथवा योगानन्द योगनिद्रा को भी कहते हैं, क्योंकि आनन्द निद्रा में भी मिलता है। वह अवस्था देवी की है। उस अवस्था की वे ही स्वामिनी है। हरिवंशपुराण के अनुसार—'वे आनन्द का घनीभूत रूप हैं और उन्हें योगनिद्रा कहते हैं। नारायण के अतिरिक्त उन्हें किसी देव ने आधार नहीं दिया। वे सदैव शिव के साथ रहती हैं, वे माया हैं, विष्णु की अजन्मा माता हैं और सदैव नारायण के मुख के सामने रहती हैं, वे कमल-लोचना हैं और नारायण की निद्रा की कारणभूत हैं। वे जीवों के लिए बहुत ही अल्प समय देती हैं और उन्हें भ्रान्ति में ही रखती हैं।'

अथवा योगानन्द का अर्थ है—नृसिंह। कुछ लोगों का मत है कि इस नाम को भी दो भागों में विभक्त किया जा सकता है। अयोग और नन्दा। अयोग अर्थात् अनासक्त अथवा आसक्तिहीन। श्रुति ( बृ० उ० ३.९.२६ ) के अनुसार—'अनासक्त कभी आसक्त नहीं होता।' अथवा वे 'अय' अर्थात् शुभ कर्म रूपा हैं। 'उ'–शिव और 'ग'–जाना। अर्थात् शुभकर्मों के करने वालों को शिव के सान्निध्य में ले जाती हैं। अय का अर्थ पर्वतरूपा भी है, जिसका तात्पर्य है—अभेद्य।

नन्दा; गंगा का एक नाम है—अलकनन्दा। प्रत्येक पक्ष की पहली, छठी और ग्यारहवीं तिथि की अधिष्ठात्री नन्दादेवी हैं। मार्कण्डेयपुराण के अनुसार–'नन्दादेवी का एक अवतार भी हुआ है, तदनुसार वे नन्द की पुत्री बनीं। कुछ स्थानों पर सरस्वती नदी का नाम भी नन्दा है, विशेषतया हिमपर्वत में। अथवा नन्दा नाम की एक नदी पुष्कर सरोवर के निकट है। पद्मपुराण के पुष्करखंड में उल्लेख है—'नन्दा नदी निर्मल जल युक्त होते हुए भी पंकयुक्त, चौड़ी तथा दक्षिण की ओर तीव्र वेग से बहती है। इन कारणों से यदि कोई मनुष्य उसमें स्नान नहीं कर पाता अपितु स्नान काल में केवल

उसका स्मरण मात्र भी कर लेता है, तो वह मृत्यु के बाद स्वर्गलोक को जाता है।' नन्दा को ब्रह्मा की पुत्री भी बतलाया गया है।'

वाराहपुराण में इस नाम की परिभाषा में कहा गया है—'हिमवत् पर्वतों में देवी की स्थापना करने के बाद देव जैसे गये थे वैसे ही वापिस चले आये। स्थापना के बाद वे अत्यन्त प्रसन्न थीं, अतः उन्हें नन्दा ( आनन्ददायिनी ) कहते हैं। वाराहपुराण में उस देवी का वर्णन इस प्रकार है—'आठ हाथ वाली गायत्री देवी ने चैत्र नामक दैत्य से संग्राम किया और बाद में देवताओं का कार्य सम्पूर्ण करने के लिए वे स्वयं नन्दा बन गईं और उन्होंने ही स्वायम्भूचक्र में मन्दार पर्वतों में महिष दैत्य का संहार किया। यही दैत्य आगे चलकर चैत्र बना। वह अत्यन्त शक्तिशाली था। विन्ध्यपर्वत में देवी ने इसी दैत्य का संहार किया। ये देवी ज्ञानशक्ति हैं। महिष अज्ञान का स्वरूप है। अज्ञान को सदैव ज्ञान ही दूर करता है।'

( ६५७ ) युगन्धरा—युग को धारण करने वाली। युग का एक अर्थ है—रथ का सीरांग ( जुवा )। रथ में बैल, घोड़े आदि जोते जाते हैं। उसी प्रकार सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड के भार को वे धारण की हुई हैं। युग का अर्थ जोड़ा भी होता है। यहाँ पर युग शिव और शक्ति हैं। कृतादि को धारण करने से ही ये कालचक्र का निर्देशन करती हैं।

**इच्छाशक्तिज्ञानशक्तिक्रियाशक्तिस्वरूपिणी ।**
**सर्वाधारा सुप्रतिष्ठा सदसद्रूपधारिणी ॥ १८१ ॥**

इच्छाज्ञानयत्नरूपगुणत्रयं स्वरूपमस्याः। उक्तञ्च सङ्केतपद्धतौ 'इच्छा शिरःप्रदेशश्च ज्ञाना च तदधोगता। क्रियापदगता ह्यस्या एवं शक्तित्रयं वपु'रिति। वामकेश्वरतन्त्रेऽपि—'त्रिपुरा त्रिविधा देवी ब्रह्मविष्ण्वीशरूपिणी। ज्ञानशक्तिः क्रियाशक्तिरिच्छाशक्त्यात्मिका प्रिये' इति। अत्र ज्ञानेच्छायत्नानां पूर्वपूर्वस्योत्तरोत्तरम्प्रति कारणत्वस्य क्लृप्तस्य क्रमेण शक्तित्रयस्य निर्देशाभावेऽपि करोतेर्यत्ने शक्तत्वादेव क्रियाशब्दो यत्नपरः। उक्तञ्च लैङ्गे—'धृतिरेषा मयादिष्टा ज्ञानशक्तिः कृतिर्मता। इच्छारूपा तथा ज्ञाना द्वे विद्ये च न संशय' इति। चलनात्मकक्रियापरा एव वा। सा च पञ्चविधेत्युक्तं यज्ञवैभवखण्डे—'स्पन्दश्चैव परिस्पन्दः प्रक्रमः परिशीलनः। प्रचार इति विद्वद्भिः कथिताः पञ्च ताः क्रियाः'। आङ्प्रश्लेषप्रयुक्तो दीर्घः। सर्वासां जगतीनां धारा परम्परा। जन्यजनकयोरभेदात्। इति। मालिनीविजयतन्त्रे—'या सा शक्तिर्जगद्धातुः कथिता ब्रह्मणः परा। इच्छात्वं तस्य सा देवी सिसृक्षोः प्रतिपद्यते। एवमेतदिति ज्ञेयं नान्यथेति सुनिश्चितम्। ज्ञापयन्ती झडित्यन्तर्ज्ञानशक्तिर्निगद्यते। एवम्भूतमिदं वस्तु भवत्विति यदा पुनः। ज्ञात्वा तदेव तद्वस्तु कुर्वन्त्यत्र क्रियोच्यत' इति। वासिष्ठ-

रामायणे—'शिवं ब्रह्म विदुः शान्तमवाच्यं वाग्विदामपि । स्पन्दशक्तिस्तदिच्छेमं दृश्याभासं तनोति सा । साकारस्य नरस्येच्छा यथा वै कल्पनापुर'मिति । 'दृश्याभासानुभूतानां करणात्सोच्यते क्रिये'ति च । दृश्याभासेष्वनुभूतानामुत्पत्त्याप्तिविकृतिसंस्कृतिलक्षणचतुर्विधफलानां तु कारणाविति तु तत्तट्टीकायां व्याख्यातम् । सर्वमाधारो यस्या इति वा । सर्वेष्वन्तर्यामितया स्थितेति यावत् । सर्वेषामाधाररूपेति वा । तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—'येऽर्था नित्या ये विनश्यन्ति चान्ये येऽर्थाः स्थूला ये च सूक्ष्मात्च सूक्ष्माः । यच्चामूर्तं यच्च मूर्तं समस्तं यद्यद्भूतेष्वेकमेकञ्च किञ्चित् । येऽर्था भूमौ येऽन्तरिक्षेऽन्यतो वा तेषां देवि त्वत्त एवोपलब्धि'रिति । न चास्मिन्पक्षे स्त्रीलिङ्गानुपपत्तिः । 'परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयो'रिति सूत्रात् । 'आधारोऽधिकरण'मिति सूत्रानुसारेणाधारपदस्य पुंलिङ्गत्वनिश्चयादिति वाच्यम् । निर्गुणब्रह्मणि कथनीये प्रत्युत तस्यैव युक्तत्वात् । तथाहि । सत्त्वादिगुणत्रयस्योपचयः पुंस्त्वम् । अपचयः स्त्रीत्वं । साम्यं नपुंसकत्वम् । लिङ्गयोनितदुभयाभावरूपाणां तेषामचेतनेष्वव्याप्तेः । सर्वस्यापि जगतस्त्रिगुणात्मकतया देवीभागवतादौ प्रतिपादितत्वेन तेषां सर्वत्र सम्भवात् । उपचयादेः सावधिकत्वेन प्रतिपादितार्थं किञ्चिदपेक्ष्योपचयादयः सन्त्येवेति लिङ्गत्रयस्यापि केवलान्वयित्वाद्व्यवस्थया विवक्षानुसारेण प्रयोगः । सर्वमेतदभिप्रेत्योक्तं महाभाष्ये—'संस्त्यानप्रसवौ लिङ्गमास्थेयौ स्वकृतान्तत' इति । 'संस्त्यानं स्त्यायतेर्ड्रट्स्त्री सूतेः सप् प्रसवः पुमान् । उभयोरन्तरं यच्च तदभावे नपुंसक'मिति च 'लिङ्गमशिष्य'मिति च । सम्बन्धमनुर्वातिष्यते कोऽसावनुमानो नामेति प्रयोगश्च । 'बन्धुनि बहुव्रीहा'विति सौत्रप्रयोगश्च । एवंसत्यव्यवस्था माप्रसाङ्क्षीविति लिङ्गानुशासनप्रवृत्तिर्नियमादृष्टमात्रप्रयोजनिका । चेतनेषु तूभयविधलिङ्गसमुच्चयविवक्षयैव 'अजाद्यतष्टाबि'त्यादयः । तेन पञ्चैकत्ववल्लिङ्गमपि विवक्षितमिति साधयतस्तथा च लिङ्गमित्यधिकरणस्य निरोधः । ततश्च त्रिगुणातीतायां चिच्छक्तौ सर्वजगन्मातरि त्रिपुरसुन्दर्यां द्विविधस्यापि स्त्रीलिङ्गस्य सगुणचेतनान्तरमपेक्ष्यासङ्कुचितवृत्तिकत्वेन निरर्गलत्वमभिप्रेत्य वाग्देवताभिः स्त्रीलिङ्गमेव प्रयुज्यते नियमाद्दृष्टानुसरणाय तु तत्र तत्र लिङ्गानुशासनानुगुण्यमस्माभिः प्रदर्श्यते न पुनरपशब्दत्वनिरासायेति दिक् । शोभना प्रतिष्ठा जगतोऽधिष्ठानं सुप्रतिष्ठाख्यविंशत्यक्षरछन्दोविशेषरूपा वा । सद्ब्रह्म । असत्तद्भिन्नं जगत् । अनिर्वचनीयस्य जगतः सदसद्विलक्षणत्वेऽपि सद्विलक्षणत्वमात्रेणासत्पदेन ग्रहणम् । 'असद्वा इदमग्र आसीत्कथमसतः सज्जायेते'त्यादिश्रुतिष्वन्यतरवैलक्षण्येनैव प्रयोगदर्शनात् । तयोः रूपे धारयतीति तथा । अथ वा सद्व्यावहारिकं सत्यं पारमार्थिकं वा असत्तुच्छं ते एव रूपे विषयौ धारयति भासयति । सदसद्विषयकज्ञानद्वयस्वरूपेत्यर्थः । सन्मात्रविषयकचरमवृत्तिवदसन्मात्रविषयिकाया अपि वृत्तेर्विकल्पाख्यायाः सत्त्वात् । तथा च पातञ्जलसूत्रं 'शब्द-

गात्रानुपाती वस्तुशून्यो विकल्प' इति । गौतमसूत्रमपि 'बुद्धिसिद्धं तदस'दिति । यद्वा । भावाभावपरौ सदसच्छब्दौ । तौ च योग्यतया सत्यत्वादबाध्यत्वाविरूपौ ग्राह्यौ । सत्यत्वादेर्धर्मिणोऽपृथक्त्वात् । अबाध्यत्वादेरभावरूपधर्मस्याधिकरणस्वरूपत्वात् । भावाभावमात्रस्याधिष्ठानमिति वा । तदुक्तं स्कान्दे यज्ञवैभवखण्डे—'यद्यदस्तितया भाति यद्यन्नास्तितयापि च । तत्तत्सर्वं महादेवमायया परिकल्पित'मिति ।। १८१ ।।

( ६५८ ) **इच्छाशक्तिज्ञानशक्तिक्रियाशक्तिस्वरूपिणी**—इच्छा, ज्ञान और क्रियाशक्तिस्वरूपा । इससे तीन गुणों का संकेत करते हैं । संकेतपद्धति के अनुसार—'इच्छा उनका शिर है, ज्ञान मध्यप्रदेश है और क्रिया अधोभाग है । इस प्रकार उनके शरीर में तीन शक्तियाँ हैं । वामकेश्वरतंत्र का कथन है—'त्रिपुरा त्रिविधा है—ब्रह्मा, विष्णु, ईश और वे स्वयम् । इच्छा, ज्ञान और क्रियाशक्ति एक हैं और इन तीनों की शक्ति वे ही एक हैं । तीनों शक्ति एक-दूसरे की कारणभूता हैं । इच्छा और ज्ञान ही दो विद्याएँ बतलायी गयी हैं ।

सूतसंहिता के अनुसार क्रियाशक्ति पंचरूपा है—१. स्पन्द, २. परिस्पन्द, ३. प्रक्रम, ४. परिशीलन और ५. प्रचार । इसी प्रकार क्रियाएँ भी पाँच ही प्रतीत होती हैं ।' मालिनीविजयतंत्र में उल्लेख है—'वही पराशक्ति उस समय इच्छाशक्ति बन जाती है, जब परा ब्रह्म जगत् की सृष्टि करना चाहते हैं । इसको इसी प्रकार जानना चाहिए । इसमें अन्य कोई विकल्प नहीं है । वह उस समय ज्ञानशक्ति बन जाती है, जब वह उन्हें इस बात का स्मरण कराती है, कि इसे इस प्रकार का होना चाहिए । जब वे इसको जान कर उसी रूप से कार्य करते हैं तो वह क्रियाशक्ति हो जाती है ।' वासिष्ठरामायण का भी यही मत है ।

( ६५९ ) **सर्वाधारा**—सब की आधार स्वरूपा । सर्व–समस्त ब्रह्माण्ड, धारा–श्रेणियाँ अर्थात् वे सृष्ट वस्तुओं के साथ एक है, सर्व में अन्तर्यामी रूप से भी वे ही हैं । सर्वाधारा—सर्व अर्थात् सम्पूर्ण, आधार अर्थात् वे ही सभी कुछ हैं । मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—'यथार्थ में देवी ही हैं, जो सभी पदार्थों में हैं, यद्यपि वे नित्य हों या अनित्य, स्थूल हों या सूक्ष्म अथवा रूक्ष्मतर, शरीरी हो या अशरीरी, एक हो या अनेक, भूतल पर हो या अन्तरिक्ष में अथवा और भी चाहे कहीं हों ।

( ६६० ) **सुप्रतिष्ठा**—जगत् के अधिष्ठान रूप में प्रतिष्ठित । बीस अक्षरों का एक छन्द भी होता है, जिसे सुप्रतिष्ठा कहते हैं ।

( ६६१ ) **सदसद्रूपधारिणी**—सत् और असत् रूपा । सद्ब्रह्म । असत् सत् से भिन्न जगत् है । यद्यपि संसार की परिभाषा करना अत्यन्त कठिन है चाहे

उसे सत् कहें या असत्, किन्तु वह दोनों से ही सत् और असत् से भिन्न है। संसार को अनिर्वचनीय, सदसत् से विलक्षण कहना अधिक उपयुक्त होगा; किन्तु यहाँ पर असत् शब्द संसार की प्रतीति कराता है। श्रुति ( तैत्तिरीय उप० २.७.१ ) का कथन है—'आदि में यह वास्तव में असत् ही था।' अन्य श्रुति ( छा० उ० ४.२.३ ) के अनुसार—'असत् से सत् का प्रादुर्भाव कैसे हो सकता है ?' यहाँ पर असत् का अर्थ संसार है।

अथवा सत् और असत् ज्ञान के दो रूप हैं। सत् मानसिक रूपान्तरण का अन्तिम चरण है। असत् शेष मानसिक रूपान्तरण हैं, जिन्हें विकल्प कहते हैं। योगसूत्र ( १.९ ) का कथन है—'विकल्प एक प्रकार का भाव या कल्पना है, जिसका आधार शब्दों से बतलाया गया ज्ञान है, किन्तु उसका यथार्थ रूप में कोई विषय ही नहीं होता है।' गौतमसूत्र ( ४.१.५० ) में उल्लेख है—'जो कुछ भी मानस देखता है वह असत् और अनित्य है।' सत् और असत् का अर्थ नित्य-अनित्य भी हो सकता है। नित्य वही है जिसमें स्थायित्व है और अपरिवर्तनीय है। सूतसंहिता ( ४.१२.१६ ) के अनुसार—'जो कुछ भी नित्य या अनित्य प्रतीत होता है, उन सभी का कारण महादेव की परिकल्पित माया है।'

**अष्टमूर्तिरजा जैत्री लोकयात्राविधायिनी।**
**एकाकिनी—**

मत्स्यपुराणे 'लक्ष्मीर्मेधा धरा पुष्टिर्गौरी तुष्टिः प्रभा धृतिः। एताभिः पाहि तनुभिरष्टाभिर्मां सरस्वति' इति मन्त्रलिङ्गगम्या अष्टौ मूर्तयो यस्याः। यद्वा योगशास्त्रे—'गुणभेदादात्ममूर्तिरष्टधा परिकीर्तिता। जीवात्मा चान्तरात्मा च परमात्मा च निर्मलः। शुद्धात्मा ज्ञानरूपात्मा महात्मा सप्तमः स्मृतः। अष्टमस्तेषु भूतात्मेत्यष्टात्मानः प्रकीर्तिता' इति। पञ्चमहाभूतानि सूर्याचन्द्रमसौ जीवात्मस्वर्गदीक्षितानामन्यतम एक इत्यष्टसङ्ख्या मूर्तयो यस्याः। 'भूतानि पुष्पवन्तौ स्वरिति देव्यष्टमूर्तय' इति शक्तिरहस्यात्। विष्णुपुराणेऽपि प्रथमेंऽशे—'सूर्यो जलं मही वह्निर्वायुराकाश एव च। दीक्षितो ब्राह्मणः सोम इत्यष्टौ मूर्तयो मताः॥ पत्न्यः सुवर्चला चोमा सुकेशी चापरा शिवा। स्वाहादितिस्तथा दीक्षा रोहिणी च यथाक्रमम्॥ शनैश्चरस्तथा शुक्रो लोहिताङ्गो मनोजवः। स्कन्दः स्वर्गोऽथ सन्तानो बुधश्चानुक्रमात्सुता' इति। लैङ्गे तूक्तम्—'अष्टौ प्रकृतयो देव्या मूर्तयः परिकीर्तिताः। तथा विकृतयस्तस्या देहा बद्धविभूतय' इति। 'भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च। अहङ्कार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधे'ति भगवता गीता मूर्तयो यस्या इति वा। कुलाष्टकस्वरूपेत्यर्थो वा। तच्च समयाचारस्मृतौ—'गणिका शौण्डिकी चैव कैवर्ती रजकी तथा। तन्त्रकारी चर्मकारी

मातङ्गी पुंश्चली तथे'ति । अथवा 'स्वल्पाङ्गी दीर्घकेशी या सानङ्गकुसुमा मते'-त्यादिना रुद्रयामले अष्टानां लक्षणान्युक्तानि । लक्ष्याणि तु तृतीयावरणे प्रसिद्धानि तदष्टकरूपा । ब्राह्म्यादिवशिन्यादिस्वरूपेति वा । 'अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णा'मित्यादिश्रुतिप्रसिद्धाया अविद्यारूपाया अजाया जेत्री । ज्ञान-रूपत्वादज्ञाननाशिकेति यावत् । लोकानां चतुर्दशसङ्ख्यानां यात्रां प्रलयं संरक्षणं वा विधातुं शीलमस्याः । एकाकिनी द्वितीयराहित्यात् । 'एकादाकिनिच्चासहाय' इति प्रत्ययः । 'सोऽबिभेत्तस्मादेकाकी बिभेति सहायमीक्षाञ्चक्रे यन्मदन्यन्नास्ति कस्मान्नु बिभेमीति तत एवास्य भयं वीयाये'ति बृहदारण्यकश्रुतेः । देवीपुराणे— 'एकैव लोकान् ग्रसति एकैव स्थापयत्यपि । एकैव सृजते विश्वं तस्मादेकाकिनी मते'ति ।

अथ परिभाषायां चतुस्त्रिंशन्नामानि विभजते—

भूगीर्णाबिलखेदालम्बारम्भाविभोर्वदेद्धावम् ।
हस्ती द्विर्वैकं वा भजते वातूलमन्दमृगान् ॥ २५ ॥

एकमित्यस्य द्वादशाक्षरमेकं नामेत्यर्थः ॥ २५ ॥

( ६६२ ) **अष्टमूर्तिः**—आठ स्वरूपों वाली । मत्स्यपुराण के अनुसार— 'लक्ष्मी, मेधा, धरा, पुष्टि, गौरी, तुष्टि, प्रभा और धृति—ये आठ स्वरूप हैं । माँ सरस्वती इन रूपों में मेरी रक्षा करें ।'

अथवा उनके आठ रूपों का ज्ञान मंत्रों से होता है । योगशास्त्र का कथन है—'गुणों के भेद से आत्ममूर्ति आठ प्रकार की बतलायी गयी हैं—जीवात्मा, अन्तरात्मा, परमात्मा, निर्मलात्मा, शुद्धात्मा, ज्ञानरूपात्मा, महात्मा और भूतात्मा । ये आठ आत्मरूप बतलाये गये है ।'

पाँच महाभूत, सूर्य, चन्द्र और जीव अथवा स्वर्ग या बलि देने वाला— ये भी आठ स्वरूप हैं । शक्तिरहस्य का कथन है—'पाँचभूत, सूर्य, चन्द्रमा और स्वर्ग ये आठ देह है ।' विष्णुपुराण के अनुसार—'सूर्य, जल, पृथ्वी, अग्नि, वायु, आकाश; ब्रह्म दीक्षित और चन्द्रमा—ये आठ देह हैं । इन आठों की पत्नियाँ क्रमशः—उमा, सुकेशी, अपरा, शिवा, स्वाहा, दिति, दीक्षा तथा रोहिणी बतलायी गयीं हैं । उनके पुत्र भी क्रमशः इस प्रकार हैं—शनैश्चर, शुक्र, लोहितांग, मनोजय, स्कन्द, स्वर्ग, सन्तान और बुध ।'

किन्तु लिंगपुराण में उल्लेख है—'आठ प्रकार की प्रकृति देवी का शरीर हैं तथा आठ प्रकार की विकृतियाँ उनके देह की बद्ध अभिव्यक्तियाँ हैं— भूमि, जल, अनल, आकाश, वायु, मन, बुद्धि और अहंकार' । भगवद्गीता के अनुसार—

'भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ।
अहङ्कार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ।।' ७.४ ।।

भूमि, जल, अग्नि, वायु, आकाश—यहाँ भूमि आदि इन शब्दों द्वारा गन्ध आदि पाँचों तन्मात्राओं का वर्णन किया गया है; मन शब्द से उसके कारणभूत अहंकार का, बुद्धि शब्द से उसके कारणभूत महत्तत्त्व का और अहंकार शब्द से उसके कारणभूत अविद्या का प्रतिपादन किया गया है। इस प्रकार प्रकृति आठ भेदों में विभक्त है। अथवा भूमि आदि शब्दों से पाँच महाभूत सूक्ष्मभूतों के साथ एक-एक कर गृहीत होते हैं। अहंकार शब्द से ही अहंकार तथा उसी से उसके कार्यरूप इन्द्रियों का ग्रहण हो जाता है। बुद्धि शब्द से महत्तत्त्व का और मन शब्द से मन के द्वारा ही जिसका अनुमान किया जाता है, उस अव्यक्त रूप प्रधान का ग्रहण होता है। इस प्रकार मेरी प्रकृति अर्थात् माया नामक शक्ति आठ भेदों में विभक्त हैं। चौबीस भेदों में विभक्त होने पर भी इन आठों में ही अन्य सभी अन्तर्भूत हैं, इस कारण आठ प्रकार से विभक्त है, ऐसा कहा गया है। सारांश यह है कि मेरी प्रकृति पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश तथा मन, बुद्धि और अहंकार इन आठ प्रकारों से विभक्त है।'

आठ कुल होते हैं। आठ प्रकार की नारियाँ होती हैं। समयाचारस्मृति के अनुसार—गणिका, सौन्दिकी, कैवर्ती, रजकी, तंत्रकारी, चर्मकारी, मातंगी और पुंश्चली।' रुद्रयामल में उक्त आठों प्रकार की नारियों का विवेचन किया गया है और उनकी विशेषताएँ बतलायी गयीं हैं। अंगकुसम के अवयव सुडौल और केश लम्बे होते हैं।

( ६६३ ) **अजा जैत्री**—अविद्या रूप अज्ञान का नाश करने वाली। श्रुति ( श्वे० उप० ४.५ ) के अनुसार—अजा एक, लाल, श्वेत और श्यामा को कहते हैं। तात्पर्य यह है कि वे ज्ञानरूपा है, अतः अविद्या का नाश करती हैं।

( ६६४ ) **लोकयात्राविधायिनी**—ब्रह्माण्ड की दिशा-निर्देश करने वाली। लोक—१४ भुवन, यात्रा—संहार अथवा स्थिति।

( ६६५ ) **एकाकिनी**—उनका कोई दूसरा नहीं है। व्र० उप० ( १. ४.२ ) का कथन है—'भय का आभास तभी होता है, जब एकान्त में रहने वाले की धारणा यह होती है कि कोई दूसरा है। उसने सोचा कि जब मेरे अतिरिक्त और कोई है ही नहीं तो भय समाप्त हो जाता है।' देवीपुराण का कथन है कि वे अकेली ही ब्रह्माण्ड का संहार कर देती हैं, अकेली ही स्थित रखती हैं और अकेले ही ब्रह्माण्ड की सृष्टि करती हैं, अतः वे एकाकिनी हैं। देवीपुराण के अनुसार—

'एकैव लोकान् ग्रसति एकैव स्थापयत्यपि ।
एकैव सृजते विश्वं तस्मादेकाकिनी मता ॥'

[ २५ श्लोक ३४ नामों का विभाजन करते हैं । ]

**—भूमरूपा निर्द्वैता द्वैतवर्जिता ॥ १८२ ॥**

**'यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोती'त्यादिना 'यो वै भूमा तत्सुख'मित्यन्तेन श्रुतौ प्रतिपादितो भूमा ब्रह्मैवेति भूमाधिकरणे निर्णीतरूपत्वाद्भूमरूपा । यद्वा 'बहोर्लोपो भू च बहो'रिति निष्पन्नो बह्वर्थको भूमशब्दः । ततश्चैकाकिन्यपि बहुरूपेत्यर्थः । तदुक्तं देवीपुराणे—'एकाप्युपाधितो भूमा शिवा सर्वत्र विश्रुता । यथानुरज्यते वर्णैर्विचित्रैः स्फटिको मणिः ॥ तथा गुणवशाद्देवी भूमानामेति वर्ण्यते । एको भूत्वा यथा मेघः पृथक्त्वेन च तिष्ठति ॥ वर्णतो रूपतश्चैव तथा गुणवशादुमा । नभसः पतितं तोयं यथा नानारसं भवेत् ॥ भूमे रसविशेषेण तथा गुणवशादुमा । यथा द्रव्यविशेषेण वायुरेकः पृथग्भवेत् ॥ दुर्गन्धो वा सुगन्धो वा तथा गुणवशादुमा । यथा वा गार्हपत्योग्निरन्यसंज्ञान्तरं व्रजेत् ॥ दक्षिणाहवनीयादि ब्रह्मादिषु तथैव सा । एकत्वेन च भूम्ना च प्रोक्ता देवी निदर्शनैः ॥ तस्माद्भक्तिः परा कार्या सर्वगत्वप्रसिद्धय' इति । कूर्मपुराणेपि—'एका कामेश्वरी शक्तिस्नेकोपाधियोगतः । परावरेण क्रीडते तस्य सन्निधा'विति । 'यत्र नान्यत् पश्यति' इत्यादिना 'यदल्पं तन्मर्त्य'मित्यन्तेन श्रुतौ द्वैतदर्शनस्यानित्यविषयकताप्रतिपादनेन तस्य हेयत्वान्निर्गतं द्वैतं यस्यां सा निर्द्वैता । न पुनर्द्वैतं पूर्वं स्थितं पश्चान्निर्गतं । मूलत एव तु नास्तीत्याह—द्वैतवर्जितेति । भेदस्यातात्विकत्वेन सार्वकालिकात्तदभावादिति भावः ॥ १८२ ॥**

( ६६६ ) **भूमरूपा**—समष्टिरूपा । वेदान्तसूत्र ( १.३.८ ) की मान्यता है कि भूमा का तात्पर्य ब्रह्म से है । छा० उप० ( ७.२३ ) में उल्लेख है—'जहाँ कोई अन्य कुछ नहीं देखता और न अन्य सुनाई पड़ता है, तब जो अनन्त है, वे ही भूमा हैं और वे ही आनन्द हैं ।

अथवा पहले नाम ( ६६५ ) का अर्थ है—'वे अकेली हैं' । किन्तु इसमें बतलाया गया है कि 'वे अनेक हैं ।' देवीपुराण का कथन है—'यद्यपि उपाधि से वे एक हैं, किन्तु सर्वव्यापिनी हैं, अनेक रूपों में है अर्थात् समष्टि रूप में शिवा हैं । जैसे स्फटिकमणि विभिन्न रंगों के कारण प्रतिबिम्बों से अनुरंजित हो जाती है, उसी प्रकार गुणों के कारणस्वरूप देवी भूमा रूप में बतलायी गयीं हैं । जिस प्रकार एक मेघ वही प्रकृति और वर्ण रखते हुए भी गुणों के कारण अनेक हो जाता है, उसी प्रकार उमा भी गुणों के कारण अनेक प्रतीत होती हैं । आकाश से गिरते ही जल नाना प्रकार के रस रूप को ग्रहण

कर लेता है। वायु एक होते हुए भी दुर्गन्ध और सुगन्ध ग्रहण करने से अनेक प्रकार का माना जाता है, उसी प्रकार उमा भी हैं। जैसे एक गार्हपत्य अग्नि को दक्षिण आहवनीय नामों से सम्बोधित किया जाता है, उसी प्रकार देवी को भूमरूपा होते हुए भी अनेक नामों से बतलाया जाता है। अतः समस्त मनोकामनाओं की पूर्ति के लिए भक्तिपूर्वक आराधना करनी चाहिए।

कूर्मपुराण का कथन है—'एक ही कामेश्वरी शक्ति अनेक रूप ग्रहण कर लेती है तथा विभिन्न रूपों में यह लीला चलती रहती है।'

( ६६७ ) **निर्द्वैता**—द्वैत से रहिता। श्रुति ( छा० उ० ७.२३ ) का कथन है—'जब कुछ भी अन्य नहीं देखती···जो अल्प है और अनित्य है। इस प्रकार श्रुति द्वैत को अनित्य बतलाती है। न पहले कोई दूसरा था और न बाद में दूसरा है। मूलतः एक वही हैं। इस प्रकार द्वैत का निषेध किया गया है।

( ६६८ ) **द्वैतवर्जिता**—जो कभी द्वैत नहीं रहा। यहाँ पर द्वैत के सिद्धान्त को पूर्णतया समाप्त कर दिया गया है। नाम ( ६६७ ) में भी यही बतलाया गया है। द्वैत को किसी भी देश या काल में नित्य नहीं माना जा सकता।

**अन्नदा वसुधा वृद्धा ब्रह्मात्मैक्यस्वरूपिणी।**
**बृहती ब्राह्मणी ब्राह्मी ब्रह्मानन्दा बलिप्रिया॥ १८३॥**

अन्नं जनेभ्यो ददाति। वसु धनं रत्नं च ददाति। तथा च बृहदारण्यके—'स वा एष महानज आत्मान्नादो वसुदानो विन्दते वसु य एवंवेदे'ति। अत्रान्नमासमन्ताद्ददातीत्येवमेव व्याख्यातं साम्प्रदायिकैः। वृद्धा जरठा। त्वं जीणा दण्डेन वञ्चसी'ति श्रुतेः। वञ्चसि गच्छसीत्यर्थः। सर्वज्येष्ठत्वाज्जगद्रूपेणाभिवृद्धत्वाद्वा वृद्धा। वर्धयति जगदिति वा णिजन्तात्कर्तरि क्तः। ब्रह्मणा चैतन्येन सह आत्मनां जीवानामैक्यमेव स्वं निजं रूपमस्याः। यद्वा ब्रह्मात्मनोः शिवजीवयोरैक्यमेव स्वं सर्वस्वं प्रतिपाद्यं यस्य स हंसमन्त्रो रूपमस्या इति। तदुक्तं स्कान्दे यज्ञवैभवखण्डे—'अथवा जीवमन्त्रोऽयं जीवात्मप्रतिपादकः। अहंशब्दस्य रूढत्वाल्लोके जीवात्मवस्तुनि॥ शक्तिमन्त्रः सकाराख्यः परमेश्वरवाचकः। प्रकृतार्थे प्रसिद्धत्वात्प्रसिद्धः परमेश्वरः॥ महदाद्यणुपर्यन्तं जगत्सर्वं चराचरम्। जायते वर्तते चैव लीयते परमेश्वरे॥ संसारित्वेन भातोऽहं स एव परमेश्वरः। सोऽहमेव न सन्देहः स्वानुभूतिप्रमाणत' इति। एतेन त्रिशत्यां हंसमन्त्रार्थरूपिणीति नाम व्याख्यातम्। महतो महीयत्वाद्बृहती। षट्त्रिंशदक्षरच्छन्दोविशेषरूपा वा। न च 'गायत्री छन्दसामसी'ति कौर्मवचनविरोधः। उभयात्मत्वाङ्गीकारे तदभावात्। अत एव 'बृहत्साम तथा साम्ना'मिति भगवतो वासुदेवस्य विश्वरूपवर्णने गीतावचनेऽस्य भगवत्या विश्वरूपवर्णनार्थेन 'ज्येष्ठं साम च सामस्वि'ति कौर्मवचनेन न विरोधः। तलवकारिणां शाखायामुदुत्यं चित्रमित्यनयोर्ऋचोर्गीयमानं

साम ज्येष्ठसामेत्युज्ज्वलायां हरदत्तोक्तेः। बृहत्साम तु तस्य नश्चित्रेत्यस्यामृचि गीयमानं प्रसिद्धमेव। बृहज्ज्येष्ठशब्दयोः पर्यायत्वसम्भवाच्च। तेन ज्येष्ठसामरूपेति वा बृहत्सामरूपेति वा व्याख्या। 'ब्राह्मणी फञ्जिका स्पृक्का द्विजपत्नीषु विश्रुते'ति विश्वकोशादौषधिविशेषरूपा द्विजस्त्रीमात्ररूपा वा संविद्विशेषरूपा वा। उक्तञ्च समयाचारस्मृतौ 'ब्राह्मणी श्वेतपुष्पाढ्या संवित्सा देवतात्मिके'ति। अथवा शिवस्य ब्राह्मणत्वजातिमत्त्वाद् ब्राह्मणी। तथा च छन्दोग्ये श्रूयते 'विरूपाक्षोऽसि दन्ताञ्जि'रिति शिवं प्रकृत्य 'त्वं देवेषु ब्राह्मणोऽस्यहं मनुष्येषु ब्राह्मणो ब्राह्मणमुपधावत्युप त्वाधावामी'ति पराशरादित्यकौर्मवासिष्ठलैङ्गेषु स्मर्यते। 'ब्राह्मणो भगवान्साम्बो ब्राह्मणानां हि दैवतम्। विशेषाद् ब्राह्मणो रुद्रमीशानं शरणं व्रजे'दिति। विष्णुभागवतेऽपि 'न मे गर्भमिमं ब्रह्मन्नि'त्यादिना शिवकोपाद् बिभ्यत्यादित्या तस्य ब्राह्मणत्वं व्यक्तीकृतमिति तु शिवतत्त्वविवेके द्रष्टव्यम्। अविद्यातिरिक्तजडजातिसद्भावे मानाभाव इत्यत आह ब्राह्मी। 'ब्राह्मो जाता'-विति निपातनात्साधुः। वागात्मिका वा। ब्रह्मैवानन्दो यस्याः सगुणायाः। मत्वर्थीयाच्प्रत्ययेन ब्रह्मानन्दवती वा। बलिनो विद्यानिराससमर्थाः कामादिशत्रुजेतारः प्रिया दयापात्रं यस्याः। बलिनामको राजा प्रियो यस्य वामनस्य तदभिन्ना वा। पूजोपहाराः प्रिया यस्यां वा॥ १८३॥

( ६६९ ) अन्नदा—अन्न प्रदान करने वाली।

( ६७० ) वसुधा—धन और रत्नों को देने वाली। बृह० उप० ( ४. ४.२४ ) के अनुसार—'यथार्थ में अन्न और सम्पत्ति प्रदान करने वाला यही अजन्मा अनित्य आत्मा है।' इसे ही वसु बतलाया गया है।

( ६७१ ) वृद्धा—सनातन अथवा पुरातन स्वरूपा। श्रुति ( श्वे० उप० ४.३ ) के अनुसार—'आप जीर्णा होने से दण्ड के सहारे चलते हैं।' यहाँ पर चलने के लिए 'वञ्चसि' शब्द प्रयुक्त किया गया है, जिसका तात्पर्य चलना या जाना है। वृद्धा—सबसे वृद्ध अथवा पुरातन, ब्रह्माण्ड के रूप में विस्तृत अथवा अभिवृद्धि, वे जगत् का पोषण करती हैं। सृष्टि के पूर्व भी थीं, अतः उन्हें वृद्धा कहकर सम्मान व्यक्त किया गया है।

( ६७२ ) ब्रह्मात्मैक्यस्वरूपिणी—ब्रह्म तथा आत्मास्वरूप वाली। अथवा ब्रह्म, आत्मा, चैतन्य, जीव, स्व आदि जिनके स्वरूप हैं। वे आत्मा को शिव के साथ उस हंस-मंत्र से जो कि उनका रूप ही है, सायुज्य कर देती हैं। सूतसंहिता का कथन है—'अथवा यह जीव मंत्र है और जीवात्मा का प्रतिपादक है।' 'अहं' शब्द से देहधारी जीव को व्यक्त करती हैं। शक्तिमंत्र को 'स'कार कहते हैं और इससे पराशक्ति का आशय है, क्योंकि परमेश्वर ही सब चराचर वस्तुओं में शक्ति रूप माने जाते हैं। बड़े से लेकर छोटे तक सम्पूर्ण

चराचर जगत् का जन्म इसी से होता है, स्थिति रहती है और अन्त में उन्हीं परब्रह्म में लीन हो जाते हैं। जीव अर्थात् 'हंस' जो जगत् में अपने को स्थिति रूप में व्यक्त करता है, वही परमेश्वर है। 'हंऽसो' मैं वही हूँ अथवा 'सोऽहं' इसमें कोई सन्देह नहीं है और अपनी अनुभूति से साधिकार यह कहता हूँ। इस प्रकार त्रिशती में जिस हंस-मंत्र का उल्लेख आता है, उसकी यह व्याख्या ही की गयी है।

( ६७३ ) **बृहती**—वे महान् ( महती ) हैं। बृहती छत्तीस अक्षरों का एक छन्द भी है। इससे कूर्मपुराण के इस कथन का कि 'छन्दों में मैं गायत्री हूँ' विरोध नहीं है, क्योंकि देवी तो दोनों ही है—गायत्री भी और छन्द भी। इसी प्रकार भगवद्गीता ( अध्याय १० श्लोक ३५ ) में भगवान् कृष्ण कहते है—'बृहत्साम तथा साम्नां गायत्री छन्दसामहम्।' यहाँ पर वृहत् साम की श्रेष्ठता बतलायी गयी है—'छन्द युक्त मंत्रों में गायत्री मंत्र मैं ही हूँ।' कूर्मपुराण के अनुसार—'मैं सामगानों में ज्येष्ठ साम हूँ।' गीता और कूर्म के कथन विरोधात्मक नहीं हैं। ऋक् में बृहत् सामन् की सतवन्नाह के रूप में स्तुति की गयी है। ज्येष्ठ साम की बड़ी प्रशंसा है और उन्हें 'उद्यतम्' और 'चित्रम्' कहा गया है।'

( ६७४ ) **ब्राह्मणी**—द्विज की पत्नी को ब्राह्मणी कहते हैं। विश्वकोश के अनुसार ब्राह्मणी का अर्थ ब्राह्मण की पत्नी तथा औषधि का एक क्षुप किया गया है। इसका एक अर्थ ज्ञान भी बतलाया गया है। समयाचारस्मृति का कथन है—'दिव्य ज्ञान, दिव्य पुष्प से संयुक्त। यहाँ दिव्य पुष्प का तात्पर्य सत् से है।

शिव द्विज अथवा ब्राह्मण हैं, अतः उनकी पत्नी को भी ब्राह्मणी कहते हैं। छा० उप० ( ८.१४.१ ) के अनुसार—'आप देवों में ब्राह्मण हैं, मैं मनुष्यों में ब्राह्मण हूँ, जो ऐसा सोचता है, वह ब्रह्म हो जाता है या ब्राह्मण हो जाता है।' पाराशर, आदित्य, कूर्म, वशिष्ठ और लिंगपुराण इसी का समर्थन करते हैं—'देवी के पति दिव्य शम्भु हैं और ब्राह्मण हैं।' ब्राह्मण को विशेषतया रुद्र की शरण लेनी चाहिए। देवी ब्राह्मणी है। शिवतत्त्वविवेक में विष्णुभागवत ने शिव को ब्राह्मण सिद्ध किया है।

( ६७५ ) **ब्राह्मी**—ब्रह्म की पत्नी अथवा वाग्देवी।

( ६७६ ) **ब्रह्मानन्दा**—जिसका आनन्द ब्रह्म है—सगुण रूप। सगुण ब्रह्म को निर्गुण ब्रह्म ही आनन्दमय है। अथवा ब्रह्मानन्द पर एक मात्र उनका ही अधिकार है।

( ६७७ ) **बलिप्रिया**—बलि से प्रिय अथवा प्रसन्न रहने वाली। बलि वे माने जाते हैं जो इन्द्रियजनित विषयों पर संयम या निग्रह रख सकते हैं। अथवा कामादि शत्रुओं पर जो विजय प्राप्त कर लेते हैं। प्रिया का अर्थ है—अनुग्रह अथवा योग्य दया-पात्र। बलि शब्द से राजा बलि का भी आशय लिया जा सकता है, क्योंकि उसी के कारण वामन अवतार हुआ था। पूजा में भी बलि प्रदान की जाती है, वह भी उन्हें प्रिय मानी जाती है।

**भाषारूपा बृहत्सेना भावाभावविवर्जिता।**
**सुखाराध्या शुभकरी शोभनासुलभागतिः॥ १८४॥**

**संस्कृतप्राकृतादिभाषा रूपं यस्याः। भाषाभिर्निरूप्यत इति वा। तदुक्तम्—'संस्कृतेनैव केप्याहुः केचिन्म्लेच्छादिभाषया। साधारण्येन केऽपि त्वां प्राकृतेनैव केचने'ति। बृहती अपारा सेना चतुरङ्गबलं यस्याः बृहत्सेनाख्यराजविशेषरूपा वा। भावा द्रव्यगुणादयोऽभावाः प्रागभावादयस्तैरुभयैरपि विवर्जिता। ननूभयेषामभावस्याप्यभावत्वेन तद्वत्त्वे कथमभावविवर्जितत्वं। किञ्च प्रागभावध्वंसात्यन्ताभावादयोऽपि द्रव्यगुणादिप्रतियोगिका एव वक्तव्याः। प्रकारान्तरायोगात्। ततश्च द्रव्याभावाभावे द्रव्यत्वं द्रव्याभावे च द्रव्यभावत्वमेवापद्यत इति कथं भावाभावविवर्जितत्वमिति चेत्। न। व्यासपादैरेव परिहृतत्वात्। तदुक्तं स्कान्दे यज्ञवैभवखण्डे—'अधिष्ठानावशेषो हि नाशः कल्पितवस्तुनः। भावस्यैव ह्यभावत्वं नाशो भावस्य भावता॥ भावाभावस्वरूपाभ्यामन्य एव हि कल्पितः। अधिष्ठानस्य नाशो न सत्यत्वादेव सर्वदे'ति। अधिष्ठानसमसत्ताकपदार्थप्रतियोगिकाभावस्य तदभावस्य चाधिष्ठानङ्कृदेन तत्र वृत्तिता। अधिष्ठानविषमसत्ताकस्याभावस्त्वधिष्ठानस्वरूप एव न भिन्नः। अधिष्ठानं तु सत्यत्वादेव न नश्यतीति समुदायार्थः। सुखेनोपवासादिरूपकायक्लेशं ध्येयस्वरूपनियमनिर्बन्धादिकं चान्तरेणाप्याराध्या। तथा च कौर्मे हिमवन्तम्प्रति भगवत्या वचनम्—'अशक्तो यदि मां ध्यातुमैश्वरं रूपमव्यय'मित्यादिनोत्तरोत्तरं सुलभप्रकारोपदेशः। न चैतावता पापमाशङ्कनीयमित्याहुः। शुभकरी शुभं पुण्यमेव करोति मोक्षादिपुरुषार्थरूपत्वाच्छोभना सुखोपास्यत्वात्सुलभा च गतिः प्राप्तव्यं स्थानम्। गम्यत इति गतिः फलं। ज्ञानमुपायो वा 'गतिर्मार्गे दशायां च ज्ञाने यात्राभ्युपाययो'रिति विश्वः। 'एषैव सर्वभूतानां गतीनामुत्तमा गति'रिति कौर्मात्। शोभनायै सुलभायै गत्यै नम इति चतुर्थीत्रयेण प्रयोगः। अत्र शोभनागतिः। सुलभागतिरिति गतिपदानुषङ्गेण नामद्वयं सुवचम्। तावतैव पौनरुक्त्यपरिहारसम्भवात्। अत्र हि शोभनेति पदत्रयं पठ्यते। सुमुखी नलिनी सुभ्रूः शोभनेति यथास्थितमेकं नाम। सुवासिन्यर्चनप्रीताशोभनेत्यत्र चतुरक्षरमशोभनेति द्वितीयम्। प्रकृते चाकारप्रश्लेषायोगात्पार्थक्यायोगाच्चोत्तरपदेनैकवाक्यतां कल्पयित्वा पौनरुक्त्य-**

मुद्विघ्रयत इति स्थितिः। मतिरमतिरित्यादिरीत्या पदच्छेदेऽप्येषैवोपपत्तिर्मूलम्। भगवत्पादीयविष्णुसहस्रनामभाष्ये ईदृशीभिरेवोपपत्तिभिः पदच्छेदस्य निर्णीतत्वात्। यथा निधिरव्यय इत्यत्र पदद्वयस्यैकनामत्वमव्ययः पुरुषः साक्षीत्यनेन पौनरुक्त्य-परिहाराय। एवं स्वयंभूः शम्भुरित्यादौ स्थविरो ध्रुवः शाश्वतस्थाणुः सर्वविद्भानुर्वाचस्पतिरुदारधीरि-त्यादिषु। एवं जननोजनजन्मादिर्भीम इत्यनेन पुनरुक्तिपरिजिहीर्षयाऽतुलः शरभो भीम इत्यत्राभीम इत्यकारप्रश्लेषः कृतः। एवमिष्टो विशिष्ट इत्यादि। ततश्च छलाक्षरसूत्राणामपीदृशोपपत्तिमूलकत्वेन तदुक्तरीत्यैव पदच्छेदे नातीवादरः कर्तव्यः। अनेनैव न्यायेन सामवेदिभिर्वैदमर्यादयापि पठ्यमान ऊहग्रन्थो न्याय-मूलकत्वात्पौरुषेय एवेति न्यायविरोधे तस्याप्रामाण्यमिच्छन्ति जैमिनीयाः। प्रकृते तूभयथापि पौनरुक्त्यपरिहारसम्भवे प्रसवित्री प्रचण्डाज्ञाप्रतिष्ठाप्रकटा-कृतिरिति पकारादिनामप्रायपाठे ज्ञेत्यस्य भिन्नपदत्वस्वीकारे सन्दर्भशुद्ध्यसामञ्ज-स्यात्तत्र प्रचण्डाज्ञेत्यस्यैकपदत्वलिप्सया प्रकृते गतिपदानुषङ्गेणापि नामद्वयं स्वीकर्तुमुचितमिति दिक्। सर्वथैकमेव नामेति यद्याग्रहस्तर्ह्येकमेव पदमिति सुवचम्। शोभना च। सा चासुलभा चेति विग्रहे सुदुर्लभेत्यर्थः। सुदुर्लभा आगतिः पुनरावृत्तिर्यया। जन्मच्छेत्रीति यावत्। 'यस्य नो पश्चिमं जन्म यदि वा शङ्करः स्वयम्। तेनैव लभ्यते विद्या श्रीमत्पञ्चदशाक्षरी'ति ब्रह्माण्डपुराणात्। यद्वा। असुलभा गतिर्दुर्लभं जन्म मानुषादि तच्छोभनं ययेत्यर्थः। उक्तञ्च देवीभागवते— 'यैर्न श्रुतं भागवतं पुराणं नाराधिता यैः प्रकृतिः पुराणी। हुतं मुखे नैव धरा-मराणां तेषां वृथा जन्म गतं नराणा'मिति। विष्णुभागवते त्वत्रैव 'नाराधितो यैः पुरुषः पुराण' इति द्वितीयचरणः पठ्यत इति भेदः। शोभनाऽसुरनायिकेत्यत्र शोभ-नानामसुराणां प्रह्लादादीनामित्यर्थं निर्वर्ण्य प्रकृते नामत्रयमपि सुवचम्॥१८४॥

( ६७८ ) **भाषारूपा**—संस्कृत, प्राकृत, पाली आदि भाषाएँ जिनके स्वरूप हैं। भाषाओं के विभिन्न रूप हैं। अथवा उनकी विविध भाषाओं द्वारा आराधना की जाती है। ऐसा उल्लेख है—'कुछ तुम्हारी संस्कृत में आराधना करते हैं, कुछ म्लेच्छ भाषाओं में, कुछ प्राकृत भाषा में और कुछ भट्टी भाषा का भी पूजा में प्रयोग करते हैं।'

भाषाओं के भेद इस प्रकार भी किये जाते हैं—लौकिक, वैदिक, प्राकृत, मागधी, शौरसेनी, पैशाची, द्राविड और गौड़ीय आदि।

( ६७९ ) **बृहत्सेना**—अपार सेना ( चतुरंगिणी ) से युक्त। बृहत्सेन एक राजा का भी नाम था।

( ६८० ) **भावाभावविवर्जिता**—भाव तथा अभाव से परे। भाव द्रव्य गुण आदि। अभाव शब्द भाव की पूर्व स्थिति का सूचक है। अभाव का अस्तित्व ही नहीं है, अतः यह कहा जा सकता है, कि देवी इन दोनों से

परे है। अथवा इससे रिक्त नहीं है। इस शंका का उत्तर व्यास ने सूतसंहिता ( ४.२.८-९ ) में दिया है—काल्पनिक वस्तुओं के नाश का अर्थ है, उनके अधिष्ठान का विनाश; किन्तु विनाश तो उसका होता है जिसका अस्तित्व हो। अस्तित्व न होते हुए भी जिसकी केवल कल्पना कर ली गयी है और होते हुए भी जो अस्तित्वहीन है। अतः भावाभाव केवल कल्पना है। दोनों का आधारतल इन दोनों से भिन्न है। आधारतल का नाश इसलिए नहीं होता क्योंकि वह नित्य है। इसलिये देवी में भावाभाव का विवर्जन बताया गया है।

( ६८१ ) सुखाराध्या—सुगमता से आराधना होती है। सुख—बिना काया को क्लेश दिये पूजा की जा सकती है। उपवास आदि से शरीर को कष्ट होता है। देवी की साधना में इस प्रकार का कोई प्रतिबंध नहीं है कि ध्यान आदि किस प्रकार किया जाय। कूर्मपुराण में शिव हिमवान् से कहते हैं—'यदि तुम मेरे अनादि परा रूप का ध्यान करने में अशक्त हो तो....।' और आगे पूजा की सरल पद्धति बतलायी गयी है।

( ६८२ ) शुभकरी—शुभ और पुण्य करने वाली। अधूरी पूजा भी कल्याणप्रद होती है।

( ६८३ ) शोभनासुलभागतिः—उचित मार्ग से जिन्हें प्राप्त करना सुलभ है। शोभना–मुक्ति आदि। सुलभा–पूजा करने की सुगम विधि। गति–परिणाम अथवा साधन। विश्वकोश के अनुसार–'गति का अर्थ मार्ग, अवस्था, ज्ञान, यात्रा और साधन है।' कूर्मपुराण का कथन है—'समस्त प्राणियों की उत्तम गति केवल वे ही हैं।' इसका प्रयोग इस प्रकार भी किया जाता है—'शोभनायै सुलभायै गत्यै नमः।' कुछ इस नाम को दो भागों में भी बाँटते हैं। एक नाम न मानकर दो नाम कहते हैं—शोभना गति और दूसरा सुलभा-गति। शोभनागति अर्थात् शुभमार्ग और सुलभागति अर्थात् पूजा सरल है। दो नाम इसलिए कि शोभना ( ४६२ ) पहले आ चुका है। कुछ लोग दूसरे नाम का अर्थ इस प्रकार लगाते हैं—'सुगमता से प्राप्त नहीं होती। क्योंकि वहाँ पहुँच जाने पर अर्थात् उनका सायुज्य कर लेने पर वहाँ से वापसी नहीं होती अर्थात् जन्म से छुटकारा हो जाता है।' ब्रह्मपुराण का कथन है ( त्रिशती ११२ ) : पंचदशाक्षरी मंत्र केवल उसे ही ग्रहण करना चाहिए जिसका यह जन्म ही अन्तिम है अथवा शंकर स्वयम्।

'यस्य नो पश्चिमं जन्म यदि वा शङ्करः स्वयम्।<br>
तेनैव लभ्यते विद्या श्रीमत्पञ्चदशाक्षरी॥'

अथवा असुलभा गति—मानव-जन्म की प्राप्ति आदि। मानव-जन्म दुर्लभ होता है और शोभना देवी की आराधना कर जो सत् हो जाते हैं, उन्हें प्राप्त हो जाता है। देवीभागवतपुराण के अनुसार—

'यैर्न श्रुतं भागवतं पुराणं, नाराधिता यैः प्रकृतिः पुराणी।
हुतं मुखे नैव धरामराणां, तेषां वृथा जन्म गतं नराणाम्॥'

अर्थात् 'जो लोग भागवत नहीं सुनते हैं, जो सनातनी प्रकृति देवी की पूजा नहीं करते हैं, जिन ब्राह्मणों ने कभी हवन या अग्निहोत्र नहीं किया, उनका जन्म व्यर्थ है।

विष्णुभागवतपुराण के द्वितीय स्कन्ध में यह अंश और जुड़ा है—'पुरातनपुरुष'। कुछ लोग ४६२वें और ४६३वें नाम को एक ही मानकर पढ़ते हैं और कुछ इसको तीन—शोभना, सुलभा और गति में विभक्त कर देते हैं।

**राजराजेश्वरी राज्यदायिनी राज्यवल्लभा।**
**राजत्कृपा राजपीठनिवेशितनिजाश्रिता॥ १८५॥**

**राज्ञां देवराजादीनां ये राजानो ब्रह्मविष्णुरुद्रास्तेषामपीश्वरी। राजराजस्य कुबेरस्येश्वरी वा। राज्यं स्वाराज्यवैकुण्ठकैलासाधिपत्यादिकं दातुं शीलमस्याः। पूर्वोक्तानि राज्यानि वल्लभानि प्रियाणि यस्याः। राज्यशब्देन तत्पतयो राजानो वा कथ्यन्ते। अत एव श्रीनगरे तेषां वासः स्मर्यते। यदाह दूर्वासः 'मध्यक्षोण्याममुयोर्महेन्द्रनीलात्मकानि च सरांसि। शातोदरीसहायान्भूपालानपि पुनःपुनः प्रणुम' इति। अमुयोरित्यस्य त्रयोदशचतुर्दशप्रकारयोरित्यर्थः। राजन्ती शोभमाना कृपा यस्याः। राज्ञां नृपाणामिन्द्रादीनां च पीठेषु सिंहासनेषु निवेशिता निजा आश्रिता यया॥ १८५॥**

( ६८४ ) **राजराजेश्वरी**—राजाओं की भी स्वामिनी। राजा—ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र आदि की भी स्वामिनी। अथवा राजराजा कुबेर की ईश्वरी।

( ६८५ ) **राज्यदायिनी**—राज्य प्रदान करने वाली। राज्य—वैकुण्ठ और कैलाश आदि का आधिपत्य।

( ६८६ ) **राज्यवल्लभा**—राज्यप्रिया। पूर्वोक्त राज्यों के शासक, क्योंकि ब्रह्मा आदि का निवास श्रीचक्र के बतलाया गया है। ललितास्तवरत्न ( ९ ) में कहा गया है—

'मध्यक्षोण्याममुयोर्महेन्द्रनीलात्मकानि च सरांसि।
शातोदरीसहायान् भूपालानपि पुनः पुनः प्रणुमः॥'

'....इन तटों के बीच १३वीं और १४वीं प्राचीरों के मध्य महेन्द्रनील-मणि युक्त सरोवर है। वहाँ रहने वाली कृशोदरी ललनाओं सहित रहने वाले मान्धाता आदि सोलह महा चक्रवर्ती राजाओं को पुनः पुनः नमन। ( आनन्देश्वर आदि भैरव तथा योगिनी गण को पुनः पुनः प्रणाम। )' इससे स्पष्ट है कि राजाओं का निवास श्रीचक्र में है।

( ६८७ ) **राजत्कृपा**—राजसी अनुग्रहस्वरूपा।

( ६८८ ) **राजपीठनिवेशितनिजाश्रिता**—इन्द्र आदि राजाओं के सिंहासनों में आश्रित।

**राज्यलक्ष्मीः कोशनाथा चतुरङ्गबलेश्वरी।**
**साम्राज्यदायिनी सत्यसन्धा सागरमेखला ॥ १८६ ॥**

**राज्याभिमानिनी लक्ष्मी राज्यलक्ष्मीः। यस्या मन्त्रस्तन्त्रराजे प्रसिद्धः। कोशस्य भाण्डागारस्य दिव्यस्य अन्नमयादेर्वा नाथा स्वामिनी। चत्वारि हस्त्यश्वरथपादातरूपाण्यङ्गानि येषां तेषां बलानामीश्वरी। अङ्गान्येव बलं येषां तेऽङ्गबला व्यूहाः। चतुरवयवका ये व्यूहास्तेषामीशित्री वा अङ्गबलेश्वरशब्द एव वा व्यूहवाची। तेन द्विगुत्वान्ङीष्। चतुर्थव्यूहात्मेत्यर्थः। ते च वासुदेवाद्या वैष्णवेषु पुराणेष्विव शैवशाक्तेष्वपि पुराणेषु प्रसिद्धास्ते त इहोदाहार्याः। शरीरपुरुषः छन्दःपुरुषो वेदपुरुषो महापुरुष इति बह्वृचोपनिषदुक्ता वा। राजसूयेन यष्टा मण्डलेश्वरो वा राजाधिराजो वा सम्राट्। तस्य भावः साम्राज्यं तदुक्ते 'येनेष्टं राजसूयेन मण्डलस्येश्वरश्च यः। शास्ति यश्चाज्ञया राज्ञः स सम्रा'डित्यग्निपुराणीयकोशात्। सत्ये अनुल्लङ्घ्ये सन्धे प्रतिज्ञामर्यादे यस्याः। सागराः समुद्रा एव मेखला काञ्ची यस्या भूमेः सा ॥ १८६ ॥**

( ६८९ ) **राज्यलक्ष्मीः**—राज्य की अभिमानिनी लक्ष्मी। राज्यलक्ष्मी एक मंत्र भी है, जिसे तंत्रराज में बतलाया गया है।

( ६९० ) **कोशनाथा**—कोश की स्वामिनी। कोश अर्थात् भंडार, दिव्य-कोश और शरीर के अन्नमय आदि पाँच कोश।

( ६९१ ) **चतुरङ्गबलेश्वरी**—चतुरङ्गिणी सेना की स्वामिनी। चतुरंगिणी सेना के चार अंग होते हैं—हाथी, घोड़े, रथ और पैदल। चार प्रकार से सैनिकों की नियुक्ति अथवा चार सेना की रचना चार व्यूहों में करना। अंगबलेश्वर शब्द व्यूहवाची है। इसका अर्थ चार व्यूह है। वैष्णव, वासुदेव, शैव और शाक्तों के भी चार व्यूह प्रसिद्ध हैं। बह्वृचोपनिषद् के अनुसार इसका तात्पर्य है—देह में जो पुरुष है, छन्द में जो पुरुष है, वेदो में जो पुरुष और जो परम पुरुष है।

( ६९२ ) **साम्राज्यदायिनी**—साम्राज्य प्रदान करने वाली। साम्राज्य—उस राजा के राज्य को कहते हैं, जो राजसूय यज्ञ करता है, अथवा भूपति

अथवा राजाओं का राजा। अग्निपुराण और कोश में बताया गया है—'जिसने राजसूय यज्ञ किया है, जो पृथ्वी का स्वामी है अथवा जो राजाओं पर भी शासन करता है, उसे सम्राट् कहते हैं।'

( ६९३ ) सत्यसन्धा—सत्य प्रतिज्ञा वाली।

( ६९४ ) सागरमेखला—समुद्र मेखला ( काञ्ची ) वाली।

**दीक्षिता दैत्यशमनी सर्वलोकवशङ्करी।**
**सर्वार्थदात्री सावित्री—**

धियं ज्ञानं क्षिणोति प्रापयतीति दीक्षा। 'अथातो दीक्षा कस्य स्विद्धेतोर्दीक्षित इत्याचक्षत' इत्यारभ्य 'तं वा एतं धीक्षितं सन्तं दीक्षित इत्याचक्षत' इत्यन्तादाथर्वणब्राह्मणात्। 'शिष्येभ्यो मन्त्रदानेन पापं क्षपयतीति वा। दीयते कृपया शिष्ये क्षीयते पापसञ्चयः। तेन दीक्षेति कथिते'ति परानन्दतन्त्रात्। सा अस्य सञ्जातेति दीक्षितस्तदभिन्ना। दैत्यानां भण्डादीनां शमनी नाशिका। सर्वान् लोकान् स्ववशे कुरुते। वशमिति मान्तमव्ययम्। सर्वेषां चतुर्णामर्थानां पुरुषार्थानां दात्री। तृजन्तयोगे 'न लोके'ति षष्ठ्या एव निषेधात्कृद्योगलक्षणषष्ठ्याः 'तृजकाभ्या'मिति समासनिषेधेऽपि शेषषष्ठ्या समासः। उक्तञ्च देवीपुराणे—'धर्मार्दीश्चिन्तितानर्थान्सर्वलोकेषु यच्छति। अतो देवी समाख्याता सर्वैः सर्वार्थसाधनी'ति। सवितुर्जगत्प्रसूतेः परशिवस्येयं सावित्री। 'प्रजानां च प्रसवनात्सवितेति निगद्यत' इति विष्णुधर्मोत्तरात्। 'सवितृप्रकाशकरणात्सावित्रीत्यभिधाभवेत्। जगतः प्रसवित्रीति हेतुनानेन वापिचे'ति भारद्वाजस्मृतेश्च। 'सावित्री प्रसवस्थिते'रिति वासिष्ठरामायणाच्च। देवीपुराणे तु—'त्रिदशैरर्चिता देवी देवयोगेषु पूजिता। भावशुद्धस्वरूपा च सावित्री तेन सा स्मृते'त्युक्तम्। देवीभागवते तु—'स्रवणं स्यन्दनार्थे च धातुरेष निपात्यते। स्रवणे तेजसोत्पत्तिः सावित्री तेन कथ्यत' इत्युक्तम्। इयञ्च पुष्करतीर्थाधिष्ठात्री देवता। तदुक्तं पद्मपुराणे—'सावित्री पुष्करे नाम्ना तीर्थानां प्रवरे शुभे' इति॥

अथ परिभाषायां षट्त्रिंशन्नामानि विभजते—

देहगुणाद्भवलेशाद्द्विस्तेरूपं दिवाभूरि।
वारिगणेभाविगुणास्त्रिपदलताभावजववादाः॥ २६॥

( ६९५ ) दीक्षिता—जिसे ज्ञान प्राप्त हो चुका है। दि–ज्ञान, क्षि–देना। आथर्वणब्राह्मण का कथन है—दीक्षा शब्द से दीक्षित शब्द बनता है। शिष्य को मंत्र दान करने से उसके पापों का शमन हो जाता है। जिस व्यक्ति ने दीक्षा ले ली है, उसे दीक्षित कहते हैं। परानन्द तंत्र के अनुसार—'करुणावश वे अपने भक्तों को प्रदान करती हैं और वे उनके पापों का नाश कर देती हैं, अतः उन्हें दीक्षिता कहते हैं।

( ६९६ ) **दैत्यशमनी**—दैत्यों का शमन करने वाली। दैत्य—भण्डासुर आदि। शमन अर्थात् नाश करना।

( ६९७ ) **सर्वलोकवशङ्करी**—सभी लोकों को वश में करने वाली।

( ६९८ ) **सर्वार्थदात्री**—सभी कामनाओं ( धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष ) को प्रदान करने वाली।

सर्व–मानवीय आकांक्षाओं के चारों पदार्थ। दात्री–देने वाली। देवीपुराण में उल्लेख है—'सभी कार्यों में वे सद् विचार देती हैं। अन्य कामनाओं को भी पूरा करती हैं, अतः सभी उन्हें सर्वार्थदात्री कहते हैं।

( ६९९ ) **सावित्री**—संसार को जन्म देने वाली। परमशिव जगत् के स्रष्टा हैं। सावित्री उनकी पत्नी हैं। उन्हीं से जगत् उत्पन्न हुआ। विष्णुधर्मोत्तरपुराण का कथन है—'उन्हें सविता कहते हैं, क्योंकि उनसे प्राणियों का जन्म होता है।' भारद्वाजस्मृति का भी यही कथन है—'वे सूर्य को ज्योति देती हैं अथवा वे ब्रह्माण्ड का सृजन करती हैं, अतः उन्हें सावित्री कहते हैं।' वाशिष्ठरामायण में कहा गया है—'देवी की आराधना देवता करते हैं। योग के माध्यम से भी उनकी पूजा की जाती है। धर्मशास्त्रों में भी इसकी चर्चा है। वे शुद्ध भाव स्वरूपा हैं और स्मृतियाँ उन्हें सावित्री कहती हैं।' देवीभागवतपुराण का कथन है—'तैजस् से जिसकी उत्पत्ति हुई, उसे सावित्री कहते हैं।' पद्मपुराण के अनुसार पुष्करतीर्थ की अधिष्ठात्री देवी सावित्री हैं।

[ २६ श्लोकों में ३६ नाम विभाजित हैं। ]

**—सच्चिदानन्दरूपिणी ॥ १८७ ॥**

**सत्वं चित्त्वमानन्दश्च रूपं स्वरूपमत एव विद्यान्तरेषूपसंहार्यमस्या इति सच्चिदानन्दरूपिणी ॥ १८७ ॥**

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे।
सप्तमेन शतेनाभूदष्टमी भोगदा कला ॥ ७०० ॥

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये**
**सप्तमशतकं नामाष्टमी भोगदा कला ॥ ८ ॥**

---

( ७०० ) **सच्चिदानन्दरूपिणी**—सत्, चित् और आनन्द के स्वरूप वाली।

इस प्रकार सात सौ नामों की चर्चा हुई। आठवीं
कला जिसे 'भोगदा' कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह
ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

अष्टमशतकं

नाम

# नवमी विश्वा कला

**देशकालापरिच्छिन्ना सर्वगा सर्वमोहिनी ।**
**सरस्वती शास्त्रमयी गुहाम्बा गुह्यरूपिणी ॥ १८८ ॥**

देशकालाभ्यामपरिच्छिन्ना तत्कृतपरिच्छेदाभाववती । उक्तञ्च योगसूत्रे 'स पूर्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदा'दिति । स ईश्वरः पूर्वेषां ब्रह्मादीनामपि गुरुः पिता । कालेनानवच्छिन्नत्वादित्यर्थः । इह नास्तीति प्रतीतिविषयोऽत्यन्ताभावो देशतः परिच्छेदः । पूर्वं नासीदग्रे न भविष्यतीति प्रतीतिविषयौ प्रागभावध्वंसौ कालतः परिच्छेदः । अधुना नास्तीति त्वत्यन्ताभाव एव । देशे वृत्तौ कालस्य काले वृत्तौ देशस्य चावच्छेदकत्वनियमादिदानीं गोष्ठे गौर्न मन्दुरायामिति प्रतीतेरिहाधुनेत्यनयोरेकस्याधिकरणत्वेनान्यस्यावच्छेदकत्वेनोल्लेखाय प्रयोग इति ग्रन्थान्तरेषु विस्तरः । ईदृशपरिच्छेदाभावो नाम तत्प्रतियोगित्वाभावः प्रतियोगित्वसम्बन्धेन तयोरभावो वा । तद्वतीत्यर्थः । तदुक्तं सौरसंहितायाम्—'पुमानाकाशवद्व्यापी स्वातिरिक्तं मृषा यतः । देशतः कालतश्चापि ह्यनन्तो वस्तुतः स्मृत' इति । अनन्तशब्दस्य परिच्छेदाभाववानित्यर्थः । नन्वत्र वस्तुतः परिच्छेदाभावोऽपि स्मर्यते । अस्तिहि अयमयं नेति प्रतीतिविषयोऽन्योन्याभावो नाम वस्तुतः परिच्छेदः । तत्प्रतियोगित्वाभावः किमिति नोक्त इति चेत् । तस्य वादिविप्रतिपत्तिविषयत्वेन बहुभिर्नामभिः समर्थयिष्यमाणत्वेन पृथङ्निर्देश्यमाणत्वादिति गृहाण । तदेवाह सर्वगा । सर्वं वस्तुमात्रं गच्छत्यभेदेन प्राप्नोतीति सर्वगा । 'अन्तात्यन्ताध्वे'त्यादिना डः । तदुक्तं वराहपुराणे—'त्रिमूर्तिषु सृष्टिनामिकां श्वेतपर्वते तपश्चरन्तीं प्रति ब्रह्मणा वरो व्रियतामित्युक्ते देव्या वचनम्—'भगवन्नेकदेशेऽहं नोत्सहे स्थातुमञ्जसा । अतोऽर्थं त्वां वरं याचे सर्वगत्वमभीप्सती ॥ एवमुक्तस्तदा ब्रह्मा सृष्टयै देव्यै प्रजापतिः । उवाच सर्वरूपे त्वं सर्वगासि भविष्यसी'ति । अत्र सर्वगत्वविवरणरूपस्य सर्वरूपे इति सम्बोधनस्य सर्वाभिन्ने इत्यर्थकत्वात्परिकराङ्कुरालङ्कारः । सर्वाभिन्नत्वं च सिद्धमेवेत्यसीत्युक्तम् । अत एव साध्यत्वद्योतकस्य भविष्यसीत्यस्य सर्वक्षेत्रेषु तव सगुणमूर्तयो भविष्यन्तीत्येतत्परत्वम् । अतः सर्वक्षेत्रेषु विद्यमानेत्यप्यर्थः । सर्वान्तर्यामिणीति वा । ईदृशार्थत्रयमप्यभिप्रेत्योक्तं देवीपुराणे—'देव्या वा एष सिद्धान्तः परमार्थो महामते । एषा वेदाश्च यज्ञाश्च स्वर्गश्चैव न संशयः ॥ देव्या व्याप्तमिदं सर्वं जगत्स्थावरजङ्गमम् । ईड्यते

पूज्यते देवी अन्नपानात्मिका च सा ।। सर्वत्र शाङ्करी देवी तनुभिर्नामभिश्च सा । वृक्षेषूर्व्यां तथा वायौ व्योम्न्यप्स्वग्नौ च सर्वगा ।। एवंविधा ह्यसौ देवी सदा पूज्या विधानतः । ईदृशीं वेत्ति यस्त्वेनां स तस्यामेव लीयत' इति । ननु नित्यत्वानित्यत्वजडत्वचित्त्वादिविरुद्धधर्मसमावेशात्कथमन्योन्याभावप्रतियोगित्वस्य ब्रह्मण्यभाव इत्यत आह । सर्वमोहिनी सर्वान्प्राकृतजनान् भेदभाने सत्यत्वं मन्यमानान् मोहयति अद्वैतविषयकज्ञानविधुरान् कुरुते इति तथा । ब्रह्मणो जगतश्च भेदभानस्य मोहमात्रत्वाद्वस्तुतोऽपरिच्छेद्यत्वे न कापि क्षतिरिति भावः । उक्तञ्च कूर्मपुराणे शिवेन--'इयं सा परमा शक्तिर्मन्मयी ब्रह्मरूपिणी । माया मम प्रियानन्ता ययेदं मोहितं जगत् । अनयैतज्जगत्सर्वं सदेवासुरमानुषम् । मोहयामि द्विजश्रेष्ठाः सृजामि विसृजामि चे'ति । अत्रैव हिमवन्तम्प्रति देवीवचनम्--'यानि शास्त्राणि दृश्यन्ते लोकेऽस्मिन्विविधानि तु । श्रुतिस्मृतिविरुद्धानि द्वैतवादरतानि च । कापालं भैरवं चैव शाकलं गौतमं मतम् । एवंविधानि चान्यानि मोहनार्थानि तानि तु । ये कुशास्त्राभियोगेन मोहयन्तीव मानवान् । मया सृष्टानि शास्त्राणि मोहायैषां भवान्तर' इति । सूतसंहितायामपि--'प्रसादहीनाः पापिष्ठा मोहिता मायया जनाः । नैव जानन्ति देवेशं जन्मनाशादिपीडिता' इति । सर्वं त्रैलोक्यं मोहयतीति वा । त्रैलोक्यमोहनचक्रविद्योभयरूपेति यावत् । ननु घटपटयोर्भेदभानस्यापि तुल्यन्यायेन मोहमात्रत्वात्तयोरप्यभेद एवास्त्वत आह--सरस्वती । ज्ञानाभिमानिनी देवता ज्ञानसमुद्ररूपेत्यर्थः । विषयानवच्छिन्नज्ञानरूपेति यावत् । घटादिजडपदार्थनिर्णये मोहस्यायोगेऽपि 'अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तव' इति वचनेन ज्ञानरूपाद्वैतविषये ज्ञानावरणस्यावश्यकत्वात्तन्निर्णये सर्वानर्थनिरासकपरमपुरुषार्थरूपे पापिनां भवत्प्रसादविधुराणां मोह आवश्यक इति भावः । यद्वा कन्याः प्रक्रम्य 'द्विवर्षा तु सरस्वती'ति धौम्यवचनात्तादृशकन्यारूपेत्यप्यर्थः । भरद्वाजस्मृतावपि 'या वसेत्प्राणिजिह्वासु सदा वागुपवर्तनात् । सरस्वतीति नाम्नेयं समाख्याता महर्षिभि'रिति । 'सरणात्सर्वदृष्टीनां कथितैषा सरस्वती'ति वासिष्ठरामायणे च । ननु नायं दिङ्मोहादितुल्यो मोहः । विरुद्धधर्मसमावेशादियुक्तिसहस्रैर्भेदस्यानुमीयमानत्वादित्यत आह--शास्त्रमयी । प्रधानार्थोऽयं मयट् । 'सर्वं खल्विदं ब्रह्मे'त्यादिशास्त्रप्रधाना । अयं भावः । शास्त्रमेवेह प्राधान्येन गमकं नत्वनुमानादि । तस्य शास्त्रतो दुर्बलत्वात् । अत एव 'शास्त्रयोनित्वादि'ति ब्रह्मसूत्रम् । वेदैकवेद्यत्वबोधकश्रुतयश्च 'तं त्वौपनिषदं पुरुषं पृच्छामी'त्यादयः । ततश्च सर्वस्य वस्तुजातस्य ब्रह्माभेदे शास्त्रेण बोधिते मन्त्रे तृतीयकूटेनाप्यनूदिते तद्विरोधादनुमितेरेव भ्रमत्वं कल्प्यम् । वेदान्तानामैदम्पर्येण ब्रह्मैकनिर्णयाय प्रवृत्तेः । अत एव तादृशज्योतिःशास्त्रविरोधाच्चन्द्रप्रादेशिकत्वविषयकस्य सार्वजनीनप्रत्यक्षस्यापि भ्रमत्वं कल्पत इति शास्त्रात्मकस्वा-

वयवशालिविग्रहत्वाच्छास्त्रविकारेत्यप्यर्थः । तदुक्तं ब्रह्माण्डे—'निःश्वासमारुतै- र्वेदानृचं साम यजुस्तथा । अथर्वाणमहामन्त्रानभिमानेन चासृजत् ।। काव्यनाटया- द्यलङ्कारानसृजन्मधुरोक्तिभिः । सरस्वती च जिह्वायाः ससर्ज सकलप्रसूः ।। चिबुकेन चकोराक्षी वेदाङ्गानि ससर्ज षट् । मीमांसां न्यायशास्त्रं च पुराणं धर्मसंहिताम् ।। कण्ठोर्ध्वरेखातन्त्रेण ससर्ज सकलाम्बिका । आयुर्वेदं धनुर्वेदं कण्ठ- मध्यस्थरेखया ।। चतुःषष्टि च विद्यानां कण्ठकूपमुखासृजत् । तन्त्राणि निखिला- ङ्गेभ्यो दोर्मूले मदनागम'मित्यादि । ननु भेदमानं न केवलं लौकिकं चन्द्रप्रादेशि- कत्वज्ञानवत्, किन्तु शास्त्रीयमेवेति शङ्कते । गुहाम्बा गुहायां स्थिताम्बा । छाया- रूपेति यावत् । मध्यमपदलोपी समासः । 'ऋतं पिबन्तौ सुकृतस्य लोके गुहां प्रविष्टौ परमे परार्धे । छायातपौ ब्रह्मविदो वदन्ति पञ्चाग्नयो ये च त्रिणाचि- केता' इति श्रुतौ गुहाप्रविष्टत्वेन वर्णितयोश्छायातपयोः परस्परविलक्षणतया द्विवचनबलाच्च भेदसिद्धिरिति भावः । यद्वा गुहस्य स्कन्दस्याम्बा माता । तस्या- स्तारकासुरवधादिकार्यार्थं देवैः प्रार्थनं ततः शिवशक्त्योः समागमस्तत्र विघ्ना- चरणं तेन कोपशापादि । ततोऽग्निगङ्गाशरस्तम्बावियोगेन स्कन्दोत्पत्तिरित्यादि- कथायाः शास्त्रैकगम्याया एव भेदसाधकत्वादद्वैतश्रुतीनामेवोपचरितार्थता वक्तव्या । 'यजमानः प्रस्तर' इति श्रुतेरिव प्रत्यक्षविरोधादिति भावः । सत्यमयं व्यवहारः सर्वोऽपि व्यावहारिकसत्यत्वावलम्बनः । अद्वैतं तु पारमार्थिकं सत्यत्व- मालम्बत इत्याशयेन समाधत्ते । गुह्यरूपिणी । गुहायां स्थितं गुह्यं परमरहस्यं व्यावहारिकदृष्टचयोग्यं ज्ञानमेव रूपमस्याः । उक्तञ्च सूतसंहितायाम्—'गुरु- मूर्तिधरां गुह्यां गुह्यविज्ञानरूपिणीम् । गुह्यभक्तजनप्रीतां गुहायां निहितां नुम' इति । तथा चैकस्यैव ब्रह्मणो द्वे रूपे अवलम्ब्य द्विविधमपि शास्त्रमुपपद्यत इति भावः । गुह्योपनिषदेव रूपमस्या इति वा । तदुक्तं कौर्मे विभूतियोगवर्णनावसरे 'सर्वोपनिषदां देवि गुह्योपनिषदुच्यसे' इति ।। १८८ ।।

( ७०१ ) **देशकालापरिच्छिन्ना**—देश और काल उनका प्रतिबन्धक नहीं है । योगसूत्र ( १.२६ ) के अनुसार—'वे पुरातन के भी गुरु हैं, क्योंकि उन पर काल का कोई अवच्छेद नहीं है । वे ईश्वर हैं, पुरातन ब्रह्मादि के पिता और गुरु हैं । कहा जाता है कि देश से परिच्छिन्न यहाँ नहीं है, अर्थात् किसी स्थान पर किसी समय में वस्तु का न होना । काल से परिच्छिन्न; ऐसा पहले नहीं था और भविष्य में भी नहीं होगा अर्थात् न तो पहले और न उसके बाद का ही । सौरसंहिता का कथन है—'पुरुष आकाश के समान सर्वव्यापी है, सभी में है और सभी कुछ है, किन्तु स्वयं में भ्रान्ति नहीं है । उनमें देश, काल और वस्तु की परिधि नहीं है । वे अनन्त हैं ।

वस्तुओं के सदृश परिच्छेद नहीं है। आपेक्षिक अन्तर उसे कहते हैं, जैसे—यहाँ है और वहाँ नहीं आदि।

( ७०२ ) सर्वगा—वे समस्त सार द्रव्यों के साथ अभिन्न रूप से स्थित हैं। वाराहपुराण का कथन है—'जब देवी श्वेत पर्वत पर सृष्टि शक्ति रूप में तप कर रही थीं तो ब्रह्मा ने उनसे वर माँगने को कहा। देवी ने कहा—'हे पितामह! मैं एक देश में रहना सहन नहीं कर सकती, अतः मैं आपसे वर माँगती हूँ कि मैं सर्वगत हो जाऊँ। उनके ऐसा कहने पर ब्रह्मा ने कहा—'हे देवी! आप सर्वरूप में सर्वगत हो जायेंगी। सर्वरूप अर्थात् सभी रूपों में अर्थात् सभी से अभिन्न। सर्वव्यापक रूप—सर्वशरीरों में अथवा आप सभी की आत्मा हो जायेंगी।'

देवीपुराण के अनुसार: देवी के सम्बन्ध में यह सर्वमान्य सिद्धान्त है, कि वे ही वेद हैं, वे ही बलि हैं, वे ही स्वर्ग हैं, वे ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड हैं, तथा वे ही स्थावर और जंगम हैं। विभिन्न रूपों और नामों में देवी सभी स्थानों पर हैं। वृक्षों, पृथ्वी, वायु, आकाश, अग्नि और जल में हैं। उन्हीं को बलि दी जाती है। अतः विघ्नों के निवारण के लिए सदैव देवी की पूजा करनी चाहिए। जो उनको इस रूप में जानते हैं, वे उन्हीं में लीन हो जाते हैं।

( ७०३ ) सर्वमोहिनी—सबको मोहने वाली अथवा भ्रम में डालने वाली। देवी में ये विरोधात्मक गुण कैसे हैं, उन्हें नित्य और अनित्य, चर और अचर भी कहा जाता है। इस प्रश्न का उत्तर ही प्रस्तुत नाम में दिया गया है। वे सभी साधारणजनों को भ्रम में डाल देती हैं, क्योंकि वे बाह्य भेद को ही यथार्थ मानते हैं। वे उन्हें अद्वैतज्ञान से दूर रखती हैं। कहने का तात्पर्य यह है, कि ब्रह्म और जगत् का भेद मोह के कारण ही प्रतीत हो रहा है, जो भगवती का प्रधान गुण है।

कूर्मपुराण में शिवजी कहते हैं—'यह परमा शक्ति मेरी है और मुझमें है। यही ब्रह्मरूपिणी है। यह माया मुझे अत्यन्त प्रिय है। यह अनन्त है और इसी से यह जगत् मोहित अथवा भ्रमित हो रहा है। मैंने सम्पूर्ण जगत् को देव और दैत्यों को, सुर और मानवों को जिनकी मैंने सृष्टि की और जिनका पालन और संहार भी मैं ही करता हूँ, भ्रमित कर रखा है।' एक अन्य स्थान पर देवी हिमवान् से कहती हैं—'संसार में जितने भी शास्त्र दिखलायी देते हैं जो श्रुतियों और स्मृतियों के विरोधी हैं तथा द्वैत का समर्थन करते हैं, जैसे कापाल, भैरव, शाकल, गौतम और इसी प्रकार के अन्य; उनका एकमात्र उद्देश्य भ्रान्ति पैदा करना ही है। जो इस प्रकार के तथ्य हीन असत्य शास्त्रों से भ्रमित हो जाते हैं, वे जगत् को भी भ्रमित करते हैं। ये कुशास्त्र एक दूसरे

चक्र में मैंने ही रचे थे। अर्थात् इनकी सृष्टि मैंने ही की थी। इसका रहस्य भ्रमित करना ही था।'

अथवा तीनों लोकों को वे मोह में डाल कर भ्रमित कर रही हैं। अथवा इसका अर्थ यह भी है कि वे ही त्रैलोक्यमोहनचक्र और उसकी विद्या हैं। सूतसंहिता में उल्लेख है—'जो मेरी कृपा से वंचित हैं, पापी हैं, मेरी माया से भ्रमित हैं, जो देवाधिदेव को नहीं जानते वे पीड़ित रहते हुए जन्म-मृत्यु के बन्धन से छुटकारा नहीं पाते हैं।

( ७०४ ) **सरस्वती**—ज्ञान के अभिमान से युक्त देवी। हम एक पात्र और वस्त्र में भेद क्यों करते हैं, जब कि उनका बाह्य अन्तर पहले नाम के नियमानुसार केवल भ्रान्ति मात्र है। पहला नाम इसका उत्तर दे देता है।

सरस्वती ज्ञान की अधिष्ठात्री देवी हैं। वे ज्ञान का अथाह सागर हैं। किन्तु इसका अर्थ ज्ञान को केवल समुद्र रूप में बतलाना है। विषय ज्ञान का अविच्छिन्न रूप है। घटादि का निर्णय करने में किसी प्रकार का भ्रम नहीं होता है। 'अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः'—गीता ( ५.१५ ) के इस वचन के अनुसार द्वैत विषयों ने ज्ञान को आवृत कर रखा है। यह आवश्यक है कि पापियों को भ्रमित ही रखा जाय, क्योंकि वे भगवत् कृपा से वंचित हैं। अद्वैतज्ञान को गोपनीय ही रखा जाय, क्योंकि यह मानव की सबसे बड़ी कामना है, जिससे दुःखों का उन्मेष हो जाता है। यदि यह कहा जाय कि भक्तों पर अनुग्रह और अभक्तों के निग्रहकारी ईश्वर में विषमता की उपलब्धि होती है, ऐसी दशा में वह कैसे आप्तकाम है ? तो इस पर कहते हैं—'अज्ञान से, 'ईश्वर का दण्ड रूप निग्रह भी अनुग्रह ही है, इस बात को न जानने के कारण 'परमेश्वर सर्वत्र सम है' इस प्रकार का ज्ञान ढँका हुआ है, इस कारण से जन्तु ( जीव ) समुदाय मोहित हो रहे हैं, अर्थात् भगवान् में विषमता हैं।'

धौम्य के अनुसार दो वर्ष की कन्या को सरस्वती कहते हैं। भारद्वाज स्मृति के अनुसार—'सरस्वती वह है जो सदैव सभी मानवों की जिह्वा में रहती हैं और जिससे वाणी का उदय होता है। अतः उसे ऋषियों ने सरस्वती कहा है।' वाशिष्ठरामायण का कथन है—'उसे सरस्वती इसलिए कहते हैं, क्योंकि उसी से इन्द्रिय-ज्ञान होता है।

सरस का अर्थ 'नारा' बतलाया गया है और सरस का तात्पर्य ब्रह्मरंध्र से होने वाला अमृत का प्रवाह है। 'वती' वाली को कहते हैं। इस प्रकार यह सरस्वती का अर्थ भी हो जाता है।

( ७०५ ) **शास्त्रमयी**—शास्त्र स्वरूप वाली। भ्रान्ति अथवा मोह; यह उस प्रकार का मोह नहीं है जो लौकिक होता है, क्योंकि द्वैत का निष्कर्ष हजारों तर्कों द्वारा विरोधात्मक गुणों से भी प्रतिपादित किया जा सकता है। अतः यह नाम इसी प्रयोजन से आया है। छा० उप० ( ३.१४.१ ) के अनुसार—'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' अर्थात् यह सभी ब्रह्म है। यह नाम शास्त्रों पर आधारित है। तात्पर्य यह है कि शास्त्र ही मान्य प्रमाण हैं, अन्य के निर्णय को प्रमाण नहीं माना जा सकता, ऐसा शास्त्रों का कथन है।' शास्त्रों में ब्रह्म ज्ञान के लिए कुछ स्पष्ट निर्देश दिये गये हैं। उनकी मान्यता है कि ब्रह्म को जानने की पद्धति यह है जैसे—'मैं तुमसे उस पुरुष के विषय में पूछता हूँ, जिसका उल्लेख उपनिषदों में है।' अतः जब धर्मशास्त्रों से ब्रह्म का ज्ञान हो जाता है कि वह सभी में है, कोई भेद नहीं है और पंचदशी मंत्र के तृतीय कूट से इसकी पुष्टि हो जाती है, तो इसके विरुद्ध जो निष्कर्ष निकलते हैं, उन्हें केशल भ्रम या मोह ही मानना चाहिए। वेदान्त के सिद्धान्तों का एक ही उद्देश्य है कि वह ब्रह्म की एकता का निरूपण करे। चन्द्रमा सभी को आकार में छोटा दिखलायी देता है, किन्तु ज्योतिषविज्ञान के अनुसार यह सत्य नहीं है, अतः यह प्रतीति गलत है।

अथवा 'शास्त्रमयी' का अर्थ है कि उनका शरीर और उसके अवयव धर्मशास्त्र रूप हैं। ब्रह्माण्डपुराण में उल्लेख है—'उन्होंने अपने श्वास से ऋक्, यजुः, साम और अथर्व की रचना की। अपने अभिमान से महामंत्र का और अपनी मधुर वाणी से कविता, नाटय, अलंकारशास्त्र, छन्द और काव्यशास्त्र का सृजन किया, अपनी जिह्वा से सरस्वती को मूर्तिमान् कर दिया, उस चकोराक्षी ने अपने चिबुक से वेदों के छः अंगों, मीमांसा, न्यायशास्त्र, पुराण, धर्मशास्त्र, कण्ठ की ऊपरी रेखा से आयुर्वेद तथा धनुर्वेद, कण्ठ की मध्य-रेखा से ६४ विद्याओं की, तथा शरीर के समस्त अवयवों से अन्य समस्त तंत्रों की और कन्धों से कामकला विज्ञान की रचना की।

( ७०६ ) **गुहाम्बा**—छाया रूप में गुहा में स्थित अम्बा।

गुहाम्बा—गुह–गुहा अथवा खोह में, अम्बा–माता अर्थात् हृदय की गुहा में छाया रूप में रहना। श्रुति ( कठ० उप० ३.१. ) के अनुसार : दो हैं लोक में अपने कर्मों के फल का रस पान कर रहे हैं, हृदय की गुहा में प्रविष्ट होकर सबसे ऊपर के स्थान में अर्थात् हृदयाकाश में रहते हैं। जो ब्रह्मज्ञानी हैं वे उन्हें छाया और प्रकाश कहते हैं। ये तीन नचिकेता पंच-अग्नि से यज्ञ कर रहे हैं। ये परस्पर विलक्षण हैं।' दो और विलक्षण बतलाये गये हैं, अतः द्वैत के सूचक हैं। इस प्रकार द्वैत को धर्मशास्त्र मानते हैं।

अथवा गुह का तात्पर्य सुब्रह्मण्यम् ( कार्तिकेय ) से है। कहते हैं कि देवताओं की प्रार्थना पर तारक दैत्य के संहार के लिए शिव-शक्ति का मिलन हुआ और मिलन में एक बाधा का अनुभव हुआ, परिणामस्वरूप शिव को क्रोध आया और उन्होंने शाप दे दिया। तब उनका बीज अग्नि में, गंगा में और सरपत में फेंक दिया गया। इस प्रकार स्कन्द के जन्म का यह उपाख्यान है। इसी प्रकार के अन्य उपाख्यान भी उन शास्त्रों में मिलते हैं, जिनमें द्वैत का समर्थन होता है। अद्वैतवादी शास्त्र केवल स्तुति के लिए हैं। श्रुति के समान यह प्रत्यक्ष ज्ञान का विरोधी है, जिसका कथन है—'यजमानः प्रस्तरः' अर्थात् यजमान ( यज्ञ करने वाला ) ही वेदी है।

( ७०७ ) **गुह्यरूपिणी**—परम रहस्यमय रूपवाली। पहले नाम में प्रश्न किया गया और इस नाम में उत्तर दिया जा रहा है। दोनों नाम एक-दूसरे से सम्बन्धित हैं।

उत्तर—सभी प्रकार के विचार द्वैत आदि के कुछ समय के लिए सत्य होते हैं, किन्तु अद्वैत सदैव सत्य है। गुहा में स्थित गुह्य परम रहस्य है। इसका रूप ज्ञान है। साधारण दृष्टि से इसे नहीं जाना जा सकता है। सूतसंहिता ( ४.४७-६९ ) में कहा गया है—

'गुरुमूर्तिधरां गुह्यां गुह्यविज्ञानरूपिणीम्।
गुह्यभक्तजनप्रीतां गुहायां निहितां नुमः॥'

अर्थात् 'हम उस देवी की आराधना करते हैं जो गुरु का स्वरूप ले लेती हैं, गोपनीय ज्ञान के रूप में। अपने भक्तजनों की प्रीति के कारण जिनका निवास गुह्यस्थान में है।'

इस प्रकार एक ब्रह्म की दो उपाधियाँ बतला कर दोनों शास्त्रों का समाधान कर दिया गया। गुह्य का आशय गुह्य-उपनिषद् से भी है, जो देवी का स्वरूप माना जाता है। कूर्मपुराण में देवी के विभूतियोग का वर्णन करते हुए उल्लेख है, कि देवी ! उपनिषदों में आप 'गुह्य' उपनिषद् हैं। एक अन्य मत यह भी है, कि जलतत्त्व में गुह्याष्टक नामक आठ भुवन हैं। वायुतत्त्व में गुह्यतर अष्टक नाम के आठ भुवन हैं।

**सर्वोपाधिविनिर्मुक्ता सदाशिवपतिव्रता।**
**सम्प्रदायेश्वरी साध्वी गुरुमण्डलरूपिणी॥ १८९॥**

**ननु तर्हि शास्त्रद्वयप्रामाण्यात् भेदाभेदप्रसक्तिरिति नाद्वैतं सिध्येदित्यत आह। सर्वैः स्कन्दजनकत्वच्छायातपत्वादिभिरुपाधिभिः सखण्डैरखण्डैश्च धर्मैर्विशिष्य निःशेषेण मुक्ता त्यक्ता धर्मसम्बन्धशून्या। ततश्च धर्माणां स्वसम्बन्धा-**

भाववति भासमानः सम्बन्धः शुक्तौ रजततादात्म्यमिव मिथ्यैवेति शास्त्रस्य सत्यावेदकत्वरूपप्रामाण्यनिर्वाहाय सर्वेषां वेदान्तानामद्वैते पारमार्थिके परब्रह्मणि साक्षात्परम्परया वा तात्पर्यस्य वक्तव्यत्वाद्भेदप्रतिपादकशास्त्रस्य पञ्चषाङ्गुलप्रासावेदकोपरागशास्त्रस्येव व्यावहारिकदृष्टयैव प्रवृत्तिरिति न भेदाभेदयोः समकक्ष्यतेति भावः। तार्किकप्रसिद्धोपाधिशून्या तादृशसद्धेतुगम्येति वा। नन्वेवंसति त्रिपुरसुन्दर्याः शक्तिरूपत्वात्तस्याश्च पराहन्ताधर्मरूपत्वाविशेषेण मिथ्यात्वप्रसङ्ग इत्यत आह—सदेति। शिव एव पतिरिति व्रतं नियमः सदा सार्वकालिको यस्याः। शिवस्य पत्नीत्वं शिववदेव सदातनं कालत्रयाबाध्यमिति यावत्। इतरे तु पदार्थाः कल्पितास्तेषु धर्मत्वमपि दृश्यत्वाविशेषात्कल्पितमेव। शक्तौ तु धर्मत्वमात्रं कल्पितं न तु शक्तिरपि कल्पिता। अत एव सा ब्रह्मकोटिरिति भावः। सदाशिवस्य पतिव्रतेति वा। ननु कथमेतदवगम्यते। पराहन्तातिरिक्ता एव धर्माः कल्पिता इति। प्रत्युत विनिगमनाविरहेण सर्वेषामेव धर्माणां मिथ्यात्वमेव वा ( ऽसत्यत्वमेव ) वा स्यादित्यत आह। सम्यक् शिष्येभ्यः प्रदीयत इति सम्प्रदायः। तत्रेश्वरी समर्था समर्थनक्षमा। न्यायैः सम्प्रदायेन चैतदवगम्यत इत्यर्थः। यथा हि निर्धर्मके ब्रह्मणि वियदादयो धर्माः कल्पिताः वियदाद्यवच्छिन्नेऽपि चैतन्ये पुनःशब्दविषयत्वद्रव्यत्वधर्मत्वादयस्तदवच्छिन्नचैतन्येष्वपि पुनर्धर्मत्वादयः कल्पितास्तथा धर्मत्वस्यापि धर्मित्वस्येव दृश्यस्य निर्धर्मकेऽपि ब्रह्मणि सुकल्पत्वादेकस्यैव धर्मधर्मिभावे न्यायेनैव सिद्धे तत्र शिव एव धर्मी शक्तिरेव धर्म इति तु सम्प्रदायादवगन्तव्यमिति भावः। ब्रह्मैव शक्यप्रपञ्चप्रतियोगित्वेन शक्तिरित्युच्यत इति साम्प्रदायिकाः। सम्प्रदायसंज्ञको मन्त्रार्थोऽपि योगिनीहृदये दत्तात्रेयसंहितायां च प्रसिद्धः। स च कादिविद्यायामेव स्वरस इति तु वरिवस्यारहस्य एवोपपादितमस्माभिः। तदीश्वरीत्यर्थो वा। युक्तं चैतदित्याह। साधु उचितम्। दाहकत्वादिशक्तेर्वह्निधर्मताया एव लोके दर्शनात्पराहन्ताशक्तेर्धर्मत्वमेव वक्तुमुचितमिति भावः। नपुंसकमिदं नाम। तेन साधुनेनम इति प्रयोगः। तेन साध्वी सद्गतिदायिनीत्यनेन न पौनरुक्त्यम्। तस्य धर्मस्य द्वे रूपे इत्याह। ई तुर्यस्वरूपमेकाक्षरं कामकलासंज्ञकमिदं नाम। विष्णुपरात्प्रथमस्वररूपादकारात् अस्य भगिनी ई इति विग्रहे पुंयोगलक्षणे ङीषि 'यस्येति चे'त्यकारलोपेऽवशिष्टात् प्रत्ययमात्रात्परतः प्राप्तस्य सुपो हल्ङ्यादिना लोपे रूपसिद्धिः। यैनम इति प्रयोगः न पुनर्भार्याभर्तृभाव एव पुंयोगः। पितृपुत्रीभावस्यापि पुंयोगपदेन स्वीकृतत्वात्। सुभद्रा वसुदेवी स्यादिति। 'नारायणीसहचरायनमः शिवायै'त्यत्र नारायणस्य भगिनीत्येव व्याख्यानाच्च। एवं शक्रदुहितरि जयन्तस्य भगिनीति व्युत्पत्त्यैव जयन्तीति प्रसिद्धेश्च। एकस्मिन्धर्मिणि स्थितयोर्द्वयोर्धर्मयोः सोदरताया एव युक्तत्वात्। विष्णुसम्बन्धिभगिनीत्वविशिष्टेत्यक्षरार्थः। विष्णुरूपा तद्रू-

गिनीरूपा चेति यावत् । एकमेव ब्रह्म धर्मो धर्मीति रूपद्वयं प्रापत् । तत्र धर्मः पुनः पुमान्स्त्रीति द्विधाभवत् । तत्र स्त्री परशिवमहिषीत्वं पुमान् विष्णुः सकल-जगदुपादानतां प्रापत् । एतत्त्रयमपि मिलित्वैकमखण्डं ब्रह्मेति शैवमतप्रक्रिया कूर्मपुराणाद्यनुयायिनी रत्नत्रयपरीक्षायां दीक्षितैर्विस्तरेण निरूपितानुसन्धेया । अस्याश्च कामकलायाः स्वरूपं 'शून्याकाराद्विसर्गान्ताद्बिन्दुप्रस्यन्दसंविद' इत्यादिना वामकेश्वरतन्त्रे 'ईकाराद्विश्वकर्त्रीयं माया तुर्यात्मिका प्रिया' इत्यादिना ज्ञानार्णवे 'ईकारः समनुर्ज्ञेयो रक्तवर्णः प्रतापवा'नित्यादिना वायुपुराणे च कामकलाविला-सादौ च प्रपञ्चितम् । सौन्दर्यलहर्यां 'मुखं बिन्दुं कृत्वे'ति श्लोके स्पष्टकल्पमुक्तं भगवत्पादैः । तत्स्वरूपनिष्कर्षस्तु तन्मुखादेवानुसन्धेयो रहस्यतमत्वादित्याह । गुरवः परमशिवादिस्वस्वगुरुपर्यन्तास्तेषां मण्डलं परम्परा सैव रूपं निरूपणमस्याः अविच्छिन्नगुरुपारम्पर्यक्रमागतमिदं रहस्यं न तु पुस्तके लिख्यत इति भावः । अत एवोक्तं योगिनीहृदये 'कर्णात्कर्णोपदेशेन सम्प्राप्तमवनीतल' इति ॥ १८९ ॥

( ७०८ ) **सर्वोपाधिविनिर्मुक्ता**—सभी प्रकार की उपाधियों से मुक्त ।

**प्रश्न**—यदि दोनों ही शास्त्र प्रमाण हैं, तब भी अद्वैत सिद्ध नहीं होता ।

**उत्तर**—समस्त उपाधियों जैसे स्कन्द की माता, छाया और प्रकाश आदि; यद्यपि वे उपाधि हों या निरुपाधि, किन्तु हैं तो उसी सगुण या निर्गुण की । गुणों और विशेष्य वस्तुओं ( पदार्थों ) का सम्बन्ध ठीक वैसे ही भ्रम-मात्र है, जैसे शुक्ति को रजत की उपाधि देना । गुण और गुणी का भेद-पूर्णतया मिथ्या है । शास्त्रों को प्रमाण मानने के लिए यह स्थापना करना आवश्यक है, कि वे सत्य का निरूपण करते हैं । इस स्थान पर यह उल्लेख आवश्यक है कि वेदान्त का प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप में यही आशय है कि ब्रह्म एक और परम सत्ता है, जो अद्वैत है । अन्य शास्त्र जो द्वैत का समर्थन करते हैं, उनके विषय में यह मानना चाहिए कि वे साधारण दृष्टि-कोण को स्पष्ट करते हैं, क्योंकि ग्रास ( ग्रहण ) विज्ञान में जहाँ पाँच-छः अंगुलियों से सूर्य और चन्द्रमा को व्यक्त किया जाता है । दोनों प्रकार के शास्त्र जो अद्वैत और द्वैत का समर्थन करते हैं, समान नहीं माने जा सकते हैं । अथवा वे तार्किकों की परिधि से बाहर हैं । उनको उनके यथार्थ प्रमाण के आधार पर ही जाना जा सकता है ।

( ७०९ ) **सदाशिवप्रतिव्रता**—तीनों कालों में शिव को पति रूप में स्वीकार करने वाली ।

**प्रश्न**—यदि उक्त कथन सत्य है तो त्रिपुरसुन्दरी सदा शक्ति रूप में हैं और इनमें पराहन्ता आदि अन्य गुण भी हैं, तो इस प्रकार की उपाधियाँ भ्रामक सिद्ध होंगी ।

**उत्तर**—शिव के प्रति निष्ठा ( भक्ति ) का अर्थ यह है, कि उनके प्रति देवी का पत्नी भाव सदैव से है। शिव सनातन और त्रिकालातीत देव हैं, अतः देवी का रूप भी यही है। गुण और उपाधि केवल काल्पनिक और भ्रामक होती हैं। इस शक्ति में केवल गुणों की उपाधि है अथवा केवल गुणों को ही बतलाया गया है। अतः वे ब्रह्म अथवा परब्रह्म की कोटि में हैं।

( ७१० ) **सम्प्रदायेश्वरी**—शिष्य-सम्प्रदाय को ज्ञान देने में समर्थ।

**शंका**—किस प्रकार ? विशेष अधिकार न होने के कारण क्या पराहन्ता के अतिरिक्त अन्य समस्त गुणों को काल्पनिक और मिथ्या ही कहा जायेगा ? अथवा क्या समस्त गुण असत्य और अवास्तविक नहीं हैं ?

**उत्तर**—सम्प्रदाय—सदैव सम्–ज्ञान और प्रदाय–देना, जो शिष्यों को गुरु द्वारा दिया जाता है। ईश्वरी—स्वामिनी अथवा अधिष्ठात्री। यह ज्ञान परम्परागत और विवेक रूप है। जैसे आकाश तथा अन्य गुणों की उस ब्रह्म में उपाधि की जाती है जो पूर्णतया निर्गुण और निरुपाधि है, आकाश आदि के गुण शब्दादि तथा अन्य इस प्रकार के गुणों को ब्रह्म के साथ जोड़ दिया जाता है, जब कि वह पूर्णतया निरुपाधि है। इस प्रकार एक बात स्पष्ट हो जाती है कि वही गुण है और वही गुणी भी। यहाँ पर शिव धर्मी हैं और शक्ति धर्म है। ब्रह्म शक्य है और शक्ति प्रपंच है। इसका ज्ञान परम्परा से ही हो सकता है। जो शाक्त-परम्परा में अधिकार रखते हैं, उनकी मान्यता है कि ब्रह्म स्वयमेव शक्ति है।

सम्प्रदाय से सम्प्रदाय अर्थात् 'पंचदशी' का अर्थ भी लगाया जा सकता है, जैसा कि योगिनीहृदय का कथन है। दत्तात्रेयसंहिता में भी ऐसा ही कहा गया है। वरिवस्यारहस्य में सम्प्रदाय का अर्थ कादिविद्या से भी लगाया गया है।

( ७११ ) **साध्वी**—सद्गति को देने वाली। जैसे जलनशील होना अग्नि का स्वभाव है, उसी प्रकार पराहन्ता देवी की भी यह प्रकृति है। महाकामेश्वरी में यह होते हुए भी उनमें अहंकार का भाव नहीं है। वे कामेश्वर की निष्ठापूर्वक सेवा करती हैं, अतः उन्हें साध्वी कहते हैं।

( ७१२ ) **ईं**—कामकलारूपिणी। इस नाम का प्रयोजन है कि पराहन्ता के दो स्वरूप हैं। 'ईं' तुर्य स्वरूप एकाक्षर कामकला भी कहलाता है। 'ई' का मूल 'अ' है और 'अ' विष्णु और 'ई' उनकी सहोदरी भगिनी की संज्ञा है। तात्पर्य यह है कि उनका स्वभाव विष्णु के सदृश और विष्णु का स्वभाव उनके सदृश है। ब्रह्म के गुण और गुणी होने के कारण दो भेद अर्थात् दो स्वरूप हो गये। गुणों का विभाजन पुंल्लिग और स्त्रीलिंग में हो गया। स्त्रीलिंग भाव में स्त्री परमशिव की पत्नी हो गईं और पुंल्लिग विष्णु हो गये जो

सृष्टि के कारण हैं। भार्या–भर्तृभाव तथा पुत्री–पितृभाव भी पुंयोग के अन्तर्गत माना जाता है। शैवसिद्धान्त के अनुसार तीनों अभेद्य और अखण्ड ब्रह्म हैं। इस सिद्धान्त का कूर्म तथा अन्य पुराण भी अनुमोदन करते हैं। रत्नत्रय-परीक्षा नामक ग्रन्थ में अप्पयदीक्षित ने इसकी विस्तृत व्याख्या की है।

वामकेश्वरतंत्र ( योगिनीहृदय १.१० ) में कामकला की व्याख्या इस प्रकार की गयी है—शून्याकार, बिना स्वर, विसर्गातीत, ज्ञानातीत, स्फुरणशील बिन्दु से 'ई' जो प्रकाश का यथार्थ स्वरूप है, स्पन्दन के प्रवाह में उदय हुआ। यही माया, तुर्यात्मिका प्रिया ब्रह्माण्ड की स्रष्टा हैं।' ज्ञानार्णव-तन्त्र का कथन है कि 'ई' को रक्तवर्णा और दीप्तिमान् मानना चाहिए। वायु-पुराण, कामकलाविलास तथा अन्य ग्रन्थों में भी यही बतलाया गया है। आचार्य ने सौन्दर्यलहरी ( श्लोक १९ में ) इस प्रकार उल्लेख किया है—

'मुखं बिन्दुं कृत्वा कुचयुगमधस्तस्य तदधो
ह(का)रार्धं ध्यायेद् हरमहिषि ते मन्मथकलाम्।
स सद्यः सङ्क्षोभं नयति वनिता इत्यतिलघु
त्रिलोकीमप्याशु भ्रमयति रवीन्दुस्तनयुगाम्॥'

अर्थात् 'मुख को बिन्दु बनाकर दोनों स्तनों के नीचे दो और बिन्दु बनाना चाहिए। उसके नीचे ह(का)र के अर्ध भाग का ध्यान करना चाहिए। हे हरमहिषी ! इस प्रकार जो तेरी मन्मथकला का ध्यान करता है, वह तुरन्त स्त्रियों के चित्त में हलचल मचा देता है। यह तो अत्यन्त छोटी बात है, वह तो सूर्य और चन्द्ररूपी दो स्तनों वाली त्रिलोकी को भी भरमा सकता है।'

स्वामी विष्णुतीर्थ का कथन है—'हरमहिषी शब्द से आदिशक्ति का अर्थ ग्रहण करना चाहिए। 'हरतीति हरः' 'मन्मथकला' ही कामकला है। त्रिपुरो-पनिषद् की श्रुति ११ में इसका अर्थ कामबीज ग्रहण किया गया है। परन्तु 'ई' को कामकला कहते हैं। 'ई' में भी तीन बिन्दु माने जा सकते हैं। ईकार के नीचे का भाग 'ह'कार का आधा भाग समझा जा सकता है। इस श्लोक में कामकला का ध्यान है, जो क्लीं में ककार के बिन्दुरूपी मुख के नीचे लकार के दो बिन्दुओं को दो स्तनों से उपमित करके 'ई'कार रूपी हरार्धाङ्गिनी के योग से बनती है।'

म० म० श्रीगोपीनाथ कविराज के अनुसार—'एक ही सविता के एक ओर चन्द्र की तथा दूसरी ओर अग्नि की क्रिया होती है। यह जो नित्य स्थिति बिन्दु है, वह एक होते हुए भी एक नहीं है और एक न होते हुए भी एक है। इसको कामकलातत्त्व कहते हैं। सूर्य या काम एक ही वस्तु हैं।

अग्नि और सोम का यह सामरस्य स्थायी रहता है। इसीलिए बाह्य-जगत् में भी इसका पता लगाया जा सकता है। सूर्य-किरण से अग्नि प्रज्वलित होकर जगत् के सम्पूर्ण पदार्थों की सृष्टि करती है, यह साधारण प्रौढ़ भी नहीं जानते। सूर्य में ही अग्नि शक्ति भी है और सोम शक्ति भी। अग्नि शक्ति द्वारा ध्वंस और सोम शक्ति द्वारा सृष्टि का कार्य होता है। कामकला का प्रधान बिन्दु ही सूर्य है। भगवती सृष्टि और प्रेममय जगत् का आविर्भाव इसी कामकला का कार्य है। सूर्य की अन्तवंर्ती इस अग्निशक्ति और सोमशक्ति का व्यापार जगत् में निरन्तर चल रहा है, परन्तु जगत् इसे नहीं जानता।'

( ७१३ ) **गुरुमण्डलरूपिणी**—गुरु-परम्परा से प्राप्त ज्ञान स्वरूपवाली। यह नाम 'ई' को इंगित करता है। यह अत्यन्त गोपनीय है, जिसको गुरु ही प्रदान कर सकते हैं।

गुरु—परम शिव से लेकर अपने गुरु तक, मण्डल—एक के बाद एक गुरु। तात्पर्य यह है, कि यह ज्ञान सदैव गुरु-शिष्य परम्परा के अनुसार चलता रहा है। योगिनीहृदय ( १.३ ) में भी इसी प्रकार का उल्लेख है—'इस संसार में यह गोपनीय विद्या आदिकाल से एक कान से दूसरे के कान में पहुँचती रही है।

**कुलोत्तीर्णा भगाराध्या माया मधुमती मही।**
**गणाम्बा गुह्यकाराध्या कोमलाङ्गी गुरुप्रिया॥ १९० ॥**

**रहस्यत्वमेव चतुर्भिराह। कुलमिन्द्रियसमूहमुत्तीर्णा अतिक्रान्ता। तैरगम्यत्वात्। भगे सवितृमण्डले आराध्योपास्या। सवितृमण्डलस्य रहस्योपास्यधिकरणत्वात्। भगेन एकारेण वाराध्या 'यदेकादशमाधारं बीजं कोणत्रयात्मक'मिति वचनात्। प्रसिद्धतरस्याप्यप्रकटीकरणानुकूला शक्तिर्माया। देवी पुराणे तु—'विचित्रकार्यकरणा अचिन्तितफलप्रदा। स्वप्नेन्द्रजालवल्लोके माया तेन प्रकीर्तिते'त्युक्तम्। इदमेव च विस्तरेणोक्तं वराहपुराणे पृथिवीम्प्रति विष्णुवाक्यम् 'पर्जन्यो वर्षते तत्र जलपूरश्च जायते। दिशो निर्जलतां यान्ति सैषा माया मम प्रिये। सोमोऽपक्षीयते पक्षे पक्षे चापि विवर्धते। अमायां दृश्यते नैव मायेयं मम सुन्दरि।' इत्यारभ्य 'मम मायाबलं ह्येतद्येन तिष्ठाम्यहं जले। प्रजापतिं च रुद्रं च सृजामि च हरामि चे'त्यन्तैः सप्तत्रिंशता श्लोकैर्विचित्रकार्यकर्तृत्वं स्वावच्छेदिकाया मायाया एवेति प्रतिपादितम्। तादृशकार्यमेव च मायापदशक्यतावच्छेदकम्। भक्तितन्त्रे तु 'तच्छक्तिर्माया जडसामान्या'दिति सूत्रे भगवतः शक्तिरेव मायेत्युक्तम्। मधु मद्यं पुष्परसः क्षौद्रं वा पूजनादिसमये तद्वती। 'महत्यै वा एतद्देवतायै रूपं यन्मध्वि'ति श्रुतेः। यद्वा 'आदित्यो वै देवमध्वि'तिश्रुतौ विहित-**

मधुमत्याख्यविद्याविशेषरूपा । अथवा योगशास्त्रे चतुर्विधयोगिन उक्तास्तेषु चतुर्थो गतिक्रान्ताभाव इत्युच्यते । स च पूर्वेभ्य उत्तमस्तस्यापि सप्त भूमिका अतिक्रमणीयाः सन्ति । तासु चरमा भूमिका मधुमतीत्युच्यते तद्रूपेत्यर्थः । तादृशभूमिकायामुत्पन्नस्यैव ज्ञानस्य तारकत्वात्संसारतारिकेति यावत् । तदिदं 'तारकं सर्वविषयं सर्वथा विषयक्रमं चेति विवेकजं ज्ञानमि'ति योगसूत्रभाष्यादिषु स्पष्टम् । नदीविशेषरूपा वा । ईदृशरहस्यरूपापि पृथ्वीवदतिप्रकटेत्याह । मही मह्याख्यनदीविशेषरूपा वा । देवीपुराणे तु 'महद्व्याप्य स्थिता सर्वं महीति प्रकृतिमंते'त्युक्तम् । गणस्य प्रमथादेर्गजाननस्य वाम्बा । गुह्यकैर्देवविशेषैरज्ञात-रहस्यस्थले वा आराध्या । कोमलानि सुकुमाराण्यङ्गानि यस्याः । गुरुः प्रियो यस्याः । गुरुपत्न्यभिन्ना वा । जगद्गुरोः शिवस्य पत्नी वा ।। १९० ।।

( ७१४ ) **कुलोत्तीर्णा**—इन्द्रियातीत शक्तिस्वरूपा । कुल और इन्द्रिय समूह से आगे अर्थात् उनका अतिक्रमण करके रहने वाली ।

( ७१५ ) **भगाराध्या**—सूर्यमण्डल में आराधना के योग्य । अर्थात् सूर्य-मण्डल में जिनकी पूजा की जाती है । भग—सूर्यमण्डल को कहते हैं । सूर्यमण्डल ही गोपनीय पूजा का स्थान है ।

अथवा भग—'ई' अक्षर अर्थात् उनकी आराधना 'ई' के माध्यम से की जाती है । कहा गया है कि ११वां अक्षर 'ए' उनके मंत्र का आधार बीज और कोण का आकार त्रिकोणात्मक है ।

( ७१६ ) **माया**—स्वयं मायास्वरूपा । स्पष्ट शक्ति को जो गूढ़ बना देती है । यही माया है । देवीपुराण में कहा गया है—'इसे माया इसलिए कहते हैं, क्योंकि यह अलौकिक कार्यों का साधन है । इसके ऐसे परिणाम सामने आते हैं, जिनकी कल्पना भी नहीं की जा सकती अथवा जो सुना भी नहीं गया । इन्द्रजाल अर्थात् बाजीगरी के काम । वाराहपुराण में इसकी विस्तृत चर्चा है । विष्णु पृथ्वी से कहते हैं—'मेघों से वर्षा होकर जल इकट्ठा हो जाता है । फिर सब खाली हो जाता है ।' यह मेरी माया है । चन्द्रमा भी तिरोहित होकर पुनः निकल आता है और फिर अमावास्या के दिन दिखलायी नहीं देता.... । यह भी मेरी माया है । इसी से मैं जल में रहता हूँ । मैं प्रजापति तथा रुद्र की उत्पत्ति एवं उनका संहार करता हूँ । शाण्डिल्यभक्तिसूत्र का कथन है—'उनकी शक्ति ही माया है और वही प्रभु की शक्ति है ।

( ७१७ ) **मधुमती**—अमृतस्वरूपा । मद्य, पुष्प रस सार युक्त । श्रुति का कथन है—'देवी की प्रकृति मधु के समान है ।' इसका तात्पर्य मधु विद्या से है । इसका विवरण छान्दोग्य उप० ( ३.१.१ ) में मिलता है । वहाँ पर कहा गया है कि देवों का मधु सूर्य है ।

अथवा चार प्रकार के योगी होते है, जैसा कि योगशास्त्र में उल्लेख है। इनमें चौथे प्रकार के वे हैं, जो अतिक्रान्त शक्ति वाले मानव कहलाते हैं। ये दूसरों से श्रेष्ठ माने जाते हैं। उन्हें सात भूमिकाओं से भी आगे बढ़ना होता है। अथवा वे सात भूमिकाओं का वेध करने में सफल हो जाते हैं। जो सातों का वेध कर जाते हैं, उन्हें मधुमती कहा जाता है। यही चरम भूमिका है। इससे जो ज्ञान अर्जित होता है, उसी का अवलम्बन कर संसार-सागर को पार किया जा सकता है। योगसूत्र ( ३.५४ ) की टीका में इसकी व्याख्या करते हुए कहा गया है—'भेदाभेद के परिणामस्वरूप जो ज्ञान प्राप्त होता है, वही 'तारक' का कारण है। इससे सभी विषयों का, भले ही वे विषयों से सम्बन्धित हों अथवा विवेक से, तात्कालिक ज्ञान प्राप्त हो जाता है। यही तारकज्ञान कहलाता है।

'मधुमती' एक नदी का भी नाम है।

एक अन्य मत के अनुसार शिवशक्ति का सामरस्य ही पूर्ण स्थिति है। यही परम प्रसाद है, जिसके प्राप्त होने पर सब कुछ अपना हो जाता है। यह मधु ही मधुविद्या का परम रहस्य है।

योग में मधुमती नाम की एक अवस्था का भी उल्लेख मिलता है। कहते हैं कि यह अवस्था प्राप्त होने पर अनेक देवी-देवता, सिद्ध आदि भी दर्शन देते हैं और कभी-कभी वरदान भी दे जाते हैं। यह अवस्था उच्च है, किन्तु लक्ष्य के अनुसार योगी के लिए विपत्तिजनक भी होती है। इससे रक्षा का एकमात्र उपाय अपने में आसक्ति या प्रलोभन का भाव न आने देना है। गर्व का भाव भी इसके लिए घातक होता है। सम्प्रज्ञात समाधि के शिखर पर यदि कोई इन दोनों से अपने को बचा सके तो उसके लिए शेष मार्ग सरल है, ऐसा कविराज गोपीनाथजी का मत है। उनका कथन है कि मधुमती भूमि दूसरी भूमि का नाम है। मधुमती भूमि से पार होकर योगी जिस अवस्था में स्थित होते हैं, वह बहुत ही श्रेष्ठ अवस्था है। उस समय भूतजय और इन्द्रियजय अपने आप सिद्ध हो जाते हैं।'

मधु विज्ञान की उपासना में अधिकारी का प्रश्न भी उपस्थित होता है, अतः यह सर्वथा गुह्य ही रखा गया है। यह मधुज्ञान ब्रह्मा ने प्रजापति को, प्रजापति ने मनु को और मनु ने प्रजावर्ग को बतलाया। अतः यह स्पष्ट है कि यह ज्ञान गोपनीय है और सुयोग्य शिष्य को ही दिया जाता है।

मधुमती शब्द द्वारा सम्पूर्ण प्राणियों को माँ का स्वरूप बतलाया गया है ही वाक्, पृथिवी, प्राण और मन्त्र हैं। प्रकाश और सम्पूर्ण भूतों के रूप

में भी वे ही मानी जाती हैं। इस प्रकार मधुविज्ञान उनकी ही अभिव्यक्ति है। अतः उन्हें मधुमती कहा जाता है।

( ७१८ ) **मही**—पृथ्वी स्वरूपा। मही एक नदी का नाम भी है। देवीपुराण का कथन है—'यह विशाल है, क्योंकि यह सबका अतिक्रमण कर लेती है, अतः प्रकृति को मही कहते हैं।

( ७१९ ) **गणाम्बा**—गणों की माता। गणों में प्रथम गजानन हैं। उनकी वे माता हैं। गण का अर्थ प्रमथों का समूह है।

( ७२० ) **गुह्यकाराध्या**—गुह्यकों की आराध्या। गुह्यक का अर्थ एक प्रकार के देवों से है। अथवा एक विशेष अज्ञात रहस्य स्थल ( मूलाधार )।

( ७२१ ) **कोमलाङ्गी**—सुकुमार अंगों वाली।

( ७२२ ) **गुरुप्रिया**—शिवप्रिया। जिसे गुरु प्रिय हैं। अथवा गुरु-पत्नी—शिव जगत् के गुरु हैं, वे उनकी पत्नी हैं।

**स्वतन्त्रा सर्वतन्त्रेशी दक्षिणामूर्तिरूपिणी।**
**सनकादिसमाराध्या शिवज्ञानप्रदायिनी॥ १९१॥**

**कारकपारतन्त्र्यमन्तरेणैव सर्वकर्तृत्वात्स्वतन्त्रा स्वतन्त्राख्यनित्यातन्त्ररूपा वा। स्वान्यात्मीयानि तन्त्राणि यस्या वा। शैववैष्णवगाणपतादितन्त्रेष्वप्यस्या एव विभूतीनां प्रतिपादनादात्मीयत्वमिति भावः। स्व आत्मीयः स्वाधीनः परशिवस्तत्तन्त्रा तदधीना वा। परस्पराधीनेत्यर्थः। तदुक्तं कालिकापुराणे कामरूपक्षेत्रमाहात्म्ये—'नित्यं वसति तत्रापि पार्वत्या सह नर्मभिः। मध्ये देवीगृहं तत्र तदधीनस्तु शङ्करः॥ ईशान्यां नाटके शैले शङ्करस्य सदाश्रयम्। नित्यं वसति तत्रेशस्तदधीना तु पार्वती'ति। सर्वाणि चतुःषष्टिसङ्ख्याकानि तन्त्राणीष्टे समर्थयति। शिवस्य दक्षिणाभिमुखी मूर्तिर्ब्रह्मनारायणादेरध्यापकत्वेन प्रसिद्धा। यस्या मन्त्रास्तन्त्रेषु प्रसिद्धाः स एव रूपमस्याः। सनकसनन्दनादिभिः सम्यगाराध्योपास्या। अत एव तेषां गुरुपरम्परायां गणना। तदुक्तं ब्रह्माण्डे—'त्वमेवानादिरखिला कार्यकारणरूपिणी। त्वामेव हि विचिन्वन्ति योगिनः सनकादय' इति। शिवविषयकं ज्ञानं प्रकर्षेण दत्ते। तदुक्तं वासिष्ठरामायणे—'स्पन्देन लभ्यते वायुर्वह्निरौष्ण्येन लभ्यते। चिन्मात्रममलं शान्तं शिव इत्युदितं तु यत्॥ यत्स्पन्दमयशक्त्यैव लक्ष्यते नान्यथा किले'ति। शिवो ज्ञानप्रदायी यस्या वा। अत एव वराहपुराणे त्रिमूर्ति प्रकृत्य 'एतास्तिस्रोऽपि सिध्यन्ति यो रुद्रं वेत्ति तत्त्वत' इति॥ १९१॥**

( ७२३ ) **स्वतन्त्रा**—समस्त बन्धनों से मुक्त। वे किसी भी प्रकार के उपादानों अथवा यंत्रों का सहारा न लेकर सृष्टि करती हैं। अतः उन्हें स्वतंत्रा कहा जाता है। स्वतंत्र नाम का एक ग्रन्थ भी है।

अथवा स्वतंत्र—सभी तंत्र उनके हैं। शैव, वैष्णव और गाणपत्य तंत्रों में उनका यशोगान है। अतः समस्त तंत्रों की वे स्वामिनी हैं।

अथवा स्व अर्थात् परम शिव, तंत्र–निर्भर। तात्पर्य यह है कि प्रत्येक दूसरे पर आधारित अथवा निर्भर हैं। कालिकापुराण का कथन है—'शिव सदैव उस स्थान में रह कर देवी के साथ क्रीड़ा करते हैं। मध्य में देवी का निवास है, शंकर सदैव वही हैं। उस पर्वत के उत्तर-पूर्व में शंकर की कुटी है, जहाँ वे अनादि काल से रहते हैं। पार्वती भी वहीं रहती हैं।'

( ७२४ ) **सर्वतन्त्रेशी**—सभी तंत्रों की स्वामिनी। तंत्रों की संख्या चौंसठ है। ईशी अर्थात् उनको अभिव्यक्त करने वाली।

( ७२५ ) **दक्षिणामूर्तिरूपिणी**—शिव की दक्षिणाभिमुखी मूर्तिस्वरूपा। इसमें शिव बैठे हुए हैं और उनका मुख दक्षिण की ओर है। कहा जाता है कि यह मूर्ति इस तथ्य का संकेत करती है, कि वे ब्रह्मा और नारायण को निर्देश दे रहे हैं। तंत्र में उनके मंत्रों का भी उल्लेख है।

( ७२६ ) **सनकादिसमाराध्या**—सनक, सनन्दन आदि ब्रह्मा के मानस पुत्रों की सम्यक् रूप से आराध्या। इसी कारण उन्हें गुरु परम्परा में गिना जाता है। ब्रह्मपुराण का कथन है—'वे अनादि और अखिल हैं। कार्य और कारण रूपा हैं। योगी सनकादि आप का ही चिन्तन करते रहते हैं।'

( ७२७ ) **शिवज्ञानप्रदायिनी**—शिव को ज्ञान प्रदान करने वाली। वासिष्ठ-महारामायण का कथन है—वायु को गति से, अग्नि को उष्णता से, शिव को जो निर्मल और शान्त हैं चैतन्य से अथवा स्पन्दनशक्ति से जाना जाता है। इसके अतिरिक्त उन्हें जानने का और कोई मार्ग नहीं है।' अथवा शिव देवी के ज्ञान को प्रदान करते हैं। वाराहपुराण के अनुसार त्रिमूर्ति उसे ही प्राप्त होते हैं, जिसे रुद्र का तत्त्वतः ज्ञान है।

**चित्कलानन्दकलिका प्रेमरूपा प्रियङ्करी।**
**नामपारायणप्रीता नन्दिविद्या नटेश्वरी ॥ १९२ ॥**

**चिदेव कला सच्चिदानन्दात्मनो ब्रह्मण एकदेश इव यस्यां सा। यद्वा अन्तः-करणोपाधिकं चैतन्यं निरुपाधिकायाश्रित एकदेश इति। 'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातन' इति स्मृतेः। पद्मपुराणेऽपि देवीमूर्तिगणनप्रकरणे 'चित्तेषु चित्कला नाम शक्तिः सर्वशरीरिणा'मिति। एवमेवानन्द एव कलैकदेश इव यस्याः। 'शेषाद्विभाषे'ति कप्रत्ययः। जीवगतानन्दैकदेशरूपा वा। स्वार्थे कः। 'एतस्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ती'ति श्रुतेः। आनन्दमयः कोरको वा। 'कलिका कोरकः पुमा'निति कोशः। प्रेम स्नेहो भक्तिरेव स्वरूपं यस्याः। आयुर्घृतमितिवद्रूपाभिव्यक्तिजनकेऽपि रूपपदप्रयोगः। प्रियं करोतीति प्रियङ्करी**

अआइईत्यारभ्य क्षःक्षा इत्यन्तानि भगवत्या नामानि । अकार एकः ककारादयः पञ्चत्रिंशच्चेत्येवं षट्त्रिंशदक्षराणि । षट्त्रिंशद्वर्णरूपाणि तेष्वेकैकस्य षोडशभिः स्वरैर्योगे क्रमेण तावन्तो मासाः । तेन षट्सप्तत्युत्तराणि पञ्चशतानि वर्णानि भवन्ति । एतानि प्रथमाक्षराणि । एष्वेकैकं प्रथमं कृत्वा द्वितीयवर्णस्थाने षट्त्रिंशत् क्रमेण निक्षिपेत् । अन्ते च आई इति पल्लवं योजयेत् । ततश्च विंशतिसहस्राणि सप्तशतानि षट्त्रिंशच्च नामानि भवन्ति । तदुक्तम्—'आईपल्लवितैः परस्परयुतैर्द्वित्रिक्रमाद्यक्षरैः कादिक्षान्तगतैः स्वरादिभिरथ क्षान्तैश्च तैः सस्वरैः । नामानि त्रिपुरे भवन्ति खलु यान्यत्यन्तगोप्यानि ते तेभ्यो भैरवपत्नि विंशतिसहस्रेभ्यः परेभ्यो नम' इति । देवीभागवतेऽपि तृतीयस्कन्धे—'अकारादिक्षकारान्तैः स्वरैर्वर्णैस्तु योजितैः । असङ्ख्येयानि नामानि भवन्ति रघुनन्दने'ति । तेषां च पारायणं पञ्चधोक्तं कादिमते 'दिनतो वारतः पक्षान्मासात्षट्त्रिंशता दिनै'रित्यादिना । तदिदं नामपारायणाख्यं कर्म । सहस्रनामपाठेऽपि च तथा । योगरूढया पूर्वस्येव यौगिकवृत्त्या परस्याप्युपस्थितेः । ताभ्यां प्रीता । 'मामर्चयतु वा मा वा विद्यां जपतु वा नवा । कीर्तयेन्नामसाहस्रमिदं मत्प्रीतये सदे'ति वचनात् । नन्दिनो नन्दिकेश्वरस्य विद्या तदुपासितविद्या नटेश्वरस्य चिदम्बरनटस्येयं तदनुकारिणी । यदाहुरभियुक्ताः 'जङ्घाकाण्डोरुनालो नखकिरणलसत्केसरालीकरालः प्रत्यग्रालक्तकाभाप्रसरकिसलयो मञ्जुमञ्जीरभृङ्गः । भर्तुर्नृत्तानुकारे जयति निजतनुस्वच्छलावण्यवापीसम्भूताम्भोजशोभां विदधदभिनवोद्दण्डपादो भवान्या' इति ।। १९२ ।।

( ७२८ ) **चित्कला**—चैतन्यकला से युक्त । सच्चिदानन्द आत्मब्रह्म जो नित्य हैं, वे ही ज्ञान और आनन्द हैं । कला अर्थात् भाग ।

अथवा चित्कला—अन्तःकरण की उपाधि चैतन्य है । भगवद्गीता में कहा गया है—

> 'ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः ।
> मनः षष्ठानीन्द्रियाणि प्रकृतिस्थानि कर्षति' ।। १५.७ ।।

अर्थात् 'जीव मेरा ही सनातन अंश है । इस देह में वह जीवात्मा होकर त्रिगुणमयी माया में स्थित हुआ मन तथा पाँचों ज्ञानेन्द्रियों का आकर्षण करता है । अर्थात् मेरा ही अंश अविद्या द्वारा जीव में परिणत होकर सुषुप्ति और प्रलयकाल में प्रकृति में लीन भाव में स्थित मन और पाँच इन्द्रियों को संसार में आकर्षित कर रहा है ।

पद्मपुराण में देवी के विभिन्न रूपों की चर्चा करते हुए उल्लेख है कि 'सभी देहधारियों के मानस में आप चित्कला शक्ति रूप में स्थित हैं ।'

( ७२९ ) **आनन्दकलिका**—आनन्द की कली । जिस आनन्द की जीवों को प्राप्ति होती है, वह सर्वानन्द का किंचित् मात्र अंश है । श्रुति ( तैत्तिरीय

उप० २.७.१ ) का कथन है—'इसी आनन्द की थोड़ी-सी मात्रा से ही अन्य जीव जीवित रहते हैं।

( ७३० ) **प्रेमरूपा**—स्नेह, प्रेम और भक्ति जिनके रूप हैं।

( ७३१ ) **प्रियङ्करी**—जो प्रिय करती हैं।

( ७३२ ) **नामपारायणप्रीता**—नामोच्चारण से आनन्दित। अ, आ से लेकर क्ष तक भगवती के नाम हैं। 'अ' प्रथम है तथा ककारादि ३५ हैं। इस प्रकार कुल मिलाकर छत्तीस होतें हैं। ये छत्तीस, छत्तीस वर्षों का संकेत करते हैं। जब हम इनमें प्रत्येक के साथ सोलह स्वरों को जोड़ देते हैं तो उतने ही मासों ( महीनों ) की संख्या आ जाती हैं। ये पाँच सौ छिहत्तर हैं और ये प्रथम अक्षर हैं। पुनः छत्तीस अक्षरों को प्रत्येक अक्षर के साथ क्रमशः दूसरे स्थान पर जोड़ दिया जाय तो अब इन नामों की सम्पूर्ण संख्या २०,७३७ हो जाती है। लघुस्तुति ( श्लोक १९ ) में इस बात का अनुमोदन किया गया है। देवीभागवत के तृतीय स्कन्ध में उल्लेख है—'हे रघु के पुत्र अज ! 'अ' से 'क्ष' तक स्वरों का समायोजन व्यञ्जनों से कर दिया जाता है तो इतने नाम हो जाते हैं जिनकी गणना करना सम्भव नहीं है। उन्हें केवल असंख्य ही कह सकते हैं।'

कादिमाता में इन नामों के परायण की पाँच शैलियाँ बतलायी गयीं हैं। इनका पारायण दिनों में, वारों में, पक्षों में, मासों में और वर्षों आदि में किया जाता है। यह नामोच्चार का पारायण है। श्रद्धालुओं की जानकारी और उत्सुकता को शान्त करने के लिए इससे सम्बन्धित एक श्लोक आगे दिया जा रहा है—

'आईपल्लवितैः परस्परयुतैर्द्वित्रिक्रमाद्यक्षरैः
कादिक्षान्तगतैः स्वरादिभिरथ क्षान्तैश्च तैः सस्वरैः।
नामानि त्रिपुरे भवन्ति खलु यान्यत्यन्तगोप्यानि ते
तेभ्यो भैरवपत्नि विंशति सहस्रेभ्यः परेभ्यो नमः ॥'

ललितासहस्रनाम के पाठ के साथ भी यही बात है, क्योंकि यदि इसमें शब्द-व्युत्पत्ति के अनुसार अर्थ तथा परम्परा का अर्थ लगाया जाय तो ये हजार नाम भी उसमें शामिल हो जाते हैं। योगारूढ़ होने से पूर्व यहाँ यौगिक क्रियाएँ सम्पन्न करने का प्रश्न भी आता है।

देवी का वचन है—

'मामर्चयतु वा मा वा विद्यां जपतु वा नवा।
कीतर्येन्नामसाहस्रमिदं मत्प्रीतये सदा ॥'

अर्थात् 'मेरा अर्चन करे या न करे, विद्या का जप करे या न करे, किन्तु मुझे आनन्द देने के लिए इन सहस्रनामों का पाठ नित्य अवश्य करे।'

( ७३३ ) **नन्दिविद्या**—नन्दिज्ञान। यह वही विद्या है जिससे नन्दिकेश्वर शक्ति की आराधना करते हैं।

( ७३४ ) **नटेश्वरी**—नटेश्वर का अनुकरण करने वाली। नटेश्वर ने एक बार चिदम्बर नामक स्थान में नृत्य किया था, अर्थात् वे नटराज की पत्नी हैं और स्वयं भी लास्य में पारंगत हैं।

**मिथ्याजगदधिष्ठाना—**

**मिथ्यारूपस्य जगतोऽधिष्ठानं भानाधिकरणं रजतस्येव शुक्तिः। 'मायामात्रमिदं द्वैतमद्वैतं परमार्थतः'। 'नेह नानास्ति किञ्चने'त्यादिश्रुतेः। 'सर्वं खल्विदमेवाहं नान्यदस्ति सनातन'मिति देवीभागवतात्। 'यत्र त्रिसर्गो मृषे'ति विष्णुभागवताच्च। गुणत्रयापचयविवक्षया स्त्रीलिङ्गम्। यद्वा अधिष्ठाशब्द एवाधिष्ठानपरः। ततश्च जगदधिष्ठारूपं ब्रह्मैव अनः प्राणो यस्या इति विग्रहः। यद्वा अधिष्ठानशब्दो मत्वर्थीयाच्प्रत्ययेनाधेयपरः। तेन मिथ्याजगदधिष्ठानमधिष्ठितं यस्या इति विग्रहः। वस्तुतस्तु जगतो ब्रह्मपरिणामकत्वं स्वीकुर्वतां तान्त्रिकाणां मते जगतः सत्यत्वमेव मृद्घटयोरिव ब्रह्मजगतोरत्यन्ताभेदेन ब्रह्मणः सत्यत्वेन जगतोऽपि सत्यत्वावश्यम्भावात् भेदमात्रस्य मिथ्यात्वस्वीकारेणाद्वैतश्रुतीनामखिलानां निर्वाहः। भेदस्य मिथ्यात्वादेव भेदघटिताधाराधेयभावसम्बन्धोऽपि मिथ्यैव। तावन्मात्रेणैवाविरोधे सर्वस्य जगतो मिथ्यात्वकल्पनं तु वेदान्तिनामनर्थकमेवेति शाम्भवानन्दकल्पलतायां विस्तरः। ततश्च मिथ्याभूतं जगतोऽधिष्ठानं भेदघटितसम्बन्धेनावस्थितिर्यस्यामिति विग्रहात् स्त्रीलिङ्गतोपपत्तिः॥**

**अथ परिभाषामण्डले त्रिचत्वारिंशन्नामानि विभजते—**

> गोः शैवे विरते चतुरङ्घ्रितनुर्द्विश्चतुर्बलं नेतुः।
> द्विर्मे गङ्गामाता रजश्चतुर्भाविजलमदाद्भावैः॥ २७॥

**अत्र नकाराभ्यां दशाक्षरे नामनी॥**

( ७३५ ) **मिथ्याजगदधिष्ठाना**—मिथ्यारूप जगत् की आधारशिला। यह शुक्ति में रजत की प्रतीति के समान है। श्रुति ( गौड० का० १.१७ ) का कथन है—'यह द्वैत पूर्णतया माया है, अद्वैत ही सत्य है।' बृ० उप० ( ४.४.१९ ) का कथन है—'यहाँ कुछ भी हो किन्तु अनेकता नहीं है।'

देवीभागवतपुराण का कथन है—'मैं यथार्थ में ही एकाकिनी हूँ। मेरे अतिरिक्त और कोई दूसरा नहीं है।' विष्णुभागवतपुराण ( १.१.१ ) में उल्लेख है—'तीन काल भ्रम हैं।'

अथवा अधिष्ठा—आधार अथवा जिसमें सम्पूर्ण लोक स्थित हैं। क्योंकि ब्रह्म में ही सभी की स्थिति है।

अथवा अधिष्ठाना—जिसमे सब अधिष्ठित हैं, अर्थात् सभी उसमें आधारित हैं।

तांत्रिकों के सिद्धान्त के अनुसार जिनकी यह मान्यता है कि जगत् ब्रह्म की अभिव्यक्ति है, वह सत्य है, क्योंकि जिस प्रकार बर्तनों और मिट्टी में भेद नहीं है, उसी प्रकार जगत् और ब्रह्म में भेद नहीं है। जब ब्रह्म सत्य है तो संसार भी अनिवार्यतः सत्य है। क्योंकि जब यह मान लिया गया कि भेद ( सृष्ट वस्तुओं सहित ) ही भ्रामक है, तब यह निष्कर्ष निकलता है, कि अद्वैत का समर्थन करने वाले धर्मशास्त्र सही हैं। जब भेद असत्य है, तब अधिष्ठाता और अधिष्ठित का भेद भी असत्य है। ऐसी स्थिति में वेदान्तवादियों का यह सिद्धान्त कि सम्पूर्ण जगत् भ्रान्ति है, सर्वथा भ्रामक है। विस्तृत विवेचन के लिए शाम्भवानन्द की कल्पलतिका देखें। अतः जगत् में भेद की जो प्रतीति होती है, वह केवल भ्रम है।

[ २७ श्लोक २३ नामों का विभाजन करते हैं। ]

**—मुक्तिदा मुक्तिरूपिणी।**
**लास्यप्रिया लयकरी लज्जा रम्भादिवन्दिता॥ १९३॥**

मुक्तिं मोक्षं ददातीति मुक्तिदा। तथा च कूर्मपुराणे—'तस्माद्विमुक्तिमन्विच्छन्पार्वतीं परमेश्वरीम्। आश्रयेत्सर्वभूतानामात्मभूतां शिवात्मिका'मिति। शिवपुराणेऽपि—'नामानि ये महेशस्य गृणन्त्यज्ञानतोऽपि वा। तेषामपि शिवो मुक्तिं ददाति किमतः पर'मिति। ब्रह्माण्डपुराणेऽपि—'येऽर्चयन्ति परां शक्तिं विधिनाविधिनापि वा। न ते संसारिणो नूनं मुक्ता एव न संशय'इति। मुक्तिरेव रूपमस्याः। अविद्यानिवृत्तेर्ध्वंसरूपत्वे पञ्चमप्रकाररूपत्वे वा परमपुरुषार्थत्वानापत्त्या तदुपलक्षितस्वात्मानन्दस्यैव मोक्षताया वक्तव्यत्वात्। उक्तञ्च सौरसंहितायां चतुर्दशेऽध्याये 'अथ मुक्तेः स्वरूपं ते प्रवक्ष्यामि समासतः। यज्ज्ञानेन परा मुक्तिः सिध्यत्यखिलदेहिना'मित्युपक्रम्य ज्ञानस्य तत्र कारकहेतुतां 'ज्ञानं न कारकं विद्वद्बोधकं खलु केवल'मित्यादिना निरस्य 'कार्यद्रव्यतया नैव स्थिता भवितुमर्हती'त्यादिना मुक्तेर्द्रव्यगुणकर्मसामान्याद्यात्मतामपि निरस्य 'अतः साक्षात्परा मुक्तिः स्वात्मभूतैव केवल'मित्यादिना सिद्धान्तं संसाध्य 'तस्मादात्मस्वरूपैव परा मुक्तिरविद्यया। तिरोभूता विशुद्धस्य विद्यया व्यज्यतेऽनघे'त्युपसंहारात्। लास्यं नर्तनं प्रियं यस्याः। लयश्चित्तावस्थाविशेषः। 'दशध्यानसमो लय' इति वचनात्। तालैर्नृत्यगीतयोः समकालपरिच्छेदो वा लयः तस्य करी कर्त्री। 'या

देवी सर्वभूतेषु लज्जारूपेण संस्थिते'ति स्मरणाल्लज्जा। हृल्लेखाबीजस्वरूपा वा। रम्भोर्वश्यादिभिरप्सरोभिर्वन्दिता ॥ १९३ ॥

( ७३६ ) मुक्तिदा--मुक्ति प्रदान करने वाली। कूर्मपुराण का कथन है—'जो मुक्ति की कामना रखते हैं उन्हें पार्वती परमेश्वरी की शरण में जाना चाहिए। वे ही सर्वभूतों का आश्रय और सर्व की आत्मा शिवात्मिका हैं।' शिवपुराण के अनुसार—'यदि कोई शिव के नामों को जानकर या अनजाने में भी पारायण करता है, तो शिवजी उसे मुक्ति प्रदान कर देते हैं।'

ब्रह्माण्डपुराण में उल्लेख है—'जो उस पराशक्ति की आराधना विधिवत् और नियमित या अनियमित भी करते हैं, वे संसार से मुक्त हो जाते हैं।

( ७३७ ) मुक्तिरूपिणी—मुक्तिस्वरूपा। अविद्या से निवृत्ति हो जाने अथवा पाँचवीं अवस्था प्राप्त होने पर भी जीव की मनोकामनाएँ पूर्ण नहीं होतीं हैं। किन्तु जब कोई स्वात्मानन्द में ही मगन रहता है तो उसे मुक्ति मिल जाती है। सौरसंहिता ( अध्याय १४ ) में उल्लेख है—'अब मैं संक्षेप में मुक्ति का स्वरूप बतलाता हूं, जिसके ज्ञान से सम्पूर्ण देहधारी आत्माएँ परा मुक्ति प्राप्त कर लेती हैं।' यह कहा जाता है कि ज्ञान ही साधन है तब इसका प्रतिवाद करते हुए कहते हैं—'ज्ञान साधन नहीं है, अपितु यह तो केवल स्मरण मात्र है।' और 'ज्ञान न परिणाम है और न सार ही है' आदि। मुक्ति न तो सार है, न गुण है, न क्रिया है और न ही सामान्य है, आदि इन सिद्धान्तों को नकारते हुए कहते हैं—'परामुक्ति वह है जिसमें जीव परास्वरूप अथवा आत्मस्वरूप हो जाता है। इस प्रकार इस परिणाम पर पहुँचते हैं कि परामुक्ति केवल अपना ही स्वरूप है। इसको अविद्या ने आवृत कर रखा था और ज्ञान हो जाने से आवरण तिरोहित हो गया और ज्ञान ने उसे प्रकाशित कर दिया।

( ७३८ ) लास्यप्रिया—जिन्हें नृत्य प्रिय है।

( ७३९ ) लयकरी—लय करने वाली। लय चित्त की एक विशेष अवस्था है। ऐसा कहा जाता है कि लय दस ध्यान के समान है। ताल, नृत्य और गीत के लिए समकाल अर्थात् एकाग्रता आवश्यक है। इसलिए उन्हें लयकरी कहा, क्योंकि वे लय कर देती हैं। संगीतशास्त्र में लय विराम को भी कहते हैं।

( ७४० ) लज्जा—हृल्लेखाबीजरूपा। मार्कण्डेयपुराण में कहा गया है—'या देवी सर्वभूतेषु लज्जारूपेण संस्थिता।' अर्थात् 'देवी सभी भूतों में लज्जा-रूप में संस्थित है।

( ७४१ ) रम्भादिवन्दिता--रम्भा, ऊर्वशी आदि अप्सराओं से पूजित। रम्भा ह्रल्लेखा बीज भी है।

भवदावसुधावृष्टिः पापारण्यदवानला।
दौर्भाग्यतूलवातूला जराध्वान्तरविप्रभा॥ १९४॥

भवः संसार एव दावो वनवह्निस्तस्य शामकत्वात्सुधावृष्टिः पीयूषवर्षमिव। भवः संसार एव दावोऽरण्यं। 'दवदावौ वनारण्यवह्नी' इत्यमरः। तस्य पुङ्खानुपुङ्खतयोज्जीवनात्पीयूषवृष्टिरिवेति वा। भवं परशिवं दत्ते वसु रत्नं धनं च धत्ते एतादृशी वृष्टिरिति त्रिपदं नाम वा। भोगमोक्षप्रदेति यावत्। उक्तञ्च रुद्रयामले मङ्गलराजस्तवे—'यत्रास्ति भोगो न तु तत्र मोक्षो यत्रास्ति मोक्षो न तु तत्र भोगः। श्रीसुन्दरीसाधकपुङ्गवानां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एवे'ति। पापान्येवारण्यानि दुःखजनकत्वात्। तेषां दवानल इव नाशकत्वात्। पापारण्यानां दवानलो यस्या नाम सेति वा। तदुक्तं बृहन्नारदीये—'गङ्गायाः परमं नाम पापारण्यदवानलः। भवव्याधिहरी गङ्गा तस्मात्सेव्या प्रयत्नतः' इति। यद्वा पापारण्यानां ये दवाः दावाग्नयो नाशनोपायभूता उपास्त्यादयस्तेषां अनान् प्राणान् लाति आदत्ते तान् जीवयतीति यावत्। पापापहानि कर्माणि प्रथयतीत्यर्थः। तदुक्तं ब्रह्माण्डे—'कृतस्याखिलपापस्य ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपि वा। प्रायश्चित्तं परं प्रोक्तं पराशक्तेः पदस्मृति'रिति। तत्रैवाध्यायान्तरे—'इदं च शृणु देवेन्द्र रहस्यं परमं महत्। सर्वेषामेव पापानां यौगपद्येन नाशनम्। भक्तिश्रद्धासमायुक्तः स्नात्वान्तर्जलसंस्थितः। अष्टोत्तरसहस्रं तु जपेत्पञ्चदशाक्षरीम्। आराध्य परमां शक्तिं मुच्यते सर्वकिल्बिषै'रित्यादि। दौर्भाग्यमेव तूलं कार्पासं तस्य वातूल इव वात्येव दूरं निरासिकेति यावत्। 'वातूलः पुंसि वात्याया'मित्यमरः। यद्वा दौर्भाग्यं तूलं येषां ते दौर्भाग्यतूलाः दौर्भाग्यस्य तूलस्येव निरासका धर्मविशेषाः। अत एव ते धर्मा एव वातूले गौण्यावृत्या तेन दौर्भाग्यतूलः वातूला यस्याः सकाशात्सेति विग्रहः। दौर्भाग्यनिरासकानि कर्माणि यस्याः सकाशादुद्भवन्ति। यस्याः सम्बन्धीनि वा सेति यावात्। जरैव ध्वान्तमन्धकारं तस्य नाशकत्वाद्रवेः प्रभेव॥ १९४॥

( ७४२ ) भवदावसुधावृष्टिः—भव बन्धनरूपी अग्नि का शमन करने के लिए अमृतवर्षारूपिणी।

'भव' संसार को कहते हैं और 'दाव' का अर्थ अरण्य है। इस पक्ष में इसका यह अर्थ होगा—संसाररूपी सूखते हुए वन को पुनः जीवित कराने के लिये अमृतवर्षा के समान। अथवा भव-शिव, दा-भेंट, वसु-सम्पत्ति अथवा रत्न, वृष्टि-वर्षा। इस प्रकार इस नाम को भी तीन भागों में विभाजित

किया जाता है—भवदा, वसुधा और वृष्टि। इससे यह तात्पर्य निकलता है कि वे भोग और मोक्ष की प्रदाता हैं। रुद्रयामल और मंगलराज मत के अनुसार—

'यत्रास्ति भोगो न तु तत्र मोक्षो यत्रास्ति मोक्षो न तु तत्र भोगः।
श्रीसुन्दरीसाधकपुङ्गवानां भोगश्च मोक्षश्च करस्थ एव॥'

अर्थात् 'जहाँ सांसारिक भोग आमोद-प्रमोद हैं, वहाँ मुक्ति नहीं और जहाँ मुक्ति हैं वहाँ सांसारिक भोग नहीं। श्रीललितात्रिपुरसुन्दरी अपने अनन्य साधकों और भक्तों को दोनों ही पदार्थ प्रदान करती हैं। उनके हाथों में दोनों हैं।'

( ७४३ ) **पापारण्यदवानला**—पापरूपी वन को नष्ट करने के लिए दावानल के समान। ये पापों को उसी भाँति नष्ट कर देती हैं जैसे जंगल को दावानल। ब्रह्मनारदीयपुराण का कथन है—'गंगा का एक नाम दवानल भी है, क्योंकि गंगा भी असंख्य पापों का नाश कर देती हैं। संसार की आधि व्याधि से भी छुटकारा मिल जाता है। अतः सदैव उन्हें प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिए।'

अथवा दव ( जंगल की अग्नि ) का अर्थ है—भक्ति आदि, जिससे पापों का विमोचन होता है। अन–जीवनीशक्ति 'ल'–प्राप्त करना अर्थात् वे ऐसी क्रिया का संकेत करती हैं, जिससे पाप दूर हो जाते हैं। ब्रह्माण्डपुराण का कथन है—'जाने या अनजाने में किये गये उन सम्पूर्ण पापों का प्रायश्चित्त यही है कि पराशक्ति के चरणों में ध्यान लगाया जाय।' इसी पुराण में अन्यत्र कहा गया है—'एक महान् रहस्य है, उसे सुनो। स्नान करने के बाद जल में खड़े होकर १०८ बार पंचदशी के मंत्र का जप करने से सम्पूर्ण पापों का तत्काल क्षय हो जाता है। जो इस प्रकार परमाशक्ति की आराधना करते हैं, वे सभी पापों से मुक्त हो जाते हैं।'

( ७४४ ) **दौर्भाग्यतूलवातूला**—दुर्भाग्यरूपी रुई को दूर हटाने के लिए आँधी के समान। अर्थात् समस्त आपदाओं को दूर करने वाली।

( ७४५ ) **जराध्वान्तरविप्रभा**—जैसे सूर्य की किरणें अन्धकार को दूर कर देती हैं, उसी प्रकार वे जरारूपी अन्धकार का नाश करने के लिए सूर्य की कान्ति के समान हैं।

**भाग्याब्धिचन्द्रिका भक्तचित्तकेकिघनाघना।**
**रोगपर्वतदम्भोलिर्मृत्युदारुकुठारिका ॥ १९५ ॥**

**भाग्यलक्षणस्याब्धेरुल्लासकत्वाच्चन्द्रिका कौमुदीव। भक्तानां चित्तान्येव केकिनो मयूरास्तेषामुल्लासकत्वाद्घनाघना मेघस्वरूपा। यद्वा घनपदेनैव मेघा**

उच्यन्ते। देवीकृतानि चरित्राण्येव भक्तचित्तकेकिघनरूपाणीति गौण्या तेन पदेन चरित्राणि कथ्यन्ते। भक्तचित्तकेकिघनैरासमन्ताद्घना निरन्तरेत्यर्थः। रोगा एव पर्वताः स्थूलत्वात्तेषां दम्भोलिर्वज्र इव 'भिषक्तमं त्वा भिषजां शृणोमि' इति श्रुतेः पुंल्लिङ्ग एवायं शब्दः। तेन रोगपर्वतदम्भोलये नम इत्येव प्रयोगो न पाक्षिको दम्भोल्यै नम इति। यद्वा 'शतकोटिः स्वरुः शम्बो दम्भोलिरशनिर्द्वयो'-रित्यग्निपुराणे दम्भोलिपदस्य शम्बपदेनेवाशनिपदेनापि साहचर्यात् स्त्रीलिङ्गतापि सुवचा। कां विधिं समुपस्कृत्येति मोक्षधर्मीयप्रयोगनिर्वाहाय तट्टीकाकाराणां 'भाग्यं स्त्री नियतिर्विधि'रित्यत्र नियतिपदसाहचर्यमात्रवशेन पुंल्लिङ्गत्वेन प्रसिद्ध-स्यापि विधिपदस्य स्त्रीलिङ्गतेति व्याख्यानदर्शनात्। एतत्पक्षे पाक्षिको दम्भोल्यै नम इति प्रयोगः सङ्गच्छते। पूर्वमशक्तिसिद्धितुष्टिभेदभिन्ना अष्टाविंशतिर्वधा उक्ताः ते मृत्युदारुपदेनोच्यन्ते। दारुपदस्योक्तपरिभाषायामष्टाविंशतिसङ्ख्या-परत्वात्। श्लेषेण काष्ठान्यपि कथ्यन्ते। तेषां छेदकत्वात्कुठारेव स्वार्थे कः। 'द्वयोः कुठार' इति कोशः। 'मृत्युर्यस्योपसेचन'मिति श्रुतेः। अष्टसु नामसु रूप-कालङ्कारः॥ १९५॥

( ७४६ ) **भाग्याब्धिचन्द्रिका**--सौभाग्यरूपी अगाध सागर को उल्लसित करा देने वाली चाँदनी के समान।

( ७४७ ) **भक्तचित्तकेकिघनाघना**--अपने भक्तों के मानस-मयूरों को आह्लादित करने के लिए मेघस्वरूपिणी।

अथवा घन–मेघ, देवी के कार्य, आघन–निरंतर। देवी के चरित्रों का उद्देश्य ही यही है कि साधकों के चित्त को भक्ति से दृढ़ कर दे।

( ७४८ ) **रोगपर्वतदम्भोलि**--रोगरूपी पर्वतों का विनाश करने के लिए बिजली के समान।

( ७४९ ) **मृत्युदारुकुठारिका**--काल रूपी वृक्ष को काटने के लिए कुल्हाड़ी के समान। वररुचि के सिद्धान्त के अनुसार दारु का तात्पर्य २८ है। र–२ और दं–८। इस प्रकार अठाईस बतलाया गया। मृत्यु का अर्थ है— पीड़ा। पीड़ा अठाईस प्रकार की होती हैं। इसे ३५४वें नाम में स्पष्ट किया गया है। श्रुति ( कठ० २.२५ ) के अनुसार--'उसके लिए मृत्यु ऐसी है जैसे चुभा हुआ कांटा।'

[ ७४२ से लेकर ७४९ तक के आठ नाम रूपकालंकार के रूप में वर्णित किये गये हैं ]

**महेश्वरी महाकाली महाग्रासा महाशना।**
**अपर्णा चण्डिका चण्डमुण्डासुरनिषूदनी॥ १९६॥**

महती च सेश्वरी च माहेश्वरीति पूर्वं व्याख्यातं नाम। अनयोर्ह्रस्वदीर्घादिमत्त्वाभ्यां न पौनरुक्त्यम्। महती च सा काली च। कालयतीति काली। कालने महत्त्वं तु मृत्योरपि कालनात्। तथा च कालिदासः 'एतदम्ब सदिदं तु नेति नः शङ्कया हृदि विकल्पलक्षणः। यो यमः स खलु काल्यते त्वया भूतसंयमनकेलिकोविद' इति। उज्जयिनिपीठाधीशमहाकालस्य स्त्रीति वा। महानपरिमितो ग्रासः कवलो यस्याः। 'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं चोभे भवत ओदन' इति श्रुतेः। महच्चराचरकर्मकत्वादशनं यस्याः। अत्र तृतीयो वर्णस्तालव्यः पूर्वं तदन्त्यतृतीयकं नाम व्याख्यातमिति न पौनरुक्त्यम्। अपगतमृणं यस्याः साऽपर्णा। तदुक्तमस्माभिर्देवीस्तवे—'ऋणमिष्टमदत्त्वैव त्वन्नाम जपतो मम। शिवे कथमपर्णेति रूढिर्भारायते न त' इति। पर्णं पतनमिति नैरुक्तात्पतनरहितेति वा। पर्णमप्यदनीयत्वेन न विद्यते यस्यास्तपस्यन्त्या इति वा। तदुक्तं कालिकापुराणे 'आहारे त्यक्तपर्णाभूद्यस्माद्धिमवतः सुता। तेन देवैरपर्णेति कथिता पृथिवीतल' इति। ब्रह्मपुराणेऽपि 'अपर्णा तु निराहारा तां माता प्रत्यभाषते'त्यत्र प्रथमचरणेनेयमेव व्युत्पत्तिर्ध्वनिता। 'चडि कोपे' अभक्तेषु कोपनत्वाच्चण्डिका। देवीभागवते 'चण्डिका सप्तवर्षा स्या'दिति कन्याविशेषस्य नामोक्तम्। चण्डश्च मुण्डश्च तौ च तावसुरौ च तौ निषूदयतीति तथा। तेन चामुण्डाख्यं नामास्या एवेति सूचितम्। उक्तञ्च मार्कण्डेयपुराणे—'यस्माच्चण्डं च मुण्डं च गृहीत्वा त्वमुपागता। चामुण्डेति ततो लोके ख्याता देवी भविष्यसी'ति। वराहपुराणे तु—'देवी च त्रिशिखेनाजौ तं रुरुं समताडयत्। तया तु ताडिते तस्य दैत्यस्य शुभलोचने। चर्ममुण्डे उभे सम्यक् पृथग्भूते बभूवतुः। रुरोस्तु दानवेन्द्रस्य चर्ममुण्डेक्षणाद्यतः। अपहृत्याचरद्देवी चामुण्डा तेन साभवदि'त्युक्तम्। 'कर्ममोटी तु चामुण्डा चर्ममुण्डा च चर्चिके'ति कोशाच्चर्ममुण्डेत्यपि देवीविशेषस्य नाम दृश्यते। तेन वाराहे 'चर्ममुण्डेति साभवदि'त्येव पाठः स्यादित्यनुमीयत इत्यन्यदेतत्। चण्डानि प्रचण्डानि अत्यन्तकोपनचिह्नभूतनेत्रशोणिमादिवन्ति वा मुण्डानि येषामसुराणां तन्निषूदनीति वा। हन्यमानानां तादृशमुण्डवत्त्वविशेषणस्वारस्येन तादृशमुण्डमालाधरेति कालिकारूपध्वनिः॥ १९६॥

( ७५० ) **महेश्वरी**—वे महती और ईश्वरी भी हैं। इस नाम के संदर्भ में महर्षि अरविन्द का कथन है—'राजराजेश्वरी माहेश्वरी का स्थान जहाँ वे आसीन हैं, अत्यन्त विशाल है तथा उस मानस और इच्छा शक्ति के ऊपर है, जहाँ मन का प्रवेश नहीं है। वे उन पर नियंत्रण ही नहीं करतीं अपितु उन्हें विस्तृत कर ज्ञान से विभूषित कर देती हैं, क्योंकि वे स्वयमेव महान्, शक्तिशाली और ज्ञानस्वरूपा हैं। वे सदैव शान्त, आश्चर्यमय और महान् रहती हैं। उन्हें कुछ भी प्रभावित नहीं करता, क्योंकि वे सम्पूर्ण ज्ञान का

अथाह सागर है। उनसे कुछ भी छिपा नहीं है और उन्हें कुछ जानना भी शेष नहीं है। सृष्टि के रहस्य तथा प्रकृति आदि उनमें अनादि काल से ही हैं। उनकी इच्छा के विरुद्ध कुछ भी सम्भव नहीं है। उनमें पक्षपात का स्पर्श भी नहीं और वे प्राणियों पर अनासक्त भाव से यथायोग्य कृपा करती हैं। असुर, राक्षस, पिशाच, देवता आदि सभी उनकी दृष्टि में समान हैं। उनका दण्ड भी जीवों के प्रति अनुग्रह ही है।'

( ७५१ ) **महाकाली**—महा–महान्, काली–भाग्य। उन्हें महान् इसलिए कहते हैं, क्योंकि वे काल पर भी शासन करती हैं और काल भी उनके अधीन है। महाकाली की पूजा उज्जयिनी में होती है। वहाँ पर महाकाल का मन्दिर है। वे महाकाल की पत्नी हैं। दश महाविद्याओं में महाकाली प्रथम हैं। इनकी गणना तीन महा देवियों में होती है।

( ७५२ ) **महाग्रासा**—जिनका ग्रास बहुत बड़ा है। श्रुति ( कठ० उप० २.२५ ) का कथन है कि ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों ही जिनके भोज्य हैं।

( ७५३ ) **महाशना**—अधिक भोजन करने वाली। वे चर और अचर दोनों का ही संहार करती हैं और उन्हें अपने में लीन कर लेती हैं।

( ७५४ ) **अपर्णा**—ऋण रहित। अप–हटाना, ऋणा–ऋण। देवीस्तव में कहा गया है—'यद्यपि मैं आपका नाम बार-बार लेती हूँ, किन्तु फिर भी हे शिव ! आपने मेरा ऋण अदा नहीं किया, अतः आपको अपना नाम अपर्ण रख लेने में लज्जा क्यों नहीं आती ( अपर्ण का अर्थ ऋण को अदा न करने वाला )।' हिमवान् की कन्या पार्वती को भी देवता लोग अपर्णा कहते हैं, क्योंकि उन्होंने शिव की जो तपस्या की थी, उसमें वे सूखे पत्तों को भी नहीं खाती थीं। यह कथानक ब्रह्मपुराण में आता है।

( ७५५ ) **चण्डिका**—नास्तिकों पर क्रोध करने वाली। यह शब्द क्रोधार्थक 'चडि' धातु से स्वार्थ में 'क' प्रत्यय लगाने से सिद्ध होता है। अर्थात् जो उनके भक्त नहीं है, उनसे वे क्रोधित हो जाती हैं।

देवीभागवतपुराण के अनुसार सात वर्ष की कन्या को चण्डिका कहते हैं।

( ७५६ ) **चण्डमुण्डासुरनिषूदनी**—चण्ड, मुण्ड दैत्यों का संहार करने वाली। मार्कण्डेय पुराण के अनुसार—तुमने चण्ड और मुण्ड दैत्यों का संहार किया है, अतः तुम चामुण्डा कहलाओगी। वाराहपुराण का कथन है—'देवी ने अपने त्रिशूल का प्रहार रुरु दैत्य पर करके उसका सिर काट डाला। वे उसके मुण्ड और धड़ को ले गयीं, अतः उन्हें चामुण्डा कहते हैं।' अमरकोष के अनुसार—'कनफूल के मोती को चामुण्डा कहते हैं। चर्चिका और चर्म-मुण्डा का तात्पर्य भी चामुण्डा से ही है।'

क्षराक्षरात्मिका सर्वलोकेशी विश्वधारिणी।
त्रिवर्गदात्री सुभगा त्र्यम्बका त्रिगुणात्मिका ।। १९७ ।।

क्षराण्यनियतसङ्ख्यान्यक्षराणि वर्णानि आत्मा स्वरूपं यस्याः। एकानेकाक्षराकृतिरित्यर्थः। उक्तञ्च वराहपुराणे—'एकाक्षरेति विख्याता सर्वाक्षरमयी शुभा। सैव विश्वेश्वरी देवी सैव क्वाप्यमिताक्षरे'ति। यद्वा 'क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते'। तदुभयमात्मा स्वरूपं यस्याः। 'सदसत्क्षरमक्षर'मिति महाभारते। विष्णुभागवतेपि—'विष्णोस्तु त्रीणि रूपाणि पुरुषाख्यानि ये विदुः। प्रथमं महतः स्रष्टा द्वितीयं त्वण्डसंस्थितम्। तृतीयं सर्वभूतस्थं तानि ज्ञात्वा विमुच्यत' इति। सर्वेषां लोकानामीशी ईश्वरी। विश्वं धारयतीति तथा। त्रयाणां धर्मार्थकामानां वर्गः समूहः। 'त्रिवर्गो धर्मकामार्थैश्चतुर्वर्गः समोक्षकै'-रित्यमरः। तस्य दात्री वितरणपरा। पञ्चवत्सरा कन्या सुभगेत्युच्यते। कन्याप्रकरणे 'सुभगा पञ्चवर्षा स्या'दिति धौम्यवचनात्। तदभिन्ना। यद्वा श्रीकाममाहात्म्यवीर्ययत्नकीर्त्यादयो भगपदवाच्याः शोभना यस्यां सा। 'भगमैश्वर्यमाहात्म्यज्ञानवैराग्ययोनिषु। यशोवीर्यप्रयत्नेच्छाश्रीधर्मरविमुक्तिष्वि'ति विश्वः। शोभनो भगः सूर्यो यया वा। सौरकार्येषु सर्वेषु तदन्तस्थितताया अस्याः शक्तेरेव निमित्तत्वात्। तदुक्तं विष्णुपुराणे द्वितीयेंऽशे—'सर्वा शक्तिः परा विष्णोर्ऋग्यजुःसामसंज्ञिता। सैषा त्रयी तपत्यंहो जगतश्च हिनस्ति या। मासि मासि रविर्यत्र तत्र तत्र हि सा परा। त्रयीमयी विष्णुशक्तिरवस्थानं करोति वै। ऋचस्तपन्ति पूर्वाह्णे मध्याह्ने तु यजूंषि वै। बृहद्रथन्तरादीनि सामान्यह्नःक्षये रवौ। मूर्तिरेषा त्रयी विष्णोर्ऋग्यजुःसामसंज्ञिता। विष्णुशक्तिरवस्थानं सदादित्ये करोति या। न केवलं रवौ शक्तिर्वैष्णवी सा त्रयीमयी। ब्रह्माथ पुरुषो रुद्रस्त्रयमेतत्त्रयीमयम्। नोदेता नास्तमेता च कदाचिच्छक्तिरूपधृक्। विष्णुर्विष्णोः पृथक् तस्य गणः सप्तमयोऽप्ययम्। स्तम्भस्थदर्पणस्येव योयमासन्नतां गतः। छायादर्शनसंयोगं स तं प्राप्नोत्यथात्मनः। एवं सा वैष्णवी शक्तिर्नैवापैति ततो द्विज। मासानुमासं भास्वन्तमध्यास्ते तत्र संस्थित'मिति। देवा ऋषयो गन्धर्वा अप्सरसो यक्षाः सर्पा राक्षसाश्चेति सप्तमयो गणः प्रतिमासं भिद्यमानस्य सूर्यस्योपकरणभूतत्वाद्भिद्यते। शक्तिस्तु प्रधानत्वान्न भिद्यत इति समुदायार्थः। यद्वा लोकत्रयान्तर्गतं सौभाग्यं चरगतमचरगतं वा अस्या एव रूपमिति सुभगा। अचरगतं तु पद्मपुराणे—'इक्षवस्तरुराजं च निष्पावा जीरधान्यके। विकारवच्च गोक्षीरं कुसुम्भं कुसुमं तथा। लवणं चेति सौभाग्याष्टकं स्थावरमुच्यत' इति। चरास्तु सुवासिन्यः प्रसिद्धा एव। पाद्म एवोक्तम्—'त्रिविष्टपसौभाग्यमयीं भुक्तिमुक्तिप्रदामुमाम्। आराध्य सुभगां भक्त्या नारी वा किं न विन्दती'ति। अत्र पूर्वं विशेषणद्वयं सुभगापदस्य निरुक्तिमपि ध्वनयति। त्रीण्यम्बकानि नेत्राणि

यस्याः । तदुक्तं देवीपुराणे निर्वचनाध्याये—'सोमसूर्यानलास्त्रीणि यन्नेत्राण्यम्बकानि सा । तेन देवी त्र्यम्बकेति मुनिभिः परिकीर्तिते'ति । 'प्रत्ययस्थात्कात्पूर्वस्ये'-त्युपान्त्य इकारो न भवति आपः सुपः परत्वात् । त्रयाणां ब्रह्मविष्णुरुद्राणामम्बिका माता वा । 'अभाषितपुंस्काच्चे'तीत्वाभावः । अत एवाह त्रिगुणात्मिका सत्त्वरजस्तमोरूपगुणत्रयसाम्यविग्रहा ॥ १९७ ॥

( ७५७ ) **क्षराक्षरात्मिका**—विनाशी और अविनाशी स्वरूप वाली। क्षर—अनेक आकार का, अक्षर—वर्ण, आत्मा, उनका शरीर, अर्थात् वे एकाक्षरा हैं और अनेकाक्षरा भी हैं। वाराहपुराण में उल्लेख है—'यद्यपि देवी सर्व अक्षरा हैं, किन्तु फिर भी उन्हें एकाक्षरी ही कहा जाता है, वे जगत् की अधिष्ठात्री अथवा स्वामिनी हैं, केवल वे ही सर्वाक्षरा हैं।

अथवा क्षर का तात्पर्य सर्व प्राणियों से हैं। अक्षर कूटस्थ का प्रतीक है। वे दोनों ही हैं।

भगवद्गीता में उल्लेख है—

'द्वाविमौ पुरुषौ लोके क्षरश्चाक्षर एव च ।
क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ॥' १५.१६ ॥

'क्षर और अक्षर ये दो प्रकार के पुरुष संसार में प्रसिद्ध हैं। उनमें ब्रह्मा से लेकर सभी स्थावर शरीर क्षर पुरुष हैं। क्योंकि अविवेकी लोगों की मान्यता के अनुसार शरीर में पुरुषत्व की प्रसिद्धि है। तथा शरीरों का नाश होने पर भी जो कूट शब्द वाच्य शिला-समुदाय पर्वत आदि के सदृश निर्विकार पूर्वक स्थिर रहता है, वह कूटस्थ चेतन भोक्ता अक्षर पुरुष है।'

विष्णुभागवतपुराण में भी प्रसंग आता है—'विष्णु के तीन रूप हैं और इन्हें पुरुष कहते हैं। पहला महत्, दूसरा स्रष्टा और तीसरा स्वरूप जो सभी प्राणियों में रहता है। इसका ज्ञान हो जाने से वह मुक्त हो जाता है।'

( ७५८ ) **सर्वलोकेशी**—सभी लोकों की ईश्वरी।

( ७५९ ) **विश्वधारिणी**—जगत् को धारण करने वाली अथवा पालन करने वाली।

( ७६० ) **त्रिवर्गदात्री**—तीनों पदार्थों को देने वाली।

( ७६१ ) **सुभगा**—सौभाग्ययुक्ता। धौम्य के अनुसार पांच वर्ष की कन्या को सुभगा कहते हैं।

**भग**—सम्पत्ति, कामना, मान-मर्यादा, शक्ति, प्रयास, यश आदि। सु—उत्तम रूप में रहना। विश्वकोष के अनुसार भग का अर्थ है—अधिकार क्षेत्र, ज्ञान, वैराग्य, शान्तचित्तता, गर्भ, प्रसिद्धि, शक्ति, प्रयत्न, इच्छा, आकांक्षा, धन-सम्पदा, सदाचार, सूर्य और मुक्ति।

भग—सूर्य उन्हीं से प्रकाश युक्त है, क्योंकि वे सूर्य में निवास करती हैं और उसकी सम्पूर्ण क्रियाशक्ति की कारणभूता हैं। विष्णुपुराण ( भाग दो विलसन का अनुवाद ) के अनुसार—विष्णु की सर्वाशक्ति परा है, जिसे तीन वेद—ऋग्, यजुः और साम कहते हैं, सम्पूर्ण जगत् को प्रकाश देते हैं और अधर्म का नाश करते हैं। जहाँ पर सूर्य प्रत्येक मास में स्थित रहता है, वहीं विष्णु की यह त्रिमयी पराशक्ति भी रहती है, जो तीन वेदों से निर्मित है। ऋक् प्रातःकाल तपता है, यजुः मध्याह्न में तथा साम बृहद्रथ और अन्य भाग सायंकाल के समय। इस प्रकार विष्णु की यह त्रयीमयी मूर्ति ऋक्, यजुः और साम के रूप में अभिव्यक्त होती हैं। विष्णु की शक्ति केवल सूर्य में ही नहीं है, अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र में भी व्यक्त होती है। इस प्रकार इन तीन देवों को भी तीन वेद कहते हैं। सूर्य के साथ सदैव ही यह शक्ति है, अतः न कभी उसका उदय होता है और न कभी अस्त। इस प्रकार विष्णु की शक्ति सूर्य में है, जो सात गणों से घिरा है। जैसे एक व्यक्ति दर्पण को बैठकी पर रखकर उसके निकट खड़ा होकर उसमें अपना प्रतिबिम्ब देखता है, उसी प्रकार विष्णु की शक्ति उससे कभी पृथक् नहीं होती, अपितु सदैव सूर्य में ही स्थित रहती है।' सात समूहों का तात्पर्य देवता, ऋषि, गन्धर्व, अप्सराएँ, यक्ष, साध्य और राक्षसों से समझना चाहिए। उपरोक्त कथन का सारांश यह है—ये सात समूह सूर्य में होने वाले मासिक परिवर्तनों के कारण हैं, किन्तु उनकी शक्ति में किसी प्रकार का परिवर्तन नहीं होता है, क्योंकि वे ही सबकी जननी अथवा आधार हैं।

सुभगा से उन आठ वस्तुओं का भी आशय लिया जा सकता है, जो शुभ अवसरों पर प्रयोग में आती हैं। पद्मपुराण के अनुसार आठ वस्तुएँ ये हैं—इक्षु ( गन्ना ), तरुराज, निष्पाव, जीरे के बीज, गो-दुग्ध ( सभी रूपों में ) कुसुम्भ, कुसुम तथा लवण।

पद्मपुराण का यह भी कथन है—'उमा जिन्होंने देवों को आनन्द प्रदान किया तथा प्राणियों को भुक्ति और मुक्ति प्रदान की, उनकी आराधना करने पर स्त्री या पुरुष को वह कौन-सी ऐसी वस्तु है, जो वे उन्हें नहीं देतीं।

( ७६२ ) **त्र्यम्बिका**—तीन नेत्रों वाली। देवीपुराण का कथन है—'चन्द्रमा, सूर्य और अग्नि देवी के ये तीन नेत्र हैं, अतः ऋषि-मुनि उन्हें त्रिनेत्रा या त्र्यम्बिका कहते हैं।

त्रि—ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र। अम्बिका—माता, अर्थात् ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र की माता।

( ७६३ ) त्रिगुणात्मिका—तीनों गुणों से युक्त सत्, रजस् और तमस् का उनमें अस्तित्व है।

**स्वर्गापवर्गदा शुद्धा जपापुष्पनिभाकृतिः।**
**ओजोवती द्युतिधरा यज्ञरूपा प्रियव्रता ॥ १९८ ॥**

'यन्न दुःखेन सम्भिन्नं न च ग्रस्तमनन्तरम्। अभिलाषोपनीतं यत्तत्सुखं स्वःपदास्पद'मिति श्रुतिप्रसिद्धं क्षयिष्णु सुखं वर्गः। नित्यं तु सुखमपवर्गः। तदुभयं दत्ते। शुद्धा आविद्यकमालिन्यशून्या। जपापुष्पनिभा ओड्रपुष्पेण तुल्या आकृतिः स्वरूपं यस्याः। 'आकृतिः कथिता रूपे सामान्यवपुषोरपी'ति विश्वः। अत्राकारप्रश्लेषेणाजपेति पृथक् पदं स्वीकृत्य धराधरसुतेत्येकं पदमित्यपि सुवचम्। तत्र अजपा मन्त्रविशेषरूपा। तन्निर्वचनं च दक्षिणामूर्तिसंहितायां 'विना जपेन देवेशि जपो भवति मन्त्रिणः। अजपेयं ततः प्रोक्ता भवपाशनिकृन्तनी'ति। 'पुष्पं विकास आर्तवे। धनदस्य विमाने च कुसुमे नेत्ररुज्यपी'ति हैमकोशः। तत्तुल्याकृतिर्यस्या इत्यर्थः। 'ओजोऽष्टमधातु'रिति वेदभाष्ये। इन्द्रियसामर्थ्यमित्यन्ये। 'ओजस्तेजसि धातूनामवष्टम्भप्रकाशयोः। ओजो बले च दीप्तौ चे'ति तु विश्वः। तान्यस्यां सन्तीत्योजोवती। धरतीति धरा पचाद्यच्। द्युतेः कान्तेर्धरा। 'यज्ञो वै विष्णु'रिति श्रुतेः तदभिन्ना देवी यज्ञरूपा। यज्ञा एव वा रूपमस्याः। तदुक्तं हरिवंशपद्मपुराणयोरीश्वरं प्रक्रम्य 'वेदपादो यूपदंष्ट्रः क्रतुहस्तश्चितीमुखः। अग्निजिह्वो धर्मरोमा ब्रह्मशीर्षो महातपाः। अहोरात्रे क्षणो दिव्यो वेदान्तश्रुतिभूषणः। स्रुवतुण्डश्चाज्यनासः सामघोषस्वनो महान्। धर्मसत्यमयः श्रीमान्क्रमविक्रमसत्क्रियः। प्रायश्चित्तनखो धीरः पशुजानुर्महाभुजः। औद्गात्रान्त्रो होमलिङ्गः फलबीजमहौषधिः। वाय्वन्तरात्मा मन्त्रस्फिग्विकृतः सोमशोणितः। वेदीस्कन्धो हविर्गन्धो हव्यकव्यातिवेगवान्। प्राग्वंशकायो द्युतिमान्नानादीक्षाभिरर्चितः। दक्षिणाहृदयो योगी महामन्त्रमयो महान्। उपाकर्मोऽष्टचिबुकः प्रवर्ग्यावर्तभूषणः। नानाच्छन्दोगतिपथो गुह्योपनिषदासनः। छायापत्नीसहायो वै मेरुभृङ्ग इवोच्छ्रित' इति। यद्वा 'इन्द्रियद्वारसङ्गृह्यैर्गन्धाद्यैरात्मदेवताम्। स्वभावेन समाराध्य ज्ञातुः सोयं महामख' इति मुख्याम्नायरहस्योक्तयज्ञाभिन्ना। प्रियाणि व्रतान्यविशेषात्सर्वदेवताविषयकाणि यस्याः। तदुक्तं भविष्योत्तरपुराणे—'देवं देवीं च वोद्दिश्य यत्करोति व्रतं नरः। तत्सर्वं शिवयोस्तुष्ट्यै जगज्जननशीलयोः। न भेदस्तत्र मन्तव्यः शिवशक्तिमयं जगदि'ति। प्रियव्रताख्यराजस्वरूपा वा ॥ १९८ ॥

( ७६४ ) स्वर्गापवर्गदा—स्वर्ग और मुक्ति की प्रदाता। श्रुति का कथन है—'उस आनन्द को जिसमें पीड़ा न तो अभी और न भविष्य में विघ्न डाल

सकती है तथा जो कामना द्वारा प्राप्त किया जाता है, उसे स्वर्ग कहते हैं।' यह आनन्द अस्थायी होता है। सच्चा सुख मुक्ति में है, जहाँ नित्य आनन्द है।

( ७६५ ) **शुद्धा**—अविद्यारूपी मलिनता से शून्य।

( ७६६ ) **जपापुष्पनिभाकृतिः**—जपा पुष्प के समान आकृति वाली। यदि इस नाम में जपा के पहिले 'अ' जोड़ दिया जाय तो दो नाम हो जाते हैं—अजपा और पुष्पनिभाकृतिः।

अजपा एक मंत्र है। इसका विवेचन दक्षिणामूर्तिसंहिता में इस प्रकार किया गया है—'हे देवेशी! बिना जप के ही वे अपने साधकों को इस अजपा मंत्र की शक्ति द्वारा मुक्ति प्रदान कर देते हैं। जिस मंत्र का जप नहीं किया जाता, उसे अजपा कहते हैं। इस मन्त्र से संसार के बन्धन कट जाते हैं।

म० म० गोपीनाथ कविराज जी का कथन है—'विभिन्न युगों में विभिन्न सम्प्रदायों में यह साधना विभिन्न नामों से प्रचलित रही है। यह सरल साधना है। जीव के भूमिष्ठ होने के काल से प्रयाणकाल तक यह निरन्तर चलती रहती है। जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति में भी यह समान रूप से चलती है। यह स्वभाव साधना है और इसका फल भी स्वाभाविक है अर्थात् स्वभाव में स्थिति लाभ। यह साधन अनादिकाल से ही प्रचलित है। सदाशिव, ब्रह्मा, नारद, वशिष्ठ, ध्रुव, प्रह्लाद आदि ने भी यह साधन प्राप्त किया था। यह मनुष्य का स्वाभाविक जप है।

जो श्वास 'हं' ध्वनि करते-करते बाहर आता है, वह प्रश्वास है और जो 'सः' ध्वनि करते-करते फिर भीतर आता है, वह निश्वास है। अजपा आत्म-मंत्र है। जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीन अवस्थाओं में जीवात्मा वास्तव में परमात्मा से अभिन्न है—यह महातत्त्व ही इस मंत्र का प्रतिपाद्य है। इस मंत्र के ऋषि हैं—ब्रह्मा, छन्द गायत्री, देवता आत्मा, शक्ति 'स' और बीज 'ह' है। इस मंत्र के दो भाग हैं—एक शक्ति और दूसरा बीज। इसलिए यह शिवशक्ति घटित है। 'सः' कार शक्ति का बोध कराता है 'ह', पुरुष का और 'स' प्रकृति का वाचक है। प्रपंचसार में आचार्य ने कहा है—

'हकारः पुरुषः प्रोक्तः स इति प्रकृतिर्मता।
पुं-प्रकृत्यात्मको हंसः तदात्मकमिदं जगत्॥'

शिव शक्त्यात्मक अर्धनारीश्वर अर्थात् शक्तियुक्त परमेश्वर निरन्तर उस पर शिवस्वरूप का ध्यान करते हैं और यह मंत्र जपते हैं। श्वास-प्रश्वास ही आत्ममंत्र है। निश्वास 'सः' कार या त्वं पदार्थ एवं उच्छ्वास बिन्दु सहित आकाश वीज 'हं' कार है। यह तत् पदार्थ है। पुनः पुनः इन दोनों का योग ही 'मैं' है। इसी का नाम 'तत्त्वमसि'। यही अजपा के रूप का वास्तविक

रहस्य है। अजपा का यही रहस्य है कि इसमें स्वयं को कुछ भी नहीं करना पड़ता। स्वयं क्रिया की पृष्टभूमि में रह कर ये केवल खेल की द्रष्टा के रूप में अवस्थित रहती हैं।

इस सन्दर्भ में 'तान्त्रिक साधना और सिद्धान्त' ग्रन्थ का अनुशीलन करें।

( ७६७ ) **ओजोवती**—ओजस्विनी। ओजस् को मीमांसकों ने आठवीं धातु बतलाया है। कुछ की मान्यता है कि यह इन्द्रियों का प्राण है। विश्वकोश के अनुसार ओजस् का अर्थ है—प्रकाश, धातुओं की शक्ति, तेज, शक्ति और कान्ति आदि।

( ७६८ ) **द्युतिधरा**—कान्ति को धारण करने वाली।

( ७६९ ) **यज्ञरूपा**—यज्ञस्वरूपिणी। श्रुति के अनुसार यज्ञ का अर्थ विष्णु है। अथवा यज्ञ उनका स्वरूप है। हरिवंश और पद्मपुराण में उल्लेख है—'वेद उनके चरण हैं, यज्ञ कराने वाला उनका दाँत है, बलि या आहुति हाथ, यज्ञ की समिधा वदन, अग्नि जिह्वा, यज्ञ का विधान केश, ब्राह्मण शिर, रात्रि और दिवस नेत्र, वेदान्त कानों के भूषण, यज्ञ की करछुल मुख, घृत नासिका, साम का घोष वाणी, सत्य और सदाचार वे स्वयं, सत्कर्म गति, तपस्या उनकी अंगुलियों के नख, यज्ञ में बलि दिये जाने वाले पशु घुटने, औद्गात्र अन्तरभाग, होम जननेद्रिय, फल इन्द्रियाँ, वायु अन्तरात्मा, मंत्र कूल्हे, सोमरस रक्त, वेद स्कन्ध, नैवेद्य गन्ध, हव्य-कव्य उनकी चाल, यज्ञ की वेदी के सामने का स्थान उनका शरीर, विभिन्न संकल्पों द्वारा पूजा उनके हृदय की भेंट, योगी जो मंत्रों के अधिकारी हैं तथा जो पूरक कृत्य कराते हैं उनके अधर तथा चिबुक, प्रवर्ग्य ( साम की ऋचाएँ ) नाभि, विभिन्न छन्द चलने के विभिन्न ढंग, गुह्योपनिषद् आसन, छाया पत्नी और वे इतने ऊँचे हैं जितना मेरु का शिखर।' मुख्य आम्नाय रहस्य के अनुसार यज्ञ रूपा का अर्थ है—'सबसे बड़ा यज्ञ स्वयं अपने आत्मदेव का भक्तिपूर्वक सुगन्धित वस्तुओं द्वारा पूजन है।

( ७७० ) **प्रियव्रता**—सभी देवता विषयक व्रत जिन्हें प्रिय हैं। शपथ उन्हें प्रिय हैं चाहे वह किसी भी देव को साक्षी बनाकर ली गयी हो। भविष्योत्तरपुराण में उल्लेख है—'जो व्यक्ति किसी भी देवी या देवता की शपथ लेता है, उससे वे सन्तुष्ट रहती हैं, क्योंकि शिव और शक्ति ही ब्रह्माण्ड के स्रष्टा हैं। इसमें कोई भिन्नता नहीं है, क्योंकि सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड ही शिव शक्तिमय है।'

प्रियव्रत नाम का एक राजा भी हुआ है।

**दुराराध्या दुराधर्षा पाटलीकुसुमप्रिया।**
**महती मेरुनिलया मन्दारकुसुमप्रिया ॥ १९९ ॥**

चपलेन्द्रियाणां दुःखेनाराधितुं अशक्या। अशक्येत्येव पर्यवसानम्। तदुक्तं 'तरलकरणानामसुलभे'ति। दुःखरूप आधर्षः स्वायत्तीकरणं यस्याः। श्वेतरक्त-वर्णं पाटलीनामकं कुसुमं प्रियं यस्याः। उक्तञ्च पाद्मे 'श्रीवृक्षे शङ्करो देवः पाटलायां तु पार्वती'ति। परममहत्परिमाणत्वात्। 'महती महान्कस्मान्माने-नान्याञ्जहतीति शाकपूणिर्महनीयो भवतीति वे'ति तु यास्कनिरुक्तिः। नारदमुने-र्वीणाविशेषोऽपि महती तत्स्वरूपा वा। मेरुरेव निलयो यस्याः। तन्त्रराजेऽष्टा-विंशे पटले 'अथ षोडशनित्यानां लोकात्मत्वं वदामि त' इत्युपक्रम्य ससागरद्वीपां भुवं वर्णयित्वोक्तं 'मध्यस्थमेरौ ललिता सर्वदास्ते महाद्युतिः। तस्याभितो अला-श्च्यन्तःशेषास्ताः स्युश्चतुर्दश। तद्बहिः परमे व्योम्नि त्वन्ते चित्रा तु संस्थिते'-त्यादिना बहवो विशेषा उक्तास्ते गुरुमुखादेवावगन्तव्याः। यद्वा। चक्रराजस्य त्रयः प्रस्ताराः भूमिकैलासमेरुभेदात्। तत्र वशिन्याद्यष्टकेन सह भेदभावना भूप्रस्तारः। मातृकाक्षरैश्चेत्कैलासप्रस्तारः। षोडशभिर्नित्याभिश्चेन्मेरुप्रस्तारः। मेरुर्नित्यतादात्म्यभावनैव निलयो यस्या इत्यर्थः। भावनाप्रकारश्च सनत्कुमार-सनन्दनवसिष्ठसंहितासु तिसृषु त्रिविधः क्रमेण प्रतिपादितः॥ अथवा। 'भूमि-श्चन्द्रः शिवो माया शक्तिः कृष्णध्वमादनौ (?)। अर्धचन्द्रश्च बिन्दुश्च नवार्णो मेरुरुच्यत' इति। ज्ञानार्णवे उद्धृतो नवाक्षरो मन्त्रो मेरुपदवाच्यः स एव निलयः सर्वमन्त्रोद्भवस्थानं यस्याः। तदप्युक्तं 'महात्रिपुरसुन्दर्या मन्त्रा मेरुसमुद्भवा' इत्यादि। मन्दारो देवतरुः श्वेतार्को वा तस्य कुसुमं प्रियं यस्या॥ १९९॥

(७७१) दुराराध्या—जिनकी आराधना कठिन है। चपल इन्द्रियों वाले व्यक्ति आराधना करने में अक्षम होते हैं।

(७७२) दुराधर्षा—जिन्हें वश में करना कठिन है। जिनमें संयम और निग्रह नहीं है, उनके लिए साधना का मार्ग अत्यन्त दुरूह है और उन्हें प्राप्त करना कठिन है। अथवा दुर–कठिन, आधर्ष–नियन्त्रण करना। उन्हें देखना अत्यन्त कठिन हैं।

(७७३) पाटलीकुसुमप्रिया—श्वेत-रक्तवर्ण के पुष्प जिन्हें प्रिय हैं। पद्म-पुराण में कहा गया है कि शिव को बिल्ववृक्ष और देवी को पाटलपुष्प प्रिय हैं।

(७७४) महती—महान् स्वरूप वाली। वे वस्तुओं के रूप में भी व्यक्त हैं। अतः उन्हें महती कहते हैं। शाकपूणि ने कहा है—महत् से ही सभी वस्तुएँ मापी जाती हैं। यास्क की मान्यता है कि महत् की पूजा करनी चाहिए। महती नारद की वीणा को भी कहते हैं।

(७७५) मेरुनिलया—मेरु पर्वत पर जिनका स्थायी निवास है। तंत्र-राज (२८वें अध्याय) में मेरु का वर्णन इस प्रकार किया गया है—'अब मैं

तुम्हारे सामने सोलह नित्या देवियों का वर्णन करता हूँ। ये सोलह लोक हैं। उन लोकों का वर्णन विस्तार से बतलाते हैं, कि वहाँ पर सागर और द्वीप भी हैं। आगे बतलाते हैं कि मेरु के बीच में महान् तेजस्वी और कान्तिमय ललिता सदैव निवास करती हैं और इसके चारों ओर १४ महाद्वीप समुद्र तक हैं, जहाँ अन्य देवियाँ रहती हैं। उसके भी आगे अन्तिम पराकाश है, जहाँ चित्रा आदि देवियों का निवास है।' इस प्रकार की और भी अन्य आश्चर्य-जनक बातें उक्त ग्रन्थ में बतलायी गयी हैं। इनकी जानकारी केवल गुरु से ही प्राप्त की जा सकती है।

अथवा श्रीचक्र के तीन प्रस्तर हैं—भू, कैलास और मेरु। जब इसके साथ साथ वासिनी आदि आठ देवियों का समीकरण कर लिया जाता है तो यह भू-प्रस्तार है। जब इसका समीकरण मातृकाओं के साथ कर दिया जाता है तो इसे कैलास और जब सोलह नित्याओं के साथ समीकरण करते हैं तो इसे मेरु कहते हैं। मेरुनिलया का तात्पर्य है कि वे सोलह नित्याओं के साथ मानसिक स्तर में रहती हैं। तीन संहिताओं—सनत्कुमार, सनन्दन और वशिष्ठ में इन तीनों की आराधना की विधि एवं क्रिया बतलायी गयी है।

अथवा मेरु नवाक्षरी मंत्र है, जैसा कि ज्ञानार्णव में बतलाया गया है—

'भूमिश्चन्द्रः शिवो माया शक्तिः कृष्णछ्वमादनो।
अर्धचन्द्रश्च बिन्दुश्च नवार्णो मेरुरुच्यते॥'

अर्थात् 'भूमि, चन्द्र, शिव, माया, शक्ति, कृष्णछ्वन, मादन, अर्धचन्द्र और बिन्दु। निलय वह स्थान है जहाँ से और अन्य मंत्रों का उदय है। ज्ञानार्णव का यह मंत्र नवाक्षर मंत्र है। इसे मेरु कहते हैं। यह कहना उपयुक्त होगा कि महात्रिपुरसुन्दरी का मंत्र मेरु से उद्भूत है।

( ७७६ ) मन्दारकुसुमप्रिया—मन्दार के पुष्प जिन्हें प्रिय हैं। अथवा मन्दार, देवदारु और श्वेतार्क के वृक्ष।

### वीराराध्या विराड्रूपा—

'अहमि प्रलयं कुर्वन्निदमः प्रतियोगिनः। पराक्रमं परो भुङ्क्ते स्वात्मानमशिवापह'मित्यादिनोक्तलक्षणा वीरास्तैराराध्या। विराजो लक्षणं पूर्वमुक्तं तद्रूपा॥

अथ परिभाषायामष्टचत्वारिंशन्नामानि विभज्यते—

गुणभावे गीर्णे द्विश्चतुर्दृदां विभुगुणे भावाङ्कस्ते।
वरगुणचतुर्विभाजां खलमदभावान्तरङ्गखिलविभवाः॥२८॥

स्पष्टम्॥

( ७७७ ) **वीराराध्या**—वीरों की आराध्या। वीरों के विशिष्ट गुण इस प्रकार बताये गये हैं—वह जिसे आत्म-अनुभूति हो गयी है और उसी में आनन्दित रहने वाला, पीडा को दूर करने वाला, अहंकार का संहार करने वाला, अद्वैत का समर्थक और द्वैत का विरोधी तथा पराक्रम के प्रति निष्ठावान्।

( ७७८ ) **वीररूपा**—वीररूप वाली। नाम २५६ में इसकी व्याख्या की गयी है।

[ २८ श्लोकों में ४८ नामों का विभाजन किया गया है। ]

**—विरजा विश्वतोमुखी।**

**प्रत्यग्रूपा पराकाशा प्राणदा प्राणरूपिणी ॥ २०० ॥**

**विगतं रजः पापं यस्याः। विरजसे नम इति प्रयोगः। उत्कलदेशस्थविरजाख्यक्षेत्राधिष्ठात्रीयम्। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'विरजे विरजा माता ब्रह्मणा सम्प्रतिष्ठिता। यस्याः सन्दर्शनान्मर्त्यः पुनात्यासप्तमं कुल'मिति। ज्योतिरुदकं लोकाश्च रजःपदेनोच्यन्त इति तु नैरुक्ताः। विश्वतः सर्वावच्छेदेन मुखं यस्याः। 'विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुख' इति श्रुतेः। यत्रैवोपासकैर्ध्येयत्वेन रूपं कल्प्यते तत्रैवाविर्भवतीत्याशयेन 'सर्वतः पाणिपादं तत्सर्वतोऽक्षिशिरोमुख'मित्यादिवचनानि पारमार्थिकरूपाभिप्रायेण 'अपाणिपादो जवनो ग्रहीते'त्यादीनीत्यविरोधः। प्रतिकूलमञ्चतीति प्रत्यक् तादृशं रूपं यस्याः। इन्द्रियाणां विषयोन्मुखत्वं बहिर्मुखत्वं पराङ्मुखत्वं चेत्युच्यते। तत्परित्यागेनान्तरात्मोन्मुखत्वमन्तर्मुखत्वं प्रत्यङ्मुखत्वं चोच्यते। अत एव श्रूयते 'पराञ्चि खानि व्यतृणत्स्वयंम्भूस्तस्मात्पराङ् पश्यति नान्तरात्मन्' इति। प्रत्यगवलोक्यमानस्वरूपेति तु यावत्। पर उत्कृष्टश्चासावाकाशश्च पराकाशा। निर्गुणत्वात्स्त्रीलिङ्गं परब्रह्मेत्यर्थः। 'आकाश इति होवाचाकाशो ह्येवैभ्यो ज्यायानाकाशः परायण'मिति छान्दोग्ये आकाशपदेन परब्रह्मैवोच्यते न भूताकाश इति 'आकाशस्तल्लिङ्गा'दिति ब्रह्मसूत्रे निर्णयात्। कौर्मेऽपि 'यस्य सा परमा देवी शक्तिराकाशसंस्थिते'ति। 'इत्थं हि सा जगतो योनिरेका सर्वात्मिका सर्वनियामिका च। माहेश्वरी शक्तिरनादिसिद्धा व्योमाभिधाना दिवि राजतीवे'ति च। अथवा 'परमे व्योमन् प्रतिष्ठिते'त्यादिश्रुतिसिद्धं व्योम ब्रह्माण्डपिण्डाण्डभेदेन द्विविधमपि पराकाशो ब्रह्माभिव्यक्तिस्थानं तद्रूपा। उक्तञ्च चिद्गगनचन्द्रिकायाम्—'हृत् क्रियात्मशशिभानुमध्यगः खे चरत्यनलवृष्टिधाम यः। यस्तदूर्ध्वशिखरं परं नभस्तञ्च दर्शय शिवं त्वमम्बिके'ति। स्वच्छन्दसंग्रहेऽपि—'द्वादशान्तं ललाटोर्ध्वं कपालोर्ध्वावसानकम्। द्व्यङ्गुलोर्ध्वं शिरोदेशात्परं व्योम प्रकीर्तित'मिति। यद्वा। सप्तभ्यः समुद्रेभ्यः परतर आकाशः पराकाशः। तत्र ललिता षोडशे वर्षेऽवस्थि-**

तासती तद्रूपेत्युपचर्यते । तदुक्तं कादिमते 'कृतादिवर्षादारभ्य प्रतिवर्षमिति स्थिता । द्वितीयादिषु वर्षेषु क्रमात्ताः परिवृत्तिभिः । षोडशेऽब्दे परे व्योम्नि ललिता सलिलाम्बुधौ । चित्रा च भवतीत्थं हि भजन्ते परिवर्तन'मिति । मेरु-पर्वतः सप्तद्वीपाः सप्तसमुद्राः पराकाशश्चेति षोडशसु स्थानेषु कृतयुगस्य प्रथम-वर्षे ललिता कामेश्वरी भगमालिनीत्यादिक्रमेण चित्रान्ताः षोडश नित्यास्ति-ष्ठन्ति । द्वितीये तु वर्षे ललिता जम्बुद्वीपेऽवतरति । कामेश्वरी तु क्षाराम्बुधिं प्रयाति । तत्रत्या भगमालिनी तु ततोप्युत्तरं स्थानमाक्रमते । एवंरीत्या पराकाशे ज्वालामालिनी मेरौ चित्रा तिष्ठति । तृतीये वर्षे क्षाराम्बुधौ ललितेत्यादिक्रमे-णोत्तरोत्तरस्थानाक्रमेण जम्बुद्वीपे चित्रा तिष्ठतीत्याद्यूह्यमिति तदर्थः । यद्वा पराकशब्दः कृच्छ्रविशेषवाचकः संस्तपोमात्रोपलक्षकः तस्य आशा दिक् । तपो-गम्यो मार्ग इति यावत् । अथवा पराकमश्नाति । पराकादिजन्यफलभोक्त्रीत्यर्थः । परे उत्कृष्टे अके पापदुःखे अश्नाति नाशयतीति वा । 'अकं पापे च दुःखे चे'ति विश्वः । उपमार्थकप्रतीकाशप्रतिस्पर्धिपराकाशशब्दादनुपमेति वार्थः । प्राणान् पञ्चवृत्तिकानेकादशेन्द्रियाणि वादत्ते । प्राणान्द्यति खण्डयतीति वा । 'प्राणोऽस्मि प्रज्ञात्मा तं मामायुरमृतमुपास्वे'ति कौषीतकिब्राह्मणे प्राणपदस्य ब्रह्मपरतेति निर्णीतं प्राणाधिकरणे । तेन प्राणरूपिणीत्यस्य ब्रह्मरूपेत्यर्थः । 'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्मे'ति श्रुतेश्च । 'प्रा पूरण' इति धातोर्निष्ठातकारस्य 'संयोगादेरातो-धातोर्यण्वत' इति सूत्रेण नकारे पूर्णं ब्रह्मेत्येवार्थः । 'पूर्णमदः पूर्णमिद'मित्यादि-श्रुतेः । उक्तञ्च मनुस्मृतौ—'एनमेके वदन्त्यग्निं मनुमन्ये प्रजापतिम् । इन्द्रमन्ये परं प्राणमपरे च महेश्वरी'मिति । अथवा नित्यातन्त्रे तावत् 'अथ षोडशनित्यानां कालेन प्राणतोच्यत' इत्यादिना श्वासाख्यं कालमारभ्यैव दिनमासादिक्लृप्तिरुक्ता । 'सार्धद्वाविंशतिः श्वासाः क्रमात् द्वादशराशय' इत्यादिना च राशिचन्द्रसूर्यादि-कल्पना च श्वासमय्येवेत्यादिरूपा विलक्षणा प्रक्रिया दर्शिता । तद्रीत्या च ललि-तायाः प्राणात्मत्वमेव स्फुटी भवतीति तद्रूपेत्यर्थः ॥ २०० ॥

( ७७९ ) **विरजा**—पापों से मुक्त । वि–बिना, रजस्–पाप । उत्कल क्षेत्र की अधिष्ठात्री देवी का नाम विरजा है । ब्रह्मपुराण का कथन है—'विरजा में जो देवी है, जिनकी स्थापना ब्रह्मा ने की थी, उनका नाम विरजा है । उनके दर्शन से सात पीढ़ियाँ तर जाती हैं ।' रजस् का अर्थ प्रकाश, जल और लोकों से भी है ।

( ७८० ) **विश्वतोमुखी**—चारों ओर देखने वाली । श्रुति ( श्वेता० उप० ३.३ ) का कथन है—'उनके हर तरफ नेत्र और मुख हैं ।' जब साधक ध्यान द्वारा एक आकार अथवा स्वरूप को निर्धारित कर लेता है तो वे उसी स्वरूप में अभिव्यक्त हो जाती हैं, जैसा कि बतलाया गया है कि पद, नेत्र, मुख और सिर ये चारों ओर प्रतीत होते हैं ।'

( ७८१ ) **प्रत्यग्रूपा**—अन्तर्मुखी। प्रत्यक्–अन्तर्मुखी, इन्द्रियों का विषयों की ओर जाना बहिर्मुखी होना है। इसे पराङ्मुखत्व भी कहते हैं। श्रुति ( कठ उप० ४.१ ) का कथन है—'स्व ने इन्द्रियों की रचना की…अतः सभी बाहर की ओर देखते हैं, अन्तर् में दृष्टि नहीं डालते।' इसका तात्पर्य यह है कि उनका स्वभाव अन्तर्मुखी होकर ही जाना जा सकता है।

( ७८२ ) **पराकाशा**—उनमें कोई गुण नहीं है, अतः वे परब्रह्म हैं। परंब्रह्म के सम्बन्ध में छा० उप० ( १.९.१ ) का कथन है—'उसने कहा कि वह आकाश है, क्योंकि आकाश इन सभी से बड़ा है। यह आकाश ही परा का निवास है।' वेदसूत्र ( १.१.२२ ) कहा गया है—आकाश ब्रह्म है, क्योंकि इसके विशिष्ट गुण हैं।' यहाँ पर आकाश का अर्थ भूतात्मक आकाश नहीं है। कूर्मपुराण का कथन है—'इस प्रकार ब्रह्म की पराशक्ति को आकाश कहते हैं।' इस रूप से वे ब्रह्माण्ड की जननी हुईं—एका, सर्वात्मिका, सर्वनियामिका, माहेश्वरी, अनादि शक्ति, व्योम और प्रकाशिका।

अथवा पराकाश : श्रुति ( तै० उपनिषद् ) का कथन है कि 'वे परम व्योम में प्रतिष्ठित हैं।' यह दो प्रकार से एक ब्रह्माण्ड में और एक पिण्डाण्ड में है। यहाँ पर ब्रह्म की अभिव्यक्ति के दो स्थान बतलाये गये हैं—एक ब्रह्माण्ड और दूसरा पिण्डाण्ड। इस प्रकार दो रूप भी हो गये। यही बात चिद्गगनचन्द्रिका में बतलायी गयी है—'आकाश में जैसे अग्नि गतिवान् है, वैसे ही हमारे हृदय में भी सूर्य और चन्द्रमा हैं। वह क्रियाशक्ति अग्नि के ऊपर है और वही पराकाश है। हे अम्बे! उस पराकाश में मुझे शिव के दर्शन कराओ।' स्वच्छंदसंग्रह का कथन है—'ललाट के ऊर्ध्व में द्वादशान्त है और यहीं कपाल की समाप्ति है। यहाँ से दो अंगुल ऊर्ध्व, शिर से आगे परम व्योम है। इसे ही पराकाश कहते हैं।'

अथवा सात सागर पार जो आकाश है, उसे पराकाश कहते हैं। वहाँ ललिता अपने सोलहवें वर्ष तक रहती हैं। कादिमत का कथन है—'कृतवर्ष आरम्भ होकर प्रत्येक वर्ष में सोलह नित्या देवियाँ एक स्थान-विशेष पर रहती हैं। इस प्रकार दूसरे वर्ष में क्रमानुसार प्रत्येक देवी रहती हैं। १६वें वर्ष में ललिता पराकाश में रहती हैं। चित्रा तथा अन्य सलिल अम्बुधि में जाती हैं, किन्तु क्रमपूर्वक। इस प्रकार नित्या देवियाँ एक परिक्रमा कर लेती हैं। सात द्वीप, सात समुद्र, एक पराकाश और एक मेरु मिलकर ये सब सोलह हो गये। इन्हें वर्ष भी कहा जाता है। इनमें प्रथम वर्ष कृतयुग है। इस प्रथम वर्ष कृतयुग में सोलह नित्या देवियाँ ललिता, कामेश्वरी, भगमालिनी तथा चित्रा आदि रहती हैं। दूसरे वर्ष में ललिता जम्बुद्वीप में चली जाती हैं।

कामेश्वरी लवणसागर चली जाती हैं और भगमालिनी उनका स्थान ग्रहण कर लेती हैं। इस रीति से पराकाश में मेरु पर भगमालिनी चित्रा सहित रहती हैं। तीसरे वर्ष में ललिता आदि लवणसागर से क्रमपूर्वक उत्तरोत्तर स्थानों पर चली जाती हैं और जम्बूद्वीप में चित्रा रहती हैं। यह क्रम चलता रहता है। इस प्रकार सोलहवें वर्ष में फिर ललिता पराकाश में चली जाती हैं और चक्र गतिशील बना रहता है।

अथवा पराक् शब्द कृच्छ्र विशेष का वाचक है। यह एक शोधन-क्रिया भी है। आशा का शाब्दिक अर्थ क्षेत्र है। अर्थात् वह विषय या क्षेत्र जिसे प्राप्त करना है। इसका अर्थ यह हुआ कि उनका मार्ग तपोगम्य है या पराक्रम से प्राप्त होता है। अथवा आशा; इस प्रकार की तपस्या आदि से जो फल प्राप्त होता है उसकी भोक्ता भी वे ही हैं। विश्वकोश के अनुसार पर का अर्थ है—उच्चतर, अक का अर्थ है—पाप और पीड़ा तथा आशा का अर्थ है—भोग लेना अथवा खा जाना। इस प्रकार वे अपने भक्तों की पीड़ा और पाप का क्षणमात्र में विध्वंस कर देती हैं।

( ७८३ ) **प्राणदा**—प्राण प्रदान करने वाली। प्राण–पाँच प्रकार की शक्ति प्रदान करने वाला वायु, अथवा ग्यारह इन्द्रियाँ, दा का शाब्दिक अर्थ है—विनष्ट करना, नियमन करना। वेदसूत्र ( १.१.२३ ) में कहा गया है—'प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म'—श्वास ब्रह्म है।' यह मान्यता है कि श्वास शब्द जो कौशीतकी उपनिषद् में आया है वह ब्रह्म का प्रतीक है। यह पाठांश निम्नलिखित है—

'मैं प्राण हूँ, मैं ही चैतन्य हूँ, मुझे ही युग और नित्य जान कर मेरी आराधना करो।'

( ७८४ ) **प्राणरूपिणी**—ब्रह्मस्वरूपा। पिछले नाम में प्राण का अर्थ ब्रह्म बतलाया गया है। श्रुति के अनुसार—प्राण ब्रह्म है, कं ब्रह्म है और खं = आकाश ब्रह्म है। मनुस्मृति ( १२.१२३ ) में कहा गया है—'उसी ब्रह्म को कुछ लोग अग्नि, मनु, प्रजापति, इन्द्र, श्वास और परमात्मन् भी कहते हैं।

नित्यतंत्र का कथन है—'सोलह नित्याएँ प्राण हैं, क्योंकि आश्वास से ही काल आरम्भ हो जाता है। इससे ही दिवस, मास आदि निश्चित होते हैं। साढ़े बाईस श्वास से ही क्रमपूर्वक राशि बनाते हैं।' इसी प्रकार के जो अन्य पाठांश हैं, उनमें सूर्य, चन्द्रमा तथा अन्य श्वास भी हैं। इस पद्धति के अनुसार यह पूर्णतया स्पष्ट हो जाता है, कि ललिता भी श्वास बन जाती हैं, अतः इस नाम को प्रयुक्त किया गया है।

**मार्तण्डभैरवाराध्या मन्त्रिणीन्यस्तराज्यधूः ।**
**त्रिपुरेशी जयत्सेना निस्त्रैगुण्या परापरा ॥ २०१ ॥**

श्रीपुरे द्वाविंशत्रयोविंशयोः प्राकारयोर्मध्यभूम्यामस्ति मार्तण्डभैरवो देवो देव्युपासकः । तथा चोक्तं तद्वर्णनावसरे दूर्वासदेशिकेन्द्रेण—'चक्षुष्मतीप्रकाशन-शक्तिच्छायासमारचितकेलिम् । माणिक्यमुकुटरम्यं मन्ये मार्तण्डभैरवं हृदय' इति । मणिमल्लाख्यदैत्यहननायाश्वारूढः शिवो भुवमागतो मल्लारिपदवाच्यो मार्तण्डभैरवपदेनापि व्यवह्रियत इति महाराष्ट्रेषु तन्त्रचिन्तामणिनामके तन्त्रे च प्रसिद्धम् । तत्कृतदेव्याराधनापि मल्लारिमाहात्म्य एव प्रसिद्धा । यद्वा मार्तण्डः सूर्यः । 'मृतेऽण्डे येन सञ्जातो मार्तण्डस्तेन भास्कर' इति स्कान्दात् । शकन्ध्वादित्वात्पररूपम् । 'तत्र जात' इति तद्धितः । भैरवो बटुकादिरनेकविधः । तत्र सूर्याराध्यत्वं पद्मपुराणे—'देव्या रत्नमयीं मूर्ति भक्त्या नित्यं दिवाकरः । पूजयित्वाप्तवान्दिव्यं सूर्यत्वं शुभमुत्तम'मिति । भैरवाराध्यत्वं तु कालिकापुराणे बहुशः प्रतिपादितम् । भीरूणां समूहो वा भैरवम् । 'दुर्गे स्मृता हरसि भीतिम-शेषजन्तो'रिति देवीस्तुतिप्रकरणे मार्कण्डेयपुराणात् । सर्वेषामेकशेषे तैराराध्या । अथवा 'उद्यमो भैरव' इति शिवसूत्रे प्रतिपादित उद्योगो भैरव इत्युच्यते । स एव मोहान्धकारनाशकत्वान्मार्तण्डः । तदुक्तम्—'मोहजयादनन्ताभोगात्सहजं विद्याजय' इति सूत्रे वार्तिककारैः 'मोहस्तमो निजाख्यातिस्तज्जयात्तत्पराभवात् । उद्यमार्कोत्थितोऽनन्तः संस्कारप्रशमावधिः । आभोगो यस्य विस्तार ईदृशाद् दर्शि-तात्मनः । भवेत्सहजविद्याया जयो लाभोऽस्य योगिन' इति । मार्तण्डतुल्येन भैरवेणोद्योगविशेषेणाराध्या लभ्येत्यर्थः । मन्त्रिणी श्यामलाम्बा । राज्योपयोगि-विचारवाचकमन्त्रशब्दादिनिप्रत्यये नान्तत्वान् ङीप् । तस्या न्यस्ता निक्षिप्ता राज्यधूः राज्यभारो यया । तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे राज्यशामलां प्रक्रम्य 'ललिता-परमेशान्या राज्यचर्चा तु यावती । शक्तीनामपि या चर्चा सर्वा तस्यां वशंवदे'ति । अथवा । मन्त्रोपासका मन्त्रिणः । मननत्राणधर्मवत्त्वान्निर्मलचित्तमेव वा मन्त्र-स्तद्वन्तो मन्त्रिणः । तान्नयति भगवत्यैक्यं प्रापयतीति मन्त्रिणी प्रयत्नविशेषः । तस्मिन्मन्त्रिण्यां न्यस्ता निवेशिता राज्यस्य स्वसाम्राज्यरूपस्यैक्यरहस्यस्य धूस्तज्जनकतावच्छेदको धर्मो यया । उपासकानां योगिनां च प्रयत्नविशेषेणैक्य-ताप्तिरपि देव्यधीनेति फलितार्थः । तदिदमुक्तं 'चित्तं मन्त्रः । प्रयत्नः साधकः । विद्याशरीरस्फुरत्ता मन्त्ररहस्यम्' इति त्रिभिः शिवसूत्रैः । उक्तञ्च भगवता कृष्णदासेन—'चेत्यतेऽनेन परमं स्वात्मतत्त्वं विमृश्यते । इति चित्तं स्फुरत्तात्म-प्रासादादिविमर्शनम् । तदेव मन्त्र्यते गुप्तमभेदेनान्तरैश्वरम् । स्वस्वरूपमनेनेति मन्त्रस्तेनास्य देशिकैः । पूर्णाहन्तानुसन्ध्यात्मस्फूर्जन्मननधर्मतः । संसारक्षयकृत्त्राण-धर्मतो रविरुच्यते । तन्मन्त्रदेवतामर्शप्राप्ततत्सामरस्यभूः । आराधकस्य चित्तं च

मन्त्रस्तद्धर्मयोगतः। अस्य चोक्तस्य मन्त्रस्य मननत्राणधर्मिणः। उक्तमन्त्रानुसन्धानावष्टम्भोद्यन्त्रणात्मकः। प्रयत्नोऽन्तःस्वसंरम्भः स एव खलु साधकः। यतो मन्त्रयितुर्मन्त्रो देवतैक्यसमप्रभः। ईदृक्साधकयुक्तेन योगिना प्रथमोदितम्। पूर्णाहन्तानुसन्ध्यात्म वीर्यं मन्त्रस्य लभ्यते। विद्येति परमाद्वैतसम्प्रवेदनरूपिणी। शरीरं यस्य भगवान् शब्दराशिः स उच्यते। तस्य सम्यक्समस्ताध्वपूर्णाहन्तास्वरूपिणी। स्फुरत्ता सैव मन्त्राणां मननत्राणधर्मिणाम्। गुप्तार्थता जनानां तु रहस्यमिति कथ्यत' इति। क्षेमराजवृत्तावितोऽपि विस्तरो द्रष्टव्यः। सर्वाशापरिपूरकचक्राधीश्वर्यास्त्रिपुरेशीति नाम। तदभेदादियमम्बापि तथोच्यते। जयन्ती भण्डासुरादिजयिनी सेना भक्तिसमूहो यस्याः। जयत्सेनाख्यराजविशेषस्वरूपा वा। निर्गतं त्रैगुण्यं गुणत्रयवत्त्वं यस्याः। परशब्दोऽपरशब्दः परापरशब्दो वा यस्य वाचकस्तत्स्वरूपत्वात्परापरा। परोऽन्यः अपरस्तद्भिन्नत्वात्स्वीयः। यद्वा पर उत्कृष्टः। अपरो निकृष्टः। 'ब्रह्मदासा ब्रह्मदाशा ब्रह्मेमे कितवा उते'ति श्रुतिः। परो वैरी अपरो मित्रं। 'न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रिय' इति स्मृतिः। परो दूरस्थः अपरोऽन्तिकस्थः। 'दूरस्थं चान्तिके च तदि'ति स्मृतिः। 'परः स्यादुत्तमानात्मवैरिदूरेषु केवल' इति विश्वः। परमपरं चेति द्विविधं सामान्यम्। परापराख्यं तृतीयं च। ब्रह्म द्विविधं केवलशबलभेदात्क्रमेण परमपरमुच्यते। 'एतद्वै सत्यकाम परं चापरं चे'ति श्रुतेः 'द्वे ब्रह्मणी वेदितव्ये परं चापरमेव चे'ति स्मृतेश्च। परं ब्रह्म परं विशेषणं शक्तिः। अपरं पूर्वं विशेष्यं शिवः 'सामरस्यसम्बन्धेन शक्तिविशिष्टः शिव एव हि परंब्रह्म। 'युजे वां ब्रह्म पूर्व्यं नमोभि'रिति श्रुतौ युवयोर्मध्ये पूर्वं विशेष्यभूतं ब्रह्म नमोभिर्युनज्मीत्युक्त्या। शिवस्य नमः शेषिणः पूर्व्यमिति निर्देशात् स्वार्थे यत्। 'एषो उषा अपूर्व्या व्युच्छति प्रिया दिवः' इति श्रुतावपूर्व्या पूर्वस्माद्भिन्ना परेति देव्या निर्देशात्। सृष्ट्यादावीक्षणात्मकोषः कालायमानशक्तेरिह स्तूयमानत्वावित्यादिः शिवानन्दलहर्यां विस्तरः। व्योमापि परमपरं चेति द्विविधम्। विद्या द्विविधा परा अपरा चेति मुण्डकोपनिषदुक्ता। लिङ्गपुराणेऽपि—'द्वे ब्रह्मणी वेदितव्ये परा चैवापरा तथा। अपरा तत्र ऋग्वेदो यजुर्वेदो द्विजोत्तमाः। सामवेदस्तथाथर्ववेदः सर्वार्थसाधकः। शिक्षा कल्पो व्याकरणं निरुक्तं छन्द एव च। ज्योतिषं चापरा विद्या पराक्षरमिति स्थितम्। तवदृश्यं तदग्राह्यमगोत्रं तदवर्णक'मित्यादि। 'असंवृतं तदात्मैव परा विद्या न चान्यथे'त्यन्तम्। परोऽपरश्चेति प्रणवो द्विविधः। तदुक्तं स्कान्दे यज्ञवैभवखण्डे—'परापरविभागेन प्रणवो द्विविधो मतः। परः परतरं ब्रह्म प्रज्ञानन्दादिलक्षणम्॥ प्रकर्षेण नवं यस्मात्परं ब्रह्म स्वभावतः। अपरः प्रणवः साक्षाच्छब्दरूपः सुनिर्मलः॥ प्रकर्षेण नवत्वस्य हेतुत्वात्प्रणवः स्मृतः। परमप्रणवप्राप्तिहेतुत्वात्

प्रणवोऽथवे'ति ।। परोऽपरश्चेति द्विविधो वेदार्थः । तदुक्तं तत्रैव—'परापर-विभागेन वेदार्थो द्विविधः स्मृतः । वेदार्थस्तु परः साक्षात्परात्परतरं परम् ।। अपरो धर्मसंज्ञः स्यात्तत्परप्राप्तिसाधनमि'ति । योगशास्त्रे परमपरं परापरं चेति त्रिविधं ज्ञानमुक्तम्—'ज्ञानं तत्त्रिविधं ज्ञेयं परापरविभेदतः । तत्राद्यं परमं ज्ञानं पशुपाशात्मदर्शनम् । द्वितीयं परमं ज्ञानं केवलं पाशदर्शनम् । यथा दृष्ट्यन्तरं रात्रौ नरमार्जारनेत्रयोः । तथा विलक्षणं ज्ञानं परापरमुदीरित'मिति ।। पराऽपरा परापरा चेति पूजा त्रिविधा । तदुक्तं नित्याहृदये—'तव नित्योदिता पूजा त्रिभि-र्भेदैर्व्यवस्थिता । परा चाप्यपरा गौरी तृतीया च परापरा । प्रथमाद्वैतभावस्था सर्वप्रपञ्चगोचरा । द्वितीया चक्रपूजा च सदा निष्पाद्यते मया । एवं ज्ञानमयी देवी तृतीया स्वप्रथामयी'ति । परापरा चेति वाक् द्विविधा । अपरा तु पश्य-न्त्यादिभेदात्त्रिविधा । परापरा चेति अवस्था द्विविधा । तत्र परा तुर्या । अपरा तु जाग्रदादिभेदात्त्रिविधा । तदुक्तं विज्ञानभैरवभट्टारकैः—'यत्र यत्र मनो याति बाह्ये वाभ्यन्तरे प्रिये । तत्र तत्र परावस्था व्यापकत्वात्प्रसिध्यती'ति । परोऽपर-श्चेति द्विविधो होमः । तत्रापरः स्थूलसूक्ष्मभेदात्पुनर्द्विविधः । तदिदमुक्तं स्वतन्त्र-तन्त्रे । प्रसिद्धं स्थूलहोमं मूलाधाराग्न्यधिकरणकं प्राणाग्निहोत्रसमानधर्माणं सूक्ष्महोमं च प्रतिपाद्य तदन्ते 'वाच्यार्थानामशेषेण वेद्यवेत्तृविदात्मनाम् । स्थितिः परो भवेद्धोमः सर्वभेदविलापनात् । स्वात्मरूपमहावह्निज्वालारूपेषु सर्वदा । निरुद्धेन्धनरूपेषु परमार्थात्मनि स्थिरे । निर्व्युत्थानविलापस्तु परहोमः समीरित' इति । मन्त्रपारायणान्तर्गतमन्त्रविशेषः परापरेत्युच्यते । देव्यपि त्रिविधा परा-ऽपरा परापरा चेति । तदुक्तं वराहपुराणे त्रिमूर्तिं प्रकृत्य—'तत्र सृष्टिः परा प्रोक्ता श्वेतवर्णस्वरूपिणी । या वैष्णवी विशालाक्षी रक्तवर्णस्वरूपिणी । अपरा सा समाख्याता रौद्री चैव परापरा । एतास्तिस्रोऽपि सिध्यन्ति यो रुद्रं वेत्ति तत्त्वत' इति । अत्र परापरपदयोर्विभजनेन सप्तदशार्थमेलनेन तु पञ्चेति द्वाविंशतिः । अन्येऽपि यथालाभं योजनीयाः ।। २०१ ।।

( ७८५ ) मार्तण्डभैरवाराध्या—मार्तण्डभैरव की आराध्या । श्रीचक्र में २२वीं और २३वीं प्राचीरों के बीच देवी का एक भक्त रहता है, जिसका नाम मार्तण्डभैरव है । गुरुओं में महान् क्रोधभट्टारक ( दुर्वासा ) ललितास्तव-रत्न में कहते हैं—

> 'तत्र कुरुविन्दपीठे तामरसे कनककर्णिकाघटिते ।
> आसीनमरुणवाससमम्लानप्रसवमालिकाभरणाम् ।।
> चक्षुष्मतीप्रकाशनशक्तिच्छाया-समारचितकेलिम् ।
> माणिकमुकुटरम्यं मन्ये मार्तण्डभैरवं हृदये ।।'

अर्थात् 'मैं अपने हृदय में उन मार्तण्डभैरव की आराधना करता हूँ जिनके मस्तक पर रत्नगणियों से जटित मुकुट शोभायमान है तथा जो कुरुविन्दरत्नों से बने सिंहासन पर जो कि रक्त और कनक कमल हैं, लाल रंग के वस्त्र धारण किये हुए आसीन हैं। उनके कण्ठ में कभी भी न मुरझाने वाले पुष्पों की माला है। उनका आभरण ऐसा है जिस प्रकार थोड़ी देर तेज प्रकाश और थोड़ी देर घनी छाया रहती है। इस प्रकार यहाँ धूप-छाँह का खेल चल रहा है। उनके साथ उनकी पत्नी छाया है जो शक्तिरूपा हैं और सदैव नेत्रों को प्रकाश प्रदान करती हैं। माणिक्य जटित मुकुट के कारण उनकी शोभा और भी अधिक है।

अथवा शिव मणिमल्ल दैत्य का संहार करने के लिए शिव घोड़े पर सवार होकर पृथ्वी पर उतरे। महाराष्ट्र में उन्हें मल्लारी अथवा मार्तण्डभैरव कहते हैं। तन्त्रचिन्तामणि में भी यह आख्यान है। मल्लारि-माहात्म्य में शिव द्वारा देवीकी आराधना का विस्तृत विवरण मिलता है। मार्तण्ड सूर्य को भी कहते हैं। स्कन्दपुराण का कथन है—'सूर्य का जन्म मृतण्ड नामक ऋषि से हुआ, अतः उसे मार्तण्ड कहते हैं।' भैरव से वातुक का भी आशय लिया जाता है। सूर्य द्वारा देवी की आराधना करने के विषय में पद्मपुराण में उल्लेख है—'सूर्य ने प्रतिदिन एक रत्नजटित देवी की मूर्ति की आराधना के फलस्वरूप ही यह उन्नत वैभव युक्त स्थान प्राप्त किया है। भैरव की पूजा के सन्दर्भ में कालिकापुराण में विस्तृत उल्लेख मिलता है।

भैरव का अर्थ शिवसूत्र ( १.५ ) में इस प्रकार दिया गया है—'उद्यम को भैरव कहते हैं।' यह सूर्य है, क्योंकि यह मोह अथवा भ्रम या भ्रान्ति को मिटा देता है। शिवसूत्र ( ३.७ ) के अनुसार मोह पर विजय प्राप्त कर तथा इसके आगे अन्य बाधाओं पर भी नियंत्रण कर मोह से उत्पन्न अनन्त भोगों पर भी विजय प्राप्त की जा सकती है।' दुर्गासप्तशती में भी उल्लेख है—'दुर्गे स्मृता हरिस भीतिमशेषजन्तोः।' अर्थात् माँ आपका स्मरण करने पर आप सभी प्राणियों का भय हर लेती हैं। शिवसूत्र के भाष्यकार का कथन है, कि मोह का अर्थ अन्धकार अथवा अहंकार है। इस पर नियंत्रण करने से ही उद्यम का सूर्य उदित होता है और मानसिक शुभ रूपान्तरण होते हैं। विस्तार का अर्थ है—संस्कारों का विस्तार। देवी को प्राप्त करने के लिए उद्यम अति आवश्यक है। भैरव इसी का प्रतीक है।

भैरव का तात्पर्य भीरु पुरुषों के समूह से भी है।

( ७८६ ) **मन्त्रिणीन्यस्तराज्यधूः**—श्यामलाम्बा ही मन्त्रिणी हैं। ब्रह्मपुराण में कहा गया है—'राज्य-चर्चा और शक्तियों का भार ललिता ने राजश्यामला पर ही छोड़ दिया है। वे उनकी मन्त्रिणी हैं।

अथवा मंत्र उपासकों की नेत्री को मन्त्रिणी कहते हैं। मंत्र निर्मल विचार हैं, क्योंकि इनमें शक्ति है। ध्यानकाल में मंत्र साधक की रक्षा करता है। जिन्हें मंत्रशक्ति प्राप्त हो गयी है, उन्हें मंत्रिणी कहते हैं। मन्त्रिणी एक विशेष प्रकार की साधना भी है। इसके द्वारा भगवती के साथ उनका मिलन हो जाता है। इसी से ब्रह्माण्ड पर अधिकार प्राप्त करने की शक्ति निर्भर है। तात्पर्य यह है कि भक्तों और योगियों का उनसे मिलन हो जाय। यह केवल देवी के ही हाथों में है। शिवसूत्र ( २.१-३ ) में उल्लेख है—'चित्तं मन्त्रः', 'प्रयत्नः साधकः', 'विद्या शरीरस्फुरत्ता मन्त्ररहस्यम्।' चित्त मन्त्र है, प्रयत्न साधक है और ज्ञान शरीर है। मंत्र का रहस्य अभिव्यक्ति है। स्वामी कृष्णदास ने इसकी व्याख्या इस प्रकार की है—चेतना अपने आत्मतत्त्व की अनुभूति है। चित्त की स्फुरता आत्म-अभिव्यक्ति प्रसाद है। चेतना अथवा विचार ही मंत्र है। जब आत्मतत्त्व की अनुभूति गुप्त रूप से हो जाती है तो आत्मतत्त्व और ईश्वर में कोई भेद नहीं रह जाता है और तब इसे ही मंत्र कहते हैं। पूर्णाहन्ता का अनुसन्धान ही आत्मध्यान और मनन है। ऐसा योगी इसमें निरन्तर लगा रहता है और उसे मंत्र की शक्ति प्राप्त हो जाती है। यह मंत्रशक्ति ही उसकी रक्षा करती है। आत्मतत्त्व और ईश्वर में अभेद की अनुभूति विद्या है। मंत्र पर निरन्तर ध्यान लगाना ही प्रयत्न है। रहस्य इसलिए है कि साधारण व्यक्ति को इसकी जानकारी नहीं होती है। क्षेमराज ने भी इसकी विस्तृत टीका की है।

( ७८७ ) **त्रिपुरेशी**—सर्वाशापरिपूरचक्र की अधिष्ठात्री देवी।

( ७८८ ) **जयत्सेना**—भण्डासुर की सेना पर विजय प्राप्त करने वाली। सेना—देवी की परिचारिका शक्तियाँ। अथवा जयत्सेन एक राजा भी हुआ है।

( ७८९ ) **निस्त्रैगुण्या**--जिनमें तीनों गुण नहीं हैं।

( ७९० ) **परापरा**—जिनको पर और अपर कहा जाय अथवा परापरा कहा जाय। पर का अर्थ है—उत्कृष्ट और अपरा का अर्थ है—निकृष्ट। श्रुति का कथन है—'ब्रह्म दास है, ब्रह्म नाविक है और ब्रह्म ही खिलाड़ी है।'

अथवा पर, अपर और परापर : पर—अन्य, अपर—स्वात्मा या पर—शत्रु, अपर—मित्र।

भगवद्गीता ( अध्याय ९ श्लोक २९ ) में कहा गया है—'मैं सब भूतों में सम हूँ। न कोई मुझे प्रिय है और न ही कोई अप्रिय है।' इसी सन्दर्भ में आगे ( अध्याय १३ के श्लोक १७ में ) कहते हैं—'सूक्ष्मता के कारण स्पष्ट रूप से नहीं जाने जाते। अज्ञानी के लिए बहुत दूर और आत्मस्वरूप ज्ञात होने के कारण ज्ञानी के लिए बहुत निकट है।' विश्वकोश के अनुसार

पर का अर्थ है—श्रेष्ठ, शत्रु और दूरी। तर्कशास्त्र के अनुसार सामान्य त्रि-स्वरूपा है—पर, अपर और परापर। श्रुति में ब्रह्म के दो स्वरूप बतलाये गये हैं—एक निर्गुण और दूसरा सगुण। प्राण उपनिषद् ( ५.२ ) का कथन है—'सत्यकाम ! निश्चय ही यह पर और अपर है।' स्मृति का भी कथन है—'ब्रह्म के दो स्वरूप जानने चाहिए : एक पर और दूसरा अपर।'

पर शक्ति का विशेषण है। अपर के विशेष्य शिव हैं। सामरस्य के कारण शक्ति विशिष्ट शिव ही परंब्रह्म हैं। परम उत्कृष्ट ब्रह्मज्योति हैं। श्रुति ( बृहदारण्यक उ० ) का कथन है—'वे देव ज्योति की उपासना करते हैं। मैं उस ब्रह्म को नमन करता हूँ जो दोनों से पूर्व के हैं।' शिव को शक्ति से पूर्व का बतलाया गया है। एक अन्य श्रुति में कहा गया है—'प्रातः उत्तरकाल का है, क्योंकि तेज इससे पूर्व था।' शिव के बाद शक्ति का स्थान है। शक्ति जब सृष्टि को उद्यत हुई तो उनकी बड़ी स्तुति की गयी है और उन्हें प्रातः की संज्ञा से सम्बोधित किया गया है। इस सम्बन्ध में विस्तृत विवरण शिवानन्दलहरी में मिलता है।

अथवा पर और अपर—ये दो प्रकार का व्योम अथवा दो प्रकार का ज्ञान, जैसा कि मुण्डक उपनिषद् में कहा गया है। लिंगपुराण का कथन है—'ज्ञान दो प्रकार का होता है—पर और अपर। अपर ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद जो सभी मनोरथ सिद्ध कर देते हैं। शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द, ज्योतिष आदि सभी कुछ वेदों में हैं। पर अविनाशी है, जो अव्यक्त, अस्पृश्य और बिना वर्ण और जाति का है तथा आवरणहीन है अर्थात् अपना 'स्व' या आत्मा। यही पराज्ञान है, इसके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं हैं।'

प्रणव भी दो प्रकार का होता है—पर और अपर। सूतसंहिता का कथन है—'प्रणव को यदि दो भागों : पर और अपर में विभक्त कर दिया जाय तो वह भी दो प्रकार का हो जाता है। पर—पूर्ण परब्रह्म जिन्हें सत्-चित्-आनन्द कहते हैं। 'नव' और 'प्र' इसके विशेषण माने जाते हैं। अपर प्रणव अत्यन्त शुद्ध है और यही ब्रह्मस्तुति का कारण है। इसे ही प्रणव कहते हैं और यही ब्रह्म की प्राप्ति का कारण भी है।'

धर्मशास्त्रों के भी दो अर्थ लगाये जाते हैं। सूतसंहिता में कहा गया है—'धर्म के अर्थ भी पर-अपर दृष्टिकोण से किये जाते हैं। पर का अर्थ परम-सत्ता अथवा सर्वातीत है। अपर धर्म है जो पूर्ण परब्रह्म को प्राप्त करने का साधन है।'

योगशास्त्र में ज्ञान को तीन प्रकार का बतलाया गया है—पर, अपर और परापर। कहा गया है कि पर, अपर और परापर होने से ज्ञान भी त्रिस्वरूपा माना जाता है। इनमें पहला पर ज्ञान, जो भगवान् के बोध का कारण है तथा दूसरा अपर है जो बन्धन की प्रतीति कराता है। तीसरा परापर ज्ञान वह है जैसे रात्रि में मनुष्य और बिल्ली के बीच आँख-मिचौनी का खेल। यह विलक्षण की विशिष्टता नहीं बतलाता।

उपासना भी तीन प्रकार की होती है—पर, अपर और परापर। नित्य-हृदय का कथन है—'आपकी पूजा जो नित्य बतलायी गयी है, वह भी तीन प्रकार की है। हे गौरी! इसे पर, अपर और परापर कहते हैं। पहली प्रकार की पूजा अद्वैत का मार्ग है चाहे जैसे भी की जाय; दूसरी श्रीचक्र की उपासना है जिसे मैं भी नित्य करता हूँ, यही बोधपूर्ण है; और तीसरी पूजा आपकी सभी अभिव्यक्तियों की पूजा है।'

वाणी अर्थात् वाक् के भी भेद हैं—परा और अपरा। अपरा के तीन भेद हैं—पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी। चैतन्य की भी दो अवस्थाएँ हैं—परा और अपरा। पहली अवस्था तीनों में है। अपरा तीन प्रकार की होती है—जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति। विज्ञानभैरवभट्टारक का कथन है—'जहाँ कहीं भी मन जाता है, चाहे बाहर या भीतर, वह पर है। उसकी शक्ति सर्वव्यापक होने से उसकी परा स्थिति है।'

होम भी दो प्रकार का होता है—पर और अपर। अपर होम भी दो प्रकार का होता है—स्थूल और सूक्ष्म। स्वतंत्रतंत्र का कथन है—मूलाधार की अग्नि साधारण, स्थूल होम की अग्नि मूल या जड़ है। सूक्ष्म होम प्राणाग्नि-होत्र है।

परा होम वह अवस्था है जब ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान के प्रति भेद पूर्णतया नष्ट हो जाता है। पर होम वह है जो अपने को पूर्णतया आत्मसात् कर लेता है और पुनः उदित नहीं होता, क्योंकि अनादि आत्म अग्नि जो सदैव बिना समिधा के जल रही है, उसे पुनः पनपने नहीं देती।'

परापरा एक मंत्र भी है जो मंत्र-परायण में सम्मिलित है। देवी के भी तीन स्वरूप हैं—परा, अपरा और परापरा। त्रिमूर्ति के सम्बन्ध में वाराहपुराण का कथन इस प्रकार है—'सृजनात्मक शक्ति परा है, जिसका वर्ण श्वेत है। वैष्णवी का वर्ण लाल है, नेत्र लम्बे हैं और इन्हें अपरा कहते हैं। रौद्री शक्ति को परापरा कहते हैं। इन तीनों की प्राप्ति वही कर सकता है जिसे रुद्र का सत्यज्ञान है।' परापरा चतुःअक्षरी मंत्र है। यदि इसे पन्द्रह अक्षरी के साथ जोड़ दिया जाय तो उन्नीस अक्षरी और सोलह अक्षरी के

के साथ जोड़ दिया जाय तो बीस अक्षरी हो जाता है। यह स्पष्ट नहीं किया गया है कि परापरा को चार अक्षरी मंत्र क्यों माना जाता है।

**सत्यज्ञानानन्दरूपा सामरस्यपरायणा।**
**कपर्दिनी कलामाला कामधुक्कामरूपिणी ॥ २०२ ॥**

सत्यं ज्ञानमानन्दश्च रूपं यस्याः। 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'। 'नित्यं विज्ञानमानन्दं ब्रह्मेति' श्रुतेः। सती सद्विद्या तद्विषये अज्ञा अनभिज्ञा ये तेषामनानन्दमानन्दभिन्नं दुःखमेव रूपयति ददातीति। 'अन्धं तमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासत' इति बृहदारण्यक ईशावास्ये च श्रवणात्। अविद्यामिति पदकाराणां पदपाठः। 'विद्यान्योपासनामेवं निन्दत्यारण्यकश्रुति'रिति ब्रह्माण्डपुराणे उपबृंहणञ्च। यद्वा। सत्याविद्या देव्या अज्ञानं येषां ते सत्यज्ञानाः तेषामानन्दाख्यान् लोकान् रूपयतीति आरण्यक एवोक्तश्रुतेः परतस्तथा श्रवणात्। 'अनन्दा नाम ते लोका अन्धेन तमसा वृताः। तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्त्यविद्वांसोऽबुधा जना' इति। समो न्यूनानधिको रसो ययोस्तयोः शिवशक्त्योर्भावः सामरस्यमेव परमयनं स्थानं यस्याः। उक्तं चाभियुक्तैः 'परस्परतपःसम्पत्फलायितपरस्परौ। प्रपञ्चमातापितरौ प्राञ्चौ जायापती स्तुम' इति। 'भोक्तृभोग्यकरणोर्मिसङ्क्षये सामरस्यरसदोहिनी शिवे'त्याविकालिदासोक्तिश्च। 'समप्रधानौ समसत्त्वौ समो तयोरि'ति श्रुतिश्च। अमरैः सहितस्य सामरस्य लोकस्य परायणमाश्रयो वा। रस्यन्ते गीयन्त इति रस्यानि सामानि च तानि रस्यानि च तानि परायणानि अभीष्टानि यस्या वा। बहुलग्रहणाच्च विशेषणस्य पूर्वनिपातः। 'परायणमभीष्टं स्यात्तत्पराश्रययोरपी'ति विश्वः। कपर्द इत्यधिकृत्य 'भूमनिन्दाप्रशंसासु नित्ययोगेतिशायन' इति सूतसंहिताटीकाकारैर्लिखितात्स्मरणाद्बाहुल्यप्रशंसादिमती। वराटकमालाभूषिता वा। मैरालावतारस्य शिवस्याङ्गना महालसानाम्नी वराटकालङ्कारैव 'पर्व पूर्ता'विति धातोर्भावे क्विपि राल्लोपे च परशब्दः पूर्तिवाची। अन्तर्भावितण्यर्थात्कर्तरि वा क्विपि पूरवाची। कस्य गङ्गाजलस्य पूरं प्रवाहं दापयति शोधयतीति कपर्दः। 'दैप् शोधन' इति धातोः सुप्युपपदे 'आतो धातोः' 'सुपि स्थ' इति योगविभागात् कः। गङ्गाया अपि पाविका यज्जटा इत्यर्थः। 'कपर्दः खण्डपरशोर्जटाजूटे वराटके' इति विश्वः। 'आर्भटया शशिखण्डमण्डितजटाजूटा'मिति लघुस्तवोक्तरूपवती वा। कपर्दिनामकस्य शिवस्य पत्नी वा। देवीपुराणेऽष्टषष्टिशिवक्षेत्रगणनावसरे छगलाण्डे कपर्दिनमिति स्मरणात्। कलानां चतुःषष्ट्यादिरूपाणां माला परम्परा। कलां लावण्यं मां शोभां च लातीति वा। कामान् दोग्धीति कामधुक्। मनोरथान् पूरयतीत्यर्थः। कामधेनुस्वरूपा वा। 'सा नो मन्द्रेषमूर्जं दुहाना धेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैत्वि'ति श्रुतेः। कामः परशिव एव रूपमस्याः। 'सोऽकामयत बहुस्यां प्रजायेय'इति श्रुतिसिद्धजगत्सिसृक्षावानो-

श्वरः कामेश्वरः तमधिकृत्य काण्वा अधीयते 'य एवायं काममयः पुरुषः स एव देवशाकल्यस्तस्य का देवतेति स्त्रिय इति होवाचे'ति। कामं यथेच्छं वा रूपाण्यस्याः ॥ २०२ ॥

( ७९१ ) **सत्यज्ञानानन्दरूपा**—सत्य, ज्ञान और आनन्दस्वरूपा। श्रुति ( तै० उ० २.१ ) का कथन है—'ब्रह्म सत्य, ज्ञान और अनन्त है।' ब्रह्म उप० का कथन है—'ब्रह्म अनादि ज्ञान और आनन्द है।'

अथवा सती—सत्यज्ञान। अज्ञान जिन्हें इसका ज्ञान नहीं है, अर्थात् वे अज्ञानी हैं। वे इस ज्ञान से अछूते हैं। रूप का अर्थ है—देता है, अर्थात् वे उनको पीड़ा देती हैं जो इस सत्यज्ञान में वंचित हैं।

श्रुति ( ईश उप० ९ और ब्र० उप० ४.१० ) में उल्लेख है—'जो अविद्या की आराधना करते हैं, वे गहन अन्धकार में प्रविष्ट होते हैं।' ब्रह्मपुराण का भी कथन है—'आरण्यक श्रुति उन्हें धिक्कारती है जो सत्य ज्ञान को छोड़कर किसी अन्य का अनुकरण करते हैं।

अथवा सत्यज्ञान—सती, देवी। अज्ञान इसका ज्ञान न रखने वाले—जो देवी के विषय में पूर्णतया अज्ञानी हैं, उन्हें वे रूप ही देती हैं—ऐसे लोक जिन्हें आनन्द कहते हैं ( आनन्द से रिक्त )। श्रुति ( ब्र० उप० ४.४.२ ) में उल्लेख है—'वे लोक आनन्द कहलाते हैं, जो गहन अन्धकार से आच्छादित हैं। अज्ञानी और मूढ़ मृत्यु के पश्चात् इन्हीं लोकों में जाते हैं।'

( ७९२ ) **सामरस्यपरायण**—शिव और शक्ति का सम रूप में निवास। चन्द्रालोक के प्रथम श्लोक में कहा गया है—'हम उन प्रपंची माता-पिता की वन्दना करते हैं, जो ब्रह्माण्ड के जनक और जननी हैं और जो परस्पर तप के फलस्वरूप इस स्थिति पर पहुँचे हैं।' जब भोक्तृ और भोग्य का भाव समाप्त हो जाता है तथा चिन्मय हो जाता है, उस अवस्था को सम कहते हैं। देवी ही इसे प्रदान करती हैं, अतः उन्हें सामरस्य परायणा कहा गया। श्रुति का यह भी कथन है—'समान रूप में पूर्व से ही स्थित, मूलाधार में समान रूप से एक, दोनों ही समान है।'

अथवा सामरस्य देवलोक को भी कहते हैं। परायणा—निवास अथवा शरण।

अथवा—रस्य-गीत, साम, सामवेद के गीत। परायणा-अनुरागिणी। विश्वकोश के अनुसार परायणा का अर्थ अनुरागी, भक्ति और निर्भर है।

( ७९३ ) **कपर्दिनी**—जटाजूटवाली। क-जल अर्थात् गंगाजल, पर-बहाव, द-सुगन्धित करना। शिव की जटाजूट गंगा जल को सुगन्धित कर देती है।

सूतसंहिता के मीमांसक के अनुसार कपर्द का अर्थ पृथ्वी, हास्य और प्रशंसा है। अतः कपर्दिनी; जिनकी बड़ी सराहना की गयी हो। अथवा कपर्दिनी जो गाय के गोबर के कण्डों से सुशोभित हैं। जब शिव ने मैलार के रूप में अवतार लिया तो उनकी पत्नी महालसा कहलायीं। उनके कण्ठ में गाय के गोबर के कण्डों की माला शोभित थी। विश्वकोश के अनुसार कपर्द का अर्थ है—शिव की जटाजूट, केश और गोबर के कण्डे। देवीपुराण के अनुसार कर्पादिनी कपर्द ( शिव ) की पत्नी हैं। छागलाक्षर में इनकी पूजा होती है। ६८ तीर्थों में से यह भी एक है। शिव से मिलन के बाद की अवस्था को कपर्दिनी कहते हैं।

( ७९४ ) **कलामाला**—६४ कलाओं की हारस्वरूपा। कला–सौन्दर्य, मा–दीप्ति, ला–स्वामिनी।

( ७९५ ) **कामधुक्**—सभी कामनाओं की पूर्ति करने वाली। अथवा वे कामधेनु हैं। श्रुति का कथन है—'हम उस गो की सेवा कर करें जो वाणी से ही शक्ति प्रदान कर देती हैं।

( ७९६ ) **कामरूपिणी**—परशिवस्वरूपा; क्योंकि परशिव को काम कहते हैं। कामेश्वर वे हैं जो ब्रह्माण्ड की सृष्टि करते हैं। श्रुति ( तै० उप० २.५ ) में उल्लेख है—'उन्होंने इच्छा की कि मैं अनेक होकर जीवों की सृष्टि करूँ।' ब्र० उप० ( ३.९.११ ) का कथन है—'हे शाकल्य ! वे पुरुष हैं, जिनमें इच्छा है। ये वही हैं। उनकी इष्टदेवी कौन है ? उसने उत्तर दिया—नारी उनकी इष्टदेवी हैं।'

अथवा काम, इच्छा पर, रूप–आकार—वे इच्छानुसार जो चाहें आकार ग्रहण कर लेती हैं। अथवा उनके सभी रूप आकर्षक हैं।

**कलानिधिः काव्यकला रसज्ञा रसशेवधिः।**

**कलानां नानाविधतया पूर्वं वर्णितानां निधिः 'आत्मैवास्य षोडशी कले'ति बृहदारण्यकोक्तेरात्मनां जीवानां निधिर्वा। चन्द्रमण्डलरूपा वा। 'योनिवर्गः कला शरीर'मिति शिवसूत्रे कलाशब्दः कर्मपरत्वेन तद्भाष्ये व्याख्यातः। तेन कर्माणि निधीयन्तेऽस्यामिति वा। अधिकरणे किः। 'सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यत' इति स्मृतेः। कवेः कर्म काव्यम्। तच्च नाटकशाटकभाणडिम-प्रहसनादिभेदादनेकविधमग्निपुराणादौ प्रदर्शितं तादृशकलाप्यम्बाया एव रूपम्। उक्तञ्च विष्णुपुराणे—'काव्यालापाश्च ये केचिद् गीतकान्यखिलानि च। शब्द-मूर्तिधरस्यैतद्वपुर्विष्णोर्महात्मन' इति। काव्योत्पादकप्रतिभैव वा काव्यकला। ध्यानविशेषेण काव्यनिर्माणसामर्थ्यप्रदत्वस्य तन्त्रेषु बहुशो वर्णनात्। काव्यस्य**

शुक्रस्य मृतसञ्जीवन्याख्यकलारूपा वा। रसान् शृङ्गारादिभेदेन दशविधान् जानातीति रसज्ञा। रसनेन्द्रियस्वरूपा वा। रसस्य ब्रह्मामृतस्य शेवधिर्निधिः। 'रसो वै सः। रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवती'ति श्रुतेः। ब्रह्माण्डेऽपि 'रस एव परं ब्रह्म रस एव परा गतिः। रसो हि कान्तिदः पुंसां रसो रेत इति स्मृतः'। 'रसो वै रससंलब्ध्वा ह्यानन्दी भवतीत्यपि। वेदप्रामाण्यसंसिद्ध्या रसः प्राणतया स्थितः। को ह्येवान्याच्च कः प्राण्यादित्यपि श्रुतिभाषितः। प्राणात्मको रसः प्रोक्तः प्राणदः कुम्भसम्भवे'ति। 'निधिः शेवधिरितो'ति यास्कः। 'निधिर्ना शेवधि'रिति कोशात्पुंल्लिङ्गौ निधिशेवधिशब्दौ। तेन कलानिधये नमः। रसशेवधये नम इत्येव प्रयोगो न पाक्षिको निध्यै शेवध्यै नम इति। कलानां रसानां च निधिः शेवधिर्यस्या इति विग्रहे तु सोऽपि सम्भाव्यते ॥

इति श्रीभासुरानन्दकृते सौभाग्यभास्करे।
शतकेनाष्टमेनाभूद्विश्वाख्या नवमी कला ॥ ८०० ॥

इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये
अष्टमशतकं नाम नवमी विश्वा कला ॥ ९ ॥

---

( ७९७ ) **कलानिधिः**—कलाओं की चर्चा २३६वें नाम में की जा चुकी है। कला जीव है। प्र० उप ( १.५.१५ ) के अनुसार—'आत्मन् उनकी सोलहवीं कला है। कलानिधि का तात्पर्य चन्द्रमण्डल से भी है।

शिवसूत्र ( १.३ ) के अनुसार—'योनिवर्ग कला शरीर है।' और कला का आशय कर्म से भी है। तात्पर्य यह हुआ कि समस्त कर्मों का अन्त उन्हीं में होता है। भगवद्गीता ( अध्याय ४ श्लोक ३३ ) में उल्लेख है—'सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते'। अर्थात् समस्त कर्म फल सहित ज्ञान में समाप्त हो जाते हैं अर्थात् ज्ञान में अन्तर्भूत हो जाते हैं।'

( ७९८ ) **काव्यकला**—कवि की रचनाओं को काव्य कहते हैं। उनका अनेक प्रकार से विभाजन किया गया है—नाटक, शाटक, भाण, प्रहसन आदि। अग्निपुराण और अन्य पुराणों में इसका उल्लेख मिलता है। विष्णुपुराण के अनुसार—यद्यपि उनके गुणगान अथवा स्तुति कविताओं द्वारा या गीतों द्वारा करें, किन्तु सभी शब्द विष्णु के शरीर के अवयव बन जाते हैं, जो नाद रूप हैं।

अथवा कला, वह प्रेरणा जिससे कविता की रचना होती है। तंत्रों में उल्लेख है, कि एक ध्यान विशेष काव्यकला की रचना करने की शक्ति प्रदान करता है। अथवा काव्य शुक्राचार्य की अमृतसंजीवनी कला ( विद्या ) है।

( ७९९ ) **रसज्ञा**—सभी प्रकार की साहित्यिक रचनाओं की ज्ञाता। रस शृंगार आदि भेद से नौ प्रकार का होता है। जिन्हें इनका ज्ञान है, वे रसज्ञा अथवा रसों की पारवती अर्थात् रसों के ज्ञान में पारंगत है।

( ८०० ) **रसशेवधिः**—ब्रह्मामृत की निधि। रस ब्रह्मानन्द है। श्रुति ( तै० उप० २.६.१ ) के अनुसार 'वे रस हैं। जिसे यह सार मिल जाता है, वह आनन्दमग्न हो जाता है।' ब्रह्मपुराण का कथन है—'रस परब्रह्म है। रस ही परा गति है। रस ही कान्ति प्रदान करता है। रस से प्रकाश मिलता है। रस ही बीज है। वे रस हैं। अतः जिसे रस मिल गया वह भाग्यवान् है।' वेद को प्रमाण मानने वालों का कहना है—'रस प्राण में स्थित है। रस श्वास का प्रतीक है। उसके बिना कौन श्वास ले सकता है और कौन जीवित रह सकता है।'

श्रुति ( तैत्तिरीय उप० २.६.९ ) का कथन है—'हे कुम्भसम्भव ! रस प्राणात्मक है। रस ही मुख्य श्वास है और वही प्राण का प्रदाता है।' एक अन्य प्रयोग भी बतलाया गया है। कहते हैं—'तेन कलानिधये नमः, रस शेवधये नमः।' वे कलाओं ( रसों ) की निधि रूपा हैं।

इस प्रकार आठ सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। नवीं कला जिसे 'विश्वा' कहते हैं, वह पूर्ण हुई। यह ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

# नवमशतकं

## नाम

# दशमी बोधिनी कला

**पुष्टा पुरातना पूज्या पुष्करा पुष्करेक्षणा ॥ २०३ ॥**

षट्त्रिंशत्तत्त्वविग्रहशीलत्वात्पुष्टा । बहुभिर्गुणैर्ब्रह्मरसेन ब्राह्मणैर्वा पुष्टा । 'ब्राह्मणैः पोषितं ब्रह्मे'ति स्मृतेः । 'ब्रह्मायुष्मतद्ब्राह्मणैरायुष्म'दिति श्रुतेश्च । सर्वेषामादिभूतत्वात्पुरातना ङीबभावश्छान्दसः । पुरातना गुणा अस्यां सन्तीत्यर्थे मत्वर्थीयाच्प्रत्ययान्ताद्वा टाप् अत एव सर्वेषां पूज्या पूजयितुं योग्या । प्रतीक्ष्या वा । पुष्कं पोषणं रात्यादत्तेऽसौ पुष्करा । पुष्कराख्यतीर्थरूपा वा । रलयोरभेदाद्व्याप्तेति वा । पुष्कराणीव कमलानीवेक्षणानि नयनानि यस्याः । 'पुष्करं पङ्कजे व्योम्नि पयःकरिकराग्रयोः । ओषधीद्वीपविहगतीर्थरागोरगान्तरे । पुष्करं तूर्यवक्त्रे च काण्डे खड्गफलेऽपि चे'ति विश्वः । एवं पुष्कराख्यो योगोऽपि पाद्मे प्रसिद्धः 'विशाखास्थो यदा भानुः कृत्तिकासु च चन्द्रमाः । संयोगः पुष्करो नाम पुष्करेष्वतिदुर्लभः' इति । पुष्करशब्दः पृथिवीपरोऽपि । तदुक्तं पद्मपुराण एव 'या पद्मकर्णिका देवास्तां पृथ्वीं परिचक्षते । ये पद्मे सारगुरवस्तान् दिव्यान्पर्वतानिह । यानि पर्णानि पद्मस्य म्लेच्छदेशास्तु तेऽभवन् । यान्यधोभागपत्राणि ते सर्पाणां सुरद्विषाम् । एवं नारायणस्यार्थे मही पुष्करसम्भवा । प्रादुर्भावोच्छ्रयस्तस्मान्नाम्ना पुष्करसंज्ञिते'ति । तेन यथासम्भवं मह्यादिविषये क्षण उत्सवो निर्व्यापारस्थितिर्वा यस्याः इति वार्थः । 'निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षण' इत्यमरः । सप्तम्या अलुक् । पुष्करशब्दो न्यग्रोधवृक्षपरोऽपि दृश्यते । पुष्करद्वीपपदस्य तद्वत्त्वेन मत्स्यपुराणे निर्वचनदर्शनात् । 'न्यग्रोधः पुष्करद्वीपे पुष्करस्तेन सः स्मृत' इति । विष्णुपुराणेऽपि 'न्यग्रोधः पुष्करद्वीपे ब्रह्मणः स्थानमुत्तम'मिति । 'स प्रजापतिरेकः पुष्करपर्णे समभवदि'ति श्रुतिरपि । न्यग्रोधपर्णशायित्वाद्विष्णुरत्र लक्षणया गृह्यते । तत्रेक्षणं कृपानिरीक्षणं यस्या इति वा । तदुक्तं देवीभागवते 'वटपत्रशयानाय विष्णवे बालरूपिणे । श्लोकार्धेन तदा प्रोक्तं भगवत्याखिलार्थद'मिति । अम्भस्स्वीक्षणं यस्या इति वा । 'तानि वा एतानि चत्वार्यम्भांसि देवा मनुष्याः पितरो सुरा' इति श्रुतेः ॥ २०३ ॥

( ८०१ ) पुष्टा—पोषण करने वाली । छत्तीस तत्त्वों से बने शरीर की वे स्वामिनी हैं । अथवा अन्य अनेक गुणों की स्वामिनी अथवा ब्रह्मरस या ब्रह्म की एक मात्र स्वामिनी । स्मृति का कथन है—'ब्रह्म का पोषण ब्राह्मण

करते हैं।' श्रुति का कथन भी इसी प्रकार है—'पुरातन ब्रह्म को भूत ही पुष्ट करते हैं।'

( ८०२ ) **पुरातना**—सनातना। वे ही पुरातना हैं। उनसे ही ब्रह्माण्ड की सृष्टि हुई है। वे ही अनादि शक्ति हैं।

( ८०३ ) **पूज्या**—पूजा के योग्य।

( ८०४ ) **पुष्करा**—कमल-स्वरूपा। पुष्क--पोषणतत्त्व, र–प्राप्त करना। पुष्करतीर्थ की इष्ट पुष्करा हैं। र और ल में कोई अन्तर नहीं है। पुष्कला अर्थात् सम्पूर्ण।

( ८०५ ) **पुष्करेक्षणा**—कमल के सदृश नेत्रों वाली। विश्वकोश के अनुसार—पुष्कर का अर्थ कमल है। इसके अतिरिक्त पुष्कर शब्द के निम्न अर्थ हैं—आकाश, जल, हाथी की सूँड़ का अगला भाग, अन्त, जडी, द्वीप, चिड़िया, तीर्थस्थान, संगीत की एक धुन, एक प्रकार का सर्प, ढोल, शिर, खड्ग ( तलवार ) की धार।

पद्मपुराण के अनुसार पुष्कर नक्षत्रों का एक योग भी है। जब सूर्य विशाखा नक्षत्र में होता है तथा चन्द्रमा कृत्तिका नक्षत्र में होता है तो इस योग को पुष्कर कहते हैं। पुष्कर का अर्थ पृथ्वी भी है। पद्मपुराण के अनुसार पुष्कर शब्द के ये अर्थ हैं—देवता, कमल के बीज, सार तथा गुरु। उसमें इसे दिव्य पर्वत भी कहा है। कमल का ऊपरी दल म्लेच्छ देश बना। नीचे का दल अथवा पंखुडियाँ नाग ( दैत्य ) लोक है। इस प्रकार नारायण की इच्छा से भूमि कमल से निकलती है। इसलिए भूमि को पुष्कर कहते हैं।

क्षणा–उत्सव काल अथवा निष्क्रिय रहना। अमरकोश के अनुसार क्षण का अर्थ है—अवकाश, समय का विभाजन अथवा उत्सवकाल। पुष्कर का अर्थ वृक्ष भी है। मत्स्यपुराण का कथन है—'पुष्करद्वीप में वटवृक्ष है। अतः उसे पुष्कर कहते हैं।' विष्णुपुराण के अनुसार—'वटवृक्ष पुष्कर देश में है। वहीं ब्रह्मा का सर्वोच्च निवास है।' श्रुति ( नारा० उप० और तैत्ति० उ० १.१ ) के अनुसार—'वह एक प्रजापति वृक्ष के पत्ते पर था और वहीं वटवृक्ष के पत्ते पर सोया। विष्णु को भी पुष्कर कहते हैं। ईक्षणा–'दया-दृष्टि वाली। वे उन्हें दया की दृष्टि से देखती हैं। वटवृक्ष के पत्ते पर शिशु रूप में विष्णु की ही पूजा होती है।

पुष्कर–जल, ईक्षणा–दृष्टि। उन्होंने देखा। श्रुति के अनुसार जल चार प्रकार का होता है। देवों का जल, मानवों का जल, पशुओं का जल और असुरों का जल।

परंज्योतिः परंधाम परमाणुः परात्परा ।
पाशहस्ता पाशहन्त्री परमन्त्रविभेदिनी ॥ २०४ ॥

परमुत्कृष्टं ब्रह्मात्मकं ज्योतिः । 'तद्देवा ज्योतिषां ज्योतिरायुर्होपासतेऽमृत'-मिति बृहदारण्यकात् । 'न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्नि'रिति श्रुत्या 'येन सूर्यस्तपति तेजसेद्ध' इति श्रुत्या च परत्वम् । 'परं ज्योतिरुपसम्पद्ये'ति श्रुतिरपि । 'मनो ज्योतिर्जुषतां' 'वाचैवायं ज्योतिषास्ते'-त्यादिप्रयोगात्प्रकाशमात्रं ज्योतिरुच्यते । तेष्वात्मज्योतिः परमिति भावः । दक्षिणा-मूर्तिसंहितायां पञ्चमपटलोक्तोऽष्टाक्षरमन्त्रोऽपि परंज्योतिरुच्यते । परं धाम उत्कृष्टं तेजः । 'न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः । यद्गत्वा न निवर्तन्ते तद्धाम परमं ममे'ति गीतासु धामशब्दस्यावस्थापरतया तदतिक्रान्तं यत्परं धाम । उक्तञ्चाचार्यैः—'त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता यश्च प्रकीर्तितः । वेदैतदुभयं यस्तु स भुञ्जानो न लिप्यत' इति । यज्ञवैभवखण्डेऽपि 'जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्याख्यं वेदधामत्रयं तु यः । स एवात्मा न तद्दृश्यं दृश्यं तस्मिन्प्रकल्पितम् । त्रिधामसाक्षिणं सत्य-ज्ञानानन्दादिलक्षणम् । त्वमहंशब्दलक्ष्यार्थं परं धाम समाश्रय' इति धामशब्दः पद-परो वा । परं पदमित्यर्थः । 'तद्विष्णोः परमं पद'मिति श्रुतेः । कूर्मपुराणेऽपि—'सैषा माहेश्वरी गौरी मम शक्तिर्निरञ्जना । शान्ता सत्या सदानन्दा परं पद'मिति श्रुति'रपि । परस्मैज्योतिषे नमः, परस्मैधाम्ने नम इति प्रयोगः । परमिति मान्त-मव्ययमित्याहुः । परमा च साध्वी च 'वोतो गुणवचना'दिति विविधैर्वैकल्पिकत्वात् ङीबभावः । 'अणोरणीया'निति श्रुतिः । दुर्ज्ञेयेत्यर्थः । तार्किककल्पिताः पीलयो-ऽप्यस्या एव रूपमिति वा । परम उत्कृष्टोऽणुर्मन्त्रो वा । परावुत्कृष्टावब्रह्मविष्णु-रुद्रावपि परा श्रेष्ठतरा । यद्वा ब्रह्मायुः परिमाणं परमित्युच्यते तस्मात्परा तादृश-सङ्ख्यापरिच्छेदरहिता । तत्र परंधामत्वं परमाणुत्वं च हेतुः । तथैव च दर्शितं कालीपुराणे—'तस्य ब्रह्मस्वरूपस्य दिवारात्रं च यद्भवेत् । तत्परं नाम तस्यार्धं परार्धमभिधीयते । स ईश्वरस्य दिवसस्तावती रात्रिरुच्यते । स्थूलात्स्थूलतमः सूक्ष्मात्सु सूक्ष्मतमो मतः । न तस्यास्ति दिवारात्रिव्यवहारो न वत्सर' इति । पाशो हस्ते वामाधःकरे यस्याः । 'प्रहरणार्थेभ्यः परे निष्ठासप्तम्या'विति पूर्व-निपातापवादः । पाशान् हस्तयते हस्तेन निरस्यतीति वा । पाशानां हन्त्री नाशिका । उक्तञ्च हरिवंशे—'नागपाशेन बद्धस्य तस्योपहतचेतसः । त्रोटयित्वा करैर्नागपञ्जरं वज्रसन्निभम् । बद्धं बाणपुरे वीरमनिरुद्धमभाषत । सान्त्वयन्ती च सा देवी प्रसादाभिमुखी तदे'त्यादि । परेषां स्वोपासकद्विषां राज्ञां मन्त्रान् प्रभुमन्त्रोत्साहाख्यशक्तित्रयान्तर्गताम् शक्तिविशेषणान्विशेषाद्भिनत्ति । यद्वा परैरभिचारार्थं प्रयुक्तो मनुः परमन्त्रः शत्रुप्रयुक्तोऽस्त्रमन्त्रो वा । उक्तञ्च हरि-वंशे प्रद्युम्नं प्रतीन्द्रसन्देशो 'तदस्त्रप्रतिघाताय देवीं स्मर्तुमिहार्हसी'ति । यद्वा पर

उत्कृष्टो मन्त्रः पञ्चदशीरूपस्तं विभेदयति । 'मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च लोपामुद्रा च मन्मथः । अगस्तिरग्निः सूर्यश्च नन्दी स्कन्दः शिवस्तथा । क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासका' इति तन्त्रोक्तरीत्या द्वादशविधं करोति । अथवा परा उत्कृष्टा ये मन्तारो मननंकर्तारस्तेषामवीन् पापानि भेदयति नाशयति । 'अविशब्देन पापानि कथ्यन्ते श्रुतिषु द्विजैः । तैर्मुक्तं न मया त्यक्तमविमुक्तमतः स्मृत'मिति लिङ्गपुराणेऽविपदस्य पापपरत्वकथनात् ॥ २०४ ॥

( ८०६ ) **परंज्योतिः**—सर्वोत्तमप्रकाशस्वरूपा । बृ० उप० ( ४.४.१६ ) के अनुसार—'वे उत्तम ज्योति हैं ।' कठ उप० ( ५.१५ ) में उल्लेख है—'वहाँ न सूर्य का प्रकाश है और न चन्द्रमा का, न नक्षत्र हैं और न अग्नि ।' एक अन्य श्रुति का कथन है—'सूर्य उनके तेज से ही तपता है । उनका स्वरूप ही परंज्योति है । यहाँ परंज्योति का अर्थ प्रकाश से है । अन्यत्र भी यही अर्थ मिलता है—'ज्योति का आशय आत्मज्योति से है और यही परमज्योति है ।' परमज्योति आठ अक्षरी मंत्र है, जिसका विवेचन दक्षिणामूर्तिसंहिता के पाँचवें अध्याय में किया गया है ।

( ८०७ ) **परंधाम**—उत्कृष्ट तेज वाली । भगवद्गीता में भी परमधाम की चर्चा आती है । भगवद्गीता में भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं—

'न तद्भासयते सूर्यो न शशाङ्को न पावकः ।
यद् गत्वा न निवर्त्तन्ते तद्धाम परमं मम ॥' १५-६ ॥

अर्थात् 'जिस परमपद को सूर्य, चन्द्र और अग्नि आदि कोई भी प्रकाशित नहीं कर सकते, जिसको पाकर योगीजन यहाँ वापस नहीं लौटते, वह मेरा परमधाम अर्थात् स्वरूप है । वह सूर्य आदि के प्रकाश का विषय नहीं है ।' इस कथन से जड़ता और शीत, उष्ण आदि के दोष का प्रसंग दूर किया जाता है ।

धाम का अर्थ स्वरूप तथा चित्शक्ति भी है । परा—आगे अर्थात् अतिक्रान्त करने पर । वे परातीता हैं । गौडपादाचार्य ( १.५ ) कहते हैं—'जो तीनों धाम—भोक्ता, भोग्य और भोग का ज्ञान रखता है, वह निष्कलंक है, यद्यपि वह तीनों अवस्थाओं का भोक्ता है ।' सूतसंहिता के अनुसार—जो तीनों अवस्थाओं ( जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति ) का ज्ञाता है, वह स्वात्मा है । वह न दृश्य है और न द्रष्टा है । वह तो उस पर प्रकल्पित कर दिया गया है । मैं उसी परंधाम की शरण लेता हूँ, जो तीनों अवस्थाओं का साक्षी है । सत्य ज्ञान और आनन्द उसके लक्षण हैं और अहं जिसे लक्ष्य कराता है ।' श्रुति ( कठ उप० ३.९ ) के अनुसार—'वह विष्णु का परम पद है ।'

कूर्मपुराण में उल्लेख है—'मेरी शक्ति माहेश्वरी, गौरी पूर्णतः निरंजन, निष्कलंक, शान्ता, सत्या, सदानन्दा और परमधाम हैं।

( ८०८ ) **परमाणुः**—सूक्ष्मरूपा। श्रुति ( कठ उप० २.२० ) का कथन है—'वह अणु से भी सूक्ष्म है। उसको जानना कठिन है। परमाणु आदि उनके स्वरूप हैं। अथवा परम–पर, अणु–मंत्र। अणु से भी सूक्ष्म पदार्थ में ब्रह्म की अनन्तशक्ति है, जिसकी कल्पना नहीं हो सकती। जैसे वटबीज का रूपान्तरण किस प्रकार होगा, यह कल्पनातीत है। इस सूक्ष्म अणु से ही ब्रह्माण्ड की सृष्टि हुई है, यह वास्तविकता है।

( ८०९ ) **परात्परा**—पर से भी पर रहने वाली। वे ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र से भी अधिक शक्तिशालिनी हैं। अथवा पर–ब्रह्म की एक अवस्था। कालीपुराण का कथन है—'ब्रह्म का दिवस और रात्रि मिलकर 'पर' कहलाता हैं। इसके आधे को परार्ध कहते हैं। यही ईश्वर का दिन और रात्रि है। जो स्थूल से अधिक स्थूल है और सूक्ष्म से अधिक सूक्ष्म, उसके लिए न रात है और न दिन और न वर्ष ही है।'

( ८१० ) **पाशहस्ता**—हाथ में पाश को धारण की हुई। उनके नीचे के बाँयें हाथ में पाश रहता है। अथवा वे बन्धनों को अपने कर से हटा देती हैं।

( ८११ ) **पाशहन्त्री**—पाशों का नाश करने वाली। हरिवंशपुराण का कथन है—'जब उन्होंने प्रद्युम्न के पाश काटे, जो ऐसे नागपाश से बँधा था जिसमें विद्युत् की शक्ति थी, तब वह अत्यंत विकल हो रहा था। उन्होंने केवल उसके पाश ही नहीं काटे, अपितु उसे वरदान भी दिये। इसी प्रकार जीव भी अनेक पाशों से आबद्ध है। देवी ही अपने साधकों के पाशों को काट देती हैं।

( ८१२ ) **परमन्त्रविभेदिनी**—दूसरों के मन्त्रजनित प्रभाव को नष्ट कर देने वाली। देवी प्रतिघात करने वाले मंत्रों के प्रभाव को नष्ट कर देती हैं। पर–जो उनके भक्तों से घृणा करते हैं, जैसे राजा आदि, मंत्र–कुछ शक्तियाँ जो पराभूशक्ति, मंत्रशक्ति और उत्साहशक्ति के अन्तर्गत आती हैं।

अथवा 'पर' ऐसे मायावी मंत्र जो अभिचार के उद्देश्य से विरोधी प्रयोग करते हैं। हरिवंशपुराण के अनुसार इन्द्र ने प्रद्युम्न से कहा था, कि तुम शत्रुओं के मंत्रो का प्रतिघात करने के लिए देवी का स्मरण करो। इससे स्पष्ट है, कि देवी परमंत्रों का अभिभेदन कर देती हैं।

अथवा 'पर' श्रेष्ठ मंत्र पंचदशाक्षरी। 'विभेदिनी' वे इस मंत्र का बारह प्रकार से विभाजन कर देती हैं—

'मनुश्चन्द्रः कुबेरश्च, लोपामुद्रा च मन्मथः ।
अगस्तिरग्निः सूर्यश्च नन्दी स्कन्दः शिवस्तथा ॥
क्रोधभट्टारको देव्या द्वादशामी उपासकाः ।'

बारह प्रकार से विभाजन करने की यह तांत्रिक रीति है ।

अथवा 'पर' श्रेष्ठ मंत्र । जो मननकर्त्ता पर प्रतिघात करते हैं, उसे वे नष्ट कर देती हैं ।

**मूर्तामूर्तानित्यतृप्ता मुनिमानसहंसिका ।**
**सत्यव्रता सत्यरूपा सर्वान्तर्यामिणी सती ॥ २०५ ॥**

रूपवद्वस्तु मूर्तं वाय्वाकाशादिकममूर्तं तत्तद्रूपेति नामद्वयार्थः । यद्वा पञ्चीकृतानि महाभूतानि मूर्तानि अपञ्चीकृतानि तु भूतसूक्ष्माण्यमूर्तानि । 'द्वा वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्तं चामूर्तं चे'ति श्रुतौ द्वेधापि व्याख्यानदर्शनात् । प्रपञ्चब्रह्मणी वा मूर्तामूर्ते 'द्वे रूपे ब्रह्मणस्तस्य मूर्तं चामूर्तमेव च । क्षराक्षरस्वरूपे ते सर्वभूतेष्ववस्थिते । अक्षरं ब्रह्म कूटस्थं क्षरं सर्वमिदं जग'दिति विष्णुपुराणदर्शनात् । चलनात्मकक्रियावत्त्वं मूर्तत्वमिति तार्किककल्पनाया निर्मूलत्वेनाश्रद्धेयत्वात् । अनित्यैरेवोपचारैस्तृप्तेति पञ्चाक्षरं नाम भक्तिमात्रप्रियत्वात् । अथवा अनिति श्वसतीति जीवोऽनितिपदार्थः । 'इक्श्तिपौ धातुनिर्देशे' इत्यनेन शब्दनिर्देशे श्तिपो विधानेऽपि प्रकृते धात्वर्थपरोऽयमनितिः । 'यजतिषु येयजामहं करोती'ति श्रुतौ 'इतिकर्तव्यताविधेर्यजतेः पूर्ववत्त्व'मिति जैमिनिसूत्रे 'ईक्षतेर्नाशब्द'मिति व्याससूत्रेऽर्थपरस्यापि प्रयोगस्य दर्शनात् । ततश्च जीवैरतृप्तेत्यर्थः । 'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं चोभे भवत ओदन' इति श्रुत्या सर्वभक्षकत्वात् । यद्वा इति एवम्प्रकारेण अतृप्ता न तृप्ता न भवतीति न । द्वौ नञौ प्रकृतमर्थं गमयतः । ईदृशः प्रकारो नास्ति येन तृप्ता न स्यात् । अपि तु सर्वैरपि प्रकारैस्तृप्तैव । 'पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति । तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मन' इति वचनेन भक्तिमात्रेण यत्किञ्चिदपि दत्तं तृप्तिकार्येवेति कथनात् । मुनीनां मानसं मन एव श्लेषात् मानसाख्यं सरस्तत्र हंसीव । स्वार्थे कः । यद्वा मुनीनां माने बहुमानविषये सहंसिकेव पादकटकयुक्तेव । तेषां मानेन सन्तोषात् नृत्यतीवेति तात्पर्यार्थः । 'हंसकः पादकटक' इति कोशः । सत्यं ब्रह्मैव व्रतं भक्ष्यमुपचारात्तद्वत्प्रियं यस्याः । 'पयोव्रतं ब्राह्मणस्ये'ति श्रुतौ व्रतपदस्य भक्ष्ये प्रयोगदर्शनात् सत्यमेव व्रतं यस्या वा । सत्योक्तिमात्रपरिपालनरूपव्रतेन लभ्येति यावत् । सत्यानि शीघ्रफलदानि व्रतानि यस्या वा । कृष्णप्राप्त्यर्थं गोपीभिः कृतानां कात्यायनीव्रतानां शीघ्रमेव फलवत्ताया विष्णुभागवते वर्णनात् । 'सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते । अभयं सर्वथा तस्मै ददाम्येतद् व्रतं ममे'ति भगवदुक्तं व्रतममोघं यस्या इति वा । अथवा 'शरीरवृत्तिर्व्रत'मिति शिवसूत्रे शरीरधारणमपि व्रतमेवेत्युक्तम् । 'शिव-

भक्तिसुधापूर्णे शरीरे वृत्तिरस्य या। व्रतमेतदनुष्ठेयं न तुच्छं तच्च धारण'मिति वार्तिकात्। तादृशं व्रतं सत्यमावश्यकं यया यद्भक्त्या सा। अत एव शरीर-धारणं प्रार्थितं भगवता भट्टोत्पलेन 'अन्तरुल्लसितस्वच्छशक्तिपीयूषपोषितम्। भवत्पूजोपभोगाय शरीरमिदमस्तु मे' इति। अथवा सत्यव्रतोनाम ब्राह्मणः सूकर-भयात् ऐऐ इत्युच्चार्य तावतैव तपसा महाकविर्देवीभक्तो जातस्तदभेदात्सत्यव्रता। तदुक्तं देवीभागवते तृतीयस्कन्धे—'अनक्षरो महामूर्खो नाम्ना सत्यव्रतो द्विजः। श्रुत्वाक्षरं कोलमुखात् समुच्चार्य स्वयं ततः॥ बिन्दुहीनं प्रसङ्गेन जातोऽसौ विबु-धोत्तमः। ऐकारोच्चारणादेव तुष्टा भगवती तदा॥ चकार कविराजं तं दयार्द्रा परमेश्वरी'त्यादि। सत्यं कालत्रयाबाध्यं रूपं यस्याः। रूपपदान्मत्वर्थीयेऽचि सत्यं रूपवद्ययेति वा। सत्यसंरक्षिकेति यावत्। तथा च बह्वृचाः पठन्ति 'सच्चासच्च वचसी पस्पृधाते। तयोर्यत्सत्यं यतरदृजीयस्तदित्सोमोऽवति हन्त्यासत्' इति। उमया सहितः सोम इत्यर्थः। सर्वेषामन्तःकरणनियामक इति। 'एष त आत्मान्त-र्याम्यमृत' इत्यन्तर्यामिब्राह्मणात्। 'एषोऽन्तर्याम्येष योनिः सर्वस्ये'ति माण्डूक्य-श्रुतेश्च। सर्वा च सान्तर्यामिणी चेति वा। सर्वस्वरूपा सर्वेषामन्तश्च प्रविष्टे-त्यर्थः। 'तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्तदनुप्रविश्य सच्च त्यच्चाभव'दिति श्रुतेः। स्मृतिश्च—'सर्वस्य सर्वदा ज्ञानात् सर्वस्य प्रभवाप्ययौ। सतोऽसतश्च कुरुते तेन सर्वेति कथ्यत' इति। पातिव्रत्यात् सद्रूपत्वाच्च सती। दाक्षायण्या इदं नाम। तदुक्तं ब्रह्मपुराणे हैमवतीं प्रकृत्य 'सा तु देवी सती पूर्वमासीत्पश्चादुमाभवत्। सहव्रता भवस्यैव नैतया मुच्यते भव' इति॥ २०५॥

( ८१३ ) मूर्ता—साकारस्वरूपवाली।

( ८१४ ) अमूर्ता—निराकार स्वरूपवाली। जिसका आकार है, उसे मूर्त कहते हैं—पृथ्वी, जल अग्नि। अमूर्त का अर्थ है—वायु और आकाश जो निराकार हैं।

अथवा मूर्त पाँचों महाभूत जो पूर्णतया एक दूसरे के साथ अभिन्न रूप में मिश्रित हैं। अमूर्त—सूक्ष्मभूत जो एक-दूसरे के साथ परस्पर मिश्रित नहीं हैं। मीमांसकों ने कहा है—'ब्रह्म के दो स्वरूप हैं: एक मूर्त और दूसरा अमूर्त। अथवा मूर्त, जगत्, अमूर्त ब्रह्म। विष्णुपुराण के अनुसार ब्रह्म के दो स्वरूप हैं—मूर्त और अमूर्त। ये विनाशी और अविनाशी हैं। ये दोनों सभी पदार्थों में हैं। अविनाशी नित्य ब्रह्म है और विनाशी अनित्य सर्व जगत्।' तार्किक मूर्त शब्द की परिभाषा में कहते हैं—मूर्त वह हैं, जिसमें गति हो। किन्तु यहाँ इसका कोई अर्थ नहीं निकलता। वैसे उनके सिद्धान्तों का कोई आधार भी नहीं है।

( ८१५ ) **अनित्यतृप्ता**—विनाशी पदार्थों की भेंट से सन्तुष्ट होनेवाली। वे केवल भक्ति से ही प्रसन्न रहती हैं। अथवा अनित का शाब्दिक अर्थ है—श्वास, जीव। अतृप्ता–सन्तुष्ट नहीं। श्रुति ( कठ उप० २.२५ ) के अनुसार—'ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों ही उनके भोज्य हैं।'

अथवा वे प्रत्येक वस्तु से ही प्रसन्न हैं। न–इति अर्थात् अतृप्ता। भगवद्-गीता में इस प्रकार कहा गया है—

'पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥' ९.२६ ॥

अर्थात् जो भक्त पत्र, पुष्प, फल और जल मात्र भी मुझे भक्तिपूर्वक समर्पित करता है, उस प्रयतात्मा ( शुद्धचित्त निष्काम भक्त ) द्वारा भक्ति-पूर्वक समर्पण किया हुआ वह पत्र-पुष्पादि मैं प्रसन्नतापूर्वक ग्रहण करता हूँ। क्योंकि महान् विभूति के स्वामी मुझ परमेश्वर को क्षुद्र देवताओं की भाँति बहुत द्रव्यसाध्य यज्ञ-यागादि द्वारा सन्तोष नहीं होता, किन्तु भक्ति मात्र से ही मैं सन्तुष्ट हो जाता हूँ। अतः भक्त द्वारा समर्पित किया हुआ यत्किञ्चित् पत्र-पुष्प मात्र भी उस पर अनुग्रह करने के लिए ही मैं स्वीकार कर लेता हूँ।'

( ८१६ ) **मुनिमानसहंसिका**—मुनियों के मानस की हंसिनी। अथवा मुनि–तपस्वी, मानस, चित्त या मानसरोवर उसमें निवास करने वाली, हंसिका। श्रीविद्या-उपासना में साधकों का एक सम्प्रदाय भी है, जिसे मुनि कहा जाता है, किन्तु वे योगी नहीं होते हैं।

( ८१७ ) **सत्यव्रता**—सत्य ही व्रत है जिनका। सत्य–केवल ब्रह्म, व्रत–प्रिय अथवा केवल सत्य ही उनकी प्रतिज्ञा है। अर्थात् वे केवल सत्य का आचरण करने से ही प्राप्त हो सकती हैं।

अथवा सत्य--शीघ्र परिणाम देना। व्रत–इस प्रकार की प्रतिज्ञा उन्हें प्रिय है। विष्णुभागवत के अनुसार—'कृष्ण को पति रूप में पाने के लिए गोपियों ने देवी का व्रत किया था और शीघ्र ही उन्हें इसका फल भी मिल गया।

अथवा सत्यव्रत का तात्पर्य है—जब श्रीराम ने यह घोषणा की कि 'जो एक वार भी मेरी शरण में आता है और यह प्रार्थना करता है, कि मैं तुम्हारा हूँ, उसे मैं सभी प्रकार के भयों से मुक्त कर देता हूँ। यह मेरी प्रतिज्ञा है।'

शिवसूत्र ( ३ ) के अनुसार—'शरीर को स्वस्थ रखने का उपाय व्रत है।' टीकाकार का कथन है—'शरीर शिव के भक्तिरस से परिपूर्ण है। इस शरीर की देख-भाल करने के लिए एक प्रतिज्ञा है, अतः शरीर की ओर से अवज्ञा नहीं होनी चाहिए।' इस प्रकार की प्रतिज्ञा आवश्यक है। अतः

भट्टोत्पल शरीर को स्वस्थ रखने लिए कहते हैं—'मेरा यह शरीर जिसका पोषण शुद्ध शक्ति से प्राप्त अमृतरस से होता है, जिसकी मुझमें अभिव्यक्ति है, वह दीर्घकाल तक रहे, जिससे मैं आपकी आराधना कर सकूँ।'

देवीभागवतपुराण के तृतीय स्कन्ध में एक उपाख्यान इस प्रकार आता है—'सत्यव्रत नाम का एक महामूर्ख ब्राह्मण था। शूकर के मुख से ऐ-ऐ का शब्द सुनकर वह बहुत काल तक ऐ-ऐ ही दुहराता रहा। यद्यपि यह ऐ-ऐ बिन्दु हीन था, किन्तु केवल इतने से सन्तुष्ट होकर देवी प्रसन्न हो गईं और सत्यव्रत विद्वान् हो गया तथा उसकी गिनती मूर्धन्य कवियों में होने लगी।' तात्पर्य यह है कि देवी 'ऐं' के उच्चारण से ही प्रसन्न हो जाती हैं।

( ८१८ ) **सत्यरूपा**—सत्य ही स्वरूप है जिनका। सत्य उसे कहते हैं, जिसमें तीन काल में भी कोई परिवर्तन नहीं होता है। सत्य का अर्थ रूप और रक्षा है। वह्वृचा के अनुसार—सत्य और असत्य दोनों परस्पर विरोधी होते हैं। इन दोनों में सत्य वह है जो स्पष्ट और प्रत्यक्ष है। उमायुक्त जो सोम है सदा पोषण करता है और असत्य का नाश कर देता है।'

( ८१९ ) **सर्वान्तर्यामिणी**—सर्व के अन्तर् की नियामिका। सर्व–समस्त जीव, अन्तः–इन्द्रियाँ, यामिणी–निर्देश करने वाली। श्रुति ( बृ० उप० ३.७.३ ) के अनुसार—'यह आपका ही स्वरूप है, जो सबके अन्तर् में है। यह अविनाशी है। माण्डूक्य-उपनिषद् का कथन है—'यह सभी के अन्तर् में है और सभी स्वरूप इनके अन्तर् में हैं। यही सृष्टि का मूल है।'

अथवा सर्व–समस्त और अन्तर्यामिणी–सभी में प्रविष्ट हैं। तात्पर्य यह हुआ कि वे ही सब कुछ हैं और सभी में हैं। श्रुति ( तैत्ति० उप० २.६.१ ) में उल्लेख है—'सृष्टि करने के बाद वे उसमें प्रविष्ट हो गयीं, अन्तर् में प्रविष्ट होने के बाद वे चर और अचर बन गयीं।' स्मृति में सर्व शब्द की परिभाषा इस प्रकार की गयी है—'वे सर्वदा सर्व का ज्ञान से आदि और अन्त जानती हैं तथा सत्-असत् की सृष्टि करती हैं, अतः उन्हें सर्वेति कहते हैं।'

( ८२० ) **सती**—पतिव्रता। पातिव्रत सद् रूप है। वह व्रत उनमें है अतः उन्हें सती कहते हैं। उनका नाम दाक्षायणी भी है। ब्रह्मपुराण में हिमवान् की पुत्री के सन्दर्भ में उल्लेख है—'वे जो पहले देवी थीं, वे ही सती बन गयीं और पश्चात् उमा हो गयीं। वे सहव्रता हैं। वे भव को नहीं छोड़ती और भव उन्हें नहीं छोड़ते।'

**ब्रह्माणी ब्रह्मजननी बहुरूपा बुधार्चिता।**
**प्रसवित्री—**

ब्रह्मरूपा अणी पुच्छम्। अणीमाण्डव्य इति संज्ञायाः शूलाग्रचिह्नितत्व- मात्रेण माण्डव्यमुनौ प्रवृत्तेः। 'अणिरक्षाग्रकीले स्यादणिः पुच्छेऽग्निसीमयो'रिति शाश्वतः। आनन्दमयकोशस्थपुच्छब्रह्मरूपेत्यर्थः। 'ब्रह्मण आणीस्थ'इति श्रुतिश्च। ब्रह्माणमानयति जीवयतीति वा। 'ब्रह्माणी ब्रह्मजननाद्ब्रह्मणो जीवनेन वे'ति देवीपुराणात्। ब्रह्माणशब्दः पितामहपरस्तस्य स्त्री वा। ब्रह्म यन्मुक्तप्राप्यं तत् स्वात्माभिन्नं ज्ञानम्। तदुक्तं विष्णुपुराणे—'प्रत्यस्तमितभेदं यत्सत्तामात्रम- गोचरम्। वचसामात्मसंवेद्यं तज्ज्ञानं ब्रह्मसंज्ञित'मिति। सर्वप्रपञ्चस्योत्पादकत्वा- ज्जननी। अत्र बकारादिनामप्रायपाठस्वारस्यानुरोधादुक्तदेवीपुराणैकवाक्यत्व- लिप्सया ब्रह्माणीपदनिर्वचनपरत्वेन ब्रह्मजननीत्येकं पदं स्वीकर्तुं युक्तम्। एतत् पक्षे सर्वान्तर्यामिणीत्यत्र सर्वेति भिन्नं पदमास्थेयम्। न चान्तर्यामिणीत्यस्य सकारादिनामप्रायपाठस्य सन्दर्भविरोधापत्तिः। अन्तर्यामिपदमात्रेणाविशेषात्सर्वा- न्तर्यामित्वे सिद्धे एकपदपक्षे सर्वपदवैयर्थ्यापत्त्या प्रायपाठविरोधेनापि तत्सार्थक्य- वर्णनस्योचितत्वात्। 'विश्वमाता जगद्धात्री विशालाक्षी विरागिणी'त्यादिदर्शनेन तत्प्रायमध्ये तदाद्येव नाम छेत्तव्यमिति नियमस्यानित्यत्वाच्च। प्रपञ्चजनयितृ- त्वादेवाह—बहुरूपेति। बहूनि रूपाणि यस्याः। तदुक्तं देवीपुराणे 'अरूपापर- भावत्वाद्बहुरूपा क्रियात्मिके'ति। परब्रह्मभावनारूपाया अपि भण्डासुरहननादि- बहुविधक्रियाकारित्वात्तत्तद्रूपवत्त्वेन बहुरूपत्वमपीति पक्षेऽर्थः। तथा च गौड- पादानां सूत्रं 'भण्डासुरहननार्थमेकैवानेके'ति। देवीपुराण एव प्रघट्टकान्तरे 'बहूनि यस्या रूपाणि स्थिराणि च चराणि च। देवमानुषतिर्यग्भिर्बहुरूपा ततः शिवे'ति। सूतसंहितायां तु 'एकधा च द्विधा चैव तथा षोडशधा स्थिता। द्वात्रिंशद्भेदभिन्ना वा या तां वन्दे परात्परा'मिति। द्विधा स्वरव्यञ्जनरूपा। अकारादिस्वरभेदात् षोडशधा। ककारादिभेदेन द्वात्रिंशद्विधा। ळळयोरभेदात् हकारस्य सर्वमूलत्वेन व्यष्टौ गणनाभावाच्चेति तद्व्याख्यातारः। प्रत्यासत्त्या त्रयस्त्रिंशत्परमेतत्सहस्रनामारम्भकवर्णनपरं वा द्वात्रिंशत्पदमित्यपि सुवचम्। भागवतेऽपि 'लक्ष्मीवागादिरूपेण नर्तकीव विभाति ये'ति। वामनपुराणेऽपि— 'विश्वं बहुविधं ज्ञेयं सा च सर्वत्र वर्तते। तस्मात्सा बहुरूपत्वाद्बहुरूपा शिवा मते'ति। 'असङ्ख्याताः सहस्राणि ये रुद्रा अधिभूम्या'मिति श्रुतिप्रसिद्धानां रुद्राणां पत्नीत्वेनापि बहुरूपा। तदुक्तं वाराहपुराणे—'या रौद्री तामसी शक्तिः सा चामुण्डा प्रकीर्तिता। नवकोटयस्तु चामुण्डाभेदभिन्ना व्यवस्थिताः। या सा तु राजसी शक्तिः पालनी चैव वैष्णवी। अष्टादश तथा कोटयस्तस्या भेदाः प्रकीर्तिताः। या ब्रह्मशक्तिः सत्वस्था अनन्तास्ताः प्रकीर्तिताः। एतासां सर्व- भेदेषु पृथगेकैकशो धरे। सर्वासां भगवान् रुद्रः सर्वगत्वात्पतिर्भवेत्। यावन्त्यस्ता महाशक्त्यस्तावद्रूपाणि शङ्करः। कृतवांस्ताश्च भजते पतिरूपेण सर्वदा। याश्चा- राधयते तास्तु तस्य रुद्रः प्रसीदति। सिद्ध्यन्ति तास्तदा देव्यो मन्त्रिणो नात्र

संशय' इति । सर्वमेतदभिप्रेत्योक्तं नारसिंहोपपुराणे 'उमैव बहुरूपेण पत्नीत्वेन व्यवस्थिते'ति । त्रिपुरासिद्धान्तेऽपि 'लोपामुद्रा च सौभाग्या महाविद्या च षोडशी । दाराः परशिवस्यैताः कथितास्तु वरानने । श्यामला शुद्धविद्या च हयारूढा परा प्रिया । दाराः सदाशिवस्यैते ज्ञातव्याः परमेश्वरी । महार्था द्वादशार्था च वाराही बगलामुखी । तुरीया भुवनेशी च श्रीपरा शाम्भवी शिवे । दारा रुद्रस्य तस्यैव शृणु सत्यं न संशयः । श्रीतिरस्करणी लक्ष्मीर्मिश्रा कामकला प्रिये । विष्णोर्दारा इति ख्याता अन्नपूर्णा शिवस्य च । वाग्वादिनी च बाला च पत्न्यौ ते ब्रह्मणः शिवे । नव वृत्यो हसन्ती च नव सिद्धाश्च देवताः । इमा अन्याश्च रूपाणि बहूनि तव सुन्दरी'ति । एवं बहुरूपानामनिरुक्तिरपि प्रतिमहापुराणं प्रत्युपपुराणं प्रतितन्त्रं च बहुरूपैवोपलभ्यते । विस्तरभयात्तु न लिख्यते । बुधैर्ज्ञानिभिरर्चिता पूजिता । 'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन । आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभे'ति गीतावचनात् । प्रकर्षेण वियदादिप्रपञ्चं प्रजा वा सूत इति प्रसवित्री । तदुक्तं विष्णुधर्मोत्तरे 'प्रजानां च प्रसवनात्सवितेति निगद्यत' इति । भगवतीपुराणेऽपि 'ब्रह्माद्याः स्थावरान्ताश्च यस्य एव समुद्गताः । महदादिविशेषान्तं जगद्यस्याः समुद्गतम् । तामेव सकलार्थानां प्रसवित्रीं परां नुम' इति ॥

अथ परिभाषामण्डले एकोनपञ्चाशन्नामानि विभजते—

> गुरुगीर्णे विभजचतुर्गुणदङ्गोमृदुचतुर्मतांशार्धम् ।
> द्विर्गुणगुणितां लिखितां चतुःखचरता देहद्रुचि रोषात् ॥२९॥

अत्र तृतीयचतुःशब्दोऽष्टाक्षरनामसङ्ख्यापरः इतरौ चतुरक्षरकसङ्ख्यापरौ ॥ २९ ॥

( ८२१ ) **ब्रह्माणी**—ब्रह्मा की स्त्री। ब्रह्म की अणी अर्थात् चिड़िया की पूँछ। जो ब्रह्म हैं उनके आनन्दमयकोष की पूँछ रूपिणी हैं। वेदसूत्र ( १.१२.१९ ) में चिड़िया से तुलना की गयी है।

अथवा ब्रह्म-अणी जीवन देने वाली—वे ब्रह्म को जीवन देती हैं। देवीपुराण का कथन है—'उन्हें ब्रह्माणी कहते हैं, क्योंकि वे सृष्टि करती हैं अथवा ब्रह्म को जीवन प्रदान करती हैं।'

अथवा ब्रह्मा पितामह और वे उनकी पत्नी हैं।

( ८२२ ) **ब्रह्म**—आद्याशक्ति। जिन्हें मुक्त जीव प्राप्त करते हैं। अथवा ब्रह्म अपने अद्वैतात्मक स्वरूप का ज्ञान। विष्णुपुराण का कथन है—'उस ज्ञान को ब्रह्म कहते हैं, जो द्वैत का नाश कर दे।'

( ८२३ ) **जननी**—माता। वे समस्त ब्रह्माण्ड की जननी हैं। इस नाम को पहले नाम 'ब्रह्माण्डजननी' का पूरक मानना चाहिए। जननी का अर्थ है—माता, दया और सहानुभूति।

( ८२४ ) **बहुरूपा**—अनेक रूपों वाली । प्रपंचजननी, अतः बहुरूपा । देवीभागवतपुराण का कथन है—वे निराकार हैं, क्योंकि अरूपा हैं और प्रपंचजननी होने से बहुरूपा हैं । अरूपा हैं किन्तु परब्रह्म रूप से अर्थात् अपनी क्रिया-कलापों से जैसे भण्डासुर का वध किया आदि ऐसे रूप धारण करती हैं जिससे उन्हें बहुरूपा माना जाता है । उनके अनेक स्वरूप हैं—चर और अचर देव, मानव और पशु आदि । अतः उन्हें अनेकरूपा कहा है । सूतसंहिता ( ४.४७-६४ ) का कथन है—'मैं जो परात्परा हैं, एक हैं, और दो भी हैं, सोलह भी हैं और बत्तीस भेदों वाली भी हैं, उनकी वन्दना करता हूँ ।' दो का आशय स्वर और व्यंजन से है । स्वर सोलह होते हैं और व्यंजन बत्तीस । ल और ळ् एक ही होता है । ह् सबका मूल है और उसकी गणना व्यंजनों में नहीं की जाती । किन्तु सही बात यही है कि व्यंजनों की संख्या तैंतीस होती है । प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रथम अक्षर 'ह' है । यही सबका मूल है । अतः संख्या बत्तीस ही हुई । देवीभागवतपुराण का कथन है—'लक्ष्मी ( बीजाक्षर 'ह' ) वाग् आदि रूप से एक नर्तकी के समान दीप्तिमान् है । वाग् ही उनकी अभिव्यक्ति है ।' वामनपुराण का भी कथन है—'यह जगत् बहुविध है, सर्वत्र है, बहुरूपात्मक है, अतः शिव भी बहुरूप हैं ।' अथवा बहुरूपा हैं—वे असंख्य रुद्रों की पत्नी हैं, जैसा कि श्रुति ( रुद्राध्याय ) का वचन है—'ब्रह्माण्ड में असंख्य रुद्र हैं ।' वे बहुरूपा हैं । वाराहपुराण के अनुसार—'तामसी शक्ति को रौद्री कहते हैं और यही चामुण्डा भी है । ब्रह्माण्ड में विभिन्न भेद स्वरूप नौ करोड़ चामुण्डा हैं । राजसी शक्ति जो ब्रह्माण्ड का पालन करती है, उसे वैष्णवी कहते हैं । इनकी संख्या अठारह है, किन्तु भेद के कारणस्वरूप १८ करोड़ मानी जाती है । ब्रह्मशक्ति ही सत्त्वशक्ति है और इसे अनन्त बतलाया गया है । इन समस्त शक्तियों के दिव्य रुद्र ही पति हैं, क्योंकि वे सभी में हैं । इन सभी की उत्पत्ति महाशक्तिशाली शंकर से हुई है, अतः वे सभी की देखभाल पतिरूपा में करते हैं । जो भी कोई उन्हें पतिरूप में भजता है और इन शक्तियों की आराधना करता है उससे वे बड़े प्रसन्न होते हैं और शक्तियाँ भी प्रसन्न होती हैं, इसमें सन्देह नहीं है ।'

नारसिंहहोमपुराण में ऐसा उल्लेख है—'उमा ही बहुत से रूपों में पत्नी मानी जाती हैं ।' त्रिपुरसिद्धान्त के अनुसार—'हे सौन्दर्यमयी ! लोपामुद्रा, सौभाग्या, महाविद्या और षोडशी परशिव की पत्नी हैं । श्यामला, शुद्धविद्या, हयारूढा, पराप्रिया सदाशिव की पत्नी मानी जाती हैं । महार्था, द्वादशार्था, वाराही, बगलामुखी, तुरीया, भुवनेशी, श्रीपरा, पराशाम्भवी रुद्र की पत्नी कही गयीं हैं । तिरस्करिणी, लक्ष्मी, मिश्रा, कामकला विष्णु की और अन्नपूर्णा

शिव की पत्नी हैं। वाग्वादिनी और बाला ब्रह्म की पत्नियाँ हैं। नवदूती, हसन्ती नव सिद्धों की, देवता तथा अन्य सर्वशक्तियाँ सुन्दरी आदि तुम्हारा ही रूप हैं।'

इसी प्रकार बहुरूपा के अनेकों अर्थ और विभिन्न रूप प्रत्येक पुराण और उप-पुराण में मिलते हैं तथा तंत्रों में भी इसका विस्तृत विवेचन है।

( ८२५ ) **बुधार्चिता**—बुद्धिमानों द्वारा पूजित या सेवित।

भगवद्गीता में उल्लेख है—

'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन।
आर्त्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ' ॥ ७.१६ ॥

'आर्त्त अर्थात् पीड़ित, आत्मतत्त्वज्ञान का इच्छुक, इस लोक और परलोक में भोगों को चाहने वाला तथा ज्ञानी ( आत्मज्ञ )—ये चार प्रकार के पुण्यकर्मा पुरुष मुझे भजते हैं।' अगले श्लोक में ज्ञानी को श्रेष्ठ बतलाया गया है।

( ८२६ ) **प्रसवित्री**—पैदा करने वाली। जगत् की जननी जिसमें आकाशादि पाँचों भूत हैं। अथवा जीवों की जननी अथवा प्रपंच की जननी। विष्णुधर्मोत्तरपुराण का कथन है—'वे जीवों को जन्म देती हैं, अतः उन्हें सवित्री कहते हैं।' भगवतीपुराण का कथन है—'उन्हीं से सभी पदार्थों ( ब्रह्म से लेकर स्थावर तक ) का उदय हुआ है। ब्रह्माण्ड का आविर्भाव उन्हीं से है। महदादि तत्त्व भी उनसे ही समुद्गत हैं और वे सकल अर्थों की प्रसवित्री हैं, अतः मैं उन पराशक्ति को नमन करता हूँ।

[ २९ श्लोकों में ४९ नाम विभाजित हैं। ]

**—प्रचण्डाऽऽज्ञा प्रतिष्ठा प्रकटाकृतिः ॥ २०६ ॥**

**प्रकृष्टाश्चण्डाः कोपना यस्या दूताः सा। 'चडि कोपे'। अत एव 'भीषाऽस्माद्वातः पवत' इति श्रुतिः। 'न यस्य कोपोऽणुरपि प्रजास्तस्य न बिभ्यति। सैतां नीति कथं रक्षेत्प्रजा यस्य न बिभ्यती'ति कामन्दकश्च। भयप्र॰ ॰लिङ्गादेव हि 'महद्भयं वज्रमुद्यत'मिति श्रुतौ वज्रपदं ब्रह्मपरमित्युक्तं कम्पनाधिकरणे। प्रकृष्टा प्रीतिविषयत्वेन चण्डा शङ्खपुष्पी यस्या इति वा। प्रतापशीलेति वा। 'चण्डा धनहरी शङ्खपुष्पी चण्डोऽतिकोपने। प्रचण्डो दुर्वहे श्वेतकरवीरे प्रतापिनी'ति विश्वः। आज्ञा। वेदे प्रवर्तनानिवर्तनापरपर्यायभगवदिच्छारूपा। अत एव लैङ्गे शिववचनं 'न ह्येषा प्रकृतिर्जीवो विकृतिर्वा विचारतः। पुरा ममाज्ञा मद्वक्त्रात्समुत्पन्ना सनातनी। पञ्चवक्त्रा महाभागा जगतामभयप्रदे'ति। शिवपुराणेऽपि 'ममाज्ञैषा स्थिता देवी ह्यनया मुक्तिरम्बये'ति ज्ञेत्येकाक्षरमपि सुवचनम्। गुण-**

भोक्तृपुरुषस्वरूपेत्यर्थः । 'कथयन्ति ज्ञशब्देन पुरुषं गुणभोगिन'मिति लैङ्गात् । ज्ञो विरिञ्चौ बुधे सौम्य' इति कोशाद्बुधविधिस्वरूपा वा । 'ज्ञः कालकालो गुणी सर्व-विद्य' इति श्रुतिरपि । सर्वजगतोऽधिष्ठानत्वात्प्रतितिष्ठत्यस्यां विश्वमिति प्रतिष्ठा । 'विश्वस्य जगतः प्रतिष्ठे'ति श्रुतेः । उक्तञ्च ब्रह्मगीतायां 'प्रतिष्ठा सर्ववस्तूनां प्रज्ञैषा परमेश्वरी'ति । षोडशाक्षरं छन्दोऽपि प्रतिष्ठा । जलतत्त्वनिष्ठकलाविशेषो-ऽपि प्रतिष्ठा । तल्लक्षणं च शैवागमे 'शिवरागानुरक्तात्मा स्थाप्यते पौरुषे यया । सा प्रतिष्ठा कला ज्ञेये'ति । 'प्रतिष्ठास्थानमात्रके । गौरवे यागनिष्पत्तिचतुरक्षर-पद्ययो'रिति विश्वः । अत्र पद्यशब्दः पादपरो व्याख्येय इति निर्णीतं छन्दोभास्करे-ऽस्माभिः । प्रकटा सर्वैरनुभूयमाना आकृतिः रूपं यस्याः । तदुक्तं सूतसंहितायां 'तमहं प्रत्ययव्याजात्सर्वे जानन्ति जन्तवः । तथापि शिवरूपेण न विजानन्ति मायये'ति । प्रकटाख्या योगिन्यः प्रथमावरणगतास्तद्रूपा वा । अप्रकटेति वा छेदः । रहस्यरूपेत्यर्थः । अप्सु प्रकटेति वा । 'अपामेका महिमानं बिभर्ति' । 'आपो वा इदं सर्व'मित्यादिश्रुतेः ॥ २०६ ॥

( ८२७ ) **प्रचण्डा**—अत्यन्त क्रोधी स्वभाव वाली । श्रुति ( तैत्ति० उप० ३.८.१ ) के अनुसार—'उन्हीं के भय से वायु चलती है । कामन्दक का कथन है—'कोई कम-से-कम क्रोध किये बिना अर्थात् जिससे प्रजा तनिक भी भयभीत न हो, ऐसा राजा किस प्रकार सद्धर्म की स्थापना कर सकता है ?' अतः वे क्रोध की भी प्रेरक हैं । श्रुति ( कठ० उप० ६.२ ) के अनुसार—'उनका बड़ा भय है । यह विद्युत् के समान गर्जना करती हैं ।' वेदसूत्र ( १.३.३९ ) के अनुसार—'ब्रह्म विद्युत् की भाँति है ।' विद्युत् की गर्जना से सभी कम्पित हो जाते हैं ।

अथवा प्र–रुचि, चण्डा एक प्रकार का पुष्प, जिसे शंखपुष्प कहते हैं । प्रचण्डा–प्रतापशीला । विश्वकोश के अनुसार चण्ड का अर्थ एक प्रकार की सुगन्ध, शंखपुष्प और क्रोध है । प्रचण्ड का अर्थ है—दुर्वह, सफेद कनेर तथा प्रतापिनी ।

( ८२८ ) **आज्ञा**—भगवती का इच्छारूपी आदेश । आज्ञा रूप में अपने वचनों का प्रवर्तन या निवर्तन । ऐसा वेदों में कहा गया है । लिंगपुराण में कहा गया है—'उन्हें न प्रकृति समझना चाहिए और न जीव और न ही वे विकृति ही हैं । मेरे पाँचों अनादि मुख मेरी आज्ञा ( पुरातन मुख ) से ही प्रकट हुए हैं । उनसे मैंने संसार को भयमुक्त किया था ।' शिवपुराण के अनुसार रुद्र के इस दिव्य आदेश द्वारा ही मुक्ति प्राप्त होती है ।

अथवा इस नाम को ज्ञान भी माना जा सकता है और ज्ञाता भी । वे ही गुणों के भोक्तृ पुरुष हैं । लिंगपुराण का कथन है—'ज्ञ' शब्द गुणभोगी पुरुष

का प्रतीक है। 'ज्ञ' विधि स्वरूपा है और 'ज्ञः'—काल का काल तथा गुणी का प्रतीक है। कोष अनुसार ज्ञान का अर्थ ब्रह्मा, पारद और बुद्धिमान् व्यक्ति है। श्रुति ( श्वे० उप० ६.२ ) के अनुसार—'ज्ञान मृत्यु की मृत्यु है। गुणों का अध्यक्ष और सर्वज्ञ है।

( ८२९ ) **प्रतिष्ठा**—वे सम्पूर्ण जगत् की आधार हैं। अतः उन्हें प्रतिष्ठा कहा गया। श्रुति के अनुसार—'वे विस्तृत ब्रह्माण्ड की आधार हैं।' समस्त जगत् उनमें अधिष्ठित है। ब्रह्मगीता में सभी वस्तुओं को उन परमेश्वरी में ही स्थित बतलाया गया है।

षोडशी छन्द को भी प्रतिष्ठा कहा गया है। जलतत्त्व में जो एक कला रहती है, वह भी प्रतिष्ठा है। शिवागम में इसका निरूपण इस प्रकार किया गया है—'वही कला पौरुषशक्ति को देती है तथा उसी से शिव के प्रति आत्मा का अनुराग होता है तथा भक्ति-भाव की वृद्धि होती है। इसे ही प्रतिष्ठा कहते हैं। भगवान् में अटूट आस्था भी इसी से आती है।' विश्वकोश के अनुसार प्रतिष्ठा का अर्थ है—'योग-प्राप्ति का महत्त्व तथा श्लोक का चतुर्थ भाग।'

( ८३० ) **प्रकटाकृतिः**—सगुण स्वरूप वाली। प्रकट–प्रत्यक्ष; आकृति–आकार। सूत्रसंहिता ( १.८.३६ ) के अनुसार—'सभी व्यक्ति अहं रूप में उन्हें जानते हैं, किन्तु भ्रान्ति के कारण उन्हें शिव रूप में नहीं मानते। अथवा उन्हें शिव रूप का ज्ञान नहीं है।'

प्रकट योगी वे कहलाते हैं, जो श्रीचक्र के प्रथम वृत्त आवरण में स्थापित होते हैं। आकृति उनका आकार है। कुछ इस नाम को अ–प्रकट रूप में लेते हैं जिसका अर्थ है—गुप्त अथवा अप्, जल में, प्रकृति, अभिव्यक्त। श्रुति ( महानारा० उप० १४.१. ) के अनुसार—'वास्तव में यह सब जल ही था।'

**प्राणेश्वरी प्राणदात्री पञ्चाशत्पीठरूपिणी।**
**विश्रृङ्खला विविक्तस्था वीरमाता वियत्प्रसूः॥ २०७॥**

**प्राणानामिन्द्रियाणामधिष्ठातृत्वादीश्वरी। 'ज्योतिराद्यधिष्ठानं तु तदामनना'दित्यधिकरणे तदधिष्ठातृदेवतासद्भावस्य स्थापितत्वात्। प्राणस्य पञ्चवृत्तिकस्याधिपतिर्वा। 'प्राणस्य प्राण' इति श्रुतेः। प्रकृष्टोऽणः शब्दो वेदरूपस्तदीश्वरी तत्प्रतिपाद्यदेवता। 'सर्वे वेदा यत्पदमानन्ती'ति श्रुतेः। प्राणानां दात्री सर्वजगज्जीवयित्री एकादशेन्द्रियाणां दात्री वा। 'प्राणमनूत्क्रामन्तं सर्वे प्राणा अनूत्क्रामन्ती'ति श्रुतौ प्राणा इति पदस्येन्द्रियपरत्वेन तथा व्याख्यानदर्शनात्। 'सप्तगतेर्विशेषितत्वाच्चे'ति द्वितीयोकाधिकरणे तथा निर्णयाच्च। पञ्चाशच्छब्दोऽयं प्रकृते लक्षणयैकपञ्चाशत्परः। सान्निध्यरूपशक्यसम्बन्धात्। अत एव**

'नित्यानन्दवपुर्निरन्तरगलत्पञ्चाशदर्णैः क्रमा'दिति शारदातिलकश्लोके पञ्चाशत्पदमेकपञ्चाशत्परतयैव व्याख्यातं हर्षदीक्षितैः। प्रायेण दशविंशत्यादिदशकशब्दानां शतसहस्रादिशब्दानां चैकद्वित्रिन्यूनाधिकभावे बहुत्वमात्रविवक्षया च लोके प्रयोगः प्रचुरं दृश्यते। अथवा सहस्रे शतमितिन्यायेनावयुत्याप्यनुवादो नवावतारे दशावतारा इति जगत्पतावयोध्याधिपतिरिति च व्यवहारस्य कञ्चनावान्तरोपाधिमादाय दर्शनात्। किंबहुना द्वात्रिंशच्छब्दोऽपि पञ्चत्रिंशद्व्यञ्जनेषु सूतसंहितायां प्रयुक्तः पूर्वं दर्शितः। तदिह पञ्चाशत एव मातृकाणामन्तर्मातृकान्यासे विनियोगाल्लळयोरभेदाद्वा क्षकारस्य पार्थक्याभावाद्वाऽक्षमालायां तस्य मेरावेव निवेशनेन मणीनां पञ्चाशत्त्वाद्वा पञ्चाशन्मातृकेति व्यवहारेऽप्येकपञ्चाशत्परतैव तस्य वक्तव्या। अत एव बहिर्मातृकान्यासप्रकरणेऽपि 'पञ्चाशल्लिपिभिर्विभक्तमुखदोर्यन्मध्यवक्षस्थलं' 'पञ्चाशद्वर्णभेदैर्विहितवदनदोःपादयुक्कुक्षिवक्ष' इत्यादयः कवीनां प्रयोगाः। एकपञ्चाशतो न्यासमुक्त्वा तदन्ते 'पञ्चाशद्वर्णरूपेयं कन्दर्पशशिभूषणे'त्यादयो ज्ञानार्णवादितन्त्रप्रयोगाश्चोपपद्यन्ते। मातृकासमानयोगक्षेमत्वादेव 'श्रीकण्ठाद्याश्च पञ्चाशत्पञ्चाशत्केशवादय' इत्यादयोऽपि तन्त्रसारसङ्ग्रहादौ प्रयोगा एकपञ्चाशत्परा एव। तेन कामरूपादिच्छायाछत्रान्तैकपञ्चाशत्पीठानि रूपमस्या इत्यर्थः। अत एव बोढान्यासान्तर्गते पीठन्यासे एकपञ्चाशत्पीठानां न्यासः। उक्तञ्च ब्रह्माण्डपुराणे स्पष्टतरम् 'ततः पाठानि पञ्चाशदेकं चक्रमतो न्यसे'दित्यारभ्य 'लिपिक्रमसमायुक्तान् लिपिस्थानेषु विन्यसे'दित्यन्तम्। योगिनीहृदयेऽपि 'पीठानि विन्यसेद्देवि मातृकास्थानके प्रिये' इत्यारभ्य 'एते पीठाः समुद्दिष्टा मातृकारूपकास्थिता' इत्यनेन मातृकास्थानोक्त्यैकपञ्चाशत्त्वमेव प्रकटीकृतम्। तद्व्याख्यायामप्यकारादिक्षकारान्तानामेकैकं वर्णमेकैकस्यादावुक्त्वा 'तत्तत्स्थानेषु पीठानां न्यासं कुर्या'दित्युक्तम्। एतेनेदृशनामस्वारस्यात्पीठन्यासेऽपि क्षकारस्थानपरित्यागेन पञ्चाशत एवेति सुन्दरीमहोदयकाराणां लेखः साहसमात्रत्वान्नादर्तव्यः। नह्यस्य नाम्नो विधिरूपत्वं येन पीठन्यास एकस्य पीठस्य परिसङ्ख्या स्यात्। न च ज्ञानार्णवे 'पञ्चाशत्पीठसञ्चयात्। पञ्चाशत्पीठविन्यासं मातृकावत्स्थले न्यसे'दित्युपक्रमोपसंहाराभ्यां तथा निर्णय इति वाच्यम्। पञ्चाशत्पदस्यैकपञ्चाशत्परताया उक्तत्वात्। अन्यथा तत्रैवैकपञ्चाशतो गणनानुपपत्तिः। अत एव 'कालेश्वरं महापीठं प्रणवं च जयन्तिके'ति पाटस्य काल्पनिकत्वमुक्त्वा 'महापीठं जयन्तिके'ति पाठस्यैव प्रामाणिकत्वोक्तिरपि साहसमेव। 'ॐकारं च जयन्तिके'ति योगिनीहृदयेन संवादात् प्रणवपाठस्यैव प्रमाणत्वात्। वस्तुतस्तु 'शैलो मेरुस्ततो गिरि'रिति ब्रह्माण्डपुराणे गिरिपदस्य मेरुतः पार्थक्येन गणनमास्थेयम्। 'पीठानि पञ्चाशदेकं चे'ति स्पष्टोपक्रमस्य प्रकारान्तरेणानुपपत्तेः, ततःपदेन व्यवधानाच्च। ततश्च 'जलेशं मलयं शैलं मेरुं गिरिवरं तथे'ति योगिनी-

हृदये 'मलयश्च महापीठं श्रीशैलो मेरुको गिरि'रिति ज्ञानार्णवेऽपि तत्संवादाद्बिन्दु-
स्पदस्वारस्यान्मेरुपर्वत इत्यनुक्तिस्वारस्याच्च तथैवास्थेयम्। आस्थितं च तथैव
सुभगार्चा-रत्नसुभगार्चा-पारिजातादिपद्धतिषु। प्रसिद्धं च प्राच्येषु गिरिनाथाख्यं
पीठम्। एतेन ज्ञानार्णव एकैकपञ्चाशद्गणेशन्यासान्ते 'एतांस्तु विन्यसेद्देवि मातृ-
कान्यासवत्त्रिये' इतिवत्, कामरतिन्यासान्ते 'मातृकार्णैर्न्यसेद्देवि मातृकावत्सदानघे'
इति वच्च पीठन्यासान्तेऽपि 'मातृकावत्सदा न्यसे'दित्युक्तेरैकरूप्यं सङ्गच्छते।
बहिर्मातृकान्यासे विशिष्यैकपञ्चाशतामुक्तत्वेन तत्साम्येनात्रापि तथैव सिद्धेः
तन्त्रान्तरैकवाक्यतायाः सम्भवन्त्यास्त्यागायोगाच्चेति। प्रकृते एकपञ्चाशत्पदम-
पेक्षितमेवेति यद्याग्रहस्तदा रूपपदमेकसङ्ख्यापरत्वेन व्याख्यायताम्। 'रूपे शून्य'-
मिति पिङ्गलसूत्रे हलायुधादीनां तथा व्याख्यानदर्शनादिति दिक्। शृङ्खला
कर्मादिनिर्बन्धः निगडवद्बन्धसाधनत्वात्। अत एवोक्तमभियुक्तैः 'पातकप्रचय-
वन्मम तावत्पुण्यपुञ्जमपि नाथ लुनीहि। काञ्चनी भवतु लोहमयी वा शृङ्खला
यदि पदोर्न विशेष' इति। विगता शृङ्खला यस्याः विधिनिषेधानामविद्यावद्विषय-
त्वात्। नग्नेति वा। अलंपुरादिपीठेषु तादृशदेवीमूर्तिदर्शनात् 'स्वयोनिदर्शनान्मु-
ह्यत्पशुवर्गामनुस्मरे'दिति तिरस्करिणीध्यानदर्शनाच्च, जवनिकाया जवनिकान्त-
रानपेक्षत्वेन तादृशध्यानस्य युक्तत्वाच्च। 'शृङ्खला स्यात्कटीवस्त्रबन्धेऽपि निग-
डेऽपि चे'ति विश्वः। विविक्तो विजनदेशः स एव च पवित्रोऽपि। 'सर्वत्र मेध्या
वसुधा यत्र लोको न दृश्यत' इति हारीतस्मृतेः। 'विविक्तौ पूतविजना'वित्यमर-
कोशात्स जनोऽपि पवित्रोऽपवित्रोऽपि विजनो देशश्चेति द्वावपि विविक्तौ। इह
तु पवित्रत्वे सति विजनता विवक्षिता। तादृशस्थले तिष्ठति। अपवित्रजनसम्मर्दे
बाध्ये यत्प्रादुर्भावानुभवात्। आत्मानात्मविवेकशीलेषु तिष्ठतीति वा। वीरा
उपासकधुरन्धरा, रणे अभिमुखे हता वा। तेषां माता जननी हितकर्तृत्वात् 'वीरं
मद्यस्य भाजने' इति विश्वकोशात्पानपात्रं तन्मातीति वा। अथवा वीराख्यो
गणेश्वरोऽम्बया पुत्रत्वेन स्वीकृत इति वीरमाता। तथा च पद्मपुराणे वीरकं
प्रकृत्य शिववाक्यम् 'स एष वीरको देवि सदा मे हृदयप्रियः। नानाश्चर्यगुणद्वारि
गणेश्वरगणार्चित' इत्यादितत्प्रशंसाश्रवणोत्तरं 'देव्युवाच—ईदृशस्य सुतस्यास्ति
ममोत्कण्ठा पुरान्तक। कदाहमीदृशं पुत्रं द्रक्ष्याम्यानन्ददायकम्। शिव उवाच—
एष एव सुतस्तेऽस्तु नयनानन्दहेतुकः। त्वया पुत्रः कृतार्थः स्याद्वीरकोऽपि
सुमध्यमे। सूत उवाच—इत्युक्त्वा प्रेषयामास विजयां हर्षणोत्सुका। वीरका-
नयनायाशु दुहिता भूभृतः सखी'मित्यादि। वियत आकाशस्य प्रसूर्जनिका।
'आत्मन आकाशः सम्भूत' इति श्रुतेः॥ २०७॥

(८३१) प्राणेश्वरी—प्राण और इन्द्रियों की स्वामिनी। वेदसूत्र
(२.४.१६)-के अनुसार—'अग्नि प्राणों का निर्देशन करती हैं आदि।' अतः

निश्चय ही वे अधिष्ठात्री देवी भी हैं। प्राणों की पांच वृत्तियाँ है। श्रुति का कथन है—'वे प्राणों की प्राण हैं।' अथवा प्र–उत्कृष्ट और अण–वेद। श्रुति ( कठ० उप० २.१५ ) के अनुसार—'चारों वेद उसी पद का निर्देश करते हैं।

( ८३२ ) **प्राणदात्री**—इन्द्रियों को पोषण देने वाली। सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को जीवन देने वाली। मन और इन्द्रियाँ मिलकर ग्यारह होते हैं। श्रुति में कहा है—'जब प्राणवायु बाहर जाता है तो समस्त प्राण उसका अनुकरण करते हैं। प्राण की इन्द्रियों के रूप में व्याख्या की गयी है। वेदसूत्र ( २.४-५ ) में भी यही कहा गया है। प्राण सात बतलाये गये हैं। शास्त्रों में इनकी विस्तृत व्याख्या की गयी है।

( ८३३ ) **पञ्चाशत्पीठरूपिणी**—पचास पीठात्मिका। पञ्चाशत् पचास को कहते हैं, लेकिन यहाँ पर और सामान्य तथा विशेष रूप में भी इक्यावन ही मानना चाहिए। शारदा तिलक की हर्ष दीक्षित ने जो टीका की है, उसमें प्रथम श्लोक में कहा गया है—'उनका शरीर चिदानन्द है। इस प्रकार पचास को इक्यावन रूप में दर्शाया गया है।

५१ पीठ कामरूप से छायाछत्र तक हैं। योगिनीहृदय में इन पीठों के नामों का उल्लेख है। षोढान्यास के अन्तर्गत ही पीठन्यास भी आता है। यहाँ भी पीठों की संख्या ५१ ही है। ब्रह्मपुराण का इस विषय में स्पष्ट मत है—'तब क्रमपूर्वक ५१ पीठों की स्थापना करनी चाहिए....।' वे पीठ अक्षरों के क्रम से होते हैं। इनकी स्थापना उपयुक्त स्थान पर अक्षरों के क्रम से ही करनी आवश्यक है। योगिनीहृदय ( ३.३९.४६ ) का कथन है—'हे प्रिये ! पीठों की स्थापना मातृकाओं के स्थान पर करनी चाहिए....। ये पीठ अक्षरों के स्वरूप हैं, जिनकी संख्या ५१ है।' उक्त सन्दर्भ की व्याख्या करते हुए टीकाकारों ने कहा है कि 'अ' से 'क्ष' तक के अक्षर प्रत्येक स्थान पर स्थापित किये जायें तथा पीठन्यास अक्षरों के प्रत्येक स्थान पर किया जाय। सुन्दरीमहोदय के लेखक का कथन है—'पीठ पचास ही हैं, क्योंकि 'क्ष' अक्षर की गणना नहीं की जाती है, क्योंकि 'क्ष' संयुक्ताक्षर है।' यहाँ जो कथन लिये गये हैं वे ज्ञानार्णव आदि के हैं और उनमें पीठों का नियमन मातृकाओं के अनुसार ही किया गया है।

( ८३४ ) **विशृङ्खला**—बन्धनों से रहित। शृंखला–बन्धन, कर्मों के पाश। क्योंकि, कर्म आदि ही बन्धन के कारण होते हैं। अतः महाजनों का कहना है—'हे प्रभु ! मेरे सत् और असत् कर्मों का नाश कर दो। जब पैरों में शृंखलाएँ पड़ीं हैं तो इससे कोई अन्तर नहीं पड़ता है कि वे स्वर्ण की हैं

या लौह की। कहने का तात्पर्य यह है कि आदेश और प्रतिबंध अज्ञानियों के लिये ही होते हैं। अथवा विश्रृंखला–नग्न-अलम्बूर में देवी इसी रूप में अभिव्यक्त हैं। समस्त जीव अपने कर्मानुसार बन्धन में हैं। उन्हें कर्मों का फल भुगतना ही पड़ता है। ये कर्म ही बार-बार जन्म लेने में कारण हैं। अम्बा इन बन्धनों से मुक्त कर देती हैं।

( ८३५ ) **विविक्तस्था**—एकान्त अथवा पवित्र स्थान में स्थित रहने वाली। कोष के अनुसार विविक्त का अर्थ निर्जन एवं पवित्र स्थान है। हारीतस्मृति के अनुसार—'भूमि सर्वत्र पवित्र है, निर्जन स्थान भी पूर्णतया पवित्र होते हैं। विविक्त का अर्थ दोनों ही स्थानों का प्रतीक है। एक वे जो निर्जन हैं जहाँ सत् विचारों और सत् कर्मों वाले जन निवास करते हैं। इसका लक्ष्य मुख्यतया निर्जन स्थान का संकेत करता है, क्योंकि भीड़-भाड़ वाले तथा दुष्ट लोगों के पास रहकर ध्यान करने में बाधा पड़ती है। इतना ही नहीं अपितु ध्यान करने की वृत्ति ही नहीं रह पाती है। अथवा विविक्त का तात्पर्य ऐसे व्यक्तियों से भी है जो विवेकशील होने के कारण सत् और असत् का विचार करते हैं तथा जो आत्मज्ञानी हैं। स्था–वे ऐसे व्यक्तियों में रहती हैं।

( ८३६ ) **वीरमाता**—वीरों की जननी। वीर–भक्तों में भी उत्कृष्ट, अथवा जो रणभूमि में मारे गये हैं। माता इसलिए कि वे उनका मंगल करती हैं।

विश्वकोश के अनुसार वीर ऐसे पात्र को कहते हैं, जिसमें मधु रहता है। गणेश का नाम भी वीर है। पद्मपुराण में कहा गया है—'हे देवी ! वीर मुझे अत्यन्त प्रिय हैं। ये आश्चर्यजनक क्रियाओं की शिक्षा देते हैं और लाखों गणेश उनकी पूजा करते हैं।' शिव का यह वचन सुनकर देवी ने कहा—'मैं भी ऐसे पुत्र की कामना करती हूँ। हे पूर्णान्तक ! मुझे कब ऐसे पुत्र की प्राप्ति होगी ?' इस पर शिव जी उनसे कहते हैं—'यही वीर जो तुम्हारे नेत्रों को आह्लाद प्रदान कर रहा है, तुम्हारा पुत्र हो। तुम्हारे द्वारा यह पुत्र निपुण और सर्वविद्या-सम्पन्न होगा।' सूतजी का कथन है—'इस प्रकार शिव के वचनों को सुनकर देवी बड़ी प्रसन्न हुई और उन्होंने परिचारिका विजया को तत्काल वीर को लाने के लिए भेजा।'

( ८३७ ) **वियत्प्रसूः**—आकाश को उत्पन्न करने वाली। श्रुति ( तैत्तिरीय उप० २.१ ) का कथन है—'आकाश का उदय आत्मदेव से ही हुआ है।'

**मुकुन्दा मुक्तिनिलया मूलविग्रहरूपिणी।**
**भावज्ञा भवरोगघ्नी भवचक्रप्रवर्तिनी॥ २०८॥**

मुक्तिं ददातीति मुकुन्दा । पृषोदरादिः । विष्णुरूपत्वाद्वा । तदुक्तं तन्त्रराजे गोपालमन्त्रभेदारम्भे 'कदाचिदाद्या ललिता पुंरूपा कृष्णविग्रहा । स्ववंशवादनारम्भादकरोद्विवशं जगत् । ततः स गोपीसंज्ञाभिरावृतोऽभूत्स्वशक्तिभिः । तदा तेन विनोदाय स्वं षोढाऽकल्पयद्वपु'रित्यादि । रत्नविशेषादिरूपा वा । 'मुकुन्दः पुण्डरीकाक्षे रत्नभेदेऽपि पारद' इति विश्वः । मुक्तीनां पञ्चविधमोक्षाणां निलय आकरो यस्याम् । बालाबगलादिशक्तीनां मूलभूतो यो राजराजेश्वरीविग्रहः स एव रूपमस्याः । तथा च गौडपादीयानि दश सूत्राणि 'सैव विद्ये'त्यारभ्य 'स्वयमूर्ध्वाकारेणे'त्यन्तानि एकस्या एव विद्यायाः शाम्भवीविद्याश्यामाभेदेन त्रैविध्यं प्रतिपाद्य तास्वेकैकस्या अनेकशक्तिजनकत्वं विशिष्य प्रतिपादयन्ति । भावाञ्जानातीति भावज्ञा । 'भावः सत्तास्वभावाभिप्रायचेष्टात्मजन्मसु' इत्यमरः । 'भावो योनिबुधार्थेषु कृपालीलाविभूतिष्वि'त्यमरशेषः । 'तस्य भावस्त्वतला'विति सूत्रे धर्मोऽपि भावः । 'भावप्रधानमाख्यात'मिति स्मृतौ भावनापि भावः । 'धात्वर्थः केवलः शुद्धो भाव इत्यभिधीयते' । 'अस्ति जायते वर्धते' इत्यादयो यास्कपरिगणिता विकारा अपि षड्भावाः । भवो भक्तिर्भजनीयोऽस्य भावः । तार्किकसम्मताः षट्पदार्था अपि भावाः । भवः संसारः स एव भावः । तत्सम्बन्धिनः सांसारिका अपि भावाः । भवः शिवस्तस्येमे शैवा अपि भावाः । भवो भक्तिर्भजनीयोऽस्य भावः 'भक्ति'रिति पाणिनिसूत्रेणाण्वा । भा कान्तिस्तां वान्ति गच्छन्ति सूर्यादयोऽपि भावाः । भक्तिरपि भावः । योगिनीहृदये कथिते मन्त्रार्थषट्के प्राथमिकोऽर्थोऽपि भावः । भवः संसार एव रोगस्तं हन्ति 'नान्यं पश्यामि भैषज्यमन्तरेण वृषध्वज'मिति रामायणात् । 'व्याधीनां भेषजं यद्वत्प्रतिपक्षस्वभावतः । तद्वत्संसाररोगाणां प्रतिपक्षः शिवाधव' इति शिवपुराणाच्च । भवचक्रं संसारमण्डलं प्रवर्तयति, भवचक्रवत्प्रवर्तयतीति वा । तदुक्तं मनुस्मृतौ 'एषा सर्वाणि भूतानि पञ्चभिर्व्याप्य मूर्तिभिः । जन्मवृद्धिक्षयैर्नित्यं संसारयति चक्रव'- दिति । विष्णुभागवतेऽपि—'त्वमेव सर्वजगतामीश्वरो बन्धमोक्षयोः । तं त्वामर्चन्ति कुशलाः प्रपन्नार्तिहरं हर'मिति । भवचक्रमनाहतचक्रं वा तत्र शिवस्यावस्थानात् । ननु कोणपत्रसमुच्चयस्यैव चक्रपदवाच्यत्वमिति तान्त्रिकसिद्धान्तादनाहते कोणाभावात्कथं चक्रपदेन तदुपस्थितिः । अत एव 'अनाहताब्जनिलये'त्येवप्रयोगः । केवलपत्रसमुदाये पद्मत्वं केवलकोणसमुदाये यन्त्रत्वमिति सिद्धान्तादितिचेन्न । कोणत्वाभिप्रायेण मूलाधारादिष्वपि चक्रव्यवहार इति वदद्भिर्विद्यारत्नभाष्यकारैरेवमेव समाहितत्वात् । पत्रेषु कोणत्वारोपाद्गौणव्यवहार इति तदाशय इति केचित् । तन्न । कोणत्वविवक्षायां यन्त्रत्वविवक्षाभावेन यन्त्रव्यवहारस्यैवापत्तेः । अतस्तत्कर्णिकोपरि त्रिकोणस्य सत्त्वादित्येव भाष्याशयं युक्तमुत्पश्यामः । बिन्दुचक्राष्टदलषोडशदलवृत्तत्रयभूगृहत्रयाणि श्रीचक्रान्तर्ग-

**तानि वा भवचक्राणि। भवस्य शिवस्य चक्रं मनः प्रवर्तयतीति वा। 'चक्रं हि मन एवे'ति विष्णुपुराणे—'चलत्स्वरूपमत्यन्तं जवेनान्तरितानिलम्। चक्रस्वरूपं च मनो धत्ते विष्णुः करे स्थित'मिति॥ २०८॥**

( ८३८ ) **मुकुन्दा**—मुक्ति प्रदान करने वाली। जो मुक्ति देती हैं, वे मुकुन्दा हैं। विष्णु को भी मुकुन्द कहते हैं। तंत्रराज में विभिन्न गोपालमंत्रो का वर्णन करते हुए कहा गया है—'प्रथम बार ललिता की अभिव्यक्ति पुरुष-रूप में कृष्ण के स्वरूप में हुई। अपने वंश पर नियंत्रण न रख पाने के कारण उन्होंने संसार को छोड़ दिया। वे सो गईं और निष्क्रिय हो गईं। तब उनको उनकी शक्तियों ने घेर लिया। ये शक्तियाँ गोपी-स्वरूपों में थीं। वे उनके साथ क्रीड़ा कर सके, यही उनका उद्देश्य था। उन्होंने अपने छः रूप बना लिये आदि।' मुकुन्द एक मूल्यवान् रत्न भी होता है।

( ८३९ ) **मुक्तिनिलया**—पाँच प्रकार की मुक्त अवस्थाओं का स्थान अथवा आकार।

( ८४० ) **मूलविग्रहरूपिणी**—जिनका शरीर ही सभी स्वरूपों का मूल है। मूलविग्रह–राजराजेश्वरी शक्ति जो अन्य शक्तियाँ, जो बगला आदि वाली हैं, उन सभी की मूल हैं। गौड़पादसूत्रों में दस सूत्र ऐसे दिये गये हैं जिनमें इनकी विवेचना की गयी है। सूत्र २ में इस एक विद्या को तीन भागों में विभक्त किया गया है—शाम्भवी, विद्या और श्यामा। इसके बाद के सूत्रों में चर्चा है कि इन तीनों में और भी बहुत-सी शक्तियाँ पैदा होती हैं।

( ८४१ ) **भावज्ञा**—जो भावों को समझती हैं, वे भावज्ञा हैं। अमर-कोश में भाव का अर्थ सत्ता है—स्वभाव, अभिप्राय और चेष्टा का समझना तथा आत्म का ज्ञान। अमरेस इसके साथ गर्भ, ऋषि, सम्पत्ति, दया, क्रीड़ा और अधिकार-क्षेत्र को भी जोड़ देते हैं। सूत्र के अनुसार भाव का अर्थ धर्म है। श्रुति के अनुसार इसका अर्थ ध्यान है। मूल शब्द 'भू' है, जो शुद्ध निर्गुणब्रह्म का संकेत करता है। यास्क ( निरुक्त १.१-३ ) का कथन है—'भा का अर्थ छः प्रकार के मानसिक रूपान्तरण हैं। जैसे जीव होना, जन्म तथा विकास आदि।' तार्किकों के छः वर्गों को भी भाव कहते हैं। भाव वे हैं जो सांसारिक भोगों ( भावों ) में लिप्त हैं अथवा भाव का अर्थ भाव ( शिव ) के अनुयायी। पाणिनि-सूत्र ( ४.३.९५ ) के अनुसार भाव का आशय भक्ति है। भा का अर्थ प्रकाश भी है, व–जाना अर्थात् सूर्य तथा अन्य नक्षत्र उन्हीं पर आधारित हैं। योगिनीहृदय में जो मंत्र हैं, उनका प्रथम भावार्थ ही भाव है।

( ८४२ ) **भवरोगघ्नी**—सांसारिक दुःखों की विनाशिका। वाल्मीकि-रामायण के सातवें काण्ड में कहा गया है—'मुझे तो वृषभध्वज के अतिरिक्त

और कोई दूसरी औषधि दिखलायी नहीं देती। शिवपुराण का कथन है—'जिस प्रकार समस्त रोगों का उपचार स्वाभाविक रूप से विरोध है, उसी प्रकार सांसारिक दुःखों के विनाशक शिव हैं।'

( ८४३ ) **भवचक्रप्रवर्तिनी**—संसार-मण्डल के चक्र को प्रवर्तित करने वाली। वे भवचक्र को ऐसे घुमा देती हैं, जैसे साधारण चक्र घुमाया जाता है। मनुस्मृति ( १२.१२४ ) का कथन है—'वे सभी जीवों में व्याप्त हैं और जन्म, वृद्धि, क्षय तथा मृत्यु रूप में चक्रवत् घुमा रही हैं। विष्णुभागवतपुराण के अनुसार—'आप ही सर्वजगत् की ईश्वर हैं। बन्धन और मुक्ति के स्वामी हैं। कुशल व्यक्ति उनको हरि जानकर पूजा करते हैं और जो उनमें आश्रित हो जाते हैं, उन्हें वे दुःखों से मुक्त कर देती हैं।

भवचक्र को अनाहतचक्र भी कहते हैं। हृदय ही भाव ( शिव ) का स्थान है। तंत्र में चक्र की परिभाषा की गयी है। चक्र में कोण और पंखुड़ियाँ होती हैं। अनाहकचक्र में कोणात्मक आकार नहीं हैं, अतः उसे चक्र किस प्रकार कह सकते हैं। अतः यह कथन कि उनका निवास अनाहत कमल में है, वह कैसे ? कमल उसे कहते हैं, जिसमें केवल दल पंखुड़ियाँ होतीं हैं और जिसमें केवल कोण होते हैं, उसे मंत्र कहते हैं, ऐसा सिद्धान्त है। यहाँ पर ऐसा नहीं है। विद्यारत्न के मीमांसक का इस सम्बन्ध में यह उत्तर है—'मूलाधार तथा अन्य केन्द्रों को चक्र कहते हैं।' कुछ लोग चक्र शब्द का प्रयोग आलंकारिक अभिप्राय से करते हैं तथा दलों को ही कोण कहते हैं। यह भी कथन उचित नहीं है। यदि दल कोणात्मक हैं तो फिर वे दल नहीं अपितु कोण हैं। आकार केवल यंत्र है। उक्त मीमांसाकार का अभिप्राय यह है कि चूंकि इन कमल के दल के बीजकोष में कोण हैं, इसलिए उन्हें चक्र कहना पूर्णतया उपयुक्त है, जैसे—विन्दुचक्र, अष्टदल, षोडशदल, वृत्तत्रय और तीन भू-ग्रह जो श्रीचक्र में संयोजित हैं।

अथवा भाव–शिव, चक्र, मानस और प्रवृत्ति, वे संचालित करती हैं। विष्णुपुराण के अनुसार—'विष्णु के हाथ में चक्र रूप में मन ही है, सदैव गतिशील है तथा जिसकी गति वायु से भी तीव्रतर है।'

**छन्दःसारा शास्त्रसारा मन्त्रसारा तलोदरी।**
**उदारकीर्तिरुद्दामवैभवा वर्णरूपिणी ॥ २०९ ॥**

छन्दःशब्दो वेदपरो गायत्र्यादिपरो वा पैङ्गलतन्त्रपरो वा। 'छन्दः पद्ये च वेदे च स्वैराचाराभिलाषयो'रिति विश्वः। परो वादी। सारशब्दो न केवलं पुंल्लिङ्गः। 'संसारे किं सारं' 'सा दशा वै तान्तवो'त्यादिप्रयोगात्। 'सारो बले मज्जनि च स्थिरांशे न्याय्ये च नीरे च धने च सारम्। वेदेऽन्यवत्सारमुदाहर-

न्तौ'ति च विश्वः। अत्र स्थिरांशशब्दो निष्कृष्टांशपरः अनिष्कृष्टस्यास्थिरत्वात्। ततश्च वेदे उपनिषद्भागेऽस्याः स्वरूपनिष्कर्षः। छन्दःसु सारो निष्कर्षो यस्या इति विग्रहः। गायत्र्यादिछन्दःसु निष्कृष्टं रूपं गायत्रीमन्त्रस्तस्यापि निष्कर्षः पञ्चदशी। तदिदमुक्तं वरिवस्यारहस्येऽस्माभिः 'तज्ज्ञानार्थमुपाया विद्या लोके चतुर्दश प्रोक्ताः। तेष्वपि च सारभूता वेदास्तत्रापि गायत्री। तस्या रूपद्वितयं तत्रैकं यत्प्रपठ्यते स्पष्टम्। वेदेषु चतुर्ष्वपि परमत्यन्तं गोपनीयतरम्। कामो योनिः कमलेत्येवं सङ्केतितैः शब्दैः। व्यवहरति न तु प्रकटं यां विद्यां वेदपुरुषोऽपि'। आथर्वणेऽपि त्रैपुरसूक्ते षोडशर्चे 'कामो योनिः कमला वज्रपाणिर्गुहा हसा मातरिश्वाभ्रमिन्द्रः। पुनर्गुहा सकला मायया च पुरूच्यैषा विश्वमाता च विद्ये'-त्यस्यामृचि कादिविद्याया उद्धारः। पैङ्गलतन्त्रे हि 'द्विकौ ग्लौ। मिश्रौ च' इति सूत्रद्वयेन महाप्रस्तारः प्रतिपादितः सचानवधिकस्यापि शब्दजालस्य निःशेषेण ज्ञानोपायः। स च छन्दोभास्कर एवास्माभिः प्रकटीकृतः छन्दःशास्त्रे। बलं माहात्म्यं यस्या वैखर्याः सरस्वत्या इत्यर्थः। यद्वा 'यत्र यत्र मनस्तुष्टिर्मनस्तत्रैव धारयेत्। तत्र तत्र परानन्दस्वरूपं सम्प्रकाशते' इति विज्ञानभैरवभट्टारकोक्त-रीत्योपासकधौरेयस्य यत्रेच्छा स एव धर्मः। यत्र नेच्छा स एवाधर्मः। उक्तञ्च शाकुन्तले 'सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तय' इति। समया-चारस्मृत्युक्तो निर्बन्धोऽपि प्रौढोल्लासावधिक एव 'प्रौढान्तं समयाचारा' इति कल्पसूत्रात्। सर्वमेतदभिप्रेत्य कौलोपनिषदि श्रूयते 'मधोऽधर्मः अधर्मो धर्म' इति। योगिनीहृदयेऽपि—'पिबन्नृत्यन्वमन्खादन्स्वैराचारपरः स्वयम्। अहन्ते-दन्तयोरैक्यं भावयन्विहरेत्सुख'मित्युक्तरीत्येदृशमनःसमाधिमतामिच्छाविषयोऽर्थो नियमेन धर्म एव भवतीत्येतदभिप्रायः। स्मृतिष्वपि 'श्रुतिः स्मृतिः सदाचार आत्मनस्तुष्टिरेव चे'ति धर्मप्रमाणेषु मनःप्रवृत्तेर्गणनमीदृशसमाहितमनःपरमेव। अन्यथातिप्रसङ्गात्। ईदृशं स्वैराचरणं सारं न्याय्यं यस्या इत्यर्थः। अभिलाष इच्छा सारो निष्कृष्टरूपं यस्या इति वा। देव्या इच्छाशक्तिस्वरूपत्वात्। सार-पदस्य श्रेष्ठपरत्वे तु विशेष्यनिघ्नत्वाभावात्स्त्रीलिङ्गत्वानुपपत्तिः। एवमुत्तर-नामद्वयेऽपि 'शास्त्रयोनित्वा'दिति सौत्राद् व्रीहिशास्त्रं यवशास्त्रमित्यादि तान्त्रि-काच्च व्यवहाराच्छास्त्रशब्दो वेदपरस्तदनुसारिमीमांसादिपरो वा। तदुक्तं भामत्याम्—'प्रवृत्तिर्वा निवृत्तिर्वा नित्येन कृतकेन वा। पुंसां येनोपदिश्येत तच्छास्त्रमभिधीयत' इति। मन्त्रशब्दोऽपि 'कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि' इत्यादि-व्यवहाराद्वेदपरस्तान्त्रिकमनुपरस्तत्प्रतिपादकचतुःषष्टितन्त्रपरो वा। तलं करत-लादि तद्वत्कृशं समं चोदरं न तु न्युब्जं भेर्यादिवदुच्छूनं यस्याः। अकारप्रश्लेषेणा-तलाख्यो लोक एवोदरं यस्या विराड्रूपाया इत्यप्यर्थः सुवचः। उदारा महत्तरा कीर्तिर्यस्याः। उत्कृष्टा आसमन्ताद्व्याप्ता च अरा शीघ्रसाध्या च कीर्तिर्यद्व-

पासनयेति वा। 'लघुक्षिप्रमरं द्रुत'मित्यग्निपुराणीयकोशः। ऋकारो देवमातृवाचकः। आ अरो अरः इति रूपाणि। उः अपत्यानि अरा देवाः तानुत्क्रान्ता कीर्तिर्यंयेति वा। आरं मङ्गलमुत्क्रान्ता वा। यत्कीर्तनं मङ्गलाविघ्नप्रहदोषनिरासकमिति यावत्। आदित्यमण्डलान्तर्गतं सगुणं चैतन्यमुत्पदवाच्यम्। 'य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः पुरुष' इत्यधिकृत्य 'तस्योदिति नामे'ति श्रुतेः। तस्मिन्नारा आयुधविशेषो यस्या ईदृशी कीर्तिर्यस्या इति वा। 'आरा चर्मप्रसेविके'तिकोशात्। उत् पुरुषस्य दुःखप्रदा यत्कीर्तिरिति यावत्। तत्कीर्तिर्जेत्री कीर्तिर्यदुपासनया भवतीति तात्पर्यम्। आसमन्ताद्व्याप्तोऽरः सुधाह्रदस्तद्वदुत्कृष्टा कीर्तिर्यस्या इति वा। सगुणब्रह्मोपासकानां प्राप्ये परब्रह्मनगरे अपराजिताख्ये 'अरश्च ण्यश्चेति द्वौ सुधाह्रदावर्णवतुल्यौ वर्तेते' इति श्रुतिषु प्रसिद्धम्। 'अनावृत्तिः शब्दा'दिति सूत्रे श्रीमदाचार्यभगवत्पादैरप्युक्तं 'दाम बन्धनरज्जुः परिच्छेत्त्री तदुत्क्रान्तमुद्दामेयत्तानवच्छिन्नं वैभवं यस्याः। वर्णाश्चतुःषष्टिसङ्ख्याका रूपमस्याः। तदुक्तं पाणिनिशिक्षायाम्—'त्रिषष्टिश्चतुःषष्टिर्वा वर्णाः शम्भुमते मताः। प्राकृते संस्कृते चापि स्वयं प्रोक्ताः स्वयम्भुवे'ति ॥ २०९ ॥

( ८४४ ) **छन्दःसारा**—छन्दों की मूल रूपा। पिंगलसूत्र के अनुसार छन्द का अर्थ वेद अथवा गायत्री आदि है। विश्वकोश के अनुसार छन्द का अर्थ है—वेद, अनियंत्रित व्यवहार। इच्छा और सार का अर्थ है—'शक्ति, मज्जा, दृढ़ता, नियम, जल, सम्पति, श्रेष्ठता।' यहाँ पर छन्द का अभिप्राय वेद से है और उनका उपनिषद् भाग ही सार है। उपनिषदों में उनके स्वरूप अथवा प्रकृति का निरूपण किया गया है।

अथवा छन्द शब्द से गायत्री का ग्रहण किया जाता है। इसके अतिरिक्त भी छन्द के अनेक अर्थ हैं। सार–इस शब्द से अनेक स्वरूप को स्थिर किया गया है। छन्दों में गायत्री मुख्य है और पंचदशी उसका सार है। वरिवस्यारहस्य ( १.२-४ ) में कहा गया है—'उसी के ज्ञान के लिए चौदह विद्याएँ प्रतिपादित की गयी हैं। उनमें भी सारभूत वेद हैं। उनमें भी सारभूता गायत्री है। उस गायत्री के दो रूप हैं, जिनमें एक अस्पष्ट है। चारों वेदों में वह अत्यन्त गोपनीयतम है। जिस विद्या को वेदपुरुष भी—

'कामो योनिः कमलेत्येवं साङ्केतिकैः शब्दैः।'

अर्थात् काम ही योनि है तथा उसे कमला इत्यादि सांकेतिक शब्दों द्वारा प्रतीकात्मक रूप से व्यवहृत करते हैं, न कि स्पष्ट शब्दों द्वारा।

अथर्ववेद तथा त्रिपुरा-उपनिषद् ( १६ ) के अनुसार—'कामयोनि, कमला, वज्रपाणी, गुहा, हसा, मातरिश्वा, अभ्र, इन्द्र, पुनःगुहा, सकला माया सहित इसके अनेक रूप वर्णित हैं। यह पुरातन विद्या है। यही ब्रह्माण्ड की

भूमा माता है।' इसी से कादि विद्या की प्रतीति होती है। पिंगलसूत्र इसका विवेचन दो सूत्रों में करता है—'श्रीचक्र में महाप्रस्तार की व्याख्या की गयी है, किन्तु इसमें अनन्त शब्दराशि है, जो इस महाप्रस्तार में सम्मिलित है।' छन्दोभास्कर में भी इसका विवेचन है।

छन्द का अर्थ कविता का ज्ञान भी है। सार, महानता अर्थात् देवी का यशोगान वैखरी वाणी करती है।

अथवा छन्द—अनियंत्रित मानसिक गति। विज्ञानभट्टारक का कथन है—'जहाँ कहीं भी मन को आनन्द मिलता है, वहीं-वहीं मन को जाने दो, वहीं-वहीं वह पहुँच जाता है। वहीं-वहीं परानन्द रूप प्रकाशित होता है।' इस कथन के अनुसार साधक को जिससे भी पूर्णानन्द की प्राप्ति होती है; वही सत् है। जिससे उसे आनन्द नहीं मिलता है, वह असत् है।

कालिदास ने शाकुन्तल में कहा है—'सन्देहात्मक तथ्यों के सम्बन्ध में महाजनों की अन्तःकरण की प्रवृत्ति ही अनुकरणीय होती है।' स्मृतियों के नियम तथा उपदेश तभी तक माननीय होते हैं जब तक प्रौढोल्लास प्राप्त नहीं हो जाता। परशुरामकल्पसूत्र में भी ऐसा ही कहा गया है—'आचार-नियमों का पालन तभी तक आवश्यक है जब तक ज्ञान प्राप्त नहीं हुआ होता।' कौल-उपनिषद् भी इसी तथ्य का समर्थन करता है—'सत् वह है जो असत् नहीं है और असत् वह है जो सत् नहीं है।' योगिनीहृदय ( श्लोक २०८ ) कहा गया है—'चाहे वह मदिरा पीता हो, नृत्य करता हो, वमन करता हो, खाता हो, अथवा ब्रह्म की एकता का ध्यान करता हो, उसे शान्तिपूर्वक उसके अपने मार्ग पर चलने दो।' जो ध्यानमग्न हैं, उनके विषय अनिवार्यतः सत् हैं। मनुस्मृति ( २.६ ) के अनुसार—'सत् का अर्थ वही है, जो श्रुति में बतलाया गया है कि जिसमें मन को आनन्द मिले। सार–नियम। छन्द–इच्छा, कामना, सार–नित्यस्वरूपा हैं, क्योंकि देवी इच्छाशक्ति हैं।

( ८४५ ) **शास्त्रसारा**—शास्त्रों की सारस्वरूपा। यह नाम और इसका अगला नाम पहले नाम की तरह समझना चाहिए।

वेदसूत्र ( १.१-३ ) में कहा गया है—'आरम्भ से शास्त्र ही साधन रहे हैं।' तंत्र के अनुयायियों का सिद्धान्त भी कुछ-कुछ विधि-व्यवहार निर्धारित करता है। यह भी शास्त्र है जैसे मीमांसा आदि हैं। ये भी विधिशास्त्र के ही अनुसार हैं। शंकराचार्य ने वेदसूत्रों की टीका की है। भामती के टीकाकार श्रीवाचस्पति मिश्र कहते हैं—'शास्त्र वे कहलाते हैं, जिनके माध्यम से मानव मात्र को उसकी प्रवृत्ति और निवृत्ति तथा उसके द्वारा नित्य किये जाने योग्य कार्यों का उपदेश दिया जाता है।'

( ८४६ ) **मन्त्रसारा**—मंत्रों की सारस्वरूपा। मंत्रों से वेदों का तात्पर्य भी हो सकता है। तांत्रिक-मत ६४ तंत्र-ग्रन्थों को ही मंत्रों का सार मानता है।

( ८४७ ) **तलोदरी**—कृश एवं सम उदर वाली। तल अर्थात् जिनके करतल आदि कृश हैं और उदर भी उन्हीं के समान हैं, न अधिक और न ही कम। कटि अत्यन्त क्षीण और कोमल है। यदि इस नाम के साथ 'अ' जोड़ दिया जाय तो यह नाम अतलोदरी बन जाता है। इस प्रकार अतल लोक उनके विराट् स्वरूप ग्रहण करने पर उनकी कटि बन जाता है।

( ८४८ ) **उदारकीर्तिः**—उदार कीर्तिवाली। अथवा उद् का अर्थ है—उत्कृष्ट, सर्वव्याप्त और अरा–शीघ्र साध्या। कीर्ति यश को कहते हैं। तात्पर्य यह है कि देवी की आराधना से यश की प्राप्ति शीघ्र हो जाती है। 'र' देवताओं की माता का वाचक है। उनकी कीर्ति देवों की कीर्ति के कहीं अधिक है।

अथवा आरं–मंगला तथा अन्य देवियाँ। उद् का अर्थ हटाना भी है। मंगला आदि देवियों का प्रभाव शुभ नहीं होता है। तात्पर्य यह है कि उनके नाम के उच्चारण मात्र से मंगला आदि दुष्टग्रहों का दोष हट जाता है।

अथवा उद्–आदित्यमंडल में सगुण चैतन्य का निवास है। श्रुति ( छा० उप० १.६.६ ) के अनुसार—'वह जो सूर्य में रहता है—हिरण्मयपुरुष··· उसका नाम उद् है।' अरस्–कई प्रकार के अस्त्र विशेष। अर्थात् उनकी कीर्ति सूर्य में रहने वाले पुरुष के आयुधों से भी आगे है। तात्पर्य यह हुआ कि उनकी अराधना करने वाले की कीर्ति इतनी अधिक हो जाती है, जितनी सूर्य में रहने वाले पुरुष की भी नहीं हैं।

अथवा सार—अमृत के दो सरोवर, उद्–कीर्ति। उनकी कीर्ति अमृत सरोवरों के समान है। श्रुति ( छा० उप० ८.५.४ ) में कहा गया है—'ब्रह्म की नगरी अपराजिता उनको प्राप्त होती है जो सगुण ब्रह्म की उपासना करते हैं। उस नगरी में अमृत के दो सरोवर हैं।' आचार्य ने वेदसूत्र ( ४.४.२२ ) में इसको समझाते हुए बतलाया है—'शास्त्रों से अनुसार वहाँ से वापसी नहीं होती।'

( ८४९ ) **उद्दामवैभवा**—निःसीम सम्पत्तिवाली। दाम का अर्थ बन्धन या रस्सी है। उद् का अर्थ उत्क्रान्त अर्थात् उनका वैभव असीमित और अविच्छिन्न है।

( ८५० ) **वर्णरूपिणी**—चतुःषष्टिवर्णात्मिका। चौंसठ वर्ण ही जिनके रूप हैं। वर्णों की संख्या चौंसठ है। ये ही उनके शरीर हैं। पाणिनीय-शिक्षा में

शाम्भव-सिद्धान्त के अनुसार अक्षर ६३ या ६४ हैं। स्वयंभू ने प्राकृत या संस्कृत में यह बतलाया है।

वामकेश्वरतंत्र के अन्तर्गत षोडशिकार्णव में भवानी को वर्णमाला स्वरूपिणी बतलाया गया है—अ से अकारादि षोडश स्वर, कवर्ग, चवर्ग, टवर्ग, तवर्ग से आरम्भ कर पवर्ग, यवर्ग, शवर्ग से सिर से लेकर पैरों तक के अंग और हृदय बना है। वे भवानी मातृकास्वरूपिणी हैं।

**जन्ममृत्युजरातप्तजनविश्रान्तिदायिनी ।**
**सर्वोपनिषदुद्घुष्टा शान्त्यतीता कलात्मिका ॥ २१० ॥**

**जन्मादित्रितयेन तप्तेभ्यो जनेभ्यो विश्रान्तिभिर्दुःखापहारिभिर्व्यक्तं स्वात्मसुखं दत्ते। सर्वास्वैतरेयादिषूपनिषत्सु रहस्यभूतासु श्रुतिशिरोभूतवाक्तन्तिषूत्कर्षेण घुष्टा प्रतिपाद्या। 'यदेव विद्यया करोति श्रद्धयोपनिषदा तदेव वीर्यवत्तरं भवती'-त्यत्रोपनिषत्पदस्य रहस्यपरत्वेन व्याख्यानदर्शनात्। तस्य निरुक्तिरप्याचार्यैर्दर्शिता 'उपनीयेममात्मानं ब्रह्मापास्तद्वयं सतः। निहन्त्यविद्यां तज्जां च तस्मादुपनिषन्मते'ति। अत्रोत्कर्ष ऐकरूप्यम्। उच्चैस्त्वस्य धातुनैव लाभात्। 'उच्चैर्घुष्टं तु घोषणे'ति कोशात्। ऐकरूप्यं च प्रतिवेदान्तं विहितानां सगुणब्रह्मोपास्तीनां भेदाभावः। तदिदं सर्ववेदान्तप्रत्ययं 'चोदनाद्यविशेषा'दित्यधिकरणे स्पष्टम्। आकाशनिष्ठा कला शान्त्यतीतेत्युच्यते। तत्स्वरूपं च शैवागमे 'शान्त्यतीतकलाद्वैतनिर्वाणानन्दबोधदे'ति। तदात्मिका तदभिन्ना ॥ २१० ॥**

( ८५१ ) **जन्ममृत्यजरातप्तजनविश्रान्तिदायिनी**—जन्म, मृत्यु और जरावस्था से पीड़ितों को शान्ति प्रदान करने वाली। विश्रान्ति—स्वात्म सुख देने वाली। एक अन्य मत के अनुसार योग में जन्म सूर्य का, मृत्यु अग्नि की, जरा चन्द्रमा का और जन सृष्टि का परिचायक है। विश्रान्ति उन्मनी अवस्था है।

( ८५२ ) **सर्वोपनिषदुद्घुष्टा**—समस्त उपनिषदों द्वारा घोषित। सर्व—समस्त, ऐतरेय आदि अन्य उपनिषद्। उपनिषद् ( छा० उप० १.१.१० ) में इस प्रकार समझाया गया है—'ज्ञान और विश्वास के साथ जो कोई विद्या का अनुकरण करता है, अथवा उपनिषद् में बतलाये गये ढंग से करता है, वह बहुत शक्तिशाली हो जाता है।' आचार्य ने इसकी व्युत्पत्ति इस प्रकार बतलायी है—'अपने स्वात्म को उप ( ब्रह्म ) के समीप लाना, जो द्वैत का विरोधी है तथा निषद् ( अज्ञान ) का नाश करता है और इससे जो कुछ उदित होता है, उसे उपनिषद् कहते हैं।

उद्घुष्टा : उद्—प्रसिद्धि, एकरूपता। घुष्टा का अर्थ है—'जोर से घोषणा करना।' अर्थात् उपनिषद् में एक भिन्न प्रकार की उपासना बतलायी गयी हैं, किन्तु उसमें वास्तव में कोई भेद नहीं है। वेदसूत्र ( ३.१ ) : सम्पूर्ण

वेदान्त-ग्रन्थों द्वारा जिस ज्ञान को प्रदान किया गया है, वह एक समान है, क्योंकि उसके आदेशों और निषेधों में कोई अन्तर नहीं है।'

( ८५३ ) **शान्त्यतीताकलात्मिका**—शान्त्यतीताकलास्वरूपा । आकाश-निष्ठाकला को शान्त्यतीता कहते हैं। शैवागम में इसके स्वरूप को बतलाया गया है—शान्त्यतीताकला द्वैत का नाश कर आनन्द प्रदान करती है।

एक अन्य मत के अनुसार विद्या की अन्तरंग कला शान्तिकला के नाम से जानी जाती है। सबसे निकटवर्ती कला जो बिन्दु के साथ अभिन्न रूपा है, उसका नाम शान्त्यतीताकला है। शुद्धविद्या से शक्ति-पर्यन्त माया का उपशम करने वाली कला ही शान्तिकला है। इससे अतीत जो कला है वही शान्त्यतीता है। इसमें सूक्ष्म कर्मफल होता है। यह कला शुद्ध होकर परमशिव में लीन हो जाती है। इसमें दो तत्त्व हैं—बिन्दु और नाद। शक्ति की कला को शान्तिकला और शिव की कला को शान्त्यतीताकला कहते हैं।

**गम्भीरा गगनान्तस्था गर्विता गानलोलुपा।**
**कल्पनारहिता काष्ठाऽकान्ता कान्तार्धविग्रहा ॥ २११ ॥**

आनन्त्याद्गम्भीरा। महाह्रदस्वरूपेत्यर्थः। तथा च शिवसूत्रं 'महाह्रदानुसन्धानान्मन्त्रवीर्यानुभव' इति। 'महाह्रद इति प्रोक्ता शक्तिर्भगवती परा। अनुसन्धानमित्युक्तं तत्तादात्म्यविमर्शनम्। मन्त्रवीर्यमिति प्रोक्तं पूर्णाहन्ताविमर्शनम्। तदीयोऽनुभवस्तस्य स्फुरणं स्वात्मनः स्फुट'मिति। अन्यत्रापि 'परा भट्टारिका संविदिच्छाशक्तिपुरःसरम्। स्थूलप्रमेयपर्यन्तं वमन्ती विश्वमान्तरम्। प्रमात्रन्तर्बहीरूपा हृषीकविषयात्मनाम्। प्रवर्तकत्वस्वच्छत्वगम्भीरत्वादिधर्मतः। महाह्रदो जगद्व्यापी देशकालाद्यगोचर' इति। 'गं' इति गणपतिबीजम्। तेन गणपतिरेवोच्यते। तस्य भियं रात्यादत्ते निरस्यतीत्यर्थो वा। गगनस्य दहराकाशस्य भूताकाशस्य पराकाशस्य वान्तर्मध्ये तिष्ठतीति। 'वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्येक' इति श्रुतेः। गगनस्यान्ते नाशकालेऽपि तिष्ठति वा। गगनं अकारः, अन्तस्था यरलवा इति पञ्चभूतबीजोद्धारः। गर्वो विश्वनिर्माणविषयिणी पराहन्ता सास्याः सञ्जाता। तारकादित्यादितच्। गानं ततानद्धसुषिरघनचतुष्टयसमुच्चयात्मकं, वादित्रादिकं वा, शारीरं गान्धर्वं वा, साम वा तयोर्लोलुपा सतृष्णा। कल्पना वासनामय्यो दृश्यवीचयस्ताभी रहिता। तासां कल्पितत्वादेव। यद्वा कल्पेऽपि नाराणां हिता। 'संवर्तः प्रलयः कल्प' इति कोशः। 'नृ नय' इति धातोः। 'नयतीति नरः प्रोक्तः परमात्मा सनातन' इति स्मृत्या च। नरस्येमे नारा जीवाः। सकलनाशकारिणि प्रलयकालेऽपि जीवानां स्वोदरे वासनारूपतया

स्थापने हितकर्त्री किमुत सृष्टिस्थितिकाल इति यावत्। उक्तञ्चाष्टावक्र-गीतायां—'मय्यनन्ते चिदम्भोधावाश्चर्यं जीववीचयः। उद्यन्ति घ्नन्ति खेलन्ति प्रविशन्ति स्वभावत' इति। अष्टादशनिमेषात्मकः कालः काष्ठा। दारुहरिद्रापि काष्ठा। सा हि स्कन्धनाभिनालपरिणामरूपत्वाच्छिवशक्त्योरभिन्नैवेति मैलार-तन्त्रे कथा। 'काष्ठा दारुहरिद्रायां कालमानप्रभेदयो'रिति रभसः। तदुभयरूपा। वेदान्तवाक्यार्थतत्त्वनिष्कर्षोऽपि काष्ठा। तदुक्तं सूतसंहितायाम्—'प्रतीतमप्रतीतं वा सदसच्च परः शिवः। इति वेदान्तवाक्यानां निष्ठा काष्ठेति कथ्यत' इति। 'सा काष्ठा सा परा गति'रिति श्रुतिश्च। यद्वा गगनात्मकस्य भीमनामकस्य पर-शिवस्य पत्नी स्वर्गमाता देवी दिक्स्वरूपत्वात्काष्ठेत्युच्यते। तथा च लैङ्गे—'चराचराणां भूतानां सर्वेषामवकाशदः। व्योमात्मा भगवान् देवो भीम इत्युच्यते बुधैः। महामहिम्नो देवस्य भीमस्य परमात्मनः। दशस्वरूपा दिक्पत्नी सुतः स्वर्गश्च सूरिभि'रिति। वायुपुराणेऽपि—'नाम्ना षष्ठस्य या भीमा तनुराकाश उच्यते। दिशः पत्न्यः स्मृतास्तस्य स्वर्गस्तस्य सुतः स्मृत' इति। क्रान्त्वा तिष्ठ-तीति काष्ठेति नैरुक्ताः। 'अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुल'मिति श्रुतिः। 'विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जग'दिति स्मृतिश्च। अकान्तेति त्र्यक्षरं नाम। 'अकं पापे च दुःखे च' तयोरन्तो नाशो यया सा। विग्रहस्य शरीरस्यार्धमर्धविग्रहः। 'अर्धं नपुंसक'मिति समासः। कान्तः परशिव एवार्धविग्रहो यस्याः। कान्तस्यार्धं कान्तार्धं, कान्तार्धं विग्रहो यस्या इति वा। न चैतत्पक्षेऽर्धकान्त इति रूपापत्तिः। अत्रत्यार्धपदस्य नियतलिङ्गत्वस्वीकारात् नियतनपुंसकलिङ्गकस्यैव पूर्वनिपात-विधानात्कः पुनः पुल्लिङ्ग इत्यादिप्रश्नोत्तरपरे महाभाष्ये पुल्लिङ्गवदस्या नियत-लिङ्गपरत्वेन कैयटीये व्याख्यानात्। तथा च भगवान् पिङ्गलनागः प्रायुङ्क्त 'स्वरा अर्धं चार्यार्ध'मिति। वस्तुतस्तु अर्धविग्रहा इत्यत्र कर्मधारय एव समासः। षष्ठीतत्पुरुषे तु विग्रहार्धमित्येवापद्येत। अत एव परवल्लिङ्गसूत्रे महाभाष्ये 'अर्धं नपुंसक'मिति सूत्रं प्रत्याख्यातमित्यन्यदेतत्। तेन कान्तार्धमिति समासेऽपि सम-प्रविभागवचनत्वमेवार्धशब्दस्य द्रष्टव्यम्। ककारस्यान्तः कान्तः खकारस्तेन द्यौर्लक्ष्यते। अर्धशब्दो भागमात्रपरः। तेन द्यौः शरीरैकदेशो यस्या इत्यर्थ इति वा। 'पादोऽस्य सर्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवी'ति मन्त्रवर्णात्॥ २११॥

(८५४) गम्भीरा—अनन्त होने से गम्भीरस्वरूपा। आनन्द अति गम्भीर है। महाह्लद स्वरूप है। शिवसूत्र (१.३३) का कथन है—'महा-ह्लद का अनुसन्धान करने से परा भगवती की शक्ति का अनुभव होता है।' अनुसन्धान का अर्थ है—आत्म-विमर्शन। अर्थात् मंत्रवीर्य और पूर्णाहन्ता का विमर्शन। इसकी अनुभूति में आत्मस्वरूप में स्फुरण होता है। यही आत्म अभिव्यक्ति है। एक अन्य स्थान पर कहा गया है—'पराभट्टारिका संविद्

इच्छा शक्ति पुर ही सरोवर है। स्थूल पदार्थों तथा जीवात्माओं के रूप में क्रियाशक्ति, शुद्धशक्ति और अनन्तशक्ति के रूप में व्यक्त होती हैं। अतः महा-ह्रद का तात्पर्य देवी से है, जो जगद्व्यापी तथा देशकालातीत हैं।'

अथवा 'गं' गणपति बीज, गणपति भी। भय–र, भगाना अर्थात् भय को दूर करना।

( ८५५ ) **गगनान्तस्था**—गगन के मध्य में स्थित। गगन—वे हृदयाकाश दहराकाश, पराकाश और भूताकाश के अन्तर ( मध्य ) में रहती है। श्रुति के अनुसार—'वे आकाश में इस प्रकार स्थित हैं, जैसे एक दृढ़ वृक्ष आकाश में जमा हो।'

अन्त का अर्थ है—विनाश और स्था का अर्थ है—रहती हैं अथवा स्थित हैं। अर्थात् गगन या आकाश के नष्ट होने पर भी उसी प्रकार रहती हैं जैसे पहले थीं। अथवा गगन, इसका बीजाक्षर 'ह' है। गगन आकार है तथा अन्तस्था—पाँचों भूत जिनके बीजाक्षर य, र, ल और व हैं।

( ८५६ ) **गर्विता**—गर्वयुक्ता। विश्व-निर्माण आदि विषयों के गर्व से युक्त पराहन्ता।

( ८५६ ) **गानलोलुपा**—गायन की इच्छा करने वाली। गान में चार बातें होती हैं—तत, आनद्ध, सुषिर और घन। गान एक वाद्ययंत्र भी है अथवा दो प्रकार का साम—सामवेद तथा शारीरगान्धर्व। लोलुपा में तृष्णा का भाव भी आता है।

( ८५८ ) **कल्पनारहिता**—कल्पनातीत। कल्पना–सापेक्ष जगत् की लहरें काल्पनिक ही होती हैं। अथवा कल्प–प्रलय में भी, नार–मनुष्य, हिता–हितेच्छुक। नार–ब्रह्म। ऐसा कथन है—'नयनीति नरः।' अतः अनादि ब्रह्म को नर कहते हैं। जीवों को नार कहते हैं, क्योंकि नर उनके ( जीवों के ) स्वामी हैं। ब्रह्माण्ड-प्रलय में वे जीवों का कल्याण करती हैं, क्योंकि वे जीवों को सकल नाशकारिणी प्रलय में अपने उदर में वासना रूप में रखती हैं। सृष्टि और स्थितिकाल में यह प्रश्न पैदा ही नहीं होता। अष्टावक्रगीता का कथन है—'मैं जो चैतन्य का सागर हूँ, उसमें जीवात्माएँ लहरों के रूप में उठती हैं, आक्रान्त करती हैं, खेलती हैं और स्वभावतः वापिस चली जाती हैं। जो आश्चर्यजनक है।'

( ८५९ ) **काष्ठा**—कालस्वरूपा। अठारह निमिश के काल को काष्ठा कहते हैं। इसका अर्थ दारुहल्दी भी है।

वेदान्त ने जो अन्तिम सिद्धान्त निरूपित किया है, उसे भी काष्ठा कहते हैं। सूतसंहिता का कथन है—'चाहे प्रतीत हो या अप्रतीत, सत् हो या असत्

किन्तु वही परम शिव है। इसी प्रकार वेदान्त में इस अंश को जिसमें अन्तिम निर्णय को घोषणा है, काष्ठा कहा जाता है।' श्रुति ( कठ० उप० ३.२ ) का कथन है—'वह काष्ठा ही जीवन या परागति है।'

तेजोतत्त्व के रूप में भीमा नाम से शिव की पत्नी भी काष्ठा कही जाती हैं। वे स्वर्गमाता हैं। स्वर्ग उनका पुत्र है। वे दिक् स्वरूपा हैं। लिंगपुराण में उल्लेख है—'दिव्य शरीर ने भीमा को तेजोमय तत्त्व के रूप में नियंत्रित किया और इस प्रकार चराचर जगत् को स्थान दिया।' वायुपुराण में भी यही कहा गया है।

काष्ठा—वे क्रान्त अथवा पार करने के बाद भी खड़ी रहती हैं। श्रुति ( श्वे० उप० ३.१४ ) के अनुसार—'वे दस अंगुल आगे बढ़कर खड़े हुए हैं'। भगवद्गीता में कहा गया है—

'अथवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन।
विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्'॥ १०.४२॥

अर्थात् 'तुमको यह अलग-अलग बहुत जानने से क्या प्रयोजन है? क्योंकि इस सम्पूर्ण जगत् को एक अंश द्वारा धारण करके अथवा व्याप्त करके मैं ही स्थित हूँ। सम्पूर्ण प्राणी इसके एक पाद के अन्तर्गत हैं।' इस श्रुति के अनुसार मुझसे अतिरिक्त कुछ भी नहीं है।

( ८६० ) **अकान्ता**—कष्टों का विनाश करने वाली। अकान्त—यह तीन अक्षर का नाम है। अक—पाप, पीड़ा, दुःख। जो इनका क्षय कर दे, उसे अकान्ता कहते हैं।

( ८६१ ) **कान्तार्धविग्रहा**—शिव के आधे शरीर में निवास करने वाली। कान्त परम शिव हैं, उनके आधे विग्रह=शरीर में रहने वाली। श्रुति ( छा० उप० ३.१२.६ ) का कथन है—'जीव केवल उनका एक ही भाग है और उनके तीन अनादि भाग स्वर्ग में हैं।'

**कार्यकारणनिर्मुक्ता कामकेलितरङ्गिता।**
**कनत्कनकताटङ्का लीलाविग्रहधारिणी॥ २१२॥**

**कार्याणि महत्त्वादीनि कारणं मूलप्रकृतिः तैर्विनिर्मुक्ता। चैतन्ये तेषां परमार्थतोऽभावात् 'न तस्य कार्यं करणं च विद्यत' इति श्रुतेः। कामस्य कामेश्वरस्य केलीनां क्रीडाविलासानां तरङ्गाः परम्पराः सञ्जाता अस्याः। कनती दीप्यमाने कनकस्य सुवर्णमये ताटङ्के कर्णाभरणविशेषौ यस्याः। लीलयाऽनायासेन विग्रहानवतारविशेषान्धारयति पद्मराजस्य महिषी लीलादेवी तद्विग्रहधारिणी वा। सा च योगवासिष्ठे प्रसिद्धा 'आसीदस्मिन्महीपाल कुले पद्मो विकासवान्। पद्मोनामे'त्युपक्रम्य 'तस्यासीत्सुभगा भार्या लीला नाम पतिव्रते'ति॥ २१२॥**

( ८६२ ) **कार्यकारणनिर्मुक्ता**—कार्य और कारण से पूर्ण मुक्त। कार्य–महत् आदि, कारण–मूल प्रकृति इनसे निर्मुक्त हैं। श्रुति का कथन है—'चैतन्य में परमार्थ रूप से कार्य-कारण का अभाव है।'

( ८६३ ) **कामकेलितरङ्गिता**—वे काम ( कामेश्वर ) की क्रीड़ा ( विलास ) की तरंगों की परम्परा से युक्त हैं।

( ८६४ ) **कनत्कनकताटङ्का**—स्वर्ण की दीप्यमान बालियों को कानों में पहने हुई हैं।

( ८६५ ) **लीलाविग्रहधारिणी**—केवल लीला करने के लिए ही अवतार लेने वाली। लीला–बिना प्रयास, विग्रह–विभिन्न अवतार। पद्मराज की महारानी का नाम भी लीला है। योगवाशिष्ठ में इसकी चर्चा है—'इस राजवंश में पद्मराज नाम के एक राज हुए हैं। उनकी पत्नी का नाम लीला था।'

**अजा क्षयविनिर्मुक्ता मुग्धा क्षिप्रप्रसादिनी।**
**अन्तर्मुखसमाराध्या बहिर्मुखसुदुर्लभा ॥ २१३ ॥**

**जन्मराहित्यादजा। 'अजामेका'मिति श्रुतेः, 'न जातो न जनिष्यत' इति श्रुतेश्च। महाभारतेऽपि—'नहि जातो न जायेऽहं न जनिष्ये कदाचन। क्षेत्रज्ञः सर्वभूतानां तस्मादहमजः स्मृत' इति। जननं हि मृत्युसमव्याप्तम्। 'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य चे'ति वचनात्। तदिह जननाभावरूपव्यापक-विरुद्धोपलब्ध्या प्राप्तमर्थमाह। क्षयेण मरणेन विनिर्मुक्ता। क्षये गृह एव विशिष्य निर्मुक्ता ययेति वा। मुमुक्षुभिर्विषयभिया गृहत्यागः क्रियते। सुन्दर्युपासकैस्तु गृह एव मोक्षः प्राप्यत इति तात्पर्यम्। तदिदमुक्तमस्माभिः शिवस्तुतौ–'यदि पर-मिच्छसि धाम त्यज मा नाम स्वकं धाम। परपदनियमनदाम स्मर हृदि काम-द्विषो नामे'ति दूर्वासाप्याह। सङ्गं मोमोक्षतीति मुग्धा सौन्दर्यवती। अकार-प्रश्लेषेण न सन्ति मूढा यस्या इत्यपि सुवचम्। 'मुग्धः सुन्दरमूढयो'रिति विश्वः। क्षिप्रं स्वल्पदिनैरेव प्रसीदतीति तथा। अत एवोक्तं सौरपुराणे—'क्रमेण लभ्यते-ऽन्येषां मुक्तिराराधनाद् द्विजाः। आराधनादुमेशस्य तस्मिञ्जन्मनि मुच्यत' इति। इदं तु तीव्रतरभक्तिमत्पुरुषधौरेयपरम्। अन्येषां तु शिवपुराणे स्मर्यते—'अल्प-भावेऽपि यो मर्त्यः सोऽपि जन्मत्रयात्परम्। न योनियन्त्रपीडायै भविष्यति न संशय' इति। तदिमां व्यवस्थामभिप्रेत्योक्तं तन्त्रराजे—'अन्यथा सम्प्रदायेन जप-होमार्चनादिकम्। कृतं जन्मान्तरे सम्यक्सम्प्रदायाय कल्पत' इति। अन्तःस्वात्म-प्रवणं मुखं चित्तवृत्तिर्येषां तैः सम्यगाराध्या। बहिर्विषयैकप्रवणं मुखं येषां तेषां सुष्ठु दुर्लभा। 'तरलकरणानामसुलभे'त्यानन्दलहर्याम् ॥ २१३ ॥**

( ८६६ ) **अजा**—अजन्मा। श्रुति ( श्वे० उप० ४.५ ) के अनुसार—'वे एक अजन्मा हैं। उनका जन्म नहीं हुआ, जन्म होगा भी नहीं।' महाभारत

का कथन है—'न तो मेरा जन्म था, न है और न कभी किसी काल में होगा। मैं सभी जीवों की क्षेत्रज्ञा हूँ, अतः मुझे अजा कहते हैं।' भगवद्गीता के अनुसार—

'जातस्य हि ध्रुवो मृत्युर्ध्रुवं जन्म मृतस्य च।
तस्मादपरिहार्य्येऽर्थे न त्वं शोचितुमर्हसि' ॥ २.२७ ॥

अर्थात् 'जन्म लेने वाले की अपने प्रारब्ध कर्मों के क्षय हो जाने पर मृत्यु होना निश्चित है और मृतक का उस शरीर द्वारा किये हुए कर्मों से जन्म लेना भी निश्चित है।'

( ८६७ ) **क्षयविनिर्मुक्ता**—मरण से मुक्त। क्षय का अर्थ गृह, विनिर्मुक्ता–मुक्त। तात्पर्य यह है जो मुक्ति प्राप्त कर लेते हैं, फिर भी वे गृहस्थी में रहते हैं। इसका अर्थ यह है कि जो साधक मुक्ति की आकांक्षा करते हैं, उनके घर सांसारिक विषयों के भय के कारण छूट जाते हैं, किन्तु सुन्दरी के भक्तों को अपने घरों में रहते हुए भी मुक्ति प्राप्त हो जाती है। शिवजी की स्तुति में यही कहा गया है—

'यदि परमिच्छसि धाम त्यज मा नाम स्वकं धाम।
परपदनियमनदाम स्मर हृदि कामद्विषो नाम ॥'

अर्थात् 'यदि आप परमधाम की आकांक्षा करते हैं, तो अपने घर को छोड़ने की आवश्यकता नहीं है। अपने हृदय में काम के शत्रु ( शिव ) का सदैव स्मरण करें। यही परमधाम का मार्ग है।

( ८६८ ) **मुग्धा**—सौन्दर्यवती। कुछ लोग इस नाम के आरम्भ में 'अ' जोड़ देते हैं और इस प्रकार अमुग्धा नाम बन जाता है। अमुग्धा–अज्ञानी नहीं अर्थात् उनके भक्त अज्ञानी नहीं होते हैं। विश्वकोश के अनुसार मुग्धा का अर्थ है—सौन्दर्यवती और अज्ञानी।

( ८६९ ) **क्षिप्रप्रसादिनी**—आशुतोषिणी। क्षिप्र–शीघ्रता से, कुछ दिनों की आराधना से ही। सौरपुराण के अनुसार—'हे द्विज ! अन्य देवों की आराधना से मुक्ति धीरे-धीरे ही प्राप्त होती है, किन्तु उमा के स्वामी की आराधना से साधक इसी जन्म में मुक्त हो जाता है।' यह उनको संकेत करता है, जो अत्यधिक भक्ति करते हैं। अन्यों के विषय में शिवपुराण का कथन है—'यद्यपि उसमें थोड़ी ही भक्ति है, किन्तु फिर भी वह प्राणी गर्भ-गृह की पीड़ा में तीन जन्मों से भी अधिक नहीं रहेगा।' इस तथ्य का अनुमोदन तंत्रराज में भी मिलता है। तंत्रराज का कथन है—'जप, होम, अर्चन, ध्यान आदि जो नियमित रूप से नहीं करते हैं, वे भी अगले जन्म में मुक्ति के अधिकारी हो जाते हैं।'

( ८७० ) **अन्तर्मुखसमाराध्या**—अपने आत्मा में मनन तथा अनुसन्धान करना ही अन्तर्मुख आराधना है।

( ८७१ ) **बहिर्मुखसुदुर्लभा**—बहिर्मुखी तपस्या करने वालों के लिए कठिनता से प्राप्त होने वाली। जो बाह्य साधना में रत रहते हैं, उन्हें भगवती को प्राप्त करने में अत्यन्त कठिनाई होती है।

सौन्दर्यलहरी ( श्लोक ९५ ) के अनुसार—जिनकी इन्द्रियाँ चंचल हैं, वे भगवती को प्राप्त नहीं कर सकते।'

**त्रयी त्रिवर्गनिलया त्रिस्था त्रिपुरमालिनी।**

**'स्त्रियामृक्सामयजुषी इति वेदास्त्रयस्त्रयी'ति कोशाद्वेदत्रयरूपा। तथा च कूर्मपुराणे हिमवन्तं प्रति देवीवचनम्—'ममैवान्या परा शक्तिर्वेदसंज्ञा पुरातनी। ऋग्यजुःसामरूपेण सर्गादौ सम्प्रवर्तत' इति। पद्मपुराणेऽपि—'आन्वीक्षिकी त्रयी देवि दण्डनीतिश्च कथ्यसे' इति। देवीपुराणेऽपि—'ऋग्यजुःसामभागेन साङ्गवेदगता यतः। त्रयीति पठ्यते लोके दृष्टादृष्टप्रसाधनी'ति। नित्यातन्त्रे तु—'अकारादिः सामवेदो ऋग्वेदश्च तदादिकः। यजुर्वेद इकारादिस्तेषां संयोगतः शुचिः। तन्निष्पत्तिं शृणु प्राज्ञे प्रोक्तान्पूर्वाधरक्रमात्। विलिख्य योजयेत्पूर्वं शब्दशास्त्रानुसारतः। गुणसन्ध्या ऋग्यजुषं ततस्तेनापरं तथा। वृद्धिसन्ध्या समायुञ्ज्यादित्युत्पन्नं शुचेर्वपुः। तेन त्रयीमयी विद्या कार्यकारणयोर्गत' इत्युक्तम्। अत्र शुचिशब्देन वाग्भवं बीजमुच्यते। तेन तद्रूपेत्यर्थो वा। 'त्रिवर्गो धर्मकामार्थै'रिति कोशः तस्य निलयः स्थानं यस्याम्। त्रिषु भूतादिकालेष्वकारोकारमकारेषु वा स्था स्थितिर्यस्याः। त्रिषु लोकादिष्वभेदेन तिष्ठतीति वा त्रिस्था। तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—'त्रयो लोकास्त्रयो देवास्त्रैविद्यं पावकत्रयम्। त्रीणि ज्योतींषि वर्णाश्च त्रयो धर्मादयस्तथा। त्रयो गुणास्त्रयः शब्दास्त्रयो दोषास्तथाश्रमाः। त्रयः कालास्तथावस्थाः पितरोऽहर्निशादयः। मात्रात्रयश्च ते रूपं त्रिस्थे देवि सरस्वती'ति। अन्तर्दशारचक्राभिमानिनी देवता त्रिपुरमालिनी॥**

**अथ परिभाषामण्डलेऽष्टत्रिंशन्नामानि विभजते—**

चतुरर्धभवो देवो वदन्विभेदं विभागमार्गेण।
गौणतरङ्गमतिः खलु शम्भोर्वादं चरत्यङ्घ्रिः॥ ३०॥

**स्पष्टम्॥ ३०॥**

( ८७२ ) **त्रयी**—वेदत्रयात्मिका। तीन प्रकार से अभिव्यक्त होने वाली। यहाँ तीन वेदों से आशय है—ऋग्वेद, सामवेद और यजुर्वेद। कूर्मपुराण में देवी हिमवान् से कहती हैं—'मेरी एक अन्य सनातनी शक्ति है, जिसे वेद कहते हैं। सृष्टि के आरम्भ में यह ऋग्वेद, सामवेद और यजुर्वेद के नाम से

जानी जाती है।' पद्मपुराण में कहा है—'हे देवी आपको आन्वीक्षिकी-त्रयी भी कहते हैं। इसमें दण्डनीति भी आती है।' देवीपुराण का कथन है—'देवी ऋग्, यजुः और साम तीनों वेदों में हैं तथा पूरक धर्मशास्त्रों में है, अतः ये त्रयी कहलाती हैं तथा व्यक्त और अव्यक्त वस्तुओं को प्रदान करने वाली हैं।' किन्तु नित्यतंत्र का कथन है—ऋग्वेद और सामवेद अकारादि हैं। इनका आरम्भ अ से होता है और यजुर्वेद का आरम्भ ई से होता है। अतः यदि इन तीनों अक्षरों को मिला दिया जाय तो इनके संयोग से 'शुचि' बनता है, जिसका अर्थ 'शुद्ध' है। इसको गम्भीरता से सुनो। इसकी निष्पत्ति पर ध्यान देना आवश्यक है। तीनों अक्षरों को लिखने के बाद उन्हें व्याकरण के नियमों के अनुसार—ऋक् और यजुः का गुण के साथ उच्चारण किया जाय अ+ई तो यह 'ए' हो जायेगा। इस ई को अन्त वाले के साथ मिलाया जाय 'अ' के साथ तथा वृद्धि संयुक्त रखी जाय ई और अ तो यह 'ऐ' हो जाता है। यह 'ऐ' शुचि का शरीर है, अतः उन्हें कारण और कार्य के मिलन स्वरूप त्रिविज्ञान कहा जाता है।' यहाँ पर शुचि का आशय वाग्भव-कूट के बीज से है। वाग्भवकूट पंचदशी मंत्र का प्रथम कूट है। अतः त्रयी का अर्थ वाग्भव बीज भी है।

( ८७३ ) **त्रिवर्गनिलया**—धर्म, अर्थ तथा काम की आलयस्वरूपा। त्रिवर्ग—धर्म, अर्थ, काम। अथवा त्रिकाल—भूत, वर्तमान और भविष्यत्। अथवा अ–उ–म–प्रणव।

( ८७४ ) **त्रिष्ठा**—तीन में रहने वाली। त्रि–तीन लोक आदि। मार्कण्डेयपुराण के अनुसार—'तीन लोक हैं, तीन वेद हैं, तीन विद्याएँ हैं, तीन अग्नियाँ हैं, तीन ज्योतियाँ हैं, कामना के तीन पदार्थ हैं, तीन गुण हैं, तीन नाद हैं, तीन पाश हैं, जीवन की तीन अवस्थाएँ हैं, तीन काल हैं, चैतन्य की तीन दशाएँ हैं, तीन पितर हैं, रात्रि-दिन और झुटपुटा तीन हैं, तीन मंत्र हैं। हे देवी ! ये सब आपके स्वरूप हैं, अतः आपको त्रिष्ठ कहते।

( ८७५ ) **त्रिपुरमालिनी**—अन्तर्दशारचक्र की देवी।

[ ३० श्लोक ३८ नामों का विभाजन करते हैं। ]

**निरामया निरालम्बा स्वात्मारामा सुधास्रुतिः॥ २१४॥**

**निर्गता आमया रोगा यया। सर्वालम्बनस्यालम्बान्तरायोगान्निरालम्बा। तथात्वेऽनवस्थापत्तेः। सा च मूलक्षयकरीत्यस्या अनालम्बत्वमेव साधयति। स्वात्मन्येवारामः क्रीडनं यस्याः। स्वात्मानमेव द्वेधा विभज्यान्योन्यं क्रीडमानेति यावत्। तथा च माध्यन्दिना अधीयते—'स वै न रेमे तस्मादेकाकी न रमते स द्वितीयमैच्छत् सह्येतावानास यथा स्त्रीपुमांसौ सम्परिष्वक्तौ स इममेवात्मानं द्वेधा**

पातयत्ततः पतिश्च पत्नी चाभवता'मिति। स्वात्मैवारामः कृत्रिमवनरूपं विचित्रं जगद्यस्या इति वा। जगन्निर्माणसंहारकालयोः स्वात्ममात्रावशेषात्। तथा च वायुपुराणे—'एकस्तु प्रभुशक्त्या वै बहुधा भवतीश्वरः। भूत्वा यस्माच्च बहुधा भवत्येकः पुनस्तु स' इति। स्वमात्मीयं जगच्च आत्मा ब्रह्म च अनयोरारामः क्रीडनं विहरणं वृत्तित्वं यस्या इति वा। तदुक्तं मार्कण्डेयपुराणे—'त्वमक्षरं परं देवि यच्च सर्वं प्रतिष्ठितम्। अक्षरं ब्रह्म परमं जगच्चैतत्क्षरात्मकम्॥ दारुण्यवस्थितो वह्निर्भौमाश्च परमाणवः। तथा त्वयि स्थितं ब्रह्म जगच्चेदमशेषत' इति। सुधायाः सहस्रारकर्णिकाचन्द्रगतायाः स्रुतिः स्रवणं यया कुण्डलिन्या सा। सुधायाः स्रुतिरेव वा। डाकिन्यादिमण्डलान्याप्याययन्ती सा क्रियैव भगवतीत्यर्थः। यद्वा प्रसिद्धचन्द्रमण्डलाद्वह्निरध्यादितृप्तिजनिका पीयूषवृष्टिरेषैवेति 'दशभिः पञ्चभिश्चैव सुधामृतपरिस्रवैः। कृष्णपक्षे सदा पीत्वा जायन्ते पीवराः सुराः। तत्सर्वं शाम्भवी माये'ति वायुपुराणात्। ज्ञानार्णवे शक्तिबीजसाधने 'स्रवत्पीयूषधाराभिर्वर्षन्तीं विषहारिणी'मिति यद्ध्यानमुक्तं तादृशरूपवतीति वा॥ २१४॥

( ८७६ ) निरामया—रोगमुक्ता।

( ८७७ ) निरालम्बा—आलम्बन रहित। जो सबका आलम्बन है, उनका कौन हो सकता है। अन्यथा हम अनन्त से पीछे की ओर हट जायेगें।

( ८७८ ) स्वात्मारामा—अपने ही में आनन्दित रहने वाली। इस नाम से उनका स्वातंत्र्य प्रमाणित होता है। क्योंकि इससे स्पष्ट है, कि वे ही मूल हैं। इसका अर्थ है कि वे अपने को दो भागों में विभक्त कर लेती हैं और ये दोनों एक-दूसरे के साथ क्रीड़ा करते हैं। बृ० उप० ( १.४.३ ) के अनुसार—'वे प्रसन्न नहीं थे, क्योंकि एकाकी कभी प्रसन्न नहीं होता। उन्होंने दूसरे की कामना की और दूसरा हो गया। उन्होंने अपने को युगल बना लिया और एक-दूसरे का नर और नारी के रूप में आलिंगन किया, अतः वे पति और पत्नी हो गये।

अथवा स्वात्मा–स्वयं एकाकिनी, आरामा–कृत्रिम वन रूप अर्थात् विभिन्न लोक आदि उनके स्वयं के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। सृष्टि और संहार के काल में वे स्वात्म मात्र रह जाती हैं। वायुपुराण में उल्लेख है—'वे प्रभुशक्ति से अधिकार-क्षेत्र में एक से अनेक बन जाती हैं और अनेक बनने के बाद फिर एक ही हो जाती हैं।'

अथवा स्व ( ब्रह्माण्ड ) उनका है। आत्म–ब्रह्म, आराम–क्रीड़ा। इन दो में विहरण करने की वृत्ति उनमें है। मार्कंण्डेयपुराण का कथन है—'आप ही अक्षर और परम हैं। सभी आप में ही हैं, आप ही अक्षरब्रह्म हैं, आप ही

परमब्रह्म हैं तथा अविनाशी हैं। ब्रह्माण्ड विनाशी है। जैसे काष्ठ में अग्नि है, भूमि में आणव है, उसी प्रकार आप में ही ब्रह्म और जगत् स्थित है।'

( ८७९ ) **सुधास्रुतिः**—अमृत की धारा। अमृत जो सहस्रार कमल के चन्द्रबीज कोष में है, जो कुण्डलिनी द्वारा प्रवाहित होता है। डाकिनी आदि देवियों के मंडल इसी सुधा से सिंचित होकर भगवती क्रियाशक्ति बन जाती हैं। सुधास्रुति का अर्थ अमृत की उस धारा से भी हो सकता है, जो चन्द्र-मण्डल से प्रवाहित होती है तथा अग्नि और सूर्य को शक्ति देती है।

वायुपुराण का कथन है—'कृष्णपक्ष में चन्द्रमा से जो सुधा की पन्द्रह धाराएँ प्रवाहित होती हैं, उनके अमृत को पीकर देवगण मोटे हो गये। यह सभी शाम्भवी माया है।'

अथवा सुधास्रुति–ज्ञानार्णव के अनुसार एक प्रकार का देवी का ध्यान है, जिससे अमृत का प्रवाह होने लगता है। विष भी दूर हो जाता है। ऐसा उस समय होता है, जब साधक शक्तिबीज प्राप्त करने में प्रयास-रत रहता है।

**संसारपङ्कनिर्मग्नसमुद्धरणपण्डिता।**
**यज्ञप्रिया यज्ञकर्त्री यजमानस्वरूपिणी॥ २१५॥**

**संसारलक्षणे कर्दमे निःशेषेण मग्नानां जनानां सम्यगुद्धरणे पण्डिता कुशला। अत एवोक्तं कौर्मे—'ये मनागपि शर्वाणीं स्मरन्ति शरणार्थिनः। दुस्तरापारसंसार-सागरे न पतन्ति ते' इति। यज्ञाः प्रिया यस्याः। 'यज्ञो वै विष्णु'रिति श्रुतेस्तत् प्रियेति वा। यज्ञस्य कर्ता यजमानात्मको दीक्षितमूर्तिः परमशिवस्तस्य पत्नी दीक्षाख्या सन्तानस्य माता। तदुक्तं लैङ्गे—'यजमानात्मको देवो महादेवो बुधैः प्रभुः। उग्र इत्युच्यते सद्भिरीशानश्चेति चापरैः॥ उग्राह्वयस्य देवस्य यजमाना-त्मनः प्रभोः। दीक्षा पत्नी बुधैरुक्ता सन्तानाख्यस्तदात्मज' इति। वायुपुराणेऽपि—'उग्रा तनुः सप्तमी या दीक्षितैर्ब्राह्मणैः सह। दीक्षा पत्नी स्मृता तस्य सन्तानः पुत्र उच्यते' इति। अष्टसु शिवमूर्तिषु चरमा यजमानमूर्तिरिति क्वचिद्वर्ण्यते क्वचिदात्मेति तदुभयमप्याह। यजमानश्च स्वश्च यजमानस्वौ दीक्षितात्मानौ तौ रूपे अस्या इति। अल्पाच्तरस्य पूर्वनिपातो न नित्यः 'एतत्तदो'रित्यादिनिर्दे-शात्। उक्तञ्च लैङ्गे—'पञ्चभूतानि चन्द्रार्कावात्मेति मुनिपुङ्गवाः। मूर्तिरष्टौ शिव-स्याहुर्देवदेवस्य धीमतः। आत्मा तस्याष्टमी मूर्तिर्यजमानाह्वया परे'ति॥२१५॥**

( ८८० ) **संसारपङ्कनिर्मग्नसमुद्धरणपण्डिता**—आवागमन के दलदल में फँसे जनों का उद्धार करने में अत्यन्त कुशल। कूर्मपुराण के अनुसार—'जो एक बार भी देवी का स्मरण करते हैं, वे शरणार्थी संसार रूपी असीम सागर में नहीं गिरते, जिसे पार करना अत्यन्त कठिन है।

( ८८१ ) **यज्ञप्रिया**—उन्हें होम तथा यज्ञ प्रिय हैं। अथवा श्रुति के अनुसार यज्ञ विष्णु हैं।

( ८८२ ) **यज्ञकर्त्री**—यज्ञ करने वाली।

( ८८३ ) **यजमानस्वरूपिणी**—यजमानस्वरूपा। शिव के एक स्वरूप को दीक्षित कहते हैं और वे उनकी दीक्षा हैं। वे ही सन्तान की माता हैं। लिंग तथा वायुपुराण का कथन है—'उग्रस्वरूप ही ब्रह्म का अपरस्वरूप है। यज्ञ करने वाले को यज्ञकर्त्ता, उसकी पत्नी को दीक्षा तथा पुत्र को सन्तान कहते हैं।

शिव के आठ स्वरूपों में से सातवाँ स्वरूप ही उग्र है। यही कभी यज्ञकर्त्ता और कभी आत्मा कहलाता है। अतः इसको दोनों ही रूपों में समझा जाता है। यजमान ही यज्ञकर्ता और स्व है। दोनों ही देवी-स्वरूप हैं। लिंगपुराण के अनुसार—'पाँचों भूत तथा चन्द्रमा, सूर्य और आत्मा—इन आठों को महाजनों ने देवाधिदेव के आठ स्वरूप बतलाये हैं। उनका आठवाँ स्वरूप आत्मा है और वही यज्ञकर्ता है।'

**धर्माधारा धनाध्यक्षा धनधान्यविवर्धिनी।**
**विप्रप्रिया विप्ररूपा विश्वभ्रमणकारिणी॥ २१६॥**

तत्तद्देशेषु शिष्टपरम्परायाता वेदाविरुद्धाः क्रिया धर्मपदवाच्याः। तथा च संवर्तस्मृतिः—'यस्मिन्[1] देशे य आचारः पारम्पर्यक्रमागतः। आम्नायैरविरुद्धश्च स धर्मः परिकीर्तित' इति। तेषामासमन्तात्सर्वदेशेषु धारा निरर्गलप्रवाहः। धर्म आधारो यस्या वा धर्मे तिष्ठतीत्युपचारात्। 'धर्मे सर्वं प्रतिष्ठित'मिति श्रुतेः। धर्म आधारो यया वा। धर्मस्य सर्वाधारत्वं यत्कृतमिति यावत्। धनस्याध्यक्षा स्वामिनी। उपास्योपासकयोरभेदात्। कुबेररूपा वा। धनानि धान्यानि च विशेष्य वर्धयति वेदशास्त्रादिविद्यावन्तो ब्राह्मणा विप्राः। तदुक्तं ब्रह्मवैवर्ते—'जन्मना ब्राह्मणो ज्ञेयः संस्कारैर्द्विज उच्यते। विद्यया याति विप्रत्वं त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यत' इति। ते प्रिया अभीष्टा यस्याः। 'अविद्यो वा सविद्यो वा ब्राह्मणो मामकी तनु'रिति भगवद्वचनेन विप्रेषु कैमुतिकन्यायेन प्रीतिसिद्धेः। उक्तवचनादेव तादृशा विप्राः रूपं स्वरूपं यस्याः। अत एव श्रूयते 'यावतीर्वै देवतास्ताः सर्वा वेदविदि ब्राह्मणे वसन्ती'ति। पराशरस्मृतिरपि 'ब्राह्मणा जङ्गमं तीर्थं त्रिषु लोकेषु विश्रुतम्। येषां वाक्योदकेनैव शुद्धयन्ति मलिना जना' इति। अथवा विप्रान् रूपयति पूर्वरूपवतः करोत्याप्याययतीति वा। यस्या मन्त्रजपादिना ब्राह्मणानामाप्यायनं भवतीति यावत्। तदुक्तमापस्तम्बस्मृतौ—

---

१ 'देशे देशे य आचार' इति पाठः।

'अपमानात्तपोवृद्धिः सन्मानात्तपसः क्षयः। अर्चितः पूजितो विप्रो दुग्धा गौरिव सीदति। आप्यायते यथाहस्सु तृणैरमृतसम्भवैः। एवं जपैश्च होमैश्च पुनराप्यायते द्विज' इति। विश्वेषां ब्रह्माण्डानां भ्रमणं सृष्टिस्थितिनाशरूपं यातायातं कारयति। 'स्वभावमेके कवयो वदन्ति कालं तथाऽन्ये परिमुह्यमानाः। देवस्यैष महिमा तु लोके येनेदं भ्राम्यते ब्रह्मचक्र'मिति श्रुतेः। देवनिष्ठो महिमा शक्तिरेव भ्रामिकेत्यर्थः। 'भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायये'ति स्मृतिश्च। विश्वशब्दो विष्णुपरो वा 'विश्वं विष्णुर्वषट्कार' इत्युक्तेः तस्य भ्रमणकारिणी। स्मर्यते तावत्कालिकापुराणेऽयमितिहासः--विष्णुरेकदा व्योममार्गेण गरुडारूढो गच्छन्नधः कामरूपदेशे नीलाचलवासिनीं कामाख्यां देवीं प्रत्यासन्नामप्यनादृत्य तामप्रणम्यैव गतः। ततस्तत्कोपवशात्समुद्रमध्ये पतितस्तत्रैव भ्रमन्नासीत्। ततः कियता कालेन गवेषयन्ती लक्ष्मीर्नारदमुखादिमं वृत्तान्तमाकर्ण्य तपसा कामाख्यां प्रसाद्य विष्णुं सावधानीकृत्य भ्रमणादमोचयत्। ततः सोऽपि तामाराध्य वैकुण्ठलोकमध्यवात्सीदिति ॥ २१६ ॥

( ८८४ ) **धर्माधारा**—शिष्टपरम्परा के अनुसार वेद के अनुसार किये जाने वाले कार्य धर्म माने जाते हैं। यही जीवन-पद्धति प्रत्येक देश में महाजनों की परम्परा से चली आती है। यह वेद-विरुद्ध नहीं है। मनुस्मृति का कथन है—'जीवन-पद्धति प्रत्येक देश में परम्परागत रूप में चली आती है तथा वेदों के विरुद्ध नहीं है, उसे धर्म कहते हैं।' 'अ' का अर्थ सभी स्थानों पर धारा है। अथवा धर्म उनका आधार है। क्योंकि श्रुति ( महानारायण उप० २२.१ ) के अनुसार—'धर्म में प्रत्येक वस्तु की स्थापना है।' अथवा वे जो धर्म की आधार हैं, अर्थात् धर्म सभी का आधार बन जाता है, क्योंकि वे उसकी आधार हैं।

( ८८५ ) **धनाध्यक्षा**—धन की स्वामिनी। धनाध्यक्ष कुबेर को कहते हैं और देवी उनकी उपास्या हैं। उपासक और उपास्य में कोई भेद नहीं है। अथवा वे कुबेररूपा हैं।

( ८८६ ) **धनधान्यविवर्धिनी**—धनधान्य की वृद्धि करने वाली।

( ८८७ ) **विप्रप्रिया**—ब्राह्मणों की आराध्या। विप्र उन ब्राह्मणों को कहते हैं जो वेदों, स्मृतियों तथा अन्य शास्त्रों का ज्ञान रखते हैं। ब्रह्मवैवर्तपुराण के अनुसार--'ब्राह्मण को जन्म से जानना चाहिए। मुझे ब्राह्मण प्रिय हैं, चाहे वह अविद्य हो या सविद्य हो। ब्राह्मण को द्विज कहते हैं, क्योंकि उसका उपनयन संस्कार किया जाता है। ज्ञान से ही वह विप्र होता है। जो इन सबसे युक्त है, उसे श्रोत्रिय कहते हैं।

( ८८८ ) **विप्ररूपा**—ब्राह्मण के रूप में जिनकी अभिव्यक्ति है। श्रुति का कथन है—'जो ब्राह्मण वेदों का ज्ञाता है, उसमें सभी देवताओं का निवास है।' पाराशरस्मृति का भी कथन है—'तीनों लोकों में ब्राह्मणों की ख्याति उसी प्रकार है, जैसे तीर्थस्थानों में संगम की। उनकी वाणी से ही मलिन जन शुद्ध हो जाते हैं।'

अथवा विप्ररूपा पोषण करने वाली हैं। देवी के मंत्रों के जप और होम आदि से ब्राह्मणों का पोषण होता है। आपस्तम्बस्मृति के अनुसार—'विप्रों का सम्मान करने से उनकी तपस्या में वृद्धि होती है और अपमान करने से उनकी तपस्या का क्षय होता है। अर्चन और पूजन से उनका गौरव उस गाय के समान नष्ट हो जाता है, जिसका दूध दुह लिया गया हो। जैसे गाय को दिन भर चारा खिला कर पुष्ट किया जाता है और फिर उससे दूध दुह लिया जाता है, उसी प्रकार विप्र भी होम-जप आदि क्रियाओं से शक्तिशाली हो जाता है।'

( ८८९ ) **विश्वभ्रमणकारिणी**—समस्त ब्रह्माण्ड का भ्रमण करने वाली। वे सृष्टि, स्थिति और संहार के उद्देश्य से ब्रह्माण्ड का भ्रमण करती हैं। श्रुति ( श्वे० उप० ६.१ ) के अनुसार—'कुछ विद्वान् इसे स्वभाव या प्रकृति कहते हैं तथा कुछ जो मोह-आश्रित हैं, इसे काल कहते हैं, जिसके द्वारा ब्रह्मचक्र घूमता है। यही ब्रह्म की महिमा है।' भगवद्गीता में कहा गया है—

'ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति।
भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥' १८.६१ ॥

अर्थात् 'सभी प्राणियों को अपनी शक्ति रूप माया द्वारा भ्रमण कराता हुआ उन-उन कर्मों में प्रवृत्त करता हुआ, जैसे जगत् में काठ के यंत्र पर चढ़े हुए बनावटी प्राणियों को सूत्रधार घुमाता या नचाता है, उसी प्रकार ईश्वर में आरूढ प्राणियों को अर्थात् देहाभिमानी जीवों को ईश्वर भ्रमण कराता रहता है, इसका यह भाव है।

श्वेताश्वतर उपनिषद् का मंत्र है—'अद्वितीय ज्योतिस्वरूप परमात्मा सभी प्राणियों में छिपा हुआ है। वह सर्वव्यापी, सभी प्राणियों का अन्तरात्मा, सभी कर्मों का नियामक, सभी प्राणियों का निवास-स्थान, सभी का साक्षी व सभी का द्रष्टा, चेतनादाता, केवल और निर्गुण है।' अन्तर्यामीब्राह्मण में भी कहा है—'जो आत्मा में स्थित हुआ अंतर् से आत्मा पर शासन करता है, जिसको आत्मा नहीं जानता, जिसका आत्मा शरीर है, वही तुम्हारा अमृत रूप अन्तर्यामी है।'

अथवा विश्व शब्द विष्णु का पर्यायवाची है। जिसे विष्णुसहस्रनाम के पहले नाम में ही स्पष्ट कर दिया गया है। कालिकापुराण में उपाख्यान है— 'एक बार विष्णु आकाश में भ्रमण कर रहे थे। वे गरुड़ पर बैठे थे। उनके सामने से ही देवी गयीं, किन्तु जिनका नाम कामा है और जो कामरूप देश के नीलाचल पर रहती हैं, विष्णु ने देवी को प्रणाम नहीं किया। देवी ने इसे अपना अपमान समझा और वे क्रोधित हो गयीं। देवी के क्रोध के फलस्वरूप विष्णु समुद्र में गिर गये और वहाँ भयभीत होकर वे भ्रमित भी हो गये। बहुत समय तक खोज करने पर लक्ष्मी ने उनको ढूँढ़ निकाला।' यह घटना नारद ने लक्ष्मी को बतलायी थी तथा विष्णु का पता भी उन्होंने ही बतलाया था। लक्ष्मी ने तपस्या की और कामाख्या देवी को प्रसन्न किया तब विष्णु को भ्रान्ति से छुटकारा मिला। बाद में उन्होंने भी देवी की आराधना की और उन्हें प्रसन्न कर वे दोनों वैकुण्ठ लोक को गये।

**विश्वग्रासा विद्रुमाभा वैष्णवी विष्णुरूपिणी।**
**अयोनिर्योनिनिलया कूटस्था कुलरूपिणी॥ २१७॥**

विश्वं चराचरं ग्रसतीति विश्वग्रासा। चराचरसंहर्त्रीत्यर्थः। तथा च काठके श्रूयते 'यस्य ब्रह्म च क्षत्रं चोभे भवत ओदनः। मृत्युर्यस्योपसेचनं क इत्था वेद यत्र स' इति। अत्र मृत्योरुपसेचनत्वोक्त्या तत्संहार्यचराचरप्रतीतेरित्याशयेन ब्रह्मसूत्रं 'अत्ता चराचरग्रहणा'दिति। विद्रुमाः प्रवालास्तद्वदारक्ता विद्रुमाभा। वित् ज्ञानमेव द्रुमः पुङ्खानुपुङ्खप्रसृतत्वसाम्यात्तेन तुल्येति वा। विष्णोरियं वैष्णवी। तथा च देवीपुराणे—'शङ्खचक्रगदा धत्ते विष्णुमाता तथारिहा। विष्णुरूपाथवा देवी वैष्णवी तेन गीयत' इति। अत्र चतस्रो व्युत्पत्तयः सूचिताः। तथारिहेत्यस्य विष्णुरिव दैत्यान्हन्तीत्यर्थः। विष्णुरूपेत्यस्य तदभिन्नेत्यर्थः। तेन न प्रथमव्युत्पत्त्या गतार्थता। तदेवाह। विष्णुरेव रूपमस्याः। तदुक्तं ललितोपाख्याने ब्रह्माण्डपुराण एव—'ममैव पौरुषं रूपं गोपिकाजनमोहन'मिति देवीवचनात्। तत्रैव वीरभद्रम्प्रति विष्णुवचनम्—'आद्या शक्तिर्महेशस्य चतुर्धा भिन्नविग्रहा। भोगे भवानीरूपा सा दुर्गारूपा च सङ्गरे। कोपे च कालिकारूपा पुंरूपा च मदात्मिके'ति। कूर्मपुराणेऽपि हिमवत्कृतदेवीस्तवे—'सहस्रमूर्धानमनन्तशक्तिं सहस्रबाहुं पुरुषं पुराणम्। शयानमब्धौ ललिते तवैव नारायणाख्यं प्रणतोऽस्मि रूप'मिति। कौर्मे एव मङ्कणकम्प्रति शिवेन विश्वरूपे दर्शिते 'किमेतद्भगवद्रूपं सुघोरं विश्वतोमुखम्। का च सा भगवत्पार्श्वे राजमाना व्यवस्थिते'ति सत्पृष्टेन शिवेन स्वस्वरूपप्रभावं निर्वर्ण्योक्तम्—'मम सा परमा माया प्रकृतिस्त्रिगुणात्मिका। प्रोच्यते मुनिभिः शक्तिर्जगद्योनिः सनातनी॥ स एव मायया विश्वं व्यामोहयति विश्ववित्। नारायणः परोऽव्यक्तो मायारूप इति श्रुति'रिति। सन-

त्कुमारसंहितायां प्रभाकराख्यस्य राज्ञो विष्णुर्भक्तिं तन्महिष्याः पद्मिन्याख्यायाश्च पार्वतीभक्तिं वर्णयित्वोक्तम्—'एवं देव्यात्मना स्वेन रूपेण च जनार्दनः । दम्पत्योरेककार्यत्वादेक एव द्विधार्चित' इति । बृहत्पाराशरस्मृतावपि—'दुर्गां कात्यायनीं चैव यजन्वाग्देवतामपि । चेतसा सुप्रसन्नेन विष्णुलोकमवाप्नुया'दिति । पद्मपुराणेऽपि—'चण्डिकां स्नपयेद्यस्तु ऐक्षवेण रसेन च । सौपर्णेन स यानेन विष्णुना सह मोदत' इति । आदित्यपुराणशिवपुराणयोरपि 'या तस्य पार्श्वगा बाला सा पार्वत्यंशजो हरि'रिति । वामनपुराणेऽपि—'पौर्णमास्यां तु यो माघे पूजयेद्विधिवच्छिवाम् । सोऽश्वमेधमवाप्नोति विष्णुलोके महीयत' इति । न विद्यते योनिः कारणं यस्याः साऽयोनिः । योनिशब्दः स्थानवचनो वा 'योनिष्ट इन्द्र निषदे अकारी'ति श्रुतेः । हे इन्द्र ! तव निषदे उपवेशनाय मया स्थानं कृतमित्यर्थात्, तेन स्थानरहिता अपरिच्छिन्नेत्यर्थः । अस्य विष्णोर्योनिर्जनिका मातेति वा । निलीयते जगद्यस्यामिति निलया योनिश्चासौ निलया च । योनिशब्दः प्रकृतिपरः । 'कर्तारमीशं पुरुषं ब्रह्मयोनि'मिति श्रुतौ प्रयोगात् । कर्तारं क्रियाशक्तिमन्तमीशं नियन्तारं पुरुषं प्रत्यञ्चं ब्रह्म पूर्णं योनिं ध्यानेनापश्यन्निति व्याख्यानात् । 'योनिश्च हि गीयत' इति ब्रह्मसूत्रञ्च । यद्वा 'यो योनिं योनिमधितिष्ठत्येक' इति श्रुतौ मायापरत्वेनापि योनिपरस्य व्याख्यानदर्शनाद् योनिर्माय्येव निलयः परिच्छेदिका यस्या इति । योनीनां जगत्कारणानां ब्रह्मादीनां नितरां लयो यस्यामिति वा । योनिस्त्र्यस्रचक्रमेव निलयो यस्या बिन्दुरूपाया देव्या इति वा । अत एवाथर्वणे शौनकशाखायां श्रूयते—'तस्मिन्हिरण्मये कोशे त्र्यक्षरे त्रिप्रतिष्ठिते । तस्मिन्यद्यक्षमात्मन्वत्तद्वै ब्रह्मविदो विदु'रिति । अस्या ऋचः पूर्वम् 'अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या । तस्यां हिरण्मयः कोशः स्वर्गोऽपि ज्योतिषा वृत' इति श्रुतम् । अनयोर्ऋचोरर्थः—देवानामप्ययोध्या असाध्या दुर्लभा पूः नगरी श्रीचक्रमित्यर्थः । 'चक्रं पुरं च सदनमगारं च गुहा स्त्रिया'मिति शङ्करारण्यधृतविश्वाख्यकोशात् । ईश्वरावासरूपायोध्यानगरी तु मर्त्यानामयोध्या । इयं तु देवानामपीत्यर्थः । सा कीदृशी । अष्टाचक्रा अष्टौ चक्राणि अष्टारं द्वे दशारे मन्वस्रं अष्टदलषोडशदले पद्मे भ्रमित्रयं भूगृहत्रयं चेति यस्यां सा । नवसङ्ख्यानि द्वाराणि योनिद्वारवत्त्रिकोणानि यस्यां सा । 'पञ्चशक्तिचतुर्वह्निसंयोगाच्चक्रसम्भव' इति नित्याहृदये । 'स्वाभिमुखाग्रत्रिकोणं शक्तिः, पराङ्मुखाग्रत्रिकोणं वह्नि'रिति मन्त्रशास्त्रीया परिभाषा । तस्यामयोध्यायां हिरण्मयस्तेजोमयः कोशो निधानं त्रिकोणरूपं स एव स्वर्गः सुखरूपत्वात् । तैत्तिरीयाणां स्वर्गो लोक इति पाठस्तस्याप्ययमेवार्थः । तस्मिन्हिरण्मय इत्यादिसप्तम्यन्तं पञ्चकं समानाधिकरणं स्पष्टार्थम् । त्रिकोणे यदस्ति बिन्दुरूपं चक्रं तस्मिन् यक्षं पूज्यं तत्प्रसिद्धं ब्रह्मविद आत्मनीव विदुः । आत्माभेदेनेव बिन्द्वभेदेनापि ब्रह्म मन्यन्त इत्यर्थः । कूटयति

छलयत्यात्मानमानन्दादिकमावृत्य संसारे पातयतीति कूटमज्ञानं तदध्यक्षतया तत्र तिष्ठति। 'कूटस्थमचलं ध्रुव'मिति स्मृतेः। कूटस्याज्ञानस्य स्था स्थितिर्यस्यां वा। कूटो गिरिश्भृङ्गं तद्वन्निष्क्रियतया तिष्ठतीति वा। अयस्कारैः प्रहाराधिकरणत्वेन भूमौ निखातो लोहविशेषः कूटस्तद्वन्निर्विकारा वा। कूटानां विश्वसमूहानां स्थितिर्यस्यां वा। वाग्भवादिकूटत्रये तिष्ठतीति वा। कूटं पुरद्वारं स्त्रीचक्रान्तर्गतत्रिकोणं तत्र तिष्ठतीति वा। 'कूटं यन्त्रेऽनृते राशौ निश्चले लोहमुद्‌गरे। मायाद्रिश्भृङ्गयोस्तुच्छे सीरावयवदम्भयोः। पुरद्वारे च शंसन्ती'ति विश्वः। कुलं कौलमार्गो बाह्यपूजा वंश आचारो वा तद्रूपिणी ॥ २१७ ॥

( ८९० ) **विश्वग्रासा**—चराचर विश्व को अपना ग्रास बनाने वाली। कठोपनिषद् ( २.३५ ) के अनुसार—'ब्राह्मण और क्षत्रिय दोनों ही उनके भोज्य हैं। मृत्यु भोजन में चटनी के समान है। कौन जान सकता है कि वह कहाँ है।' वेदसूत्र ( १.२.९ ) भी इसकी पुष्टि करता है—'खाने वाली परा आत्मा है, अतः जो कुछ चराचर है, वह सब उनका ग्रास है।

( ८९१ ) **विद्रुमाभा**—प्रवाल के सदृश कान्ति वाली अर्थात् उनकी आभा प्रवाल ( मूँगा ) के सदृश है। अथवा विद्–ज्ञान, द्रुम–वृक्ष या तरु। वे ज्ञान रूपी वृक्ष के सदृश हैं।

( ८९२ ) **वैष्णवी**—विष्णु के समान शक्तिशालिनी। देवीपुराण का कथन है—'उन्हें वैष्णवी कहते हैं, क्योंकि वे शंख, चक्र, गदा और पद्म धारण करती हैं। वे विष्णु की माता हैं तथा हरि के शत्रुओं का संहार करने वाली हैं। वे स्वयं विष्णुरूपा हैं। इस प्रकार चार अर्थ किये गये हैं।

( ८९३ ) **विष्णुरूपिणी**—विष्णु सदृश रूपवाली। ब्रह्माण्डपुराण के अन्तर्गत ललितोपाख्यान में देवी कहती हैं—मेरे पुरुष रूप से गोपियाँ भ्रमित हो गयीं। इसी सन्दर्भ में विष्णु वीरभद्र से कहते हैं—'महेश की आद्याशक्ति चतुर्धा है। भोग अथवा साधारणतः भवानीरूपा है, संग्राम में दुर्गारूपा, क्रोध में कालिकारूपा और पुरुष रूप में मेरा स्वरूप है।'

कूर्मपुराण में हिमवान् देवी की स्तुति करते हुए कहते हैं—हे ललिता! जिसके हजारों शिर हैं, अनन्त शक्तियाँ हैं तथा हजारों हाथ हैं, पुरातन पुरुष सागर में जल पर शयन कर रहे है, उस नारायण स्वरूप को मैं प्रणाम करता हूँ।' कूर्मपुराण में यह प्रसंग आता है, कि जब मंकणक को अपना विराट् स्वरूप दिखलाया तो उसने स्तुति करते हुए कहा—'आपका यह उग्र स्वरूप कौन-सा है, जो प्रत्येक दिशा में है और आपके साथ यह कान्तिमान् कौन हैं? यह पूछने पर शिव जी ने अपनी प्रकृति का वर्णन करते हुए कहा कि यह यह मेरी परा माया और तीन गुणों वाली प्रकृति है। इसे ही मुनिजन शक्ति

जगद्योनि और सनातनी कहते हैं। यही माया विश्व को विमोहित कर रही है। नारायण का पर और अव्यक्त रूप माया स्वरूप है।' सनत्कुमारसंहिता में राजा प्रभाकर और उनकी पत्नी पार्वती की विष्णु-भक्ति का वर्णन करते हुए कहा गया है—'इस प्रकार जनार्दन देवी के रूप में भी हैं और अपने रूप में भी हैं, क्योंकि पति और पत्नी का एक ही रूप होता है। केवल दो मानकर पूजा की जाती है। वृहत्पाराशरस्मृति का भी कथन है—'जो प्रसन्न-चित्त होकर दुर्गा, कात्यायनी, वाग्देवता की आराधना करता है, उसे विष्णु-लोक प्राप्त होता है।' आदित्य और शिवपुराण के अनुसार—'यह जो उनके पार्श्व में हैं वे ही पार्वती हैं जिनका एक अंश हरि हैं।' पद्मपुराण के अनुसार—'जो चण्डिका की मूर्ति को पूर्णिमा के दिन गन्ने के रस से स्नान कराता है और उन्हें स्वर्णचक्र पर स्थापित कर विधिवत् पूजन करता है, वह मृत्यु के पश्चात् विष्णु का सालोक्य प्राप्त करता है।' वामनपुराण का कथन है—'जो पूर्णिमा के दिन माघ महीने में विधि-विधान से देवी की पूजा करता है, उसे अश्वमेध यज्ञ का फल मिलता है तथा मृत्यु के बाद उसे विष्णुलोक में सम्मान प्राप्त होता है।'

( ८९४ ) **अयोनिः**—जिसकी योनि नहीं अर्थात् कारण नहीं है, वह अयोनि है। योनि का अर्थ स्थान या कारण है। श्रुति का वचन है—'हे इन्द्र ! मैंने तेरे रहने का एक स्थान ( योनि ) बनाया।' अयोनि, जिनके स्थान नहीं अर्थात् जो असीमित हैं। अथवा अ–विष्णु, योनि–माता अर्थात् विष्णु की माता।

( ८९५ ) **योनिनिलया**—प्रकृति जिसके आश्रय में रहती है। योनि–प्रकृति; क्योंकि श्रुति ( मु० उ० ३.१.३ ) के अनुसार—कर्ता, प्रभु, पुरुष ब्रह्म, योनि ये शब्द समानार्थक हैं।

मीमांसा—कर्ता : क्रियात्मक शक्ति से युक्त। प्रभु-नियन्ता। पुरुष–स्व, पूर्णब्रह्म। योनि–प्रकृति। इस प्रकार उन्होंने ध्यानस्थ होकर देखा। वेदसूत्र ( १.४.२७ ) के अनुसार वह योनि ( उपादान कारण ) भी है, क्योंकि शास्त्र ऐसा कहते हैं।

योनि–ब्रह्माण्ड के कारण ब्रह्मा आदि। निलय–जिसमें ये सब स्थित हैं अथवा विश्राम करते हैं।

अथवा योनि–माया। श्रुति ( श्वे० उप० ४.२ ) में कहा गया है—'वह जो योमि अर्थात् माया की अध्यक्षा हैं।' निलय–सीमित कर देना अर्थात् वह माया को सीमित कर देती हैं।

अथवा योनि—त्रिकोणात्मक चक्र, निलय—वे उसमें बिन्दु रूप में रहती हैं। अथर्ववेद की शौनकशाखा का कथन है—'उस हिरण्मयकोष में जो त्रिकोणात्मक तथा त्र्यक्षर है, उनकी पूजा उन लोगों को करनी चाहिए जो अपने आत्मदेव को ब्रह्मस्वरूप जानते हैं। इससे पहले के श्लोक में कहा गया है—इसमें नौ द्वारों वाले आठ चक्र हैं। देवों का यह पुर अपराजेय है। उस पुर में एक हिरण्मयकोष है। वह स्वर्गिक ब्रह्माण्डज्योति से आवृत है।' अर्थात् अपराजेय ( अयोध्या ) पुरी में देवों का भी प्रवेश नहीं, उसकी प्राप्ति अत्यधिक कठिन है। पुरी श्रीचक्र है।' शंकरारण्यकोश के अनुसार—'पुर का अर्थ चक्र, सदन, आगार और गुहा है। तात्पर्य यह है, कि लौकिक अयोध्या जहाँ देव भी रह सकते हैं, मानवों द्वारा प्राप्त नहीं की जा सकती और न देवता ही इस अयोध्या ( श्रीचक्र ) को प्राप्त कर सकते हैं। श्रीचक्र की परिभाषा इस प्रकार है—

'बिन्दुत्रिकोणवसुकोणदशारयुग्मं मन्वस्रनागदलसङ्गतषोडशारम्।
वृत्तत्रयं च धरणीसदनत्रयं च श्रीचक्रमेतदुदितं परदेवतायाः॥

अर्थात् 'बिन्दु, त्रिकोण, अष्टकोण, अन्तर्दशार, बहिर्दशार, चतुर्दशदल, अष्टदल, षोडशदल, वृत्तत्रय, चतुर्द्वारयुक्त भूपुर—यही नवावरण युक्त श्रीचक्र का स्वरूप है। इस चक्र में ४३ त्रिकोण, २८ मर्मस्थल और २४ सन्धियाँ होती हैं। जहाँ पर तीन रेखाएँ मिलती हैं, वह मर्म-स्थल और दो रेखाओं के मिलन का स्थान सन्धि-स्थल कहलाता है। इसमें जो नौ त्रिकोण हैं, उनमें पाँच अधोमुख और चार ऊर्ध्वमुख हैं। अधोमुख त्रिकोण शक्तितत्त्व के तथा ऊर्ध्वमुख त्रिकोण शिव के माने जाते हैं। इन नौ त्रिकोणों में से भी त्रिकोण, अष्टकोण, दो दशार और चतुर्दशार ये पाँच शक्तिचक्र हैं और चार ऊर्ध्वमुखी बिन्दु, अष्टदलकमल, षोडशदलकमल और चतुरस्र को शिवचक्र कहा जाता है। बिन्दुचक्र त्रिकोण के साथ, अष्टदलकमल अष्टार या अष्टकोण के साथ, षोडशदलकमल अन्तर्दशार और बहिर्दशार के साथ तथा भूपुर चतुर्दशार के साथ जुड़े हैं। इस प्रकार शिव और शक्तिचक्रों का अविनाभाव सम्बन्ध माना जाता है।

नित्यहृदय के अनुसार—'पाँच शक्तियों और शिव की चार अग्नियों के मिलन के परिणामस्वरूप श्रीचक्र का प्रादुर्भाव हुआ। त्रिभुज जिनके शिखर अर्थात् स्वाभिमुखाग्र नीचे की ओर हैं, वे शक्ति के हैं। वे जिनके शिखर ऊपर की ओर हैं जो पराङ्मुखाग्र कहलाते हैं। ये मंत्रशास्त्र के परिभाषात्मक शब्द हैं। उस पुर में हिरण्मय कलिका या बिन्दु है। यह बिन्दु या कलिका त्रिकोणरूपा है। इसे स्वर्ग कहते हैं, क्योंकि यह आनन्दरूपा है। त्रिकोण में

बिन्दुरूपा चक्र है। इसमें जो ब्रह्म है, उसकी ब्रह्मविदों को अनुभूति हो जाती है। इसका तात्पर्य यह हुआ कि ब्रह्म आत्म और बिन्दु से पृथक् नहीं है।

( ८९६ ) **कूटस्था**—अज्ञान पर शासन करने वाली। कूट का शाब्दिक अर्थ छलना है अर्थात् अपने स्वभाव को जो आनन्दमय है, आवरण में छिपा लेना। यही जीव को संसार में गिराता है। अतः कूट का अर्थ अज्ञान है। स्था—वे इस पर शासन करती हैं। भगवद्गीता में कहा गया है—

ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते।
सर्वत्रगमचिन्त्यञ्च कूटस्थमचलं ध्रुवम्॥
सन्नियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः।
ते प्राप्नुवन्ति मामेवं सर्वभूतहिते रताः॥' १२.३-४।

अर्थात् 'सर्वत्र सम बुद्धि, सभी स्थान, सभी दिशाओं और सभी वस्तुओं में एक मात्र मैं हूँ। 'सभी वासुदेव हैं' इस प्रकार सम बुद्धि सम्पन्न जो व्यक्ति इन्द्रियगण को नियमित करके अवर्णनीय, रूपादि से रहित, सर्वव्यापी, अभावनीय, अधिष्ठान रूप से माया-प्रपंच में स्थित, स्पन्दनरहित, ध्रुव ( नित्य ), वृद्धि आदि से रहित अक्षर का ध्यान करते हैं और सभी प्राणियों के कल्याण को चाहने वाले हैं, वे लोग मुझको प्राप्त होते हैं।

अथवा कूट—अज्ञान, स्था—स्थान अर्थात् अज्ञान की जड़ उनमें है। अथवा कूट—पर्वत का शिखर, स्था—वे स्पन्दनहीन रहती हैं; जैसे—पर्वत का शिखर। अथवा लोहे की निहाई अथवा स्थूणा जो उस समय भूमि पर ही रहती है, जब उस पर औजार चलते हैं; स्थ—वे ठीक उसी के समान अपरिवर्तनीय रहती हैं। अथवा कूट—ब्रह्माण्डों का समूह, स्थ—वे उनमें रहती हैं।

अथवा वाग्भव आदि जो तीन कूट होते हैं, वे इनमें रहती हैं। अथवा कूट—पुर का द्वार अर्थात् त्रिकोणात्मक चक्र जो श्रीचक्र में है; स्थ—वे उसमें रहती हैं।

( ८९७ ) **कुलरूपिणी**—कौलमार्गस्वरूपा। कुल का तात्पर्य कौलमार्ग से है। अर्थात् वे बाह्यपूजा, वंश, आचार स्वरूपवाली हैं।

**वीरगोष्ठीप्रिया वीरा नैष्कर्म्या—**

**वीराणां गोष्ठी सभा संल्लापो वा प्रिया यस्याः। स्वयमपि वीर्यवत्त्वाद्वीरा। 'पतिपुत्रवती वीरे'ति तु नाममालायाम्। निर्गतानि कर्माणि यस्मात्स निष्कर्मा तस्य भावो नैष्कर्म्यं तद्वती नैष्कर्म्या। अर्श-आदित्वान्मत्वर्थीयोऽप्रत्ययः। स्वार्थे वा ष्यङ्। कर्मलेपाभाववतीत्यर्थः। 'लिप्यते न स पापेने'ति स्मृतेः 'न पुण्यपापे ममे'ति श्रुतेश्च। योगसूत्रमपि 'क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेषः ईश्वर' इति॥**

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे।
नवमेन शतेनाभूद्दशमी बोधिनी कला ।। ९०० ।।

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये नवमशतकं नाम दशमी बोधिनी कला ।। १० ।।**

---

( ८९८ ) **वीरगोष्ठीप्रिया**—वीरों की गोष्ठियों से प्रेम करने वाली। जिन गोष्ठियों में ब्रह्म की चर्चा होती है, वे उन्हें अत्यन्त प्रिय हैं।

( ८९९ ) **वीरा**—शौर्यसम्पन्न। नाममाला का कथन है—'जिसका पति और पुत्र हो, उस स्त्री को वीरा कहते हैं।' अथवा देवी शक्ति और शौर्य से युक्त हैं।

( ९०० ) **नैष्कर्म्या**—जो कर्मबन्धनों से मुक्त हैं। श्रुति ( कै० उप० २२ ) का कथन है—'न मैं पापों में लिप्त हूँ और न पुण्यों में। भगवद्गीता के अनुसार—

'ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाम्भसा ।। ५.१० ।

अर्थात् 'जो पुरुष सभी कर्मों को परमात्मा में अर्पण करके उसके फल में अनासक्त होकर लौकिक-वैदिक सभी कर्मों का अनुष्ठान करता है, वह जल में स्थित पद्मपत्र की तरह पाप से लिप्त नहीं होता।'

योगसूत्र ( १.२४ ) के अनुसार—'ईश्वर पीड़ा, कर्म, कर्मफल और संस्कारों से रहित है।

इस प्रकार नौ सौ नामों की चर्चा समाप्त हुई। दसवीं कला जिसे 'बोधिनी' कहते हैं वह पूर्ण हुई। यह ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है।

---

# दशमशतकं

## नाम

# एकादशी धारिणा कला

**—नादरूपिणी ।**

**विज्ञानकलना कल्या विदग्धा बैन्दवासनी ॥ २१८ ॥**

नादः प्रणवशिरस्थितस्तद्रूपा । तदुक्तमभियुक्तैः—'आनन्दलक्षणमनाहतनाम्नि देशे नादात्मना परिणतं तव रूपमीशे । प्रत्यङ्मुखेन मनसा परिचीयमानं शंसन्ति नेत्रसलिलैः पुलकैश्च धन्या' इति । नादे रूपमस्या वा । तदुक्तं स्वच्छन्दतन्त्रे—'रोधिन्याख्यं यदुक्तं ते नादस्तस्योर्ध्वसंस्थित' इत्यादिना 'तस्योत्सङ्गगतामूर्ध्वगामिनीं परमां शिवाम् । ध्याये'दित्यन्तेन । विज्ञानस्य ब्रह्मसाक्षात्कारस्य कलना स्वात्मसाक्षात्कारः 'चतुर्दशानां विद्यानां धारणं हि यथार्थतः । विज्ञानमिति तद्विद्यादि'ति कौर्मोक्तं वा विज्ञानम् । कलासु साधुः कल्या । यद्वा कलयितुमर्हा कल्या उषःकालरूपा वा । कादम्बर्यादिरूपा वा । 'कल्यं सर्गे प्रभाते च कल्यो नीरोगदक्षयोः। कल्या कल्याणवाची स्यात्कादम्बर्यामपि स्मृते'ति विश्वः । विदग्धा चातुर्यशीला । भ्रुवोरुपरिभागे वृत्तसन्निवेशो बैन्दवं तदासनं यस्याः । उक्तञ्च स्वच्छन्दतन्त्रे—'हाकिनीमण्डलादूर्ध्वं बिन्दुरूपं तु वर्तुल'मित्यादिना तत्र पद्मं शिवं च वर्णयित्वा तस्य 'वामभागे समासीना शान्त्यतीता मनोन्मनी'-त्यादिना बिन्दुसम्बन्धिचक्रं सर्वानन्दमयाख्यमेवासनं यस्या वा । बिन्दूनां समूहो बैन्दवं तदेवासनं तदभिधेयार्थानामाधारोऽभिधायको यस्या इति वा । तथा च ज्ञानार्णवतन्त्रे—'बिन्दुव्यूहं प्रवक्ष्यामि बीजरूपं वरानने । हकारं बिन्दुरूपेण ब्रह्माणं विद्धि पार्वति । सकारं बिन्दुसर्गाभ्यां हरिश्चाहं सुरेश्वरि । अविनाभावसम्बन्धो लोके हरिहराविति' इत्यादिना वामादीनामिच्छादीनां भूरादीनां जाग्रदादीनां च त्रयं त्रयं बिन्दुरूपमेवोक्त्वोपसंहृतम् 'एवं बिन्दुत्रयैर्योगात्त्रिपुरानामरूपिणी'ति । यद्वा अकारप्रश्लेषेणाप्सु यदैन्दवमिन्दुसमूहस्तस्मिञ्जीवकदम्बे आस्ते बिम्बरूपत्वादभेदेन स्वयमेकैव बहुषु प्रतिबिम्बेषु तिष्ठति । 'एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवदि'ति श्रुतेः ॥ २१८ ॥

( ९०१ ) नादरूपिणी—वे नाद ( प्रणव ) से ऊपर शिर में स्थित है । महाजनों का कथन है—'हे महाराज्ञी ! आपका आनन्दमय स्वरूप अनाहत-नाद रूप में अभिव्यक्त होता है । अन्तर्मुखी होकर मानस इस रूप की अनुभूति करता है । कोई भाग्यशाली पुरुष अपने अश्रुपूरित नेत्रों और रोमों के पुलकायमान होने पर इसे व्यक्त कर पाते हैं ।'

अथवा जिनका स्वरूप नाद में है। स्वच्छन्दतंत्र के अनुसार—'मैंने तुम्हें जिसे रोधिनी नाम से बताया है, उसके ऊर्ध्व में नाद रहता है। साधक को यहाँ परमशिव का ध्यान करना चाहिए। वे ऊपर जा रही हैं और उनके अङ्क में शिव विराजमान हैं।'

हमारे वर्तमान युग के मनीषी म० म० कविराज गोपीनाथ वैद्य ने अपने ग्रन्थों में इस पर विस्तृत रूप से प्रकाश डाला है। उनका कहना है कि प्राचीन काल में वाग् योग को मुमुक्षुओं के आश्रय योग्य सबसे सरल राजमार्ग माना जाता था। मन की स्थिरता—साधन के लिए तथा मूढ़ चित्त के बोधन के लिए नाद की परम उपयोगिता है। योग तथा तांत्रिक-साधना में और मंत्र-जप में भी नाद का ही सबसे अधिक महत्त्व है। प्राणात्मक उच्चारण से एक अव्यक्त ध्वनि निरन्तर स्फुरित होती रहती है। इसे ही अनाहतनाद कहते हैं। यह प्राणिमात्र के हृदय में स्वाभाविक रूप से सदा ही चलता रहता है। इसका कोई कर्ता नहीं और कोई प्रतिरोधक भी नहीं है। अभिव्यक्त रूप में सभी वर्ण इसमें विद्यमान हैं—यही वर्णों की उत्पत्ति का निमित्त है। इसलिए यह भी वर्ण पदवाच्य है।

अनाहतनाद के मुख्य अभिव्यक्ति स्थान दो बीज हैं—एक सृष्टिबीज 'स'कार और दूसरा संहारबीज 'ह'कार है। इन्हीं दो बीजों का आश्रय लेकर यह नाद अभिव्यक्त होता है। योगियों को पता है कि प्राण के आदि मूल का सन्धान करने से चिदाकाश का प्रथम स्पन्दन ही दृष्टिपथ पर पड़ता है। बिन्दुयुक्त 'ह'कार ( हं ) परमपुरुष का और विसर्गयुक्त 'स'कार ( सः ) परमा प्रकृति का वाचक है। दोनों की युक्तावस्था ही आदि हंस का रूप है, जिसे निःस्पन्द और स्पन्दतत्त्व का सन्धिस्थान माना जा सकता है। इस आदि प्राण को ही संवित् का प्रथम परिणाम कहते हैं—सृष्टि के सभी तत्त्वों की धारिका शक्ति यही है। शरीर में श्वास-प्रश्वास का खेल इस हंस रूपी प्राण का ही व्यापार है। 'हं'कार से बहिर्मुख गति या अनन्त की ओर गति होती है और 'सः'कार से अन्तःप्रवेश या देह में प्रत्यावर्तन सूचित होता है।

नाद से ही समग्र विश्व की सृष्टि होती है एवं सृष्ट विश्व के अन्दर नाद ही प्राण या जीवनीशक्ति के रूप में निहित रहता है। यही अनन्त विश्व को गर्भ में धारण कर प्रसुप्त सर्पाकार के रूप में रहता है। इसे ही परमबीज कहते हैं। जब यह विश्व को गर्भ में धारण किये रहता है, तो इसका नाम पराकुण्डली और जब इसका नादात्मक रूप में स्फुरण होता है, तब इसका नाम वर्णकुण्डली और जब यह नाद गहरी सुषुप्ति में अवस्थित होता है, तब इसका नाम प्राणकुण्डली है। नाद से ज्योति का भी सम्बन्ध है। नाद की

भिन्नता के अनुरूप ज्योति में भी भिन्नता होती है। विशुद्ध ज्योति में कोई रंग नहीं रहता और विशुद्ध नाद भी वही है, जिसमें मात्रागत और गुणगत कोई विभाग नहीं है। हठयोग में भी नाद-साधना का उपदेश है। नाद की नौ भूमियाँ भी हैं, जिन्हें नव-नाद कहते हैं। स्थूल और सूक्ष्म दोनों में ही ये भूमियाँ हैं।

( ९०२ ) **विज्ञानकलना**—बोध की कारणस्वरूपा। विज्ञान का अर्थ है—ब्रह्मसाक्षात्कार और कलना का अर्थ है—स्व ( आत्म ) साक्षात्कार। कूर्मपुराण के अनुसार चौदह विद्याओं और उनके अर्थों का धारण करना ही विज्ञान कलना है।'

( ९०३ ) **कल्या**—सृष्टि कार्य में समर्थ। विश्वकोश के अनुसार कल्या शब्द के ये अर्थ हैं—'सृजन, उषारूपा, रोगरहित, चतुर, शुभ वाणी और मदिरा।'

( ९०४ ) **विदग्धा**—चातुर्यशीला। कलात्मक ब्रह्माण्ड में जितनी भी सृष्ट वस्तुएँ और पदार्थ हैं, उन सभी में जीवनीशक्ति के रूप में ये स्थित हैं।

( ९०५ ) **बैन्दवासनी**—बैन्दव आसन वाली। बैन्दव का अर्थ है—भौहों के ऊपर वृत्ताकार बिन्दु। स्वच्छंदतंत्र के अनुसार—'हाकिनी मण्डल के ऊपर एक बिन्दु वृत्ताकार है। वहाँ कमल में शिव स्थित हैं। इसके वामभाग में शान्त्यतीता मनोन्मनी आसीन हैं। बिन्दुचक्र को सर्वानन्दमयचक्र कहते हैं अथवा बैन्दव का तात्पर्य बिन्दुओं के समूह, आसन तथा उसके आधार से है। सर्वानन्दमयचक्र नवाँ चक्र माना जाता है।

ज्ञानार्णवतंत्र का कथन है—'हे वरानने ! अब मैं तुमसे बिन्दु व्यूहों की चर्चा करता हूँ, जो बीज रूप में हैं। हे पार्वती ! सुनो, बिन्दु रूप में हकार ( हं ) ब्रह्म, बिन्दु और विसर्ग युक्त सकार ( सं ) और ( सः ) हरि का और मेरा प्रतीक है। जगत् में हरि और हर का अविनाभाव सम्बन्ध है।' वामा आदि, इच्छा आदि तथा जाग्रत् आदि अवस्थाओं का वर्णन करने के बाद कहते हैं, कि ये सब बिन्दुरूपा हैं। इस प्रकार यह निष्कर्ष निकालते हैं—इन तीन बिन्दुओं के योग के कारण देवी त्रिपुरा-नामरूपिणी हैं। अथवा यदि नाम के पूर्व 'अ' अक्षर जोड़ दिया जाय तो अप् अर्थात् जल में, ऐन्दव–चन्द्रमा समूह अर्थात् जीव स्थित हैं, आसना का अर्थ है—वे स्थित रहती हैं अर्थात् वे अभेद रूप में असंख्य जीवों के साथ अकेली ही प्रतिबिम्ब रूप में रहती हैं। वे अकेली ही बिम्ब रूप में उस प्रकार असंख्य हैं जैसे जल में एक चन्द्रमा के अनेक प्रतिबिम्ब दिखलायी देते हैं।

श्रीचक्र के सबसे अन्तरतम चक्र को बैन्दवचक्र कहते हैं। मध्यत्रिकोण के भीतर नित्यमण्डल अर्थात् पंचदश कलाओं से वेष्टित बिन्दु को महाबिन्दु कहते हैं और इस महाबिन्दु से ही जिसे परमात्मा और सदाशिव कहते हैं, बैन्दवचक्र का भी प्रादुर्भाव बतलाया गया है। यह कामकला अक्षर द्वारा गठित भी मानी जाती है।

**तत्त्वाधिका तत्त्वमयी तत्त्वमर्थस्वरूपिणी ।**
**सामगानप्रिया सौम्या सदाशिवकुटुम्बिनी ।। २१९ ।।**

तत्त्वानि प्रलयपर्यन्तस्थायिवस्तूनि षट्त्रिंशत्सङ्ख्यान्येव। घटादीनां तत्त्वपदवाच्यत्वाभावात्। उक्तञ्चाभियुक्तैः—'आप्रलयं यत्तिष्ठति सर्वेषां भोगदायि भूतानाम्। तत्तत्त्वमिति प्रोक्तं न शरीरघटादि तत्त्वमत' इति। तेभ्योऽधिका तन्नाशेऽप्यवस्थानात्। तत्त्वमयी तत्त्वप्रचुरा। यद्वा तत्त्वं शिवतत्त्वं तदधिका चिन्मयी चेति नामद्वयार्थः। सम्प्रज्ञातासम्प्रज्ञातसमाधिद्वयरूपेति यावत्। तदुक्तं ज्ञानार्णवे—'स्वयम्प्रज्ञातसंज्ञस्तु शिवाधिक्येन जायते। असम्प्रज्ञातनामा तु शिवतत्त्वेन वै भवेत्'। तल्लक्षणे अपि तत्रैव 'स्वयम्प्रज्ञातभेदस्तु तीव्रतीव्रतरो भवेत्। असम्प्रज्ञातभेदस्तु मन्दमन्दतरस्तथा ।। हास्यरोदनरोमाञ्चकम्पस्वेदादिलक्षणः। तीव्रतीव्रतरो देवि समाधिरुपलक्षितः ।। निमेषवर्जिते नेत्रे वपुस्तल्लक्षणं स्थितम्। मन्दमन्दतरो देवि समाधिरुपलक्षित' इति ।। इदञ्च द्वयं तेजोविशेषे मनोधारणेन भवति। तच्च तेजः स्वनाथमुखादवगन्तव्यम्। अथवा आत्मतत्त्वं विद्यातत्त्वं शिवतत्त्वं चेति त्रिविधतत्त्वमयी। तत्समष्टिरूपसर्वतत्त्वरूपत्वात्त्रिविधतत्त्वाधिका चेत्यर्थः। चतुर्विधतत्त्वस्वरूपमुक्तं वृद्धैः—'मायान्तमात्मतत्त्वं विद्यातत्त्वं सदाशिवान्तं स्यात्। शक्तिशिवौ शिवतत्त्वं तुरीयतत्त्वं समिष्टिरेतेषा'मिति ।। सत्तत्त्वं चित्तत्त्वं आनन्दतत्त्वं चेति त्रयाणां स्वरूपम्। सच्चिदानन्दाद्ब्रह्मणो जातेषु शिवादिक्षित्यन्तेषु शिवशक्त्योरानन्दांशोऽनावृतः, सदाशिवेश्वरशुद्धविद्यानां चिदंशोऽनावृतः, मायादिक्षित्यन्तानां तु सदंशमात्रमनावृतं, सच्चिदानन्दानामुत्तरोत्तरावरणाभावस्य पूर्वपूर्वावरणाभावव्याप्यत्वनियमाच्छिवतत्त्वे त्रयमप्यनावृतम्। विद्यातत्त्वे सच्चिदंशावनावृतौ, आनन्दांशे त्वल्पमावरणं, आत्मतत्त्वे तु चिदानन्दांशौ सम्यगावृतौ तिष्ठतः। आत्मशब्दोऽप्यात्मलाभ इत्यादिप्रयोगेऽस्तित्वमात्रपरत्वेन प्रसिद्धः, विद्याशब्दो ज्ञानरूपचित्परः, शिवशब्दो मोक्षरूपानन्दे प्रसिद्ध इति। तेन शब्दत्रयेणैव सच्चिदानन्दांशवत्त्वलाभ इति तत्त्वत्रयरहस्यम्। यद्वा षडध्वात्मकपरमात्मशरीरे षट्त्रिंशदात्मकतत्त्वाध्वनोऽप्यवयवत्वात्तत्त्वमयी। तदुक्तं कामिके—'पृथिव्यादीनि षट्त्रिंशत्तत्त्वान्यागमवेदिभिः। उक्तान्यमुष्य तत्त्वाध्वा शुक्रमज्जास्थिरूपधृ'गिति। महावाक्यस्थयोस्तत्पदत्वंपदयोरर्थौ शिवजीवौ स्वरूपमस्याः। सामगानं प्रियं यस्याः। सामगाश्छन्दोगाः। अनवरतप्रणव-

त्प्रियं यस्या इति वा। 'सोममर्हति य' इति सूत्रेण यप्रत्यये सोमयागार्हा सोम्या। उमया सहितः सोमोऽवयवोऽस्या इत्यर्थे 'मये चे'ति सूत्रेण वा यत्प्रत्ययः। अथवा 'सोमः कर्पूरचन्द्रयोः'। सोम इवाह्लादिकेत्यर्थे शाखादित्वाद्यप्रत्ययः। 'तत्र साधु'रित्यर्थे यप्रत्ययो वा। सौम्येत्यादिवृद्धिपाठे तु चातुर्वर्ण्यादित्वात्स्वार्थे ष्यञ्। सदाशिवस्य कुटुम्बिनी भार्या श्यामलाशुद्धविद्याश्वारूढादिरूपे-त्यर्थः॥ २१९॥

( ९०६ ) **तत्त्वाधिका**—तत्वों से भी ऊपर। तत्त्व छत्तीस हैं। ये तभी तक रहते हैं, जब तक प्रलय नहीं होता। इसमें घट आदि नहीं आते हैं। महाजनों का कथन है—'प्रलय तक जो कुछ रहता है, सभी जीवों को आनन्द देता है, उन्हें तत्त्व कहते हैं। घटादि की गणना तत्त्वों में नहीं होती।

( ९०७ ) **तत्त्वमयी**—तत्त्वरूपा। तत्त्वाधिका शिवातीता को कहते हैं और तत्त्वमयी स्वयं शिवस्वरूपा हैं। तात्पर्य यह है कि वे दोनों रूप स्वयं प्रज्ञात और असम्प्रज्ञात समाधि रूप हैं। ज्ञानार्णवतंत्र में कहा गया है—'स्वयं प्रज्ञात समाधि शिवतत्त्व के आगे है। असम्प्रज्ञात शिवतत्त्व से प्राप्त होती है।' आगे इसी तंत्र-ग्रन्थ में इनकी प्रकृति बतलायी गयी है। स्वयंप्रज्ञात दो प्रकार की होती है—'शीघ्र तथा तीव्र और तीव्रतर। असम्प्रज्ञात के भी दो भेद हैं—मन्द और मन्दतर। हास्य, रोदन, रोमांच, कम्प, स्वेद ( पसीना ) आदि तीव्र और तीव्रतर समाधियों के लक्षण हैं। मन्द और मन्दतर के लक्षण नेत्रों की स्थिरता, पलक न झपकना और शरीर की स्थिरता बतलाये गये हैं। इन दोनों को ही साधक अपने तेज से मन में धारण कर लेता है। वह तेज मुख पर भासित भी होना चाहिए किन्तु उसे गुरु ही देख सकता है। अथवा वे आत्म-तत्त्व, विद्यातत्त्व और शिवतत्त्व-स्वरूपा हैं। वे समूह रूप में इन तीनों में हैं और तीनों से बाहर भी हैं।

मनीषियों का यह भी कथन है कि तत्त्व चार हैं—'आत्मतत्त्व मायातत्त्व के सदृश, विद्यातत्त्व सदाशिवतत्त्व के समान, शिवतत्त्व शक्ति और शिव के समान है और चौथा तुरीयतत्त्व इन तीनों का समष्टि रूप है। सत्, चित् और आनन्द तत्त्व को तीन स्वरूप भी कहते हैं। शिव से लेकर पृथ्वी तक जो ३६ तत्त्व हैं उनकी उत्पत्ति सच्चिदानन्द ब्रह्म से ही हुई है। इनमें शिव और शक्ति आनन्द रूप हैं। सदाशिव, ईश्वर और शुद्धविद्या चित् के सदृश हैं। माया से लेकर पृथ्वी तक जितने तत्त्व हैं, वे सत् के सदृश हैं। इन तीन शिवतत्त्वों में अन्य दो तत्त्व भी मिले हैं, विद्यातत्त्व में दूसरा और तीसरा तथा पहले का सूक्ष्म अंश भी मिला है। आत्मतत्त्व तीसरा है तथा इसमें अन्य दो का सूक्ष्म

अंश भी मिला है। यह तथ्य है कि शिवतत्त्व आनन्द के सदृश है, क्योंकि यह आनन्दमय है। विद्या चित्-सदृश और आत्मन् सत्-सदृश है।

अथवा तत्त्वमयी का तात्पर्य यह है कि उस ब्रह्म के ३६ अवयव तत्त्व हैं, जिसका शरीर षडध्वात्मक है। कामिक का कथन है, कि ये ३६ तत्त्व पृथ्वी आदि शुक्र, मज्जा, वसा, मांस, रक्त, मेद और अस्थियाँ आदि तत्त्व रूप में अवयव हैं।

( ९०८ ) **तत्त्वमर्थस्वरूपिणी**—तत् और त्वं पद रूपिणी। तत् का अर्थ शिव और त्वं का अर्थ जीव, अर्थात् जो शिव और जीव स्वरूपा हैं।

( ९०९ ) **सामगानप्रिया**—सामवेद के गान जिन्हें प्रिय हैं। सामग—सामवेद के गायक, अन—जीवन, अर्थात् सामवेद के छन्द जिन्हें प्राणवत् प्रिय हैं।

( ९१० ) **सौम्या**—सोमयाग के योग्या। इनकी आराधना में सोम का प्रयोग किया जाता है। अथवा 'स' का अर्थ शिव सहित उमा है। सौम्या—शिव जिनका अर्धांश है। सोम—चन्द्रमा, कपूर।

( ९११ ) **सदाशिवकुटुम्बिनी**—शिव की भार्या। इसका तात्पर्य श्यामला शुद्धविद्या और अश्वारूढ़ा भी है।

**सव्यापसव्यमार्गस्था सर्वापद्विनिवारिणी।**

**सव्यश्चापसव्यश्च मार्गश्च सव्यापसव्यमार्गास्तेषु स्थिताधिकृता। वितरण-पालनाधिकारादिदानक्षमेति यावत्। तेषां त्रयाणां स्था स्थितिर्यस्यामिति वा। सन्ति हि सवितृमण्डलस्योत्तर-दक्षिण-मध्य-भागभेदेन त्रयो मार्गाः। अश्विन्या-दिभिस्त्रिभिस्त्रिभिर्नक्षत्रैरेकैका वीथी। तादृशीभिस्तिसृभिस्तिसृभिर्वीथीभिरेकैको मार्गः। तदेतद्विस्तरेणोक्तं वायुपुराणे—'अश्विनी कृत्तिका याम्या नागवीथीति शब्दिता। रोहिण्यार्द्रा मृगशिरो गजवीथ्यभिधीयते। पुष्याश्लेषा तथादित्या वीथी चैरावती स्मृता। एतास्तु वीथयस्तिस्र उत्तरो मार्ग उच्यते। तथा द्वे चापि फल्गुन्यौ मघा चैवार्षती मता। हस्तश्चित्रा तथा स्वाती गोवीथीति तु शब्दिता। ज्येष्ठा विशाखानुराधा वीथी जारद्गवी मता। एतास्तु वीथयस्तिस्रो मध्यमो मार्ग उच्यते। मूलाषाढोत्तराषाढा अजवीथ्यभिशब्दिता। श्रवणश्च धनिष्ठा च मार्गी शतभिषस्तथा। वैश्वानरी भाद्रपदे रेवती चैव कीर्तिता। एतास्तु वीथय-स्तिस्रो दक्षिणो मार्ग उच्यत' इति। याम्या भरणी। आदित्या अदितिदेवत्या पुनर्वसुः। मार्गी मृगवीथी। स्पष्टमन्यत्। अत्र सव्यादयस्त्रयोऽपि शब्दाः प्रत्येकं मार्गत्रयस्यापि वाचकाः सम्भवन्ति। तथाहि—'वामं शरीरं सव्यं स्यादपसव्यं तु दक्षिण'मिति कोशात्प्रकृते सव्यशब्देन नागवीथीगजवीथ्यैरावतवीथ्यात्मक उत्तरो मार्गो विवक्ष्यते। अपसव्यशब्देन त्वजवीथीमृगवीथीवैश्वानरवीथ्यात्मको दक्षिणो**

मार्गः । मार्गशब्देन सामान्यवाचिनैव पारिशेष्यादार्षतवीथीगोवीथीजारद्गव-
वीथ्यात्मको मध्यमो मार्ग उच्यते । यद्वा उत्तरमार्गो मृगशीर्षसम्बन्धित्वेन मृग-
स्यायं मार्ग इति व्युत्पत्त्या मार्गपदेनोच्यते । मध्यमस्तु सव्यपदेन दक्षिणमार्गात्
सव्यस्थानीयत्वात् । अपसव्यस्तु यथास्थित एव । यद्वा 'सव्यं दक्षिणवामयो'-
रिति कोशाद्दक्षिणमध्यमार्गावेव सव्यापसव्यपदेनोच्येते । उत्तरस्तु मार्गपदेनेति
त्रयाणां मार्गाणां वामसंस्थक्रमेण निर्देशः सम्पद्यते । अथवा दक्षिणमार्ग एव
मृगवीथीसम्बन्धित्वादुक्तव्युत्पत्त्या मार्गपदेनोच्यताम् । मध्यमस्तु सव्यपदेन
मार्गाद्वामत्वाद् उत्तरमार्गापेक्षया दक्षिणत्वाद्वा । अत एव तद्विरुद्धत्वादुत्तरो मार्गो-
ऽपसव्यः । मध्यम एव वाऽपसव्यपदेन उत्तरमार्गापेक्षया दक्षिणस्थानीयत्वात्सव्य-
पदेन तूत्तर एवेति दक्षिणसंस्थक्रमेणापि निर्देशः सम्पन्नोपपद्यत इत्येका व्याख्या ॥
एवं वा ॥ सव्यो देवयानोऽर्चिरादिमार्गो निवृत्तिपरैः प्राप्यः । अपसव्यः पितृयाणो
धूम्रादिमार्गः प्रवृत्तिपरैः प्राप्यः । मार्गस्थशब्दो मार्गेषु स्था स्थितिर्यस्मादिति
व्युत्पत्त्या ध्रुवावस्थितिशालिविष्णुलोकपरः । आदित्यादिग्रहाणां स्वस्वमार्गे
स्थापनस्य ध्रुवाधीनत्वात् । ईदृशमार्गत्रयरूपेत्यर्थः । एतद्विस्तरस्तु विष्णुपुराणे
द्वितीयेंऽशे—'उत्तरं यदगस्त्यस्य अजवीथ्याश्च दक्षिणम् । पितृयाणः स वै पन्था
वैश्वानरपथाद्बहिः ॥ तत्रासते महात्मानो ऋषयो ह्यग्निहोत्रिणः । भूतारम्भकृतं
ब्रह्म शंसन्तो ऋत्विगुद्यताः ॥ प्रारभन्ते तु ये लोकास्तेषां पन्थास्तु दक्षिणः ।
चलितं ते पुनर्ब्रह्म स्थापयन्ति युगे युगे ॥ सन्तप्ततपसा चैव मर्यादाभिः श्रुतेन च ।
जायमानाश्च पूर्वे च पश्चिमानां गृहेषु वै ॥ पश्चिमाश्चैव पूर्वेषां जायन्ते निधने-
ष्विह । एवमावर्तमानास्ते तिष्ठन्ति नियतव्रताः ॥ सवितुर्दक्षिणं मार्गं श्रिता
ह्याचन्द्रतारक'मिति । लोकालोकपर्वतस्योत्तरभृङ्गमगस्त्यस्थानम् । तदुक्तं
मत्स्यपुराणे—'लोकपालाः स्थिता ह्येते लोकालोके चतुर्दिशम् । तस्योत्तरमग-
स्त्यस्य भृङ्गं देवर्षिपूजित'मिति । अजवीथ्याः मूलादिनक्षत्रत्रयस्य वैश्वानरपथा-
च्चरमनक्षत्रत्रयात् भूतारम्भकृतं ब्रह्मप्रवृत्तिमार्गबोधकं कर्मकाण्डात्मकं वेदभागम् ।
जायमाना इति मता अपि स्वकुल एव पुनःपुनर्जायमाना इति समुदायार्थः ।
तथा तत्रैव—'नागवीथ्युत्तरं यच्च सप्तर्षिभ्यश्च दक्षिणम् । उत्तरः सवितुः पन्था
देवयानस्तु स स्मृतः ॥ तत्र ते वशिनः सिद्धा विमला ब्रह्मचारिणः । सन्ततिं ये
जुगुप्सन्ति तस्मान्मृत्युजितश्च ते ॥ अष्टाशीतिसहस्राणि मुनीनामूर्ध्वरेतसाम् ।
उदक्पन्थानमर्यम्णः स्थिताश्चाभूतसम्प्लवम् ॥ ते सम्प्रयोगाल्लोभस्य मैथुनस्य
च वर्जनात् । इच्छाद्वेषाप्रवृत्त्या च भूतारम्भविवर्जनात् ॥ पुनश्चाकामसंयोगादि-
च्छादेर्दोषदर्शनात् । इत्येवं कारणैः शुद्धास्तेऽमृतत्वं हि भेजिरे ॥ आभूतसम्प्लवं
स्थानममृतत्वं हि भाष्यते । त्रैलोक्यस्थितिकालोऽयमपुनर्मार उच्यत' इति । नाग-
वीथ्युत्तरं अश्विन्यादित्रयोत्तरम् । भूतारम्भविवर्जनात् प्रवृत्तिमार्गपरित्यागात् ।

तृतीयमार्गेण सह फलैक्यं माप्रसाङ्क्षीदत आह—आभूतसम्प्लवमिति । तथा तत्रैव—'ऊर्ध्वोत्तरमृषिभ्यस्तु ध्रुवो यत्र व्यवस्थितः । एतद्विष्णुपदं दिव्यं तृतीयं व्योम्नि भासुरम् ।। निर्धूतदोषपङ्कानां यतीनां संयतात्मनाम् । स्थानं तत्परमं विप्र पुण्यपापपरिक्षये ।। अपुण्यपुण्योपरमे क्षीणाशेषार्तिहेतवः । यत्र गत्वा न शोचन्ति तद्विष्णोः परमं पदम् ।। दिवीव चक्षुराततं योगिनां तन्मयात्मनाम् । विवेकज्ञान-दृष्टं च तद्विष्णोः परमं पद'मित्यादि ।। इत्यपरा व्याख्या ।। एवं वा ।। उपा-सनाक्रमे हि द्वौ मार्गौ दृश्येते—वाममार्गो दक्षिणमार्गश्चेति । तत्र वाममार्गो नाम स्वस्ववर्णाश्रमविहितानि यावन्ति कर्माणि, श्रौतान्यग्निहोत्रादीनि, स्मार्तान्यष्ट-कादीनि, तान्त्रिकाणि मन्त्रसिद्ध्यादीनि, तेषु सर्वेषु या देवताः प्रधानभूता अङ्ग-भूता वा तत्तत्स्थाने स्वोपास्यामेव देवतां सर्वत्र भावयेत् । तत्तद्देवतावाचकपदो-त्तरं विशेष्यत्वेन स्वदेवतावाचकपदं सर्वमन्त्रेषु निक्षिपेदित्याकारकः । ईदृशे मार्गे देवर्षिपितॄणामृणशोधनाभावजन्यं पातकम् । दक्षिणमार्गे तु श्रौतादितत्तत्कर्माङ्ग-देवतास्थाने स्वोपास्यदेवतैव भावनीयेति न निर्बन्धः अपि तु तत्तद्देवताविषयक-तन्त्रेषु यानि कर्माणि विहितानि तदङ्गत्वेनैवेति सर्वकर्मणामुपरोधाभावादस्मि-न्मार्गे तादृशं पातकं नास्तीति झटिति मोक्षः । वाममार्गे तु विलम्बितः । ऋण-शोधनाभावेन कञ्चित्कालं प्रतिबन्धात् । न चैवं सत्यनुष्ठानतोऽपि कठिने मोक्षां-शेऽपि विलम्बिते साधने कथं शिष्टानां वाममार्गे प्रवृत्तिरिति वाच्यम् । ऐहि-कानामुच्चावचफलानामिहैव जन्मनि भोगलिप्सया मोक्षे स्वल्पविलम्बस्य सोढव्य-त्वात् । भुक्तिमुक्तिप्रदत्वेन वैषयिकशिष्टानां प्रवृत्तिसम्भवात् । ऐहिकभोगविरक्त-शिष्टानां तु मोक्षे विलम्बस्यासोढव्यत्वाद्दक्षिण एव मार्गे प्रवृत्तिरिति विवेकः । तदिदं सविस्तरं निरूपितं कालिकापुराणे—'सर्वत्र देवीमन्त्रेषु वैदिकेष्वपि भैरवीम् । त्रिपुरां चिन्तयेन्नित्यं वेदमन्त्रेषु च क्रमात् ।। देवनामसु सर्वेषु भैरवीति पदं सदा । कुर्याद्विशेषणं नित्यं नोच्चार्यं निर्विशेषणम् ।। आपः पुनन्तु पृथिवी-मुक्त्वा त्रिपुरभैरवीम् । कुर्यादाचमनं विप्रो द्रुपदायां तथा चरेत् ।। इदं विष्णु-भैरवस्तु विचक्रम इतीरितम् । मृदालम्बनकृत्येषु मन्त्रमेतं नियोजयेत् ।। गायत्रीं त्रिपुरा[illegible] तु भैरवीमुच्चरञ्छिवाम् । मार्तण्डभैरवायेति सूर्यायार्घ्यं निवेदयेत् ।। उदुत्यं जातवेदसं देवं वहन्ति केतवः । दृशे विश्वाय सूर्यं तु शेषे भैरवमीरयेत् ।। तर्पणादौ प्रयुञ्जीत तृप्यतां ब्रह्म भैरवम् । आवाहने च स्वपितॄन्भैरवानिति तर्प-येत् ।। तृप्यतां भैरवीमातः पितृभैरव तृप्यताम् । आदौ च त्रिपुरां पूर्वं तर्पणेऽपि प्रयोजयेत् ।। ज्योतिष्टोमाश्वमेधादौ यत्र यत्र प्रपूजयेत् । तत्र भैरवरूपेण देवी-मपि च भैरवीम् ।। एवं तु वाम्यभावेन यजेत्त्रिपुरभैरवीम् । एषा वामेन मार्गेण पूज्या दक्षिणतां विना ।। ऋषीन्देवान्पितॄंश्चैव मनुष्यान्भूतसञ्चयान् । यो यजे-त्पञ्चभिर्यज्ञैरृणानां परिशोधनैः ।। विधिवत्स्नानदानाभ्यां सर्वं यद्विधिपूजनम् ।

क्रियते सरहस्यं तु तद्दाक्षिण्यमिहोच्यते ॥ सर्वत्र पितृदेवादौ यस्माद्भवति दक्षिणः । देवी च दक्षिणा यस्मात्तस्माद्दक्षिण उच्यते ॥ या देवी पूज्यमाना तु देवादीनामशेषतः । यज्ञभागान्स्वयं भुङ्क्ते सा वामा तु प्रकीर्तिता ॥ पूजकोऽपि भवेद्वामस्तन्मार्गे सततं रतः । पञ्चयज्ञान्न वा कुर्यान्न कुर्याद्वामपूजने ॥ अन्यस्य पूजाभागं हि यतो गृह्णाति वामिका । यः पूजयेद्वाम्यभावैर्न तस्य ऋणशोधनम् ॥ पितृदेवनरादीनां जायते तु कदाचन । सर्वत्र त्रिपुरायोगस्तेन मार्गेण गच्छतः ॥ यदा जायेत प्राज्ञस्य तदा मोक्षमवाप्नुयात् । चिरेण लभते मोक्षं वामेन त्रैपुरो नरः ॥ ऋणशोधनजैः पापैराक्रान्तत्वेन भैरव । इहलोके सुखैश्वर्ययुक्तः सर्वत्र वल्लभः ॥ मदनोपमकान्तेन शरीरेण विराजता । सराष्ट्रकं च राजानं वशीकृत्य समन्ततः ॥ मोहयन्वनिताः सर्वाः कुर्वंश्च मदविह्वलाः । सिंहान्व्याघ्रांस्तरक्षूंश्च भूतप्रेतपिशाचकान् ॥ वशीकुर्वन्विचरति वायुवेगो ह्यवारितः । बालां वा त्रिपुरां देवीं मध्यां वाप्यथ भैरवीम् ॥ यो यजेत्परया भक्त्या पञ्चबाणोपमः कृती । कामेश्वरीं तु कामाख्यां पूजयेत्तु यथेच्छया ॥ दाक्षिण्यादथवा वाम्यात्सर्वथा सिद्धिमाप्नुयात् । महामायां शारदां च शैलपुत्रीं तथैव च ॥ यथा तथा प्रकारेण दाक्षिण्येनैव पूजयेत् । यो दाक्षिण्यं विना भावं महामायादिमर्चति ॥ स पापः सर्वलोकेभ्यश्च्युतो भवति रोगधृक् । अन्यास्तु शिवदूत्याद्या या देव्यः पूर्वमीरिताः ॥ ता दाक्षिण्याद्वामतो वा पूजनीयास्तु साधकैः । किन्तु यः पूजको वामः सोऽन्याशापरिलोपकः ॥ सर्वाशापूरको यस्माद्दक्षिणस्तत्र उत्तम' इति । इति वैतालभैरवौ प्रति शिववचनम् । एतत्पक्षे सव्यापसव्यौ च तौ मार्गौ चेति कर्मधारयः । तयोः स्थिता । मार्गद्वयेनाप्युपास्येत्यर्थः । वाममार्गेणैवोपास्यानां त्रिपुरभैरव्यादिदेवतानां दक्षिणमार्गेणैवोपास्यानां शारदादिदेवतानामुभयथापि विकल्पेनोपास्यानां शिवदूत्यादिदेवतानां च परमार्थदृष्ट्या त्रिपुरसुन्दर्यभेद इति यावत् । इत्यन्या व्याख्या ॥ किमत्र 'सव्यापसव्यसौषुम्णेष्वि'ति शिवसूत्रे प्रयोगादिडापिङ्गले सव्यापसव्ये अर्थात्सौषुम्णा एव मार्गपदेन परिशेषादुच्यत इत्यप्यन्या व्याख्या ॥ अत्र द्वितीयव्याख्यानेऽपि मार्गपदेनैव पारिशेष्याल्लक्षणया सुषुम्णामार्गोपादाने सति त्रित्रिपदकद्वन्द्वसमासरूपसव्यापसव्यमार्गपदत्रयं द्विपदकद्वन्द्वगर्भकर्मधारयरूपं चैकपदमिति चतुर्णां पदानां पुनर्द्वन्द्वापवादैकशेषेण व्याख्यानद्वयस्यापि सम्भवोऽवगन्तव्यः ॥ 'अथ य एतौ पन्थानौ न विदुस्ते कीटाः पतङ्गा यदिदं दन्दशूक'मित्यादिश्रुत्युक्तरीत्या ये मार्गद्वयभ्रष्टाः कष्टामापदं प्राप्तास्तेषामप्यापदमनायासनामस्मरणादिसाधनमात्रेण दयया निवारयतीत्याह—सर्वापदिति । सर्वा आपदो विशिष्य नितरां वारयति । तथा च कूर्मपुराणे देवीवाक्यम्—'ये तु सङ्गान् परित्यज्य मामेकं शरणं गताः । उपासते सदा भक्त्या योगमैश्वरमाश्रिताः ॥ सर्वभूतदयावन्तः शान्ता दान्ता विमत्सराः । अमानिनो बुद्धिमन्तस्तापसाः संयत-

**व्रताः ॥ मच्चित्ता मद्गतप्राणा मज्ज्ञानकथने रताः । संन्यासिनो गृहस्थाश्च वनस्था ब्रह्मचारिणः ॥ ये चोक्तैर्लक्षणैर्हीना अपि मन्नामजापकाः । तेषां नित्याभियुक्तानामापदां पर्वतानपि ॥ नाशयामितरां ज्ञानदीपेन नचिरादिहे'ति । हरिवंशेऽपि देवीम्प्रति विष्णुवाक्यम्—'नृणां बन्धं वधं रोधं पुत्रनाशं धनक्षय'मित्यादिना यत्परम्परामुपन्यस्य 'आपत्सु निखिलासु त्वं रक्षस्येव न संशय' इत्यन्तम् । वाराहेऽपि ब्रह्माविकृतदेवीस्तोत्रान्ते—'शरणं त्वां प्रपद्यन्ते ये देवि परमेश्वरि । न तेषामापदः काश्चिज्जायन्ते क्वापि सङ्कट' इत्यादि । अभियुक्ता अप्याहुः—'आपदि किं करणीयं स्मरणीयं चरणयुगलमम्बायाः । तत्स्मरणं किं कुरुते ब्रह्मादीनपि च किङ्करीकुरुते' इति ॥**

**अथ परिभाषायां सप्तत्रिंशन्नामानि विभजते—**

खेचरता द्विर्भवदा देहे चैका भवेद्देवी ।
भगणे चतुर्गुणा भूर्भवभालशतेन गोमेदा ॥ ३१ ॥

**अत्रोत्तरार्धे इव पूर्वार्धे नकारस्याकथनादेकपदोपादानाच्च दशसङ्ख्याधिक्ये सिद्धे तत्र प्रथमोपस्थितत्वादेकादशाक्षरं नामेति सिद्धयति ॥ ३१ ॥**

( ९१२ ) **सव्यापसव्यमार्गस्था**—सव्य और अपसव्य दोनों ही मार्गों में स्थित । वे तीनों ही मार्गों का अनुकरण करने वालों को फल प्रदान करती हैं । सूर्यमण्डल के उत्तर, दक्षिण और मध्यम मार्ग हैं । अथवा तीनों मार्गों का अवसान उन्हीं में होता है । तीन नक्षत्र अश्विनी से आरम्भ होकर एक वीथी बनाते हैं । तीन वीथियों से मार्ग बनता है । वायुपुराण का कथन है—'अश्विनी, कृत्तिका, याम्या ( भरणी )—नागवीथी; रोहिणी, आर्द्रा और मृगशिरा—गजवीथी तथा पुष्य, आश्लेषा और आदित्या ( पुनर्वसु )—ऐरावती वीथी बनाते हैं । इन तीन वीथियों से उत्तर मार्ग बनता है । दो फाल्गुनी ( पूर्वा तथा उत्तरा ) और मघा आर्षतीवीथी; हस्त, चित्रा और स्वाती गोवीथी; ज्येष्ठा, विशाखा और अनुराधा जारद्गवी वीथी बनाते हैं और इनसे मध्यम मार्ग बनता है । मूल, पूर्वाषाढ़ा और उत्तराषाढ़ा से अजवीथी बनती है । श्रवण, धनिष्ठा और शतभिषा से मृगवीथी तथा दो भाद्रपद ( पूर्वा तथा उत्तरा ) और रेवती से वैश्वानरवीथी बनती है । इन तीनों वीथियों से दक्षिण मार्ग बनता है ।

सव्य कहने से दोनों मार्गों ( उत्तर और दक्षिण ) का बोध होता है । यहाँ पर उत्तरमार्ग की चर्चा की जा रही है, जिसमें नाग, गज और ऐरावती वीथी हैं । अपसव्य जो दक्षिणमार्ग है, उसमें अज, मृग और वैश्वानर वीथी आती है तथा इसी प्रकार आर्षती, गो और जारद्गवी वीथी से मध्यमार्ग बनता है । अथवा उत्तरमार्ग, जिसका सम्बन्ध मृगशिरा नक्षत्र से

है। सव्य का तात्पर्य मध्यमार्ग से है, जो दक्षिण के बायीं ओर है। अपसव्य दक्षिण मार्ग है।

सव्य को देवयान या ज्योतिपथ भी कहते हैं। इसकी प्राप्ति निवृत्ति से ही हो सकती है। अपसव्य पितृयान है। इसे धूम्रमार्ग भी कहते हैं और यह प्रवृतिपरक मार्ग है। मार्गस्थ का आशय विष्णुलोक से लिया जाता है तथा यहीं पर ध्रुव का निवास है। ध्रुव एक तारा है, जिसके आधार पर सूर्य तथा अन्य नक्षत्रों के मार्ग निर्धारित किये गये हैं। अत: मार्गस्थ का अर्थ ध्रुव है। इसका विस्तृत विवेचन वुडरफ विलसन द्वारा अनूदित विष्णुपुराण में मिलता है। उसमें उल्लेख है—'अगस्त्य के उत्तर और अजवीथी के दक्षिण वैश्वानर पथ के बाह्यभाग में पितृयान है। यहाँ पर महात्मा, ऋषि-गण और अग्निहोत्री वेदों की आराधना में तत्पर रहते हैं, जिनके निर्देशों पर सृष्टि आरम्भ हुई, जो राजकीय पुरोहितों का कार्य कर रहे थे। जैसे ब्रह्माण्डों का संहार होता है और पुनः नये उत्पन्न होते हैं, तब वे वैदिक विधान जो बीच में रुक गये थे, पुनः स्थापित करते हैं। वंशक्रम से उनका आना-जाना और फिर बाद के जन्मों में भी यही वंशानुक्रम चलता रहता है। वे पुनः अनेक स्थानों और जातियों में जन्म लेते हैं और समृद्धिशाली होकर सूर्यमण्डल के दक्षिण में उस समय तक निवास करते हैं जब तक चन्द्रमा और नक्षत्र हैं। अगस्त्य का स्थान लोकालोक पर्वत के उत्तरीमार्ग पर है। मत्स्यपुराण के अनुसार—'चौदह लोकपाल लोकालोक पर्वत के उत्तर शृंग पर जहाँ अगस्त्य का स्थान है, वहाँ निवास करते हैं। उत्तर का शिखर अगस्त्य का स्थान है। जिसकी आराधना महात्मा और देवता करते हैं। देवयान सूर्यमंडल के उत्तर में है। नागवीथी का उत्तर तथा सप्तऋषियों का यह दक्षिण भाग हैं। वहाँ पर सिद्धगण रहते हैं। इन्होंने अपनी इन्द्रियों पर विजय प्राप्त की है और ये पूर्णतया पवित्र और शुद्ध हैं तथा ब्रह्मचारी हैं। वे सन्तानोत्पत्ति के इच्छुक नहीं हैं, अत: वे कालजयी हैं। इन ऊर्ध्वरेतस् सिद्धगणों की संख्या अस्सी हजार है। इनका स्थान आकाश में सूर्य के उत्तर भाग में है। वे वहाँ तब तक रहेगें जब तक ब्रह्माण्ड का प्रलय नहीं होता। वे आवागमन से मुक्त हैं।

सप्तऋषियों और ध्रुव के मध्य जो स्थान है, वह आकाश का तृतीय क्षेत्र है। यही विष्णुमार्ग है। यहाँ पर उन तपस्वियों का स्थान है, जो पूर्णतया शुद्धता प्राप्त कर निर्दोष हो चुके हैं। वे यती और संयतात्मा हैं। उनके पुण्य और पाप क्षीण हो चुके हैं। यही विष्णु का परमपद बतलाया गया है। योगियों ने ध्यानावस्थित अवस्था में ज्ञानदृष्टि से इसकी अनुभूति की है। उन्हें इस परमज्योति के दर्शन भी हुए हैं।

उपासना-क्रम में दो मार्ग हैं—वाम तथा दक्षिण। वाममार्ग का तात्पर्य साधक वर्णाश्रमधर्म के अनुसार बतलाये गये कर्मों, जैसे अग्निहोत्र आदि हैं, के द्वारा अपने देवता का ध्यान करे। वेदों, अष्टकों, स्मृतियों, तंत्रों तथा सिद्धिप्रकरण में इसका विस्तृत उल्लेख है। तंत्रों में कहा गया है कि चाहे जिस देवता की भी उपासना की जाय, किन्तु उपासना में अपने इष्टदेव को मुख्य स्थान पर रखना चाहिए। अन्य मंत्रों की शक्तियों की पूजा के साथ साधक को अपने इष्ट की उपासना करना अनिवार्य है। जो इस मार्ग का अनुकरण करता है उसके साथ पातक भी रहता है, क्योंकि वह देव, ऋषि और पितृऋण से मुक्त नहीं हुआ होता। किन्तु दक्षिणमार्ग में श्रौत आदि कर्मों को, जैसा स्मृतियों में कहा है, पूर्ण विधि-विधान से करना चाहिए तथा अन्य की उपासना के साथ अपने इष्ट की भी उपासना करने के कारण वह पातक का भागी नहीं होता है, क्योंकि वह देव, ऋषि और पितृऋण से मुक्ति पा जाता है। अतः उसे शीघ्र मोक्ष मिल जाता है। एक परासत्ता की उपासना का यही फल होता है। किन्तु वाममार्ग में उसे मुक्ति विलम्ब से मिलती है। ऋण शोधन न होने के कारण कुछ समय के लिए उसकी गति में अवरोध आ जाता है। यहाँ पर यह प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि किसी भी विवेकी व्यक्ति को वाममार्ग का अनुकरण नहीं करना चाहिए, क्योंकि इसका परिणाम शीघ्र प्राप्त नहीं होगा। अतः वह प्रसन्नतापूर्वक दक्षिणमार्ग का ही अनुकरण करेगा, भले ही वह कठिन हो, क्योंकि फल तो शीघ्र ही प्राप्त होगा। इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं, कि ऐसा नहीं है। अनेक शिष्ट व्यक्ति वागमार्ग का ही अनुकरण करेगें। उन्हें अपने शुभ और अशुभ कर्मों के भोग द्वारा क्षय होने की इसी जन्म में प्रतीक्षा करनी चाहिए। कालिका-पुराण में इसको विस्तार से निरूपित किया गया है। इसका विवेचन नीचे दिया जा रहा है—

सर्वत्र देवी-मन्त्रों से या वैदिक-मंत्रों से साधक को नित्य त्रिपुरभैरवी का चिन्तन करना चाहिए। सभी देवों तथा देवियों के साथ उसे भैरवी पद जोड़ देना चाहिए। देवी के नाम का कीर्तन अन्य देवियों के नाम के बिना नहीं करना चाहिए, जैसा कि निर्देश है। उदाहरणस्वरूप आचमन करते हुए 'आपः पुनन्तु पृथ्वीं' ऐसा कहकर 'त्रिपुरभैरवी' शब्द जोड़ दिया जाय। ऐसा करने पर इसका स्वरूप इस प्रकार होगा—'आपः पुनन्तु पृथ्वीं त्रिपुरभैरवीम्'। 'द्रुपद····।' इस मन्त्र को इस प्रकार कहेंगे—'इदं विष्णुर्भैरवस्तु विचक्रमे।' इस मंत्र का प्रयोग मृद् आलम्बन के लिए किया जाता है। गायत्री-मंत्र के जप में 'त्रिपुरभैरव' जोड़ देना चाहिए। सूर्य को अर्घ्य देते समय मार्तण्डभैरव

का उच्चारण किया जाय। 'उदुत्यं...' इस मंत्र के साथ भैरव लगा देना चाहिए। तर्पण आदि में भी इस प्रकार कहना चाहिए—'तृप्यतां ब्रह्मभैरवम्।' पितरों की उत्सर्ग आदि क्रियाओं में तथा समस्त तर्पण-मंत्रों में 'भैरव' शब्द को प्रयुक्त करना चाहिए। इसी में त्रिपुर शब्द भी रहना चाहिए। इनको जोड़ने से यह तर्पण-मंत्र इस प्रकार होगा—'त्रिपुरा तृप्यतां भैरवि मातः पितर्भैरव तृप्यताम्।' ज्योतिष्टोम और अश्वमेध यज्ञादि कार्यों में भैरव और भैरवी की उपासना करनी चाहिए। इस प्रकार वाममार्ग से और दक्षिण-मार्ग से त्रिपुरभैरवी की पूजा करने का विधान है। जब साधक ऋषियों, देवों और पितरों तथा अन्य किसी की पूजा पंचयज्ञ द्वारा करता है, जिससे वह ऋषियों, देवों और पितरों के ऋण से मुक्त हो सके, तो उसे श्रद्धापूर्वक विधि-विधान के अनुसार भेंट आदि भी प्रस्तुत करनी चाहिए। यही दक्षिणमार्ग है। ऐसा करने वाला साधक भी दक्षिण कहलाता है, क्योंकि वह अपने को भी उसके साथ समायोजित कर लेता है। साधक इस अवसर पर जो कुछ भी भेंट आदि प्रस्तुत करता है, वह सब त्रिपुरभैरवी के नाम पर किया जाता है, इसे ही वाममार्ग कहते हैं। साधक भी वाम कहलाता है, क्योंकि वह श्रद्धापूर्वक इस मार्ग के प्रति समर्पित होता है। वाममार्ग में पंचयज्ञ आवश्यक नहीं है, क्योंकि जो भी भेंट आदि प्रस्तुत की जाती है, वह वाममार्ग द्वारा देवी तक पहुँच जाती है। जो वाममार्ग के प्रति समर्पित हैं उन्हें देव, पितर और ऋषि ऋण से क्या लेना-देना, क्योंकि उनके प्रत्येक कार्य में देवी त्रिपुरा का योग रहता है और इस प्रकार विवेकशील पुरुष मुक्ति प्राप्त कर लेते हैं।

वाममार्ग के अनुयायी इस प्रकार मोक्ष तो प्राप्त करते ही हैं। इसके अतिरिक्त जीवनकाल में सम्पत्ति, यश, वैभव तथा मान-मर्यादा आदि का भी विपुल भोग करते हैं। वे सदैव प्रतापी होते हैं और उनके शरीर की कान्ति कामदेव के समान आकर्षक हो जाती है। राजा भी उनके वश में रहते हैं और नारियाँ उनके आकर्षण से पागल रहती हैं तथा सिंह, चीते आदि पशु भी उनके सामने अपना सिर नहीं उठाते। भूत-प्रेत, पिशाच आदि भी उनके आदेशानुसार कार्य करते हैं, क्योंकि वे सदैव बाला, त्रिपुरादेवी, मध्या, भैरवी आदि की उपासना निष्ठापूर्वक करते हैं। कामेश्वरी और कामाख्या की आराधना भी वाम या दक्षिणमार्ग से विधिपूर्वक करनी चाहिए। जो भी व्यक्ति महामाया की पूजा दक्षिणमार्ग से करता है, उसके कर्मों का क्षय हो जाता है। उल्लेख है कि महामाया शारदा तथा पार्वती की आराधना केवल दक्षिणमार्ग से ही करनी चाहिए। यदि कोई इसका उल्लंघन करता है तो उसके समस्त पुण्य नष्ट हो जाते हैं और वह सदैव रोगी बना रहता है।

किन्तु देवताओं तथा शिवदूती आदि की पूजा किसी भी मार्ग से की जा सकती है। वाममार्ग की साधना में कर्मकाण्ड अधिक नहीं है और इसमें अनेक देवी, देवताओं की पूजा भी प्रयोजनीय नहीं है। दक्षिणमार्ग में सभी देवताओं की पूजा है, अतः दक्षिणमार्ग उत्तम है। ऐसा शिव के साथ वेताल और भैरव की वार्ता में बतलाया गया है। इस स्पष्टीकरण के अनुसार इस नाम का तात्पर्य यह हुआ कि उनकी आराधना सव्य और अपसव्य दोनों ही मार्गों से की जाती है। यथार्थतः भेद यही है कि त्रिपुरसुन्दरी अन्य देवियों (त्रिपुरभैरवी आदि) से पृथक् नहीं हैं, जिनकी पूजा केवल वाममार्ग से की जाती है अथवा शारदा आदि देवियों की पूजा दक्षिणमार्ग से की जाती है तथा शिवदूती आदि देवियाँ जिनकी आराधना दोनों मार्गों अथवा किसी एक मार्ग से भी की जाती है।

अथवा शिवसूत्र (३.४५) के अनुसार—'सव्य का अर्थ इडानाड़ी और अपसव्य का अर्थ पिंगलानाड़ी है, प्राणायाम अथवा श्वास पर नियंत्रण करने से ही वहाँ तक पहुँचा जा सकता है।

(९१३) **सर्वापद्विनिवारिणी**—सभी आपदाओं का निवारण करने वाली। इस नाम से यह स्पष्ट होता है, कि वे भक्तों की आपदाओं को अपने नामों के उच्चारण करने मात्र से ही दयार्द्र होकर दूर कर देती हैं। विशेष रूप से ऐसी स्थिति में जब कोई पहले नाम में बतलाये गये दोनों मार्गों से भ्रष्ट हो गया हो। मार्गभ्रष्ट होने पर बड़ी भयानक आपदाओं का सामना करना पड़ता है। श्रुति (छा॰ उप॰ ४.२.१६) में कहा गया है—'जो दोनों ही मार्गों को नहीं मानते हैं, वे पशु-पक्षी योनियों में जन्म लेते हैं।' कूर्मपुराण में देवी कहती हैं—'जो मोह त्याग कर मेरी शरण में आ जाते हैं और सदैव भक्ति पूर्वक मेरी आराधना करते हैं तथा मुझ पर आश्रित रहते हैं, सभी जीवों पर दया-दृष्टि रखते हैं, शान्त, दान्त और संयमी हैं, ईर्ष्या और घृणा से दूर रहते हैं, तपस्वी और ब्रह्मचारी हैं, जो अपने वचन के धनी हैं और सदैव मेरा ध्यान करते हैं, जो सत्यचित्त हैं और मेरे कार्य-कलापों की चर्चा अथवा कीर्तन करते हैं, वे यद्यपि सन्यासी, गृहस्थ, वानप्रस्थ या ब्रह्मचारी हों, मैं उनके पापों को चाहे वे मेरुपर्वत के समान विशाल ही क्यों न हों, ज्ञान की ज्योति प्रदान कर इसी जन्म में नष्ट कर देती हूँ। यदि उनमें ये गुण नहीं हैं और केवल मेरे नाम का ही जप करते हैं, तो उन्हें भी यह फल मिल जाता है।' हरिवंश-पुराण में भगवान् विष्णु देवी से कहते हैं—'मनुष्य के बन्धन, पाश, मृत्यु, पुत्र-नाश, धनक्षय आदि आपत्तियों से रक्षा करने में केवल नाम-स्मरण ही पूर्णतया समर्थ है। इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है।' वाराहपुराण में ब्रह्मा देवी

की स्तुति करते हुए कहते हैं—हे परमेश्वरी ! जो आपका आश्रय ग्रहण कर लेते हैं, उन पर किसी प्रकार की विपत्ति या संकट नहीं आता है।' महाजनों का कथन है—'आपत्ति में क्या करना चाहिए ? अम्बा ! केवल आपके युगल चरणों का ध्यान और स्मरण करना चाहिए। उनके स्मरण से क्या होता है ? इससे ब्रह्मा आदि भी उस व्यक्ति के सेवक हो जाते हैं।'

[ ३१वाँ श्लोक ३७ नामों का विभाजन करता है। ]

**स्वस्था स्वभावमधुरा धीरा धीरसमर्चिता ॥ २२० ॥**

दुःखकृतचाञ्चल्याभावात्स्वस्था स्वस्मिन्नेव स्थिता वा। 'स भगवः कस्मिन् प्रतिष्ठित इति स्वे महिम्नीति होवाचे'ति श्रुतेः। स्वरित्यव्ययं स्वर्गवाचि। तत्र तिष्ठत्यध्यक्षतयेति वा। शोभना अस्था स्थित्यभावो गतिर्यया सा वा। प्रभावादेवोपाधिसम्पर्कमन्तरेणैव मधुरा सर्वाभिलषणीया। 'मधुरं रसवत्स्वादु-प्रियेषु मधुरोऽन्यवत्। मधुरा शतपुष्पायां मधूलीनगरीमिदो'रिति विश्वः। अत एव स्व आत्मीयो भावोऽवस्थानं यस्यां सा च सा मधुरापुरी चेति वा। मीनाक्षी-निवासशालिहालास्यक्षेत्र( रूपेति )निवासेति यावत्। यद्वा स्वस्यात्मनो भायां प्रतिभायां येऽवमाः प्रथमगणनीयाः। आत्मज्ञोत्तमा इति यावत्। तेषां धुरेव धुरा। धूरिति हलन्ताद्वागुरिमतेन टाप्। रथस्य धूर्यथा सर्वोत्तममङ्गं तद्वदिय-मात्मज्ञानवतां निर्वाहिकेत्यर्थः। न चावमपदस्य निकृष्टपरत्वमेवेति भ्रमितव्यम्। अवमोत्तमपदयोः प्रथमचरमपरत्वेन प्रयोगदर्शनात्। 'अग्निरग्रे प्रथमो देवतानां संयातानामुत्तमो विष्णुरासी'दित्याग्नावैष्णवेष्टियाज्यानुवाक्यामन्त्रस्य सर्वदेवता-प्रथमचरमभूतयोरग्निविष्ण्वोर्ग्रहणे प्रत्याहारन्यायेन मध्यस्थानामखिलदेवतानां ग्रहणं दीक्षणीयेष्टौ सिद्ध्यतीति प्रतिपादनपरस्य व्याख्यारूपे 'अग्निर्वै देवाना-मवमो विष्णुः परम' इति बह्वृचब्राह्मणे प्रथमपदस्यावमपदेन व्याख्यानदर्शनेन तयोः पर्यायत्वसिद्धेः। स्वभामात्मज्ञानं ये वमन्ति सृजन्ति साधयन्ति तेषु धूरुत्त-मेति वा। तेन 'न निर्धारण' इति षष्ठीसमासनिषेधस्य न विरोधः। पुरुषोत्तम इत्यत्रेव सप्तमीसमासस्वीकारात्। शोभना अभावाः स्वभावाः। अभावेषु शोभ-नत्वविशेषणात्तत्प्रतियोगिनां भावानामशोभनत्वमुक्तं भवति। तेन रागद्वेषवैषम्य-नैर्घृण्यादिप्रयोगिकैरभावैर्मधुरेति वा। स्वेषु आत्मीयेषु भक्तेषु भावेन अवस्थानेन मधुरा वा। स्वेषां भावेन भक्त्या मधु सत्फलं रातीति वा। 'चरन्वै मधु विन्द-ती'ति श्रुतौ तथैव मधुपदस्य व्याख्यानदर्शनात्। एवमभिप्रायावतारयोरपि भाव-पदार्था यथासम्भवं योजनीयाः। धीरा पण्डिता। धैर्यवती वा। धियमद्वैतबुद्धिं राति ददातीति वा। 'ईश्वरानुग्रहादेव पुंसामद्वैतवासने'ति स्मृतेः। धीप्रदा इरा दशमीतिथिर्यस्यां वा। धीरैः पण्डितैः समर्चिता। 'तं धीरासः कवय उन्नयन्ती'ति श्रुतेः। अत एव कल्याणचरणैः स्वीयं धैर्यं प्रकटीकृतम्। 'पातय वा पाताले

**स्थापय वा निखिललोकसाम्राज्ये । मातस्तव पदयुगुलं नाहं मुञ्चामि नैव मुञ्चामी'ति । धीसंज्ञं ज्ञानाभिन्नं रसमानन्दमुद्दिश्यार्चिता वा ।। २२० ।।**

( ९१४ ) **स्वस्था**—स्वतंत्र । दुःख के कारण जो चाञ्चल्य आदि भाव आ जाते हैं, उनसे पूर्णतया दूर । उन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है । अतः वे स्वतंत्र हैं ।

स्व और स्थ उनमें ही हैं । श्रुति ( छा० उ० ८.२४.१ ) के अनुसार—'वे प्रभु कहाँ निवास करते है ? वे अपनी महिमा में ही रहते हैं—यह उत्तर मिला । स्व का अर्थ स्वर्ग और स्थ अर्थात् वहाँ शासक रूप में स्थित है । सु का अर्थ अच्छा और स्व अर्थात् दृढ स्थित ( जहाँ से लौटना नहीं होता ) ।

( ९१५ ) **स्वभावमधुरा**—मधुर स्वभाव होने से सभी उनकी अभिलाषा करते हैं । उनकी उपाधियों को न जानने पर भी सभी उनको प्राप्त करना चाहते हैं । विश्वकोश का कथन है—'मधुर रस के समान प्रिय और उस रस से बने पदार्थ मीठे होने के कारण प्रिय लगते हैं । शतपुष्पा और मधूली नाम के पुष्पों को भी मधुरा कहते हैं । एक पर्वत का नाम भी मधुरा है ।

अथवा स्व–उनका, भा–प्रकाश, अवम्–सर्वश्रेष्ठ । अर्थात् आत्मज्ञान में सर्वश्रेष्ठ—प्रथम गणनीय । धुरा हल अथवा रथ का भी एक हिस्सा होता है, जो अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है और जिस पर समस्त भार रहता है । इसी प्रकार वे ज्ञानियों का भार वहन करती हैं और उन्हें मार्ग-दर्शन देती हैं । अवम का तात्पर्य किसी को 'निम्न' से नहीं लेना चाहिए । देखने में आता है कि अवम और उत्तम शब्द इसलिए प्रयुक्त हुए हैं, क्योंकि इनका अर्थ प्रथम और परम है । श्रुति में कहा गया है—'समस्त देवों में अग्नि सर्वश्रेष्ठ है ।'

अथवा स्व–जिसमें आत्मीय भाव हो, वह मधुरा । स्व का तात्पर्य निवास से भी है । इसका आशय मधुरा में निवास करने वाली मीनाक्षी से भी लिया जाता है, जिनका निवास हालास्यक्षेत्र में है ।

अथवा स्वभा–आत्मज्ञान, दम–सृजन करना अर्थात् जो आत्मज्ञान प्राप्त कर लेते हैं, वे उनकी अग्रणी हैं । वे उन्हें मार्ग का निर्देशन करती हैं ।

अथवा सु–अच्छा, अभाव–इच्छा रहित, घृणा और पक्षपात, निर्दयता आदि । सु शब्द इस बात का प्रतीक है कि जिनमें वासना, घृणा, द्वेष आदि भाव हैं, वे अच्छे व्यक्ति नहीं हैं ।

अथवा–स्व उनके ( भक्तों के ) भाव, भक्ति से, मधुर–सर्वोत्तम फल ( ज्ञान ) । श्रुति के अनुसार—'जिनमें यह भाव रहता है अथवा जो ज्ञान-मार्ग का अनुकरण करते हैं, उन्हें मधु प्राप्त होता है ।' मधु का तात्पर्य मधु-विद्या से है ।

( ९१६ ) **धीरा**—पण्डिता अथवा धैर्यवती। अथवा धी-अद्वैत का ज्ञान। र-देना। स्मृति में कहा गया है कि उनकी कृपा से ही अद्वैत की वासना का उदय होता है। अथवा धी-ज्ञान और ईरा-दसवें दिवस की अधिष्ठात्री देवी जो ज्ञान की प्रदात्री हैं।

( ९१७ ) **धीरसमर्चिता**—पण्डितों की पूज्या। श्रुति के अनुसार पण्डित और कवि उनकी स्तुति करते हैं।' बतलाया गया है—'हे माता! आप चाहे मुझे नरक में भेज दें अथवा ब्रह्माण्ड का राज्य सौंप दें, किन्तु मैं आपके चरणों को नहीं छोड़ूंगा, धी के साथ ज्ञान अभिन्न है और इसका आशय रस और आनन्द से भी है। अतः साधक आनन्द की प्राप्ति के लिए देवी की अर्चना करता है।

**चैतन्यार्घ्यसमाराध्या चैतन्यकुसुमप्रिया।**
**सदोदिता सदा तुष्टा तरुणादित्यपाटला॥ २२१॥**

**चैतन्यं** चिद्रूपम् 'आत्मचैतन्यमात्मे'ति शिवसूत्रात् तदेवार्घ्यं पूजायोग्यं जलादि तेन सम्यगाराध्या। निराधाराख्यायाः पूजायाश्चिदभेदभावनारूपत्वात् 'ज्ञानमर्घ्य'मिति भावनोपनिषच्छ्रुतेः। उक्तञ्च स्कान्दे—'स्वानुभूत्या स्वयं साक्षात्स्वात्मभूतां महेश्वरीम्। पूजयेदादरेणैव पूजा सा पुरुषार्थदे'ति। अथवा चैतन्यस्यात्मनोऽर्घ्येण ज्ञानेन स्वानुभूत्येत्यर्थः। 'अर्घ्यः पूजाविधौ मूल्येऽप्यर्घ्यो विद्याद्रुमूलयो'रिति विश्वः। अर्घ्ये साधुरित्यर्थे यत्प्रत्ययः। चातुर्वर्ण्यादेराकृतिगणत्वाद्वा स्वार्थे ष्यञ्। आर्घ्यमित्येव छेदः। चैतन्यवाचकोऽर्घ्यो विद्यास्त्रीदेवत्यो मनुरिति वा। तेन भुवनेश्वरीमन्त्रेण समाराध्या। 'स्त्रीदेवतास्तु विद्याः स्युर्मन्त्राः पुंदेवता मता' इति वचनात्। सूतसंहितायाम्—'जपित्वा दशसाहस्रं मन्त्रं चैतन्यवाचकम्। महापातकसङ्घैश्च मुच्यते पातकान्तरै'रिति श्लोके चैतन्यवाचकमन्त्रपदस्य भुवनेश्वरीमन्त्रपरत्वेन व्याख्यातत्वाच्च। अथवा चेतनैव चैतन्यं संविद्रूपो रसः। 'चेतना संविदि प्रोक्ता वाच्यवत्प्राणिनि स्मृते'ति विश्वः। स एवार्घ्यः पूजाद्रव्यं विशेषार्घ्यपात्रे परिपूरणेन संस्कारैः पूजायोग्यतामापादित इति यावत्। तेन सम्यक्तर्पणादिनाराध्या। 'संविदासवयोर्मध्ये संविदेव गरीयसी'ति रुद्रयामलात्। तान्त्रिकैः कुण्डगोलोद्भवपदेन व्यवह्रियमाणः पाञ्चमिको रसो वा चैतन्यं प्राणिसम्भवत्वात्। चैतन्यं चिदेव कुसुमं महाफलप्रसूतित्वात्। 'जडानां चैतन्यस्तबकमकरन्दस्रुतिझरी'त्यादौ कुसुमत्वेन रूपकस्य कविसम्प्रदायसिद्धत्वात्। तत्प्रियं यस्याः। उपलक्षणमेतत्पुष्पाष्टकस्य। 'अहिंसा प्रथमं पुष्पमिन्द्रियाणां च निग्रहः। क्षान्तिः पुष्पं दयापुष्पं ज्ञानपुष्पं परं मतम्। तपःपुष्पं सत्यपुष्पं भावपुष्पमथाष्टम'मित्यभियुक्तोक्तेः संविदादिपक्षद्वयमिहाप्यतिदेष्टव्यम्। तयोश्च कुसुमसद्भावाच्चैतन्यस्य कुसुममित्येव पक्षद्वयेऽपि विग्रहः। सदा नित्यं उदिता उदयवती

स्वप्रकाशत्वात् । सत्सु सज्जनेषु आसमन्तादतिशयेनोदिता वा । एवमेव सदा-तुष्टेत्यस्य द्वावर्थौ । तरुणो मध्याह्नकालिक आदित्यः सूर्यस्तद्वत्पाटला श्वेतरक्ता । न च गौरी श्यामेत्यादिभिर्विरोध उद्भाव्यः । मूर्तिभेदेन ध्यानभेदेन वा व्यवस्थोपपत्तेः । श्रूयते च 'तद्यथा महारजनं वासो यथा पाण्ड्वाविकं यथेन्द्रगोप' इति । स्मर्यते च 'शान्ता धवलवर्णाभा मोक्षधर्मप्रकल्पने । स्त्रीवश्ये राजवश्ये च जनवश्ये च पाटला । पीता धनस्य सम्पत्तौ कृष्णा मारणकर्मणि । बभ्रुर्विद्वेषणे प्रोक्ता शृङ्गारे पाटलाकृतिः । सर्ववर्णा सर्वलाभे ध्येया ज्योतिर्मयी पर'-मिति ॥ २२१ ॥

( ९१८ ) **चैतन्यार्घ्यसमाराध्या**—चैतन्य रूपी अर्घ्य से पूजनीया । चैतन्य का अर्थ है—चिद्रूप । शिवसूत्र ( १.१ ) का कथन है—'चैतन्य ही आत्मा है ।' अर्घ्य–जल आदि जो पूजा में उपयोग होते हैं । उनके द्वारा आराधना के योग्य । आशय यह है कि अद्वैत चिद्रूप का ध्यान करना ही निराधार आराधना है । उसमें 'ज्ञान ही अर्घ्य होता है ।' ऐसा भावनोपषिद् का कथन है । सूत-संहिता ( १.५.१९ ) में उल्लेख है—'अपनी स्व–आत्मानुभूति से उनके साथ महेश्वरी एकाकार हो जाती हैं । अतः भक्तिपूर्वक आराधना करनी चाहिए । ऐसी आराधना से ही मुक्ति मिलती है ।'

अथवा चैतन्य–स्व-आत्मा, अर्घ्य–ज्ञान; अपनी आध्यात्मिक अनुभूति । विश्वकोश का कथन है—'अर्घ्य जल है, जो पूजा में काम आता है । ज्ञान–विद्या रूपी वृक्ष का मूल है ।' अथवा अर्घ्य एक विद्या और मंत्र भी है, जो किसी देवी का है, जिन्हें चैतन्या कहते हैं । यही भुवनेश्वरी मंत्र है । समाराध्या–उक्त मंत्र द्वारा आराधित । कहा जाता है कि देवियों के मंत्र विद्या कहलाते है तथा देवों के मन्त्रों को मंत्र कहते हैं । सूतसंहिता ( ४.४२.५२ ) के अनुसार—'चैतन्य मंत्र का दस सहस्र जप करने से घोर पापों से भी मुक्ति मिल जाती है तथा अन्य पाप भी नष्ट हो जाते हैं ।' यहाँ पर टीकाकार ने बतलाया है कि चैतन्य मंत्र ही भुवनेश्वरी मंत्र है । ज्ञान के सार को चैतन्य कहते हैं । विश्वकोश के अनुसार—'चेतना का अर्थ ज्ञान है ।' रुद्रयामल का कथन है—'ज्ञान और मदिरा में ज्ञान ही श्रेष्ठ है ।

( ९१९ ) **चैतन्यकुसुमप्रिया**—चैतन्यरूपी कुसुम जिन्हें प्रिय हैं । तान्त्रिक विद्वान् कुण्डगोलकोद्भव पद से चैतन्य अर्थ का ग्रहण करते हैं । क्योंकि इसकी उत्पत्ति प्राणियों से हुई है । इस सम्बन्ध में त्रिपुरा-उपनिषद् का अनुशीलन करें ।

अथवा चैतन्य–चेतना का भाव । चेतना को भी कुसुम कहते हैं, क्योंकि उससे परमानन्द मिलता है । कवियों ने चैतन्य की तुलना पुष्प से भी की है ।

सौन्दर्यलहरी ( श्लोक ३ ) में कहा गया है—'हे देवी आप जड़ मनुष्यों के लिए चैतन्यस्तबक से निकलने वाले मकरन्द के स्रोतों का झरना हैं।' इस पुष्प से सात अन्य पुष्पों का भी संकेत होता है। क्योंकि महाजनों का कहना है—'अहिंसा पहला, इन्द्रिय-निग्रह दूसरा, क्षान्तिः तीसरा, दया चौथा, ज्ञान पाँचवाँ, तप छठा, सत्य सातवाँ और भाव आठवाँ पुष्प है।

( ९२० ) **सदोदिता**—कभी अस्त न होने वाली। अथवा सत्—अच्छे लोगों के मध्य, आ—सदैव, उदिता—प्रकट होने वाली।

( ९२१ ) **सदा तुष्टा**—सदैव सत्—अच्छे लोगों से प्रसन्न रहने वाली।

( ९२२ ) **तरुणादित्यपाटला**—मध्याह्न सूर्य के समान पाटल वर्ण वाली। मध्याह्न काल ही सूर्य की तरुण अवस्था है। पाटला—श्वेत रक्त मिश्रित वर्ण को पाटल कहते हैं।

देवी का ध्यान जिस किसी रूप में किया जाय, वे उसी रूप में दर्शन दे देती हैं। अतः यह कहना उचित है, कि उनके अनेक रूप और उनके ही अनुसार वर्ण भी हैं, जैसे उनके श्यामा और गौरी आदि नाम हैं। इसमें कोई विरोधोत्मक बात नहीं है। श्रुति ( ब्र० उप० २.३.६ ) का कथन है—'उनका वर्ण रजत के समान श्वेत अथवा इन्द्रगोपमणि की भाँति है।' स्मृति की मान्यता है—'जब वे मुक्ति प्रदान करती हैं तो उनका रंग श्वेत और स्वरूप अत्यन्त शान्त प्रतीत होता है। जब वे स्त्रियों, राजाओं तथा मानवों पर नियंत्रण करने की मुद्रा में होती हैं तो उनका वर्ण लाल हो जाता है, धन-संपत्ति के नियंत्रण में उनका वर्ण पीत अथवा केसरिया और संहार तथा मारण में उनका वर्ण काला हो जाता है। शत्रुरूप में धूम्र और शृंगार के समय उनका वर्ण गुलाबी रहता है। देवी पराज्योति स्वरूपा हैं। अपने-अपने ध्येय और मनोकामना की पूर्ति के लिए उनके विभिन्न रूपों और विभिन्न वर्णों का ध्यान करना चाहिए।'

**दक्षिणादक्षिणाराध्या दरस्मेरमुखाम्बुजा।**
**कौलिनीकेवलाऽनर्घ्यकैवल्यफलदायिनी ॥ २२२ ॥**

**दक्षिणया दक्षिणैः कुशलैराराध्या। दक्षिणैः पण्डितैरदक्षिणैर्मूर्खैश्चेति वा। दक्षिणामार्गोपासकेन वाममार्गोपासकेन चेति वा। यद्वा केवलकर्म जिज्ञासवो दक्षिणा इत्युच्यन्ते। 'विद्यया तदारोहन्ति यत्र कामाः परागताः। न तत्र दक्षिणा यन्ति नाविद्वांसस्तपस्विन' इति श्रुतौ तथा व्याख्यानदर्शनात् अदक्षिणा ब्रह्मविदः ताभ्यामाराध्या। 'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन। आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभे'ति वचनात्। दरमीषद्यथा तथा स्मेरं स्मितवन्मुखाम्बुजं**

यस्याः। मुखमम्बुजं यस्मिंस्तन्मुखाम्बुजं ग्रीवावृत्तं दरवत् शङ्खवत्स्मेरं शोभमानं मुखाम्बुजं यस्या इति वा। कम्बुकण्ठीति यावत्। दरे भयकालेऽपि स्मेरमेव मुखाम्बुजं यस्या इति वा। कल्पान्तादिनैमित्तिककालेऽप्यन्येषामेव भयेन मुखवैवर्ण्यम्। अम्बायास्तु सर्वदा स्मेरमेव मुखमिति यावत्। दरे भक्तानामादरणविषये स्मेरं प्रसन्नमिति वा। अत्रेदं बोध्यम्—एतच्छ्लोकोत्तरार्धे चत्वारि नामानि प्रतीयन्ते। तत्र तृतीयातिरिक्तानि पुनरुक्तानि त्रीणि भवन्ति। 'कुलाङ्गना कुलान्तःस्था कौलिनी कुलयोगिनी। क्लींकारी केवला गुह्या कैवल्यपददायिनी'त्यत्र त्रयाणां विवृतत्वात्। तत्परिजिहीर्षया च छलाक्षरसूत्रकारैः कौलिनीकुलयोगिनीत्यस्यैकपदत्वं स्वीकृत्य प्रकृते च कौलिनीत्येकमवशिष्टमेकमिति नामद्वयमङ्गीकृतम्। यदुक्तं ल्य्ल्द्ल्छ्लरीड्किकोटपती। लयाप्टाट्खरीड्कीकोरीयृफी इति त्रयोदशाक्षरैः छाया। अष्टाक्षराणि त्रीणि नामानीत्यादिरीत्यैकविंशतिर्नामानि 'सदाशिवकुटुम्बिनी'त्यारभ्य 'मानवती'त्यन्तानि तत्र कथ्यन्ते। तत्र किको इत्यक्षरद्वयेन त्र्यक्षरमेकं त्रयोदशाक्षरमेकमिति द्वे नाम्नी। कवर्गीयाद्यक्षरके इत्यर्थकेन प्रकृतं नामद्वयं वर्ण्यत इति स्थितिः। अत्र हि छलार्णसूत्राणां दृष्टोपपत्तिमूलकतायाः पूर्वमेवोक्तत्वात्षड्भिर्नामभिर्नामत्रयकरणमपेक्ष्य नामचतुष्टयपरत्वेन पदच्छेदवर्णनस्य युक्ततां मन्वानैर्मूलकारैरस्मद्गुरुचरणैरिह षडक्षरमेकं नामावशिष्टमपरमिति द्वे नाम्नी स्वीकृत्य 'कौलिनी कुलयोगिनी'त्यत्रापि द्वे नाम्नी स्वीकृते। पौनरुक्त्यपरिहारस्त्वस्मिन्पक्षेऽपि तुल्य एव। न चैवं नामाधिक्यम्। 'पवित्री प्रचण्डाज्ञा प्रतिष्ठा प्रकटाकृति'रित्यत्र छलाक्षरसूत्रकारैः प्रकटाकृतिरित्यनयोर्नामद्वयस्वीकारेऽपि गुरुचरणैरेकनामत्वस्वीकारेण तदभावादिति। तस्मादिह कौलिनीकेवलेत्येकं नाम। न चैतत्पक्षे समासानुपपत्तिः। समानाधिकरणसमासे 'पूर्वकालैकसर्वजरत्पुराणनवकेवलाः समानाधिकरणेने'ति नियमनात्केवलपदस्य पूर्वनिपातापत्तिः। बहुव्रीहौ तु कौलिनीपदस्य पुंवद्भावापत्तिरिति वाच्यम्। परंज्योतिरित्यादाविव भिन्नपदयोरप्येकनामत्वसम्भवात्। कौलधर्मवती केवलाख्यज्ञानवती चेत्यर्थः। ईश्वरज्ञानं केवलपदवाच्यम्। जैनतन्त्रे तथा प्रयोगस्य बहुशो दर्शनात्। सकलधर्मैर्विमुक्ता वा केवला। सुखदुःखविमुक्ता वा। 'तद्विमुक्तस्तु केवली'ति शिवसूत्रे केवलीति संज्ञाया दर्शनात्। 'सुखासुखयोर्बहिर्मनन'मिति पूर्वसूत्रोपात्तसुखदुःखयोस्तत्पदेन परामर्शात्। प्रकृते च मत्वर्थीयस्येनिप्रत्ययस्याभावेऽपि तादृशस्याच्प्रत्ययस्य सुवचत्वात्। एककृत्स्ननिर्णीताख्या अपि त्रयोऽर्था इह वर्णनीयाः। तथा च विश्वः—'केवलं ज्ञानभेदे स्यात्केवलश्चैककृत्स्नयोः। निर्णीते केवलं चोक्तं केवलः कुहने क्वचि'दिति। वस्तुतः केवलकौलधर्मवतीत्येवार्थः। विशेषणविशेष्यभावादिना परस्परान्वय एव भिन्नपदयोरेकनामत्वनियमात्। अथवा दत्ताभार्य इत्यत्र दानक्रियानिमित्तस्यापि दत्तापदस्य

संज्ञात्वमङ्गीकृत्य 'संज्ञापूरण्योश्चे'ति पुंवद्भावनिषेध आश्रीयते वैयाकरणैस्तद्वदिहापि कौलिनीपदस्यापि संज्ञात्वात् कौलिन्यः केवला ज्ञानवत्यो ययेति बहुव्रीहिरपि सम्भवति। कौलिनीभिः केवला निर्णीतेति तृतीयासमासो वा। 'तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेने'ति सूत्रे गुणोपसर्जनः। द्रव्यवचनपरत्वेन गुणवचनपदस्य व्याख्यानात्। गुणमुक्तवान् गुणवचनः। 'कृत्यल्युटो बहुल'मिति भूते कर्तरि ल्युडिति निर्णयस्यापि गुणत्वेन तत्कर्मवाचिनः केवलपदस्यापि गुणवचनत्वम्। अनर्घ्यममूल्यमपरिच्छिन्नं यत्कैवल्याख्यं पदं पञ्चममुक्तिरूपं तद्दातुं शीलमस्याः। अनर्घ्येति दीर्घान्तपाठे आसमन्ताद्व्याप्तं यत्कैवल्यमिति वा। न विद्यते कैवल्यं यस्मात्तत्कैवल्यमीदृशं यत्पदमिति वा व्याख्येयम् ॥ २२२ ॥

( ९२३ ) **दक्षिणादक्षिणाराध्या**—दक्षिण और वाममार्गी दोनों प्रकार के उपासकों की आराध्या। दक्षिणा–भेंट, विवेकीजन; अदक्षिणा–मूर्ख अथवा वाममार्गी। यहाँ कर्मों का तात्पर्य धार्मिक विधि-विधान से है। दक्षिण शब्द को श्रुति में इस प्रकार समझाया गया है—'विद्या द्वारा वे ( साधक ) वहीं पहुँच जाते हैं, जहाँ कामना या इच्छाएँ समाप्त हो जाती हैं।'

अदक्षिण–वे जो ब्रह्मज्ञानी हैं, उनकी वे आराध्या हैं। भगवद्गीता के अनुसार—

'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन।
आर्त्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ' ॥ ७.१६ ॥

पूर्व-जन्मों में जो पुण्यकर्ता रहे हैं, वे साधक मुझे भजते हैं, परन्तु वे भी चार प्रकार के हैं। आर्त्त अर्थात् रोग आदि से आक्रान्त। वह यदि पूर्व-जन्म से पुण्यकर्मी रहा है, तो मुझे भजता है, अन्यथा क्षुद्र देवता के भजन में लग कर जन्म-मरण रूप संसारचक्र में घूमता रहता है। इसी प्रकार आगे कहे गये तीनों के विषय में भी समझ लेना चाहिए। जिज्ञासु–आत्मज्ञान का इच्छुक, अर्थार्थी–इस लोक अथवा परलोक में भोग साधन रूप अर्थ का लोभी तथा ज्ञानी अर्थात् आत्मतत्त्वज्ञ।'

( ९२४ ) **दरस्मेरमुखाम्बुजा**—मन्द हास्य से युक्त मुखकमल वाली। अथवा दर–शंख, स्मेर-दीप्तिमान् अर्थात् उज्ज्वलकान्ति। उनका मुख शंख के समान प्रदीप्त रहता है अथवा मुखाम्बुज अर्थात् ग्रीवा वृत्त। उनकी ग्रीवा शंख में भी प्रतिबिम्बित होती है। अथवा दर–भय के समय, स्मेरमुख–प्रसन्नचित्त। वे भय के समय भी प्रसन्न रहती हैं। यहाँ भय का तात्पर्य प्रलयकाल से है। आशय यह है कि प्रलय के समय जब दूसरों के मुख भय से पीले पड़ जाते हैं तब भी देवी ललिता के मुख पर हास्य ही खेलता रहता है।

दर—भक्तों की रक्षा करने वाली। अपने भक्तों के सम्मुख वे सदैव प्रसन्न मुद्रा में आती हैं।

( ९२५ ) **कौलिनीकेवला—शुद्ध** और कौलमार्ग द्वारा पूजिता। केवल—ईश्वर का ज्ञान। क्योंकि हम देखते हैं कि यह शब्द जैन तीर्थंकरों के लिए प्रयुक्त होता है।

अथवा केवल शब्द का अर्थ सभी गुणों से रहित अथवा दुःख-सुख से मुक्त है। शिवसूत्र ( ३.३५ ) के अनुसार शिव के नाम की परिभाषा इस प्रकार की गयी है—'केवली वे हैं जो इन दोनों से मुक्त हैं।' विश्वकोश के अनुसार केवल का अर्थ है—एक विशिष्ट प्रकार का ज्ञान, पूर्ण, निर्णय, छल। पहले जो तीन अर्थ बतलाये गये हैं, उनको भी इस संदर्भ में देखना चाहिए। एक अन्य मत के अनुसार कौलिनी केवल शुद्ध ज्ञान है।

( ९२६ ) **अनर्घ्यकैवल्यफलदायिनी**—बहुमूल्य मोक्ष को देने वाली। अनर्घ्य—अमूल्य, बहुमूल्य, असीमित। कैवल्य—मुक्ति की पाँचवीं स्थिति।

**स्तोत्रप्रिया स्तुतिमती श्रुतिसंस्तुतवैभवा।**
**मनस्विनी मानवती महेशी मङ्गलाकृतिः॥ २२३॥**

स्तोत्रं लौकिको गुणानुवादः. षड्विधः 'नमस्कारस्तथाशीश्च सिद्धान्तोक्तिः पराक्रमः। विभूतिः प्रार्थना चेति षड्विधं स्तोत्रलक्षण'मित्यभियुक्तोक्तः। त्रिजगद्वन्द्या स्वस्तिमती मिथ्याजगदधिष्ठाना 'भण्डासुरेन्द्रनिर्मुक्तशस्त्रप्रत्यस्त्रवर्षिणी। इच्छाशक्तिज्ञानशक्तिक्रियाशक्तिस्वरूपिणी ॥ साम्राज्यदायिनी'त्यादिनामरूपः प्रगीतमन्त्रसाध्यकगुणिनिष्ठगुणाभिधानं वैदिकं स्तोत्रं वा प्रियं यस्याः। स्तोत्र्यश्च ता आपश्च स्तोत्रयस्ताः प्रिया यस्या वा। स्तोत्रीशब्दस्य पुंवद्भावः। देवा मनुष्याः पितरोऽसुराश्चाप्पदवाच्याः। 'तानि वा एतानि चत्वार्यम्भांसी'ति श्रुतेः। पञ्चम्यामाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ती'ति श्रुतावपामेव मनुष्यादिरूपतया परिणतत्वोक्तेश्च। 'आपो वा इदं सर्व'मित्यादिश्रुतेश्च। स्तुतिरस्यां कर्मतासम्बन्धेनास्तीति स्तुतिमती। स्तुत्या मतिश्च ईश्च यस्या इति वा। यत्स्तुत्या ज्ञानैश्वर्ये लभ्येते सेति यावत्। श्रुतिभिः सम्यक् स्तुतं परिचितं वा वैभवं विभुत्वं यस्याः। 'संस्तवः स्यात्परिचय' इति कोशः। श्रुतिशब्दश्चतुःसङ्ख्यापरो वा। 'युगाब्धयोऽर्धाः श्रुतयश्चतस्र' इति छन्दःसुधाकरात्। तेन चतुर्धा परिचितं वैभवं यस्या इति विग्रहः। 'शरीरपुरुषश्छन्दःपुरुषो वेदपुरुषो महापुरुष' इति बह्वृचोपनिषदुक्तचतुर्व्यूहस्वरूपेत्यर्थः। कूर्मपुराणेऽपि—'चतस्रः शक्तयो देव्याः स्वरूपत्वे व्यवस्थिताः। अधिष्ठानवशात्तस्याः शृणुध्वं मुनिपुङ्गवाः॥ शान्तिर्विद्या प्रतिष्ठा च निवृत्तिश्चेति ताः स्मृताः। चतुर्व्यूहस्ततो देवः प्रोच्यते परमेश्वरः॥ अनया परमो देवः स्वात्मानन्दं समश्नुते। चतुर्ष्वपि च देवेषु चतुर्मूर्तिर्महेश्वर' इति॥

मनोऽस्याः स्वतन्त्रतया तिष्ठति न तु पराधीनवृत्तिकत्वेनेति मनस्विनी। 'अस्मा-यामेधास्रजो विनिः'। मानश्चित्तसमुन्नतिरावरणं वा प्रियापराधसूचिका चेष्टा वा प्रमाणं वा प्रमितिर्वास्यामस्तीति मानवती। महेशस्य स्त्री महेशी। उक्तञ्च देवीपुराणे—'महादेवात् समुत्पन्ना महद्भिर्यत आवृता। महेशस्य वधूर्यस्मान्महेशी तेन सा स्मृते'ति। मङ्गलरूपा आकृतिर्यस्याः॥ २२३॥

( ९२७ ) **स्तोत्रप्रिया**—स्तुति जिन्हें प्रिय है। स्तोत्र लौकिक गुणगान को कहते हैं। इसके भी छः भेद हैं—नमस्कार, आशीष, सिद्धान्तोक्ति, पराक्रम विभूति और प्रार्थना। नाम—६२७ त्रिजगद्वन्द्या, ९२८ स्तुतिमती, ७३५ मिथ्याजगदधिष्ठाना, ७९ भण्डासुरेन्द्रनिर्मुक्तशस्त्रप्रत्यस्त्रवर्षिणी, ६५८ इच्छा-शक्तिज्ञानशक्तिक्रियाशक्तिस्वरूपिणी, ६९२ साम्राज्यदायिनी—ये छः नाम छः गुणों के प्रतीक हैं। ये नमस्कार इनके स्वरूप भी हैं।

अथवा इसका अभिप्राय वैदिक स्तुतियों से है, जैसे देवों की उपाधियों का कीर्तन किया जाता है और यह कीर्तन मंत्रों द्वारा करते हैं। अथवा स्तोत्राप—जल जिनकी प्रशंसा की जाती है। इन जलों का यहाँ पर देव, पितर, मानव और असुर से तात्पर्य है। श्रुति का कथन है—'ये चार जल हैं।' श्रुति ( छा० उप० ५.३.३ ) के अनुसार—'पाँचवें तर्पण में जल मानव हो जाता है।' कहा गया है कि जल मनुष्य का स्वरूप है। एक अन्य श्रुति ( महानारायण उप० १४.१ ) में यही कथन है। 'यथार्थ में यह सब जल ही है।'

( ९२८ ) **स्तुतिमती**—स्तोत्रस्वरूपा। स्तुति–गुणगान, मति–ज्ञान और 'ई' क्षेत्रों का अधिकार। अर्थात् देवी की स्तुति से ज्ञान और क्षेत्रों का अधिकार प्राप्त होता है।

( ९२९ ) **श्रुतिसंस्तुतवैभवा**—वेद-शास्त्रों ने जिनके वैभव की प्रशंसा की है। अर्थात् जिनके पराक्रम और विभूतियों का वर्णन शास्त्रों में है। उनके ज्ञान और ऐश्वर्य की चर्चा अनेक स्तुतियो में है। श्रुति शब्द चार की संख्या का भी द्योतक है। इस प्रकार उनका वैभव चार प्रकार से अनुभव किया गया है—पुरुष देही रूप में, पुरुष छन्दों में, पुरुष शास्त्रों में और महान् पुरुष रूप में; जैसा कि बह्वृचोपनिषद् में उल्लेख है। कूर्मपुराण में भी कहा गया है—'देवी की चार शक्तियाँ हैं। वे उनका स्वरूप मानी जाती हैं और वे इन चारों—शान्ति, विद्या, प्रतिष्ठा और निवृत्ति का ही आधार हैं। इसीलिए परमेश्वर को चार रूपा कहा गया है। इन चार शक्तियों से वे परमदेव अपने आत्मानन्द में ही मगन रहते हैं। महेश्वर की मूर्ति भी चार मुखी है।

( ९३० ) **मनस्विनी**—उनका मन स्वतंत्र है। मेधा का आधार भी वे ही हैं।

( ९३१ ) **मानवती**—स्वाभिमानिनी। मन का अर्थ मानस के उच्चस्तर से है। इसका आशय यह भी लिया जाता है, कि पापों को क्षमा करना ही उनका स्वभाव है।

( ९३२ ) **महेशी**—महेश की स्त्री। देवीपुराण का कथन है—'उनका जन्म महादेव से हुआ था और महत् व्यक्तियों ने उनकी आराधना की। वे महेश की वधू हैं, अतः स्मृतियों ने उन्हें महेशी कहा है।

( ९३३ ) **मङ्गलाकृतिः**—कल्याणकारी रूपवाली।

**विश्वमाता जगद्धात्री विशालाक्षी विरागिणी।**
**प्रगल्भा परमोदारा परामोदा मनोमयी॥ २२४॥**

विश्वस्य जगतो विष्णोर्वा माता। 'सोमः पवत' इत्युपक्रम्य 'जनितोत विष्णो'रिति श्रुतेः। जगद्धत्ते भूरूपेणेति जगद्धात्री। उपमाता वा पालकत्वात्। 'एष भूतपाल एष सेतुर्विधरण एषां लोकानामसम्भेदाये'ति काण्वश्रुतेः। देवीपुराणेऽपि—'यस्माद्धारयते लोकान् वृत्तिमेषां ददाति च। डुधाञ्धारणे धातुर्जगद्धात्री मता बुधै'रिति। विशाले विस्तीर्णे अक्षिणी यस्याः। सा वाराणसीपीठाभिमानिनी। 'वाराणस्यां विशालाक्षी'ति पाठात्। विशालाशब्दो बदरिकाश्रमवाचकोऽपि हिमवद्वृत्तित्वसाधर्म्येण नेपालपीठपरः। तस्य च पीठन्यासप्रकरणे नेत्रस्थाने न्यासो ब्रह्माण्डपुराणादौ विहितः। तेन विशालपीठमेवाक्षिस्थानं यस्या इति वा। विरागो वैराग्यमस्या अस्तीति विरागिणी। सृष्ट्यादिकर्मसु प्रौढत्वात् प्रगल्भा। परमा च सोदारा च महती च। देशतः कालतश्च महत्त्ववतीत्यर्थः। 'उदारो दातृमहतो'रित्यमरः। 'आकाशवत्सर्वगतश्च नित्य' इति श्रुतेः। परं प्रकृष्टं मोदमानन्दमासमन्ताद्रातीति वा। परमाण्युदानि जलानि यस्मिन्स परमोदः समुद्रः स च प्रकृते भवसमुद्ररूपः तस्यारा आयुधविशेषो नासिकेति वा। अकारप्रश्लेषेणापगता रमा येषां तेऽपरमा दरिद्रास्तेभ्य उदारा ऐश्वर्यप्रदेति वा। पर उत्कृष्ट आमोदः परिमलः कीर्तिरिति यावत्। आ समन्तान्मोदः सन्तोषो वा यस्याः। शुद्धस्य ब्रह्मणो मनःस्थानीयत्वान्मनोमयी। तदुक्तं महावासिष्ठरामायणे—'स भैरवश्चिदाकाशः शिव इत्यभिधीयते। अनन्यां तस्य तां विद्धि स्पन्दशक्तिं मनोमयी'ति। मनःप्रधाना वा मनोमयी। 'मनसैवानुद्रष्टव्य' इति श्रुत्या स्वज्ञाने जननीये मनस एव प्राधान्यात्॥ २२४॥

( ९३४ ) **विश्वमाता**—जगज्जननी। अथवा विश्व—विष्णु। श्रुति का कथन है—'जनितोत विष्णो।' अर्थात् विष्णु की माता।

( ९३५ ) जगद्धात्री—ब्रह्माण्ड की आधारस्वरूपा। अथवा धात्री–पोषण करने वाली, क्योंकि वे ही जगत् का पोषण और उसकी रक्षा करती हैं। श्रुति ( ब्र० उप० ४.४.२२ ) का कथन है—'वे ब्रह्माण्ड को स्थिर रखती हैं। प्राणियों में व्यवस्था रखने के लिए वे एक दृढ़ सेतु के समान हैं। देवीपुराण के अनुसार—'लोक को धारण करने के साथ ही वे उसे स्थिर भी रखती हैं। मूल धातु 'धा' का अर्थ धारण करना है। अतः बुद्धिमान् पुरुष उन्हें जगत् की धात्री कहते हैं।

( ९३६ ) विशालाक्षी—विस्तृत नेत्रों वाली। वाराणसी-पीठ की अभिमानिनी देवी। वाराणसी में विशाला हैं। ऐसा पद्मपुराण में उल्लेख है। यहाँ पर इनकी पूजा इसी नाम से होती है। विशाल शब्द बद्रिकाश्रम का वाचक है, किन्तु यहाँ इसका तात्पर्य नेपाल-पीठ से है। दोनों ही स्थान हिमालय के अन्तर्गत हैं। ब्रह्म तथा अन्य पुराणों के अनुसार पीठन्यास में नेपाल-पीठ का ही ध्यान करना चाहिए। अक्षि नेत्र को कहते हैं, अर्थात् देवी के नेत्र विशाल रूप में नेपाल-पीठ में हैं।

( ९३७ ) विरागिणी—अनासक्तस्वरूपिणी। सभी दिव्य शक्तियों के होते हुए भी वे स्वयं निःस्पृह ही रहती हैं।

( ९३८ ) प्रगल्भा—ऊर्जस्विनी। सृजन आदि कर्मों में वे अत्यन्त शक्तिशालिनी हैं। किन्तु फिर भी वे अपने पाँचो कृत्यों—सृष्टि, स्थिति, संहार, अनुग्रह और तिरोधान को दृढ़ता से करती रहती हैं।

( ९३९ ) परमोदारा—परम उदार स्वभाववाली। अमरकोश के अनुसार उदारा का अर्थ है—महान् गुणों वाली। वे देश और काल में महत्त्ववती हैं। श्रुति के अनुसार—'वे आकाश के सदृश सर्वव्यापक और नित्य हैं।' अथवा पर–सर्वोच्च, मोद–आनन्द, आ–चारों ओर से, र–देती हैं। अथवा परम–अधिक, उद्–जल अर्थात् सागर। यहाँ पर सागर का तात्पर्य सांसारिक सुखों से है, आरा–अस्त्र-शस्त्रों वाली, अर्थात् वे अपने भक्तों की सांसारिक स्थिति का विनाश करने वाली हैं।

यदि इस नाम के पूर्व 'अ' जोड़ दिया जाय तो यह अपरमोदारा हो जायेगा। अप–चली गयीं, रम–प्रसन्नता, दुःखी। तात्पर्य यह हुआ कि वे दुःखी व्यक्तियों के प्रति परम 'उदारा' हैं।

( ९४० ) परामोदा—उत्कृष्ट आमोद ( प्रसन्नता ) से युक्त। आमोद–मधुर सुगन्ध अर्थात् यश अथवा 'आ' चारों ओर से मोद-आनन्द।

( ९४१ ) मनोमयी—मनस्विनी। मन ही प्रधान है जिनका, उन्हें मनोमयी कहते हैं। जिनके मन में शुद्धब्रह्म स्थित है। वाल्मीकिरामायण का कथन

है—'भैरव, शिव, चिदाकाश कहे जाते हैं। उनकी स्पन्दशक्ति को मनोमयी कहते हैं। स्पन्दशक्ति वह शक्ति है, जिसकी अभिव्यक्ति पृथ्वी से लेकर शिव तक है। श्रुति ( ब्र० उप० ४.४.१९ ) के अनुसार—'उन्हें केवल मानस से ही देखा जा सकता है।' इसका अर्थ यह हुआ कि आत्मज्ञान की प्राप्ति में मानस मुख्य साधन है। मानस ही संसार है और मानस ही सबसे बड़ा शत्रु है। मानस ही तीनों लोक है। संसार में जो भ्रान्ति की प्रतीति होती है, वह भी मानस का ही परिणाम है। अतः मानस पर नियंत्रण रखना अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। मानस पर नियंत्रण किये बिना उनकी आराधना अत्यन्त कठिन होती है।

**व्योमकेशी विमानस्था वज्रिणी वामकेश्वरी।**
**पञ्चयज्ञप्रिया पञ्चप्रेतमञ्चाधिशायिनी ॥ २२५ ॥**

व्योमैव केशा यस्या विराड्रूपायाः। व्योमकेशस्य शिवस्य स्त्री वा। व्योमैवाल्पं तद्व्योमकम्। अल्पार्थे कप्रत्ययः। तस्येशी ततोऽपि व्यापका वा। व्योमकरूपस्येशस्य स्त्री चिद्रूपा वा। विमानो व्योमयानं तत्रस्था देवास्तदभेदादम्बिकापि। विशेषेण मान आवरणे स्था स्थितिर्यस्या वा। विशिष्टा मा कान्तिर्यस्य तद्विमं तादृशं अनः शकटं किरिचक्राविरूपो रथस्तत्र तिष्ठतीति वा। विगतं मानं परिमाणं यस्य तदपरिच्छिन्नं ब्रह्म तन्निष्ठा वा। माने परिमाणे स्था स्थितिः परिमाणावच्छिन्नता विगता यस्या वा। विशिष्य माति निष्कृष्य प्रमां जनयतीति विमानो वेदस्तत्र प्रतिपाद्यतया तिष्ठतीति वा। व्युपसृष्टान्मातेः ज्ञानचि विमान इति रूपम्। विशिष्टेषु वेदाविरुद्धेषु मानेषु प्रमाणेषु धर्मब्रह्मरूपेण तिष्ठतीति वा। विशिष्य मानं 'पुराणन्यायमीमांसे'त्यादिना तद्व्यक्तित्वेन रूपेण परिगणनं येषां तेषु चतुर्दशस्वेव विद्याधर्मस्थानेषु तिष्ठतीति वा। तदिदमुक्तं भगवता जैमिनिना 'शिष्टाकोपे विरुद्धमिति चेन्न शास्त्रपरिमाणत्वा'दिति। वज्रिण इन्द्रस्य स्त्री शचीरूपा वा। वज्रधारिणी वा। वज्राख्यरत्नैर्भूषिता वा। 'महद्भयं वज्रमुद्यत'मिति श्रुतौ वज्रपदस्य ब्रह्मपरत्वात् परिच्छेदकत्वसम्बन्धेन तद्वती वा। वामकेश्वरतन्त्ररूपा वामकस्य तन्त्रस्य प्रतिपाद्या वा। वामा वाममार्गरतास्त एव पञ्चयज्ञविलोपकत्वात्कुत्सिता इति वामकाः। वमन्ति जगत् सृजन्तीति वा वामका ब्रह्माद्यास्तेषामीश्वरी वा। पञ्चसङ्ख्याका यज्ञाः पञ्चयज्ञाः। मध्यमपदलोपी समासः। तेन न 'द्विगो'रिति ङीप्। ते प्रिया यस्याः। ते च 'स एष यज्ञः पञ्चविधोऽग्निहोत्रं दर्शपूर्णमासौ चातुर्मास्यानि पशुः सोम' इति श्रुतौ कथिताः, स्मृतिषु प्रसिद्धा देवयज्ञब्रह्मयज्ञभूतयज्ञपितृयज्ञमनुष्ययज्ञा वा। पञ्चरात्रागमे 'अभिगमनमुपादानमिज्यास्वाध्याययोग' इत्युक्ता पञ्चविधा पूजा वा। कुलागमे 'केवलो यामलो मिश्रश्चक्रयुग्वीरसङ्करः। इति पञ्चविधा पूजे'त्युक्ता वा। नित्यातन्त्रे 'हेतिभिर्मध्यमाद्यं स्याद् द्वितीयं नवयोनिभि'रित्यारभ्य 'इति

पञ्चप्रकारार्चा प्रोक्ता सर्वार्थसिद्धिदे'त्यन्तेनोक्ता वा। बृहत्तन्त्रकौमुद्यां तन्मूलके मन्त्रमहोदधौ च 'आतुरीसौतकीदोर्बोधीत्रासीसाधनाभावनो'ति कथिता वा। 'अग्निहोत्रे हूयमाना दुग्धादिरूपा आपः सोमद्युपृथिवीपुरुषयोषिद्रूपकुण्डपञ्चके पुनःपुनर्हूयन्ते तदा ता एवापः शरीरभावं भजन्ती'त्युपनिषत्सु रंहत्याद्यधिकरणेषु च स्पष्टोऽयं विषयः। त एते पञ्चयज्ञा वा। 'पचि विस्तार' इति धातोर्घञर्थे कविधानात्पञ्चो विस्तृतो यज्ञो विश्वसृजामयनादिर्वा। सर्वेषामेतेषामेकशेषः। ब्रह्मादयश्चत्वारः प्रेताः पादाः। सदाशिवाख्यः प्रेतः फलकमेतायृशं मञ्चं पर्यङ्कमधिशेते। उक्तञ्च भैरवयामले, बहुरूपाष्टकप्रस्तारे च 'शिवात्मके महामञ्चे महेशानोपबर्हणे। भूतकाश्च चतुष्पादाः कशिपुश्च सदाशिवः। तत्र शेते महेशानी महात्रिपुरसुन्दरी'ति। आचार्यभगवत्पादैरप्युक्तं 'गतास्ते मञ्चत्वं द्रुहिणहरिरुद्रेश्वरभृतः शिवः स्वच्छच्छायाघटितकपटप्रच्छदपट' इति॥ २२५॥

( ९४२ ) **व्योमकेशी**—शिवप्रिया। जिनके केश आकाश-सदृश हैं। विराट् स्वरूप में आकाश को उनका केश बतलाया गया है। अथवा वे व्योमकेश शिवजी की स्त्री हैं। अथवा व्योमक–छोटा, इशी–शासक। वे अणु तक की भी शासिका हैं। अथवा व्योमक–इशी, शिव अपने आकाश रूप में हैं। अतः उनकी स्त्री व्योमकेशी अपने क्षेत्र रूप में विराजमान हैं।

( ९४३ ) **विमानस्था**—विमान में स्थित रहने वाली। अथवा रथ में रहने वाली। विमानस्थ देव हैं, जो दिव्य रथ में रहते हैं। वे उनसे भिन्न नहीं हैं।

अथवा वि–अधिक, मान–सुरक्षा ( अपने भक्तों की ), स्था–रत (व्यस्त) : ऐसी उनकी स्थिति है। अथवा वि–अधिक, मा–ज्योति, अन–रथ, स्था–रहती हैं। वे तेजोपूर्ण रथों जैसे किरिचक्र आदि हैं, उनमें रहती हैं। अथवा वि–बिना, मा–सीमा, अर्थात् निरुपाधिब्रह्म, स्था–उसमें रहने वाली अर्थात् वे ब्रह्म को सीमित कर देती हैं, अर्थात् वे स्वयं असीमित और अनन्त हैं।

अथवा वि–विमान, शास्त्र, स्था–रहना, अर्थात् वेदों में उनकी स्थापना है। विमान, प्रमाण साक्ष्य जो वेदों के विरुद्ध नहीं है। स्था–उनमें वे धर्म के स्वरूप में रहती हैं। अथवा विमान १४ विद्याएँ जैसे पुराण, न्यायशास्त्र, मीमांसा आदि।

( ९४४ ) **वज्रिणी**—इन्द्र की पत्नी। वज्र की स्वामिनी, विद्युत् अथवा हाथ में वज्र रखने वाली अथवा मणियों से सुसज्जित। मणियों को वज्र भी कहते हैं। श्रुति ( कठ उप० ६.२ ) के अनुसार—'वज्र के समान भयंकर

क्रोधवाली।' वज्र का तात्पर्य ब्रह्म से भी है, क्योंकि उनका ब्रह्म से इस रूप में सम्बन्ध है, कि वे उसको सीमित कर देने वाली मानी जाती हैं।

( ९४५ ) **वामकेश्वरी**—तन्त्र-विशेष की स्वामिनी। वामकेश्वर एक तंत्र है। उन्हें वामकेश्वर-तंत्र की प्रतिपाद्या भी माना जाता है। वाम वे हैं जो वाममार्ग का अनुकरण करते हैं। पूर्व में इसकी चर्चा आ चुकी है। इस तंत्र में वामाचार की विवेचना और व्याख्या की गयी है। पंचयज्ञ पर भी प्रकाश डाला गया है। वामक अच्छी दृष्टि से नहीं देखे जाते, क्योंकि वे पंचयज्ञ नहीं करते हैं। अथवा वामक दक्ष आदि जिन्होंने मानव जाति का प्रजनन किया। वम का अर्थ रचना करना भी है।

( ९४६ ) **पञ्चयज्ञप्रिया**—पंचयज्ञों से प्रसन्न होने वाली। श्रुति के अनुसार पंचयज्ञ ये हैं—अग्निहोत्र, दर्शपूर्णमास, चातुर्मास, पशु और सोम।' स्मृतियों के अनुसार—'देव, पितर, ब्रह्म, भूत और मनुष्य ये पांच यज्ञ हैं।' पञ्चरात्र-आगम में—अभिगमन, उपादान, इज्या, स्वाध्याय और योग।' कौलागम में पांच पूजाएँ ये हैं—'केवल, यामल, मिश्र, चक्रयुग और वीरसंग्रह।' नित्यतंत्र में भी पांच का ही उल्लेख मिलता है, जिनसे सभी प्रकार की मनोकामनाएँ पूरी होती हैं। इनके नाम मध्या आदि हैं। बृहत्तन्त्रकौमुदी और मंत्रमहोदधि जो बृहद् तंत्र पर ही आधारित हैं, पांच प्रकार की नारियों का उल्लेख करता है—'आतुरी, सौतकी, दौर्बोधी, त्रासी, साधना और भावना। बलि के भी पांच स्थान बतलाये गये हैं—'सोमलोक, द्युलोक, पृथ्वी, पुरुष और स्त्री।

अथवा पञ्च–विस्तृत। सृष्टिकर्ताओं का निवास-स्थान।

( ९४७ ) **पञ्चप्रेतमञ्चाधिशायिनी**—पांच प्रेतों से बने पलंग पर शयन करनेवाली। ब्रह्मा, विष्णु आदि देव इस पलंग के चार पाद हैं तथा सदाशिव फलक हैं। भैरवयामल के बहुरूपाष्टक-प्रस्तार में कहा गया है—'उस विशाल और मनोरम पलंग पर जहाँ फलक के रूप में सदाशिव विराजमान हैं, महाराज्ञी त्रिपुरसुन्दरी विश्राम कर रही हैं।' आचार्य ने सौन्दर्यलहरी ( श्लोक ९२ ) में इसका वर्णन इस प्रकार किया है—

> 'गतास्ते मञ्चत्वं द्रुहिणहरिरुद्रेश्वरभृतः,
> शिवः स्वच्छच्छायाघटितकपटप्रच्छदपटः।
> त्वदीयानां भासां प्रतिफलनरागारुणतया,
> शरीरी शृङ्गारो रस इव दृशां दोग्धि कुतुकम् ॥'

अर्थात् 'ब्रह्मा, हरि, रुद्र और ईश्वर द्वारा रक्षा किये जाने वाले ( क्रमशः मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपुर और अनाहतचक्र ) तेरे मञ्च के चार पाये हैं

अर्थात् चारों तेरा मञ्च बनाते हैं। उस पर बिछी हुई स्वच्छ छाया की बनी हुई कपट रूपी माया की चादर शिव हैं जो तेरी प्रभा के झलकने के कारण अरुण दिखलायी पड़ने से ऐसी प्रतीत होती है, मानो शृंगाररस शरीरी बनकर दृष्टि में कौतूहल उत्पन्न कर रहा है।'

स्वामी विष्णुतीर्थ का मत है—'श्रीचक्र भगवती का मंत्र है। उसमें ईशानकोण में ईश्वर, अग्निकोण में रुद्र, नैर्ऋत्यकोण में विष्णु और वायव्यकोण में ब्रह्मा समझना चाहिए। अथवा पूर्व में ब्राह्मी मातृदेवता, दक्षिण में रौद्री, पश्चिम में कौमारी और उत्तर में वैष्णवी मातृदेवता अर्थात् प्रत्येक की शक्ति को देव के बायीं ओर देखना चाहिए, जो चारों द्वारों में स्थित हैं। श्रीचक्र को आकाशरूपी स्फटिक का बना हुआ समझना चाहिए। उस पर शिवरूपी चादर है और अरुणिमा रूपी शक्ति है। बैन्दवस्थान पर शक्ति का आसन है। श्रीचक्र की रश्मियाँ दसों दिशाओं में भुक्ति और मुक्ति सहित अणिमादि सिद्धियों के रूप में फल रही हैं।'

महाकालसंहिता के प्रथम खंड में इसका वर्णन एक दूसरे प्रकार से ही किया गया है। उसमें सिंहासनों का वर्णन भी है। किन्तु उसमें एक नहीं अपितु अनेक सिंहासन बतलाये गये हैं। किन्तु फिर भी एक सिंहासन का वर्णन पर्यङ्करूप में किया गया है। इसका धारण ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर तथा सदाशिव रूप पञ्चप्रेतों द्वारा हुआ है।

## पञ्चमी पञ्चभूतेशी पञ्चसङ्ख्योपचारिणी।

**ब्रह्मादिषु पञ्चसु पञ्चमस्य सदाशिवस्य स्त्री। सूतगीतायां तस्याप्यम्बा-सहायोक्तेः 'त्रिषु रुद्रो वरिष्ठः स्यात्तेषु मायी परः शिवः। मायाविशिष्टात् सर्वज्ञात्साम्बः सत्यादिलक्षणः। सदाशिवो वरिष्ठः स्यान्नात्र कार्या विचारणे'ति पञ्चमीशब्दो वाराह्यां निरूढो वा। सा च यद्यपि ब्राह्म्यादिषु पञ्चमीति पञ्चरत्नदेवतासु चरमेति पञ्चकोशादिचरमदेवतास्विव यौगिक एव स तस्यां भासते तथापि दक्षिणामूर्तिसंहितायां 'पूजयेत् पञ्चमीसुतम्। घटं स्पृष्ट्वा हृदि ध्यात्वा पञ्चमीं परमेश्वरीम्। पञ्चमीं शकटं यन्त्रं त्रिषु लोकेषु दुर्लभम्' इत्यादौ वाराह्यामेव बहुतरप्रयोगदर्शनाद्योगरूढोऽप्यवसेयः। मकारेषु पञ्चमस्यानन्दरूपत्वात्तद्रूपा वा। तथा च कल्पसूत्रम्—'आनन्दं ब्रह्मणो रूपं तच्च देहे व्यवस्थितम्। तस्याभिव्यञ्जकाः पञ्च मकारास्तैरथार्चनं' गुप्त्येत्यादि (?)। अत एव पञ्चानां मानां मकाराणां समाहारः पञ्चमीति वा। तानि च त्रैपुरसूक्ते 'परिस्रुतं चषमाद्यं फलं चे'त्यस्यामृचि प्रसिद्धानि। दानशुद्ध्यादयो गुरुमुखादवगन्तव्याः। 'पञ्चमाहुतावापः पुरुषवचसो भवन्ती'ति श्रुतिप्रसिद्धा योषित् कुण्डे रेतो हविष आहुतिरुक्तयज्ञेषु पञ्चमी तद्रूपा वा। कैवल्याख्या**

पञ्चमी मुक्तिस्तदभिन्ना वा। पञ्चसङ्ख्यानां भूतानां पृथिव्यादीनामीशी। यद्वा पञ्चधाभूता प्रञ्चप्रकारा जातेति वा। पञ्चमहाभूतात्मिका वा पञ्च-रत्नात्मिका वा वैजयन्तीमाला तदीशी। उक्तञ्च विष्णुपुराणे—'पञ्चरूपा तु या माला वैजयन्ती गदाभृतः। सा भूतहेतुसङ्घाता भूतमाला भवेद् द्विजे'ति। अत्र पञ्चरूपेति एवं मुक्तामाणिक्यमरकतेन्द्रनीलवज्रसमानवर्णेति व्याचक्षते। विष्णु-रहस्येऽपि—'पृथिव्यां नीलसंज्ञानमब्भ्यो मुक्ताफलानि च। तेजसः कौस्तुभो जातो वायोर्वैडूर्यसंज्ञकम्। पुष्करात्पुष्परागस्तु वैजयन्त्या हरेरिमे' इति। पञ्च-सङ्ख्या गन्धपुष्पधूपदीपनैवेद्याख्या उपचारा अस्याः।

अथ परिभाषायामवशिष्टानि पञ्चाशन्नामानि विभजते—

गुणगणरविं खगेशं चतुर्हरन्तं चतुर्दृढामोदम्।
गुणिहृदि विभज भवाद्गुरुवर्गं च नवचरणं गदन्तमिति ॥ ३२ ॥

अत्र इति शब्दः सहस्रसङ्ख्यासमाप्तिपरः। तदितराणि नामाक्षरसङ्ख्या-पराणि। पक्षे भवात् परशिवमारभ्यागुरुवर्गं नाथसमूहं स्वगुरुपर्यन्तं विशिष्य भजेत्यर्थः। गुणगणैः साक्षाद्रविस्वरूपम्। खगानां देवानामधीशं चतुर्विधक्लेशान् जरायुजादियोनिचतुष्टयजन्यान् हरन्तम्। चतुःसङ्ख्या दृढामोदाख्यानसुखाः पुरुषार्था यस्मात्तम्। गुणशीले हृदि इति अनेन प्रकारेण सहस्रनामादिरूपेण गदन्तमुपदिशन्तम्। नवचरणशब्दो नामारम्भे व्याख्यातः॥ ३२ ॥

( ९४८ ) पञ्चमी—ब्रह्म के क्रम में सदा शिव पाँचवें हैं। अतः उनकी पत्नी पंचमी है। सूतसंहिता में कहा गया है—'रुद्र ब्रह्म आदि तीनों में वरिष्ठ हैं, अतः उन्हें मायी परशिव कहते हैं। वे ही माया के स्वामी हैं। सदाशिव जो माँ के साथ हैं तथा नित्य हैं, वे सर्वव्यापक शिव से श्रेष्ठ हैं। इस पर विवाद करना व्यर्थ है।' अथवा पञ्चमी शब्द का अर्थ वाराही भी है। परम्परा से उन्हें इस रूप में स्वीकार किया जाता है। इस शब्द का आविर्भाव योग से माना गया है। जैसे तिथि रूप में वे पाँचवी हैं। पंचरत्न में वे उन देवियों में अन्तिम हैं, जिनकी वहाँ पर चर्चा है। जैसे पंचकोश की देवियाँ, किन्तु फिर भी पंचमी शब्द आमतौर पर परम्परा रूप में दक्षिणामूर्तिसंहिता में आता है। अन्य स्थानों पर भी इसका प्रयोग है। जैसे कहा गया है—'पञ्चमी-सुत की पूजा करनी चाहिए। अपने हृदय में पञ्चमी का ध्यान करना चाहिए। तीनों लोकों में पञ्चमी यंत्र प्राप्त होना दुर्लभ है।' अतः यह मान लेते हैं कि शब्द पञ्चमी वाराही के लिए परम्परागत रूप में प्रयुक्त हुआ है।

अथवा वे पाँचवीं हैं। पंचमी आनन्द को कहते हैं। कल्पसूत्र ( १.१२ ) के अनुसार—'ब्रह्म का स्वरूप आनन्द है और वह शरीर में ही स्थापित है।

पांच 'म' हैं जिससे ज्ञात होता है कि देवी की इन पांचों द्वारा पूजा अत्यधिक गोपनीय है।

अथवा वे पांच 'म'कार का सामूहिक स्वरूप हैं। त्रिपुरासूक्त में इन तथ्यों की विवेचना है तथा इसके अर्थ पर भी प्रकाश डाला गया है। इस पूजा को गुरुमुख से ही जानना चाहिए।

अथवा 'पंचमी' पांचवां होम। शुक्र को बलि अथवा अर्घ्य रूप में स्त्री में डालना चाहिए। जैसा कि श्रुति ( छा० उ० ५.३.३ ) में कहा गया है—'पांचवें होम में जल से पुरुष बनता है।' अथवा पंचमी मुक्ति की भी अवस्था विशेष है। त्रिपुरास्तवराज का कथन है—

'ब्रह्मस्वरूपिणी पातु पञ्चमी परदेवता।
पञ्चतत्त्वं तथा पञ्च यत्किञ्चित् पञ्चमं स्मृतम्॥
नित्यं पञ्चगुणैः पातु पञ्चमी परदेवता।
पञ्च पञ्चाक्षरैर्मन्त्रैः पञ्चकूटैश्च पञ्चभिः।
पञ्चमी पातु सततं नित्यं रक्षतु पञ्चमी'॥

( ९४९ ) **पञ्चभूतेशी**—पांच भूतों की स्वामिनी। अथवा पंचमहाभूत; जिनके पांच भेद हैं। वैजयन्तीमाला जो पांच तत्त्वों और पांच मणियों से बनती है। विष्णुपुराण का कथन है—'विष्णु की माला को वैजयन्ती कहते हैं। यह पांच रूपा है। क्योंकि उसमें पांच तत्त्व होते हैं। इसे तात्त्विक माला भी कहा जाता है।' वैजयन्ती के पांच स्वरूप का तात्पर्य है, पांच प्रकार के रत्न—मोती, माणिक्य, मरकत, नीलम और हीरा। विष्णुरहस्य का कथन है—'पृथ्वी से नीले-काले रत्न, जल से मोती, अग्नि से कौस्तुभ, वायु से वैदूर्य और आकाश से पुष्पराज प्राप्त होते हैं। इस प्रकार हरि की माला के पांच रूप हुए।

( ९५० ) **पञ्चसङ्ख्योपचारिणी**—पंचोपचार से पूजा की जाने वाली। इनकी पांच पदार्थों ( सुगन्धित पुष्प, सुगन्धित धूप, दीप, अन्न और नैवेद्य ) से पूजा की जाती है। श्रीचक्र की पूजा भी पांच प्रकार की भावनाओं से की जाती है।

[ ३२ श्लोक ५० नामों का विभाजन करते हैं। ]

**शाश्वती शाश्वतैश्वर्या शर्मदा शम्भुमोहिनी॥ २२६॥**

**शश्वत् पौनःपुन्यं तत्सम्बन्धिनी पुनःपुनरभ्यस्यमानेत्यर्थः। नित्या वा। 'शाश्वतस्तु ध्रुवो नित्य' इत्यमरः। 'तेषां सिद्धिः शाश्वती नेतरेषा'मिति श्रुतेः शाश्वतं नित्यमैश्वर्यं तस्याः। यद्वा ईकारप्रश्लेषेणेशाः जगदीशाः पञ्चप्रेतास्तेष्व-श्वताऽश्वत्वं वाहनत्वं येन तादृशमैश्वर्यं यस्याः। पञ्चप्रेतासनारूढेति फलितार्थः।**

शर्म सुखं दत्ते शं भावयति भवते वा शम्भुः। मितद्र्वादित्वाड्डुप्रत्ययः। तस्य मोहिनीति वा। शम्भुं मोहयतीति वा शम्भुमोहिनी ॥ २२६ ॥

( ९५१ ) शाश्वती—अनादि रूपा। शाश्वत–नित्य अर्थात् उनके उपासक नित्य उनकी साधना करते हैं। श्रुति ( क.5 उप० ५.१२ ) के अनुसार— 'केवल उन्हें ही शाश्वत मुक्ति प्राप्त होती है, जो भगवती के भक्त हैं।'

( ९५२ ) शाश्वतैश्वर्या—स्थिर ऐश्वर्य-सम्पन्न। जिनका ऐश्वर्य नित्य है। कुछ लोग 'ई' अक्षर को पहले जोड़ते हैं, जिससे ईशाश बनता है, जिसका आशय निकलता है—ब्रह्माण्ड के शासक ब्रह्मा आदि पाँच शव। अश्वता–अश्व की स्थिति में। ऐश्वर्य–वैभव। ब्रह्मा आदि पाँच शव उनका आसन है।

( ९५३ ) शर्मदा—सुख प्रदान करने वाली।

( ९५४ ) शम्भुमोहिनी—शम्भु को मोहित करने वाली।

**धराधरसुता धन्या धर्मिणी धर्मवर्धिनी।**
**लोकातीता गुणातीत सर्वातीता शमात्मिता ॥ २२७ ॥**

धरा पृथ्वीस्वरूपा सर्वस्य जगतो धारणाद्वा। लकारस्वरूपा वा। 'लकारः पृथिवीदेवी सशैलवनकानना। पञ्चाशत्पीठसम्पन्ना सर्वतीर्थमयी परे'त्यादि ज्ञानार्णवे। धरस्य हिमवत्पर्वतस्य सुता। धन्या कृतार्था धनाय हिता वा। धनं लब्ध्री वा। 'धनगणं लब्धेति यत्प्रत्ययः। 'मङ्गलापिङ्गलाधन्ये'ति ज्योतिःशास्त्रप्रसिद्धयोगिनीविशेषरूपा वा। यद्वा चरमकालीनाश्चिन्ता आर्तरौद्रधन्यशुक्लभेदेन चतस्रो भविष्योत्तरपुराणे कथिता यथा 'राज्योपभोगशयनासनसाधनेषु स्त्रीगन्धमाल्यमणिवस्त्रविभूषणेषु। इच्छाभिलाषमतिमात्रमुदेति मोहाद् ध्यानं तदार्तमिति सम्प्रवदन्ति तज्ज्ञाः॥ संच्छेदनैर्दहनताडनपीडनैश्च गात्रप्रहारदमनैर्विनिकृन्तनैश्च। यस्येह राग उपयाति न चानुकम्पा ध्यानं तु रौद्रमिति तस्य वदन्ति सन्तः॥ सूत्रार्थमार्गणमहाव्रतभावनानि निर्बन्धमोक्षगमनागतिहेतुचिन्ता। पञ्चेन्द्रियाद्युपशमश्च दया च भूते ध्यानं तु धन्यमिति तत्प्रवदन्ति सन्तः॥ यस्येन्द्रियाणि विषयैर्न विचर्चितानि सङ्कल्पनाशनविकल्पविकासयोगैः। तत्त्वैकनिष्ठधृतियोगभृतान्तरात्मा ध्यानं तु शुक्लमिति तत्प्रवदन्ति सिद्धाः' ॥ इति। एतेषां फलभेदोऽपि भविष्योत्तर एव 'आर्ते तिर्यगधोगतिश्च नियता ध्याने च रौद्रे सदा धन्या देवगतिः शुभं फलमथो शुक्ले च जन्मक्षयः। तस्माज्जन्मरुजापहे हिततरे संसारनिर्वाहके ध्याने श्वेततरे रजःप्रमथने कुर्यात्प्रयत्नं बुध' इति ॥ तत्र धन्याख्यध्यानरूपेति। धर्मशीलत्वाद्धर्मिणी। आनन्दानुभवनित्यत्वादिधर्माणां विशेष्यभूता वा। धर्मं वर्धयतीति धर्मवर्धिनी। तदुक्तं वामनपुराणे—'जितेन्द्रियत्वं शौचं च माङ्गल्यं भक्तिरेव च। शङ्करे भास्करे देव्यां धर्मोऽयं मानुषः

स्मृतः ॥ ध्यातः साम्ब इमान् धर्मान् वृद्धि नयति देहिना'मिति 'वृधु छेदन' इति धातोर्ब्रह्माधिष्ठानकं धर्ममात्रं दृश्यजातं छेदयतीति वा। लोकानिन्द्रलोकादि-विष्णुलोकान्तानतीतातिक्रम्य महाकैलासाख्ये परशिवपुरे स्थिता। परशिवपुरस्य सर्वलोकातीतत्वं शिवधर्मोत्तरे अर्वाचीनाँल्लोकान् वर्णयित्वा 'ज्ञेयं विष्णुपदादूर्ध्वं दिव्यं शिवपुरं महत्' इत्यारभ्य 'इत्येतदपरं तुभ्यं प्रोक्तं शिवपुरं महत्। देहिनां कर्मनिष्ठानां पुनरावर्तनं स्मृत'मित्यन्तेन कर्मठप्राप्यं शिवपुरं वर्णयित्वा 'ऊर्ध्वं शिवपुराज्ज्ञेयं स्थानत्रयमनुत्तमम्। नित्यं परमशुद्धं च स्कन्दोमाशङ्करात्मक'-मित्यारभ्य 'ये सम्प्राप्ताः परस्थानं ध्यानयोगरता नराः। न तेषां पुनरावृत्तिर्घोरे संसारसागरे। सर्वज्ञाः सर्वगाः शुद्धाः परिपूर्णा महेश्वराः। शिवतुल्यबलोपेताः परं शिवपुरं गता' इत्यन्तम्। लोकाञ्जीवान्वाऽतीता। अत एव गुणानतीता सर्वमतीता वा सर्वान् शब्दानतीता वा। उक्तञ्च ज्ञानार्णवे-'शब्दातीतं परं ब्रह्म गणनारहितं सदा। आत्मस्वरूपं जानीही'ति। शमः प्रपञ्चोपशम एवात्मा स्वरूपं यस्याः। 'प्रपञ्चोपशमं शिवमद्वैतं चतुर्थं मन्यन्त' इति नृसिंहतापनीये। शं सुखमात्मा यस्या इति वा ॥ २२७ ॥

( ९५५ ) धरा—पृथ्वीस्वरूपा। अथवा समस्त जगत् को धारण करने वाली। अक्षर 'ल' उनके स्वरूप का प्रतीक है। ज्ञानार्णव का कथन है—'अक्षर 'ल' पृथ्वी का अधिष्ठाता है, जिसमें पर्वत, वन, मरुस्थल, समस्त तीर्थ-स्थान और पचास पीठ हैं।

( ९५६ ) धरसुता—हिमवान् की पुत्री।

( ९५७ ) धन्या—कृतार्था। धन्या एक योगिनी भी है। ज्योतिषशास्त्र में उसे धान्या कहा गया है, यथा—मंगला, पिंगला, धान्या आदि योगिनियाँ हैं। अथवा धन्या चार प्रकार के विचार हैं, जो चरम अवस्था में आते हैं। इन्हें आर्त, रौद्र, धन्या और शुक्ल कहते हैं। भविष्योत्तरपुराण का कथन है—'जो इसके ज्ञाता हैं, उनके अनुसार आर्तध्यान उसे कहते हैं जो भ्रम से उत्पन्न होता है और इसमें राज्य-उपभोग करने, शयनासन ( पलंग आदि ), स्त्री, गन्ध, मणियों की मालाएँ, वस्त्र और आभूषण संग्रह करने की अभिलाषा पैदा होती है। रौद्रध्यान उसे बताया है, जिसमें वासना और राग होता है, उपेक्षा नहीं होती। यद्यपि उसे ताड़न, पीड़न, संच्छेदन तथा शरीर पर प्रहार आदि का अनुभव होता है। धन्या उसे कहते हैं जिसमें उपनिषद् सूत्रों के अर्थ का अनुकरण करते हुए व्रत आदि में रत रहते हुए यह जानने की इच्छा होती है कि बन्धन क्यों होता है, निर्बन्ध कौन है, बन्धन कैसे दूर होते हैं, आवागमन क्या है, पाँचों इन्द्रियों की शक्ति क्या है, मोक्ष कैसे प्राप्त होता है तथा भूतों पर दया क्या है, इत्यादि। शुक्लध्यान वह है, जिसमें योगाभ्यास द्वारा इन्द्रियों

के विषयों का नाश हो जाता है और वे सांसारिक भोगों के प्रलोभनों में नहीं फँसतीं। आत्मज्ञान दृढ़ होता है और केवल एक ब्रह्म ही रह जाता है।' पुराण में इन चारों के ध्यान का फल भी बतलाया गया है। उल्लेख है कि जो व्यक्ति आर्तध्यान में लगा रहता है, वह तुर्यक अर्थात् पशु या खनिज पदार्थ होता है। रौद्रध्यान करने वाले का भी पतन होता है और धर्म्याध्यान करने वाला देवलोक में जाता है। शुक्लध्यान करने वाले का अगला जन्म नहीं होता। अतः साधक को ध्यान में शुक्ल की स्थिति पैदा करने का प्रयत्न करना चाहिए, जिससे उसे पुनः जन्म की पीड़ा न भोगनी पड़े। ऐसा साधक सुगमता से भवसागर पार कर लेता है और उसे शान्ति मिल जाती है।

( ९५८ ) **धर्मिणी**—धर्मशीला। धर्म से आनन्द प्राप्त होता है।

( ९५९ ) **धर्मवर्धिनी**—धर्म की वृद्धि करने वाली। वामनपुराण का कथन है—'इन्द्रियों का संयम अर्थात् जितेन्द्रिय होना तथा शौच, माङ्गल्य और भक्तिपूर्ण आचरणों से धर्म की वृद्धि होती है। यहाँ पर उक्त तीनों शब्द क्रमशः शंकर, भास्कर ( सूर्य ) और देवी के सांकेतिक हैं। यदि मानव शिव और उनकी शक्ति का स्मरण करे, तो उक्त तीनों गुणों की वृद्धि होती है।'

अथवा वे सांसारिक विषयों की विनाशक हैं। वर्धिनी का आशय मूल से है और वर्ध का तात्पर्य मूल से काट देना है।

( ९६० ) **लोकातीता**—सभी लोकों से आगे। लोक—इन्द्रलोक से लेकर विष्णु लोक तक हैं। इनके आगे वे अतिक्रमण कर परशिव के पुर महा-कैलास में स्थित हैं। शिवधर्मोत्तरपुराण का कथन है—'परशिव का पुर इन सभी लोकों से भी आगे है।' नीचे के लोकों के वर्णन करने के पश्चात् उनका कथन है—'विष्णुपुर के ऊपर साधक को शिव के दिव्यपुर को जानना चाहिए।' शिव की यह महान् नगरी अपर तथा अपद कहलाती है। जो देही कर्मनिष्ठ हैं, वे पुनः यहाँ आ जाते हैं, ऐसा स्मृतियों का कथन है। कर्मठ ही इसे प्राप्त कर सकते हैं। शिव के इस पुर के ऊपर तीन सर्वोच्च स्थान हैं, जो नित्य और परम शुद्ध हैं। यहीं पर स्कन्द, उमा और शंकर हैं। जो इस परास्थान का ध्यान योग द्वारा किया करते हैं, वे पुनः इस भवसागर मे नहीं आते हैं। वे सर्वज्ञ, सर्वव्यापक, सर्वनियामक, शुद्ध महेश्वर को प्राप्त हो जाते हैं। उनका महेश्वर में लय हो जाता है। वे शिव के समान ही शक्तिशाली हो जाते हैं और उनका वास शिवपुरी में ही रहता है।' लोक का अर्थ जीव और प्रतीत का अर्थ उससे परे है।

( ९६१ ) **गुणातीता**—गुणों से अतीत अर्थात् उनमें उपाधियाँ नहीं हैं।

( ९६२ ) सर्वातीता—सबसे परे रहने वाली। सर्व–सम्पूर्ण। अतीता–परे। ज्ञानार्णव का कथन है—'परंब्रह्म को जानो, जो वाक् से भी आगे हैं और गणना से परे है। वही हमारा आत्मस्वरूप है।'

( ९६३ ) शमात्मिका—शान्त स्वरूपवाली। शमा–प्रपञ्च का शमन अर्थात् सांसारिक क्रियाओं को क्षोभ रहित करना। नृसिंहतापिनी उप० ( २ ) के अनुसार—'वे संसार के प्रपञ्चों से क्षुभित नहीं होते तथा शिव, शान्ति और अद्वैत में मग्न रहते हैं।' अथवा शम का अर्थ है—आनन्द एवं सुख। यह उनका स्वभाव ही है।

**बन्धूककुसुमप्रख्या बाला लीलाविनोदिनी।**
**सुमङ्गली सुखकरी सुवेषाढ्या सुवासिनी॥ २२८॥**

बन्धूको बन्धुजीवको वङ्गदेशप्रसिद्धो महावृक्षस्तस्य कुसुमं पुष्पं तस्येव प्रख्या कान्तिर्यस्याः। अत्यारक्ततमा कान्तिर्यस्या वा। बाला कुमारी। 'त्वं कुमार उत वा कुमारी'ति श्रुतेः। त्रिपुरासिद्धान्तेऽपि 'बालालीलाविशिष्टत्वाद्बालेति कथिता प्रिये' इति। लीला प्रापञ्चिकी क्रीडैव विनोदो यस्याः। पद्मराजस्य भार्या लीलाख्या योगवासिष्ठे प्रसिद्धा तां विशिष्य सत्कर्मसु नोदयतीति वा। लीलादेव्या तपसा सरस्वती तोषिता सा तुष्टा तस्यै ज्ञानं तद्भर्तृजीवनञ्च प्रादादिति कथायां विस्तरेण वर्णनात्। देवीपुराणे नामनिर्वचनाध्याये 'लक्ष्मीलालनतो लीले'ति निर्वचनदर्शनाल्लीलेत्येतावन्मात्रस्य भिन्ननामत्वं स्वीकृत्य ब्रह्मजननीत्यनयोरेकनामत्वमित्यपि सुवचम्। शोभनं मङ्गलमस्या इति सुवासिनीसंज्ञा। संज्ञात्वादेव 'केवलमामके'त्यादिना ङीप्। 'सुमङ्गली संज्ञाया'मिति गौराद्यन्तर्गणसूत्रेण ङीष् वा। शोभनं मङ्गलं ब्रह्मैवेति वा। तदुक्तं विष्णुपुराणे 'अशुभानि निराचष्टे तनोति शुभसन्ततिम्। श्रुतिमात्रेण यत्पुंसां ब्रह्म तन्मङ्गलं विदु'रिति। अत्रिस्मृतौ तु 'प्रशस्ताचरणं नित्यमप्रशस्तविवर्जनम्। एतद्धि मङ्गलं प्रोक्तमृषिभिर्ब्रह्मवादिभि'रित्युक्तम्। सुखकर्तृत्वात्सुखकरी। 'कृञो हेत्वि'त्यादिना ताच्छील्ये णिनिः। शोभनेन वेषेणाढ्या युक्ता। सुवासिनी सार्वकालं जीवत्पतिका। सुवासिनीजनाभिन्ना वा॥ २२८॥

( ९६४ ) बन्धूककुसुमप्रख्या—बन्धूक पुष्प के सदृश कान्ति वाली। बन्धूक एक वृक्ष है। बंगाल में इसे बन्धुजीवक भी कहते हैं। इसका वर्ण गहरे लाल रंग का अतीव कान्तिमान् होता है।

( ९६५ ) बाला—कुमारी। श्रुति ( श्वे० उप० ४.३ ) का कथन है—'त्वं कुमार उत वा कुमारीम्' अर्थात् तुम कुमार हो या कुमारी। त्रिपुरसिद्धान्त में भी कहा गया है—'प्रिये! तुम तो बाल-लीला ही करती हो, अतः तुम

बाला हो।' लीला का आशय प्रपंच ( सृष्टि ) की क्रीड़ा से है। यह क्रीड़ा उनका मनोविनोद है। एक अन्य मत के अनुसार यह बाला त्रिपुरसुन्दरी का पर्यायवाची भी है। इसी नाम का उनका मंत्र है।

( ९६६ ) **लीलाविनोदिनी**—प्रपञ्च-रचना ही जिसका मनोविनोद है। ब्रह्मानन्द के क्रिया-कलाप, सृष्टि, स्थिति आदि उनके लिए एक मनोविनोद है। इसमें ही वे आनन्द लेती रहती हैं। योगवाशिष्ठ में राजा पद्मराज की रानी का नाम लीला बतलाया गया है। वे ही राजा को सत्कर्म करने का निर्देश देती थीं। उपाख्यान इस प्रकार है—'लीला देवी ने सरस्वती की पूजा की और उन्हें प्रसन्न कर लिया। उन्होंने सरस्वती से ज्ञान प्राप्त किया और अपने पति को जीवित कर लिया।' यदि लीला को एक पृथक् नाम ही मान लिया जाय तो इसका तात्पर्य लक्ष्मी से होगा। देवीपुराण में कहा गया है—'लक्ष्मी को लीला कहते हैं, क्योंकि वे लालन करती हैं।'

( ९६७ ) **सुमङ्गली**—अति शुभकारिणी। सु का अर्थ सुन्दर और मंगल ब्रह्म का वाचक है। विष्णुपुराण का कथन है—'वह, जिसका स्मरण करने से आपदाएँ एवं दुर्भाग्य दूर हो जाते हैं तथा शुभ की प्राप्ति होती है, उस परब्रह्म को वे मंगल कहते हैं।'

अत्रिस्मृति का कथन है—'प्रशस्त आचरण करने तथा अप्रशस्त कार्यों का त्याग करने को ब्रह्मज्ञानी ऋषियों ने मङ्गल बतलाया है।'

( ९६८ ) **सुखकरी**—सुख देने वाली।

( ९६९ ) **सुवेषाढ्या**—शोभनीय वेष वाली।

( ९७० ) **सुवासिनी**—सदा सुहागिन। सुवासिनी उसे कहते हैं, जिसका पति सर्वकाल में जीवित रहता है, अर्थात् वैधव्य से मुक्त।

**सुवासिन्यर्चनप्रीताऽऽशोभना शुद्धमानसा।**
**बिन्दुतर्पणसन्तुष्टा पूर्वजा त्रिपुराम्बिका॥ २२९॥**

सुवासिनीनामर्चनेन प्रीता। आशोभनेति चतुरक्षरं नाम। समन्ततः सौन्दर्यवती। शुद्धं मानसं यस्याः। बिन्दौ सर्वानन्दमये चक्रे ब्राह्मणादिवर्णचतुष्टयकर्तृकेण क्षीराज्यमध्वासवबिन्दुकरणकेन वा तर्पणेन सम्यक् तुष्टा। 'बिन्दुरिच्छु'-रिति निपातितबिन्दुपदवाच्यज्ञातॄणां तर्पणेन तृप्त्या सन्तुष्टा वा पूर्वं जाता। 'इयमेव सा या प्रथमा व्यौच्छ'दिति, 'अहमस्मि प्रथमजा ऋतस्ये'ति श्रुतेः। अबुद्धिपूर्वका या प्रथमा सृष्टिस्तद्रूपा वा। अष्टमचक्राभिमानित्रिपुराम्बाख्य-देवतारूपा। त्रयाणां पुराणामवस्थारूपाणामम्बिका जनिका वा। त्रीणि पुराणि यस्य स जीवः। 'पुरत्रये क्रीडति यश्च जीव' इति श्रुतेः तज्जननी वा। 'यथाग्नेः

क्षुद्रा विस्फुलिङ्गा व्युच्चरन्ती'त्यादिश्रुतेः । 'वामादीनां पुराणां तु जननी त्रिपुराम्बिके'ति वचनसिद्धा वा ।। २२९ ।।

( ९७१ ) **सुवासिन्यर्चनप्रीता**—सुवासिनियों की अर्चना से प्रसन्न रहने वाली ।

( ९७२ ) **अशोभना**—सदा सुन्दरी । यह चार अक्षरों वाला नाम है । इससे सौन्दर्य की भी प्रतीति होती है ।

( ९७३ ) **शुद्धमानसा**—शुद्धचित्तवाली ।

( ९७४ ) **बिन्दुतर्पणसन्तुष्टा**—बिन्दुतर्पण से सन्तुष्ट रहने वाली । बिन्दु–सर्वानन्दमयचक्र । इस चक्र में ब्राह्मण दुग्ध से, क्षत्रिय घृत से, वैश्य मधु से और शूद्र मदिरा से तर्पण करते हैं । इस तर्पण से वे पूर्णतः सन्तुष्ट रहती हैं । बिन्दु का अर्थ ज्ञानी भी होता है । यदि ज्ञानवानों को भेंट दी जाती है, तो देवी प्रसन्न होती हैं ।

( ९७५ ) **पूर्वजा**—आदिजन्मा । श्रुति का कथन है—'पूर्वजा वे ही हैं, जिन्हें ऋषियों ने प्रथमा माना है ।' तैत्तिरीय उप० ( ३.१०.६ ) के अनुसार—'सर्व प्रथम मेरा ही जन्म अर्थात् प्रादुर्भाव हुआ ।' पूर्वजा का अर्थ प्रथम सर्ग ( सृष्टि ) से भी है, जिसमें बुद्धि नहीं थी ।

( ९७६ ) **त्रिपुराम्बिका**—तीनों लोकों की माता । अष्टचक्र की अभिमानिनी देवी त्रिपुराम्बिका हैं । त्रि–तीन, पुर–अवस्थाएँ, अम्बिका–माता । जीव की तीन अवस्थाएँ हैं । अतः त्रि–शब्द जीव का भी पर्यायवाची है । श्रुति ( तैत्ति० उप० १४ ) का कथन है—'जीव जो तीन पुरों में क्रीड़ा करता है । कौ० उप० ( ३.३ ) का कथन है—'ठीक उसी प्रकार जैसे अग्नि में छोटी चिनगारियाँ । अथवा त्रिपुरवामादि तीन पुर । अथवा 'जननी त्रिपुराम्बिका ।'

**दशमुद्रासमाराध्या त्रिपुराश्रीवशङ्करी ।**
**ज्ञानमुद्रा ज्ञानगम्या ज्ञानज्ञेयस्वरूपिणी ।। २३० ।।**

सङ्क्षोभिण्यादित्रिखण्डान्ता दश मुद्रास्ताभिः करणभूताभिः सम्यक् नित्याहृदयोक्तवासनानुगुण्येनाराध्या । पञ्चमचक्राधिष्ठात्री त्रिपुराश्रीनामिका देवी तां वशं कुरुते, सा वशङ्करी यस्या इति वा तर्जन्यङ्गुष्ठयोगरूपज्ञानमुद्रारूपा वा । ज्ञानेन मुदं रातीति वा । ज्ञानं चिदंशं मुदमानन्दांशं द्रावयत्यावृणोतीति वा । ज्ञानेन गम्या विषया । ज्ञानेन प्राप्या वा । उक्तञ्च कौर्मे—देव्यैव यत्तु मे निष्कलं रूपं चिन्मात्रं केवलं शिवम् । सर्वोपाधिविनिर्मुक्तमनन्तममृतं परम् । ज्ञानेनैकेन तल्लभ्यं क्लेशेन परमं पदम् । ज्ञानमेव प्रपश्यन्तो मामेव प्रविशन्ति ते' इति । ज्ञानज्ञेये दृग्दृश्ये स्वरूपमस्याः ।। २३० ।।

( ९७७ ) **दशमुद्रासमाराध्या**--दश मुद्राओं द्वारा आराधनीया। आराधना में अंगुलियों से मुद्रा बनाते हैं। मुद्रा इस प्रकार बतलायी गयी है—'सुवृत्तम्, चतुरस्रम्, मुद्गरः, योनिः, अस्त्रम्, मत्स्यः, अवगुण्ठनम्, धेनुः ( गालिनी ), आवाहनी, संस्थापनी, संनिधापनी, संनिरोधिनी, सम्मुखीकरणी, वन्दनम्, तत्त्वमुद्रा, ज्ञानमुद्रा, सर्वसंक्षोभिणी; सर्वविद्रावणी सर्वाकर्षिणी, सर्ववशङ्करी, सर्वमहाङ्कुशा, सर्वखेचरी सर्वबीजम्, सर्वत्रिखण्डा, ग्रासः, उदानमुद्रा, नाराचचक्रम्, अञ्जलिः, सौभाग्यदायिनी, रिपुजिह्वाग्रहा। ये मुद्राएँ परशुरामकल्पसूत्र में बतलायी गयी हैं और साथ ही वहाँ चित्र भी दिये गये हैं।

मुद्राओं द्वारा उनकी नियमित पूजा की जाती है। नित्यहृदय में पूजा के विधि-विधान का विस्तृत रूप से उल्लेख किया गया है।

( ९७८ ) **त्रिपुराश्रीवशङ्करी**--पाँचवें चक्र की अभिमानिनी त्रिपुरा श्री हैं। उनकी आराधना सर्ववशंकरी मुद्रा में की जाती है।

( ९७९ ) **ज्ञानमुद्रा**--एक विशेष प्रकार की मुद्रा। दोनों अंगूठों के छोर मिलाने तथा चार अंगुलियों से वृत्त बनाकर और उसे अन्य अंगुलियों तक विस्तृत करने पर यह मुद्रा बनती है। अथवा ज्ञान-ज्ञान, मुद्–आनन्द, र–देती हैं। इस प्रकार इसका अर्थ हुआ—वे ज्ञानी को आनन्द देती हैं।

( ९८० ) **ज्ञानगम्या**--ज्ञान द्वारा प्राप्त होने वाली। वे ज्ञान से प्राप्त होती हैं। कूर्मपुराण का कथन है—'मेरा निष्कल रूप केवल ज्ञान द्वारा ही जाना जा सकता है। यह केवल चितिशक्ति रूपा हैं। इसमें कोई उपाधि नहीं है। यह अनन्त, अमृतमय, अविनाशी, नित्य और परम है। उस परम स्वरूप को केवल ज्ञान द्वारा ही जाना जा सकता है। उसके लिए अत्यन्त क्लेश उठाना पड़ता है। जो ज्ञान को ही सर्वश्रेष्ठ साधन मानते हैं, वे ही मुझमें प्रविष्ट हो पाते हैं, अथवा मुझे देख पाते हैं।

( ९८१ ) **ज्ञानज्ञेयस्वरूपिणी**--ज्ञान और ज्ञेय दोनों स्वरूपों वाली।

**योनिमुद्रा त्रिखण्डेशी त्रिगुणाम्बा त्रिकोणगा।**
**अनघाद्भुतचारित्रा वाञ्छितार्थप्रदायिनी॥ २३१॥**

**योनौ मुदं राति। नवममुद्रारूपा वा। योनिरेव मुद्रा आच्छादिका यस्य बिन्दोस्तद्रूपा वा। यद्वा गुदमेढ्रान्तरं योनिरित्युच्यते। मन्त्रदोषनिरासार्थंस्तन्मुद्रणप्रकारो गुरुमुखैकवेद्योऽस्ति तद्रूपा वा। त्रिखण्डाख्याया दशम्या मुद्राया ईशी स्वामिनी। त्रयाणां सोमसूर्यानलाख्यमन्त्रखण्डानामीशी वा। त्रयो गुणा यस्यां सा त्रिगुणा। सत्त्वरजस्तमसामाश्रयत्वेन साङ्ख्यसम्मता प्रकृतिरिति यावत्। तदुक्तं वायुपुराणे—'योगेश्वरी शरीराणि करोति विकरोति च। नाना-**

कृतिक्रियारूपनामवृत्तिः स्वलीलया ।। त्रिधा यद्वर्तते लोके तस्मात्सा त्रिगुणोच्यत' इति । विष्णुपुराणेऽपि—'सर्वभूतेषु सर्वात्मन्या शक्तिरपरा तव । गुणाश्रया नमस्तस्यै शाश्वतायै सुरेश्वरी'ति । देवीपुराणे तु त्रिविक्रमत्रिपथगात्रिगुणापदानां पर्यायता ध्वनिता । यदुक्तम्–'पदैस्त्रिभिर्बलिर्बद्धः स्वर्गादित्रिपथागता । उत्पत्तिस्थितिनाशैश्च सत्त्वाद्यैस्त्रिगुणोच्यत' इति । अम्बा ईदृशस्य गुणत्रयस्यापि माता कारणभूता । यत्तन्त्रेषु मन्त्रजीव इत्युच्यते । तथा च तन्त्रराजे 'तेजसां शक्तिमूर्तीनां प्रपञ्चस्यापि कारणम् । गुणत्रयममीषां च यत्कारणमुदाहृतम् । तत्स्वरूपानुसन्धानसिद्धिः सम्यक्त्वमीरितम् । तन्मन्त्रवीर्यमुद्दिष्टं मन्त्राणां जीव ईरित' इति । अविशेषात्सकलजगदम्बा वा । त्रिकोणं योनिचक्रं गच्छतीति त्रिकोणगा । अंहोदुःखव्यसनान्यघानि न सन्ति यस्यां सानघा । अद्भुतान्याश्चर्यकराणि चारित्राणि यस्याः । अद्भुतेषु भूकम्पादिषूत्पातेषु निमित्तेषु चरन्तीत्यद्भुतचारीणि दुष्टफलानि तेभ्यस्त्रायते वा । वाञ्छितार्थान् प्रदातुं शीलमस्याः ।। २३१ ।।

( ९८२ ) **योनिमुद्रा**—यह नवीं मुद्रा है । अथवा वे गर्भाशय में प्रसन्नता प्रदान करती हैं । अथवा योनि उस आवरण को कहते हैं, जो बिन्दु को आच्छादित किये हुए हैं । अथवा योनि अपान और प्रजनन-इन्द्रिय के बीच का स्थान है । मंत्र-दोष को दूर करने के लिए भी इसका प्रयोग किया जाता है । ऐसा किसी विशेषज्ञ से पूछकर ही करना चाहिए । इस क्षेत्र में गुरु ही विशेषज्ञ हैं ।

( ९८३ ) **त्रिखण्डेशी**—दसवीं मुद्रा की स्वामिनी । त्रिखण्डा दसवीं मुद्रा है, उसकी स्वामिनी । इस दसवीं मुद्रा में अन्य नौ मुद्राएँ भी सम्मिलित हैं । त्रि–सोम, सूर्य और अग्नि । ये तीनों पंचदशी मंत्र के तीन खंड हैं और वे इस मंत्र की ईश्वरी हैं ।

( ९८४ ) **त्रिगुणा**—तीन गुणों वाली । इसका अर्थ है—सांख्य की मूलप्रकृति; क्योंकि यही तीन गुणों ( सत्त्व, रजस् और तमस् ) का आधार है । वायुपुराण का कथन है—'ये योगेश्वरी जहाँ सृष्टि करती हैं, वहीं संहार भी करती हैं । इनकी अनेक आकृतियाँ हैं । इसके अनुसार इनके अनेक क्रिया-कलाप हैं और तदनुसार अनेक नाम भी हैं । अपनी इसी लीला के कारण इन्हें जगत् में त्रिधा ( त्रिगुणमयी ) माना जाता है और इसी से इनका नाम त्रिगुणा भी हो गया ।' देवीपुराण में इसका वर्णन एक भिन्न प्रकार से ही किया गया है—'उनके तीन पद हैं, तीन पथ हैं और तीन गुण हैं । राजा बलि को तीन पदों में बांध लिया गया । गंगा का अवतरण स्वर्ग आदि तीन स्थानों से ही हुआ और उन्होंने तीनों गुणों ( सत्त्व, रजस् और तमस् ) से सृष्टि का सम्पूर्ण कृत्य कर डाला । अतः वे त्रिगुणा हैं ।

विष्णुपुराण का कथन है—'वे सर्वभूतों में सर्वात्मा शक्ति से हैं। आप गुणाश्रया, शाश्वता और सुरेश्वरी को बार-बार नमस्कार है।'

( ९८५ ) **अम्बा**—माता। पहला नाम तीन गुणों के साथ संयुक्त था। अब इस नाम में वे उक्त तीनों गुणों की कारणरूपा हैं। तंत्र में इसे मंत्रजीव कहते हैं। तंत्रराज का कथन है—'तीन गुण तैजस् के कारण हैं। वे ही शक्ति के स्वरूप के भी कारण हैं। इन तीन के प्रपंच का कारण भी वे देवी ही हैं। इस सम्यक् तत्त्व का अर्थ है—'इदं' की प्रकृति का निरन्तर ध्यान करने से उसकी प्राप्ति होना। यह सम्यक् तत्त्व ही मंत्र की शक्ति अथवा मंत्रजीव है। अथवा वे अम्बा हैं, महामायी हैं। ये ही सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड की जननी हैं।

( ९८६ ) **त्रिकोणगा**—त्रिकोण ही योनिचक्र है, उसमें स्थित रहने वाली। ये सदैव उसी में स्थित रहती हैं।

( ९८७ ) **अनघा**—निष्कलंक। जिनके जीवन में दुःख, व्यसन और अन्य पाप नहीं हैं।

( ९८८ ) **अद्भुतचारित्रा**—आश्चर्यजनक चरित्रों वाली। अथवा भूचाल आदि अद्भुत कार्यों के परिणामों से रक्षा करने वाली।

( ९८९ ) **वाञ्छितार्थप्रदायिनी**—इच्छित फलों को देने वाली।

**अभ्यासातिशयज्ञाता षडध्वातीतरूपिणी।**
**अव्याजकरुणामूर्तिरज्ञानध्वान्तदीपिका ॥ २३२ ॥**

पुनः पुनः 'आ सुप्तेरा मृतेः कालं नयेद्वेदान्तचिन्तये'ति विहितेन ब्रह्मात्मैक्यानुसन्धानावृत्त्यतिशयेन ज्ञाता। तथा च व्याससूत्रं कपिलसूत्रञ्च 'आवृत्तिरसकृदुपदेशा'दिति। उक्तञ्च ब्रह्माण्डे 'ध्यानैकदृश्या ज्ञानाङ्गी विद्यात्मा हृदयास्पदा। आत्मैक्याद्व्यक्तिमायाति चिरानुष्ठानगौरवा'दिति। अध्वानः षट्—पदाध्वा भुवनाध्वा वर्णाध्वा तत्त्वाध्वा कलाध्वा मन्त्राध्वा चेति। तेषु त्रयो विमर्शांशास्त्रयः प्रकाशांशाः। तदुक्तं विरूपाक्षपञ्चाशिकायाम्—'अस्य विमर्शस्यैकर्णः पदमन्त्रार्णात्मकस्त्रिधा भवति। पुरतत्त्वकलात्मार्थो धर्मिण इत्थं प्रकारस्ये'ति। ते च ज्ञानार्णवे 'अस्मिश्चक्रे षडध्वानो वर्तन्ते वीरवन्दिते'त्यारभ्य 'एवं षडध्वविमलं श्रीचक्रं परिचिन्तये'दित्यन्तेन सलक्षणमुक्ताः। दक्षिणामूर्तिसंहितायामपि 'षडध्वरूपमधुना शृणु योगेशि साम्प्रत'मित्यादिना 'एवं षडध्वभरितं श्रीचक्रं परिचिन्तये'दित्यन्तेनोक्तास्तानतीतं रूपमस्याः। शैववैष्णवादयः षडुपासनामार्गास्तानतीतं तेषामेतत्प्राप्तिसाधनत्वात् तादृशं रूपमस्या इति वा। उक्तञ्च कुलार्णवे 'शैववैष्णवदौर्गार्कगाणपत्येन्दुसम्भवैः। मन्त्रैर्विशुद्धचित्तस्य कुलज्ञानं प्रकाशत' इति। इन्दुसम्भवं जैनदर्शनम्। जन्मान्तरे षड्विधोपासकानामिहजन्मनि सुन्दर्युपास्तिलाभ इति तदर्थः। अव्याजा अनौपधिकी या

करुणा सैव मूर्तिः स्वरूपं यस्याः। 'जयति करुणा काचिदरुणे'त्यभियुक्तोक्तेः। अत एवाह—अज्ञानेति। अज्ञानमेवं ध्वान्तमन्धकारस्तस्य दीपिकेव नाशकत्वात्। 'तेषामेवानुकम्पार्थमहमज्ञानजं तमः। नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वते'ति भगवद्वचनात् ॥ २३२ ॥

( ९९० ) **अभ्यासातिशयज्ञाता**—निरन्तर साधना द्वारा ही जानी जाने वाली। कहा जाता है—'जब तक महानिद्रा ( मृत्यु ) नहीं आती, तब तक अपने को वेदान्त के निरूपण में लगाये रखना चाहिए।' निरन्तर साधना करने पर भी उन्हें तभी जाना जा सकता है, जब ब्रह्म और आत्मदेव के ऐक्य का अनुसन्धान किया जाय। वेदसूत्र ( ४.१.१ ) के अनुसार—'बार-बार निर्देशों तथा उपदेशों का मनन और चिन्तन करना आवश्यक है। केवल एक बार ही अनुसन्धान करना यथेष्ट नहीं है। ज्ञान से चिर अनुष्ठान करना अनिवार्य है। ब्रह्मपुराण का कथन है—जिनके समस्त अवयव ज्ञानरूप हैं, जिनका शरीर विज्ञानमय है, जिनका निवास हृदय है, उन्हें निरन्तर ध्यान से ही देखा जा सकता है। ध्यान के निरन्तर अभ्यास से वे आत्मदेव के साथ एकाकार हो अपने को व्यक्त कर देती हैं।'

( ९९१ ) **षडध्वातीतरूपिणी**—छः विधियों से भी आगे रहने वाली। आराधना की ये छः विधियाँ इस प्रकार बतलायी गयीं हैं—पदाध्वा, भुवनाध्वा वर्णाध्वा, तत्त्वाध्वा, कलाध्वा तथा मन्त्राध्वा। इनमें तीन विमर्शों तथा तीन प्रकाशों का अंश है। विरूपाक्षपञ्चाशिका का कथन है—'विमर्श का गुण तीन पर आरोपित है—पद, मन्त्र और वर्ण। ये तीन होते हैं। तत्त्वों में पुरतत्त्व, कला तथा आत्मधर्मी हैं। इनके सम्बन्ध में ज्ञानार्णव का कथन है—'इस चक्र में छः पद्धतियाँ हैं। साधक को इस विमल श्रीचक्र का ध्यान इन छः पद्धतियों से आरम्भ करना चाहिए।' इस प्रकार प्रत्येक पद्धति पर जो विशिष्टताएँ आरोपित की गयीं थीं, वे समाप्त हो जाती हैं। दक्षिणामूर्तिसंहिता में कहा गया है—'हे योगीश्वर! अब छः पद्धतियों का स्वभाव सुनो। इस प्रकार साधक को छः पद्धतियों का अनुकरण करना चाहिए और इसी के अनुसार श्रीचक्र का ध्यान करे। ये ही देवी को प्राप्त करने के छः साधन हैं।' कुलार्णवतन्त्र का कथन है—'जिसका चित्त शिव, दुर्गा, विष्णु, सूर्य, गणपति और इन्दु के मंत्रों द्वारा शुद्ध हो गया है, उसे कुल ( देवी ) का ज्ञान प्राप्त हो जाता है।' तात्पर्य यह है कि जो पूर्वजन्मों में किसी भी एक पद्धति के साधक रहे हैं, वे एक जन्म में ही देवी के प्रति निष्ठावान् साधक हो जाते हैं और उन्हें उनकी अनुभूति हो जाती है। सम्भवतः यहाँ इन्दु से

जैन-दर्शन का संकेत है। पूर्वजन्मों का उपासक निश्चय ही त्रिपुरसुन्दरी का उपासक हो जाता है।

( ९९२ ) **अव्याजकरुणामूर्तिः**—बिना किसी पक्षपात के दया करने वाली। महाजनों का कथन है—'जयति करुणा काचिदरुणे' अर्थात् दयामूर्ति देवी की जय हो।

( ९९३ ) **अज्ञानध्वान्तदीपिका**—ऐसा दीप जिससे अज्ञान का अन्धकार दूर हो जाता है। भगवद्गीता में कहा गया है—

तेषामेवानुकम्पार्थमहमज्ञानजं तमः।
नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता ॥ १०-११ ॥

उन पर अनुकम्पा करने के लिए ही अज्ञानजनित संसार नामक अन्धकार का नाश कर देता हूँ। कहाँ स्थित होकर और किस साधन से आप अंधकार का नाश करते हैं? इस जिज्ञासा पर कहते हैं—'मैं आत्मभावस्थ ( बुद्धिवृत्ति में स्थित ) होकर दीप्तिमान् ज्ञानरूप दीपक द्वारा नाश करता हूँ। इस ज्ञानदीप से उनका अज्ञानभूत अहं, मम और संसार नामक अन्धकार दूर कर देता हूँ।'

**आबालगोपविदिता सर्वानुल्लङ्घ्यशासना।**
**श्रीचक्रराजनिलया श्रीमत्त्रिपुरसुन्दरी ॥ २३३ ॥**

**बालान् ब्रह्मादिकान् गोपयतीति बालगोपः। बालश्चासौ गोपश्च बालगोपः। बालगोपश्च बालगोपश्च बालगोपौ तावभिव्याप्य आबालगोपं तावुभेन विदितं ज्ञानं यस्याः सा। अत्रैको बालगोपशब्दः सदाशिवपरः कृष्णावतारपरो वा। अन्यः पामरोपलक्षणम्। हरिहरादिपामरान्ता यां जानन्तीत्यर्थः। उक्तञ्च स्कान्दे 'तमहम्प्रत्ययव्याजात्सर्वे जानन्ति जन्तव' इति। नन्वेवं सति 'अतिपरिचयादवज्ञे'ति न्यायात्सर्वेषामनादरणीया स्यादत आह। सर्वैर्ब्रह्मविष्ण्वादिभिरप्युल्लङ्घितुमतिवर्तितुमयोग्यमशक्यं च शासनं यस्याः। तदुक्तमाचार्यभगवत्पादैः— 'जगत्सूते धाता हरिरवति रुद्रः क्षपयति, तिरस्कुर्वन्नेतत्स्वमपि वपुरीशस्तिरयति। सदा पूर्णः सर्वं तदिदमनुगृह्णाति च शिवस्तवाज्ञामालम्ब्य क्षणचलितयोर्भ्रूलतिकयो'रिति। श्रीचक्रराजं बिन्दुत्रिकोणादिरूपं निलयो वासस्थानं यस्याः। तदुक्तं 'श्रीचक्रं शिवयोर्वपु'रिति। शरीरे यथा जीवस्यावस्थानं तथा श्रीचक्रे शिवयोरिति तदर्थः। त्रिपुरस्य परशिवस्य सुन्दरी भार्या। श्रीमती च सा त्रिपुरसुन्दरी चेति तथा। अत्र त्रीणि पुराणि ब्रह्मविष्णुशिवशरीराणि यस्मिन्सः त्रिपुरः परशिवः। तदुक्तं कालिकापुराणे—'प्रधानेच्छावशाच्छम्भोः शरीरमभवत्त्रिधा। तत्रोर्ध्वभागः सञ्जातः पञ्चवक्त्रश्चतुर्भुजः। पद्मकेसरगौराङ्गः कायो ब्राह्मो**

महेश्वरे। तन्मध्यभागो नीलाङ्ग एकवक्त्रश्चतुर्भुजः। शङ्खचक्रगदापद्मपाणिः कायः स वैष्णवः। अभवत्तदधोभागे पञ्चवक्त्रश्चतुर्भुजः। स्फटिकाभ्रमयः शुक्लः स कायश्चान्द्रशेखरः। एवं त्रिभिः पुरैर्योगात्त्रिपुरः परमः शिव' इति ॥ २३३ ॥

( ९९४ ) **आबालगोपविदिता**—जिन्हें बालकों से लेकर गाय चराने वाले ग्वाले तक सभी जानते हैं। बाल–ब्रह्मा आदि, गोप–रक्षक अर्थात् विष्णु, कृष्ण, सदाशिव। तात्पर्य यह है कि उन्हें हर कोई जानता है, अर्थात् सदाशिव और विष्णु से लेकर बच्चा-बच्चा तक जानता है। सूतसंहिता ( १.८. ३६ ) का कथन है—'सभी उन्हें अहं अर्थात् 'मैं' के रूप में जानते हैं।

( ९९५ ) **सर्वानुल्लङ्घ्यशासना**—जिनकी आज्ञा का कभी उल्लंघन नहीं होता। किन्तु यह पूछा जा सकता है, कि जब प्रत्येक व्यक्ति को ही यह ज्ञान है कि वह स्वयं देवी रूपा है, तो क्या उसके आदेश का उल्लंघन नहीं होगा ? प्रस्तुत नाम को इस प्रकार की सभी शंकाओं का उत्तर समझना चाहिए। सर्व–ब्रह्मा आदि। आचार्य सौन्दर्यलहरी में कहते हैं—

'जगत्सूते धाता हरिरवति रुद्रः क्षपयते
तिरस्कुर्वन्नेतत् स्वमपि वपुरीशः स्थगयति।
सदा पूर्वः सर्वं तदिदमनुगृह्णाति च शिव-
स्तवाज्ञामालम्ब्य क्षणचलितयोर्भ्रूलतिकयोः' ॥ २४ ॥

इस श्लोक का अर्थ नाम के प्रसङ्ग में आ गया है। यहाँ पर केवल सन्दर्भ के रूप में इसका पुनः उल्लेख किया गया है।

( ९९६ ) **श्रीचक्रराजनिलया**—श्रीचक्रराज में निवास करने वाली। श्रीचक्र में बिन्दु का त्रिकोण रूप में वास-स्थान है। कहा जाता है—'श्रीचक्रं शिवयोर्वपुः' अर्थात् श्रीचक्र शिव और देवी का शरीर है। तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार जीव देह में रहता है, उसी प्रकार वे श्रीचक्र में रहती हैं।

( ९९७ ) **श्रीमत्त्रिपुरसुन्दरी**—त्रिपुर के परशिव की सुन्दरी ( भार्या )। त्रिपुर–ब्रह्मा, विष्णु और शिव ये तीनों ही उनके शरीर हैं। कालिकापुराण में उल्लेख है—'प्रधान की इच्छा से शिव के तीन स्वरूप हो गये हैं। महेश्वर के शरीर का ऊर्ध्वभाग ब्रह्मा हो गये जिनके पाँच मुख और चार भुजाएँ हैं तथा शरीर का वर्ण कमल बीज के वर्ण के सदृश है। उनका नीले वर्ण का मध्य भाग विष्णु हो गया जिनका एक मुख और चार भुजाएँ हैं। उनकी भुजाओं में शंख, चक्र, गदा और पद्म हैं। अधोभाग रुद्र हो गया जिसके पाँच मुख, चार हाथ तथा श्वेत मेघों के समान वर्ण और मस्तक पर चन्द्रमा है। ये तीनों पुर उनमें हैं। अतः उन्हें त्रिपुर कहते हैं।

## श्रीशिवाशिवशक्त्यैक्यरूपिणी ललिताम्बिका।

( श्रीशिवेत्यादिरर्धश्लोक एवायम् ) श्रीयुक्ता शिवा श्रीशिवा। शिवशक्त्योरैक्यं सामरस्यमेव रूपमस्याः। उक्तञ्च वायुसंहितायाम् 'शिवेच्छया परा शक्तिः शिवतत्त्वैकतां गता। ततः परिस्फुरत्यादौ सर्गे तैलं तिलादिवे'ति। अत्र सामरस्यं समरसता परमं साम्यमत्यन्ताभेद एव। तथा चोक्तं सौरसंहितायाम्—'ब्रह्मणोऽभिन्नशक्तिस्तु ब्रह्मैव खलु नापरा। तथासति वृथा प्रोक्तं शक्तिरित्यविवेकिभिः। शक्तिशक्तिमतोर्विद्वन्भेदाभेदस्तु दुर्घट' इति। वासिष्ठरामायणेऽपि—'यथैकं पवनस्पन्दमेकमौष्ण्यानलौ यथा। चिन्मात्रं स्पन्दशक्तिश्च तथैवैकात्म सर्वदे'ति। शिवचक्राणां शक्तिचक्राणां चैक्यं रूपमस्या वा। तदुक्तं ब्रह्माण्डपुराणे—'त्रिकोणे बैन्दवं श्लिष्टमष्टारेऽष्टदलाम्बुज'मित्यारभ्य 'शैवानां चैव शाक्तानां चक्राणां च परस्परम्। अविनाभावसम्बन्धं यो जानाति स चक्रवि'दित्यन्तेन शिवशक्त्योरैक्यं यस्मिन्प्रतिपाद्यं स हंसमन्त्रो रूपमस्या वा। उक्तञ्च यज्ञवैभवखण्डे—'शान्तान्तं शक्तिरस्योक्ता तदन्तं बीजमुच्यते। विद्याशक्तिर्भवेद्बीजं शिव एव न चान्यथा। तेनायं परमो मन्त्रः शिवशक्त्यात्मकः स्मृत' इति। शषसहेतिवर्णक्रमे शस्यान्ते षकारस्तदन्ते सकारस्तदन्ते हकार इति तदर्थः। अथवा शिवस्य शक्तयो धूमावत्याद्याः पञ्च। तासामैक्यं समष्टिरेव रूपमस्याः। ताश्चोक्ता विरूपाक्षपञ्चाशिकायाम्—'धूमावती तिरोधौ भास्वत्यवभासनेऽध्वनां शक्तिः। क्षोभे स्पन्दा व्याप्तौ विभ्वी ह्लादा तु पुष्टौ मे। धूमावती पृथिव्यां ह्लादाप्सु शुचौ तु भास्वती प्रथते। वायौ स्पन्दा विभ्वी नभसि व्याप्तं जगत्ताभि'रिति। एवमियति प्रबन्धे प्राथमिकेन नामत्रयेण जगतः सृष्टिस्थितिलयकर्तृत्वेन देवतां लक्षयित्वा तिरोधानानुग्रहयोरनन्तविषयत्वाच्चिदग्निकुण्डसम्भूतेत्यारभ्यैतावत्पर्यन्तं तयोरेव विषयं प्रपञ्च्येदृशपञ्चकृत्यकर्त्रीं देवतामसाधारणेन विशेष्यभूतेन नाम्ना निर्दिशति—ललिताम्बिकेति। ललतेसौ ललिता च साम्बिका च ललिताम्बिकेति विग्रहः। उक्तञ्च पद्मपुराणे—'लोकानतीत्य ललते ललिता तेन सोच्यत' इति। लोक्यन्त इति लोकाः किरणा आवरणदेवतास्तानतिक्रम्य तत्स्थानोपरितनबिन्दुस्थाने ललतेऽतितरां शोभत इति तदर्थः। 'शोभाविलासो माधुर्यं गाम्भीर्यं स्थैर्यतेजसी। लालित्यं च तथौदार्यमित्यष्टौ पौरुषा गुणा' इत्यभियुक्तप्रसिद्धं ललितत्वं 'ललितं रतिचेष्टित'मिति कामशास्त्रप्रसिद्धं च। 'सौकुमार्यं तु लालित्य'मिति प्रसिद्धं च तत्सर्वमस्या अस्तीति ललिता। उक्तञ्च—'ललितेति नाम युक्तं तव किल दिव्या नवा वृतयः। धनुरैक्षवमस्त्राण्यपि कुसुमानि तथाखिलं ललित'मिति। 'ललिते सुन्दर'मिति शब्दार्णवः। इदं च प्रयागपीठाधिपतेर्नाम। 'प्रयागे ललितादेवी'ति देवीपीठगणनप्रकरणे पाद्मवचनात्। अत्रान्तेऽप्युच्चार्यः प्रणवः स च पूर्वमेव व्याख्यातः। वर्णभेदेन व्यवस्थापि पूर्वमेवोक्ता न विस्मर्तव्या।

अनयोश्चाद्यन्तभूतयोर्द्वयोः प्रणवयोः सहस्रनामवाक्यार्थानन्वितार्थकत्वेऽपि न दोषः। तयोर्माङ्गल्यार्थमेवोच्चारणात्। 'ॐकारश्चाथशब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा। कण्ठं भित्त्वा विनिर्यातौ तेन माङ्गलिकावुभा'विति वचनात्। 'स्रवत्यनोंकृतं पूर्वं परस्ताच्च विशीर्यत' इति वचनेन तदुच्चारणे प्रत्यवायश्रवणेन तदुच्चारणस्यादृष्टमात्रौपयिकत्वात् अर्थज्ञानपूर्वकस्यैवोच्चारणस्यादृष्टौपयिकत्वेनार्थवर्णनस्याप्यावश्यकत्वात् नामसाहस्रस्याप्यनेन न्यायेनादृष्टार्थत्वेऽपि परस्परविशेष्यविशेषणभावेनाकाङ्क्षायोग्यता सति सद्भावे नास्तीति क्रिययान्वयवर्णनेन महावाक्यार्थस्यैकस्य वर्णयितुं शक्यत्वेन वैषम्यात् ईदृशवाक्येष्वस्तीति क्रियापदाध्याहारस्यावश्यकत्वात्। तथा च कात्यायनस्मरणम्—'अस्तिर्भवन्तीपरः प्रथमपुरुषेऽप्रयुज्यमानोऽप्यस्ती'ति। भवन्तीपर इत्यस्य लट्पर इत्यर्थः। अस्तु वा प्रणवयोरपि विशेषणतया महावाक्यार्थान्वयित्वं समस्तव्यस्तभेदेन पौनरुक्त्यनिराससम्भवात्। अत एव परिभाषायां गदन्तमिति तकारस्य प्रणवसाहित्येन षट्सङ्ख्यापरत्वमिति दिक्॥ अर्धम्॥

( ९९८ ) **श्रीशिवा**—श्रीयुक्ता शिवा–श्रीशिवा।

( ९९९ ) **शिवशक्त्यैक्यरूपिणी**—शिव और शक्ति के मिलित स्वरूप वाली। यही सामरस्य है। वायुसंहिता का कथन है—'शिव की इच्छा से पराशक्ति शिवतत्त्व के साथ एक हो गयीं। उनकी वही शक्ति सृष्टि के सर्गकाल में अपना परिस्फुरण करती है। ठीक उसी प्रकार जैसे तिलों से तेल प्रकट होता है। यहाँ पर सामरस्य का अर्थ समरसता ( परम साम्य ) है। सौरसंहिता का कथन है—'शक्ति जो ब्रह्म से भिन्न है, वह स्वतः पृथक् या भिन्न नहीं है। ऐसी स्थिति में केवल मूढ़ ही उसे शक्ति ( पृथक् ) कहते हैं। भेद की प्रतीति समझना सर्वथा असम्भव है। शक्ति और शक्तिवन में कोई भेद नहीं होता।' वाल्मीकिरामायण में कहा गया है—जैसे वायु का स्पन्द एक ही जैसा होता है, संसार में केवल एक ही ओड्याणपीठ है और अभिव्यक्त चित्शक्ति एक है, उसी प्रकार शिव और शक्ति की एक ही एकात्मकता है।

अथवा शिव–शिवचक्र, शक्ति–शक्तिचक्र, ऐक्य–मिलन या समरसता।

बिन्दुचक्र त्रिकोण के साथ, अष्टदलकमल अष्टार के साथ, षोडशदल कमल अन्तर्दशार और बहिर्दशार के साथ तथा भूपर चतुर्दशार ( चतुर्दश कोण ) के साथ श्लिष्ट हैं। अत एव उपरि परिगणित शिव और शक्तिचक्रों का परस्पर अविनाभाव सम्बन्ध है। अर्थात् वे एक-दूसरे के बिना नहीं होते हैं। इसी प्रकार त्रिकोण–शक्तिरूप और त्रिकोण के भीतर का बिन्दु 'पर-शिव' है। अत एव बिन्दुचक्र के बिन्दु और त्रिकोण का अर्थात् महा-

कामेश्वर और महाकामेश्वरी ( शिव और शक्ति ) का परस्पर अविनाभाव सम्बन्ध है, अर्थात् वे परस्पर मिले हुए हैं। शिव और शक्तिचक्रों के विभाग का जो ज्ञान रखता है, वही चक्र का ज्ञाता है। श्रीचक्र में परम्परान्तर्गत जो नौ त्रिकोण—चार ऊर्ध्वमुख और पाँच अधोमुख हैं, वे शिवबिन्दु की मूल प्रकृति द्वारा बने हैं। नवम त्रिकोण मूलप्रकृति है और आठ त्रिकोण विकृतियाँ हैं, जो अपनी उत्पत्ति से प्रकृति रूप हैं।

अथवा इस नाम से हंसमंत्र का भी अभिप्राय है। इस मंत्र में शिव और शक्ति का ऐक्य है। सूतसंहिता ( ४.७२ ) के अनुसार—शिव की शक्ति का अन्तिम अक्षर 'स' है और 'ह' का अन्तिम होने के कारण वह बीज है। विद्याशक्ति ही बीज हो जाती है और बीज स्वयं शिव हैं और कोई अन्य नहीं। इससे स्पष्ट है कि यह परम मंत्र है, जो शिव और शक्ति दोनों को व्यक्त करता है अथवा दोनों का द्योतक है।

अथवा शिवशक्ति—शिव की पाँच शक्तियाँ धूमावती आदि हैं और उनका समष्टिरूप देवी हैं। विरूपाक्षपञ्चाशिका का कथन है—'धूमावती अपना आवरण डाल देती हैं, भासवती उसे प्रकट कर देती है, स्पन्द क्षोभ उत्पन्न कर देती है, बिम्बी व्याप्त कर देती है, ह्लाद पुष्टि करती है। धूमावती पृथ्वी की, ह्लाद जल की, भासवती अग्नि की, स्पन्द वायु की और बिम्बी आकाश की—इस प्रकार ये जगत् को व्याप्त किये हुए हैं।

( १००० ) **ललिताम्बिका**—ललिता नाम की देवी। इस प्रकार पहले तीन नामों में बतलाया गया कि देवी ब्रह्माण्ड की सृष्टि, स्थिति और संहार करती हैं। अगले दो नामों में उनके दो कृत्य और बतलाये गये हैं—संहार और पुनः सृष्टि। ये कृत्य किसी अन्य देवी के नहीं हैं। छठे नाम से लेकर अन्तिम नाम तक उसी एक देवी का वर्णन किया गया है, जिसके पाँचों कृत्य हैं। नाना रूपों में उनके क्रिया-कलाप बतलाये गये हैं और ललिता नाम से उन्हें इंगित किया गया है। यह उनका ही विशिष्ट नाम है, जो किसी अन्य देवी का नहीं है।

ललिताम्बिका—ललिता और साथ ही अम्बा। इसका अर्थ पद्मपुराण में दिया गया है। जो सर्व लोकों से अतीत हैं और क्रीड़ा करती हैं, उन्हें ललिता कहते हैं। लोक का तात्पर्य किरणों ( आवरण देवताओं ) से है। इनका अतिक्रमण कर उसके ऊपर बिन्दुस्थान में ललिता शोभायमान हैं। ललिता शब्द के आठ अर्थ होते हैं—शोभा, विलास, माधुर्य, गाम्भीर्य, स्थिरता, तेजस्विता, लालित्य और औदार्य। ये आठों पौरुष के गुण हैं। कामशास्त्र के अनुसार ललित का अर्थ है—रति-चेष्टा। सुकुमारता भी लालित्य है।

उनमें ये सभी गुण हैं, अतः वे ललिता नाम से प्रसिद्ध हैं। यह भी कहा गया है—'आपको ललिता कहना सर्वथा उपयुक्त ही है, क्योंकि आपकी नौ दिव्य सहचरियाँ हैं। श्रीचक्र में नौ दिव्य आवरण हैं। आपका धनु इक्षु का है और बाण पुष्पों के हैं तथा आपसे सम्बन्धित प्रत्येक वस्तु ललित अर्थात् लालित्यपूर्ण है।'

शब्दार्णव के अनुसार ललिता का अर्थ सुन्दर है। पद्मपुराण के अनुसार प्रयाग में देवी की पूजा ललिता नाम से ही होती है। इसे पीठों में माना जाता है।

इस नाम के पूरा होने पर प्रणव का उच्चारण करना चाहिए। पहले नाम के आरम्भ में इसे स्पष्ट कर दिया गया है। यहाँ विभिन्न वर्णों के अनुसार प्रणव की व्याख्या भी विस्तार से कर दी गयी है। आरम्भ और अन्त में दो प्रणव यद्यपि नामों ( सहस्रनाम ) का भाग नहीं हैं, किन्तु फिर भी कल्याणार्थ यह आवश्यक है। क्योंकि ऐसी मान्यता है—'ब्रह्म के मुख से सर्वप्रथम 'ॐ'कार तथा अथ शब्द का उदय हुआ था। अतः ये दोनों ही शब्द मांगलिक हैं।' इसके अतिरिक्त यदि किसी मंत्र का जप बिना 'ॐ' जोड़े किया जाता है तथा अन्त में भी 'ॐ' जोड़े बिना ही समाप्त कर दिया जाता है, तो वह महत्त्वहीन हो जाता है। इस कथन के अनुसार यदि 'ॐ' न जोड़ा जाय और उसका उच्चारण न किया जाय तो हानि होना निश्चित है। किन्तु 'ॐ' का उच्चारण कर लेने से परिणाम दूरगामी होता है।

परिभाषाशेषः—

श्रीमणिसद्ध्रींविविधगुडदरांदेशैश्च पुष्टनादाभ्याम्।
नामसु शतकारम्भा न स्तोभो नापि शब्दपुनरुक्तिः ॥ ३२ ॥

इदानीं परिभाषामण्डले नाम्नां शतकेष्वादिभागान्सङ्गृह्य प्रदर्शयति—**श्रीमाता १, मणिपूरान्तरुदिता २, सद्गतिप्रदा ३, ह्रींकारी ४,** विविधाकारा **५, गुडान्नप्रीतमानसा ६, दरान्दोलितदीर्घाक्षी ७,** देशकालापरिच्छिन्ना ८, पुष्टा **९, नादरूपिणी १०, एवं दश नामानि प्रथमादिशतकारम्भकाणि। अत्र श्रीमण्यादिशब्दानां श्रीकण्ठार्धशरीरिणी मणिपूराब्जनिलयेत्यादावतिप्रसक्तत्वेऽपि गणनासाचिव्येनैव भ्रमो निरस्तव्यः। गणनोत्तरं हि शतकप्रत्यासन्ननामस्वेव हि संशयो भवति क्वचित्। क्वचित्पदच्छेदसंशयप्रयुक्तोनविप्रकृष्टनामसु। अत एव ह्रीं इति सबिन्दुकग्रहणं ह्रीमतीति तत्समीपवर्तिनामनिरासाय। दरामित्युक्तिः 'दरहासोज्ज्वलन्मुखी'त्यस्य व्यावर्तनायेति ज्ञेयम्। यत्तु केचित् 'श्रीमाता मणिपूरान्तरुदिता सद्गतिप्रदा। ह्रींकारी विविधाकारा गुडान्नप्रीतमानसा। दरान्दो-**

लितदीर्घाक्षी सावित्री रसशेवधिः। विज्ञानकलिका चेति पदान्येतान्यसंशयम्। शतकाद्यानि नामानीत्यवधार्याणि सूरिभि'रिति ललितोपाख्यानस्थं वचनमिति लिखन्ति, तस्य प्रामाणिकत्वेऽप्युपायसङ्ग्रहमात्रतात्पर्यकत्वेनोपायान्तरादूषकत्वेन तन्नेयम्। निरर्थकः शब्दः स्तोभः। स च सहस्रनामान्तरेषु पादपूरणैकप्रयोजनको यथोपलभ्यते नात्र तथेत्यर्थः। नापि शब्देति। अर्थतस्तु यद्यपि पुनरुक्तिः 'अम्बा माताथ जननी देवेशी सुरनायिके'त्यादौ दृश्यते तथापि नासौ सहस्रनामसङ्ख्या-विघातिका। नामशब्दस्य प्रतिपादकगात्रे शक्तेस्तद्भेदमात्रेण पृथक्त्वनिवेशित्व-स्वाभाव्यायाः सङ्ख्याया अनुपरोधात्॥ ३३॥

अब परिभाषा श्लोकों के रचयिता प्रत्येक सौ नामों के प्रथम अक्षर पर प्रकाश डालते हैं।

**परिभाषाश्लोक**—(१) श्रीमाता, (२) मणिपुरान्तरुदिता, (३) सद्-गतिप्रदा, (४) ह्रींकारी, (५) विविधाकारा, (६) गुडान्नप्रीतमानसा, (७) दरान्दोलितदीर्घाक्षी, (८) देशकालापरिच्छिन्ना, (९) पुष्टा, (१०) नादरूपिणी—ये दस नाम क्रमशः प्रत्येक शत (सौ) के आरम्भ में आते हैं। इस सहस्रनाम में किसी भी व्यर्थ शब्द का जैसे 'च' आदि हैं तथा किसी नाम का दुबारा प्रयोग नहीं किया गया है।

मतिवरदाकान्तादावकारयोगेन रक्तवर्णादौ।
आकारस्य क्वचन तु पदयोर्योगेन भेदयेन्नाम॥ ३४॥

ननु शाब्दतोऽपि पुनरुक्तिरुपलभ्यत एवेत्याशङ्क्य परिहरति 'तुष्टिः पुष्टि-र्मतिर्धृति'रित्यनेन पौनरुक्त्यपरिहाराय 'स्वाहा स्वधाऽमतिर्मेधे'त्यत्राकारस्य योगेन प्रश्लेषेणामतिरिति पदच्छेदः कर्तव्यः। 'सदसत्क्षरमक्षर'मित्यादौ विष्णु-सहस्रनामसु 'मूर्तामूर्ते'ति प्रकृतनामस्वपि तस्य न्यायस्य क्लृप्तत्वात्। नहि सन्नि-कृष्टपदद्वय एव तथा नियम इत्यत्र प्रमाणमस्ति। पौनरुक्त्यपरिहाराकाङ्क्षाया अविशेषादिति भावः। एवं 'वरदा वामनयने'त्यनेन पौनरुक्त्याभावाय 'विश्वगर्भा स्वर्णगर्भाऽवरदा वागधीश्वरी'त्यत्रावरदेति छेदः। 'कलावती कलालापा कान्ता कादम्बरीप्रिया। कल्पनारहिता काष्ठाऽकान्ता कान्तार्धविग्रहे'त्यनयोरन्यतरस्मि-न्कान्तापदेऽकारप्रश्लेषः। आदिपदेन नित्यतृप्तादेः परिग्रहः। 'नित्यतृप्ता भक्त-निधिः' 'मूर्तामूर्ता नित्यतृप्ते'त्यत्र तदावश्यकत्वात्। 'रक्तवर्णा मांसनिष्ठे'त्यनेन पौनरुक्त्यात् 'विशुद्धचक्रनिलयाऽरक्तवर्णा त्रिलोचने'त्यत्राप्यनेन न्यायेनाकार-प्रश्लेषे प्राप्तेऽर्थानुगुण्याय दीर्घाकारः प्रश्लेषणीय इत्याह—रक्तवर्णादावाकार-स्येति। आदिना 'सुमुखी नलिनी सुभ्रूः शोभना सुरनायिका। सुवासिन्यर्चन-प्रीताऽऽशोभना शुद्धमानसे'त्यनयोः शोभना आशोभनेति पदयोः परिग्रहः। ननु

तथापि 'सुखाराध्या शुभकरी शोभना सुलभा गति'रित्यत्र तृतीयवारं श्रुतस्य शोभनपदस्य का गतिरित्याशङ्क्याह—क्वचनेति। पदयोर्भिन्नत्वेन वर्णयितुं शक्ययोरपि व्यायोगेन समासव्यासान्यतररूपेण नाम भेदयेदित्यन्वयः। 'शोभना-सुलभागति'रिति पदत्रयस्यैकनामत्वम्। एवं 'कौलिनीकेवला, अनाजेत्री'त्यादौ समासरूपो योगो द्रष्टव्यः। पदद्वयस्याप्येकनामत्वम् 'विश्वेदेवाः अहिर्बुध्न्यः निधिरव्यय' इत्यादौ दृष्टमिति भावः॥ ३४॥

मति, वरदा, कान्ता और रक्तवर्णा आदि नामों के सम्बन्ध में पुनरावृत्ति प्रतीत हो सकती है, अतः इन नामों के साथ आरम्भ में 'अ' या 'आ' जोड़ लेना चाहिए।

साध्वी तत्त्वमयीति द्वेधा त्रेधा बुधो भिद्यात्।
हंसवती चानर्घ्येत्याधान्तादेकनामैव॥ ३५॥

पौनरुक्त्यपरिहारायोपायान्तरमाह। 'शाङ्करी श्रीकरी साध्वी'त्यनेन पौन-रुक्त्यपरिहाराय 'सम्प्रदायेश्वरी साध्वी'त्यत्र साधु ई इति द्वेधा पदभेदः। 'तत्त्वा-धिका तत्त्वमयी'त्यनेन तत्परिहाराय 'तत्त्वासना तत्त्वमयी'त्यत्र तत् त्वम् अयीति त्रेधा पदच्छेदः। पौनरुक्त्याभावेऽपि पदभेदभ्रमनिरासायाह—हंसेति। आ अर्धान्तात् अर्धसमाप्तिपर्यन्तं हंसवती मुख्यशक्तिसमन्वितेत्येकं पदम्। 'अनर्घ्या कैवल्यपददायिनी'त्यत्र तु 'क्लींकारी केवला गुह्या कैवल्यपददायिनी'त्यनेन पौनरुक्त्यपरिहारोऽपि फलम्। एतेन छलाक्षरसूत्राणां न्यायमूलकत्वमेवेति प्रबल-न्यायेन क्वचित्तदुक्तनियमान्यथात्वेऽपि न दोष इति सूचितम्। अत एव साम-वेदिभिर्निदानसूत्रान्तर्गतच्छन्दोविचितिभाष्ये न्यायविरोधे छलाक्षरपाठोऽनादर-णीय इत्युक्तं रथन्तरसामप्रकरणे। यत्र तु कान्तापदे अकारयोगे विनिगमनाविरहः, यथा वा 'कैवल्यपददायिनी'त्यत्र पदान्तरयोगे सत्रन्यायतो विकल्पप्रसक्तावपि छलाक्षरसूत्रप्रामाण्यात् 'कल्पनारहिता काष्ठे'त्यत्रेवाऽकान्तेति पदच्छेदः। 'कौलिनी केवले'त्यत्रेवानर्घ्यपदस्योत्तरप्रयोग इति स्वीकर्तुं युक्तम्। अव्यव-स्थितशास्त्रार्थायोगादिति द्रष्टव्यम्॥ ३५॥

विद्वान् व्यक्ति को 'साध्वी' नाम का इस प्रकार विभाजन कर लेना चाहिए। साधु और 'ई'। इसी प्रकार तत्त्वमयी को तत्, त्वं और अयी में विभाजित करना उपयुक्त होगा। 'हंसवती' यह नाम ५२५वीं क्रमसंख्या में आधे रूप में पहले आ चुका है। इसी प्रकार क्रम संख्या ९२६ में 'अनर्घ्य-कैवल्यफलदायिनी' यह भी सम्पूर्ण एक ही नाम है। कुछ टीकाकारों ने 'अनर्घ्या' और 'कैवल्यफलदायिनी' इन्हें दो नामों के रूप में स्वीकार किया है।

शक्तिर्निष्ठाधामज्योतिःपरपूर्वकं द्विपदम् ।
शोभनसुलभासुगतिस्त्रिपदैकपदानि शेषाणि ॥ ३६ ॥

अनेकपदानि नामानि सङ्गृह्णाति । शक्त्यादिपदचतुष्टयात्पूर्वं तद्विशेषणत्वेन परपदत्वेन पठ्यते । तेन सह द्विद्विपदानि तानि नामानि 'पराशक्तिः परानिष्ठा' 'परंज्योतिः परंधामे'ति । 'कौलिनीकेवले'त्यादौ 'अजाजेत्री'तिवत्समाससम्भवान्न तत्र पदद्वयावश्यकतेति भावः । 'शोभना सुलभा गति'रित्यत्र तु त्रिपदं नाम । शेषाण्येकपदानि समानाधिकरणानेकविभक्तिरहितानीत्यर्थः । तेन 'अश्वारूढाधिष्ठिताश्वकोटिकोटिभिरावृता' । 'मनोवाचामगोचरे'त्यादौ व्यधिकरणविभक्तिद्वयसत्त्वेऽपि तयोर्नामिभेदभ्रमानाधायकत्वेन द्विपदेषु तदाधायकानामेव गणनाद्वा न दोषः । 'पराशक्तिरित्यत्र 'शोभनासुलभागति'रित्यत्र चैकैकं पदमित्येव सुवचमिति तु पूर्वमेवोक्तम् । ननु 'परंज्योति'रिति वाक्ये प्रातिपदिकसंज्ञाभावेन कथं नामत्वम् । न च 'प्रजापतेर्हृदयं' 'पारेगङ्गम्' 'मध्येमहाभारत'मित्यादेरिवैकपदत्वम् । तेषु प्रथमपदान्ते विभक्तिसरूपवर्णमात्रसत्त्वेन विभक्त्यन्तराभावात् । न च 'परंज्योति'रित्यादौ तथा सम्भवति । विशेष्योत्तरविभक्त्यन्यथाभावप्रयुक्तान्यथाभावकविभक्तिक( विभक्त )विशेषणपदकत्वात् । नीलमुत्पलमित्यादौ तथात्वे वाक्यत्वस्यैव स्वीकारात् । अत एव 'अहयेबुध्न्यायस्वाहा' 'अहेबुध्न्य मन्त्रं मे गोपाय' इत्यादौ पदद्वयेऽपि विभक्तिव्यत्यास इति चेन्न । पारिभाषिकप्रातिपदिकसंज्ञाया अभावेऽपि सम्भूयैकव्यक्तिविशेष्यकबोधजनकपदत्वरूपस्य नामत्वस्यैव सहस्रनामसङ्ख्याघटकत्वेनादोषात् । वस्तुतस्तु ज्योतिःपदस्य प्रातिपदिकत्वात्तमादायैव सङ्ख्यापूर्तिः । परन्तु 'इङ् अध्ययन' इति धातोरधिपूर्वस्यैव प्रयोग इति नियमवत् ज्योतिरादीनामिह सविशेषणकानामेव प्रयोग इत्यनाम्नानबलान्नियमः कल्प्यते । तथा नियमेऽपि धातुत्वस्येङ्मात्र इव नामत्वस्य ज्योतिःपदमात्रे पर्याप्तिः । 'अग्निं पवमानमावह' 'अग्नये पवमानायेद'मित्यादि नैगमिकप्रयोगवदिहापि 'परंज्योतिस्तर्पयामि परस्मैज्योतिषे स्वाहे'त्यादयस्तर्पणहोमादौ प्रयोगनियमाः । परमिति तु मान्तमव्ययमिति केचित् । तत्पक्षे तु न मध्ये चतुर्थी । कौलिनीकेवलेति विशेष्यविशेषणभावापन्नपदद्वयपक्षेऽपि केवलेत्यस्य यथान्यासं कौलिन्यैकेवलायै नम इत्यादिप्रयोगो न केवलायै कौलिन्या इत्यादिः । आम्नानवैपरीत्ये मानाभावात् । एतेन विष्णुसहस्रनामसु 'अनादिर्भूर्भुवोलक्ष्मी'रित्यत्र भूर्भुवरित्यस्य भुवोभूरित्यन्वयेन भूमेर्जनक इत्यर्थकैकनामत्वपक्षे भूर्भुवेनम इति वा भुवोभुवेनम इति वा मन्त्रप्रयोगः परास्तः । न्यायेन भुवेभुवोनम इत्यस्यैव युक्तत्वादित्यादिकमूह्यम् ॥ ३६ ॥

यहाँ अनेक पद वाले नामों का संग्रह किया जा रहा है—शक्ति, निष्ठा, धाम, ज्योति। इनके पहले विशेषण के रूप में 'पर' पद का इस प्रकार

प्रयोग करें—परंज्योतिः, परंधाम, पराशक्तिः, परानिष्ठा । इसी प्रकार शोभना, सुलभा और सुगतिः ये भी एक-एक पद है ।

निधिरात्मा दम्भोलिः शेवधिरिति नाम पुंल्लिङ्गम् ।
तद्ब्रह्मधाम साधुज्योतिः क्लीबेऽव्ययं स्वधा स्वाहा ॥ ३७ ॥

**प्रसङ्गाल्लिङ्गभेदेन नामानि विभज्य दर्शयति । 'गुणनिधिः' 'आत्मा' 'रोगपर्वतदम्भोलिः' 'महालावण्यशेवधि'रिति नामानि पुंल्लिङ्गानि । तेन गुणनिध्यै इत्यादिः पाक्षिकः प्रयोगो न कार्यः । एवं मन्त्रार्थानुसन्धानेऽपि फलभेदः । तदित्यादिपञ्च नामानि नपुंसकानि । शेषाणि स्त्रीलिङ्गानीति शेषः । त्वमिति पदमपि स्त्रीलिङ्गमेव । 'अलिङ्गे युष्मदस्मदी' इत्यस्य लिङ्गकृतवैरूप्याभावमात्रपरत्वात् । 'युष्मदस्मत्षट्संज्ञकास्त्रिषु सरूपा' इति वचनान्तरानुगुण्यात् । स्वधास्वाहेत्यनयोरव्ययत्वात्स्वधानम इत्यादिरेव प्रयोगः । स्वान्धत्ते इत्यादिरूपेऽर्थे तु स्वधायै नम इत्यादिरेव प्रयोगः सुवच इत्युक्तम् ॥ ३७ ॥**

इति भास्कररायेण कृते सौभाग्यभास्करे ।
दशमेन शतेनाभूद्धारिण्येकादशी कला ॥ १००० ॥

**इति श्रीमत्पदवाक्येत्यादिभास्कररायकृते ललितासहस्रनामभाष्ये
दशमशतकं नामैकादशी धारिणी कला ॥ ११ ॥**

---

इन हजार नामों में चार नाम पुंलिग में हैं, जैसे—गुणनिधि, आत्मन्, रोगपर्वत, महालावण्य; दो नाम नपुंसकलिंग में हैं, जैसे—तत् और ब्रह्म तथा दो नाम अव्यय हैं—स्वाहा और स्वधा ।

इस प्रकार एक हजार नामों की चर्चा हुई । ग्यारहवीं कला जिसे
'धारिणी' कहते हैं, सहस्रनाम पूर्ण होने पर समाप्त हुई ।
यह ग्रन्थ सौभाग्यभास्कर नाम से प्रसिद्ध है ।

---

# ललितासहस्रनामस्योत्तरभागे फलश्रुतिः

## द्वादशी क्षमाख्या कला

आविंशतितः सार्धान्नानाफलसाधनत्वोक्तिः ।
तस्य क्रमशो विवृतिः षट्चत्वारिंशता श्लोकैः ।। ३८ ।।

अथ फलश्रुतिश्लोकानामर्थं सङ्गृह्णाति परिभाषाकारः । **सार्धषडशीतिश्लोकात्मकस्योत्तरभागस्य मध्ये प्रथमतः सार्धविंशतिभिः श्लोकैः सहस्रनामकीर्तनस्य बहुविधफलसाधनत्वं प्रतिपाद्यते । एवं फलभेदेन कीर्तनकरणकभावनाया भेदादितिकर्तव्यताभेद उत्तरत्र षट्चत्वारिंशता श्लोकैः प्रतिपाद्यते । 'सर्वरोगप्रशमन'मित्यादिना रोगनिरासादीनि फलानि येन क्रमेण पूर्वं प्रतिपादितानि तेनैव क्रमेणोत्तरत्र तत्तत्फलकाः प्रयोगा वक्ष्यन्त इत्यर्थः । यत्तु पूर्वं 'श्रीमातुः प्रीतये तस्मादनिशं कीर्तयेदिद'मित्यत्र प्रीतिरेव भाव्यत्वेनोक्ता सा च विविधफलजननद्वारत्वेन पूर्वतन्त्रे पूर्वस्येवास्य तन्त्रे देवताप्रीतेरेव द्वारत्वकल्पनसम्भवात् । अस्तु वा स्वातन्त्र्येण प्रीतेरपि फलत्वमित्याशयः ।। ३८ ।।**

परिभाषाश्लोक—फलश्रुति में एक से लेकर साढ़े बीस श्लोकों तक के पाठ करने का फल तथा पाठ करने वाले को विभिन्न प्रकार के फल प्राप्त होते हैं । अगले छियालीस श्लोक इस विषय का विस्तृत विवेचन प्रस्तुत करते हैं ।

**इत्येवं नाम साहस्रं कथितं ते घटोद्भव ।। २३४ ।।**

**एवं प्रीतिफलककीर्तनोपयोगि नामसहस्रं प्रतिपाद्य तदुपसंहरन्फलानि विवेचयितुकामो भगवान्हयग्रीवाचार्य उत्तरं ग्रन्थसन्दर्भमारभते—इत्येवमित्यादिना । इतिशब्दः समाप्तिवचनः सन्सहस्रसङ्ख्याया अन्यूनानतिरिक्ततां ध्वनयति । एवम् उक्तेन प्रकारेण यथावत्प्रतिपादितेन सरस्वतीगङ्गासहस्रनामादौ सहस्रसङ्ख्यापूर्तेरभावादपार्थको गौणो वा सहस्रनामशब्दो नात्र तथेति ध्वनितम् । नाम्नां सहस्रमेव साहस्रम् । राक्षसमानसादिवत्स्वार्थे तद्धितः । घटोद्भवेत्यगस्त्यस्य सम्बुद्धिः ।। २३४ ।।**

हे कुम्भज ! इस प्रकार भगवती ललितादेवी के हजार नाम तुमसे कह दिये गये हैं । यहाँ पर ठीक एक हजार नाम कहे गये हैं— इनमें न एक कम है और न एक अधिक ।

कूर्म तथा अन्य पुराणों में देवी-सहस्रनाम का वर्णन है और नामों की संख्या भी हजार ही है, किन्तु फिर भी वे अत्यन्त गोपनीय नाम नहीं है ।

**रहस्यानां रहस्यं च ललिताप्रीतिदायकम् ।**
**अनेन सदृशं स्तोत्रं न भूतं न भविष्यति ॥ २३५ ॥**

ननु कूर्मपुराणादौ देवीसहस्रनामादिकमप्यन्यूनानतिरिक्तसहस्रसङ्ख्याकमेवेत्यत आह—रहस्यानामिति । रहस्यानां न्यासजपादिरूपाणां मध्ये इति निर्धारणे षष्ठी । तेन रहस्यमित्यस्य रहस्यतममित्यर्थः । ननु रहस्यतमान्यपि गङ्गासहस्रनामादीनि स्कान्दादावुपलभ्यन्त एवेत्यत आह—ललितेति । तेषां ललितातोऽपकृष्टदेवताप्रीतिकरत्वेन सर्वोत्कृष्टदेवताप्रीतिकरमिदमेवेत्यर्थः । नन्वीदृशमपि किञ्चित्सम्भाव्येतेत्यत आह—अनेनेति । सदृशं रहस्यतमत्वे सति ललिताप्रीतिकरत्वरूपसाधारणधर्मवत्त्वरूपसादृश्यवत् । स्तोत्रं स्तोत्रान्तरम् । एकस्मिन्नुपमानोपमेयभावाभावात् । न भूतं इतःक्षणात्पूर्वकाले । न भविष्यति इत उत्तरकाले । भविष्यतीति शत्रन्तस्य सप्तमी वा । वर्तमानक्षणस्य तादृशस्तोत्रोत्पत्त्ययोग्यत्वात्कालत्रयासम्बन्धात्तादृशमसदेवेति भावः । अस्य विशेषणद्वयस्यान्यत्रासत्त्वप्रतिपादनाय विशेषणविवरणपर उत्तरः सर्वोऽपि ग्रन्थसन्दर्भः ॥ २३५ ॥

ये सहस्रनाम गोपनीय से भी गोपनीय हैं, जिनका पाठ करने से ललितादेवी प्रसन्न होती हैं। इसके सदृश अन्य कोई स्तोत्र नहीं है।

**सर्वरोगप्रशमनं सर्वसम्पत्प्रवर्धनम् ।**
**सर्वापमृत्युशमनं कालमृत्युनिवारणम् ॥ २३६ ॥**

तत्र रहस्यतमत्वं विवेचयति द्वाभ्याम् । 'प्रयासतारतम्यात्फलतारतम्य'-मिति न्यायेन फलभूमसाधने कष्टसाध्यत्वस्य प्रसिद्धतमत्वाद्बहुफलसाधनमप्यल्पायाससाध्यं कर्म रहस्यतमम् । तत्र नामकीर्तने प्रयासेयत्तायाः स्पष्टत्वात्फलभूमानमेव विवृणोति । सर्वे रोगाः असाध्ययाप्यादिभेदभिन्नाः । दारिद्र्यस्यापि रोगतुल्यत्वेनोपस्थितत्वात्तदभावनियतसम्पद्वृद्धेरपि फलत्वमाह—सर्वसम्पदिति । अथवा सम्पदारोग्ययोः परस्पराभावव्याप्यत्वादारोग्ये सति दारिद्र्यं स्यादेवेति शङ्कामपाकुर्वन्नारोग्यं सम्पत्त्या समुच्चिनोति—सर्वसम्पदिति । गजतुरगसमृद्ध्यादिभेदभिन्नानां सम्पदामित्यर्थः । सर्वे अपमृत्यवः सर्पव्याघ्रादिनिमित्तकाः । अत्यल्पमिदमुच्यत इत्याह—कालेति । काले आयुःपरिमाणः परिसमाप्तौ । तेनापमृत्यूनामायुर्मध्य एव प्रसक्तिः । वर्तितैलादिसाचिव्येऽपि चण्डवातादिकृतदीपनाशवदिति सूचितम् ॥ २३६ ॥

इस स्तोत्र के पाठ से सभी रोगों से छुटकारा मिल जाता है और सभी प्रकार की समृद्धि मिलती है। समृद्धि का तात्पर्य हाथी घोड़े आदि से है। इससे अकाल मृत्यु का निवारण होता है, मृत्यु टल जाती है। अकाल मृत्यु का आशय हिंसक जीवों से है।

सर्वज्वरार्तिशमनं दीर्घायुष्यप्रदायकम् ।
पुत्रप्रदमपुत्राणां पुरुषार्थप्रदायकम् ॥ २३७ ॥

सर्वे ज्वरा ऐकाहिकादिसान्निपातिकान्ताः । आर्तिस्तत्प्रयुक्ता शिरस्तोदादिरूपा पीडा तेषां शमनं नाशकम् । अथवा सर्वे ं ये रोगा इत्यादिरीत्या पदचतुष्टयं व्याख्येयम् । तेन जातेष्ट्यादिवत्फलसाधनयोर्वैयधिकरण्यमपि सिद्ध्यति । ततश्चान्यनिष्ठफलोद्देशेनान्यस्यापि साधने प्रवृत्तिरिह युक्तेति मन्तव्यम् । रोगैरेव सिद्धे ज्वरार्त्योः पार्थक्येन ग्रहणं गोबलीवर्दन्यायेन । यद्वा वक्ष्यमाणकाम्यप्रयोगानुसारेण पार्थक्यम् । तत्र रोगशान्त्यादिचतुरवयवैकफलकप्रयोगकथनोत्तरं तत्तदवयवमात्रफलकानां प्रयोगाणां वक्ष्यमाणत्वात् । अत एव दीर्घायुष्यपदस्याप्ययमर्थः सिद्ध्यति । दीर्घं पूर्णं यत् आयुषो भाव आयुष्यं दीर्घायुष्ट्वं शतमानत्वं तस्य प्रदायकं तद्विघातकग्रहविषादिबाधानिरासकमिति । यद्वा आयुरेवायुष्यं दीर्घशतमानादधिकमायुष्यं येभ्यस्तेषां गुटिकौषधियोगसिद्ध्यादीनां प्रदायकं तत्प्राप्तिकरापूर्वसम्पादकमिति । तेन न कालमृत्युनिवारणेन गतार्थता । अपुत्राणां पुत्रकामबद्धानाम् । सपुत्राणां सिद्धे इच्छाविरहादपुत्रेष्वेव प्रायः पुत्रकामनादर्शनात्तथोक्तम् । अत एवैकपुत्रामृतप्रजादीनां वन्ध्यास्वेव गणना स्मृतिषु । तेन सपुत्राणामपि पुत्रान्तरेच्छायामत्राधिकारः । अपुत्राणामपि पुत्रकामाभावे पुत्रकामप्रयोगे नाधिकार इति सिद्ध्यति । तेन च तत्तत्कामनायास्तत्तत्फलप्रयोगाधिकारितावच्छेदकत्वं सूचितम् । न चानेकफलविषयकसमूहालम्बनात्मककामनावतः सर्वप्रयोगेष्वधिकारात्तेन कः प्रयोगः प्रथमतोऽनुष्ठेय इत्यत्र विनिगमनाविरह इति वाच्यम् । तन्त्रेण सर्वफलप्रदस्यैकस्यैव प्रयोगस्यानुष्ठातुं शक्यत्वात् । न चैवं सति 'तत्र सर्वेऽविशेषा'दिति चातुर्थिकाधिकरणविरोधः । तत्र हि सर्वकामप्रदवर्शपूर्णमासज्योतिष्टोमादेः सकृदनुष्ठानेनैकमेव फलं भवतीति सिद्धान्तितत्वादिति वाच्यम् । अल्पप्रदकर्मस्वेव तदधिकरणन्यायानां व्यवस्थितत्वात् । देवताप्रीतेस्तु लोकविलक्षणत्वात् । अत एवोक्तं 'लोकातीता गुणातीता सर्वातीता शमात्मिके'ति । कर्मस्वपीदृशन्यायस्यर्ष्यन्तरैरङ्गीकाराच्च । यदुक्तं हिरण्यकेशिसूत्रे 'एकप्रयोगे सर्वान्कामान्कामयीत प्रयोगपृथक्त्वे चैकैक'मिति । वैषयिककामनासामान्याभाववतोऽप्यत्राधिकार इत्याह—पुरुषार्थेति । पुरुषैर्बुद्धिमद्भिरर्थ्यत इति पुरुषार्थो मोक्षः । निष्कामोऽपि मोक्षफलकप्रयोगेऽधिक्रियत इति भावः । वस्तुतश्चतुर्वर्गप्रदायकमित्येवार्थः । सङ्कोचे मानाभावात् । उक्तञ्च पद्मपुराणे पुष्करखण्डे आह्निकप्रकरणे—'अतःपरं च देवानामर्चनं कारयेद् बुधः । गणेशं पूजयेद्यस्तु विघ्नस्तस्य न बाधते । आरोग्यार्थेऽर्चयेत्सूर्यं धर्ममोक्षाय माधवम् । शिवं धर्मार्थमोक्षाय चतुर्वर्गाय चण्डिका'मिति ॥ २३७ ॥

इससे ज्वर आदि की पीड़ा दूर होती है तथा दीर्घजीवन की प्राप्ति होती है। सन्तानहीन को सन्तान प्राप्त होती है और चारों प्रकार के पुरुषार्थों की प्राप्ति होती है।

**इदं विशेषाच्छ्रीदेव्याः स्तोत्रं प्रीतिविधायकम्।**
**जपेन्नित्यं प्रयत्नेन ललितोपास्तितत्परः॥ २३८॥**

**ननु बहुफलप्रदत्वे सत्यल्पायाससाध्यत्वं सहस्रनामनवकेऽस्त्येव ललिताप्रीतिप्रदत्वमपि गङ्गाश्यामलाविप्रीतिजननद्वारा तत्रास्त्येव। पञ्चमीस्तवराजादिललितैकविषयकस्तोत्रान्तरेषु त्वव्याहतं ललिताप्रीतिकरत्वमित्याशङ्कामपाकुर्वन्क्रमप्राप्तं प्रीतिप्रदत्वं विवेचयति—इदमिति। इतरस्तोत्रपठनजन्यप्रीतिमपेक्ष्यैतज्जन्या प्रीतिर्विशिष्टेत्यर्थः। तेन प्रीतिविशेषजनकत्वे सति रहस्यतमत्वमिहैवेति भावः। एतेनाग्निहोत्रदर्शपूर्णमासज्योतिष्टोमविश्वजिदादिकर्मणामायासतारतम्यसाध्यानामेकजातीयस्वर्गफलकत्वायोगेन स्वर्गेषु तरतमभावकल्पनेति पूर्वतन्त्रसिद्धन्यायादेव देवताप्रीतावपि बहुभिः स्तोत्रैः प्रातिस्विकजनितायां तारतम्यसिद्धेर्विशेषादित्युक्तौ को विशेष इति परास्तम्। इतोऽप्यधिकायाससाध्यकर्मान्तरजनितायां देवताप्रीतावपि तेन न्यायेनेतोऽपि प्रीत्याधिक्यप्राप्तौ तन्माप्रसाङ्क्षीदित्याशयेन विशेषपदोपादानस्य सार्थक्यात्। अत एव च रहस्यतमत्वमप्युपपद्यते। तस्मात्प्रकृष्टेनापि यत्नेन ललितोपासको यावज्जीवमिदं जपेदित्यर्थः॥ २३८॥**

श्रीदेवी को यह स्तोत्र विशेष प्रिय है। ललिता के साधक को सदैव निष्ठा के साथ इसका पाठ करना चाहिए।

पुरुषार्थ : पद्मपुराण के पुष्करखंड के आह्निक प्रकरण में इसका उल्लेख है—'बुद्धिमानों को देवता की पूजा करनी चाहिए। यदि कोई गणेश की पूजा करता है तो उसके कार्यों में विघ्न नहीं आते। स्वास्थ्य के लिए सूर्य की; धर्म और मोक्ष के लिए विष्णु की; धर्म, अर्थ और मोक्ष के लिए शिव की तथा धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों पदार्थों की प्राप्ति के लिए चण्डिका की आराधना करनी चाहिए।'

**प्रातः स्नात्वा विधानेन सन्ध्याकर्म समाप्य च।**
**पूजागृहं ततो गत्वा चक्रराजं समर्चयेत्॥ २३९॥**

**जपकाले विधिमाह द्वाभ्यां—प्रातरित्यादिभ्याम्। विधानेन वैदिकतान्त्रिकोभयप्रकारेण। काकाक्षिन्यायेनास्य स्नानसन्ध्ययोरन्वयः। पूजागृहगमनं द्वारपूजाद्युपलक्षणम्। चक्रराजं श्रीचक्रम्। समर्चयेदिति स्वार्थे णिच्। अशक्तौ प्रयोजककर्तृपरो वा॥ २३९॥**

प्रातःकाल स्नान आदि क्रियाओं से निवृत्त होकर उसे नियमित रूप से सन्ध्या करनी चाहिए तथा पूजागृह में श्रीचक्र की आराधना करना आवश्यक है। इसके पश्चात् पंचदशी या षोडशी मंत्र के जप का विधान है।

**विद्यां जपेत्सहस्रं वा त्रिशतं शतमेव वा।**
**रहस्यनामसाहस्रमिदं पश्चात्पठेन्नरः॥ २४०॥**

**विद्यां पञ्चदशीं षोडशीं वा। न तु स्त्रीदेवत्यमन्त्रसामान्यम्। सहस्रं वेत्यादिष्वष्टोत्तरशतमिति शेषः। त्रिशतं शतत्रयं न तु त्र्युत्तरशतम्। नायं तुल्यबलो विकल्पः किन्तु पूर्वासम्भवे परोऽनुकल्प इति द्योतयितुमेवकारः। पश्चात् विद्याजपपुष्पाञ्जलिदानयोर्मध्ये। अत एव जप्त्वा पुष्पाञ्जलिं दद्यादिति कथितं तयोः पौर्वापर्यं नाव्यवहितम्, किन्तु सहस्रनामपाठेन व्यवहितमेव। वेदवेदिकरणयोरिव क्षुताचमनेन वेदाध्ययनस्नानयोरिव च मीमांसाध्ययनेनेति भावः। अत्र प्रातः स्नात्वेत्यादिः सर्वोऽपि विध्यन्तरप्राप्तानुवादः। सहस्रनामपाठे कालमात्रं तु विधेयम्। अत एव जपपाठयोर्न परस्परमङ्गाङ्गिभावोऽपि। द्वयोरपि प्रातिस्विकविधिभ्यां फलवत्तया सहस्रनामकीर्तनस्यापि विध्यन्तरेणैव फलार्थतयाऽवगतत्वेन 'दर्शपूर्णमासाभ्यामिष्ट्वा सोमेन यजेते'त्यादाविव कालार्थस्यैव संयोगस्य निर्णयात्। स्नानादिप्रधानपञ्चकस्य क्रम एव वा विततिरूपो विधेयः। तेनान्यतमप्रधानाकरणेऽपि 'अनपायो हि कालस्ये'ति न्यायेनावैगुण्यात्फलानुत्पत्तिरपास्ता॥ २४०॥**

इसका जप नियमपूर्वक वैदिक अथवा तांत्रिक पद्धति से तीन सौ या तीस हजार बार करना चाहिए। यदि इतना सम्भव न हो तो कम से कम एक सौ बार अवश्य करें। इसके पश्चात् सहस्रनाम का पाठ करे।

**जन्ममध्ये सकृच्चापि य एवं पठते सुधीः।**
**तस्य पुण्यफलं वक्ष्ये शृणु त्वं कुम्भसम्भव॥ २४१॥**

**प्रीतिविशेषस्येतरव्यावृत्तस्योक्तं भाव्यत्वं विशेषाज्ञानादनवगतप्रायमेवेत्यतो विशेषपदवाच्यं परिमाणमाह सार्धैरेकादशभिः—जन्ममध्य इत्यादिभिः। उक्तप्रकारेण जन्ममध्ये सकृत्पठितनामसहस्रान्तर्गतस्यैकैकस्य नाम्नः कीर्तनादयं वक्ष्यमाणः पुण्यराशिः स पुनः सहस्रगुणितश्चेत्सकृत्स्तोत्रपाठस्य फलम्। यावज्जीवं क्रियमाणस्य स्तोत्रपाठस्य यावत्य आवृत्तयः सम्भवेयुस्तावद्वारं तत्फलं गुणयित्वा तज्जनिकाया देवताप्रीतेः परिमाणं बुद्धिमद्भिरूहनीयमिति समुदायार्थनिष्कर्षः। वक्ष्यमाणार्थस्य दुरूहत्वादेव वक्ष्य इति प्रतिज्ञापूर्वकं शृण्विति शिष्यस्य सावधानतासम्पादनम्॥ २४१॥**

विवेकशील मनुष्य यदि जीवन में एक वार भी इसका पाठ कर ले, तो हे कुम्भसम्भव ! मैं इस पाठ का फल तुम्हें बताता हूँ । तुम उसे ध्यानपूर्वक सुनो ।

गङ्गादिसर्वतीर्थेषु यः स्नायात्कोटिजन्मसु ।
कोटिलिङ्गप्रतिष्ठां तु यः कुर्यादविमुक्तके ॥ २४२ ॥
कुरुक्षेत्रे तु यो दद्यात्कोटिवारं रविग्रहे ।
कोटिं सौवर्णभाराणां श्रोत्रियेषु द्विजन्मसु ॥ २४३ ॥
यः कोटिं हयमेधानामाहरेद् गाङ्गरोधसि ।
आचरेत्कूपकोटीर्यो निर्जले मरुभूतले ॥ २४४ ॥
दुर्भिक्षे यः प्रतिदिनं कोटिब्राह्मणभोजनम् ।
श्रद्धया परया कुर्यात्सहस्रपरिवत्सरान् ॥ २४५ ॥
तत्पुण्यं कोटिगुणितं लभेत्पुण्यमनुत्तमम् ।
रहस्यनामसाहस्रे नाम्नोऽप्येकस्य कीर्तनात् ॥ २४६ ॥

गङ्गादीत्यादिपदेन पुष्करादेः परिग्रहः । 'पुष्कराद्यानि तीर्थानी'त्यादौ पुष्करस्यैव सर्वतीर्थादित्वेन प्रसिद्धावपि ततोऽप्यादित्वेन गङ्गाया ग्रहणं तस्यास्त्रिलोकगामित्वेन गङ्गापदादुपस्थितौ तत्तल्लोकगततीर्थानामपि सर्वपदेन सङ्ग्रहार्थम् । अत एव गङ्गापदं भविष्योत्तरपुराणे तथैव निरूप्यते—'यस्माद्भगीरथो देवि स्वर्गाद् गां त्वामिहानयत् । अतस्त्वं मुनिभिः सर्वैर्गङ्गेति परिकीर्त्यसे' इति । तीर्थान्तरग्रहणे तु भूलोकगतान्येव सर्वतीर्थानि भासेरन् । अत्र प्रतिदिनं श्रद्धया परया सहस्रपरिवत्सरानित्येतत्पदचतुष्टयमुत्तरत्र पठ्यमानं पूर्वत्र सर्वत्रान्वेतव्यम् । कोटिजन्मस्विति तूत्तरत्र सर्वत्रापि । एवं त्रैलोक्यान्तर्गतानां निखिलतीर्थानां मध्ये एकस्मिंस्तीर्थे प्रतिदिनं विधिना परया श्रद्धया स्नानेन सहस्रपरिवत्सरपूर्तिरीदृशमेकं जन्म तादृशकोटिजन्मपर्यन्तमेकतीर्थस्नानजनितं पुण्यम् । तथैव सर्वतीर्थस्नानजनितपुण्यानीत्येषां राशिरेकः । 'एकस्मिंस्थापिते लिङ्गे विश्वं संस्थापितं भवे'दित्यादिभिर्वचनैरितरदेवप्रतिष्ठामपेक्ष्य शिवप्रतिष्ठाया आधिक्यं मन्वान आह—लिङ्गेति । काश्यां तावत्काशीवाराणस्यविमुक्तमन्तर्गृहं चेति चत्वारि स्थानानि बृहज्जाबालादावाम्नातानि । तेषु पूर्वपूर्वस्योत्तरोत्तरं व्याप्य पञ्चक्रोशवत् उत्तरोत्तरं पुण्यवच्च । तेष्वन्तर्गृहमतीवोत्तमम् । तद्धि परमशिवस्य शरीरमेव । शरीरशरीरिणोश्चाभेदान्नित्यत्वाच्च 'अविशब्देन पापानि कथ्यन्ते द्विजसत्तम । तैर्मुक्तं न मया व्यक्तमविमुक्तमतः स्मृत'मिति लिङ्गपुराणोक्तस्य द्विविधस्यापि निर्वचनस्यान्तर्गृह एव मुख्यतयोपपत्तावपि तद्व्यापकस्थानविशेषनिरूढलक्षणया प्रयोगबाहुल्यात्पण्डितपामरसाधारण्येनान्तर्गृहस्य मुख्यमविमुक्तत्वमिति ज्ञानाभावादज्ञातं सदविमुक्तमन्तर्गृहमेवेति ज्ञापयन्नाह—अविमुक्तके

इति । अज्ञातार्थे कप्रत्ययः । अन्तर्गृह इत्यर्थः । अन्तर्गृह इत्यनुक्तिरुक्तनिर्वचन-स्मारणेन पुण्यातिशयवत्त्वद्योतनाय । ततश्चान्तर्गृहे सहस्रपरिवत्सरपर्यन्तं प्रति-दिनं परया श्रद्धया कोटिलिङ्गानि यः प्रतिष्ठापयति तदेकजन्मजनितं पुण्यं तस्य कोटिसङ्ख्यागुणनेन जातो राशिर्द्वितीयः ।। २४२ ।।

करुणाकृष्टो देशस्तरन्तुकारन्तुकयोर्मध्यवर्ती कुरुक्षेत्रमित्युच्यते । रविग्रहे सूर्योपरागे । 'सर्वत्र सर्वदा सर्वं गृह्णन्मुच्येत कर्हिचित् । उपरागे कुरुक्षेत्रे गृह्णन्विप्रो न मुच्यते' इत्यादिना महाभारतादौ तत्र प्रतिग्रहीतुः प्रायश्चित्ताभावो-क्त्या फलानन्त्यं दाने । यद्यपि बृहस्पतिस्मृतौ 'त्रीण्याहुरतिदानानि गावः पृथ्वी सरस्वती'त्युक्तं तथापि तेष्वपि सुवर्णसाध्यत्वात्तद्दानस्यैवाधिक्यमभिप्रेत्याह—सौवर्णेति । भारो नाम विंशतिस्तुलाः । तुला नाम पलशतम् । 'तुला स्त्रियां पलशतं भारः स्याद्विंशतिस्तुला' इति कोशात् । श्रोत्रियेषु जन्मसंस्कारविद्याभिः संस्कृतेषु । 'त्रिभिः श्रोत्रिय उच्यत' इति ब्रह्मवैवर्तात् । देशकालपात्रदेयश्रद्धा-ज्ञानगोपनानां क्रियास्वतिशयाधायकत्वात्प्रतिधर्मं कानिचिदनुक्तान्यपि योजनी-यानि । ततश्च कुरुक्षेत्रे रविग्रहणे सत्पात्राय श्रद्धादिभिः सौवर्णभारकोटिदानं कोटिगुणितं चेदेकं पुण्यम् । अस्य सहस्रपरिवत्सरसम्बन्धिदिनसङ्ख्यया गुणने तस्य पुनर्जन्मकोटिभिर्गुणनेन जातः पुण्यराशिस्तृतीयः ।। २४३ ।।

अथेष्टापूर्ते आह—'तरति ब्रह्महत्यां तरति पाप्मानं योऽश्वमेधेन यजते' इति विहितः क्रतुविशेषो हयमेधः । गाङ्गरोधसि गङ्गासम्बन्धिनि तीरे । ततश्च गङ्गातीरे श्रोत्रियैर्ऋत्विग्भिः सह साङ्गकोट्यश्वमेधयज्ञजनितपुण्यस्य पूर्ववद्दिन-सङ्ख्यया पुनः कोटिसङ्ख्यया च गुणनाज्जातो राशिश्चतुर्थः । कूपेति वापी-तडागादेरुपलक्षणम् । मरुरिति देशविशेषस्य संज्ञा । तेन न निर्जलपदानर्थक्यम् । तादृशदेशे कूपादिकोटिखननजनितपुण्यस्य पूर्ववद्दिनसङ्ख्यया जन्मकोटिसङ्ख्यया च गुणने जातो राशिः पञ्चमः ।। २४४ ।।

दुर्लभा भिक्षा यस्मिन्स सकलो देशोऽपि दुर्भिक्षः । तत्र कोटिसङ्ख्याना-मुत्तमब्राह्मणानामुत्तमषड्रसोपेतभोजनदानेन जातस्य पुण्यस्य दिनसङ्ख्यया पुनः कोटिसङ्ख्यया च गुणनाज्जातो राशिः षष्ठः । परिवत्सरानित्यत्यन्तसंयोगे द्वितीया । द्वादशसहस्रवर्षेष्वनवरतमित्यर्थः । संवत्सरपरिवत्सरेदावत्सरेद्वत्सरानु-वत्सरशब्दानां प्रभवप्रमाथिखरशोभनराक्षसादिद्वादशद्वादशवर्षविशेषवाचित्वेऽपि प्रकृते सामान्यमात्रोपलक्षकत्वात् ।। २४५ ।।

तेषां तीर्थस्नानशिवप्रतिष्ठास्वर्णदानेष्टापूर्तब्रह्मभोजनोत्थानां षण्णां पुण्य-राशीनां याः कोटयस्ताभिर्गुणितं पुण्यमुपस्थितत्वात्तमेव पुण्यषट्कमहाराशिं लभेतेत्यर्थः । अयं भावः—षण्णामपि पुण्यराशीनामेकं महाराशिं विभाव्य तं द्विरावृत्तं कृत्वा स्थलद्वये निक्षिप्य तयोर्मध्ये एकं राशिं कोटिसङ्ख्यया गुणयित्वा

तज्जन्यया सङ्ख्यया परं राशिं गुणयेत्। तत्र गुण्यस्य राशेरेकसङ्ख्यावच्छिन्नत्वे तस्य गुणनं व्यर्थम्। अतः सङ्ख्यान्तरावच्छिन्नत्वस्यावश्यकत्वे सत्युपस्थितत्वात्कोटिरूपैव सङ्ख्या गुण्या वाच्या। ततश्च द्वावपि महाराशी प्रातिस्विकं कोटि-कोटिगुणितौ कृत्वा जातौ सङ्ख्यापिण्डौ पुनः परस्परं गुणयेदिति सिद्ध्यति। तेन च तं महाराशिं कोटिसङ्ख्यया गुणयित्वा जातं पिण्डं पुनः कोटिसङ्ख्ययैव गुणयेदिति फलति। तं महाराशिं समुद्रसङ्ख्यया गुणयेदिति तु निष्कर्षः। समुद्रो नाम कोटिसङ्ख्यायाः कृतिसंज्ञकः समद्विघातः। कोटिगुणिता कोटिरिति यावत्। तदुक्तं वायुपुराणे—'सहस्रं तु सहस्राणां कोटीनां दशधा पुनः। गुणितं चेत्समुद्रं तं प्राहुः सङ्ख्याविदो जना' इति। इदञ्च पुण्यपदस्य गुणकस्थाने गुण्यस्थाने चेति द्विःप्रयोगाल्लभ्यते। पुण्यकोटयेति व्यत्यस्तानुक्तिबलात्कोटिभिर्गुणितमिति बहुवचनान्तेन विग्रह इति च लभ्यते। सर्वमिदं फलमुपक्रमानुसारात्स्तोत्रपाठस्यैवेति भ्रमो माप्रसञ्जीत्यत आह—नाम्नोऽप्येकस्येति ॥ २४६ ॥

जो पुरुष गंगा आदि तीर्थ-स्थानों में करोड़ों जन्मों में स्नान करता है अथवा अविमुक्त क्षेत्र ( काशी ) में करोड़ शिवलिंगों की प्रतिष्ठा करता है। जो भक्त ( दाता ) वेदों के ज्ञाता ब्राह्मणों को सूर्यग्रहण काल में कुरुक्षेत्र तीर्थ में जाकर अनेक बार भार ( २० तुला का एक भार होता है ) परिमित सुवर्ण का दान देता है। जो गंगातट पर करोड़ों अश्वमेधों को करता है और निर्जल मरुभूमि में करोड़ों कुँए खुदवाता है। जो अकाल पड़ने पर प्रतिदिन करोड़ ब्राह्मणों को अत्यन्त श्रद्धापूर्वक भोजन कराता है। वह हजार वर्षों तक उससे करोड़ों गुना पुण्य इस ललितासहस्रनाम का एक बार पाठ करने से प्राप्त करता है।

गंगा-स्नान : सभी तीर्थों में सर्वश्रेष्ठ तीर्थ पुष्कर है। इसका सम्बन्ध इसी भूतल से है। गंगा का अवतरण स्वर्ग से हुआ है। अतः गंगा को सभी तीर्थों में श्रेष्ठ बतलाया गया है। भागवत-उत्तरपुराण में गंगा की व्याख्या करते हुए कहा गया है—'गंगा को भागीरथ स्वर्ग से पृथ्वी पर लाये। अतः हे देवी ! आपको गंगा कहते हैं। गं—पृथ्वी और गा—पहुँचना। इसीलिये सभी ऋषियों ने आपको गंगा कहा है।

अविमुक्त : लिंगपुराण के अनुसार अवि का अर्थ है—पाप और मुक्त का अर्थ है—छुटकारा। मैं उसे उस स्थान से पृथक् नहीं करता, अतः इसे अविमुक्त कहते हैं।

ब्रह्मजाबाल तथा अन्य ग्रन्थों के अनुसार काशी में चार पवित्र क्षेत्र हैं—१. काशी, २. वाराणसी, ३. अविमुक्त और ४. अन्तर्गृह। ये चारों क्षेत्र क्रमशः एक-दूसरे से अधिक पवित्र हैं। अन्तर्गृह सबसे अधिक पवित्र माना

जाता है। कहते हैं कि यही परमशिव का अपना शरीर है और यह स्वभावतः नित्य है। दान देना आदि : महाभारत तथा अन्य ग्रन्थों में कहा गया है—'किसी भी व्यक्ति का किसी से कोई भी समय कुछ ले लेने के पाप से छुटकारा अत्यन्त कठिनता से मिलता है और इसके लिए प्रायश्चित करना पड़ता है। किन्तु यदि किसी ने कुरुक्षेत्र में ग्रहण के समय कुछ भेंट ली है तो उस पाप से वह कभी भी मुक्त नहीं होता है।'

विद्वान् द्विज : जन्मजात द्विज, संस्कार और ज्ञानजन्य द्विज। अश्वमेध : श्रुति का कथन है—'अश्वमेध करने से ब्रह्महत्या तथा अन्य पापों से मुक्ति मिल जाती है।'

स्वर्ण-मुद्राएँ : बृहस्पति के कथनानुसार तीन प्रकार के दान बड़े माने जाते हैं, जो इस प्रकार हैं—'गो-दान, भूमि-दान और सरस्वती (विद्या) दान।' किन्तु ये तीनों ही स्वर्ण से ही उत्पन्न होते हैं।

**रहस्यनामसाहस्रे नामैकमपि यः पठेत्।**
**तस्य पापानि नश्यन्ति महान्त्यपि न संशयः ॥ २४७ ॥**

**इदानीं पुण्यराशिजनकत्ववत्पापराशिनाशकत्वमप्येकैकस्य नाम्नः फलमित्याह। अपिशब्द उपपातकादेः कैमुतिकन्यायेन वाचकतया वाच्यतया वा समुच्चायकः ॥ २४७ ॥**

ललितासहस्रनाम में से एक नाम का भी जो पाठ करता है, उसके बड़े-से-बड़े पाप भी नष्ट हो जाते हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं है।

**नित्यकर्माननुष्ठानान्निषिद्धकरणादपि ।**
**यत्पापं जायते पुंसां तत्सर्वं नश्यति द्रुतम् ॥ २४८ ॥**

**तानि च पापानि यद्यपि 'विहितस्याननुष्ठानान्निन्दितस्य च सेवनात्। अनिग्रहाच्चेन्द्रियाणां नरः पतनमृच्छती'ति स्मृतौ निमित्तत्रैविध्यात्त्रिविधानि प्रतिपाद्यन्ते, तथापीन्द्रियनिग्रहतदभावयोर्विहितप्रतिषिद्धत्वाभ्यां तज्जन्यपापानामुक्तविधयोरेवान्तर्भाव इत्यभिप्रेत्य द्वैविध्येनैव गणयति। तत्तद्वर्णाश्रमभेदेन श्रुतिस्मृतितन्त्रेषु विहितान्यकरणे प्रत्यवायफलकानि सन्ध्यावन्दनोपरागस्नानादीनि नित्यकर्माणि। तेनैव नैमित्तिकानामपि सङ्ग्रहात्। कलञ्जभक्षणादीनि निषिद्धानि। द्रुतं प्रायश्चित्तान्तरानपेक्षम् ॥ २४८ ॥**

नित्य एवं नैमित्तिक कर्मों को न करने से और निषिद्ध कर्मों को करने से मनुष्यों को जो पाप लगता है, वह भी इसका पाठ करने से शीघ्र ही नष्ट हो जाता है।

बहुनात्र किमुक्तेन शृणु त्वं कलशीसुत ।
अत्रैकनाम्नो या शक्तिः पातकानां निवर्तने ॥ २४९ ॥
तन्निवर्त्यमघं कर्तुं नालं लोकाश्चतुर्दश ।
यस्त्यक्त्वा नामसाहस्रं पापहानिमभीप्सति ॥ २५० ॥
स हि शीतनिवृत्त्यर्थं हिमशैलं निषेवते ।
भक्तो यः कीर्तयन्नित्यमिदं नामसहस्रकम् ॥ २५१ ॥
तस्मै श्रीललितादेवी प्रीताभीष्टं प्रयच्छति ।
अकीर्तयन्निदं स्तोत्रं कथं भक्तो भविष्यति ॥ २५२ ॥

एतज्जन्यपुण्यराशेरिवैतन्नाश्यपापराशेरपीयत्ता बुद्धिमर्ङ्ग्रेवोह्येत्याशयेन शिष्यं पुनरपि सावधानीकुर्वन्नाह सार्धेन—कलशीति । जातिलक्षणो ङीष् । तन्निवर्त्यं तया शक्त्या नाश्यम् अघं पापं नालं न समर्थाः लोकाः जनाः चतुर्दश चतुर्दशभुवनगताः समस्तभुवनगताः । समस्ताः प्राणिनः प्रतिक्षणमासुप्तेरामृतेश्च कोटिकोटिजन्मभिरुच्चावचानि पापानि कुर्वन्ति चेद्यावान्पापराशिः स्यात्ततोऽप्यनवधिकोऽधिक एकैकनाम्नो निवर्त्यस्तस्य सहस्रगुणनेन सम्पूर्णस्तोत्रपाठफलत्वमित्यूह्यमिति भावः ॥ २४९ ॥

यस्तावच्छ्रीविद्योपासक ईदृशं पापनाशनोपायमनादृत्य स्मार्तानि प्रायश्चित्तानि चिकीर्षति तस्यैतदनादरणजन्यः पापराशिस्तैरप्यनपोद्य आपततीति वृश्चिकभयात्पलायमानस्य क्रुद्धाशीविषमुखे स्वात्मगूहनाय प्रवृत्तिवदुपहसनीयतां निदर्शनालङ्कारेण ध्वनयन्नाह—य इति । अभीप्सति पापहानिमुद्दिश्य प्रायश्चित्तान्तरं कुरुते । निषेवत इत्यस्य वा सेवितुमिच्छतीत्यर्थः । वाक्यार्थयोरैक्यारोपानुगुण्यात् । अथवा प्रायश्चित्तान्तरचिकीर्षायामेव हिमवत्पर्वतसेवनैक्यारोपेण प्रायश्चित्तक्रियायास्तु सदृशी क्रिया नास्त्येवेति तत्कर्तुर्मूर्खतातिशयो ध्वन्यः ॥२५०॥

नन्वेवं सति प्रायश्चित्तशास्त्राणामानर्थक्यमित्याशङ्कां परिहरन्प्रीतिविशेषपरिमाणमुपसंहरति—भक्त इति । भक्तः उपासकः । नित्यं यावज्जीवम् । इदं पूर्वोक्तविततिरूपक्रमविशिष्टत्वेन बुद्धिस्थम् । प्रीता प्रीतिविशेषयुक्ता सती । अभीष्टम् उक्तपुण्यराशिजननपापराशिनाशनोभयरूपम् । अत्रेदं बोध्यम्—इदं विशेषाच्छ्रीदेव्या इति प्रीतिविशेषजनककर्मोपक्रमावसरे पाठे चत्वारि विशेषणान्युल्लिखितानि—उपासककर्तृकत्वं सम्पूर्णस्तोत्रकर्मकत्वं यावज्जीवं क्रियमाणत्वं प्रातःस्नानादिप्रधानचतुष्टयसाहित्यं चेति । तान्येव चास्मिन्नुपसंहारश्लोकेऽपि पुनः परामृष्टानि । उपक्रमोपसंहारयोरैकरूप्यादिमानि विशेषणानि विवक्षितान्येव । अविवक्षायां प्रमाणाभावात् । तत्र प्रथमेन विशेषणेन प्रायश्चित्तशास्त्राणां वैयर्थ्यं निरस्तम् । तेषामनुपासकेषु सावकाशत्वेन तत्परतयैव व्यवस्थोपपत्तेः । द्वितीयेन त्वेकैकनाममात्रपाठेनात्मानं कृतकृत्यं मन्यमाना निरस्ताः । एकैकनामपाठस्य

पार्थक्येन प्रयोगस्य निष्प्रमाणत्वेन तस्येदृशमहाफलजनकत्वे मानाभावात् । न च 'नाम्नोऽप्येकस्य कीर्तना'दिति वचनमेव राजसूयान्तर्गतावेष्टेरिव पृथक्प्रयोगे माना-भावात् । न च 'नामैकमपि यः पठेत्', 'नाम्नोऽप्येकस्य कीर्तनात्' इत्यादीनि प्रकरणस्थान्येव वचनानि पृथक्प्रयोगे प्रमाणमिति वाच्यम् । उपक्रमोपसंहाराभ्या-मेकवाक्यत्वे सिद्धे तन्मध्यपठितानामीदृशवचनानामवयवद्वारावयविन्येव तात्पर्यस्य जातेष्टिवाक्यमध्यपठिताष्टाकपालादिवाक्यन्यायेन सिद्धेः । यत्रैकस्यापि नाम्न एतावत्फलं, किमु वक्तव्यं तत्र सम्पूर्णस्तोत्रस्य तावत्फलं भवतीति कैमुतिकन्यायेन स्तोत्रप्रशंसोपपत्तेः, अपिशब्दस्वारस्येन तथा प्रतीतेश्च । यद्वा एकस्य नाम्न एता-वत्फलमित्युक्तिरेतत्सहस्रगुणितस्य स्तोत्रफलत्वसिद्ध्यर्था न तु पार्थक्येन फलवत्त्व-सिद्ध्यर्थापि । उभयत्र तात्पर्ये वाक्यभेदप्रसङ्गात् । अत एव 'एकं वृणीत' इत्यादेः 'त्रीन्वृणीत' इत्येतदुपपादनार्थतायाः स्वीकारात् । एकाक्षरादिषोडशाक्षरान्तनाम्नां तुल्यफलकत्वायोगाच्च । तथात्वे इतरवैयर्थ्यादिदोषाणां स्पष्टत्वात् । तृतीयेन तु विशेषणेनानियमेन कतिपयदिवसपर्यन्तपाठादेव तादृशफललिप्सा निरस्ता । 'जन्ममध्ये सकृच्चापि य एवं पठते सुधी'रिति वचनस्याप्येकवाक्यमध्यपठितत्वे-नापिशब्दस्वारस्याच्चोक्तरीत्या द्वयी गतिरूह्या । चतुर्थेन विशेषणेनाग्नेयादीनां षण्णां परस्परसाहित्याभावे फलानुत्पत्तिवदिहापि तथेति सूचितम् । इयांस्तु विशेषः—आग्नेयादीनां दर्शपूर्णमासवाक्येन सहितानामेकफलसाधनत्वावगमादन्य-तमाभावेऽपि फलोत्पत्तिरेव न भवति । इह तु सहस्रनामपाठाभावेऽप्यन्येभ्यः प्रधानेभ्यस्तत्तत्फलान्युत्पत्तुमर्हन्त्येव । न च प्रधानान्तरसाहित्याभावमात्रेण सहस्रनामपाठस्य नैष्फल्यं कथं सुवचमिति वाच्यम् । ईदृशप्रयोगजन्यफलविशेषस्य प्रमाणाभावादनुत्पत्तावपि नामस्मरणजन्यफलान्तराणां वचनान्तरादधिगतानां सम्भवेन नैष्फल्यायोगादिति दिक् ॥ २५१ ॥

इदानीमुपास्तिशरीरघटकत्वादप्येतदावश्यकमित्याहार्धेन—अकीर्तयन्निति । उपासकानामुपास्यदेवताप्रीतिजननमपेक्ष्य पुरुषार्थान्तराभावात्तज्जनककर्मण्य-नादरे कथं भक्तता । अपितु न कथञ्चिदपीत्यर्थः । अयम्भावः—'चतुर्विधा भजन्ते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन । आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभेति' स्मृत्यु-क्तानां चतुर्विधानां भक्तानां मध्ये आर्तानां पापनिवृत्त्यर्थं, जिज्ञासुभक्तानां निष्कामानामपि चित्तशुद्ध्यर्थं, अर्थार्थिभक्तानामर्थसिद्ध्यर्थं, ज्ञानिभक्तानां लोक-सङ्ग्रहार्थं, कीर्तनस्यावश्यकत्वाद्भजकतावच्छेदकशरीरघटकं नामकीर्तनम् । तदिदं 'महापातकिनां त्वार्ता'वित्याद्यधिकरणेषु भक्तिमीमांसाभाष्ये स्पष्ट-मिति ॥ २५२ ॥

हे कलशीसुत ( अगस्त्य ) ! इस सम्बन्ध में अधिक कहने से क्या लाभ ? फिर भी तुम सुनो । पापों का नाश करने के लिए इसके एक नाम में भी वह

शक्ति है कि चौदहों लोकों के पुरुष भी वैसा कोई पाप नहीं कर सकते जिसका नाश यह नाम न कर सके।

जो इन हज़ार नामों को छोड़कर दूसरे उपायों से अपने पापों का नाश करना चाहता है। वह उस प्रकार का निष्फल प्रयत्न करता है, जैसे कोई जाड़े से बचने के लिए हिमालय का सेवन करे।

अन्य साधनों का आश्रय : उस व्यक्ति के समान जो बिच्छु के डर से भाग कर क्रोधित विषधर नागराज के मुख का आश्रय ले।

जो भक्त पुरुष प्रतिदिन इस सहस्रनाम का कीर्तन करता है, उसे श्रीललितादेवी प्रसन्न होकर मनोवाञ्छित फलों को देती है और जो इस स्तोत्र का पाठ नहीं करता, वह देवी का भक्त कैसे हो सकता है।

भक्त : जिसमें निम्नलिखित चार योग्यताएँ होती हैं—१. पूर्णनिष्ठा, २. सहस्रनाम ( तीनों अध्यायों ) का पाठ करता हो, ३. अपने जीवन के अन्त काल तक निरन्तर नियमित रूप से पाठ करता रहे और ४. प्रतिदिन प्रातः स्नान, जप आदि करके पाठ करे।

मनोवांछित पदार्थ : जो ललिता के उपासक नहीं है, उनके लिए ही वे शास्त्र उपयोगी हैं, जिनमें प्रायश्चित्त की चर्चा है। ललिता के भक्त या उपासक को अपने पापों को दूर करने के लिए उन प्रायश्चित्त शास्त्रों का सहारा लेने की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि उनके पास तो सहस्रनाम हैं।

भक्त कैसे कहा जाय, इस सम्बन्ध में भगवद्गीता में कहा गया है—

'त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत्।
मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम्' ॥ ७.१३ ॥

इन त्रिविध गुणमय भाव से यह समस्त प्राणि-जगत् मोह व्याप्त है। इस कारण इन तीनों गुणों से अतीत निर्विकार मुझ परमेश्वर को नहीं जानता है।

ऐसे प्रभावशाली परमेश्वर को यह जन-समुदाय क्यों नहीं जानता ? तो कहते हैं—पहले कहे हुए तीन प्रकार के इन काम, लोभ आदि गुणों के विकार रूप भावों, स्वभावों से यह जगत् मोहित हो रहा है, इस कारण मुझको नहीं जानता। अर्थात् कैसे स्वरूप वाले मुझको वह नहीं जानता ? जो इन भावों से सम्बन्ध रहित होकर इन सबका नियन्ता है, इसीलिए जो अव्यय, निर्विकार है, ऐसे मेरे स्वरूप को नहीं जानता—यह भाव है। श्रेष्ठ त्रिगुणातीत, आदि-अन्त रहित, सर्वविकार शून्य को जानने में समर्थ नहीं है।

फिर आपको कौन जानता है ? इस प्रसंग में श्रीभगवद्गीता में कहा गया है—

'दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया ।
मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते' ॥

अर्थात् 'यह मेरी त्रिगुणात्मिका, अलौकिकी ( अघटन-घटनापटीयसी ) मायाशक्ति दुस्तर है । जो लोग शरीर, मन और वचन के साथ मेरे शरणापन्न होकर भजन करते हैं, वे ही लोग इस माया का अतिक्रमण कर सकते हैं । ( माया के पारगामी होते हैं अर्थात् मुझे पाते हैं ) ।'

दुष्कर्मी, मूढ़, जड़ जिनका ज्ञान माया द्वारा हर लिया गया है, ऐसे निकृष्ट और कुत्सित मानवगण दम्भ-दर्प आदि आसुरी भाव का आलम्बन करके मेरा भजन नहीं करते हैं । आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी—ये चार प्रकार के पुण्यकर्मी मुझे भजते हैं । इनमें ज्ञानी ही सर्वश्रेष्ठ है । मैं ज्ञानी का अत्यन्त प्रिय हूँ और वह भी मुझे प्रिय है । ज्ञानी साक्षात् मेरी आत्मा ही है । ज्ञानी मुझमें एकनिष्ठ होकर सर्वोत्तम गति को प्राप्त करता है । बहुत जन्मों के संचित कर्मों के पुण्य से अन्तिम जन्म में ज्ञानवान् हुए व्यक्ति चराचर विश्व वासुदेव ही हैं । इस भाव से जो मेरा भजन करते हैं, ऐसे महात्मा दुर्लभ होते हैं ।

चार प्रकार के साधक होते हैं । उनमें जो पहले प्रकार के साधक हैं, उन्हें अपने पापों से मुक्त होने के लिए सहस्रनाम का पाठ करना चाहिए । दूसरे को चित्तशुद्धि के लिए, तीसरे को समृद्धि के लिए तथा चौथे को जगत् के कल्याण के लिए । भक्तिमीमांसाभाष्य में इसकी विस्तृत व्याख्या की गई है ।

**नित्यं सङ्कीर्तनाशक्तः कीर्तयेत्पुण्यवासरे ।**
**सङ्क्रान्तौ विषुवे चैव स्वजन्मत्रितयेऽयने ॥ २५३ ॥**
**नवम्यां वा चतुर्दश्यां सितायां शुक्रवासरे ।**
**कीर्तयेन्नामसाहस्रं पौर्णमास्यां विशेषतः ॥ २५४ ॥**

**इदानीमुक्तविशेषणचतुष्टये तृतीयविशेषणाशक्तान् प्रति पक्षान्तरमनुकल्प्य-माह द्वाभ्याम्—नित्यमिति । पुण्यवासरे कपिलाषष्ठचर्धोदयादिदिवसे । वक्ष्य-माणसङ्क्रान्त्यादेरेव वा सामान्येन कीर्तनमिदम् । विषुवे मेषतुलाराश्योः सूर्य-प्रवेशदिने । स्वजन्मत्रितये स्वस्य स्वभार्यायाः स्वपुत्रस्य च जन्मनक्षत्रेषु, स्वस्य जन्मकालीनं नक्षत्रं तत्पूर्वपरनक्षत्रे द्वे इत्येवं त्रितये वा, स्वस्य जन्मनक्षत्रमारभ्य गणनायां प्रथमदशमैकोनविंशनक्षत्रत्रयदिवसेषु वा, स्वजन्मदिवसदीक्षादिवस-पूर्णाभिषेकदिनत्रये वा । एवं व्याख्यावैचित्र्यस्थले यथासम्प्रदायं व्यवस्था । 'तन्त्राणां बहुरूपत्वात्कर्तव्यं गुरुसम्मत'मिति वचनात् । अयने कर्कमकरयोः सूर्य-प्रवेशदिने । सङ्क्रान्त्यैव सिद्धे विषुवायनयोर्ग्रहणं गोबलीवर्दन्यायेन पुण्यतरत्व-**

द्योतनेनात्यावश्यकताद्योतनाय वा, तत्तत्सङ्क्रमणेभ्यः पूर्वं कतिपयैर्दिवसैस्तत्तदयनं ज्योतिःशास्त्रे प्रसिद्धं तदेव वेहायनपदेन विवक्षितम् ।। २५३ ।।

नवम्यां वेति वाकारोऽष्टमीसङ्ग्रहार्थः । सितायामिति नवम्यादिषु तिसृष्व-न्वेति । चतुर्दश्यामेव वा शुक्लपक्षीयायामित्यर्थः । अत्र चकाराद्यावज्जीवं प्रत्यहं कीर्तनाशक्तस्यैतेषु दिवसेषु समुच्चित्य कीर्तनम् । अत्राप्यशक्तश्चेदन्यतमं दिवसं परित्यजेदिति द्योतनाय वाकारः । अन्यतमस्य परित्यागपक्षेऽपि पौर्णमासी न परित्याज्येति द्योतयन्नाह—विशेषत इति । यदि च नवम्यादितिथिषु जन्मनक्षत्रं सङ्क्रान्तिः शुक्रवारश्च भवति तदा तन्त्रेण सकृदेव नामसाहस्रपाठ इत्यादिकं न्यायविद्भिरूहनीयम् ।। २५४ ।।

जो भक्त प्रतिदिन इस स्तोत्र का पाठ नहीं कर सकता है, उसे पुण्य ( पर्व ) दिनों में इसका पाठ अवश्य करना चाहिए। पुण्यवासर—संक्रान्ति, मेष-संक्रान्ति। अपनी स्त्री के तथा अपने पुत्र के जन्म नक्षत्रों, नवमी, शुक्लपक्ष की चतुर्दशी, शुक्रवार तथा विशेष करके पौर्णमासी के दिन इस सहस्रनाम का अवश्य पाठ करे।

तीन जन्म दिवस—पहला अपना जन्म-दिवस, दूसरा पत्नी का जन्म-दिवस और तीसरा पुत्र का जन्म-दिवस। अथवा तीन नक्षत्रों, में जिनमें एक अपने जन्म से पूर्व का, दूसरा जन्म-समय का और तीसरा जन्म के बाद का आने वाला नक्षत्र अथवा जन्म-नक्षत्र से नवम नक्षत्र अथवा अपना जन्म दिवस, दूसरा दीक्षा दिवस और तीसरा पूर्णाभिषेक दिवस। गुरुदेव की इच्छानुसार ही तीन दिवस निश्चित करना चाहिए, क्योंकि तंत्र में इनका निश्चय विभिन्न प्रकार से किया जाता है। अतः साधक को गुरु के परामर्श से ही यहनिश्चित करना चाहिए।'

**पौर्णमास्यां चन्द्रबिम्बे ध्यात्वा श्रीललिताम्बिकाम् ।**
**पञ्चोपचारैः सम्पूज्य पठेन्नामसहस्रकम् ।। २५५ ।।**

इयता प्रबन्धेन रहस्यतमत्वं ललिताप्रीतिकरत्वं चेति विशेषणद्वयं विविच्य इतोऽपि विस्तरेण तदेव विशेषणद्वयं विवेचयितुकामस्तयोः प्रथमस्य शरीरघटकेषु फलेषु रोगप्रशमनादेः प्रथमं निर्दिष्टत्वाद्रोगशमनादिचतुष्टयफलकं काम्यं प्रयोगं प्रथममाह द्वाभ्याम्—पौर्णमास्यामिति । पौर्णमासीशब्दः शुक्लपक्षस्य चरम-रात्रिपरः । 'दर्शादृष्टे'त्यनुवाके तादृशरात्रिमानत्वेन परिगणनात् । तेनास्मि-न्प्रयोगे रात्रिव्यापिनी तिथिर्ग्राह्येति सिद्ध्यति । 'कर्मणो यस्य यः कालस्तत्काल-व्यापिनी तिथि'रिति वचनात् 'यां तिथिं समनुप्राप्य उदयं याति भास्करः । सा तिथिः सकला ज्ञेया स्नानदानव्रतादिष्वि'ति वचनस्य मुहूर्तमात्रसत्त्वेऽपि 'दिने

गौरीव्रतं पर' इत्यादिविध्यन्तरशेषत्वेन प्रकृते तदनुपयोगात् उभयत्रैकदेशव्याप्तौ परा । वस्तुतस्तु तत्तत्तिथिनित्यामन्त्रजपार्चादौ तान्त्रिकैरुदयकालव्यापिन्येव तिथिर्गृह्यते । वचनमपि लिख्यते 'तिथिरौदयिकी ग्राह्या तिथिनित्यार्चनादिष्वि'-ति । तेन यत्र दिवैव पौर्णमासी समाप्ता तस्यास्तिथेश्चित्रादेवत्यत्वात्पौर्ण-मासीत्वे सिद्धे 'दर्शादृष्टे'त्यनुवाकस्यापि तत्तद्देवत्यतिथिसम्बन्धिरात्रिमात्रोद्देशेन नामविधानपरत्वेन तद्रात्रेरेव पौर्णमासीसंज्ञोपपत्तेः, 'यां तिथि'मिति वचनस्य गौरीव्रतकालविधिम्प्रतीवेदृशविधिम्प्रत्यपि शेषतायाः सुवचत्वादौदयिक्येव तिथिरिह ग्राह्या । उदयद्वयव्यापित्वे तु दिनद्वयमपि वैकल्पिकः काल एव । तिथिनित्यार्चने तथैव स्वीकारात् । अत एव यत्रोदये चतुर्दश्यल्पतरा ततः पौर्णमासी प्रवृत्ता सत्युदयान्तरात्पूर्वमेव समाप्यते तत्र तद्दिन एव चित्रार्चन-वदयं प्रयोगोऽपि कर्तव्य इति दिक् । चन्द्रबिम्बे चन्द्रस्य पूर्णमण्डले । तत्र हि सादाख्यैका कला सदातनी त्रिपुरसुन्दरीरूपा । अन्याः पञ्चदशकला वृद्धि-ह्रासभागिन्यः । ताश्च कामेश्वर्यादिचित्रान्ततिथिनित्यापञ्चदशकस्वरूपाः । अतस्तासां परिपूर्तौ षोडशनित्याभिस्तत्किरणदेवताभिरणिमादिभिश्च योगा-च्चन्द्रमण्डलं प्रत्यक्षश्रीचक्रात्मकं सम्पद्यते । अनेनैवाशयेन 'चन्द्रमण्डलमध्यगे'-त्यादीनि नामानि । अत एव शालग्रामबाणलिङ्गादौ हरिहरयोरत्यन्तानवर-तसान्निध्यप्रयुक्तावावाहनाभाववदिहापि त्रिपुरसुन्दर्यास्तथा सन्निधानादावाहनं तन्मुद्राश्च न प्रदर्श्याः । ध्यात्वा पूर्वोक्तावयववैशिष्ट्येन सावरणत्वरूपलोका-तीतत्वेन च विचिन्त्य । ललिताम्बिकापदेनैव कर्मणो निर्देशात्तस्य चोक्तपाद्य-वचनाद्युक्तनिर्वचनानुसारेण तत्रैव पर्यवसानात् । पञ्चसङ्ख्यैरुपचारैः गन्धपुष्प-धूपदीपनैवेद्यैः सम्पूज्य 'तद्योऽहं सोऽसौ योऽसौ सोऽहं तत्त्वमेव त्वमेव त'दित्यादि श्रुत्युक्तरीत्या परस्परप्रतियोगिकत्वरूपसम्यक्त्वेन स्वात्मदेवतयोरैक्यं विभाव्यम् । एतदेव ह्युपचारान्प्रति प्रधानम् 'अश्वमेधसहस्राणि वाजपेयशतानि च । ललिता-पूजनस्यैते लक्षांशेनापि नो समाः । स दाता स मुनिर्यष्टा स तपस्वी स तीर्थगः । यः सदा पूजयेद्देवीं गन्धपुष्पानुलेपनै'रिति पद्मपुराणीये विधिवाक्ये पूजायाः फलसंयोगदर्शनात् । उपचाराणां तु फलवदफलन्यायेन तदङ्गत्वम् । अत एव 'गन्धपुष्पानुलेपनै'रिति 'पञ्चोपचारै'रिति च तृतीया । यानि च पाद्म एव 'गन्धा-नुलेपनं कृत्वा ज्योतिष्टोमफलं लभे'दित्यादीनि तत्तदुपचारेषु फलश्रवणानि तानि तु पर्णतान्यायेनार्थवादः । यानि तु 'चन्दनागरुकर्पूरैः सूक्ष्मपिष्टैः सकुङ्कुमैः । आलिप्य ललितां लोके कल्पकोटीर्वसेन्नर' इत्यादीनि वचनानि तानि गोदोहन-वदङ्गाश्रितगुणफलसम्बन्धविधानार्थानि । अथवा 'अन्तर्यागबहिर्यागौ गृहस्थः सर्वदाचरे'दित्यादिना पूजाद्वैविध्यावगमादैक्यभावनमन्तर्याग एव । बाह्यपूजा तु गन्धपुष्पादीनां निवेदनात्मको मानसः सङ्कल्प एव । तेषु गन्धादेः करणत्वादङ्ग-

त्वम् । 'गन्धादीनि निवेदये'दित्यादौ सक्तुन्यायेन विनियोगभङ्गः । यन्त्रादिषु गन्धादिप्रक्षेपा उपचारपदवाच्या निवेदनानामङ्गम् । तेषां च षोडशादिसङ्ख्यानां समप्रधानानां यथावचनं साहित्येन फलकरणत्वमित्यादि यथायथमूह्यम् । सर्वासां च पूजानां क्रमपूजा प्रकृतिः । काम्यनैमित्तिकादिपूजान्तरेषु तत एव धर्माति-देशः । इयं त्वपूर्वैव पूजा । क्लृप्तोपकाराणां पञ्चोपचाराणां प्राकृताङ्गानां पुनः श्रवणेन गृहमेधीयन्यायेन चोदकलोपात् । एषूपचारेषु करणमन्त्रस्तु 'श्रीललिता-म्बिकायै नमः' इत्येवंरूपः । 'विधिशब्दस्य मन्त्रत्व'मित्यधिकरणन्यायेन कल्प-माने नियमे वैधपदनियमात् । यद्वा तृतीयकूटमेव करणमन्त्रः 'विद्यातृतीयखण्डेन कुर्यात्सर्वोपचारकानि'ति तन्त्रराजवचनात् । न चास्य प्रकृतिप्रकरणे पाठात्क्रम-पूजाङ्गत्वेन चोदकविरहितायामपूर्वपूजाया कथं प्राप्तिरिति वाच्यम् । प्रधान-भूतायाः पूजाया अपूर्वत्वेऽपि तदङ्गभूतोपचाराणां प्राकृतोपचारविकृतित्वादिति-कर्तव्यताकाङ्क्षायां नामातिदेशस्योपचाराङ्गत्वेन धर्मप्रापकत्वे बाधकाभावात् । कथमन्यथा गृहमेधीयेऽप्याज्यभागाङ्गयाज्यानुवाक्यामन्त्राणां प्राप्तिः सङ्गच्छते । अत एवापूर्वेऽप्यवभृथे साङ्गप्रधानार्थस्य प्राकृतहोतृवरणस्याज्यभागाङ्गत्वेन प्राप्तिसम्भवात् 'न होतारं वृणीते' इति निषेधो युज्यत इत्युक्तं मिश्रैः । एतेन नैवेद्याङ्गाचमनादिकमपि व्याख्यातम् । सम्पूज्येति ल्यप्प्रत्ययेन पूजनकरणकभाव-नायाः पाठकरणकभावनाङ्गत्वं विधीयते । पठेदित्यनेन तु पाठकरणिका प्रधान-भावना । 'वारवन्तीयमग्निष्टोमसाम कृत्वा पशुकामो ह्येतेन यजेते'ति वाक्ये भावनाविशिष्टभावनान्तरविधिवत्पूजनकरणकभावनारूपाङ्गोत्तरकालिकेन नाम-सहस्रवता पाठेन रोगनाशादिरूपमिष्टं भावयेदित्यर्थः । अत्र च ध्यात्वेति पदस्य पुनरन्वयात्तत्रत्यत्वाप्रत्ययस्य 'मुखं व्यादाय स्वपिती'त्यादाविव समानकालिक-त्वार्थकतया शत्रन्ते पर्यवसानाद् ध्यायन्पठेदिति सम्प्रदायः ॥ २५५ ॥

पूर्णिमा के दिन यह ध्यान करना आवश्यक है कि माँ ललिता चन्द्रमण्डल में विराजमान हैं । पञ्चोपचार से उनकी पूजा करके इस सहस्रनाम का पाठ पूर्णिमा के दिन अवश्य करना चाहिए ।

चन्द्रमण्डल में विराजमान : पूर्ण चन्द्रमण्डल में अनादि सदाख्य कला है और यही त्रिपुरसुन्दरी स्वरूपा है । चन्द्रमा की अन्य पन्द्रह कलाएँ बराबर घटती-बढ़ती रहती हैं, जो कामेश्वरी से लेकर चित्रा तक की देवियाँ हैं । एक से लेकर पन्द्रह तक की ये अधिष्ठात्री देवियाँ क्रमशः हैं । ये पंद्रह कलाएँ १६वीं कला से मिलती हैं तथा इसके साथ ही अणिमा और सात अन्य देवियाँ भी मिल जाती हैं । इस प्रकार चन्द्रमा ही स्वयमेव श्रीचक्र है, उनकी छवि नहीं है । इसलिए आवाहन की आवश्यकता नहीं होती है ।

संपूज्य : श्रुति के कथनानुसार—'वह मैं हूँ, मैं वही हूँ, आप ही वह हैं।' अतः साधक का देवी के साथ तादात्म्य आवश्यक है। यही यथार्थ साधना है। पञ्चोपचार—१. चन्दन, २. पुष्प, ३. सुगन्ध, ४. ज्योति तथा ५. नैवेद्य अर्पण करना। पद्मपुराण में साधना का फल इस प्रकार बतलाया गया है—सहस्रों अश्वमेध और सैकड़ों वाजपेय यज्ञों में की गयी बलि भी ललिता की आराधना का लाखवाँ हिस्सा नहीं है। जो साधक सदैव ललिता की आराधना चन्दन एवं पुष्पों आदि से करता है, वह दाता है, वह मुनि है, वह तपस्वी है, वह यज्ञकर्ता और वह तीर्थयात्री है। इससे ललिता की पूजा का फल भी स्पष्ट है। इतना ही नहीं, जो देवी का चन्दन आदि से तिलक करता है, उसे ज्योतिष्टोम का फल प्राप्त होता है। अथवा जैसा कि विधान में में बतलाया गया है, तदनुसार गृहस्थ साधक को अन्तर्याग और बहिर्याग द्वारा देवी का पूजन करना चाहिए।

अन्तर्याग—सभी आचारों को छोड़कर देवी का अपनी आत्मा के साथ समायोजन कर जिसमें द्वैत की भावना के बिना ही जो पूजा की जाती है, वह अन्तर्याग है। बाह्यपूजा—चन्दन, गन्ध और पुष्पादि देवी को निवेदन किये जाते हैं और मानस-संकल्प रहता है, वह बाह्य पूजा है। यह पूजा भी भाव के साथ ही की जाती है।

**सर्वे रोगाः प्रणश्यन्ति दीर्घमायुश्च विन्दति।**
**अयमायुष्करो नाम प्रयोगः कल्पनोदितः॥ २५६॥**

इष्टं विशिनष्टि—सर्वे रोगा इति। नश्यतिरिह ध्वंसप्रागभावादिसाधारणाभावमात्रपरः। दीर्घायुष्यं अपमृत्युकालमृत्युद्वयाभावौ। चकारात्सम्पदां ग्रहणम्। तेन रोगसामान्याभावविशिष्टसम्पन्नचिरतरजीवित्वं भाव्यं सिद्ध्यति। तेन रोगिण इव नीरोगस्यापि रोगप्रागभावपरिपालनोद्देशेनास्मिन्प्रयोगेऽधिकारः सिद्धः। सङ्कल्पव्यवहारादावुपयोगित्वेन नामधेयं प्रदर्शयति—अयमायुष्कर इति। करोतीति करः पचाद्यच्। आयुषः कर आयुष्करः। कस्कादेराकृतिगणत्वाद्विसर्गस्य षत्वम्। नामेत्यव्ययं संज्ञाकृतप्रसिद्ध्यर्थकम्। कल्पनोदितः कल्पे कल्पसूत्रे परशुरामकृते नोदितः सूचितः। कल्पसूत्राणां सर्वेषामितस्ततो विप्रकीर्णपरशाखापठिताङ्गजातोपसंहारेण प्रयोगविधिकल्पनार्थत्वात्तत्र नित्यार्चादिकतिपयप्रयोगकथनेनेतरे प्रयोगास्तत्रानुक्ता अपि सूचिता एवेत्यर्थः। यद्वा कल्पसूत्रतुल्येषु तन्त्रेषु नोदितः कण्ठरवेणोक्तः। अथवा कल्पनेन भाव्यकरणयोः कार्यकारणभावकल्पनेन उदितः समर्थितः। यद्वा कल्पेऽपि प्रलयकालेऽपि नोदितो विहितः। प्रलयाव्यवहितपूर्वकालीनैः साधकैरुत्तरत्र सञ्ज्ञातमरणनिश्चयेऽपि दीर्घायुःकामनया कृतोऽयं प्रयोगः प्रलयकालेऽपि तान् रक्षतीत्यर्थः। अथवा अय-

मायुष्कर इत्याकारको नाम्नां प्रयोगः प्रयुज्यमानता। व्यवहार इति यावत्। कल्पनयावयवशक्तिकल्पनया योगरूढिकल्पनया वोदित उक्तः। तेन न्यायतौल्यादुत्तरेऽपि प्रयोगा ज्वरहरादिनामका ऊह्याः। तत्फलं तु सङ्कल्पादावुपयोग इति सिद्धयति। अथास्य स्पष्टतरः प्रयोगविधिरुच्यते—चन्द्रताराादिबलविशिष्टे उदयव्यापिपौर्णमासीतिथावहन्येव यथाधिकारं वैदिकं तान्त्रिकञ्च नैत्यकं कर्म समाप्योपोषितः सायाह्ने पुनः स्नात्वा सायंसन्ध्यां वैदिकीं तान्त्रिकीं च नित्यपारायणान्तां निर्वर्त्य सम्यगुदिते पूर्णचन्द्रे शुचौ देशे समन्त्रकमासनं प्रसार्य पूर्वाभिमुखस्तस्मिन्नुपविश्याचम्य मूलेन प्राणानायम्य देशकालौ सङ्कीर्त्य ममान्यस्य वामुकशर्मणोऽमुकगोत्रस्य नीरोगत्वसम्पत्तिदीर्घायुःसिद्ध्यर्थं श्रीललितासहस्रनामस्तोत्ररूपमालामन्त्रस्य सकृत्पठनेनायुष्करं प्रयोगमहं करिष्य इति सङ्कल्प्य चन्द्रमण्डलं पश्यन्नुन्मीलितलोचन एव तन्मध्ये साङ्गां सावरणां सतिथिनित्यां सगुरुपङ्क्ति त्रिपुरसुन्दरीमवयवशो ध्यात्वा स्वाभिन्नां विभाव्य सः 'श्रीललिताम्बिकायै नमः गन्धान्समर्पयामी'त्येवंरूपैर्मन्त्रैः प्रत्यक्षान्गन्धपुष्पधूपदीपनैवेद्योपचारान्प्रकृतिवत्सलक्षणान्निवेद्यानुक्तमपि ताम्बूलं सम्प्रदायवशान्निवेद्य चन्द्रमण्डले देवीं पश्यन्नेव प्राथमिकान्पश्चाच्छ्लोकान्पठित्वा ऋष्यादिन्यासत्रयं विधाय ध्यानश्लोकं पठित्वा यथाधिकारं प्रणवमुच्चार्य सुव्यक्ताक्षरमर्थानुसन्धानपुरःसरमत्वरन्सहस्रनाममन्त्रं श्रीमातेत्यादि ललिताम्बिकेत्यन्तं पठित्वान्ते पुनः प्रणवमुच्चार्यर्ष्यादिन्यासत्रयं कृत्वोत्तरभागं तथैव पठित्वा जपं देवीवामहस्ते जलक्षेपपुरःसरं गुह्येति यथालिङ्गं समर्प्य देवीं स्वात्मत्वेन परिणमय्य चन्द्रबिम्बाद् दृष्टिमवतार्याचम्योत्थाय सामायिकान्सन्तर्प्यायमायुष्करः प्रयोगः साङ्गो भवतु तेन च त्रिपुरसुन्दरी प्रीयतामिति तदाशिषो गृहीत्वा स्वयमपि भुञ्जीतेति। नित्यकर्माणि कुर्वतामेव नैमित्तिकेष्वधिकारः। उभयानि कुर्वतामेवेदृशेषु काम्येष्वधिकार इति तु तन्त्रान्तरसिद्धोऽर्थो न विस्मर्तव्यः। अस्य कर्मण आवृत्तिरपि क्रियमाणा न दुष्यतीति तूक्तमेव प्राक्॥ २५६॥

इसके पाठ से सभी रोग नष्ट हो जाते हैं और दीर्घायु भी प्राप्त होती है। दीर्घायु से तात्पर्य है कि अकाल मृत्यु नहीं होती। यह एक आयुष्कर प्रयोग है। परशुराम तथा अन्य ऋषियों ने इस प्रयोग को अपने कल्पग्रन्थों में कहा है।

तंत्रों को भी कल्प कहा जाता है। आयुष्कर प्रयोग की प्रक्रिया निम्न है—

किसी पूर्णिमा के दिन जब पूर्ण चन्द्रमा सूर्यास्त से लेकर पूरी रात तक हो तो प्रातः उठकर अपने वर्ण के अनुसार नित्य-नैमित्तिक कृत्यों को वैदिक या या तान्त्रिक विधि के अनुसार पूर्ण करने के पश्चात् पूरे दिन उपवास रखे। सायंकाल स्नान करे तथा सन्ध्या आदि कर्म विधि-विधान से करे, फिर

पारायण करे। जब चन्द्रमा का पूर्णमण्डल क्षितिज पर दिखलाई देने लगे तो किसी पवित्र स्थान में आसन पर बैठे और अपना मुख पूर्व की ओर रखे। आचमन, मार्जन, प्राणायाम आदि करने के पश्चात् पंचदशी मंत्र का जप करे और फिर इस प्रकार संकल्प करे—'रोग से मुक्त होने के लिए तथा दीर्घ जीवन की प्राप्ति हेतु मैं जिसका नाम······है और·······गोत्र का हूँ, ललितासहस्रनाम के मालामंत्र के पाठ से आयुष्कर प्रयोग करता हूँ।' इसके पश्चात् दृढ़तापूर्वक चन्द्रमण्डल में दृष्टि लगा कर इस संकल्प के साथ खुले हुए नेत्रों से चन्द्रमा के मध्य केन्द्र पर त्रिपुरसुन्दरी का इस रूप में ध्यान करे कि वे पन्द्रह नित्याओं से घिरी हुई हैं और वे अपने गुरुदेव के साथ हैं। उन सबको आत्मस्वरूप में देखे। 'श्रीललिताम्बिकायै नमः गन्धान् समर्पयामि' इस मंत्र के साथ चन्दन, पुष्प, गन्ध तथा नैवेद्य आदि पंचोपचार विधि से समर्पित करे। चन्द्रमण्डल में दृष्टि को केन्द्रित कर इस सहस्रनाम के प्रथम पचास श्लोकों का पाठ करे तथा ध्यानश्लोक का न्यास आदि के साथ पाठ करे। इसके वाद अपने वर्ण के अनुसार प्रणव का उच्चारण करे और सहस्रनामों का पाठ धीमे किन्तु स्पष्ट स्वर में करे। प्रत्येक नाम—श्रीमाता से लेकर ललिताम्बिका तक के अर्थ को भी ध्यान में रखे। जब यह पूर्ण हो जाय तो प्रणव और न्यास करे और फलश्रुति के पाठ के साथ उक्त पाठ को समाप्त करे।

यह पूरा हो जाने पर देवी के वामहस्त में जप का समर्पण करे। समर्पण के समय 'गुह्याति गुह्यगोप्तेति' मंत्र का उच्चारण करे। जव यह सब पूर्ण हो जाय तो पुनः प्रणव के साथ क्रिया समाप्त करे।

जप-काल में मन और दृष्टि देवी पर जो कि चन्द्रमंडल में स्थित है, रहनी चाहिए। इसके पश्चात् वहाँ से उठकर अपनी आवश्यक क्रियाओं को पूर्ण करना चाहिए। आसन से उठकर समयाचार के अनुयायियों को भेंट देनी चाहिए और उनका आशीर्वाद निम्नलिखित शब्दों में ग्रहण करना चाहिए—'यह आराधना जो तुमने भक्तिपूर्वक की है, पूर्ण हो। माँ त्रिपुरसुन्दरी तुम्हारी भक्ति से प्रसन्न हों, जाओ भोजन ग्रहण करो।'

जो व्यक्ति देवी की नित्य पूजा करते हैं, उन्हें नैमित्तिक पूजा का अधिकार है और जो ये दोनों नित्य और नैमित्तिक पूजा करते हैं, वे काम्यपूजा के भी अधिकारी हैं, ऐसा तंत्रराज का कथन है।

कल्प : इसका एक अर्थ और भी है। कल्प में अर्थात् महाप्रलय में इस प्रयोगकर्ता का अपना एक विशिष्ट प्रभाव रहता है।

**ज्वरार्तं शिरसि स्पृष्ट्वा पठेन्नामसहस्रकम्।**
**तत्क्षणात्प्रशमं याति शिरस्तोदो ज्वरोऽपि च॥ २५७॥**

**सर्वव्याधिनिवृत्त्यर्थं स्पृष्ट्वा भस्म जपेदिदम् ।**
**तद्भस्मधारणादेव नश्यन्ति व्याधयः क्षणात् ॥ २५८ ॥**

एवं सर्वरोगप्रशमनमिति विशेषणचतुष्टयं विविच्य क्रमप्राप्तं सर्वज्वरार्तिशमनं प्रयोगं विवेचयति—ज्वरेणार्तं पीडितं स्पृष्ट्वा हस्तं ददान एव तत्क्षणात्सद्यः शिरसस्तोदो व्यथा । ज्वरप्रयुक्तपीडामात्रोपलक्षणमिदम् । प्रयोगविधिस्तु—ज्वराद्यनिमित्तोद्भवदिवसे कृताह्निकः शुचौ देशे इत्यादिसङ्कल्पान्तं कुर्यात् । सङ्कल्पे यथालिङ्गमूहः । ज्वरहरं प्रयोगमिति नामोल्लेखः । ततः स्वदक्षिणभागे उदङ्मुखं ज्वरार्तं निवेश्य भस्मना मन्त्रेण वा स्नापयित्वा पूर्वभागं पठित्वा ज्वरार्तस्य शिरसि हस्तं दत्त्वा तं तथैव स्पृशन्नेव मध्यभागं पठित्वा हस्तं निष्कास्योत्तरभागं पठित्वा ब्राह्मणभोजनादिकं कुर्यात् । स्वार्थप्रयोगे तु स्वशिरस्येव हस्तदानम् । यावत्फलोदयमावृत्तिरपि सम्प्रदायसिद्धा, 'आवृत्तिरसकृदुपदेशात्' इत्यधिकरणन्यायसिद्धा च । आवृत्तिपक्षे प्रथमभागं पठित्वा मध्यभागमेव यथासङ्कल्पमावर्त्य चरमभागं पठेदिति विशेषः । एवमुत्तरत्र प्रयोगविधिरूह्यः ॥२५७॥

ज्वरादिसाधारण्येन रोगमात्रहरं प्रयोगान्तरमाह—सर्वेति । सर्वे च ते व्याधयश्च, सर्वेषां व्याधय इति वा । स्पृष्ट्वा स्पृशन्नेव । इदं नामसहस्रं तस्य मन्त्रितस्य भस्मनो धारणादेवउद्धूलनमात्रात् ॥ २५८ ॥

यदि सहस्रनाम का पाठ करते हुए साधक किसी ज्वर-ग्रसित व्यक्ति का शिर अपनी हथेली से स्पर्श करता है तो तत्काल उसका ज्वर और शिरःशूल दूर हो जाता है ।

सहस्रनाम से अभिमंत्रित भस्म का प्रयोग सभी प्रकार के बाह्य रोगों के उपचार रूप में किया जा सकता है । इससे रोगों का तत्काल शमन होता है ।

ज्वर-ग्रसित व्यक्ति के लिए इसका निम्नलिखित प्रयोग है—जिस दिन व्यक्ति को ज्वर के लक्षण प्रतीत हों, उस दिन प्रयोगकर्ता को अपनी पूजा आदि कृत्य पूरे कर लेने के पश्चात् किसी पवित्र स्थान पर बैठकर इस प्रकार संकल्प करना चाहिए—'रोगी·······को ज्वर से छुटकारा मिलना चाहिए ।' यह 'ज्वरहर' प्रयोग कहलाता है । संकल्प करने के पश्चात् रोगी को अपने दक्षिण की ओर बैठाना चाहिए तथा पंचदशी-मंत्र पढ़ कर उसके मस्तक पर भस्म लगानी चाहिए । रोगी का मुख उत्तर की ओर रहना चाहिए । साधक अथवा प्रयोगकर्ता को चाहिए कि इस सहस्रनाम के प्रथम भाग का पाठ करे और इसके बाद रोगी के शिर पर अपने दक्षिण हाथ की हथेली रखे तथा सहस्रनामों का पाठ करे । नामावलि पूर्ण होने पर अपनी हथेली रोगी के शिर पर से हटा लें तथा फलश्रुति का पाठ करे और इसके पूर्ण होने पर ब्राह्मण भोजन करायें । यदि प्रयोगकर्ता को अपने स्वयं के ज्वर पर इसका प्रयोग

करना है, तो उसे अपने हाथ की हथेली को अपने शिर पर ही रखना चाहिए। जब तक ज्वर बिल्कुल न उतर जाय तब तक पाठ करते रहना चाहिए। जैसा कि वेदान्तसूत्र ( ४.१.१. ) में कहा गया है—'बार-बार यह बतला चुके हैं, कि पाठ तब तक करते रहना चाहिए, जब तक पूर्ण रूप से ज्वर उतर न जाय।' पाठ करने का तात्पर्य केवल सहस्रनामों के पाठ से है, पूर्व भाग और फलश्रुति से नहीं। इसके बाद जो प्रयोग किये जायँ, उनमें भी इसका पूर्ण रूप से ध्यान रखा जाय।

**जलं सम्मन्त्र्य कुम्भस्थं नामसाहस्रतो मुने।**
**अभिषिञ्चेद् ग्रहग्रस्तान्ग्रहा नश्यन्ति तत्क्षणात् ॥ २५९ ॥**

**अथ क्रमप्राप्ते दीर्घायुष्यप्रदायकमित्यत्रोक्ते ग्रहविषबाधानाशने उद्दिश्य द्वौ प्रयोगावाह द्वाभ्याम्। सम्मन्त्र्य कुम्भमुखे हस्तं क्षिपन्नेव स्तोत्रं पठित्वा। मुने अगस्त्य। अभिषिञ्चेत्स्नापयेत्। मन्त्रितेनैव जलेनेति शेषः। ग्रहाः बालग्रहाद्याः पिशाचा दुष्टस्थानीया नवग्रहाश्च तैर्ग्रस्तान्। पीडया मुमूर्षुकृतान् ॥ २५९ ॥**

हे मुनि! एक घड़े में जल भर लें और फिर उस जल को इस सहस्रनाम द्वारा अभिमंत्रित कर लें तथा इस जल को उस व्यक्ति के शिर पर छिड़कें जो रोग से ग्रसित है। साथ में मंत्र-पाठ भी करता रहे। ऐसा करने से ग्रह, बालग्रह, पिशाच, दुष्ट स्थानीय नवग्रहों से ग्रसित व्यक्ति तुरन्त उनके दुष्प्रभाव से मुक्त हो जाता है और उसकी पीड़ा शान्त हो जाती है।

ग्रह का आशय बालग्रह, पिशाच, दुष्टभूतों और नवग्रहों से है।

**सुधासागरमध्यस्थां ध्यात्वा श्रीललिताम्बिकाम्।**
**यः पठेन्नामसाहस्रं विषं तस्य विनश्यति ॥ २६० ॥**

**श्रीपुरं यत्र यत्रास्ति तत्र तत्रैकः सुधाह्रदोऽस्ति। सगुणब्रह्मोपासकप्राप्याया-मपराजिताख्यनगर्यामरण्याख्यौ द्वौ सुधाह्रदौ स्तः। ब्रह्मरन्ध्रेऽप्येकोऽस्ति। तेषां मध्ये विद्यमानत्वेन यथाधिकारं ध्यात्वा ध्यायन्मनसाभ्यर्च्येति शेषः। विषं स्थावरजङ्गमोभयरूपम्। अयञ्च प्रयोगः प्रायेण न व्यधिकरणफलकः ॥ २६० ॥**

माता ललिता सुधा-सागर के मध्य में आसीन हैं, इस रूप में उनका ध्यान करने से तथा सहस्रनाम का पाठ करने से यदि विष का सेवन भी कर लिया गया हो तो उस विष का भी शमन हो जाता है।

सुधासागरमध्यस्थाम्—जहाँ कहीं भी श्रीचक्र है, वहाँ सुधासागर है। अपराजितापुर में दो सुधासरोवर हैं। सगुणब्रह्म के उपासकों की स्थिति वहीं बतलायी गयी है, जैसा कि छा० उप ( ८.५ ) में कहा गया है। तीसरा सुधा-सरोवर ब्रह्मरंध्र में है।

विष—चाहे जैसा भी विष हो; स्थावर या जंगम। व्यधिकरण किसी भी दशा में निष्फल नहीं होता, यदि प्रयोगकर्ता इस विधि से अनभिज्ञ न हो तो।

**वन्ध्यानां पुत्रलाभाय नामसाहस्रमन्त्रितम्।**
**नवनीतं प्रदद्यात्तु पुत्रलाभो भवेद् ध्रुवम्॥ २६१॥**

पुत्रप्रदमपुत्राणामित्यंशं क्रमप्राप्तत्वाद्विवेचयति—वन्ध्यानामिति। अप्रजा-मृतप्रजा-स्त्रीप्रजाकाकवन्ध्यानां सङ्ग्रहाय वन्ध्यानामिति बहुवचनम्। पुत्रलाभायेति पुत्रशब्दोऽपत्यमात्रवचनः। 'पुमांस एव मे पुत्रा जायेरन्नि'त्यत्र पुमांस इति विशेषणस्वारस्यात्। 'पौत्री मातामहस्तेने'ति मनुस्मृतिप्रयोगाच्च। पुत्रीशब्दात्तद्धितस्वीकारे पौत्रेयीति रूपापत्तेः। अथवा पुत्राश्च दुहितरश्चेति विग्रहे 'भ्रातृपुत्रौ स्वसृदुहितृभ्या'मित्येकशेषे पुत्रा इत्येव रूपं तेषां लाभः पुत्रलाभस्तस्मै। तेन कन्येच्छूनामप्यस्मिन्प्रयोगेऽधिकारः। 'प्रदद्यात् तमस्मै भक्षं प्रयच्छे'दित्यत्र व्यवधारणकल्पनया तेन यजेतेत्यर्थवदिहापि वन्ध्या भक्षयेदित्यर्थः। तेन वन्ध्याया गुरूपास्तिलाभे स्वयमपि मन्त्रयित्वा प्राश्नीयादिति सिद्ध्यति। पुत्राणां दुहितॄणां च लाभो ध्रुवं निश्चयेन भवेत्॥ २६१॥

सहस्रनाम से अभिमंत्रित मक्खन को प्रसाद रूप में खाने से वन्ध्या स्त्री भी शीघ्र सन्तानवती हो जाती है।

वन्ध्या स्त्री : वन्ध्या चार प्रकार की होती हैं—१. जिनके सन्तान होती ही नहीं है, २. जिनको सन्तान हो होती है, किन्तु जीवित नहीं रहती है, ३. जिसे केवल कन्या ही होती है और ४. जिन्हें केवल एक ही सन्तान होती है।

**देव्याः पाशेन सम्बद्धामाकृष्टामङ्कुशेन च।**
**ध्यात्वाभीष्टां स्त्रियं रात्रौ पठेन्नामसहस्रकम्॥ २६२॥**

इदानीं पुरुषार्थप्रदायकमिति विशेषणं क्रमप्राप्तत्वात्पञ्चत्रिंशद्भिः श्लोकैर्विवेचयितुकामस्तदन्तर्गते त्रिवर्गे चरमस्यापि पुत्रप्रदप्रयोगेणेह प्रथमं स्त्रीद्वारोपस्थितत्वात्तत्प्राप्तिफलकं वनिताकर्षणप्रयोगमाह सार्धेन—देव्या इति। अत्र राज्ञः पुरुष इत्यादाविव देव्याः शब्दमर्यादया गुणत्वेनान्वयेऽप्यर्थतः प्राधान्यादभीप्सितां स्त्रियं पाशेन सम्यग्बद्धामङ्कुशेन कर्षन्तीं देवीं ध्यायन् पठेदित्यर्थः। मन्त्रजपमात्रे तद्देवताध्यानस्यावश्यकत्वेन प्राप्तत्वात्तदाश्रयेण गुणफलसम्बन्धमात्रविधानार्थत्वादस्य वाक्यस्य। न च पठनाश्रयेण पाशाकृष्टस्त्रीध्यानरूपगुणः फलाय विधीयतामिति वाच्यम्। तथापि देवीध्यानस्य विध्यन्तरप्राप्तस्य निरपवादत्वेन फलाय विधीयमानस्य ध्येयरूपगुणस्य विषयितासम्बन्धेन ध्यानाश्रितस्यैव

सामञ्जस्यात् । ध्यानपाठयोरेककालीनत्वादिविप्रकृष्टसम्बन्धस्याप्रयोजकत्वेना-श्रयाश्रयिभावसम्बन्धायोग्यत्वात् । रात्रौ रात्रिमभिव्याप्य । पठेत् आवर्तयेत् ।। २६२ ।।

रात्रि में देवी का ध्यान इस प्रकार करे कि इच्छित स्त्री उसे पाश में आबद्ध कर अंकुश से खींच रही हैं। ललितासहस्रनाम का पाठ भी इसके साथ ही करता रहे।

**आयाति स्वसमीपं सा यद्यप्यन्तःपुरं गता ।**
**राजाकर्षणकामश्चेद्राजावसथ विङ्मुखः ।। २६३ ।।**

अन्तःपुरं शुद्धान्तं गता यद्यपि तथापि तादृशादपि स्थलात्समीपमायातीत्यन्वयः । नन्वभीष्टा स्त्री किमिह स्वीया परकीया वा । आद्ये यद्यप्यन्तःपुरं गतेति विरुध्यते । तेन राजमहिषीप्रतीतेः । न च राजकर्तृक एवायं प्रयोगोऽस्तु । राजसूयादिवाक्य इवाधिकारिविशेषाश्रयणात् तस्यान्तःपुरे दुःसाध्यताया अभावेनाकार्षणवैयर्थ्याच्च । न च कौतुकार्थं प्रवृत्तिरस्तु । यद्यपीति स्वारस्येन दुःसाध्यताप्रतीत्या कुतुकिनोऽधिकाराभावप्रतीत्या अकुतुकिनोऽधिकाराभावाप्रतीतेः । अन्त्यधर्मस्य विधिविहितत्वायोग इति चेन्न । स्वस्त्रिया एव बलात्कारहरणादिना निमित्तेन दुःसाध्यतायामेतद्विधिसार्थक्यात् । अस्ति हि हनुगुण्ठपीठमाहात्म्ये इतिहासः—नारायणाख्यस्य मुनेः चन्द्रवदनाख्या भार्या शक्रात्मजेन सेतुराजेनापहृता मुनिना देवीमाराध्यैव पुनरानीतेति । अथवा परकायाकर्षणस्य धर्माविरोधेनैव फलान्तरं कल्प्यम् । अस्तु वा सम्भोगार्थमेवाकर्षणम् । तथापि तस्य भावनायां भाव्यत्वेनैवान्वयान्न विधेयत्वम् । तदुक्तं तन्त्रवार्तिके—'फलांशे भावनायाश्च प्रत्ययो न विधायकः । वक्ष्यते जैमिनिश्चात्र तस्य नित्यार्थलक्षणे'ति । विहितत्वाभावाच्च न परकीयाभिलाषस्य धर्मत्वम् । तत्करणीभूते प्रकृतिप्रयोगे तु श्येनयाग इव धर्मत्वम् । यानि तु 'सर्वासामेव योषाणां कौलिकः प्रथमः पति'-रित्यादीनि श्यामारहस्यकारैर्लिखितानि वचनानि तदर्थनिष्कर्षरीत्या तु धर्मत्वं गुरुमुखादेवावगन्तव्यम् । अत्र त्रिवर्गे मध्यमस्य कामानन्तरमुपस्थितत्वात्तत्फलकेषु भूरिषु प्रयोगेषु राजाकर्षणमाह सार्धद्वयेन—राजेति । चेदित्यनेनाकर्षणकामनायां सत्यां तदुद्देशेन प्रयोगकरण एवेदं फलं सिद्ध्यति । उत्तरत्र वक्ष्यमाणानि तु षट्कर्माणि तत्तदुद्देशेन प्रयोगकरणेऽप्यानुषङ्गिकाणि सत्यकामस्यापि सिद्ध्यन्तीति सूचितम् । राज्ञ आवसथो गृहं स्वासनस्थलाद्यस्यां दिशि वर्तते तदभिमुख इत्यर्थः । सामान्यविधानात्प्रागुदङ्मुखत्वयोः प्राप्तयोरयमपवादः ।।२६३।।

ऐसा करने से इच्छित स्त्री उसके पास आ जाती है, चाहे वह प्रासाद में ही क्यों न रहती हो। राजा पर विजय प्राप्त करने के लिए प्रयोगकर्ता को

अपना मुख उसी दिशा में रखना चाहिए, जिस दिशा में उस राजा का निवास है।

इस सम्बन्ध में हनुगुण्ठपीठ-माहात्म्य में एक उपाख्यान है—'नारायण ऋषि की पत्नी चन्द्रवदना को चक्र का पुत्र सेतुराज ले गया। नारायण ऋषि ने देवी की पूजा की और उनकी स्त्री वापिस आ गयी।

कुछ लोगों का कहना है, कि यह प्रयोग अन्य इच्छित स्त्री को प्राप्त करने के लिए भी है तथा अपनी मानसिक शक्ति की परीक्षा करने की भी कसौटी है। इसका उद्देश्य ऐसी स्त्री से विवाह करना भी है, जिससे स्वस्थ सन्तान उत्पन्न हो सके ( देखें, ब्र० उप० ८.४.७ )। इस प्रयोग को करते समय साधक या प्रयोगकर्ता को अपना मुख पूर्व या उत्तर दिशा की ओर रखना चाहिए। जप के साथ देवता का ध्यान भी आवश्यक है। यहाँ रात्रि शब्द से अर्धरात्रि का आशय है। स्त्री चाहे स्वीया हो या परकीया, दोनों पर ही इसका प्रयोग हो सकता है। मात्र कौतुकवश इसका प्रयोग नहीं करना चाहिए। वैसे भी यदि किसी स्त्री का हरण बलात्कार आदि के उद्देश्य से है तो यह प्रयोग निष्फल है। तन्त्रवार्तिक में स्पष्ट रूप में कहा गया है—

'फलांशे भावनायाश्च प्रत्ययो न विधायकः।
वक्ष्यते जैमिनिश्चात्र तस्य नित्यार्थलक्षणे॥'

**त्रिरात्रं यः पठेदेतच्छ्रीदेवीध्यानतत्परः।**
**स राजा पारवश्येन तुरङ्गं वा मतङ्गजम्॥ २६४॥**
**आरुह्य याति निकटं दासवत्प्रणिपत्य च।**
**तस्मै राज्यं च कोशं च दद्यादेव वशंगतः॥ २६५॥**

त्रिरात्रमित्यत्यन्तसंयोगे द्वितीया। त्रिरात्रपदं चाहोरात्रपरम्। त्रिरात्रमाशौचमित्यादौ तथा दर्शनात्। तेन नित्यकर्मापि सङ्कोच्य लौकिकमप्यावश्यकमात्रमेव कृत्वानवरतमिदं चतुर्विंशतिप्रहरपर्यन्तं पठेदिति सिद्ध्यति। अत एवावृत्तिसङ्ख्याया नियमः। श्रीदेवीध्याने राजानं पाशेन बध्वाङ्कुशेनाकर्षन्त्याः पूर्वोपस्थिताया देव्या ध्याने तत्पर आसक्तः। न चैवं पूर्वप्रयोगेण गतार्थता। तत्रैका यामचतुष्टयात्मिका रात्रिरेव कालः प्राङ्मुखोदङ्मुखत्वयोर्नियमश्च वैकल्पिकः। अत्र तु त्रयोऽहोरात्राः कालः राजगृहदिङ्मुखत्वनियमश्चेति विशेषता। वस्तुतस्तु कालत एवानयोर्वैलक्षण्यम्। आकृष्यमाणदिङ्मुखत्वस्याकर्षणमात्रे आवश्यकतायास्तन्त्रान्तरसिद्धत्वात्। तथा च वामकेश्वरतन्त्रे—'तदाशाभिमुखो भूत्वा त्रिपुरीकृतविग्रहः। बध्वा तु क्षोभिणीमुद्रां विद्यामष्टशतं जपे'दित्यारभ्य 'भ्रमन्तीं भावयेन्नारीं योजनानां शतैरपि' इत्यन्तम्। नित्यातन्त्रेऽपि कुरुकुल्लापटले 'विद्यां त्रयोदशार्णां तु तद्दिग्वक्त्रस्त्रिभिर्दिनैः। स्त्रियमाकर्षये'-

**दित्यादि । ज्ञानार्णवेऽपि 'तदाज्ञाभिमुखो भूत्वा स्वयं देवीस्वरूपक' इत्यादि । एवं दक्षिणामूर्तिसंहितादिकमुदाहार्यम् । यो येन मनसोद्दिष्टः स एव राजेत्यर्थः । चोरवदेकाकी नायातीति द्योतनाय तुरङ्गं वेत्यादि । तस्मै प्रयोक्त्रे वशंगतः तदाज्ञापरवशः सन् ॥ २६४-२६५ ॥**

तीन रात्रि तक जो निरन्तर सहस्रनाम का पाठ करता है तथा देवी की निष्ठापूर्वक आराधना करता है, तो वह राजा परवश होकर घोड़ा या हाथी पर सवार होकर साधक या प्रयोगकर्ता के पास पहुँच जाता है और एक भृत्य के समान उसके सम्मुख प्रणाम कर वशीभूत हो उसे अपना राज्य और खजाना दे डालता है ।

त्रिरात्रम्—तीन दिन और रात । चौबीस प्रहर सहस्रनाम का पाठ करना चाहिए । एक दिवस तीन प्रहर का होता है । अतः अपनी आवश्यक क्रियाओं में कम-से-कम समय लगाकर अधिक समय में सहस्रनाम का पाठ किया जाय । देवी का चिन्तन करते समय यह ध्यान करे कि वे राजा को आदेश दे रही हैं ।

राजा—कोई भी राजा जिसे भक्त वश में करना चाहता है ।

'पारवश्येन तुरङ्गं वा मतङ्गजम्'—अर्थात् घोड़े या हाथी पर सवार होकर ही आता है, चोर के समान अकेले नहीं आता ।

**रहस्यनामसाहस्रं यः कीर्तयति नित्यशः ।<br>तन्मुखालोकमात्रेण मुह्येल्लोकत्रयं मुने ॥ २६६ ॥**

**अथाकर्षणेन वशीकरणादिषट्कर्मणामुपस्थितत्वात्तत्प्रयोगानाह सप्तभिः—रहस्येति । नित्यशः नित्यकर्माविरोधेन । यावज्जीवमनवरतम् । मुखालोकमात्रेणेति मात्रपदेन मोहनोद्देश्यकत्वं प्रयोगे व्यावर्त्यते । तेन सङ्कल्पे 'लोकत्रयमोहनार्थ'मित्युल्लेखो न कार्यः । मुह्येत् वशंवदं भवेत् ॥ २६६ ॥**

हे मुनि ! जो इस गोपनीय सहस्रनाम का पाठ प्रतिदिन करता है, उसके मुख पर दृष्टि पड़ने से ही तीनों लोक भ्रमित हो जाते हैं ।

**यस्त्विदं नामसाहस्रं सकृत्पठति भक्तिमान् ।<br>तस्य ये शत्रवस्तेषां निहन्ता शरभेश्वरः ॥ २६७ ॥**

**इत आरभ्योत्तरोत्तरमल्पायासान्प्रयोगान्विवक्षुस्तत्र मारणमाह—यस्त्विति । सकृत्पठति नित्यश इत्यनुवर्त्य यावज्जीवं प्रतिदिनमेकवारं पठति । शरभेश्वरस्तदाख्यः शिवस्यावतारः । नृसिंहावतारस्य विष्णोरपनयनायेति लैङ्गे कालिकापुराणादौ च प्रसिद्धम् । नारसिंहप्रयोगपरावर्तनाय शरभसालुवाख्यमन्त्रप्रयोगास्तन्त्रेषु प्रसिद्धतराः । तेन विष्णोरपि मारक इति मारकेषूत्तमत्वादिह स एवास्मि-**

न्कर्मणि गृहीतः । तेनेवं ध्वनितं भवति । ईदृशोऽपि बलवान्देवः प्रस्थानान्तरशीलोऽपि श्रीविद्योपासकेनैदम्पर्येणानुपासितोऽप्यनेनाविदितोऽप्येतच्छत्रूपसंहाराय स्वयमेव यतते । तस्मात्तन्मात्रोपासकानपेक्ष्य ललितोपासकस्य निरवधिकं माहात्म्यमिति । अन्यथा 'तस्य ये शत्रवः सद्यो नश्यन्ति स्वत एव ते' इत्येव ब्रूयात् । एवमुत्तरत्रापि प्रत्यङ्गिरादिपञ्चकग्रहणे ध्वनिर्विज्ञेयः ॥ २६७ ॥

जो इस सहस्रनाम का भक्तिपूर्वक एक बार भी ( कम से कम ) पाठ करता है, उसके शत्रुओं को शरभेश्वर मार डालते हैं ।

किसी प्रकार का अविद्या या जादू-टोना, मंत्र आदि उसका कुछ भी अनिष्ट नहीं कर सकते, अपितु उसकी हानि करने की अपेक्षा वे ऐसे प्रयोग करने वाले की ही हानि करते हैं और उसे ही मरणान्तक पीड़ा भोगनी पड़ती है ।

[ इस श्लोक के आगे के प्रयोग साधारण हैं । ]

ललितासहस्रनाम का पाठ करने वाले पर जो अभिचार करता है, उसे प्रत्यंगिरा शक्ति स्वयं उसकी क्रिया को लौटाकर मार देती है । अदृष्ट द्वारा शत्रु के मारण की क्रिया को अभिचार कहते हैं ।

शरभेश्वर : लिंग, कालिका तथा अन्य पुराणों में उल्लेख है—विष्णु के नृसिंह अवतार को नष्ट करने के लिए शिव शरभेश्वर रूप में अवतरित हुए थे । तंत्र में शरभेश्वर प्रयोग प्रसिद्ध है । किसी प्रयोग का निवारण करने के लिए अथवा उसे नष्ट करने के लिए शरभेश्वर-प्रयोग अत्यन्त शक्तिशाली होता है, क्योंकि यही प्रयोग विष्णु के वध का भी कारण हुआ । यहाँ पर यही स्पष्ट किया गया है कि शक्तिशाली देव शरभ यद्यपि अन्य क्षेत्र का है तथापि श्रीविद्या के उपासक उनकी आराधना नहीं करते हैं तथा अनेक इसे मान्यता भी नहीं देते हैं, किन्तु फिर भी साधक के शत्रुओं का विनाश करने के लिए इसको प्रयोग में लाया जाता है । इस प्रकार ललिता के साधक की श्रेष्ठता शरभ के साधकों की अपेक्षा अधिक सिद्ध की गई है ।

निम्नलिखित प्रयोगों में भी इन्हीं नियमों का पालन करना चाहिए ।

कोई भी जादू या श्येनयाग आदि अज्ञान में भी शत्रु का संहार कर देते हैं ।

प्रत्यंगिरा—भद्रकाली देवी अथर्ववेदी देवी हैं । शौनकशाखा की बत्तीस ऋचाएँ उनका वर्णन करती हैं । पिप्पलाद के ४८ श्लोकों में उनकी चर्चा है । नारदतंत्र में ये प्रयोग बतलाये गये हैं । शौनकशाखा के मंत्रों में 'वलग' शब्द भी आया है तथा प्रत्यङ्गिरस् शब्द एक मंत्र में आया है । जिस कारण इसे प्रत्यंगिरा नाम दिया गया है । इस प्रत्यंगिरा शक्ति का इस विषय में बड़ा

माहात्म्य है। इसके अनेक स्तोत्र मन्त्र भी उपलब्ध होते हैं। इस शक्ति का अत्यन्त विलक्षण प्रभाव देखने में आता है।

**यो वाभिचारं कुरुते नामसाहस्रपाठके।**
**निवर्त्य तत्क्रियां हन्यात्तं वै प्रत्यङ्गिरा स्वयम् ॥ २६८ ॥**

यो वेति। अभिचारम् अदृष्टद्वारकवैरिमरणसाधनक्रियां श्येनयागादिरूपां निवर्त्य परावर्त्य पराङ्मुखीकृत्येति यावत्। प्रत्यङ्गिरा अथर्वणभद्रकालीदेवता। अथर्वणवेदमन्त्रकाण्डे शौनकशाखायां द्वात्रिंशदृचः। पिप्पलादशाखायां त्वष्टाचत्वारिंशदृचस्तदीया आम्नायन्ते। तत्प्रयोगाश्च नारदतन्त्रे प्रसिद्धाः ॥ २६८ ॥

जो मनुष्य ललितासहस्रनाम का पाठ करने वाले पर अभिचार (मारण-मोहन आदि प्रयोग) करता है, प्रत्यंगिरा स्वयं उसका विनाश कर देती हैं।

**ये क्रूरदृष्ट्या वीक्ष्यन्ते नामसाहस्रपाठकम्।**
**तानन्धान्कुरुते क्षिप्रं स्वयं मार्तण्डभैरवः ॥ २६९ ॥**

क्रूरया क्रोधरक्तया दृष्ट्या। मार्तण्डभैरवो नाम शिवस्यैवावतारः कर्णाटकदेशे प्रेमपुरे जातो महाराष्ट्रदेशेऽतीव विस्तृतो भैरालतन्त्रे ( रुद्रयामले ) यस्य मन्त्राः प्रयोगाश्च प्रसिद्धाः ॥ २६९ ॥

जो मनुष्य ललितासहस्रनाम के पाठ करने वाले को क्रूर दृष्टि से देखते हैं, उन्हें मार्तण्डभैरव स्वयं अपने प्रभाव से अन्धा कर देते हैं।

**धनं यो हरते चोरैर्नामसाहस्रजापिनः।**
**यत्र कुत्र स्थितं वापि क्षेत्रपालो निहन्ति तम् ॥ २७० ॥**

यश्चोराणामधिपतिः। चोरैः करणकारकैः। क्षेत्रपालः दारुकासुरवधार्थं कालिकावतारोत्तरं तद्वधेऽपि तस्याः कोपशान्तिमजातामालोक्य शिव एव बालो भूत्वा तत्स्तनपानमिषेण क्रोधाग्निं पपौ। सोऽयं क्षेत्रपालावतारो लैङ्गे प्रसिद्धस्तन्मन्त्राश्च तन्त्रेषु धृताः। तं चोरराजं तत्पाशेन चोराणामुच्चाटनमर्थसिद्धमिति ॥ २७० ॥

जो मनुष्य ललितासहस्रनाम का जप करने वाले के धन का चोरों द्वारा अपहरण करा देता है, वह भले ही कहीं रहे, उसका विनाश क्षेत्रपाल स्वयं कर देता है।

क्षेत्रपाल—यह ललिता का ३४५वाँ नाम है। इनके मंत्रों की भी तंत्र में चर्चा आती है।

**विद्यासु कुरुते वादं यो विद्वान्नामजापिना।**
**तस्य वाक्स्तम्भनं सद्यः करोति नकुलीश्वरी ॥ २७१ ॥**

**विद्यासु चतुर्दशसु। वादपदं जल्पवितण्डयोरुपलक्षणम्। ऋग्वेदे आरण्यके नकुलीवागीश्वर्या[1] मन्त्रः समाम्नातः। भगवता परशुरामेणापि कल्पसूत्र उद्धृतः। प्रपञ्चसारादावेतस्य योगाः प्रसिद्धाः॥ २७१॥**

यदि कोई सहस्रनाम के साधक से शास्त्रार्थ आदि करे और विद्या को लेकर वाद-विवाद करे तो नकुलेश्वरी देवी उसे तुरन्त गूँगा कर देती हैं।

विद्या—चौदह विद्याएँ।

नकुलेश्वरी—इनके मंत्र का उल्लेख एतरेय-आरण्यक में है। भगवान् परशुराम ने अपने कल्पसूत्र ( १०.३७ ) में इनका उल्लेख किया है और प्रयोगों का विवरण प्रपञ्चसार आदि ग्रन्थों में है।

**यो राजा कुरुते वैरं नामसाहस्रजापिनः।**
**चतुरङ्गबलं तस्य दण्डिनी संहरेत्स्वयम्॥ २७२॥**

**चतुरङ्गबलं हस्त्यश्वरथपादातरूपं सैन्यम्। दण्डिनी दण्डनाथा या वाराहीतन्त्रेषु प्रसिद्धा। संहरेत् सैनिकानां परस्परविद्वेषणेन कतिपयानामुच्चाटनेन नाशनेन च सम्भूयैककार्यकारित्वाभावो बलसंहारस्तं कुर्यात्। एवं षट्कर्माण्युक्तानि तानि च 'शान्तिर्वश्यं स्तम्भनं च विद्वेषोच्चाटमारण'मिति शाबरचिन्तामणावुक्तानि। अत्रान्यान्येवोच्यन्ते परन्तु तेषां यथायथान्योऽन्यमन्तर्भावो द्रष्टव्यः। तदुक्तं तन्त्रराजे—'रक्षा शान्तिर्जपो लाभो निग्रहो निधनं तथा। षट्कर्माणि तदंशत्वादन्येषामपृथक्स्थिति'रिति। अन्तर्भावप्रकारस्तल्लक्षणानि च विस्तरभयान्नोच्यन्ते तानि सौभाग्यरत्नाकरे त्रयोविंशे तरङ्गे द्रष्टव्यानि॥ २७२॥**

यदि कोई राजा इस सहस्रनाम के उपासक के साथ वैर करता है, तो दण्डिनी देवी स्वयं राजा की चतुरंगिणी सेना का संहार कर देती हैं।

दण्डिनी—वाराहीतंत्र में इनकी विस्तृत चर्चा है।

संहरेत्—सेना में आपसी मनो-मालिन्य द्वारा शत्रु-सेना का पलायन करा देती है और कुछ का वध करा देती हैं। इस प्रकार ऊपर के श्लोक में अविद्या ( जादू ) के छः भेद बतलाये गये हैं। शरभचिन्तामणि में इनकी इस प्रकार चर्चा की गयी है—'शान्ति, वश में करना, स्तम्भन, विद्वेष, उच्चाटन और मारण।' यहाँ पर इनकी विस्तृत चर्चा उचित नहीं है। अतः उसी ग्रन्थ का अनुशीलन करना चाहिए। तंत्रराज में भी इन पर पृथक्-पृथक् प्रकाश डाला गया है। सौभाग्यरत्नाकर के २३वें तरंग में भी इनका उल्लेख है।

---

१. नकुलीमन्त्रश्च—'ओष्ठापिधाना नकुली दन्तैः परिवृता पविः। सर्वस्यै वाच ईशाना चारुमामिह वादयेदिति वाग्रसः।' इति।

**यः पठेन्नामसाहस्रं षण्मासं भक्तिसंयुतः।**
**लक्ष्मीश्चाञ्चल्यरहिता सदा तिष्ठति तद्गृहे ॥ २७३ ॥**

अथार्थप्रदावेव द्वौ प्रयोगावाह द्वाभ्याम्—यः पठेदिति। सकृदित्यनुवर्तते। षण्मासपर्यन्तं प्रत्यहं सकृद्यः पठेत्तद्गृहे सदा यावज्जीवं लक्ष्मीस्तिष्ठति। चाञ्चल्यं हि लक्ष्म्याः स्वभावः। स्वभावो दुरतिक्रम इति हि प्रसिद्धिः। तादृशमपि दोषं परित्यज्येत्यर्थः ॥ २७३ ॥

यदि कोई छः महीने तक निरन्तर सहस्रनाम का भक्तिपूर्वक पाठ करता है, तो सम्पत्ति और समृद्धि की देवी लक्ष्मी जो स्वभाव से चंचला हैं, उसके यहाँ स्थायी रूप से निवास करती हैं।

सदा तिष्ठति—यह धन-प्रद प्रयोग है। साधारणतः लक्ष्मी चंचला मानी जाती हैं। किन्तु फिर भी वे साधक की भक्ति के फलस्वरूप अपने स्वभाव में परिवर्तन कर उसके यहाँ वास करती हैं।

**मासमेकं प्रतिदिनं त्रिवारं यः पठेन्नरः।**
**भारती तस्य जिह्वाग्रे रङ्गे नृत्यति नित्यशः ॥ २७४ ॥**

मासमेकमिति षट्कापवादः। त्रिवारमिति तु सकृदित्यस्यापवादः। एकदैव त्रिः पठेत्सन्ध्याभेदेन वेत्यविशेषः। भारती सरस्वती। अथवा भा प्रतिभा रतिरभिरुचिरास्था च। क्तिजन्तान्ङीषि रतीति रूपम्। जिह्वाग्रमेव रङ्गं नृत्यभूमिरिति रूपकं नृत्यान्तरानुगुण्याय। घोषणगुणनिकापूर्वावलोकनपाठनादिकमनपेक्ष्यैव सर्वा अपि विद्या अविस्मृतास्तिष्ठन्ति। अध्ययनं त्वपेक्षितमेव। विद्याप्राप्तौ गुरोरेवासाधारणकारणत्वादिति भावः ॥ २७४ ॥

यदि कोई एक मास में कम से कम एक बार भी सहस्रनाम का पाठ करता है अथवा प्रतिदिन ही पाठ करता है अथवा दिन में तीन बार पाठ करता है तो वाग् देवी सदैव उसकी जिह्वा पर नृत्य करती रहती हैं।

**यस्त्वेकवारं पठति पक्षमेकमतन्द्रितः।**
**मुह्यन्ति कामवशगा मृगाक्ष्यस्तस्य वीक्षणात् ॥ २७५ ॥**

सिंहावलोकनन्यायेन पुनः कामप्रदं प्रयोगमाह—पक्षमिति मासापवादः। एकवारमिति त्रिरावृत्तेः। अतन्द्रितो निद्राप्रमीलादिरहितः। इदञ्च सर्वत्राप्यावश्यकमप्यस्मिन्प्रयोगेऽत्यावश्यकमिति द्योतनायोक्तं, तेन च निशीथेऽयं प्रयोग इत्यपि सूचितम्। तस्य तत्कर्तृकात्तत्कर्मकाद्वा अत्र मात्रपदाभावेन सङ्कल्पे स्त्रीणां वशीकरणार्थमित्युल्लेखः कार्य इति ध्वन्यते ॥ २७५ ॥

यदि सहस्रनाम का पाठ बिना प्रमाद के भक्तिपूर्वक एक पक्ष तक किया जाय तो नारियाँ उसकी ओर दृष्टि पड़ते ही आकर्षित हो जाती हैं।

यह काम-प्रयोग है। इस पाठ को रात्रि में किया जाय। एक बार में तीन आवृत्ति होनी चाहिए। इससे स्त्रियाँ वश में हो जाती हैं। सम्भवत: यही वशीकरण प्रयोग भी है।

**यः पठेन्नामसाहस्रं जन्ममध्ये सकृन्नरः।**
**तद्दृष्टिगोचराः सर्वे मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषैः॥ २७६॥**

**एवमर्थकामावुक्त्वा धर्मप्रदान्प्रयोगान्बहुभिः प्रकारैर्वक्तुमुपक्रममाणः प्रथम-प्रयत्नसाध्यं धर्ममाह—य इति। जन्ममध्य इत्यनेन यावज्जीवषण्मासैकमासैक-पक्षाणां पक्षाणामपवादः। एकवारमित्यस्यैदानुवृत्त्या सिद्धावपि मण्डूकप्लुत्या त्रिवारपदानुवृत्तिशङ्का मा प्रसाङ्क्षीदिति सकृदित्यनेन प्रतिप्रसवः। तद्दृष्टि-गोचराः तत्कर्तृकचाक्षुषप्रत्यक्षविषयाः सर्वे प्राणिन इति शेषः॥ २७६॥**

जिस व्यक्ति ने अपने जीवन में एक बार भी इस सहस्रनाम का पाठ किया है, उस व्यक्ति के सम्पर्क में जो भी आता है, वह भी पापों से मुक्त हो जाता है।

**यो वेत्ति नामसाहस्रं तस्मै देयं द्विजन्मने।**
**अन्नं वस्त्रं धनं धान्यं नान्येभ्यस्तु कदाचन॥ २७७॥**

**अथ दानक्रियासम्प्रदानकारकनिष्ठपात्रताशरीरघटकत्वेन धर्मप्रदत्वमाह चतुर्भिः—य इति। देयमित्यत्र ललितोपासकेनेति शेषः। श्रीदेवीप्रीतिमिच्छते-त्युत्तरग्रन्थानुसारात्। तेनानुपासकेनान्येभ्योऽपि देयं सम्प्रदानत्वाविशेषादिति सिद्ध्यति। 'प्रवृत्ते शाम्भवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजातय' इति कुलार्णववचनेन ब्राह्मण-धर्मातिदेशो न श्रुतिस्मृतिप्राप्तसम्प्रदानत्वविषयः, अपितु यागसमयेऽस्पृश्यतादि-धर्ममात्रपर इत्याशयेनाह—द्विजन्मन इति। ब्राह्मणायेत्यर्थः। अन्नमित्यादिदेय-मात्रोपलक्षणम्। अन्येभ्यः सहस्रनामस्वनादरशीलेभ्य उपासकाभासब्राह्मणेभ्यः कदाचन श्रुतिस्मृतिविहितार्त्विज्यश्राद्धादिकालेऽपि न दद्यादित्यर्थः। तत्राप्युपा-स्तिपरा एवावश्यका इत्याशयः॥ २७७॥**

भोजन, खाद्यान्न, वस्त्र और धन आदि केवल ऐसे ही ब्राह्मण को देने चाहिए जो इस सहस्रनाम का ज्ञाता हो।

नान्येभ्यस्तु कदाचन—पुलस्त्यस्मृति के अनुसार चार प्रकार की विधियाँ बतलायी गयी हैं—पहली वह जिसके परिणाम अदृष्ट हैं, अर्थात् स्वर्ग आदि। दूसरी के परिणाम स्पष्ट ही दिखलाई देते हैं, जैसे धन-सम्पत्ति आदि की प्राप्ति। तीसरी में पहली और दूसरी के परिणाम मिश्रित रहते हैं और चौथी वह है जिसमें विवेक का सहारा लिया जाता है। सत्पात्र में इस प्रकार के गुण होने चाहिए—श्रीविद्या में दीक्षित हो, श्रीचक्र की आराधना करता हो और

